अनुवादक—
पं. जिनदास पार्श्वनाथ फडकुले,
न्यायतीर्थ सोलापूर.

प्रकाशक—
धर्मवीर रावजी सखाराम दोशी,
फलटणगल्ली सोलापूर.



मुद्रक—
वंशीधर उदयराज पंडित
"श्रीधर" पावर प्रेस,
८६ भवानी पेठ सोलापूर

वीरसंवत २४६२ कार्तिक शु॥ ५ शुक्रवार
ता. १ नवंबर १९३५

कीमत १४ रुपये.



# प्रस्तावना.

यह महान् ग्रंथ मूलाराधना अथवा भगवती आराधना इस नाम से प्रसिद्ध है जैसे मुनिओंके प्रधान आचार विशेष को मूलगुण कहते हैं, वैसे मोक्षप्राप्ति के लिये रत्नत्रय प्रधान कारण होनेसे उसको मूल कहते हैं इस मूलभूत रत्नत्रय की प्राप्ति जिससे होती है ऐसे उपायों को आराधना कहते हैं इस ग्रंथमें मूलभूत रत्नत्रय की प्राप्ति होने के उपायोंका सविस्तर वर्णन किया है अत: इसको मूलाराधना यह अन्वर्थ नाम दिया गया है. अत एव पं आशाधरजीने इस ग्रंथ का मूलाराधना इस नाम से उल्लेख कर के उसके ऊपर मूलाराधनादर्पण नाम की पञ्जिका लिखी है.

प्रस्तुत ग्रंथके निर्माता ऋषिपुंगव शिवकोट्याचार्यजीने ' भगवती आराधना ' ऐसा भी इस महान् ग्रंथ का नाम करण किया है 'आराधणा भगवदी एवं भत्तीए वण्णिदा संती' इस गाथार्द्धके द्वारा उपर्युक्त नामकरण का खुलासा होजाता है.

जैसे पूज्य, पूजक, पूजा और पूजा फल ऐसे चार विभाग जिनपूजन प्रतिपादक ग्रथोंमें किये गये हैं वैसे इस ग्रन्थमें भी आराध्य, आराधक, आराधना और आराधनाफल इन प्रकारणोंका वर्णन आचार्यने किया है

रत्नत्रयमाराध्यं भव्यस्त्वाराधको विशुद्धात्मा
आराधाना ह्युपायस्तत्फलमभ्युदयमोक्षौ स्तः ॥

रत्न अमूल्य चीज है और उससे इष्टपदार्थ की प्राप्ति होती है सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, और सम्यक्चारित्र रत्न के समान अमूल्य हैं उनसे जीवों को स्वर्गादि मोक्षान्त फल प्राप्त होते हैं अतः आचार्य इनको रत्नत्रय यह सार्थक नाम देते हैं यह रत्नत्रय आराध्य है. निर्मल परिणामवाले भव्य जीवको आराधक कहते हैं गृहस्थ व मुनि-वर्य जिनके परिणाम निर्मल हैं वे इस रत्नत्रय को प्राप्त कर लेते हैं अतः उनको आराधक कहते हैं. जिन उपायोंसे रत्नत्रयकी प्राप्ति होती है ऐसे उपायोंको आराधना कहते हैं, जैसे धार्मिकों में वात्सल्यभाव रखना, उनके अवर्णवादको हटाना धार्मिकों को कोई तकलीफ देता होगा तो—उसका निराकरण करना वगैरे उपाय करनेसे सम्यग्दर्शनादि रत्नोंकी

प्राप्ति होती है इस रत्नत्रय की आराधना करनेसे अभ्युदय और मोक्षरूप फलकी प्राप्ति होती है. इन सब वातोंका इस ग्रंथमें वर्णन किया है

रत्नत्रय आराध्य है वैसा तपभी आराध्य माना है परंतु उसका चारित्रमें अन्तर्भाव होनेसे रत्नत्रय ही आराध्य है ऐसा सिद्ध होता है जिस ने सुखिया स्वभावको छोड दिया है वही चारित्रको धारण करता है अर्थात् अनशनादि बाह्य तपश्चरण करने की प्रवृत्ति करनेवाला साधु चारित्रमें उत्साहयुक्त होता है जिससे उसके पापोंका नाश होता है. चारित्रके परिणामोंको अर्थात् विनयादि तपोंको चरित्रकी वृद्धि करनेवाले होनेसे आचार्य चारित्रमें ही अन्तर्भूत करते हैं. यदि तपको अलग गिनाया जाय तो आराध्य पदार्थ चार होते हैं

इन चार आराध्य पदार्थोंकी आराधना उद्योतन, उद्यवन, निर्वहण, साधन और निस्तरण इन उपायोंसे होती है सम्यग्दर्शनादिकोंको अतिचारोंसे अलिप्त रखना अर्थात् उनमें दोष उत्पन्न न होने देना उद्योतन है. आत्मामें बारबार सम्यग्दर्शनादिकोंकी परिणति होते जाना उद्यवन कहते हैं परीषहादिक प्राप्त होनेपर भी स्थिरचित्त होकर सम्यग्दर्शनादिकोंसे च्युत न होना इसको निर्वहण कहते हैं. अन्य कार्योंमें चित्त लगनेसे यदि सम्यग्दर्शनादिक तिरोहित होनेपर पुनः उपायोंसे उनको पूर्ण करना इसको साधन कहते हैं आमरण सम्यग्दर्शनादिकोंको निर्दोष धारण कर अन्यजन्ममें उनको पोहोंचाना निस्तरण है सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र और तप इन चारोंकी उन्नति होनेके लिये उपर्युक्त पाचोकी आवश्यकता है ही प्रत्येक में उद्योतादिक पाच उपाय मान लेनेसे २० वीस भेद होते हैं अतः यह अराधना उद्योतनादिक वीस भुजाओंको धारण करनेवाली अम्बिकादेवी है ऐसा श्री अमितगति आचार्यने आराधनास्तवनमें वर्णन किया है वह योग्य ही है ऐसा हम समझते हैं

इस भगवती अराधनाग्रंथमें आराधकके मरणोंका विस्तृत विवेचन किया है. ऐसा वर्णन अन्यत्र इतना विस्तारयुक्त नहीं है प्रस्तुत ग्रथमें मरणके १७ सत्रह प्रकारोंका विवेचन है उसमे भी पडितपंडित मरण, पडितमरण, वालपडित मरण, बालमरण और बालबालमरण इन मरणोंमे आद्यके तीन मरण ही श्रेष्ठ गिने हैं क्योंकि इनमें समाधि मरण अर्थात् सल्लेखना मरण सिद्ध होता है यह सल्लेखना मरण रत्नत्रयकी आराधनासे युक्त होनेसे भव्यजीव इसक आश्रय लेकर ससारपजर को तोडकर मुक्त होते हैं

मुनिओंके सल्लेखना मरणका अर्थात् भक्तप्रत्याख्यान मरणका आचार्य शिवकोटीजीने ४० चालिस अधिकारोंमें

इतना योग्य वर्णन किया है कि जिसका विवेचन सुननेसे और वाचनेसे उनकी विशालबुद्धिके विषयमें मन साश्चर्यानंदित होता है. इन सब बातोंका अनुक्रमणिकासे खुलासा होगा.

अब हम श्रीशिवकोटि आचार्यके विषयमें थोडासा कथन करते हैं प्रस्तुत ग्रथकी २१६५ वी गाथामें श्री शिवकोटि आचार्यने आर्य जिननंदिगणी, आर्य सर्वगुप्तगणी तथा आर्य मित्रनंदिगणी इन आचार्योंके पास मैने श्रुत और उसके अर्थका अध्ययन किया है ऐसा उल्लेख किया है. अनंतर २१६६ वी गाथामें पूर्वाचार्योंके बनाये हुए शास्त्रोंसे थोडा थोडा अर्थ संगृहीत करके हस्तरूपी पात्रमें भोजन करनेवाले अर्थात् दिगबर मुनि ऐसे मैने-शिवार्यने यह आराधना नामक महाशास्त्र रचा है ' इस नाम से ग्रंथकार अपना परिचय देते हैं. श्री पं आशाधरजी ' सिवज्जेण शिवकोट्याचार्येण मतेति लक्षयति ' सिवज्ज इस शब्दका शिवकोटि आचार्य ऐसा अर्थ निकालते हैं. सिवज्ज यह शब्द नामका एक देश बतलाता है नामैकदेशो नाम्न्यपि प्रवर्तते इस नियम के अनुसार शिवकोटि आचार्य इतना पूर्ण नाम सिवज्ज शब्दसे सूचित करते हैं ऐसा अवगत होता है इस आराधना शास्त्रकी रचना शिवकोटि आचार्यने ही की है ऐसा ग्रंथातरसे भी सिद्ध होता है महापुराण के कर्ता श्री. जिनसेन आचार्य शिवकोटिके विषय में ऐसा विधान करते हैं:—

शीतीभूत जगद्यस्य वाचाराध्य चतुष्टयम्॥
मोक्षमार्गं स पायान्नः शिवकोटिमुनीश्वरः॥ ४९ ॥ महापुराण पर्व १ ला

सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र और सम्यक् तप रूप जो चार प्रकार का मोक्षमार्ग है उसकी आराधना जिसके वचनोंसे भव्यजीव करके कर्मसतापसे रहित होते हैं अर्थात् अपने निराकुल शात आत्मस्वरूप की प्राप्ति कर लेते हैं वे शिवकोटि आचार्य महाराज हम लोगोंका रक्षण करें, इस श्लोकमें चार प्रकारके आराधनाओंका स्वरूप विस्तृत शिवकोटि आचार्यने भगवती आराधनामें कहा है ऐसा खुलासा होता है अतः ' सिवज्ज ' यह नामैकदेश शिवकोट्याचार्य का ही वाचक है ऐसा व्यक्त होता है

शिवकोटि आचार्यने ' रत्नमाला ' नामक श्रावकाचार का वर्णन करनेवाला छोटासा ग्रथ लिखा है श्रीश्रुतसागरजीने षट्पाहुड की टीका के एक स्थलमें इस रत्नमाला का श्लोक उद्धृत किया है वह इस प्रकार—तथा चोक्तं शिवकोटिनाचार्येण—

चर्मपात्रगतं तोयं घृतं तैलं प्रवर्जयेत् ॥
नवनीतप्रसूनादिशाक नाद्यात्कदाचन ॥

यह रत्नमालाग्रथ किसी भट्टारकका बनाया होगा, शिवकोट्याचार्यका नही है ऐसा पं नाथुराम प्रेमीजी लिखते है तथा उसकी सिद्धिके लिये वे इस प्रकार कहते है. रत्नमाला ग्रथमें मुनिराज इस पचम कालमें वन में न रहकर गाव शहर वगैरेह स्थानोंमें जो जिनमंदिर हैं उनमें रहे ऐसा विवेचन है और यह शिथिलाचारका विवेचन है परंतु ऐसा लिखनेसे क्या शिथिलाचार हो गया यह हमें मालूम नहीं होता है श्रीसमतभद्राचार्य भी श्रावकों को मुनिओंके लिये वसतिकादान देना चाहिये ऐसा उपदेश करते हैं तथा वसतिका ग्रामसे दूर नहीं होनी चाहिये इत्यादि विस्तीर्ण वर्णन खुद भगवती आराधनामें भी आया है अतः इसमें शिथिलाचारका पोषण कैसे हो गया ?

इस कलिकालके मुनिओंको समाधिमरण सध जाय इस हेतूसे शिवकोट्याचार्यजीने भक्तप्रत्याख्यान मरणका ही मुख्यतासे भगवती आराधनामें निरूपण किया है इंगिनीमरण और पादोपगमनमरणका इस कलिकालमें निषेध किया है. अतः वसतिकामें रहनेकी जो आज्ञा शिवकोटि आचार्यने दी है वह समंतभद्रादि प्राचीन आचार्योंके ग्रंथों में भी पायी जाती है. इसमें शिथिलाचार नहीं है

रत्नमाला ग्रथमें नीचे लिखे दो श्लोक गृहस्थके स्नानप्रकरणमें आये हैं—

पाषाणोत्स्फुटित तोयं घटीयत्रेण ताडितम् ॥ सद्यः सन्तप्तवापीनां प्रासुकं जलमुच्यते ॥
देवर्षीणां प्रशौचाय स्नानाय च गृहार्थिनाम् । अप्रासुक परं वारि महातीर्थजमप्यदः ॥

पाषाणके ऊपर जोरसे गिरनेवाला जलप्रपातका पानी, घटीयत्रसे ताडित जल, गरम बावडियोंका जल ये प्रासुक हैं मुनि इस जलसे शौचक्रिया कर सकते हैं तथा इस जलमे गृहस्थ स्नान कर सकते हैं.

परंतु नाथुरामजी प्रेमी कहते हैं कि यह वर्णन किसी भट्टारक महाराजने ही किया होगा शिवकोट्याचार्यका नहीं हो सकता है परंतु हम ऐसा कहते हैं कि यह कथन शिवकोट्याचार्यने ही किया है और इसमे शिथिलाचार नही है. जैसा उपर्युक्त वर्णन शिवकोटी आचार्यने किया है इसी प्रकारका वर्णन अमितगति आचार्यने भी सुभाषित-रत्नसदोह ग्रथमें चारित्रके प्रकरणमें किया है. शिवकोटिआचार्य के समान अमितगति आचार्य भी भट्टारक नहीं थे. एकाद समय कमंडलुमें गरम जल नहीं हो तो उपरि श्लोकवर्णित जलसे मुनि शौचक्रिया कर सकते हैं.

अर्थात् जो जिनमंदिर बनवाते हैं उनको स्वर्गमें विमानकी प्राप्ति होती है, तथा जो आराधना ग्रन्थपर टीकायें रचते हैं उनको समाधिमरणकी प्राप्ति होती है

श्री अपराजितसूरिका कालनिर्णय करनेमें हम असमर्थ हैं क्योंकि अभी इनके अस्तित्वकालका निर्णय इतिहासज्ञोंको भी ठीक मालूम नहीं हुआ है

श्री पं. आशाधरजी जैनधर्मप्रभावक महाकवि हो गये हैं. इनका काल विक्रमका १३ वा शतक निर्णीत है. इन्होंने अनेक जैन साहित्यके ग्रन्थ बनाये हैं इनका साहित्य बहुत प्रौढ व गभीर है इनके समान उद्भट विद्वान गृहस्थोंमें बहुत विरला हुए हैं. इनका यहा वर्णन करनेका कारण यह है कि इन्होंने भगवती आराधना ग्रन्थपर मूलाराधनादर्पण नामकी पञ्जिका टीका रची है यह टीका संक्षिप्त है. इसलिये प्रत्येक अध्यायके अन्तमें वे 'पदप्रमेयार्थप्रकाशीकरणप्रवणे मूलाराधनादर्पणे' ऐसा उल्लेख करते हैं अर्थात् इन्होंने कठिन पदोंका खुलासा करके उनके प्रतिपाद्य विषयका निर्णय किया है जो टीका श्लोकके अथवा गाथाके संपूर्ण पदोंका खुलासा न कर कुछ पदोंका-कठिन पदों का स्पष्टीकरण करती है उस टीकाको पञ्जिका या पंचिका टीका कहते हैं सुलभ गाथाओंका स्पष्टीकरण करनेकी आवश्यकता न होनेसे 'स्पष्टम्' इतना ही लिखकर वे आगे चले गये हैं यह टीका किस समय बनाई गई है इसका खुलासा उन्होंने ग्रंथके अन्तमें स्वप्रशस्तिमें जरूर किया होगा परंतु इस टीकाकी जो प्रति हमको मिली है उसमें प्रशस्ति पूर्ण नहीं है इससे हम खुलासा करनेमें असमर्थ हैं पंडितजीकी टीका बहुत विद्वत्तापूर्ण है. उन्होंने इस टीकामें अनेक श्लोक अन्य जैन ग्रन्थोंके विषयका खुलासा करनेके लिये दिये हैं

भगवती आराधनापर अनेक आचार्योंने टीकायें और निबंध लिखे हैं. पंडितजीने तीन चार टीकायें तथा तीन चार निबंधोंका आश्रय लेकर अपनी टीका रची है. आचार्य जयनंदि, प्राकृत टीकाके कर्ता [ नाम ज्ञात नहीं है ] श्रीचंद्राचार्यकृत भगवती आराधनाका टिप्पनक, विदग्धप्रीतिवर्धनी नामक ग्रन्थ, विजयाचार्यकृत विजयोदया टीका, श्री अमितगत्याचार्यकृत श्लोकरूप भगवती आराधना, ऐसे अनेक ग्रंथोंका आश्रय लेकर प्रस्तुत टीका पंडितजीने लिखी है इससे पंडितजीकी अन्वेषण करनेवाली बुद्धिका परिचय पाठकगण को मालुम पडेगा. पंडितजीने इस महान्ग्रन्थके विषयोंका खूब मनन करके अपनी टीका आठ आश्वासोंमें विभक्त की है यह टीका आठ हजार श्लोक प्रमाण होगी ऐसी हमारी धारणा है

ऐसा था. वे दोनो शैवधर्मके परमोपासक थे. स्वामी समंतभद्राचार्यके उपदेशसे ये दोन भाई जैन मुनि हो गये ऐसा कामता-प्रसादजीने वीरपाठावलीमें लिखा है. आराधना कथा कोषमें भी–इनकी कथा मिलती है तथा श्री नेमिदत्त कविने शिवकोटि आचार्यने भगवती आराधनाकी रचना की है ऐसा उल्लेख भी किया है.

शिवकोटी आचार्यके प्रस्तुत ग्रंथपर श्रीअपराजित सूरीकी विजयोदया टीका, श्री. पं आशाधरजीकी मूलाराधना दर्पण टीका, शिवजीलालकी भावार्थ दीपिका टीका, है इनमेंसे अपराजित सूरीकृत विजयोदया टीका, और पं. आशाधरजी की मूलाराधना दर्पण पंजिका ये दोन टीकायें तथा श्री अमितगति आचार्यके भगवती आराधनाके प्रत्येक गाथाका जिसमें अभिप्राय आया है ऐसे श्लोक इतने ग्रंथ इस भगवती आराधनाके साथ जोड दिये हैं.

विजयोदया टीका श्रीअपराजित सूरिने रची है यह टीका बहुत विस्तृत है. इसकी श्लोक संख्या लगभग सोलह हजार होगी हमने आचार्य अपराजित सूरिकी प्रशस्ति ग्रंथ में जोड दी है. उस मे पाठकगणको आचार्य का परिचय होगा श्री अपराजित सुरिका ही दूसरा नाम विजयाचार्य अथवा श्रीविजय ऐसा है. पं. आशाधरजीने मूलाराधना दर्पण नामकी टीका लिखी है उसमें अनेक स्थलोंमें ' इमा गाथा श्रीविजयो नेच्छति ' अर्थात् यह गाथा श्री विजयाचार्य क्षेपक समझते हैं "श्रीविजयाचार्यस्तु मिथ्यात्वसेवामतिचारं नेच्छति । तथा च तद्ग्रंथो " मिथ्यात्वमश्रद्धानं तत्सेवाया मिथ्यादृष्टिरेवासौ इति नातिचरता " अर्थात् श्रीविजयाचार्य मिथ्यात्वकी सेवा करना यह सम्यग्दर्शनका अतिचार नही है अर्थात् उससे तो श्रद्धान अर्थात् सम्यग्दर्शन नष्ट ही होता है ऐसा कहते हैं. ऐसा लिखकर आगे पं आशाधरजीने खुद विजयोदया टीकाका उस अभिप्रायका उनका वाक्य भी दिया है. यह वाक्य इसी ग्रंथके १४४ पृष्ठपर पाठकगण देख सकते हैं. इसही प्रकार कभी श्रीविजयके बदले केवल ' टीकाकार ' इस शब्दका भी पं. आशाधरजी प्रयोग करते है जैसे " टीकाकारस्तु ' सामान्यमृतेः विशेषमृति' कर्मतया निर्दिष्टा तथा गोपोपं पुष्टमित्याचष्टे " यह पंक्ति १०८ पृष्ठ पर छपी है. इन प्रमाणों से यह बात सिद्ध होती है कि श्री विजयाचार्य अन्य कोई नहीं है श्री अपराजितसूरि ही है

अपराजित सूरीने भगवती अराधनाकी स्वकृत टीकाका विजयोदया ऐसा नाम विधान किया है उसी प्रकार दशवैकालिक ग्रंथपर भी इन्होने टीका रची है. और उसका नाम भी यही श्रीविजयोदया टीका ऐसा ही दिया है. इसी ग्रंथमें पृष्ट ११९६ में खुद आचार्यजीने ' दशवैकालिकटीकायां श्री विजयोदयायां प्रपंचिता उद्गमादिदोषा इति नेह

प्रपंच्यते ' ऐसा उल्लेख किया है. इस तरहके प्रमाणोंसे अपराजित सूरि और श्रीविजयाचार्य एकही है ऐसी हमारी धारणा है

प. नाथुराम प्रेमीजी इस टीकाका विनयोदया यह नाम अधिक अन्वर्थक है ऐसा समझते हैं. वे कहते हैं कि, मुनिओंके आचारमें विनयाचार प्रधान है अत एव इसका नाम विनयोदया होना चाहिये. परंतु यह युक्ति जोरदार नहीं है ग्रंथकार जिस समय जिस विपयका वर्णन करते हैं उस समय उस विपयको मुख्य कर अन्य विपयको गौण कर देते हैं अर्थात् विनयको जैसी उन्होने मुख्यता दी है वैसी स्वाध्याय, वैयावृत्य वगैरह विपयोंके वर्णनमें भी मुख्यता दी है अतःजैसा विजयोदया नाम होना चाहिये वैसे इतर विपयोंकी भी प्रधानता होनेसे अन्यनामकी भी क्यों मुख्यता नहीं मानी जायगी फिर वे कहते हैं कि यदि आचार्यका नाम श्रीविजय था तो टीकाका भी श्रीविजया ऐसा होता परंतु उसके साथ उदय शब्द जोडना उपयुक्त नहीं है ऐसा कहना भी हमें युक्तियुक्त माळूम नहीं होता

हरिचंद्र कवीने धर्मनाथ तीर्थंकरका चरित्र लिखा है ओर उसका नाम उन्होने ' धर्मशर्माभ्युदय ' ऐसा रक्खा है इस नामसे तो अनभिज्ञ लोगों को यह काव्य है और इसमें धर्मनाथ जिनेश्वरका चरित वर्णन किया है ऐसा वोध होना कठिन हि पडेगा परतु इस चरितके पठनसे पाठकोंको धर्म, शर्म–सुख, और अभ्युदय–स्वर्गादि संपत्ति प्राप्त होगी ऐसे विचारसे कविने उसको उपर्युक्त लंबाचौडा नाम दिया है और धर्मनाथ के चरितका भी वोध हो जाता है उसी प्रकार विजयोदया इस शब्दसे टीकाकार के नामके साथ पाठकोंको कर्म के ऊपर विजय और आत्मोन्नतिकी प्राप्ति होगी ऐसा अभिप्राय सूचित होता है अतः विजयोदया यह नाम अन्वर्थक ही है. निरर्थक नहीं है. ऐसी हमारी धारणा है

अपराजितसूरीने विस्तृत टीका लिखकर भव्यों को आराधना का वास्तविक स्वरूप समझा दिया है इस टीकाका मनन करनेसे वास्तविक आत्मशाति प्राप्त होगी

आराधना ग्रथपर जो टीका लिखते हैं उनको समाधिमरण की प्राप्ति होती है ऐसा श्रीदेवसेन आचार्यजीने सावयधम्मसगह नामक ग्रन्थमें विधान किया है. वह इस प्रकार—

जिणभवणइं कारावियइं लब्भइ सग्गि विमाणु ॥
अह टिक्कइ आराहणह होइ समाहिहि ठाणु ॥ १९३ ॥ पृष्ठ ५९ ॥

अर्थात् जो जिनमंदिर बनवाते हैं उनको स्वर्गमें विमानकी प्राप्ति होती है, तथा जो आराधना ग्रन्थपर टीकायें रचते हैं उनको समाधिमरणकी प्राप्ति होती है

श्री अपराजितसूरिका कालनिर्णय करनेमें हम असमर्थ हैं क्योंकि अभी इनके अस्तित्वकालका निर्णय इतिहासज्ञोंको भी ठीक मालूम नहीं हुआ है

श्री पं. आशाधरजी जैनधर्मप्रभावक महाकवि हो गये हैं. इनका काल विक्रमका १३ वा शतक निर्णीत है. इन्होंने अनेक जैन साहित्यके ग्रन्थ बनाये हैं इनका साहित्य बहुत प्रौढ व गंभीर है इनके समान उद्भट विद्वान गृहस्थोंमे बहुत विरला हुए हैं. इनका यहा वर्णन करनेका कारण यह है कि इन्होंने भगवती आराधना ग्रन्थपर मूलाराधनादर्पण नामकी पञ्जिका टीका रची है यह टीका संक्षिप्त है. इसलिये प्रत्येक अध्यायके अन्तमें वे 'पदप्रमेयार्थप्रकाशीकरणप्रवणे मूलाराधनादर्पणे' ऐसा उल्लेख करते हैं अर्थात् इन्होंने कठिन पदोंका खुलासा करके उनके प्रतिपाद्य विषयका निर्णय किया है जो टीका श्लोकके अथवा गाथाके सपूर्ण पदोंका खुलासा न कर कुछ पदोंका—कठिन पदों का स्पष्टीकरण करती है उस टीकाको पञ्जिका या पंचिका टीका कहते हैं सुलभ गाथाओंका स्पष्टीकरण करनेकी आवश्यकता न होनेसे 'स्पष्टम्' इतना ही लिखकर वे आगे चले गये हैं यह टीका किस समय बनाई गई है इसका खुलासा उन्होंने ग्रंथके अन्तमें स्वप्रशस्तिमें जरूर किया होगा परंतु इस टीकाकी जो प्रति हमको मिली है उसमें प्रशस्ति पूर्ण नहीं है इससे हम खुलासा करनेमें असमर्थ हैं पंडितजीकी टीका बहुत विद्वत्तापूर्ण हैं. उन्होंने इस टीकामें अनेक श्लोक अन्य जैन ग्रन्थोंके विषयका खुलासा करनेके लिये दिये हैं

भगवती आराधनापर अनेक आचार्योंने टीकायें और निबंध लिखे हैं. पंडितजीने तीन चार टीकायें तथा तीन चार निबंधोंका आश्रय लेकर अपनी टीका रची है. आचार्य जयनंदि, प्राकृत टीकाके कर्ता [ नाम ज्ञात नहीं है ] श्रीचंद्राचार्यकृत भगवती आराधनाका टिप्पनक, विदग्धप्रीतिवर्धनी नामक ग्रन्थ, विजयाचार्यकृत विजयोदया टीका, श्री अमितगत्याचार्यकृत श्लोकरूप भगवती आराधना, ऐसे अनेक ग्रंथोंका आश्रय लेकर प्रस्तुत टीका पंडितजीने लिखी है इससे पंडितजीकी अन्वेषण करनेवाली बुद्धिका परिचय पाठकगण को मालुम पडेगा. पंडितजीने इस महान्ग्रन्थके विषयोंका खूब मनन करके अपनी टीका आठ आश्वासोंमें विभक्त की है यह टीका आठ हजार श्लोक प्रमाण होगी ऐसी हमारी धारणा है

यह टीका विजयोदया टीकाके नीचे दी है अर्थात् इस ग्रन्थ मे प्रथमत. शिवकोट्याचार्य की गाथा अनंतर अमितगति आचार्यका समानार्थक श्लोक, तदनंतर विजयोदया टीका और मूलाराधनादर्पण टीका, इन के अनंतर विजयोदया टीकाका हिंदी अनुवाद ऐसा क्रम है

भगवती आराधनाका हिंदी अनुवाद श्री प सदासुखजी का भी प्रसिद्ध हुआ है उसमे श्री विजयोदया टीकाका उन्होने कितनेक स्थलोंमे आश्रय लिया है कितनेक स्थलोंमें इस टीका के विषयमें वे संदेहयुक्त हैं. उनको यह टीका श्वेताम्बराचार्य कृत है ऐसा भ्रम हुआ है परंतु वह कोरा भ्रम ही है उलटा इस टीकामें श्वेताम्बरोंके आचारागादि ग्रंथों के वस्त्रपात्रादि-ग्रहण वगैरेह विषयों का जोरदार खंडन है पाठक टीका तथा उसका अनुवाद पढकर सशयनिवृत्त अवश्य होंगे.

आजतक किसी भी जिनवाणीभक्त ने भगवती आराधना की संस्कृत टीकाये प्रकाशित नहीं की थी. यह न्यूनता जानकर जिनवाणीभूषण श्रीमान् धर्मवीर रावजी सखाराम दोशीने विपुल धनव्यय कर यह सटीक ग्रन्थ प्रकाशित किया है; इसके लिये वे अतीव धन्यवादके पात्र हैं श्री धर्मवीर रावसाहेब का जैन ग्रंथका प्रकाशनकार्य आजकलका नहीं हैं करीब तीस वर्षसे उन्होंने यह प्रकाशन कार्य सतत चालु रक्खा है.स्याद्वादभूषण, स्व. प कल्लाप्पा भरमाप्पा निटवेने प्रथमतः शालिवाहन शक १८३० में महापुराणका अनुवाद महाराष्ट्र भाषामें प्रसिद्ध किया. उन्होंने प्रस्तावनामें श्री रावजी सखाराम-दोशी इन्होंने हमारे-इस-प्रकाशनके कार्यमें दो तीन वर्षसे साहाय्य दिया है इस लिये वे धन्यवादके पात्र हैं ऐसा उल्लेख किया है

परमपूज्य श्री शातिसागर आचार्यजीने इस महान् ग्रंथको प्रकाशित करने के लिये श्री. धर्मवीर रावसाहेबको प्रेरणा की थी महाराजकी आज्ञा गुरुभक्तशिरोमणि रावसाहेबने मस्तकपर धारण कर तथा दो वर्षके पूर्व श्री० क्षुल्लक विमलसागरजी के सान्निध्यमें शोलापुरमें विजयोदया टीकाका हमने यहाकी संपूर्ण दि. जैन जनता के साथ स्वाध्याय किया था श्री क्षु. विमलसागर महाराजकी भी प्रेरणासे तथा खुद उनकी अभिरुचीसे भी यह ग्रथ उन्होने प्रकाशित किया है.

जैनधर्मकी प्रभावना तथा उसका सत्यस्वरूप जैन ग्रथके प्रकाशनसे प्रगट होता है ऐसा प्रशंसनीय विचार इनके हृदयमें सदैव विराजमान है, इस विचार की प्रेरणा सतत होनेसे आजतक सैकडो ग्रंथोंका सेठ साहेबने प्रकाशन किया है

सेठजीके इस प्रशंसनीय उद्योगकी कोन सहृदय मनुष्य प्रशंसा न करेगा तथा उनको हर्षसे धन्यवाद न देगा ? प्रस्तुत महान ग्रंथ सेठजीके सुवर्णजयंती अर्थात् वर्षवृद्धि महोत्सवके लिये जो श्री महावीर जिनबिंबप्रतिष्ठा इस सालमें हुई उस समय बडे समारोहके साथ प्रकाशित करनेका सेठजीका विचार था परंतु उस समय मुद्रणकार्य पूर्ण न हो सका इस लिये कार्तिक शुद्ध पचमीके दिन इसका प्राणप्रतिष्ठापूर्वक प्रकाशन किया गया है

इस महान् ग्रन्थके प्रकाशनके लिये पूना भाडारकर प्राच्य विद्यासंशोधक संस्थाने अपराजितसूरिकृत विजयोदया टीकाकी दो प्रति भेज दी थी उन प्रतियोंसे हमने प्रेसकॉपी तयार की ये दो प्रति प्रायः शुद्ध और सुवाच्य थी इस सस्थाने ये पुस्तकें भेजकर हमको अत्यंत उपकृत किया है अतः हम उसको अन्तःकरणसे धन्यवाद देते है

श्री ऐ प सरस्वती भवन मुंबई से हमको श्रीमान् प रामप्रसादजी शास्त्रीने मूलाराधनादर्पण पूर्वार्ध पाच आश्वास पूर्ण यह ग्रंथ और श्री अमितगति आचार्यकृत सस्कृत श्लोकानुवादरूप भगवती आराधना ग्रन्थ ऐसे दो ग्रंथ भेजे थे इन दो ग्रथोंका हमको अतिशय साहाय्य मिला अमितगति भगवती आराधनाके प्रथमके १९ श्लोक मूल ग्रथमें नही थे परतु वीसवे श्लोकसे आगे ग्रथ पूर्ण है हमने अन्यत्र इसके प्रारंभके १९ श्लोक प्राप्त करनेके लिये प्रयत्न किया था परतु प्राप्त नही हुए इन दो ग्रंथोंको भेज कर हमको प. रामप्रसादजी शास्त्रीने बहुत उपकृत किया है वे हमेशा ऐसा साहाय्यदान हमको करते हैं अतः आपके हम अत्यत आभार पूर्वक धन्यवाद मानते हैं

कारंजासे मूलाराधना दर्पण पूर्वार्ध तथा उत्तरार्ध श्रीमत रतनलाल नरसिंगसा राऊळ इन्होने भेजा था परंतु पूर्वार्ध में प्रारभका प्रथमपत्र नहीं है चौदहवे पत्रसे १९ वे पत्रतक ६ पत्र नही हैं तथा ३१ वा पत्र नहीं है. अतः हमको इस पूर्वार्धका विशेष उपयोग नहीं हुआ बंबई सरस्वती भवनसे प्राप्त हुये प्रतीसे हमको पूर्ण साहाय्य हुआ उत्तरार्धमे भी प्रारभके दो पत्रे हैं तदनंतर तीसरे पत्रसे १४ वे पत्रतक १२ पत्र नहीं है अतः उतनी टीका हम नहीं छपा सके अन्तिम प्रशस्ति भी पूर्ण नहीं है, अतः प्रशस्ति हम पूर्ण प्रगट न कर सके

यह पुस्तक श्रीमंत रतनलाल नरसिंगसा राउळने भेज दी थी मूलाराधनादर्पण की हस्तलिखित प्रति भेजकर हमपर जो उपकार उन्होने किये हैं उनके लिये आभार मानना हम आवश्यक कर्तव्य समझते है और मानते हैं

इस भगवती आराधना ग्रथका संशोधन मैने मेरी तुच्छ बुद्धिके अनुसार किया है तथा विजयोदया टीकाक हिंदी भाषामें अनुवाद किया है मराठी भाषा मेरी मातृभाषा है. अतः इस हिंदी अनुवादमें लिंग, विभक्ति वगैरहोंक

व्याकरण शुद्ध प्रयोग न होने से बहोतसी भूलें होजाना नितरा समवनीय है तथा भाषांतर मे भी अज्ञानवश प्रमाद रहे होंगे

विजयोदया टीकामें दशस्थितिकल्पके विषयका विवेचन करते समय अपराजित सूरीने आचारागादि श्वेतांबर ग्रथोंके जो प्राकृत भाषाके श्लोक दिये हैं उनका मराठी अनुवाद करके श्री. प्रो ए. एन. उपाध्यायजीने मेरी प्रार्थनासे भेज दिया था उसका मैंने हिंदी अनुवाद किया है अतः श्री प्रोफेसरसाहेबका मैं अतिशय आभारी हूं.

सज्जन पाठकवर्ग तथा विद्वद्वर्गको मेरी सविनय यह प्रार्थना है कि इस संशोधन, अनुवादादि कार्य में रहे हुए दोषोंका संशोधन करके मेरेको उपकृत बनावे

जैन साहित्यकी सेवा मेरे द्वारा आजन्म होती रहे ऐसी श्रीजिनेंद्रदेवसे प्रार्थना करके मैं यह प्रस्तावना पूर्ण करता हूं

जिनवाणीका तुच्छ सेवक––
जिनदास पार्श्वनाथ फडकुले.
ता. १–११–३५
वीर स० २४६२ कार्तिक शुद्ध ५ मी.

---

## हिंदी अनुवादके अनुसार
# भगवती आराधनाके मुख्य विषयोंकी सूची.

इति विषयसूची समाप्ता.

श्री शिवकोटि आचार्यकृत भगवती आराधना. इसमें अपराजितसूरिकृत संस्कृत टीका और पं आशाधरजीकृत संस्कृत टीका और श्री अमितगति आचार्यकृत संस्कृत श्लोक और प श्री. जिनदास पार्श्वनाथ फडकुले सोलापूरवालोंकी हिंदी टीका सहित यह ग्रन्थ छपाया गया इसके लिये जिन्होंने सहायता दी उन महाशयोंकी शुभ नामावलि—



७०१ श्री पूज्य आचार्य शांतिसागर दिगम्बर जैन ग्रंथमाला सागवाडा
७०१ श्री पूज्य आचार्य शांतिसागर ग्रंथमाला
५० श्री जिनसेन भट्टारक कोल्हापुर
५० स्व लक्ष्मीसेन भट्टारक „
५० संघभक्त शिरोमणि शेठ पुनमचंद घासीलाल मुंबई
५० मेथा कस्तुरचंद मलुकचंद अक्कलकोट
५० शहा देवचद रामचंद सोलापुर
५० श्री रतनबाई देवचद करजगीकर
५० सौ केशरबाई भ्र हिराचंद रामचंद वळसगकर
५० श्री ब्र कंकुबाई कारजा
५० शहा माणिकचंद अमीचंद $B$ $A$ सोलापुर
५० ब्र रखमाबाई सोलापुर
५० गंगूबाई पदमशी करकंबकर
५० माणिकबाई कस्तुरचंद निंबर्गीकर.
५० सौ० चतुरबाई मोतीचंद शहा
५० शहा गुलाबचंद सखाराम सोलापूर
५० सौ० राजुबाई गवजी दोशी
५० सौ० नवलबाई गुलाबचंद दोशी
५० सौ० कस्तुरबाई वालचंद हिराचंद दोशी
५० शेठ गांधी शिवलाल मलुकचंद पढरपूर
५० रा मेथा माणिकचद पानाचंद निमगाव
५० रा. शेठ रामचंद धनजी दावडा नातेपुते
५० ब्र राजुबाई भ्र. गोतमचंद बारामती
५० रा काळप्पा आण्णाजी लेंगडे शाहापुर बेळगाव
५० शा माणिकचद मोतीचद आळंद
५० रा बळवंत ग्यानोबा ढोले आळंद.
५० रा. जिवराज हिराचंद शहा आळंद
५० जोतीराम दलुचंद पंढरपूर.
५० नरसिंगा धोंडी चिंचवाडे इचलकरंजी व श्री. जिनगौडा आपगौडा पाटील
... राचंद जयचंद निमगाव

५० श्री. कंकूबाई भ्र रामचंद दोशी निमगांव
५० श्री. चतुराबाई भ्र मोतीचद गाधी चि
५० श्री जिवराज माणिकचंद मेथा निमगा
५० शेठ नथुराम तलकचद दोशी
५० श्री वेणीचद रामचंद मथा निमगाव
५० श्री. हिराचंद दाजी शहा. ,,
५० श्री मैनाबाई फुलचंद दोशी फलटणकर व गोतमचद मोतीचंद करमाळेकर
५० रा शहा गुलाबचंद सुरचंद आळंद.
५० शहा नानचद सुरचंद आळंद
५१ शेठ लीलाचंद हेमचंद हिंगोळी.
५० मोतीचंद हरीचंद शहा नळदुर्ग
५१ स्व. सौ चद्रभागाबाई दत्तात्रय मोहीकर
५० मोनीचद उरगचद फलटणकर पुना.
५० भाऊ नेमण्णा दुग्गे कुरुदवाड
५० श्री वालुबाई भ्र. दलुचंद हिवरेकर
५० कुदनलाल जयचंदलाल मदारीपूर
५० दुलीचंद रतनलाल ,,
५० श्री अमीचंद दलुचद शहा मुंबई
५० श्री रोडमल मेघराज सुमारी

१४३५/१५९ अविचारभत्त्वीरचंद कोदरजी गाधी फलटण.
५० श्री माणिकबाई दिंथी मुंबई.
...दनमोहन मुंबई
...कीर्तिचंद दीपचंद नागपुर
५० सौ० चतुरबाई भ्र हिराचद अमीचद गाधी उस्मानाबाद
५० शेठ हरीचद खुशालचंद मोडनिंब
१०० शेठ भूपाल आप्पा जिरगे
५० लक्ष्मण भरमप्पा आरवाडे सागली
५० रतनबाई भ्र. माणिकचंद.
१०० जिऊबाई भ्र मोतीचद करजगीकर.
५० आवलबाई कळसकर
५० मोतीचंद रावजी पराडेकर
५० शेठ वनशीलाल गगाराम नादगाव.
५० शेट धनराज गोकुळचंद कोपरगाव.
५० शेठ शहा परमचंद मोतीचद करकंब
५० ब्र जिऊबाई भ्र जिवनचंद विजापुर
५० मोतीलाल ल्हीला मुंबई
१० श्री ब्र. जिवराज गौतमचंद दोशी सोलापूर.
५० श्री विहारीलाल कठनेरा जैन मुंबई
२५ श्री गाधी नानचद अमीचंद पंढरपूर
२५ श्री लिलाचद रावजी कोठारी आळंद



# मूलाराधना

## ( अपरनाम—भगवती आराधना )

टीकाद्वयोपेता हिन्दीभाषानुवादसहिता च ।



अथ अपराजितसूरिकृता विजयोदया टीका । १ ।

दर्शनज्ञानचारित्रतपसामाराधनाया स्वरूप, विकल्प, तदुपाय, साधकान्, सहायान्, फलं च प्रतिपादयितुमुद्यतस्यास्य शास्त्रस्यादौ मङ्गलं स्वस्य श्रोतॄणां च प्रारब्धकार्यप्रत्यूहनिराकृतौ क्षम शुभपरिणाम विदधता तदुपायभूतेयमरचि गाथा—

सिद्धे जयप्पसिद्धे चउव्विहाराहणाफलं पत्ते॥
वंदित्ता अरहंते वोच्छं आराहणं कमसो ॥ १ ॥

सिद्धान्जगत्प्रसिद्धांश्चतुर्विधाराधनाफलं प्राप्तान् ॥
वंदित्वार्हतो वक्ष्याम्याराधनां क्रमशः ॥ १ ॥

१ सिद्धे०—सिद्धे जयप्पसिद्धे इत्यादिका । अत्रान्ये कथयन्ति । " निवृत्तविषयरागस्य निराकृतसकलपरिग्रहस्य क्षीणायुषस्साधकस्याराधनाविधानाववोधनार्थमिदं शास्त्रं " तस्याविघ्नप्रसिध्यर्थमियं मङ्गलस्य कारिका गाथेति । असंयत-

सम्यग्दृष्टिसंयतासंयतप्रमत्तसंयताप्रमत्तसंयतादयोऽप्याराधका एव । तत्किमुच्यते निवृत्तविषयरागस्य निराकृतसकलपरिग्रहस्येति । न ह्यसंयतसम्यग्दृष्टेः सयतासंयतस्य वा निवृत्तविषयरागता, सकलग्रन्थपरित्यागो वास्ति । क्षीणायुष इति चानुपपन्न । अक्षीणायुषोऽप्याराधकता दर्शयिष्यति सूत्रं । ' अणुलोमा वा सत्तू चारित्तविणासया हवे जस्से ' ति ।

शास्त्रान्तरे पञ्चाना गुरूणां नमस्क्रिया प्रारभ्यते । तत्र चार्हतामेवोपादानमादौ । इह तु पुनर्द्वयोरेव नमस्कारो विपर्ययश्च । तत्किंकृतं वैधर्म्यमिति ? अत्रोच्यते अन्यथाप्रवृत्तावस्ति कारणं । इह द्विप्रकाराः सिद्धसाधकभेदेन जीवा' । अर्हतां सिद्धानां चाप्ताराधनाफलत्वात्, आचार्यादीनां त्रयाणां साधकानामनुग्रहायेदं शास्त्र प्रस्तूयत इति सिद्धाना मङ्गलत्वेनोपादान युक्तं, नेतरेषामाधिक्रियमाणत्वात्तेषामिति भाष्यपरिहारौ केषांचित् । तावसङ्गताविव लक्ष्येते । तत्र चाद्यस्य निवेद्यतेऽयुक्तता । किमर्थं नमस्कार. क्रियते शास्त्रादिषु ? अविघ्नप्रसिद्धये । कथं निहन्ति विघ्नमसौ ? स हि वक्तु. श्रोतुर्वा भवेत् ? उभयस्यापि निबन्धनमन्तराय., 'विघ्नकरणमन्तरायस्य' [त सू ] इति वचनात् । पञ्चप्रकारोऽसौ दानलाभभोगोपभोगवीर्याणा विघ्नकारणभेदेन, तत्र वक्तुर्दानान्तरायस्सम्पादयति प्रत्यूहं, त्रिविधस्य हि दानस्य प्रतिबाधको दानान्तराय' । ज्ञानलाभं विहन्ति श्रोतुर्लाभान्तरायस्तदायत्तो विघ्न' कथ तस्मिन्सति न भवेत् सत्यपि नमस्कारे, यथा बीजसलिलवसुन्धराघर्मरश्मिकरसंघाताधीनजन्मा व्रीह्याद्यंकुर. स्वहेतुसामग्र्यां भवत्यन्यूनाया सन्निहितेऽपि सालतमालादौ तथेहापि । अथैव ब्रूषे अन्तरायोऽशुभप्रकृति । स च शुभपरिणामोन्मूलितरसप्रकर्ष स्वकार्यं निष्पादयितुं नालमिति । यद्येवं शुभपरिणाममात्रस्योत्रापयोगस्तथा सति सिद्धादिगुणानुराग. सर्व एवोपयोगी विघ्ननिराचिकीर्षतस्तत्र कस्मात् प्रेक्षापूर्वकारिण. क्रमाश्रयणमन्याय्य ? उपेयात्मलाभहेतुत्वमात्रनिबन्धनमुपायानामुपायत्वं,तद्यत्र-यत्रास्ति तस्य तस्योपायता तेन सर्व एवार्हदादिगोचरा गुणानुरागास्तत्पुर सरवाक्कायक्रिया अनादृतक्रमा भवन्ति । वाञ्छितफलप्रसाधना एकैकरूपा यद्बवोऽपि । इमामानुपूर्वीमन्तरेणैषा सिद्धिः साध्यस्यान्यथा न विद्यत इति यत्र तत्राश्रीयते उपायक्रमः । यथा घटं सिसाधयिषतो मृन्मर्दनपिण्डकरणचक्रारोपणादय. । युगपदनेकवचनप्रवृत्तिर संभाविन्येकस्य वक्तुरिति नान्तरीयकतया क्रमाश्रयणं तत्र च कामचारः । तथाहि, सिद्धं सिद्धट्ठाणं ठाणमणोवमसुहगयाणमिति । शासनगुणानुस्मरणमेव केवलं । कश्चित्तीर्थकृत्स्वपि वीरस्वामिन एव प्रथमं नमस्क्रिया ।

एस सुरासुरमणुसिंदवंदिद धोदघादिकम्ममलं । पणमामि वड्ढमाणं तित्थं धम्मस्स कत्तारं ॥

सेसे पुण तित्थयरे ससव्वसिद्धे विसुद्धसब्भावे । समणे य णाणदंसणचरित्ततववीरियायारे । इति

काचिदेकेप्रघट्टेन,

इंदसदवंदिदाण तिहुअणहिदमधुरविसदवक्काणमिति ।

कश्चिज्जीवगुण एवानाश्रितार्हदादिस्वामिविशेषो निरूपित "धम्मो मङ्गलमुक्किट्ठ" मिति ।

एवं सति वैचित्र्ये का विपर्ययाशङ्का ? यच्चोक्तं साधकानुग्रहाधिकारे सिद्धात्मनामेव मङ्गलत्वनाधिकारो युक्त इति । इदं पर्यनुयोज्योऽयं श्रुतसाधकार्थमुत यद्येवं सकलस्य श्रुतस्य सामायिकादेर्लोकविन्दुसारान्तस्यादौ मङ्गलं

कुर्वद्भिर्गणधरै 'णमो अरहताणमित्यादिना कथ पञ्चाना नमस्कार कृत ? तेन सूत्रविरोधिनी व्याख्या अनेनापि च सूत्रेण विरुध्यते। 'वदित्ता अरहते' इति अर्हतामुपादानात्। तेऽपि सिद्धा इति चेत् पृथगुपादानानर्थक्यं। अथैकदेशासिद्धास्त इति पृथगुपात्ता आचार्यादयोऽपि किं नोपात्तास्तेषामप्येकदेशसिद्धतास्ति। एकदेशासिद्धताया अर्हतामप्याराधकत्वे सत्युपादान स्वव्याख्यानविरोधमावत्त इति॥ 'सिद्धे' सिद्धान् 'जगप्पसिद्धे' जगति प्रसिद्धान् 'चदुव्विधाराधणाफल' चतुर्विधाराधनाफल 'पत्ते' प्राप्तान्, वदित्ता' वदित्वा' अरहते' अर्हत. 'वोच्छ' वक्ष्यामि ' आराधणं ' आराधना 'कमसो' क्रमश॥

सिद्धशब्दस्य चत्वारोऽर्था. नामस्थापनाद्रव्यभावा इति। तत्र नामसिद्ध क्षायिकं सम्यक्त्व, ज्ञानं दर्शन, वीर्य, सूक्ष्मता, आतिशयवतीमवगाहना, सकलवाधारहितता चानपेक्ष्य सिद्धशब्दप्रवृत्तेर्निमित्त कस्मिंश्चित्प्रवृत्त सिद्धशब्द। ननु स्वरूपनिष्पत्ति. सिद्धशब्दस्य प्रवृत्तेर्निमित्त न सम्यक्त्वादय इति चेत् सत्यं, व्यावर्णितयाकिंचिन्न्यूनात्मरूप-निष्पत्तिर्निमित्तत एष्यत एव। पूर्वभावप्रज्ञापननयापेक्षया चरमशरीरानुप्रविष्टो य आत्मा क्षीरानुप्रविष्टोदकमिव संस्थानवत्तामुपगतः, शरीरापायेऽपि तमात्मान चरमशरीरात् किंचिन्न्यूनात्मप्रदेशसमवस्थान बुद्धावारोप्य तदेवेदमिति स्थापिता मूर्ति. स्थापनासिद्धः। सिद्धस्वरूपप्रकाशनपरिज्ञानपरिणतिसामर्थ्याध्यासित आत्मा आगमद्रव्यसिध्दः। नोआगमद्रव्यसिद्धस्त्रेधा ज्ञायकशरीरभावितद्व्यतिरिक्तभेदात्। ज्ञायकशरीरसिद्ध' सिद्धप्राभृतज्ञस्य शरीरं भूतं भवत् भावि वा। भविष्यत्सिध्दत्वपर्यायो जीवो भाविसिद्ध.। तद्व्यतिरिक्तमसमवि,कर्मनोकर्मणो सिध्दत्वस्य कारणत्वाभायात्। सिद्धप्राभृतगदितस्वरूपसिद्धज्ञानमागमभावसिद्धः। क्षायिकज्ञानदर्शनोपयुक्त' परिप्राप्ताव्यावाधस्वरूपास्त्रिविष्टपशिखरस्थो नोआगमभावसिद्ध.। स इह गृह्यते। ननु सामान्यशब्दस्यान्तरेण प्रकरण विशेषणं चाऽभिमितार्थवृत्तिता दुरवगमा? अत एव विशेषणमुपात्तं चतुर्विधाराधनाफलं प्राप्तानिति। सम्यक्त्वं केवलज्ञानदर्शने सकलकर्मविनिर्मुक्ततेति चतुर्विधं, चतुर्विधाया आराधनायाः फल साध्यं तत्प्राप्तिरात्मन. सम्यग्दर्शनादिरूपेण समवस्थानं। ततोयमर्थ.-' फल पत्ते ' इत्यस्य क्षायिकसम्यक्त्वकेवलज्ञानदर्शननिरवशेषकर्मविनिर्मुक्तारूपेणावस्थितानिति। जगति आसन्नभव्यजीवलोके समीचीनश्रुतज्ञानलोचने प्रसिध्दान् प्रतीतान् विदितान्। 'अरहंते' इत्यत्र च शब्दमन्तरेणापि समुच्चयार्थो गतिः। पृथिव्यप्तेजोवायुराकाशं कालो दिगात्मा मन इति द्रव्याणीत्येवं यथा। निहतमोहनीया तयाऽस्तज्ञानदर्शनावरणात् आतिशायितपूजाभाज इत्ययमर्थोऽनेन 'अरहते' इत्यनेनोक्तः। अनुगतार्थत्वादर्हन्निति संज्ञायाः यथा सर्वनामशब्दोऽङ्गीकृतशब्दार्थसज्ञाभावमुपयाति। अथवा 'जगप्पसिध्दे' इति अर्हता विशेषणं, यतः पञ्चकल्याणस्थानेषु विष्टपत्रयेणाधिगता महात्मानः, नैवमितरे सिद्धाः। सर्वस्यैव हि वस्तुनः कथञ्चित्प्रतीतत्वे सति अप्रतीतस्य कस्यचिदभवात् प्रसिध्दग्रहणमुपात्तप्रकर्षमिति गम्यते। यथाऽभिरूपाय कन्या देयेति। तेनायमर्थो जगति प्रसिध्दतमानिति। अर्हतामेव प्रतीततरत्वमुक्तेन क्रमेण। अनधिगतप्रयोजनः श्रोता न यतते श्रवणेऽध्ययने वा। परोपकारसंपादनाय चेद प्रस्तूयते मया, ततः प्रयोजन प्रकटयामीत्याह 'वोच्छं आराहण' मिति। एतेनाराधनास्वरूपावगमनं प्रयोजनं शास्त्रश्रवणाद्भवतीत्यावेदितम्।

नन्वाराधनास्वरूपावगमनं पुरुषार्थः। पुरुषार्थो हि प्रयोजनं, पुरुषार्थश्च सुखं दुःखनिवृत्तिर्वा, न चानयोरन्यतरताऽस्य। अयमस्याभिप्रायः, यो येनार्थेनार्थी स तत्प्राप्तये तदीयमुपायमधिगंतुमुपादेयं वा यतते। येन प्रयुक्तः क्रियाया प्रवर्तते तत्प्रयोजनं, ज्ञानेन प्रयुज्यते श्रवणादिक्रियायामुपयोगिवस्तुपरिज्ञानं प्रयोजनं भवतु, आराधना तु कथमुपयोगिनी? सकलसुखरूपकेवलज्ञानपरमाव्याबाधतां जनयतीत्युपयोगिनी। तथा चोक्तं चतुर्विधाराधनाफलं प्राप्तानिति। ततोऽयमर्थः, अनन्तज्ञानादिफलनिमित्ताराधनाऽवबोधनार्थमिदं शास्त्रमारभ्यत इति साध्यमाराधनास्वरूपज्ञानं साधनमिदं शास्त्रमिति साध्यसाधनरूपसंबन्धोऽपि शास्त्रप्रयोजनयोरत एव वाक्याल्लभ्यते। अभिधेयभूतास्तु चतस्र आराधनाः। ग्राह्यमिदं शास्त्रं प्रयोजनादित्रयसमान्वितत्वात् व्याकरणादिवदिति। एवमनया मङ्गलं प्रयोजनादित्रयं च सूचितं। 'कमसो' क्रमेण पूर्वशास्त्रनिगदितेन, एतेन स्वमनीषिकाचर्चितमिदं न भवति। आप्तवचनानुसारितया प्रमाणमिदमाख्यातं भवति। 'पुव्वसुत्ताणं' इति वाक्यशेषादित्थं लभ्यते॥

---

## अथ श्रीमदाशाधरकृतं मूलाराधनादर्पणम्। २।

नत्वार्हतः प्रबोधाय मुग्धानां विवृणोम्यहम्॥
श्रीमूलाराधनागूढपदान्याशाधरोऽर्थतः॥ १॥

तत्रादौ ऐदंयुगीनश्रमणोपयुज्यमानप्रवचननिष्यंदामृतमाधुर्यस्तत्र भवान् शिवकोट्याचार्यवर्यः शिष्टाचारं प्रमाणयितुं मंगलपुरःसरमुपदेश्य वस्तु निर्दिशन् श्रोतृप्रवृत्त्यंगतया च प्रयोजनादित्रयमवबोधयन् 'सिद्धे' इत्यादि सूत्रं चतुर्विंशतिगाथामयपीठिकाप्रथमावयवभूतमासूत्रयामास॥

एतदर्थः कथ्यते यथा—वोच्छं वक्ष्यामि। प्रतिपादयिष्याम्यहं ग्रंथकारः। कां आराधनां? आराध्यते सेव्यन्ते स्वार्थप्रसाधकानि क्रियते सम्यग्दर्शनादीनि मोक्षसुखार्थिभिरनयेत्याराधना आराध्यनिष्ठ आराधकव्यापार.। उपजातसम्यग्दर्शनादिपरिणामस्यात्मनस्तद्गतातिशयवृत्तिरित्यर्थ.॥ तथा चोक्तम्—

रत्नत्रयमाराध्यं भव्यस्त्वाराधको विशुद्धात्मा॥
आराधना ह्युपायस्तत्फलमभ्युदयमोक्षौ स्तः॥

ता। केन? कमसो क्रमश। पुव्वसुत्ताणमित्यध्याहारात्पूर्वसूत्रक्रमेणेत्यर्थः॥ एतेन गुरुपर्वक्रमायातामाराधनामहं वक्ष्यामि, न स्वमनीषिकाचर्चितामित्युक्तं स्यात्॥ किं कृत्वा? वंदित्ता वंदित्वा प्रणम्य स्तुत्वा वा। कान्? सिद्धे

सिद्धान् । किंविशिष्टान् ? पत्ते प्राप्तान् । किं तत् ? चउव्विहाराहणाफलं–सम्यग्दर्शनाद्याराध्यचातुर्विध्याच्चतुर्विधाया आराधनायाः फलं साध्य क्षायिकसम्यक्त्वकेवलज्ञानदर्शनानि सर्वकर्मनिर्मोक्षश्चेति चतुष्टय तद्रूपेण समवास्थितानित्यर्थः ॥ एतेन नामादिसिद्धाष्टकव्यवच्छेदान्नोआगमभावसिद्धा' संगृह्यन्ते ॥ नामादिनिक्षेपापेक्षया हि नवधा सिद्धा. संभवन्ति । कर्मनोकर्मणो' सिद्धत्वस्य अकारणत्वेन तद्व्यतिरिक्तस्यासभवात् । तथाहि-नामसिद्धाः, स्थापनासिद्धा , आगमद्रव्यसिद्धाः, भाविनोशरीरनोआगमद्रव्यसिद्धा., । भवज्ज्ञायकशरीरनोआगमद्रव्यसिद्धाः, भविष्यज्ज्ञायकशरीरनोआगमद्रव्यासिद्धाः, भाविनोआगमद्रव्यसिद्धा', आगमभावसिद्धाः, नोआगमभावसिद्धाश्चेति ॥ अत एव सिद्धिः स्वात्मोपलब्धिरेपामतिशयेनाशरीरत्वलक्षणेनास्तीति 'अर्श आदेर' इत्यनेन अप्रत्ययेऽन्वर्थतया सिद्धशब्दोऽपि व्युत्पाद्यः ॥ एव तर्ह्येते धूर्तोपदिष्टविवरादिगताद्भुतभाववल्लोके केनाप्यनुपलब्धत्वाद्धीमतामश्रद्धेया भविष्यति इति अनाश्वासनिरासार्थमाह–पुनः किंविशिष्टान् ? 'जयप्पसिद्धे' जगत्यासन्नभव्यलोके समीचीनज्ञानलोचने प्रतीतान् । कतिपयजनसंवेद्यानित्यर्थ. । एतेन लोकोत्तरत्वादतिदुर्लभमेतत्तत्वमतस्तदधिगमाय सुतरा यत्नो मुमुक्षुभिः कर्तव्य इत्यावेद्यते । न केवलं तान्वंदित्वा किं तर्हि 'अरहन्ते' अर्हतश्च वंदित्वा । अरिहननाद्रजोरहस्यहननाच्च परिप्राप्तानंतचतुष्टयस्वरूपाः संतः शक्रादिकृतामतिशयवतीं पूजामर्हन्तीत्यर्हन्त इति निरुक्तसिद्धमपि तल्लक्षणं स्फुटीकर्तु जयप्पसिद्धे इत्यत्रापि योज्यः । जगल्लोकः प्रकर्षेणालोकयुक्तत्वेन साक्षाद्भावेन च सिद्धं निर्णीतं यैर्येभ्यश्च संदेहादिव्यवच्छेदेन भव्यैर्जगति च तेपु महाकल्याणस्थानेपु प्रसिद्धाः प्रतीताः ये तान् लोकालोकसाक्षात्कारिणस्तदुपदेशकान्भुवनत्रयप्रतीताश्चेत्यर्थः ॥ अत्र सर्वे एव अर्हदादिगुणानुरागाः शुभपरिणामत्वादशुभकर्मप्रकृतीना रसप्रकर्षमुन्मूल्य वाञ्छितार्थप्रसाधनाय प्रभवन्तीति, प्रेक्षापूर्वकारिणः पूर्वाचार्याः स्वस्य ज्ञानदानातरायं, श्रोतॄणां च ज्ञानलाभातरायं निराकर्तुकामा निजनिजशास्त्रारंभेऽर्हदादीना समस्तानां व्यस्ताना वा कामचारेण मंगलं उपात्तवन्त' प्रतीयन्ते। इत्यस्य शास्त्रस्यादौ स्वपरविघ्नविघाताय प्राक् सिद्धाः पश्चाचार्हन्तो ग्रंथकृता नमस्कृता. । भवति चात्र श्लोकः—

नेष्टं विहन्तुं शुभभावभग्नरसप्रकर्षः प्रभुरन्तरायः ॥
तत्कामचारेण गुणानुरागान्नत्यादिरिष्टार्थकृदर्हदादेः ॥

किंच, यो यद्गुणार्थी ग्रंथकृत् सिद्धान्प्रथमं नमश्चकार, तत्प्राप्त्युपायोपदेशज्येष्ठतया च पश्चादर्हतोऽपि । तथा चोक्तं—

अभिमतफलसिद्धेरभ्युपायः सुबोधः । प्रभवति स च शास्त्रात्तस्य चोत्पत्तिराप्तात् ॥
इति भवति स पूज्यस्तत्प्रसादप्रबुद्धैर्नहि कृतमुपकारं साधवो विस्मरन्ति ॥

अतश्च सामर्थ्यलब्धत्वात् पुव्वसुत्ताणमिति नोक्तं ॥ तथा क्षिप्रं मोक्षार्थिनां मुक्तात्मान एव परमार्थतो भक्त्या इत्युपदेष्टुं प्राक् सिद्धस्तुतिः कृता ॥ तथा चोक्तं—

सपयत्थं तित्थयरं अधिगदबुद्धिस्स सुत्तरोइस्स ॥
दूरतरं णिव्वाणं संजमतवसंपउत्तस्स ॥
तम्हा णिव्वुदिकामो णिस्संगो णिम्ममो य भविय पुणो ॥
सिद्धेसु कुणदि भत्ती णिव्वाणं तेण पप्पोदि ॥
सर्वस्यैव हि शास्त्रस्य कर्मणो वापि कस्यचित् ॥
यावत्प्रयोजनं नोक्तं तावत्तत्केन गृह्यताम् ॥

इत्यस्य शास्त्रस्य ग्राह्यत्वप्रसिद्धये प्रयोजनमाकर्ण्यतां । येन क्रियाया प्रयुज्यते तत्प्रयोजनमिति शास्त्रश्रवणादि-क्रियाया ज्ञानेन प्रयुज्यते इति तदेव शास्त्रस्य प्रयोजनं । शास्त्रश्रवणादेर्ज्ञानं मे जानिष्यत इति हि तत्र प्रवर्तते । तदस्य शास्त्रस्य मुख्यमाराधनास्वरूपं ज्ञानं प्रयोजनं, आनुषंगिक तु तद्विकल्पादिज्ञानमपि । ज्ञानाद्याराधनायाः स्वरूपविकल्पतदु-पायसाधकसहायफलाना षण्णामप्यनेन शास्त्रेणाभिधास्यमानत्वात् ॥ भवति चात्र श्लोकः—

शास्त्रं लक्ष्मविकल्पास्तदुपायः साधकस्तथा ॥
सहाया· फलमित्याह ज्ञानाद्याराधनाविधेः ॥

तत्परिज्ञानात्पुनः सम्यक्त्वाद्याराधनाया प्रवर्तमान सकलसुखस्वभावं केवलज्ञानं, परमावबोधत्वं च प्राप्नोतीति परंपरया तदुभयमप्यस्य शास्त्रस्य प्रयोजनं । वस्तुत सुखस्य दुःखनिवृत्तेर्वा पुरुषेणार्थ्यमानत्वात् तत्स्वरूपादिषट्कस्य शास्त्रस्य चाभिधानाभिधेयभावलक्षणः सवध । आराधनाया अनंतज्ञानादेश्च साध्यसाधनभावस्वभाव. । तत्त्रयं च 'वोच्छ आरा-हणा' मिति ब्रुवाणेन सूरिणा सूचित लक्ष्यते । ततो ग्राह्यमिदं शास्त्रं प्रयोजनादित्रयसमन्वितत्वात् ॥

## अथ हिंदी भाषानुवादः ।

सम्यग्दर्शन, ज्ञान, चारित्र और तप इनके आराधनाका स्वरूप, इस आराधनाके विकल्प अर्थात् भेद, और उपाय, साधक, सहायक तथा आराधनाका फल इतनी बातोंका यह भगवती आराधनाशास्त्र विवेचन करेगा. अर्थात् इतने विषयोंका इस शास्त्रमें खुलासा किया है.

इस शास्त्रके प्रारंभमें स्वतःके तथा श्रोताओंके प्रारब्ध कार्यमें उत्पन्न होनेवाले विघ्नोंके परिहारमें समर्थ ऐसा मंगल और शुभ परिणाम करनेवाले श्री शिवकोटि आचार्यजीने उसके उपायभूत यह ऊपरकी गाथा रची है.

यहां पर कोई विद्वान् ऐसा कहते हैं—पंचेंद्रियोंके विषयोंसे जिसका प्रेम हट गया है, सपूर्ण परिग्रहोंका जिसने त्याग किया है, जिसकी आयु क्षीण हुई है, ऐसे साधकको आराधनाका विधान समझानेके लिए यह शास्त्र आचार्य महाराजने लिखा है. साधकके आराधनासाधनमें निर्विघ्नता हो यह हेतु मनमें धारणकर आचार्यने उपर्युक्त मंगलश्लोक रचा है. इस विचारसरणीका खंडन आचार्य इसप्रकार करते हैं–असंयतसम्यग्दृष्टि, संयतासंयत, प्रमत्त-सयत, अप्रमत्तसयत वगैरह गुणस्थानोंके धारक पुरुष आराधक हैं ही अतः पचेंद्रिय विषयोंसे जो पराङ्मुख है, जिसने सर्व परिग्रह तजे है, तथा जिसकी आयु क्षीण हुई है ऐसे साधकके लिए यह शास्त्र रचा है यह कहना अनु-चित है. क्योंकि असयत सम्यग्दृष्टि तथा संयतासंयत जीव संपूर्ण विषयोंसे विरक्त नहीं है, तथा वे सर्व परिग्रह त्यागी भी नहीं है. तो भी वे आराधक माने गये हैं. क्षीणायु व्यक्ति ही आराधक हो ऐसा कहना भी योग्य नहीं है. क्यों कि ' अणुलोमा वा सत्तू चारित्तविणासया हवे जस्स ' इस सूत्रसे अक्षीणायु व्यक्ति भी आराधक होता है यह सिद्ध होता है. अर्थात् कुटुंबादिक बांधव जिसके चारित्र धर्मका नाश करनेके लिये उद्यमी हुए हों अथवा कोई शत्रु चारित्रसे भ्रष्ट करनेके लिए उतारू होगया हो तो उस समय अक्षीणायु भी आराधक होता है. इसका आचार्य आगे खुलासा करेंगे ही ।

प्रश्न—अनेक शास्त्रोंमें पंच परमेष्ठिओंको नमस्कार किया है. तथा अर्हत्परमेष्ठिको प्रथम नमस्कार लिखा है परंतु इस आराधना शास्त्रमें अर्हत् और सिद्ध ऐसे दोही परमेष्ठिओंको नमस्कार किया है और वह भी विपरीत प्रकारसे किया है. अर्थात् प्रथम सिद्ध परमेष्टिको नमस्कार करनेके अनंतर अर्हत्परम देवको नमस्कार किया है. ऐसे विपरीत क्रमका क्यों आश्रय किया है ?

उत्तर—विपरीत क्रमका आश्रय करनेमें यह कारण है—इस शास्त्रमें सिद्ध और साधक ऐसे दो प्रकारके जीव कहे हैं. अर्हंत और सिद्ध परमेष्ठि आराधनाका फल पाचुके हैं अतः वे सिद्ध जीव हैं. आचार्य, उपाध्याय व साधु परमेष्ठि ये तीनों भी साधक माने गये हैं इन साधकोंके ऊपर अनुग्रह करनेके लिए इस शास्त्रकी रचना की है. अतः सिद्धोंको मंगलरूपसे स्वीकार कर उनको आचार्यने प्रथम नमस्कार किया है, यह योग्यही हुआ. आचार्यादि तीन परमेष्ठिओंको वंदन नहीं किया है क्योंकि वे आराधनाके अधिकारी है. उन्होंने आराधना फलकी प्राप्ति नहीं की है. ऐसा किसी विद्वानोंका भाष्य व परिहार है. परंतु ये दोनों भी असंगत सरीखे मालूम पडते है. प्रथमतः यहां भाष्यकी अयुक्तता आचार्य दिखाते हैं—

शास्त्रादिकोंमें नमस्कार क्यों करते हैं ? यदि निर्विघ्न रीतीसे शास्त्रकी सिद्धि होवे इस हेतुसे नमस्कार करते हैं ऐसा कहोगे तो हम आपसे ऐसा पूछते हैं कि वह केसा विघ्नपरिहार करता है ? विघ्न श्रोताको अथवा वक्ताको होता है क्या ? विघ्न दोनोंको भी होता हे तथा अन्तराय कर्म उसका कारण है. 'विघ्नकरणमन्तरायस्य' ऐसा आचार्य उमास्वामीका वचन भी है. इस अन्तराय कर्मके दान, लाभ, भोग, उपभोग, व वीर्य इन पाच कार्यों में विघ्नकारण होनेसे पांच प्रकार है. जब वक्तामें दानांतराय कर्म उपस्थित होता है उससमय वह उसको विघ्न करता है. अर्थात् वक्ता उससमय शास्त्ररचना करनेमें असमर्थ होता है. दानान्तराय कर्म आहारदान, वसतिकादान और शास्त्रदान ऐसे तीन दानोंमें विघ्न करता हे, अतः दानान्तराय कर्म ज्ञानलाभका घात करता है. श्रोताको लाभांतराय कर्म हो तो वह शास्त्रलाभ–शास्त्रश्रवणलाभ होने नहीं देता. नमस्कार करनेपर भी यदि अन्तराय कर्म उदयमें आया हो तो शास्त्र रचना तथा श्रवणलाभ क्यों नही होते ? इस प्रश्नका उत्तर यह है—शाल्यंकुर उत्पन्न होनेमें शालिबीज, जल, जमीन, सूर्यके किरण इतने कारण होते हैं. यह सर्व समग्री पूर्ण रहनेपर भी, यदि साल तमालादि वृक्ष मौजूद हो तो शाल्यंकुर उत्पन्न नहीं होता. प्रकृत प्रकरणमें भी ऐसा ही समझना चाहिए. अर्थात् वक्ता और श्रोताओने नमस्कार किया हो तो भी अन्तराय कर्म होनेसे प्रस्तुत कार्य करनेमें वे समर्थ नहीं होते हैं.

यहांपर यदि आप ऐसा कहोगे—"यद्यपि अन्तराय अशुभ कर्मप्रकृति है, परंतु शुभ परिणाम उत्पन्न होनेसे उसका विघ्न करनेका उत्कट रस नष्ट हो जानेसे वह विघ्नरूपी स्वकार्य करनेमें असमर्थ हो जाता है" तो

शुभ परिणाम मात्र ही प्रस्तुत प्रसंगमें उपयोगी होते हैं ऐसा सिद्ध हुआ. अतः सिध्दादि परमेष्ठिओंके गुणोंमें अनुराग करना यह सर्व विघ्न दूर करनेके लिए आवश्यक है ऐसा सिद्ध हुआ. विद्वान् पुरुष शास्त्रप्रारंभमें अर्हदादिकोंको क्रमपूर्वक नमस्कार करते है." ऐसा आपने जो भाष्य किया था वह अयोग्यसा ज्ञात होता है.

वस्तु प्राप्त होनेमें अथवा प्राप्य वस्तुका जन्म होनेमें जो कारण लगते हैं वे उपाय है. जहा जिस कारणसे प्राप्य वस्तु प्राप्त हो वह वहां उपाय समझना चाहिए. अतः सर्व ही अर्हदादिविपयक गुणानुराग तथा तत्पुरःसर वचन और शरीरकी चेष्टायें क्रमयुक्त ही होती हैं ऐसा नियम नहीं है. एकेक उपाय भी इष्टफल प्राप्तिके लिये सहायक हो सकता है. ऐसे बहुतसे उपाय हैं जो एकेक भी इष्टफल प्राप्तिमें सहायक होते हैं. अतः ऐसे स्थानोंपर क्रमका आश्रय करनेकी आवश्यकता नहीं होती है.

जहां क्रमसे उपायोंका आश्रय करनेसे कार्यसिध्दि होती है वहां उपायक्रमका शरण लेना चाहिए. जैसे घट बनानेकी इच्छा हो तो मट्टीका मर्दन करना, पिंड करना, चाकपर उसको आरूढ करना वगैरे उपाय क्रमसे ही करने पडेंगे. अन्यथा घटोत्पत्ति न होगी. वक्ताके मुखसे एक समयमें एक ही शब्द निकलेगा. अनेक वचनोंकी प्रवृत्ति होना असंभव है. इस वास्ते शब्द क्रमसे ही मुखसे निकलेंगे. अतः नमस्कार वचनमें वक्ताकी स्वेच्छाही मुख्य रहेगी. नमस्कार विपयमें स्वेच्छाप्रवृत्ति शास्त्रोंमें प्रायः देखी गई है. यहां आचार्य उसके थोडेसे उदाहरण देते है. यथा—' सिद्धं सिद्धट्ठाणं ठाणमणोवमसुहगयाणं ' अर्थात् जो अनुपम सुखको प्राप्त हुए, कृतकृत्य, ऐसे अर्हत्परमेष्ठिओंका शासन अनादि है, तथा वह सिद्धीका कारण है. इस श्लोकांशमें जिनशासनके गुणोंका हि केवल स्मरण किया है. क्वचित् शास्त्रमे चोवीस तीर्थकरोंमेंसे प्रथमतः वीर तीर्थकर को ही नमस्कार किया है. यथा—एस सुरासुर मणुसिंद इति । यहा श्री कुंदकुदाचार्यजीने क्रमस्मरणका उल्लंघन किया है. पंचास्तिकाय समयसारमें सामान्यतः संपूर्ण जिनेश्वरोंका स्मरण किया है । क्वचित् शास्त्रमें अर्हदादिकोंको नमस्कार न करके केवल जीवगुणका ही स्मरण किया है. जैसे—' धम्मो मंगलमुक्किट्ठमिति '। इस तरहसे देखा गया तो नमस्कारके विपयमें अनेक प्रकार होनेसे विपरीत पना की शंका लेना व्यर्थ है।

"साधकोंके उपर अनुग्रह करनेके लिये यह शास्त्र है अतः इसमें सिद्धपरमेष्ठिको ही मंगलरूपता है" ऐसा कहना भी अयुक्त है। हम यहां ऐसा पूछ सकते हैं कि—सिद्धिको चाहनेवाले साधकोंपर अनुग्रह करनेका अधि-

कार होनेसे यहां सिद्धोंको नमस्कार किया है अथवा श्रुतसाधकों पर अनुग्रह करनेका अधिकार होनेसे सिद्धोंको- वंदन किया है ? दूसरा पक्ष मानेंगे तो भी आपका मत सिद्ध नहीं होता है। क्योंकि, सामायिकसे लेकर लोकबिंदुसार पर्यंत जितना द्वादशांग है उसकी रचना गणधरोंने की है. उसके प्रारंभमें गणधरोंने ' णमो अरहंताणं ' इत्यादि वाक्योच्चार करके पंचपरमेष्ठिओंको नमस्कार किया है। यह भी आपके मंतव्यके विरुद्ध है। यतः पंचणमोकार रूप मंगलमें प्रथम अरहंत परमेष्ठीको नमस्कार किया है. अनंतर सिद्ध परमेष्ठीको किया है। परन्तु " सिद्धे जयप्पसिद्धे " इस मंगल गाथामें प्रथमतः सिद्ध परमेष्ठीको अनंतर अरहंत परमेष्ठीको नमस्कार किया है।

यदि अर्हत्परमेष्ठी भी सिद्ध ही हैं ऐसा कहोगे, तो सिद्धपरमेष्ठिओंका ' सिद्धे जयप्पसिद्धे ' इस वाक्यसे स्मरण किया ही है फिर अर्हत्परमेष्ठीका सिद्धस्वरूपसे स्मरण करना व्यर्थ होता हैं।

यदि अर्हत्परमेष्ठी एकदेशसिध्द हैं इस वास्ते उनको पृथक् नमस्कार किया है ऐसा कहोगे, तो आचार्यादि भी एकदेशसिध्द हैं, उनका ग्रहण क्यों नहीं किया यह प्रश्न उपस्थित होगा. एकदेश सिध्द होने पर अर्हत भी आराधक हैं ही तो भी, उनका मंगलरूप समझ करके ग्रहण किया है ऐसा कहोगे तो तुम्हारा यह विवेचन विरुध्द होगा. अतः इतने विवेचनका यहां यह अभिप्राय है कि, यह ग्रंथ रचनेवाले आचार्य श्री शिवकोटिकी यहां क्रम विवक्षा नहीं है. अतएव उन्होनें प्रथम सिध्द परमेष्ठीको, अनंतर अर्हत्परमेष्ठीको नमस्कार किया है. यहां संक्षिप्त गाथार्थ इस प्रकार है—

जिन्होने चार आराधनाओंका फल प्राप्त किया है, जो जगतमें प्रसिध्द हुए हैं ऐसे सिध्द परमेष्ठीओंको, तथा सिध्दके समान जिनको चार आराधनाओंका फल मिला है ऐसे जगत्प्रसिध्द अर्हत्परमदेवको भी वंदन कर मैं ( श्री शिवकोट्याचार्य ) क्रमशः—पूर्वाचार्य प्रणीत शास्त्रोंके अनुसार इस आराधना ग्रंथको कहता हूं अर्थात् भगवती आराधना नामक ग्रंथकी रचना करता हूं.

' सिद्धे जयप्पसिद्धे ' इस गाथामें जो सिद्ध शब्द आया है उसके नाम, स्थापना, द्रव्य व भाव ऐसे चार अर्थ हैं. इन अर्थोंका विशेष विवेचन इस प्रकार है—

१ नाम सिद्ध—क्षायिक सम्यग्दर्शन, ज्ञान, दर्शन, वीर्य, सूक्ष्मता, संसारावस्थामें प्राप्त न होनेवाली अवगाहन शक्ति तथा सर्व बाधाओंसे रहितपना ऐसे गुणोंकी अपेक्षा न करके सिद्धशब्दकी प्रवृत्तिके निमित्त किसी

व्यक्तिमें सिद्ध शब्दकी प्रवृत्ति होना वह नाम सिद्ध है.

शंका—स्वरूपकी उत्पत्ति सिद्ध शब्दकी प्रवृत्तीका निमित्त होता है. सम्यक्त्वादिगुण सिद्ध शब्दकी प्रवृत्तीका निमित्त नहीं होते हैं. फिर यहांपर सम्यक्त्वादिगुणोंको सिध्द शब्दकी प्रवृत्तीका निमित्त क्यों बताया इस शंकाका उत्तर आचार्यने ऐसा दिया है—

२ ठीक है. सम्यक्त्वादि गुणोंके स्वरूपकी निष्पत्ति निमित्तसे हो जाती है, ऐसा हम मानते ही हैं. पूर्वभाव प्रज्ञप्ति नयकी अपेक्षासे अर्थात् सिध्दत्व प्राप्त होनेके कालमें अन्तिम शरीरमें प्रविष्ट जो आत्मा वह दूधमें मिले हुवे पानीके समान शरीराकार था. वही आत्मा शरीरका नाश होनेपर भी अन्तिम शरीरसे किंचित् न्यून आत्मप्रदेशोंकी आकृतीसे युक्त है, ऐसा बुध्दीमें आरोपण कर 'वही यह है' ऐसा समझकर स्थापन की गई जो मूर्ति उसको स्थापना सिध्द कहते हैं.

३ आगम द्रव्यसिध्द—सिध्दोंका स्वरूप प्रकट करनेवाले ज्ञानकी परिणतीके सामर्थ्यसे युक्त जो आत्मा उसको आगम द्रव्य सिध्द कहते है. अर्थात् जिस आत्माके ज्ञानमें सिध्दोंका स्वरूप जाननेका सामर्थ्य प्राप्त हुवा है परंतु वर्तमान अवस्थामें वह सिध्दोंको नहीं जानता है, ऐसे ज्ञानसे युक्त आत्माको आगमद्रव्यसिध्द कहते हैं.

४ नो आगम द्रव्य सिध्द—इनके ज्ञायक शरीर, भावि तथा तद्व्यतिरिक्त ऐसे तीन भेद हैं.

५ ज्ञायक शरीर सिध्द—सिध्दोंके स्वरूपका प्रतिपादक ऐसे सिध्द प्राभृत शास्त्रको जाननेवाले जीवका भूतकालीन, भविष्यत्कालीन व वर्तमान कालीन जो शरीर वह सिध्द स्वरूप जाननेमें जीवको मदत करता है अतः ऐसे त्रिकाल गोचर शरीरको ज्ञायक शरीर सिध्द कहते हैं.

६ जिस आत्माको भविष्यकालमें सिध्दत्वपर्याय प्राप्त होगा वह आत्मा भाविसिध्द है.

७ तद्व्यतिरिक्तसिध्द यह भेद होता नहीं. क्योंकि, कर्म और नोकर्म ये सिध्दत्वके कारण नहीं हैं. कर्म, नोकर्म जबतक जीवके साथ रहेंगे तबतक सिध्दत्व प्राप्त नहीं होता.

८ आगम भावसिध्द–सिध्दप्राभृतमें जो सिध्दोंका स्वरूप लिखा है उसको वर्तमान कालमें जाननेमें उपयुक्त हुए ज्ञानको आगमभावसिध्द कहते हैं.

९ नो आगमभावसिध्द—क्षायिक ज्ञान दर्शनसे युक्त, अव्याबाध स्वरूपको प्राप्त हुवा, लोक शिखरमें

विराजमान जो शुध्दात्मा वह नो आगमभावसिध्द है. यहां नो आगमभावसिध्दको ही सिध्द समझना चाहिए.

शंका–प्रकरण अथवा विशेषणके विना सामान्य शब्दकी अभीष्टार्थमें प्रवृत्ति है यह समझना कठिन बात है. अतः सामान्य सिध्द शब्दसे नो आगम भावसिध्दका ग्रहण यहां कैसा हो सकेगा ?

उत्तर–अतएव आचार्य महाराजने ' चतुर्विधाराधनाफलं प्राप्तान् ' यह विशेषण देकर यहां नो आगमभाव सिध्दका ही ग्रहण करना योग्य है ऐसा प्रकट किया है. सम्यग्दर्शन, केवलज्ञान, केवलदर्शन, व संपूर्णकर्मरहितता यह चार आराधनाओंका फल है. अर्थात् सम्यग्दर्शनादिगुणोंसे परिपूर्ण होना- तद्रूप होना यह आराधनाका फल है. फलं पत्ते–क्षायिक सम्यग्दर्शन, केवलज्ञान, दर्शन व सर्व कर्मोंसे मुक्तता ऐसे स्वरूपसे सिध्द परमात्मा युक्त होगये है. यह आराधनाका फल उनको मिल गया.

अरहंत भी जगप्पसिद्ध–जगत्प्रसिद्ध है. निर्दोष श्रुतज्ञानरूपी नेत्रको धारण करनेवाले आसन्न भव्य जीवरूप जगतमें अरहंत प्रसिद्धि पाचुके हैं अतः वे जगत्प्रसिद्ध है. अरहंते इस शब्दके आगे 'च' शब्दकी योजना नहीं की है तो भी यहां समुच्चयार्थ समझ लेना. च शब्दके विना भी समुच्चयार्थका बोध होता है. उसका उदाहरण यह है–' पृथिव्यप्तेजो वायुराकाशं कालो दिगात्मा मन ' इति इस वाक्यमें च शब्दके विना सर्व द्रव्योंका वैशेषिक मतवालोंने संग्रह किया है.

मोहनीय कर्म नष्ट करनेसे, तथा ज्ञानावरण और दर्शनावरण कर्म दग्ध करनेसे जो इंद्रादिकोंके द्वारा विशिष्ट पूजाको प्राप्त हुए हैं ऐसे जिनेश्वरोंको अरहंत यह अन्वर्थ नाम प्राप्त हुआ है. जैसे सर्वनाम शब्द समस्त शब्दार्थोंकी संज्ञा हो जानेसे अन्वर्थ है.

अथवा ' जगप्पसिद्धे ' यह अर्हत्परमेष्ठीका विशेषण समझना चाहिए. क्योंकि गर्भ जन्मादि इतर पंचकल्याण स्थानोंमें त्रैलोक्यके द्वारा वे महात्मा सेवित होते है. ऐसे इतर सिध्दपरमेष्ठी सेवित नहीं हैं. कोई भी वस्तु किसी प्रकारसे प्रसिध्द होती ही है. अप्रसिध्द ऐसी कोई वस्तु नहीं है अतः जगप्पसिध्दे यह अर्हन्तका विशेषण व्यर्थ दीखेगा. परंतु व्यर्थ नहीं है. जैसे ' अभिरूपाय कन्या देया ' रूपवान्को कन्या देनी चाहिये ऐसा इस वाक्यका अर्थ है. परतु रूप रहित कोई पुरुष जगतमें रहता ही नहीं. सभी पुरुषोंमें रूपगुण रहताही है अतः यह वाक्य व्यर्थ होता है ऐसा नहीं. अभिरूप इसका अर्थ विशिष्टरूपवान् अर्थात् सुंदर पुरुष ऐसा करनेसे

व्यर्थता नष्ट होती है. उसी तरह 'जगत्प्रसिद्ध' इस अर्हन्तके विशेषणका प्रसिद्धतम ऐसा अर्थ समझना चाहिए इस विशेषणसे अर्हत्परमेष्ठीकी ही अधिकतर प्रसिद्धि सूचित की गई है.

जबतक श्रोताको प्रयोजनका ज्ञान होता नहीं तबतक वह शास्त्र श्रवण करनेमें अथवा उसका अध्ययन करनेमें प्रयत्न नहीं करेगा इस वास्ते परोपकार करनेके लिए उद्युक्त हुवा मैं यह शास्त्र रच रहा हूं. अतः मैं शास्त्र रचनेका प्रयोजन प्रगट करता हूं ऐसा आशय मनमें धारण करनेवाले आचार्य 'वोच्छं आराहणमिति' इस वाक्यसे प्रयोजन कहते हैं. आराधनाके स्वरूपका ज्ञान होना यह प्रयोजन है तथा यह प्रयोजन श्रोताको इस शास्त्रके सुननेसे प्राप्त होगा ऐसा अभिप्राय 'वोच्छं आराहणं' इस वाक्यसे झलकता है।

शका—आराधनाका स्वरूपपरिज्ञान होना यह पुरुषार्थ नहीं है. पुरुषार्थको प्रयोजन कहते हैं। सुख अथवा दुःख निवृत्तिको पुरुषार्थ कहते हैं। आराधनाका स्वरूप ज्ञान होना यह सुखरूप अथवा दुःखकी निवृत्ति एतद्रूप नहीं है अतः स्वरूपावगमन प्रयोजन नहीं है. इसका खुलासा हम इस तरह कहते हैं—

जो जिस प्रयोजनको चाहता है वह उसको प्राप्त करनेके लिए उसके उपाय जाननेका प्रयत्न करता है। अथवा प्राप्य वस्तु मिलानेका प्रयत्न करता है । जिसके द्वारा प्रयुक्त होकर कार्यमें मनुष्य प्रवृत्त होता है उसको प्रयोजन कहते हैं। आत्मा ज्ञानके द्वारा शास्त्रश्रवणादि क्रियामें प्रवृत्त होता है अतः उपयोगिवस्तुका ज्ञान होना यह प्रयोजन कह सकते हैं।

शंका—परन्तु आराधना तो कुछ उपयोगिनी नहीं है अतः उसका ज्ञान कर लेना आवश्यक नहीं है।

उत्तर—यह आराधना अनंत सुखरूप केवलज्ञान व परम अव्याबाधता इन गुणोंको उत्पन्न करती है अतः यह आराधना अवश्य उपयोगी है. अतएव सिद्ध और अर्हंत ये महापुरुष चार प्रकारके आराधनाओंका फल प्राप्त कर चुके हैं ऐसा आचार्य कहते हैं. अनंत ज्ञानादिफल देनेवाली आराधनाका स्वरूप भव्योंको ज्ञात हो जाय इस हेतूसे प्रेरित होकर आचार्य इस शास्त्रकी रचना करते हैं. यह शास्त्र आराधना स्वरूपका ज्ञान उत्पन्न करता है अतः यह साधन है तथा आराधनाज्ञान साध्य है. शास्त्र और प्रयोजन इन दोनोंमें साध्यसाधन संबंध है यह भी 'चतुर्विधाराधनाफलं प्राप्तान्' इस वाक्यसे स्पष्ट हो जाता है. यह शास्त्र चार आराधनाओंका वर्णन करता है अतः इसको अभिधायक-प्रतिपादक कहते है. सम्यग्दर्शनादि आराधना इस शास्त्रमें वर्ण्य-अभिधेय है. अतः इन

दोनोंमें प्रतिपाद्य प्रतिपादक अभिधेयाभिधायक संबंध है. अतः इस शास्त्रमें प्रयोजन, संबंध व फलनिर्देश होनेसे व्याकरणादि शास्त्रवत् यह आराधना शास्त्र श्रोतृवर्गसे ग्राह्य ही है. ग्रंथकी प्रथम गाथामें मंगल व प्रयोजनादि तीन बातोंको भी आचार्य महोदयने सूचित किया है. यह शास्त्र पूर्वाचार्योंके वचनानुसार रचा गया है इस लिये यह प्रमाण है. प्रथम गाथामें 'कमसो' ऐसा शब्द आया है. उसका योग्य संबंध मिलानेके लिए 'पुव्वसुत्ताणं' यह वाक्य शेष अध्याहृत लेना चाहिए.

---

विजयोदया—का आराधना कस्य वा ? न ह्याराध्यापरिज्ञानेनात्मभूताराधना शक्या प्रतिपत्तुं इत्यारेकायामाह—

उज्जोवणमुज्जवणं णिव्वहणं साहणं च णिच्छरणं ।
दंसणणाणचरित्तं तवाणमाराहणा भणिदा ॥ २ ॥

२ उज्जोवण— उज्जोवणमुज्जवणमित्यादिकं । 'उज्जोवणं' उद्योतनं शङ्कादिनिरसनं सम्यक्त्वाराधना श्रुत-निरूपिते वस्तुनि किमित्थं भवेन्न भवेदिति समुपजातायाः शङ्कायाः संशयप्रतिसंज्ञितायाः अपाकृतिः । कथ ? हेतुबलेन आप्तवचनेन वा समुपजाताया इत्थमेवेदमिति निश्चित्या । यद्वि यस्य विरोधि यत्रोपजातं तत्र नेतरदास्पदं बध्नाति, यथा शीतस्पर्शेनाक्रान्ते शिशिरकरे उष्णता। विरोधि च निश्चयज्ञानं संशीतिर्विरोधता च नियोगतस्तद्भावे तत्रेतरस्य तदा अभवनात् वक्ष्यामः कांक्षादीनां स्वरूपं तन्निरासक्रमं च प्रस्तावे। अनिश्चयो वैपरीत्यं वा ज्ञानस्य मलं, निश्चयेनानिश्चयव्युदासः। यथार्थे तया वैपरीत्यस्य निरासो ज्ञानस्योद्योतन । भावनाविरहो मलं चारित्रस्य, तासु भावनासु वृत्तिरुद्योतनं चारित्रस्य । तपसोऽ-संयमपरिणामः कलङ्कतया स्थितस्तस्यापाकृतिः संयमभावनया तपस उद्योतनं । उत्कृष्टं यवनं उद्यवन । ननु मिश्रणं युतकृते-र्थः, मिश्रणं च संयोगता। तथा हि-गुडमिश्रा धाना इति कथिते गुडेन संयुक्ता इति प्रतीयते । संयोगश्च विभिन्नयोरर्थयोर-प्राप्तयोः प्राप्तिर्न च दर्शनादयोऽर्थान्तरभूता आत्मनस्तद्रूपविकलरूपाभावात्। तत्कथं दर्शनादिभिरात्मनो मिश्रणमिति? उच्यते-विशेषवाच्योऽपि सामान्योपलक्षणतया वर्तते, यथा काकेभ्यो रक्ष्यतां सर्पिरित्यत्रोपघातकसामान्यमेवार्थः काकशब्दस्य प्रतीतस्तद्वत्संबन्धसामान्यमत्र यवनशब्दाभिधेयं । असकृद्दर्शनादिपरिणतिरुद्यवन । निराकुलं वहनं धारणं निर्वहणं, परी-षहाद्युपनिपातेऽप्याकुलतामन्तरेण दर्शनादिपरिणतौ वृत्तिः । उपयोगान्तरेणान्तर्हितानां दर्शनादिपरिणामानां निष्पादनं साधन । भवान्तरप्रापणं दर्शनादीनां निस्तरणम् । एवमाराधनाशब्दस्यानेकार्थवृत्तितायां यथावसरं तत्र तत्र व्याख्या कार्या । अत्रान्ये व्याचक्षते-निस्तरणशब्दः सामर्थ्यवाची स प्रत्येकं संबध्यते उद्योतनादिभिरुद्योतनादीनां तद्दर्शनादिभि-श्चतुर्भिरपि यथासंख्येन संबन्धः । उद्योतनं मरणकाले प्रागवस्थाया उत्कर्षेण निर्मलीकरणं अभिन्नेन दर्शनाराधनेत्यादिना

क्रमेण। त एवं पर्यनुयोज्याः। किमत्र ज्ञानादीना निर्मलीकरणमिष्टमनिष्टं वा। इष्टं चेद्दर्शनेनैव किमिति संबध्यते निर्मलीकरणं? उत्कर्षेण यवनमपि सर्वेषामिष्यते। अनाकुलं वहनमपि साधारण। किमुच्यते व्रतगुप्तिसमितीना निश्चयेनानाकुल वहनमिति? न च निस्तरणशब्दात्सामर्थ्यं प्रतीयते। उद्योतन सामर्थ्य, उद्यवनं सामर्थ्यमित्यादिपु न च कश्चिदर्थः, अविघ्नेनेति कथमयमर्थो लभ्यते उज्जोवणादिशब्दैरनुपात्तो, मरणकालश्च कः? मनुष्यभवपर्यायविनाशसमयो मरणकालसमयेन यद्युच्यते। न तत्र भावनोत्कर्षः, मारणान्तिकसमुद्धाते परिणाममान्द्यात्। अत्र भावनाकालो मरणकालशब्देनोच्यते सोऽनुपात्त। प्रकृतश्च कथमिह लभ्यते। भावनाकालगतव्यापारकथनायेद शास्त्र प्रस्तुतमिति लभ्यत इति चेत्, न तथाऽसूत्रितत्वात्। 'दंसण-णाणचरित्ततवाणमुज्जोवणमाराहणा भणिया' 'दसणणाणचरित्ततवाणुज्जयणमाराधणा' इति, इति प्रत्येकमभिसंबन्धोऽत्र कार्य। अन्यथा समासेन निर्देशं कुर्यात्।

---

का आराधना कस्य वेत्यनुयोगे सत्याह—

मूलारा० दर्पणम्— उज्जोवणमित्यादि। दर्शनादीना प्रत्येकमुद्योतनादिपंचकमाराधना चतुर्विधा भणिता जिनैरिति संबंधः॥ तत्र उद्योतनं दर्शनादीना निर्मलीकरणं॥ तन्मला यथा—

शंकादयो मला दृष्टेर्व्यत्यासानिश्चयौ मतेः।
वृत्तस्य भावनात्यागस्तपसः स्यादसंयमः॥

उज्जवणं उत्कृष्टं यवनं मिश्रणं असकृत्परिणतिः। णिव्वहण परीषहाद्युपनिपातेऽपि निराकुलं लाभादिनिरपेक्षं वा वहनं धारणं। साहणं साधनं उपयोगान्तरेणान्तर्हितानां निष्पादनं। नित्यं नैमित्तिकं वा किंचित्कुर्वता व्यवहितस्य सम्यग्दर्शनाद्यन्यतमस्य पुनरुपायप्रयोगात्सम्पूर्णीकरणमित्यर्थः। णिच्छरणं भवान्तरप्रापणं। निस्तारो मरणान्तप्रापणमित्यर्थः। दंसणेत्यादि। दर्शनं तत्वार्थश्रद्धानं, ज्ञानं स्वार्थनिर्णयः, चारित्रं पापादाननिमित्तक्रियोपरमः, तपः इंद्रियमनसोर्नियमानुष्ठानम्॥

---

## अथ हिंदी भाषानुवादः।

२ आराध्यका ज्ञान होनेसे आराधनाका स्वरूप ज्ञात होता है. अतः आराधना क्या चीज है तथा वह किसको होती है? इस प्रश्नका उत्तर आचार्य कहते हैं—

उद्योतन—शंकाकांक्षादि दोषोंको दूर करना यह उद्योतन है इसको सम्यक्त्वाराधना कहते हैं. द्वादशांगमें जीवादितत्वोंका जो स्वरूप कहा हुआ है वह यही है अथवा अन्य है ऐसी जो शंका मनमें उत्पन्न होती है–जिसको संशय भी कहते हैं उसको अपने हृदयसे दूर करना इसको उद्योतन कहते हैं. जैनसिद्धांतको अविरुद्ध युक्तियों द्वारा और आगमवचनसे जीवादिक वस्तुओंका यही स्वरूप है ऐसा ही है ऐसा निश्चय करके संशयादिक दोषोंको दूर करना चाहिए. जो जिसकी विरुद्ध चीज जहां उत्पन्न होती है उससे उलटी वस्तु वहां नहीं रह सकती. जैसे शीतस्पर्शसे युक्त चंद्रमे उसकी विरोधी उष्णता अपने पैर नहीं जमा सक्ती. संशयके विरुद्ध निश्चय है वह जहां उत्पन्न होता है वहां संशय कैसा रहेगा ? निश्चयसे विरोध करता हुआ वह संशय विलकुल टिक नही सकता. शंकाकांक्षादिक दोषोंका स्वरूप और उनका निरसन आगे दर्शनाराधनाके प्रकरणमें आचार्य स्वयं लिखेंगे ही.

निश्चय न होना अथवा उलटा ज्ञान होना यह ज्ञानका मल है जब निश्चय होता है तब अनिश्चय नहीं रहता है. यथार्थ वस्तुज्ञान होनेसे विपरीतता चली जाती है. यह ज्ञानका उद्योतन है अर्थात् ज्ञानके अनिश्चय विपर्यासादि दोष दूर करना ज्ञानका उद्योतन है,

भावनाओंका त्याग होना चारित्रका मल है. अर्थात् भावनाओंमें तत्पर होना ही चारित्रका उद्योतन होता है. असंयम परिणाम होना यह तपका कलंक है. संयम भावनामें तत्पर रहकर उस कलंकको हटाकर तपश्चरण निर्मल बनाना यह तपका उद्योतन है.

उद्यवन—उत्कृष्टं यवनं उद्यवनं अर्थात् उत्कृष्ट मिश्रण होना उद्यवन है आत्माकी सम्यग्दर्शनादरूप परिणति होना उद्यवन शब्दका अर्थ है.

शंका—उद्पूर्वक यु धातुसे उद्यवन शब्द बना है. उसका मिश्रण ऐसा अर्थ है. मिश्रण और संयुक्तपना दोनो समनार्थक हैं जैसे गुडसे मिश्रित धाना है. अर्थात् गुडसंयुक्त धाना है ऐसा अभिप्राय होता है. विभिन्न पदार्थ आपसमें मिल जाना उसको संयोग कहते हैं परन्तु सम्यग्दर्शनादिक गुण आत्मासे भिन्न नहीं है. आत्मा तद्रूप है. वह उससे विकल नहीं है अर्थात् सम्यग्दर्शनादिसे भिन्न उसका और रूप नहीं है. अर्थात् सम्यग्दर्शनादिकसे उसका संयोग होना यह उद्यवनका अर्थ यहां योग्य नहीं दीखता

उत्तर—विशेष शब्दसे जो विशिष्ट अर्थ कहा गया है वह भी उपलक्षणसे सामान्य अर्थ रूप भी माना जाता

है. जैसे ' काकेभ्यो रक्ष्यतां सर्पिः ' अर्थात् कौवोंसे घृतका रक्षण करो. यहां कौवा शब्द विशिष्टार्थवाचक होने पर भी उसका उपघातक सामान्य ही अर्थ अनुभवमें आता है. अर्थात् घृतको बिगाडनेवाले सब प्राणियोंका काक शब्द वाचक हो जाता है. वैसा यहांपर उद्यवन शब्दका सामान्य संबंध ऐसा अर्थ समझना अर्थात् वारंवार सम्यग्दर्शन गुणोंसे आत्मा परिणत होजाना यह उद्यवन शब्दका अर्थ है.

निर्वहण— सम्यग्दर्शनादिगुणोंको निराकुलतासे धारण करना. अर्थात् परीषहादिक प्राप्त हो जानेपर भी व्याकुलचित्त न होकर दर्शनादि परिणतीमें तत्पर रहना, उससे च्युत न होना यह निर्वहण शब्दका अर्थ है.

साधन—अन्य कार्यके तरफ ज्ञानोपयोग लगनेसे तिरोहित हुए दर्शनादिपरिणामोंको उत्पन्न करना. अर्थात् नित्य कार्य तथा नैमित्तिक कार्य करनेमें चित्त लगनेसे तिरोहित हुए सम्यग्दर्शनादिकोमेसें किसी एकको पुन. उपायोंके प्रयोगसे संपूर्ण करना उसको साधन कहते हैं.

निस्तरण—अन्यभवमें सम्यग्दर्शनादिकोंको पोहोंचाना, अर्थात् आमरण निर्दोष पालन करना जिससे वे अपने साथ अन्य जन्ममें भी आसकेंगे.

आराधना शब्द अनेकार्थमें रूढ होनेसे प्रकरणानुसार अविरुद्ध व्याख्या करनी चाहिये.

अब यहां दूसरे विद्वान ऐसा कहते हैं–निस्तरण शब्दका सामर्थ्य ऐसा अर्थ है. तथा इस शब्दका उद्योतन, उद्यवन इत्यादि शब्दोंके साथ संबंध करना चाहिये. तथा उद्योतनादिकोंका दर्शन, ज्ञान, चारित्र, तप इनके साथ यथाक्रम संबंध करना चाहिये. अर्थात् दर्शनका उद्योतके साथ, ज्ञानका उद्यवनके साथ, चारित्रका निर्वहणके साथ तथा तपका साधनके साथ संबंध करे. दर्शनोद्योत—पूर्वावस्थापेक्षासे भी मरणकालमें निर्विघ्नतया सम्यग्दर्शन अधिक निर्मल करना यह दर्शनाराधना समझनी चाहिये. इत्यादिरूपसे अन्यविद्वान् व्याख्यान करते हैं. इस विवेचनपर आचार्य निम्न प्रकारसे विचार करते हैं.

यहां आपको ज्ञानादिकोंको निर्मल करना इष्ट है या अनिष्ट है ? यदि इष्ट है तो दर्शनके साथ ही उद्योतनका क्यों संबंध जोडते है ? अर्थात् ज्ञानादिकोंके साथ भी उद्योतका संबंध जोड देना चाहिये. उद्यवनका भी सर्वके साथ संबंध करना चाहिये. निर्वाह अर्थात् निराकुल धारण करना इसका भी दर्शनादिक चारोंके साथ संबंध जोडना

चाहिये. व्रत, गुप्ति, समितिओंको निश्चयसे निर्विघ्न धारण करना अर्थात् चारित्रके साथ ही निर्वाहका संबंध करना चाहिये ऐसा कहना अनुचित है. निस्तरण शब्दका सामर्थ्य ऐसा अर्थ है ऐसा आप कहते हैं परंतु उसको उद्योतन, उद्यवन, निर्वाह इत्यादिकोंके साथ जोडनेसे कुछ प्रयोजन सिद्ध होता नहीं. मरणकालमें निर्विघ्नतया सम्यग्दर्शन निर्मल करना उसको उद्योतन कहते हैं ऐसा आप कहते है परंतु उज्जोवण वगैरह शब्दोंका 'निर्विघ्नतया' ऐसा अर्थ नहीं है. आप मरण काल कोनसा समझते है ? मनुष्यभव पर्यायका नाश होनेका जो समय उसको यदि मरणकाल समझते हो तो अयुक्त है. कारण मरणकालमें भावनाका उत्कर्ष होता नही. मारणान्तिक समुद्घातमें परिणाम मंद होते हैं. यदि मरणकाल शब्दसे भावना कालका अर्थ समझना चाहिए ऐसा कहोगे तो उसका यहां ग्रहण किया नहीं है. तथा वह अप्रकृत होनेसे उसका यहां कुछ प्रयोजन नहीं है.

भावनाकालकी प्रवृत्ति कैसी होती है इसका विवेचन करनेके लिए इस शास्त्रकी रचना हुई है अतः भावनाकालका यहां ग्रहण हो जाता है ऐसा कहोगे तो योग्य नहीं है. 'दंसणणाणचरित्ततवाणुज्जवणमाराहणा भणिया' इस वाक्यमें उज्जवण शब्दका प्रत्येकसे संबंध करना चाहिये 'उज्जोवणमुज्जवणं' इस गाथामें उज्जवणादिक शब्द समास रहित लिखे है अतः दर्शनादिकोंके साथ उद्योतनादिकका प्रत्येकका संबंध होता है ऐसा समझना अर्थात् सम्यग्दर्शनका उद्योत, ज्ञानका उद्योत, चारित्रका उद्योत तथा तपका उद्योत. इसी तरह उद्यवनादि शब्दोंका भी सबके साथ संबंध समझना चाहिये. अन्यथा आचार्य उद्योतादिकोंका समासपूर्वक उल्लेख कर सकते थे.

---

किं चतुर्विधैवाराधनेत्याशङ्कायामाह—

दुविहा पुण जिणवयणे भणिया आराहणा समासेण ॥
सम्मत्तम्मि य पढमा विदिया य हवे चरित्तम्मि ॥ ३ ॥

विजयोदया- दुविहा समासेण दुविधा आराधणा भणिया इति पदसंबन्धः । आवरणमोहजयाज्जिनाः । ज्ञानदर्शनावरणजयात्सर्वज्ञा. सर्वदर्शिन । मोहपराजयाद्वीतरागद्वेषा. । सर्वज्ञाना सर्वदर्शिना वीतरागद्वेषाणा वचनं जिनवचनं । एतेन असत्यवचनकारणाभावात् प्रामाण्यमाख्यातमागमस्य । वक्तुरज्ञानाद्रागद्वेषाभ्या वा प्रवृत्तं वच.

अयथार्थावबोधनादप्रामाण्यमारकन्दति । तत्र च 'समासेण' सक्षेपेण 'दुविधा' द्विप्रकारा 'भणिदा' कथिता 'आराहणा' आराधना । का प्रथमा आराधना का छितीयेत्यत आह–'सम्मत्तम्मि य पढमा' श्रद्धानविपया प्रथमाराधना । 'विदिया य' द्वितीया च 'हवे' भवेत् 'चरित्तम्मि' चारित्रविपया आराधना । दर्शनचारित्राराधनयो. प्रथमद्वितीयव्यपदेश. उत्पत्त्यपेक्षया गुणस्थानापेक्षया चेति । केचिच्च दर्शनपरिणामोत्पत्त्युत्तरकाले हि चारित्रपरिणाम उत्पद्यत इति प्राथम्य दर्शनाराधनाया. । असंयतसम्यग्दृष्टिगुणस्थान पूर्वं प्रमत्तसयतादिकं तु परमिति । श्रद्धानविरतिपरिणामयोर्युगपदप्यस्ति प्रादुर्भाव , श्रद्धानवतो वा असंयतस्य पश्चाद्विरतिरुपजायते । तत्किमुच्यते, उत्पत्त्यपेक्षयेति । असंयतसम्यग्दृष्टीनां कुत. क्रमो येन तदपेक्षया प्रथमद्वितीयव्यपदेशवृत्ति. स्यात् । उत्पत्त्यपेक्षया तत्रोक्त एव नियम' । अथागमे पौर्वापर्यापेक्षया 'असंजदसम्माविट्ठिसंयदासयदापमत्तसयदा' इति वचनात् । तदेव वचन किमर्थं क्रममाश्रित्य प्रवृत्तमुत नान्तरीयकतया ? न तावदस्ति परिणामाना नियोगभवीक्रमः । यदि स्यान्न यौगपद्य कदाचित्स्यात् । दृश्यते च सम्यग्दृष्टिसंयतासंयता इति चैकदा । अथ नानेक वचनमेक. प्रयोक्तुं क्षमत इति वक्तुरिच्छानुविधायी क्रमः सूत्रविवक्षाकृतं प्राथम्यं द्वितीयता चेति वाच्यं न गुणस्थानापेक्षयेति । किं चोपजातदर्शनादिपरिणामस्यात्मनस्तद्गतातिशयवृत्तिराराधना साऽत्र प्रस्तुता । तत्र च प्राथम्यं द्वितीयता वा, तत्किमुच्यते उत्पत्त्यपेक्षया गुणस्थानापेक्षया चेति । अस्य सूत्रस्योपोद्घातमेवमपरे वर्णयन्ति । अस्मिन् शास्त्रे किमयमेव निश्चयश्चतुर्विधेवाराधनेति, उतान्योऽपि विकल्प. संभवतीति ? अस्तीत्याहेति तदयुक्तम् 'दंसणणाणचरित्ततवाणमाराधणा भणिया' इत्यतीतकालाभिधानक्रियात. प्रतीयते नास्य शास्त्रस्य व्यापार इति । यद्यस्य व्यापार. शास्त्रस्य वक्तुमिष्ट. स्यात् 'भण्णदि' इति ब्रूयात् । 'जिणवयणे भणिया दुविहा आराधणा' इति वचनात् । सक्षेपनिरूपणापि तत्रैवेति नेह सक्षेपवाच्यम् । वस्तु बहूपन्यस्त दुरवगमं मन्दबुद्धीनामिति । तदनुग्रहाय स्वल्पस्योपन्यासः । स सक्षेपस्त्रिप्रकार. । वचनसक्षेपोऽर्थसक्षेपस्तदुभयसक्षेपश्चेति । वचनबहुत्वस्यार्थनिश्चयो न जायते जडानामिति वचन सक्षिप्यते । अर्थस्तु सप्रपञ्च एव । अनुयोगद्वारादीना बहूनामुपन्यासमकृत्वा दिङ्मात्रोपन्यास प्रस्तुतस्यार्थसक्षेप. । वचनानि तु बहूनि । तस्योभयसक्षेपः पाश्चात्य. । द्विविधाराधनेति वचनसक्षेपो नार्थसक्षेपः । ज्ञानस्याराधना तपसश्च विद्यमानापि न वचनेनोच्यते । परमुखेनैवावबोधयितु शक्यत इति ।

---

मूलारा० दर्पणम्—एवं आराधनाया भेदनिरूपणद्वारेण स्वरूपं दर्शनादिविपयभेदाच्चातुर्विध्यं चानुशिष्येदानीं संक्षेपात्तद्द्वैविध्यमनुशास्ति—

जिणवयणे जिनाना वीतरागसर्वज्ञाना वचने प्रमाणभूत आगमे । प्रथमं विस्तररुचिविनेयाशयवशाच्चतुर्विधाराधनाभिहिता । पश्चात्संक्षेपरुचिशिष्यापेक्षया सा द्विप्रकारा कथिता । ज्ञानेन दर्शनस्य, तपसा च चारित्रस्य अविना-

भावात्तत्र तयोरन्तर्भावनात् । तत एव चारित्रार्थस्य संक्षेपः । स हि संक्षिप्तायुर्मतिबलशिष्यानुग्रहाय । स्वल्पस्योपन्यासो वचनार्थोभयभेदात्रेधा । श्लोकः

यत्राल्पोक्त्यानुयोगादिद्वारैरर्थः प्रपंच्यते ॥
संक्षेप उक्तेः सोर्थस्य दिङ्मात्रोक्तिद्व्यणुर्द्वयोः ॥

सम्मत्तम्मि तत्वश्रद्धानविषये इत्यर्थे । पढमा सम्यक्त्वाराधनाया सत्यामेव ज्ञानाराधनापूर्वकत्वेन चारित्राराधनायाः संभवात् ॥

---

क्या आराधनाके चार ही भेद हैं ? इस प्रश्नका उत्तर आचार्य देते हैं—

हिंदी—जिनागममें संक्षेपसे आराधनाके दो भेद कहे हैं । एक सम्यक्त्वमें आराधना अर्थात् सम्यक्त्वाराधना तथा दूसरी चारित्रमें आराधना अर्थात् चारित्राराधना.

विशेष—आवरण व मोहको जीतनेसे अर्हत्परमेष्ठिको जिन कहते हैं. ज्ञानावरण व दर्शनावरण कर्मको जीतनेसे वे सर्वज्ञ और सर्वदर्शी हुये हैं. मोहनीय कर्मको परास्त करनेसे वे रागद्वेष रहित हो चुके हैं. अर्थात् सर्वज्ञ, सर्वदर्शी, रागद्वेष रहित ऐसे अर्हत्परमदेवके वचनको जिनवचन कहते हैं. जिनेश्वरके वचनमें असत्य वचनके कारण नहीं पाये जाते हैं अतः उनका वचन अर्थात् जिनागम प्रमाण है। वक्ता यदि अज्ञानी अथवा रागद्वेषयुक्त हो तो उससे निकला हुवा वचन असत्यवस्तूका वर्णन करनेवाला होनेसे प्रमाण नहीं है. प्रमाणरूप जिनागममें संक्षेपसे आराधनाके दो भेद कहे हैं. श्रद्धानको विषय करनेवाली पहिली आराधना है तथा दूसरी आराधना चारित्रको विषय करती है ।

दर्शनाराधना और चारित्राराधना को क्रमसे प्रथम तथा दूसरी आराधना ऐसे नाम उत्पत्ति की अपेक्षासे तथा गुणस्थानों की अपेक्षासे प्राप्त हुए हैं. आत्मा प्रथम सम्यग्दर्शन परिणामसे परिणत होता है तदनंतर उत्तरकालमें उसमें चारित्र परिणाम उत्पन्न होता है. अतः दर्शनाराधना प्रथम कही है. असंयतसम्यग्दृष्टि गुणस्थान प्रथम हो जाता है, नंतर प्रमत्तसंयतादिक गुणस्थान आत्माको प्राप्त होते हैं ऐसा कोई विद्वान् कहते हैं।

श्रद्धान तथा विरति परिणामोंकी युगपत्कालमें—एकसमयमें भी उत्पत्ति होती है अर्थात् सम्यग्दर्शन और चारित्र परिणाम एककालमें भी उत्पन्न होते हैं. अथवा श्रद्धानवान् जीवको पश्चात् भी विरतिपरिणाम हो जाते हैं ।

अतः उत्पत्तिकी अपेक्षासे प्रथमता द्वितीयता क्यों कही जाती है ? जो असंयत सम्यग्दृष्ट्यादिजीव है उनका अपेक्षासे क्रमघटना कैसी होंगी ? जिससे उसमें प्रथम द्वितीयता आजावें. उत्पत्तिकी अपेक्षासे यदि कहोगे तो हमने उस विषयमें नियम कहा ही है।

अब आगममें जो प्रथम वचन कहे है और जो नंतर कहे हैं उनकी अपेक्षा लेकर हम प्रथम तथा द्वितीयकी कल्पना करते हैं क्योंकि आगममें 'असंजदसम्मादिट्ठीसंयदासंयदापमत्तसंयदा' ऐसा क्रमपूर्वक उल्लेख है. यह भी कहना योग्य नहीं है. हम इस विषयमें आपको ऐसा पूछते है कि, वह आगमका वचन क्रमका आश्रय लेकर क्यों प्रवृत्त हुवा है ? क्या क्रमके साथ आगम वचनका अविनाभाव है ? परिणाम क्रमसे ही होने चाहिये ऐसा नियम नहीं है. अन्यथा सम्यग्दर्शनरूप तथा विरतिरूप परिणाम एक समयमें किसी कालमें भी नहीं होंगे. परंतु एक कालमें सम्यग्दृष्टि और संयतासंयतरूप परिणाम अनुभवमें आजाते है. यदि एक वक्ता एक समयमें एकही शब्द बोल सकता है, अनेक शब्दोंका उच्चारण नहीं करता है अतः वक्ताके इच्छानुकूल वचन-क्रम है तो परिणामोंमें वचनकृत ही क्रमता सिद्ध हो गई गुणस्थानापेक्षया वहां क्रम नहीं रहा। यदि सम्यदर्शनादि परिणाम जिसमें उत्पन्न हुए है ऐसे आत्माकी सम्यग्दर्शनादिकोंमें अतिशय एकरूपता होनाही आराधना है. और ऐसी आराधनाही प्रस्तुत प्रकरणमें समझनी चाहिये और उसमें प्रथमता या द्वितीयता है ऐसा यदि कहोगे तो, उत्पत्तिकी अपेक्षासे और गुणस्थानकी अपेक्षासे प्रथमता और द्वितीयताका प्रतिपादन क्यों किया ?

दूसरे आचार्य इस सूत्रका उपोद्घात इस प्रकार लिखते हैं— इस आराधनाशास्त्रमें आराधनाके चार प्रकारही हैं ऐसा निश्चय है ? अथवा अन्य भी विकल्प यहां माना गया है ? हां दूसरा भी विकल्प है ऐसा कहोगे तो यह आपका कहना अयोग्य है. 'दंसणणाणचरित्ततवाणमाराधणा भणिया' अर्थात् दर्शन, ज्ञान, चारित्र तथा तप इन्होंकी आराधना कही है यहां भूतकालकी क्रिया कही गई है अतः सिद्ध होता है कि यह इस शास्त्रका व्यापार नहीं है। यदि यह इस शास्त्रका व्यापार होता तो वह 'भणिया' इस शब्द प्रयोगके स्थानपर 'भण्णादित्ति' अर्थात् कहते हैं ऐसा प्रयोग करता. परंतु 'जिणवयणे भणिया दुविहा आराहणा' जिनागममें आराधना दो प्रकारकी कही है ऐसा वचन है अतः संक्षेपसे आराधना कहनेके लिए भी इस शास्त्रका व्यापार नहीं है. संक्षेपसे विवेचन करनेका भी व्यापार आगममेंही है.

वस्तुका विस्तृत विवेचन मंदबुद्धि जन नही समझते है उनके उपर अनुग्रह करनेके लिए वस्तुओंका स्वल्प विवेचन होता है. उसके तीन भेद है—वचनसंक्षेप, अर्थसंक्षेप व उभयसंक्षेप। यदि वचनोंका विस्तार हो जाय तो मंदबुद्धि जनोंको अर्थनिश्चय नहीं होता इसलिए वचनोंका जिसमें संक्षेप हो परंतु पदार्थका विस्तार किया गया है उसको वचन संक्षेप कहते है. अनुयोग, प्रमाण, नय, निक्षेप वगैरे वस्तुका विवेचन करनेके उपाय है. इन सबोंके द्वारा विवेचन न करके प्रस्तुत विषयकी केवल दिशा दिखाना उसको अर्थसंक्षेप कहते है. इसमें वचन तो बहुत रहते है. परंतु अनुयोगादिकोंमेंसे किसी एकका आश्रय लेकर दिङ्मात्र वर्णन रहता है. उभय संक्षेपमें अर्थ व उसका शब्दों द्वारा विवेचन दोनों भी संक्षिप्त होते है उसको उभय संक्षेप कहते हैं. चारो आराधनाओंका स्वरूप दो आराधनामें जहां किया जाता है वह वचन संक्षेप ही हे. अर्थसंक्षेप नहीं है. यहां ज्ञानकी और तप की आराधना विद्यमान है तो भी वह वचनोंके द्वारा उक्त नहीं है. दर्शनाराधना तथा चारित्राराधना इनके मुखसे ही उनका स्वरूप प्रगट कराना शक्य है.

---

दंसणमाराहंतेण णाणमाराहिदं भवे णियमा ॥
णाणं आराहंतस्स दंसणं होइ भयणिज्जं ॥ ४ ॥

विजयोदया—दंसणमाराहंतेण दर्शनाराधनायां कथिताया ज्ञानाराधनापि शक्यते प्रतिपत्तुम्। अग्न्यानयनचोदनायां शरावाद्यन्यतमभाजनमात्रप्रतिपत्तिवत्। ननु चान्तरेणाधारमानयनं न संभवतीति भवत्यनभिहितेऽपि भाजनमात्रे प्रतिपत्तिरिह कथम्? ह्याप्याविनाभावादित्याचष्टे 'दंसणमाराधतेण'। अत्रापरे सम्बन्धमारम्भयन्ति गाथाया। यदि द्विविधा आराधना आराधयन्ति चेच्चतुर्विधाराधनाफलं प्राप्ता सिद्धा इति प्रतिज्ञा हीयते द्वयोरसंग्रहात् इति चेत् नास्मिन्नपि विकल्पे तयोरपि संग्रहार्थम्। कथं 'दंसणमाराधतेण' इति प्रतिज्ञा हीयते इति। अत्र प्रतिज्ञाशब्देन किमुच्यते? साध्यनिर्देशः प्रतिज्ञेति तावन्न गृहीतम्। चतुर्विधाराधनाफलप्राप्तत्वस्येह साध्यता नास्ति। सिद्धमेव हि चतुर्विधाराधनाफलप्राप्तत्वमनूद्यत इति। अथाभ्युपगति प्रतिज्ञा सा किं नोपपद्यते? चतस्र. आराधनास्तासां च फलं ते प्राप्तवन्तस्तत सत्यभ्युपगन्तव्ये कथमभ्युपगमानुपपत्तिः? चतुर्विधेत्युक्तवन्त द्विविधेति कथ न विरुद्धमिति पूर्वापरव्याहतिरिति चोद्यते। तथा यद्योद्यमेव चोद्यते समासेन द्विविधेति वचनात्, प्रपञ्चनिरूपणाया चतुर्विधा तत्को विरोध तेन विरोधपरिहाराय चागतेयं गाथा। 'दसणं' श्रद्धानं रुचि., 'आराधंतेण' आराधयता, 'णाणं' सम्यग्ज्ञानं, 'आराधिदं'

आराधितं ' हवे ' भवेत् ' नियमा ' निश्चयेन । यस्य हि यद्विषया श्रद्धा तस्य कथंचिदप्यज्ञाने न सा भवति । न हि निर्विषया रुचि प्रवर्तते । बुद्धिपरिगृहीतवस्तुविषया श्रद्धेत्यविनाभाव. श्रद्धाया ज्ञानेन । अत्र परा व्याख्या—आत्मनो विषयाकारपरिणामवृत्तिर्ज्ञानं तदावरणक्षयोपशमजनितम् । भूम्यावरणापगमे तोयजन्मवत् । तद्गतविशुद्धिः प्रसन्नता अभिरुचि. श्रद्धा श्रुतिनिरूपितार्थविषया सत्यभावना दर्शनं । न च दर्शनमोहोपशमक्षयोपशमनिमित्त तोयाश्रयपंकाभावे जलप्रसादवत् । तस्मिन्नाराध्यमाने ज्ञानसिद्धिरवश्यभाविनी निराश्रयधर्मस्य केवलसिद्धयभावादिति । तत्रेदं परीक्ष्यते, विषयाकारपरिणतिरात्मनो यदि स्याद्रूपरसगन्धस्पर्शाद्यात्मकता स्यात्तथा च—

' अरसमरूवमगध अव्वत्तं चेदणागुणमसद्द '

इत्यनेन विरोध । विरुद्धश्च नीलपीतादिपरिणामो नैकत्र युज्यते। एकदा आकारद्वयसंवेदनप्रसंगश्च । बाह्यस्यैकनीलादिविज्ञानगतमपर विज्ञानागतविशुद्धि प्रसन्नता अभिरुचि श्रद्धेति वा समीचीनं गदितम् चैतन्यस्य धर्मः श्रद्धानम् । ननु ज्ञानस्य ज्ञानधर्मत्वे क्षायोपशमिकज्ञानविनाशे कथमवस्थितिर्दर्शनस्य । न हि धर्मिणि विनष्टे धर्मस्यावस्थितिः । चैतन्यमविनाशि तदाश्रयं तदिति चेत् ज्ञानस्य धर्मता नश्यति । किं च यो यस्य धर्मः स तस्य स्वरूपम् । न चान्यस्य धर्मिणो रूप धर्मान्तरस्य प्रभवति । न हि बलाकायाः शुक्लता कुन्दकुसुमस्य कदाचन । एव मतेः प्रसन्नता श्रुतादेर्न स्यात् । श्रुतादेर्वा प्रसन्नता मतेरिष्यते । एवं ज्ञानभेदे तन्नोवराया अपि प्रसत्तेर्भेद इति क्षायिक्या का वार्ता न तस्या. प्रत्यग्राया. प्रादुर्भूतिः प्रलयो वा ।

न हि दर्शनमोहोदयं विना दर्शनस्याभावो युज्यते । यदि स्याद्दर्शनमोहनीयकल्पना अघटमाना भवेत् । अथ याथात्म्यविषया श्रद्धा आत्मनि प्रतिबंधकसद्भावान्नोदेति, तदपाये उद्गच्छति, यदि प्रतिबंधकारि किंचिन्न स्यात् । आत्मनि परिणामिनि सति किमिति । सदा न भवेत् ? अतत्परिणामत्वे नात्मनि कदाचिदपि भवेत् । तत् अनुभवसिद्धश्चासो सहकारिकारणानामसान्निध्यादात्मा श्रद्धानरूपेण न परिणमते । न तु किंचित्प्रतिबंधकमस्येति चेत् किं तत्सहकारियस्याभावादनुत्पत्ति. श्रद्धाया. । अन्वयव्यतिरेकसमधिगम्यो हि हेतुफलभाव सर्व एव तावंतरेण हेतुता प्रतिज्ञामात्रत एव कस्यचित्सा वस्तुचिंतायामनुपयोगिनीति प्रतिबंधकसद्भावानुमानमागमेऽभिमतं तावदसति न घटते । किंचित् श्रुतप्ररूपितार्थविषया सत्यभावनेति वा सबद्धम् । अवध्यादिनिरूपितार्थविषया सत्यभावना किं न दर्शनं ? अवध्यादिकमपि वस्तुयाथात्म्यसस्पर्शि । अथ श्रुतग्रहण समीचीनज्ञानोपयोगोपलक्षणमिति मन्यसे भवतु । अलमतिप्रसंगेन—

" सम्मत्तणाणदंसणवीरियसुहुमं तहेव अवगहणं ॥
अगुरुलहुमव्वाबाहमट्ठगुणा होन्ति सिद्धाण ॥ "

इत्यनेन च व्याख्या विरुध्यते । गुणान्तरत्वेन उपन्यासानुपपत्तेः । क्षायिकक्षायोपशमिकयोर्भेदोऽस्ति वा न वा ? यदि नास्ति भावपचकनिरूपणाकारिणा आगमेन विरोधः । अथ अस्ति भेदपरिणामः ? परिणामान्तरस्य स्वरूपं न भवति । परिणामकृदवस्य परिणामिस्वरूपता न्याय्या ॥ यौ भिन्नप्रतिबंधकापायजन्यौ, न तावन्योऽन्यस्य धर्मधर्मिणो

यथा अवधिकेवले मिश्रप्रतिबंधकापायजन्ये, तथा न ज्ञानदर्शने ॥ ज्ञानाराधना चारित्राराधनेति द्वैविध्यं कस्मान्नोपन्यस्तं इत्यत्र चोद्ये प्रतिविधानायाह—

'णाणमाराधंतेण दंसणं होइ भयणिज्जं' ज्ञानशब्दः सामान्यवाची संशये, विपर्यासे, समीचीने च वृत्तः। संशयज्ञानं, विपर्यासज्ञानं, सम्यग्ज्ञानमिति प्रयोगदर्शनात्। ते न ज्ञाने परिणत आत्मा नियोगतस्तत्त्वश्रद्धाने विपरिणमत एवेति न नियोगोऽस्ति। मिथ्याज्ञानपरिणतस्य तत्त्वश्रद्धाया अभावात्। ततो ज्ञानस्य दर्शनाविनाभावित्वस्याभावात् न ज्ञानाराधनोक्त्या दर्शनाराधनावगंतु शक्येति न तथा संक्षेपाभिधानमागमे प्रक्रांतमिति भावार्थः। 'णाण' ज्ञानं॥ 'आराधंतेण' आराधयता। 'दसण' दर्शनं। 'होदि' भवति। 'भयणिज्जं' भजनीय विकल्प्यं। अत्र दंसणशब्देन दर्शनविषयमाराधनमुच्यते। ततोऽयमर्थःदर्शनाराधना भाज्येति भजनीयतया अविनाभावित्वाभावः सूचितः। सम्यग्ज्ञाने आराधिते भवत्याराधिता, मिथ्याज्ञानाराधनायां नेति भजनीयता॥ अथवा ज्ञानाराधना चारित्राराधनेति च शक्यते सक्षेप्तुं।

---

ननु यस्य येनाविनाभावस्तदुक्तौ तस्य प्रतिपत्तिर्युक्ता अग्न्यानयनोक्तौ शरावाद्यन्यतमपात्रमात्रप्रतिपत्तिवत्। इह पुनः सकथमित्याहः—

मूलारा दंसणमित्यादि—दर्शनं हि श्रद्धानं तत्तु अज्ञाते वस्तुनि न स्यादित्यविनाभावः श्रद्धाया ज्ञानेन। ततः साधूक्तं सूत्रे तत्वश्रद्धानाराधनाया सम्यग्ज्ञानमाराधितमवश्य स्यादिति। आराहंतेण आराधयता उद्योतनाद्यतिशयेषु वर्तयता। अथ ज्ञानाराधना चारित्राराधना चेति द्वैविध्यं कस्मान्नोपन्यस्तं सूत्रे इत्यत्राह—णाणमित्यादि। ज्ञानमत्र सामान्य। दंसणं दर्शनविषयाराधना, भयणिज्जं विकल्प्यं। इदमत्र। तात्पर्य—सम्यग्ज्ञाने आराधिते सति सम्यक्त्वमाराधितं भवति न मिथ्याज्ञाने इत्यविनाभावाभावात् ज्ञानाराधनाया दर्शनाराधना भाज्या। ननु तर्हि सम्यग्ज्ञानाराधनोक्तौ सम्यक्त्वाराधना बोधयितुं शक्यते इति सा कस्मान्नोच्यते इति चेत् ज्ञानस्य सम्यगिति व्यपदेशे सम्यक्त्वमुखप्रेक्षितया प्राधान्याभावात्॥

---

हिंदी—सम्यग्दर्शनकी आराधना करने वाले नियमसे ज्ञानाराधना करते है. परंतु ज्ञानाराधना करने वालेको दर्शनकी आराधना होती है अथवा नहीं.

विशेष—आचार्यने दर्शनाराधनाका वर्णन किया है इससे ही ज्ञानाराधनका भी ग्रहण हो जाता है। जैसे

किसी मनुष्यको अग्नि लानेके लिये आज्ञा की तो वह सरावमें विना कहे भी अग्नि लाता है. सरावमें अग्नि लावो ऐसा कहनेकी आवश्यकता नहीं रहती है. आधारके बिना अग्नि नहीं लासकते अतः पात्र लेकर अग्नि लावो ऐसा नहीं कहने पर भी पात्रका बोध हो ही जाता है। परंतु सम्यग्दर्शनकी आराधना करने वालेको ज्ञानकी भी आराधना कैसे होगी यह समझमें नहीं आता है. इस शंकाका उत्तर यह है कि, सम्यग्दर्शन और ज्ञान इन दोनोंमें अविनाभाव संबंध है अर्थात् सम्यग्दर्शनकी जो व्यक्ति आराधना करेगी वह जरूर ज्ञानाराधक होती ही है.

यहां कोई आचार्य इस गाथाका संबंध ऐसा जुडानेका प्रयत्न करते है. यदि दो प्रकारकी आराधना कहते हो तो 'चतुर्विधाराधनाफलं प्राप्ताः सिद्धाः' 'चार प्रकारकी आराधनाओंका फल सिद्धोंको प्राप्त हुवा है' यह प्रतिज्ञा नष्ट होती है. क्योंकि आपने दर्शनाराधना और चारित्राराधना ऐसी दोही आराधनायें कही हैं. और प्रथम गाथामें सिद्ध परमेष्ठीको चार आराधनाओंका फल प्राप्त हुआ ऐसी आपने प्रतिज्ञा की हैं. वह चरितार्थ नहीं होती यह दोष अर्थात् प्रतिज्ञाहानि नामका दोष यहां आता है. इसका उत्तर—आराधनाके दो भेद माननेसे भी दोष नहीं है. क्योंकि हमने दर्शनाराधना तथा चारित्राराधनामें क्रमसे ज्ञानाराधना और तप आराधनाका संग्रह किया है. अतः हमारी प्रतिज्ञा नष्ट नही होती है. प्रतिज्ञा शब्दसे आपका क्या अभिमत है ? यदि साध्यका वर्णन करना यह प्रतिज्ञा है ऐसा कहोगे तो यह योग्य नहीं है चार प्रकारके आराधनाओंका फल सिद्ध परमेष्ठिओंको प्राप्त हुआ है यह बात यहां साध्यरूप नहीं है. क्योंकि, जो असिद्ध है वह वस्तु साध्य मानी जाती हैं. सिद्धोंको चार आराधनाओंका फल प्राप्त हुवा है यही बात फिरसे आचार्यने यहां कही है. यदि चार आराधनाओंका फल सिद्धोंको प्राप्त हो गया है ऐसा मानना यह प्रतिज्ञा है. ऐसा कहोगे तो यह क्या युक्ति संगत नहीं है ? चार आराधनाओंका फल उनको प्राप्त हुवा है यह मान्य करने योग्य है इसको नाकबूल करना कैसा योग्य होगा ?

पूर्व गाथामें आराधनाके चार भेद कहे हैं अब यहां उसके दो भेद आप कहते हैं यह पूर्वापर विरुद्ध नामका दोष हुवा. इसका उत्तर यह है कि, संक्षेपसे आराधनाके दो भेद हैं व विस्तृत वर्णनकी अपेक्षासे चार भेद होते हैं अतः इसमें कोनसा विरोध है ? अतः यह गाथा विरोधपरिहार करनेके लिए आचार्यने रची है ऐसा समझो.

सम्यग्दर्शनकी आराधना करनेसे सम्यग्ज्ञानका आराधन अवश्य होता है. जिस पुरुषको जिस विषयकी

श्रद्धा होती है उसको यदि उस विषयमें किसी प्रकारसे अज्ञान होगा तो श्रद्धा नहीं होगी. श्रद्धा रुचि अविषयमें नहीं होती. अर्थात् पदार्थका स्वरूप समझ लेनेपर उसमें मनुष्यको श्रद्धा उत्पन्न होती है. बुद्धीके द्वारा जिस वस्तुको जान लिया वह वस्तु श्रद्धाका विषय होती है. अतः श्रद्धाका ज्ञानसे अविनाभाव है ऐसा समझना चाहिए.

इस गाथापर दुसरी व्याख्या है वह इस प्रकार है—आत्माका पदार्थाकार परिणमन होना यह ज्ञान है. जैसे भूमीका आवरण हट जानेसे पानी उत्पन्न होता है. वैसा ज्ञानावरण कर्मका क्षयोपशम हो जानेसे ज्ञान उपजता है. ज्ञानमें जो विशुद्धि, प्रसन्नपना, अभिरुचि रहती है उसको श्रध्दा–सम्यग्दर्शन कहते हैं. यह आगममें कहे हुए पदार्थोंको विषय करता है. अर्थात् आगम कथित पदार्थ सत्य है ऐसी भावनाको सम्यग्दर्शन कहते हैं. जैसे तलाव मे कीचड नष्ट होनेसे पानीमें स्वच्छता दीखती है. वैसे दर्शन मोहनीय कर्मका उपशम, क्षय, वा क्षयोपशम होनेसे जो ज्ञानमें निर्मलता उत्पन्न होती है उसको सम्यग्दर्शन कहते हैं. ऐसे सम्यग्दर्शनकी आराधना करनेसे अवश्य ज्ञान प्राप्ति हो जायगी. जिसका आधार नहीं होगा उसकी सिद्धि नहीं होती है. दर्शन ज्ञानका धर्म है. ज्ञान उसका आश्रय है.

उपर्युक्त विवेचनका आचार्य खंडन करते है—

यदि ज्ञान विषयके आकारसे परिणमेगा तो वह स्पर्श, रस गंध वर्णात्मक होगा. ऐसी अवस्था हो जानेपर

" ज्ञान रस, रूप, गंध रहित है. वह दृष्टि गोचर नहीं होता अर्थात् अमूर्तिक है. शब्द रहित तथा आत्माका गुण है " ऐसा आगममें ज्ञानका वर्णन किया है, वह विरुद्ध होगा. तथा एक पदार्थमें विरुद्ध ऐसे नील व पीत परिणाम नहीं रह सकते हैं. एक समयमें दो आकारोंका अनुभव आवेगा. एक बाह्य पदार्थका आकार व दूसरा ज्ञानाकार ऐसे दो आकारोंका संवेदन होगा.

ज्ञानमें जो निर्मलता, प्रसन्नता आभिरुचि है उसको श्रद्धा कहना यह भी अयुक्त है. क्योंकि, श्रद्धा चैतन्यका धर्म है, वह ज्ञानका धर्म नहीं है. यदि ज्ञानका धर्म कहोगे तो क्षायोपशमिक ज्ञानका नाश हो जाने पर श्रद्धाका–सम्यग्दर्शनका भी नाश मानना पडेगा. धर्मीका नाश हो जानेसे धर्मका नाश होना अनिवार्य है. चैतन्य विनाश रहित है और सम्यग्दर्शन उसके आश्रयसे रहता है ऐसा यदि मानोगे तो वह ज्ञानका धर्म है ऐसा आपका कहना व्यर्थ है.

जो जिसका धर्म होता है वह उसी वस्तुका स्वरूप है ऐसा समझना चाहिये. एक वस्तुका धर्म उस वस्तुसे भिन्न ऐसे अन्य वस्तुका धर्म नहीं हो सकता. बगुलाका सफेदपना कुंद पुष्पका नही होता है. इसी तरहसे मतिज्ञानकी प्रसन्नता उसकीही होती है वह श्रुतादि ज्ञानकी नहीं होती है. श्रुतादि ज्ञानकी प्रसन्नता मतिज्ञानकी नहीं होती है. अतः ज्ञानमें भिन्नता होनेसे उनमें रहनेवाली प्रसन्नतायें भी भिन्न भिन्नही माननी पडेगी. सम्यग्दर्शन क्षायोपशमका धर्म मानोगे तो क्षायिक सम्यग्दर्शनकी सिद्धि नही होगी वह नया न उत्पन्न होगा न विनाश पावेगा.

दर्शनमोहनीय कर्मके उदय विना सम्यग्दर्शनका अभाव नहीं होता है, यदि होगा तो दर्शनमोहनीय कर्मकी कल्पना व्यर्थ हो जाती है.

पदार्थके यथार्थ विषयपर जो श्रद्धा होती है उसको सम्यग्दर्शन कहते है. वह प्रतिबंधक कारण उपस्थित होने पर उत्पन्न नहीं होता है. यदि उसका विनाश हो तो वह उत्पन्न होता है. यदि प्रतिबंधक कारण कोइ न होगा और आत्मा सदा परिणमनयुक्त है ऐसा कहोगे तो सम्यग्दर्शन हमेशा क्यों न उत्पन्न होता है ? यदि आत्मा परिणमनशील नाहीं है तो कभी भी आत्मामें सम्यग्दर्शन न होगा. अतः सहकारिकारणोंका सान्निध्य न होनेसे आत्मा सम्यग्दर्शनरूप परिणत नहीं होता है. उसको जगतमें कोई भी प्रतिबंधक कारण नहीं हैं ऐसा यदि कहोगे तो यह युक्ति संगत नहीं है. ऐसा कोनसा सहकारिकारण है कि जिसके न होनेसे श्रद्धाकी उत्पत्ति नहीं होती है ? अर्थात् जिस सहकारिकारणके सद्भावसे श्रद्धा उत्पन्न होती है तथा जिसके न होनेसे उत्पन्न नहीं होती ऐसा कोनसा सहकारिकारण है ? जगतमें पदार्थका संपूर्ण कार्यकारणभाव अन्वय व्यतिरेकसे जाना जाता है. अन्वयव्यतिरेकके विना कोई पदार्थ किसीका कारण मानना केवल प्रतिज्ञामात्र ही है. ऐसी प्रतिज्ञा वस्तुके विचार समयमें कुछ भी उपयोगी नहीं है.

आगममें प्रतिबंधक कारणसे कार्यकी उत्पत्ति नहीं होती है ऐसा खुलासा है. जैसे सहकारिकारण नहीं होनेसे कार्यसिद्धि नहीं होती वैसे प्रतिबंधकका सद्भाव होनेसे भी कार्य होता नहीं. सहकारिकारण होते हुए प्रतिबंधककारणोंका अभाव होगा तो कार्य उत्पन्न होता है अन्यथा नहीं होगा. अतः प्रतिबंधकके सद्भावमें कार्य नहीं होता है यह मानना पडेगा.

श्रुतज्ञानसे जाने गये पदार्थोंपर ये पदार्थ सत्य हैं ऐसी श्रद्धा होना उसको ही सम्यग्दर्शन कहते है ऐसा

समझना भी अयोग्य है. क्योंकि अवध्यादिज्ञानसे जाने गए पदार्थोंपेर सत्यभावना होती है उसको भी सम्यग्दर्शन मानना चाहिये. अवधिज्ञान, मनः पर्यय ज्ञान और केवलज्ञान भी वस्तुके यथार्थ स्वरूपको ही जानते हैं अतः वहां जो सत्यभावना होती है वह भी सम्यग्दर्शन है ऐसा मानना चाहिये. यदि ' श्रुत शब्दसे ' सर्व प्रकारके सम्यग्ज्ञानका ग्रहण होता है क्योकि यहां श्रुत शब्द। उपलक्षण वाची है. ऐसा कहोगे तो योग्य ही है. अतः अब इस विषयमें अधिक लिखनेकी आवश्यकता नहीं है.

सम्मत्तणाण दंसण इस गाथामें सिद्धोंके आठ गुणोंके नाम बताये है. उसमें सम्यक्त्व गुण प्रथम लिखा है परंतु आप तो सम्यग्ज्ञानका धर्म बता रहे हैं. अतः सम्यग्दर्शन आपके मतसे गुण नहीं है यह सिद्ध होता नहीं. अतः आपका कहना इस गाथाके विरुध्द है.

क्षायिक सम्यग्दर्शन तथा क्षायोपशमिक सम्यग्दर्शन इसमें आप भिन्नता मानते हैं या नही? यदि भेद नहीं है तो पांच भावोंका वर्णन करने वाले आगमसे आपका कहना विरुद्ध होता है. यदि भेद मानोगे तो एक परिणाम दुसरे परिणामका स्वरूप नहीं होता यह कबूल करना पडेगा. अर्थात् क्षायिक परिणाम और क्षायोपशमिक परिणाम परस्पर एक दुसरेके स्वरूप हो नहीं सकते. जितने परिणाम है वे परिणामीका स्वरूप होते है यह मानना न्यायसंगत है. अर्थात् जीव परिणामी है तथा उसके ज्ञानादिक गुण परिणाम है. परंतु ज्ञानको परिणामी मानकर सम्यग्दर्शनको उसका परिणाम स्वरूप मानना अन्याय्य है.

जो परिणाम भिन्न भिन्न प्रतिबंधक कारण नष्ट होनेसे उत्पन्न होते हैं वे अन्योन्य धर्मि धर्मताको नहीं प्राप्त होते है, जैसे अवधि ज्ञान व केवल ज्ञान ये दोन ज्ञान अपने अपने प्रतिबंधक कारणोंका अभाव होनेसे उत्पन्न होते हैं अतः उनका अन्योन्य धर्म धर्मिभाव नहीं है वैसे ज्ञान और सम्यग्दर्शनमें धर्म धर्मिभाव नहीं है.

ज्ञानाराधना और चारित्राराधना ऐसी दो आराधना क्यों नहीं मानी है. ऐसे प्रश्नपर आचार्यका यह उत्तर है—

" ज्ञानकी आराधना करने वालेको सम्यग्दर्शन आराधना होती है नहीं भी होती है. "

यहांपर ज्ञानशब्द सामान्यवाचक भी है और संशय, विपर्यय तथा सम्यग्ज्ञानवाचक भी है. अर्थात् संशय ज्ञान, विपर्यय ज्ञान, सम्यग्ज्ञान ऐसे ज्ञानके भेद देखे जाते है. अतः ज्ञानमें परिणत हुआ आत्मा निश्चयसे तत्त्व श्रद्धानमें परिणत होगा ऐसा नियम नहीं है, क्योंकि वह मिथ्याज्ञानपरिणत हो तो उसमें तत्त्वश्रध्दाका अभाव

रहेगा. इसवास्ते ज्ञान दर्शनका अविनाभावी है ऐसा सिद्ध नहीं होता. ज्ञानाराधनसे दर्शनाराधनाका स्वरूप नहीं जाना जाता है. इसलिए ज्ञानाराधनामें सम्यग्दर्शनाराधना अन्तर्भूत नहीं होती है ऐसा आगममें कहा है.

सम्यग्ज्ञानकी आराधनाके साथ सम्यक्त्वाराधनाका अविनाभाव है. परंतु मिथ्याज्ञानकी आराधनाके साथ सम्यक्त्वाराधना नहीं रहती है. अतः वह भजनीय है ऐसा आचार्यने युक्तियुक्त कहा है. सम्यग्ज्ञानके साथ अवश्य सम्यग्दर्शन रहता है अतः सम्यग्ज्ञानमें सम्यग्दर्शनाराधना क्यों अन्तर्भूत नहीं की गई है इसका उत्तर ऐसा है— ज्ञानको समीचीनपना प्राप्त होनेमें सम्यग्दर्शन ही कारण है अतः उसकी मुख्यता होनेसे सम्यग्दर्शनाराधना तथा चारित्राराधना ऐसे आराधनाके संक्षेपसे दो भेद किये हैं.

---

ननु च ज्ञानमतरेणापि दर्शनं वर्तते, यतो मिथ्यादृष्टिरपि ज्ञानस्याराधको भवति। अतो ऽविनाभावाभाव इत्यत आह—

सुद्धणया पुण णाणं मिच्छादिट्ठिस्स वेंति अण्णाणं ।
तम्हा मिच्छादिट्ठी णाणस्साराहवो णेव ॥ ५ ॥

विजयोदया–शुध्दनया पुनः। अनंतधर्मात्मकस्य वस्तुनोऽन्यतमधर्मपरिच्छेदस्तदविनाभाविधर्मबलप्रसूतो नयः। तथा चोक्तम्। "उपपत्तिबलादर्थपरिच्छेदो नय" इति ॥ शुध्दो नयो येषां ते शुध्दनयाः। निरपेक्षनयनिरासाय शुध्दविशेषणम्। नित्यमेव सर्वथा क्षणिकमेवेति ये परिच्छेदास्ते विपर्यासरूपास्तथाविधस्य प्रतिपक्षधर्मानपेक्षस्य वस्तुनि रूपस्याभावात्। सापेक्षं रूपं निराकाङ्क्षतारूपेण दर्शयतः प्रत्ययस्य अतस्मिंस्तदिति ज्ञान भ्रान्तमिति भ्रान्तता। तद्दोषरहितता शुध्दता। तथा हि–कृतकत्वेन अनित्यतामेव वस्तुनः प्रत्येति ज्ञानं न तत्सर्वथा वस्त्वनित्यं, नित्यानित्यात्मकत्वात्सकलस्य। यदि हि नित्यमेव स्यात् क्रियमाणतानुरूपहेतुकद्वयकेनायुक्ततास्य स्यादतो नित्य भवत्येव च न भवतीति द्वयप्रतिपत्तयः॥ शुध्दा नया येषां प्रतिपत्तॄणां ते शुध्दनयाः। पुण पुनः। णाणं ज्ञानमित्यभिमतं परस्य। मिच्छादिट्ठिस्स मिथ्यादृष्टेः। वेंति ब्रुवते। अण्णाणं अज्ञानं इति। न ज्ञानशब्दः सामान्यवाची किंतु यथार्थप्रतिपत्तिरेव ज्ञानशब्दाभिधेयेति। ज्ञायते मन्यते अर्थः परिच्छिद्यते येन तज्ज्ञानं। वस्त्वन्यभूत च रूपमादर्शयता नार्थः परिच्छिद्यते तस्मान्न मिथ्याज्ञानं ज्ञानशब्दस्यार्थः, तदज्ञानमित्येव ग्राह्यम्॥ ननु च—

" गदि इंदिये च काये जोगे वेदे कसाय णाणे य ॥
संजमदंसणलेस्सा भविया सम्मत्तसण्णि आहारे ॥ "

' इत्यत्र ज्ञानशब्दः सामान्यवाची,सत्यं,ज्ञातिर्ज्ञानमिति व्युत्पत्तौ सा निरूपणा सामान्यशब्द इति॥ तह्मा तस्मात्। मिच्छादिट्ठी तत्त्वश्रद्धानरहितः। णाणस्साराधको ण होदित्ति पदघटना। ज्ञानं नाराधयतीत्यर्थः॥

अत्रापरा व्याख्या—यदुक्तं अज्ञाने दर्शनाभाव इति किं, तदज्ञानं कस्य भवतीति ? तत इदं सूत्रं इति । तदतिपेलवं। किं तदज्ञानमित्यस्य प्रश्नस्य प्रतिवचनं न सूत्रेऽस्ति । मिथ्याज्ञानलक्षणप्रतिपादनपरमिथ्यादृष्टिसंबंधिज्ञानत्वमेव अज्ञानलक्षणमित्युभयोरपि प्रतिवचनमिति विकल्प्यते। एवमपि ' तम्हा न मिच्छदिट्ठि ' इति सूत्रे मिथ्यादृष्टेर्ज्ञानस्याराधकत्वाभावमेव सूत्रकार उपसंहरति। तत्परित्यज्यासूत्रितमुपादेयमिति केयं स्वतंत्रता।

---

ननु च ज्ञानमंतरेणापि दर्शनं वर्तते यतो मिथ्यादृष्टिरपि ज्ञानस्याराधको भवति । गतानुगतिकत्वेन लोकानां श्रद्धामात्रेणैव प्रवृत्तिप्रतीतेरतो ज्ञानेन दर्शनस्याविनाभावाभाव इत्यत्राह—

मूलारा०—सुद्धणया। अनतधर्मात्मकस्य वस्तुनोऽन्यतमधर्मपरिच्छेदस्तदविनाभाविधर्मपरिच्छेदबलप्रसूतो नयः। शुद्धाः प्रतिपक्षसापेक्षतया निर्दोषा नया येषा प्रमातॄणां ते शुद्धनयास्तीर्थकरदेवादयः। पुण यस्मात्। णाण परस्याराध्यतया इष्टं ज्ञानं। बेंति ब्रुवते। आण्णाणं ज्ञायते परिच्छिद्यते वस्तुतत्वं येन तज्ज्ञान। न ज्ञानमज्ञानं अयथार्थपरिच्छेदकं मिथ्येत्यर्थः।

---

ज्ञानके विना भी सम्यग्दर्शन होता है क्यों कि मिथ्यादृष्टि भी ज्ञानके आराधक देखे गये है. अतः ज्ञान के साथ दर्शनका अविनाभाव नहीं है. इस आक्षेपका उत्तर आचार्य कहते है—

हिंदी अर्थः—वस्तु अनंत धर्मात्मक है अर्थात् वस्तुमें एकत्व, अनेकत्व, नित्यपना, अनित्यपना, अस्तित्व नास्तित्व, प्रमेयत्व वगैरह अनंत धर्म है. अतः वस्तुको अनंत धर्मात्मक कहते हैं. ऐसे वस्तुमेंसे किसी एक धर्मको जो मुख्यतासे जानता है तथा उससे भिन्न अविनाभावी धर्मको जो गौण समझता है ऐसा जो ज्ञान उसको नय कहते हैं. ' उपपत्तिबलादर्थपरिच्छेदो नय इति ' अर्थात् युक्तीके आश्रयसे पदार्थको जान लेना उसको नय कहते हैं ऐसा पूर्वाचार्योंने कहा है. वस्तुके एक धर्मकोही वस्तु समझनेवाला तथा वस्तुके अन्य धर्मकी जो अपेक्षा रखता नहीं ऐसे ज्ञानको मिथ्यानय कहते हैं. जैसे वस्तु सर्वथा क्षणिकही है. सर्वथा नित्यही है, एकही है इत्यादि रूपसे वस्तुका प्रतिपादन करनेवाला ज्ञान मिथ्यानयरूप है. इस मिथ्या नयका निरसन करनेके लिए आचार्यने गाथामें ' सुद्ध णया ' ऐसा शब्द रख दिया है. मिथ्यानय प्रतिपक्षरूप धर्मकी अपेक्षा नहीं करते है. अर्थात् वस्तुका सर्वथा

एकांत रूपसे विवेचन करते हैं. परंतु प्रतिपक्ष धर्मकी अपेक्षा न करनेवाला ऐसा वस्तुका स्वरूपही नहीं बन सकता. अर्थात् परस्पर प्रतिपक्षी धर्मोंसे वस्तु सदाही युक्त रहती है. जैसे वस्तुमें एकत्व धर्म रहता है उसी तरह अनेकत्व भी धर्म रहता है. जैसे अस्तित्व धर्म वस्तुमें विद्यमान है वैसे नास्तित्व धर्मभी विद्यमान है. अतएव वस्तु इन दोनो विरुद्ध धर्मोंको अपनेमें स्थान देती हुई अपनी अनंत धर्मात्मकता जाहीर करती है. इस तरह वस्तुमें सापेक्षता है. परंतु जो ज्ञान सापेक्ष वस्तुको निरपेक्षरूप बताता है वह ज्ञान भ्रांत है. जैसे देवदत्तको जो कि जिनदत्तरूप नहीं है जिनदत्त समझना. ऐसी भ्रांतता मिथ्यानयमें रहती है. सच्चे सापेक्षनयमें नहीं रहती है. अतः उसको शुद्ध नय कहते हैं। मिथ्यानय वस्तुमें कृतकता धर्म दीखने पर उसको सर्वथा अनित्य ही मानने लगता है परंतु वस्तु सर्वथा अनित्य नही है किंतु नित्यानित्यात्मक है. यदि सर्वथा वस्तु नित्यही होती तो उससें जो कार्य करना हो उसको अनुकूल कारण प्राप्त करनेका प्रयत्न व्यर्थ होगा. क्योंकि,कारणोंकी प्राप्ति होनेपर भी वस्तु पूर्वरूप छोडकर कार्यरूपता धारण नहीं करेगी अतः वस्तु सर्वथा नित्य भी नहीं है। वस्तु नित्यानित्य है ऐसा अनुभवही योग्य है.

इस विवेचनका अभिप्राय यह है कि, साक्षात् वस्तुका अनुभव करा देनेवाले शुध्दनय जिनके है ऐसे तीर्थकरादिक महापुरुष मिथ्यादृष्टि लोगोंके ज्ञानको अज्ञान कहते हैं. क्योंकि मिथ्यादृष्टियोंका ज्ञान वस्तुका यथार्थ स्वरूप नहीं दिखाता है. इस वास्ते वह 'ज्ञान' इस नामको अपात्र है. उसको अज्ञान ही कहना चाहिये. यद्यपि ज्ञान शब्द सामान्यवाची होनेसे यथार्थ अयथार्थ रूप दोनों ज्ञानोंको ज्ञान कह सकते हैं तथापि मिथ्या-दृष्टीका जो ज्ञान है वह अयथार्थ स्वरूपको दिखानेवाला होनेसे उसके लिए प्रयुक्त ज्ञान शब्दका अर्थ अज्ञान ऐसा ही करना चाहिये.

यहां शकाकार ऐसा कहता है–' गइ इंदिये च काये ' इस गाथामें जो ज्ञान शब्द है उसका क्या अभि-प्राय है ? क्या उसको सामान्य शब्द कहते है ?

उत्तर—यहां ज्ञान शब्द की ' ज्ञातिर्ज्ञानम् ' ऐसी निरुक्ति है. यहां पदार्थको जानना ऐसा सामान्य अर्थ अभिमत है. मिथ्या या सच्चे ज्ञान की विवक्षा यहां नहीं है.

जो मिथ्यादृष्टि है वह तत्व श्रध्दानरहित होनेसे सम्यग्ज्ञानका आराधक नहीं है. ऐसा इस गाथाका अभिप्राय है.

इस गाथापर कोइ विद्वान् ऐसी व्याख्या लिखते है. पिछलेके गाथामें 'अज्ञान होनेसे दर्शनाराधनाका अभाव होता है, ऐसा जो कहा है वह अज्ञान क्या चीज है तथा वह किसको होता है? ऐसे प्रश्नका उत्तर देनेकेलिये 'सुध्दणया पुण णाणं' यह गाथा आचार्यने रची है ऐसा कोई विद्वान् कहते है. परंतु यह उनका कहना युक्तिशून्य है. 'वह अज्ञान क्या चीज है, इस प्रश्नका मिथ्याज्ञानका लक्षण कहनेवाला उत्तर उपर्युक्त सूत्रमें आचार्यने नहीं दिया है. मिथ्यादृष्टिका जो ज्ञान है वही अज्ञान लक्षण है ऐसा दोनों प्रश्नोका उत्तर आचार्यने दिया है ऐसी आपने कल्पना की है. 'तम्हा ण मिच्छदिठी' इस सूत्रमें मिथ्यादृष्टिजन ज्ञानके आराधक नहीं होते है इस अभिप्रायका ही उपसंहार किया है ऐसा समझना चाहिए, परंतु वह अभिप्राय छोड करके सूत्रमें न दिखाया हुवा अभिप्राय समझ लेना अयोग्य है.

---

चारित्राराधना कथ्यते। चतुर्थ्या आराधनायाः प्रतिपत्तिक्रमं दर्शयन्नाह—

संयममाराहंतेण तवो आराहिओ हवे णियमा ॥
आराहंतेण तवं चारित्तं होइ भयणिज्जं ॥ ६ ॥

विजयोदया–संयममाराहतेण सयम इत्यनेन शब्देन इह चारित्रमित्युच्यते। कर्मादाननिमित्तक्रियाभ्य उपरम सयमः। स च चारित्रं। तथा चाभ्यधायि–'कर्मादाननिमित्तक्रियोपरमो ज्ञानवतश्चारित्रमिति'। सजमं चारित्रं आराधंतेण आराधयता। तवो तपः। आराधिदो आराधित। हवे भवेत्। णियमा अवश्यमेव। कथ? इह अनशनं नाम अशनत्यागः। स च त्रिप्रकार। मनसा भुजे, भोजयामि, भोजने व्यापृतस्यानुमतिं करोमि। भुजे, भुंक्ष्व, पचनं कुर्विति वचसा। तथा चतुर्विधस्याहारस्याभिसंधिपूर्वकं कायेनादानं, हस्तसंज्ञाया प्रवर्तनं अनुमतिसूचनं कायेन। एतासा मनोवाक्कायक्रियाणा कर्मोपादानकारणाना त्यागोऽनशनम् चारित्रमेव। योगत्रयेण तृप्तिकारिण्या भुजिक्रियायां दर्पवाहिन्यां निराकृति अवमोदर्यम्। तथा आहारसंज्ञाया जयो वृत्तिपरिसख्यान। रसगोचरगार्द्ध्यत्यजनं त्रिधा रसपरित्याग। कायसुखाभिलाषत्यजन कायक्लेश। चित्तव्याकुलतापराजयो विविक्तशयनासनं। स्वकृतापराधगूहनत्यजनं आलोचना। स्वकृतादशुभयोगात्प्रतिनिवृत्ति प्रतिक्रमण। तदुभयोज्झनं उभय। येन यत्र वा अशुभोपयोगोऽभूत्तन्निराक्रिया, ततो परासन विवेक। देहे ममत्वनिरास कायोत्सर्ग। तपोऽनशनादिक यथा भवति चारित्रं तथोक्तमेव। असंयमजुगुप्सार्थमेव प्रव्रज्याहापनं छेद। मूलं पुनश्चारित्रादानं। ज्ञानदर्शनचारित्रतपसामतीचारा अशुभक्रिया। तासामपोहन विनय, चारित्रस्य कारणानुमनन वैयावृत्त्य॥

हिंदी अर्थ—जिन्होंके द्वारा कर्मका ग्रहण होता है ऐसे मन, वचन व शरीरके द्वारा होनेवाली क्रियाओं-का त्याग-परिहार करना उसको चारित्र कहते हैं। प्रस्तुत गाथामें जो संयम शब्द है वह चारित्रका वाचक है। अन्य आचार्योंने भी चारित्रका लक्षण 'कर्मादानानिमित्तक्रियोपरमो ज्ञानवतश्चारित्रं, इति' ऐसा कहा है. इसका भी अभिप्राय ऊपरके समानही है। जो चारित्रकी आराधना करते हैं उनको नियमसे-अवश्य तपकी भी आरधना हो जाती है। इस आराधनाका स्वरूप निम्नप्रकारसे समझना चाहिये।—

अनशन—चार प्रकारके आहारोंका त्याग करना इसको अनशन कहते हैं। यह अनशन तीन प्रकारका है। मैं भोजन करूं, भोजन कराउ, भोजन करनेवालेको अनुमति देउ इस तरह मनमें संकल्प करना. मैं आहार लेता हूं, तूं भोजन कर, तुम पकाओ ऐसा बोलना. चार प्रकारके आहारको सकल्पपूर्वक शरीरसे ग्रहण करना. हाथसे इशारा करके दूसरोंको ग्रहण करनेमें प्रवृत्त करना. आहार ग्रहण करनेके कार्यमें शरीरसे सम्मति देना ऐसी जो मन, वचन, कायकी कर्मग्रहण करनेमें निमित्त होनेवाली क्रियायें उनका त्याग करना उसको अनशन कहते हैं. यह चारित्र ही है. तृप्ति करनेवाला, दर्प उत्पन्न करनेवाला ऐसा जो आहार उसका मन, वचन, कायके तीन योगोंसे त्याग करना अवमोदर्य है. अर्थात् स्वयं पेट पूर्ण भरेगा इतना आहार मे ग्रहण करूंगा, कराऊंगा, करने-वालेको सम्मति प्रदान करूंगा ऐसे मन वचन शरीरके संकल्पका त्याग करना इसको अवमोदर्य कहते हैं. आहारकी अभिलापाको जीतना-इतने घरोंमें, गल्लीमे आहार मिलेगा तो लेऊगा इत्यादि प्रतिज्ञा करके आहारा भिलापाको जीतना इसको वृत्तिपरिसंख्यान कहते हैं. रसविषयकी लंपटताको मन वचन शरीरके संकल्पसे त्यागना रसपरित्याग नामका तप है. शरीरको सुख मिले ऐसी भावनाको त्यागना कायक्लेश तप है. चित्तमें उत्पन्न हुई व्यग्रताको भगा देना अथार्त् चित्त व्याकुल न हो इसलिये स्त्री, पशु, षण्ढ विवर्जित एकान्त स्थानमें सोना बैठना इसको विविक्तशय्यासन कहते हैं.

अपने द्वारा हुवे अपराधोंको छिपानेकी कोशिस न करना, अपराध हो गया तो शीघ्र उसका निवेदन करना यह आलोचना तप है. स्वत.के द्वारा किये गये अशुभ योगसे परावृत्त होना अर्थात् मेरे अपराध मिथ्या होवे ऐसा कह कर पश्चात्ताप करना प्रतिक्रमण है. अपराधोंको न छिपाना तथा अशुभ योगोंसे परावृत्त होना यह तदुभय तप है. जिस जिस पदार्थके अवलंबसे अशुभ परिणाम होते हैं उनको त्यागना अथवा उनसे स्वयं दूर होना यह विवेक

तप है. देहमेंसे ममत्व–स्नेह दूर करना कायोत्सर्ग तप है.अनशादिकको तप कहते हैं. यह तप दोषोंका नाश करनेके लिए गुरूने दिया हुवा प्रायश्चित्त स्वरूप है. असंयमसे तिरस्कार उत्पन्न होवे इस लिये दीक्षाके दिन कम करना छेद तप है. पुनः दीक्षा देना उसको मूल तप कहते है. ये सब प्रायश्चित्त तपके भेद हैं. अशुभ क्रियायें ज्ञान दर्शन चारित्र तप इनके अतीचार हैं. इनको हटाना विनय तप हैं. चारित्रके कारणोंको सम्मति देना इसको वैयावृत्य कहते है. अर्थात् जिन कारणोंसे चारित्रकी वृद्धि होगी ऐसे कारणोंसे मुनीश्वरोंकी सेवा करना. अर्थात् संयमोपकरण पिंछी, कमंडलु, ज्ञानोपकरण शास्त्र, आहार, औषध वगैरह वस्तुओंसे उपकार करना यह सब वैयावृत्य है. स्वाध्याय और ध्यान भी चारित्रकी वृद्धि करनेवाले तप है. अंग पूर्वादि शास्त्रोंको पढना स्वाध्याय तप है. शुभ विषयमें एकाग्र चित्त करना ध्यान है. अविरति, प्रमाद, कषायोंका त्याग स्वाध्याय करनेसे तथा ध्यान करनेसे होता है इस वास्ते वे भी चारित्ररूप हैं. अतः सब तपोंका चारित्राराधनामें अन्तर्भाव होता है अतः दर्शनाराधना व चारित्राराधना ऐसे आराधनाके दो भेद माने हैं.

अशनादिकोंका– आहारादिकोंका यद्यपि त्याग किया तो भी अविरतिका त्याग नहीं होता है क्योंकि, आहारादिकोंका त्याग करनेवाले भी असंयत दीख पडते हैं. ऐसा आशय मनमें धारण कर आचार्य ऐसा कहते हैं– जो तपकी आराधना करते हैं वे चारित्राराधना करते हैं अथवा नहीं. अर्थात् तप करनेवाला पापोंसे विरक्त होकर चारित्र धारण करनेवाला होता है अथवा नहीं भी. परंतु चारित्र धारण करनेवाला नियमसे विरतिपूर्वक तप करता है अतः चारित्रमें तपका अन्तर्भाव होता है. परंतु तपमें उद्युक्त हुवा पुरुष असंयमका परिहार करेगा वा न करेगा.

इस गाथापर दुसरे विद्वान् आपना आगे दिखाया हुवा अभिप्राय प्रगट करते हैं–

“ चारित्राराधनामें तप आराधनाकी सिद्धि अवश्य होती है ऐसा कहा गया है. वह कैसा ? ऐसा प्रश्न होनेपर ‘ संयममाराधंतेण ’ ऐसा सूत्रोपोद्घात किया है ” ऐसा जो अन्य विद्वान् कहते है. वह युक्ति संगत नहीं दीखता है. क्योंकि आचार्यने ‘ चारित्राराधनामें तप आराधनाकी सिद्धि होती है ’ ऐसा वाक्य सूत्रमें कहा नहीं है. तो आप उन्होंने कहा है ऐसा क्यों कहते हैं ? यदि ‘ विदिया य हवे चरित्तम्मि ’ इस वचनके द्वारा उन्होंने कहा है ऐसा कहोगे तो यह कहना अशब्दार्थ है. अर्थात् ‘ चारित्राराधनमें तप आराधनाकी सिद्धि होती है ऐसे शब्द गाथामें नहीं हैं. शब्दोंके द्वारा जो अनुभव आवेगा उसकोही ‘ कहा गया है ’ ऐसा कहना चाहिये.

यदि वे कह चुके हैं तो फिर वे पुनः कैसे कहेंगे? अत यह कैसा? ऐसा प्रश्न करना भी अयुक्त है। क्योंकि सूत्रमें चारित्र सिद्धिमें इतर आराधनासिद्धिके क्रमसे उपन्यास-विवेचन नहीं किया है। और केवल प्रतिज्ञासे अज्ञको अथवा संशय ग्रस्तको वस्तुका स्वरूप ज्ञान नहीं होता है। इस वास्ते यह कैसा? ऐसा युक्तिप्रश्न भी यहां पूछना योग्य नहीं है।

यहां संयमके विषयमें और जो विवेचन अन्य विद्वानोंने किया है वह भी योग्य नहीं है। वह ऐसा— "तेरह प्रकारके चारित्रमें सर्वथा प्रयत्न करना वह संयम है यह संयम बाह्य तपसे अभ्यंतर तप जब गुणस्थित होता है तब प्राप्त होता है. उसके बिना होता नहीं. अतएव संयम बाह्य व अभ्यंतर तपसे गुणस्थित होता है ऐसा मानना होगा" यह संयमका स्वरूप विवेचन योग्य नहीं है. तेरह प्रकारके चारित्रमें प्रयत्न करना उसको संयम कहते हैं ऐसा संयम शब्दका अर्थ नहीं है. आपने जो अभिप्राय कहा है उससे संयम शब्दका प्रयोग किया है ऐसा कहा भी हमारे देखने सुननेमें नहीं आया है. शब्दका अर्थ बार बार प्रयोग आनेसे निश्चित होता है परन्तु तेरह प्रकारके चारित्रमें प्रयत्न करना यह संयम है ऐसा शब्दप्रयोग कहां भी आया नहीं है.

'चिदिया य हवे चरित्तम्मि' इस सूत्रमें चारित्र शब्द सामान्यवाची है परन्तु आप 'सकलचारित्र' ऐसा चारित्र शब्दका विशिष्टार्थ क्यों कहते हैं? सामायिक, छेदोपस्थापनादि समस्त चारित्रभेदोंको चारित्राराधना कहते हैं 'पंडिदपंडिदमरणं खीणकसाया मरंति केवलिणो' इस सूत्रमें यथाख्यातचारित्र समझना इसका आगे वर्णन करेंगे. बाह्य तपके संस्कारसे युक्त ऐसे अभ्यंतर तपके बिना संयम नहीं होता है यह कहना भी युक्तियुक्त नहीं है. क्योंकि बाह्य तपके आचरणबिना भी आदि भगवंतके शिष्य भरतराज वगैरे भरत चक्रवर्तीके पुत्र अन्तर्मुहूर्तमें रत्नत्रयको पाकर मोक्षको गये हैं ऐसा आगममें प्रसिद्ध उल्लेख है.

---

ननु तपस्यायत्तनिर्जरानुक्रमेण निर्जरामुपगच्छन्ति सति कर्माणि यथा निःशेषाण्यपगतानि नयन्ति तदा स्वास्थ्यरूपं निर्वाणमुपजायते ततो निर्वाणस्य कारणं निर्जरैव, तस्माच्च सम्यक् तपस्ततो युक्त दर्शनाराधना सैव नान्येति द्विविधा आराधनेति गदितु इत्याशंकायां, तपो निर्जरा मुख्यगुणा करोति सति चारित्रे सपरकारिणि नान्यथेति प्रदर्शयति—

सम्मादिट्ठिस्स वि अविरदस्स ण तवो महागुणो होदि ॥
होदि हु हत्थिण्हाणं चुंदच्चुदगंव तं तस्स ॥ ७ ॥

विजयोदया—सम्मादिट्ठस्स वि इत्यादिना। सम्मादिट्ठस्सवि तत्वार्थश्रद्धानवतोऽपि। अविरदस्स असंयतस्य। न तवो तपः। महागुणो गुणशब्दोऽनेकार्थवृत्तिः। रूपादयो गुणशब्देनोच्यन्ते क्वचिद्यथा-'रूपरसगंधस्पर्शसंख्यापरिमाणानि, पृथक्त्व, सयोगविभागौ, परत्वापरत्वबुद्धयः, सुखदु खेच्छाद्वेषप्रयत्नादयः क्रियावद्गुणसमवायिकारणं द्रव्यं' इत्यस्मिन्सूत्रे गृहीता॥ गुणभूता वयमत्र नगरे इति अत्र प्रधानवाचीयस्य गुणस्य भावादिति विशेषेण वर्तते। गुणोऽनेन कृत इत्यत्र उपकारार्थे वृत्तिः। इह उपकारे वर्तमानो गृह्यते। महागुणः उपकारोऽस्येति महागुण। होदि भवति। क्रिया चैव हि भाव्यते निषेव्यते वा इति वचनात्। न तु भवनक्रिया सबध्यते। तपो न भवति महोपकारमिति। एतदुक्त भवति कर्मनिर्मूलन कर्तुमसमर्थ तप सम्यग्दृष्टेरप्यसंयतस्य पुनरितरस्य असति सवरे प्रतिसमयमुपचीयमानकर्मसंहते का मुक्ति? ननु सत्यपि संयमे विना निर्जरा न निवृत्तिरिति। शक्यमेवमप्यभिधातुं 'सम्मादिट्ठस्स वि अकदतवो भावणाविसेसस्स न चारित्त महागुण होदित्ति'। सत्यमेवमेतत् चारित्रप्राधान्यविवक्षापरा इयं चोदना। असिश्छिनत्तीत्यत्र छेत्तारमंतरेण असिनैव सपद्यते छिदा, तथा तदीयतैक्ष्ण्यगौरवकाठिन्यातिशयनिरूपणवाछाया तस्यैव स्वातंत्र्य निगद्यते। एवमिहापीति न दोष। कुत? यस्मात् होदि खु हत्थिण्हाण होदि भवति। खु शब्द एवकारार्थः स हत्थिण्हाणमित्यनेन सबधनीयः। हत्थिण्हाणमेवेति। यथा हस्ती स्नातोऽपि न नैर्मल्य वहति पुनरपि करावर्जित पांसुपटलमलिनतया' तद्वत्तपसा निर्जीर्णेऽपि कर्मांशे बहुतरादान असयममुखेनेति मन्यते। दृष्टान्तान्तरमाचष्टे-चुदच्चुदगव मथनचर्मपालिकेव तद्वत्त्सयमहीन तपः। दृष्टातद्वयोपन्यासः किमर्थं इति चेत्। अपगताद्बहुतरोपादान कर्मणोऽसयमनिमित्तस्येति प्रदर्शनाय हस्तिस्नानोपन्यास। आर्द्रतनुतया बहुतरमुपादत्ते रज। बधरहिता निर्जरा स्वास्थ्यं प्रापयति नेतरा वंधसहभाविनीति। किमिव मथनचर्मपालिकेव। सा हि बधसहिता मुक्तिं वर्तयति। अत्रान्ये व्याचक्षते-कालभेदमनपेक्ष्य शुद्धिमशुद्धिं च दर्शयता प्रथम उपात्तः। तदयुक्त सकलकर्मापायो हि शुद्धिः, अशुद्धिश्च कर्मणा सहवृत्तिः, तत्रासती शुद्धि: कथमादर्श्यते कर्मांशापगममात्रतः शुद्धिर्वा या मुक्तिः सा कस्य न विद्यते? फल दत्वा प्रयात्यात्मनः कर्मपुद्गलस्कधाः। यच्चोक्त यदा तु कालभेदेन वैधर्म्यमाशक्यते बधनशातनयोरेकसमयत्वात् इति ततो द्वितीयो दृष्टातः। रज्जुवेष्टननिर्गमनयोरेककालत्वादिति तदप्यसारं। न हि चंद्रमुखी कन्या इत्यत्र एवमाशंका संभवति, सदा सपूर्णमानन वामलोचनायाः निशानाथस्य कदाचिदेव पूर्णता ततो ऽनुमानमिति साधारणधर्ममात्रावलंबन एवोपमानोपमेय भावः, वैधर्म्य तूपमानोपमेययोरस्ति अन्यथा उपमानमिद उपमेयमिति भेदो निरास्पदः। अपि च उपमेयस्यातिशय प्रदर्शयितुमेवोपमानं प्रवृत्तं॥ न त्वेकस्योपमानस्यानुक्तताद्दृष्टेरितरदुपादीयते इति युक्तम्।

ननु मुक्तेः कारणं निर्जरैव तत्कारणं च तप इति सम्यक्त्वाराधना तप आराधना चेति संक्षिप्य वक्तुं युक्तं। तन्न संवरकारिणि चारित्रे सत्येव निर्वाणानुगुणाया निर्जरायास्तपसा कर्तुं शक्यत्वात्। तदेवाह—

मूलारा—सम्मादिट्ठिस्स वि। तत्त्वश्रद्धानवतोऽपि किं पुनर्मिथ्यादृष्टेरित्यतिशयोऽपिशब्दार्थः। अविरदस्स हिंसादिषु विषयेषु च प्रवर्तमानस्य। महागुणो अनल्पोपकारं कर्मनिर्मूलनसमर्थमित्यर्थः। संयमहीनस्य संवराभावे प्रतिक्षणमपरापरकर्मसंपातोपादानान्मुक्तिर्न स्यादिति भाव.। एतच्चारित्रस्य प्राधान्यविवक्षायामेवोच्यते। यथा "मुक्तिस्तपसैव तत्तपः कार्यमि" ति तपस प्राधान्यविवक्षाया। खु भेदविवक्षाया इवार्थे अभेदविवक्षाया वा एवार्थे। हस्तिस्नानमिव असंयतस्य तपो भवतीति योज्य॥ यथा हस्ती स्नातः सन्नार्द्रतनुतया स्वकरार्पितं रजो बहुतरमादत्ते तथा तपसा निर्जीर्णकर्मांशोऽसंयमार्पितं कर्म पुनर्भुक्त्यादिलंपटतया बहुतरमादत्ते इत्यर्थः॥ चुंदच्छुदगंव मंथनचर्मपालिकेव। तं तत्तपः। तस्स सम्यग्दृष्टेरप्यविरतस्य। यथा वेष्टनसद्भाव्युद्वेष्टनं कुर्वाणा आकर्षणचर्मवद्भ्रिका भ्रमियंत्रस्य स्थैर्यं न करोति तथा बंधसद्भाविनीं निर्जरा कुर्वत्तपोऽसंयतस्य मोक्षं न करोतीत्यर्थ। अत्र हस्तिस्नानेनापगताद्बहुतरस्यापादनं चर्मवद्भ्रिकया च बंधसहभाविन्या निर्जरया स्वास्थ्याभावो दर्श्यते। उपमेयगतातिशयफलत्वाद्दृष्टान्तान्तरोपन्यासस्य। ये तु चुदछिदकर्मेति पठन्ति तेषामियं व्याख्या चुदं मानकसेतिकादियोग्यं काष्ठं छिदन्ति चिकीर्षितवस्त्वनुगुणभावेन कृंतंतीति चुंदाश्छिदाकारास्तेषा कर्म व्यापारश्चर्मवद्भ्रिकया भ्रमिपरिभ्रमणं। तद्यथा खुशब्देन यथार्थेनोभयत्र संबधात्। शेषं पूर्ववत्॥

---

निर्जरा तपके आधीन है तथा विद्यमानकर्म इस तपके प्रभावसे क्रमसे निर्जीर्ण होता है. जब संपूर्ण कर्म निःशेष हो जाता है तब स्वास्थ्य रूप मोक्ष प्राप्त होता है. अतः मोक्षका कारण निर्जरा ही है. वह निर्जरा तपसे होती है. अतः दर्शनाराधना व तपआराधना ऐसी दो आराधनाओंका वर्णन करना योग्य है ऐसी शंका होनेपर संवरको उत्पन्न करनेवाला चारित्र सहायक होनेसे हि तप मुक्तीकी साधक ऐसी निर्जरा उत्पन्न कर सकता है अन्यथा नहीं ऐसा उत्तर निम्न लिखित गाथामें देते हैं—

हिंदी अर्थ—जीवादि तत्वोंपर जिसकी श्रद्धा है ऐसे अविरत अर्थात् असंयमी पुरुषका तप महान् उपकार करनेवाला नहीं होता है. वह उसका तप हाथीके स्नान समान होता है. जैसे हाथी नदीमें स्नान करता है परंतु फिर तटपर आकर अपने सूंडसे सर्वांगपर धूलि फेकता है वैसे असंयत सम्यग्दृष्टि कर्म निर्जीर्ण करता हुवा भी

असंयमके द्वारा बहुत कर्मका ग्रहण करता है. अथवा लकडीको छिद्र पाडनेवाला वर्मी जैसा छेद पाडते समय दोरी बांधकर घुमाते हैं उस समय उसकी दोरी एक तरफसे ढिली होती हुई भी दूसरी तरफसे उसको दृढ-बद्ध करती है वैसे सम्यग्दृष्टीका पूर्वबद्ध कर्म निर्जीर्ण होता हुवा उसी समय असंयम द्वारा नवीन कर्म बंध जाता है. अतः असयत सम्यग्दृष्टीको तप आराधना नहीं होती है. इसलिये तप आराधनामें चारित्राराधना अंतर्भूत नहीं होती है ऐसा समझना चाहिये.

विशेष—गाथामें ' महागुणो ' ऐसा शब्द है. यहां गुणशब्दके अनेक अर्थ होते हैं. जैसे रूप, रस, गंध, स्पर्श इनको भी शास्त्रमें गुणसंज्ञा है. गुणोंकी संख्या दिखानेवाला सूत्र इसप्रकार है. ' रूपरसगंधस्पर्शाः संख्याः परिमाणानि पृथक्त्वं संयोगविभागौ परत्वापरत्वबुद्धयः सुखदुःखेच्छाद्वेषप्रयत्नादयः ' क्वचिद् गुणका अर्थ मुख्य ऐसा भी होता है. जैसे-' गुणीभूता वयमत्र नगरे ' अर्थात् इस नगरमें हम प्रधान-मुख्य हैं. यहां गुण शब्दकी प्रधान अर्थमें वाचकता है. क्वचित् गुण शब्दका अर्थ उपकार ऐसा होता है. जैसे ' गुणोऽनेन कृतः ' अर्थात् इसने उपकार किया. प्रकृत गाथामें गुणशब्दका अर्थ उपकार ऐसा समझना चाहिये. अविरत सम्यग्दृष्टिका भी तप महागुण नहीं होता है अर्थात् वह कर्म निर्मूलन करनेके लिये समर्थ नहीं होता है. पुनः जो मिथ्यादृष्टि है उसका तप मुक्तिकेलिये कैसा कारण होगा ? उसको संवर न होनेसे प्रतिसमय नया कर्म आता ही रहेगा अतः उसको मुक्ति नहीं होगी.

शका—संयम प्राप्त भी हो गया तो भी कर्मनिर्जरा न होनेसे मुक्ति नहीं प्राप्त होगी. अथवा ऐसा भी कह सकते हैं-जिसने तपका अभ्यास किया नहीं है ऐसे सम्यग्दृष्टीको भी केवल चारित्र महोपकारक नहीं होता है. अर्थात् संवरसहित निर्जराको उत्पन्न नहीं करता है.

उत्तर—आपका कहना ठीक है. परंतु यहां चारित्रकी मुख्यता है अतः चारित्र न होनेसे मुक्ति प्राप्त नहीं होगी ऐसा कहा है. जैसे ' असिश्छिनत्ति ' अर्थात् तरवार काटती है. इस वाक्यका विमर्श करेंगे तो ऐसा मालूम होगा कि, छेदनेवाले पुरुषके विना केवल तरवार ही स्वयं छेदनकार्य नहीं करेगी परंतु तरवारकी तीक्षणता, काठिन्य वगैरे गुणातिशयको देखकर उसमें छेदनकार्य करनेका कर्तृत्व आरोपित करके तरवार तोडती है ऐसा कहते हैं. वैसे चारित्रका वर्णन करनेकी मुख्यता होनेसे चारित्रके विना तप महोपकारक संवर निर्जराका उत्पादक

नहीं होते है ऐसा कह सकते है.

असंयत सम्यग्दृष्टिका तप हस्तिस्नानके समान है. जैसे हाथी तालावमें स्नान कर निर्मल होता है परंतु आपनी सुंडाके द्वारा धूलको शरीरपर फेककर अपनेको मलिन करता है. तद्वत् तपके द्वारा कर्मांश निर्जीर्ण हो गया तो भी असंयमसे सम्यग्दृष्टि बहुत कर्मसमुदायको ग्रहण करता है.

आचार्य दुसरा दृष्टान्त मंथन चर्मपालिकाका देते है. उसका विवेचन किया है. आचार्यने दो दृष्टान्त क्यों दिये है ? इसका खुलासा इस प्रकार है. सम्यग्दृष्टिने पूर्वमें जितनी कर्म निर्जरा की है उससे भी अधिक कर्म उसको असंयमसे बंध जाता है. यह खुलासा करनेके लिये हस्तिस्नानका दृष्टांत दिया है. हाथी स्नानसे गीला होता है अतः बहुत धूलीका संग्रह उसके अंगपर हो जाता है. उसही प्रकारसे सम्यग्दृष्टिको बहुत कर्मबंधन होता है. जो निर्जरा बंध-रहित होती है वही स्वास्थ्य अर्थात् मोक्षप्रदान करती है. परंतु बंधके साथ होनेवाली कर्म निर्जरा मुक्तिका कारण नहीं होती है इसका स्पष्टीकरण करनेके लिये आचार्यने मंथन चर्मपालिकाका दृष्टान्त दिया है वह बंध सहित मुक्तिको दिखाती है.

यहां दूसरे विद्वान ऐसा कहते हैं—" कालभेदकी अपेक्षा न करके शुद्धि और अशुद्धिको दिखानेकी इच्छासे आचार्यने प्रथम उदाहरण-हस्तिस्नानका गाथामें लिखा है. " परंतु यह उनका अभिप्राय युक्ति युक्त नहीं है. क्योंकि, संपूर्ण कर्मोंका नाश होना यह शुद्धि है व कर्म सहितावस्थाही अशुद्धि है जब शुद्धि है ही नही तो आचार्य उसको हस्तिस्नानका उदाहरण देकर भी कैसे दिखा सकेंगे. यदि कुछ कर्म नष्ट होना उसको शुद्धि या मुक्ति कहोगे तो ऐसी शुद्धि किस प्राणीमें न मिलेगी ? अर्थात् ऐसी शुद्धि प्रत्येक प्राणीमें विद्यमान है. कारण प्रत्येक प्राणीके कर्मस्कंध उसको फल दे देकर खिरतेही हैं. अतः ऐसी शुद्धि मिलना असंभव नहीं है. वह तो सुलभ ही है.

और भी जो उन विद्वानोंने कहा है ' जहां कालभेदका आश्रय लेकर दो धर्म रहते हैं वहां उन धर्मोंमें भिन्नता—विरुद्धता दीखती है. परंतु कर्मबंध होना व उसकी निर्जरा होना ये दो धर्म एक समयमें होते है अतः ये विरुद्ध नहीं हैं. इस वास्ते यहा दुसरा दृष्टांत मंथन चर्मपालिकाका दिया है. यहां रज्जुसे मंथनदंड वेष्टित भी हो जाता है और मुक्त भी हो जाता है. ये दोन क्रियायें एक समयमें होती हैं

अतः इसमें वैधर्म्य नहीं है. यह कहना भी असार है. 'चंद्रमुखी कन्या' इस उदाहरणमें ऐसी वैधर्म्यकी शंका उपस्थित नहीं होती. कन्याका मुख हमेशा पूर्ण ही रहता है. परंतु चंद्रकी पूर्णता कदाचित् होती है, सदा नहीं होती अतः अनुमानसे मुख और चंद्रमें साधारण धर्म—आल्हादकत्व, सुंदरता इत्यादिका आश्रय लेकर उपमानोपमेय भाव रहता है. मुख और चंद्रमें वैधर्म्य है ही अन्यथा चंद्र उपमान है व मुख उपमेय है यह भेदही उत्पन्न नहीं होता. उपमेयमें विशेषता दिखानेके लिये ही उपमान प्रवृत्त होता है. उपमानको छोडकर दुसरेका ग्रहण कोई नहीं करते हैं. तात्पर्य—मंथनचर्मपालिका का उदाहरण देनेका कारण इतनाही यहां समझना चाहिये कि, अविरतसम्यग्दृष्टीका तप असंयमपूर्वक होनेसे कर्मबंध और निर्जराका कारण है. वैधर्म्य दिखानेके लिये आचार्यने यह उदाहरण नहीं दिया है.

---

संक्षेपस्य प्रकारान्तराख्यानायाह—

अहवा चारित्ताराहणाए आराहियं हवइ सव्वं॥
आराहणाए सेसस्स चारित्ताराहणा भज्जा ॥ ८ ॥

विजयोदया—अहवेति । एकद्व्यादिसंख्येयासंख्येयानन्तरूपेण हि जैनी निरूपणा ॥ चरति याति तेन हितप्राप्ति अहितनिवारण चेति चारित्रं, चर्यते सेव्यते सज्जनैरिति वा चारित्रं सामायिकादिकं, तस्याराधनाया तत्परिणत्या सत्या आराधितं निष्पादितं । हवइ भवति । सव्वं सर्वं ज्ञानं दर्शनं तपश्च, प्रकारकात्स्न्र्ये सर्वशब्दोऽत्र प्रवृत्तः । यथा सर्वमोदनं भुक्ते इति व्रीहिशाल्योदनप्रकारकात्स्न्र्यं भुजिक्रियायाः कर्मत्वेन प्रतीयते । एवमिहापि मुक्त्युपायप्रकाराणां ज्ञानादीनां सामस्त्यमाख्यायते । चारित्राराधनैवेत्यनेन गाथार्द्धेन कथितम् । अत्रेयमाशंका—कस्मादेतत्वनिरूपणाराधनायाश्चारित्रमुखेनैव क्रियते नान्यमुखेनेत्यत आह—आराधणाए आराधनाया । सेसस्स शेषस्य । ज्ञानदर्शनतपसां अन्यतमस्य । चारित्ताराधणा । भज्जा भाज्या विकल्प्या । कथं? असंयतसम्यग्दृष्टिर्भवति ज्ञानदर्शनयोराराधको नेतरयोः । मिथ्यादृष्टिस्त्वनशनदावुद्यतोऽपि न चारित्रमाराधयति । कश्चित्तु ज्ञानादीनि चारित्रमपि संपादयतीति नाविनाभाविता इतराराधनाया चारित्राराधनाया इति न तन्मुखेनैकत्वनिरूपणेति भाव ॥ ननु क्षायिकवीतरागसम्यक्त्वाराधनाया, क्षायिकज्ञानाराधनाया च इतरेषामाप्याराधना नियोगतः संभवति तत्किमुच्यते शेषाराधनाया चारित्राराधना भाज्येति? क्षायोपशमिकज्ञानदर्शनापेक्षयेतदुक्तं इति ज्ञेयम् । अत्रान्येषा व्याख्या "चारित्ताराधणाए इत्यत्र चारित्रशब्देन सच्चारित्रमुपात्तं । तच्च सद्दर्शनात्मकज्ञाननिरूपितक्रमाप्रच्यवनेन प्रयत्नवृत्तिरूपं तस्मिन्नाराध्यमाने शेषसिद्धिर्भवत्येव । कथं? सज्ज्ञानकार्यं चारित्रं सज्ज्ञानं च दर्शनाद्धितं कार्यं हि कारणाविनाभावित्वं प्रयुक्त इति सानुपपन्ना" । प्रतिज्ञामात्रेण हि सूत्रमिदमव-

स्थितं, एतत्साधनाय सूत्रद्वयमुत्तरं यत्र हि सूत्रकारो तन्निबधनं वदति । आत्मन प्रतिज्ञातस्य तत्र व्याख्यातुरवसरो निबधनाख्याने यत्र तु स एव वदति तत्र तदेव व्याख्यातुमवगन्तव्यमिति व्याख्याक्रम. शास्त्रेषु । न चेदमनेन प्रतिविधानमसूत्रितम् स्वयमेवोत्प्रेक्षते । 'कादव्वमिणमकादव्वयत्ति णादूण होदि परिहारो, इत्यत्र निरूपयिष्यति यतः सूत्रकार । किं च उत्तरसूत्रानुष्ठानमस्या व्याख्याया चारित्राराधनामुखेनैकैवाराधनेति प्रतिपिपादयिषितं । तच्च संप्रति विधानं प्रतिपादयितु कोऽवसर उत्तर गाथाया । इतराराधनान्तर्भावकारिण्याश्चारित्राराधनाया निरूपणाया चारित्रस्वरूपाख्यानाय उत्तरगाथायातेति कथमनवसर इति चेत् यद्येवं दर्शनाराधनायां ज्ञानाराधनामन्तर्भाव्य प्रवर्तमानाया दर्शनस्वरूपं किं नोच्यते सूत्रकारेण ? स्वेच्छेति चेन्न न्यायानुगामिनां शास्त्रकाराणां न्यायादपेतेच्छा अयुक्ता ।

---

इदनीं परमसंक्षेपादेकधैवाराधना स्यादिति दर्शयति—

मूलारा—चारित्ताराहणाए—चरन्ति यान्ति तेन हितप्राप्तिमहितनिवारणं चेति, चर्यते सेव्यते सद्भिस्तदिति वा चारित्रं सामायिकादिकं । तत्परिणतौ सत्या आराहिदं निष्पादितं । सव्वं ज्ञानं दर्शनं तपश्च । सेसस्स ज्ञानादित्रयस्य भज्जा भाज्या विकल्पाः । तद्यथा—असंयतसम्यग्दृष्टिर्ज्ञानदर्शनयोराराधको भवति नेतरयोः । मिथ्यादृष्टिरनशनादितपस्युद्यतोऽपि न चारित्रमाराधयति । कश्चित्पुनः ज्ञानादीनि चारित्रमपि संपादयति । ततो न ज्ञानादिमुखेनैकत्वमुक्तमाराधानाया इति भावः । एतच्च क्षायिकवीतरागसम्यक्त्वात्केवलज्ञानाच्चान्यत्र बोध्यम् ॥

---

हिंदी अर्थ—चारित्रकी आराधना करनेसे सर्व आराधनाओंकी आराधना होती है. परंतु दर्शनादि आराधनासे चारित्रकी आराधना होगी या नही भी होगी.

विशेषार्थ—एक, दोन, तीन, संख्यात, असंख्यात अनंत रूपसे श्री जिनेश्वरके मतमें वस्तुका वर्णन होता है. अतः वस्तुका अतिशय संक्षेप व विस्तार पूर्वक विवेचन जैन ग्रंथमें पाया जाता है. जिससे जीव हितको प्राप्त होते हैं अथवा अहितका निवारण करते हैं उसको आचार्य चारित्र कहते हैं. अथवा सज्जन जिसका आचरण करते हैं, सेवन करते हैं उसको चारित्र कहते हैं इस चारित्रके सामायिक वगैरे भेद हैं. ऐसे चारित्रकी आराधनामें जब आत्मा तत्पर होता है तब इसमें तन्मयता होनेसे ज्ञान, दर्शन, तप ऐसी सर्व अर्थात् तीनों आराधनायें आराधी जाती है. अर्थात् इन तीनोंकी भी प्राप्ति होती है. यहां प्रकार व संपूर्णता ऐसे दो अर्थोंमें सर्व शब्दका प्रयोग किया है. जैसे 'सर्व्वं मोदनं भुंक्ते' अर्थात् "व्रीही वगैरे जितने शालीके भेद है उतने सर्व भेदसहित शालीका भात खाता है." इस

वाक्यमें सर्व शब्दका प्रकार ऐसा अर्थ है. इसी तरह यहांभी मोक्षोपायके प्रकार जो ज्ञान, दर्शन तप हैं वे यहा 'सव्वं' इस शब्दसे संगृहीत होते हैं. एक चारित्राराधनामें सब आराधनाओंका अन्तर्भाव हो जाता है.

शंका—चारित्रको मुख्यता देकर ही क्यों आराधनाका एकत्व आप दर्शाते हैं? अन्य आराधनाको मुख्यता देकर आराधनाकी एकता आपने क्यों नहीं दिखायी है?

इस प्रश्नका उत्तर—इतर आराधना-ज्ञान, दर्शन तप इनमेंसे किसी एक आराधनाकी मुख्यता होने पर भी चारित्राराधना भाज्य ही है अर्थात् इतराराधना प्राप्त होगी परंतु चारित्राराधना प्राप्त होगी अथवा नहीं होगी, इसका खुलासा—असंयत सम्यग्दृष्टि ज्ञान और दर्शन ऐसी दोन आराधनाओंका आराधक है. जब आराधकको सम्यग्दर्शन प्राप्त होता है तब उसके ज्ञानमें भी सम्यग्दर्शनके साथ सम्यक्पना प्राप्त होता है. अतएव वह सम्यग्दृष्टि दर्शन ज्ञानका आराधक है. मिथ्यादृष्टि जीव अनशनादि तपोंमें उद्युक्त होकर भी चारित्राराधक नहीं होता. कोई सम्यग्दृष्टि जीव व्रतसहित होनेसे ज्ञानादि तीन आराधनाओंका आराधक होता है चारित्रका भी. अतः चारित्राराधनाका इतर आराधनाओंमें अविनाभाव नहीं है. जहां चारित्राराधना है वहां चारोंहि आराधनायें है ही परंतु जहां अन्य आराधनायें हैं वहां यह चारित्राराधना रहे या न रहे. अतः चारित्रकी मुख्यतासे आचार्यने सबका अन्तर्भावकरके एक चारित्राराधनाही कही है.

शंका—क्षायिकवीतराग सम्यक्त्वाराधना और क्षायिकज्ञानाराधना ऐसे दो आराधनाओंमें बाकीकी तप और चारित्राराधनायें निश्चयसे अन्तर्भूत होती हैं अतः शेष आराधनाकी प्राप्ति हुई तोभी चारित्राराधना भाज्य है ऐसा क्यों कहा है.

उत्तर—क्षायोपशमिक ज्ञान और दर्शनकी अपेक्षासे हमारा उपर्युक्त कथन समझना चाहिये. अर्थात् जहां जहां क्षायोपशमिक ज्ञान व दर्शन है वहा चारित्र होता ही है ऐसा नियम नहीं है. क्योंकि क्षायोपशमिक ज्ञान व दर्शन चतुर्थ गुणस्थानसे शुरू होते हैं. इस गुणस्थानमें अविरतिपरिणाम होनेसे चारित्राराधना नहीं है अतः आचार्यका कथन किस अपेक्षासे है यह ध्यानमें आया होगा.

प्रकृत गाथापर अन्य विद्वानोंका आगे लिखा हुवा व्याख्यान है—चारित्ताराधणाए" इस गाथामें चारित्र शब्दका अर्थ सच्चारित्र ऐसा समझना चाहिये. सम्यग्दर्शन युक्त व सम्यग्ज्ञान निरूपित ऐसा जो आचरण

क्रम उससे च्युत न होकर दृढ रहनेका जो प्रयत्न उसको चारित्र कहते हैं. अर्थात् आगममें जो धर्माचरणके क्रमका उल्लेख किया है उसके उपर श्रद्धा रखकर उसका स्वरूप समझ लेनेके अनंतर उस आचरणक्रमसे च्युत न होकर उसमें दृढ रहना यह सच्चारित्रका लक्षण है. ऐसे चारित्रकी आराधना करनेसे ज्ञान, दर्शन, तप इनकी आराधना अवश्य होती है. चारित्र सम्यग्ज्ञानका कार्य है. और ज्ञान भी सम्यग्दर्शनके प्रभावसे हितकारक होता है. कार्य हमेशा कारणसे अविनाभावी होता है. जो जो कार्य उत्पन्न होता है वह २ कारणपूर्वक ही होता है. कारणके विना होता ही नहीं है. चारित्र ज्ञान व दर्शनका कार्य है व सम्यग्दर्शन ज्ञानके साथ अविनाभावी है. उनके विना चारित्रकी उत्पत्ति होती ही नहीं. अतः चारित्राराधनामें सव आराधनाओंका प्रवेश हो जाता है." यहां आचार्य उनके व्याख्यानकी अयुक्तता दिखाते हैं.

आपने जो सच्चारित्रके कारण और लक्षण वताये हैं उनकी यहां आवश्यकता नहि है. इस गाथामें तो फक्त चारित्र की प्रतिज्ञा ही अर्थात् नामोल्लेख ही किया है. इस प्रतिज्ञाका स्पष्टीकरण और उसके कारणोंका उल्लेख ग्रंथकारने आगेकी दोन गाथाओंमें स्वयं किया है अतः उन स्थलोंमें व्याख्याकारको कारणोंका विवेचन करनेका अवसर है. ऐसा ही व्याख्याक्रम शास्त्रमें सुना जाता है. 'कादव्वमिणमकादव्वयत्ति णादूण होदि परिहारो' इस गाथामें चारित्रका लक्षण आचार्य कहेंगे. परंतु आपने उत्तर सूत्रानुष्ठान इस व्याख्यानमें किया है. इस गाथासूत्रमें चारित्राराधनाकी मुख्यतासे एक ही आराधना है यह प्रतिपाद्य विषय है. इसलिये उत्तरगाथा का विषय यहां प्रतिपादन करनेका अवसर कैसा है ? इतर आराधनाका अन्तर्भाव अपनेमें करनेवाली चारित्राराधनाका निरूपण करते समय चारित्रके स्वरूपका वर्णन करनेके लिये उत्तर गाथा है अतः यह हमारा विवेचन ठीक है ऐसा भी आप नहीं कह सकते. अन्यथा ज्ञानाराधनाको अपनेमें प्रविष्ट करनेवाली दर्शनाराधना है अतः सम्यग्दर्शन का स्वरूप वर्णन सूत्रकारने क्यों नहीं किया ? यदि कहोगे जैसा उन्होंने चाहा वैसा वर्णन किया है तो यह उत्तर योग्य नहीं है. क्योंकि न्यायका अनुसरण करनेवाले शास्त्रकारकी न्यायविरुद्ध इच्छा रहना ठीक नहीं है. अतः इतने विवेचनसे यह सिद्ध होता है कि आचार्य का उद्देश इतर आराधनाओंका चारित्राराधनामें अन्तर्भाव करना यही है. चारित्रका व सम्यग्दर्शनका लक्षण लिखनेका उनका उद्देश नहीं था.

कथं चारित्राराधनाया कथिताया इतरासां प्रतिपत्तिरविनाभावात् तावज्ज्ञानदर्शनाराधनयोरन्तर्भाव इत्युत्तरगाथाया. पूर्वार्द्धेन कथयति—

कायव्वमिणमकायव्वयत्ति णाऊण होइ परिहारो ॥
तं चेव हवइ णाणं तं चेव य होइ सम्मत्तं ॥ ९ ॥

कायव्व कर्तव्यं । इण इदं । आकायव्वयत्ति अकर्तव्यमिति । णादूण ज्ञात्वा । हवदि भवति । परिहारो परिवर्जन चारित्रमिति शेष । कर्तव्याकर्तव्यपरिज्ञान पूर्वं तदुत्तरकाल अकर्तव्यपरिहरण यत्तच्च चारित्रमिति सूत्रार्थ ॥ ननु परिहार इत्यत्र परिहारो वर्जनार्थ । तथा हि-परिहरति सर्पमित्यत्र सर्प वर्जयतीति गम्यते । ततश्च यद्वर्जनीय तत्परिज्ञानमेव वर्जनमुपयुज्यते तत एव वक्तव्य-अकादव्वत्ति णादूण हवदि परिहारो इति, कादव्वमित्येतत्किमर्थमुपन्यस्त? कर्तव्यपरिज्ञानकरणे एवोपयुज्यते इति ॥ अत्र प्रतिविधीयते—कादव्वमिणत्ति णादूण हवदि परिहारो इति पदघटनैका, अकादव्वमिणत्ति णादूण हवदि परिहारो इत्यपरा॥तत्राद्याया पदघटनाया परिशब्द. समन्ताद्धावद्वृत्ति ।यथा परिधावतीत्यत्र हि समन्ताद्धावतीति गम्यते । हरतिरुपादानवचन' । तथाहि प्रयोग -कपिलिका हरति-कपिलिकामुपादत्ते इति यावत् । मनसा, वचसा, कायेन कर्तव्यस्य च संवरहेतोरुपादान गुप्तिसमितिधर्मानुप्रेक्षापरीषहजयाना उपादान चारित्रमिति वाक्यार्थ । आस्रवबंधहेतवो ये परिणामास्ते न कर्तव्या', न निर्वर्त्यास्तेषा परिहरण परिवर्जन चारित्रमिति संवधनीयम् । परिहार्य एव परिज्ञानमंतरेणापि तत्परिहारो दृश्यते । यथा शत्रुजनाध्यासित देशं परिहरति कश्चित्तत्र तेषा अवस्थानं अप्रतिपद्यमानोऽपि मार्गान्तरगामी, एवमज्ञात्वापि परिहार्य परिहरेदिति विनाभावितेति चेदयमभिप्राय. सूरे.-सामान्यशब्दा अपि विशेषप्रवृत्तयो दृश्यते ।तथा हि—गोशब्दो गोत्वसामान्यागीकरणेन प्रवृत्तो गोर्नहंतव्या, गौस्तदा न स्प्रष्टव्या इत्यादौ विशेषमेवाभिधेयीकरोति ॥

महति गोमडले गोपालकमासीनमेत्य कश्चित्पृच्छति गौर्दृष्टा भवतेति । अत्र वाक्ये गोशब्दस्तदभिप्रेताकांक्षी स्वस्तिमतीं वा प्रत्याययति । एवमत्र परिहारशब्द' परिवर्जनसामान्यगोचरोऽपि नियतानेकपरिहार्यविषये परिहरणे प्रयुक्तः । न च नियोगभाव्यनेकपरिहार्यविषयं परिहरणं असकृद्वृत्तिपरिज्ञानं विना युज्यते । इति मिथ्यादर्शन, असयमा., कपाया, अशुभाश्च योगाः प्रत्येकमनेकविकल्पाः सततं परिहरणीयाः । तत्कथं परिहरेदज्ञ. । ननु ज्ञानचारित्रयोरविनाभाविता द्योत्या । ' नादूण होदि परिहारो ' इत्यनेन श्रद्धानाविनाभावितत्याशकायामाह—त चेव हवइ इत्यादिक । तं चेव तदेव चैतन्यं । हवइ भवति, णाणं ज्ञान । त चेव य तदेव च हवइ भवति, सम्मत्तं तत्त्वश्रद्धानं चेति चैतन्यद्रव्यार्थाव्यतिरेकात् ज्ञानदर्शनयोरेकता ख्याता । ततो ज्ञानाविनाभाविता कथनेन श्रद्धानस्यापि कथितैव भवति । चारित्रमेव ज्ञानदर्शने इति कल्पनाया ' नादूण हवइ परिहारो ' इति पूर्वं ज्ञानं पश्चात्परिहार. इति । अत्र भेदोपन्यासः सूत्रकारस्य अघटमानः स्यात् । त चेवेति नपुंसकलिंगनिर्देशश्च न स्यात् ।

सो चेव हवइ णाणं इति वक्तव्य भवति परिहारशब्दस्य पुंलिंगत्वात् । अथवा कर्तव्याकर्तव्यपरिज्ञाने सत्यकर्तव्यानां मिथ्यादर्शनं, ज्ञान, असयम , कषाया, योग इत्येतेषां परिहारश्चारित्रमित्येतन्निमर्थं परिगृहीते ' त चेव परिहरण सामान्यं चारित्र, ज्ञानं दर्शन इत्येवमेवेति । चारित्राराधनायामेव भेदवादिनोऽभिमतस्याराधनाद्वयस्यान्तर्लीनतया चारित्राराधनैकैवेति सूत्रार्थः ॥

---

चारित्राराधनाया ज्ञानदर्शनयोरन्तर्भाव तावद्दर्शयति—

कायव्वमित्यादि। अत्र द्वे पदघटने । सन्निका । इणं गुप्त्यादिकं । कायव्वं कर्तव्य संवरकारणत्वात् इति णादूण ज्ञात्वा निश्चित्य श्रद्धानस्य । परि संगत्वान्मनोवाक्कायैर्द्वारो इरणमुपादानं कर्तव्यस्य गुप्तिसमितिधर्मानुप्रेक्षा परीषहजयरूपस्य भवति ॥ पंचलिका इत्वीत्यादिवत् अत्र इरतिरुपादानार्थ । द्वितीया त्विय । इदं मिथ्यादर्शनादिक अकर्तव्यं आस्रवबंधनिबंधनत्वात् । इति निश्चित्य गच्छमानस्य परिहार परिवर्जनं अकर्तव्यस्य मिथ्यादर्शनमिथ्याज्ञानासंयमप्रमादकपायाशुभयोगलक्षणस्य भवति । अत्र इणमिति उभयत्र काकाक्षिगोलकन्यायेन संबंधनीयं । अथवाऽत्र गतीत्यत्र कुत्साया पादपूरणे वा च । णादूणेत्यत्र परस्मैकर्तृशादिति पश्चान्तरसामर्थ्यात्कत्वं श्रद्धानस्येति संबंध नीयं । तथ कर्तव्योपादानमकर्तव्यपरिवर्जन चोभयमेव चारित्रं । तं चेवेत्यादि । वदेव ज्ञानदर्शनोपादित्वादुपादित प्राप्तिपरिहारपरिणतं चेतन्यमेव द्रव्यार्थव्यतिरेकात्र ज्ञानं दर्शन च भवतीत्यविनाभावचारित्रस्य ज्ञानदर्शनाभ्यामिति चारित्रेऽन्तर्भावस्तयो. ॥

---

चारित्राराधनाके कथनसे इतर आराधनाओंका ज्ञान कैसा हो जाता है इसका उत्तर अविनाभाव ही देगा. अर्थात् अविनाभाव होनेसे शेष आराधनाओंका चारित्रमें अन्तर्भाव हो जाता है. अब ज्ञान और दर्शनका अन्तर्भाव आगेकी गाथा के पूर्वार्द्धसे दिखाते हैं.

हिंदी अर्थ—यह करने योग्य कार्य है ऐसा ज्ञान होनेके अनन्तर अकर्तव्य का त्याग करना यह चारित्र है ऐसा इस सूत्रका अर्थ है.

शंका—गाथामें परिहार शब्द है उसका त्याग करना, छोडना ऐसा अर्थ होता है. जैसे ' परिहरति सर्पं ' इस वाक्यमें सर्पका परिहार करता है, उससे दूर होता है. ऐसा परिहरति धातुका अर्थ है. अतः जो पदार्थ वर्जन

करने योग्य है उसका ज्ञान होना ही वर्जनके लिये उपयुक्त है. अतः यहां ऐसा समझना चाहिये कि जो अकार्य है उसको समझकर छोड देना यह ही चारित्र है. करने योग्य क्या है उसको जाननेकी कुछ जरूरत नहीं है. अतः ' कादव्वमिदि णादूण हवदि परिहारो ' ऐसा आचार्यका लिखना व्यर्थ है.

उत्तर—इस गाथाका पदसंबंध ऐसा समझना ' कायव्वमिणत्ति णादूण हवदि परिहारो ' ऐसा प्रथमतः पद संबंध समझना चाहिये. ' अकादव्वामिणत्ति णादूण हवदि परिहारो, ऐसा दूसरी वार पदसंबंध करना चाहिये.

पहिले पदसंबंधका विवेचन—परिहार इस शब्दका अर्थ ऐसा समझना. परि—चारों तरफ. जैसे ' परि धावति ' यहा समंतात् चारो तरफ, धावति दौडता है. ऐसा अर्थ होता है. उसी तरह परिहार शब्दमें परि इस उपसर्गका चारो तरफ ऐसा अर्थ होता है. हृधातुका अर्थ इस प्रकरणमें ग्रहण करना ऐसा है. अर्थात् सर्व तरफसे ग्रहण करना ऐसा परिहार शब्दका अर्थ यहां समझना. जैसे ' परिहरति कंबलिकां ' अर्थात् कंबलको ग्रहण करता है. उसी तरह संवरको उत्पन्न करनेवाले गुप्ति, समिति, धर्म, अनुप्रेक्षा, परीषहजय ऐसे कर्तव्यको—करने योग्य कार्यको परिहराति सर्व तरफसे अर्थात् मन, वचन, कायसे ग्रहण करना यह चारित्र है ऐसा प्रथम पदसंबंधका अर्थ है. आस्रव और बंधके कारण ऐसे कार्य अर्थात् आत्माके परिणाम कर्तव्य नहीं है उनका परिहार—त्याग करना चाहिये. अर्थात् यहां ऐसे अयोग्य कर्तव्यका त्याग करना चारित्र कहलाता है. जो पदार्थ त्याज्य है उसका ज्ञान न होने पर भी त्याग हो जाता है. जैसे कोई मनुष्य शत्रुजन जहां रहते हैं ऐसे देशका त्याग करता है. अर्थात् शत्रुका वहा अस्तित्व न जानता हुवा भी शत्रुप्रदेशका त्याग कर अन्य मार्गसे चला जाता है. वैसे यहां भी त्याज्य पदार्थका ज्ञान नहीं हो तो भी उसका त्याग करना चाहिये.

शंका—त्याज्य पदार्थको त्याज्य समझकर त्याग होता है ऐसा अविनाभाव यहां नहीं रहा. क्योंकि उसका स्वरूप समझे विना भी त्याग होता है.

उत्तर—आचार्यका यह अभिप्राय है—सामान्य शब्द की भी विशेषमें प्रवृत्ति होती है—जैसे ' गौर्न- हन्तव्या ' गौर्न स्प्रष्टव्या, इस वाक्यमें गोवध नहीं करना चाहिये. गायको स्पर्श नहीं करना चाहिये इन वाक्योंमें गोशब्द सामान्य है. परंतु विशेष अर्थमें भी इसकी प्रवृत्ति होती है. यथा—गाईयोंके समूहमें ग्वाला बैठा था उसके पास जाकर कोई मनुष्य ' मेरी गौ तूने देखी है क्या? ऐसा पूछने लगा. इस वाक्यमें गोशब्द विशिष्ट गायका वाचक

है ऐसा मानना पडेगा. इसी तरह प्रकृत प्रकरणमें परिहार शब्द त्यागसामान्य को विषय करता हुवा भी नियत-निश्चित ऐसे त्याज्य विषयके त्यागमें प्रयुक्त समझना चाहिये. नियत ऐसे अनेक त्याज्य विषयोंका त्याग उनका वारंवार ज्ञान हुए बिना अशक्य है. अत. त्याज्य पदार्थके मिथ्यादर्शन, मिथ्याज्ञान, असंयम, कषाय, अशुभयोग ऐसे अनेक भेद हैं. तथा इनके भी अनेक विकल्प हैं. उनका सतत त्याग करना चाहिये. परंतु अज्ञको इसके भेद प्रभेद ज्ञात न होनेसे वह उनका कैसा त्याग करेगा ?

शंका—ज्ञानचारित्रका अविनाभाव है यह 'णादूण होदि परिहारो' इस वाक्यसे अनुभवमें आता है अर्थात् पदार्थका ज्ञान होनेके अनन्तर चारित्र होता है. परंतु श्रद्धानका चारित्रके साथ अविनाभाव नहीं है.

उत्तर—जो ज्ञान अथवा जो दर्शन है वे दोनों भी चैतन्यरूप होनेसे अविनाभाव युक्त ही है. अर्थात् चैतन्यही ज्ञान है और चैतन्यही दर्शन है. द्रव्यार्थिक नयसे ज्ञान और दर्शनमें चेतनारूपता होनेसे एकरूपता—अभिन्नपना है. अतः जैसा चारित्रका ज्ञानसे अविनाभाव है वैसा सम्यग्दर्शनके साथ भी है. क्योंकि सम्यग्दर्शन ज्ञानसे अभिन्न है. चारित्र ही ज्ञान और दर्शन है ऐसी कल्पना करनेसे पूर्वमें ज्ञान नतर चारित्र होता है अर्थात् प्रथम वस्तुका स्वरूप वह हेय है या ग्राह्य है इसका निर्णय होता है तदनंतर ग्राह्यका स्वीकार व त्याज्यका त्याग एतत्स्वरूपी चारित्र होता है. ऐसी जो सूत्रकारकी भेद कल्पना उपर प्रदर्शित की है वह, चारित्र ही ज्ञान दर्शनमय है ऐसी कल्पनाके आगे कैसी टिकेगी. यहा विरुद्धता दोष उत्पन्न होगा तथा 'तं चेव' ऐसा जो नपुंसकलिंग शब्द है वह योग्य न होगा. कारण परिहार शब्दके साथ उसका संबंध आनेसे 'सो चेव हवइ णाणं' ऐसा कहना पडेगा. क्योंकि परिहार शब्द पुल्लिंगी है. अथवा कर्तव्य क्या चीज है, अकर्तव्य कोनसी वस्तु है इसका जब ज्ञान हो जाता है तब अकर्तव्य—मिथ्यादर्शन, ज्ञान, असंयम, कषाय, और योग इनका परित्याग होना उसको चारित्र कहते हैं ऐसा माननेसे जो परिहरण सामान्य चारित्र है वही ज्ञान, चारित्र एक ही है अतः चारित्राराधनामें ही भेद वादीको अभिमत—मान्य ऐसा जो आराधनाका प्रकार है वह अन्तर्लीन हो जाता है. इस वास्ते चारित्राराधना एक ही है ऐसा सूत्रार्थ समझना चाहिये.

चारित्राराधनायामंतर्भावो ज्ञानदर्शनाराधनयोरेव निगदितो न तपस आराधनाया इत्यत आह—

चरणम्मि तम्मि जो उज्जमो य आउंजणा य जो होई ॥
सो चेव जिणेहिं तवो भणिदो असढं चरंतस्स ॥ १० ॥

विजयोदया–चरणम्मि चारित्रे । तम्मि एतस्मिन् । अकर्तव्यपरिहरणे । जो य उज्जमो उद्योगः । आउजणा य उपयोगश्च । जिणेहिं तवो होदित्ति भणिदो इति पदघटना । चरणोद्योगोपयोगावेव तपो भवतीति जिनैः कृतकर्मारिपराजयैरुक्तमिति यावत् । कृतसुखपरिहारो हि चारित्रे प्रयतते न सुखासक्तचित्तस्ततश्च बाह्यानि तपांसि चारित्रप्रारंभं प्रति परिकरता उपयान्तीति । तथा च वक्ष्यति 'बाहिरतवेण होदि खु सव्वा सुहसीलदा परिच्चत्ता' इति । तथा स्वाध्यायश्रुतभावना पंचविधा तत्र वर्तमानश्चारित्रे परिणतो भवति । तथा च वक्ष्यति 'सुदभावणाए णाण दंसणतवसंजमं च परिणमदि' त्ति परिणाम एव उपयोगः । 'कृतातिचारजुगुप्सापुरःसर वचनमालोचनेति' अकर्तव्यपरिहरणोपयोग कथं न चारित्र ? कृतातिचारस्य यतेस्तदतिचारपराङ्मुखतो योगत्रयेण हा दुष्ट कृत चिंतितमनुमतं चेति परिणामः प्रतिक्रमणम् । उभयं चरणोपयोगः । एवमतिचारनिमित्तद्रव्यक्षेत्रादिकान्मनसा अपगतिस्तत्र अनादृतिर्विवेकः । इति उपयोगता विवेकश्च । दुस्त्यजशरीरममत्वनिवृत्तिर्ममेदं शरीरं न भवति नाहमस्येति भावना सा च परिग्रहपरित्यागोपयोग एवेति चारित्रं । तपसोऽनशनादेश्चारित्रपरिकरतोक्तैव । सातिचारं चारित्रमचारित्रमेवेति बुद्ध्या निश्चित्यात्मनो न्यूनतापादनं, क्रियास्वभ्युत्थानादिकासु असंयमपरिहारेण वृत्तेश्चारित्रपरिकर'। पुनः प्रव्रज्यादानमपि चारित्रोपयोग एवेति । विनयस्तु पंचप्रकारः ज्ञानदर्शनविनयो ज्ञानदर्शनपरिकरतया तदुपयोगरूपतया च ज्ञानदर्शनाभ्यामभेदात्तद्वदेव चारित्राराधनांतर्भावः ।

इन्द्रियविषयस्य रागद्वेषयो कषायाणा च परित्यागः, अयोग्यवाक्कायक्रियायास्त्यागः, ईर्यादिषु निरवद्या च वृत्तिश्चारित्रोपयोग एवेति चारित्रविनयस्यान्तर्भावः । तपोऽधिके तपसि च भक्तिः, अनासादना च परेषा तपोविनय', त विना सुतपसोऽभावात् तपसः परिकरता । अस्य परिकर हि तपश्चारित्रस्य परिकर । उपयोगो वा नान्यथास्तिता मन्यते । असढं चरतः स्याच्छाद्यमंतरेण वर्तमानस्य भवेत्तथा चतुर्विधा, द्विविधा, एकविधा वा आराधना स्यात् कस्माच्च निरूप्यते ॥ पुरुषो हि प्रेक्षापूर्वकारी प्रयोजनायत्तचेष्टः सति प्रयोजने तत्साधनाय प्रयतते नान्यथा, तत्कथमियमाराधना व्याख्या प्रयोजिता श्रवणस्येत्याशंकाया, निर्वाणसुखस्याव्याबाधात्मकस्य पुरुषार्थस्योपायत्वप्रदर्शनेन आराधनाव्याख्या तदर्थिनामुपयोगिनी इत्येतत्प्रतिपादनायोत्तरप्रबधः । अथवा व्यावर्णितविकल्पा या आराधना तस्या चेष्टा कर्तव्येत्येतदाख्यानायोत्तरसूत्राणि, तथा चोपसंहारः 'कादव्वा खु तदत्थं आदहिदगवेसिणा चेट्ठा' इति ॥

---

चारित्रे तपसोऽन्तर्भावो भाव्यते ।

मूलारा—उज्जमो उद्यमः । आउंजणा उपयोगः अनुष्ठानमित्यर्थः । सो चेव आर्षे प्राकृते वचनादिव्यत्ययस्य बहुलं दर्शनात् । सो इत्यनेन उद्यमायोजने परामृश्येते । तेन ते एव चरणोद्योगोपयोगावेवेत्यर्थः । असढं अशाठ्यं । चरंतस्स प्रवर्तमानस्य मायाहीनमनुष्ठानं कुर्वत. इत्यर्थः । त्यक्तसुख एव हि चारित्रे प्रयतते इति । तदुद्यमस्तावाद्बाह्यं तपो भवति तदारंभे परिकरत्वात् । चारित्रपरिणामोऽन्तरंगं तपो भवति । प्रायश्चित्तादीना दुष्कृतिनिराकृतिपरत्वेन तदव्यतिरेकात् । आर्या—

त्यक्तसुखोऽनशनादिभिरुत्सहते वृत्त इत्यघं क्षिपति ॥
प्रायश्चित्तादीत्यपि चरणेन्तर्भवति तप उभयम् ॥

वृत्तं वा—

कृतसुखपरिहारो वाहते यच्चरित्रे
न सुखनिरतचित्तस्तेन वाह्य तपः स्यात् ॥
परिकर इह वृत्तोपक्रमेणात्र पापं
क्षिपत इति तदेवेत्यस्ति वृत्ते तपोऽन्तः ॥

---

चारित्राराधनामें ज्ञान और दर्शनका ही अन्तर्भाव आपने दिखाया है तपका नहीं दिखाया इस शंकाका उत्तर आचार्य आगे की गाथामें देते हैं—

अर्थ—चारित्रमें जो उद्योग और उपयोग किया जाता है जिनेंद्र भगवान् उसकोही तप कहते हैं. यह तप आराधना जिसने मायाका त्याग किया है उसको होती है. अर्थात् माया–कपटाचरणका त्याग कर चारित्रमें उद्योग करना तथा उसमें उपयोग लगाना यही तप है. ऐसा इस गाथाका भावार्थ है.

विशेषार्थ—अकर्तव्य अर्थात् मिथ्यात्वादिकका त्याग करनेमें जो प्रयत्न करना उसको यहां उद्योग कहते है. जिसने सुखासक्तिको छोडा है वह ही चारित्रमें प्रयत्न करता है. ऐसे प्रयत्नशील मुनिराजको वाह्य तप चारित्र–प्रारंभ करनेके लिये सहायप्रदान करता है. अर्थात् अनशनादि वाह्य तप चारित्रका सहकारी परिकर है. इस वाह्य तपके पालनेसे मुनिवर्यकी सब प्रकारकी सुखासक्ति नष्ट होती है. यही अभिप्राय “ वाहिरतवेण होदि खु सव्वा

सुहसीलदा परिचत्ता " इस गाथाके प्ररूपणमें आचार्य महाशय आगे कहेंगे. स्वाध्याय और श्रुतभावनाके जो पांच भेद है उसमें जो हमेशा परिणति करता है वह चारित्रमें परिणत हो जाता है. श्रुतभावनाके प्रभावसे आत्माका ज्ञान, दर्शन, तप और संयम ये पक्कावस्थाको प्राप्त कर लेते हैं. "सुदभावणाए णाणं दंसण तव संजमं च परिणमदि" इस गाथामें श्रुतभावनाकी महती आचार्य आगे कहेंगे. ज्ञान, दर्शन, तप आदिमें परिणति होनाही उपयोग है. चारित्राचरण करते समय जो अतिचार होते है उसकी पश्चात्तापपूर्वक निंदा करना यह आलोचना है. आलोचनामें अकर्तव्योंका परिहार करनेंमें आत्माका उपयोग लगता है अतएव ऐसे उपयोगको चारित्र कहना अयोग्य नहीं है. जब मुनिको चारित्र पालते समय दोष लगते हैं तब मन वचन योगसे मैने हा ! दुष्ट कार्य किया कराया व करने वालोंको अनुमोदन दिया, यह अयोग्य किया ऐसा उनके आत्माका परिणाम हो जाता है. और उस समय वे अतिचारोंसे पराङ्मुख होते हैं अतः ऐसे आत्मपरिणामोंको प्रतिक्रमण कहते हैं. आलोचना और प्रतिक्रमण इन दोनोंके मेलको उभय कहते हैं. अतिचारको कारणीभूत ऐसे द्रव्य, क्षेत्र और कालादिकसे मनसे पृथक् रहना अर्थात् दोपोत्पादक द्रव्यादिकोंका मनसे अनादर करना यह विवेक है. यह भी आत्माका परिणामही है. जिसका त्याग करना कठिन है ऐसे शरीरसे ममत्व दूर करना अर्थात् यह शरीर मेरा नहीं है और न मैं शरीररका स्वामी हूं ऐसी जो भावना उसको व्युत्सर्ग कहते हैं. अर्थात् परिग्रहत्यागके प्रति जो उपयोग है उसको व्युत्सर्ग कहते हैं. यह प्रतिक्रमणादिरूप परिणाम चारित्ररूप है. अनशनादिक तप चारित्रके परिकर है ऐसा उपर कहा है. अतिचारसहित चारित्र अचारित्र है ऐसा बुद्धीसे निश्चित कर आत्मामें चारित्रकी वृद्धि करना, वदना करना, खडे होना इत्यादि क्रियाओंमे असंयमका परिहार करके प्रवृत्त होना यह सब चारित्रका परिकर है. मुनिव्रत लेना अर्थात् दीक्षा धारण करना यह भी चारित्रोपयोग है. विनयके पाच प्रकार हैं. ज्ञान विनय और दर्शन विनय ये ज्ञान व दर्शनके सहायक हैं. और उनके प्रति उपयोगरूप होनेसे ज्ञान और दर्शनसे ये अभिन्न हैं. पांचो इंद्रियोंके स्पर्श रसादिक विषयोंका त्याग तथा रागद्वेषका और कषायोंका त्याग इनका चारित्राराधनामें अंतर्भाव होता है. अयोग्य वचन और शरीरकी अयोग्य चेष्टाओंका त्याग करना. जाना, बोलना, आहार लेना पदार्थोंका ग्रहण करना इत्यादि कार्योंमें पापरहित प्रवृत्ति करना ये सब चारित्रोपयोग हैं. अतः इस चारित्र विनयका चारित्रमें अंतर्भाव होता है. जो तपसे श्रेष्ठ हैं ऐसे मुनिओमें तथा तपश्चर्यामें आदर रखना, किसीकी

अवहेलना न करना यह सब तपोविनय है. इसके विना तपश्चरणमें श्रेष्ठता नहीं आती है. अतः यह तप आराधनाका परिकर है. तथा यह तप आराधना चारित्राराधनाका परिकर है. कपटका त्याग करके जो तप किया जाता है वही तप आराधना है.

इस प्रकार चार प्रकारकी, दोन प्रकारकी, एक प्रकारकी आराधना कही है. ये आराधनाके भेद अथवा समग्र आराधना कारण के विना कहना योग्य नहीं है. क्योंकि पुरुष बुद्धिसे विचार कर कार्य करता है तथा उसका प्रयोजन किसी कार्य करनेसे सिद्ध होता दीखेगा तो वह उसको करनेके लिये प्रयत्न करता है. अथवा प्रयोजन सिद्धीके लिये उसके साधनोंका संग्रह प्रयत्नसे करता है. प्रयोजन सिद्ध होनेकी संभावना नहीं दीखनेपर वह कार्य करनेसे हट जाता है. अतः यह आराधना पुरुषको श्रवण कार्यमें कैसी उद्युक्त करेंगी ? ऐसे प्रश्नका उत्तर आचार्य देते है—

किसी प्रकारकी बाधा जिसमें नहीं है ऐसा मोक्षका सुख प्राप्त कर लेना यह आत्माका इष्ट प्रयोजन है. उसके सिद्धिका उपाय यह आराधना ही है. अतः इस आराधनाका विवेचन निर्वाणसुखेच्छु भव्योंका अवश्य उपयोगी होगा. ऐसा उद्देश मनमें धारण कर आचार्य आगेका प्रबंध कहते हैं. अथवा चार, दोन, एक ऐसे भेद जिसके ग्रंथकारने बताये है ऐसे इस आराधनामें मोक्षसुखेच्छु भव्योंको प्रवृत्ति करना योग्य है. इसके निरूपणके लिये यह उत्तर प्रबंध है. इसवास्ते आत्महितका अन्वेषण-शोध करनेवाले भव्यात्माका मुक्तिसुखके लिये इसमें प्रवृत्ति करना अवश्य कार्य हैं इसलिये ग्रंथकारने " कादव्वा खु तदत्थं आदहिदगवेसिणा चेट्ठा " ऐसा उपसंहार किया है. ज्ञान, दर्शन और चारित्र इन तीनोंमें कौन मुख्य है ऐसा प्रश्न किया जाने पर आचार्य चारित्र की मुख्यता दिखानेके लिये उत्तर गाथा कहते है ऐसा कितनेक विद्वान कहते हैं परंतु यह उनका कहना अयोग्य है.

---

अन्येऽत्र व्याचक्षते ज्ञानदर्शनचारित्रेषु किं प्रधानमिति चोद्ये चारित्रप्राधान्यख्यापनायोत्तरसूत्रमिति तदयुक्तम् ।

णाणस्स दंसणस्स य सारो चरणं हवे जहाखादं ॥
चरणस्स तस्स सारो णिव्वाणमणुत्तरं भणियं ॥ ११ ॥

विजयोदया—'णाणस्स दसणस्स य सारो चरण जहारवादं' इत्युक्ते ज्ञानदर्शनाभ्यां प्रधानं चारित्र इति प्रतीतेरनुपपत्ते.। त्रयाणामपि कर्मापायनिमित्ततास्ति वा न वा? यदि नास्तीत्युच्यते सूत्रविरोध 'सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्ग' इति सूत्रमवस्थितम्। अथोपायतास्ति? परार्थतया गुणत्वं त्रयाणामिति का प्रधानता चारित्रस्य? ज्ञानदर्शने चारित्रार्थे चारित्र तु न तदर्थमिति वक्तु अयुक्तम्। ज्ञानदर्शनयो. साध्यत्वात्तदुपायतया चारित्रस्य चारित्र तदर्थमिति तस्य किमित्यप्रधानता न भवति? न हि चारित्रमतरेण क्षायिक ज्ञान, क्षायिक वीतरागसम्यक्त्व चोपजायते। तस्मात्पूर्वोक्त एव उत्तरप्रबधक्रम। इद सूत्र यथाख्यातचारित्रस्वरूप तत्फल च गदितु आयातम्। 'णाणस्स दंसणस्स य सारो' सारशब्दोऽत्रातिशयितगुणवचन। तथा प्रयोगः—

पढमचिय विगलियमच्छरेण सुयणेण गहियसारम्मि।
दोस मोत्तूण खलो गेह्णउ कव्वम्मि किं अण्ण॥

प्रथममेव साधुजनेन विगलितमात्सर्येण गृहीतेऽतिशयितगुणे काव्ये दोषं मुक्त्वा खल किमन्यद्गृह्णाति इति गाथार्थ.॥

ज्ञानदर्शनयोरतिशयितरूपं किं तन्मोहनीयजन्यकलकरहित, चरण चारित्र। इवे भवेत्। जहाखाद यथाख्यात। तथा चोक्त—

"चारित्त खलु धम्मो धम्मो जो सो सम्मोत्ति णिद्दिट्ठो॥
मोहक्खोहविहूणो परिणामो अप्पणो य समो॥"

इति॥ "मोहो द्विविधो दर्शनमोहश्चारित्रमोहश्च। तत्र दर्शनमोहजन्य अश्रद्धान शकाकाक्षाविचिकित्सान्यदृष्टि प्रशसासस्तवरूप। चारित्रमोहजन्यौ रागद्वेषौ तदनुन्मिश्र ज्ञान दर्शन च यथाख्यातचारित्रमित्युच्यते" इति सूत्रार्थ। चरणस्स चारित्रस्य, तस्स तस्य, यथाख्याताख्यस्य। सारो अतिशयित फल साध्यसाधनलक्षणसबधनिमित्ता इयं षष्ठी तेन साध्यफल लब्ध, सारशब्दस्तु तस्यातिशयमाचष्टे। ततोऽयमर्थो जात यथाख्यातचारित्रस्य फलमतिशयितमिति। किं तत् निव्वाण निर्वाण विनाशः, तथा प्रयोग.—निर्वाण प्रदीपो नष्ट इति यावत्। विनाशसामान्यमुपादाय वर्तमानोऽपि निर्वाणशब्द. चरणशब्दस्य निर्जातकर्मशातनसामर्थ्याभिधायिन. प्रयोगात्कर्मविनाशगोचरो भवति। स च कर्मणा विनाशो द्विप्रकार., कतिपय: प्रलय' सकलप्रलयश्च। तत्र द्वितीयपरिग्रहमाचष्टे—अणुत्तरमिति न विद्यतेऽन्य दुत्तरमधिक अस्मादित्यनुत्तर। भणिद उक्त पवयण इति शेषः। अथवा ज्ञानश्रद्धानयोः फलं दुःखहेतुक्रियापरिहारः यस्तत्र[1] फल तत्र सन्निहितो हेतुस्ततश्चारित्राराधनाया इतरेतरान्तर्भाव[2] इत्यायातम्। इद सूत्र 'णाणस्स दंसणस्स य सारो चरण हवे जधाखाद' इति॥ पापक्रियादुःखहेतु तत्परिहारश्च असति ज्ञाने श्रद्धाने वा न संभवति, क्वचिन्मनसो रंजनं अप्रीतिर्वा पापक्रियाभिनवकर्मसवरण चिरंतननिरास च विदधाति चरणमदो युक्तमुच्यते 'चरणस्स तस्स सारो णिव्वाणमणुत्तर' इति।

---

१ खपुस्तके यदत्र च फलमिति पाठः। २ खपुस्तके इतरान्तर्भाव इति।

उक्तविकल्पाया आराधनायाः परमपुरुपार्थ· फलमिति दर्शयितुं तत्फलत्वात्तत्र स्वहितैषिणा चेष्टितव्यमिति च वक्तुं गाथात्रयं सूत्रयस्तत्रादौ तत्साधकतमत्वाद्यथाख्यातचारित्रस्य स्वरूपं फलं च वक्तुमिदमाह—

मूलारा—सारोऽतिशयितं रूपं। रागद्वेपरहिते ज्ञानदर्शने एव यथाख्यातं नाम यथोक्तमागमे वा चारित्रं भवति इत्यर्थ·। सारो अतिशयित फलं तस्येत्यत्र साध्यसाधनसंबंधे पष्ठीविधानात्। णिव्वाणं विनाशोऽर्थात्कर्मणामेव। अणुत्तरं न विद्यते अन्यदुत्तरमधिकमस्मादित्यनुत्तरं। यथाख्यातचारित्रस्य परममुक्ति· फलमित्यर्थ.।

---

अर्थ—रागद्वेप रहित ऐसे ज्ञान व दर्शन ही यथाख्यात चारित्र है. ऐसा आगममें कहा है. अर्थात् यथाख्यात चारित्र यह रागद्वेप रहित ऐसे ज्ञान दर्शनका उत्कृष्ट सार है. इस यथाख्यात चारित्रका फल निर्वाण—मोक्ष है. सर्व कर्म आत्मासे हट जाना ही मोक्ष है. यह चारित्रका सर्वोत्कृष्ट फल है. ऐसा इस गाथाका संक्षेपार्थ है.

विशेपार्थ—' ज्ञान और दर्शनका सार फल यथाख्यात चारित्र है ' इस वाक्यसे ज्ञान और दर्शनसे यथाख्यात चारित्र श्रेष्ठ है एसा अर्थ कोइ विद्वान मानते हैं परंतु यह मानना असंगत हैं. हम उनको पूछते हैं कि ज्ञान, दर्शन और चारित्र तीनोंको कर्मका नाश करनेमें निमित्तता हैं या नहीं? यदि ये तीनो भी निमित्त नहीं है एसा कहोगे तो " सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः " इस सूत्रके साथ विरोध आवेगा. क्योंकि यह सूत्र ज्ञानादिकोंको कर्मनाश करनेमें निमित्त समझता है. यदि ये तीनों भी मोक्षके उपाय है ऐसा कहोगे तो तीनों भी उत्कृष्ट पदार्थ होनेसे सबको ही गुणपना प्राप्त हुवा. अतः चारित्रकी प्रधानता कैसी समझी जायगी.? ज्ञान और दर्शन चारित्र प्राप्तिके लिये है परंतु चारित्र उनकी प्राप्तिके लिये आवश्यक नहीं है यह कहना भी योग्य नहीं है. हम तो ज्ञान और दर्शन चारित्रसे प्राप्त हो जाते है अतः चारित्र साधन और ज्ञान दर्शन साध्य है ऐसा समझते हैं. क्योंकि चारित्रके विना क्षायिज्ञान—केवलज्ञान और क्षायिक वीतराग सम्यक्त्व प्राप्त नहीं होते. हैं अत यह सूत्र चारित्रकी मुख्यता वतानेके लिये नहीं है, किंतु यथाख्यातचारित्रका स्वरूप और उसका फल प्रदर्शित करनेके लिये है ऐसा समझना चाहिये ' णाणस्स दंसणस्स य सारो ' यहां सार शब्द उत्कृष्ट गुण इस अर्थमें उपयुक्त हुवा है. इसका उदाहरण आचार्य लिखते है—

" जिसने मत्सरदोपका त्याग किया है ऐसे सज्जनने काव्यका सार भाग अर्थात् उत्कृष्ट गुण ग्रहण

करनेपर दुर्जनको दोषोंके सिवाय काव्यमें और कौनसी वस्तु प्राप्त होगी ? यहां सार शब्दका उत्कृष्ट गुण ऐसा अर्थ किया है. प्रकृत विषयमें भी वही अर्थ करना योग्य है"

मोहनीय कर्मसे उत्पन्न हुए दोष जिसमें तिलमात्र भी नहीं है ऐसा यथाख्यात चारित्र ही ज्ञान और दर्शनका उत्कृष्ट स्वरूप है.

रागद्वेषरहित जो आत्माकी समावस्था उसको चारित्र कहते है. मोहका उदय न होनेसे परिणामोंमे जो निर्मलता पायी जाती है उसीको समावस्था कहते हैं. इस समावस्था को धर्म कहते हैं. इसीको ही चारित्र कहते हैं. इस विषयमें ' चारित्त खलु धम्मो ' यह गाथा प्रसिद्ध है—

दर्शन मोहनीय और चारित्र मोहनीय ऐसे मोहकर्मके दो भेद है. उसमें दर्शनमोहके उदयसे जीवादि तत्वों-पर अश्रद्धान उत्पन्न होता है. इसके शंका, कांक्षा, विचिकित्सा, अन्यदृष्टि प्रशंसा, अन्यदृष्टिसंस्तव ऐसे उत्तर भेद हैं. चारित्र मोहसे रागद्वेष होते हैं. इस दो प्रकारके मोहकर्मसे अलिप्त ऐसा श्रद्धान और ज्ञान ही यथाख्यात चारित्र है. ऐसा ' णाणस्स दंसणस्स य ' इस गाथाका अभिप्राय है.

यथाख्यात चारित्रका अतिशय फल निर्वाण है. निर्वाण शब्दका विनाश ऐसा अर्थ है. जैसे—"निर्वाणः प्रदीपो नष्ट इति यावत् " दीप निर्वाण हुवा, नष्ट हुवा, यहां निर्वाण शब्दका सामान्य अर्थ नाश ऐसा है. तो भी प्रकृत विषयमें चारित्रमें जो कर्मनाश करनेका सामर्थ्य है उसका प्रयोग यहां निर्वाण शब्दसे किया है. अर्थात् कर्मका नाश करना यह चारित्रका फल है. कर्मका नाश दो प्रकारका है. १ थोडे कर्मोंका नाश २ सर्व कर्मोंका नाश. ' णिव्वाणमणुत्तरं भणियं ' अर्थात् अनुत्तर शब्दका निर्वाण शब्दसे संबध होनेसे सर्व कर्मोंका नाश ही यहां अभिप्रेत–इष्ट है. यही यथाख्यातका सर्वोत्कृष्ट फल है ऐसा आगममें प्रतिपादन किया है

अथवा दुःखकी कारण ऐसी क्रियाओंका परिहार होना यह ज्ञान और श्रद्धाका फल है. जहां फल रहता है. वहां उसका कारण भी रहता है जैसे घट कार्य है तो उसके साथही मट्टी रूप कारण भी रहता है. उसी तरह जहां चारित्ररूपी फल अर्थात् दुःखोंके कारणोंका परिहार एतत्स्वरूपी फल है उस आत्मामें चारित्रके हेतुरूप अर्थात् फलको उत्पन्न करनेवाले ज्ञान और श्रद्धान भी रहतेही है. अतः चारित्राराधनामें ज्ञान और दर्शनाराधनाका अंतर्भाव होता है ऐसा सिद्ध हुवा.

जितनी पापयुक्त क्रियायें हैं वे सब दुःख उत्पन्न करती हैं इसका जब आत्माको ज्ञान हो जाता है व श्रद्धान हो जाता है तब आत्मा ऐसी दुःख कारक क्रियाओंका त्याग करता है. परंतु ज्ञान व श्रद्धान न हो तो ऐसी क्रियाओंसे आत्मा विरक्त नहीं होता. ऐसी क्रियाओंमें उसको आनंद होता है व कल्याणकारक क्रियामें वह अप्रीति रखता है. जब ज्ञान दर्शन युक्त चारित्रकी आत्माको प्राप्ति होती है तब वह चारित्र नवीन कर्म आत्मामें नहीं आने देता व पूर्व बद्ध कर्मकी निर्जरा करता है. अतः इस चारित्रका उत्कृष्ट फल कर्मका पूर्ण विनाश करना ऐसा आचार्यका कहना योग्य ही है.

---

यज्ज्ञान दुःखहेतुनिराकरणफलमित्यस्यान्वयप्रसाधनाय दृष्टन्तमाह—

चक्खुस्स दंसणस्स य सारो सप्पादिदोसपरिहरणं ॥
चक्खू होइ णिरत्थं दट्ठूण बिले पडंतस्स ॥ १२ ॥

विजयोदया—चक्खुस्स दंसणस्स य सारो इति। चक्खुस्स चक्षुपः। द्रव्येन्द्रियमिह चक्षुरिति गृहीत निर्वृतिरुपकरणं च तज्जन्यत्वादूरूपगोचर विज्ञान दर्शनं तस्य सर्वधितयोच्यते। ततोऽयमर्थो जायते—चक्षुर्जन्यायाः प्रतीतेः सारो फल किं सप्पादिदोसपरिहरण सर्पकटकादीना स्पर्शनादिक्रियायाः दुःखदायिन्याः परिहारः सर्पादिभिः सपाद्यत्वात् स्पर्शनभक्षणादिकः क्रियाविशेपः सर्पादिदोप इत्युच्यते, तस्य परिहरणं परिवर्जनं, ततोयं वाक्यार्थः—यज्ज्ञानं तद्दुःखनिराकरणफल यथा चक्षुर्जन्यसर्पादिगोचरज्ञान सर्पादिस्पर्शनभक्षणादिपरिहरणफलमिति। चक्षुर्ज्ञानमिह चक्षुरुच्यते चक्षुःप्रसूत ज्ञानं। होदि भवति। णिरत्थ निरर्थक। दट्ठूण दृष्ट्वा ज्ञात्वा बिलादिकमग्रतः स्थितं, विलग्रहणमुपलक्षण उपघातकारिणाम्। पडतस्स पततः पुरुपस्य। अत्रापरा व्याख्या—ज्ञानाद्दर्शनाच्चात्मोपकारिविशिष्टफलदायिचारित्र इत्युक्त। ननु ज्ञानमिष्टानिष्टमार्गोपदर्शी तदुक्त ज्ञानस्योपकारित्वमभिधातुं इति चेन्न ज्ञानमात्रेणे ष्टार्थसिद्धिः, यतो ज्ञानं प्रवृत्तिहीन असत्सम। अत्र वस्तुनि दृष्टान्तदर्शनेन निगमयति—चक्खुस्स दसणस्स य इति। ज्ञानदर्शनाभ्यामपि चारित्रस्यात्मोपकारिता कस्मिन्सूत्रे निगदिता येनोक्तमित्युच्यते। अतीतसूत्र इति चेतन्मिथ्या णाणस्स दंसणस्स य सारो चरण हवे जहाखादं'। इत्यतो वाक्यार्तिक ज्ञानदर्शनाभ्या चारित्रमेवोपकारीत्यय प्रत्ययो जायते? एवमिति तदनुभवविरुद्धमाचरतीत्युपेक्ष्यते, न चेत्कथमुक्तमित्युच्यते। किंच तस्य सूत्रस्य या पातनिका कृता ज्ञानदर्शनचारित्रेपु किं प्रधानमित्यत्र प्रश्ने, प्रधानस्य निरूपणार्थं सूत्रमित्यनया च विरुध्यते। 'चरणस्स तस्स सारो णिव्वाणमणुत्तर भणिय' इत्युक्त चारित्रस्य समतारूपस्य फलमशेपकर्मापाय इत्युक्त ॥

---

यज्ज्ञानं तद्दुःखनिराकरणफलं यथा चक्षुर्ज्ञानमित्यन्वयदृष्टान्तं प्रकृते दर्शयन्नाह—

मूलारा—चक्खुस्स दंसणस्स—चक्षुर्ज्ञानस्य सारो फलं। सप्पादिदोसपरिहरणं। सर्पादीना भुजंगकीटकादीना दोपो दुःखहेतुः स्पर्शनभक्षणादिक्रिया तस्य परिवर्जनं। चक्खू चक्षुर्ज्ञानं, णिरत्थं निष्फलं। विले गर्तादावुपघातहेतौ॥

---

दुःखोंके कारणोंको दूर करना यह ज्ञानका फल है इसका अन्वय सिद्ध करनेके लिये आचार्य दृष्टांत कहते हैं—

हिंदी अर्थ—नेत्र और उससे होनेवाला जो ज्ञान उसका फल सर्पदंश, कंटकव्यथा इत्यादि दुःखोंका परिहार करना यह है. परंतु जो विलादिक देखकर भी उसमें गिरता है उसका नेत्रज्ञान व्यर्थ है.

विशेपार्थ—यहां चक्षु शब्दका अर्थ द्रव्यचक्षु ऐसा है. इस चक्षूके निर्वृत्ति और उपकरण ऐसे दो भेद हैं. उत्सेधांगुलके असंख्येयभागप्रमाण नेत्रेंद्रियावरणक्षयोपशमविशिष्ट ऐसे आत्मप्रदेशोंकी जो नेत्राकार रचना होती है वह चक्षुकी अभ्यंतर निर्वृत्ति समझना चाहिये. नेत्राकार आत्मप्रदेशोंके उपर जो पुद्गलकी रचना होती है उसको बाह्य निर्वृत्ति कहते हैं. निर्वृत्तिरूप चक्षुके संरक्षणके लिये जो कृष्ण शुक्ल मंडल तथा पापनी वगैरे रचना है वह उपकरण है. अर्थात् उपर्युक्त निर्वृत्ति और उपकरणरूप नेत्रको द्रव्यचक्षु कहते हैं. इस चक्षुसे उत्पन्न होनेवाले ज्ञानको यहांदर्शन कहते हैं. दुःखनिराकरण करना यह ज्ञानका फल है. जैसे सर्पकंटक इत्यादि दुःखकारणोंका चक्षुसे उत्पन्न हुवा ज्ञान, सर्पादिदंश, कंटकादिव्यथाका परिहार करता है. अर्थात् ऐसे दोपोंसे मनुष्यको अलग रखना यह नेत्रज्ञानका फल है. उसी तरह दुःखोत्पादक संसारकारणोंका परिहार करना यह सम्यग्ज्ञानका फल है.

यहां दूसरी व्याख्या ऐसी है. " ज्ञान और दर्शनसे भी आत्माका अधिक हित करनेवाला विशिष्टफलदायी चारित्र है " ऐसा गत गाथामें कहा है. परंतु यहां ऐसी शंका उत्पन्न होती है—

" ज्ञान इष्ट मार्ग कोनसा और अनिष्ट मार्ग कोनसा है यह दिखाता है. अतः वह उपकार करता है ऐसा कहना योग्य है. " यह कहना योग्य नहीं है. ज्ञानमात्रसे इष्ट सिद्धि नहीं होती. कारण प्रवृत्तिहीन ज्ञान नहींके समान है. जैसे नेत्रसे ज्ञान होकर भी वह यदि कुवेमें गिरते हुवे पुरुपको नहीं बचाता है तो वह व्यर्थ है.

यहां आचार्य उपर्युक्त व्याख्याकारको प्रश्न करते है—

" ज्ञान और दर्शनसे भी चारित्रका आत्माके ऊपर अधिक उपकार है " ऐसा किस गाथामें कहां है ? पूर्व गाथामें कहां है ऐसा आप कहते हैं परन्तु यह आपका कहना मिथ्या है.

'णाणस्स दंसणस्स य सारो चरणं हवे जहाखाद ' इस वाक्यसे ज्ञान और दर्शनसे भी चारित्रही उपकारी है ऐसा अनुभव आता है क्या ? हां आता है ऐसा कहोगे तो वह अनुभवसे विरुद्ध होनेसे उसकी उपेक्षा करनी चाहिये. यदि वह अनुभव विरुद्ध नहीं है ऐसा कहोगे तो ' कहा है ' ऐसा क्यों कहा ? और भी मुक्तिके कारण ऐसे ज्ञान, दर्शन और चारित्र इन तीनोंमें कोन प्रधान है ? ऐसा प्रश्न होनेपर प्रधानका निरूपण करनेके लिये यह सूत्र है ऐसा जो शीर्षक आपने लिखा है वह भी आपके उपर्युक्त निरूपणसे विरुद्ध है.

---

कर्मापायो हि कथं पुरुषार्थः दुःखनिवृत्तिः सुखं चाभिमतं फलमित्यारेकायां प्रधानपुरुषार्थस्य अखिलबाधा-व्यपगमरूपस्य सुखस्य निबंधनतयोपयोगितामाचष्टे कर्मापायस्य—

णिव्वाणस्स य सारो अव्वाबाहं सुहं अणोवमियं ॥

कायव्वा हु तदट्ठं आदहिदगवेसिणा चेट्ठा ॥ १३ ॥

विजयोदया—णिव्वाणस्स य सारो इति । निरवशेषकर्मापायस्य सारः फलं । अव्ववाहं कर्मजन्यसकल-दुःखापायः कारणाभावे कार्यस्य अनुत्पत्तेः । अणोवमियं उपमातीत । कादव्वा कर्तव्या । चेट्ठा चेष्टा । तदट्ठं अव्याबाधसुखार्थम् । आदहिदगवेसिणा आत्महितं मृगयता । क्व चेष्टा कार्या ? आराधनाया मृतावनतिचारज्ञानदर्शन चारित्रपरिणतिरूपाया। कस्मात् ?

---

निर्वाणफलमाह—

मूलारा—अव्वावाहं निर्दुःखं दुःखहेतूनामशेषकर्मणा प्रक्षयात् । तत एव अणोवमियं अनौपम्य । स्वर्गादि सुखाना कर्माधीनतया सव्याबाधत्वात् । तदट्ठं अव्याबाधसुखार्थं । आदहिदगवेसिणा आत्महितान्वेषिणा । चेट्ठा अनुष्ठानं । प्रकृतत्वान्मरणे ज्ञानदर्शनचारित्रतपःपरिणतिरूपायामाराधनायामिति योज्यं ।

---

'चरणस्स तस्स सारो णिव्वाणमणुत्तरं भणियं' इस सूत्रसे समतारूप चारित्रका संपूर्ण कर्मका नाश होना यह फल है ऐसा पूर्व गाथामें कहा है. परंतु कर्मका नाश होना यह पुरुषार्थ कैसा? दुःखका नाश होना तथा इष्ट सुखकी प्राप्ति होना यही फल मानना योग्य है. ऐसी शंकाका आचार्य इस प्रकार उत्तर देते हैं—जिसमें तिलमात्र भी बाधा नहीं है ऐसे पुरुषार्थ रूपी सुखकी प्राप्ति होनेमें सर्व कर्मका नाश होना यह कारण है अतः वह उपयोगी है ऐसा विवेचन ग्रंथकार करते है—

हिंदी अर्थ—कर्मसे उत्पन्न हुए समस्त दुःखोंका अभाव होना यह संपूर्ण कर्मके नाशका फल है. कर्मही सर्व दुःखोंका जनक है अतः जब कर्मका पूर्ण क्षय होता है तब दुःखका लेश भी नहीं रहता है. कारणके नाशसे कार्यका नाश होना यह योग्य ही है. अतः यह दुःखाभाव अर्थात् सुख अनुपम है उपमारहित है. आत्महितका शोध करनेवाले मुमुक्षु जनोंको मरण समयमें ज्ञान दर्शन और चारित्रमें निरतिचार परिणति करना चाहिये. क्योंकि,

जह्मा चरित्तसारो भणिया आराहणा पवयणम्मि ॥
सव्वस्स पवयणस्स य सारो आराहणा तह्मा ॥ १४ ॥

विजयोदया—जह्मा यस्मात् चरित्तसारो चारित्रस्य ज्ञाने दर्शने पापक्रियानिवृत्तौ च प्रयतस्य चरणं प्रवृत्तिः परिणतिरिह चारित्रशब्देन गृहीता, ततोऽयमर्थो लब्धः सारः फलमिति। भणिदा कथिता। आराहणा आराधना। मृतौ अनतिचाररत्नत्रयता। पवयणम्मि प्रोच्यते दृष्टेष्टप्रमाणाविरुद्धेन जीवादयः पदार्था अनेनास्मिन्वेति प्रवचनं जिनागमस्तस्मिन्। अतिशयवत्ता प्रक्रान्ताया आराधनाया उपसंहरत्युत्तरार्द्धेन सव्वस्स इत्यादिना। सव्वस्स समस्तस्य। पवयणस्स जिनागमस्य। सारो अतिशयः। आराहणा आराधना व्यावर्णितरूपा। तम्हा तस्मात्। य शब्द एवकारार्थः स चाराधनाशब्दात्परतो द्रष्टव्यः। आराधनैव सार इति।

अन्यत्र व्याख्या—यदिदमुक्तं फलं एतच्चारित्रमात्रादुत विशिष्टाज्जायते इत्याह—जह्मा चरित्तसारो इति। किं पातनिकार्थो गाथाया संवादमुपयाति न चेतीत्यत्र श्रोतारः प्रमाणं। कस्मात्? अतिशयवत्तयाराधनागमेऽभिहिता यस्मात्—

कस्मात् ?

मूलारा—चरित्तसारो चरित्रस्य जीवदवस्थाभाविनिरतिचाररत्नत्रयप्रयतनस्य सारः फलं । आराहणा मरणे निरतिचाररत्नत्रयपरिणतिः । पवयणम्मि प्रकर्षेण दृष्टेष्टप्रमाणाविरोधेन उच्यते प्रतिपाद्यन्ते जीवादयो भावा अनेन अस्मिन्वेति प्रवचनं जिनागमस्तास्मिन् । सारोऽतिशयः । आराहणा आराधनैव च शब्दस्य एवकारार्थस्यात्र संबंधनात्॥

हिंदी अर्थ—प्रत्यक्ष व परोक्ष प्रमाणोंके अनुसार जीवादिक पथार्थोंका जिसने अथवा जिसमें विवेचन किया है ऐसे जिनागममें ज्ञान, दर्शन और पापोंका परिहार रूपी चारित्र इन तीनोंमें जो पूर्ण उद्यमशील हुवा है उसको आराधना रूप फल प्राप्त होता है. अतः संपूर्ण जिनागमनका आराधनाही सार है अर्थात् सर्वोत्कृष्ट फल है.

यहां दुसरी व्याख्या ऐसी है—उपरकी गाथामें जो फल कहा है वह चारित्रमात्रसे मिलता है या विशिष्ट चारित्रसे ? उत्तर विशिष्ट चारित्रसे मिलता है—

जम्हा चरित्तसारो इस सूत्रके उपर जो शीर्षक आपने लिखा है उसका अभिप्राय गाथाके अभिप्रायसे मिलता जुलता है या नहीं इसमें हम श्रोताओंको ही प्रमाण समझते हैं. क्योंकि आगममें आराधना सर्वोत्कृष्ट फलरूप है ऐसा कहा है.

सुचिरमवि णिरदिचारं विहरित्ता णाणदंसणचरित्ते ॥
मरणे विराधयित्ता अणंतसंसारिओ दिट्ठो ॥ १५ ॥

विजयोदया—सुचिरं अतिचिरकालमपि । णिरदिचार अतिचारमंतरेण । विहरित्ता विहृत्य । क ? णाणदंसणचरित्ते ज्ञाने श्रद्धाने समतायां च । मरणे भवपर्यायविनाशकाले । विराधयित्ता रत्नत्रयपरिणामान्विनाश्य मिथ्यादर्शने ज्ञाने ऽसयमे परिणतो भूत्वा । अणतससारिओ अनतभवपर्यायपरिवर्तने उद्यत । दिट्ठो दृष्ट । देशोनं पूर्वकोटीकालं अनतिचाररत्नत्रयप्रवृत्तानामपि मरणकाले तत प्रच्युतानां मुक्त्यभाव ससारे चिरपरिभ्रमणकथनव्याजेन दर्शयति सूत्रकार ।

कस्मादतिशयवत्तया मरणे आराधनागमेऽभिहितेति चेत् यस्मात्—

मूलारा—सुचिरमवि अष्टवर्षोनपूर्वकोटिकालमपि । विहरित्ता परिणतो भूत्वा मरणे भवपर्यायविनाशे वर्तमान इति शेषः । विराहयित्ता—रत्नत्रयपरिणतिं विनाश्य मिथ्याज्ञानासंयमेषु परिणतो भूत्वेत्यर्थः । अणंतसंसारिओ अनंतभव पर्यायपरिवर्तने उद्यतः ॥

हिंदी अर्थ—चिरकालपर्यंत भी ज्ञान दर्शन और चारित्रमें निरतिचार प्रवृत्ति कर मनुष्यभव छोडनेके समयमें यदि रत्नत्रय परिणामसे यह जीव भ्रष्ट होगा अर्थात् रत्नत्रयपरिणामोंका नाश कर मिथ्यादर्शन, ज्ञान और असंयममें परिणत होगा तो अनंतसंसार युक्त हो जाता है अर्थात् अनंतभवके पर्याय धारण करनेवाला होता है. जिन्होंने देशोन पूर्व कोटिकाल पर्यंत निरतिचार रत्नत्रयका पालन किया परंतु मरणसमयमें वे उससे भ्रष्ट होगये तो उनको मुक्तिका अभाव होता है यह ससारमें चिरकाल परिभ्रमणके कथनके निमित्तसे आचार्यने दिखाया है.

अनुपगतमिथ्यात्वस्य अविचलितचारित्रस्यापि परीषहपरिभवादुपगतसंक्लेशस्य महती संसृतिरिति भयोपदर्शनेन सक्लेश परित्याज्य इति निगदति सूत्रकार. ।

सामिदीसु य गुत्तीसु य दंसणणाणे य णिरदिचाराणं ॥
आसादणबहुलाणं उक्कस्सं अंतरं होई ॥ १६ ॥

अमितगतिआरा— समितिगुप्तिसंज्ञानदर्शनादित्रयेशिनाम् ॥
प्रवर्तितापवादानां जायते महदंतरम् ॥ १९ ॥

विजयोदया—समिदीसु य इत्यादिना अन्ये व्याचक्षते–" उक्तस्यानतससारस्य प्रमाणप्रतिपादनाय आयाता गाथा, अनतस्यानतविकल्पत्वात् अनतविशेषः प्रतिपादनीयः "अस्या व्याख्याया उक्कस्स अतर होदी त्येतावदुपयुज्यते । इतरस्य वचनसदर्भस्य अनर्थकत्व प्रसज्यते इति । समिदीसु य सम्यगयनादिपु अयन समितिः, सम्यक्श्रुतज्ञाननिरूपितक्रमेण गमनादिपु वृत्ति समितिः । सावद्ययोगेभ्य आत्मनो गोपन गुप्तिः । वस्तुयाथात्म्यश्रद्धान दर्शन । अपेतमिथ्या-

त्वकलंकस्यात्मनो वस्तुतत्वपरिज्ञानं मत्यादिक्षायोपशामिकं ज्ञानं । क्षायिके सति ज्ञाने आसादनाया असंभवः । मोहजन्यत्वात्संक्लेशस्य, मोहस्य च केवलज्ञानोत्पत्ते प्रागेव विनष्टत्वात् । तथा चोक्तं—' मोहक्षयाज्ज्ञानदर्शनावरणान्तरायक्षयाच्च केवलम् ' इति । वीतरागसम्यक्त्व च नेह गृहीतम् । मोहप्रलयमन्तरेण वीतरागता नास्तीति । ईर्यासमितेरतिचार॰ मंदालोकगमन, पदविन्यासदेशस्य सम्यगनालोचनम्, अन्यगतचित्तादिकम् । इद वचन मम गदितुं युक्तं न वेति अनालोच्य भाषणं, अज्ञात्वा वा । अत एवोक्तं ' अपुट्ठो दु ण भासेज्ज भासमाणस्स अंतरे ' इति अपृष्ट श्रुतधर्मतया मुनि अपृष्ट इत्युच्यते । भाषासमितिक्रमानभिज्ञो मौन गृह्णीयात् इत्यर्थ॰ । एवमादिको भाषासमित्यतिचार॰ । उद्गमादिदोषे गृहीत भोजनमनुमनन वचसा, कायेन वा प्रशंसा, तं सहवास, क्रियासु प्रवर्तन वा एषणासमितेरतीचारः । आदातव्यस्य, स्थाप्यस्य वा अनालोचनं, किमत्र जंतव सन्ति न संति वेति दुःप्रमार्जन च आदाननिक्षेपणसमित्यतिचार ।कायभूम्यशोधनं, मलसंपातदेशानिरूपणादि, पवनसनिवेशदिनकरादिपूक्रमेण वृत्तिश्च प्रतिष्ठापनासमित्यतिचारः ॥ असमाहितचित्ततया कायक्रियानिवृत्ति॰ कायगुप्तेरतिचारः । एकपादादिस्थानं वा जनसचरणदेशे, अशुभध्यानाभिनिविष्टस्य वा निश्चलता । आप्ताभासप्रतिबिंबाभिमुखतया वा तदाराधनाव्यापृत इवावस्थानं । सचित्तभूमौ संपतत्सु समंततः अशेषेषु महति वा वाते हरितेषु, रोषाद्वा दर्पात्तूर्ष्णीं अवस्थानं निश्चला स्थितिः कायोत्सर्गः । कायगुप्तिरित्यस्मिन्पक्षे शरीरममताया अपरित्यागः कायोत्सर्गदोषो वा कायगुप्तेरतिचारः । रागादिसहिता स्वाध्याये वृत्तिर्मनोगुप्तेरतिचारः । शंकाकांक्षाविचिकित्सान्यदृष्टिप्रशंसासंस्तवाः सम्यग्दर्शनातीचाराः। द्रव्यक्षेत्रकालभावशुद्धिमंतरेण श्रुतस्य पठनं श्रुतातिचारः । अक्षरपदादीना न्यूनताकरण, अतिवृद्धिकरणं, विपरीतपौर्वापर्यरचनाविपरीतार्थनिरूपणा ग्रंथार्थयोर्वैपरीत्य अमी ज्ञानातिचाराः । उक्तातिचारविगमो निरतिचारता चारित्रादीनाम् । मरणकाले रत्नत्रयपरिणामाभावे दोष उक्तः ॥

---

रत्नत्रयसुस्थस्यापि मरणे परीषहभावादुपगतसंक्लेशस्य महती संसृतिरिति भयोपदर्शनेन संक्लेशस्य परित्याज्यता वक्तुमाह —

मूलारा—नन्वनन्तस्यानन्तविकल्पत्वादुक्तस्यानंतसंसारस्य प्रमाणप्रतिपादनार्थ गाथेयमित्यन्ये व्याचक्षते । तदयुक्तं । तत्र उक्कस्सं अंतरं होदि इत्येतावन्मात्रस्योपयोगित्वात् इतरस्य वचनसंदर्भस्य अनर्थकत्वप्रसंगात् । पूर्व गाथाया॰ संवादगाथेयमिति जयनंदिपादा॰ । समिदीसु–सम्यक्श्रुतनिरूपितक्रमेण गमनादिप्रयनमिति प्रवृत्ति समिति॰ ।

१ ख पुस्तके अपुष्टश्रुतधर्मतया मुनिरपुष्ट इति पाठ॰

विशेष—यहां कोइ आचार्य उपर्युक्त गाथामें, 'अनंतसंसारिओ होदि' ऐसा शब्द आया है उसका खुलासा करनेके लिये यह गाथा है ऐसा कहते हैं. अनंतसंख्याके अनंत विकल्प होते हे अतः उपर्युक्त अनंत संसारका प्रमाण दिखानेके लिये यह गाथा है ऐसा कोइ आचार्योंका कथन है परन्तु यह अयुक्त है. यदि इतना ही अभिप्राय होता तो 'उक्कस्सं अंतरं होदि' इतना ही वाक्य उपयुक्त है ऐसा समझकर गाथाके तीन चरण व्यर्थ है ऐसा मानना पडेगा. अत· पूर्व गाथाका स्पष्टीकरण और सत्यताका समर्थन करनेके लिये यह गाथा है अर्थात् संक्लेश परिणाम रखनेका फल दिखानेका उद्देश इस गाथामें ग्रंथकर्ताने लिखा है ऐमा समझना चाहिये.

गमन, भाषण, आहार, वस्तु रखना, उठा लेना, मलमूत्रादिक क्षेपण करना ऐसे कार्योंमें श्रुतज्ञानमें—आगममें जैसी प्रवृत्ति करनेका वर्णन किया है वेसीहि प्रवृत्ति रखना उसको समिति कहते हैं. अर्थात् प्राणि हिंसा न हो, उनका संरक्षण हो इस तरहसे प्रवृत्ति करना वह समिति है.

मनवचनकायकी अशुभ प्रवृत्तीसे आत्माको दूर रखना अर्थात् अशुभ प्रवृत्तीको छोड देना यह गुप्ति है. जीवादितत्वोंपर यथार्थ श्रद्धान करना सम्यग्दर्शन है. जिससे मिथ्यात्वदोप हट गया है ऐसे जीवको वस्तुके स्वरूपका जो ज्ञान होता है वह सम्यग्ज्ञान है. उसके यहां मति, श्रुत, अवधि, मनः पर्यय ऐसे चार भेद मानने चाहिये. ये ज्ञानभेद क्षायोपशमिक हैं. क्षायिकज्ञानमें आसादना नहीं रहती है. क्योंकि, मोहजन्य संक्लेशपरिणाम और मोहकर्म केवलज्ञान उत्पन्न होनेके पूर्व ही नष्ट होते हैं. 'मोहक्षयाज्ज्ञानदर्शनावरणान्तरायक्षयाच्च केवलं' ऐसा सूत्रकार उमास्वामीका भी वचन है. इसवास्ते यहा केवलज्ञानका ग्रहण नहीं किया है. वीतराग सम्यक्त्वका भी यहां ग्रहण नहीं किया है क्योंकि वह भी मोहका नाश हुये विना होता नहीं.

ईर्यासमितीके अतिचार—सूर्यके मंदप्रकाशमें गमन करना, जहा पांव रखना हो वह जगह नेत्रसे अच्छी तरहसे न देखना, इतर कार्यमें मन लगना इत्यादि.

भाषासमितीके अतिचार—यह भाषण बोलना योग्य है अथवा नहीं इसका विचार न कर बोलना. वस्तुका स्वरूपज्ञान न होनेपर भी बोलना. ग्रंथांतरमें भी 'अपुट्ठो दु ण भासेज्ज भासमाणस्स अंतरे' कोइ मनुष्य बोल रहा है और अपनेको प्रकरण, विषय मालूम नहीं है तो वीचमें बोलना अयोग्य है. जिसने धर्मका स्वरूप सुना

तिद्दता इति प्रज्ञामत्तस्य मरणं प्रज्ञावशार्तमरणमुच्यते । व्यापारे क्रियमाणे मम सर्वत्र लाभो जायते इति लाभ मानं भावयतो मरणं लाभवशार्त्तमरणम् । तपो मयानुष्टीयते अन्यो मत्सदृशश्चरणे नास्ति इति संकल्पयतस्तपोमानवशार्त मरणं भवति । माया पंचविकल्पा निकृतिः, उपधि., सातिप्रयोग., प्रणिधि प्रतिकुंचनमिति । अतिसंधानकुशलता धने कार्ये वा कृताभिलापस्य वचना निकृति उच्यते । सद्भावं प्रच्छाद्य धर्मव्याजेन स्तैन्यादिदोपे प्रवृत्तिरुपधिसञ्ज्ञिता माया । अर्थेपु विसंवाद. स्वहस्तनिक्षिप्तद्रव्यापहरणं, दूपणं, प्रशंसा वा सातिप्रयोग. । प्रतिरूपद्रव्यमानकरणानि, ऊनातिरिक्तमानं, संयोजनया द्रव्यविनाशनमिति प्रणिधिमाया । आलोचनं कुर्वतो दोपविनिगूहनं प्रतिकुचनमाया। एवंविधमायावशार्तमरणं । उपकरणेपु, भक्तपानक्षेत्रेपु, शरीरे, निवासस्थानेपु च इच्छां मूर्च्छां च वहतो मरणं लोभवशार्तमरणं । हास्यरत्यरतिशोकभयजुगुप्सास्त्रीपुंनपुंसकवेदे मूढमतेर्मरणं नोकपायवशार्तमरणं । नोकपायवशार्त-मरणमुपगतो जायते मनुजतिर्यग्योनिपु, असुरेपु, कंदर्पेपु, किल्विपिकेपु च मिथ्यादृष्टेरेतद्वेवं बालमरणं भवति । दर्शनपडितोऽपि अविरतसम्यग्दृष्टि संयतासंयतोऽपि वशार्तमरणमुपैति तस्य तद्बालपंडितं भवति दर्शनपडितं वा।

अप्रतिपिद्धे अननुज्ञाते च द्वे मरणे । विप्पाणसं गिद्धपुट्ठमितिसंज्ञिते कृते प्रवर्तेते । दुर्भिक्षे, कांतारे, दुरुत्तरे, पूर्वशत्रुभये, दुष्टनृपभये, स्तेनभये, तिर्यगुपसर्गे एकाकिन. सोढुमशक्ये ब्रह्मव्रतनाशादिचारित्रदूपणे च जाते संविग्न. पापभीरु. कर्मणामुदयमुपस्थित ज्ञात्वा तं सोढुमशक्त. तन्निस्तरणस्यासत्युपाये सावद्यकरणभीरु. विराधन-मरणभीरुश्च एतस्मिन् कारणे ज्ञाते कालेऽमुष्मिन् किं भवेत्कुशलमिति गणयतो यद्युपसर्गभयत्रासितः संयमाद्भ्र-श्यामि तत. संयमभ्रष्टो दर्शनादपि न वेदनामसंक्लिष्ट. सोढुं उत्सहेत ततो रत्नत्रयाराधनाच्युतिर्ममेति निश्चित मतिर्निर्मायश्चरणदर्शनविशुद्ध., धृतिमान्, ज्ञानसहायोऽनिदानः, अर्हदन्तिके, आलोचनामासाद्य कृतशुद्धि , सुलेश्य., प्राणा-पाननिरोधं करोति यत्तद्विप्पाणसं मरणमुच्यते । शस्त्रग्रहणेन यद्भवति तद्गिद्धपुट्ठमित्युच्यते । मरणविकल्पसंभव-प्रदर्शनमिदं सर्वत्र कर्तव्यतयोपदिश्यते । प्रायोपगमनमिंगिणीमरणं भक्तप्रत्याख्यानं इत्येतान्येवोत्तमानि पूर्वपुरुपै. प्रव र्तितानि । एवं दिङ्मात्रेण पूर्वागमानुसारि सप्तदशमरणव्याख्यानमत्रोपक्रान्तं ।

---

अथाह शिष्य. । आयुःसंज्ञकपुद्गलगलनं मरणमिष्यते तत्किल सप्तदशप्रकारं । तदिह कतिधा भवद्भिरभि धास्यते ? आराधनानुगतमरणस्यैवेह शास्त्रे विधेयत्वेनेष्टत्वात् । तद्व्याख्यानुसारितया सूरिरिदमाह—

मूलारा—सत्तरस सप्तदश । जिणवयणे जिना इह गणधरास्तेपा वचनं तद्रचितं सूत्र तस्मिन् । अयमर्थः— न केवलं तीर्थकरैर्मरणानि सप्तदश देशितानि यावता गणधरैरपि स्वसूत्रे तानि तावन्त्येवोपनिवद्धानि । उत्तरवाक्ये च शब्दोऽत्र योज्यः । तत्थवि तेष्वपि तीर्थकरोपदिष्टगणधरोपनिवद्धेपु सप्तदशमरणेपु मध्ये पंचविधसंगहेण—पचाना प्रकाराणा संक्षेपेण । एतेनैदंयुगीनविनेयजनानुरोधेन प्रशस्तेतररूपतया कृत्येतररूपता गतानि पंच मरणान्यहं वक्ष्यामीति

प्रतिज्ञा सूरेर्लक्ष्यते । मरणं चात्रानुभूयमानायु पुद्गलगलनं मरणभेदस्मरणार्थमिदमार्याद्वयमवधार्य—

आवीचितद्भवावध्याद्यंतसशल्यगृध्रपृष्ठमृती. ॥
जिघ्रासव्युत्सृष्टवलाकासंक्लिश्यमरणानि ॥ १ ॥
शिशुशिशुशिशुशिशुपंडितमृतीः सभक्तोज्झनेंगिनीमरण ॥
प्रायोपगमनपंडितपंडितमरणे च सप्तदश विद्यात् ॥ २ ॥

१ तत्र प्रतिक्षणमायुःक्षय आवीचिमरणं । समुद्राम्बुषु वीचीनामिव आयुःपुद्गलाणुषु रसाना प्रतिसमय मुद्भूयोद्भूय विलयनात् । २ भुज्यमानायुपश्चरमसमये मरणं तद्भवमरणं ३ यादृशेन मरणेन पूर्वं मृतस्तादृशेनैव मरण-मवधिमरणं । ४ देशतः सर्वतो वा प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशसादृश्येन अवधीकृतेन विशेषितत्वात्। प्रकृतिस्थित्यनुभव प्रदेशैर्देशतः सर्वतो वान्यादृशैर्मरणमाद्यंतमरणं । आदेः प्रथममरणस्यान्तो विनाशो यस्मिन्नुत्तरमरण इति व्युत्पत्तेः । ५ मायानिदानमिथ्यात्वलक्षणशल्यसमेतस्य मरणं सशल्यं मरणं । ६ हस्तिकलेवरादिषु प्रविश्य मरणं गृद्धपृष्ठमरणं ७ घ्राणनिरोध कृत्वा मरणं जिघ्रासमरणं । ८ दर्शनज्ञानचारित्राणि त्यक्त्वा मरणं व्युत्सृष्टमरणं ९ पार्श्वस्थरूपेण मरणं वलाकामरणम् । १० दर्शनज्ञानचारित्रेषु संक्लेशं कृत्वा मरणं संक्लिश्यमरणं । शेपसप्तकस्य लक्षणानि स्वयमेवाचार्योऽग्रे वक्ष्यति ।

---

हिन्दी अर्थ—श्रीजिनेश्वरोंने जिनागममें मरणोंके सतरह प्रकार कहे हैं. उसमेंसे संग्रह करके मैं ( शिवकोट्याचार्य ) पांच मरणोंका स्वरूप कहता हूं ।

विशेषार्थ–मरण, विगम, विनाश, विपरिणाम ये एकार्थ वाचक अर्थात् मरणके वाचक शब्द हैं. मरणके पूर्व में प्राणीका जीवन पर्याय होता है अनंतर मरण पर्याय होता है ऐसे दो पर्याय जीवमें होते हुए देखे जाते हैं. जीवन पर्यायकेही स्थिति, अविनाश, अवस्थिति ऐसे नाम हैं. जिस पदार्थकी स्थिति होती है वही पदार्थ नष्ट भी होता है. जिसकी स्थिति ही नहीं उसका नाश भी नहीं होता है. जैसे वंध्यासुतकी स्थिति नहीं है अतः उसका नाश भी नहीं है. स्थितिरहित वस्तु क्षणिकवादि बौद्धोंनें मानी है. वे सर्वथा वस्तु क्षणिक मानते हैं. जीवन जन्म पूर्वक ही रहता है. जो चीज उत्पन्न हुई नही उसकी स्थिति भी नहीं रहती है. अतः नाश, उत्पत्ति और ध्रौव्य ये तीन

अवस्थायें संपूर्ण पदार्थोंकी होती हैं. ऐसी यदि प्रक्रिया माने तो उत्पन्न हुए पर्यायका जो नाश उसकोही मरण कहना चाहिये. देवपना, मनुष्यपना, तिर्यंचपना, और नारकपना इन पर्यायोंका नाश होना यह यहां मरण शब्दका वाच्यार्थ है. अथवा प्राणोंका त्याग वह मरण शब्दका अर्थ है. अत एव 'मृङ् प्राणत्यागे' ऐसा मृ धातुका अर्थ धातुपाठमें है. उसी तरह प्राणोंको ग्रहण करना यह जन्म शब्दका अर्थ है. अर्थात् प्राण धारण करना यह जीवित है. प्राणोंके द्रव्यप्राण व भावप्राण ऐसे दो भेद हैं. स्पर्शनादिक पांच इंद्रिया, मनोबल, वचनबल और कायबल श्वासोच्छ्वास और आयु ऐसे दस भेद द्रव्य प्राणोंके है. ये द्रव्यप्राण पुद्गलात्मक हैं. ज्ञान, दर्शन, चारित्र ये भावप्राण हैं. भावप्राणोंकी अपेक्षासे सिद्धोंमें जीवित माना गया है.

आयुष्यके दो भेद हैं पहिला भेद अद्धायु और दुसरा भेद भवायु. भवधारण करना वह भवायु है. शरीरको भव कहते हैं. इस शरीरको आत्मा आयु कर्मके उदयका साहाय्य प्राप्त करके धारण करता है. अतः शरीर धारण करनेमें असमर्थ ऐसे आयुकर्मको भवायु कहते हैं. इस विषयमें अन्य आचार्य ऐसा कहते हैं.

देहको भव कहते हैं. वह भव आयु कर्मसे धारण किया जाता है. अतः भवधारण करनेवाले आयु कर्मको भवायु ऐसा कहते हैं. आयु कर्मके उदयसे ही उसका जीवन स्थिर है. और जब प्रस्तुत आयु कर्मसे भिन्न अन्य आयु कर्मका उदय होता है तब यह जीव मरणावस्थाको प्राप्त होता है. मरण समयमें पूर्वायुका विनाश होता है.

इस विषयमें पूर्वाचार्य ऐसा कहते हैं—

अद्धायुके विषयमें विवेचन–अद्धा शब्दका काल ऐसा अर्थ है. और आयु शब्दसे द्रव्यकी स्थिति ऐसा अर्थ समझना चाहिये. द्रव्योंका जो स्थितिकाल उसको अद्धायु कहते हैं. द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षासे द्रव्योंका अद्धायु अनाद्यनिधन है अर्थात् द्रव्य अनादि कालसे चला आया है और वह अनंत कालतक अपने स्वरूपसे च्युत न होगा इसलिये उसको अनादि अनिधन भी कहते हैं. पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षासे जब विचार करते हैं तो अद्धायुके चार भेद होते है. वे इस प्रकार है—१ अनाद्यनिधन २ साद्यनिधन ३ सनिधन अनादि ४ सादि सनिधनता.

चैतन्यादिकगुण, रूपादिकगुण, गतिहेतुत्व, स्थितिहेतुत्व इत्यादि सामान्य धर्मापेक्षया द्रव्योंकी अनाद्य-

निधन स्थिति है अर्थात् उपर्युक्त धर्म द्रव्योंमें अनादिकालसे विद्यमान हैं और इनका कभी भी नाश होता नहीं. अत. इनकी अनाद्यनिधन स्थिति विद्वानोंने मानी है. जीवमें भव्यत्वगुण, अनादिकालसे हे परंतु मुक्तीके समयमें उसका नाश होता है अतः वह अनादि और सनिधन है.

कोप, हर्षादिविकार सादि और सनिधन हैं. अर्थात् वे वार वार उत्पन्न होते हैं और नष्ट भी होते हैं. केवलज्ञानादिक गुण सादि हैं परंतु वे कभी नष्ट नहीं होते, अतएव वे सादि और अनिधन हैं.

अथवा द्रव्य, क्षेत्र, काल और भावका आश्रय लेकर अद्धायुके चार भेद होते हैं. अद्धायुके आश्रयमे भवधारणरूप आयुका निरूपण होता है. आयुसंज्ञक जो कर्म हैं वे पुद्गलद्रव्यस्वरूप ही हैं. अत. आयुःस्थिति द्रव्यस्थितिसे भिन्न नहीं है.

अथवा जीव जिसका अनुभव ले रहा है ऐसे आयुसंज्ञक पुद्गल आत्मासे नष्ट होना वही मरण है. अतः आयुःस्थितीमे द्रव्यस्थिती अत्यंत भिन्न नहीं है. आयुकर्म भी पुद्गल द्रव्य है अतः आयुकी स्थितीको अद्धा काल–द्रव्यस्थिति ऐसा भी कह सकते हैं. आयुकर्म नष्ट होना यह मरण है ऐसा उपर कह चुके हैं. इस मरणके तीर्थकरोंने जिनवचनमें सतरह प्रकार कहे हैं.

शंका—तीर्थकरोंने मरणके १७ प्रकार कहे हैं इतना कहनेसे भी अभिप्राय ध्यानमें आता है 'जिनवचनमें' ऐसे अधिक शब्दकी क्या आवश्यकता थी ?

उत्तर—आपकी शंका ठीक है. जिन शब्दका यहां गणधर ऐसा अर्थ समझना चाहिये. गाथामें च शब्द नहीं है तो भी उसके विना भी समुच्चयार्थ माना जाता है. यहां ऐसा संबंध करना चाहिये. तीर्थकरोंने मरणके सतरह प्रकार कहे हैं. और गणधरोंके वचनमें अर्थात् उनके रचित सूत्रोंमें भी मरणके सतरह प्रकार कहे हैं. अतः दोनोंके वचन प्रमाण अर्थात् शंकाके स्थान नहीं हैं । सतरह मरणोंके नाम इस प्रकार हैं—१ आवीचिमरण २ तद्भवमरण ३ अवधिमरण ४ आदि अंतियमरण ५ वालमरण ६ पंडितमरण ७ ओसण्णमरण ८ वालपंडित मरण ९ सशल्यमरण १० वलाकामरण ११ वोसट्टमरण १२ विप्पाणसमरण १३ गिद्धपुट्ठमरण १४ भक्तप्रत्याख्यान मरण १७ केवलिमरण ।

आगमके अनुसार इनका संक्षेपसे यहां वर्णन करते है.

१ आवीचिमरण—वीचि शब्दका अर्थ 'तरंग' ऐसा होता है. तरंगके समान जो आयु कर्मका प्रतिसमय उदय आता है उसका भी यहां वीचि शब्दसे आचार्य उल्लेख करते हैं. जैसे नदी समुद्र इत्यादिकोंमें निरंतर लहरें उछलती हैं वैसे आयु कर्म प्रतिसमय उदयमें आता है. अतएव उसके उदयको आवीचि कहते हैं. आयुका अनुभव लेना वह जीवित है. वह जीवित प्रति समयमें रहता है. प्रत्येक समयका जीवित नष्ट होना यह मरण है. अत' प्रति समयके मरणको भी यहां वीचि कहते हैं आयुके अनंतर मरण भी प्रतिसमय होता रहता है अत' वह मरण 'आवीचि मरण' ऐसे नामसे प्रसिद्ध है. यह आवीचि मरण भव्य जीवोंके प्रति अनादि और सनिधन है. भव्यको जब मोक्षप्राप्ति होती है तब यह मरण नष्ट हो जाता है अत इसको सनिधन कहते हैं. मोक्षके पूर्वमें भव्यको हमेशा मरण था इसकी अपेक्षासे उसे अनादि भी कहते हैं. अतः यह मरण भव्योंकी अपेक्षासे अनादि सनिधन है.

शंका—सिद्धोंको ही मरण नहीं है उनके जन्म मरणका नाश हो चुका है परंतु सिद्धसे व्यतिरिक्त जीवोंको हमेशा मरण है ही. सिद्ध जीवको भव्य भी नहीं कहना चाहिये। जिनको भविष्य कालमें सिद्धत्व पर्याय प्राप्त होगा उनकोही भव्य कहते हैं. सिद्धोंको तो सिद्धत्व पर्याय मिल चुका है अत उनको भव्य कहना योग्य नहीं है. सिद्धोंकी अपेक्षासे ही आवीचि मरण अनादि सनिधन है. भव्योंकी अपेक्षासे वह अनादि और सनिधन ही समझना चाहिये.

उत्तर—'भवियाणमणादियं मरणं आवीचिगं सणिधणं च' अर्थात् भव्योंका आवीचि मरण अनादि और सनिधन है ऐसा आगममें कहा है. जिसने भव्यत्वपर्याय प्राप्त किया था वही यह द्रव्य है ऐसी अपेक्षासे भव्योंका मरण अनादि सनिधन है ऐसा कह सकते हैं. अर्थात् सिद्धोंको भी भूतपूर्व नयकी अपेक्षासे भव्य कहते हैं.

अभव्योंकी अपेक्षासे यह आवीचि मरण अनादि अनिधन है. अर्थात् प्रतिसमय उनको आयुका उदय रहता ही है. भवकी अपेक्षासे अथवा क्षेत्रकी अपेक्षासे यह मरण सादि कहते हैं.

आयु कर्म के चार भेद है उसमें यद्यपि प्रत्येक गतिमें दो आयुकी सत्ता रहती है तो भी एकही आयुका उदय रहता है अर्थात् जिस गतिमें यह प्राणी उत्पन्न होता है उस गतिके अनुकूल आयुकाही उदय होता है.

परंतु दो आयु कर्म एक साथ रह सकते हैं.

तिर्यंचायु और मनुष्यायुके साथ सर्व आयुष्यकी सत्ता रहती है. अर्थात् तिर्यंच जीवको देवायु, नरकायु, मनुष्यायु, तिर्यंचायु ऐसे आयुमेंसे कोइ भी आयुका बंध हो सकता है इस लिये सर्व आयुकी सत्ता रहती है ऐसा आचार्य कहते हैं. इसी तरह मनुष्यायुके साथ भी सब आयुकी सत्ता रहती है. देव आयु और नारकायुके साथ तिर्यंचायु और मनुष्यायु की ही सत्ता रह सकती है. अतएव देव नारकी नहीं होता और नारकी मरकर देव नहीं होता. देव मरकर तिर्यंच अथवा मनुष्य ही होगा. नारकी भी मरकर तिर्यंच अथवा मनुष्यगतीमें ही उत्पन्न होगा.

शंका—दो आयुष्यों की एक समयमें सत्ता रहती है यह हम मानते है परंतु एकदम दो आयुओंका उदय होता है क्या ?

उत्तर—जिस आयुकी प्रकृति और स्थिति अनुभवमें आ रही है उसके उपर इतर आयुके निषेक रहते है. अर्थात पूर्वायूकी प्रकृति और स्थिती पूर्ण अनुभवमें आकर समाप्त होनेपर नंतर दुसरे आयुका उदय होता है. अतः एकदम दो आयुष्योंका उदय होता नहीं. आपके प्रश्नका उत्तर अन्य प्रकारसे भी दे सकते हैं—

एक जीवको युगपत् दो भव अथवा दो गतिओंका संभव नहीं है. भव और गति की अपेक्षासे आयुका उदय होता रहता है. इनकी अपेक्षाका उल्लंघन कर आयुका कभी उदय होता नहीं ऐसा नियम है. एक आत्मामें एक ही आयु कर्म की प्रकृती का उदय एक भवमें आता है. इसलिये एक एक आयु की प्रकृति गलित होनेसे आत्मा मरणावस्थाको प्राप्त होता है. इसको प्रकृतिमरण कहते हैं.

भवको धारण करनेमें कारण ऐसे पुद्गलोंमें स्निग्धता रहती है अतः वे पुद्गल आत्माके प्रदेशोंमें संबद्ध होकर रहते हैं. उसको स्थिति कहते हैं. आत्मामें कषाय परिणाम है. वह पुद्गलोंमें स्निग्धता लानेमें सहकारि कारण है. स्निग्धताका उपादान कारण तो वे पुद्गल ही है परंतु कषाय न हो तो पुद्गलकी स्निग्धता व्यक्त होती नहीं अतः उसकी व्यक्तीमें कषाय सहकारी कारण माने गये हैं. यह पुद्गल द्रव्यकी स्थिति एक समयसे लेकर बढती है. देशोन तेतीस सागरोंके जितने समय होते हैं उतने भेदवाली जो स्थिति हैं उसको उत्कृष्ट स्थिति कहते हैं. अंतर्मुहूर्त परिमाणवाली स्थिति जघन्य स्थिति है. इन स्थितिओंकी तरंगोंके समान क्रमरचना है. इनका

क्रमसे नाश होनेसे आत्माको स्थित्यावीचिक मरण की प्राप्ति होती है.

अनुभवावीचिमरणका स्वरूप-कर्म पुद्गलोंका जो रस अनुभवमें आता है उसको अनुभव कहते हैं. यह अनुभव कर्मपुद्गलोंके परमाणुओंमें छह प्रकारकी हानि रूपतासे तथा छह प्रकारकी वृद्धिरूपतासे हीन होता और बढता है. क्रमसे रहे हुए इस अनुभवका तरंगोंके समान क्रमसे नाश होता है. इसको अनुभवावीचिक मरण कहते हैं.

प्रदेशावीचि मरणका स्वरूप—आयुसंज्ञक पुद्गलोंके प्रदेश जघन्य निषेकसे प्रारंभ करके एक दो तीन इत्यादि वृद्धिक्रमसे तरंगके समान नष्ट हो जाते हैं उसको प्रदेशावीचिक मरण कहते हैं. इस तरह आवीचिकामरण का विवेचन हुआ ।

२ तद्भवमरणका स्वरूप—पूर्वभवका नाश होकर उत्तर भवकी प्राप्ति होना वह तद्भवमरण है यह मरण इस जीवने अनंत वार प्राप्त किया है. यह मरण इस जीवको दुर्लभ नहीं है.

३ अवधिमरणका स्वरूप—जो प्राणी जिस तरहका मरण वर्तमानकालमें प्राप्त करता है, वैसा ही मरण यदि आगे भी उसको प्राप्त होगा तो ऐसे मरणको अवधिमरण कहते हैं । इस मरणके देशावधिमरण और सर्वावधिमरण ऐसे दो भेद है. सर्वावधिमरणका स्वरूप—प्रकृति, स्थिति, अनुभव और प्रदेशों सहित जो आयु वर्तमानसमयमें जैसी उदयमें आती है वैसी ही आयु फिर प्रकृत्यादि विशिष्ट बंधकर यदि उदयमें आवेगी तो उसको सर्वावधि मरण कहते हैं ।

देशावधिमरणका स्वरूप-जो आयु वर्तमानकालमें प्रकृत्यादि विशिष्ट होकर जैसी उदयमें आती है. वैसी ही आयु यदि किसी अंशमें सदृश होकर बंधेगी और आगेके कालमें-भविष्यकालमें उदयमें आवेगी तो उसको देशावधिमरण कहते हैं. अभिप्राय यह है कि कुछ अंशमें अथवा पूर्णरूपसे सादृश्य जिसमें पाया जाता है ऐसा अवधिसे विशिष्ट अर्थात् जिसमें पूर्ण सादृश्य मर्यादित हुआ है अथवा जिसमें कुछ हिस्सेमें सादृश्यकी मर्यादा हे और कुछ हिस्सेमें नहीं ऐसे मरण को अवधिमरण कहते हैं ।

आद्यंतमरण—वर्तमानकालमें जैसा मरण जीवको प्राप्त हुवा है वैसा अर्थात् सदृशमरण आगे प्राप्त न होना उसको आद्यन्तमरण कहते हैं. यहा आदि शब्दसे वर्तमानकालीन प्रथम मरण ऐसा अर्थ समझना चाहिये ।

ऐसे मरणका उत्तर मरणमें नाश होना उसको आद्यंतमरण कहते हैं. प्रकृति, स्थिति, अनुभव और प्रदेशोंसे युक्त ऐसे आयुका नाश होनेसे वर्तमानकालमें जैसा मरण प्राप्त हुआ है ऐसा ही सदृश मरण आगे जीवको यदि प्राप्त न होगा तो उसको आद्यंतमरण कहते हैं।

५ बालमरणका स्वरूप-बालका-अर्थात् अज्ञानी जीवका जो मरण उसको बालमरण कहते हैं. बालजीवके पांच भेद हैं. उनके नाम यथा-अव्यक्तबाल, व्यवहारबाल, ज्ञानबाल, दर्शनबाल और चारित्रबाल.

अव्यक्तबाल—अव्यक्त शब्दका अर्थ छोटा लडका ऐसा होता है. अर्थात् जो धर्म, अर्थ, काम और मोक्षका स्वरूप जानता नहीं और इन चार पुरुपार्थोंका आचरण करनेमें जिसका शरीर असमर्थ है ऐसे बालकको अव्यक्तबाल कहते हैं।

व्यवहार बाल—लोकव्यवहार, वेदका ज्ञान, शास्त्रज्ञान, जिसको नहीं है वह व्यवहार बाल है.

दर्शन बाल—तत्वार्थ श्रद्धान जिनको बिलकुल नहीं हैं ऐसे मिथ्यादृष्टि जीव दर्शन बाल हैं.

ज्ञान बाल—जीवादि पदार्थोंका यथार्थ ज्ञान जिनको नहीं है वे ज्ञान बाल हैं.

चारित्र बाल—चारित्रहीन प्राणीको चारित्र बाल कहते हैं. ऐसे पांच बालोंका जो मरण उसको बाल मरण कहते हैं. ऐसे बाल मरण अनंतवार भूतकालमें इस जीवने प्राप्त किये हैं. अनंत जीव इस मरणको प्राप्त होते हैं. यहां दर्शनबालका प्रकरण ही प्रस्तुत है. इतर बालोंका विवेचन करनेकी यहां आवश्यकता नहीं है. सम्यग्दृष्टीमें इतर बालकत्वका सद्भाव है तो भी सम्यग्दर्शनकी प्राप्ति होनेसे वह दर्शनपंडित कहा जाता है. अतः सम्यग्दर्शन सहित उसका मरण होनेसे उसके मरणको पंडित मरण ही कहते हैं.

दर्शनबालके मरणके संक्षेपसे दो भेद हैं. इच्छाप्रवृत्त और अनिच्छाप्रवृत्त.

इच्छाप्रवृत्त मरण—अग्नीसे, धूमसे, शस्त्रके द्वारा, विषसे, पानीसे, पर्वतपरसे कूदनेसे, श्वासोच्छ्वास रोकनेसे, अति शीतोष्णके पडनेसे भूक और प्याससे, जिव्हाको उखाडनेसे, प्रकृतिके विरुद्ध ऐसे आहारका सेवन करनेसे, इत्यादि कारणोंसे जीवनका त्याग करनेकी इच्छासे जो प्राण त्याग करते हैं वे इच्छाप्रवृत्त मरण करनेवाले दर्शन बाल हैं. योग्य कालमें अथवा अकालमें ही मरनेका अभिप्राय धारण न करते हुए भी दर्शन बालोंको जो मरण आता है वह अनिच्छाप्रवृत्त मरण है. जीनेकी इच्छा होते हुए भी जो मरण आता है वह

अनिच्छा प्रवृत्त मरण है.

जो दुर्गतिको जानेवाले हैं, जिनका चित्त विषयोंमें आसक्त हुवा है, जिनके हृदयमें अज्ञानांधकार छाया हुवा है. जो ऋद्धिमें आसक्त हुवे हैं, रसोंमें आसक्त हुवे हैं, और सुखका अभिमान रखते हैं अर्थात् मैं बडा सुखी हूं, मेरेको ही अच्छे अच्छे पदार्थ खानेको मिलते हैं, और मैं बडा श्रीमंत था इत्यादिक रूप तीन गारवोंसे जो युक्त हैं ऐसे जीव ऊपर कहे हुए बाल मरणसे मरते हैं. इन बालमरणोंसे बहुत तीव्र पाप कर्मके आस्रव जीवमें आते हैं. ये बालमरण जरा, मरण वगैरह संकटोंमें जीवोंको फेकते हैं.

पंडित मरणका कथन करते हैं--

१ व्यवहार पंडित २ सम्यक्त्व पंडित ३ सम्यग्ज्ञान पंडित ४ चारित्र पंडित एसे पंडितके चार भेद हैं. लोक, वेद, समय इनके व्यवहारोंमें जो निपुण हैं वे व्यवहार पंडित हैं. अथवा जो अनेक शास्त्रोंके जानकार हैं, शुश्रूषा, श्रवण, धारणादि बुद्धिके गुणोंसे जो युक्त हैं उनको व्यवहार पंडित कहते हैं.

दर्शन पंडित—जिनको क्षायिक सम्यग्दर्शन, अथवा औपशमिक सम्यग्दर्शन वा क्षायोपशमिक सम्यग्दर्शन हैं वे जीव दर्शन पंडित हैं।

ज्ञानपंडित–मत्यादि पांच प्रकारके सम्यग्ज्ञानसे जो परिणत हैं उनको ज्ञानपंडित कहते हैं ।

चारित्र पंडित—सामायिक, छेदोपस्थापना, परिहारविशुद्धि, सूक्ष्मसांपराय, यथाख्यात ऐसे चारित्रके पांच भेद हैं. उनमेंसे किसी एक चारित्रके धारक जो हैं उनको चारित्रपंडित कहते हैं. यहां ज्ञानपंडित और चारित्र पंडितोंका ही ग्रहण करना चाहिये क्योंकि व्यवहारपंडित मिथ्यादृष्टि होता है इसलिये उसका मरण बालमरणमें समाविष्ट होता है. और ज्ञानादिपंडितोंका मरण पंडितमरणमें अन्तर्भूत होता है ऐसा समझना चाहिये. नरकमें, भवनवासिदेवोंके स्थानोंमें, स्वर्गवासिदेवोंके तथा ज्योतिर्वासिदेवोंके विमानोंमें व्यंतरोंके निवास स्थानोंमें, द्वीप और समुद्रोंमें दर्शनपंडितका मरण होता है.

ज्ञानपंडितोंका मरण भी उपर्युक्त स्थानोंमें होता है परंतु जिनको मन:पर्यय प्राप्त हुआ है ऐसे ज्ञानपंडित और जिनको केवलज्ञान हुआ है ऐसे ज्ञानपंडित इनका मनुष्य लोकमें ही मरण होता है ।

अवसन्नमरणका वर्णन–रत्नत्रयमार्गमें विहार करनेवाले मुनिओंका संघ जिसने छोड दिया है ऐसे मुनिको

अवसन्न कहते हैं और उसके मरणको अवसन्नमरण कहते हैं. अवसन्न शब्दसे पार्श्वस्थ, स्वच्छंद, कुशील और संसक्त ऐसे भ्रष्ट मुनिओंका भी ग्रहण होता है. इनका वर्णन—

पार्श्वस्थ, स्वच्छंद, कुशील, संसक्त और अवसन्न ये पांच प्रकारके मुनि रत्नत्रयमार्गमें विहार करनेवाले मुनिओंका त्याग करते हैं. अर्थात् स्वच्छंदसे चलते हैं. ये मुनि ऋद्धीमें आसक्त होते हैं, रसोंमें आसक्ति रखते हैं. दुःखसे डरते हैं, हमेशा सुखको चाहते हैं, कपायोमें परिणत होकर आहारादि संज्ञाके आधीन रहते हैं. जिससे पाप उत्पन्न होता है ऐसे कुशास्त्रोंका अभ्यास करते हैं. ३ गुप्ति ५ समिति और ५ महाव्रत ऐसे तेरह प्रकारकी क्रियाओंमें आलसी रहते हैं. इनके परिणामोमें हमेशा संक्लेश रहा करता है. आहारके पदार्थ और पिंछी, कमंडल्वादिक उपकरणोंमें इनका चित्त आसक्त होता है. निमित्त शास्त्र, मंत्र शास्त्र, औषध इनका कथन कर ये उपजीविका करते हैं. गृहस्थोंका वैयावृत्त्य करते हैं. उत्तरगुणोंसे रहित होते है. गुप्ति और समितिमें इन की तत्परता नहीं रहती हैं. इनका मन संसारदुःखोंसे भययुक्त होता नहीं हैं. उत्तम क्षमादिक दशधर्मोंमें ये प्रेम नहीं करते हैं. इनके चारित्रमें दोप लगते हैं. ऐसे मुनिओंको अवसन्न कहते हैं. ये मुनि मरकर हजारों भवमें भ्रमण करते हुवे दुःखोंको वारंवार भोगते हैं. यदि पार्श्वस्थरूपसे चिरकाल विहार कर अंतमें उन्होंने अपनी शुद्धि की होगी तो वे प्रशस्तमरणको प्राप्त होते हैं.

जो सम्यग्दृष्टि होकर संयमासंयम अर्थात् अणुव्रत धारण करता है वह श्रावक वाल पंडित कहा जाता है. उसके मरण का नाम वाल पंडित मरण ऐसा हैं. यह श्रावक वाल और पंडितत्व ऐसे दोनों भावोसें युक्त होनेसे इसको वाल पंडित कहते है. स्थूल हिंसादिक पंच पापोंका त्याग इसने किया है, तथा सम्यग्दर्शन का धारक भी है. अतः यह चारित्र पंडित और दर्शन पंडित है. परंतु सूक्ष्म असंयमसे निवृत्त नही है, सूक्ष्म हिंसादि पापोंका त्यागी न होनेसे इसमें वालत्व भी है अतः इसको वालपंडित कहना अन्वर्थ है. यह वाल पंडित मरण गर्भजपर्याप्त ऐसे तिर्यंच और मनुष्योंमें होता है. देव और नारकी जीवोंमें नहीं होता. क्योंकि वे केवल दर्शन पंडित ही है. दर्शनपंडितमरण उपर्युक्त तिर्यंच, मनुष्य, देव और नारकी जीव इनमें होता है.

सशल्यमरणके दो भेद हैं क्योंकि शल्यके द्रव्यशल्य और भावशल्य ऐसे दो भेद माने हैं. मिथ्यादर्शन माया, निदान ऐसे तीन शल्योंकी जिनसे उत्पत्ति होती हैं ऐसे कारणभूत कर्मको द्रव्यशल्य कहते हैं. इनके

उदयसे जीवमें जो मायारूप, निदानरूप और मिथ्यात्वरूप परिणाम होते हैं वे भावशल्य हैं. पृथ्वी, जल, वायु, अग्नि और वनस्पति इन पांच स्थावरोंके मरणको द्रव्यशल्यमरण कहते हैं. असंज्ञि ऐसे त्रस जीव भी इसी मरणसे मरते हैं.

शंका—द्रव्यशल्य सर्व त्रस स्थावर प्राणिओंमें है ही ? तो स्थावरोंमें ही वह है ऐसा आप कहते हैं यह योग्य नहीं है.

उत्तर—भावशल्यसे रहित केवल द्रव्यशल्यकी अपेक्षासे हमने ऐसा कहा है. सम्यक्त्वमें दर्शनशल्यसे अतिचार उत्पन्न होते हैं. सम्यग्दर्शन स्थावर जीवोंमें और विकलेन्द्रियोंमें नहीं उत्पन्न होता है.

मेरेको भविष्यत्कालमें ऐसी ऐसी वस्तु मिलनी चाहिये ऐसा मनका संकल्प होना उसको निदान कहते हैं. यह असंज्ञिजीवोंमें मन न होनेसे नहीं होता है.

रत्नत्रयमार्गको दूषण लगाना, मार्गका नाश करना, मिथ्यामार्गका निरूपण करना, रत्नत्रयमार्गमें चलनेवाले लोगोंका बुद्धिभेद करना ये सब मिथ्यादर्शनशल्यके प्रकार हैं.

निदानके प्रशस्त, अप्रशस्त और भोगकृत ऐसे तीन भेद हैं. परिपूर्ण संयमकी आराधना करनेकी इच्छासे जन्मातरमें मेरेको पुरुषत्व प्राप्त हो, उत्तम कुल, उत्तम दृढ शरीर इत्यादि सामग्री प्राप्त हो ऐसी प्रार्थना करना प्रशस्तनिदान है. कषायसे प्रेरित होकर आगेके जन्ममें कुलरूपादिकोंकी प्रार्थना करना अप्रशस्तनिदान है. अथवा क्रोधांध होकर अपने शत्रूको मैं उत्तर भवमें मार सकूं ऐसी इच्छा रखना जैसे वशिष्ठमुनीने उग्रसेन राजाका नाश करनेकी इच्छा की थी. वह वशिष्ठमुनि मरकर कंस हुवा था उसने अपने पिताका राज्य छीन लिया था और उसको कारागृहमें कैद किया था. यह अप्रशस्तनिदानका उदाहरण है.

भोग निदान—इस लोकमें तथा परलोकमें—स्वर्गादिकमें मेरेको अच्छे २ भोग इस व्रताचरणसे मिलने चाहिये ऐसा मनमें संकल्प करना वह भोगनिदान है. यह भोगनिदान असंयतसम्यग्दृष्टि व संयतासयत अर्थात् श्रावकको होता है. ये जीव भोगनिदानसे मरते है. इसको भोगनिदान मरण कहते हैं.

मायाशल्यमरण—पार्श्वस्थ, कुशील, संसक्त वगैरे भ्रष्ट मुनीके रूपसे चिरकाल तक विहार करके जो मुनि मरणसमयमें भी दोषोंकी आलोचना किये विना ही मरते हैं उनका वह मरण मायाशल्यमरण समझना

चाहिये. यह मायाशल्यमरण मुनि, श्रावक, और असंयतसम्यग्दृष्टिको प्राप्त होता है.

वलाय मरण—वलाका मरण—देववंदनादिक नित्यनैमित्तिक क्रिया करनेमें अलसी-प्रमादयुक्त, विनय, वैयावृत्य वगैरे कार्योंमें आदरभाव न रखनेवाला, व्रत, समिति और गुप्ति इनके पालनमें अपनी शक्ति छिपानेवाला, धर्मके स्वरूपका विचार करनेके समय मानो नींद लेनेवाला, और ध्यान, नमस्कारादिसे दूर भागनेवाला ऐसे मुनीके मरणको वलाकामरण कहते हैं. उपर्युक्त कार्योंमें अनुपयुक्त रहनेवाले मुनि इस मरणसे मरते हैं. सम्यक्त्वपंडित, ज्ञानपंडित, चारित्रपंडित ऐसे लोक इस मरणसे मरते हैं. इनके सिवाय अन्य भी इस मरणसे मरते हैं. अवसन्नमरण और सशल्यमरणका स्वरूप पीछे कह चुके हैं उसमें नियमसे वलाय मरण होता है.

ओसट्टमरण—जिसने शल्यरहित और संसार दुःखसे भयभीत होकर चिरकाल रत्नत्रयका पालन किया है. जिसने समाधिमरणके लिये संस्तरका आश्रय लिया है. ऐसा मुनि यदि शुभोपयोगको छोड दे तो शुभभाव उसमें नहीं रह सकेगा उसको आर्तध्यान और रौद्रध्यान घेर लेगा. ऐसी अवस्थामें मुनीका यदि मरण होगा तो उसको वसट्टमरण कहते हैं. इस मरणके १ इंद्रियवसट्टमरण २ वेदनावसट्टमरण, ३ कसायवसट्ट मरण ४ नोकषायवसट्टमरण ऐसे चार भेद हैं.

इंद्रियवसट्टमरण—स्पर्शनादिक पांच इंद्रियोंके स्पर्श, रस, गंध, वर्ण, शब्द ऐसे पांच विषय है. इन विषयोंकी अपेक्षासे इस मरणके पांच भेद होते है. जैसे—स्पर्शनेंद्रियवसट्टमरण, रसनेंद्रियवसट्टमरण इत्यादि. देव, मनुष्य, तिर्यंच, और अजीव पदार्थ इनके द्वारा किये गये तत, वितत, घन, और सुषिरशब्दोंमें-यदि ये मनोहर हो तो उनमें आसक्त होकर, अमनोहर हो तो उनमें द्वेषयुक्त होकर जो मरण होता है उसको श्रोत्रेंद्रियवसट्टमरण कहते हैं. अन्न, पान, खाद्य और लेह्य ऐसे चार प्रकारके सुंदर और असुंदर आहारमें क्रमसे आसक्त और द्वेषयुक्त होकर मरना यह रसनेंद्रिय वसट्टमरण है. पूर्वोक्त देव, मनुष्य, तिर्यंच और अजीव पदार्थ इनके गंधमें आसक्त या द्वेषयुक्त होकर मरना यह घ्राणेंद्रियवसट्टमरण है. उपर्युक्तपदार्थोंके रूपमें या आकृतीमें आसक्त अथवा द्वेषयुक्त होकर मरना नेत्रेंद्रिय वसट्ट मरण है. इनही पदार्थोंके स्पर्शोंमें आसक्त या द्विष्ट होकर मरना स्पर्शनेंद्रिय वसट्ट मरण है. इन सब मरणोंका इंद्रियानिंद्रिय वसट्ट मरण ऐसे एक नामसे उल्लेख करते हैं.

वेदनावसट्ट मरण—इस मरणके सातवेदनावशार्त मरण और असातवेदनावशार्त मरण ऐसे दो भेद हैं.

शारीरिक और मानसिक वेदनासे पीडित होकर अर्थात् उनमें एकाग्रचित्त होकर, दुःखसे मूर्छित होकर जो मरण होता है वह असातवेदनावशार्त मरण है. शारीरिक और मानसिक सुखोंमें अनुरक्त होकर जो आर्त ध्यानसे मरण होता है वह सातवेदनावशार्त मरण है.

कपायवशार्त मरण—कपायके चार भेद होनेसे इस मरणके भी चार भेद होते हैं. स्वत में, दुसरेमें अथवा उभयत्र उत्पन्न हुवा जो क्रोध मरणको कारण हो जाता है वह क्रोधकपायवशार्त मरण है. मानवशार्त मरण—इसके आठ भेद हैं. कुल, रूप, बल, शास्त्रज्ञान, ऐश्वर्य, लाभ, प्रज्ञा-बुद्धि व तप इनसे उत्पन्न हुए अभिमानके नशेमें मरण होना मानवशार्त मरण है. १ विख्यात, विशाल और उत्कर्पको प्राप्त हुए कुलमें उत्पन्न हुवा हूं ऐसे अभिमानसे जो मरण होता है वह कुलमानवशार्त मरण है.

२ मेरी पांचो इंद्रिया निर्व्यंग हैं, मेरा शरीर संपूर्ण अवयवोंसे युक्त है, मैं तेजस्वी हूं, नवीन यौवनसे मेरा शरीर युक्त है, मेरा सौंदर्य समस्त लोकोंके अंत करणको हर लेता है ऐसी भावनासे जो मरण होता है वह रूप-मानवशार्त मरण है.

३ मैं वृक्ष और पर्वतोंको भी उखाडनेमें समर्थ हूं, बडे बडे योद्धा मेरे आश्रयमें रहते हैं, बहुतसे मित्र भी मेरेको सहाय प्रदान करते हैं. ऐसा स्वकीय बलका अभिमान करते करते मरण होना वह बलाभिमान-वशार्त मरण है.

मैं बडे परिवारका मालिक हूं, बहुत लोगोंपर मेरी हुकमत चलती है ऐसे ऐश्वर्यके मानसे उन्मत्त होकर जो मरण होता है वह ऐश्वर्यमानवशार्त मरण है.

५ मैंने लोक व्यवहार, वेद, अनेक मत इनके सिद्धान्त शास्त्रोंका अध्ययन किया है ऐसे शास्त्रज्ञानके अभिमानमें चूर होकर मरण करना यह श्रुतमानवशार्त मरण है

६ मेरी बुद्धि तीक्ष्ण है, सर्व विषयोंमें विना रुकावटके प्रवेश करती है ऐसे बुद्ध्यभिमानके वशमें आकर मरण होना वह प्रज्ञामानवशार्त मरण है.

७ व्यापारमें मेरेको हमेशा लाभही होता है ऐसा लाभके अभिमानमें मत्त होकर जो मरण होता है वह लाभमानवशार्त मरण है. ८ मैं तप करता हूं, मेरे समान तप करनेवाला कोई नही है ऐसे अभिमानमें आकर

जो मरण होता है वह तपोमानवशार्त मरण है.

मायाके पांच प्रकार है. निकृति, उपधि, साति प्रयोग, प्रणिधि और प्रतिकुंचन. १ धनके विषयमें अथवा किसी कार्यके विषयमें जिसको अभिलाषा उत्पन्न हुई है ऐसे मनुष्यका जो फसानेका चातुर्य उसको निकृति कहते हैं २ अच्छे परिणामको ढककर धर्मके निमित्तसे चोरी वगैरे दोषोंमें प्रवृत्ति करना वह उपधिसंज्ञक माया है. ३ धनके विषयमें असत्य बोलना, अपने हाथमें किसीने रखनेकेलिये द्रव्य दिया हो तो उसका कुछ हिस्सा हरण करना, दूषण लगाना, अथवा प्रशंसा करना वह सातिप्रयोग माया है. ४ हीनाधिक कीमतकी सदृश वस्तुयें आपसमें मिलाना, तोल और मापके सेर पसेरी वगैरह साधन पदार्थ कम जादा रखकर लेन देन करना, सच्चे और झूटे पदार्थ आपसमें मिलाना. यह सब प्रणिधि माया कहते हैं. ५ आलोचना करते समय अपने दोष छिपाना यह प्रतिकुंचन माया है. ऐसे मायाके प्रकार करते हुए जो मरण होता है उसको मायावशार्तमरण कहते हैं.

उपकरण पिंछी, कमंडलु आदिक, भक्तपान–आहारके और पीनेके पदार्थ, शरीर, निवासस्थान इत्यादिकोंमें इच्छा–ममत्व रखते हुए जो मरण होता है वह लोभवशार्तमरण कहते हैं.

हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा, स्त्रीवेद, पुरुषवेद, नपुंसकवेद इनसे जिसकी बुद्धि मूढ हो गई है ऐसे मनुष्यका जो मरण वह नोकषायवशार्त मरण है.

जो प्राणी वशार्तमरण को प्राप्त होते हैं वे मनुष्य और तिर्यंचोंमें जन्म धारण करते हैं. तथा असुर, कंदर्पजातिके देव, किल्विष देव इनमें वशार्तमरणसे मिथ्यादृष्टि जीव उत्पन्न होते हैं. इनके इस मरणको बालमरणमें अन्तर्भूत कर सकते है. दर्शन पंडित भी, अविरत सम्यग्दृष्टि, और संयतासंयत जीव भी वशार्तमरणको प्राप्त होते हैं. उनका यह मरण बालपंडित मरण अथवा दर्शन पंडित मरण समझना चाहिये.

विप्राणसमरण और गृद्धपृष्ठ ऐसे नाम जिनके हैं ऐसे दो मरणोंका शास्त्रोंमें निषेध नहीं है और इनकी अनुज्ञा भी नहीं है.

दुष्कालमें, अथवा दुर्लंघ्य ऐसे जंगलमें, पूर्वकालके शत्रुका भय उपस्थित हुवा हो ऐसे समयमें, दुष्ट राजासे भीति उत्पन्न हुई हो, चोरसे भय उत्पन्न हुवा हो, तिर्यंचका उपसर्ग हो रहा हो, एकाकी स्वयं सहन करनेमें असमर्थ होनेसे, ब्रम्हव्रतका नाश वगैरेके द्वारा चारित्रमें दोष लगनेका प्रसंग आया हो तो संसारभीरु,

पापोंसे डरनेवाला, कर्मका उदय इस समय उपस्थित हुवा है ऐसा जानकर उसको सहन करनेमें असमर्थ होता है. ऐसे संकटोंसे पार पडने का उपाय उसको नहीं दीखता है तो भी पापकार्यसे वह डरता है, आत्माका घात करनेवाले मरणोंसे भययुक्त होता है. उपर्युक्त कारण उपस्थित हो जानेपर अब मेरा कुशल होगा क्या ऐसा वह मनमें विचार करता है-यदि मैं इस उपसर्गके भयसे पीडित हो जाऊं तो मेरा संयम नष्ट होगा और मेरा सम्यग्दर्शन भी नष्ट होगा. इस उपसर्गसे जो वेदना हो रही है वह सहन करते समय परिणामोंमें संक्लेश होगा ही. अब मेरी रत्नत्रयाराधना नष्ट होगी-न टिकेगी ऐसा जब उसको निश्चय होता है उस समय निष्कपट होकर चारित्र और दर्शनमें विशुद्धता धारण कर धैर्ययुक्त होता है. ज्ञानका सहाय लेकर निदानरहित होता है. अर्हन्तके समीप आलोचना करके विशुद्ध होता है. निर्मल लेश्याधारी वह पुरुष अपने श्वासोच्छ्वासका निरोध करता हुवा प्राण त्याग करता हैं. ऐसे मरणको विप्राणस मरण कहते हैं.

उपर्युक्त कारण उपस्थित होनेपर शस्त्रग्रहण करके जो प्राणत्याग किया जाता है वह गृद्धपृष्ट मरण है.

इस तरह मरणके जितने विकल्प संभनीय थे वे कहे हैं. ऐसे मरणोंसे प्राणी प्राणत्याग करते हैं.

प्रायोपगमन मरण, इंगिनी मरण, और भक्तप्रत्याख्यान मरण ऐसे तीन मरणही उत्तम हैं. पूर्व कालीन महापुरुषोंनें इनकी ही प्रवृत्ति चलायी है. हमने संक्षेपसे आगमका अनुसरण करके सतरा प्रकारके मरणका विवेचन किया है.

---

एतेषु सप्तदशसु पच मरणानि इह संक्षेपतो निरूपयिष्यामीति प्रतिज्ञानेन कृता। कानि तानि पच मरणानि इत्याशंकायां नामनिर्देशार्थं गाथामाह—

पंडिदपंडिदमरणं पंडिदयं बालपंडिदं चेव ॥
बालमरणं चउत्थं पंचमयं बालबालं च ॥ २६ ॥

पंडितं पंडितादिस्थं पंडितं बालपंडितम् ॥
चतुर्थं मरणं बालं बालबालं च पंचमम् ॥ २९ ॥

विजयोदया—पंडितपडितमरणमित्यादि । ननु भवपर्यायप्रलयो मरणं यदि गृह्यते तस्य को भेदो भवपर्यायस्य अनेकत्वात् मरणं तद्विनाश. कथं न भिद्यते इति । मनुष्ये पंचप्रकारतानुपपन्ना अनंतत्वात् । एकजीवगतस्यापि भवपर्यायस्य नानाजीवापेक्षाया कोऽवसर. पचत्वस्य । प्राणिन. प्राणेभ्यो वियोगो मरणं इति चेत्तदेकविधमेव सामान्यत. । प्राणभेदापेक्षयेति चेद्दशप्रकारतापद्यते । उदयप्राप्तकर्मपुद्गलगलनं मरणं इति यदि गृह्यते प्रतिसमयं गलनाम्न पचता । गुणभेदापेक्षया जीवान्पंचघा व्यवस्थाप्य तत्संबंधेन पंचविधं मरणमुच्यते।

अत्रान्या व्याख्या—प्रशस्ततम, प्रशस्ततरं, ईपत्प्रशस्तं, अविशिष्ट, अविशिष्टतरं इति पंडितपडितमरणादीनि केचिद्याचक्षते । पडितशब्द. प्रशस्तमित्यस्मिन्नर्थे क्व प्रयुक्तो दृष्टो येनैवं व्याख्यायते ? किं च आगमांतराननुगतं चेद् व्याख्यानं ।

ववहारे सम्मत्ते णाणे चरणे य पंडिदस्स तदा ।
पडिदमरणं भणिद चदुव्विध तब्भवति हि ति ॥

इति वदता चतु प्रकाराः पंडिता उपदर्शिता. । तेपा मध्ये अतिशयितं पाडित्यं यस्य ज्ञानदर्शनचारित्रेपु स पंडितपडित इत्युच्यते । एतत्पाडित्यप्रकर्परहित पांडित्यं यस्य स पडित उच्यते । व्याख्यातं वाल्यं पाडित्यं च यस्य स भवति वालपडित तस्य मरण वालपंडितमरणं । यस्मिन्न संभवति पाडित्यं चतुर्णामप्येक असौ वालः । सर्वतो न्यूनो वालवालः तस्य मरणं वालवालमरणं ।

---

कानि तानि पंचमरणानीत्यनुयोगे गुणभेदापेक्षया जीवान्पंचधा व्यवस्थाप्य तत्संबंधेन मरणपंचकनिर्देशार्थमाह-

मूलारा—पंडिदपंडिदमरण– भवपर्यायविनाशः । निरुक्तिगम्यत्वाच्चैपा लक्षणस्यावचनम् । तथा हि—

सुतवे सम्मत्ते वा णाणे चरणे य पंडिद जम्हा ॥
पंडिदमरणं भणिद चवुव्विहं तव्विदूहिं जए ॥

एवंविधचतुर्विधपंडिताना मध्ये अतिशयित पाडित्य यस्य ज्ञानदर्शनचारित्रतपस्सु स पंडित· संपूर्णक्षायिकज्ञानादिरित्यर्थः । ततोऽन्यः पंडित प्रमत्तसंयतादि । पंडा हि रत्नत्रयपरिणता वुद्धिः संजाता अस्येति पंडितः । अत एव संयतासंयतो वालपंडित इत्युच्यते । कुतश्चिदसूक्ष्मादसंयमादनिवृत्तित्वाद्वालस्ततोऽन्यत्र रत्नत्रये परिणतवुद्धित्वाच्च पंडितः, वालश्चासौ पंडितश्च वालपंडितः । यतश्च सर्वत्रासंयतोऽसंयतसम्यग्दृष्टिस्ततो यथोक्तपांडित्यवियुक्तत्वाद्वाल इत्युच्यते । दर्शनज्ञानद्वये सत्यपि सर्वथा चारित्ररहितत्वात् । अत एव मिथ्यादृष्टिर्वालवाल इत्युच्यते सम्यक्त्वस्याप्यभावेन प्राप्तवाल्यातिशयत्वात् । पंडिदं पंडितमरणं संज्ञैकदेशेनापि तद्व्यवहारदर्शनात् भीमादिवत् एवमुत्तरत्रापि वोध्यं ।

तत्राद्यानि त्रीणि मरणानि सुगतिगमननियतनिमित्तत्वाज्जिना स्तुवन्ति नेतरद्द्वयं तद्विपरीतत्वात् ॥ तथा चान्यस्मादानीय सूत्रे पठन्ति—

पंडिदपंडिदमरणं च पंडिद वालपंडिदं चेव ॥
एदाणि तिण्णि मरणाणि जिणा णिच्चं पसंसंति ॥

---

सतरा प्रकारके मरणोंमेंसे पांच प्रकारके मरणोंका संक्षेपसे मैं वर्णन करूंगा ऐसी ग्रंथकारने प्रतिज्ञा की है वे पांच मरण कौनसे हैं ? ऐसी शंका होनेपर मरणका नाम निर्देश करनेके लिये आचार्य गाथा कहते हैं—

हिन्दी अर्थ—पंडितपंडितमरण, पंडितमरण, वालपंडितमरण, वालमरण और वालवालमरण ऐसे पांच मरण हैं.

विशेपार्थ—' भवपर्यायप्रलयो मरणं , मनुष्यादिभवके पर्यायका नाश होना वह मरण है ऐसा यदि मरणका लक्षण करोगे तो भवपर्याय अनेक प्रकारके हैं उनका नाश होना यह भी मरण है ऐसा मानना पडेगा. पर्यायोंका नाश और मरण इसमें कुछ विशेपता अनुभवमें न आवेगी. यदि भवपर्याय अनेक हैं और उन सबका ही नाश होना मरण माना जाता है अतः पर्यायका नाश और मरण इनमें अंतर है ऐसा कहोगे तो मनुष्यमें मरणके पंच प्रकारोंकी संभावना न होगी. क्योंकि एक जीवका भी भवपर्याय अनंतरूपका होता है. नाना जीवोंकी अपेक्षा से तो मरणके पांच प्रकार नितरां सिद्ध न होंगे.

' प्राणिनः प्राणेभ्यो वियोगो मरणं ' प्राणोंसे प्राणीका अलग होना मरण है ऐसा यदि लक्षण करोगे तो सामान्यकी अपेक्षासे एकही मरण सिद्ध होगा. मरणके पांच प्रकार सिद्ध न होंगे. प्राणभेदकी अपेक्षासे मरणभेद मानोगे तो मरणके दश भेद होंगे. 'उदयप्राप्तकर्मपुद्गलगलनं मरणं' उदयमें आये हुए कर्मपुद्गलका खिरना वह मरण है ऐसा यदि कहोगे तो कर्मपुद्गल प्रतिसमयमें खिरते हैं अत मरणके पांच प्रकार सिद्ध नहीं होते हैं. गुणभेदकी अपेक्षासे जीवोंके पांच प्रकार होते हैं अतः गुणोंके संबंधसे मरणके पांच भेद हम मानते हैं ऐसा यदि कहोगे तो यह कहना सयुक्तिक है.

यहां दुसरे विद्वान् अन्य तरहसे व्याख्या लिखते हैं—

" पंडितपंडित मरण प्रशस्ततम है, पंडितमरण प्रशस्ततर, बालपंडित मरण ईषत्प्रशस्त- थोडासा प्रशस्त है. बालमरण और बालबालमरण क्रमसे अविशिष्ट और अविशिष्ट तर है " ऐसी व्याख्या करते हैं. परंतु पंडित शब्द प्रशस्त इस अर्थमें किस प्रकरणमें प्रयुक्त किया हुआ उन्होंने देखा है ? जिससे वे ऐसा व्याख्यान करते हैं. दुसरे आगमका आश्रय न लेकर यह व्याख्यान किया गया है.

आगमान्तरमें व्यवहार, सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्र इनमें जो पंडित हैं ऐसे जीवोंका जो मरण वह पंडितमरण है ऐसा कहा है. उसके चार प्रकार हैं. जैसे–व्यवहारपंडित मरण, सम्यक्त्वपंडितमरण, ज्ञानपंडित मरण, और चारित्रपंडित मरण. व्यवहारादिक अर्थोंमें आगमान्तरमें पंडित शब्दका प्रयोग किया हुवा है. परंतु प्रशस्ततम, प्रशस्ततर वगैरे अर्थमें प्रयोग नहीं देखा गया है.

ज्ञान, दर्शन और चारित्रमें जिनका अत्यंत पांडित्य है वे पंडितपंडित हैं. इस तरहका पांडित्यका प्रकर्ष ज्ञानादिकोंमें जिनका नहीं है अर्थात् जिनमें ज्ञानादि विषयक पांडित्य अल्प है वे पंडित हैं. जिसका विवेचन पूर्वमें कर चुके हैं. बाल्य और पांडित्य जिनमें हैं वे बालपंडित है. जिनमें चार प्रकारके पांडित्योंमेंसे एक भी पांडित्य नहीं है वे बाल हैं. तथा सर्वसे जघन्य जो वह बालबाल है. इन सबके मरणोंको क्रमसे पंडितपंडित मरण, पंडितमरण, बालपंडित मरण, बालमरण और बालबाल मरण ऐसे नाम हैं.

---

पंडिदपंडिदमरणे खीणकसाया मरंति केवलिणो ॥
विरदाविरदा जीवा मरंति तदियेण मरणेण॥ २७ ॥

विज्ञातव्यमयोगानां तत्र पंडितपंडितम् ॥
देशसंयतजीवानां मरणं बालपंडितम् ॥ ३० ॥

विजयोदया—पडिदपडिदमरणे खीणकसाया मरति केवलिणो । सामान्यमृतेर्विशेषमृतिः कर्मतया निर्देष्टुं पडितपडितमरणमिति । यथा गोपोष पुष्ट । खीणकसाया कषन्ति हिंसन्ति आत्मानमिति कषाया । कषाय-शब्देन वनस्पतीना त्वक्पत्रमूलफलरस उच्यते। स यथा वस्त्रादीना वर्णमन्यथा संपादयति एव जीवस्य क्षमा-

मार्दवार्जवसंतोपाख्यगुणान्विनाश्यान्यथा व्यवस्थापयंतीति क्रोधमानमायालोभा. कपाया इति भण्यते । क्षीणा. कपाया येपा ते क्षीणकपाया । द्रव्यकर्मणा कपायवेदनीयाना विनाशात्तन्मूला अपि भावकपाया. प्रलयमुपगता इति क्षीणकपाया इति भण्यंते । केवलमसहाय ज्ञानं इंद्रियाणि मन.प्रकाशादिकं च नापेक्ष्य युगपदशेपद्रव्यपर्याय भासनसमर्थ सर्वत्र प्रवर्तते तद्येपामस्ति ते केवलिन । यद्यपि केवलज्ञानवस्तुसामान्येन प्रवर्तते केवलिशब्दस्तथापि सयोगकेवलिनो मरणस्यासंभवादयोगकेवलिनो ग्रहण । अत्रान्ये क्षीणकपाया श्रुतकेवलिनश्चेति व्याचक्षते । तेपां तद्व्याख्यानमसमंजस । श्रुतशब्दमतरेण केवलिशब्दस्य कचिदप्यागमे समस्तश्रुतरत्नवत्यपि प्रयोगादर्शनात् । प्रसिद्ध-शब्दार्थासंभवो यदि स्यात् कथंचिदन्योऽर्थो व्याख्येयः स्यात् । संभवति प्रतीतेर्थे कथं तत्परित्याग । अपि च पाडित्यप्रकर्प. क्षायिकज्ञानदर्शनचारित्रापेक्षस्तत्र सन्निहितो न श्रुतकेवलिनि । विरदाविरदा जीवा स्थूलकृता-त्प्राणातिपातादेर्व्यावृत्ता. इति विरता. सूक्ष्माद्याव्यावृत्तेरविरता. । विरता यदि कथमविरता अविरताश्चेत्कथ विरताः इति विरोधाशंका न कार्या । विरतत्वाविरतत्वयो अर्पणाभेदाद्विरोधो नास्पदं वध्नाति । यथा द्रव्यपर्यायापेक्षे नित्यानित्यत्वे एकद्रव्याधिकरणे एकस्मिन्नपि समये न विरोधमुपयातः । अथवाऽप्रत्याख्यानावरणाना क्षयोपशमे सति स्थूलात्प्राणातिपातादेर्विरतोऽस्मि न सूक्ष्मादित्येक एव परिणाम उपजायते । विरोधश्च नाम अनेकाधिकरणः यथा शीतोष्णस्पर्शादीना । द्रव्यभावप्राणधारणाज्जीवा इति निरूप्यते । तदिएण तृतीयेन । मरणेण मरणेन । म्रियन्ते । वस्तुपरिणामवृत्तिक्रमो यदि स्यात्तथा गणने द्वित्वं त्रित्व वा प्रतिपद्येरन् । गुणस्थानापेक्षायां सम्यग्मि-थ्यादृष्टेरेव तृतीयता न संयतासयतत्वस्य तत्किमुच्यते तृतीयेनेति ? मरणस्य तु सामान्यापेक्षायां एकत्वमेवेति न तृतीयता । विशेपापेक्षाया च अतीतानां च अनतत्वादनागतानां चातिवहुत्वसंभवात् । अत्रोच्यते सूत्रनिर्दि-ष्टक्रमापेक्षया तृतीयता ग्राह्या ।

---

मरणाना स्वामिविशेपनिर्णयार्थ गाथात्रयं विवक्षुरादौ प्रशस्यतमप्रशस्यमरणद्वयनिर्देशार्थमाह—

मूलारा—पडिदपंडिदमरणं–पंडिद पंडितपंडितमरणेनेत्यर्थः । आर्पत्वाद्विभक्तिविपर्यय· । आर्पप्राकृते सर्वे विधयो विकल्पंते इत्यभिधानात् । × टीकाकारस्तु सामान्यमृतेः विशेपमृतिः कर्मतया निर्दिष्टा तथा गोपोपं पुट्ठमित्याचष्टे ।

अथवा मरंति प्राप्नुवन्ति इति व्याख्येय धातूनामनेकार्थत्वात् । एवमुत्तरत्रापि सर्वत्र व्याख्यातव्यम् । खीण-कसाया–कपन्ति हिंसन्ति शुद्धचिद्विवर्तलक्षणप्राणैर्वियोजयंत्यात्मानामिति कपाया द्रव्यक्रोधादयः अथवा वनस्पतीना त्वग्मूलफलाश्रितो रसविशेपः कपायः । कपाय इव कपायः क्रोधादिः वस्त्रादीना वर्णस्येव जीवस्य क्षमादिगुणाना अन्य-थात्वसंपादकत्वात् । कपायशब्देन चात्र कपायोदयजनिताभिभवसंस्कारकः कर्मास्रवकारणमात्मप्रदेशपरिस्पंदो

+ टीकाकार अपराजितसूरि.

माह्य. । केवलज्ञानस्य मोहादिकर्मनिर्मूलनमूलत्वेन केवलिनः क्षीणकपायत्वविशेपणस्य निष्फलत्वात् । किं च मरण-करणात् क्षीणकपाया इत्यनेन अयोगा निश्चीयते सयोगकेवलिना मरणासंभवात् । क्षीणा विश्लेपं गताः कपाया येभ्यस्ते क्षीणकपायवेदनीयाः तत्वादेव च विनष्टतन्मूलभावकपाया मरंति द्रव्यप्राणास्त्यजन्ति । सिद्धानामपि सत्ताचैतन्य बोधादिस्वभावप्राणधारणत्वलक्षणजीवस्वभावाविशेपात् । तथा चोक्तम्—

जेसिं जीवसहावो णत्थि अभावो वि सव्वहा तस्स ॥
ते होन्ति भिण्णदेहा सिद्धा वचिगोचरमदीदा ॥

केवलिणो करणादिसहायकनिरपेक्षतया युगपन्निःशेपद्रव्यपर्यायसाक्षात्करणसमर्थं ज्ञानं येपा नित्यमस्ति ते केवलिन. । विरदाविरदा एकस्मिन्नेव समये स्थूलात्प्राणातिपातादेर्व्यावृत्ता सूक्ष्माच्चाव्यावृत्ताः श्रावकाः इत्यर्थः । जीवा. पुरुपा. न प्रधानं । साख्या हि प्रधानस्य मरणमिच्छन्ति । तदियेण वालपंडिवेन ।

---

जिनके मरणको पंडितपंडित मरण ऐसी संज्ञा है वे पंडितपंडित कौन है. ? अर्थात् पंडितपंडित किनको कहते हैं ऐसे प्रश्नका उत्तर आचार्य देते हैं—

हिंदी अर्थ—पंडितपंडित मरण, पंडितमरण और वालपंडित मरण इन तीन मरणोंकी जिनेंद्र देव नित्य प्रशंसा करते हैं. क्षीणकपाय केवली भगवान् पंडितपंडित मरणसे मरते हैं. अर्थात् केवलीके मरणकी पंडित पंडित ऐसी संज्ञा है. विरताविरत जीवके मरणको वालपंडित मरण ऐसा नाम है.

गाथार्थ—' पंडितपंडितमरणं खीणकसाया मरंति केवलिणो ' इस वाक्यमें ' मरंति ' इस सामान्य-मरणरूप क्रियाका ' पंडितपंडितमरणं ' यह विशेप मरण कर्मरूपसे प्रतिपादन किया है. जैसे ' गोपोपं पुष्टः' अर्थात् बैल जैसा पुष्ट रहता है वैसा यह आदमी पुष्ट है जैसे यहां पुष्टिसामान्यका गोपोपं यह कर्मसरीखा विशेपण है उसी तरह सामान्य मरणका ही पंडितपंडितमरण यह एक विशेप प्रकार समझना चाहिये.

जो आत्माका घात करते हैं वे कपाय हैं. अतएव कपायशब्द की निरुक्ति आचार्य ' कपन्ति हिंसंति आत्मानमिति कपायाः ' ऐसी कहते है. अथवा वृक्षोंकी छाल, मूल, पत्ते और फलोंका जो रस निकलता है

उसको भी कषाय कहते हैं. वह रस जैसा वस्त्रादिकोंका वर्ण अन्यथा करता है. उसी तरह क्रोध, मान, माया और लोभ ये कषाय जीवके उत्तम क्षमा, विनय, सरलपना, और निस्पृहपनाको अन्यथा करते हैं, उनका नाश करते हैं. अतः इन क्रोधादिकोंका 'कषाय' यह नाम अन्वर्थक है.

कषायके द्रव्यकषाय और भाव कषाय ऐसे दो भेद हैं. क्रोध, मान, माया लोभ इन कषायवेदनीय कर्मको द्रव्यकषाय कहते हैं. और इनके उदयसे आत्माकी क्रोध मान माया लोभरूप परिणति हो जाती है वह भावकषाय है. केवली भगवानके द्रव्यकषाय और भावकषाय दोनों भी नष्ट हो चुके हैं अतः वे क्षीणकषाय इस अन्वर्थ नामसे युक्त हुए हैं. इंद्रियां, मन और प्रकाशादिक वस्तुओंकी अपेक्षाके विना युगपत्-एकदम संपूर्ण द्रव्योंकी त्रिकालवर्ती पर्यायें जाननेमें जो ज्ञान समर्थ होकर समस्त पदार्थोंमें प्रवृत्त होता है वह केवल ज्ञान है. यह ज्ञान केवल अर्थात् असहाय है. इंद्रियादिकोंकी मदत न लेकर स्वयं अपने सामर्थ्यसे पदार्थोंको जानता है अतः इसको केवल-असहाय ऐसा कहते है. ऐसा माहात्म्यशाली ज्ञान जिनको हैं वे मुनि केवली अर्थात् केवल ज्ञानी कहे जाते हैं. केवली यह शब्द सयोग केवली और अयोग केवली दोनोंमें रूढ है तो भी यहां केवली शब्दसे अयोगकेवलीका ही ग्रहण करना चाहिये. इसका भी कारण यह है कि-सयोगकेवलि गुणस्थानमें मरण नहीं होता हैं अतः अयोग केवलीका ही केवली शब्दसे ग्रहण होता है.

कोई २ विद्वान् केवली शब्दका अर्थ क्षीणकषाय गुणस्थानवर्ती मुनि और श्रुतकेवली ऐसा करते हैं. परंतु ऐसा अर्थ करना अयोग्य है. श्रुत शब्द केवली शब्दके पूर्वमें जोड देनेसे ही श्रुतकेवली ऐसा अर्थ होगा. श्रुतशब्द रहित केवली शब्दका किसी भी आगममें समस्तश्रुतरूपी रत्न धारण करनेवाले श्रुतकेवलीके विषयमें प्रयोग किया है ऐसा देखनेमें आया नहीं. प्रसिद्ध शब्दका अर्थ प्रकरणमें यदि असंभवरूप मालूम पडेगा तो अन्यार्थ की कल्पना की जा सकती है. यहां तो प्रसिद्ध अर्थ ही योग्य जंचता है. अतः श्रुतकेवली ऐसा अर्थ निकालने की अपेक्षा नहीं है. दुसरा कारण यह भी है कि, पांडित्यका प्रकर्ष केवलज्ञानियोंमें ही होता है अन्यत्र श्रुतकेवल्यादिकमें नहीं है. अतः पंडितपंडित केवली भगवानको ही कहते हैं. केवली भगवानमें क्षायिकज्ञान, क्षायिक दर्शन और चारित्र रहते हैं यह पांडित्यप्रकर्ष केवलीमें है. परंतु यह श्रुतकेवलीमें नहीं है. अतः केवली शब्दका अर्थ श्रुतकेवली ऐसा समझना योग्य नहीं है.

विरताविरत जीवोंके मरणको बालपंडित मरण कहते हैं. श्रावक स्थूल हिंसादि पांच पापोंसे विरक्त रहते हैं अतः उनको विरत कहते हैं. सूक्ष्मपापोंका वे त्याग नहीं कर सकते हैं इसलिये उनको अविरत भी कह सकते हैं.

शंका—यदि श्रावकोंको आप 'विरत' ऐसा कहना चाहते हो तो उनको अविरत मत कहो, यदि अविरत कहोगे तो विरत कहना अनुचित है ?

उत्तर—विरतत्व और अविरतत्वमें विवक्षाभेदसे विरोध नहीं. जैसे एकही पदार्थको द्रव्यापेक्षासे और पर्यायापेक्षासे एकसमयमें नित्यानित्य समझते हैं. अर्थात् द्रव्यरूप आधारमें एक समयमें नित्य और अनित्य ऐसे दो धर्म रहते हैं. वैसे अप्रत्याख्यानावरणीय कर्मका क्षयोपशम होनेसे मैं स्थूलपातकोंसे विरक्त हुवा हूं सूक्ष्मपातकोंसे नहीं ऐसा एकही परिणाम युगपत् उत्पन्न होता है. इसलिये विरताविरतत्वमें विरोध नहीं है. जहां एक पदार्थमें दो धर्म यदि अनुभव में आते हैं तो वहां विरोध कैसा ? विरोध अनेक आधारमें रहता है. जैसे शीतस्पर्श और उष्णस्पर्श एक आधार में नहीं रहता.

विरताविरत जीव द्रव्य प्राण और भावप्राणोंके धारक है अतः वे जीव है. ये विरताविरत तृतीय मरणसे बालपंडित मरणसे मरते हैं. यहां तृतीय शब्द वस्तुके परिणामगणनामें यदि उपयुक्त है ऐसा कहोगे तो गणनाके समय विरताविरतजीवको द्वित्व या त्रित्व भी प्राप्त होगा. तृतीय शब्दसे तिसरा गुणस्थान ऐसा अर्थ मानोगे तो सम्यङ्मिथ्यादृष्टिको तृतीयपना प्राप्त होगा. संयतासंयतको तीसरेपना प्राप्त न होगा. अतः 'तृतीयेन' ऐसा कहना योग्य नहीं है. यदि मरणकी अपेक्षासे तृतीयता मानते हो तो मरण सामान्यापेक्षासे एक ही है उसको तृतीयता नहीं है. विशेपमरणापेक्षासे तृतीयता मानोगे तो भूतकालमें अनंतमरण हो चुके हैं और भविष्यत्कालमें भी बहुत होंगे अतः विशेपमरणापेक्षासे भी तृतीयता सिद्ध नहीं होती.

उत्तर—सूत्रमें कहे हुए क्रमकी अपेक्षासे मरणकी तृतीयता ग्रहण करनी चाहिये. अर्थात् पहिला मरण पडितपंडितमरण, दुसरे मरणको पंडितमरण कहते हैं. और तिसरा मरण बालपंडित इस नामका है.

---

अथ के पडितपंडिता येषां मरणं पंडितपंडितमरणं इति भण्यते इत्यारेकायामाह—

पंडिदपंडिदमरणं च पंडिदं बालपंडिदं चेव ॥
एदाणि तिण्णि मरणाणि जिणा णिच्चं पसंसंति ॥ २८ ॥

निःश्रेयससुखादीनां आसन्नीकरणक्षमं ॥
आदिमं जायते तत्र प्रशस्तं मरणत्रयम् ॥ ३१ ॥

विजयोदया—पडिदपडिदमरणं च पडिद बालपडिद चेव इति । विरताविरतपरिणामविशेपनिर्देशादेव जीव द्रव्यस्य गते जीवा इति सूत्रे वचनमपार्थकमिति चेन्नानर्थक। मतातरनिवृत्तिपरत्वात् । सांख्या हि प्रकृतिधर्मता मरणस्याभ्युपयन्ति पुरुपस्य सर्वथा नित्यत्वात् । तत्तथा न, उत्पादव्ययध्रौव्यात्मकत्वादात्मन' । अत्रोच्यते—पडितपंडितमरणादनतर पडितमरण तदुल्लघ्य तृतीयस्य स्वामित्वं कस्मात्प्रदर्श्यते क्रमोल्लघने प्रयोजनं वाच्यम् ? इति चेदुच्यते—उत्कृष्टजघन्य पंडितत्वमध्यवृत्तिपडितत्वमित्येतदाख्यातु उभयावधिप्रदर्शन क्रियते । अथवा पंडितमरणे वहुवक्तव्यमस्तीति तत्सान्यासिकं व्यवस्थाप्य अल्पवक्तव्यतया वालपडितमेव प्राग् व्याचष्टे ।

---

शंका—विरताविरतपरिणामविशेपसे ही श्रावक जीव है ऐसा समझमें आता है तो भी 'विरदाविरदा जीवा' इसमें जीवशब्दका ग्रहण व्यर्थ है. उत्तर–जीव शब्द गाथामें दिया है उसका उद्देश मतांतर निराकरण करनेके लिये है. सांख्य मरण प्रकृतिका धर्म है ऐसा समझते है. वे पुरुपको–आत्माको सर्वथा नित्य समझते हैं. परंतु वह समझना योग्य नहीं हैं. आत्मा उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य इन तीन स्वरूपोंसे युक्त है अतः वह सर्वथा नित्य नहीं है.

शंका—पंडितपंडित मरणके अनंतर पंडितमरणका वर्णन करना योग्य था परंतु वह उल्लंघन कर तिसरे मरणके स्वामी आपने क्यों बताये ? क्रमका उल्लंघन करनेमें आपका क्या हेतु है ?

उत्तर—उत्कृष्ट पंडितत्व और जघन्य पंडितत्व इनके वीचमें जो है सो मध्यम पंडितत्व है ऐसा दिखानेके अभिप्रायसे उपर्युक्त कथन है. अर्थात् उत्तम पंडितत्व और जघन्य पंडितत्वके विवेचनसे मध्यम पंडितत्व विना कहे सिद्ध होता है. अथवा पंडितमरणके विपयमें ग्रंथकार बहुत विस्तारयुक्त लिखनेवाले है. इस वास्ते उसको आचार्य अलग रखते हैं और थोडासा विवेचन करनेकी इच्छासे वालपंडितत्वका प्रथम आचार्यने उल्लेख किया है.

---

कतिविध पंडितमरणं किं स्वामिकं वा इत्यारेकाया इयं गाथा—

पायोपगमणमरणं भत्तपइण्णा य इंगिणी चेव ॥
तिविहं पंडियमरणं साहुस्स जहुत्तचारिस्स ॥ २९ ॥

पादोपगमनं भक्तप्रतिज्ञामिंगिणीमृतिं ॥
वदन्ति पंडितं त्रेधा योगिनो युक्तिचारिणः ॥ ३२ ॥

विजयोदया—पायोपगमणमरण इत्यादि । पादाभ्यामुपगमन ढौकन तेन प्रवर्तित म॒॰॰ पादोपगमनमरण । इतरमरणयोरपि पादाभ्यामुपगमनमस्तीति त्रैविध्यानुपपत्तिरिति चेन्न मरणविशेषे वक्ष्यमाणलक्षणे रूढिरूपेणाय प्रवर्तते, रूढौ च क्रिया उपादीयमाना शब्दव्युत्पत्त्यर्थैव । यथा गच्छतीति गौरिति शब्दव्युत्पत्तौ क्रियमाणायामपि गमनक्रियाकर्तृता-स्तीति गोशब्देन न महिष्यादयो भण्यते । अथवा पाउग्गगमणमरण इति पाठ· । भवातकरणप्रायोग्य सहनन सस्थानं च इह प्रायोग्यशब्देनोच्यते । अस्य गमन प्राप्ति·, तेन कारणभूतेन यन्निर्वर्त्य मरणं तदुच्यते पाउग्गगमणमरणमिति । भज्यते सेव्यते इति भक्त, तस्य पइण्णा त्यागो भत्तपइण्णा । इतरयोरपि भक्तप्रत्याख्यानसभवेऽपि रूढिवशान्मरणविशेषे एव शब्दोऽय प्रवर्तते । इगिणी शब्देन इंगितमात्मनो भण्यते स्वाभिप्रायानुसारेण स्थित्वा प्रवर्त्यमान मरणं इगिणीमरणं । तिविह त्रिविध त्रिप्रकार । पडितमरण कस्य तद्भवति ? साधुस्स साधो जधुत्तचारिस्स यथा येन प्रकारेण उक्त श्रुते तथा चरितु शील यस्य साधोस्तस्येति यावत् । सदाचार· सर्व एव जन संयतोऽसंयतश्च लोके साधुशब्दवाच्य·, इति संयतपरिग्रहार्थं यथोक्तचारित्वविशेषणं कृतम् ॥

---

प्रशस्यतरपंडितमरणस्य भदोन्प्ररूपयन्स्वामिनं निरूपयति ।

मूलारा—पाउवगमणमरणं—पादाभ्यामुपगमनं ढौकनं संघान्निर्गत्य योग्यदेशास्याश्रयणं । तेन प्रवर्तितं मरणं पादोपगमनमरणं स्वपरवैयावृत्यनिरपेक्ष· प्राणत्याग उच्यते रूढिवशात् । यदा पाउग्गगमणमरणं इति पाठस्तदा प्रायोग्यस्य भवान्तकरणयोग्यस्य संहनस्य सस्थाननस्य च गमनेन प्राप्त्या निर्वर्त्य मरण प्रायोग्यगमनमरणं । प्रायोगमनमित्यपीदमुच्यते प्रायस्य संन्यासवदनशनस्योपगमनेन साध्यत्वात् । प्रायोपवेशनमिति चैतदाख्यायते । भत्तपादिण्णा भज्यते देहस्थित्यर्थमिति भक्तमाहारः तस्य प्रतिज्ञा प्रत्याख्यानं त्यागः । भक्तप्रतिज्ञा स्वपरवैयावृत्यसापेक्षं मरणं । इंगिणी शब्देन इंगितमात्मनोऽभिप्रायो भण्यते स्वाभिप्रायानुसारेण स्थित्वा प्रवर्त्यमानं मरणं इंगिणीमरणं । अत्र णत्वं नेच्छंति

केचित् । यत्पुनः स्ववैयावृत्तिसापेक्षमेव । जहुत्तचारिस्स । येन प्रकारेण उक्तं श्रुते तेन चरितुं शीलं यस्य तस्य यथोक्तचारिणः संयतस्येत्यर्थः ।

---

पंडितमरणके कितने भेद है और उसके स्वामी कितने हैं ऐसी शंकाका उत्तर आगेकी गाथा देती है—

हिंदी अर्थ—आगममें जिस प्रकारसे चारित्रका वर्णन है वैसा स्वयं आचरण करना यह जिनका शील है अर्थात् आगमसे अविरुद्ध चारित्र जो धारण करते हैं ऐसे मुनिराजका पंडितमरण पादोपगमनमरण, भक्तप्रतिज्ञा मरण और इंगिनी मरण ऐसे तीन भेदयुक्त है. अर्थात् निरतिचार मुनिराजके मरणके भेद उपर्युक्त गाथामें तीन कहे हैं.

विशेपार्थ—पादोपगमन मरण इसका शब्दार्थ-'पादाभ्यामुपगमनं ढौकनं तेन प्रवर्तितं मरण पादोपगमनं' अपने पावोंके द्वारा संघसे निकलकर और योग्य प्रदेशमें जाकर जो मरण किया जाता है वह पादोपगमन मरण है. इस मरणको चाहनेवाले मुनिराज अपने शरीरका वैयावृत्य स्वयं भी नहीं करते हैं और इतर मुनियोंके द्वारा भी स्वशरीरकी शुश्रूपा नहीं कराते हैं. ऐसे मरणको पादोपगमन मरण कहते हैं.

शंका—इतर मरणमें भी पावोंके द्वारा संघसे मुनिराज अन्यत्र चलकर मरण करते हैं अतः इतर मरणोंको भी यही नाम प्राप्त होनेसे पंडितमरणके तीन भेद नहीं ठहरेंगे ऐसी शंकाका उत्तर इस तरह है—पादोपगमन मरण यह नाम रूढिका आश्रय लेकर विशिष्ट मरणमें ही आचार्यने प्रयुक्त किया है. इस पादोपगमन मरणका स्वरूप आगे ग्रंथकार स्वयं कहेंगे. रूढीमें जो शब्दकी निरुक्ति—व्युत्पत्ति करते हैं उसका मतलब वह शब्द किस धातुको कोनसा प्रत्यय जोडनेसे वन गया यह दिखानेका होता है. जैसे 'गच्छतीति गौः' ऐसी गो शब्दकी व्युत्पत्ति है. इसमें गमनक्रियाका कर्तृत्व इसमें व्यक्त होता है. एतावता गो शब्दसे महिपी, अश्व वगैरह प्राणी गो शब्दका अर्थ नहीं माना जाता है. वैसे प्रकृत विपयमें पादोपगमन यह शब्द विशिष्ट मरणका वाचक माना जाता है. तथा वह मरण भक्तप्रतिज्ञा और इंगिनीमरणसे भिन्न ही है ऐसे समझना चाहिये.

अथवा गाथामें ' पाओग्गगमणमरणं ' ऐसा भी पाठ है. उसका ऐसा आभिप्राय है—भवका अंत करने लायक ऐसे संस्थान और संहननको प्रायोग्य कहते हैं. ऐसे संहनन और संस्थान की प्राप्ति होना यह प्रायोग्य गमन है. अर्थात् विशिष्ट संहनन और विशिष्ट संस्थानवाला ही प्रायोग्यगमन मरणका अंगीकार करता है.

भक्तप्रतिज्ञामरण—भक्त शब्दका अर्थ आहार है और प्रतिज्ञा शब्दका अर्थ त्याग होता है अर्थात् आहारका त्याग कर मरण करना वह भक्तप्रतिज्ञामरण है. यह मरण स्वपरवैयावृत्य की अपेक्षासे होता है. अर्थात् इस मरणमें सल्लेखनाधारक की परिचारक मुनि शुश्रूपा करते हैं तथा वह भी अपनी शुश्रूपा करता है. यद्यपि आहारका त्याग इंगिनीमरण और प्रायोग्यगमन मरणमें भी होता है तो भी इसको ही रूढीसे भक्तप्रतिज्ञा कहते हैं. अर्थात् स्वपरवैयावृत्यकी अपेक्षा करके जो मरण किया जाता है वह भक्तप्रतिज्ञामरण है. ऐसे विशिष्ट मरण को ही भक्तप्रतिज्ञा कहते हैं.

इंगिनी मरण—स्वाभिप्रायको इंगित कहते हैं. अपने अभिप्रायसे युक्त होकर स्वयं ही स्वतः की शुश्रूपा कर जो मरण किया जाता है. वह इंगिनी मरण है. परिचारक मुनिकी शुश्रूपा इसमें क्षपक मुनि चाहते नहीं हैं.

— यथोक्त चारित्रका पालन करनेवाले मुनिके ऐसे तीन मरण कहे हैं इन मरणोंको सामान्य रीतीसे पंडित मरण कहते हैं.

---

इतरयोर्बालमरणबालबालयोरित्यनयो स्वामित्वसूचनार्थगाथा—

अविरदसम्मादिट्ठी मरंति बालमरणे चउत्थम्मि ॥
मिच्छादिट्ठी य पुणो पंचमए बालबालम्मि ॥ ३० ॥

---

— सदाचारसे प्रवर्तनेवाले सब संयत अथवा असंयत जगतमें साधु कहे जाते हैं. परंतु यहा मुनिओंका ही ग्रहण होवे इस हेतुसे ' जधुत्तचारिस्स 'यह साधुका विशेपण करके यथोक्त चारित्र पालनेवाले मुनिका ही ग्रहण किया है

भजते मरणं बालं सम्यग्दृष्टिरसंयतः ॥
मिथ्यात्वाकुलितस्वान्तो बालबालमपास्तधीः ॥ ३३ ॥

विजयोदया—अविरदसम्मादिट्ठी इति प्रसिद्धार्थत्वान्न व्याख्येय । अत्रावसरे इदं चोद्यमाशंक्यते । वोच्छं आराधणं कमसो इति प्रतिज्ञातं । सा च द्विप्रकारा दर्शनाराधना चारित्राराधना चेति । तद्व्याख्यानमकृत्वा मरण-विकल्पास्तत्स्वामिनश्च कस्मान्निर्दिश्यते । प्रस्तुतपरित्यागमप्रस्तुताभिधान च न क्षमते विद्वासः। अत्रोच्यते–न अप्रस्तुतं अतरनिर्दिष्टं मरण। आराधनानुगतमरणस्यैवेह शास्त्रेऽभिधेयत्वेनेष्टत्वात् । आराधनायाश्च आराधकमतरेणासंभवात् । स्वामी च निर्देष्टव्य एवेति सूरेरभिप्राय. ॥

अप्रशस्याप्रशस्यतरमरणद्वयस्वाभिनौ निर्दिशति—

मूलारा—-अविरदसम्माइट्ठी इति ।

नो इंदियेसु विरदो णो जीवे थावरे तसे वापि ॥
जो सद्दहदि जिणुत्तं सम्माइट्ठी अविरदो सो ॥ १ ॥

मिच्छादिट्ठी य ।

मिच्छत्तं वेदंतो जीवो विवरीयदंसणो होदि ॥
ण य धम्मं रोचेदि हु महुर खु रसं जहा जरिदो ॥ २ ॥

बालमरण और बालबालमरणके स्वामी कोन होते है यह विषय आचार्य विशद करते हैं.

हिंदी अर्थ—अविरत सम्यग्दृष्टि जीव चौथे बालमरणसे मरते हैं अर्थात् अविरतिसम्यग्दृष्टीके मरणको बालमरण कहते हैं. और मिथ्यादृष्टी जीव जिस मरणसे मरते हैं वह बालबाल नामका पांचवा मरणभेद है.–यहां शंकाकार ऐसी शंका करता है—' वोच्छं आराधणा कमसो ' ग्रंथकारने ' मैं क्रमसे आराधनाओंका विवेचन करूंगा ' ऐसी प्रतिज्ञा की है. वह दर्शन आराधना और ज्ञानाराधना ऐसी दो प्रकारकी है. इनका विवेचन तो ग्रंथकारने किया ही नहीं परंतु मरणके विकल्प और उसके स्वामीओंका ही विवेचन किया है ऐसा करना अयोग्य है. प्रस्तुत विषयका त्याग करके अप्रस्तुत विवेचन करना बुद्धिमानोंको सहन नहीं होता है. इस शंकाका परिहार आचार्य करते हैं—

रत्नत्रयं साधयंतीति साधवस्त्रुट्यत्कर्मबंधनाः, संसारभीरवोऽनित्यभावनानिरस्तदेहाद्यादराः, जिनधर्मैकशरणा, ज्ञानार्कतेजोनिरस्तान्तस्तमसः, कर्मणामादाने फलानुभवने च वयमेकाकिन इति कृतनिश्चया', स्वचैतन्यादिगुणार्पितभेदापेक्षया कायादिपरद्रव्येभ्योऽन्ये वयमिति अन्यत्वभावनावहिताः, सुखासुखयोरकृतादरद्वेषाः, सदसद्वेद्योदयार्थमिष्टमनिष्टं वापेक्ष्य स्वस्योपकारापकारयोरहमेव प्रणेता, शुभाशुभकर्मनिर्माणे ममैव स्वातन्त्र्यात्तदुपरतशक्तिकत्वादनुग्रहनिग्रहयोः परे वराका किं कुर्वन्ति इति मत्वा स्वजनपरजनविवेकनिरुत्सुका, समंतादुपसर्गोपनिपातेऽप्यचलधृतय, परीषहोद्रेकेऽप्यदीनासंक्लिष्टमनसस्त्रिगुप्तिगुप्तास्तपस्युद्यताः, शंसितव्रताः, शीलतत्पराः, शुभध्यानरताः,कर्मनिर्मूलनकर्मठा इति साधुमाहात्म्यप्रकाशनं साधुवर्णजननं ॥

पंचधाचारं स्वयमाचरन्ति शिष्यानाचारयन्ति इति आचार्या'। प्रत्युपकारनिरपेक्षपरोपकारा', सुरभूधरवद्धीरा', सर्वशास्त्रपारदृश्वानः, स्वयं श्रेय'पथे स्थिताः, विनीतविनेयास्तत्र स्थापयंतः. शुद्धदेशकुलजातयो, विनयसिद्धा, मानमर्माविधो, विगतरागद्वेषमोहा', शल्यव्यपेतास्तपसि, तेजसि, यशसि, तरसि, वचसि च निरौपम्या इति गुणग्रहणं सूरीणा वर्णजननम् ॥

उपेत्य विनयेन ढौकित्वाऽधीयते श्रुतमेतेभ्य इति उपाध्याया', प्रबुद्धजिनागमार्थयथातथ्या', सुचरितचूडामणयः षट्तर्कीसुरस्रोतस्विनीनदीष्णमतयो, निरस्तनिद्रातंद्राप्रमादाः, सुमेधस', शिष्यमेधानुरूपव्याख्याना इत्यध्यापकवर्णजननम्॥

रत्नत्रयस्यालाभादनंतकालमनाद्यंतोऽपि भव्यराशिर्न निर्वाति तल्लाभे च सुलभाः सर्वसंपदो दूरचारिण्यश्च समस्तविपद इत्यादिप्रवचनवर्णजननम् ॥

मिथ्यात्वकर्मनिर्मूलनं, ज्ञाननैर्मल्यमूलं, दुर्गतिगमनप्रतिबंधनं, सुगतिद्वारोद्घाटनं इत्यादि दर्शनवर्णजननम् ॥

अवर्णवादस्स--असद्भूतदोषोद्भावनस्य नाशनं प्रकृतत्वादर्हदादीनामेव । तद्यथा-वीतरागत्वसर्वज्ञत्वेऽर्हति न विद्येते सर्वप्राणिना रागादिभिरविद्यया च नित्यमनुस्यूतत्वादित्यादिरर्हतामवर्णवाद' ॥ सिद्धाना सुखं न किंचिदस्ति तत्कारणकामिन्यादीनामभावात् । सतोऽपि वा सुखस्य तेषा नानुभवस्तन्निमित्तानामिंद्रियाणामतीन्द्रियतया तत्रासत्वादित्यादिः सिद्धानाम् ॥ सोऽयमर्हन्नित्यादिस्वकल्पनया पाषाणादावचेतने तद्व्यवस्थापनायामपि कन्यकाना कृत्रिमपुत्रकव्यवहृताविव न मुख्यवस्तूपसेवनोद्भवं फलमुपलभ्यते इति न प्रतिमादिषु संक्रान्ता अर्हदादयो, नापि प्रतिमादीनामर्हदादित्वमस्ति, तद्गुणशून्यत्वात्ततोऽन्यपाषाणादिवन्न तेषामाराधने किंचित्फलमस्ति इत्यादिश्चैत्यानां ॥

इदमार्हत श्रुत पुरुषकृतत्वाद्दशदाडिमादिवाक्यवदयथार्थ । न ह्यंगाराजनादिवत्कालुष्योत्कर्षप्रवृत्तस्य चित्तस्य कुत

श्चिद्धिशुद्धिरिति सर्वे पुरुषा· सर्वदा रागादिदोपदूपिताः अत एवातीन्द्रियं वस्तु न कश्चिज्जानाति । अज्ञातं च उपदिशतो न वच· सत्यं, तद्भूत च ज्ञानं मिथ्यैवेत्यादि. श्रुतस्य ॥

शीतोष्णस्पर्शवत्परस्परविरुद्धानामस्तित्वादिधर्माणामेकत्र वस्तुन्यसंभवात् विरुद्धाभिमतधर्माधिकरणैकवस्तुज्ञापनं न सम्यक् । नापि तच्छ्रद्धानं मृगतृष्णोदकश्रद्धानवन्मिथ्याज्ञानानुगत्वान्नापि चरणं रज्जौ सर्पप्रत्ययात्तत्परिहारवत् असत्यज्ञानपूर्वक इत्यादिः प्रवचनस्य ॥ यदा तु प्रवचनशब्देन द्रव्यश्रुतमुच्यते । तदेदं जैनाना शास्त्रं शब्दशास्त्रविरोधि, म्लेच्छभापानिबद्ध, लोकशास्त्राप्रसिद्धत्वाद्विवक्षितार्थप्रतिपादनासमर्थमित्यादि ॥ दर्शनावर्णवादस्तु रत्नत्रयावर्णवादान्तर्गत एव । पृथग्दर्शनस्योपादानं तु विशिष्टतद्भक्त्यादिगोचरत्वसूचनार्थं । अर्हदाद्यवर्णवादपरिहारस्तु यथाशास्त्रं प्रतिपत्तव्यः ॥ आसादना अवज्ञा ॥ अर्हदादिपु दशस्वपि भक्त्यादयः पंचापि सम्यक्त्वस्य विनयो माहात्म्याधायकत्वात्। इति गाथाद्वयसंग्रहार्थः ॥

हिंदी अर्थ—अर्हदादिगुणोमें प्रेम करना भक्ति है. पूजाके द्रव्यपूजा और भावपूजा ऐसे दो भेद हैं. अर्हदादिकोंके उद्देश्यसे गंध, पुष्प, धूप, अक्षतादिक समर्पण करना यह द्रव्यपूजा है. तथा ऊठ करके खडे होजाना, तीन प्रदक्षिणा देना, नमस्कार करना वगैरे शरीरक्रिया करना, वचनोंसे अर्हदादिकोंके गुणोंका स्तवन करना यह भी द्रव्यपूजा है. मनसे उनके गुणोंको चिंतन करना यह भावपूजा है.

वर्णजनन—वर्ण शब्दके अनेक अर्थ हैं. वर्ण-शुक्लादिक वर्ण, जैसे 'शुक्लवर्णमानय' अर्थात् सफेत रंगको लाओ. वर्ण शब्दका अर्थ अक्षर ऐसा भी होता है 'सिद्धो वर्णसमाम्नाय·' वर्णोंका समुदाय अनादि कालसे है. वर्ण शब्दका अर्थ ब्राह्मणादिक ऐसा भी है. यथा 'अत्रैव वर्णानामधिकारः' इस कार्यमें ही ब्राह्मणादिक वर्णोंका अधिकार है. यहांपर वर्ण शब्दका 'यश' ऐसा अर्थ माना जाता है. जैसे 'वर्णार्थी ददाति' यशकी कामनासे देता है. प्रस्तुत 'वर्णजनन' इस शब्दमें वर्ण शब्दका अर्थ यश ऐसा समझना चाहिये.

अर्हदादि परमेष्ठिओंका विद्वानोंकी सभामें यशोगान करना, उनका महत्त्व बताना इसको 'वर्णजनन' कहते हैं.

कपिल, बुद्ध, ईश्वरादिक सर्वज्ञ नहीं थे, उनके वचन प्रत्यक्ष अनुमानादिकोंसे विरुद्ध-बाधित होते हैं ऐसा सिद्ध करके अर्हदादिकोंके वचन युक्ति और आगमसे अविरुद्ध हैं ऐसा सिद्ध करना, इस रीतीसे उनकी महत्ता

प्रकट करना यह अर्हदादिकोंके वर्णजनन हैं. आत्मको जब मोक्ष प्राप्त होता है तब वह अपने चैतन्यमें स्थिर होता है ऐसा सांख्य कहते हैं. मुक्तात्माका चैतन्य फक्त स्वस्वरूपको जानता है. बाह्य पदार्थको वह जानता ही नहीं- ऐसा उनका मत है. परंतु यह मत युक्तीसे बाधित होता है. प्रयत्नके विना ही सर्व आत्मामें चैतन्य सदा विराजमान है ही. वैसा ही यदि मुक्तमें भी होगा तो उसका विशेषरूप संसारी आत्माके चैतन्यस्वरूपसे भिन्न नहीं है ऐसा मानना पडेगा. अर्थात् मुक्तात्माके चैतन्यमें कुछ अपूर्वता है नहीं ऐसा सिद्ध हो गया. जिसमें कुछ अपूर्वता नहीं रहती है वह चीज इतर वस्तुसे अपना भिन्नपना सिद्ध नहीं कर सकनेसे खपुष्पके समान असत् ही समझनी चाहिये।

प्रकृतितत्त्व अचेतन होनेसे उसमें मुक्तिकी कल्पना करना फिजूल है. वह मैं बद्ध हूं अथवा मुक्त हुई हूं ऐसा जानती ही नहीं. अतः कापिलके–सांख्यके मतमें मुक्तावस्था आत्माकी सिद्ध हो नहीं पाती.

बुद्ध्यादि विशेष गुणोंसे रहित मोक्ष है ऐसा वैशेषिकोंका मत है परंतु वह भी समुचित नहीं है. आत्मामें अचेतनताकी कल्पना कोन सचेतन प्राणी करेगा? अर्थात् आत्मामें ज्ञान है यह बात बाल गोपालतक स्वीकारते हैं. यदि मुक्तावस्थामें आत्माका ज्ञान नष्ट हो गया तो वह अपनी सिद्धिके लिये किसका आश्रय करेगा? अर्थात् ज्ञान यह आत्माका विशेष लक्षण हैं. उसके विना उसकी सत्ता ही नष्ट हो जाती है. जैसे भस्ममें ज्ञान न होनेसे उसको कोई आत्मा नहीं कहते हैं वैसे ही मुक्तात्मा ज्ञानशून्य हो जानेसे अपना आत्मत्व खो चुके हैं ऐसा मानना पडेगा.

रागद्वेषादि क्लेशोंको उत्पन्न करनेवाला वासनाओंसे रहित जब ज्ञान हो जाता है तब वह मुक्त माना जाता हैं ऐसा बौद्धोंका मत है. यहां हम उनको पूछते हैं कि, यदि वह ज्ञान अत्यंत असाधारण रूप और एक ही है, दुसरे पदार्थ ज्ञानके समान असाधारणरूपके धारक नहीं है ऐसा कहोगे तो दुसरे पदार्थोंका स्वरूप वर्णन करने लायक नहीं है ऐसा निश्चित हो गया. जो जो वस्तु असाधारण स्वरूपसे रहित है वह वह आकाशपुष्पके तुल्य अभावरूप माननी पडेगी.

इस रीतीसे अन्यमतमें सिद्धोंका स्वरूप सिद्ध होता नहीं. अत बाधक सकलकर्मका नाश हो जानेसे अविनाशी आत्मस्वरूपको जो प्राप्त होगये हैं वे सिद्ध परमेष्ठी हैं. वे अनंत ज्ञानरूपसुरससे तृप्त हुये हैं. ऐसा उनका माहात्म्यकथन करना यह सिद्धमाहात्म्यवर्णन है.

जैसे जिनके रागद्वेष नष्ट हुये हैं जो त्रैलोक्यचूडामणि हैं ऐसे अर्हदादिक भव्योंको शुभोपयोग उत्पन्न होनेमें कारण हो जाते हैं. वैसे उनके प्रतिबिंबभी शुभोपयोग उत्पन्न करते हैं. बाह्य पदार्थके आश्रयसे शुभ वा अशुभ परिणाम उत्पन्न होते हैं. आत्मामें इष्टानिष्ट पदार्थका सान्निध्य होनेसे रागद्वेष उत्पन्न होते हैं. अपने पुत्रके समानही दुसरेका सुंदर पुत्र देखनेसे अपने पुत्रकी याद आती है. इसीतरह अर्हदादिकोंके प्रतिबिंब देखनेसे अर्हदादि परमेष्ठिओंके गुणोंका स्मरण हो जाता है. इस स्मरणसे नवीन अशुभ कर्मका संवर होता है. नवीन शुभ कर्मोंका आगमन होता है. जो शुभप्रकृति ग्रहण की गई है उसमें वृद्धि होती है. पूर्वमें ग्रहण की हुई अशुभ प्रकृतियोंका रस कम करनेमें समर्थ होता है. इसलिये समस्त इष्टपुरुषार्थकी सिद्धि करनेमें प्रतिबिंब हेतु होते हैं. अतः उनकी उपासना अवश्य करनी चाहिये. इस तरहसे चैत्यकी महत्ता प्रकाशित करना यह चैत्यवर्णजनन है.

श्रुतज्ञानवर्णजनन—श्रुतज्ञान केवलज्ञानके समान संपूर्ण जीवादि द्रव्योंके यथार्थ स्वरूपका प्रकाशन करनेमें समर्थ है, कर्मरूपी उष्णताको नष्ट करनेके लिये उद्युक्त हुवा जो शुभ ध्यानरूपी चंदनवृक्ष उसको यह श्रुतज्ञान मलयपर्वतके समान है. स्वतःका और भव्यजीवोंका उद्धार करनेमें तत्पर ऐसे विद्वान लोगोंके द्वारा यह ज्ञान आराधने योग्य है. यह अशुभ कर्मके आस्रवोंकी उत्पत्ति होने नहीं देता है. इस श्रुतज्ञानसे आत्माका प्रमाद नष्ट होता है. सकल और विकल ऐसे प्रत्यक्ष ज्ञानोंकी उत्पत्तीमें यही कारणभूत है. सम्यग्दर्शन और सम्यक्चारित्रकी इससेही प्रवृत्ति टिक सकती है. इस तरहसे श्रुतज्ञानके महत्त्वका कथन है.

धर्मवर्णजनन—यह जैनधर्म दुःखोंसे जीवको बचाता है. सुख देनेमें समर्थ है, नवनिधी और चौदह रत्नोंका अधिपति करता है. जिन्होंने अपने चक्ररत्नसे संपूर्ण भूगोचरी राजे, विद्याधर नृप और गणबद्ध देव वश किये है ऐसे चक्रवर्ती भी इस धर्मके प्रभावसे नम्र होकर चरणोंपर नमस्कार करते हैं इसके प्रभावसे इंद्र पदवी प्राप्त होती है. यह पदवी देवांगनाके चित्तको लुभानेवाली है. उसके चंचलमत्स्यके तुल्य नेत्रोंमें प्रेम उत्पन्न करती है. हर्षसे शरीरमें रोमांच उत्पन्न करती हैं. इस पदवीके धारक देवमें धर्मके प्रसादसे सर्व देवोंसे भी अधिक महत्त्वशाली अणिमामहिमादिक ऋद्धि प्राप्त होती है. हमेशा इंद्र तारुण्यसे युक्तही रहता है. उसका शरीर सौंदर्यरूपी लताके आरोहणके लिये यष्टीके समान होता है. इंद्रका आयुष्य अनेक सागरोंके जलबिंदुओंकी गणना

तुल्य बडा रहता है. अर्थात् अनेक समुद्रोंमें जलबिंदु जैसे अगणित रहते हैं वैसा इंद्रका आयुष्य अनेक सागरोपम रहता है. वह इंद्र मेरुपर्वत, कुरुभूमि [ देवकुरु और उत्तरकुरु भोगभूमि ] गंगादि महानदियां, हिमवदादि कुलपर्वत, इत्यादि स्थानोंमें स्वेच्छासे विहार करता है. देवांगनाओंके विशाल नितंब, अधरोष्ठ, कठिन, ऊंचे और विशाल ऐसे स्तनतट इनके साथ वह क्रीडा करता है, उनको अवलोकन और स्पर्श करके बहुत आनंद लूटता है. ऐसी महत्त्वशालिनी इंद्रपदवी इस जिनधर्मके प्रसादसे मनुष्य प्राप्त कर सकता है.

इस जिनधर्मके प्रसादसे मोक्षकी भी प्राप्ति होती है. कुरूपता उत्पन्न करनेवाली वृद्धावस्था रूप डाकिनी इस अविनश्वर ज्ञानमय मोक्षको स्पर्श नहीं करती है. शोकरूपी वृक मोक्षभूमीमें प्रवेश नहीं करते हैं. यह भूमी विपत्तिरूप दावाग्नीकी ज्वालाओंसे अलिप्त रहती है रोगरूपी दुष्ट सर्प उसके शरीरको दंश नहीं करते हैं. यह मोक्षभूमि यममहिषके शृंगसे अखंडित रहती है. भीतिरूपी मगरोंसे उकीर्ण जाती नहीं है. संक्लेश परिणामरूपी शरभ इसमें वास नहीं करते हैं. प्रियवियोगरूपी क्रूर व्याघ्रोंसे यह रहित है. यह अनुपम सुखरूप रत्नोंको उत्पन्न करनेवाली खनी भूमि है. ऐसी मोक्षभूमि जिनधर्मके प्रसादसे भव्य जीव पा सकते हैं. इस तरह धर्मका माहात्म्यकथन करना यह धर्मवर्णनजनन है.

साधुवर्ग वर्णजनन-प्रियवचन बोलनेमें चतुर ऐसे बंधुगण दुर्भेद्य शृंखलाके समान है. परंतु साधुगण इस बंधुशृंखलाको झटसे तोडते हैं. दुस्तर संसाररूपी भोंवरेमें चिरकालतक भ्रमण करनेसे उनका हृदय भययुक्त रहता है. हमेशा अनित्य भावनामें उनका चित्त आसक्त रहनेसे शरीर, धन, वगैरे पदार्थोंमें वे आसक्ति नहीं रखते हैं. यह जिनधर्म ही सैंकडो दुःखोंसे हमारा रक्षण करता है. इसको छोडकर दूसरा कोई भी हमको दुःखोंसे छुडानेवाला नहीं है ऐसा मनमें विचार कर उसके ही शरणमें जाते हैं. श्रीसाधुपरमेष्ठी ज्ञानरूपी रत्नदीपककी प्रभासे जगद्रूपी गृहमें छिपकर बैठे हुए अज्ञानांधकारको भगाते हैं. कर्मोंको ग्रहण करना, उनके फलोंको चखना और उनको निर्मूलन करना इन कार्योंमें हमको कोई सहाय्य नहीं कर सकता है. हमको ही ये कार्य करने पडते हैं. ऐसा अपने मनमें निश्चित करते हैं. असाधारणचैतन्य हमारा लक्षण है इससे हम इतर अजीवादि पदार्थोंसे भिन्न है ऐसी भावना कर इतर द्रव्योंसे वे अपनेको सर्वथा भिन्न मानते हैं. वे सुखमें आदर तथा दुःखमें द्वेष करते नहीं हैं. यदि मेरेमें सातावेदनीय कर्म होगा तो अन्यजन मेरा आदर करेंगे यदि नहीं होगा तो मेरा वे द्वेष करेंगे अतः मैं

ही अपने ऊपर उपकार या अनुपकार करता हूं. शुभ या अशुभ कर्म उत्पन्न करनेमें मैं स्वतंत्र हूं. अनुग्रह और निग्रह अन्य लोक करते हैं यह मानना औपचारिक है. ये लोक दीन हैं ये कुछ करने घरनेमें समर्थ नहीं हैं ऐसा विचार कर ये मेरे बंधुगण है, ये मेरे शत्रु हैं ऐसी भावनाको वे हृदयसे दूर करते हैं. जिनका सामर्थ्य अनिवार्य है ऐसे उपसर्गरूपी सर्पोंसे घिरे हुए भी वे तिलमात्र भी घवडाते नहीं है. क्षुधा, तृपादिपरीपहरूपी शत्रु बडे जोरसे आक्रमण करते हैं, तथापि वे दीन होकर मनमें संक्लेशयुक्त नहीं होते हैं. वे तीन गुप्तिरूपी गुप्ती-का आश्रय लेते हैं. अनशनादितपोराज्यका पालन करनेमें उद्युक्त होते हैं. संपूर्ण महाव्रतरूप कवचको धारणकर हाथमें शीलरूपी ढाल लेते हैं. म्यानसे बाहर निकाली हुई ध्यानरूपी तरवार वे अपने हाथमें लेकर कर्मशत्रूकी सेना जीतते हैं. इस तरहसे साधुपरमेष्ठीका माहात्म्य प्रगट करना यह साधुवर्णजनन है.

आचार्यवर्णजनन—मोतिओंका हार, मेघ, चंद्र, सूर्य, कल्पवृक्ष वगैरे पदार्थ प्रत्युपकारकी अपेक्षा न करके ही उपकार करते हैं. आचार्यपरमेष्ठी भी उनके समान परानुग्रह करनेमें सदा उद्युक्त रहते हैं. वे निर्वाणनगरीं के प्रति ले जानेवाले निरतिचार चारित्ररूपी मार्गका स्वयं अवलंबन करके नम्र हुए ऐसे शिष्यादिक भव्य जीवों को भी उस मार्गमें प्रवृत्त करते हैं आचार्य निर्मल ज्ञान और विशालदर्शनरूपी पक्ष्मल नेत्रोंसे सब पदार्थोंको जानते हैं और देखते हैं. वे कुलीन, नम्र, निर्भय, अभिमानरहित, रागद्वेप रहित, माया, मिथ्यात्व, निदानरहित और मोहरहित होते हैं. वचनोंमें, तेजमें, तपमें वे अद्वितीय होते हैं. वे जगतके अद्वितीय अलंकार हैं. इस तरह आचार्यवर्णजनन समझना.

उपाध्यायवर्णजनन—उपाध्याय परमेष्ठी अच्छी तरहसे आगमके ज्ञाता होते हैं. वे जीवादि पदार्थोंका यथार्थ वर्णन करते हैं. शब्द और अर्थके वाच्यवाचक संबंधका निर्दोप विवेचन करते हैं. वे निद्रा, आलस्य और प्रमादका त्याग किये हुये हैं. निरतिचार चारित्रके धारक, शील संपन्न और सम्यग्ज्ञान संपन्न होते हैं. यह उपाध्याय वर्णजनन हे.

मार्गवर्णजनन—रत्नत्रयही मोक्षका मार्ग है. इसका लाभ जीवको यदि न हो जायगा तो अनादि व अविनश्वर ऐसी यह भव्यजीवराशि मोक्षपुरकी प्राप्ति नहीं कर सकेगी. जब उसका लाभ होता है तब जगतकी सर्व संपत्ति इस जीवको प्राप्त होती है. यह मार्गवर्ण जनन है.

सम्यग्दर्शन वर्णजनन—सम्यग्दर्शन मिथ्यात्वपटलको नष्ट करके सम्यग्ज्ञानमें निर्मलपना लाता है. नरक तिर्यंचादि अशुभ गतिमें जानेसे रोकता है. यह मिथ्यादर्शनका शत्रु है ऐसा वर्णन करना यह सम्यग्दर्शन वर्णजनन है.

गुणवान ऐसे पंच परमेष्ठीओंमें जो दोष नही है वे दोष निकालना उसको अवर्णवाद कहते हैं. ऐसे अवर्णवादका निराकरण करनेसे दर्शनविनय होता है. अब अवर्णवादका वर्णन करते हैं—

वीतरागता और सर्वज्ञपना अर्हन्तमें नहीं है. जगतमें संपूर्ण प्राणी रागद्वेष और अज्ञानसे घिरे हुए ही देखे जाते हैं ऐसा कहना यह अर्हत्का अवर्णवाद है.

स्त्री, वस्त्र, इत्र वगैरे सुगंधी पदार्थ, पुष्पमाला और वस्त्रालंकार येही सुखके कारण हैं. इन पदार्थोंका अभाव होनेसे सिद्धोंको सुख नहीं है. सुख इंद्रियोंसे प्राप्त होता है. परंतु सिद्धोंको स्पर्शादि इन्द्रियां नहीं हैं अतः वे सुखी नहीं हैं. ऐसा कहना यह सिद्धावर्णवाद है.

जैसे छोटी छोटी कन्यायें गुड्डी यह मेरा बालक है ऐसा व्यवहार करती हैं. परंतु जैसे साक्षात् बालक गोदमें लेनेसे उनको सुख मिलेगा वैसा गुड्डीसे नही मिलता है वैसेहि ये अर्हन्त है ये सिद्ध परमेष्टि हैं ऐसी अचेतन पदार्थमें स्थापना करके उपासना की तो भी समवसरणमें साक्षात् विराजमान अर्हन्तकी पूजा करनेसे जो फल मिलता है वह नहीं मिलेगा. मूर्तिमें अर्हत् सिद्ध वगैरे पूज्य पुरुष वास नहीं करते हैं. क्योंकि उनके गुण मूर्तीमें दीखते नहीं हैं. ऐसा कहना चैत्यावर्णवाद है.

श्रुतावर्णवाद-जैसे नदीके तीरपर दस दाडिम गिरे हैं हे लडको ! भागो ऐसा कहनेवाले पुरुषका वाक्य जैसा असत्य है वैसे आगम भी पुरुषकृत होनेसे असत्य है अप्रमाण है. पुरुषको अतींद्रिय वस्तुओंका ज्ञान होता नहीं है. और अज्ञात वस्तुका यदि वह उपदेश करेगा तो उसके उपदेशमें प्रमाणता कैसी आवेगी ? उसके उपदेशसे लोगोंको जो ज्ञान उत्पन्न होगा वह भी प्रमाण कैसा माना जायगा ? अतः आगमज्ञान प्रमाण नहीं है ऐसा कहना यह श्रुतावर्णवाद है.

धर्मावर्णवाद-धर्म दुर्गतिसे प्राणीको बचाता है, और स्वर्गादिफल देता है यह कहना ही है. ये सब बातें परोक्ष हैं. प्रत्यक्ष नहीं है. अतः इनके ऊपर विश्वास रखना कैसा योग्य होगा ? जिसके कारण मौजूद रहते हैं वह

वस्तु उत्पन्न होती है जैसे बीज होनेसे अंकुरोत्पत्ति होती है. यदि धर्म सुखदायक है तो वह उत्पन्न होनेके अनंतर ही सुख क्यों उत्पन्न नहीं करता है. ऐसा कहना यह धर्मावर्णवाद है.

साधु, आचार्य और उपाध्याय ये सर्व मुनिराज अहिंसाव्रतका पालन करते हैं ऐसा जैनलोक कहते हैं परंतु इन मुनिओंका अहिंसाव्रत युक्तीसे सिद्ध होता नहीं. ये सर्वमुनि पांच स्थावरजीव व और त्रस जीवके समुदायमें विहार करते हैं. इसलिये ये अहिंसक कैसे होंगे ? ये साधु केशलोच, उपवासादिके द्वारा आपने आत्माको दुःख देते हैं इसलिये इनको आत्मवधका दोष क्यों न लगेगा. पाप और पुण्य दृष्टिगोचर होते नहीं है तो भी ये मुनि उनका और उनके नरक, स्वर्गादिफलोंका वर्णन करते हैं. उनका यह विवेचन झूटा होनेसे असत्य बोलनेका दोष उनसे होता है. इत्यादि कहना यह साधु अवर्णवाद है. इसी तरह आचार्य और उपाध्याय परमेष्ठीका भी अवर्णवाद समझना चाहिये.

प्रवचनावर्णवाद—एक वस्तूमें परस्पर विरुद्ध स्वभाव नहीं रहते हैं. तो भी एक वस्तूमें उनकी कल्पना करना यह युक्ति संगत नहीं है. जो मनुष्य एकवस्तुमें विरुद्ध स्वभाव रहते हैं ऐसी श्रद्धा करता है वह सम्यग्दृष्टि नहीं है. क्यों कि उसके श्रद्धानने विपरीत ज्ञानका अनुसरण किया है. जैसे मृगतृष्णामें की गई श्रद्धा मिथ्याज्ञानका अनुसरण करनेवाली होनेसे मिथ्या मानी जाती है. जैनलोगोंका चारित्र भी मिथ्याज्ञानका अनुसरण करता है अतः वह भी सच्चा नहीं हैं. दोरीमें सर्पकी भ्रांति होनेसे जैसे रज्जुका त्याग हो जाता है. इस त्यागके समान ही मिथ्याज्ञानसे होनेवाला चारित्र भी भ्रांत है. इत्यादि कहना प्रवचनावर्णवाद है.

अब उपर्युक्त अवर्णवादोंका असत्यपना संक्षेपमें दिखाते हैं. अर्हन् पुरुष होनेसे रास्तेसे जानेवाले प्रवासीके समान सर्वज्ञ और वीतराग नहीं हैं यह कहना असत्य है. क्योंकि असर्वज्ञपना व रागद्वेषीपना इनसे पुरुषत्वका अविनाभाव नहीं है. जैनलोक भी जैमिनी, बुद्ध वगैरह पुरुष भी भेडियोंको पालनेवाले मनुष्यके समान हैं ऐसा कह सकेंगे. अर्हन् सर्वज्ञ और वीतराग है इस बातका विवेचन अन्य न्यायग्रंथोंमें होनेसे हम यहां करते नहीं. जो पदार्थ केवल दुःख प्रतीकारार्थ ही है उनमें मूढ लोक सुखसाधनता मानते हैं. स्त्रीके साथ संभोग करना यह वास्तविक सुख नहीं है. क्योंकि स्त्रीको भोगते समय शरीरको बहुत आयासयुक्त करना पडता है अतः उसको सुख कहना

यह सोलह आना झूट है. कुरूपताको मिटानेवाले वस्त्रादिकोंकी सिद्धपरमेष्ठीको बिलकुल आवश्यकता नहीं है. वे सिद्ध भगवान शरीररहित हैं. अशरीर आत्मामें सकल दुःखोंका नाश होना यही सुख है. यह पूर्ण, अनंत और अनंतज्ञानात्मक है. आत्मामें रहा हुआ श्रुतज्ञान जीवादि पदार्थोंको जाननेमें निमित्त होता है जैसे अरहंत और आचार्यादिक शुभोपयोगके लिये कारण हैं वैसे उनके प्रतिबिंब भी शुभोपयोगके लिये कारण हैं. यह संक्षेपसे अवर्णवादका निरसन हुवा.

---

एवं दंसणमाराहंतो मरणे असंजदो जदि वि कोवि ॥
सुविसुद्धतिव्वलेस्सो परित्तसंसारिओ होइ ॥ ४८ ॥

मृतावाराधयन्नेवं निश्चरित्रोऽपि दर्शनं ॥
प्रकृष्टशुद्धलेश्याको जायते स्वल्पसंसृतिः ॥ ५१ ॥

विजयोदया—एवमित्यनया गाथया असंयतसम्यग्दृष्टे' सम्यक्त्वमाराधयत. फलमाचष्टे एवमिति पूर्वोक्तपरामर्श' । नैर्ग्रन्थ्यमेव मोक्षमार्गः प्रकृष्ट इति । श्रद्दधाना 'शंकादिकमपाकुर्वन्ति उपबृंहणादिभि. । सम्यक्त्वस्य शुद्धिं वर्धयन्समीचीनं दर्शनविनयं संपादयन् । दंसणं श्रद्धानं । आराधन्तो निष्पादयन्मरणे भवपर्ययप्रच्युतिकाले । असंजदो जदि वि यद्यप्यसंयत. । सुविसुद्धतिव्वलेस्सो कपायानुरंजिता योगवृत्तिर्लेश्या, सा पोढा प्रविभक्ता कृष्णनीलकापोततेजः·पद्मशुक्ललेश्याभेदेन । तत्राशुभलेश्यानिरासार्थं सुविशुद्धग्रहणं । तीव्रग्रहणं परिणामप्रकर्षोपादानाय । सुविशुद्धा तीव्रा लेश्या यस्य सुविशुद्धतीव्रलेश्यः । परित्तसंसारिओ अल्पचतुर्गतिपरिवर्तः । होदि भवति । अल्पसंसारता सम्यक्त्वाराधनायाः फलत्वेन दर्शिता ॥

एवंविधसम्यक्त्वाराधनायाः फलमाचष्टे—

मूलारा—आराहंतो निष्पादयन् । सुविसुद्धतिव्वलेस्सो सुविशुद्धतीव्रलेश्य. विशुद्धा शुभा तीव्रा परिणामप्रकर्षवती लेश्या कपायानुरंजिता योगप्रवृत्तिर्यस्य सः । परित्त परिमितः । सम्यक्त्वाराधनायाः स्वल्पसंसारत्वमित्यर्थः ।

अर्थ—सम्यग्दर्शनकी आराधना करनेवाले असंयत सम्यग्दृष्टीको कोनसा फल मिलता है इसका इस गाथामें आचार्यने उल्लेख किया है. उपगूहन, वात्सल्य, स्थितिकरण और प्रभावना ये सम्यग्दर्शनके चार गुण हैं इनसे सम्यग्दर्शन शंकादिदोषोंसे रहित हो जाता है. सम्यग्दर्शनमें विशुद्धि

बढ जाती है. और दर्शनविनयकी प्राप्ति होती है. सम्यक्त्वकी आराधना करनेवाला कोई जीव यद्यपि असंयत सम्यग्दृष्टि होगा तथापि वह विशुद्ध और तीव्र लेश्याका धारक होनेसे अल्पसंसारी होता है. क्रोधादि कषायोंसे अनुरंजित योगकी प्रवृत्तिको लेश्या कहते हैं. उसके कृष्ण, नील, कापोत, पीत, पद्म, और शुक्ल ऐसे छह भेद हैं. कृष्ण, नील और कापोत ये तीन लेश्यायें अशुभ हैं. यहां उत्तर तीन लेश्याओंका ग्रहण समझना चाहिये. जिसके तीन शुभ लेश्याके तीव्र निर्मल परिणाम हैं वह सम्यग्दृष्टि जीव सम्यग्दर्शनकी आराधनासे चतुर्गतिमें थोडा भ्रमण करके मुक्त होता है. अल्प संसार रह जाना यह सम्यग्दर्शनाराधनाका फल है ऐसा यहां समझना चाहिये.

---

सद्दहया पत्तियया रोचय फासंतया पवयणस्स ॥
सयलस्स जेण पदे समत्ताराहया होंति ॥

**रोचका जंतवो भक्त्या स्पर्शकाः प्रतिपादकाः ॥**
**आगमस्य समस्तस्य सम्यक्त्वाराधका मताः ॥ ५२ ॥**

संवादार्थ व्याख्यातृभिः सूत्रे पठिता गाथा यथा—

सद्दहया पत्तियया रोचय फासंतया पवयणस्स ॥
सयलस्स जे णरा ते सम्मत्ताराहया होंति ॥

मूलारा—सद्दहया श्रद्धानकारकाः मनसा। पत्तियया प्रीतिमंतः इदमेवोत्तममिति वचनेन। रोचय रुचियुक्ताः नखच्छोटिकया। फासंतया अनुष्ठातारः

अर्थ—जो जीव जीवादितत्त्वोंके प्रतिपादक आगमपर मनसे श्रद्धान करते हैं. जो जिनकथित तत्त्व ही सर्वोत्कृष्ट है ऐसा वचनके द्वारा उच्चार करके श्रद्धान करते हैं. अर्थात् अन्तःकरणमें उत्पन्न हुवा श्रद्धानपरिणाम वचनके द्वारा व्यक्त करते हैं. जो चुटकीके द्वारा अर्थात् करतलध्वनिके द्वारा अपना तत्त्वश्रद्धान प्रगट करते हैं. तथा जो अपना तत्त्वश्रद्धान कार्य करके–धर्मप्रभावना–जिनपूजा, दान इत्यादिके द्वारा प्रगट करते हैं. वे सब जीव सम्यग्दर्शनके आराधक हैं ऐसा मानना चाहिये.

तत्त्वश्रद्धानपरिणामः कतिभेदः किं फलं इत्यस्य प्रतिवचने उत्तरप्रबंधः । तत्र भेदप्रतिपादनायाह—

तिविहा समत्ताराहणा य उक्कस्समज्झिमजहण्णा ॥
उक्कस्साए सिज्झदि उक्कस्ससुक्कलेस्साए ॥ ४९ ॥

उत्कृष्टा मध्यमा हीना सम्यक्त्वाराधना त्रिधा ॥
उत्कृष्टलेश्यया तत्र सिद्ध्यत्युत्कृष्टया तया ॥ ५३ ॥

विजयोदया—तिविहा त्रिविधा । सम्मत्ताराहणा सम्यक्त्वाराधना । उक्कस्समज्झिमजहण्णा उत्कृष्टमध्यमजघन्या चेति । तत्र उक्कस्साए उत्कृष्टया सम्यक्त्वाराधनया । सिज्झइ सिध्यति निर्वृतिमुपैति । उत्कृष्टशुक्लेश्यासहितया ।

सम्यक्त्वाराधनाया भेदनिर्देशपूर्वकं उत्कृष्टभेदस्य फलमाचष्टे—

मूलारा—स्पष्टम् ।

तत्त्वश्रद्धानरूप परिणाम कितने तरहके हैं? उनसे क्या फल मिलता है? इसका उत्तररूप आगेका विषय लिखते हैं. प्रथमतः सम्यक्त्वाराधनाके भेद दिखाते हैं—

अर्थ—सम्यग्दर्शनाराधनाके उत्कृष्टाराधना, मध्यमाराधना व जघन्याराधना ऐसे तीन भेद हैं. उत्कृष्ट शुक्लेश्यासहित जीवको उत्कृष्ट सम्यक्त्वाराधनाके प्रभावसे मुक्तिसुख प्राप्त होता है.

---

सेसा य हुंति भवसत्त मज्झिमाए य सुक्कलेस्साए ॥
संखेज्जा ऽसंखेज्जा वा सेसा भवजहण्णाए ॥ ५० ॥

भवन्त्यन्ये भवाः सप्त मध्यया मध्यलेश्यया ॥
संख्याता वाप्यसंख्याता हीनया हीनलेश्यया ॥ ५४ ॥

विजयोदया—सेसा अवशिष्टा । होंति भवन्ति । किं भवा मनुष्यत्वादिपर्यायाः । कति सत्त सप्त । मज्झिमाए य सम्यक्त्वाराधनया । सुक्कलेस्साए शुक्लेश्यया मध्यमया वर्तमानस्येत्युभाभ्यां मध्यमशब्दस्य संबंधो व्याख्येयः । संखेज्जा संख्याता असंख्याता वा सेसा शेषा भवन्ति भवाः । जहण्णाए जघन्यसम्यक्त्वाराधनया मृतिमुपेतस्य ।

मध्यमजघन्ययोः फलमाह—

मूलारा—मज्झिमाए-मध्यमया इदमुभयत्र योज्यं । तेन मध्यमशुक्ललेश्यायां वर्तमानस्य मध्यमया सम्यक्त्वाराधनया मृतिमुपगतस्यावाशिष्टाः सप्तभवाः स्युरित्यर्थः । संखेज्जा इत्यादि संख्याता असंख्याता वा भवन्ति शेषा भवा जघन्यया मृतस्येत्यर्थः । अन्ये तु संखेज्जासंखेज्जा भवा य इति पठित्वा भवाश्चेत्यत्र च शब्देन अनंत इति समुच्चिन्वन्ति । वयं तु वा शब्दात् ।

अर्थ—मध्यम शुक्ल लेश्याका आश्रय करके जो जीव मध्यम सम्यक्त्वाराधना करते हैं वे सात भव धारण करके मोक्षको प्राप्त करते हैं. जघन्य सम्यक्त्वकी आराधनासे जो मरण करते हैं वे जीव संख्यात अथवा असंख्यात जन्म धारण करके मोक्ष हस्तगत करते हैं.

---

उक्तास्तिस्र आराधना. कस्य भवंति इत्यस्योत्तरमाह गाथया—

उक्कस्सा केवलिणो मज्झिमया सेससम्मदिट्ठीणम् ।
अविरदसम्मादिट्ठिस्स संकिलिट्ठस्स हु जहण्णा ॥ ५१ ॥
तत्र केवलिनो वर्या मध्या सा शेषसद्दृशाम् ॥
असंयतस्य सद्दृष्टेर्हीनं संक्लिष्टचेतसः ॥ ५५ ॥

विजयोदया—उत्कृष्टा सम्यक्त्वाराधना भवति । कस्य केवलिणो केवलिन. । केवलमसहायं ज्ञानं । इंद्रियाणि, मन', प्रकाशोपदेशादिक वानपेक्ष्य वृत्तेः । प्रत्यक्षस्यावध्यादे आत्मकारणत्वादसहायतास्तीति केवलत्वप्रसग स्यादिति चेन्न रूढेर्निराकृताशेषज्ञानावरणस्योपजायमानस्यैव बोधस्य केवलशब्दवृत्ते' । केवलिशब्दो यद्यपि सामान्येन केवलिद्वये प्रवृत्त स्तथापीह अयोगिकेवलिग्रहणं इत्यन्यत्र मरणाभावात् ॥

उत्कृष्टता कथं सम्यक्त्वाराधनाया इति चेत् इह द्विविधं सम्यक्त्वं सरागसम्यक्त्वं वीतरागसम्यक्त्वं चेति । रागो द्विविध. प्रशस्तराग' अप्रशस्तराग इति । तत्र प्रशस्तरागो नाम पचगुरुपु, प्रवचने च वर्तमानस्तद्गुणानुरागत्मकः । अप्रशस्तो रागो द्विविध' इंद्रियविषयेपु मनोज्ञेपु जायमान. । आप्ताभासेपु, तत्प्रणीते सिद्धांते, तन्निरूपिते मार्गे, तत्स्थेपु वा प्रवर्तमानः दृष्टिराग' इति । तत्र प्रशस्तरागसहिताना श्रद्धान सरागसम्यग्दर्शनं । रागद्वयरहितानां क्षीणमोहावरणाना वीतरागसम्यग्दर्शन । तस्याराधना उत्कृष्टा रागमलाभावात् । अशेषत्रिकालगोचरवस्तुयाथात्म्यग्राहिसकलज्ञान सहचारित्वाच्च ।

मज्झिमगा मध्यमिका सम्यक्त्वाराधना भवति । सेससम्मदिट्ठीणं उपयुक्तेतरवचनः शेषशब्दः इति केवलि-

भ्यो येऽन्येऽसंयतसम्यग्दृष्ट्यादयस्ते परिगृह्यन्ते शेषशब्देन।

तत्रापवादमाह—अविरदसम्मादिट्ठिस्स असंयतसम्यग्दृष्टे'। जहण्णा जघन्या सम्यक्त्वाराधना भवति। किं सर्वस्य ? नेत्याह—सकिलिट्ठस्स संक्लिष्टस्य परीषहव्याकुलचेतस' इति यावत्।

का सम्यक्त्वाराधना कस्य स्यादित्याह—

मूलारा—उक्कस्स उत्कृष्टा प्रशस्ततररागात्कर्ममलविलयान्निखिलवस्तुयाथात्म्यग्राहिसकलज्ञानसहचरितत्वाच्च। अर्थादयोगकेवलिनस्तस्यैव मरणसभवात्परमोत्कृष्टशुक्ललेश्यासंस्कारव्यवहरणानुसरणाच्च। पूर्वप्रयोगादाविद्धकुलालचक्रव- दिति सूत्रकारवचनात्। सेसा असंक्लिष्टसम्यग्दृष्ट्यादि। संकिलिट्ठस्स परीषहव्याकुलमनस।

कहीं हुई ये तीन आराधनायें किस जीवको प्राप्त होती है ? इस प्रश्नका उत्तर आचार्य देते हैं.

अर्थ—उत्कृष्ट सम्यक्त्वकी आराधना अयोगकेवलीको होती है. मध्यम सम्यग्दर्शनाराधना बाकीके सम्यग्दृष्टी जीवोंको होती है. परंतु परीषहोंसे जिसका मन उद्विग्न हुवा है ऐसे अविरत सम्यग्दृष्टीको जघन्य सम्यक्त्वाराधना प्राप्त होती है.

विशेषार्थ—असहाय ज्ञानको केवलज्ञान कहते हैं. शंका-इंद्रिया, मन, प्रकाश और उपदेशादिकोंका सहारा न लेकर फक्त आत्माके आश्रयसे अवधि व मनःपर्यय ज्ञान उत्पन्न होते हैं. इस लिये उनको भी केवलज्ञान क्यों नहीं कहते हो ? उत्तर-अवध्यादिक ज्ञानको केवलज्ञान नहीं कहते हैं. जिसने सर्व ज्ञानावरणकर्मका नाश किया है ऐसे ज्ञानको ही केवलज्ञान यह शब्द रूढ है अन्य ज्ञानोंमें केवल शब्दकी रूढी नहीं है.

केवलि शब्द सामान्यसे सयोगकेवली और अयोगकेवली इन दोनोंमें प्रवृत्त है तो भी यहां केवली शब्दसे अयोग केवलीकाही ग्रहण होता है. सयोगकेवलीकी अवस्थामें मरण होताही नहीं.

केवलीका सम्यग्दर्शन उत्कृष्ट कैसा ? उत्तर—सम्यग्दर्शनके सराग सम्यग्दर्शन और वीतराग सम्यग्दर्शन ऐसे दो भेद हैं. रागके भी प्रशस्त राग और अप्रशस्त राग ऐसे दो भेद हैं. पंच परमेष्टी, और जिनागममें जो गुणानुराग उत्पन्न होता है उसको प्रशस्तराग कहते हैं. अप्रशस्तरागसे मनोहरविपयोंमें जो प्रेम उत्पन्न होता है वह पहिला अप्रशस्त राग है. और बुद्ध, कपिलादिक आप्ताभास और उनके सिद्धान्त, उनके द्वारा प्ररूपे हुए कुमार्ग तथा कुमार्गस्थ लोक इनके विपयमें हुआ जो अनुराग वह दुसरा अप्रशस्त राग है. प्रशस्तरागसहित जीवोंका जो

सम्यग्दर्शन वह सराग सम्यग्दर्शन है. जिनके प्रशस्त और अप्रशस्त दोनो ही राग नष्ट हो गये हैं अर्थात् मोहनीय कर्म, ज्ञानावरण और दर्शनावरण कर्म जिनका नष्ट हो गया है उनके सम्यग्दर्शनको वीतराग सम्यग्दर्शन कहते हैं. केवली भगवानको उत्कृष्ट सम्यग्दर्शनाराधना होती है. क्योंकि संपूर्ण रागरूपी मल उनका नष्ट हुआ है. तथा त्रिकालवर्ती संपूर्ण पदार्थोंका यथार्थस्वरूप जाननेवाला ज्ञान सम्यग्दर्शनका साथी है. इसलिये भी केवली भगवानकी सम्यग्दर्शनाराधना सर्वोत्कृष्ट है. अविरतसम्यग्दृष्ट्यादिक सम्यग्दृष्टि जीवोंकी सम्यग्दर्शनाराधना मध्यम दर्जेकी है. जो परीषहोंसे व्याकुलचित्त हो गये हैं ऐसे अविरत सम्यग्दृष्टी जीव जघन्याराधक हैं ऐसा समझना चाहिये.

---

जघन्यसम्यक्त्वाराधनामाहात्म्यं कथयति—

संखेज्जमसंखेज्जगुणं वा संसारमणुसरित्तूणं ।
दुक्खक्खयं करंते जे सम्मत्तेणणुमरंति ॥ ५२ ॥
संख्यातामप्यसंख्यातामनुसृत्यापि संसृतिम् ॥
मृत्युकालेऽनुगच्छन्तो जीवाः सिध्यन्ति दर्शनम् ॥ ५६ ॥

विजयोदया–संखेज्जमसंखेज्जगुणं वा संसारमणुसरित्तूण परिभ्रम्य। दुक्खक्खयं दु खक्षयं । करेंति कुर्वन्ति। के जे । सम्मत्तेणणुमरंति सम्यक्त्वेन सह मृतिमुपयान्ति । नन्वियं जघन्या सम्यक्त्वाराधना तस्यां च प्रवृत्तस्य संसारकलो निरूपित एव । 'संखेज्जं वा असंखेज्जं वा सेसा जहण्णाए' इति तत्पुनरुक्तता स्यादिति । न, उक्तस्यार्थस्याविशेषेण भूयोऽभिधानं पुनरुक्तमिति, इह तु विशेषाभिधानमस्ति 'दुक्खक्खयं करेंतित्ति' ।

जघन्यसम्यक्त्वाराधनामाहात्म्यमाह–

मूलारा—गुणं वा । वा शब्दादनंतं चेत्यर्थः । अणुसरित्तूण । परिभ्रम्य । अणुसरित्ता मरणे प्रतिपद्य । करेंति इत्यादि ॥ एतद्विशेषख्यापनार्थत्वादस्योक्तार्थत्वेऽपि न दोषः॥

जघन्य सम्यक्त्वाराधनाकी विशेषता आचार्य दिखाते हैं—

अर्थ—जिनका सम्यक्त्वके साथ मरण होता हैं वे जीव संख्यात या असंख्यातभवतक संसारदुःखोंका क्षय करके मोक्षकी प्राप्ति कर लेते हैं.

शंका—इस जघन्यसम्यक्त्वाराधनाका काल पूर्वमें ' संखेज्जा संखेज्जा वा सेसा जहण्णाए ' इस गाथा- र्धमें कहा है. वही अभिप्राय प्रस्तुत गाथामें पुनः आप कहते हैं इस लिये यहां पुनरुक्ति दोष आता है. समाधान—आपका कहना ठीक है. कहे गये अर्थकोही वार वार कहना वह पुनरुक्तिदोप है. परंतु यहां सम्यक्त्वाराधनाकी विशेषता कही है इस लिये पुनरुक्ति दोष नहीं है. सम्यक्त्वाराधक दुःखोंका क्षय करके मुक्त हो जाता है यह विशेपता इस गाथामें आचार्यने दिखायी है अतः यहां पुनरुक्ति नहीं है.

---

सम्यक्त्वलाभमाहात्म्यनिवेदनाय गाथा—

लध्दूण य सम्मत्तं मुहुत्तकालमवि जे परिवडंति ॥
तेसिमणंताणंता ण भवदि संसारवासद्धा ॥ ५३ ॥

मुहूर्तमपि ये लब्ध्वा जीवा मुंचन्ति दर्शनम् ॥
नानंतानंतसंख्याता तेषामद्धा भवस्थितिः ॥ ५७ ॥

इति वालमरणं समाप्तम् ॥

विजयोदया—लद्धूण लब्ध्वा । सम्मत्तं तत्त्वश्रद्धानं । कियत्कालं ? मुहुत्तकालमवि अंतर्मुहूर्तमात्रमपि ॥ जे ये परिवडंति सम्यक्त्वात्प्रच्यवान्ति । अनंतानुवंधिनामुदयात् । तेसिं तेषा सम्यक्त्वात्प्रच्युत्य मिथ्यात्वं गताना । ससारवासद्धा संसारवसनकालोऽनंतो भवत्येवेति, तु शब्द एवकारार्थोऽत्र संवंधनं नेय. । अनंतानंतग्रहणं कुर्वता अनंतकालपरिभ्रमणसद्भावसूचनं कृतम् ॥ इति वालमरणम् ॥

मूलारा—दु एवार्थे । मुहुत्तकालं अन्तर्मुहूर्तमात्रं । परिवडंतिं । सम्यक्त्वात्प्रच्यवन्ते अनंतानुवंधिनामन्यतमोदयात् । अनंतानंतो । अनंतस्तु स्यादिति भावः । अद्धा काल । इति वालमरणं प्रकरणम् ।

सम्यक्त्वके लाभका माहात्म्य कहते हैं.

अर्थ—जो जीव सम्यग्दर्शनको मुहुर्तकालपर्यंतभी प्राप्त करके अनंतर छोड देतें है वे भी इस संसारमें अनंतानंत कालपर्यंत नहीं रहते हैं. अर्थात् उनको अर्द्धपुद्गलपरिवर्तन कालतकही फिरना पडता है. इससे जादा कालतक वे भवभ्रमण करते नहीं.

॥ वालमरण प्रकरण समाप्त हुवा. अब वालवाल प्रकरणका वर्णन करते हैं.

मिथ्यादृष्टेर्दर्शनस्याभावान्न तस्याराधकः स्यात् ज्ञानचारित्रयोः परिणत इति तयोराराधकः स्यादितीमां शंकाम पाकर्तुमाह—

जे पुण सम्मत्ताओ पब्भट्ठा ते पमाददोषेण ॥
भामन्ति दुब्भवा वि हु संसारमहण्णवे भीमे ॥ ५४ ॥ क्षेपकगाथा ।
जो पुण मिच्छादिट्ठी दढचरित्तो अदढचरित्तो वा ॥
कालं करेज्ज ण हु सो कस्सहु आराहओ होदि ॥ ५५ ॥
संयतोऽसंयतो वा यो मिथ्यात्वकलुषीकृतम् ॥
विदधात्यधमः कालं कस्याप्याराधको न सः ॥ ५८ ॥

विजयोदया—जो पुण मिच्छादिट्ठी । यः पुनर्मिथ्यादृष्टिस्तत्त्वश्रद्धानरहितो । यः पुनर्दढचरित्तो अदढचरित्तो वा दृढचारित्रो वा अदृढचारित्रो वा । कालं करेज्ज मृतिमुपेयात् । सो स । ण खु नैव । कस्सइ कस्यचिदपि । आराधगो आराधको भवति । सम्यक्त्वमंतरेण सम्यग्ज्ञानसम्यक्चारित्रे न स्तः । इति रत्नत्रये कस्यचिदपि नाराधक इति ग्राह्यम् । अन्यथा मिथ्यादर्शनादीनामाराधक एवासौ इति कृत्वा न कस्यचिदपि इत्ययुक्त स्यात् ॥

अथ मिथ्यादृष्टिः सम्यक्त्वाभावात्तदनाराधकोऽपि ज्ञानचारित्रपरिणत्या क्रियमाणस्तदाराधकः स्यादित्याशंकापनोदार्थ आह—

मूलारा—कस्सवि रत्नत्रयमध्ये कस्यचिदपि सम्यक्त्वं विनान्ययोरपि अभावात् ।

मिथ्यादृष्टि सम्यग्दर्शन न होनेसे सम्यग्दर्शनका आराधक नहीं है, तो भी ज्ञान और चारित्रमें वह परिणत होनेसे उनका आराधक होगा इस शंकाको दूर करते हैं—

अर्थ–अनंतानुबंधीके उदयसे प्रमाद दोष उत्पन्न होकर जो जीव सम्यक्त्वसे भ्रष्ट हो जाते हैं, अर्थात् जो मिथ्यात्वी होते हैं वे इस भयंकर संसारसमुद्रमें पडकर अनंत कालतक कुत्सितभव धारण करते हुये भ्रमण करते हैं.

अर्थ–-तत्त्वार्थश्रद्धानरहित जो मनुष्य अर्थात् मिथ्यादृष्टी दृढचारित्रका धारक हो अथवा शिथिलचारित्री

हो वह यदि मरेगा तो किसी भी आराधनाका धारक नहीं है. अभिप्राय यह है कि उसको सम्यग्दर्शन नहीं है. सो सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र उसके विना उसको कैसे प्राप्त होंगे? अतः रत्नत्रयमेंसे वह किसीका भी आराधक नहीं है. यदि वह मिथ्यादर्शनादिकोंका आराधक है ऐसा मानोगे तो 'ण हु सो कस्स हु आराहगो होदि' 'वह किसी भी आराधनाका आराधक नहीं है' यह वचन मिथ्या कहना पडेगा.

---

अथ को मिथ्यादृष्टिर्यो मिथ्यात्ववान् । अथ तदेव मिथ्यात्वं नाम किं कतिविधं इत्यत आह—

तं मिच्छत्तं जमसद्दहणं तच्चाण होइ अत्थाणं ॥
संसइयमभिग्गहियं अणभिग्गहियं च तं तिविहं ॥ ५६ ॥

जिनैरभाणि मिथ्यात्वं तत्त्वार्थानामरोचनम् ॥
इदं सांशयिकं जंतोर्गृहीतमगृहीतकम् ॥ ५९ ॥
तत्र जीवादितत्वानां कथितानां जिनेश्वरैः ॥
विनिश्चयपराचीना दृष्टिः सांशयिकी मता ॥ ६० ॥
परोपदेशसंपन्नं गृहीतमभिधीयते ॥
निसर्गसंभवं प्राज्ञैर्मिथ्यात्वमगृहीतकम् ॥ ६१ ॥

विजयोदया—तं तत् । मिच्छत्तं मिथ्यात्वं । होदि भवति । जं यत् असद्दहणं अश्रद्धानं । कस्य तच्चाणं अत्थाणं तत्वार्थानामनंतद्रव्यपर्यायात्मकाना जीवादीना । अर्थस्य तत्त्वविशेपणमनर्थकम् । अतत्त्वरूपस्याभावात् इति चेन्न । मिथ्याज्ञानोपदर्शितस्य नित्यत्वक्षणिकत्वाद्यन्यतमधर्ममात्रात्मकस्यातत्त्वरूपसंभवात् । तस्य भावस्तत्व तत्त्वशब्दो भाववचन । भाववत्वमर्थशब्दो ब्रवीति । ततोऽनयोर्भिन्नाधिकरणभृतो कथं समानाधिकरणतेति न दोप. । भाववद्व्यतिरेकाद्भावस्य तत्त्वशब्दोऽर्थ एव वर्तते इति । तथा च प्रयोग—

तत्त्वार्थश्रद्धान सम्यग्दर्शनमिति । अथवाप्यधिकरणतेव । अर्थाना जीवादीना यानि तत्वानि अविपरीतानि रूपाणि तेपामश्रद्धानं यत्तान्मिथ्यात्व इति संवंध. क्रियते । ससयिद संशयित किंचित्तत्त्वमिति । तत्वानवधारणात्मक सशयज्ञानसहचारि अश्रद्धानं संशयितं । न हि संदिहानस्य तत्त्वविपयं श्रद्धानमस्ति इदमित्थमेवेति । निश्चयप्रत्यय-सहभावित्वात् श्रद्धानस्य । अभिग्गहिद यद्देशाभिमुख्येन गृहीतं स्वीकृतं अश्रद्धानं अभिगृहीतमुच्यते । एतदुक्तं भवति । न संति जीवादीनि द्रव्याणि इति गृहाण सति जीवादीनि नित्यान्येवेति यदा परस्य वचनं श्रुत्वा

जीवादीनां सत्वे अनेकांतात्मकत्वे चोपजातं अश्रद्धानं अरुचिर्मिथ्यात्वमिति । परोपदेशं विनापि मिथ्यात्वोदयादुपजायते यदश्रद्धानं तदनभिगृहीत मिथ्यात्वं ॥

यद्वान्मिथ्यादृष्टिःस्यात्तन्मिथ्यात्वं किं कतिविधं चेत्यत्राह—

मूलारा—तच्चाण अत्थाणं अनंतद्रव्यपर्यायात्मकाना जीवादीना, अथवा अर्थाना यानि तत्त्वानि अविपरीतानि रूपाणि तेषा । संसइदं किं सग्रंथताया मुक्तिर्निर्ग्रंथताया वेत्यादि तत्त्वानवधारणात्मको दर्शनमोहोदयनिमित्त. प्रत्ययः संशयः । तेन सहचरित तत्त्वाश्रद्धानं संशयित, संशयः संजातोऽस्येति व्युत्पत्तेः । न हि संदिहानस्य तत्त्वश्रद्धानमस्ति । इदमित्थमेवेति निश्चयसहभावित्वात्तस्य । अभिग्गहिदं । परोपदेशादाभिमुख्येन स्वीकृतं परोपदेशजं इत्यर्थः । तथा हि—न संति जीवादीनि इति गृहाण । संति वा तानि, नित्यान्येवेत्यादि परवचः श्रुतवतो यदा तेषां सत्वे अनेकांतात्मकत्वे वा अश्रद्धानं स्यात्तदाभिगृहीतमित्युच्यते । तच्चतुर्द्धा—क्रियावाद्यादिमतभेदात् । ते यथा—

असिदिसदं किरियाणं अक्किरियाणं च होदि चुलसीदि ॥
सत्तट्ठी अण्णाणी वेणइयाणं च होदि बत्तीस ॥

अणभिग्गहिदं परोपदेशं विनापि मिथ्यात्वोदयाज्जातं ।

जिसको आप मिथ्यादृष्टि कहते हैं उसका क्या स्वरूप है ? तथा मिथ्यात्वके कितने भेद हैं ? इस प्रश्नका उत्तर आचार्य देते हैं—

अर्थ—अनंत द्रव्यपर्यायोंसहित जीवादि पदार्थोंका श्रद्धान न करना मिथ्यादर्शन है. इस मिथ्यादर्शनके संशयमिथ्यात्व, अभिग्रह मिथ्यात्व और अनभिग्रह मिथ्यात्व ऐसे तीन भेद है.

विशेपार्थ—गाथामें ' तच्चाणं होइ अत्थाणं ' ऐसा वाक्य है उसमें अर्थ शब्दका ' तत्त्व ' यह विशेषण व्यर्थ मालूम होता है. क्योंकि जीवादिक अर्थ तत्त्वरूपही रहते हैं. अतत्त्वरूप-मिथ्यारूप नहीं होते हैं. इस शंकाका उत्तर आचार्य देते हैं.

मिथ्याज्ञानीओने जीवादि पदार्थ सर्वथा नित्यही हैं अथवा अनित्यही हैं, एकही हैं, अनेकही हैं ऐसा उपदेश किया है. परंतु वस्तु सर्वथा नित्यादि एक एक धर्ममय है ऐसा सिद्ध नहीं होता है. अतः एकेक धर्मात्मकही वस्तुस्वरूप समझना मिथ्यात्व है. एक एक धर्मात्मक वस्तु अतत्त्व है. उससे व्यावृत्ति करनेके लिये ' तत्त्व ' यह विशेषण ग्रंथकारने जोड दिया है.

अहिंसादिगुणाः सर्वे व्यर्था मिथ्यात्वभाविते ॥
कटुकेऽलाबुनि क्षीरं सफलं जायते कुतः ॥ ६२ ॥

विजयोदया—जे वि हिंसा नाम प्रमादवत. प्राणेभ्यो वियोगकरणं प्राणिनस्ततो निवृत्तिरहिंसा। असदभिधानाद्विरति सत्यम् । अदत्तादानाद्विरतिरस्तेयं । मैथुनाद्विरतिर्ब्रह्म । ममेद भावो मोहोदयजःपरिग्रह. । ततो निवृत्तिरपरिग्रहता । एते अहिंसादयो गुणा परिणामा धर्म इत्यर्थः ।

ननु सहभुवो गुणा इति वचनात् चैतन्यामूर्तित्वादीनामेवात्मनः सहभुवां गुणता । हिंसादिभ्यो विरतिपरिणाम. पुन' कादाचित्कत्वात् मनुष्यत्वादिक्रोधादिवत्पर्याया इति चेन्ननु गुणपर्ययवद्द्रव्यमित्यादावुभयोपादाने अवातरभेदोपदर्शनमेतद्यथा ' गोवलीवर्दम् ' इत्युभयोरुपादाने पुनरुक्ततापरिहृतये स्त्रीगोशब्दवाच्या इति कथनमेकस्यैव गुण शब्दस्य ग्रहणे धर्ममात्रवचनता ॥

अहिंसादयश्च ते गुणा. अहिंसादिगुणा' । मिच्छत्तकडुगिदा मिथ्यात्वेन तत्त्वाश्रद्धानेन । कडुगिदा कटूकृता' कटुकतां गता' । होंति भवति। कदा मरणे मरणकाले इति। अफला भवंति। कस्य मिथ्यात्वकटूकृताहिंसादिगुणस्यात्मन । किमिव ? दुद्धंव क्षीरमिव। कीदृग्भूतं ? कडुअदुद्धियगद कटुकालावूपगतम् यथा अफलं फलरहितं । पित्ताद्युपशमन प्रीतिरित्यादिकं यत्फल क्षीरस्य प्रतीतं तेन फलेन अफलं जातम्। यथा क्षीरं भाजनदोषादेवं मिथ्यात्ववत्यात्मनि स्थिता अहिंसादिगुणा स्वसाध्येन फलेन अफलवंत. पंचानुत्तरविमानवासित्वं लौकांतिकत्वमित्याद्यभ्युदयफलमिह गृहीतं। अहिंसादयो न स्वोचितफलातिशयदायिन' दुष्टभाजनस्थितत्वात् कटुकालावुकगतपयोवदिति सूत्रार्थ. ॥

मिथ्यात्वमाहात्म्य कथयति—

मूलारा—गुणा धर्माः । ननु च सहभुवो गुणा इति वचनाच्चैतन्यामूर्तत्वादीनामेवात्मना सह सदा लब्धवृत्तीना गुणत्वं न्याय्यं, न त्वहिंसादीना कादचित्कत्वेन मनुष्यादिवत्क्रोधादिवद्वा तेषा पर्यायत्वादिति चेन्न ' गुणपर्ययवद्द्रव्यमित्यादावुभयोपादानेऽवातरभेदोपदर्शनमेतद्यथा गोबलीवर्दमित्युभयोपादाने स्त्री गोशब्दवाच्येति कथनं। एकस्यैव तु गुणशब्दस्य ग्रहणे धर्ममात्रवचनता । कडुगिदा कटुकिता दूपिताः । स्वोचितफलातिशयदानेऽन्यथाकृतसामर्थ्या इत्यर्थः । तस्स मिथ्यात्वकटूकृताहिंसादिगुणस्यात्मनः । कडुदोद्धियगदं कटुकतुंवकास्थितं । कदमिति पाठे कृतं प्रक्षिप्तमित्यर्थः । हवे भवति । अहलं—पंचानुत्तरविमानवासित्वं लौकान्तिकत्वाद्यभ्युदयलक्षणफलरहिताः। प्रीतित्वापित्ताद्युपशमनादिफलरहितं च ॥

---

परोपदेशाभिमुखेन इति खपुस्तके पाठः ।

मिथ्यात्वके दोषोंका आचार्य वर्णन करते हैं—

अर्थ—अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य और परिग्रहत्याग ये आत्माके गुण हैं परंतु मरणसमयमें यदि ये गुण मिथ्यात्वसे युक्त हो जायेंगे तो कडवी तुंबीमें रक्खे हुए दूधके समान व्यर्थ होते हैं, फलरहित होते हैं.

विशेषार्थ—कषाययुक्त होकर प्राणीके प्राणोंका नाश करना हिंसा है. इस हिंसासे विरक्त हो जाना अहिंसा मानी जाती है. प्राणीको दुःख देनेवाले भाषणसे विरक्त होना सत्य है. अन्यजनोंके द्वारा नहीं दी गई वस्तु ग्रहण करना अचौर्यव्रत है. मैथुनके त्यागका नाम ब्रह्मचर्य है. तथा यह धनादिक मेरा है ऐसा संकल्प मोहकर्मके उदयसे होता है उसको परिग्रह कहते हैं. उससे निवृत्त होना अपरिग्रह–परिग्रहत्याग कहलाता है. ये अहिंसादिगुण आत्माके परिणाम हैं अर्थात् धर्म हैं.

शंका—गुण द्रव्यके साथ हमेशा रहते हैं. ' सहभुवो गुणाः ' ऐसा गुणके विषयमें आगमका वचन है. चैतन्य, अमूर्तित्व ये ही आत्माके गुण है ये गुण कभी आत्मासे अलग नहीं होते हैं. इनको ही गुण कहना चाहिये. परंतु हिंसादिकोंसे जो विरक्तिरूप परिणाम हैं वे कादाचित्क है–अर्थात् वे परिणाम मनुष्यपना, क्रोधादिकोंके समान सदाही आत्मामें रहते नहीं हैं. अतः उनको गुण कहना योग्य नहीं.

इस शंकाका उत्तर—' गुणपर्ययवद्द्रव्यम् ' इस सूत्रमें दोनोंका ग्रहण किया है अर्थात् गुण और पर्यायको ग्रहण किया है. यहां गुणशब्द उपलक्षणवाचक समझना चाहिये. अर्थात् वह ज्ञानादिगुणोंके समान अहिंसादिधर्मों-का भी वाचक है. जैसे ' गोबलीवर्दम् ' इस शब्दोंसे एक ही गोका दो शब्दोंसे ग्रहण करनेसे एकको व्यर्थता अर्थात् पुनरुक्तता आती है वह दूर करनेके लिये गोशब्दका अर्थ गाय करना पडता है. उसी तरह ' अहिंसादि गुणा ' इस गाथाके शब्दसे यहां धर्ममात्रको गुण कहा है ऐसा समझना चाहिये.

कडु तुंबीमें रक्खा हुआ दुग्ध पित्तोपशमन करना, माधुर्य इत्यादि गुणोंसे हाथ धो बैठता है. अर्थात् पात्रके दोषसे दूधमें जैसे अफलता आती है वैसे ही मरणकालमें अहिंसादिगुण यदि मिथ्यात्वसे युक्त हो जायेंगे तो उनसे आत्माको विजय वैजयंतादि पंचानुत्तरोंमें जन्म होना, लौकांतिकदेवत्व प्राप्त होना ऐसे २ सातिशय फल प्राप्त नहीं होते हैं. मिथ्यात्व दूषित अहिंसादिकोंसे फक्त फलातिशय मिलता नहीं है ऐसा भी नहीं है प्रत्युत वे आत्मामें रहकर महादोषोंको भी उत्पन्न करते हैं.

न केवलं फलातिशयाकारित्व आहिंसादिगुणाना अपि तु मिथ्यात्वकटुकिते स्थिता दोपानपि कुर्वन्ति इत्याचष्टे—

जह भेसजं पि दोसं आवहइ विसेण संजुदं संतं ॥
तह मिच्छत्तविसजुदा गुणा वि दोसावहा होंति ॥ ५
सर्वे दोषाय जायन्ते गुणा मिथ्यात्वदूषिताः ॥
किमौषधानि निघ्नंति सविषाणि न जीवितम् ॥ ६३ ॥

विजयोदया—यथा भेसज पि इति स्पष्टतया न व्याख्यायते। मिच्छत्तविसजुदा मिथ्यात्वेन विषेण संयक्ताः गुणा वि गुणा अपि आहिंसादयो गुणा अपि। दोसावहा दोपावहा संसारे चिरपरिभ्रमणदोषमावहन्तीत्यर्थः। अथवा मिथ्यादृष्टेर्गुणाः पापानुबंधि स्वल्पमिंद्रियसुख दत्वा बह्वारंभपरिग्रहादिषु आसक्तं नरके पातयन्ति इति दोपावहाः। दृष्टान्तप्रदर्शनेन इष्टनिर्वृति प्रातिश्च मिथ्यात्वमाहात्म्यान्न भवतीति प्रमाणेन दर्शयितु गाथाद्वयमायातम्।

न केवलं मरणे मिथ्यात्वदूषिता आहिंसादयः फलातिशयान्नश्यंति किं तर्हि दोपमपि कुर्वन्ति इत्याह—

मूलारा—आवहदि करोति। दोसावहा संसारे चिरभ्रमणकारिणः। अथवा मिथ्यादृष्टेर्गुणाः पापानुबन्धि स्वल्पमिंद्रियसुखं दत्वा बह्वारंभपरिग्रहादिष्वासक्तं कृत्वा नरके पातयन्ति इति दोपावहाः ॥

उन दोषोंका आचार्य एवं प्रकारसे वर्णन करते हैं—

अर्थ-- औषध यद्यपि गुण करनेवाला होता है तथापि वह यदि विपमिश्रित होगया हो तो वह दोषयुक्त होता है. अर्थात् उसके सेवनसे मनुष्यकी हानि होती है. उसी तरह अहिंसादिगुण जब मिथ्यात्वसे युक्त होते हैं तब वे गुण होते हुए भी संसारमें दीर्घकालतक परिभ्रमण करानेवाले दोषोंको धारण करते हैं. अथवा मिथ्यादृष्टिके ये अहिंसादिगुण पापानुबंधी स्वल्प इंद्रियसुखकी जीवको प्राप्ति कर देते हैं. परंतु उसको बहु आरंभ और परिग्रहोंमें आसक्त करके नरकमें ले जाते हैं अतः ये मिथ्यात्वदूपित अहिंसादिगुण दोषोंको उत्पन्न करते हैं ऐसा समझना चाहिये. विषमिश्रित औषधसे आरोग्यका लाभ होता नहीं वैसे मिथ्यात्वयुक्त अहिंसादिकगुणोंसे जीवको मोक्ष प्राप्त होता नहीं ऐसा समझना चाहिये.

दिवसेण जोयणसयं पि गच्छमाणो सगिच्छिदं देसं ॥
अण्णंतो गच्छंतो जह पुरिसो णेव पाउणदि ॥ ५९ ॥

निर्वृतिं संयमस्थोऽपि न मिथ्यादृष्टिरश्नुते ॥
जवनोऽप्यन्यतो यायी किं स्वेष्टं स्थानमृच्छति ॥ ६४ ॥

विजयोदया—इत्यनेन प्रकृष्टगमनसामर्थ्याक्रमणमाख्यातम् । अण्णतो गच्छंतो इत्यनेन तन्मार्गाप्रवृत्तत्वात् इत्ययं हेत्वर्थो दर्शित[1] । तेन इष्टं देशं न प्राप्नोतीति साध्यधर्मो दृष्टान्तेनोपदर्शित. । सगिच्छद देसं जह पुरिसो णेव पाउणदि । इत्यनेन दृष्टान्त उपदर्शित. ।

मिथ्यादृष्टिर्नैवेष्टं प्राप्नोति तन्मार्गाप्रवृत्तित्वाद्य' स्वप्राप्यस्य मार्गे न वर्तते नासौ तत्प्राप्नोति। यथा दक्षिणमथुरातः पाटलिपुत्रं प्राप्तुमिच्छुर्दक्षिणा दिशं गच्छन्निति प्रमाणेनाभिमतनिर्वृति प्राप्तिप्रतिबंधकत्वमपि मिथ्यात्वस्य दर्शयितुं गाथाद्वयमाह—

मूलारा—सगिच्छिदं स्वेष्टं । अण्णंतो अन्यत्र । पाउणदि प्राप्नोति ।

अर्थ—एक दिनमें सौ योजन भी गमन करनेवाला आदमी यदि वह अपने इष्ट स्थानसे विलकुल उलटी दिशाको गमन करने लग जाय तो जैसे वह कभी भी आपने स्थानको प्राप्त न होगा उस तरह मिथ्यात्वसे युक्त अहिंसादिगुण जिसके हो वह पुरुप कभी भी मुक्तिपदको प्राप्त होनेवाला नहीं है. यह निश्चित समझना चाहिये.

---

धणिदं पि संजमंतो मिच्छादिठ्ठी तहा ण पावेई ॥
इट्ठं णिव्वुइमग्गं उग्गेण तवेण जुत्तो वि ॥ ६० ॥

विजयोदया—धणिदं पि नितरामपि। सजमन्तो चारित्रे वर्तमानोऽपि। उग्गेण तवेण जुत्तोवि उग्रेण तपसा युक्तोपिऽपि, नैव निर्वृतिं प्राप्नोति इत्यनेन साध्यधर्माख्यानम्। मिच्छादिठ्ठी इत्यनेन साध्यधर्मि दर्शितम्। एव प्रमाणरचना कार्या—

मिथ्यादृष्टिर्नैवेष्टं प्राप्नोति तन्मार्गाप्रवृत्तित्वात्। य स्वप्राप्यस्य मार्गे न प्रवर्तते न स तमभिमत प्राप्नोति । यथा

---

1 वलमाख्यातं इति रपुस्तके ।

दक्षिणमथुरात' पाटलिपुत्रं प्राप्तुमिच्छु दक्षिणां दिशं गच्छन्निति । णिव्वुदिं निर्वृतिं । अग्गा अग्र्या । अथवा निर्वृतिस्तुष्टि र्यथा मनसो निर्वृतिर्मनस्तुष्टिरित्यर्थ । निर्वृतेर्मार्गमुपायं क्षायिकज्ञानचारित्राख्यम् । स्पष्टतया न प्रतिपद्व्याख्या कृता ॥

मूलारा—धणिदं अत्यर्थ । पि संजमंतो संयमं कुर्वन्नपि । इट्ठं णिव्वुदिमग्गं क्षायिकरत्नत्रयाख्यं मुक्तिमार्गं । अथवा इष्टा वाछितां निर्वृतिं तुष्टिं । अग्ग्या प्रधानभूता । अनंतसुखमित्यर्थः ।

अर्थ—मिथ्यादृष्टि मनुष्य चारित्रका पालन अच्छी तरहसे करेगा और उग्रतप भी तपेगा तो भी उसको इच्छित मोक्षमार्गकी प्राप्ति कभी भी नहीं होगी.

जैसे कोइ आदमी पाटलिपुत्र नगरको जानेकी इच्छा रखता हुआ दक्षिणमथुरासे दक्षिणदिशाके तरफ ही चलने लगा अब बोलो वह कभी पाटलिपुत्र शहरको पोहोंच सकता है ? उसी तरह यह मिथ्यादृष्टिजीव भी मोक्षमार्गमें न होनेसे स्वेष्टस्थान–मोक्षको प्राप्त नहीं कर सकता. मोक्षका मार्ग क्षायिकज्ञान, यथाख्यात चारित्र ये है. मिथ्यादृष्टिको इनकी प्राप्ति नहीं होती है ऐसा इस गाथाका अभिप्राय है.

---

व्रतेन शीलेन तपसा वा युक्तोऽपि मिथ्यात्वदोषाच्चिर ससारे परिभ्रमति इतरस्मिन्व्रतादिहीने किं वाच्यमिति दर्शयति—

जस्स पुण मिच्छदिट्ठिस्स णत्थि सीलं वदं गुणो चावि ॥
सो मरणे अप्पाणं कह ण कुणइ दीहसंसारं ॥ ६१ ॥

न विद्यते व्रतं शीलं यस्य मिथ्यादृशः पुनः ॥
न कथं दीर्घसंसारमात्मानं विदधाति सः ॥ ६९ ॥

विजयोदया—स्वल्पापि मिथ्यात्वविषकणिका कुत्सितासु योनिषु उत्पादयति कमास्ति वाच्यं सर्वस्य जिनदृष्टस्याश्रद्धाने । इति गाथाया अर्थ ॥

भगवन्यद्येवं व्रतादियुक्तोऽपि मिथ्यादृष्टिर्दीर्घे ससारे भ्राम्यति तर्हि मरणे व्रतादिरहितोऽसौ कीदृक्फलभाजनमात्मानं कुर्यादित्यत्राह—

शीलं व्रतपरिरक्षणं । वदं हिंसादिभ्योऽभिप्रायकृता विरतिः । गुणो ज्ञानादिः । कहेत्यादि । कह कथं । अनंतानंतसंसारमप्यात्मानं करोतीति भावः ।

व्रत, शील और तपश्चरण धारण करता हुवा भी यह जीव यदि मिथ्यादृष्टि हो तो मिथ्यात्वदोषसे चिरकाल तक संसारमें भ्रमण करता है. यदि वह व्रतादिकोंसे भी रहित हो तो अवश्य संसारमें भ्रमण करेगा ही यही अभिप्राय सूत्रकार गाथामें कहते हैं.

अर्थ---जो मिथ्यादृष्टि शील, व्रत और गुणोंसे रहित है वह मरणके अनंतर दीर्घ संसारी क्यों न होगा? अवश्य होगा.

---

एक्कं पि अक्खरं जो अरोचमाणो मरेज्ज जिणदिठ्ठं ॥
सो वि कुजोणिणिवुड्डो किं पुण सव्वं अरोचन्तो ॥ ६२ ॥

अरोचित्वाज्जिनाख्यातं एकमप्यक्षरं मृतः ॥
निमज्जति भवाम्भोधौ सर्वस्यारोचको न किम् ॥ ६६ ॥

विजयोदया---पक्कमपीत्यस्य बालबालमरणप्रवृत्तस्य भव्यस्य संख्याता, असंख्याता, अनंता वा भवन्ति भवा । अभव्यस्य तु अनंतानंता । मिथ्यादर्शनदोषमाहात्म्यसूचनं संसारमहत्ताख्यापनेन क्रियतेऽनया गाथा ॥

जिनदृष्टस्यैकस्याप्यक्षरस्याश्रद्धाने कुयोनिपूत्पत्तिः स्यात्किं पुनः समस्तस्यापि श्रुतस्येत्याह—

मूलारा—कुजोणिणिवुड्डो कुत्सितयोनिनिमग्नो भवति ।

अर्थ—जिनेश्वरने उपदेशा हुवा एक अक्षरपर भी जो मनुष्य श्रद्धान नहीं करेगा वह भी कुयोनियोंमें चिरकाल भ्रमण करेगा. तो जो संपूर्ण जिनवचनोंको अमान्य समझता है उसको तो संसारमें अनंतकाल तक भ्रमण करना पडेगा ही यह अलग कहनेकी आवश्यकता नहीं है. अल्प भी मिथ्यात्वरूप विषकणिकाका सेवन करनेसे जीवको कुयोनीमें भ्रमण करना पडता है जिनभगवानने कहा हुआ समस्त जीवादिक पदार्थोंका उपदेश जो जीव अप्रमाण समझकर अश्रद्धान करता है उसके लिये तो कहना ही क्या रहा? ऐसा इस गाथाका भाव है.

---

संखेज्जासंखेज्जाणंता वा होंति बालबालम्मि ॥

सेसा भव्वस्स भवा णंताणंता अभव्वस्स ॥ ६३ ॥

संख्येयाः संत्यसंख्येया बालबालमृतौ भवाः ॥

भव्यजंतोरनंता वा परस्य गणनातिगाः ॥ ६७ ॥

अनंतेनापि कालेन प्रभज्य भवपंजरं ॥

सिद्ध्यन्ति भविनो भव्या नाभव्यास्तु कदाचन ॥ ६८ ॥

इति बालबालमरणम् ।

विजयोदया—बालबाल गद संखेज्जा संखेज्जा वा इत्यनया ।

इदानीं भव्याभव्ययोर्भवेयत्तावधारणेन मिथ्यात्वमरणमाहात्म्यं कथयतिः—

मूलारा—स्पष्टं । बालबालमरणम् ।

बाल्येनापि यदि त्यजन्नयमसून्संसारघोरार्णवे ॥

दीर्घं भ्राम्यति चेतनस्त्यजति कस्तद्बाल्यबाल्येन तान् ॥

इत्यश्रान्तमनुस्मरञ्जिनवचःपीयूषमस्मामिमं ॥

भक्तत्यागमुपैतु जीवितधनाद्याशाधरैर्दुर्लभम् ॥

— इत्याशाधरानुस्मृतग्रंथसंदर्भे मूलाराधनादर्पणे पदप्रमेयार्थप्रकाशीकरणप्रवणे बालमरणद्वयप्रपंचप्ररूपणो नाम प्रथम आश्वासः ॥

अर्थ—जो भव्यजीव बालबाल मरणसे देहत्याग करता है उसको संख्यात, असंख्यात अथवा अनंत जन्म मरण करने पडते हैं. और अभव्य अनंतानंत जन्ममरण धारण करता हुआ सदाही संसारमें भ्रमण करता है. इस गाथासे मिथ्यात्वदोषका माहात्म्य सूचित होता है.

---

सप्तदशमरणविकल्पेषु पंचमरणान्यत्रोच्यंते इति प्रतिज्ञातं । तत्र यत्पण्डितमरणं तत्प्रायोपगमनमरणमिंगिनी-मरण भक्तप्रत्याख्यानमिति त्रिविकल्पं सूचितं । तत्र भक्तप्रत्याख्यानं प्राग्वर्णनीयमिति दर्शयति सूत्रकारः स्वयमेव संबंधं उत्तरप्रबंधस्य—

पुव्वं ता वण्णेसिं भत्तपइण्णं पसत्थमरणेसु ।
उस्सण्णं सा चेव हु सेसाणं वण्णणा पच्छा ॥ ६४ ॥

भक्तत्यागः प्रशस्तेषु मध्ये मृत्युषु वर्ण्यते ॥
आदावद्यभवत्वेन शेषवर्णनमग्रतः ॥ ६०, ॥

विजयोदया—पुव्वं पूर्वं प्रथमं तावत् । वण्णेसिं वर्णयिष्यामि । भत्तपइण्ण भक्तप्रत्याख्यानम् । पसत्थमरणेसु प्रशस्तमरणेषु व्याख्येयेषु निर्धारणलक्षणा चेय सप्तमी यथा-कृष्णा गोषु सपन्नक्षीरतमेति समुदायादेकदेशस्य पृथक्करण निर्धारणं । प्रशस्तमरणसमुदायात् अवयविकात् भक्तप्रत्याख्यान पृथग्व्यवस्थाप्यते । पूर्वव्याख्येयत्वेन एतत्कालप्रयोग्यत्वेन गुणेनेति मन्यते। उस्सण्णं नितरा बाहुल्येन यावदित्यर्थ । मरण सा चेव भक्तप्रत्याख्यानमृतिरेव । साध्याहारत्वात्सर्वसूत्रपदाना । एदहि काले इति वाक्यशेष कार्य ।

संहननविशेषसमन्विताना इतरमरणद्वयं । न च संहननविशेषा वज्रऋषभनाराचादय अद्यत्वेऽमुष्मिन्क्षेत्रे संति गणाना । सेसाणं शेषयो प्रायोपगमनस्य इंगिनीमरणस्य च । वण्णणा कथनं। 'पच्छा' इति शेष ।

यदि ते वर्तयितु इदानींतनानामसामर्थ्यं किं तदुपदेशेनेति चेत् तत्स्वरूपपरिज्ञानात्सम्यग्ज्ञानं । तच्च मुमुक्षूणामुपयोग्येवेति ।

## द्वितीय आश्वास ।

हित्वा बालमृतित्रयं क्षतपुनर्जन्मानमिच्छन्मृतिम् ॥
पाडित्येन परं मुमुर्पुरपि तन्मृत्यौ कलिक्लेशतः ॥
मध्येऽपि प्रतिबद्धशक्तिमवधार्यात्मानमत्राश या
धन्यो विंदति वर्णयिष्यत इयं भक्तप्रतिज्ञामृतिः ॥

अपि च—जैनं योग्यतयादाय लिंगं पीतश्रुतामृत ॥
विनीतः स्ववशश्चाते निर्मूर्च्छ विहरेद्धराम् ॥

अथेह क्षेत्रे ऐदंयुगीनाना मुनीना प्रशस्तमरणातरयोग्यताविरहात्तद्योग्यतया भक्तप्रत्याख्यानमेव तावदादो व्याख्यातुमुपक्रमते ।

मूलारा—पुव्वं प्रथमं । ता तावत् । वण्णेसिं वर्णयिष्यामि । भत्तपइण्णं भक्तप्रत्याख्यानं । पसत्थमरणेसु पंडित-

मरणभेदेपु प्रायोपगमनमरणादिपु त्रिपु व्याख्यातेपु मध्ये । कुत एतदित्याह—उस्सण्णमित्यादि । हु यस्मादेतस्मिन्काले अत्र क्षेत्रे जातानां साधूनां । उस्सण्णं मरणं । सा चेव सैव भक्तप्रतिज्ञैव संभवति । प्रायोपगमनादिसाधनोचितसंहनन-विशेपाभावात् । सर्वत्र सूत्रातिरिक्तानि पदानि साध्याहारत्वात्सूत्राणामिति मंतव्यानि ॥ ननु यद्यद्येह साधूनां भक्त-प्रत्याख्यानमेव स्यात्तर्हीतरे किं न वर्ण्येते इत्यत्राह । सेसाण शेपयोः प्रायोपगमनस्येङ्गिनीमरणस्य च । वण्णणा व्याख्यानं । पच्छा पश्चात्कर्तव्या भवतीति संबध. ॥ नन्वेते यद्यद्य साधूनामसाध्ये तत्किमेतयोरत्रोपदेशेनेति चेद्ब्रूमस्तत्स्वरूपोपदेशा-त्तत्र सम्यग्ज्ञानं स्यात्तच्च मुमुक्षूणामुपयोग्येवेति ॥

मरणोंके सत्रह प्रकार हैं उसमेंसे पांच मरणोंका यहां हम वर्णन करेंगे ऐसी आचार्यने प्रतिज्ञा की है. पांच मरणोमेंसे जो पंडितमरण नामका भेद है उसके प्रायोपगमनमरण, इंगिनीमरण, भक्तप्रत्याख्यानमरण ऐसे तीन भेद हैं. इनमें भक्तप्रत्याख्यानमरणका वर्णन प्रथमतः आचार्य करते हैं. आगे जो विषय प्रतिपादन किया जावेगा उसका संबंध यहां दिखाते हैं—

हिंदी अर्थ—प्रशस्त मरणोमेंसे प्रथमत· आचार्य भक्तप्रत्याख्यान नामक मरणका वर्णन करेंगे यह मरणही इस कालमें अतिशय उपयुक्त है. यहां प्रशस्तमरणोंका समुदाय अवयवी है ओर भक्तप्रत्याख्यानादिभेद अवयव हैं. जहा निर्धारण होता है अर्थात् अनेक वस्तुओमेंसे एकाद वस्तुको अलग करके दिखाना पडता है उसको निर्धारण कहते हैं. जैसे-गाईओमेंसे काली गाय बहुत दूध देती है. यहां अनेक गाईयोमेंसें काली गायका पृथक्करण किया है. उसी तरह प्रशस्तमरणके भेदोमेंसे भक्तप्रत्याख्यान मरणका पृथक्करण किया है. क्योंकि वह ही इस कालमें अत्युपयुक्त है. वज्रर्षभनाराच संहनन, वज्रनाराच वगैरह उत्तम संहननके धारक जीवोंको इंगिनीमरण प्रायोपगमनमरण ऐसे मरण उपयुक्त माने गये हैं. इस पंचम कालमें वज्रर्षभनाराचादि उत्तम संहननके धारक जीव यहां भरतक्षेत्रमें उत्पन्न नहीं होते हैं. अतः भक्तप्रत्याख्यान मरणकाही प्रथम विस्तृत वर्णन आचार्य यहां करेंगे. अनंतर इंगिनी वगैरे दो मरणोंका वर्णन करेंगे.

यदि इंगिन्यादि दो मरणोंके लिये इस कालमें शरीरही योग्य नहीं है तो उन मरणोंका वर्णन करना निष्प्रयोजन है ? इस प्रश्नका उत्तर यह है कि—उनके स्वरूपोंका ज्ञान होनेसे सम्यग्ज्ञान होता है. और वह मुमुक्षु लोकोंको उपयोगी है.

स्ववशत्वमदोषत्वं धैर्यवीर्यप्रकाशनम् ॥
नानाकारा भवन्त्येवमचेलत्वे महागुणाः ॥ ८६ ॥

विजयोदया—जिणपडिरूवं जिनाना प्रतिबिंब चेद अचेललिंग । ते हि मुमुक्षवो मुक्त्युपायज्ञा यद्गृहीतवन्तो लिंग तदेव तदर्थिना योग्यमित्यभिप्राय. । यो हि यदर्थी विवेकवान् नासौ तदनुपायमादत्ते यथा घटार्थी ततुरित्येवमादी· [illegible] च यतिर्न चेलं गृह्णाति मुक्तेरनुपायत्वात् । यश्चात्मनोऽभिप्रायस्योपायस्तन्नियोगत उपादत्ते यथा चक्रादिकं तथा [illegible] अचेलता तदुपायता वा अचेलताया जिनाचरणादेव ज्ञानदर्शनाचारयोरिव ।

गिरियायारो वीर्यांतरायक्षयोपशमजनितसामर्थ्यपरिणामो वीर्य, तदविगूहनेन रत्नत्रयवृत्तिर्वीर्याचार । [illegible] स च प्रवर्तितो भवति । अचेलतामुद्वहताऽशक्यचेलपरित्यागस्य कृतत्वात् । परिग्रहत्यागो [illegible] भवेत् शक्तोऽपि यदि न परिहरेत् ।

[illegible] । लाभे रागोऽलाभे कोप. । लब्धे ममेदभावलक्षणो मोह. । अथवा मृदुत्व दार्ढ्यमित्येव. [illegible] रागो मृदुस्पर्शनादिषु द्वेष इत्येषा परिहार । इच्चेवमादि इत्येवमादय. बहुगा महान्त महा- [illegible] गुणा होंति । याचादीनतासंक्लेशादिपरिहारा. आदिशब्देन गृहीता ।

[illegible] जिनसदृशत्व जिना हि मुमुक्षवो मुक्त्युपायज्ञा यद्गृहीतवंतो लिंगं तदेव तदर्थिना [illegible] निगूहनेन निर्मलरत्नत्रये प्रवृत्तिः । रागादि—लब्धे वस्त्रे रागोऽलब्धे रोषो, लब्धे- [illegible] । [illegible] मृदुत्वदार्ढ्यादिगुणेषु रागः प्रीतिः । कर्कशत्वजर्जरत्वादिदोषेषु द्वेषः । [illegible] । [illegible] संक्लेशादिपरिहारग्रहण । बहुगा महाफलत्वान्महान्तः । आचेलक्ये [illegible] ।

[illegible] और भी गुण हैं यह आगेकी गाथासे सूचित होता है—

अर्थ—जिनप्रतिरूप- यह [illegible] गुण है. मुक्तिप्राप्तिके अभिलाषी तीर्थंकरोंको मुक्तिका उपाय मालूम था अतः उन्होंने जो लिंगधारण किया था वही मुमुक्षु मुनिओंको धारण करना चाहिये. जो जिस वस्तुको चाहता है वह विवेकवान् उसके प्राप्तिके लिये जो उपाय है उनकाही आलंबन लेता है. उसके उपाय न होनेवाले वस्तूको वह ग्रहण नहीं करेगा. जैसे जिसको घटकी चाह है वो वह मृत्तिका, चक्र इत्यादि कारकोंको ही ग्रहण करेगा वह [illegible] घटोत्पत्तिके कारणोंका- तंतु इत्यादिकोंका स्वीकार न करेगा. उसी तरह वस्त्र मोक्षप्राप्तिका उपाय नहीं है अतः मुमुक्षुजन उसका ग्रहण नहीं करते हैं. जो जो अपनी अभीष्ट वस्तु है लोक उसके कारणोंको ही ग्रहण

करते हैं जैसे घटार्थी चक्रादिक कारणोंको ग्रहण करते हैं. उसी तरह मुनिगण भी मुक्तिका उपाय जो अचेलता उसका अंगीकार करते हैं, इस अचेलताको जिनेश्वरोंने मुक्तिका उपाय है ऐसा समझकर धारण किया था. जैसे जिनेश्वरोंने ज्ञानाचार और दर्शनाचार धारण किये थे वैसे उन्होने अचेलता भी धारण कीथी.

वीर्याचार—अचेलतासे वीर्याचार गुणकी प्राप्ति होती है. वीर्यान्तरायकर्मका क्षयोपशम होनेसे जो आत्मामें सामर्थ्यपरिणाम उत्पन्न होता है उसको वीर्य कहते हैं. इस वीर्यको न छिपाकर रत्नत्रयमें प्रवृत्ति करना वीर्याचार है. ज्ञानाचार, दर्शनाचार, चारित्राचार, तप आचार व वीर्याचार ऐसे आचारोंके पांच भेद आगे ग्रंथकार कहेंगे ही. जिसने अचेलता धारण की है उसने अशक्य वस्त्रत्यागको शक्य करके दिखाया है. यदि वस्त्रत्याग मुनिओंने नहीं किया तो परिग्रहत्याग नामका पांचवा महाव्रत उन्होने पाला नहीं है ऐसा समझना चाहिये. सामर्थ्य होकर भी वस्त्रका त्याग न करनेसे परिग्रहत्याग महाव्रत कैसे पाला जायगा.

रागादिदोस परिहरण—यह भी गुण अचेलतासे ही मिलता है. वस्त्रका लाभ होनेसे उसमें आसक्ति हो जाती है. उसकी प्राप्ति न होनेसे मनमें कोप घर करता है. वस्त्र मिलनेसे वह वस्त्र मेरा है ऐसी मोहभावना उत्पन्न होती है. अथवा ओढनेके पहरनेके वस्त्रोंमें मृदुपना, दृढता वगैरे गुण देखकर प्रेम उत्पन्न होता है तथा उसके कठोरस्पर्श, जल्दी फट जाना इत्यादिक दोप अनुभवमें आनेसे उससे द्वेष उत्पन्न होता है. वस्त्रका त्याग करनेसे ये सर्व रागादि दोप नहीं रहते हैं. अर्थात् अचेलताके धारण करनेसे पूर्व गाथाओंमें कहे हुए सब महागुण मुनिराज को मिलते हैं. वस्त्रका त्याग करनेसे याचना दोप नष्ट होता है. दीनता और संक्लेशपरिणाम विलीन हो जाते हैं.

---

पुनरप्यचेलतामाहात्म्यं सूचयत्युत्तरगाथा—

इय सव्वसमिदकरणो ठाणासणसयणगमणकिरियासु ॥
णिगिणं गुत्तिमुवगदो पग्गहिददरं परक्कमदि ॥ ८६ ॥
सम्यक्प्रवृत्तनिःशेषव्यापारः समितेन्द्रियः ॥
इत्थमुत्तिष्ठते सिद्धौ नाग्न्यगुप्तिमाधिष्ठित ॥ ८७ ॥

विजयोदया—इय एष । सव्वसमिदकरणो सम्यगितानि प्रवृत्तानि समितानि, क्रियते रूपाद्युपयोग एभिरिति करणानि इंद्रियाणि, समितानि च तानि करणानि च समितकरणानि, सर्वाणि च तानि समितकरणानि च सर्वसमित करणानि, सर्वसमितकरणान्यस्येति सर्वसमितकरणः। रागद्वेषरहिता भावेन्द्रियाणा प्रवृत्तिः समीचीना तस्याश्च अचेलता निबंधनं । रागादिविजयाय गृहीतासंगत्वात्कथमिव रागादौ प्रेक्षावान्यतेत ।

ठाणासणसयणगमणकिरियासु एकपादसमपादादिका स्थानक्रिया, उत्कटासनादिका आसनक्रिया, दण्डायत-शयनादिका शयनक्रिया । सूर्याभिमुखगमनादिका गमनक्रिया एतासु । पग्गहिददरं प्रगृहीततरं । परक्कमदि चेष्टते । क ? णिगिणं नग्नता । गुत्तिं गुप्तिं । उवगदो उपगत प्रतिपन्न । कृतवसनत्यागस्य शरीरे निःस्पृहस्य मम किं शरीरतर्पणेन तपसा निर्जरामेव कर्तुं उत्सहते इति । तपसि यतते इति भावः ॥

आचेलक्यप्रतिपन्नो यति. समितिपरत्वेनैकपादादिस्थानादिदुष्करानुष्ठानेष्वतितरामुत्सहते इति पुनराचेलक्य-माहात्म्यं प्रकाशयति ॥

मूलारा—सव्वसमिदकरणो सर्वेष्विष्टानिष्टविषयेषु शमितानि रागद्वेषोद्भवरहितानि कृतानि करणानि इंद्रिया-णि येन । अथवा सर्वत्र समितानि श्रुतनिरूपितक्रमेण प्रवृत्तानि करणानि ईर्यादिकाः क्रिया यस्य । ठाणेत्यादि स्थान-क्रिया एकपादसमपादादिका । शयनक्रिया दंडायतस्वापादिका । गमनक्रिया सूर्याभिमुखव्रजनादिका तासु णिगिणं नग्नतां । गुत्तिं गुप्तिं रक्षा रत्नत्रयस्य । पग्गहिददरं प्रगृहीततरं सुदृढ इत्यर्थः । परक्कमदि पराक्रमते चेष्टते । त्यक्तवस्त्रस्य देहेऽपि निर्ममस्य मे किं शरीरतर्पणेन तपसा निर्जरामेव कर्तुमुत्सहेऽहमिति यथोक्तस्थानादिदुष्करकायक्लेशलक्षणे तपसि यतत इति भाव ॥

पुनः अचेलताके महत्ताको आगेकी गाथा दिखाती है—

अर्थ—इस अचेलताके प्रभावसेही मुनिराजकी स्पर्शनादि पांचों इंदियां रूपादिक विषयोंमें समितियुक्त प्रवृत्ति करती हैं. अर्थात् उनके इंद्रियोंकी स्पर्शादि विषयोंमें रागद्वेषरहित प्रवृत्ति होती है. अचेलता रागादिकोंको जीतनेके लिये हि मुनियोंने ग्रहण की है अतः वे रागादि विकारोंमें कैसे प्रवृत्त होंगे ? अचेलता धारण करनेसे ही वे एक पावसे खडे होना, समपाद रखकर कायोत्सर्ग करना, इत्यादिरूप स्थानक्रिया, उत्कटासनादिकोंको आसन-क्रिया कहते हैं. दंडके समान शयन करना, एक पार्श्वसे शयन करना इत्यादिक शयनक्रिया, सूर्याभिमुख गमन करना इत्यादिक गमनक्रिया इत्यादिकार्योंमें खूब प्रवृत्ति करते हैं. वस्त्रत्याग करनेवाले व गुप्तिको पालनेवाले मुनि

शरीरसे प्रेम दूर करते हैं. वे निःस्पृह होकर शरीरको खुश करनेमें क्या प्रयोजन सिद्ध होगा. मैं तपश्चरणके द्वारा कर्मको निर्जीर्ण करूंगा ऐसा विचार करके तपश्चरणमें यत्न करते हैं.

---

अपवादलिंगमुपगत किमु न शुद्ध्यत्येवेत्याशंकायां तस्यापि शुद्धिरनेन क्रमेण भवतीत्याचष्टे-

अववादियलिंगकदो विसयासत्तिं अगूहमाणो य ॥
णिंदणगरहणजुत्तो सुज्झदि उवधिं परिहरंतो ॥ ८७ ॥
आपवादिकलिंगोऽपि निन्दागर्हापरायणः ॥
जन्तुरच्छादकः शक्तेः संगत्यागी विशुद्ध्यति ॥ ८८ ॥
इत्यचेलम् ॥

विजयोदया—अचेलक्कं गदं। अववादियलिंगकदो त्ति अपवादलिंगस्थोऽपि । करोति स्थानार्थवृत्तिरिह परिगृहीत । तथा च प्रयोग —

एवं च कृत्वा एवं च स्थित्वेत्यर्थ । सुज्झदि शुध्यति च । कर्ममलापायेन शुद्ध्यति। कीदृक् सन् य स्वां शक्ति शार्क्ति। अगूहमाणो अगूहमानः सन् । उवधिं परिग्रहं। परिहरंतो परित्यजन् योगत्रयेण । णिंदणगरहणजुत्तो सकलपरिग्रहत्यागो मुक्तेर्मार्गो मया तु पातकेन वस्त्रपात्रादिक परिग्रह परीषहभीरुणा गृहीत इत्यन्तःसंतापो निंदा । गर्हा परेषा एव कथनं। ताभ्यां युक्तः निंदागर्हाक्रियापरिणत इति यावत् । एवमचेलता व्यावर्णितगुणा मूलतया गृहीता ॥

यद्येनमाचेलक्यगतस्य शुद्धिस्तदपवादलिंगगतः शुद्ध्यति न वा यदि शुद्ध्यति तत्केन क्रमेणेति पृच्छन्तं तं प्रत्याह—

मूलारा—अववादियलिंगगदो अपवादिकलिंगस्थो आर्यादिरित्यर्थः। अवि य अपि च। कौपीनादिग्रंथवानपि शुद्ध्यति किं पुनर्नैर्ग्रन्थ्यधर इत्यपिचेत्यस्यार्थः। सगसत्ति निजसामर्थ्यं। निंदन् सर्वसंगत्यागो जिनोपदिष्टं मुक्तिमार्गो मया पुनः पापेन परीषहभीरुणा वस्त्रपात्रादिग्रंथो गृहीत इत्यंतःसंतापरूपा निंदा। गरहण निंदैव गुर्वादिसाक्षिकेत्यर्थः। उवहिं परिहरंतो त्यक्तुमशक्यतया परिगृहीतेऽपि वस्त्रादौ निर्ममो भवन्नित्यर्थः।

अपवादलिंग धारण करनेवाले आर्यादिक अर्थात् ऐलकादिक शुद्ध नहीं होते हैं क्या ? ऐसा प्रश्न होनेपर उनकी भी शुद्धि आगे कहे गये क्रमसे होती है ऐसा आचार्य कहते हैं.

अर्थ—अपवादलिंगधारी ऐलकादिक भी अपनी चारित्रधारणशक्तीको न छिपाता हुवा कर्ममल निकल जानेसे शुद्ध होता है. क्योंकि वह अपनी निंदा व गर्हा करता है और मन, वचन व शरीर ऐसे तीन योगपूर्वक परिग्रहक त्याग करता है, संपूर्ण परिग्रहका त्याग करना ही मुक्तिका मार्ग है. परंतु मेरेको परीपहोंका डर होनेसे पापोदयसे मैंने वस्त्र पात्रादिक परिग्रहका ग्रहण किया है ऐसी मनमें पश्चात्तापपूर्वक वह निंदा करता है. तथा गुर्वादिकोंके समीप अपनी निंदा करता है. वह निंदा और गर्हा ऐसे दो परिणामोंसे युक्त होकर परिग्रह स्वल्प करता जाता है अतः उसके पूर्वकर्मकी निर्जरा होकर आत्मशुद्धि होती है. इस तरह अचेलताके गुणोंका वर्णन किया. यह अचेलता मुनियोंके अठाईस मूलगुणोंमेंसे एक मूलगुण है.

---

केशलोचाकरणे के दोषा यान्परिहर्तुं लोचोऽनुष्ठीयते इत्यारेकाया दोषप्रतिपादनायोत्तरं गाथाद्वयम्—

केसा संसज्जंति हु णिप्पडिकारस्स दुपरिहारा य ॥
सयणादिसु ते जीवा दिट्ठा आगंतुया य तहा ॥ ८८ ॥
संस्काराभावतः केशाः संमूर्च्छन्ति निरन्तरम् ॥
विशन्त्यागन्तवो जीवा दूरक्षा' शयनादिषु ॥ ८९ ॥

विजयोदया—केसा केशा । संसज्जति खु खुशब्द एवकारार्थः । यूकालिक्षोत्पत्तेराधारभावमुपव्रजन्त्येव । कस्य केशा ? णिप्पडियारस्स निष्क्रान्त प्रतीकारात् निष्प्रतीकार । प्रतीकारशब्द सामान्यवचनोऽपि संसजनस्य प्रकृतत्वात् ससजनप्रतिकार एव वृत्तो गृह्यते । तैलाभ्यंगगंधादिप्रक्षेपजलप्रक्षालनादिक्रियामकुर्वत इत्यर्थ' । ते च सम्मूर्च्छनामुपगता यूकादय ।दु परिहारा य दु खेन परिहियन्ते। क सयणादिसु शयनं शय्योपगमन, शिरसा कस्यचिदवष्टं-भनं। निद्रामुद्रितलोचनस्य पतन परवशस्य सतः आदिशब्देन गृह्यते । बाधा जीवेभ्य. कथंचिदन्यदेशकालस्वभावै-भेदात्। तत. बाधाया दुष्परिहारायां जीवा एव दुष्परिहारा एव भवंतीति मन्यते । अन्यथा हस्तेनापनेतुं शक्या कथं दुष्परिहारा स्यु ।न केवलं तत्रोत्पन्ना एव दुष्परिहारास्तथा तेनैव प्रकारेण जीवा. आगंतुका य अन्यत आगताश्च कीटा-दयश्च। एतेन हिंसादोष आख्यात. ॥

मूलारा—केसा संसज्जंति खु यूकालिक्षोत्पत्तेराधारभावमुपव्रजन्त्येव । णिप्पडियारस्स स्नानादिप्रतीकारमकुर्वत'। दुष्परीत्यादि—स्वाध्यायादिखिन्नस्य शिलातलादौ संवेशनं, आदिशब्देन शिरसा कस्याचिदवष्टंभनं, निद्रामुद्रितलोचनस्य

परवशस्य सतः पतनं वा, तेषु वर्तमानेन यतिना ते केशसम्मूर्च्छिनो जीवा बाधा गच्छंतो दुष्परिहारा रक्षितुमशक्याः। दिट्ठा प्रतिपन्नाः। न केवलं त एव अपि त्वागंतुकाश्च कीटकादयस्तथा दुष्परिहारा दृष्टाः। एतेन हिंसादोष उक्तः।

केशलोच नहीं करनेसे कोनसे दोष उत्पन्न होते है? जिनका परिहार करनेके लिये मुनिगण लोच करते हैं? ऐसी शंका होनेपर लोच न करनेसे जो दोष हो जाते हैं उनका दो गाथाओंसे आचार्य वर्णन करते हैं.

अर्थ—तेल लगाना, अभ्यंगस्नान करना, सुगंधित पदार्थसे केशोका संस्कार करना, जलसे धोना इत्यादि क्रियायें न करनेसे केशोमें यूका और लिखा ये जन्तु उत्पन्न होते हैं जब इनकी उत्पत्ति केशोमें होती है तब इनको वहांसे निकालना बडा कठिन काम है.

वे लिक्षादिक जंतु चटाइ वगैरहमें घुस जाते हैं. मस्तकसे यदि किसी पदार्थका आश्रय लिया हो तो उसमें उनका प्रवेश होता है जब निद्रा आती है तब मस्तकसे वे नीचे गिरते हैं. अन्य देशकालस्वभावभेदसे उत्पन्न हुए प्राणियोंसे इन लिक्षादि जंतुओंको बाधा भी पोहोंचती है। अन्य देश, काल, स्वभावसे यह बाधा भी मिटाना बडा कठिन काम है. बाधाका दुष्परिहार होनेसे जीव भी दुष्परिहार होते है ऐसा कह सकते हैं. अन्य स्थलसे कीटादिक जीव आकर भी वे वहां ठहरते हैं उनको निकालते समय वे मर जानेसे हिंसादोष उत्पन्न होगा.

---

जूगाहिं य लिक्खाहिं य बाधिज्जंतस्स संकिलेसो य ॥
संघट्टिज्जंति य ते कंडुयणे तेण सो लोचो ॥ ८९ ॥

संक्लेशः पीड्यमानस्य यूकालिक्षेण दुःसहः ॥
पीड्यते तच्च कंडूतौ यतो लोचस्ततो मतः ॥ ९० ॥

विजयोदया—जूवाहिं य यूकाभिश्च। लिक्खाहिं य लिक्षाभिश्च। बाधिज्जंतस्स बाध्यमानस्य यते.। संकिलेसो य संक्लेशश्च। जायते इति शेष'। स च क्लेशोऽशुभपरिणाम. पापास्रवः। पूर्वोपात्तकर्मपुद्गलरसाभिवर्द्धननिपुण.। अथवा बाधिज्जतस्स भक्ष्यमाणस्य संकिलेसो य दु ख वा। तथा चोक्त–क्लिशू विबाधने इति। एतेनात्मविराधनादोप सूचित। अथ तद्भक्षणं असहमान कंडूयति तत्र दोपमाह–संघट्टिज्जंति य संघट्यते ते यूकादय'। आगंतुकाश्च कंडूयणे कंडूकरणे। तेन दोपेण हेतुनासो आगमदृष्ट लोच. क्रियते इति शेप। प्रदक्षिणावर्त केशश्मश्रुविपय हस्तांगुलीभिरेव संपाद्य द्वित्रिचतुर्मासगोचर' ॥

मूलारा—सांकिलेसो दुष्परिणामः, सततदुःखं वा । एतेनात्मविराधनादोषः सूचितः । संघट्टिज्जंति संघट्यंते पीड्यंते यूकाद्याः कीटाद्याश्च । सो आगमदृष्ट· केशश्मश्रुविषयो ।द्वीत्रिचतुर्मासगोचरः प्रदक्षिणावर्तो हस्तांगुलीभिरेव संपाद्य इत्यर्थः ।

अर्थ—जूं और लिखाओंसे पीडित होने पर मनमें नवीन पापकर्मका आगमन कराने वाला अशुभ परिणाम-संक्लेश परिणाम होजाता हैं. तथा इस परिणामसे पूर्वबद्धपापकर्ममें अधिक अनुभव-रस बढ जाता है, इन जीवोंके द्वारा भक्षण किये जानेपर शरीरमें दुःख होता है. अतः इससे आत्मविराधना होती है. जब इनके दंश करनेसे असह्य वेदना होती है तब मनुष्य मस्तक खुजाता है. मस्तक खुजानेसे जूं लीख आदिक जंतुओंका परस्पर मर्दन होकर नाश होता है. ऐसे दोषोंसे बचनेके लिये मुनिगण आगमके अनुसार केशलोच करते हैं. मस्तक, दाढी और मूछके केशोंका लोच हाथोंकी अंगुलियोंसे करते हैं. दाहिने बाजूसे आरंभकर बायें तरफ आवर्त रूप करते हैं. इस लोचकी उत्कृष्ट मध्यम और जघन्य मर्यादा दो मास, तीन मास और चार मासकी है. ऊपर लोच नहीं करनेसे होनेवाले दोष दिखाये हैं.

---

एवं लोचाकरणे दोषानुद्भाव्य लोचे गुणख्यापनाय गाथात्रयमुत्तरम्–

लोचकदे मुंडत्तं मुंडत्ते होइ णिव्वियारत्तं ॥
तो णिव्वियारकरणो पग्गहिददरं परक्कमदि ॥ ९० ॥

मुंडत्वं कुर्वतो लोचमस्त्यतो निर्विकारिता ॥
प्रकृष्टां कुरुते चेष्टां वीतरागमनास्ततः ॥ ९१ ॥

विजयोदया—लोयकदो लोचे कृत ।स्थित· लोचकृत· सप्तमीति योगविभागात्समास । तस्मिन् लोचे कृते लोचस्थिते इति केचित् । अन्ये तु वदन्ति लोयगदे इति पठंत· लोच गत· प्राप्त· लोचगत' तस्मिन्निति । अथवा कृतशब्दो भावसाधनः तत सल्लक्षणा सप्तमी लोच एव कृत तस्मिन् । लोचक्रियायां सत्यां । मुंडत्तं मुंडशिरस्कता नाम भवति । न मुडशिरस्कता मुक्त्युपायो गुणोऽरत्नत्रयत्वादसत्याभिधानवत् तत्किमुक्तेनानेनानुपयोगिना गुणेनेत्याशंकाया आह-मुंडत्ते होदि णिव्वियारत्त इति । मुडत्ते मुडनाया सत्या । होदि भवति । णिव्विगारत्त निर्विकारता । विकारो विक्रिया सलीलगमनशृंगारकथाकटाक्षेक्षणादिक । तस्मान्निष्क्रान्त· तत्राप्रवृत्त· निर्विकार· तस्य भाव· निर्विकारता निर्विकारो भवति इति

यावत्। तो ततः णिव्वियारकरणो विकाररहितक्रियः। पग्गहिददरं प्रगृहीततरं। परक्कमदि चेष्टते कारणत्रये इति शेषः रत्नत्रयोद्योगः परंपरया लोचस्योपयोगः समाख्यातोऽनया गाथया। नग्नस्य मुंडस्य सविभ्रमं गमनादिकं जनो दृष्ट्वा हसति, शोभते तरामियमस्य विलासिता पंडकस्य वामलोचनाविलास इवेति मन्यमानो निरस्तविकारो मुक्तये केवलं घटते इत्यभिप्रायः ॥

एवं लोचाकरणे दोषानुक्त्वा तत्करणे गुणान्वक्तुं गाथात्रयमाह–

मूलारा—लोचकदे लोचस्य करणे सति। णिव्वियारत्तं सलीलगमनहसनशृंगारकथाकटाक्षनिरीक्षणादिलक्षणविकाररहितत्वं। णिव्वियारकरणे वीतरागगमनादिक्रियः सन्। परक्कमदि शुभमनोवाक्कायव्यापारे प्रवर्तते इत्यर्थः। एतेन लोचः परंपरया रत्नत्रयोपयोगी भवतीत्युक्तं प्रतिपत्तव्यम् ॥

अब लोचके गुणोंका वर्णन आचार्य तीन गाथाओंसे करते हैं—

अर्थ—लोच करनेपर ही शिरोमुंडन हुवा ऐसा माना जाता है. शंका शिरोमुंडन करना अर्थात् लोच करना मुक्तिका उपाय नहीं है क्योंकि यह रत्नत्रय नहीं है. अतः लोच करना व्यर्थ है. इससे कोई गुणविशेष उत्पन्न नहीं होता है. इस शंकाका उत्तर आचार्य इस प्रकार देते हैं–शिरोमुंडन होनेपर निर्विकार प्रवृत्ति होती है. अर्थात् केशलोच किया हुआ साधु लीलासे गमन करना, शृंगारिक कथायें कहना, कटाक्षसे अवलोकना– तिरछी नजरसे देखना, इत्यादिक विकारभावसे प्रवृत्ति नहीं करता है. इस निर्विकारप्रवृत्तिसे वह मुक्तिके उपायभूत रत्नत्रयमें खूब उद्योगशील बनता है. अतः लोच परंपरया रत्नत्रयमें प्रवृत्ति होनेके लिये कारण होता है ऐसा इस गाथासे सिद्ध हुवा. नग्न और मुंडितमस्तक मैं यदि हावभावसे गमन करूंगा और इधर उधर कटाक्षपात करते चलूंगा तो मेरेको देखकर लोग हसेंगे और स्त्रीके विलासके समान इस हिजडेका यह विलास शोभा पाता है ऐसा कहेंगे ऐसा मनमें विचार करके साधु संपूर्ण विकारभावोंको त्याग करके केवल मुक्तीके लिये प्रयत्न करते हैं. ऐसा अभिप्राय समझना.

---

अप्पा दमिदो लोएण होइ ण सुहे य संगमुवयादि ॥
साधीणदा य णिद्दोसदा य देहे य णिम्ममदा ॥ ९१ ॥

दम्यमानस्य लोचेन हृषीकार्थेऽस्य नाग्रहः ॥
स्वाधीनत्वमदोषत्वं निर्ममत्वं च विग्रहे ॥ ९२ ॥

विजयोदया—अप्पा दमिदो होदि वशीकृतो भवति। कस्य? आत्मन एव। केन कारणेन? लोचेण केशोत्पाटनेन। दुःखभावनया निगृहीतदर्पः सर्व एव शातो भवति यथा बलीवर्दादिरिति मन्यते।

सुहे य सुखे च। सग आसक्तता। नोपयाति। सुखमेव सुखलपट जन करोति। दुःखेऽन्तर्भाव्यमाने सुखासक्तिर्हन्यते सुखोपयोगमूलात्तदभावात्। बीजाभावेऽकुर इव। इन्द्रियसुखवान्सुखशब्देनोच्यते तत्रासक्तो हिंसादिषु प्रवर्तते। तेन परिग्रहारंभमूलात्सुखासगाद्व्यावृत्ते. संवर एवेति मुक्तेर्भवत्युपाय.। अभिनवास्रवनिरोधमन्तरेण का नाम निर्जरा? तस्या वा सत्या का मुक्तिरिति भाव ॥

साधीणदा य स्ववशता च केशासक्तो हि जनोऽवश्य शिरोम्रक्षणे, सम्मर्दने, प्रक्षालने, तच्छोपणे च प्रयतते। स चाय व्यापारो विघ्नमावहति स्वाध्यायादे।

णिद्दोसदा य निर्दोषता च। या सदोषक्रिया सा न कार्या यथा स्तेयादिका। निर्दोषात्वनुष्ठीयते यथानशनादिका। तथा चेयमदोषा लोचक्रिया।

देहे य देहे च। णिम्ममदा ममेदबुद्धिरहितता अनेन शौचाख्यो धर्मो भावितो भवतीत्युक्त भवति। प्रकृष्टा लोभनिवृत्ति शौचं, शरीरलोभनिवृत्ति शौचं। शरीरलोभनिवृत्ति सकललोभनिराक्रियाया मूल। शरीरोपकृतये बन्धुवनादिष्वस्य लोभ.। धर्मश्च संवरहेतुः, गुप्तिसमितिधर्मानुप्रेक्षापरिषहजयैरिति वचनात् ॥

मूलारा—दामिदो दर्प निगृह्य बलीवर्दवद्वशीकृतो भवत्यात्मन एव। सुहे विषयोत्थे सुखे। संगं आसक्तिं दुःखभावनया सुखासक्तिहान्युपलब्धेः। साधीणदा शिरोम्रक्षणादिपारतंत्र्याभावात् स्वाध्यायादौ स्वातंत्र्यं। णिद्दोसदा अनशनादिक्रियावल्लोचक्रियानिर्दोषत्वं रत्नत्रयोपयोगित्वात्।

अर्थ—जैसे बैल वगैरह पशु उनको दुःख देनेसे उन्मत्ततहीन होकर शांत होते हैं वैसे केशलोच करनेसे और दुःख सहन करनेकी भावनासे आत्माका दमन होता है, वह शांत होता है इसीलिये मुनि लोच करके अपने आत्माको स्ववश करते हैं. सुखोंमें वे आसक्ति नहीं रखते हैं. क्योंकि सुख मनुष्य प्राणीको सुखलंपट बनाता है दुःखका विचार करनेसे उसकी भावना करनेसे सुखासक्ति नष्ट होती है. सुखकी भावना करनेसे ही सुखासक्ति पैदा होती है. परंतु वह भावना नष्ट होनेसे बीजके अभावसे अंकुर जैसे अपने अस्तित्वको नहीं रखता वैसे सुख भी अपना अस्तित्व नहीं रख सकता है. इंद्रियसुखोंके पछि दौडनेवाला मनुष्य उनमें आसक्त होकर हिंसादिक पापकार्य करता है. इंद्रियसुखकी प्राप्तिके लिये आरंभ परिग्रह मूल कारण हैं. अतः ऐसे सुखसे परावृत्त होनेसे संवर होता

है. यह संवर ही मुक्तीका उपाय है. जबतक नवीन कर्मोंका निरोध न होगा तबतक निर्जरा होकर भी कुछ आत्माका कल्याण न करेगी. अर्थात् संवर पूर्वक निर्जरा ही मुक्तिका उपाय है.

लोचसे स्वाधीनता गुण प्राप्त होता है, केशोंपर जो प्रेम करता है वह मस्तक धोनेमें, केशप्रक्षालन करनेमें, उनको सुखानेमें, प्रयत्न करता है. इसके इन कृत्योंसें स्वाध्याय ध्यानादिकोंमें विघ्न उपस्थित होता है. अतः वह इन कृत्योंमें लगनेसे पराधीन हुवा है ऐसा समझना चाहिये. लोच करनेसे उपर्युक्त कृत्य नहीं करने पडते हैं तथा स्वाध्यायादिक स्वकृत्योंमें लगनेसे वह स्वाधीन कहा जाता है.

लोच करनेसे निर्दोषता गुण मिलता है. चोरी करना, झूठ बोलना यह सदोष क्रिया है. मुनिराज अनशनादिक निर्दोष क्रिया जैसी करते हैं वैसा लोच भी निर्दोष क्रिया होनेसे वे इस क्रियाको भी करते हैं.

लोचसे देहममता नष्ट होती है. यह देह मेरा है ऐसी भावना नष्ट होती है. तथा लोचसे शौचधर्मकी प्राप्ति होती है, प्रकृष्ट लोभकी निवृत्ति होना शौच है. शरीरपरसे लोभ नष्ट होगया तो समस्त लोभोंके प्रकारोंका नाश होता है. शरीरके उपकारके लिये ही बंधु धनादिकोंके ऊपर लोभ उत्पन्न होता है.
इन लोभोंका नाश होनेसे शौचधर्म संवरका कारण होता है. क्योंकि गुप्ति, समिति, धर्म अनुप्रेक्षा,और परीपह जय संवरके कारण हैं ऐसा पूर्वाचार्य कहते हैं.

---

आणक्खिदा य लोचेण अप्पणो होदि धम्मसड्ढा च ॥
उग्गो तवो य लोचो तहेव दुक्खस्स सहणं च ॥ ९२ ॥
आत्मीया दर्शिता श्रद्धा धर्मे लोचं वितन्वता ॥
भावितं सकलं दु:ग्वं दुश्चरं चरितं तपः ॥ ९३ ॥
इति लोचः ॥

विजयोदया—आणक्खिदा य होदि आदर्शिता भवति । लोचेण लोचेन । का ? धम्मसड्ढा धर्मे चारित्रे श्रद्धा । कस्य ? अप्पणो आत्मन । महती धर्मस्य श्रद्धाऽन्यथा कथमिदं दु सह क्लेशमारभते इति । आत्मनो धर्मश्रद्धाप्रकाशनेन परस्यापि धर्मश्रद्धाजननोपबृंहण कृत भवति । सोऽयमुपबृंहणाख्यो गुणो भावितो भवति । उग्गो तवो य उग्र च तप

कायक्लेशाख्य दु.खातराणि च सहते॥ लोच' तथैव व्यावर्णितगुणवश्च।दुक्खस्स दु यस्य सहण च सहनं च दु.खं भावयन् दु खान्तराणिच सहते। दु खसहनाभ्रि जर्रा भवत्यशुभकर्मणा ॥ लोचोक्ति गदं ॥

मूलारा—आणाक्खिदा आनक्षिता। णक्ष दर्शन इत्यस्य प्रयोग.। आदर्शितेत्यस्य प्रयोगः। उग्गो तवो उग्रं-तपः कायक्लेशाख्य ॥

अर्थ--मुनि लोच करते है उससे उनकी धर्मके-चारित्रके ऊपर बडी भारी श्रद्धा व्यक्त होती है. यदि उनमें-चारित्रमें श्रद्धा न होती तो वे इतना दु'सह क्लेश क्यों करते? वे अपनेमें धर्मश्रद्धा प्रगट करते हैं अतः अन्य जनोंमें भी उनकी धर्मश्रद्धा देखकर धर्मके प्रति श्रद्धा बढ जाती है. अतः लोचके द्वारा उपबृंहण नामका गुण भी प्राप्त होता है. लोच करनेवाले मुनि उग्रतप अर्थात् कायक्लेश नामका तप करके होनेवाला दु'ख सहते हैं. जो लोच करते हैं उनको दुःख सहनेका अभ्यास हो जाता है अतः वे अन्य दुःखके प्रसंग आने पर डरते नहीं शांततासे सहन करते हैं. दुःख सहन करनेसे अशुभ कर्मकी निर्जरा होती है.

---

व्युत्सृष्टशरीरताभिधानायोत्तर' प्रबंध —

सिण्हाणब्भंगुव्वट्टणाणि णहकेसमंसु संठप्पं ॥
दंतोट्ठकण्णमुहणासियच्छिभमुहाइं संठप्पं ॥ ९३ ॥

न भ्रूदन्तौष्ठकर्णाक्षिनखकेशादिसंस्कृतिम् ॥
मजन्त्युद्वर्त्तनं स्नानं नाभ्यङ्गं ब्रह्मचारिणः ॥ ९४ ॥

विजयोदया—सिण्हाणब्भगुव्वट्टणाणि वज्जेदिति पदघटना स्नानाभ्यजनोद्वर्तनानि ॥ णहकेसमंसुसंठप्पं नख-केशश्मश्रुसंस्कारं च वर्जयंति। अन्तरेणापि चशब्दं समुच्चयार्थप्रतीति ॥ पृथिव्यापस्तेजो वायुराकाशं कालो दिगात्मा मन इति द्रव्याणि इत्यत्र यथा॥ दंतोट्ठकण्णमुहणासियच्छिभमुहादि संठप्पं वज्जेदिति पदरचना॥ दतानामोष्ठयो, कर्णयो मुखस्य, नासिकाया, अक्ष्णोर्भ्रुवोरादिग्रहणात्पाणिपादादीना च सस्कृतिं परिहरति ॥

स्नानमनेकप्रकारं शिरोमात्रप्रक्षालनं, शिरो मुक्त्वा अन्यस्य वा गात्रस्य, समस्तस्य वा। तत्र शीतोदकेन क्रियते स्थावराणा त्रसाना च बाधामाभूदिति। कर्दमवालुकादिमर्दनाज्जलक्षोभणात्तच्छरीराणा च वनस्पतीना पीडात.मत्स्यदर्दुर सूक्ष्मत्रसाना च स्नानं निवार्यते। उष्णोदकेन स्नायादिति चेन्न, तत्र त्रसस्थावरबाधावस्थितेव । भूमिदरीविवरस्थितानां पिपीलिकादीनां मृते., तरुणतृणपल्लवाना चोष्णाबुभिस्तप्ताना दु.खासिका महती जायते। तथा क्षारतया धान्यरसादीना।

न चास्ति प्रयोजनं स्नानेन सप्तधातुमयस्य देहस्य न शुचिता शक्या कर्तुं । ततो न शौचप्रयोजनं । न रोगापहृतये रोगपरीषहसहनाभावप्रसंगात् । न हि भूपायै विरागत्वात् ।

घृततैलादिभिरभ्यंजनमपि न करोति प्रयोजनाभावादुक्तेन प्रकारेण घृतादिना क्षारेण स्पृष्टा भूम्यादिजंतवो बाध्यंते । त्रसाश्च तत्रावलग्नाः ।

उद्वर्त्तने इतस्ततः पततां व्याघात । मूलत्वक्फलपत्रादे पेषणे, दलेने च महानसयम । निर्वर्तनविलेखनघर्षणरंजनादिको नखसंस्कार. । ओष्ठमलापकर्षणं तद्रागकरण वा ओष्ठसंस्कार. । केशसंस्कारो हस्तघर्षणेन मसृणतासंपादनं, तथा श्मश्रूणामपि । दंतमलापकर्षणं तद्रजनं वा दंतसंस्कार । ह्रस्वयोर्लंवतापादन । दीर्घयोर्वा ह्रस्वकरण । तन्मलनिरासोऽलकारग्रहणं कर्णसंस्कार । मुखस्य तेज सपादन लेपेन मंत्रेण वा मुखसंस्कार । अक्ष्णो. प्रक्षालन अंजनं अक्षिसस्कार । विकटोत्थितानां रोम्णा उत्पाटन आनुलोम्यापादनं । लंवयोरुन्नतीकरणं, भ्रूसंस्कारः । शोभार्थ हस्तपादादिप्रक्षालनं, औपधविलेपादिर्वासंस्कार आदिशब्देन गृहीत. ।

अधुना व्युत्सृष्टशरीरताख्यालिंगविकल्पव्याख्यानाय गाथात्रयमाह—

मूलारा—सिण्हाण स्नानं । अब्भंग तैलादिना स्निग्धत्वापादनं । उव्वट्टण जलादिप्लुतमसूरादिपिष्टादिना देहस्येतस्ततो मर्दनं । मंसु श्मश्रु कूर्चं इत्यर्थ । संठप्पं संस्कारं । मसुहादि आदिशब्देन हस्तपादादि । तत्र लेखनकर्तनघर्षणरंजनादिको नखसंस्कार । हस्तघर्षणेन मसृणताकरणं केशश्मश्रुसंस्कारः । मलापनयनरंजनादिको दन्तौष्ठसंस्कारः । ह्रस्वीकरण लंवीकरणमलापकर्षणाभरणादिकः कर्णसंस्कारः । लेपेन मंत्रेण वा तेजःसंपादनं मुखसंस्कार । अंतर्मलरोमापनोदादिको नासासंस्कारः । प्रक्षालनाजनादिको नेत्रसंस्कार । विकटोत्थिताना रोम्णा केशानामुत्पाटनं आनुलोम्यापादन च । भ्रुवोरेव वा लंवयोरुन्नतीकरणं भ्रूसंस्कारः । शोभार्थ प्रक्षालनमौपधलेपनादिकं च हस्तपादादिसंस्कारः ।

व्युत्सृष्ट शरीरता शरीर परसे ममत्वभाव दूर करना अर्थात् कायोत्सर्ग करना यह भी लिंगका एक प्रकार है इसका वर्णन करनेके लिये उत्तर प्रबंध आचार्य कहते हैं—

अर्थ—मुनिगण जलस्नान, अभ्यंगस्नान और शरीरको उवटन लगाना इनका त्याग करते हैं. वे नखोंका संस्कार, केशोंका संस्कार और दाढी मूछोंका संस्कार इनका त्याग करते हैं. दांत, ओठ, कान, नाक, मुंह, आंखें और भोंहें आदिका भी वे कभी संस्कार नहीं करते हैं. आदि शब्दसे हाथ और पावोंका संस्कार भी वे नहीं करते हैं ऐसा समझना.

विशेष—स्नानके अनेक प्रकार है. जलसे केवल मस्तक धोना, अथवा मस्तक छोडकर अन्य अवयवको

धोना अथवा समस्त अवयवोंको धोना. परंतु त्रस और स्थावर जीवोंको बाधा न होवे इसलिये मुनि शीतलजलसे स्नान नहीं करते हैं. स्नानके जलसे कीचड होता है, वालुकादिकोंके मर्दनसे जलकायिक जीवोंका घात होता है. वनस्पति जीवोंको बाधा पोहोंचती है. मत्स्य, मेंडक, और सूक्ष्म त्रसोंको बाधा पोहोंचती है अतः मुनिगण शीत जलसे स्नान नहीं करते हैं. यदि वे थंडे पानीसे स्नान नहीं करते हैं तो गरम पानीसे क्यों नहीं करते हैं ? इस प्रश्नका उत्तर यह है–गरम जलसे स्नान करनेसे भी त्रसस्थावर जीवोंको बाधा होती ही है जमीनके छिद्रोंमें, बडे बडे बिलोंमें वह पानी प्रवेश करेगा तो वहांके चींटी वगैरह प्राणिओंको बाधा अवश्य होगी ही. गरम पानीसे घास, कोमल अंकुर संतप्त होकर महान्कष्टी होते हैं. गरम पानीसे धान्योंका रस नष्ट हो जाता है.

मुनिओंको जलस्नानकी आवश्यकता नहीं है. क्योंकि, जलस्नानसे सप्त धातुमय देह पवित्र नहीं होता है. इस वास्ते शुचिताकेलिये स्नान करना भी योग्य नहीं है. रोगपरिहार करनेके लिये भी स्नानकी आवश्यकता नही है. यदि वे स्नान करेंगे तो रोगपरीषह सहन करना व्यर्थ होगा. शरीर सौंदर्य युक्त होनेकेलिये भी वे स्नान नहीं करते हैं क्यों कि वे वीतराग है.

मुनि घी, तेल इत्यादिकोंसे अभ्यंगस्नान भी कुछ प्रयोजन न होनेसे करते नहीं हैं. घृतादि क्षारपदार्थों का स्पर्श होनेसे भूमि वगैरहमें रहनेवाले जन्तुओंको पीडा होती है. भूमिपर चिपके हुए त्रस जीव इधर उधर होते हैं. गिरते हैं तब उनको एकस्थानसे दूसरे स्थानपर जाते समय बाधा पोहोंचती है.

वृक्षोंके मूलभाग, छाली, फल, पत्ते इत्यादिकोंका चूर्ण करनेमें, पीसनेमें महान् असंयम होता है. नख निकालना, घिसना, रंगाना इत्यादि कार्यको नखसंस्कार कहते हैं. ओठोंका मल निकालना, उनको रंगाना अधिक लाल दीखने लायक बनाना यह ओष्ठसंस्कार है. हाथोंके द्वारा घर्षण करके स्निग्धता उत्पन्न करना यह केश संस्कार है. दाढी और मूंछोपर भी हात बार बार फेरकर स्निग्धता उत्पन्न करना यह श्मश्रुसंस्कार है. कान ऱ्हस्व हो तो उनको दीर्घ करना, दीर्घ हो तो उनको छोटे बनाना, उसमें से मल दूर करना, उनको अलंकारोंसे भूषित करना यह कर्णसंस्कार है. कुछ उवटन वगैरे पदार्थ लगाकर मुहको तेजस्वी बनाना. अथवा मंत्रके द्वारा मुहको तेजस्वी करना यह मुखसंस्कार है. आंखे स्वच्छ धोना, वे अंजनसे आंजना यह नेत्रसंस्कार है. जो केश इधर उधर तिरछे ऊगे हैं उनको निकाल देना, दीर्घ केशोंको ऱ्हस्व करना, उन्नत बनाना यह भोंहोंका संस्कार है.

सुंदरता वढे इसलिये हाथ और पाय, वगैरे धोना, औषधादि विलेपन करना यह हस्तपादादिसंस्कार है. ऐसे सब देहसंस्कारोंका मुनि त्याग करते हैं. इससे वे शरीरके ऊपर स्नेह रहित हैं यह सिद्ध होता है. शरीर स्नेह छोडना यह भी मुनिलिंगका एक भेद है.

---

वज्जेदि बंभचारी गंधं मल्लं च धूववासं वा ॥
संवाहणपरिमद्दणपिणिद्धणादीणि य विमुत्ती ॥ ९४ ॥
न स्कन्धकुट्टनं वासं माल्यं धूपविलेपनम् ॥
कराभ्यां मलनं चूर्णं चरणाभ्यां च मर्दनम् ॥ ९५ ॥

विजयोदया—गंधं कस्तूरिकादिकं। मल्लं माल्यं चतुष्प्रकारं। धूववासं च। धूपं कालागुर्वादिकं। वासं मुखवासं च जातिफलादिकं। अनेकसुरभिद्रव्यमिश्रं वा। संवाहणं हस्ताभ्यां मलनं। चरणावमर्दनं परितः परिमर्दनं। असकुट्टनं उन्नतिं दार्ढ्यं च कर्तुं यत्तत्पिणिद्धमित्युच्यते। एतत्सर्वं वर्जयति प्रयोजनाभावाद्धिंसाप्रवृत्तेश्च। कः? ब्रह्मचारी अब्रह्म निवृत्तिपरो यतिः।

मूलारा—मल्लं माल्यं पुष्पमाला। गंधं जातिफलादिना मुखवासनं। संवाहणं हस्ताभ्यां मर्दनं। परिमद्दणं पादाभ्यां मर्दनं। पार्णिधणादीणि अंसयोरुन्नतिं दार्ढ्यं च कर्तुं कुट्टनं पणिधणमित्युच्यते। पुटपुटीत्यन्ये। आदिशब्देन काष्ठपालिका चुहुचल्लिकादिमर्दनम्। विमुत्ता विमुक्ताः निर्ग्रंथा इत्यर्थः। न हि ब्रह्मचारिणां स्नानादिना प्रयोजनमस्ति स्वभावतोऽशुचेः कायस्य शोधयितुमशक्यत्वात् नाग्न्यलोचाभ्यां च वीभत्सस्यासंपाद्यरामणीयकत्वात्। तेन भूम्यादिस्थत्रसस्थावरप्राणि हिंसारागादिप्रसंगाच्च।

अर्थ—ब्रह्मचर्य धारकने कस्तूरी वगैरे सुगंध वस्तुओंका त्याग करना चाहिये. पुष्पमाला, रत्नमाला मुक्तमाला, सुवर्णमाला इनका त्याग करना चाहिये. कालागरु, तगर वगैरहका धूप भी त्यागना चाहिये. मुखको सुगंधित करनेवाले जायफल, इलायची, लवंगादि पदार्थ छोडने चाहिये. हाथोंसे अंग चूरना, पाओंसे अंग रगडना, पुष्ट दृढ करनेके लिये बाहुमर्दन करना इत्यादि कार्य मैथुनसेवाके त्यागी मुनिवर्य छोड देते हैं.

---

किं ब्रह्मव्रतस्य कुर्वन्ति स्नानादिपरित्यागा, येन तद्व्रताचरणप्रियस्तदनुष्ठाने यतते इत्यारेकायामाह—

जल्लविलित्तो देहो लुक्खो लोयकदवियडबीभत्थो ॥
जो रूढणक्खलोमो सा गुत्ती बंभचेरस्स ॥ ९५ ॥
या रूक्षा लोचबीभत्सा सर्वांगीणमला तनुः ॥
सा रक्षा ब्रह्मचर्यस्य प्ररूढनखलोमिका ॥ ९६ ॥
इति व्युत्सृष्टदेहता ॥

विजयोदया—जल्लविलित्तो देह इति । देहो गुत्ती बंभचेरस्स इति पदघटना । देह शरीरं । गुत्ती गुप्ति रक्षा । कीदृक् ? जल्लविलित्तो घनीभूतमुपर्युपरि प्रचितं शरीरमल जल्लशब्देनोच्यते । तेन विलित्तो विलिप्त, देह । स्नानादित्यागात् । रुक्खो रूक्षस्पर्श स्नानादिविरहादेव लोचकदविगदबीभत्थो लोचकरणविकृतबीभत्स' । जो यो देह रूढणक्ख-लोमो दीर्घीभूतनखप्रच्छाद्यदेशलोमान्वित । सेति गुप्ति ॥ सामानाधिकरण्यात् स्त्रीलिंगत्वात् ॥ कस्य ? बंभचेरस्स ब्रह्मचर्यस्य ॥

स्नानादित्यागस्य फलमाह—

मूलारा—जल्ल घनीभूतमुपर्युपरि प्रचितं शरीरमलं जल्ल इत्युच्यते । सर्वांगीणमलो वा जल्लः । लोचकडविय-डबीभच्छो लोचकडं लोचकृतं लोचकरणं तेन वियडो विकृतो वैरूप्यं नीतोऽत एव बीभत्सो जुगुप्साविषयः । रूढणक्ख-लोमो दीर्घीभूतनखप्रच्छाद्यदेशादिलोमकः । गुत्ती गुप्तिः रक्षा । आरूढा रूढवैराग्यकरत्वात् ।

ब्रह्मव्रतधारक मुनि स्नानादिकोंका त्याग करते हैं, यह सत्य है, परन्तु स्नानादिकोंका त्याग करनेसे ब्रह्मव्रतमें क्या विशेषता होती है ? इस प्रश्नका उत्तर आचार्य देते हैं—

अर्थ—स्नानादिकोंका त्याग करनेसे यतीके देहपर वार वार मल जम कर दृढ होता है, अर्थात् इस तरहसे मल संचित होनेपर उनके ब्रह्मचर्यका रक्षण होता है, स्नानत्यागसे और मलसंचय होनेसे देहकी स्निग्धकांति नष्ट होकर वह रूखी बनती है, लोच करनेसे देह बीभत्स दीखता है, नखसंस्कार न करनेसे नख बढ कर लंबे होते हैं और गुप्तप्रदेश केशोंसे ढक जाता है, अत, स्नानादिकार्य न करनेसे ब्रह्मचर्यका रक्षण होता है, यह सिद्ध होता है, ' व्युत्सृष्ट शरीर ' यह प्रकरण समाप्त हुआ,

संबन्ध.- प्रतिलेखनसाध्यप्रयोजनाख्यानायोत्तरगाथाद्वयम्—यस्य येन हि संबन्धो दूरस्थमपि तस्य तत् इत्यनेन क्रमेण वोसट्टसरीरं गदं ।

इरियादाणणिखेवे विवेगठाणे णिसीयणे सयणे ॥
उव्वत्तणपरिवत्तण पसारणा उंटणामरसे ॥ ९६ ॥

**आसने शयने स्थाने गमने मोक्षणे ग्रहे ॥**
**आमर्शनपरामर्शप्रसाराकुञ्चनादिषु ॥ ९७ ॥**

विजयोदया—इरियादाणे पडिलेहणेण पडिलिहिज्जदित्ति एवं सर्वत्र । ईर्याया गमने व्रजतः स्वपादनिक्षेपदेशे यदि दुष्परिहाराः स्युः पिपीलिकादयोऽथवा प्राक् पादावलग्नरजसो विरुद्धयोनिर्वा भूमिरुत्तरा जल प्रवेष्टव्यं यदि पडिलेहणेण प्रतिलेखनेन पडिलेहिज्जदि निराक्रियते त्रसादिकं । आदाने ग्रहणे ज्ञानचारित्रसाधनाना । णिखेवे विवेके । ज्ञानसयमोपकरणाना निक्षेपे स्थापनाया । यन्निक्षिप्यते यत्र च तदुभयप्रमार्जनं कार्यं । शरीरमलाना उच्चारादीना विवेके उत्सर्जने वा कर्तरि प्रदेश । सा च भूर्यद्ययोग्या प्रमार्जनीया । ठाणे निसीयणे सयणे स्थाने आसने च शयने च शयनक्रियायां । उव्वत्तणपरियत्तणपसारणा उंटणामरसे । उव्वत्तण उत्तानशयनं । परिवत्तण पार्श्वांतरसंचारं, पसारणं प्रसारण हस्तपादादीना । आउंटणं सकोचनं । स्पर्शक्रिया आमरसशब्देनोच्यते ॥

अधुना प्रतिलेखनाख्यालिंगभेदस्य साध्यमभिधातुं गाथाद्वयमाह—

मूलारा—इरिया ईर्या गमनमित्यर्थः । तदादौ प्रतिलेखनेन पिंछादिना त्रसादिकमपसार्यते । तथाहि— मार्गे गच्छतः संयतस्य स्वपादनिक्षेपदेशे पिपीलिकादयो दुष्परिहारा यदि स्युर्यदि वा प्राक्पदावलग्नरजसो विरुद्धयोनिरुत्तराभूमिर्वा गंतव्या, जलं वा प्रवेष्टव्यं तदा तत्पिपीलिकारजःप्रभृति लेखनेन निराक्रियते । एवमादाने ज्ञानसंयमाद्युपकरणग्रहणे, निक्षेपे तत्स्थापनाया, विवेके विण्मूत्राद्युत्सर्गे, स्थाने उर्द्धीभावे, णिसयणे निषीदने उपवेशने, सयणे स्वापे, उवट्टणे उत्तानशयने, परियट्टणे पार्श्वान्तरसंचारे, पसारणे हस्तपादादिप्रसारणे, आउट्टणे तेषामेव संकोचने, आमासे आमर्शे स्पर्शनक्रियाया, अन्यत्राप्येवंविधे कर्मणि अवश्यकार्ये यतिरप्रमत्तस्त्रसादिकं प्रतिलिखेत् ।

प्रतिलेखनसे मुनि कोनसा प्रयोजन सिद्ध करते हैं इसका वर्णन आगेकी दोन गाथाओंसे आचार्य करते हैं:—

जिसका जिसके साथ संबंध है वह चीज दूर भी हो तोभी वह उसकी ही मानी जाती है. इस न्यायसे ' प्रतिलेखन ' यह लिंगका अन्तिम भेद है अर्थात् पहिले तीन भेदोंके अनंतर होनेसे इसको दूर कह सकते हैं

तथापि लिंगसेही इसका संबंध है अत· यह उसका ही संबंधी है ऐसा कह सकते हैं.

अर्थ—देववंदनाके लिये जब मुनि जाते हैं तब बहुत सावधान होकर सूर्यके प्रकाशमें गमन करते हैं. जाते समय जहां वे पांव रखना चाहते हैं उस जमीनपर यदि चींटी वगैरे जन्तु दुष्परिहार्य होंगे तो उनको मृदु पिच्छिकासे दूर करके आगे पांव रखकर गमन करते हैं. अथवा पूर्व भूमीसे आगेकी जमीन यदि भिन्न स्वभाव–रंग वगैरहसे युक्त होगी तो मुनि प्रथम पिच्छिकासे पावोंकी धूल हटाकर उसमें प्रवेश करते हैं. यदि पानीमें प्रवेश करना हो तो प्रथम पिच्छिका अपने शरीरपर फेरकर वहांके त्रसजीव हटाते हैं और तदनंतर जलमें प्रवेश करते हैं. ज्ञान और चारित्रके साधन शास्त्र वगैरहको ग्रहण करते समय वे पिच्छिकासे साफ करके ग्रहण करने चाहिये. जब ज्ञानचारित्रके शास्त्रादिक साधन जमीनपर रखना हो तो पिच्छिकासे जमीन और शास्त्रादिक साफ करके रखना चाहिये. और अलग अलग रखते समयमें भी पिच्छिकासे उनको स्वच्छ करना चाहिये.

शरीरके मलमूत्रादिक जहां फेकना हो उस स्थानको पिच्छिकासे साफ करनेसे वहांके त्रस जीव विना बाधाके दूर हो सकते हैं. जब मुनि बैठते हैं, खडे हो जाते हैं, सो जाते हैं, अपने हाथ और पांव पसारते हैं, संकोच लेते हैं, जब वे उत्तानशयन करते हैं, एक बाजूसे दूसरी बाजूपर मुडकर सोते हैं तब अर्थात् इतने कार्य करते समय वे अपना शरीर पिच्छिकासे स्वच्छ करते हैं ऐसा करनेसे शरीरपर त्रसजीव हो तो वे विना तकलीफके दूर होते हैं. और मुनिओंका आचारक्रम भी इस कृत्यसे पाला जाता है.

---

पडिलेहणेण पडिलेहिज्जइ चिण्हं च होइ सगपक्खे ॥
विस्सासियं च लिंगं संजदपडिरूवदा चेव ॥ ९७ ॥

**स्वपक्षे चिह्नमालम्ब्यं साधुना प्रतिलेखनम् ॥**
**विश्वाससंयमाधारं साधुलिङ्गसमर्थनम् ॥ ९८ ॥**

विजयोदया—चिण्हं च होदि चिह्नता भजते । सगपक्खे स्वप्रतिज्ञायां । सर्वजीवदया हि यते· पक्षः । विस्सासियं च विश्वासकारि च जनानां । लिंग प्रतिलेखनाख्यं कथमयमतिसूक्ष्मान्कुंथ्वादीनपि परिहर्तुं गृहीतप्रतिलेखनोऽसा-

णिउणं विउलं सुद्धं णिकाचिदमणुत्तरं च सव्वहिदं ॥
जिणवयणं कलुसहरं अहो य रत्ती य पढिदव्वं ॥ ९९ ॥
निपुणं विपुलं शुद्धं निकाचितमनुत्तरं ॥
पापच्छेदि सदा ध्येयं सार्वीयं वाक्यमार्हतम् ॥ १०० ॥

विजयोदया—निउणं जीवादीनर्थान्प्रमाणनयानुगतं निरूपयतीति निपुणं । सुद्धं पूर्वापरविरोधपुनरुक्तादिद्वात्रिंशद्दोषवर्जितत्वात् शुद्धं । विपुलं निक्षेपः, पदार्थः, निरुक्तिः अनुयोगद्वारं, नयश्चेति अनेकविकल्पेन जीवादीनर्थान्सप्रपंचं निरूपयतीति विपुलं । अर्थगाढत्वान्निकाचितं अर्थनिचितं । अणुत्तरं च न विद्यते उत्तरं उत्कृष्टमस्मादित्यनुत्तरं । परेषा वचनानि पुनरुक्तानि, अनर्थकानि, व्याहतानि, प्रमाणविरुद्धानि च तेभ्य इदमुत्तरं तदसंभविगुणत्वात् । सव्वहिदं सर्वप्राणिहितं । अन्येषां मतानि केषांचिदेव रक्षां सूचयंति ' जिघांसन्तं जिघांसीयात् न तेन ब्रह्महा भवेत् ' इत्युपदेशात् ।

" यज्ञार्थं पशवः सृष्टाः स्वयमेव स्वयंभुवा ॥
यज्ञो हि भूत्यै सर्वेषा तस्माद्यज्ञे वधोऽवधः ॥ १ ॥
" अग्निदो गरदश्चैव शस्त्रपाणिर्धनापहः ॥
क्षेत्रदारहरश्चेति षडेते आततायिन. ॥ "
" आततायिनमायातमपि वेदांतविद् द्विजम् ॥
जिघांसंत जिघांसीयान्न तेन ब्रह्महा भवेत् ॥ "

कलुसहरं द्रव्यकर्मणा ज्ञानावरणादीना अज्ञानादेर्भावमलस्य च विनाशनात् कलुसहरं । अहो य रत्तीय पढिदव्वमित्यनेन अनारतं अध्ययनं सूचितं ।

अथैव चतुर्द्धा लिंगं व्याख्याय साम्प्रतं क्रमप्राप्तां शिक्षां व्याख्यातुं त्रयोदशभिर्गाथाभिरुपक्रमते । तत्र तावज्जिनाध्ययनाय गृहीतलिंगं मुमुक्षु प्रेरयितुमाह —

मूलारा' — निउणं निपुणं सूक्ष्मार्थनिरूपकं प्रमाणनयानुगतजीवाद्यर्थनिरूपकत्वात् । सुद्धं पूर्वापरविरोधपुनरुक्तादिद्वात्रिंशद्दोषविरहितत्वात् । विउलं विपुलं निक्षेपैकार्थनिरुक्त्यनुयोगद्वारनयैर्जीवाद्यर्थानां प्रपंचकत्वात् । णिकाचिद निकाचितत्वादर्थावगाढ । अणुत्तरं नास्त्युत्तरमुत्कृष्टमन्यदस्मादित्यनुत्तरं । परवचसां प्रमाणविरुद्धत्वादिदोषदुष्टतया तदसंभविगुणत्वात् । सव्वहिदं सर्वप्राणिहित मतांतराणा केषांचिदेव रक्षासूचकत्वात । तथा च तद्ग्रंथः—

यज्ञार्थं पशवः सृष्टाः स्वयमेव स्वयंभुवा ॥

यज्ञो हि भूत्यै सर्वस्य तस्माद्यज्ञे वधोऽवधः ॥
अग्निदो गरदश्चैव शस्त्रपाणिर्धनापहः ॥
क्षेत्रदारहरश्चेति षडेते आततायिनः ॥
आततायिनमायातमपि वेदागविद् द्विजम् ।
जिघासत जिघासीयान्न तेन ब्रह्महा भवेत् ॥

कलुसहरं द्रव्यभावकर्ममलापहम् ।

अब शिक्षाधिकारका आचार्य विस्तृत वर्णन करते हैं ।

अर्थ—श्री जिनेश्वरका वचन जीवादि नव पदार्थोंका प्रमाण और नयके आश्रयसे वर्णन करता है. अतः उसको निपुण विशेषण है. जिनवचन शुद्ध है क्योंकि उसमें पूर्वापरविरोधादि वत्तीस दोष विलकुल नहीं हैं. वह विपुल है अर्थात् नाम स्थापनादि निक्षेप, प्रतिज्ञा हेतु उदाहरणादि अनुमानके अंग, शब्दका व्याकरण द्वारा धातु प्रत्यय विभक्ति इत्यादि रूपसे स्पष्टीकरण, सत्संख्यादिक अनुयोग और नैगम संग्रहादिक नय ऐसे अनेक विकल्पोंसे जीवादिक अर्थोंका सविस्तर विवेचन करता है. अतः उसको विपुल कहते हैं. जिनवचनका प्रत्येक शब्द अर्थसे गाढ भरा हुआ है अतः उसको निकाचित कहते हैं. जिनवचनको छोडकर अर्थात् इससे वढकर उत्कृष्ट किसीका भी वचन नहीं है इसलिये यह अनुत्तर है. अन्यमतोंके वचन पुनरुक्त हैं, अनर्थक–अर्थहीन और पूर्वापरविरोधयुक्त हैं. प्रमाणाविरुद्ध हैं परंतु जिनवचनमें ये दोष नहीं हैं इसलिये यह वचन अनुत्तर है. इस वचनमें सर्व जीवोंका कल्याण करना यह गुण है. इतरोंके मत सर्व जीवोंका रक्षण नहीं करते हैं थोडे जीवोंका ही वे रक्षण करते हैं 'जिघासन्तं जिघांसीयान्न तेन ब्रह्महा भवेत्' 'अपनेको मारनेके लिये आवेगा उसको मारना चाहिये इस कृत्यके करनेसे वह मारनेवाला ब्रह्मघाती नहीं होता है.'

यज्ञार्थं पशवः सृष्टा इत्यादि–ब्रह्मदेवने यज्ञ करनेके लिये पशु उत्पन्न किये हैं. यज्ञ सर्वको ऐश्वर्य देता है अतः यज्ञमें प्राणिवध करना हिंसा नहीं है वह अहिंसा ही है.

अग्निदो गरदश्चैवेत्यादि–जो मनुष्य अग्निकेद्वारा दूसरोंके घर जलाता है, जो अन्नमें विष देकर मारता है, जो शस्त्रसे मारता है, जो धन हरण करता है और जो खेत और दुसरेकी स्त्री हरण करता है ऐसे छे प्रकारके

लोकोंको आततायी कहते हैं. ये आततायी लोक यद्यपि वेद जानने वाले ब्राह्मण जातीके भी हो तो भी वे मारनेकी इच्छा रखते हैं अतः उनको मारना चाहिये उनको मारनेसे ब्रह्महत्याका दोष लगता नहीं है. इत्यादिरूप अन्यमतोंके वचन है. ये सब वचन सर्व प्राणिओंकी रक्षाके सूचक नहीं हैं.

जिनेश्वरका वचन कलुपहर है अर्थात् ज्ञानावरणादि द्रव्य कर्म, अज्ञानादिक भावकर्मरूपी मलका नाश करता है. इसलिये इसका हमेशा अध्ययन करना चाहिये.

---

जिनवचनशिक्षाया गुणान्सहृत्य कथयति--

आदहिदपइण्णा भावसंवरो णवणवो य संवेगो ॥
णिक्कंपदा तवो भावणा य परदेसिगत्तं च ॥ १०० ॥

गद्यम्—सर्वभावहिताहितावबोधपरिणामसंवरप्रत्यग्रसंवेगरत्नत्रयस्थिरत्वतपोभावना-परदेशकत्वलक्षणा गुणाः सप्त संपद्यन्ते जिनवचनशिक्षया ॥१०१॥

विजयोदया—आदहिदपइण्णा आत्महितप्रतिज्ञानं। इंद्रियसुखं अहितं हितमिति गृह्णन्ति जना' । दु खप्रतीकारमात्र तत्। अल्पकालिक, पराधीनं, रागानुबंधकारि, दुर्लभ, भयावहं, शरीरायासमात्रं, अशुचिशरीरसंस्पर्शनज। तत्रास्य बालस्य सुखबुद्धि'। नि.शेपदुःखापायजनित स्वास्थ्यं अचल सुखमिति न वेत्ति। जिनवचोऽभ्यासात्त्वधिगच्छति। भावसवरो भाव' परिणाम तस्य सवरो निरोध । ननु परिणाममन्तरेण न द्रव्यास्यास्ति क्षणमात्रमप्यवस्थानं तत्किमुच्यते भावसंवर इति। परिणामविशेपवृत्तिरिह भावशब्द इति मन्यते। तथा वक्ष्यति—

'सज्झायं कुव्वंतो पंचेदीसवुडो इति' अशुभकर्मादाननिमित्तपरिणामग्रहणमिह सरागापेक्षया। वीतरागाणां तु केपाचिच्छुद्धोपयोगनिमित्ततया पुण्यास्रवपरिणामसंवरोऽपि ग्राह्य। णवणवो य प्रत्यग्र. प्रत्यग्र' । संवेगो धर्मे श्रद्धा जिनवचनाभ्यासादुपजायते। णिक्कंपदा निश्चलता। क्व रत्नत्रये। तवो स्वाध्यायाख्य तपश्च। भावणाय भावना च गुप्तीना। परदेसिगत्त च परेपामुपदेशकता च॥

कलुमहरं द्रव्यभावकर्ममलापहम्।

मूलारा—आदहिदपरिण्णाण आत्माहितपरिज्ञानं अत्रात्मशब्देनोपलक्षणाजीवाजीवादिपदार्था गृह्यन्ते। तथा हितशब्देन हितमहितं च तथैवोत्तरगाथार्थस्योपपत्ते. । भावसंवरो भावोऽत्र सरागापेक्षया पाप

कर्मादानहेतुः परिणामस्तस्य संवरो निरोध. । वीतरागाणां केषाचिच्छुद्धोपयोगनिमित्ततया पुण्यास्रवपरिणामसंवरोपि ग्राह्य· । संवेगो धर्मे श्रद्धा । अत्र संसारभीरुतालक्षणसंवेगकारणको धर्मोऽपि संवेगशब्देन गृह्यते । कारणे कार्योपचारात् । णिक्कंपदा रत्नत्रये निश्चलत्वं । तवो स्वाध्यायाख्यं तपः । भावणा गुप्तितत्परता । परदेसगत्तं परेषामुपदेशकर्तृत्वं । एते सप्त गुणा जिनवचनाभ्यासाज्जायंते इति संबंध· ।

जिनवचनके अध्ययनसे कोनसे गुण प्राप्त होते हैं इसका वर्णन आचार्य संक्षेपसे करते हैं—

अर्थ—आत्माके हितका ज्ञान जिनवचनसे होता है-लोक अहितकर इंद्रियसुखको हितकर समझते हैं. यह सुख दुःखका केवल प्रतीकार ही है. अल्पकालतक ही रहता है. तदनंतर उसका नाश होता है. इंद्रियां और पदार्थोंके यह आधीन है. रागभावको उत्पन्न करके आत्माको कर्मसे बद्ध करता है. दुर्लभ है. दुर्गतीका भय उत्पन्न करता है. शरीरके आयाससे वह उत्पन्न होता है. अपवित्र शरीरके स्पर्शसे उत्पन्न होता है. ऐसे इंद्रियसुख में अज्ञ जीवोंको सुखबुद्धि हो रही है. संपूर्ण दुःखोंका नाश होनेसे उत्पन्न होनेवाला, आत्मामें हमेशा रहने वाला, निश्चल ऐसे आत्मसुखको अज्ञजन सुख समझते नहीं हैं. परंतु जिनवचनके अभ्याससे भव्यजीवोंको आत्मिक सुखका ज्ञान होता है. इसलिये जिनवचनमें आत्महितप्रतिज्ञा नामका गुण है यह सिद्ध हुवा.

भावसंवर—यह दूसरा गुण है. शंका-भाव-पदार्थका परिणमन-संवर-निरोध अर्थात् पदार्थोंका परिणमन होना बंद पडना ऐसा भावसंवरका अर्थ होगा. परंतु यह अर्थ ठीक नहीं है. क्योंकि पदार्थमें यदि परिणमन होना बंद होगा तो वह एक क्षणतक भी अपना अस्तित्व न रख सकेगा. अतः भावसंवर जिनवचनका गुण मानना योग्य नहीं है. उत्तर—यहां भावशब्दका अर्थ आपने जो किया है वह नहीं है. अशुभ कर्मका आस्रव जिनसे होता है ऐसे पापपरिणामोंका-विचारोंका त्याग करना यह भावसंवरका अर्थ यहां प्रस्तुत है. सरागी जीव अशुभ परिणामोंको जिनवचनके अध्ययनसे त्यागते हैं. अतः जिनवचनमें भावसंवर नामका गुण है ऐसा आचार्य कहते हैं. वीतराग अवस्थाको प्राप्त हुए मुनिओंको जिनवचन शुद्धोपयोगके लिये कारण होता है. अतः वीतराग मुनीकी अपेक्षासे पुण्यास्रवके लिये कारण जो परिणाम उनका संवर होना भावसंवर शब्दसे कहा जाता है.

जिनवचनका प्रतिदिन अभ्यास करनेसे नवनव संवेग नामक गुणका लाभ होता है. अर्थात् जिनधर्ममें गाढ श्रद्धा

उत्पन्न होती है. इस जिनवचनके अभ्याससे रत्नत्रयमें निश्चलता प्राप्त होती है. स्वाध्याय नामक तपकी सिद्धि होती है, गुप्तिओंमें भावना होती है और भव्योंको उपदेश देनेका सामर्थ्य पैदा होता है.

---

आदहिदपइण्णा इत्यस्य व्याख्यान गाथोत्तरा—

णाणेण सव्वभावा जीवाजीवासवादिया तधिगा ॥
णज्जदि इहपरलोए अहिदं च तहा हियं चेव ॥ १०१ ॥

**सर्वे जीवादयो भावा जिनशासनशिक्षया ॥**
**तत्त्वतोऽत्रावबुध्यन्ते परलोके हिताहिते ॥ १०२ ॥**

विजयोदया—णाणेण ज्ञानेन । सव्वभावा सर्वे पदार्थाः । जीवाजीवादिगा जीवाजीवास्रवबंधसंवरनिर्जरामोक्षाः । तधिगा तथ्यभूता । णज्जति ज्ञायन्ते । तथा तेनैव प्रकारेण । इहपरलोए इह परस्मिश्च लोके । अहिदं अहितं । हिदं हित चैव । ननु च आदहिदपइण्णा इत्यत्र हितस्यैव हि सूचितत्वात् जीवादिपरिज्ञानं असूचितं कथं व्याख्यायते पूर्वमभिहितं हितमनुक्त्वा ? अत्रोच्यते-आत्मा च हितं च आत्महिते तयोः परिज्ञानं इति गृहीतं । न चात्मनो हितमिति । ततो युक्त व्याख्यातं । एवमपि जीव एव निर्दिष्ट इत्यजीवाद्युपन्यास कथ ? आत्मशब्दवस्तूपलक्षणत्वाददोषः । जीवाजीवास्रवबधसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वं इत्यत्र सूत्रे आदौ निर्दिष्टो जीवः प्रसिद्धस्तेनोत्तरोपलक्षण क्रियते । अथवा " जादं सयं समत्तं णाणमणंतत्थवित्थिद विमलं । रहिदं तु उग्गहादिहिं सुहृति एयतिय भणियं " इति वचनात् अनतज्ञानरूप सुखं यदि हितमिति गृहीतं, तथापि चेतनाया जीवत्वाच्चैतन्यावस्थास्वरूपत्वात् केवलस्यावस्थानात् आत्मा ज्ञातव्य एव । मोक्षस्तु कर्मणा तदपायतयाधिगतव्यः । तत्परिज्ञानमजीवेऽनिर्ज्ञाते न भवति । पुद्गलानामेव द्रव्यकर्मत्वात् तद्वियोगस्य मोक्षत्वात् । स च मोक्षो बंधपुरस्सरः । न ह्यसति बंधे मोक्षोऽस्ति । स च बंधो नासत्यास्रवे । मोक्षस्य चोपायौ संवर निर्जरे । अहित इति यदि दु ख गृह्यते तदैहलौकिकमनुभवसिद्धमेव । किं तत्र जिनवचनेन ? अहितकारणं यद्यहितमुच्यते तत्कर्म तच्चात्राजीववचनेन आक्षिप्त । अथ हिंसादयः परपराकारणत्वेन दुःखस्यावस्थिताः अहितशब्देनोच्यन्ते । तथाप्ययुक्तं आस्रवेऽन्तर्भूतत्वात् । अत्रोच्यते—अनुभूतमपि दुःख अस्मिञ्जन्मनि जडमतयो विस्मरत्यत एव सन्मार्गं न ढौकते । तेषा स्मृतिर्जन्यते जिनवचनेन मनुजभवापदा प्रकटनेन । जुगुप्सिते कुले प्रादुर्भूतिर्विचित्रास्तत्र रोगोरगदशनजनिता विपदः । निर्द्रविणता, दुर्भगता, अबधुता, अनाथता, प्रार्थितद्रविणपरागनालाभधूमध्वजनिर्दग्धचित्तता, द्रविणवतां कुत्सितप्रेषणकरणं, तथापि तेषां आक्रोशननिर्भर्त्सनताडनादीनि परवशतामरणादीन्येवमादिना, इह लोके हित दानतप प्रभृतिकं हितकारणं हित इति यदा गृह्यते ' हितमारण्यमौषध ' इति यथा । यतो दानादिके कुशलकर्मणि वर्तमाना जनैः स्तूयंते वंद्यंते । उक्तं च—

दानेन तिष्ठति यशांसि लोके । दानेन वैराण्यपि यान्ति नाशम् ॥
परोऽपि बंधुत्वमुपैति दानात्तस्मात्सुदान सतत प्रदेयम् ॥

इंद्रचक्रधरादयोऽपि प्रणतिमायान्ति तपोद्रविणानाम् । परलोके अहित भवान्तरभाविदुःखं नरकगतौ हि, तिर्यक्त्वं च, परलोके हितं निर्वृतिसुख, तदेतत्सकलं अवबोधयति जैनी भगवती भारती ॥

आत्महितपरिज्ञा व्याचष्टे—

मूलारा—तधिया तथाभूताः—

आत्महितप्रतिज्ञा नामके गुणका वर्णन—

अर्थ—ज्ञानके प्रभावसे जीव, अजीव, आस्रव, बंध, संवर, निर्जरा और मोक्ष ऐसे सात पदार्थोंका सत्य स्वरूप जाना जाता है. तथा इसके सामर्थ्यसे इहलोकमें और परलोकमें हिताहितका भी परिज्ञान होता है.

शंका—आदहिदपइण्णा इस शब्दमें हितकाही परिज्ञान करलेना सूचित किया गया है. जीवादिकोंका परिज्ञान उपर्युक्त शब्दसे सूचित नहीं होता है. अतः पूर्वमें कहे हुए हितका स्वरूप प्रथम कहकर ही इतरोंका स्वरूप कहना चाहिये था. यह तो आपका असूचित कथन हुआ ?

उत्तर—आत्महितप्रतिज्ञा इस शब्दका अर्थ ऐसा समझना–यहां द्वंद्वसमास है अर्थात् ' आत्मा च हितं च आत्महिते ' ऐसा आत्महित शब्दका विग्रह होता है. अर्थात् आत्मा और हित इन दोनोंका जो ज्ञान उसको आत्महितप्रतिज्ञा कहते हैं. 'आत्मनो हितं' आत्माका हित ऐसा षष्ठीतत्पुरुष समास यहां समझना भूल है.

शंका—आत्महितप्रतिज्ञासे जीवके हितका ज्ञान होना ही अभीष्ट रहा. अजीवादिकोंके ज्ञानकी आवश्यकता न रही ?

उत्तर—आत्मा शब्द उपलक्षणात्मक है अत· उसके साथ अजीवादिकोंका भी ग्रहण कर सकते हैं. ' जीवाजीवास्रवबंधसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वं ' इस सूत्रमें प्रथम जीवका निर्देश किया है. इसलिये वह प्रसिद्ध है. प्रसिद्धके साथ अप्रसिद्धकाभी उपलक्षणसे ग्रहण होता है अतः अजीवादिकका भी आत्महितप्रतिज्ञा इस शब्दसे ग्रहण कर सकते हैं.

अथवा केवलज्ञान अनंत पदार्थों को जानता है, वह स्वयं कर्मका नाश करके उत्पन्न हुआ है, पूर्णताको प्राप्त हुआ है, विस्तीर्ण है और कर्ममलसे रहित होनेसे निर्मल है. अवग्रह, ईहा वगैरे विकल्पोंसे

रहित और सर्वथा सुखमय है. ऐसा केवलज्ञानका आचार्य स्वरूप कहते हैं. सुखपदार्थ ज्ञानरूप ही है. वह आत्मा का वास्तविक हित है. अतः वह यहां हितशब्दसे संगृहीत होता है. तथापि चेतना यह जीवका स्वरूप है व चैतन्य रूप अवस्था है. उसको जाननेके लिये आत्माको जानना आवश्यक है. कर्मोंका संपूर्ण नाश होना ही मोक्ष है. उसका स्वरूप अजीव पदार्थको जाने विना समझमें आ नहीं सकेगा. सूक्ष्म पुद्गल ही द्रव्यकर्मरूप बनता है. उसका नाश होनाही मोक्ष है. मोक्ष बंधपूर्वक होता है. यदि कर्मबंध न होगा तो मोक्ष किसको होगा. अर्थात् जो आत्मा कर्म बद्ध है वही कर्मोंका नाश कर स्वतः मुक्त हो जाता है. वह बंधभी कर्मास्रवके विना होता नहीं. संवर और निर्जरा मोक्षके उपाय हैं.

अहित शब्दका अर्थ यदि दुःख ऐसा है तो वह इहलोकसंबंधी दुःख अनुभवसिद्ध है ही उसको जतलानेकेलिये जिनवचनकी क्या आवश्यकता है ? अहितका जो कारण है वह यदि अहित शब्दका वाच्य है तो कर्म ही अहितका कारण है ऐसा मानना पडेगा. उस कर्मका इस ही गाथामें अजीव शब्दसे ग्रहण किया है. यदि हिंसादिक दुःखके परंपरा कारण हैं और वे अहित शब्दसे संगृहीत होते हैं ऐसा कहते हो तो वह भी कहना युक्तियुक्त नहीं है. क्योंकि हिंसादिक कारणोंका आस्रवमें अन्तर्भाव होता ही है. इस शंकाका उत्तर आचार्यने इस प्रकार दिया है—

अनुभवमें आया हुआ भी दुःख अज्ञजन भूल जाते हैं इसीलिये सन्मार्गके प्रति गमन नहीं करते हैं. ऐसे लोगोंको जिनवचन दुःखोंकी स्मृति दिलाता है. अर्थात् वह मनुजभवमें क्या क्या आपदायें आती हैं उनको दिखलाता है. जैसे—जुगुप्सितकुलमें—हीन कुलमें उत्पत्ति होती है. और वहां नानाविध रोगरूपी सर्पके दंशसे अनेक आपत्तियां उपस्थित होती हैं. दारिद्र्य, कुरूपता, बंधुरहितपना, अनाथपना, ये अवस्थायें प्राप्त होती हैं. इच्छित धनकी प्राप्ति होना, परांगनाका लाभ न होनेसे मनमें झुरना, श्रीमान लोगोंके द्वारा कुत्सित कार्य करनेकी आज्ञा होना, उनकी गालियां सुनना, उनके द्वारा किया गया अपमान, पीटे जाना, परवशता इत्यादि दुःखोंको सहन करना पडता है. इत्यादि दुःखोंका स्वरूप जिनवचन अज्ञ जीवोंको बतलाता है.

जैसे अरण्यकी वनस्पतिजन्य औषधि हित करती है वैसे इस लोकमें दान, तप वगैरह कार्य हितके कारण हैं अतः उसको हित कहते हैं. दानादिक पुण्यकार्यमें जो तत्पर रहते हैं उनकी लोक स्तुति और वंदना करते हैं. आगममें इस विषयमें ऐसा कहा है—

दान देनेसे जगतमें दाताकी कीर्ति चिरस्थायी होती है. दानमे वैरका नाश होता है. शत्रु भी मित्रताको प्राप्त होता है. अतः सज्जनोंने हमेशा दान देना चाहिये.

तपरूपी धन जिनके पास है उनको इंद्र चक्रवर्ती वगैरह महापुरुष वंदन करते हैं. हिंसादिक पाप करनेसे परलोकमें दुःख भोगना पडता है. अर्थात् नरकगतीमें नरकावस्थामें दुःख ही दुःख भोगना पडता है. तिर्यग्गतिमें पशु होकर दुःख सहना पडता है. दानादिकसे परलोकमें हित होता है. अन्तमें मोक्षसुख मिलता है. इन सब हिताहितोंका जिनेश्वरकी पूज्य वाणी वर्णन करती है.

---

आत्महितापरिज्ञाने दोषमाचष्टे—

आदहिदमयाणंतो मुज्झदि मूढो समादियदि कम्मं ॥
कम्मणिमित्तं जीवो परीदि भवसायरमणंतं ॥ १०२ ॥

हिताहितमजानानो जीवो मुह्यति सर्वथा ॥
मूढो गृह्णाति कर्माणि ततो भ्राम्यति संसृतौ ॥ १०३ ॥

विजयोदया—आदहिदमयाणतो आत्महितमबुध्यमान । मुज्झदि मुह्यति । अहित हितमिति प्रतिपद्यते मोहं । को दोष इत्यत आह—मूढो मोहवान् समादियदि समादत्ते । कम्मं कर्मसामान्यशब्दोप्ययं अशुभकर्मवृत्तिर्ग्राह्यः । कर्म ग्रहणे को दोष इत्यत आह—कम्मणिमित्त कर्महेतुक, जीवः परीदि परिभ्रमति । किं ? भवसायरम् भवसमुद्रं अणंतं अनन्तम् ॥

अत्माहितापरिज्ञाने दोषमाचष्टे—

मूलारा—समादियदि समादत्ते समन्तान्मनोवाक्कायैरादत्ते गृण्हाति । कम्मं कर्म मोहहेतुकत्वादशुभ । परीदि पर्येति परिभ्रमतीत्यर्थः ।

आत्मा और हितका यदि ज्ञान न हो तो क्या दोष उत्पन्न होगा इस प्रश्नका उत्तर—

अर्थ—जिसको आत्माका और हितका स्वरूप ज्ञात नहीं हुआ हे वह जीव मोहित होता है अर्थात् अहितको हित मानता है. मोहसे वह अनंत संसारमें भ्रमण करानेवाले अशुभ कर्मका बंध कर लेता है. तात्पर्य—

मोहयुक्त जीव हिताहित न समझकर अशुभ कर्मसे बद्ध होता है. और वह कर्म जीवको अनंत संसारमें घुमाता है. अतः संसारसे छुटकारा पानेकेलिये आत्मा और हितका परिज्ञान कर लेना आवश्यक है.

---

आत्महितपरस्योपयोगमादर्शयति—

जाणंतस्सादहिदं अहिदणियत्ती य हिदपवत्ती य ।
होदि य तो से तम्हा आदहिदं आगमेदव्वं ॥ १०३ ॥

हितादानाहितत्यागौ हिताहितविबोधने ॥
यतस्ततः सदा कार्यं हिताहितविबोधनम् ॥ १०४ ॥

विजयोदया—जाणतस्स जानत । आदहिदं आत्महितं । अहिदणियत्ती य अहितनिवृत्तिश्च । हिदपवत्ती य हिते प्रवृत्तिश्च । होदि य भवति च । तो तत हितज्ञानातपश्चात् । तह्मा तस्मात् आदहिदं आत्महित । आगमेदव्वं शिक्षितव्यम् । अत्र चोद्यते-ननु आत्महितज्ञस्य हिते प्रवृत्तिर्भवतु, अहितान्निवृत्ति कथ? आहितज्ञोऽहितान्निवर्तते, हितमहितं च भिन्नमेव । यद्यतो भिन्न न तस्मिन्नवगते तदन्यदवगतं भवति । यथा-वानरेऽवगते न मकर, भिन्नं च हितादहितं तस्माद्धितज्ञोऽहितं अजानन् कथमहितान्नियोगतो निवर्तेत? अत्रोच्यते-सर्वमेव वस्तु स्वपरभावाभावोभयाधीनात्मलाभं यथा घट पृथु-लोदराद्याकारात्मक पटादिरूपतयाऽग्राह्य, अन्यथा विपर्ययस्थं तज्ज्ञानं भवेत् । एवमिहापि हितविलक्षणमहितं अजानता तद्विलक्षणता हितस्य न ज्ञाता भवेत् । अतो हितज्ञोऽहितमपि वेत्तीति युक्ता निवृत्तिस्तत. शिक्षाया अशुभभावसंवरहेतुत्वं प्रतिपद्यामहे ।

आत्महितपरिज्ञानस्योपयोगमादिशति—

मूलारा-अहिदणियत्ती अहितान्निवृत्तिः । न चैव शंक्यं आत्महितज्ञस्य कथमहितान्निवृत्तिस्तत्स्वरूपापरिज्ञानात् । हितं हि अहितविलक्षणं अतस्तज्जानन्नहितमपि जानात्येवान्यथा हितज्ञानस्याप्यसभवात्पटाद्यपरिज्ञाने तद्विलक्षणघटापरि-ज्ञानवत् । तो ततो हिताहितज्ञानातपश्चात् । से तस्य हिताहितमपि जानात्येव । अन्यथा प्रवृत्तिनिवृत्त्यर्थिनः कर्तुः आगमेदव्वं आगमयितव्य शिक्षितव्यमित्यर्थः ।

आत्महित साधनेमें उद्युक्त हुए प्राणीका उपयोग बताते हैं—

अर्थ—जो जीव आत्माके हितको पहिचानता है वह अहितसे परावृत्त होकर हितमें प्रवृत्ति करता है. इस वास्ते हे भव्यजन हो! आत्महितका आप परिज्ञान करलो.

यहां शंका–जो आत्महित जानता है उसकी हितमें प्रवृत्ति होती है यह कहना योग्य है परंतु जो अहित के स्वरूपको जानता ही नहीं है तो वह उससे कैसे परावृत्त हो सकेगा. जो अहितज्ञ है वही उससे परावृत्त होगा. हित और अहित ये दोनो चीजें भिन्न है जो जिससे भिन्न है वह यदि जाना जायगा तो उससे भिन्न अन्य भी कैसा जाना जावेगा ? जैसे वानरका ज्ञान होनेसे मगरका ज्ञान नहीं होता है. वैसे हितसे अहित भिन्न है. अतः हितको जाननेवाला अहितको न जाननेसे अहितसे कैसे परावृत्त होगा ?

उत्तर–सर्व ही वस्तु स्वभावसे उत्पन्न होती है और परभावसे अनुत्पन्न मानी जाती है. अर्थात् स्वस्वरूप की अपेक्षासे प्रत्येक वस्तु भावात्मक है. वही वस्तु परकी अपेक्षासे अभावात्मक भी है. जैसे बडा पेट, शंखाकृति गला इत्यादि स्वस्वरूपसे घट पदार्थ जाना जाता है. यदि वह घट परस्वरूपसे भी जाना जायगा तो वह जानना ' विपरीतज्ञान ' है. अतः घटको जाननेके समयमें ही घट पट नहीं है ऐसा भी ज्ञान होता है. हितको जानते समयमे ही अहित भी हितसे उलटा है यह जाना जाता है. यदि हितके विलक्षणरूप अहितको न जाना जायगा तो हितका ज्ञान नहीं होगा. इसलिये हितज्ञ जीव अहितको भी जानता है ऐसा समझना चाहिये अतः वह अहितसे परावृत्त होता है.

---

सज्झायं कुव्वंतो पंचिंदियसुंवुडो तिगुत्तो य ॥
हवदि य एयग्गमणो विणएण समाहिदो भिक्खू ॥ १०४ ॥
स्वाध्यायं पञ्चश· कुर्वंस्त्रिगुप्तः पंचसंवृतः ॥
एकाग्रो जायते योगी विनयेन समाहित· ॥ १०५ ॥

विजयोदया—सज्झाय स्वाध्यायं पचविध वाचनाप्रश्नानुप्रेक्षाम्नायधर्मोपदेशभेदेन । तत्र निरवद्यस्य ग्रंथस्याध्यायन तदर्थाभिधानपुरोग वाचना । संदेहनिवृत्तये निश्चितबलाधानाय वा सूत्रार्थविषय प्रश्न । अवगतार्थानुप्रेक्षणं अनुप्रेक्षा । आम्नायो गुणना । आक्षेपणी, विक्षेपणी, संवेजनी, निर्वेदनीति चतस्र कथास्तासा कथनं धर्मोपदेश· । तं स्वाध्याय कुर्वन् । पचिंदियसंवुडो होदि पचेंद्रियसंवृतो भवति । ननु निष्ठातस्य पूर्वनिपातात्संवृतपचेंद्रिय इति भवितव्यम् ? सत्यं । ' जातिकालसुखादिभ्य परवचनम् ' इत्यनेन पचेंद्रियजातिवृत्तिरिति जातिवचन । ततो निष्ठात· परतः-प्रयुज्यते इति मन्यते । इंद्रियमनेकप्रकार द्रव्येंद्रिय भावेन्द्रियं इति । इह तु रूपाद्युपयोगा इंद्रियशब्देनोच्यते । तेनायमर्थ· स्वाध्या-

गुर्वादेः। अणुसाहणा अनुव्रजनं। टीकाकारस्तु पच्छिदसंसाहणा इति पठति, व्याख्याति च, आचार्योपाध्यायादिभिः प्रार्थितस्य मनसाभिलषितस्य सम्यक्प्रसाधनं अनाज्ञप्तस्यापींगितेनैवावगम्येति।

प्रत्यक्षकायिकविनयका आचार्य चार गाथाओंमें वर्णन करते हैं—

अर्थ—गुरुजन, तपोधिक महर्षि वगैरह पूज्यमुनि आनेपर अथवा प्रयाण करते समय स्वयं बडे आदरसे ऊठना चाहिये, वंदना करना चाहिये और शरीरमें नम्रता लानी चाहिये, हात जोडने चाहिये, और मस्तकसे नमन करना चाहिये. तथा वे बैठ गये अथवा खडे हुए हैं तो उनके पास जाना चाहिये, स्वागत करना चाहिये. जब गुरु आदिक पूज्यमुनि प्रयाण करते हैं तब उनके पीछे थोडे अन्तरसे हाथ और पावोंका चलते समय शब्द न होवे इस प्रकार शरीर नम्र करके शांतिसे गमन करना चाहिये. यदि साथ जानेका प्रसंग आवे तो स्वशरीरमात्र-प्रमाण भूमीका अन्तर छोडकर उनके अंगका अपने अंगको स्पर्श न होगा इस रीतीसे गमन करना चाहिये.

---

णीचं ठाणं णीचं गमणं णीचं च आसणं सयणं ॥
आसणदाणं उवगरणदाणमोगासदाणं च ॥ १२० ॥

नीचं यानमवस्थानं नीचं शयनमासनं ॥
प्रदानमवकाशस्य विष्टरस्योपकारिणः ॥ १२१ ॥

विजयोदया—णीयं च आसणं नीचैरासनं। पृष्ठतः स्वहस्तपादश्वासादिभिरुपद्रुतो यथा न भवति गुर्वादिस्तथासनं। अग्रतोऽभिमुखं मनागपसृत्य वामपार्श्वेऽनुद्धतस्येषदवनतोत्तमागस्य चासनं। आसने गुरावुपविष्टे स्वयं भूमावासनं च। सयणं च णीयमिति पदघटना। नीचैः शयनमिति यावत्। अनुत्तरे देशे शयनं, गुरुनाभिप्रमाणमात्रभूभागे वा स्वशिरो भवति यथा तथा शयनं। हस्तपादादिभिर्वा यथा न घट्यते गुर्वादिः। आसणदाणं आसितुमिच्छति इत्यवगम्य निरूप्य चक्षुषा प्रमार्जनयोग्यं न वेति, पश्चात्प्रतिलेखनेन लाघवमार्दवादिगुणान्वितेनातिशनकैः प्रमार्ज्य भूभागं पीठादिकं वा आसनदानं। उपकरणदानं ज्ञानसंयमौ उपक्रियेते अनुगृह्येते येन तदुपकरणं पुस्तकादि ग्रहीतुमभिप्रेतं तस्य दानं। अथवा उद्गमोत्पादनैषणादिदोषैरदुष्टस्य सुप्रतिलेखनस्यात्मना लब्धस्य उपकरणस्य दानं। ओगासदाणं च अवकाशदानं च शीतार्तस्यावस्थितनिवातावकाशदानं, उष्णार्दितस्य शीतलस्थानदानं, ग्रामनगरादिस्वावासस्थानदानं वा।

---

१ अनुभवे देशे इति पाठः खपुस्तके।

मूलारा—णीचं ठाणं नीचैः स्थानं गुर्वादौ मान्यस्थाने उद्धीभूते निविष्टे वा ततोऽन्यत्र तस्य वामपार्श्वे पृष्ठदेशे वा शिष्येणावस्थानं कर्तव्यमित्यर्थः। णीचं गमणं आसीने स्थिते वा गुरौ स्वयं गच्छतः शिष्यस्य तं दूरात्परिहृत्य निभृतकरचरणस्य अवनतगात्रस्य गमनं। सहगमने वा पृष्ठतः स्वशरीरमात्रभूभागेन तं परिहृत्य गमनं। णीचं च आसण च-शब्दोऽयमुत्तरत्र योज्यः। नीचैरुपवेशनं, पृष्ठतः स्वहस्तपादश्वासाद्युपद्रववर्जनमुपवेशनम्। अग्रतोऽभिमुखं मनागपसृत्य वामपार्श्वे अनुद्धतस्य मनागवनतोत्तमागस्य चोपवेशनम्।

आसनं गुरावनुपविष्टे स्वयं भूमावासनं वा। शयनं च नीचमिति पदघटना। अनुन्नते देशे शयनं गुरुनाभिमात्रप्रमाणभूभागे वा स्वाशिरो यथा भवति तथा शयनं वा हस्तपादादिघट्टणवर्जं। आसणदाण आसितुमिच्छन्तं गुर्वादिकं ज्ञात्वा भूभागं पीठादिकं च प्रमार्जनयोग्यं न वेति- चक्षुषा निरूप्य प्रतिलेखनेन च त्रिः शनैः प्रमृज्य तत्र भूभागे प्रमृष्टपीठादेः स्थापनं। उवगरणदानं योग्यस्य पुस्तकादेर्गुर्वादिना जिघृक्षितस्य स्वयं वा संपादनं। ओगासदाणं अवकाशनं शीतार्त्तस्य स्वाधिष्ठितनिवातस्थानदानं, उष्णार्त्तस्य स्वशीतलस्थानं, ग्रामनगरादौ स्वनिवासस्थानदानं वा।

अर्थ—अपने हाथ, पांव, श्वासोच्छ्वासादिकोंसे गुरु आदि मुनिजनोंको उपद्रव न होगा इस पद्धतीसे उनके पीछे बैठना चाहिये. गुरुजनोंके सम्मुख बैठना हो तो उनके वामपार्श्व बैठना चाहिये. उद्धततारहित, अपना मस्तक किंचित नम्र कर बैठना चाहिये. गुरु आसनपर विराजमान होनेके अनतर स्वयं जमीनपर बैठना चाहिये. गुरु जहां सोये हैं उसके ऊपरकी जमीनपर शिष्यका शयन करना अनुचित है. गुरुके नाभितक जो जमीनका परिमाण होगा उतनी जमीन छोडकर नीचे सोना चाहिये अर्थात् दीड, पौन दो हाथका अंतर छोडकर नीचले भूमीपर उनके चरण तरफ अपना मस्तक करके शिष्य शयन करे. अथवा अपने हाथ, पांव इत्यादिकोंसे गुरुको धक्का न लगेगा इस रीतीसे शयन करना योग्य है. जब गुरुकी बैठनेकी इच्छा दीखेगी तब जमीन और आसन वगैरह प्रमार्जन करनेके योग्य हैं वा नहीं यह आखोंसे देखकर नंतर हलकी और कोमल पीछीके द्वारा जमीन अथवा चटाई वगैरह स्वच्छ करके गुरुको देना चाहिये. ज्ञान और संयमका जिससे उपकार—वृद्धि होगी एसे शास्त्र, पीछी वगैरह इनको उपकरण कहते हैं. शास्त्रमें जो उपकरण मुनिओंको ग्रहण करनेमें दोप नहीं है वह गुरुओंको यदि उनकी इच्छा हो तो प्रदान करना चाहिये. उद्गम उत्पादनादिदोपोंसे रहित जो अच्छीतरह प्रमार्जित हो सकते हैं ऐसे चाहिये. यदि गुरु शीतसे पीडित हुए हो तो अपना निर्वात स्थान उनको देवें. यदि गुरुको उष्णतासे

वाधा हुई होगी तो उनको शीतल स्थान रहनेके लिये देना चाहिये. अथवा ग्राममें वा नगरादिकोंमे जहां अपना रहनेका स्थान होगा वह गुरुओंको देना चाहिये.

---

पडिरूवकायसंफासणदा पडिरूवकालकिरिया य ॥
पेसणकरणं संथारकरणमुवकरणपडिलिहणं ॥ १२१ ॥

देशकालवयोभावधर्मयोग्यक्रियाकृतिः ॥
करणं प्रेषणादीनामुपधेः प्रतिलेखनं ॥ १२२ ॥

विजयोदया—पडिरूवकायसफासणदा कायस्य सस्पर्शन कायसंस्पर्शनं। प्रतिरूपं कायस्य संस्पर्शनं प्रतिरूपकायसंस्पर्शन तस्य भाव. प्रतिरूपकायसस्पर्शनता। गुर्वादिशरीरानुकूल संस्पर्शनमिति यावत्।

अयं चात्र क्रम —मनागुपसृत्य स्थित्वा तदीयेन पिच्छेन काय त्रि प्रमृज्य आगतुकजीववाधापरिहारोपयुक्त. सादर स्ववलानुरूप यावद्यावन्मर्दनसहस्तावदेव मर्दन कुर्यात्। उष्णाभितप्तस्य यथा शैत्यं भवति तथा स्पृशेच्छीतार्त्तस्य यथौष्ण्य तथा।

पडिरूवकालकिरिया य कालकृतोऽवस्थाविशेषो वालत्वादीह कालशब्देनोच्यते कालप्रभवत्वात्। तेन वालत्याद्यनुरूपधेयावृत्त्याक्रियेति यावत्। पेसणकरण गुर्वादिभिराज्ञप्तस्य। संथारकरणं तृणफलकादिकसस्तरणक्रिया। उवकरणपडिलिहण गुर्वादीना ज्ञानसयमोपकरणप्रतिलेखन अस्तमनवेलाया आदित्योद्गमने च।

मूलारा—पडिरूवकायसंफासणदा गुर्वादे शरीरस्यानुकूलं स्पर्शनम्। अयं चात्र क्रमः—मनागुपसृत्य स्थित्वा तदीयेन पिच्छेन तत्कायं त्रिः प्रमृज्य आगंतुजीववाधापरिहारोपयुक्तः सादरः स्ववलानुरूपं यावत्सुखं मर्दयेत्। उष्णार्त्तस्य यथा शैत्यं स्याच्छीतार्त्तस्य च यथोष्णं स्यात्तथा स्पृशेत्। पडिरूवकालकिरिया कालशब्देनात्र कालकृतो वालत्वाद्यवस्थाविशेषो विवक्षित। ततो वालत्वाद्यनुरूपं वैयावृत्त्यं कुर्यादित्यवतिष्ठते। पेसणकरणं आज्ञप्तस्य कार्यस्य निष्पादन। संथारकरणं तृणफलकादिसंस्तरणक्रिया। उवगरणपडिलिहणं। गुर्वादीना पुस्तकादेरस्तमनवेलायामादित्योद्गमने च प्रमार्जनम्।

पडिरूवकायसंफासणदा इति—

अर्थ—गुरु वगैरह मुनिओंके शरीरानुकूल मर्दन करना यह भी कायिक विनय है. इस विषयमें ऐसी

पद्धति है-थोडा गुरुके नजदीक खडे होकर उनके पीछीसे उनका शरीर तीनवार पोंछना चाहिये. आगंतुक जीवोंको बाधा न होगी इस रीतीसे उन जीवोंको हटाना चाहिये. और बडे आदरसे गुरु जितना मर्दन सह सकेंगे उतना ही शरीरका मर्दन करना चाहिये. यदि उष्णतासे गुरु पीडित हो तो उनकी उष्णतापीडा दूर होकर जैसे उनको शांतिलाभ होगा वैसे अंगमर्दन करना चाहिये. शीतपीडित गुरुके अवयवोंमें उष्णता उत्पन्न होनेतक उनका शरीरमर्दन करना चाहिये. बालपना, वृद्धपना वगैरह अवस्था देहमें कालके द्वारा होती है. उस उस अवस्था के योग्य वैयावृत्य करके दुःखपरिहार करना चाहिये. गुरुओंने जो आज्ञा की होगी वह सफल करना चाहिये. गुरुओंको सोनेके लिये तृणका बिछाना कर-देना, लकडीका फलक सोनेके लिये रखना, चटाई बिछाना यह कर्तव्यभी कायिक विनयमें अन्तर्भूत है. गुर्वादिकोंके ज्ञानके उपकरण शास्त्र, संयमके उपकरण पिंछी, कमंडल्वादिककी सूर्यास्त समय और सूर्योदय के समय स्वच्छता करनी चाहिये.

---

इच्चेवमादिविणओ उवयारो कीरदे सरीरेण ।

एसो काइयविणओ जहारिहो साहुवग्गम्मि ॥ १२२ ॥

व्यापारः क्रियते नित्यं यः कायेनैवमादिकः ॥

कायिको विनयोऽवाचि साधूनां स यथोचितः ॥ १२३ ॥

विजयोदया—उपचारिकविनय. । शेषं सुगमं ।

मूलारा—जहारिहो यथोचितः ।

अर्थ—गुरुजनोंमे योग्यताके अनुसार इत्यादि प्रकारका विनय शरीरके द्वारा करना चाहिये. यह सब कायिक उपचारविनयका विस्तार दिखाया है. १२३

---

वाचिकविनयनिरूपणार्थं गाथाद्वयम्—

पूयावयणं हिदभासणं च मिदभासणं च महुरं च ॥

सुत्ताणुवीचिवयणं अणिट्ठुरमकक्कसं वयणं ॥ १२३ ॥

पूजासंपादकं वाक्यमनिष्ठुरमकर्कशम् ॥
अक्रियावर्णकं श्रव्यं सत्यं सूत्रानुवीचिकं ॥ १२४ ॥

विजयोदया—पूयावयण पूजापुरस्सरं वचनं भट्टारक इदं श्रृणोमि, भगवन्निदं कर्तुमिच्छामि युष्मदनुज्ञये-त्यादिक । हिदभासणं च गुर्वादीना यद्धितं लोकद्वयस्य तस्य भाषणं । मितभाषणं यावता विविदिषितार्थप्रतिपत्ति-र्भवति तावदेव वक्तव्यं न प्रसक्तानुप्रसक्तं । मधुरं च श्रोत्रप्रियं । सुत्ताणुवीचिवयणं सूत्रानुवीचिवचनं । भाषासमि-त्यधिकारे यानि वाच्यानि निर्दिष्टानि वचांसि तेषां कथनं । अणिट्ठुरं अनिष्ठुरं परचित्तपीडाकृतावनुद्यतं । अकक्कसं वयणं अकर्कशं वचनं अपरुषमिति यावत् ।

वाचिकविनयं गथाद्वयेनाह—

मूलारा—पूयावयण पूजाबचनं। भट्टारक इदं श्रृणोमि, भगवन्निदं कर्तुं इच्छामि भवदाज्ञयेत्यादि । मिदभासणं यावता विवक्षितार्थस्य प्रतीतिः स्यात्तावन्मात्रस्यैव जल्पनं । मधुरं कर्णप्रियं । सुत्ताणुवीचिवयणं भाषासमित्यधिकारोक्त-वचोभाषणम् । अणिट्ठुरं यन्मनःकदर्थनं न । अकक्कसं अपरुषं चित्तसुखदं वा ।

वाचिकविनयका निरूपण दो गाथाओंसे आचार्य करते हैं.

अर्थ—आदरपूर्वक भाषण करना वह पूजावचन कहा जाता है. जैसे हे पूज्य भट्टारक मैं सुन रहा हूं, हे भगवन् मैं आपकी आज्ञासे यह कार्य करना चाहता हूं. हित भाषण-गुर्वादिकोंका इहपरलोकमें हित होगा ऐसा भाषण करना चाहिये. मित भाषण-जितना बोलनेसे अपने मनका अभिप्राय गुर्वादिजन जान सके उतना ही बोलना इससे जादा और अप्रासंगिक न बोलना. जो भाषण बोलना हो वह कर्णमधुर शास्त्रके अविरुद्ध होना चाहिये. भाषा समितीके अधिकारमें जिन भाषणोंका उल्लेख किया है वेहि बोलने चाहिये. अनिष्ठुरभाषण दूसरोंके मनको दुःखित न कर देना. अकर्कश-कठोरता जिसमें नहीं है ऐसा भाषण उपर्युक्त भाषण बोलना वचनविनय है. १२४

---

उवसंतवयणमगिहत्थवयणमकिरियमहीलणं वयणं ॥
एसो वाइयविणओ जहारिहो होदि कादव्वो ॥ १२४ ॥
उपशांतमगार्हस्थ्यं हितं मितमहेडनम् ॥
योगिनो भाषमाणस्य विनयोऽवाचि वाचिकः ॥ १२५ ॥

विजयोदया—उवसंतवयणं प्रशांतरागकोपः उपशांत'। तस्य वचनं उपशांतवचनं । विरागस्य विरोपस्य च यद्वचस्तदेव भाष्यं। अगिहत्थवयण गृहस्था मिथ्यादृष्टयोऽसंयता अयोग्यवचनविकल्पानभिज्ञास्तेषा यद्वचनं न भवति। तस्य अभिधानं। अकिरियं पद्कर्मव्यावर्णनपरं यन्न भवति। अहीलण परानवज्ञाकारि । एसो व्यावर्णितवचनव्यापार'। वाचिगविणओ वाग्विनयो। जधारिहं यथार्हं। होदि कादव्वो कर्तव्यो भवति।

मूलारा—उवसंतवयणं विरागविरोपवचन । अगिहत्थवयणं गृहस्था मिथ्यादृष्टयोऽसंयताः योग्यवचनविकल्पानभिज्ञास्तद्वचनानभिधानं। अकिरियं कृष्याद्यारभवर्णनशून्य। अहीलणं अवज्ञाधिक्षेपहीनं।

अर्थ—उपशांतवचन—जिसके राग और कोप शांत हुवे है ऐसे व्यक्तीको 'उपशान्त' कहते हैं. उपशांत का जो भाषण उसके उपशांत वचन कहते हैं. अर्थात् रागद्वेरपहित लोक जो भाषण करते हैं वही भाषण बोलना चाहिये. अगृहस्थ वचन–गृहस्थ अर्थात् मिथ्यादृष्टि और असंयमी लोक वे कोनसा भाषण बोलने योग्य है कोनसा योग्य नहीं है कुछ जानते नहीं हैं ऐसे लोगोंके सरीखा भाषण न बोलना चाहिये. अर्थात् योग्य भाषणको अगृहस्थ वचन कहते हैं. अक्रियवचन–असि, मपि, कृष्यादि पद्कार्योंमे प्रवृत्त करनेवाला भाषण जीवबाधाके लिये हेतु है. ऐसे भाषणका त्यागकर जीवोंका रक्षण करनेवाला भाषण बोलना चाहिये.

अहीलनवचन—दुसरोंकी अवज्ञा करनेवाला वचन नहीं बोलना चाहिये इस प्रकारके यथायोग्य वचन बोलना यह वाचनिक विनय है

---

मानसिकविनयं निरूपयति—

पापविसोत्तिय परिणामवज्जणं पियहिदे य परिणामो ॥
णायव्वो संखेवेण एसो माणस्सिओ विणओ ॥ १२५ ॥

हितप्रियपरीणामं विदधानस्य मानस' ॥
पापास्रवपरीणामं मुंचतो विनयो मतः ॥ १२६

विजयोदया—पापविसोत्तिगपरिणामवज्जणं पापशब्देन अशुभकर्माण्युच्यते । स्रोत. प्रवाहः स्रोत इव अविच्छेदेन प्रवृत्ते.। कर्माणि अपि पापविस्रोत शब्देन उच्यंते । पापविस्रोत प्रयोजनाः परिणामा एतेषां वर्जनं । इह गुरुविनयस्य प्रस्तुतत्वात् गुरुविपयोऽशुभ. परिणाम.। आत्मनो यथेष्टचारित्त्वनिवारणजनितक्रोध' । अविनीततादर्शनादनुग्रहाभावमपेक्ष्य नाध्यापयति। पूर्ववन्न मया सह संभाषणं करोति इति वा क्रोध.। गुरुविनये आलस्यं, गुरुं प्रत्यवज्ञा,

निंदा, संभ्रम , तत्प्रतिकूलवृत्तिरित्येवमादय । पियहिदे य परिणाम । गुरोर्यत्प्रियं तस्मै यद्धितं आत्मने वा तत्र परिणाम'। णादव्वो ज्ञातव्य । मखेवेण समासेन । एसो एप । माणस्सिगो मानसिकः । विणओ विनय' ।

मानसविनयमाह—

मूलारा—पापविमोत्तिय परिणामवज्जणं । पापान्यशुभकर्माणि तान्येव विशिष्टं स्रोत. प्रवाहः अविच्छेदेन प्रवृत्तः । पापविस्रोतः प्रयोजनं येपा ते पापविस्रोतिकाः ते च ते परिणामाश्च । ते चेह गुरुविपयास्तद्विनयस्य प्रस्तुत्वात् । आत्मनो यथेष्टचारित्वनिवारणजनित' क्रोधो अविनीततादर्शनादनुग्रहाभावमपेक्ष्य मा नाध्यापयति पूर्ववत् । मया सह संभापणं न करोतीति वा क्रोधो। गुरुविनये आलस्यं, गुरु प्रत्यवज्ञा, निंदनमसंयमस्तत्प्रतिकूलवृत्तितेत्येवमादयः । पिय-हिदे गुरोर्यत्प्रिय स्वस्मै च यद्धित तस्मिन् ।

अर्थ—जिससे पापसमुदायका जलहप्रवाहके समान अखण्डरूपसे आगमन होगा ऐसे परिणामोंको अपने हृदयमें मानसिक विनय पालन करनेवाले मुनिओंने उत्पन्न नहीं होने देना चाहिये. यहा गुरुविनयका प्रकरण है इसलिये गुरुविपयका अशुभ परिणाम मनमें उत्पन्न न होने देवें

गुरु जब शिष्यका स्वैराचार देखते हैं तब वे उसका निवारण करते हैं ऐसे समयमें शिष्य अपना मन यदि क्रोधसंतप्त करेगा तो अशुभ कर्मका आस्रव होने लगेगा शिष्यकी उद्दंडवृत्ति देखकर गुरु उनपर अनुग्रह नहीं करते हैं, तब मेरेको गुरु पढाते नहीं हैं, पूर्वके समान मेरेसे संभापण नहीं करते हैं ऐसे विचार कर गुरुविपयक क्रोध शिष्यके मनमें उत्पन्न होता है, यह पापागमनका कारण होता है ऐसा समझकर छोड देना चाहिये. गुरु-विनयमें आलस्य करना, गुरुकी अवज्ञा करना, निंदा करना, उनका आदर न करना, उनके विरुद्ध चलना ये सब कुचेष्टायें छोड देनी चाहिये गुरुको जो प्रिय लगे और जिससे उसका हित होगा, स्वयंका भी जो हित करेगा ऐसा परिणाम-संकल्प मनमें उत्पन्न करना चाहिये. इस तरहसे मानसिक विनयका संक्षेपसे वर्णन किया है.

---

इय एसो पच्चक्खो विणओ पारोक्खिओ वि जं गुरुणो ॥
विरहम्मि, विवट्टिज्जइ आणाणिद्देसचारियाए ॥ १२६ ॥

इत्ययं विनयोऽध्यक्षः परोक्षः स मतो गुरोः ॥
अप्रत्यक्षेऽपि या वृत्तिराज्ञानिर्देशचर्ययोः ॥ १२७

विजयोदया—इय एवं। एसो एषः। पच्चक्खो प्रत्यक्षो विनय । सन्निहितगुरुविषयत्वात्। पारोक्खिगो वि गुरो परोक्षे क्रियमाणोऽपि विनय । कोऽसाविति चेदाह—गुरुणो विरहम्मि विवट्टिज्जइ गुरोर्विरहेऽपि, यत्क्रियते। आणाणिद्देसचरियाए। आज्ञायाम्—इत्थमेव भवता कार्यं मुमुक्षुणा न कदाचनेत्थमिति यन्निर्दिश्यते तदाज्ञानिर्देशः। 'वड्ढंतगो विहारो दंसणणाणचरणेसु कादव्वो'। इत्येवमादिसद्दश ।

एव त्रिधा प्रत्यक्षविनयं निरूप्य परोक्षविनयं व्याचष्टे—

मूलारा—पारोक्खिगो गुरो परोक्षे क्रियमाणः । आणाणिद्देसचरियाए । आज्ञायामित्थमेव त्वया मुमुक्षुणा कार्यं, न कदाचनेत्थं इति यन्निर्देशस्तच्चर्याया गुरोः सामान्यविशेषोपदेशानुष्ठाने इत्यर्थः ।

इय एसो पच्चक्खो इति—

अर्थ— इस प्रकार प्रत्यक्षविनयका वर्णन किया. अब परोक्षविनयका वर्णन करते हैं— गुरुके परोक्षमें किया जानेवाला जो विनय उसको परोक्षविनय कहते हैं. जैसे तुम मुमुक्षु हो इसलिये तुम आगमके अनुसार आचरण करो, विरुद्धाचरण कभी भी मत करो ऐसी गुरुकी आज्ञा गुरुके परोक्ष भी यथार्थ रीतीसे पालन करना परोक्ष विनय है. 'वड्ढंतगो विहारो दंसणणाणचरणेसु कादव्वो' सम्यग्दर्शन, ज्ञान और सम्यक्चारित्र रूपरत्नत्रयमें उत्तरोत्तर अधिकरूपसे प्रवृत्ति करो ऐसा गुरूका उपदेश उनके परोक्षमें भी पालन करना यह परोक्ष विनय है,

---

न गुरुष्वेव विनय· कार्य इति ग्रहीतव्यं, एतेष्वपि विनयः कर्तव्य इत्याह—

राइणिय अराइणीएसु अज्जासु चेव गिहिवग्गे ॥
विणओ जहारिहो सो कायव्वो अप्पमत्तेण ॥ १२७ ॥

संयतानां गृहस्थानां आर्यिकाणां यथायथम् ॥
विनयः सर्वदा कार्यः संसारान्तं यियासुना ॥ १२८ ॥

विजयोदया—राइणिय अराइणिएसु यथा रत्नानि दुर्लभानि अभिलाषितदानक्षमाणि तथैव सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि रत्नशब्दवाच्यानि श्रद्धानादिपरिणामेनोत्कृष्टेन वर्तमानः । रायणिय इत्युच्यते । आत्मनो न्यूनरत्नत्रया अरायाणिया। अथ वा रादिणिग ऊमरादिणिगेसु ज्येष्ठकनिष्ठव्रतेषु च शेषं सुगमं ।

एतेष्वपि च विनयोऽभिधेय इत्यधुनाभिधत्ते—

मूलारा—रादिणिगऊमरादिणिगेसु । रादिणिमा आत्मनः सकाशाद्रत्नत्रयेणाधिकाः समा वा साधवः । ऊमरादिणिगा अवमरात्रिकाः आत्मनः संकाशान्न्यूनरत्नत्रयाः । रातिकाश्च अवमरातिकाश्च तेषु तपसैकरात्रादिना ज्येष्ठकनिष्ठेष्वित्यन्ये ।

फक्त गुरूका ही विनय करना चाहिये ऐसा नहीं समझना परंतु मुनि, आर्यिका, श्रावकवर्गका भी विनय यथायोग्य करना चाहिये ऐसा प्रतिपादन करते हैं—

अर्थ—जैसे रत्न दुर्लभ होते हैं परंतु उनकी प्राप्ति होने पर उनसे अभिलषित पदार्थ मिलते हैं, वैसे सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्र दुर्लभ हैं इसलिये इनको रत्नत्रय कहते हैं. यह रत्नत्रय जीवोंका अभिलषित पदार्थ जो मोक्ष वह देता है. रत्नत्रयरूप परिणाम जिसके उत्कृष्ट है ऐसे मुनिको 'रायणिय' ऐसा नाम है. अपनेसे जिस मुनिका रत्नत्रय न्यून है वह मुनि 'अरायणीय' इस नामका धारक है. अथवा जिसके अपनेसे श्रेष्ठव्रत है और जिनके अपनेसे न्यून व्रत है उनको भी उपर्युक्त शब्दोंका क्रमसे प्रयोग कर सकते हैं. अर्थात् उपर्युक्त मुनिओंका उनके योग्यतानुसार आदर करना चाहिये. आर्यिकायें और गृहस्थवर्ग इनका भी यथायोग्य विनय करना चाहिये.

---

विनयाभावे दोषमाचष्टे-दोषप्रकटनेन भयमुत्पाद्य विनये दृढता कर्तुम्—

विणएण विप्पहूणस्स हवदि सिक्खा णिरत्थिया सव्वा ॥
विणओ सिक्खाए फलं विणयफलं सव्वकल्लाणं ॥ १२८ ॥

विनयेन विना शिक्षा निष्फला सकला यतेः ॥
विनयो हि फलं तस्याः कल्याणं तस्य चिन्तितम् ॥ १२९ ॥

विजयोदया—विणएण विप्पहूणस्स विनयरहितस्य यते । हवइ-सिक्खा णिरत्थिया सर्वशिक्षा निष्फला । किं शिक्षाया. फल इत्यारेक्य आह—विणओ सिक्खाए फलं व्यावर्णित पचप्रकारो विनयः शिक्षाया फल । तस्य विनयस्य किं फलं ? पुरुषार्थो हि फलमित्याशंक्याह-विणयफल सव्वकल्लाण सर्वमभ्युदयनिःश्रेयसरूप कल्याणस्थानमानैश्वर्यादिकं इंद्रियसुखं च ।

विनयफलं गाथाचतुष्टयेन व्याचिख्यासुर्विनयाभावे दोषप्रकाशनेन भयमुत्पाद्य विनये दृढता कर्तुमाह—

मूलारा—सव्वकल्लाणं सर्वमभ्युदयनिःश्रेयसरूपं कल्याणं स्थानमानैश्वर्यादिकमिंद्रियानिंद्रियसुखं च ।

विनयके अभावसे कोनसे दोष उत्पन्न होते हैं. अर्थात् दोषप्रकटनसे भय उत्पन्न करके विनयमें दृढता उत्पन्न करते हैं.

अर्थ—जो मुनि विनय नहीं करता है. उसकी सब शिक्षा व्यर्थ होती है. क्योंकि उक्त पांच प्रकारका विनय शिक्षाका फल है. यदि शिक्षामे विनयकी प्राप्ति न हुई तो शिक्षाकी प्राप्ति करना व्यर्थ ही है. जैसे शिक्षाका फल विनय है वैसे विनयका फल क्या है ? पुरुषार्थ उसका फल है ऐसा किसीने उत्तर दिया. तब आचार्य कहते हैं कि नहीं यह उत्तर नहीं है. किंतु पंचकल्याणिकोंकी प्राप्ति होना, ऐश्वर्य प्राप्त होना, इंद्रियसुखकी प्राप्ति होना ये सब विनयके फल हैं.

---

विणओ मोक्खद्दारं विणयादो संजमो तवो णाणं ॥
विणएणाराहिज्जइ आयरिओ सव्वसंघो य ॥ १२९ ॥

विमुक्तिः साध्यते येन श्रामण्यं येन वर्ध्यते ॥
सूरिराराध्यते येन येन संघः प्रसाद्यते ॥ १३० ॥
विनयेन विना तेन निर्वृतिं यो पिपासति ॥
तरंडेन विना मन्ये स तितीर्षति वारिधिं ॥ १३१ ॥

विजयोदया—विणओ मोक्खद्दारं यथा द्वारमभिमतदेशप्राप्तेरुपायस्तद्वत् मोक्षस्य निरवशेषकर्मापायस्य प्राप्त्यामुपायो विनय इति मोक्षद्वारमित्युच्यते । निरूपितेषु पंचप्रकारेषु विनयेषु अनवरत प्रवर्तमानो ह्यसंयमं परिहर्तुं शक्नोति नापर । इन्द्रियकषाययोरप्रणिधान यदि न स्यात् कथमिंद्रियसंयम' प्राणिसंयमो वा भवति ? तवो तप ज्ञानादिविनयशून्यं अनशनादिकं न कर्म तपतीति विनयहेतुकं तपस्त्वमिति मत्वोच्यते विनयात्तप इति । णाणं ज्ञानं च विनयहेतुक । अविनीतो हि ज्ञानं न लभते । विणएण विनयेन । आराधिज्जदि आराध्यते स्ववशे स्थाप्यते । आयरिओ आचार्यः । सव्वसंघो य सर्वश्च संघ. ।

मूलारा—मोक्खद्दारं यथा द्वारमभिमतदेशप्राप्तेरुपायस्तद्वन्मोक्षप्राप्तेर्विनयो यथोक्ते विनये सत्येव कर्मापायसंभवात्

अर्थ—जैसे दरवाजा इच्छित देशकी प्राप्तिका उपाय है वैसे संपूर्ण कर्मका नाशरूप जो मोक्ष उसकी प्राप्तिका विनय उपाय है. अतः विनय मोक्षका द्वार है ऐसा आचार्य कहते हैं. उक्त पांच प्रकारके विनयोंमें जो हमेशा प्रवृत्ति करता है वह असंयमका त्याग करनेमें समर्थ होता है. विनय न करनेवाला मनुष्य उद्धत होकर असंयमी बनता है. इसलिये विनयसे संयमकी प्राप्ति होती है. इंद्रियोंके विषयसे और कषायपरिणतीसे यदि आत्मा नहीं हटेगा तो इंद्रियसंयम और प्राणिसंयमकी रक्षा कैसी होगी? ज्ञानविनय, दर्शनविनय वगैरह विनयोंसे शून्य अनशनादि तप कर्मको पीडित नहीं कर सकता है. इसलिये विनय तपका कारण है ऐसा आचार्य कहते हैं. विनयसे ज्ञानकी प्राप्ति होती है. अविनयी मनुष्यको ज्ञानका लाभ होता नहीं विनय करनेवालेपर आचार्य प्रसन्न होते हैं. सर्व संघ भी उसके वश होता है.

---

आयारजीदकप्पगुणदीवणा अत्तसोधि णिज्झंझा ॥
अज्जव मद्दव लाघव भत्ती पल्हादकरणं च ॥ १३० ॥

कल्याचारपरिज्ञानं दीपनं मानभंजनम् ॥
आत्मशुद्धिरवैचित्र्यं मैत्री मार्दवमार्जवम् ॥ १३२ ॥

विजयोदया—आयारजीदकप्पगुणदीवणा-रत्नत्रयाचरणनिरूपणपरतया प्रथममंगमाचारशब्देनोच्यते । आचारशास्त्रनिर्दिष्टः क्रमः आचारजीदशब्देन उच्यते । कल्प्यते अभिधीयते येन अपराधानुरूपो दंडः स कल्पस्तस्य गुण उपकारस्तेन निर्वर्त्यत्वात् । अनयोः प्रकाशनं आचारजीदकप्पगुणदीवणा । एतदुक्तं भवति-कायिको वाचिकश्च विनयः प्रवर्तमानः आचारशास्त्रनिर्दिष्टं क्रमं प्रकाशयति । कल्पोऽपि विनयं विनाशयतो दंडयतो विनयं निरूपयति । तद्भयादयं प्रवर्त्यते इति कल्पसंपाद्य उपकारः प्रकटितो भवति इति केषां चिद्व्याख्यानं । अन्ये तु वदन्ति । कल्प्यते इति कल्प्यं योग्यं कल्प्या गुणाः कल्प्यगुणा । आचारक्रमस्य कल्प्यानां च गुणानां प्रकाशनं । आचारजीदकलपगुणदीवणाशब्देनोच्यते । श्रुताराधना चारित्राराधना च कृता भवतीत्येतदाख्यात अनेनेति ।

अत्तसोधिणिज्झंझा विनयपरिणतिरात्मशुद्धेर्ज्ञानदर्शनवीतरागात्मिकाया निमित्तमिति आत्मशुद्धिरुच्यते । अथवा ज्ञानादिविनयपरिणतिः कर्ममलापायलभ्यत्वात् शुद्धिरुच्यते आत्मनः पकापायलभ्या जलादिशुद्धिरिव । वैमनस्याभावो णिज्झंझा । विमनस्को भवति विनयहीनो गुर्वादिभिरननुगृह्यमाणः ।

अज्जवं आर्जवं नाम ऋजुमार्गवृत्तिः, शास्त्रनिर्दिष्टं वा चरणं ऋजु। मद्दव अभिमानत्यागो मार्दवं परगुणातिशये श्रद्धानेन, तन्माहात्म्यप्रकाशनेन च विनयेन च अभिमाननिरासः कृतो भवति। लाघवं विनीतो हि आचार्यादिषु न्यस्तभरो भवतीति। लाघवं विनयमूलं। भत्ती विनीतस्य हि सर्वजनो विनीतो भवति। इति विनयहेतुका भक्तिः। पल्हादकरणं च प्रकृष्टं सुखं प्रकृष्टसुखं प्रल्हादस्तस्य करणं क्रिया प्रल्हादकरणमित्युच्यते। येषां विनयः क्रियते तेषां सुखं संपादितं भवति इति परानुग्रहो गुण आत्मनो वा प्रल्हादकरणं। कथमविनीतो हि निर्भर्त्सनादिभिरनवरतं दुःखितो भवति। विनीतो हि निर्भर्त्सनाद्यभावात्सुखी भवति। बाधाभावे एव सुखव्यवहारो लोके।

मूलारा — आयारेत्यादि आचारशास्त्रनिर्दिष्टः क्रमः आचारजीदः। कल्पगुणः प्रायश्चित्तशास्त्रे कृत उपकारस्तयोर्दीपना प्रकाशना। अन्ये तु कल्पा योग्या गुणा इत्याहुः। अत्तसोधि आत्मशुद्धिर्विनयपरिणतेर्ज्ञानदर्शनवीतरागतालक्षणात्मशुद्धिनिमित्तत्वात्। णिज्झंझा वैमनस्याभावः। विनयहीनो हि गुर्वादिनाननुगृह्यमाणो विमनस्कः स्यात्। अज्जवं आर्जवं नाम ऋजुमार्गवृत्तिः शास्त्रनिर्दिष्टं वाचरणं ऋजुः। मद्दवं निरभिमानता। परगुणातिशयश्रद्धानेन तन्माहात्म्यप्रकाशनेन च विनयो ह्यभिमानं निरस्यति। लाघवं विनीतस्याचार्यादिषु न्यस्तभारत्वाल्लघुत्वं स्यात्। भत्ती विनीतस्य सर्वजनभक्तिविषयत्वात्। पल्हादकरण परेषां स्वस्य वा प्रकृष्टसुखोत्पादनम्।

अर्थ—रत्नत्रयके आचारका निरूपण करनेवाले पहिले अंगका 'आचार' यह नाम है. आचारशास्त्रमें कहे हुए क्रमको आचारजीद कहते हैं. जिसमें अपराधानुरूप दंडका विधान कहा है उस शास्त्रको कल्पशास्त्र कहते हैं. इससे जो उपकार उत्पन्न होता है उसको कल्पगुण कहते हैं. इस कथनका यह अभिप्राय है–किया जानेवाला कायिक और वाचिक विनय आचारशास्त्रके क्रमको प्रकाशित करता है. कल्पशास्त्र भी विनयका नाश करनेवालेको दंड करता हुआ विनयको प्रगट करता है. अर्थात् कल्पशास्त्रके भयसे साधु विनय करने लगते हैं. विनयसे कल्पसंपादित उपकार प्रगट हो जाता है. ऐसा कोई आचार्य व्याख्यान करते हैं. दुसरे आचार्यका व्याख्यान इस प्रकार है–योग्य गुणोंको कल्प्यगुण कहते हैं. आचारका क्रम और कल्प्यगुण अर्थात् योग्य गुण इनका जो प्रकाशन करना उसको 'आचारजीदकल्प्यगुणदीवणा' ऐसा कहते हैं. अर्थात् विनय करनेसे श्रुतकी आराधना और चारित्रकी आराधना सिद्ध होती है ऐसा भाव समझना चाहिये. विनयसे आत्मशुद्धि और निर्झंझा ऐसे दो गुणोंकी प्राप्ति होती है. विनयसे ज्ञानदर्शनरूप आत्मशुद्धि

होती है. ज्ञानविनयपरिणति और दर्शनविनयपरिणति कर्ममलका नाश होनेसे प्राप्त होती है. अत' ज्ञानविनयपरिणति और दर्शनविनयपरिणतिको ही आत्माकी शुद्धि कहते हैं. कीचडका नाश होनेसे जलादिकोंकी जैसी शुद्धि-निर्मलता होती है वैसी कर्ममलका नाश होनेसे आत्मामें ज्ञानविनयादि शुद्धि उत्पन्न होती है. विनयसे वैमनस्य नष्ट होता है. जो विनय नहीं करता है उसके ऊपर गुरुका अनुग्रह नहीं होता है जिससे उसमें वैमनस्य उत्पन्न होता है. विनयसे ऋजुगुण-सरलता प्रगट होती है. अथवा जो विनय करता है वह शास्त्रनिर्दिष्ट आचरण करता है यह सिद्ध होता है. विनय करनेसे अभिमानका नाश होता है. अर्थात् मार्दवगुण प्रगट होता है. दुसरोंके उत्कृष्ट गुणोंमें श्रद्धा उत्पन्न होनेसे, और गुणोंका महत्त्व प्रगट करनेसे तथा विनयसे अभिमानका नाश होता है. विनयसे लाघवगुण प्राप्त होता है. विनीतमुनि आचार्यादिकोंपर अपना भार सोंपता है, अर्थात् जो कुछ कार्य करता है वह आचार्यकी कृपासेही मैं यह कार्य कर सका हू ऐसा समझता है. अतः विनय लाघवगुणका मूल है. विनयी मनुष्यके ऊपर सर्व ही भक्ति करते हैं. विनयसे दुसरे पुरुषों को उत्कृष्ट आनंद की प्राप्ति होती है और खुद को भी आनंद होता है. जो विनय नहीं करता है. लोक उसकी निर्भर्त्सना करते हैं अतः अविनयी मनुष्य हमेशा दुःखी रहता है. विनयी की कोईभी निंदा-निर्भर्त्सना नहीं करता है अतः वह सुखी है उनको कोई बाधा नहीं देता है. बाधाके अभावमें ही सुखकी लोक कल्पना करते हैं.

---

किती मेत्ती माणस्स भंजणं गुरुजणे य बहुमाणो ।
तित्थयराणं आणा गुणाणुमोदो य विणयगुणा ॥ १३१ ॥

भक्तिः प्रल्हादनं कीर्तिर्लाघवं गुरुगौरवं ॥
जिनेंद्राज्ञा गुणश्रद्धा गुणा वैनयिका मताः ॥ १३२ ॥

विनयं न विना ज्ञानं दर्शनं चरितं तप' ॥
कारणेन विना कार्यं ज्ञायते कुत्र कथ्यताम् ॥ १३३ ॥

समस्ताः संपदः सद्यो विधाय वशवर्तिनीः ॥
चिंतामणिरिवाभीष्टं विनयः कुरुते न किम् ॥ १२४

इति विनयः ॥

विजयोदया—कित्ती विनीतोऽयमिति संशब्दने कीर्तिः । मेत्ती परेषां दुःखानुत्पत्त्यभिलाषो मैत्री । परस्य दुःखे नैवेच्छति विनीत इति । माणस्स भंजणं मानस्य भंगः ।

ननु मार्दवशब्देनाभिहित एव मानभंगः पूर्वसूत्रे ततः पौनरुक्त्यं इत्युच्यते माणस्स भंजणं परस्स इति शेषः एकस्य विनयदर्शनात् परोऽपि स्वं मानं जहाति । गतानुगतिको हि प्रायेण लोकः । गुरुमभिमानत्यागो गुणो अन्यथा किमित्ययं विनयं करोतीति । गुरवो हि बहुमान्याः कृता भवन्ति विनयेनेत्याह—गुरुजणे य बहुमाणो इति ।

तित्थयराणं आणा संपादिदा होदित्ति शेषः । विनयमुपदिशतां तीर्थकृतां आज्ञा संपादिता भवति, अनुष्ठितेन विनयेन । गुणिविनयं प्रवर्तयता तदीयगुणानुमननं कृतं भवति इति केचित् । गुणेषु अनुरागादिषु हर्षो जातो भवती त्येवं वदन्ति । एते विनयगुणाः गुणशब्द उपकारवचनोऽत्र विनयजन्यस्याविनयस्य गुणा इत्युच्यते ।

मूलारा—कित्ती विनीतोऽयमिति संशब्दनं । मित्ती परस्य हि दुःखं नैवेच्छति विनीतः । माणस्स भंजणं परस्स हि मानभंग एकस्य विनयदर्शनात्परोऽपि स्वमानं त्यजति । गतानुगतिकत्वाल्लोकस्य । गुरुमित्यादि । विनीतेन हि गुरवो बहुमान्याः कृताः स्युः । आणा संपादिता होदीति शेषः । गुणानुमोदा गुणिषु विनयं वितन्वता तद्गुणानुगमनं कृतं स्यात् । गुणेषु वानुगतो मोदो हर्षो गुणानुमोदः । विनयगुणा विनयकृता उपकाराः । विनयः । सूत्रतः । ४ । अंकतः २१ ॥

अर्थ—जो मुनि गुरुजनोंका विनय करते हैं उनकी 'ये मुनि नम्र हैं' ऐसी कीर्ति जगतमें फैलती है. जो विनयी है उसको मैत्रीगुणका लाभ होता है अर्थात् वह किसी को भी दुःख होवे ऐसी अभिलाषा रखता नहीं है. विनयगुणसे मानका नाश होता है. शंका—मार्दवगुणका वर्णन पिछली गाथामें किया है. उसको ही मानभंगका वर्णन हो चुका पुनः इस गाथामें वर्णन करनेसे पुनरुक्ति दोष यहां हुआ है. उत्तर— 'माणस्स भंजणं' इन शब्दोंके आगे 'परस्स' यह शब्द जोड देना चाहिये. अर्थात् एक मनुष्य विनय करता हुआ देखकर अन्य दूसरा भी अपना मान त्याग कर विनय करता है क्योंकि लोक प्रायः गतानुगतिक होते हैं. लोक भी ऐसा मनमें समझते हैं कि मानका त्याग करना यह सद्गुण है यदि यह सद्गुण न होता तो यह पुरुष विनयगुणका क्यों आश्रय लेता? गुरुजनोंका आदर होता है. विनय करनेसे तीर्थकरोंकी आज्ञा जातीपाली है. तीर्थकरोंने गुरुजनोंका विनय करना

चाहिये ऐसी भव्योंको आज्ञा की है. गुणी लोगोंका विनय करनेसे उनके गुणोंको अपनी सम्मति है ऐसा सिद्ध होता है अर्थात् दुसरोंके सम्यग्दर्शनादि गुण दीखनेपर विनयवान जन हर्षयुक्त होते हैं. यह हर्षित होना गुणानुमोदनको सूचित करता है. ये सब ऊपर कहे हुवे विनयके गुण हैं.

---

विनयव्याख्यानानंतरं समाधिनिरूपणार्थ उत्तरप्रबंध. । योग्यस्य, गृहीतलिंगस्य, ज्ञानभावनोद्यतस्य, ज्ञाने निरूपिते विनये वर्तमानस्य, रत्नत्रयमनस , सम्यगाराधनं न्याय्यमित्यधिकारसंबंधोऽनुगंतव्य' । चेतः समाहितं कीदृक् तस्य वा समाहितस्य किं फलमिति चोद्यद्वयप्रतिविबोधनार्थो गाथा विणयत्तिगदं ॥

चित्तं समाहिदं जस्स होज्ज वज्जिदविसोत्तियं वासियं ।

सो वहदि णिरदिचारं सामण्णधुरं अपरिसंतो ॥ १३२ ॥

समाहितं मनो यस्य वश्यं त्यक्ताशुभास्रवम् ॥

उह्यते तेन चारित्रमश्रांतेनापदूषणम् ॥ १३५ ॥

विजयोदया.—चित्तं समाहिदं जस्स जस्स चित्त वज्जिदविसोत्तिगं वसियं समाहिदं इति पदघटना । यस्य चेत' परित्यक्ताशुभपरिणतिप्रसरं वशवर्ति च यत्र नियुक्ते तत्रैव तिष्ठति, तच्चित्तं समाहितमिति ग्राह्यम् । अन्यैरेवं विचार्यते । किमिदं चित्तं नाम ? मन इति चेद्द्रव्यमनो भावमनश्चेति तद्द्विप्रकारं, कस्येह ग्रहणं? न तावत् द्रव्यमन' पुद्गलत्वादसंभविनी कर्मादाननिमित्ततया कर्मपरिणतिरिति । वज्जिदविसोत्तिगमिति । विशेषणमसंभवीति । न च तद्वशवर्त्यात्मन' तेन भावमनो गृह्यते । नोइंद्रियमति' सा रागादिसहभाविनी । तद्रहिता चास्तीति युज्यते वज्जदि विसोत्तिगं इति विशेषणं । वसिगमिति च तस्या घटते । नो इंद्रियमतिज्ञानावरणक्षयोपशमवत आत्मनो वशेन नो इंद्रियमतिर्वर्तते । तथा हि रागकोपभयदु खादयो नटादीना वशेन परिणामा वर्तते तत्कार्यपुलकादिदर्शनेनानुमीयमाना । तद्वदेव नोइंद्रियमतिरपि आत्मेच्छया क्वचिदेवावरुद्धानुभूयते इति । सो सः समाहिदाचित्तो वहदि धारयति । तथा च प्रयोग'—विनय वहति धारयति इति गम्यते । निरदिचारं निरतिचारं निर्दोषं । सामण्णधुर रागकोपाद्युपप्लुतचित्त. समण इत्युच्यते । तथा च नैरुक्तका वदन्ति ' समण्णो ' समणो इति समणस्स भावो सामण्णं तच्च किं समानता चारित्रं । तस्य भारं कीदृश निरतिचारं निर्मलं । अपरिसंतो अश्रान्तश्चारित्रभारोद्वहन फलं समाहितचित्तस्येत्याख्यात भवति । अनिभृतमनस्ताया दोषाख्यानव्याजेन निभृतं मनः कार्यमिति द्रढयत्युत्तरगाथया। कश्चित्कंचिदुज्जयिनीस्थं दक्षिणापथाभिमुखमाह अल्पधान्य. क्षुद्रजनबहुलो द्रमिलदेशः इति । स एवमुक्तं प्रत्येति अयं जनपद सुभिक्ष. सुजनाधिवास. इति ।

अथ योग्यस्य, गृहीतमुक्त्युपायलिंगस्य, ज्ञानभावनोद्यतस्य, विनये वर्तमानस्य, रत्नत्रये मनसः सम्यगाधानं न्याय्य-मित्युपदेष्टुं गाथादशकमादिशति तत्र तावच्चेतः समाहितं कीदृक् तस्य वा समाहितस्य किं फलमिति प्रश्ने सतीदमाह।

मूलारा—चित्तं भावमनः। तल्लक्षणं यथा—गुणदोषविचारस्मरणादिप्रणिधानमात्मनो भावमनः। तदभिमुख स्यास्यैवानुग्राही पुद्गलोच्चयो द्रव्यमनः ॥ १ ॥ वज्जियविसोत्तिगं वर्जितविस्रोतकं वर्जितानि निरुपाणि स्रोतांसि पापास्रवकारणाशुभपरिणामप्रवाहा येन तत्परित्यक्ताशुभपरिणतिप्रसरमित्यर्थः। वसग वशवर्ति। यत्र नियुक्ते तत्रैव तिष्ठतीत्यर्थ एतद्विशेषणोपेतं समाहितमित्युच्यते। सामण्णधुरं चारित्रभारं। अपरितत्तो अश्रान्तः।

विनयके निरूपणके अनंतर आचार्य समाधिनिरूपण करते हैं. जो समाधिमरणकेलिए योग्य है, जिसने मुनिलिंग धारण कर ज्ञानाभ्याससे विनयगुण धारण किया है, जिसका मन रत्नत्रयमें लीन हुआ है उसको आराधना करना योग्य है. ऐसा आगेके अधिकारके लिये पूर्व संबंध ध्यानमें रखना योग्य है. इसके अनंतर एकाग्र अन्तःकरणका क्या स्वरूप है? उसका फल क्या है ऐसे दो प्रश्नोंका उत्तर आचार्य देते हैं—

अर्थ—जिसके चित्तने अशुभ विचारपरिणतिको छोडा है, जो वश हुआ अर्थात् जिस पदार्थमें उसको नियुक्त करते हैं वहा ही वह स्थिर होता है तो वह चित्त समाहित हुआ है ऐसा समझना चाहिये. अन्य आचार्य मनका एवं विचार करते हैं—चित्त किसको कहते हैं? यदि मनको चित्त कहते हो तो उसके द्रव्यमन और भावमन ऐसे दो भेद हैं. यहां कोनसा मन समाहित होता है ऐसा हम समझे? द्रव्यमन तो समाहित होता नहीं क्योंकि वह पुद्गलस्वरूपी है. वह कर्मका ग्रहण करनेमें यद्यपि निमित्त कारण है तथापि स्वयं वह रागद्वेषादि कर्मरूप परिणतीको प्राप्त होता नहीं है. इसलिये द्रव्यमनका ' वज्जिदविसोत्तिगं ' यह विशेषण नहीं है. क्योंकि पुद्गल मन अर्थात् द्रव्यमन आत्माके वशमें रहनेवाला नहीं है अतः यहां चित्त शब्दसे भावमन ही समझना चाहिये. भावमन माने मनसे उत्पन्न होनेवाला ज्ञान वह रागद्वेषादि विकारके साथ रहनेवाला और न रहनेवाला ऐसे दो भेदोंसे युक्त है. अतः भावमनका ही ' वज्जिदविसोत्तिगं ' यह विशेषण समझना युक्तियुक्त है. वासिगं यह भी विशेषण उसमें ही जुडता है.

नोइंद्रियमतिज्ञानावरण कर्मका क्षयोपशम होनेसे नोइंद्रियमतिज्ञान आत्माके वश होकर रहता है. इसका खुलासा इस प्रकार समझना—नट, वेश्या, नर्तकी वगैरोंके हावभाव, नृत्यादि कार्य देखनेपर प्रेम, कोप, भय,

दुःखादिक परिणाम आत्मामें उत्पन्न होते हैं और इनका अनुमानज्ञान शरीरमें रोमांच, मुखमें विकास, म्लानि इत्यादि कार्यके दीखनेपर होता है. वैसे नोइंद्रियमतिज्ञान आत्मेच्छासे किसी एक पदार्थमें एकाग्र होता हुआ अनुभवमें आता है.

जिसका मन एकाग्र और वश है ऐसा मुनि रागकोपादि विकारोंसे रहित, निरतिचार चारित्रको न थका हुआ यावज्जीव धारण करता है. चारित्रभार धारण करना यह एकाग्रचित्तका फल है. विना एकाग्र चित्तके चारित्र धारण नहीं होता है.

आगेकी गाथायें चंचल मनसे होनेवाले दोषोंका वर्णन करती हैं. उस वर्णनसे मनको निश्चल करना चाहिये यह अभिप्राय उत्तर गाथाओंका व्यक्त होता है. उदाहरणके द्वारा यही अभिप्राय आचार्योंने पुष्ट किया है जैसे—उज्जयिनीका कोई आदमी—दक्षिणदिशाके तरफ जानेको उद्यत हुआ. उसको देखकर कोई पुरुष कहता है द्रमिल देशमें धान्य थोडा है, और क्षुद्रलोक वहां अधिक हैं तो उस पुरुषके वचनका अभिप्राय यह निकला कि उज्जयिनीदेशमें सुभिक्षता है और यहांके लोक सज्जन हैं. वैसे चंचल मनके दोषवर्णनसे मनको निश्चल करना चाहिये ऐसा अभिप्राय समझना चाहिये.

---

चालणिगयं व उदयं सामण्णं गलइ अणिहुदमणस्स ॥
कायेण य वायाए जदि वि जधुत्तं चरदि भिक्खू ॥ १३३ ॥

तितवाविव पानीयं चारित्रं चलचेतसः ॥
वचसा वपुषा सम्यक् कुर्वतोऽपि पलायते ॥ १३६ ॥

विजयोदया—चालणिगयं व उदयं उदकमिव चालनीगतं । सामण्ण सामान्यं समानभावो । गलइ गलति । कस्स आणिहुदमणस्स अनिभृत चेतो यस्य । कायेण य वायाए कायेन च वचसा च । जदि वि चरदि यद्यपि चरति प्रवर्तते भिक्षुः । जधुत्तं यथाशास्त्रेणोक्त । तथा वाक्कायाभ्यामाचरतोऽपि मनोनिभृतताभावे श्रामण्यं नश्यतीत्यर्थः । तस्माच्चेतःसमाधानं कार्यमित्युपसंहारः ।

चलचित्तस्य दोपस्यापनव्याजेन मनःस्थैर्यं कार्यतया ज्ञापयति—

मूलारा—अणिहुदं चलं ।

अर्थ—जिस मुनिका चित्त चंचल है उसका चारित्र चालिनीमें डाला हुआ पानी उसमेंसे जैसे निकल जाता है रहता नहीं वैसे नष्ट होता है. यद्यपि वह साधु शरीरसे और वचनसे शास्त्रोक्त चारित्र पालन करता है. शरीर और वचनसे चारित्र पाले तो भी यदि साधूका चित्त स्थिर नहीं हो तो वह नष्ट होता ही है. अतः चित्त-की चंचलता नष्ट कर उसमें स्थैर्य लानेका साधुओंको प्रयत्न करना चाहिये.

---

मनसो दुष्टता प्रपञ्चेनोपदिश्य तदेवंभूत मनो यो निगृह्णाति तस्य श्रामण्यं भवति समानभावो नेतरस्येत्ये-तदुत्तरप्रबंधेनोच्यते तद्दौरात्म्यप्रकाशनार्थं गाथापञ्चकम्—

वादुब्भामो व मणो परिधावइ अट्ठिदं तह समंता ॥
सिग्घं च जाइ दूरंपि मणो परमाणुदव्वं वा ॥ १३४ ॥

परितोऽटाट्यते [ धावते ] चेतश्चरण्युरिव चंचलम् ॥
परमाणुरिव क्षिप्रं दूरं यात्यनिवारितम् ॥ १३७ ॥

विजयोदया—वादुब्भामो इत्यादिक । वादुब्भामो व वात्येव । मणो मन. । परिधावइ । धावति परिरनर्थक' । प्रलवित इति यथा । अट्ठिद इति क्रियाविशेषणं अस्थित धावति । क्वचिद्विषयेऽनवस्थितिराख्याता मनस । तह समंता तथा समतात् । दूर पि दूरमपि । सिग्घं च जाइ शीघ्रं याति । मणो मन । परमाणुदव्वं वा परम प्रकृष्टो अणुः सूक्ष्म' परमाणु. स एव द्रव्यं गुणपर्यायगमनात् तदिव । एतेन झटिति दूरस्थितविषयग्रहण तस्य दौरात्म्यमावेदितं ।

क्रमशोऽनवस्थितत्वझटितिदूरस्थितविषयग्राहित्वात्मस्वामिचिकीर्पिताप्रवर्तनाशुनाशित्ववस्तुसदसद्रूपनिराकरण-ग्रहणप्रवृत्त्यप्रतिनिवर्तनीयत्वमार्गाप्रवृत्तत्वातिदुर्ग्रहत्वदुरंतदुःखप्रदचेष्टत्वसंमारकारणदोपकारिजीवितव्यत्वलक्षणं नवधा मनसो दौष्ठ्य गाथापंचकेन व्याचष्टे—

मूलारा—वादुब्भामोत्र वातावलीव वातावलीतुल्यं । अट्ठिदं क्वचिदपि विषये अनवस्थितं यथा भवति । परमाणुदव्वंव मनसो झटितिदूरस्थितविषयग्रहणलक्षणदौरात्म्योपलक्षणार्थमिदं भवति ।

आगे पांच गाथाओंसे मनकी दुष्टता आचार्य दिखाते हैं. दुष्ट मनका जो निग्रह करते हैं. उनका चारित्र निर्दोष पला जाता है. अन्य साधुका चारित्र निर्दोष नहीं पल सकता यह विषय विस्तारसे आचार्य दिखाते हैं—

अर्थ—बडे जोरसे वहने वाली वायु किसी भी स्थानमें स्थिर नहीं रहती है. चारो तरफ दौडती है. मन भी किसी भी विषयमें स्थिर नहीं होता है. गुणपर्यायोंसे युक्त परमाणुद्रव्य जैसा एक समयमें बहुत दूर जाता है

वैसा मन भी एक विषयको छोडकर अतीव दूरके विषयको भी ग्रहण करता है. मनकी दूरके विषयको भी तत्काल ग्रहण करनारूप दुष्टता इस गाथासे आचार्यने प्रदर्शित की है.

---

अंधलयबहिरमूवो व्व मणो लहुमेव विप्पणासेइ ॥
दुक्खो य पडिणियत्तेदुं जो गिरिसरिदसोदं वा ॥ १३५ ॥
वांछिताभिमुखं स्वान्तं निषेद्धुं केन शक्यते ॥
नगापगापयो निम्ने प्रासं ( तद्रुध्यते ) कथम् ॥ १३८ ॥
न मूको बधिरोऽन्धो वा ब्रूते शृणोति पश्यति ॥
वस्तु हेयमुपादेयं विषयाकुलितं मनः ॥ १३९ ॥
विकल्पैर्विविधैर्लोकं पूरयित्वा मलीमसैः ॥
मेघवृन्दमिव स्वान्तं क्षणेनैव विनश्यति ॥ १४० ॥

विजयोदया—अधलयवहिरमूओ व्व मणो हवइ इति शेष. । अधवद्वधिरवन्मूकवच्च भवति मन । कदाचित्कथचित्कस्मिन्विषये सक्त मन सन्निहितमपि विषयं न पश्यति, न शृणोति, न ब्रवीति, इति । ननु चक्षुरादे. कर्तृता दर्शनादौ न मनसस्तत्सर्वदापि न किंचित्पश्यति, न शृणोति वक्ति वा ? उच्यते—मनस करणस्य कर्तृता परशुरिच्छन- त्तीति यथा। एतदुक्तं भवति—द्रष्टव्ये जीवादिके, श्रोतव्ये जिनवचनादिके, स्वपरहितवाक्ये च कदाचिदप्रवृत्तिर्मनसो दुष्टतेति। यथा भृत्यो दुष्ट इत्युच्यते स्वामिनो नियुक्ते कर्मण्यप्रवर्तमान । एवं मनोऽप्यात्मना नियुक्तेऽव्यापृतेर्दुष्टमिति भाव । लहुमेव विप्पणासेदि य आशु विनश्यति च। अनित्यतादोषतस्तु याथात्म्यग्राहिणो मनस. नो इंद्रियमते दु.ख अशक्यं। पडिनियत्तेदु जं प्रतिनिवर्त्तयितुं यदन्यभूतरूपग्रहणे भूतरूपनिरासे च प्रवृत्त ताभ्या निवर्तयितुं न शक्यं रागादिसहचारित्वात् प्रतिनिवर्तयितु। किमिव गिरिसरिदसोदव्व नदीप्रवाह इव।

मूलारा—अंधलयवहिरमूओव अंधवधिरमूकवद्भवति कदाचित्कथंचिद्विषये सक्तं मनः संनिहितमपि विषयं न पश्यति, न श्रृणोति, न ब्रवीति इत्यर्थः। अत्र सर्वत्र चक्षुरादिकर्तृकेऽपि दर्शनादौ मनसः करणस्य कर्तृत्वमुक्तं वृक्षच्छिदायां परशोरिव आत्मना च जीवादिके द्रष्टुमिष्टे जिनवाक्ये, श्रोतुमिष्टे स्वपरहिते च, वक्तुमिष्टे नियुज्यमानस्य मनसः कदाचिदप्रवृत्तिरेव दुष्टता स्वामिना भृत्यस्य यथा निर्दिष्टे कर्मणि। लहुमेव विप्पणासेदि य आश्वेव विनश्यति च। एतेन वस्तुयाथात्म्यग्राहिणश्चित्तस्यानित्यत्वदोष उक्तः। दुःखो य दुखं च अशक्यमित्यर्थः। पडिणियत्तेदुं जं प्रतिनिवर्तयितुं वस्त्वन्य-

भूतरूपग्रहणे भूतरूपनिराकरणे च प्रवृत्तं मनस्ताभ्यां व्यावर्तयितुं न शक्यते रागादिसहचारित्वादिति भावः। गिरिसरिदसोदंव्व पर्वतनदीप्रवाह इव।

अर्थ—अंधा, बहिरा और गूंगेके समान दुष्ट मनका स्वभाव है. किसी समयमें किसी प्रकारसे व किसी विषयमें आसक्त हुआ मन समीपास्थित भी दुसरे विषयको देखता नहीं है, सुनता नहीं और बोलता भी नहीं है.

शंका—देखना, सुनना और बोलना इस क्रियाका कर्तृत्व नेत्र, कर्ण और जिह्वाके तरफ है. मन तो इन क्रियाओंका कर्ता नहीं है. वह सर्वदा भी किसी विषयको देखता नहीं है. सुनता नहीं है. और बोलता भी नहीं है.

उत्तर—मन यद्यपि करण है तो भी उसमें कर्तृताका आरोप किया है जैसे 'परशुश्छिनत्ति' कुन्हाड लकडी काटती है. यहां कुन्हाड छेदन क्रिया करनेमें देवदत्तको सहाय करती है अतः करण है. तोभी उसके तीक्ष्णतादि गुणोंकी प्रशंसामें उसको कर्तृपद मिला है. वैसे मनमें पदार्थोंको जाननेकी उत्कटता होनेसे इतर इंद्रियोंको उनके विषयमें वह सहाय्यता देता है तो भी उसमें कर्तृत्वका अध्यारोपण किया जाता है. अभिप्राय यह है—कि जीवादिक पदार्थ अवलोकनके योग्य हैं. जिनवचनादिक सुननेके योग्य हैं, स्वपरहित करनेवाले वाक्य भी सुनने योग्य हैं परंतु इस मनकी उनमें कदाचित् प्रवृत्ति नहीं होती है. यह इसकी दुष्टता है. जैसे मालिकने किसी कार्यमें प्रेरा हुआ नोकर यदि उस कार्यको न करेगा तो उसको दुष्ट कहते हैं वैसे मनभी आत्माने नियुक्त कार्यमें प्रवृत्त नहीं होता है अतः वह दुष्ट कहां जाता है. किसी कार्यमें संलग्न हुआ तो भी वह वहां स्थिर न होकर वहांसे शीघ्र हटता है अर्थात् वस्तुका यथार्थ स्वरूप ग्रहण करता हुआ भी उससे जल्दी हटता है. यह मन वस्तुका जो सत्य स्वरूप है उसको ग्रहण न कर असद्रूपको ग्रहण करता है. उसमेंसे उसको हटाना अतीव कष्टकर कार्य है अर्थात् मनको सद्रूपके ग्रहण करानेमें असद्रूपसे हटानेमें कोई प्रयत्न करेगा तो उसको बडा कष्ट होगा. जैसे पर्वतपरसे बहनेवाली नदीका प्रवाह हटाना अतीव दुष्कर है वैसे मन भी रागद्वेपादि विकारोंसे युक्त होनेपर उसको असत् से हटाकर सत् में प्रवृत्त करना बडा कठिन कार्य है

---

तत्तो दुक्खे पंथे पाडेदुं दुध्दओ जहा अस्सो।
वीलणमच्छोव्व मणो णिग्घेत्तुं दुक्करो धाणिदं ॥ १३६ ॥

न प्रवर्तयितुं मार्गे दुष्टो वाजीव शक्यते ॥
ग्रहीतुं शक्यते चेतो न मत्स्य इव वीलनः ॥ १३९ ॥

विजयोदया—तत्तो तस्मात्प्रतिनिवर्तनात् । दुक्खे दुष्करे पंथे । पाडेदुं मार्गे पातयितुं किमिव । दुट्ठओ जहा अस्सो दुष्टोऽतिव्यालो यथैवाश्वः । एतेन दुष्करमार्गावपातित्वदोषः प्रकटितः । वीलणमच्छोव्व मसृणतरदेहमत्स्य इव । घणिदं दुक्करो णिघेत्तुं नितरां दुष्करं ग्रहीतुं मन । एतेन दुरवग्रहता ख्याता ।

मूलारा—तत्तो अशक्यप्रतिनिवर्तनत्वात् । दुक्खे दुःशके । पाडेदुं नेतुं । वीलणमच्छोव्व मसृणतरदेहमत्स्य इव । णिग्घेत्तु ग्रहीतुं । घणिदं अत्यर्थम् ।

अर्थ—यदि मनको अयोग्य विषयसे हटाया जावे तो जैसा दुष्ट अश्व दुःखदायक मार्गमें मनुष्यको गिराता है वैसे दुःखदायक कुमार्गमें यह जीवको गिराता है. इस गाथासे दुष्करमार्गावपातित्व नामका मनका दोष प्रगट होता है. जिसका देह अतिशय स्निग्ध है ऐसा वीलण मत्स्य हाथसे नहीं पकड सकते हैं वैसे यह मन भी ग्रहण करना दुष्कर कार्य है इससे दुरवग्रहता नामका दोष मनमें रहता है यह आचार्यने दिखाया है.

---

जस्स य कदेण जीवा संसारमणंतयं परिभमंति ॥
भीमासुहगदिबहुलं दुक्खसहस्साणि पावंता ॥ १३७॥

यस्य दुःखसहस्राणि भजंते वशवर्तिनः ॥
संसारसागरे घोरे बंभ्रम्यन्ते शरीरिणः ॥ १४० ॥

विजयोदया—जस्स य यस्य च । कदेण करोति क्रियासामान्यवाची इह चेष्टावृत्तिर्गृहीतस्तेनायमर्थः यस्य मनसश्चेष्टितेन जीवा संसारं पंचविधं परावर्तं परिभ्रमन्ति । अणंतगं अनंतप्रमाणावच्छिन्नं । भीमासुहगदिबहुलं । भयावहाशुभनरकादिगतिप्रचुरं । दुक्खसहस्साणि शारीरागंतुकमानसस्वाभाविकाख्यानि प्रत्येकमनेकविकल्पानि । पावंता प्राप्नुवंतो जीवाः । एतेन चतुर्गतिपरावर्तमूलतादोषः प्रकटितः ।

मूलारा—कदेण चेष्टितेन ।

अर्थ—इस मनकी दुष्ट प्रवृत्तीसे जीवको पाच प्रकारके परिवर्तनसहित इस अनादि अनंत संसारमें शारीरिक, मानसिक और स्वाभाविक हजारो दु खे सहन करने पडते हैं. यह संसार अशुभ नरकादिगतिओंसे भरा है इसमें शारीरिक, मानसिक और स्वाभाविक दुःखोंके अनेक प्रकार इस जीवको प्राप्त होते हैं. अभिप्राय यह है कि, यह मनही चतुर्गतिमें भ्रमण करनेका मूल कारण है.

---

जह्मि य वारिदमेत्ते सव्वे संसारकारया दोसा ॥
णासंति रागदोसादिया हु सज्जो मणुस्सस्स ॥ १३८ ॥

**संसारकारिणो दोषा रागद्वेषमदादयः ॥**
**जीवानां यस्य रोधेन नश्यंति क्षणमात्रतः ॥ १४१ ॥**

विजयोदया—जह्मि यस्मिंश्च मनसि । वारिदमेत्ते वारित एव । मात्रग्रहणं वारणादन्यं निराकर्तुमुपात्तं । मनो निवारणादेव । रागदोसादिया रागद्वेषादय. । णासंति खु नश्यंत्येव । सज्जो सद्य तदानीमेव । संसारकारया परावर्तपंचकस्य संपादनोद्यता' ।

मूलारा—वारिदमित्ते वारित एव ।

अर्थ —इस मनको रोकने मात्रसेही पंच परावर्तनात्मक संसारकी उत्पत्ति करनेवाले राग, द्वेष, मोह वगैरह दोप तत्काल नष्ट होते हैं.

---

इय दुट्ठयं मणं जो वारेदि पडिट्ठवेदि य अकंपं ॥
सुहसंकप्पपयारं च कुणदि सज्झायसाण्णिहिदं ॥ १३९ ॥

**तद्दुष्टं मानसं येन निवार्याशुभवृत्तितः ॥**
**प्रवृत्तशुभसंकल्पं स्वाध्याये क्रियते स्थिरम् ॥ १४२ ॥**

विजयोदया—इय । एव व्यावर्णितरूपेण । दुट्ठयं दुष्टक दुष्टं । मणं । मनो जो वारेदि यो निवारयति रागादिभ्य' । परिट्ठवेदि य प्रतिष्ठापयति च श्रद्धानपरिणामादौ । अकपं निश्चल । क्रियाविशेषणमेतत्

तस्स सामण्णं होदि । वक्ष्यमाणेन सबंध' । सुभसंकप्पपयारं जो कुणदि तस्स सामण्णं होदित्ति सबंधनीय । शुभ. सकल्प तस्मिन्प्रकृष्टश्चारो गमनं प्रवृत्तिर्यस्य मनसस्तच्छुभसकल्पप्रचार मनो य करोति । सज्झायसण्णिहिदं वज्जो कुणदि तस्स सामण्ण इति संबध । सम्यगध्ययनं स्वाध्याय द्रुतविलंबितादिदोपरहितत्व अर्थव्यजनशुद्धिश्च सम्यक्त्व । स पुन. पचप्रकार वाचनाप्रश्नानुप्रेक्षाम्नायधर्मोपदेशभेदेन ।

प्रश्नस्य कथ स्वाध्यायता ? प्रश्नो हि ग्रथेऽर्थे वा सशयच्छेदाय इत्थमेवैतदिति निश्चितार्थबलाधानाय वा प्रच्छन। तर्हि यदृच्छावग्रहमर्थं वा सोऽधीते अध्ययनप्रवृत्त्यर्थत्वात् । प्रश्नेऽध्ययनव्यपदेश' इद्रप्रतिमार्थे दारुणि द्रव्यव्यपदेश इव। अथवा किमिदमेव पठितव्यमिति । अधीत एव ग्रथे सदिहान. । अर्थसदेहेऽपि किमस्य वाक्यस्य पदस्य वायमर्थ. इति । यद्वाप्यते एवं निश्चितबलाधानेऽर्थे प्रश्ने योज्यम् ।

अनुप्रेक्षा कथ स्वाध्याय ? अधिगतार्थस्य मनसाभ्यासोऽनुप्रेक्षा अन्तर्जल्परूपमध्ययनमस्त्येव तत्रापीति मन्यते ।

घोषपरिशुद्ध श्रुतं परावर्त्यमानं आम्नाय स्वाध्यायो भवत्येव ।

आक्षेपणी, विक्षेपणी, सवेजनी, निर्वेदनी चेति कथाश्चतस्रस्तासामुपदेशो धर्मोपदेश स च स्वाध्याय. एतस्मिन्स्वाध्याये सम्यक् निहितं निक्षिप्तं मनो य. करोति इत्यर्थ. ।

अत्रैव पदघटना अध्याहृत कृत्वा । इय दुट्ठक मणो सो वारेदि अकंप पडिट्ठवेदि य जो मण सुभसंकप्पपयारमेव कुणदि सज्झायसण्णिहिद काऊण इति । एव दुष्टं मन स वारयति निश्चल प्रतिष्ठापयति वा । यो मन. शुभसकल्प प्रचारमेव करोति । स्वाध्याये सन्निहित कृत्वेति सूत्रार्थ । तस्येत्थंभूतस्य श्रामण्य समानता वा भवति ।

एव प्रबंधेन मनसो दुष्टता प्रकाश्य तद्दोषप्रकारिण. फलं गाथात्रयेणाह—

मूलारा—परिठ्ठवेदि श्रद्धानसंयमादौ प्रतिष्ठापयति । सुहसंकप्पपयार । शुभपरिणामप्रचारं । शुभसंकल्पेष्वर्हदादिभक्तिजीवदयादिषु प्रचारः प्रवृत्तिर्यस्य । अत्रायं सूत्रार्थः । स्वाध्याये सम्यङ् निक्षिप्तं कृत्वा यो मनः शुभप्रवृत्तिकमेव करोति स तथा दुष्टं वारयति निश्चलं प्रतिष्ठापयति चैतत्तस्यैव च समाहितादिगुण श्रामण्यं भवतीति सम्बन्धः ।

अर्थ—उपर्युक्त दुष्ट प्रवृत्ति करनेवाले मनको जो रागादि विकारोंसे हटाता हुवा सम्यग्दर्शनादिपरिणामोंमें दृढ स्थिर करता है उस मुनिको समता भाव प्राप्त होता है जो मुनि अपने मनको शुभविचारोंमें प्रवृत्त करता है और स्वाध्यायमें तत्पर करता है उसको समताभावकी प्राप्ति होती है.

विशेपार्थ—स्वाध्याय करते समय शास्त्रकी पंक्तिया जल्दीसे अथवा अतिमदरीतीसे नहीं पढना चाहिये. अर्थशुद्धि और व्यंजन शुद्धिके तरफ ध्यान देना चाहिये. इस तरह जो-शास्त्र पढना वह स्वाध्याय है. स्वाध्यायके वाचना

प्रश्न, अनुप्रेक्षा, आम्नाय और धर्मोपदेश ऐसे पांच भेद है.

प्रश्नको स्वाध्याय क्यों मानना चाहिये ? ग्रंथ और अर्थमें संशयका नाश करनेकेलिये अथवा इस पदार्थका ऐसाही स्वरूप है अन्य नहीं है इत्यादि रूपसे जो स्वयं निश्चय किया होगा उसको पुष्टि लानेकलिये जो विद्वानोंको पूछना वह प्रश्न है. प्रथम स्वाध्याय करनेवाला यदृच्छासे जान लेता है अथवा अर्थका पठन करता है. प्रश्न करना भी स्वाध्याय ही है क्योंकि प्रश्न अध्ययनमें प्रवृत्ति करनेके लिये कारण है. जैसे जिस काष्ठसे इंद्रकी प्रतिमा बनाना है उसको हम द्रव्यनिक्षेपसे इंद्रप्रतिमा कहते हैं. वैसे प्रश्न भी स्वाध्याय करनेमें जीवको प्रेरणा करेगा अत. उसको स्वाध्याय कहना कुछ अनुचित नहीं है. अथवा पढे हुए ग्रंथमें भी क्या यह शास्त्र इस रीतीसे पढना चाहिये ! अथवा अन्य प्रकारसे पढना चाहिये ऐसा यदि ग्रंथमें संशय उत्पन्न हुआ हो किंवा अर्थमें यदि संशय हो तो इस पदका अथवा इस वाक्यका क्या यह अर्थ है ? इस तरहसे पूछना यह प्रश्न स्वाध्यायको कारण होनेसे स्वाध्याय कहा जाता है. अथवा जो निश्चित किया है ऐसे अर्थमें और दृढता उत्पन्न करनेकेलिये जो प्रश्न किया जाता यह भी स्वाध्याय को कारण होनेसे स्वाध्याय ही है.

अनुप्रेक्षाको स्वाध्यायपना कैसा ? जाने हुवे पदार्थका मनके द्वारा वार वार चिंतना करना अनुप्रेक्षा है. यह अन्तर्जल्परूप होनेसे इसमें भी स्वाध्यायपना है ही. उच्चारणसे शुद्ध जो शास्त्रको वार वार घोकना उसको आम्नाय कहते हैं. यह भी स्वाध्याय हैं. आक्षेपणी, विक्षेपणी, संवेजनी. निर्वेजनी, ऐसी चार कथाओंका भव्योंके सामने कथन करना धर्मोपदेश है यह भी स्वाध्याय है, ऐसे पांचो प्रकारके स्वाध्यायोंमें जिसने अपने मनको संलग्न किया है उसको श्रामण्यप्राप्ति होती है. अर्थात् अपने मनको जो साधु स्वाध्यायमें स्थिर करके रागद्वेषादिसे उसको हटाता है. शुभसंकल्पोंमें स्थिर करता है उसकोही श्रामण्य प्राप्ति है. ऐसा इस गाथाका अभिप्राय जानना चाहिये.

---

जो विय विणिप्पडंतं मणं णियत्तेदि सह विचारेण ॥
णिग्गहदी य मणं जो करेदि अदिलब्भियं च मणं ॥ १४० ॥

अभितो धावमानं तद्विचारेण निवर्त्यते ॥
निगृह्य क्रियते चित्तं दुर्वृत्त इव लज्जितम् ॥ १४३ ॥

विजयोदया—जो वि य यश्चापि। विणिप्पडत वि शब्दो नानार्थ' निर् इत्युपसर्गो वहिर्भावे पडिर्गमनार्थे। ततोऽयमर्थोऽस्य पदस्य विचित्र वहिर्निर्गच्छन्निवर्तयेदिति। ननु च सत्यभ्यंतरे कस्मिंश्चित्तदपेक्षो भवति वहिर्भावस्तत. किम्? अभ्यतरमिह गृहीतं रत्नत्रय, कथमस्याभ्यंतरता? आत्मनो निजस्वरूपमिति। रागकोपादयस्तु चारित्रमोहोदयजा भावा. परिणामा वाह्या मिथ्यात्वकषायादिभेदेन विचित्रास्तदभिमुखतया प्रवृत्ते'। णियत्तेदि सह विचारेण जो इति शेषः।

कोऽसौ विचार ? उच्यते—इदं तत्त्वाश्रद्धानं, इय च हिंसादिपरिणतिरयं वा क्रोधादिको भावो मया परिणामिकारणभूतेन निर्वर्त्यमानो जातिजरामरणपरिणामरूपानंतसंसारकारणाना कर्मणा मूलोत्तरप्रकृतिभेदेन संख्यातासंख्यातविकल्पाना, स्थितिविशेषमात्मप्रदेशेष्ववस्थानरूप, तीव्रमध्यममंदरूपाश्रद्धानासंयमकषायपरिणामनिर्वर्तनसामर्थ्यममनुभवाख्यं च निर्वर्तयति। तानि चात्मप्रदेशस्थान्यनंतप्रदेशेषु पुद्गलस्कधद्रव्याणि सन्निहितद्रव्यक्षेत्रकालभवभावसहायापेक्षया पुनरपि मिथ्यात्वादिपरिणाममापादयन्ति। न हि सन्निहिताविकलकारणसमूहस्य अनुत्पत्तिर्नाम संभाव्यते। तेन चाश्रद्धानादिपरिणामेन तथैव कर्मणामादान, आत्तानां स्थिति., सामर्थ्यातिशय. इत्यादिका परंपरता। तयानंतकालपरिभ्रमणमिति महानयमनर्थो मम भविष्यतीति, एवभूतेन विचारेण मनो निवर्तयति यस्तस्य श्रामण्यमिति संवध। णिग्गहदि य मण जो यो मनो निगृह्णाति हा दुट्ठं चिंतितमिदमिति निंदागर्हाभ्या तस्य श्रामण्यमिति संवध.। करेदि अदिलज्जियं च मणं, करोत्यतीव लज्जापरं यो मन.। कथं संसारमहितं तत्कारणभूतान्परिणामान्मुर्क्ति तदुपायांश्च भावानधिगच्छतः श्रद्धानस्य तत्परिणामव्यपोहनार्थमेवं गृहीतनिर्ग्रंथलिंगस्य चिंतेयमयुक्तेति, निरूपयति, अतिव्रीडा मनसो जनयति।

एवं वहिरंगयोगेन समाधीसिद्धिमनुशिष्यातरंगयोगेन तामनुशास्ति—

मूलारा—विणिप्पडंतं विनिष्पतत् विनाशार्थे, नि वहिर्भावे प्रतिर्गमने। रत्नत्रयात्प्रच्युत्य विचित्रेषु शुद्धचिद्रूपाद्वहिर्भूतेषु रागादिषु गच्छादित्यर्थः। सह विचारेण, वर्तमान इति शेषः। अयं मिथ्यात्वादिदुर्विपाककर्मणा कारण, तानि च दुरंतससारदु:खफलानि, ततोऽस्मान्निवृत्तिर्मे श्रेयसीत्येवं प्रायो विमर्शश्चात्र विचारः। णिग्गिहदि हा दुष्टं चिंतितं इति निंदागर्हाभ्या निगृह्णाति। अनशनादिदुष्करतपोऽनुष्ठानद्वारेण क्षपितदुर्विकल्पशक्तिकं करोति वा। अदिलज्जिदं एवं गृहितालिंगस्य मम कथमीदृक्चिंता करोषीति निरूपणेनातिमात्र लज्जा नीतम्।

अर्थ—जो मुनि अनेक प्रकारसे बाहर घुमनेवाले मनको विचारोंके द्वारा आत्मामें लगाता है, जो साधु अपनी

निंदा और गर्हा करके मनका निग्रह करता है और उसको लज्जित करता है उसको ही श्रामण्यकी सिद्धि होती है

विशेषार्थ—विणिप्पडंतं इस शब्दका अर्थ इसप्रकार है. वि शब्दका नाना, अनेक ऐसा अर्थ है. निस् यह उपसर्ग है. 'बाहर' बाह्य यह निस् उपसर्गका अर्थ है. 'पडि' धातु गमन करना इस अर्थका वाचक है. विणिप्पडंतं इस पदका समुच्चयार्थ 'नाना प्रकारसे बाहर जानेवाले मनको वापिस आत्मामें लौटाना चाहिये' यह है.

शंका–यदि अभ्यंतर कोई चीज हो तो उसकी अपेक्षासे बाह्य पदार्थकी सिद्धि होगी. यहां अभ्यंतर चीज कोनसी है ? उत्तर–यहां रत्नत्रयको अभ्यंतर वस्तु कहते हैं. इसको अभ्यंतर वस्तु क्यों कर कहना चाहिये ?

उत्तर–यह रत्नत्रय आत्माका स्वरूप है अतः इसको अभ्यंतर कहना चाहिये. रागद्वेषादिक विकार चारित्र मोहके उदयसे होते हैं अतः वे बाह्य वस्तु है. मिथ्यात्व कषाय वगैरह भेदोंसे राग द्वेषादिकोंमें विचित्रता आती है इन विकारोंके तरफ मनकी प्रवृत्ति हुई हो तो उसको वहांसे हटाकर आत्मामें प्रवृत्त करना चाहिये.

जिनके साहाय्यसे मनको आत्माभिमुख कर सकते हैं ऐसे विचार कोनसे हैं इस प्रश्नका उत्तर इस प्रकार है– मैं यदि तत्वोंपर अश्रद्धान करूं, यदि हिंसा करना, झूठ बोलना, चोरी करना इत्यादि पापरूप परिणति मेरेमें हो जावेगी, यदि क्रोध, मान, मायादिक मेरेमें उत्पन्न होंगे तो चार प्रकारके कर्मबंध उत्पन्न होंगे. जन्मजरामरणरूप अनंतसंसारके कारणभूत कर्मोंका प्रकृतिबंध मेरे आत्मप्रदेशोंमें होगा. इस कर्मके मूल प्रकृतिभेद आठ हैं, उत्तर प्रकृतिभेद संख्यात असंख्यातो होते हैं. कर्म आत्मामें आकर स्थिर होना स्थिति बंध है. अश्रद्धान, असयम, कषाय इत्यादि परिणामोंमें तीव्रता, मध्यमता, मंदता, उत्पन्न करनेवाला जो कर्मका सामर्थ्य उसको अनुभवबंध कहते हैं. अश्रद्धानादि परिणामोसे चार प्रकारके कर्मबंध जीवमें होंगे. आत्माके समस्त प्रदेशोंमें अनंतानंत प्रदेशयुक्त पुद्गल-स्कंधरूप यह कर्म द्रव्य, क्षेत्र, काल, भव और भावोंका साहाय्य प्राप्तकर नवीन मिथ्यात्व, असंयम, कषायादि परिणामोको उत्पन्न करते हैं. जिसके समस्त कारण इकट्ठे होते हैं वह कार्य अवश्य होता है. इस न्यायसे कर्मको द्रव्य, क्षेत्र, कालादि सामग्री मिलनेपर वह मिथ्यात्वादि परिणामोंका अवश्य उत्पन्न करेगा ही. अश्रद्धानादि परिणामोसे जीव कर्मका स्वीकार करता है. स्वीकृत कर्म आत्मामें स्थिर होता है. और अपना प्रभाव दिखाता है. फिर नवीन कर्मबंध होनेसे जीवको अनंतकालतक संसारमें भ्रमण करना पडेगा यह बडा भारी अनर्थ होगा. इस विचारसे जो मनको बाह्य मिथ्यात्वादि परिणामोसे हटाकर आत्मामें स्थिर करेगा उसको ही मुनिपनाकी सच्ची प्राप्ति होती है.

हाय ' मैंने मनमें दुष्ट विचार किये हैं ' ऐसा बोलकर जो अपनी निंदा और गर्हा करता है उसको श्रामण्यसिद्धि होती है. जो मनको लज्जित करता है उसको भी श्रामण्यलाभ होता है " हे मन अकल्याण करनेवाले संसारको, उसको बढानेमें कारणभूत रागद्वेषादि परिणामोंको, मुक्ति और उसके उपायोंको तू जानता है. श्रद्धान करता है. अश्रद्धानादि परिणामोंका नाश करनेके लिये ही तूने निर्ग्रंथ लिंग धारण किया है इसलिये उलटे विचार रखना क्या तेरेको योग्य दीखता है ' इस विधिसे जो मनको लज्जित करता है उसको समताकी प्राप्ति होती है

---

दासं व मणं अवसं सवसं जो कुणदि तस्स सामण्णं ॥
होदि समाहिदमविसोत्तियं च जिणसासणाणुगदं ॥ १४१ ॥

**अवशं क्रियते वश्यं येन दास इव व्रतम् ॥**
**श्रामण्यं निश्चलं तस्य सर्वदाप्यवतिष्ठते ॥ १४४ ॥**

**इति समाधिसूत्रम् ।**

विजयोदया—अवसं दासं व मण सवसं जो कुणदि इति पदसंबंधः । दासं व चेटीपुत्रं अवशवर्तिनं यथा कश्चिद्बलात्स्ववश करोत्येवमधीतजिनवचन आत्मनो मनो निरवग्रहतया प्रवृत्तं अशुभपरिणामप्रसरे यदि नाम तथापि बलात्तन्निर्भर्त्स्याभिमतशुभभावपरपरानुकूलतया य. स्थापयति जैनमतामृतास्वादकारितत्सामर्थ्यातिशयस्तस्य सामण्णं समानता होदि भवति । समाहिदं एकमुखं । अविसोत्तिगं दूरापसृतविश्वरूपाशुभपरिणामप्रवाहं । जिणसासणाणुगदं संपादितद्रव्यभावकर्मकरपराभवाना यच्छासन-शिष्यते जीवादय' पदार्था अनेनास्मिन्वेति शासनं आगमस्तेनानुगतम् ।

मूलारा—समाहिदं एकमुखं शुद्धस्वचिद्रूपमात्रालम्बनमित्यर्थः । अविसोत्तिगं निवृत्तपापास्रवपरिणाम ॥

समाधिः । सूत्रतः ५ । अंकतः । १० ॥

अर्थ—जैसे कोई समर्थ मनुष्य उन्मत्त नोकरको बलात्कारसे अपने आधीन रखता है वैसे जिनागमका जिसने अभ्यास किया है ऐसा यति भी स्वच्छंदी होकर अशुभपरिणामोंके प्रवाहमें पडे हुए मनकी निंदा, निर्भर्त्सना कर बलात्कारसे अपने वश रखता है इष्ट ऐसे शुभ परिणामोंमें उसको स्थिर करता है. यतिको जैनमतामृतका आस्वादन करनेसे ही मनको वश करनेका विशिष्ट सामर्थ्य प्राप्त होता है. इसकी प्राप्ति होनेसे समानताका लाभ मुनिको

कंदर्पादिभावनाना स्वरूपं निरूप्य संवेगोत्पादनाय तत्फलं दर्शयति—

मूलारा—विराधगो रत्नत्रयच्युतः । समाणो समानः सन् ।

भय उत्पन्न होवे इस वास्ते इन भावनाओंका फल दिखाते हैं—

अर्थ— इन भावनाओंसे मुनि रत्नत्रयसे भ्रष्ट होकर देवोंमे जो कुगति हैं उनको प्राप्त होते हैं. उन देवदुर्गतीसे भी च्युत होकर अनंत भवसागरमें वे भ्रमण करेंगे तात्पर्य—कांदर्पी वगैरह भावनाओंसे कुदेवपना और अनंत संसारमें भ्रमण प्राप्त होता है.

---

एदाओ पंच वज्जिय इणमो छट्ठीए विहरदे धीरो ॥
पंचसमिदो तिगुत्तो णिस्संगो सव्वसंगेसु ॥ १८६ ॥

पंचेति भावनास्त्यक्त्वा सांक्लिष्टः समितो यतिः ॥
षष्ठ्यां प्रवर्तते गुप्तः संविग्नः संगवर्जितः ॥ १८८ ॥

विजयोदया—एदाओ पंच वज्जिय एता. पंच भावना. परित्यज्य । इणमो अय यति. धीर । छट्ठीए पष्ठ्या भावनया । विहरदे प्रवर्तते । पष्ठ्यां भावनाया प्रवर्तितुं एवंभूतो योग्यः इत्याचष्टे—पंचसमिदो समितिपंचकवृत्ति. । तिगुत्तो गुप्तित्रयालंकृत. । णिस्संगो संगरहित. । सव्वसंगेसु सर्वपरिग्रहेषु ॥

ताः पंच त्यक्त्वा पष्ठ्या यादृक् प्रवर्तते तामाचष्टे—

मूलारा—इणमो अयं यतिः । छट्ठीए, पष्ठ्या असंक्लिष्टभावनया । विहरदे प्रवर्तते । णिस्संगो आसक्तिमुक्त. ।

अर्थ—इन पांच भावनाओंका त्यागकर जो धीर मुनि पांच समिति और तीन गुप्तिओंका पालन-कर संपूर्ण परिग्रहोंमें नि.स्पृह रहते हैं वेही छट्ठी भावनाके आश्रयसे रत्नत्रयमें प्रवृत्त होते हैं.

---

का सा पष्ठीभावना ? अत्राचष्टे—

तवभावणा य सुदसत्तभावणेगत्तभावणे चेव ॥
धिदिबलविभावणाविय असंकिलिट्ठावि पंचविहा ॥ १८७ ॥

असंक्लिष्टतपःशास्त्रसत्वैकत्वधृतिश्रिता ॥
पंचधा भावना भाव्या भवभ्रमणभीरुणा ॥ १८९ ॥

विजयोदया—तवभावणा तपसोऽभ्यासः । सुदभावणा ज्ञानस्य भावना । सत्तभावणा अभीरुत्वभावना । एगत्तभावणा एकत्वभावना । धिदिबलविभाविणावि य धृतिबलभावना चेति । असंकिलिट्ठावि पंचविधा असंक्लिष्टा भावनाः पंचप्रकाराः । ननु च ताः पंचभावनास्तत्र किमुच्यते 'छट्ठी य भावणा चेति' असंक्लिष्टभावनात्वसामान्यापेक्षया एकतामारोप्य षष्ठीत्युच्यते । विशेषरूपापेक्षया तपोभावनादिविवेकः । अत एव सूत्रकारोऽपि एकतां दर्शयति 'असंकिलिट्ठा वि पंचविहा' इति ।

असंक्लिष्टभावनाविकल्पानुदिशति—

मूलारा—सत्त अभीरुत्वं । धिदिबलिदभावणा । धृतिः परमप्रसत्तिस्तस्या भावनाभ्यासः ।

छट्ठी भावनाका वर्णन करते हैं—

अर्थ—तपका अभ्यास करना, ज्ञानका अभ्यास करना, निर्भयपनाका अभ्यास करना. मैं अकेलाही हूं ऐसा एकपनेका अभ्यास करना और धृतिबल भावना ऐसीं पांच असंक्लिष्ट भावनायें हैं. इस गाथामें पांच भावनाओंका उल्लेख किया है तथापि छठी भावनासे धीर मुनि रत्नत्रयमें विहार करते है ऐसा ऊपरकी गाथामें कहा है यह विरुद्ध दीखता है. उत्तर—इन पांचो भावनाओंमें असंक्लिष्टपना है इस असंक्लिष्टत्व सामान्यकी अपेक्षासे इन पांचो भावना ओंमे एकपनाको आरोपित कर संक्लिष्ट पांच भावनाओं की अपेक्षासे यह भिन्न होनेसे इसको सामान्यतया छठी भावना ऐसा गाथामें कहा है. विशेषताकी अपेक्षासे तपोभावना, श्रुतभावना वगैरे पाच भावनायें आचार्यने कही है. अतःविरोध नहीं है.

---

तपोभावनासमाधेः कथमुपाय इत्यत्राचष्टे—

तवभावणाए पंचेंदियाणि दंताणि तस्स वसमेंति ॥
इंदियजोगायरिओ समाधिकरणाणि सो कुणइ ॥ १८८ ॥

दांतान्यक्षाणि गच्छन्ति तपोभावनया वशं ॥
विधानेनेन्द्रियाचार्यः समाधाने प्रवर्तते ॥ १९० ॥

विजयोदया—तवभावणाए तपोभावनया । असकृदशनत्यागेन द्रव्यभावरूपेण । पंचेंदियाणि पंचापि इंद्रियाणि । तस्स तपोभावनारतस्य । वसमेंति वशमुपयाति । यतोऽस्मात् दंताणि दांतानि निगृहीतदर्पाणि । इंदियजोगायरिओ इंद्रियाणा शिक्षाविधाय्याचार्योऽसौ समाधिकरणानि रत्नत्रयसमाधानक्रिया. । सो सः कुणइ करोति । एतदुक्तं भवति । दातानि इंद्रियाणि तपसा न कामरागमस्थानयंति । क्षुधादिभिरुपद्रुतात्मा न वामलोचनासुरतक्रीडादौ करोत्यादरमिति प्रतीतमेव । ननु चानशनादौ प्रवृत्तस्याहारदर्शने तद्वार्ताश्रवणे तदासेवायां चादरो नितातं प्रवर्तते ततोऽयुक्तमुच्यते तपोभावनया दांतानींद्रियाणीति । इंद्रियविषयरागकोपपरिणामाना कर्मास्रवहेतुतया अहितत्वप्रकाशनपरिज्ञानपुरःसरतपोभावनया विषयसुखपरित्यागात्मकेन अनशनादिना दान्तानि भवति इंद्रियाणि । पुन. पुन सेव्यमानं विषयसुखं रागं जनयति । न भावनांतरान्तर्हितमिति मन्यते ।

तपोभावना कथं समाध्यंगमित्याह—

मूलारा— तवभावणाए असकृदशनत्यागेन । वंतानि निगृहीतदर्पाणि । तस्स तपोभावननारतस्य यतेः । वसमेंति वशं यान्ति । इंदियजोग्गायरिओ इंद्रियशिक्षाविधायी आचार्यः । समाधिकरणाणि रत्नत्रयसमाधानार्थाः क्रियाः ।

आसनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानलक्षणाः । सो तपोभावनादातवशीभूतेंद्रियः । अथवा तपोभावनया साधोः पंचेंद्रियाणि दांतानि संति वशमायान्ति । स प्रसिद्ध इंद्रिययोग्याचार्यो मनश्च समाधिकारणानि करोति ॥

तपोभावना समाधीका उपाय कैसी होती है इस प्रश्नका उत्तर आचार्य देते हैं—

अर्थ—वारंवार आहारका त्याग करनेसे तपोभावनामें तत्पर रहनेवाले साधुकी पांचो इंद्रियां वश हो जाती हैं. चार प्रकारका आहार छोडना यह द्रव्यतपभावना, है और वह आहार छोडनेका जो मनःसंकल्प वह भावतपोभावना है. इस दो प्रकारकी तपोभावनासे इंद्रियोंका मद नष्ट होता है. तदनंतर वे आराध. कके वश होती हैं इंद्रियोंको शिक्षा देनेवाला आचार्य अर्थात् साधु रत्नत्रयमें जिनसे स्थिरता होती हैं. ऐसी क्रिया करता है. भावार्थ यह है कि, जब तपश्चरणसे इंद्रियोंका दमन होता है तब मनमें काम विकार उत्पन्न नहीं होता है. क्षुधा, प्यास इत्यादिसे पीडित पुरुषके मनमें स्त्रीके साथ सुरतक्रीडा करना, आलिंगन देना वगैरह क्रियाओंमें आदर नहीं रहता है. यह बात सुप्रसिद्ध ही है.

शंका—उपवासादि तपोंमें प्रवृत्त हुए पुरुषको आहारके दर्शनसे और उसकी कथा सुननेसे, उसको भक्षण करने की इच्छा उत्पन्न होती है. अतः तपोभावनासे इंद्रियोंका दमन होता है यह कहना अयोग्य है.

उत्तर—इंद्रियोंके इष्टानिष्ट स्पर्शादि विषयोंपर आत्मा रागी और द्वेषी जब होता है तब उसके रागद्वेष परिणाम कर्मागमनके लिये हेतु बनते हैं. ये राग जीवका अहित करते हैं ऐसा सम्यग्ज्ञान जीवको बतलाता है. सम्यग्ज्ञानयुक्त तपोभावना जो कि विषयसुखोंका परित्यागरूप और अनशनादिरूप है इंद्रियोंका दमन करती हैं. पुनः विषयसुखका सेवन करनेसे रागभाव उत्पन्न होता है परंतु तपोभावनासे जब आत्मा संस्कृत होता है तब इंद्रियां विषयसुखके तरफ दौडता नहीं है.

---

तपोभावनारहितस्य दोषमाचष्टे उत्तरप्रबंधेन सदृष्टान्तोपन्यासेन—

इंदियसुहसाउलओ घोरपरीसहपराजियपरस्सो ॥
अकदपरियम्म कीवो मुज्झदि आराहणाकाले ॥ १८९ ॥

इंद्रियार्थसुखासक्तः परीषहपराजितः ॥
जीवोऽकृतक्रियः क्लीबो मुह्यत्याराधनाविधौ ॥ १९१ ॥

विजयोदया—इंदियसुहसाउलओ इंद्रियसुखस्वादलपटो। घोरपरीसहपराजिय परस्सो परीषहैः घोरैः दुःसहैः क्षुदादिभिः पराजितोऽभिभूतः सन् यः पराङ्मुखता गतो रत्नत्रयस्य । अकदपरियम्म कीवो अकृत परिकर्म तपआराधनाया येनासो अकृतपरिकर्मा । क्लीवो दीनः । मुज्झदि मुह्यति विचित्ततामाप्नोति । आराहणाकाले आराधनाया काले ।

तपोभावनाविहीनस्य गाथापंचकेन सदृष्टांतोपन्यासेन दोषमाचष्टे—

मूलारा—साउलओ स्वादलंपटः । पराइय पराजित । परज्झो पराङ्मुखो रत्नत्रयस्य । अकदपरियम्म न कृतं परिकर्म आराधनायोग्यं तपो येन । कीवो क्लीवो दीन इत्यर्थः । मुज्झदि विचित्तता याति ।

तपोभावना जिसको नहीं है उस पुरुषमें दोष उत्पन्न होते हैं. इस विषयका खुलासा दृष्टान्त देकर आचार्य करते हैं

अर्थ—जो पुरुष अर्थात् मुनि इंद्रियसुखोंका आस्वादन करनेमें लंपट हुआ है, दुःसह भूख तहान वगैरह परीषहोंसे जो पीडित हुआ है. अतः जो रत्नत्रयसे पराङ्मुख हुआ है, जो आराधनाका रक्षण करनेमें ऐसे तपको छोड बैठा है वह मुनि दीन होकर आराधनाके कालमें मोहयुक्त होता है. समाधिमरण यह आराधनाका अन्तिम

लफ है, परंतु जिसने तपश्चरण किया नहीं, जो इंद्रियसुखमें निमग्न हुआ वह रत्नत्रयसे भ्रष्ट हो कर समाधिमरणसे च्युत होता है.

---

अत्र दृष्टान्तमाह—

जोग्गमकारिज्जंतो अस्सो सुहलालिओ चिरं कालं ॥
रणभूमीए वाहिज्जमाणओ जह ण कज्जयरो ॥ १९० ॥

लालितः सर्वदा सौख्यैरकारितपरिक्रिय ॥
कार्यकारी यथा नाश्वो वाह्यमानो रणांगणे ॥ १९२ ॥

विजयोदया—जोग्गमकारिज्जंतो वाक्चालनभ्रमणलंघनादिकां शिक्षां अकार्यमाणः। अस्सो अश्वः। सुहलालिओ सुखलालितः। चिरं कालं रणभूमीए युद्धभूमौ। वाहिज्जमाणगो वाह्यमानः। जह ण कज्जकरो यथा कार्यं न करोति तथा यतिरपि ॥

मूलारा—जोग्गं धावनभ्रमणलंघनादिका शिक्षा। शेषं गाथात्रयं सुगमम्।

इस विषयमें दृष्टान्त कहते हैं—

अर्थ—जैसे शब्दोंका अभिप्राय ध्यानमें रखना, चलाना, वेगसे घुमाना, कूदना वगैरह कृत्योंका अभ्यास जिससे कराया गया नहीं है, जिसको सुखसे पुष्ट किया है, ऐसे अश्वको बहुत काल व्यतीत होनेपर युद्धभूमीमें ले जानेपर वह कार्य नहीं करता है. शत्रूको जीतनेमें अपने स्वामीको सहायता देना दूर ही रही परंतु भयसे भाग जा कर मालिकका काम बिगाड देता है वैसे यति भी—

---

सुगमत्वान्न व्याख्यायते गाथात्रयम्—तवभावणा।

पुव्वमकारिदजोग्गो समाधिकामो तहा मरणकाले ॥
ण भवदि परीसहसहो विसयसुहपरम्मुहो जीवो ॥ १९१ ॥

जोग्गमकारिज्जंतो अस्सो दुहभाविदो चिरं कालं ॥
रणभूमीए वाहिज्जमाणओ कुणदि जह कज्जं ॥ १९२ ॥

पुव्वं कारिदजोगो समाधिकामो तहा मरणकाले ॥
होदि हु परीसहसहो विसयसुहपरम्मुहो जीवो ॥ १९३ ॥

अकारिततपोयोग्यश्चिरं विषयमूर्च्छितः ॥
न जीवो मृत्युकालेऽस्ति परीषहसहस्तथा ॥ १९३ ॥
विधापितः क्रियां योग्यां सर्वदा दुःखवासितः ॥
वाह्यमानो यथा वाजी कार्यकारी रणक्षितौ ॥ १९४ ॥
विधापितस्तपो योग्यं हृषीकार्थपराङ्मुखः ॥
जायते मृत्युकालेंऽगी परीषहसहस्तथा ॥ १९५ ॥

अर्थ—यदि पूर्व कालमें तपश्चरण नहीं किया होय तो मरणकालमें समाधिकी इच्छा करता हुआ भी परीषहोंको सहन नहीं करता है अतः वह विषयसुखोंमें आसक्त हो जाता है. जिससे भ्रमण करना, उल्लंघन करना वगैरह कार्योंका अभ्यास कराया गया है तथा जिसको क्षुधा, तृषा, शीत, उष्ण इत्यादि दुःखोंका चिरकालतक अभ्यास कराया है, ऐसा अश्व रणभूमीमें ले जानेपर वह स्वामीके शत्रुको जीतनेका कार्य करता है. यतिने भी पूर्व कालमें यदि तप किया हो तो परीषहोंको सहन कर समाधिकी इच्छा करनेवाला होकर मरणकालमें विषयसुखमें वह मूर्छित—आसक्त नहीं होता है.

---

श्रुतमाहात्म्य प्रकटयति—

सुदभावणाए णाणं दंसणतवसंजमं च परिणवइ ॥
तो उवओगपइण्णा सुहमच्चविदो समाणेइ ॥ १९४ ॥

चतुरंगपरीणामश्रुतभावनया परः
निर्व्याक्षेपः प्रतिज्ञातं स्वं निर्वाहयते ततः ॥ १९६ ॥

विजयोदया—सुदभावणाए । श्रूयते इति श्रुतमित्यस्यां व्युत्पत्तौ शब्दश्रुतमुच्यते । तस्य भावना नाम तदर्थ विषयज्ञानासक्तप्रवृत्तिः । ननु शब्दश्रुतस्यासकृत्पठन श्रुतभावना स्यात्, ज्ञान ततोऽर्थान्तरं ? अत्रोच्यते—श्रुतकार्ये ज्ञाने

श्रुतशब्दो वर्तते इति न दोषो वा। गच्छतीति गौरिति व्युत्पत्तावपि नाश्वादौ गोशब्दो वर्तते । किंतु रूढिवशात्सास्नादिमत्येव । एवमिहापि श्रूयते इति व्युत्पादितोऽपि न सकले श्रोत्रोपलभ्ये वचनसदर्भे प्रवर्तते, अपि तु स्वसमयरूढिवशाद्गणधरोपरचिते एव । तथैव श्रुतज्ञानावरणक्षयोपशमनिमित्तज्ञाने एव वर्तते । तस्यास्य श्रुतज्ञानस्य भावनया । णाणं दंसणतवसंजमं च परिणमइ समीचीनज्ञानदर्शनतप सयमपरिणति' प्रतिपद्यते। ज्ञानभावनापरो ज्ञानपरिणतो भवतु कथमसौ दर्शनादौ परिणामातरे प्रवृत्तो भवति ? न हि क्रोधपरिणतो मायाया प्रवृत्तो भवतीति चेन्नैष दोष. । यद्यन्नातरीयक तस्मिन्सति तद्भवत्येव तदविकरणे यथा कृतकत्वेऽनित्यत्वं । ज्ञानं चातरेण न भवति सम्यग्दर्शनादय. । अत्रेदं चोद्यंअसंयतसम्यग्दृष्टेरस्ति ज्ञानं तस्य तप सयमौ किमुत स्त. ? संयमसद्भावे कथमसंयतता ? तस्मान्न तौ स्त' । कथमिदं सूत्रं ? नायमस्य सूत्रस्यार्थो ज्ञानभावनाया सत्या भवत्येव सर्व एव इति, किंतु ज्ञानभावनाया सत्यामेव भवति नासत्याम् । तप' संयमौ कार्यत्वेन स्थितौ चारित्रमोहक्षयोपशमापेक्षिणा ज्ञानेन प्रवर्त्येते, न चावश्यं कारणानि कार्यवन्ति । धूममजनयतोऽप्यग्नेर्दर्शनात् काष्ठाद्यपेक्षस्य । तो तत ज्ञानभावनात. ।' उवओगपदिण्णा ज्ञानदर्शनतप सयमपरिणामप्रबधे प्रवर्तयाम्यात्मानं इति या उपयोगप्रतिज्ञा ता । सुहं अक्लेशेन । समाणेदि समापयति । अचविदो अचलित' ॥

श्रुतभावनामाहात्म्यं गाथाद्वयेनाह—

मूलारा—उवओगपइण्ण ज्ञानादिप्रबंध प्रवर्तयाम्यात्मानं इत्यंगीकारम् । अच्चविदो अचलित' । समाणेदि समापयति ।

श्रुतज्ञानभावनाका माहात्म्य प्रकट करते हैं—

अर्थ—' श्रूयते इति श्रुतं ' जो सुना जाता है उसको श्रुत कहते हैं. यदि यह श्रुत शब्दका अर्थ मानोगे तो शब्दोको श्रुत मानना चाहिये इस श्रुतकी भावना करना अर्थात् शब्दका जो अर्थ तद्विषयक ज्ञानम वारवार प्रवृत्ति करना श्रुतभावना है अर्थात् शब्द सुनकर उसके अर्थका जो वारवार ज्ञान होना वह श्रुतभावना है शंका-शब्दश्रुतको वार वार पढना वह श्रुतभावना है. ज्ञान तो इससे भिन्न है? उत्तर-श्रुत जो शब्द उसका कार्यरूप जो ज्ञान उसमें भी श्रुतशब्दकी प्रवृत्ति है. शब्दको भी श्रुत कहते हैं ओर उससे होनेवाले कार्यरूप ज्ञान को भी श्रुत कहते हैं. अतः इसमें कुछ विरोध नहीं है "गच्छतीति गौः " इस व्युत्पत्तीसे बना हुआ भी गो शब्द अश्वादिकका वाचक होता नहीं. परंतु रूढीसे सास्नादिमान् जो गाय उसका ही वाचक होता है. वैसे यहां भी " श्रूयते इति श्रुतं" इस प्रकारसे व्युत्पन्न किया गया शब्द कानसे सुनेगये समस्त शब्दोंमें प्रवृत्त होता नहीं है, परंतु स्वसिद्धान्त की रूढीकी अपेक्षासे गणधररचित शब्दश्रुतमें ही श्रुतशब्द की प्रवृत्ति समझनी चाहिये श्रुतज्ञानावरण

कर्मका क्षयोपशम पाकर जो ज्ञान उत्पन्न होता है उसमें भी यहां श्रुत शब्द समझना चाहिये. इस श्रुतज्ञानकी भावनासे सम्यग्ज्ञान, दर्शन, तप, संयम इन गुणोंकी प्राप्ति होती है.

शंका—जो मनुष्य ज्ञानभावनामें तत्पर है वह ज्ञानमें परिणत होगा वह दर्शनादि परिणामोंमें कैसा परिणत होगा. क्रोधकषायसे परिणत हुआ अदमी मायामें परिणत नहीं होता है. उत्तर—आपका यह कहना योग्य नहीं है जो जिसके साथ अविनाभावी रहता है वह उसके सद्भावमें उसके आधारमें रहेगा ही यथा जहां जहां कृतकत्व रहता है वहा वहा अनित्यत्व रहेगा ही. ज्ञानके विना सम्यग्दर्शनादिक होते नहीं है.

शंका—असंयत सम्यग्दृष्टी में ज्ञान हे परंतु उसमें तप और संयम भी है क्या? यदि होंगे तो उसको असंयमी क्यों कहते हैं अत: ज्ञानके साथ तप और संयम नहीं रहते हैं अर्थात् ज्ञानके साथ उनका संबध नहीं है.

उत्तर—ज्ञानभावना होनेपर तप संयमादिक होते ही हे ऐसा इस सूत्रका अभिप्राय नहीं है. परंतु तपः सयमादिक यदि उत्पन्न होंगे तो ज्ञानभावना के रहते ही उत्पन्न होंगे. अन्यथा नहीं. तप और संयम ये कार्यरूप हैं और वे चारित्र मोहनीय कर्मके क्षयोपशमकी अपेक्षा रखनेवाले ज्ञानके द्वारा प्रवृत्त किये जाते हैं.

कारण अवश्य कार्यवान् होते ही है ऐसा नियम नहीं है. काष्ठादिकी अपेक्षा रखनेवाला अग्नि धूमको उत्पन्न करेगाही ऐसा नियम नहीं है. इसलिये ज्ञानभावनासे मैं ज्ञान, दर्शन, तप संयम परिणामोंमें आत्माको प्रवृत्त करूंगा ऐसी जो उपयोग प्रतिज्ञा उसको वह मुनि एकाग्र होकर अचलित होकर अनायाससे संपूर्ण करता है.

---

जदणाए जोग्गपरिभाविदस्स जिणवयणमणुगदमणस्स ॥
सदिलोवं काढुंजे ण चयंति परीसहा ताहे ॥ १९५ ॥

स्वन्यस्तजिनवाक्यस्य रचितोचितकर्मणः ॥
परीषहापदः शक्ता न कर्तुं स्मृतिलोपनम् ॥१९७॥

इति श्रुतम् ॥

विजयोदया—जदणाए यत्नेन । जोग्गपरिभाविदस्स युज्यते अनेन अनशनादिना निर्जरार्थं यतिरिति वाह्यं तप. योगशब्देनात्रोच्यते । तेनायमर्थ. । तपसा भावितस्येति । जिणवयणमणुगदमणस्स जिनवचनानुगतचेतस ।

सदिलोवं स्मृतिलोप । रत्नत्रयपरिणामप्रवंधसंपादनोद्योगस्य स्मृतिर्या तस्या विनाशं । काउंजे कर्त्तुं । न चयंति न शक्नुवति । के ? परिस्सहा क्षुदादिवेदना । ताहे तदा । एतदुक्तमनया गाथया अभ्यस्यमानं श्रुतज्ञानं निर्मलं पटीयो भवति । पाटवाभ्यासवलेन च स्मृतिरखेदेन प्रवर्तते । स्मृतिमूलो हि योगो वाक्कायव्यापार इति । सुदं गदं ।

मूलारा—जदणाए यत्नेन प्रमादपरिहारेणेत्यर्थः । जोग युज्यतेऽनेनानशनादिना निर्जरार्थं यतिरिति जोगो बाह्यं तपः । सदिलोवं स्मृतिलोपं । काउंजे कर्तुं । न शक्नुवन्ति । ताधे तदा मरणकाले ॥

अर्थ—अनशन अवमोदर्य इत्यादि तप मुनिराजके कर्मकी निर्जरा करते हैं अर्थात् कर्मकी निर्जरा करनेके लिए मुनि अनशनादि तपसे जुड जाते हैं. इसलिए अनशनादि बाह्य तप को आचार्य योग कहते हैं. प्रमाद छोड कर प्रयत्नसे जो तपसे अपने आत्माको सुसंस्कृत बनाता है, जिसका मन जिनेश्वरके वचनोंमें एकाग्र हुआ है, ऐसा मुनि रत्नत्रय परिणामोंमें स्थिरता रखनेमें सतत उद्युक्त होता है अतः यदि क्षुदादि परीषहोंसे वह पीडित होगया तो भी उसकी स्मृतिका नाश होता नहीं हैं अभिप्राय यह है कि, श्रुतज्ञानका अभ्यास करनेसे वह निर्मल और ऊहापोहके सामर्थ्यसे युक्त हो जाता है. ऊहापोहका अभ्यास बढ जानेसे जिनागममें स्मृति विना खेदके प्रवृत्त होती है. वचनकी प्रवृत्ति, शरीरकी सब प्रवृत्तियां स्मृतिपर ही निर्भर रहती है. इस तरह ज्ञानके सामर्थ्य का वर्णन किया.

---

सत्वभावनाया गुणं स्तौति उत्तरगाथया—

देवेहिं भेसिदो वि हु कयावराधो व भीमरूवेहिं ॥
तो सत्तभावणाए वहइ भरं णिब्भओ सयलं ॥ १९६ ॥

बहुसो वि जुद्ध भावणाए ण भडो हु मुज्झदि रणम्मि ॥
तह सत्त भावणाए ण मुज्झदि मुणी वि उवसग्गे ॥ १९७ ॥

भीष्यमाणोऽप्यहोरात्रं भीमरूपैः सुरासुरैः ॥
सत्वभावनया साधुं धुरि धारयतेऽखिलम् ॥ १९८ ॥

विमुह्यत्युपसर्गे नो सत्त्वभावनया यतिः ॥
युद्धभावनया युद्धे भीषणेऽपि भटो यथा ॥ १९७ ॥

विजयोदया—देवेहिं देवैस्त्रासितोऽपि। खु स्फुटं। कृतापराधोऽतिभीमरूपैः। वा अथवा। तो ततः। सत्वभावनया सोढदुःखात्। वहइ भरं णिब्भओ सयलं वहति भरं संयमस्य निर्भयः सकलं। मृतेर्भीमरूपदर्शनाच्च भीतिरुपजायते भीतस्य प्रच्युतरत्नत्रयस्य तदतिदुरवापं। तदनवाप्त्या न कर्म निर्मूलनं शक्यं कर्तुं। अनासादितप्रलयानि च कर्माणि विचित्रं यातयंत्यात्मानं। ततो भीतिरेवानेकानर्थमूलमिति निश्चित्य सा प्रागेव निरसनीया। तथाहि—

मूलारा—भीसिदो भयं नीतः। दिया दिवा। राओ रात्रौ। तो तया प्रसिद्धया पृथ्वीकायिकादिभवग्रहणद्वारायातविचित्रदुःखपरामर्शकृतभयापसारणया। धुरं चारित्रभारं।

गूला—स्पष्टम्।

सत्वभावनामें जो गुण हैं उनकी स्तुति आचार्य करते हैं—

अर्थ—वह मुनि देवोंसे त्रस्त किया गया, भयंकर व्याघ्रादिरूप धारण कर पीडित किया गया तो भी सत्वभावनाको हृदयमें रखकर दुःखोंको सहन कर और निर्भय होकर संयमका सपूर्ण भार धारण करता है. मरण होगा इस विचारसे और भीमरूप दर्शनसे मनमें भीति उत्पन्न होने पर रत्नत्रयका यदि त्याग किया तो पुनः उसकी प्राप्ति होना अतिशय दुर्लभ है. रत्नत्रयकी प्राप्ति न होनेसे कर्मका नाश करना अशक्य है. कर्मोंका नाश न होनेसे वे आत्माको नाना प्रकारसे पीडा देते हैं. अतः भीति ही अनेक अनर्थोंका मूल है ऐसा निश्चय करके वह सत्वभावनासे प्रथम दूर करनी चाहिये.

---

खणणुत्तावणवालणवीयणविच्छेत्तणावरोदत्तं ॥
चिंतिय दुहं अदीहं मुज्झदि णो सत्तभाविदो दुक्खे ॥ १९८ ॥
वालमरणाणि साहू सुचिंतिदूणप्पणो अणंताणि ॥
मरणे ससुट्ठिएविहि मुज्झइ णो सत्तभावणाणिरदो ॥ १९९ ॥

विजयोदया—पृथिवीकायिकः सन् खननदहनविलेखनकुट्टनभंजनलोठनपेषणचूर्णनादिभिर्बाधां परिप्राप्तोऽसि। अपश्च शरीरत्वेनोपादाय घर्मरश्मिकरनिकरापातेन, दहनज्वालाकलापकलिततनुतया पर्वतदरीसमुन्नतदेशेभ्योऽतिवेगेन शिलाघनवसुंधरासु पतनेन, आम्ललवणक्षारादिरससमवेतद्रव्यसन्मिश्रणेन, धगधगायमानेऽग्नौ प्रक्षेपणेन, तरुतटशिलापातेन, पादकरतलाभिघातेन, तरणोद्यताना विशालघनोर स्थलावपीडनेन, अवलोकमानमहानागतरणमज्जन-हस्तक्षोभणादिना च महती वेदना अधिगतोऽसि।

तथा समीरणं तनुतया परिगृह्य द्रुमगुल्मशिलोच्चयादीना प्राणभृता नितातकठिनकायाना चाभिघातेन समीरणान्तरावमर्दनेन, ज्वलनस्पर्शनेन च दुःखासिकामनुभूतोऽसि।

तथा परिगृहीताग्निशरीरो विध्यापनेन पासुभस्मसिकतादिप्रक्षेपणेन, मुशलमात्रजलधारापातेन, दंडकाष्ठादिभिस्ताडनेन, लोष्ठपाषाणादिभिश्चूर्णनेन प्रभंजनेन विपदमाश्रितोऽसि।

फलपलाशपल्लवकुसुमादिकायं स्वीकृत्य त्रोटनभक्षणमर्दनपेषणदहनादिभिस्तथा गुल्मलतापादपादिक तनूकृत्य छेदनेन, भेदनेनोत्पाटनेन, रोहणेन, दहनेन च क्लेशभाजनतामुपयातोऽसि।

तथा कुन्थुपिपीलिकादित्रसो भूत्वा वेगप्रयायिरथचक्राक्रमणेन, खरतुरगादिपरुषखुरसंताडनेन, जलप्रवाहप्रकर्षणेन, दावानलेन, द्रुमपाषाणादिपतनेन, मनुजचरणावमर्दनेन, बलवता भक्षणेन च चिरं क्लिष्टोऽसि।

तथा खरकरभबलीवर्दादिभावमापद्य गुरुतरभारारोपणेनारोहणेन, बंधनेन, कर्कशतरकशादंडमुशलादिताडनेनाहारनिरोधनेन, शीतोष्णवातादिसंपातेन, कर्णच्छेदनेन, दहनेन, नासिकावेधनेन, विदारणेन, परश्वादिभिर्निशितासिधाराप्रहारेण चिरमुपद्रुतोऽसि।

तथा भग्नपादं, कृशतया व्याध्यभिभवेन वा पतितं इतस्तत परावर्त्यमान, क्रूरतमव्याघ्रश्रृगालसारमेयादिभिर्भक्ष्यमाणं, काकगृध्रकंकादिभिः कवलीक्रियमाणं, तरलतरतारकाक्षियुगलं, कष्टातुमासीत्। ततो यतो गुरुतरभारोद्वहनजातकायितव्रणसमुद्भवकृमिकुलेन, काकादिभिश्चानारतमुपद्रुतोऽसि।

तथा मनुजभवेऽपि करणवैकल्याद्दारिद्र्यादसाध्यव्याध्युपनिपातात्, प्रियालाभादप्रिययोगातपरप्रेष्यकरणादपरपराभवात्, द्रविणार्जनाशया दुष्करकर्मादानमूलषट्कर्मोद्योगाच्च, विचित्रविपदमुपगतोऽसि।

तथैवामरभवेऽपि दूरमपसर लघु प्रयाहि, प्रभो· प्रस्थानवेला वर्तते। प्रयाणपटह ताडय, ध्वजं धारय, हताश देवीजन पालय, तिष्ठ स्वामिनोऽभिलषितेन वाहनरूपेण, किं विस्मृतोऽस्यनल्पपुण्यपण्यशतमखस्य दासेरतां यत्तूर्णी तिष्ठसि। पुरो न धावसीति देवमहत्तरपरुषतरभारतीशलाकाना ताडनेन शतमुखान्त पुरादभ्रविभ्रमविलोकनोद्भूताभिलापदहनजनितसंतापेन षण्मासावस्थितेरायुष· परिज्ञानेन च महद्दुदपादि दु ख। एवं नरकभवेपि इत्थमनतकालमनुभूतस्य मम को विषादो, दुःखोपनिपाते इति न च विषण्णं त्यजंति दु खानि, स्वकारणायत्तसंनिधानानि तानीति सत्वभावना॥ यच्चशुभचित्तस्थिरीक्रिया सत्वभावना। शरीरदर्शनाद्भीति सापि नो युक्ता। तानि शरीराणि असकृन्मया गृहीतानि दृष्टानि च। का तत्र परिचितेभ्यो भीतिरिति

इस सत्वभावनाका महात्म्य दो गाथाओंसे आचार्य कहते हैं ।—

अर्थ—सत्वभावनाका धारक मुनि मनमें इस प्रकारसे विचार करता है– जब पृथ्वी ही मेरा शरीर थी उस समय मेरेको खोदना, जलाना, हलके द्वारा विदीर्ण करना, कूटना, फोडना, पीसना, चूर्ण करना इत्यादि बाधा देकर लोग मुझे सताते थे. अर्थात् पृथ्वीकायिकअवस्थामें मैंने दीर्घकालतक वचनके द्वारा अवर्णनीय ऐसे दुःख सहे हैं. जब मैंने जलको अपना शरीर बनाया तब सूर्यके प्रचंडकिरणोंसे, अग्निकी ज्वालाओंसे मेरा शरीर अतिशय उष्ण होकर मैं बहुत वेदनायें सही पर्वतकी दरी वगैरे ऊंचे स्थानोंसे अतिवेगसे मेरा पतन नीचे कठिन शिलाओंपर होनेसे मैंने दुःख सहन किया है. खट्टा, लवण, क्षारादि रसयुक्त पदार्थों का मेरे साथ मिश्रण करके जब धगधगायमान अग्निके उपर मेरेको संतप्त करते थे तब मेरेको असह्य दुःख होता था. वृक्षोंपरसे नीचे शिलाओंपर गिरनेसे, पांव ओर हाथोंके आघातोंसे, तीरनेके लिये उद्युक्त हुए मनुष्यादि प्राणिओंके विशाल वक्षःस्थलकी ताडनासे, प्रथम देखकर अनंतर पानीमें जिसने प्रवेश किया है ऐसे बडे हाथीका तीरना, मज्जन करना और शुंडासे जलक्षोभ करना इत्यादि कारणोंसे मेरेको महान् दुःख हुआ था.

जब जलावस्थाका त्यागकर मैंने वायुरुप शरीर धारण किया तब वृक्ष, क्षुड्डप, इत्यादिकसे धक्का पोहोचनेपर मैंने दुःखोंका अनुभव किया है जिनका शरीर अतिशय कठिन है ऐसे प्राणिओंके आघातसे और [मेरेसे भिन्न वायूसे टकरानेपर, मेरा शरीर चूर्ण–विचूर्ण होकर मैं बहुत दुःखोंका स्थान होगया था. अग्निज्वालाओंका जब मेरे शरीर से स्पश हुआ तब तो मेरे प्राणही निकल गये

जब वायुशरीरको छोडकर अग्निको शरीररूपसे ग्रहण किया, तो बहुत बार धूल, भस्म, वालू वगैरह मेरे ऊपर डालकर लोगोंने मेरेको बुझाया, मुशलके समान जल धाराये पडनेपर, दंड काष्टादिकोसे ठोककर चूर्ण करनेसे मेरेको बहुत ही कष्टोंसे सामना करना पडा. मातीके डेले और पत्थरोंके आघातसे तथा वायुके जोरदार धकेसे मैं दुःखविह्वल हुआ था ।

जब अग्निका शरीर छोडकर मैं फल, पुष्प, पत्र, कोमल अंकुर इनको शरीररूपसे धारण किया तब तोडना, खाना, मर्दन करना, दांतोसे चबाना, अग्निपर भुजना इत्यादि प्रकारोंसे मेरेको जनताने दुःख दिया है. जब मैं झाड, लता, छोटे पेड इत्यादिक रूपसे जन्मा तब छेदन करना, भेदन करना, उखाडना, तोडना एक जग-

हसे उठाकर दुसरे स्थानमें वोना, जलाना इत्यादिकोंसे जो दुःख भोगने पडे उनका वर्णन करना मेरी शक्तीके वाहर है.

जव मैंने कुंथु, चींटी वगैरे प्राणिओंमें द्वींद्रिय, त्रींद्रिय धारक होकर जन्मग्रहण किया तव वेगसे जानेवाले रथके पहियोंके नीचे दवकर प्राणविसर्जन किये है.

गधा, घोडा वगैरे प्राणिओंके कठिण खुरोंके ताडनसे. पानीके प्रवाहके वेगसे, जंगलके अग्नीसे, वृक्ष पाषाणादिक पदार्थ अंगपर गिरनेसे; मनुष्योंके पैरोंसे कुचल जानेसे, वलवान् प्राणिओंका भक्ष्य होनेसे मेरेको दीर्घकाल तक दुःख भोगने पडे है.

तथा गधा, ऊंट, वैल, वगैरे पचेंद्रिय प्राणिओंका जन्म जव धारण किया था तव मनुष्योंने मेरे ऊपर अधिक वोझा लादकर और स्वयं चढकर वहुत खेदित किया था. दोरीसे वांधना, अधिक कर्कश चावूक, लाठी, मुशल, इत्यादिकोंसे आघात करना, आहार पानी न देना, शीत, उष्ण, वायु इत्यादिककी वाधा होना इत्यादिकोंके द्वारा मेरेको वहुत क्लेश हुआथा. कान छेदना, जलाना, नाकमें नथनी डालना, विदारण करना, कुल्हाडी वगैरह शस्त्रोंसे तीक्ष्ण तरवारसे प्रहार करना इत्यादिकोंसे मनुष्योंने मेरेको अत्यंत दुख दियाथा. जिससे पांव टूटगये है, कृश होनेसे अथवा रोगपीडित होनेसे जो गिरपडा है, इतस्ततः पीडा सहन न होनेसे जो तडफडाने लगा है. अत्यंत क्रूर व्याघ्र, कुत्ते, स्याल वगैरह प्राणिओंका जो भक्ष्य हो रहा है. कौवे, गीध, वगुला इत्यादि दुष्ट पक्षी जिसकी नोंच नोचकर खा रहे है. जिसको आखे भयके मारे चंचल हो रही है, ऐसे समयमें कोई भी मेरा रक्षण करनेवाला न था.

अधिक वोझा लादनेसे मेरे पीटपर जखम हो कर वह क्रिमिओंसे भर गईथी उस समय कौवे वगैरे पक्षी आकर जखमका मांस नोचकर खातेथे वह वडाही भीषण, दुःखदायक प्रसंग था. कुछ पापोंका उपशम होनेसे मनुष्य होकर मैं जन्मा परंतु इंद्रियोंकी न्यूनता, दारिद्र्य, असाध्य रोग इत्यादिकोसे मैं वहुत दुःखी था. प्रिय पदार्थ न मिलना, अप्रिय शत्रु, विप, कंटकादिकोंका संयोग होना, दूसरोंकी नोकरी करना, शत्रुसे पराभव होना, इत्यादिक दुःखोंसे मैं वहुत ही व्याकुल हो उठता था. धन कमानेकी इच्छासे दुःखदायक कर्मास्रवके कारण ऐसे असि मषि वगैरह षट्कर्मोंमें दिन रात प्रयत्न करता था तो भी नानाप्रकारकी विपत्ति आती ही थी.

कुछ शुभोदयसे देवगतीमें मेरा जन्म हुआ. परतु वहां भी, "यहांसे दूर हटो, शीघ्र चले जाव, प्रभुका आनेका समय है, उनके प्रस्थानकी सूचना देनेवाला नगारा बजाओ. अरे यह ध्वज हाथमें पकडकर खडा हो"।

"अरे दीन इन देवांगनाओंका रक्षण कर. स्वामी की अभिलाषा के अनुसार वाहनका रूप धारण कर. विपुल पुण्य रूपी धन जिसके पास है ऐसे इंद्रका तू दास है क्या तू यह भूल गया हैं? क्यों व्यर्थ खडा हुआ है? इंद्रके आगे क्यों भागता नहीं" ऐसे अधिकारी देवोंके कठोर वचन सुनकर वह बहुत खेदयुक्त होता है इंद्रकी अप्सराओंका हावभाव देखकर ऐसी देवांगनायें मेरेको कब मिलेंगी यह अभिलाषा मनमें होकर मैंने देवपर्यायमें भी बहुत दुःखोंका अनुभवन किया है. इसी तरह अनंत काल दुःखानुभव करने में मेरा चला गया है अतः इस समय परीषह उपसर्गादि दुःख आपडने पर विषाद करनेसे कुछ भी फायदा नहीं है. खिन्न हुये पुरुषको क्या दुःख छोड देता है? यह तो अपने कारणसे उत्पन्न होता है ऐसा विचार कर सत्वभावनासे दुःखोंका हमला सहन करना चाहिये. यदि अशुभ, जुगुप्सा उत्पन्न करनेवाले शरीरको देखकर भय उत्पन्न होता है ऐसा कहना भी युक्त नहीं है. क्यों कि खुद मैंने अशुभ शरीर असंख्यात बार ग्रहण किये हैं. और देखे हैं वे सब शरीर मेरे परिचयके हैं. पारीचितोंसे भय ही कैसा उत्पन्न होगा ऐसा विचार कर मनको स्थिर करना चाहिये. मनको स्थिर करना यही सत्वभावना है.

जिसने बहुत बार युद्धका अभ्यास किया है. ऐसा वीरपुरुष युद्धमें मोहयुक्त नहीं होता है अर्थात् धैर्य धारण करता है वैसे सत्वभावनाका आश्रय लेकर मुनि भी उपसर्ग आनेपर मोहयुक्त होते नहीं प्रत्युत वे धैर्य धारण कर उपसर्ग सहन करते हैं

---

एयत्तभावणाए ण कामभोगे गणे सरीरे वा ॥
सज्जइ वेरग्गमणो फासेदि अणुत्तरं धम्मं ॥ २०० ॥

**कामे भोगे गणे देहे विशुद्धैकत्वभावनः ॥**
**करोति निःस्पृहीभूय साधुर्धर्ममनुत्तरम् ॥ १९८ ॥**

[illegible] जन्मजरामरणानुवृत्तिजनितदुःखानुभवने न तु तं मदीयं संविभजति कश्चित् । [illegible] तत्करणेन स्वजन परजन इति च द्वेषो युज्यते । न चेदत्ति सुखं मय्याधातुमक्षमः इति [illegible] न मे कश्चित् । नाप्यहं कस्यचिदिति चिन्ता कार्या । तस्या गुणमाचष्टे- [illegible] न रजति आसक्तिं करोति । क्व कामभोगे, गणे शिष्यादिवर्गे, शरीरे वा सुखे [illegible] । सुरलाधनतया संकल्पितमकपानाद्यो वामलोचनादिवर्गश्च तत्र [illegible] प्रीतिनिवेशाः सुरशन्दवाच्यास्ते तृष्णामेवातिशयवतीं आनयंति चेतोव्याकुल- [illegible] । न तु उपभोग्याः कामभोगाः, रत्नत्रयसंपत्तिरिव जनस्योपयोगिनी, न तया [illegible] हि बंधमोक्षौ मम । ततः किं तेन गणेन । शरीरमप्यकिंचित्करं । [illegible] रागकोपनिमित्तं, इदनुपकारकमनुपकारकमिति वा संकल्प्यमानं [illegible] असहायात्मस्वरूपविषय इति एकत्वभावनो- [illegible] । फासेदि स्पृशति । अणुत्तरं धर्मं अतिशयितं [illegible] च लाभो गुण एकत्वभावनाजन्यः इत्याख्यातं [illegible] । यथा जिनकल्पिको निरस्तमोहः संवृत्त ।

[illegible] । अहमेको न मे कश्चिन्नाहमन्यस्य कस्यचिदित्यादि देहादिपरद्रव्यार्चिवाभ्यासेन । [illegible] । रज्जदि आसक्तिं करोति । फासेदि करोति । एतेन संसारिजीवस्य संगस्य निवृत्तिरशेषकर्म [illegible] इत्युक्तं भवति ।

अर्थ--एकत्वभावनाका आश्रय लेकर विरक्त हृदयसे मुनिराज कामभोगमें, चतुर्विध संघमें, और शरीरमें आसक्त न होकर उत्कृष्ट चारित्ररूप धारण करता है.

जन्म, जरा मरण वगैरे दुःखोंका मैं अनंत कालसे उपभोग लेरहा हूं. परंतु मेरे दुःखका कोई भी विभाग करता नहीं. मैं अकेला ही जन्मादि दुःखोंका अनुभव लेरहा हूं. जो अपने दुःखोंका विभाग करता है वह स्वजन है ऐसा समझकर मनुष्य उसको स्वजन मानने लगता है. जो दुःखोंको हलके नहीं करता है. वह परजन है ऐसा समझता है. परंतु मेरेमें सुख उत्पन्न करनेवाले साता वेदनीय कर्मका उदय यदि नहीं है तो दूसरे मेरेको कदापि सुखी नहीं कर सकते हैं. यदि साता वेदनीय कर्मका उदय हो तो सब दुःखदायक न होकर सुखदायकही होगा अतः ये स्वजन हैं और ये परजन हैं

ऐसा विभाग करना व्यर्थ है. इस लिये मै एकही हूं मेरा कोईभी संबंधी नहीं है. मैं भी किसीका नहीं हूं ऐसा विचार करना चाहिये. इस एकत्व भावनाका यह गुण है—

एकत्वभावनाका अभ्यास करनेसे मुनि कामभोगमें, शिष्यादिवर्गरूप गणमें, और सुखमें आसक्ति नहीं करता हैं. स्वेच्छासे जिन पदार्थोंका उपभोग ले सकते है ऐसे पदार्थोंको कामभोग कहते हैं. जैसे आहारके और पनिके पदार्थ, स्त्री वगैरह पदार्थ इनमें ये सुखदायक हैं ऐसा संकल्प लोग करते हैं परंतु मुनि एकत्वभावनाका अभ्यास करता है अतः वह राग नहीं करता हैं. बाह्य द्रव्योंका संबंध होनेसे जो मनमें आल्हाद होता है उसको सुख कहते हैं. परंतु ये बाह्य पदार्थ लोभको ही उत्तरोत्तर वृद्धिगत करते हैं. लोभसे मन बहुत व्याकुल होता है. ये भोगके पदार्थ मनमें स्वास्थ्य उत्पन्न करने में असमर्थ है, इसलिये ये पदार्थ–कामभोग भोगने योग्य नहीं है. रत्नत्रय संपत्ति ही लोकके लिये उपयोगी है. इस भोगसंपत्तीसे हमारा कुछ भी प्रयोजन सिद्ध होता नहीं है.

मेरे परिणामोंसेही मेरेको शुभाशुभ कर्मबंध होता है गण उसमें कारण नहीं हैं अतः उससे मेरा न कुछ विघडता है न सुधरता है.

शरीर भी अकिंचित्कर है वह खुद कुछ भी कर नहीं सकता. कर्मके आश्रयसे वह कार्यकारी दीखता है. बाह्य जीव और अजीव पदार्थ ये उपकार करते हैं, तथा अनुपकार करते है ऐसा उनमें संकल्प होनेसे रागद्वेषके क्रमसे निमित्त बनते हैं. अन्यथा नहीं. अत: यह संकल्पही हृदयमेंसे निकालना चाहिये शुद्ध आत्माका स्वरूप जाननेमें सतत प्रयत्न करना चाहिये. मेरा आत्मस्वरूप असहाय है ऐसा विचार करना चाहिये इसको एकत्व भावना कहते हैं. इस भावनाके माहात्म्यसे मुनि किसीमें भी आसक्त नहीं होते हैं. वैराग्य बढनेसे वे उत्कृष्ट चारित्रका आश्रय करते हैं. इस वैराग्यसे संसारको बीजभूत जो परिग्रह उसका सपूर्ण त्याग होता है. व संपूर्ण कर्मोका नाश करनेमें हेतुभूत चारित्रकी प्राप्ति होती है. यह सब एकत्वभावनाका ही गुण है. यह एकत्वभावना अज्ञानरूप मोहको दूर करती है इसके प्रभावसे जिनकल्पी मुनि मोहरहित हुये हैं.

---

भयणीए विधम्मिज्जतीए एयत्तभावणाए जहा ।

जिणकप्पिदो ण मूढो खवओ वि ण मुज्झइ तधेव ॥ २०१ ॥

स्वसुर्विधर्मतां दृष्ट्वा जिनकल्पीव संयतः ॥
एकत्वभावनाभ्यासो न मुह्यति कदाचन ॥ १९९ ॥
इति एकत्वं ।

विजयोदया—यथा जिनकल्पिको जिनकल्पकं प्रपन्नो नागदत्तो नाम मुनिर्भगिन्यामयोग्यं कारयन्त्यामपि एकत्व-भावनया । ण मूढो मोह न गत. । तथैव क्षपकोऽपि न मुह्यतीति गाथार्थं । एकत्वभावना ॥

मूलारा— विधम्मिजंतीए विडंब्यमानाया । जिणकप्पिओ जिनकल्पसाचरणविशेषं । प्रतिपन्नो नागदत्तो नाम मुनिः ॥

अर्थ—जिनकल्प अवस्थाको प्राप्त हुवे नागदत्त नामक मुनि अयोग्य कार्य करानेवली अपनी बहिनपर मोहयुक्त नहीं हुये क्षपक मुनि भी एकत्वभावनाके बलसे मोहयुक्त नहीं होते है ऐसा गाथार्थ है. एकत्वभावना समाप्त हुई.

---

पचमी धृतिबलभावना दु खोपनिपात अकातरता धृति सैव बल धृतिबलं तस्य भावनाभ्यास असकृद-कातरतया वृत्ति । तया धृतिबलभावनया दु खदपरीषहचम्वा ॥ युध्यतीति निगदति ।—

कसिणा परीसहचमू अब्भुट्ठइ जइ वि सोवसग्गावि ॥
दुद्धरपहकरवेगा भयजणणी अप्पसत्ताणं ॥ २०२ ॥

उपसर्गमहायोधां परीषहचमूं परां ॥
कुर्वाणामल्पसत्वानां दुर्निवाररया भयम् ॥ २०० ॥

विजयोदया—कसिणा कृत्स्ना । परीसहचमू परीषहसेना क्षुदादिद्वाविंशतिदु खप्रतनेति यावत् । अब्भुट्ठइ आभिमुख्येनोत्तिष्ठति । जइवि यद्यपि सोवसग्गा वि चतुर्विधे ोपसर्गेण सह वर्तमानापि । दुद्धरपहकरवेगा दुर्धरसकटवेगा अप्पसत्ताणं भयजणणी अल्पसत्वाना भयजननी ।

मूलारा—कसिणा सर्वा । एकोनविंशतिमयव्यूहरूपापि ( पीष्टे ) अब्भुट्ठेवि अभिमुखमुत्तिष्ठते । दुद्धरपहकरवेगा अजय्यसमर्थभंजकप्रवृत्तिभवा । अथवा दुर्धरो दु खद स चासौ पंथाश्च दुष्करो वेगो यस्याः । पथकर संकट इति टीकाया । अप्पसत्ताण अल्पसत्त्वाना भीरूणा ॥

पांचवी धृतिबलभावना है. दुःख आनेपर भी निर्भय रहना ही धैर्यका लक्षण है. इस धैर्यबलकी भावना करना अर्थात् अभ्यास करना यह धृतिबलभावनाका स्वरूप है. इस भावनाके बलसे मुनीश्वर दुःखद परीषहरूप सेनासे युद्ध करते हैं ऐसा वर्णन आचार्य करते हैं—

अर्थ—चार प्रकारके उपसर्गोंके साथ भूक, तहान, शीत उष्ण वगैरह बावीस प्रकारके दुःखोंको उत्पन्न करनेवाली परीषहरूपी सेना, दुर्धर संकटरूपी वेगसे युक्त होकर जब मुनिओपर आक्रमण करती है तब अल्पशक्तिके धारक जीवोंको बहुत भय उत्पन्न होता है.

---

धिदिधणिदबद्धकच्छो जोधेइ अणाइलो तमच्चाई ॥
धिदिभावणाए सूरो संपुण्णमणोरहो होई ॥ २०३ ॥

धीरतासेनया धीरो विवेकशरजालया ॥
जायते योधयन्नाशु साधुः पूर्णमनोरथः ॥ २०१ ॥

इति धृतिसूत्रम् ।

विजयोदया—तं ता पृतना । जोधेइ योधयति । कया सह ? धिदिभावणाए धृतिभावनया । क: ? धिदिधणिदवद्धकच्छो धृत्या नितरां वद्धकक्षः । सूरो शूरः । अणाइलो अनाकुलो विक्रमवान् । फलमाचष्टे तस्य । संपुण्णमणोरहो होइ । संपूर्णमनोरथो भवति ॥

मूलारा—धिदिधणिदवद्धकच्छो धृतिः परमप्रसत्ति सैवात्यर्थं वद्धा कक्षा परिवेष्टनं येन । जोधेदि योधयति । अणाइलो अनाकुलः । तं ता परीषहचमूं । अव्वधिदो अवाधितः निर्भरोऽक्षोभो वा । धिदिभावणाए धृतिभावनया सह अथवा धृतिभावनया कर्तृभूतया ता घातयति योधयतीति व्याख्येयम् ।

अर्थ—धैर्यरूपी ऊपरका परिधान करनेका वस्त्र जिसने दृढ बांधा है ऐसा पराक्रमी शूर मुनि धृतिभावनाको हृदयमें धारण कर सफल मनोरथ होता है

---

एयाए भावणाए चिरकालं हि विहरेज्ज सुद्धाए ॥
काऊण अत्तसुद्धिं दंसणणाणे चरित्ते य ॥ २०४ ॥

विधाय विधिना दृष्टिज्ञानचारित्रशोधनम् ॥
चिरं विहरतां षष्ठ्या यतिभावनयानया ॥ २०२ ॥

इति भावनासूत्रम् ।

विजयोदया-एयाए भावणाए एतया पंचप्रकारया भावनया सह । चिरकालं विहरेज्ज चिरं प्रवर्तेत । सुद्धाए शुद्धया । काऊण कृत्वा । अत्तसोधिं आत्मशुद्धिं । दंसणणाणे चरित्ते य रत्नत्रये निरतिचारो भूत्वा ।

एतस्यां पंचविधाया असंक्लिष्टभावनायां क्षपक प्रवर्ततामिति शिक्षा प्रयच्छति —

मूलारा—विहरेज्ज प्रवर्तते । अत्तसुद्धि आत्मशुद्धिं । भावना । सूत्रत· १०। अंकत· २५ ॥

अर्थ—इन पांच प्रकारकी शुद्ध भावनायें चिरकाल तक मनमें धारण कर मुनिराज अपने आत्माकी शुद्धि करते हैं और सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्रमें निरतिचार प्रवृत्ति करते हैं.

---

व्यावर्णितभावनानंतरं सल्लेखनेत्यधिकारसंबंधमाचष्टे—

एवं भावेमाणो भिक्खू सल्लेहणं उवक्कमइ ॥
णाणाविहेण तवसा बज्झेणब्भंतरेण तहा ॥ २०५ ॥

साधुः सल्लेखनां कर्तुमित्थं भावितमानसः ॥
तपसा यतते सम्यक् बाह्येनाभ्यंतरेण च ॥ २०३ ॥

विजयोदया—एव भावेमाणो इति एवं उक्तेन प्रकारेण भावनापर । भिक्खू सल्लेहणं सल्लेखनां तनूकरणं। उवक्कमइ प्रारभते । केन णाणाविहेण नानाप्रकारेण । तवसा वज्झेणब्भंतरेण तहा बाह्याभ्यंतरेण तपसा च।

अथैवंविधभावनापरस्य मुमुक्षोः सल्लेखना गाथाषट्पष्ट्या व्याख्यातुकाम· पूर्व तदुपक्रमोपायमुद्दिशति—

मूलारा—भावेमाणो भावयमान । असंक्लिष्टभावना पुनः पुन प्रवर्तयन्नित्यर्थः । उवक्कमदि प्रारभते ।

भावनाओंका वर्णन करनेपर सल्लेखनाधिकारका संबंध दिखाते हैं.

अर्थ—इस प्रकार पांच प्रकारकी असंक्लिष्ट भावनाओंका अभ्यास करनेवाले मुनि बाह्य अभ्यंतर बारा प्रकारके तपके द्वारा सल्लेखना को प्रारंभ करते हैं

---

भेदमकृत्वा व्यावर्णयितु अशक्या सल्लेखनेति भेदमाचष्टे—

सल्लेहणा य दुविहा अब्भंतरिया य बाहिरा चेव ॥
अब्भंतरा कसायेसु बाहिरा होदि हु सरीरे ॥ २०६ ॥

सल्लेखना द्विधा साधोरंतरानंतरेष्यते ॥
तत्रांतरा कषायस्था द्वितीया कायगोचरा ॥ २०४ ॥

विजयोदया—सल्लेहणा य दुविहा सल्लेखना च द्विप्रकारा। अब्भंतरिया य बाहिरा चेव अभ्यंतरा बाह्या चेति। अब्भतरा कसायेसु अभ्यंतरा सल्लेखना क्रोधादिकषायविषया । बाहिरा होदि हु सरीरे । बाह्या भवति सल्लेखना शरीरविषया ॥

सल्लेखना द्वैविध्येनाभिधत्ते—

बाह्यसल्लेखना गाथापंचशता प्रपंचयिष्यन्सामान्यतस्तदुपायं निर्दिशति—

मूलारा—स्पष्टम् ।

भेदके विना सल्लेखनाका वर्णन करना शक्य नहीं है इसलिये भेद बताते हैं.—

अर्थ—सल्लेखनाके अभ्यंतर सल्लेखना व बाह्य सल्लेखना ऐसे दो भेद हैं. क्रोधादि कषायोंको कृश, कृश

तर, कृशतम करना यह कषायसल्लेखना है. इसको अभ्यंतर सल्लेखना भी कहते हैं. और शरीर उत्तरोत्तर कृश करते जाना उसको शरीरसल्लेखना कहते हैं इसीको बाह्य सल्लेखना यह भी नाम है.

---

बाह्यसल्लेखनानिरूपणार्थं उत्तरप्रबंध —

सव्वे रसे पणीदे णिज्जूहित्ता दु पत्तलुक्खेण ॥
अण्णदरेणुवधाणेण सल्लिहइ य अप्पयं कमसो ॥ २०७ ॥

विजयोदया—सव्वे रसे सर्वान्रसान् । प्रकर्षं नीता' प्रणीता तान् अतिशयवत इत्यर्थः । णिज्जूहित्ता त्यक्त्वा । अण्णदरेणुवधाणेण । अन्यतरेणावग्रहेण । अप्पगं आत्मानं शरीरं । कमसो क्रमश । सल्लिहदि तनूकरोति ।

मूलारा—पणीदे प्रकर्षं नीताः प्रणीता' ताननतिशयवत इंद्रियबलवर्द्धनानित्यर्थ । णिज्जूहित्ताण त्यक्त्वा । पत्तलुक्खेण प्राप्तरूक्षाहारेण । उवधाणेण अवग्रहविशेषेण । सल्लिहइ कृशीकरोति । अप्पगं स्वशरीरम् ।

अब बाह्य सल्लेखनाका यहांसे विस्तृत वर्णन करते हैं—

अर्थ—इंद्रियोंका बल बढानेवाले सपूर्ण रसोंका त्याग करके और विशिष्ट नियम ग्रहण करके प्राप्त हुए रूक्षभोजनके द्वारा अपना शरीर क्षपक क्रमशः क्षीण करता है.

---

बाह्य तपो व्याचष्टे—

अणसण अवमोयरियं चाओ य रसाण वुत्तिपरिसंखा ॥
कायकिलेसो सेज्जा य विवित्ता बाहिरतवो सो ॥ २०८ ॥

अभुक्तिरवमोदर्यं वृत्तिसंख्या रसोज्झनम् ॥
कायक्लेशो विविक्ता च शय्या षोढा बहिस्तपः ॥ २०९ ॥

विजयोदया—अणसण अनशनं । उवमोदरियं अवमोदर्यं च । चागो य रसाणं त्यागो रसानां । वुत्तिपरिसखा वृत्तिपरिसंख्यानं । कायकिलेसो कायक्लेश' । सेज्जा विवित्ता विविक्तशय्या । बाहिरतवो सो बाह्य तपस्तत् ।

वाह्यसल्लेखनोपायभूतं षोढा वाह्यतपो व्याख्यातुमाह—

मूलारा—ऊमोयरिय अवमोदर्यं । वुत्तिपरिसंखा वृत्तेराहारस्य परिसंख्यानं । विचित्ता शुद्धा । प्रासुकविजन-देशविषयेत्यर्थः । सो तत् प्रसिद्धं सल्लेखनोपायभूतम् ।

अर्थ—अनशन, अवमोदर्य, रसपरित्याग, वृत्तिपरिसंख्या, कायक्लेश और विविक्तशय्या ऐसे वाह्यतपके छह भेद हैं.

---

तत्र अनशनतपोभेदनिरूपणार्था गाथा—

अद्धाणसणं सव्वाणसणं दुविह तु अणसणं भणियं ॥
विहरंतस्स य अद्धाणसणं इदरं च चरिमंते ॥ २०९ ॥

सार्वकालिकमन्यच्च द्वेधानशनमीरितम् ॥
प्रथमं मृत्युकालेऽन्यद्वर्त्तमानस्य कथ्यते ॥ २०६ ॥

विजयोदया—अद्धाणसणं अद्धाशब्द कालसामान्यवचनोऽन्यत्रेह चतुर्थादिषण्मासपर्यंतो गृह्यते । तत्र यदनशनं तदद्धानशनं सर्वानशन चेति । दुविधमणसणं तु शब्दोऽवधारणार्थ द्विप्रकारमेवानशनं । सर्वशब्द प्रकारकात्स्न्र्ये वर्तते । यथा सर्वमन्नं भुंक्ते । परित्यागोत्तरकालो जीवितस्य य सर्वकाल तस्मिन्ननशनं अशनत्याग सर्वानशनं । कदा तदुभयमित्यत्र कालविवेकमाह—विहरतस्स य ग्रहणप्रतिसेवनकालयोर्वर्तमानस्य अद्धानशनं । इतरं च इतरत् सर्वानशन । चरिमंते परिणामकालस्यान्ते ।

अनशनाख्यतपोभेदनिरूपणार्थं गाथाद्वयमाह—

मूलारा—अद्धाणसणं अद्धाशब्दः कालसामान्यवचनोऽन्यत्रेह चतुर्थादिषण्मासपर्यन्तो गृह्यते । तत्राहारत्यागोऽद्धानशन कालसंख्ययोपवास इत्यर्थः । सव्वाणसणं । सर्वस्मिन्संन्यासोत्तरकाले अनशनं अशनत्यागः । विहरंतस्स ग्रहण-प्रतिसेवनकालयोर्वर्तमानस्य । चरियंते परिणामकालस्याते मरणसमये इत्यर्थः ।

अर्थ—अद्धानशन और सर्वानशन ऐसे अनशन तपके दो भेद हैं अद्धाशब्द अन्यत्र कालवाचक है परतु यहां चतुर्थ, षष्ट, अष्टम ऐसे भेदोंको लेकर षण्मास पर्यंत जितने अनशन तपके भेद होते हैं उन सबको अद्धानशन कहते हैं धारणा पारणासहित उपवासको चतुर्थ कहते हैं अथवा उपवास यह भी संज्ञा है. दो उपवासोंको षष्ठ कहते

हैं. तीन उपवासोंको अष्टम कहते हैं. चार उपवासोंको दशम कहते हैं. ऐसे ही आगे भी समझना. संन्यास लेनेपर यावज्जीव चारो आहारोंका त्याग करना यह सर्वानशन है ग्रहण और प्रतिसेवना कालमें अद्धानशन तप मुनि करते हैं और मरणसमयमें-संन्यास कालमें सर्वानशन तप करते हैं. दीक्षाग्रहण कर जबतक संन्यास ग्रहण किया नही तबतक ग्रहणकाल माना जाता है. तथा व्रतादिकोंमें अतिचार लगनेपर जो प्रायश्चित्तसे शुद्धि करनेके लिये कुछ दिन अनशनादि तप करना पडता हैं उसको प्रतिसेवना काल कहते हैं.

---

अद्धानशनविकल्पं प्रतिपादयति—

होइ चउत्थं छट्ठट्ठमाइ छम्मासखवणपरियंतो ॥
अद्धाणसणविभागो एसो इच्छाणुपुव्वीए ॥ २१० ॥

एकद्वित्रिचतुःपंचषट्सप्ताष्टनवादयः ॥
उपवासा जिनैस्तत्र षण्मासावधयो मताः ॥ २०७ ॥
बहुदोषाकरे ग्रामे प्रवेशो विनिवारितः ॥
संयमो वर्द्धितः पूतः कुर्वतानशनं तपः ॥ २०८ ॥

विजयोदया—अद्धाणसणविभागो होइ इति पदघटना। अद्धानशनविभागो भवति। चउत्थं छट्ठट्ठमाई छम्मासखमणपरियंतो चतुर्थषष्ठाष्टमादिषण्मासक्षपणपर्यन्त.। इच्छाणुपुव्वीए आत्मेच्छाव्रतेन।

अद्धानशनविकल्प वक्तिः—

मूलारा—छम्मासखमण षण्मासोपवासा[1]। इच्छाणुपुव्वीए आत्मेच्छाक्रमेण।

अर्थ—चतुर्थ, षष्ठ, अष्टम वगैरह उपवासों से छह महिनो तक के उपवासों को अद्धानशनतपके भेदोंमें परिगणित करना चाहिये. ये उपवास मुनिराज अपनी इच्छा के अनुसार करते हैं.

---

१ आत्मेच्छाक्रमेण इति खपुस्तके पाठः।

अवमोदरियं निरूपयितुकाम' आहारपरिमाणं प्रायोवृत्त्या प्रवृत्तं दर्शयति—

बत्तीसं किर कवला आहारो कुक्खिपूरणो होइ ॥
पुरिसस्स महिलियाए अट्ठावीसं हवे कवला ॥ २११ ॥

आहारस्तृप्तये पुंसां द्वात्रिंशत्कवला जिनै' ॥
अष्टाविंशतिरादिष्टा योषितः प्रकृतिस्थितः ॥ २०९ ॥

विजयोदया—बत्तीस किर कवला पुरुषस्य कुक्षिपूरणो भवत्याहार' । द्वात्रिंशत्कवलमात्र. । इच्छिआए स्त्रिया कुक्षिपूरणो भवत्याहार अष्टाविंशतिकवलजातानि । तत्तो तस्मादाहारात् । तत्तो ।

अवमोदर्यं गाथाद्वयेन विवक्षुराहारप्रमाणं प्रायोवृत्त्या प्रवृत्तं प्रदर्शयति

मूलारा—किर किल । उक्तं च—

ग्रासोऽश्रावि सहस्रतंदुलमितो द्वात्रिंशदेतेऽशनम् ।
पुंसो वैश्रसिक स्त्रिया विचतुरास्तद्धानिरौचित्यतः ।
ग्रासं यावदथैकसिक्थमवमोदर्यं तपस्तच्चरे-
द्धर्मावश्यकयोगधातुसमतानिद्राजयाद्याप्तये ॥

अवमोदर्य तपका निरूपण करनेके पूर्व आहारका प्रमाण बहुशः किस प्रकार रहता है यह दिखाते हैं—

अर्थ—पुरुषके आहारका प्रमाण बत्तीस ग्रास है इतने ग्रासोंसे पुरुषका पेट पूर्ण भरता है स्त्रियोंके आहारका प्रमाण अट्ठाईस घास है

---

एगुत्तरसेढीए जावय कवलो वि होदि परिहीणो ॥
ऊमोदरियतवो सो अद्धकवलमेव सिच्छं च ॥ २१२ ॥

तस्मादेकोत्तरश्रेण्या कवलः शिष्यते परः ॥
मुच्यते यत्र तदिदमवमोदर्यमुच्यते ॥ २१० ॥

निद्राजयः समाधानं स्वाध्याय' संयमः परः ॥
हृषीकनिर्जय' साधोरवमोदर्यतो गुणाः ॥ २११ ॥

विजयोदया—एगुत्तरसेढीए एककवलोत्तरश्रेण्या परिहीणो परिहीन.। ऊमोदरियतवो अवमोदर्याख्यं तप.-क्रिया यावदेकसिक्थकं वा अवशिष्ट। आहारस्यालपतोपलक्षणमिद अन्यथा कथमेकसिक्थकमात्रभोजनोद्यतो भवेत्। ननु चाहारो न्यून कथं तत्र इत्युच्यते इति। केचित्कथयति आद्यूनतापरिहारस्य तपसो हेतुत्वात्तप इत्युच्यते। अवमोयरिय ॥

मूलारा—तत्तो इत्यादि—तस्मात्पुंस्त्रीभोजनादेकद्वयादिहानिक्रमेण यावदेकग्रासपरिहीन आहारोऽवमोदर्यं तप स्यात्। एयसिच्छ आहारस्याल्पतोपलक्षणमिदं अन्यथा कथमेकसिक्थमात्रभोजनोद्यतो भवेत्। आद्यूनतापरिहारस्य तपोहेतुत्वात् एतत्तप इत्युच्यते। एतद्गुणा यथा—

निद्राजय समाधानं स्वाध्यायः संयमः परः ॥
हृषीकनिर्जय साधोरवमोदर्यतो गुणाः ॥

अर्थ—स्त्री और पुरुषोंका जो ग्रासका परिमाण अट्ठाईस और बत्तीस ग्रास कहा है उसमें एक ग्रास अवशिष्ट रहने तक जो कम करते जाना यह सब अवमोदर्य तपही है. एक ग्रासमेंसे भी समान विभक्त किये हुये अर्द्ध ग्रासतक भी इस तपके भेद होते हैं. और अर्द्धग्राससे कम करते करते एक सिक्थतक भेद होते हैं. एक कवलसे लेकर एक सिक्थतक जो भेद बताये हैं वे अल्पाहारका केवल उपलक्षण है क्योंकि केवल एक सिक्थ खानेके लिये कोन उद्युक्त होगा. शंका—न्यून आहार करना यह तप कैसा समझा जावेगा. इसका उत्तर यह है कि अभिलाषासे बहुत अन्न खानेका त्याग इस तपमें होता है अत. इसको तप कहते हैं.

---

रसपरित्यागो निरूप्यते—

चत्तारि महावियडीओ होंति णवणीदमज्जमंसमहू ॥
कंखापसंगदप्पाऽसंजमकारीओ एदाओ ॥ २१३ ॥
चतस्रो गृध्नुतासक्तिदर्पासंयमकारिणीः ॥
नवनीतसुरामांसमध्वाख्या विकृतीर्विदुः ॥ २१२ ॥

विजयोदया—चत्तारि महावियडीओ चतस्रो महाविकृतय.। महत्याश्चेतसो विकृतेः कारणत्वात् महाविकृतय इत्युच्यंते। होंति भवंति। णवणीदमज्जमंसमहू नवनीत, मद्यं, मास, मधु च। कीदृश्यस्ता ? कंखापसंगदप्पासजमकारीओ एदाओ। काक्षा गार्द्ध्यं, प्रसंग पुनःपुनस्तत्र वृत्ति., दर्पः हसेन्द्रियता, असंयम. रसविषयानुरागात्मक. इंद्रियासंयमः, रसजजतुपीडा प्राणासयम., एतान्दोषानिमा. कुर्वन्ति।

रसपरित्याग गाथापंचकेनाचिख्यासुर्नवनीतादित्यागोऽपि रसपरित्यागाख्य तप इति गाथाद्वयेन तमेव तावद्न्वाचष्टे—

मूलारा—महावियडीओ महत्याश्चेतसो विकृतेः कारणत्वान्महाविकृतयश्चित्तविकारकारिरसा इत्यर्थः। अत्र नवनीतं काक्षाकारि गार्द्ध्यकरं, मद्यं प्रसगं पुनः पुनः अगम्यगमनादिकं वा करोतीति प्रसंगकारि। मांसमिंद्रियदर्पकरं। मधुरसविषयानुरागत्मकमिंद्रियासंयमरसजजंतुपीडात्मकप्राण्यसंयमं च करोतीत्यसंयमकरं, चत्वार्यपि वा प्राणिपीडा कारीणी। वृत्तम्।

काक्षाकृन्नवनीतमक्षमदकृण्मांसं प्रसंगप्रदं।
मद्यं क्षौद्रमसंयमार्थमुदितं यच्चच चत्वार्यपि॥
सम्मूर्च्छोलसवर्णजंतुनिचितान्युच्चैर्मनोविक्रिया– ।
हेतुत्वादपि यन्महाविकृतयस्त्यज्यान्यतो धार्मिकैः॥

रसपरित्याग तपका निरूपण करते हैं—

अर्थ—मक्खन, मदिरा, मांस और शहद ये चार पदार्थ महाविकृति अर्थात् अंतःकरणमें विकार उत्पन्न होनेके लिये कारण हैं. ये चार पदार्थ कांक्षा–चार चार अभिलाप उत्पन्न करते हैं. इंद्रियोंको उन्मत्त करते हैं, असंयमको उत्पन्न करते हैं. इतने दोष इनके सेवनसे होते हैं. असंयमके दो भेद हैं इंद्रियासंयम और प्राणासंयम. स्वादमें अनुराग उत्पन्न होना यह इंद्रियासंयम है. और मद्यादिकोंके रसमें उत्पन्न हुवे प्राणिओंका भक्षण करते समय घात होना यह प्राणासंयम है.

आणाभिकंखिणावज्जभीरुणा तवसमाधिकामेण ॥
तावो जावज्जीवं णिज्जूढाओ पुरा चेव ॥ २१४ ॥

महाविकारकारिण्यो भव्येन भवभीरुणा ॥
जिनाज्ञाकांक्षिणा त्याज्या यावज्जीवं पुरैव ताः ॥ २१३ ॥

विजयोदया—आणाभिकंखिणा अत्रैवं पदघटना-ताओ ता महाविकृतय । जावज्जीवं जीवितावधिकं । णिज्जूढाओ परित्यक्ताः । पुरा चेव सल्लेखनाकालात्पूर्वमेव । केन परित्यक्ता ? आणाभिकंखिणा-इदमित्थं त्वया कर्तव्यमिति कथनं आज्ञा । सर्वविदा आज्ञता भव्याः परित्याज्या नवनीतादय. । तदासेवा असंयमः कर्मबंधहेतुरिति । अस्यामाज्ञाया कांक्षावता आदरवता सर्वज्ञाज्ञाऽऽसपदनादेव दुरतससारमध्यपतनं ममासीद्भविष्यति च तेन तदाज्ञादरः कार्य इत्यभ्युद्यतेन । अवज्जभीरुणा अवद्यं पापं तेन । अयमर्थ पापभीरुणा । तवसमाधिकामेण तपस्येकाग्रतामभिलषता । अतो नवनीतत्यागोऽपि रसत्याग एव ।

मूलारा—आणाभिकंखिणा नवनीताद्युपयोगो द्रव्यभावहिंसाश्रयत्वात् कर्मबंधहेतुरिति नासौ कर्तव्य इति सर्वज्ञवचस्यादरवता । तवसमाधिकामेण तपस्येकाग्रतामिच्छता । णिज्जूढाओ परित्यक्ताः । पुरा चेव सल्लेखनाकालात्पूर्वमेव ।

इसलिये—

अर्थ—श्रीजिनेश्वरने नवनीत, मद्य, मांस और मधु त्यागो ऐसी भव्योंको आज्ञा दी है. अतः आज्ञा पालनकी इच्छा रखनेवाले भव्य जीव सल्लेखना कालके पूर्व कालमेंही इनका त्याग करते हैं. इनका सेवन करनेसे संयम नष्ट होकर कर्मबंध करनेवाला असंयम उत्पन्न होता है. यदि मैं जिनेश्वरकी आज्ञाका आदर न करूं तो जैसा आजतक संसारमें मैंने भ्रमण किया है ऐसा आगेभी मेरको भ्रमण करना पडेगा. ऐसा विचार कर जिनेश्वरकी आज्ञाका आदर करना चाहिये. जिसको पापसे भय लगता है, जो तपमें एकाग्रताकी इच्छा करता है ऐसा मुनि इन पदार्थोंको त्यागे नवनीतका त्याग करना भी रसत्याग नामक तप है.

---

इह तु सल्लेखनाकाले ममैषा त्यागो रसत्यागो गृहीत इत्याचष्टे—

खीरदधिसप्पितेल्लं गुडाण पत्तेगदो व सव्वेसिं ॥
णिज्जूहणमोगाहिम पणकुसणलोणमादीणं ॥ २१५ ॥

गुडतैलदधिक्षीरसर्पिषां वर्जने सति ॥
देशत· सर्वतो ज्ञेयं तपः साधो रसोज्झनम् ॥ २१४ ॥

विजयोदया—खीरदधिसप्पितेल्लगुडाण क्षीरस्य, दध्न , घृतस्य, तैलस्य, गुडस्य, च णिज्जूहण त्यागः। कथं पत्तेगदो व प्रत्येकं एकैकस्य वा त्याग । सव्वेसिं सर्वेषा वा क्षीरादीना त्याग· । रसपरित्याग· । ओगाहिम पणकुसण लोणमादीणं अपूपाना, पत्रशाकाना, सूपस्य, लवणादीनां वा त्यागो रसपरित्याग·'।

इह सल्लेखनाकाले क्षीरादीनामेव त्यागो रसत्यागो गृह्यीतस्तमेवाचष्टे—

मूलारा--एगेगदो एकैकस्यैव । वात्रानुक्तसमुच्चये । तेन यथायोग्यं द्वयोस्त्रयाणां चतुर्णां वेति ग्राह्यं । णिज्जूहणं त्यागः । ओगाहिमा घृतपूरादि । पण पूपं पत्रशाकादि । कुशण सूपः ।

सल्लेखना कालमें क्षीरादिकका त्याग करना रसत्याग है, आचार्य उसका वर्णन करते हैं--

अर्थ—दूध, दही, घी, तेल, गुड इन सब रसोंका त्याग करना अथवा एक एक रसका त्याग करना यह रसपरित्याग नामका तप है, अथवा पूप, पत्रशाक, दाल, नमक, वगैरह पदार्थोंका त्याग करना यह भी रसपरित्याग नामका तप है.

---

अरसं च अण्णवेलाकदं च सुद्धोदणं च लुक्खं च ॥
आयंबिलमायामोदणं च विगडोदणं चेव ॥ २१६ ॥

अशनं नीरसं शुद्धं शुष्कमस्वादु शीतलम् ॥
भुंजते समभावेन साधवो निर्जितेन्द्रिया· ॥ २१५ ॥

विजयोदया—अरस च स्वादरहितं । अण्णवेलाकद च वेलातरकृतं च शीतलमिति यावत् । सुद्धोदणं च लुक्ख च शुद्धौदनं च केनचिदप्यमिश्रं । लुक्खं च रूक्ष च स्निग्धताप्रातिपक्षभूतेन स्पर्शेन विशिष्टमिति यावत्। आयंविलं असंस्कृतसौवीरमिश्र । आयामोदण अप्रचुरजलं सिक्थाढ्यमिति केचिद्वदन्ति । अवसावणसहितमित्यन्ये । विगडोदण अतीव तीव्रपक्वं । उष्णोदकसम्मिश्रं इत्यपरे ।

मूलारा—अरसं स्वादरहित । अण्णवेलाकदं भोजनवेलाया अन्यस्या वेलाया साधितं शीतलमिति यावत् ।

सुद्धोदणं केवलभक्तं । आयंविल असंस्कृतकांजिकमिश्रभक्तं । आयामोदणं मंडोदनं स्तोकजलमिक्थार्यं वा । विगडोदणं अवपक उष्णोदककूरं वा ।

अर्थ—अरस अर्थात् स्वादरहित पदार्थ, भोजन समयको छोडकर अन्यसमयमें पकाया हुआ अर्थात् भोजनके समयमें जो ठंडा हुवा है ऐसा पदार्थ, जिसमें घी वगैरह नहीं मिलाये हैं ऐसा भात, जिसका रूक्ष स्पर्श है ऐसा अन्न, जैसे रोटी वगैरे रूखा पदार्थ. असंस्कृत कांजीसे मिश्र ऐसा भात, आयामोदण—जिसमें थोडा पानी है और सिक्थ जादे है ऐसा भात, बहुत पका हुआ भात अथवा गरम जल जिसमें मिला हुआ है ऐसा भात खाना चाहिये

---

इच्चेवमादि विविहो णायव्वो हवदि रसपरिच्चाओ ॥
एस तवो भजिदव्वो विसेसदो सल्लिहंतेण ॥ २१७ ॥

येऽन्येऽपि केचनाहारा वृष्या विकृतिकारिण ॥
ते सर्वे शक्तितस्त्याज्या योगिना रसवर्जिना ॥ २१६ ॥
संतोषो भावितः सम्यग् ब्रह्मचर्यं प्रपालितम् ॥
दर्शितं स्वस्य वैराग्यं कुर्वाणेन रसोज्झनम् ॥ २१७ ॥

विजयोदया—इच्चेवमादिविविहो एवमादिविविधो नानाप्रकारो । णादव्वो हवइ रसपरिच्चाओ ज्ञातव्य सर्वेण रसपरित्याग । एस तवो भजिदव्वो एतद्रसपरित्यागाख्यं तप । भजिदव्वो सेव्य । विसेसदो विशेषेण । सल्लिहंतेण कायसल्लेखनां कुर्वता । चाओ रसाणं ।

मूलारा—इच्चेवमादि क्षीरादित्यागादिप्रकारपुरस्सरा । विसेसदो अनशनादिभ्योऽतिशयेन । सल्लिहंतेण कायसल्लेखना कुर्वता ।

अर्थ—इत्यादि नानाप्रकारका रसपरित्याग जानना चाहिये. यह रसपरित्याग नामका तप शरीरसल्लेखना करनेवाले मुनिको विशेषरीतीसे करना चाहिये. अर्थात् अनशनादि तपोंकी अपेक्षा यह तप अधिकतासे करना चाहिये. रसपरित्याग तपका स्वरूपवर्णन समाप्त हुआ.

---

वृत्तिपरिसंख्याननिरूपणाय गाथाचतुष्टयमुत्तरम्—

गत्तापच्चागदं उज्जुवीहि गोमुत्तियं च पेलवियं ॥
संवूकावट्टंपि य पदंगवीधी य गोयरिया ॥ २१८ ॥
गृह्णाति प्रासुकां भिक्षां गत्वा प्रत्यगतो यतः ॥
शंबूकावर्तगोमूत्रपुटेषु शलभायनः ॥ २१७ ॥

विजयोदया—गतापच्चागदं । यया वीथ्या गतः पूर्वं तयैव प्रत्यागमनं कुर्वन्यदि लभते भिक्षां गृह्णाति नान्यथा । उज्जुवीहिं ऋज्व्या वीथ्या गतो यदि लभते गृह्णाति नेतरथा । गोमूत्रिकाकारं भ्रमणं वा संपादयन् । पेलविग वंशदलादि-भिर्निष्पादित वस्त्रसुवर्णादिनिक्षेपणार्थं पिधानसहितं यत्तद्वच्चतुरस्राकारं भ्रमणं । संबूकावट्टं पि य शंबूकावर्त इव । पदंगवी-धी य पतगमाला पतगवीथीत्युच्यते । सा यथा भ्रमति तथा भ्रमणं । गोयरिया । गोचर्या भिक्षायां भ्रमणं । एवंभूतेन भ्रमणेन लब्धा भिक्षा गृह्णामि नान्यथेति कृतसंकल्पना वृत्तिपरिसंख्यानं ।

मूलारा—गत्तापच्चागदं । यया वीथ्यागतस्तयैव प्रत्यागच्छन्यदि भिक्षां लभते तदा गृण्हाति इति । उज्जुविही ऋज्व्या प्राञ्जलया वीथ्या मार्गेण यदि गतो लभते तदा गृण्हाति । गोमुत्तियं । गोमूत्रिकाकार भिक्षार्थं भ्रमणं । पेलवियं पेट्टावच्चतुरस्रं भ्रमणं । संवुकावट्टं शंखावर्तवदभ्यंतरमावर्त्य बहिर्भ्रमतो भिक्षाग्रहणं । पतंगवीही पतंगमालावदित-स्ततो भ्रमणं, एकस्मिन्नेव कटाक्षितगृहे गमनं वा । गोयरिया योग्यं यथाप्राप्ताहारग्रहणमित्यर्थः ।

वृत्तिपरिसंख्यान तपका निरूपण आचार्य चार गाथाओंमें करते हैं—

अर्थ—जिस मार्गसे आहारके लिये गमन कर उसी मार्गसे लौटते समय यदि आहार मिलेगा तो मैं ग्रहण करूं ऐसी प्रतिज्ञा करना वह गतप्रत्यागत है. सरल रास्तेसे जाते समय यदि आहार मिलेगा तो आहारग्रहण करूंगा ऐसी प्रतिज्ञा करना. यह ऋजुवीथी है. बैल मूतते जाता है उस समय जो आकार रस्तेपर उत्पन्न होता है वैसा मोडा खाते हुये भ्रमण करनेवाले मेरेको यदि आहार मिलेगा तो मैं ग्रहण करूं ऐसी प्रतिज्ञा करना इसको गोमूत्रिक कहते हैं बासके टुकडे, लकडी इत्यादिसे बनाया हुआ, और जिसमें ढक्न लगा हुआ है ऐसा वस्त्र सुव-र्णादि रखनेका जो चार कोनोंका पदार्थ अर्थात् संदूक–पेटीके समान चतुष्कोण भ्रमण करते हुए मेरेको यदि आहार मिलेगा ते ग्रहण करूं ऐसी प्रतिज्ञा करना इसको पेलविय कहते हैं शंखके आवर्तोंके समान ग्रामके अंदर भ्रमण

करके जब बाहर भ्रमण करूंगा ऐसे समयमें यदि भिक्षा मिलेगी तो स्वीकारूंगा ऐसी प्रतिज्ञा करना. यह शंबुकावर्त है.

पक्षिओंकी पंक्ति जैसे भ्रमण करती है वैसा भ्रमण करते हुए मेरेको यदि भिक्षा मिलेगी तो आहार ग्रहण करूंगा इस प्रतिज्ञाको पतंगवीथी कहते हैं. अथवा जिस श्रावकके घरमें आहार लेनेका मनमें विचार किया है वहां जाना इसको भी पतंगवीथी कहते हैं. इस प्रकारसे आहारार्थ भ्रमण करनेमें यदि भिक्षा मिलेगी ते स्वीकारूंगा अन्यथा नहीं ऐसी प्रतिज्ञा करना यह वृत्तिपरिसंख्यान तप है

---

पाडयणियंसणभिक्खा परिमाणं दत्तिघासपरिमाणं ॥
पिंडेसणा य पाणेसणा य जागूय पुग्गलया ॥ २१९ ॥

पाटकावसथद्वारदातृदेयादिगोचरम् ॥
संकल्पं विविधं कृत्वा वृत्तिसंख्यापरो यतिः ॥ २१८ ॥
लूना तृष्णालता रूढा चित्रसंकल्पपल्लवा ॥
कुर्वता वृत्तिसंख्यानं परेषां दुश्चरं तप ॥ २१९ ॥

विजयोदया —पाडयणियसणभिक्खापरिमाण इम एव पाटक प्रविश्य लब्धां भिक्षां गृह्णामि नान्यं । एकमेव पाटक पाटकद्वयमेवेति। अस्य गृहस्य परिकरतया अवस्थितां भूमिं प्रविशामि न गृहमित्यमभिप्रायः णियसणमित्युच्यते इति केचिद्वदन्ति। अपरे पाटस्य भूमिमेव प्रविशामि न पाटगृहाणि इति संकल्प पाडयणिगसणमित्युच्यते इति कथयन्ति। भिक्षापरिमाण एका भिक्षा द्वे एव वा गृह्णामि नाधिकामिति । दत्तिग्रासपरिमाण एकेनैव दीयमानं ग्राह्यामेवेति दानक्रियापरिमाण । आनीताय मपि भिक्षाया इयत एव ग्रासान्गृह्णामि इति वा परिमाणं । पिंडेसणा पिंडभूतमेवाशनं गृह्णामि । पाणेसणाओ द्रवबहुलतया यत्पीयते अशन । जागूय यवागू । पोग्गलिया वा धान्यान्येव निष्पावचणकमसूरकादीनि भक्षयामि इति ।

मूलारा—पाडयणियंसणपरिमाणं । एकमेव पाटकं पाटकद्वयमेव वा प्रविश्य भिक्षाग्रहणं । नियसनपरिमाणं यदि वा अस्य गृहस्य परिकरतयावस्थितां भूमिं प्रविशामि न गृहं इत्येवंभूतेन भिक्षाग्रहणं नियसनपरिमाण । अन्ये पाटकभूमिमेव प्रविशामि न पाटकगृहाणीति भिक्षासंकल्प पाटकनियसनपरिमाणमाहु । भिक्खापरिमाण एकाद्विवारपरिवेषित

रखनेवाले, उत्तमक्षमादिक दश प्रकारके धर्ममें स्वयं प्रवृत्त होकर गणको प्रवृत्त करनेवाले एसे अपने पूर्वाचार्यको मन वचन कायसे क्षमा मांगते हैं. क्षमणा प्रकरण समाप्त हुआ.

---

अनुशासननिरूपणार्थं उत्तरप्रबंधः—

संवेगजिणियहासो सुत्तत्थविसारदो सुदरहस्सो ॥
आदट्ठचिंतओ वि हु चिंतेदि गणं जिणाणाए ॥ २७९ ॥

स सूत्रार्थरहस्यज्ञः स्वार्थनिष्ठोऽपि यत्नतः ॥
संविग्नश्चिंतयत्येवं गणं धीरो जिनाज्ञया ॥ २७९ ॥

विजयोदया—संवेगजिणिदहासो संसारभीरुतया करणभूतया उत्पाटितहासः। परिग्रहेऽस्मिंस्त्यक्ते अभ्यंतराश्च रागादय निमित्तापायादपयाति। तदपगमात्तन्मूलस्थितीनि कर्माणि प्रलयमुपव्रजंति। तेषु नष्टेष्वेव चतुर्गतिभ्रमणं नंक्ष्यति इति विजितहर्षः। सुतत्थविसारदो सूत्रे जिनप्रणीते तदर्थे च विसारदो निपुण.। सुदरहस्सो श्रुतप्रायश्चित्तग्रंथ.। आदट्ठचिंतओ वि हु आत्मप्रयोजनचिंतापरोऽपि। चिंतेदि गणं जिणाणाए जिनानामाज्ञया गणचिंता करोति।

अथ परगणं प्रस्थातुमुद्यतेन गुरुणा गणस्य संपाद्यमनुशासनं गाथानामेकोत्तरशतेन निरूपयति तत्र तावदुपक्रममाह—

मूलारा—संवेगजाणिदहासो संसारभीरुतया करणभूतयोत्पाहितो हासो हर्षो येन। अस्मिन्बाह्यपरिग्रहे त्यक्ते निमित्तापायादंतरंगा रागादयोऽपगच्छन्ति, तदपगमात्तन्मूलस्थितीनि कर्माणि नश्यन्ति, तेषु च नष्टेष्वेव चतुर्गतिभ्रमणं नक्ष्यतीति संजातप्रमोद इत्यर्थः सुदरहस्सो श्रुतप्रायश्चित्तग्रन्थः। चिंतेदि इति कर्तव्यतानिरूपणेन अनुगृह्णाति ॥

उपदेशका निरूपण करनेके लिये उत्तरप्रबंध—

अर्थ—ससारसे भययुक्त होकर परिग्रहविषयक हर्षका जिन्होंनें त्याग किया है. जिनेश्वरने कहे हुये सूत्रोंमें अर्थात् आगममें और जीवादिक पदार्थोंमें जिन्होंनें निपुणता प्राप्त कर ली है अर्थात् जिनागम और जीवादिकपदार्थोंका जो ज्ञाता है, प्रायश्चित्त ग्रंथका जिन्होंने श्रवण किया है. ऐसे आचार्य आत्महितकी चिंतामें तत्पर होते हुये भी जिनाज्ञाकी अनुसार चतुर्विध संघकी चिन्ता करते हैं. ये आचार्य संसारसे भययुक्त होकर परिग्रहोंके

त्याग करते हैं. परिग्रहोंका त्याग होनेसे रागादिक विकार दूर होते हैं [कारण निमित्त नष्ट होनेसे उससे होनेवाला कार्य भी नष्ट होता है रागादिकोंका नाश होनेपर उनसे जिनका स्थितिबंध आत्मामें होता है ऐसे कर्म भी नष्ट होते हैं. कर्मोंका अभाव होनेपर चार गतिओमें जीवका भ्रमण होना बंद पडता है. इसलिये संवेगयुक्त आचार्य परिग्रहविपयक हर्षका त्याग करते हैं.

---

णिद्धमहुरगभीरं गाहुगपल्हादणिज्जपत्थं च ॥
अणुसिट्ठिं देइ तहिं गणाहिवइणो गणस्स वि य ॥ २८० ॥

गंभीरां मधुरां स्निग्धां ग्राह्यामानंददायिनीं ॥
अनुशिष्टिं ददात्येवं स गणस्य गणेशिनः ॥ २८० ॥

विजयोदया—णिद्धं स्नेहसहिता। मधुरं माधुर्यसमन्विता। गभीर सारार्थवत्तया गृहीतगाभीर्या। गाहुगं ग्राहिका सुखाववोधा। पल्हादणिज्जपच्छ च। चेत प्रल्हादविधायिनीं। पत्थ पथ्या हितां। अणुसिट्ठिं देइ अनुशिष्टिं ददाति। तहिं तस्मिन्पूर्वोक्ते देशे काले च। गणाहिवइणो गणस्स वि य गणाधिपतये गणाय च ॥

कीदृशीमनुशिष्टिं कस्मै स ददाति इत्यत्राह—

मूलारा—णिद्धमधुरगंभीरं स्नेहला, श्रोतृहृदयप्रिया, सारार्थवत्तया अस्पृष्टतला च। गाहुग ग्राहिका झटित्यर्थनिश्चायनसमर्था। ग्राह्यामित्यन्ये पठन्ति। पल्हादणिज्ज आनंदकरीं। पत्थं मार्गानुगामिनीं॥ तहिं तस्मिन्पूर्वोक्ते सौम्यतिथ्यादियुक्तकाले शुभप्रदे च ॥

अर्थ—आचार्य गणत्याग करनेके पूर्व बालाचार्य और गणको जो उपदेश करते हैं उसका ग्रंथकार इस गाथासे वर्णन करनेका प्रारंभ करते हैं—आचार्यका उपदेश, स्नेहसहित, मधुरतासे भरा हुआ, सारयुक्त अर्थसे भरा हुआ और गंभीर रहता है. उसका अभिप्राय सुखसे जाना जाता है. वह मनको आनंदित करनेवाला और हितकर होता है. आचार्य उत्तम तिथि नक्षत्रादि समयमें और उत्तम स्थानमें गण और बालाचार्य को अमंत्रण देकर आगे कहा हुआ उपदेश देते हैं.

---

वड्ढंतओ विहारो दंसणणाणचरणेसु कायव्वो ॥
कप्पाकप्पठिदाणं सव्वेसिमणागदे मग्गे ॥ २८१ ॥
रत्नत्रये विधातव्यं वर्द्धमानं प्रवर्तनम् ॥
कल्पाकल्पप्रवृत्तानां सर्वेषामागमिष्यति ॥ २८१ ॥

विजयोदया—वड्ढतगो विहारो कायव्वो वर्धमानविहार[1] कार्य । क्व ? सव्वेसिं कप्पाकप्पाट्ठियाण अणागदे मग्गे सर्वेषां प्रवृत्तिनिवृत्तिस्थिताना मुक्तिमार्गे। प्रमत्तसयतादिगुणस्थानापेक्षया विचित्रो यतिधर्म । दंसणवदसामायिकादिविकल्पेन प्रवृत्तिधर्मोपि विचित्ररूप । तस्य सकलस्योपादान सर्वेषामित्यनेन । कोऽसौ मार्ग इत्याशंकायामाह–सामान्येन दंसणणाणचरणेसु सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रेषु चतुर्विकल्पगणोद्देशेनायमुपदेश[1] ।

चतुर्विधगणमुद्दिश्योपदेशमाह—

मूलारा—विहारो अनुष्ठानं । कप्पाकप्पठिदाणं योग्यायोग्यवस्तुप्रवृत्तिनिवृत्तिनिष्ठिताना । युष्माकं युष्माभिः कर्तव्य इत्यर्थः । अणागदे मग्गे आगामिनि रत्नत्रये मार्ग इति समान्यस्य दर्शनेत्यादिना विशेषितत्वात् ॥ तथा चोक्तम्—

रत्नत्रये विधातव्यं वर्धमानं प्रवर्तनम् ॥
कल्पाकल्पप्रवृत्ताना सर्वेषामागमिष्यति ॥

अर्थ—प्रवृत्ति और निवृत्ति मार्गमें रहनेवाले मुनि और गृहस्थोंके आगामि रत्नत्रय मार्गमें हे मुनिगण! आप उत्तरोत्तर वृद्धिंगत होने वाली प्रवृत्ति करो. तथा दर्शनाराधना, ज्ञानाराधना, और चारित्राराधनामें वृद्धिंगत होनेवाली प्रवृत्ति करो.

प्रमत्त संयत्त, अप्रमत्त संयतादि गुणस्थानोंकी अपेक्षासे यतिधर्मके भी अनेक प्रकार होते हैं. और दर्शन, व्रत, सामायिक वगैरह विकल्पोंसे गृहस्थका प्रवृत्तिधर्म भी अनेक प्रकारका है. गाथामें 'सव्वेसिं' ऐसा पद है इससे प्रवृत्ति निवृत्यात्मक और विकल्पसहित गृहस्थधर्म और मुनिधर्मका संग्रह होता है.

---

१ वड्ढंतगो इत्यत आरभ्य स्थिताना एतावत्पर्यता वाक्यपंक्तिः कपुस्तके नास्ति ।

सूत्रे कथयति—

संखित्ता वि य पवहे जह वच्चइ वित्थरेण वढ्ढंती ॥
उदधिं तेण वरणदी तह गुणसीलेहिं वड्ढाहि ॥ २८२ ॥

संक्षिप्तेहादितोऽम्भोधिं गच्छन्तीव महानदी ॥
विस्तरन्ती विधातव्या गुणशीलप्रवर्तना ॥ २८२ ॥

विजयोदया—सखित्ता वि य पवहे संक्षिप्तापि च प्रवाहे प्रवहत्यस्मादिति प्रवाह• उत्पत्तिस्थानं तत्र सक्षिप्तापि सती वरनदी। जह वच्चइ यथा व्रजति। वित्थरेण पृथुलतया। वढ्ढती वर्द्धमाना। उदधितेण यावत्समुद्रं। तह गुणसीलेहिं वड्ढाहि तथा शीलगुणैस्त्व वर्धस्व।

गणाधिपमनुशासितुं द्वादशगाथाः कथयति—

मूलारा—संखित्ता वि य कृशापि। पवहे प्रवहणारंभे वज्जदि व्रजति। उगधिं तेण। समुद्रं यावत्। वड्ढाहि वर्द्धस्व त्वं भो गणाधिपते॥

बालाचार्यको आचार्यका उपदेश—

अर्थ—उत्कृष्ट नदी जहांसे उत्पन्न होती है वहां छोटी रहती है परतु वह आगे गमन करते करते विस्तृत होकर समुद्रको प्राप्त होती है वैसे हे बालाचार्य! आप भी प्रारंभमें अल्प प्रमाणसे शील, व्रत, धारण कर उत्तरोत्तर शील और गुणोंसे बढनेका प्रयत्न करो•

---

मज्जाररसिदसरिसोवमं तुमं मा हु काहिसि विहारं ॥
मा णासेहिसि दोण्णि वि अप्पाणं चेव गच्छं च ॥ २८३ ॥

मा स्म कार्षीर्विहारं त्वं मार्जाररसितोपमम् ॥
मा नीनशो गणं स्वं च कदाचन कथंचन ॥ २८३ ॥

विजयोदया—मज्जाररसिदसरिसोवमं मार्जारस्य रसित रटन मार्जाररसित तेन सह सादृश्यं उपमा परि-

च्छेदो यस्य विहारस्य तन्मार्जाररसितसदृशोपमं विहार चरण । तुमं भवान् । मा हु काहिसि मा कार्षी । मार्जाररसितं प्राक्महत् क्रमेणापचीयते तद्वद्रत्नत्रयभावनातिशयवती प्राक् क्रमेण मंदायमाना न कर्तव्येति यावत् । मा णासेहिसी दोण्णि वि अत्ताण चेव गच्छं च । आत्मनो गणस्य च मा विनाश कृथा । प्रथममेवातिदुर्धरचारित्रतपोभावनायां प्रवृत्तो भवान् गणं च तथा प्रवर्त्यमानो नश्यति ।

मूलारा—मज्जाररसिदसरिसोवमं मार्जाररसितेन बिडालवासितेन सदृशी उपमा परिच्छेदो यस्य। यथा मार्जाररसितं प्राङ् महद्भूय क्रमेण हीयमानं भवति, तथा रत्नत्रयाभावनात्वं संपद्यते माकार्षीरित्यर्थः (?)। मेत्यादि । प्रथममेव अतिदुर्धरचारित्रतपोभावनाया गण प्रवर्तयन् स्वयं प्रवृत्त. पश्चाद्दुश्चरया तत्र मंदायमानो मात्मानं गणं च नाशयिष्यसि इत्यर्थः ।

अर्थ—जैसे मार्जारका शब्द प्रथम बडा और नंतर छोटा छोटा होता है वैसे प्रथम रत्नत्रयभावना अतिशययुक्त कर अनंतर उसमें उत्तरोत्तर मंद मंदता धारण करना आपके लिये योग्य नहीं होगा. ऐसे आचरणसे आपका, संघका और दोनोंका भी नाश होगा. प्रथम ही अतिशय दुर्धर तप और चारित्रमें प्रवृत्ति कर गणका और अपना भी नाश कर लेना योग्य नहीं है.

---

जो सघरं पि पलित्तं णेच्छदि विज्झविदुमलसदोसेण ॥
किह सो सद्दहिदव्वो परघरदाहं पसामेदुं ॥ २८४ ॥

विध्यापयति यो वेश्म नात्मीयमलसत्वतः
परवेश्मशमे तत्र प्रतीतिः क्रियते कथम् ?॥ २८४ ॥

विजयोदया—जो सघरं पि यः स्वगृह अपि । दह्यमानमालस्यान्न वांछति विध्यापयितुं कथमसौ श्रद्धातव्य परकीयगृहदाहं प्रशमयितु उद्योगं करोतीति ।

मया स्वयं मंदाचरणेनापि गणश्चरणे मंदायमानो रक्षिष्यते इति च मा मंस्थास्त्वं यतः—

मूलारा—पलिदं दह्यमानं। पसामेदुं प्रशमयितुमुद्योगं करिष्यति । इत्युपस्कृत्य व्याख्येयम् ।

अर्थ—जो पुरुष आलसीपनसे अपने जलते हुये घरको शांत करनेका प्रयत्न नहीं करता है वह दुसरोंके जलते हुये घरको शांत करनेका प्रयत्न करेगा यह कहना कैसा श्रद्धानके लायक माना जायगा?

---

तस्माद्भवतैवं प्रवर्तितव्यमित्याचष्टे—

वज्जेहि चयणकप्पं सगपरपक्खे तहा विरोधं च ॥
वादं असमाहिकरं विसग्गिभूदे कसाए य ॥ २८५ ॥

**मुंच च्यवनकल्पं त्वं विरोधं स्वान्यपक्षयोः ॥**
**असमाधिकरं वादं कषायानाग्निसन्निभान् ॥ २८५ ॥**

विजयोदया—वज्जेहि चयणकप्प वर्जय अतिचारप्रकारं ज्ञानदर्शनचारित्रविषयं । अवाचनाकाले अस्वाध्यायकाले वा पठन । क्षेत्रशुद्धिं, द्रव्यशुद्धिं, भावशुद्धिं वा विना । निह्नव , ग्रथार्थयोरशुद्धि , अवहुमानं इत्यादिको ज्ञानातिचारः। शंकाकाक्षाविचिकित्सान्यदृष्टिप्रशसासंस्तवाः सम्यग्दर्शनातिचारा । समितिभावनारहितता चारित्रातिचारा । एते च्यवनकल्पेनोच्यते । सगपरपक्खे तहा विरोहं च धर्मस्थेपु, मिथ्यादृष्टिपु च विरोधं वर्जयेत् । चेतःसमाधानविनाशकारणं वादश्च वर्जनीय. । वादे प्रवृत्तो यथात्मनो जयः पराजय परस्य वा भवति तदेवान्वेषते न तत्त्वसमाधानवान् । विसग्गिभूदे कसाये य । कषाया हि क्रोधादय. स्वस्य परस्य च मृत्युं उपानयंति इति विषभूताः, हृदयं दहतीति दहनभूतास्ताश्च वर्जय ।

तथा चोक्तं—त्रिलोकमल्ला. कुलशीलशत्रवो ॥
मलानि दुर्मोज्यंतमानि चापि ते ॥
यशोहरा हानिकरास्तपस्विनाम् ॥
भवंति दौर्भाग्यकरा हि देहिनाम् ॥ १ ॥
न केवल ते परलोकलोपिनः, इम च लोकं क्शयन्ति दारुणा. ॥
न धर्ममात्रस्य च विघ्नहेतवो , धनस्य कामस्य च ते विघातका. ॥ २ ॥

मूलारा—चयणकप्पं च्यवनकल्पं सम्यक्त्वाद्यतिचारप्रकारमित्यर्थ. । सगपरपक्खे धर्मस्थेपु मिथ्यादृष्टिपु च असमाहिकरं चेतःसमाधाननाशन । विसग्गिभूदे कसाये य वादे हि प्रवृत्तो यथात्मनो जयः पराजय परस्य वा भवति तथान्वेषते न तत्त्वसमाधानं । विसग्गिभूदे स्वस्य परस्य च मृत्युमुपानयंतीति विषतुल्यान्, हृदय दहन्तीति दहनसदृशान् यतः ।

इसलिये बालाचार्यकी प्रवृत्ति कैसी होनी चाहिये इसका वर्णन ग्रंथकार करते हैं—

अर्थ—हे बालाचार्य! ज्ञान, दर्शन और चारित्रसंबंधी अतिचारोंका त्याग करो वाचना काल और स्वाध्यायकालको छोडकर अन्य काल में पठन करना, अथवा स्वाध्याय करते समय क्षेत्रशुद्धि, कालशुद्धि और भाव शुद्धि के विना स्वाध्याय करना, ग्रंथको और पढानेवाले गुरुको छिपाना, ग्रथ अशुद्ध पढना तथा अर्थका विवेचन अन्यथा करना, ज्ञान और ज्ञानवानोंका आदर न करना ये सम्यग्ज्ञानके अतिचार है.

शंका, कांक्षा, विचिकित्सा, अन्यदृष्टिप्रशंसा और संस्तव ये सम्यग्दर्शनके अतिचार है ( इनका खुलासा दर्शनविनयके प्रकरणमें आया है. ) समितीकी भावनाओंका अभाव होना यह चारित्रातिचार है. इन सब अतिचारोंको च्यवनकल्प कहते हैं. इनका तुम त्याग करो. स्वकपक्ष–जैनधर्मस्थ मुनिगण और परपक्ष मिथ्यादृष्टिजन इनमें विरोध भावका त्याग करो. मनके समाधानका नाश करनेवाले वादका भी त्याग करो. वादमें प्रवृत्त हुआ पुरुष अपना जय जिस उपाय से होगा और अन्यका पराजय जिसमे होगा उसीको ढूंडता है. परन्तु वस्तुके सत्यस्वरूपको बतलाकर समाधान करना नहीं चाहता है. हे बालाचार्य! आप विप और अग्निके समान ऐसे क्रोधादिकपायोंका त्याग करो ये कपाय अपनेको और दुसरोंको मारते है इसलिए इनको विपसमान कहते हैं. अग्निके समान हृदय को जलाते हैं अतः इनको अग्नि कहते हैं. कपायके विपयमें पूर्वाचार्य ऐसा कहते हैं—

ये कपाय त्रैलोक्यमें मल्लके समान हैं, कुल और शीलके शत्रु हैं जिसको आत्मासे बडे कष्टसे दूर कर सकते हैं ऐसे मलस्वरूप हैं. ये कपाय तपस्विओंका यश नष्ट करते हैं और तपका घात करते हैं. इन कपायोंसे प्राणिओंको दुर्भाग्य की प्राप्ति होती है.

इस कपायशत्रुसे परलोकका ही नाश होता होता है ऐसा मत समझो. ये भयंकर कपाय इह लोकका भी नाश करते हैं केवल ये कपाय धर्ममात्र का ही घात कर रह जाते हैं ऐसा नहीं, इनसे काम और अर्थका, भी नाश होता है.

---

णाणम्मि दंसणम्मि य चरणम्मि य तीसु समयसारेसु ॥
ण चाएदि जो ठवेदुं गणमप्पाणं गणधरो सो ॥ २८६ ॥

दर्शने चरणे ज्ञाने श्रुतसारेषु यस्त्रिषु ॥
निधातुं गणमात्मानमसमर्थो गणी न सः ॥ २८६ ॥

विजयोदया—णाणम्मि य । रत्नत्रये गणमात्मानं च यो न स्थापयितुं समर्थो नैवासौ गणधरः । ण चाएदि न समर्थः । बहवो मम वशवर्तिनः सन्ति एतावता भवतो गणित्वगर्वो माभूदिति भावः ।

मूलारा—चाएदि शक्नोति ।

अर्थ—सिद्धांतके सारभूत ऐसे सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और चारित्रमें जो अपनेको और गणको स्थापन करनेमें असमर्थ हैं वह मुनि गणधर पदके योग्य नहीं है. बहुत मुनि मेरे वश है इस लिये मैं गणधर हूं, आचार्य हूं ऐसा गर्व तुम्हारे मनमें कभी भी उत्पन्न नहीं होना चाहिये.

---

कीदृक्तर्हि गणधरो भवतीति चेदेवभूत इत्याचष्टे—

णाणम्मि दंसणम्मि य चरणम्मि य तीसु समयसारेसु ॥
चाएदि जो ठवेदुं गणमप्पाणं गणधरो सो ॥ २८७ ॥

दर्शने चरणे ज्ञाने श्रुतसारेषु यस्त्रिषु ॥
निधातुं गणमात्मानं शक्तोऽसौ गदितो गणी ॥ २८७ ॥

विजयोदया—स्पष्टार्था गाथा ॥

मूलारा—स्पष्टम् ॥

अर्थ—सिद्धांतके सारभूत ऐसे सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्रमें जो अपने को और गणको स्थापन करनेमें समर्थ है वही गणधर हो सकता है.

---

पिंडं उवहिं सेज्जं अविसोहिय जो हु भुंजमाणो हु ॥
मूलट्ठाणं पत्तो मूलोत्ति य समणपेल्लो सो ॥ २८८ ॥

पिंडं उवहिं सेज्जं उग्गमउप्पादणेसणादीहिं ॥
चारित्तरक्खणट्ठं सोधिंतो होदि सुचरित्तो ॥ २८९ ॥

यः पिंडमुपधिं शय्यां दूषणैरुद्गमादिभिः ॥
गृह्णीते रहितां योगी संयतः स निगद्यते ॥ २८८ ॥

विजयोदया---पिंडं आहार, उवहिं उपकरण, सेज्जं वसतिं। सोधिंतो शोधयन्। उग्गमउप्पादणेसणादीहिं उद्गमोत्पादनैषणादिभिर्दोषैः। किमर्थं शोधयति ? चारित्ररक्षणार्थं उद्गमादिदोषं परिहरति। सुसंयत इति लोके यशो मे भविष्यतीति वा, स्वसमयप्रकाशनेन लाभो ममेत्थ भवतीति वा चेतस्यकृत्वेति भाव। एवंभूत. सुचरित्रो भवतीति यति.॥

मूलारा---उवधिं पिंछाद्युपकरण। सोधिंतो शोधयन् उद्गमादिदोपरहिता· कुर्वन्।

अर्थ-आहार, पिंछी, कमंडलु वगैरे उपकरण और वसतिका इनका शोधन किए विना न करताहुआ जो मुनि इनका ग्रहण करता है वह मूलस्थान नामक दोप को प्राप्त होता है. अर्थात् वह मुनिपदसे भ्रष्ट होता है परंतु जो आहार, उपकरण और वसतिकाको उद्गम, उत्पादन और एषणादि दोषोंसे रहित जानकर चारित्ररक्षण के लिये ग्रहण करता है वह सुचरित्र माना जाता है.

---

एसा गणधरमेरा आयारत्थाण वण्णिया सुत्ते ॥
लोगसुहाणुरदाणं अप्पच्छंदो जहिच्छाए ॥ २९० ॥

समये गणिमर्यादा तेषामाचारचारिणाम् ॥
स्वच्छंदेन प्रवर्तंते लोकसौख्यानुसारिणा ॥ २८९ ॥

विजयोदया---एसा गणधरमेरा एषा गणधरमर्यादा। सुत्ते वण्णिदा सूत्रे निरूपिता। केषा ? आयारत्थाणं आचारस्थाना। पंचविधे आचारे ये स्थितास्तेषा गणिना व्यवस्था सूत्रे वर्णिता। लोगसुहाणुरदाणं लोकानुवर्तिना सुखे प्रसूना च यथेच्छया। असंयतजनससर्ग· सुखादरश्च शास्त्रे निषिद्ध तत्र ये वर्त्तते स्वेच्छया तेषा अप्पच्छदो आत्मेच्छा एव केवला न तेषा गणधरमर्यादा सूत्रे व्यावर्णिता। अथवा लोकसुख नाम मृष्टाहारभोजन, यथाकामं मृदुशय्यासनं, मनोज्ञे वेश्मनि वसन च तत्र रताना विषयातुराणामित्यर्थ।

मूलारा — गणधरमेरा आचार्यमर्यादा गणिव्यवस्था इत्यर्थः । आयारत्थाणं आचारस्थाना गणिनामित्यर्थः । लोगसुहाणुरदाणं लोकानुवर्तिना सुखेप्सूना च । अथवा लोकसुखं नाम मृष्टाहारभोजनं, यथाकामं मृदुशयनासनं, सर्वर्तुरम्ये वेश्मनि वसनं च तत्र सक्ताना । लोगसुदीणिरदाणं लोकश्रुतिर्विटादिशास्त्रं । अप्पच्छंदो आत्मेच्छैव केवला न सूत्रोक्ता गणधरमर्यादा । जहेच्छाए यथेच्छया लोकसुखानुरतानामित्यनेन संबंध· ।

अर्थ—यह अच्छा संयत मुनि है ऐसा मेरा जगतमें यश फैले अथवा अपने मतका प्रकाशन करनेमे मेरेको लाभ होगा ऐसे भाव मनमें धारण न करके केवल चारित्र रक्षणार्थ ही निर्दोष आहारादिकोंको जो ग्रहण करता हे वही सच्चरित्र मुनि समझना चाहिये.

ज्ञानाचारादिक पांच प्रकारके आचारोंमें जो स्थिर रहे हैं. अर्थात् पांच आचारोंका जो निर्दोष पालन करते हैं, उन आचार्योंकी जिनागममें उपर्युक्त मर्यादा कही हे. परंतु जो लोकोंका अनुसरण करते हैं, और सुखकी इच्छा करते हैं उनका आचरण कुछ मर्यादास्वरूप माना नहीं जाता हे. शास्त्रमें असंयमीलोकोंके साथ संसर्ग और सुखमें आदर करना ये बातें मुनिओंके लिये निषिद्ध मानी हैं. परंतु इनमें जो अनुरक्त हैं वे स्वेच्छासे प्रवर्तते हैं ऐसा समझना चाहिये. उनकी गणधरमर्यादा सूत्रमें उल्लिखित नहीं हे अथवा लोकसुखका अर्थ यह भी होता हे—यथेच्छ मिष्टाहारका भोजन करना, मृदुशय्यापर सोना, सुंदर घरमें निवास करना, ऐसे कार्यमें रत होना इसको लोकसुख कहते हैं. जो विषयासक्त मुनि हैं वे आचार्यत्वके योग्य नहीं हैं.

---

सीदावेइ विहारं सुहसीलगुणेहिं जो अबुद्धीओ ॥
सो णवरि लिंगधारी संजमसारेण णिस्सारो ॥ २९१ ॥

यः शिष्यानिवादतान् दोषाणामाश्रयाय दुष्टराजि तया विनीयाद्धि भूप-
तिरहितं हारं सुखमुज्झितः ॥ ?
हीनः संयमसारेण लिंगधारी स केवलम् ॥ २९० ॥

विजयोदया—सीदावेदि मंद करोति । विहारं चारित्रं रत्नत्रये प्रवृत्तिं । सुहसीलगुणेहिं सुखसमाधानाभ्यासे. ।

जो अवुद्धीओ यो वुद्धिरहितः। सो णवरि लिंगधारी स वृथालिंगी भवति, द्रव्यलिंगं धारयति। संजमसारेण णिस्सारो संयमाख्येन इंद्रियप्राणसयमविकल्पेन सारेण नि सार.। एतदुक्तं भवति—

उद्गमादिदोपदुष्टपिंडादिग्राहिणः संयमवैधुर्याल्लिंगधारणवैयर्थ्यं कथयति—

मूलारा—सीदावेदि शिथिलयति। विहारं चारित्रं। सुहसीलगुणेहिं यथेष्टपिण्डादिप्रयोगसुखप्रवृत्तसमाधानाभ्यासैः। अवुद्धिगो वुद्धिरहित। णवरि लिंगधारी वृथालिंगी न यतिर्न गणधर इति भावः। णिस्सारो दरिद्र ॥

अर्थ—यथेष्ट आहारादि सुखोंमें तल्लीन होकर जो अवुद्धि मुनि रत्नत्रयमें अपनी प्रवृत्ति शिथिल करता है वह द्रव्यलिंगधारी मुनि है ऐसा समझना चाहिये इंद्रियसंयम और प्राणिसयमसे वह निःसार है, इसका अभिप्राय यह है—

---

पिंडं उवधिं सेज्जामविसोधिय जो खु भुंजमाणो हु ॥
मूलट्ठाणं पत्तो बालोत्तिय णो समणबालो ॥ २९२ ॥

विजयोदया—य उद्गमादिदोपोपहतमाहारं, उपकरणं, वसतिं वा गृह्णाति तस्य नेन्द्रियसंयमः, नैव प्राणसंयम, ततोऽसौ केवलं नग्नः। न यतिर्न गणधर इति निगद्यते।

अर्थ-उद्गमादि दोषोंसे युक्त आहार, उपकरण, वसतिका इनका जो साधु ग्रहण करता है जिसको प्राणिसंयम और इंद्रिय संयम है ही नहीं वह साधु मूलस्थानको प्राप्त होता है वह अज्ञानी है. वह केवल नग्न है. वह यति भी नहीं है और न गणधर ही है.

---

कुलगामणयररज्जं पयहिय तेसु कुणइ दु ममत्तिं जो ॥
सो णवरि लिंगधारी संजमसारेण णिस्सारो ॥ २९३ ॥

ममत्वं कुरुते हित्वा यो राज्यं नगरं कुलम् ॥
तस्य संयमहीनस्य केवलं लिंगधारणम् ॥ २९१ ॥

विजयोदया—कुलगामणयररज्ज कुल, ग्राम, नगर, राज्यं च। पयहिय परित्यज्य । तेसु कुणदि ममत्तिं जो ग्रामादिषु पुन. य करोति ममता। मदीयं कुलं, अस्मदीयो ग्रामः, नगरं, राज्य चेति सोऽपि केवल नग्न । यो हि यत्र ममता करोति तस्य यदि शोभन जात तुष्यति अन्यथा द्वेष्टि, संक्लिश्यति वा। ततो रागद्वेषयोर्लाभे च वर्तमान असंयतो भवतीति भावः ।

कुलादिममकारकारिणोऽपि—

मूलारा—पजहिय त्यक्त्वा । यो हि यत्र ममता करोति तस्य शोभने जाते तुष्यति अन्यथा द्वेष्टि, संक्लिश्यते वा । रागादिमानसंयतेप्वादरवाश्च कथं संयतः स्यादिति भावः।

अर्थ—जो मुनि कुल, गांव, नगर और राज्यको छोडकर उनमें पुन' प्रेम करता है अर्थात् यह मेरा कुल है, यह मेरा ग्राम हे, यह मेरा शहर है, मेरा राज्य है ऐसा संकल्प रखता है वह फक्त नग्न है. संयमसे रहित है. जो जिस पदार्थमें ममता करता है वह उसका शुभ होनेसे हर्षित होता है और अशुभ होनेसे द्वेप करता है अथवा संक्लेश परिणाम करता है इसलिये जो रागभाव, द्वेपभाव और लाभमें लीन होता है वह असंयत होता है ऐसा समझना चाहिये.

---

अपरिस्सावी सम्मं समपासी होहि सव्वकज्जेसु ॥
संरक्ख सचक्खुंपि व सबालउड्ढाउलं गच्छं ॥ २९४ ॥

त्वं कार्येष्वपरिस्रावी समदर्श्यखिलेष्वपि ॥
भूत्वा विधानतो रक्ष बालवृद्धकुलं गणम् ॥ २९२ ॥

विजयोदया—अपरिस्सावी गुरुरयमिति शका विहाय निगदितानामपराधाना प्रकटनं मा कृथाः । समपासी चेव होहि कज्जेसु कार्येषु सम्यक् समदर्श्येव च भव। सरक्ख सचक्खुपि व परिपालय स्वं नेत्र इव । किं सबालउड्ढाउलं गच्छं सबालैर्वृद्धैराकीर्णं गण ।

एवं संयमशैथिल्ये दोषानुद्भाव्य गणिनं गणरक्षाया नियुंक्ते—

मूलारा—अपारिस्सावी आलोचितदोषाप्रकाशको भव। समपासी समदर्शी। सचक्खुंपि निजनेत्रमिव सबालवुड्ढाउलं बालसहितैर्वृद्धैराकीर्णम् ।

अर्थ—हे बालाचार्य ! यह गुरु अपरिस्रावी है ऐसा समझकर शंकाको छोड कर यदि शिष्योंने अपने अपराध तुमको कहे तो उनको तुम प्रगट मत करो सब कार्योंमें समानदर्शी तुम होवो. और अपने नेत्रके समान बाल और वृद्धोंसहित सर्व गणका रक्षण करो.

---

णिवदिविहूणं खेत्तं णिवदी वा जत्थ दुट्ठओ होज्ज ॥
पव्वज्जा च ण लब्भदि संजमघादो व तं वज्जो ॥ २९५ ॥

**प्रव्रज्य संयमध्वंसि दूराजमपराजकम् ॥**
**न क्षेत्रमात्मनीनेन सेवनीयं कदाचन ॥ २९३ ॥**

विजयोदया—नृपतिर्वा यस्मिन्दुष्टो भवेत्तच्च क्षेत्रं परित्यज । पव्वज्जा च ण लब्भदि जत्थ प्रव्रज्या च न लभ्यते यत्र क्षेत्रे । शिष्या न जायते तच्च । संजमघादो व जत्थ संयमस्य चोपघातो यत्र क्षेत्रे त वज्जो तत् त्यजेति । गणिशिक्षा ॥ गणिसिक्खा ।

साधूनामसेव्यं क्षेत्रमनुशास्ति ।

मूलारा—पव्वज्जा व ण लब्भदि । प्रव्रज्या वा न लभ्यते । यत्र शिष्या न जायंते तदपि क्षेत्रं त्यज । अन्ये तु न लभ्यते दातुं कर्तुं ग्रहीतुं चेति व्याख्यान्ति ॥

अर्थ—जिस क्षेत्रमें राजा नहीं हैं अथवा दुष्ट राजा है उस क्षेत्रका तुम त्याग करो जहां प्रव्रज्या नहीं है अर्थात् शिष्य नहीं होगें अथवा जहां संयमका घात होगा उस क्षेत्रका तुम त्याग करो. गणिशिक्षा अर्थात् आचार्यको जिसमें उपदेश दिया हे ऐसा गणिशिक्षा नामक प्रकरण समाप्त हुआ.

---

गण शिक्षयत्युत्तरप्रबंधेन—

कुणह अपमादमावासएसु संजमतवोवधाणेसु ॥
णिस्सारे माणुस्से दुल्लहबोहिं वियाणित्ता ॥ २९६ ॥

मावश्यके कुथा जातु प्रमादं (घृत्त) वर्धके ॥
विज्ञाय दुर्लभां वोधिं नि·सारे मानुषे भवे ॥ २९४ ॥

विजयोदया—कुणह अपमादमावासगेसु कुरुताप्रमादमावश्यकेषु । सजमतवोवधाणेसु सयमस्य, तपसश्चाश्रयेषु । अभ्यर्हित सयम इति पूर्वनिपात । सयम विना न तप शक्नोति कर्तु मुक्तिमिति सामायिकादौ प्रवर्तमानस्य सयमो भवति । असयम त्यजतीति, सावद्यक्रियानिवृत्तौ सत्या कर्माणि तपतीति तपो भवति । नान्यथेति तपसोऽप्याश्रय· । णिस्सारे माणुस्से साररहिते मानुष्ये अनित्यतया अशुचितया मनुजाना असार । तत्र दुर्लभा वोधि दुर्लभा दीक्षाभिमुखां वुद्धि । विजाणित्ता ज्ञात्वा ।

इतो गणं शिक्षयति—

मूलारा—कुणध कुरुत यूयं भो यतयः । अपमादं अवधानं । उवहाण उपधानं अवग्रहविशेष · । णिस्सारे अनित्यतया अशुचितया वा साररहिते । दुल्लभवोधि दुर्लभा दीक्षाभिमुखा वुद्धिम् ।

अर्थ—हे मुनि गण ! तुम सामायिकादि छह आवश्यकोंमें प्रमादका त्याग करो क्योंकि आवश्यक्रिया सयम ओर तपका आश्रयस्थान है. संयम और तप इन दोनोमेंसे संयमको श्रेष्ठपना है इस लिये गाथामें संयम शब्द प्रथम और तप शब्द अनंतर है. संयमके विना केवल तप मुक्तिदायक नहीं है. जब मुनि सामायिकादि आवश्यकोंमें प्रवृत्त होता है तब उसको संयम प्राप्त होता है और असंयम का त्याग होता है. सावद्यक्रियाका त्याग होने पर तप कर्मोंको संतप्त करता है तभी उसकी तप यह संज्ञा प्राप्त होती है. अन्यथा नहीं. अत· आवश्यक क्रिया तपका भी आश्रय स्थान है. यह मनुजजन्म साररहित, अनित्य, अपवित्र है. ऐसे मनुष्यजन्ममें दीक्षा ग्रहण करनेके प्रति वुद्धि होना दुर्लभ है ऐसा जानकर षडावश्यकोंमें प्रमाद कभी भी तुम मत करो.

---

सामिदा पंचसु सामिदीसु सव्वदा जिणवयणमणुगदमदीया ॥
तिहिं गारवेहिं रहिदा होह तिगुत्ता य दंडेसु ॥ २९७ ॥

संज्ञागौरवरौद्रार्तध्यानकोपादिवर्जिता ॥
समिताः पंचभिर्गुप्तास्त्रिभिर्भवत सर्वदा ॥ २९५ ॥

विजयोदया—सम्यक्प्रवृत्ता होह भवत । पंचसु समिदीसु पंचसु समितिपु । सव्वदा सर्वदा । जिणवयणमणुगदमदीगा जिनवचनमनुगतवुद्धय । तिहिं गारवेहिं रहिया गारवत्रयरहिता । तिगुत्ता य गुप्तित्रयसमन्विता. भवत । क दंडेसु अशुभमनोवाक्कायेपु ।

मूलारा—समिदा सम्यक् प्रवृत्ता. । तिदंडेसु अशुभमनोवाक्कायव्यापारेपु ।

अर्थ—हे मुनिगण ! तुम हमेशा पांच समितिओंमें तत्पर रहो. जिनेश्वरके वचन में अपनी वुद्धि लगाओ. अर्थात् जिनवचनके विरुद्ध अपनी वुद्धिको मत दौडाओ. तीन गारवसे रहित होकर तीन गुप्तिके धारक वनो. अशुभ मन वचन और शरीरकी प्रवृत्तिका त्याग करो

---

सण्णाउ कसाए वि य अट्टं रुद्दं च परिहरह णिच्चं ॥
दुट्ठाणि इंदियाणि य जुत्ता सव्वप्पणा जिणह । २९८ ॥
हृषीकदन्तिनो दुष्टान्विषयारण्यगामिनः ॥
जिनवाक्याङ्कुशेनाशु वशे कुरुत यत्नतः ॥ २९६ ॥

विजयोदया—सण्णाओ संज्ञा आहारादिविपया । कसाए वि कपायानपि । अट्टं रुद्दं च आर्तं रौद्रं च ध्यान । परिहरत निराकुरुत । णिच्च नित्य । दुट्ठाइ इंदियाइ दुष्टानींद्रियाणि च । जुत्ता युक्ता ज्ञानेन तपसा च । सव्वप्पणा जिणह सर्वशक्त्या इंद्रियजयं कुरुत ।

मूलारा—जुत्ता ज्ञानेन तपसा च समाहिता : । सव्वप्पणा सर्वात्मना, सर्वशक्त्या ।

अर्थ—हे मुनिगण ! आहारादि चारों-संज्ञाए, चार कपाय, आर्तध्यान ओर रौद्रध्यान इनका तुम सदा त्याग करो. ज्ञान और तपसे दुष्ट इन्द्रियोंको अपने पूर्ण सामर्थ्यसे जीतो.

---

धण्णा हु ते मणुस्सा जे ते विसयाउलम्मि लोयम्मि ॥
विहरंति विगदसंगा णिराउला णाणचरणजुदा ॥ २९९ ॥

धन्यास्ते मानवा मन्ये ये लोके विषयाकुले ॥
विचरंति गतग्रथाश्चतुरगे निराकुलाः ॥ २९७ ॥

विजयोदया—धण्णा हु ते मणुस्सा धन्यास्ते मनुष्या । के ? जे विसयाउलम्मि लोयम्मि ये शब्दादिभिराकीर्णे जगति । विगदसगा नि सगा क्वचिदपि विषये स्पर्शादौ । णिराउला निराकुला । णाणचरणजुदा ज्ञानेन चारित्रेण च युता. । ज्ञानचारित्रयुताना प्रशसा तत्रादरजननसमर्था गणस्य ।

मूलारा—णिराउला निराकुलाः ।

अर्थ—स्पर्शादिक पाच इंद्रियविषयोंसे भरे हुए इस जगत में ज्ञान और चारित्रमे तत्पर होकर विषयों में अनासक्त रहकर निःसंग बनकर निर्व्याकुल होते हुए विहार करते हैं वे मनुष्य धन्य हैं.

---

सुस्सूसया गुरूण चेदियभत्ता य विणयजुत्ता य ॥
सज्झाए आउत्ता गुरुपवयणवच्छला होह ॥ ३०० ॥
विनीता गुरुशुश्रूपाकारिणश्चैत्यभक्तयः ॥
वत्सला भवत ध्याने स्वाध्यायोद्यतचेतसः ॥ २९८ ॥

विजयोदया—सुस्सूसगा गुरूण सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रै. गुणैर्गुरुतया गुरव इत्युच्यते आचार्योपाध्यायसाधव. । तेषा शुश्रूपाकारिणो भवत । शुश्रूषापरेण भाव्यं । लाभादिकमनपेक्ष्य तेषां गुणेष्वनुराग कृतो भवति । गुणानुरागाद्दर्शनशुद्धिस्तदीयरत्नत्रयानुमननं च भवति । सुकरो शुभाय पुण्यार्जने अनुमनन नाम । चेदियभत्ता य चेत्यानि जिनसिद्धप्रतिबिंबानि कृत्रिमाकृत्रिमाणि तेषु भक्ता. । यथा शत्रूणा मित्राणा वा प्रतिकृतिदर्शनाद्द्वेषो रागश्च जायते। यदि नाम उपकारोऽनुपकारो वा न कृतस्तया प्रतिकृत्या तत्कृतापकारस्योपकारस्य वा अनुसरणे निमित्ततास्ति तद्वज्जिनसिद्धगुणा अनंतज्ञानदर्शनसम्यक्त्ववीतरागत्वादयस्तत्र यद्यपि न सन्ति, तथापि तद्गुणानुसरण सपादयन्ति सादृश्यात्तच्च गुणानुसरणं अनुरागात्मक ज्ञानदर्शने सन्निधापयति । ते च संवरनिर्जरे महत्यौ सपादयत । तस्माच्चैत्यभक्तिमुरयोगिर्ना कुरुत । विणयजुदा य विलय नयति कर्ममलमिति विनय. । ज्ञानदर्शनतपश्चारित्रविनया उपचारविनयश्चेति पचप्रकारे विनये युक्ता भवत ॥ शास्त्रोक्तवाचनास्वाध्यायकालयोरध्ययनं श्रुतस्य श्रुतं प्रयच्छतश्च भक्तिपूर्वं कृत्वा, अवग्रहं परिगृह्य, बहुमानं कृत्वा, निह्नव निराकृत्य, अर्थव्यंजनतदुभयशुद्धिं संपाद्य एव भाव्यमानं श्रुतज्ञानं संवर निर्जरा च करोति । अन्यथा ज्ञानावरणस्य कारण भवेत् ।

शंकाकांक्षादिनिरासो दर्शनविनय' ।—

स च प्रयत्नेन भवद्भि सपायोऽन्यथा शंकादिपरिणामा मिथ्यात्वमानयंति । दर्शनमोहनीयस्य चास्रवा भवति । ततो मिथ्यादर्शननिमित्तकर्मवशादनतसंसारपरिभ्रमण दु खमीरूणा भवना जायते। रूपरसगंधस्पर्शशब्देषु मनोज्ञामनोज्ञेषु सन्निहितेषु अनतकालाभ्यासाद्रागोऽप्रीतिश्च जायते । तथा कपायाश्च वाह्यमाभ्यंतरं च निमित्तमाश्रित्य प्रादुर्भवन्ति । ते चोत्पद्यमानाश्चारित्र विनाशयन्ति । कर्मादाननिमित्तक्रियोपरमो हि चारित्रं । रागादयश्च कर्मादाननिमित्तक्रियास्तथा अशुभमनोवाक्कायक्रियाश्च कर्मादाननिमित्ता । तथा षड्जीवनिकायवाधापरिहारमन्तरेण गमनं । मिथ्यात्वेऽसंयमे वा प्रवर्तक वचनं साक्षात्पारंपर्येण वा जीववाधाकरणं। भोजनं, अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितादाननिक्षेपौ शरीरमलोत्सर्गो जीवपीडाहेतुरेता कर्मपरिग्रहनिमित्ता. क्रिया' । आसां परिवर्जन चारित्रविनय । व्यावर्णिताशुभक्रियापरिवर्जनं विना चारित्र नाम किमारभवता तस्मादत्रोद्योग कुरुत ॥ अनशनादितपोजनितक्लेशसहनं तपोविनय । सति सङ्क्लेशे महानास्रवो भवेदल्पा निर्जरा । उपचारविनयाद्विनीत इति पूज्यते वुधैरन्यथा अविनीत इति निंद्यते । किं च उपचारविनयं मनोवाक्कायविकल्पं यो न करोति, स गुरून्मनसावजानाति, नाभ्युत्तिष्ठति, नानुगच्छति, नाजलिं करोति, न स्तौति, न विज्ञप्तिं करोति, गुरोरग्रत आसनमारोहति, याति पुरस्तेषां, निंदति, परुषं वदति, आक्रोशति वा स नीचैर्गोत्र वध्नाति । तेन श्वपाकचांडालादिकुलेपु गर्हितेपु, सारमेयग्रामसूकरादिपु वा जायते। न च रत्नत्रयं गुरुभ्यो लभते। विनीतं हि शिक्षयन्ति गुरव , प्रयत्नेन मानयंति च ततो विनयपरा भवत । अविनये दोष विनये च गुणं महांतमवबुध्य सज्झाए आजुत्ता होह । शोभनं अध्ययनं स्वाध्याय । जीवादितत्वपरिज्ञानं, तदुपायभूतश्च ग्रंथ तस्मिन्स्वाध्याये आजुत्ता आयुक्ता भवत । निद्रा, हास्य, क्रीडां, आलस्यं, लोकयात्रा च त्यक्त्वा ॥ तथा चोक्त—" णिद्द ण वहु मण्णेज्ज हासं खेड विवज्जए ॥ जोग्गं समणधम्मस्स जुंजे अणलसो सदा ॥ " इति ॥ गुरुपवयणवच्छला होह गुरुप्रवचनवत्सला भवत ॥

मूलारा—सुस्सूसगा उपासकाः । गुरूणं आचार्योपाध्यायसर्वसाधूना ॥ आजुत्ता आसक्ता' निद्रादिकं त्यक्त्वा भवत यूयं । उक्तंच—णिद्द ण वहु मण्णेज्ज हासखेदं विवज्जए । जोग्गं समण धम्मस्स जुंजे अणलसो सदा ॥

अर्थ—सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्र इन गुणोंसे जो वडे वन चुके हैं उनको गुरु कहते हैं. अर्थात् आचार्य, उपाध्याय, और साधु ये तीन परमेष्ठी गुरु कहे जाते हैं. हे मुनिगण ! आप इन गुरुओंकी शुश्रूषा करो. लाभ कीर्ति, आदर इनकी अपेक्षा छोडकर हे मुनिगण आप शुश्रूषा करो. शुश्रूषासे गुणोंपर प्रेम होगा. गुणप्रेम करनेसे सम्यग्दर्शन निर्मल होता है. तथा गुरुओंकी शुश्रूषा करनेसे उनके रत्नत्रयके प्रति अपनी अनुमति है यह सिद्ध होता है अनुमतीसे परिश्रमके विना ही पुण्यकी प्राप्ति होती है.

हे मुनिगण आप अर्हन्त और सिद्धकी अकृत्रिम और कृत्रिम प्रतिमाओंपर भक्ति करो शत्रुओंकी अथवा

मित्रोंकी प्रतिमा या फोटो दीख पडनेपर द्वेष और प्रेम उत्पन्न होता है. यद्यपि उस फोटोने उपकार अथवा अनुपकार कुछ भी नहीं किया है परंतु वह शत्रुकृत अपकार और मित्रकृत उपकारका स्मरण होनेमें कारण है. जिनेश्वर-और सिद्धोंके अनंतज्ञान, अनंतदर्शन, सम्यग्दर्शन, वीतरागतादिक गुण यद्यपि अर्हत्प्रतिमा और सिद्धप्रतिमामें नहीं हैं तथापि उन गुणोंका स्मरण होनेमें वें कारण होती हैं. क्योंकि अर्हत् और सिद्धोंका उन प्रतिमाओमें सादृश्य है. यह गुणस्मरण अनुरागस्वरूप होनेसे ज्ञान और श्रद्धान को उत्पन्न करता है और इनसे नवीन कर्मोंका अपरिमित संवर और पूर्वसे बंधे हुए कर्मोंकी महानिर्जरा होती है. इसलिये आत्मस्वरूपकी प्राप्ति होनेमें सहायक चैत्यभक्ति आप हमेशा करो. हे मुनिवृंद ! आप पाच प्रकारका विनय नित्य करो. 'विलयं नयति कर्ममल इति विनयः' जो कर्ममलका नाश करता है ऐसे कर्तव्यको विनय कहते हैं इस विनयके ज्ञानविनय, दर्शनविनय चारित्रविनय तपो विनय और उपचारविनय ऐसे पांच भेद हैं. शास्त्रमें वाचना और स्वाध्याय का जो काल कहा हुआ है उसी काल में श्रुतका अध्ययन करो, श्रुतज्ञानको बतानेवाले गुरुकी भक्ति करो, कुछ नियम ग्रहण कर आदरसे पढो, गुरु और शास्त्रको छिपाकर स्वयं मैंने और मेरी बुद्धीसे सब श्रुतज्ञान धारण किया है ऐसा गर्व मनमें धारण करना छोड दो अर्थ शुद्धि, व्यंजनशुद्धि और उभयशुद्धिके साथ श्रुतज्ञानका अध्ययन करो. विनयपूर्वक अभ्यस्त हुआ श्रुतज्ञान कर्मोंका संवर और निर्जरा करता है. यदि विनय न होगा तो दोपसहित श्रुतज्ञान ज्ञानावरण कर्मका निमित्त होता है.

शंका, कांक्षा, विचिकित्सा इत्यादि दोषोंको जो हटाना वह दर्शन विनय है. इसकी आप प्राप्ति करनेमें प्रयत्न करो. नहीं तो शंकादिक परिणाम मिथ्यात्वको उत्पन्न करेंगे जिससे दर्शनमोहनीयके आस्रव आकर मिथ्यात्वी वनोगे. इस मिथ्या दर्शनके निमित्तसे वंधा हुआ कर्म दुःखभीरु ऐसे तुमको अनंत कालतक संसारमें भ्रमावेगा.

इष्ट और अनिष्ट ऐसे स्पर्श रस, गंध, रूप और शब्दोंमें अनंतकालतक जीवका अभ्यास होनेसे उनमें राग और द्वेष उत्पन्न होते हैं कषाय भी बाह्य कारण और अभ्यंतर कारणोंको पाकर उदयमें आ जाते हैं. उनके उदयसे चारित्रका घात होता है. कर्मका जिन्होंसे ग्रहण होता है ऐसी मानसिक, कायिक और वाचनिक क्रिया ओंका अभाव होनेसे चारित्र उत्पन्न होता है. राग, द्वेष, मोह वगैरह परिणामोंसे कर्म आत्मामें आता है. तथा मन, वचन और शरीरके अशुभ व्यापारोंसे आत्मामें नवीन कर्म आता है. पानी, हवा, अग्नि, पृथ्वी और वनस्पति ये पांच प्रकारके स्थावर जीव हैं. द्वीन्द्रियादिक जीवोंको त्रसजीव कहते हैं. इन छह काय जीवोंको वाधा हो इस

रीतीसे गमन करना, मिथ्यात्वमें और असयममें जीवोंकी प्रवृत्ति जिससे होगी ऐसा वचन बोलना, साक्षात् अथवा परम्परासे जीवोंको बाधा देना. भोजन करना, कोईभी वस्तु विना देखे, विना पोंछे, जमीनपरसे लेना और रखना, जमीनकी देखभाल किये विना उसपर हगना, मूतना, वगैरे क्रिया करना. ये क्रियायें जीवपीडाका कारण हैं. इनका त्याग करनेसे चारित्र विनय होता है. अशुभ क्रियाओंका त्याग करना यह चारित्रका लक्षण है. परंतु जो आरंभ क्रिया करते हैं वे चारित्र धारण नहीं कर सकते हैं. इस लिये हे मुनिवृंद ! आप चारित्रमें नित्य उद्योग करो

अनशन, अवमोदर्य वगैरह तपोंसे उत्पन्न होनेवाले परिश्रमोंको सहन करना यह तपोविनय है. यदि तप करते समय आत्मामें संक्लेश परिणाम उत्पन्न होंगे तो कर्मोंका महान् आस्रव होगा और निर्जरा अल्प होगी उपचारविनय धारण करनेसे विद्वान लोक यह मुनि विनयशील है ऐसा समझकर पूजा करते हैं यदि उपचार विनय मुनिमें न हो तो वह निंदाका पात्र होता है. मानसिक उपचार विनय, वाचनिक उपचार विनय और कायिक उपचार विनय ऐसे उपचार विनयके भेद हैं. इन विनयोंको जो मुनि धारण नहीं करता है, गुरुओंकी मनसे अवहेलना करता है; गुरु आनेपर ऊठकर खडा होता नहीं, वे जानेपर उनके पीछे जाता नहीं, हात जोडता नहीं, उनकी स्तुति और विज्ञप्ति करता नहीं, गुरूके सम्मुख आसनपर चढकर बैठता है, उनके आगे जाता है, उनकी निंदा करता है और उनको कठोर शब्द बोलता है, गालि देता है उसको नीचगोत्रका बंध होता है. इस कर्मके उदयसे वह मातंग, चांडाल, धीवरादि निंद्य नीच कुलोंमें जन्म लेता है. कुत्ता, सूकर, वगैरह पशुओंमें वह उत्पन्न होता है. निंदा करनेवाले मुनिओं को गुरुसे रत्नत्रयका लाभ होता नहीं परंतु जो मुनि नम्रस्वभावका है गुरु उसको प्रयत्नसे पढाते हैं और उसका आदर करते हैं. इसलिये हे मुनिगण ! आप विनयमें नित्य तत्पर रहो. अविनय दोषसे भरा हुआ है और विनयमें बडे गुण निवास करते हैं ऐसा समझकर तुम स्वाध्यायमें अनुरक्त रहो. शोभन अध्ययनको स्वाध्याय कहते हैं. जीवादि तत्वोंका स्वरूप समझलेना और उसका वर्णन करनेवाले ग्रंथको पढना यह शोभन—उत्तम स्वाध्याय है. इसमें तुम हमेशा तत्पर रहो सोना, हसना, खेलना, आलस्य, लोक व्यवहार इन बातोंको छोडकर तुम स्वाध्याय करो. पूर्वाचार्य इस विषयमें ऐसा कहते हैं. 'मैं निद्रा को अच्छी नहीं मानता हूं. मैं हास्य' और क्रीडा का त्याग करता हूं. मैं आलस्य छोडकर मुनिधर्मकी, योग्य क्रियाओंमें हमेशा

उद्युक्त रहो" हे मुनिवृंद ! तुम हमेशा त्रैलोक्यमें महान् ऐसे सर्वज्ञ कथित आगममें प्रेम करो

---

दुस्सहपरीसहेहि य गामवचीकंटएहिं तिक्खेहिं ॥
अभिभूदा वि हु संता मा धम्मधुरं पमुच्चेह ॥ ३०१ ॥
मा स्म धर्मधुरं त्याक्षुरभिभूताः परीषहैः ॥
दुस्सहैः कंटकैस्तीक्ष्णैर्ग्रामेयकवचोमयैः ॥ २९९ ॥

विजयोदया—दुस्सहपरीसहेहिं य दुःसहैः परिषहैश्च । गामवचीकंटएहिं तिक्खेहिं अक्रोशवचनकटकैस्तीक्ष्णैश्च । अभिभूदा वि य संता पराभूता अपि सन्त । मा धम्मधुरं पमुच्चेह मा कृथा धर्मभारत्याग । ननु च 'दुस्सहपरीसहेहिं य अभिभूदा मा धम्मधुरं पमुच्चेह' इत्यनेनैव आक्रोशपरीषहसहनं उपदिष्टं ? किमनेन 'गामवचीकंटएहिं' इत्यनेन ?। अयमभिप्राय. सूत्रकारस्य-सोढक्षुदादिवेदनोऽपि न सहतेऽनिष्टं वचस्ततोऽतिदुष्करमपि तत्सोढव्यं इति दर्शनाय पृथगुपादानम् ।

मूलारा—गामवचीकंटगेहिं ग्राम्याणामविविक्तजनाना वचनानि एव कंटकास्तैराक्रोशवचनैरित्यर्थः । सोढक्षुदाविवेदनोऽपि हि नानिष्टं वचनं सोढुं शक्नोति इति अतिदुःसहत्वादाक्रोशवचनस्य पृथगुपादानं । अतिदुःसहमप्याक्रोशवचनं भवाद्भिः सोढव्यमित्युपदेशार्थं ।

अर्थ—दुःसह क्षुधादिक परीषहोंसे और ग्राम्यलोगोंके तीक्ष्ण गालिवचनों से पीडित होते हुए भी हे मुनिगण ! आप धर्मभारका त्याग कदापि न करे 'दुःसह परीषहोंसे पीडित हो कर आप धर्मभार का त्याग न करो' इन वचनोंसे हि आक्रोशपरिषह सहनका अन्तर्भाव होता है तो भी ग्राम्यतीक्ष्ण वचनोंको सहन करनेका उपदेश क्यों किया है ? इस प्रश्नका उत्तर ऐसा है– क्षुधादिवेदनायें सही भी जाती हैं परंतु अनिष्ट वचन सहा जाता नहीं. अतिदुःसह अनिष्ट वचन भी मुनिगण को सहना चाहिये यह दिखानेका आचार्यका अभिप्राय था इसलिये 'गामवचीकंटएहिं तिक्खेहिं' ऐसा पृथक् वचन दिया है.

---

तप.सूद्योग सर्वप्रयत्नेन त्यक्तालस्यैर्भवद्भि' कर्तव्य इत्युपदिशति--

तित्थयरो चदुणाणी सुरमहिदो सिज्झिदव्वयधुवम्मि ॥
अणिगूहिदवलविरिओ तवोविधाणम्मि उज्जमदि ॥ ३०२ ॥

ध्रुवसिद्धिश्चतुर्ज्ञानस्तीर्थकृत्त्रिदशार्चित' ।
अनिगुह्य बलं वीर्यमुद्यतः कुरुते तप' ॥ ३०० ॥

विजयोदया—तित्थयरो तीर्थंकर तरति संसार येन भव्यास्तत्तीर्थं । कैश्चन तरंति श्रुतेन गणधरैर्वालंवनभूतै-रिति श्रुतं गणधरा वा तीर्थमित्युच्यते । तदुभयकरणात्तीर्थंकर. । अथवा ' तिसु तिट्ठदित्ति तित्थ ' इति व्युत्पत्तौ तीर्थ-शब्देन मार्गो रत्नत्रयात्मक उच्यते तत्करणात्तीर्थंकरो भवति । चउणाणी मतिश्रुतावधिमन पर्ययज्ञानवान् । सुरमहिदो सुरैश्चतु प्रकारै पूजित स्वर्गावतरणजन्माभिषेकपरिनिष्क्रमणेषु । सिज्झिदव्वगधुवम्मि नियोगभाविन्यां सिद्धावपि । तथापि अणिगूहियवलविरिओ अनुपन्हुतबलवीर्य । तवोविहाणम्मि तप.समाधाने उज्जमदि उद्योग करोति ।

तपस्युद्योग' सर्वप्रयत्नेन कर्तव्यः इत्युपदेष्टु गाथाष्टाविंशति आचष्टे—

मूलारा—सिज्झदव्वयधुवम्मि अवश्यंभाविन्यामपि सिद्धौ सत्याम् ।

आलस्य छोडकर सर्व प्रयत्नसे तपश्चरणमें तुम उद्योग करो ऐसा आचार्य उपदेश करते हैं.

अर्थ—मति, श्रुति, अवधि और मनःपर्यय ऐसे चार ज्ञानोंके धारक; स्वर्गावतरण, जन्माभिषेक और दीक्षा-कल्याणादिकोंमें चतुर्णिकाय देवोंसे जो पूजे गये हैं, जिनको नियमसे मोक्षप्राप्ति होती है, ऐसे तीर्थंकर भी अपना बल और वीर्य नहीं छिपाते हैं और तपमें उद्युक्त होते ही है इसलिये तुमको भी तपमें उद्योग करना आवश्यक है. जिसका आश्रय लेकर भव्यजीव संसारसे तीरकर मुक्तिको प्राप्त होते हैं उसको तीर्थ कहते हैं. कितनेक भव्य जीव श्रुतसे अथवा गणधर की सहायतासे संसारसे उत्तीर्ण होते हैं. इसलिये श्रुत और गणधरको तीर्थ कहते हैं. श्रुत और गणधरको भी जो कारण हैं उनको तीर्थंकर कहते हैं. अथवा ' तिसु तिट्ठदित्ति तित्थं ' ऐसी भी तीर्थ शब्दकी व्युत्पत्ति है. रत्नत्रयात्मक मोक्षमार्गको तीर्थ कहते हैं उसको जो प्रचलित करते हैं उनको तीर्थंकर कहते हैं ऐसे तीर्थंकरभी यदि तप करते है तो अन्य मुनि भी क्यों न करें ?

---

किं पुण अवसेसाणं दुक्खक्खयकारणाय साहूणं ॥
होइ ण उज्जमिदव्वं सपच्चवायम्मि लोयम्मि ॥ ३०२ ॥
मुमुक्षूणां किमन्येषां दुःखक्षपणकांक्षिणाम् ॥
न कर्तव्यं तपो घोरं प्रत्यवायाकुले जने ॥ ३०१ ॥

विजयोदया--किं पुण अवसेसाण किं पुनर्न प्रयतितव्यं अवशिष्टैः साधुभिः । दुक्खक्खयकारणाय दुःखविनाशननिमित्तं । सापाये लोके आयुषः, शरीरस्य, बलस्य नीरोगतायाश्च विनाशे अविदितकाले सति, दावानलसमाने मृत्यावायाति, लोकवनमिदं अशेषं भस्मसात्कर्तुं अद्य इत्यपि सुचिरं निमिषमात्रेणापि मृत्युरेयात् मासमर्द्धमासमृतुकममयनं सवत्सरं वा प्रति वचनाधिकारकः स्याद्यावन्नायाति मृत्युस्तावत्तपस्युद्योगः कार्यः । न हि मृत्योर्देशनियमोऽस्ति । स्थल एव प्रचारो यथा शकटादीनां । समीरणपथ एव ज्योतिषां, सलिल एव मीनमकरादीनां । कृतमस्य पुनरस्य मृत्योः स्थले, जले, वियति च विहृति । दहनस्य, सुनासूतेर्वा सुराधिपतेः, प्रभंजनस्य, शीतोष्णस्य वा, हिमान्या वा अप्रवेशदेशाः सति न तथा मृत्योः । यथा वा निदानमानं व्याधीनां पित्तानिलश्लेष्मरूपं । अपमृत्योः पुनरखिलमेव निदानं । वातस्य, कफस्य, शीतोष्णयोर्वर्षाहिमातपानां शक्यः प्रतीकारविधिर्न पुनः ससारे मृत्योः । हिमोष्णवर्षादीनां च कालो विदितोऽस्ति न तद्वदस्य । न वा हितमस्य किंचिद्विद्यते । यथा राहुवदनकुहरे प्रवेशो निशापतेः । असत्यपि मृत्युपनिपाते जीवनोऽपि कुरोगाशनिभ्यो महद्भयं । यथा वियतो निपतत्यबुद्ध एवाशनिः । आयुर्बलरूपादयश्च गुणास्तावदेव यावन्नोपैति रोगो देहं । यद्वृन्तलग्नस्य फलस्य तावदपातो यावन्न श्वसनः । व्याधौ च बाध्यमाने देहे न सुखेन शक्यते श्रेयः कर्तुं, यथा वेश्मनि दह्यमाने समन्तान्न प्रतीकारः । असत्सु वा रोगेषु रागशत्रुः सुहृन्मुखः शत्रुरिव प्रवृद्धः यदा नरस्य चित्तं बाधते न तदा सोऽधिकारः । पित्तोद्भवो वैद्यशुभप्रयोगैः प्रशाम्येदपि, रागोदयस्य प्राण्यहितस्य हन्तुं प्रशमः सुदुर्लभः । यदैव च तस्य प्रशमोपलब्धिः पूर्वकर्मप्रशान्तौ तदैव श्रेयस्कृतौ शक्तिः पित्तोपशान्तौ कार्यचित्ते च । इत्थं मृत्युर्व्याधयो राग इत्येते प्रत्यवाया जगति, तांश्चेतसि कृत्वा, यदा ते न संति तदोद्योगः कार्यः ।

मूलारा—किं पुण पुनर्नान्यैःसाधुभिरुद्यमनीयमपि तु तपस्युद्यमः कर्तव्य एव । सपच्चवायम्मि आयुःशरीरबलादिविनाशेनातर्कितकालादिभाविना सहिते ।

अर्थ—अन्य मुनिको भी संसारदुःखोंका क्षय करनेके लिये क्या प्रयत्न नहीं करना चाहिये ? अर्थात् उनको भी तपमें उद्योग करना अवश्य प्राप्त है. इस जगत्में मनुष्यका आयु, शरीर, बल और आरोग्यका नाश कब

होगा यह समझमें नहीं आता है. मृत्यु दावानलके समान है. वह इस संपूर्ण जगत्रूपी वनको कब दग्ध करेगा यह
हम नहीं समझ सकते हैं. मत्यु आज नहीं आवेगा, अथवा एकमास, अर्धमास, दो महिने, छहमास, एक वर्ष तक आवे-
गा नहीं ऐसा खात्रीसे वचन नहीं कह सकते हैं एक क्षणमें भी मृत्युका आगमन होगा. जबतक मृत्यु आता नहीं तवतक
तपश्चर्याका उद्योग करना चाहिये. मृत्यु अमुक स्थानमें रहता है ऐसा उसका प्रदेश निश्चित नहीं है. गाडी-मोटर वगैरह
स्थल परही गमन करते हैं. नक्षत्रसमूह आकाशमें ही भ्रमण करते हैं. मत्स्य, मगर वगैरह जलचर प्राणी पानीमें ही
फिरते हैं. परंतु अत्यंत दुःख देनेवाला यह मृत्यु स्थलमें, जलमें, आकाशमें सर्वत्र भ्रमण करता है. अग्नि, चंद्र, सूर्य,
इन्द्र, ठंडा अथवा उष्ण वायु, और बर्फ समुदाय इनका जहां प्रवेश नहीं है ऐसे प्रदेश बहुत है. परंतु मृत्युका सर्वत्र
अप्रतिहत संचार है. वात, पित्त और कफ ये रोग उत्पन्न होनेके कारण हैं परंतु अपमृत्युके लिये सर्व पदार्थ कारण हो
सकते हैं. वात, पित्त, कफ, शीत, उष्ण, जलवृष्टि, ठंडी, धूप इनका प्रतिकार करनेके पदार्थ हैं. परन्तु इस संसा-
रमें मृत्यु का प्रतिकार करनेवाला कोई भी पदार्थ नहीं है. शीतकाल, वर्षाकाल और ग्रीष्मकाल इनका समय
लोगोंको ज्ञात होता है. परन्तु मृत्युका आगमनसमय किसी को भी मालुम नहा रहता है. जब राहुके मुखमें
चन्द्रका प्रवेश होता है तब उससे छुडाने वाला हितकर पदार्थ कोई नहीं है उसी तरह मृत्यु जब जीवको पकडता
है तब उसको उससे बचानेवाला कोई नहीं है. मृत्युके बिना भी अन्य पदार्थोंसे प्राणिओंको भय उत्पन्न
होता है. जैसे दुष्ट रोग, वज्रपात वगैरहसे भय उत्पन्न होता है. अशनिपात
अचानक आकाशसे होता है. तद्वत् अचानक मृत्यु प्राणिको पकडता है आयु, बल, रूप वगैरह तवतक
देहमें स्थिर रहते हैं जबतक रोगसे यह ग्रसित नहीं होता जबतक वायुका आगमन नहीं तबतक फल वृंतमें स्थिर
रह सकता है वह गिरता नहीं है जब रोगसे शरीर पीडित होता है तब सुखसे आत्महित करना नहीं होता है.
जैसे अग्नीसे घर चारों तरफसे जब घिर जाता है तब उपाय करना नितरां अशक्य है. शरीर में रोग नहीं हो तो
भी जब मित्रके समान दीखनेवाला रागशत्रु इस मनुष्य के चित्तको पीडित करता है तब यह मनुष्य समता धारण
करनेमें असमर्थ होता है. वैद्यके अच्छे प्रयोगोंसे प्राणीका पित्तप्रकोप शांत होगा परंतु प्राणीका अहित करनेवाला
रागभाव शांत होना बडा ही कठिन है.-पित्त शांत होनेपर जैसा प्राणी स्वकार्यमें चित्त लगाता है, तथा पूर्वकर्म
शांत होनेपर रागभाव शांत होकर आत्मकल्याण करनेमें मनुष्य समर्थ होता है. इस प्रकार इस जगतमें ॥ र

और रोग ये तप करनेमें व्यत्यय लाते हैं. ऐसा मनमें विचार कर जब ये देहमें नहीं होंगे तब तपमें उद्योग करना चाहिये.

---

सत्तीए भत्तीए विज्जावच्चुज्जदा सदा होह ॥
आणाए णिज्जरेत्ति य सबालउड्ढाउले गच्छे ॥ ३०४ ॥

शक्तितो भक्तितः संघे वत्सलास्ते चतुर्विधे ॥
वैयावृत्यकराः शश्वज्जिनाज्ञानिर्जरार्थिनः ॥ ३०२ ॥

विजयोदया—सत्तीए भत्तीए शक्त्या भक्त्या च । विज्जावच्चुज्जदा वैयावृत्ये उद्यता सदा होह नित्य भवत । आणाए णिज्जरेत्तिय सर्वज्ञानामाज्ञा वैयावृत्त्य कर्तव्यमिति तदाज्ञया हेतुभूतया, वैयावृत्त्यं हि तप तपसा निर्जरा भवतीति च । सवालउड्ढाउले सह वालैर्वर्तमाना ये वृद्धास्तेराकीर्णे गणे ॥

मूलारा—आणाए वैयावृत्त्य कर्तव्यमिति जिनानामाज्ञया हेतुभूतया । णिज्जरेत्ति वैयावृत्त्यं निर्जराहेतुभूतत्वान्निर्जरा इति कृत्वा ॥

अर्थ—बालमुनि और वृद्ध मुनिओंसे व्याप्त ऐसे मुनिसमुदायका वैयावृत्त्य करनेमें हे मुनिवृंद! तुम अपनी शक्तिसे और भक्तीसे सदा उद्यत बनो. वैयावृत्य करना यह मुनिओंका कर्तव्य है ऐसी जिनदेवकी आज्ञा है ऐसा समझकर और यह वैयावृत्य तप है तथा निर्जराका कारण है ऐसा समझकर उसके करनेमें तुम तत्पर रहो.

---

वैय्यावृत्त्य कर्तुमभ्युद्युक्तं प्रति इदमादर्शयति—

सेज्जागासणिसेज्जा उवधी पडिलेहणाउवग्गहिदे ॥
आहारोसहवायणविकिंचणुव्वत्तणादीसु ॥ ३०५ ॥

उपधीनां निषद्यायाः शय्यायाः प्रतिलेखनम् ॥
उपकारोऽन्नभैषज्यमलत्यागादिगोचरः ॥ ३०३

विजयोदया—सेज्जागासणिसेज्जा उवधी पडिलेहणा उवग्गहिदे। शय्यावकाशस्य, निपद्या स्थानस्य, उपकरणानां च प्रतिलेखना, उपग्रह उपकारः । किंविषयः ? आहारोसहवायणविकिंचणुव्वत्तणादीसु योग्यस्य आहारस्य औषधस्य वा दान स्वाध्यायस्योत्सारणं अशक्तस्य शरीरमलानिरासः । उवत्तणे पार्श्वात्पार्श्वान्तरस्योत्थापन ॥

वैय्यावृत्त्यप्रयोगविधिं गाथाद्वयेनाह—

मूलारा—सेज्जोगास शयनस्थानं । णिसेज्जा उपवेशनस्थानं । उवधी उपकरणानि । एषां प्रतिलेखना । उवग्गहिधे उपग्रहः उपकार इत्यर्थः । स चाहारादिविषयो ग्राह्यः । आहारोसह योग्यस्याहारस्यौषधस्य च दानं । वायणा व्याख्यानं । विकिंचणं अशक्तस्य कायमलशोधनम् । उवत्तण पार्श्वात्पार्श्वान्तिरोत्थानम् ।

वैयावृत्य करनेके लिये उद्युक्त हुए मुनिओंको वैयावृत्यका प्रयोगविधि बतलाते हैं—

अर्थ—शयनस्थान, बैठनेका स्थान, उपकरण-पिंछी कमंडलु वगैरह इनका शोधन करना, आहार-योग्य निर्दोष आहार, निर्दोष औषध, देकर उपकार करना, स्वाध्याय करना अर्थात् व्याख्यान करना, अशक्त मुनिका मैला उठाना, उस मुनिको एक बाजुसे दूसरे बाजुपर उठाकर सुलाना बैठाना वगैरह कार्य करना यह सब वैयावृत्यका विधि है.

---

अद्धाण तेण सावयरायणदीरोधगासिवे ऊमे ॥
वेज्जावच्चं उत्तं संगहणारक्खणोवेदं ॥ ३०६ ॥

मार्गे चोरापगाराजदुर्भिक्षमरकादिषु ॥
वैयावृत्यं विधातव्यं सरक्षासंग्रहं सदा ॥ ३०४ ॥

विजयोदया—अद्धाण तेण सावयरायणदीरोधगासिवे ऊमे अध्वना श्रमेण श्राताना पादादिमर्दनं । स्तेनैरुपद्रूयमाणाना । तथा श्वापदै, दुष्टैर्वा भूमिपालैः, नदीरोधकै मार्यां च तदुपद्रवनिरासः विद्यादिभिः । ऊमे दुर्भिक्षे सुभिक्षदेशानयन । वेज्जावच्च वुत्त वैयावृत्त्यमुक्तम् । सगहसारक्खणोवेदं सग्रहसंरक्षणाभ्यामुपेत ।

मूलारा—अद्धाणं मार्गश्रमेण श्राताना पादादिमर्दनं । तेण चौरोपद्रवनिरासः । एवमुत्तरत्राप्युपस्कारः । सावद्रायणदीरोधकासिवे उपद्रव निराकारः । रोधक बंदीकारः । असिवे मरके तदुपद्रवविनाशो विद्यादिभिः । ऊमे दुर्भिक्षे सुभिक्षदेशनयनं । संगह मा भैष्टेत्यादि धैर्याधानपूर्वकः सम्यगंगीकारः । सारक्खणं संरक्षणं ।

अर्थ—जो मुनि रास्तेके श्रमसे थक गये उनकी पगचंपी करना, हस्तमर्दन, अंगमर्दन करना. जिन मुनिओंको चोरसे उपद्रव हुआ, दुष्ट पशुओंसे पीडा हुई हो, राजासे कष्ट पोहोंचा होगा, नदीके द्वारा कोई मुनि रुक गये, भारी रोगसे पीडित होगये तो उनका उपद्रव विद्यादिकोंसे नष्ट करना चाहिये. यदि कोई मुनि दुर्भिक्षपीडित हुए हो तो उनको सुभिक्ष देशमें लाकर उनकी पीडाका परिहार करना चाहिये. इन सब कार्योंको वैयावृत्य कहते हैं. ऐसे कार्य करनेसे मुनिओंका संग्रह होता है. और आप डरो मत ऐसा बोलकर उनमें धैर्य उत्पन्न कर उनका अंगीकार करना चाहिये.

---

वैयावृत्याकरणं निंदति—

अणिगूहिदबलविरिओ वेज्जावच्चं जिणोवदेसेण ॥
जदि ण करेदि समत्थो संतो सो होदि णिद्धम्मो ॥ ३०७ ॥

समर्थो न विधत्ते यो वैयावृत्त्यं जिनाज्ञया ॥
अप्रच्छाद्यं बलं वीर्यमतो निर्धर्मकः सकः ॥ ३०९ ॥

विजयोदया— अनिगूहितेत्यादिना-अनिगूढवीर्यो वैयावृत्त्य जिनोपदिष्टं क्रमेण न करोति । शक्तोऽपि सन् स निर्धर्मो भवति धर्माभिष्क्रातो भवति इति सूत्रार्थ. ।

वैयावृत्त्याकरणे दोपान्गाथाद्वयेनाह—

मूलारा—स्पष्टं ।

जो मुनि वैयावृत्य करता नहीं उसकी निंदा करते हैं—

अर्थ—जिसने अपना बल और वीर्य छिपाया नहीं है, और जो समर्थ है तो भी जिनेश्वरने कहे हुए क्रमसे जो वैयावृत्य करता नहीं है वह मुनि निर्धर्मा है अर्थात् धर्मसे भ्रष्ट हुआ है ऐसा समझना चाहिये. ऐसा इस सूत्रका अर्थ है.

---

दोषांतराणि व्याचष्टे---

तित्थयराणाकोधो सुदधम्मविराधणा अणायारो ॥
अप्पापरोपवयणं च तेण णिज्जूहिद होदि ॥ ३०८ ॥

आज्ञाकोपो जिनेंद्राणां श्रुतधर्मविराधना ॥
अनाचारः कृतस्तेन स्वपरागमवर्जनम् ॥ ३०६ ॥

विजयोदया—तित्थयराणाकोधो तीर्थकराणामाज्ञाकोप । सुदधम्माविराहणा श्रुतोपदिष्टधर्मनाशन। अणाचारो आचाराभाव वैयावृत्त्याख्ये तपसि अवृत्ते. । अप्पापरोपवयणं च तेण णिज्जूहिद होदि ॥ आत्मा साधुवर्ग॰ प्रवचनं च त्यक्त भवति। तपस्यनुद्योगादात्मा त्यक्तो भवति, आपद्युपकाराकरणाद्यतिवर्ग , श्रुतोपदिष्टस्याकरणादागमश्च त्यक्त ॥

मूलारा–कोवो भंग. कृतो भवतीति शेषः। सुदधम्मविराहणा श्रुतोपदिष्टधर्मविनाशः । वैयावृत्याख्ये तपस्यप्रवृत्ते. । णिज्जूहिदं तपस्यनुद्योगादात्मा त्यक्त॰ । आपद्युपकाराकरणाद्यतिवर्गः । श्रुतोपदिष्टस्याकरणादागमश्च ।

अन्य दोषोंका भी वर्णन करते हैं—

अर्थ-- वैयावृत्य करना चाहिये ऐसी अर्हत्परमेश्वरकी आज्ञा है परंतु जो वैयावृत्य नहीं करता है उसने उनकी आज्ञाका भंग किया है ऐसा समझना चाहिये. वैयावृत्य न करनेसे शास्त्रमें कहे हुए धर्मका नाश होता है. वैयावृत्य नहीं करनेसे मुनि मुनिधर्मका आचार पाल नहीं सकेंगे इसलिये धर्मविनाश होगा अनाचार होगा, क्योंकि, कोई भी वैयावृत्य नामक तपमें प्रवृत्त नहीं होंगे. वैयावृत्य न करनेसे अपना, साधुवर्गका और आगमका त्याग होगा. तपश्चरणमें उद्युक्त न होनेसे आत्माका त्याग हुवा, संकटमें उपकार न करनेसे यतिओंका त्याग होता है और शास्त्रोपदिष्ट वैयावृत्यका पालन न करनेसे आगमका त्याग होता है. वैयावृत्य न करनेसे ऐसे महादोष उत्पन्न होते हैं.

---

१ कपुस्तके ' वैयावृत्त्याख्ये तपसि ' इत आरभ्य अग्रेतनगाथाद्वयं तट्टीका च नोपलब्धा ।

गुणान्वैयावृत्यकरणे कथयति गाथाद्वयेन—

गुणपरिणामो सड्ढा वच्छल्लं भत्तिपत्तलंभो य ॥

संधाणं तवपूया अव्वोच्छित्ती समाधी य ॥ ३०९ ॥

विजयोदया—गुणपरिणामो यतिगुणपरिणति । सड्ढा श्रद्धा । वच्छल्लं वात्सल्य । भत्ती भक्ति' । पत्तलभो य पात्रस्य लाभ । सधाण सधान । तव तप । अव्वुच्छित्ती य तित्थस्य अव्युच्छित्तिश्च तीर्थस्य । समाधी य समाधिश्च ।

वैयावृत्त्यकरणेऽष्टादशगुणान्गाथाद्वयेनोद्दिशति—

मूलारा—गुणपरिणामो वैयावृत्त्यकरस्य वाध्यमानसाधुगुणेपु वासना । क्रियमाणवैयावृत्त्यस्य च साधो. सम्यक्त्वादिगुणेपु प्रबंधेन प्रवृत्तिः । पत्तलंभो पात्रस्य लाभ । संधाण कुतश्चिद्विच्छिन्नाना दर्शनादीना आत्मनि पुन संयोजनं ।

वैयावृत्य करनेसे उत्पन्न होनेवाले गुणोंका वर्णन आचार्य दोन गाथाओंसे करते हैं—

अर्थ वैयावृत्य करनेसे इतने गुणोंकी प्राप्ति होती है—

१ गुणपरिणाम—मुनिगुणोंकी वैयावृत्य करनेवालेमें परिणति होती है. उपसर्गादिसे जिसको पीडा हुई है ऐसे मुनिके गुण मेरेको प्राप्त हो ऐसी इच्छा वैयावृत्य करनेवालेके मनमे उत्पन्न होना यह गुणपरिणति शब्दका अर्थ हैं २ श्रद्धा करना, ३ भक्ति ४ वात्सल्य ५ पात्रलंभ-पात्र की प्राप्ति होना ६, संधान किसी कारणसे विच्छिन्न हुए सम्यग्दर्शनादिकोंको आत्मामे जोड देना. ७ तप ८ पूजा ९ तीर्थाव्युच्छित्ति तीर्थकी परंपरा सतत रहना अर्थात् धर्मका नाश न होने देना. १० समाधि

---

आणा संजमसाखिल्लदा य दाणं च अविदिगिंछा य ॥

वेज्जावच्चस्स गुणा पभावणा कज्जपुण्णाणि ॥ ३१० ॥

गद्यम्—गुणपरिणामश्रद्धावात्सल्यभाक्तिपात्रलाभसंधानतपःपूजातीर्थाविच्छित्तिसमाधि-जिनाज्ञासंयमसाहाय्यदानाविचीकित्साप्रभावनासंघकार्याणि वैयावृत्त्यगुणा' ॥ ३०७-३०८ ॥

विजयोदया—आणा संजमसाखिल्लदा य आज्ञा संयमसाहाय्यं च । दाणं च दानं च । सर्वज्ञोपदिष्टवैयावृत्यकरणादाज्ञा संपादिता । आज्ञासंपादनमाज्ञासंयमः । परस्य वैयावृत्यकृत उपकारः । रत्नत्रयस्य निरतिचारस्य दानं । संजमसाखिल्लदा य संयम साहाय्यमिति चार्थ. । अविदिगिंछा य अविचिकित्सा च । वेज्जावच्चस्स गुणा वैय्यावृत्यस्य गुणाः । पभावणा प्रभावना च । कज्जपुण्णाणि कार्यनिर्वहणानि च ॥

मूलारा——साखिल्लिदा साहाय्यं । दाणं निरतिचाररत्नत्रयस्य संपादनं ॥

अर्थ—आज्ञासंयम, साहाय्य, दान, निर्विचिकित्सा, प्रभावना, कार्य निर्वाहण ऐसे वैयावृत्यके अठारह गुण हैं. सर्वज्ञने वैयावृत्य करना यह मुनिओंका कर्तव्य है ऐसी आज्ञा दी है. उनकी आज्ञाका संपादन करना चाहिये अर्थात् मुनिओंके संयममें वैयावृत्य करके उपकार करना चाहिये. संयमसाखिल्लदा संयममें सहायता करना.

---

गुणपारिणामो इत्येतत्पदं व्याचष्टे—

मोहग्गिणादिमहदा घोरमहावेयणाए फुट्टंतो ॥
उज्झदि हु धगधगंतो ससुरासुरमाणुसो लोओ ॥ ३११ ॥

दह्यते सकलो लोको महता मोहवह्निना ॥
धग्धगित्येष कुर्वाणो महावेदनया स्फुटम् ॥ ३०९ ॥

विजयोदया—मोहग्गिणा अज्ञानाग्निना । अदिमहदा अतिमहता, सकलवस्तुविषयतया महदज्ञानं तेन उज्झदि दह्यते । घोरमहावेदणाए घोरया महत्या वेदनया । फुट्टंतो विशीर्यमाण. । धगधगंतो धगधगायमानः । ससुरासुरमाणुसो लोगो देवासुरमानुषै' सह वर्तमानो लोक. ॥

गुणपरिणामं गाथाचतुष्टयेन व्याचष्टे—

मोहग्गिणा ममेदमहमस्येत्यादिप्रत्ययलक्षणाज्ञानवह्निना । अदिमहदा सकलवस्तुविषयतया अतिविपुलेन । फुट्टन्तो विशीर्यमाणः । धगधगंतो धगधगायमान जाज्वल्यमान इत्यर्थः । लोगो वहिरात्मप्राणिगण. ।

गुणपरिणाम इस गुणका स्पष्टीकरण करते हैं—

अर्थ— यह जगत् मोहरूपी अग्नीसे अर्थात् अज्ञानरूपी अग्नीसे जल रहा हैं. इस अग्नीने संपूर्ण वस्तुयें

घेरली हैं इस के द्वारा सब जीव दग्ध हो रहे हैं. इससे होनेवाली घोर वेदनासे उनके अंग फुटने लगे हैं. और उनको बडा ही दाह हो रहा है. इस अग्नि में केवल मनुष्य और पशु ही दग्ध हो रहे हैं ऐसा नहीं समझना परंतु समस्त चतुर्णिकाय देव भी जल रहे हैं. तात्पर्य यह है कि जगतके समस्त जीव वस्तुओंका यथार्थ स्वरूप जाननेमें असमर्थ हैं. उनमें गाढ अज्ञान घुसा है.

---

एदम्मि णवरि मुणिणो णाणजलोवग्गहेण विज्झाविदे ॥
डाहुम्मुक्का होंति हु दमेण णिव्वेदणा चेव ॥ ३१२ ॥

तत्र विध्यापिते सद्यो भूयसा ज्ञानपाथसा ॥
मग्ना दमपयोराशौ सुखायंते तपोधनाः ॥ ३१० ॥

विजयोदया—एदम्मि एतस्मिन्लोके दह्यमाने । णवरि पुन. मुणिणो णिव्वेदणा चेव होंति मुनय एव निर्वेदना भवन्ति । कथं ? णाणजलोवग्गहेण ज्ञानजलोपग्रहेण । विज्झविदे नष्टे मोहाग्नौ । डाहुम्मुक्का दाहोन्मुक्ताः । दमेण रागद्वेषप्रशमेन च । एतदुक्तं भवति—समीचीनज्ञानजलप्रवाहोन्मूलिताज्ञानवह्निप्रसरत्वं नाम यतीनां गुणः निर्वेदनत्वं चेति ।

मूलारा—एदंमि एतस्मिन्लोके दह्यमाने । णवरि पुनः । णाणजलोवग्गहेण आत्मदेहादिभेदज्ञानसलिलप्रवाहेण विज्झविदे विध्यापिते । मोहमहाग्नाविति शेष । अन्ये तु एदंमीत्यस्य मोहाग्नावित्यर्थमाहुः । दमेण रागद्वेषप्रशमेन । णिव्वेदणा चेव मुनय एव निर्वेदना भवन्तीत्यर्थः । एतदुक्तं भवति— समीचीनज्ञानजलप्रवाहप्रसरत्वं, निर्वेदनत्वं च यतीनां गुणो ज्ञानानंदमयत्वं इत्यर्थ ।

अर्थ—यह सब जगत् अज्ञानाग्निसे जल रहा है परंतु मुनीश्वर ज्ञानमय जलके प्रवाहसे मोहरूपी अग्निको बुझाकर भ्रान्ति, संशय अनध्यवसायादि वेदनासे मुक्त हुए हैं. अर्थात् उनको देह और आत्मा भिन्न भिन्न है ऐसा ज्ञान हुआ है. देहही मैं हूं यह भ्रान्ति उनके हृदयसे नष्ट हो गई है. मुनिओने जितेन्द्रियता और रागद्वेषका उपशम इन उपयोंसे अज्ञानजन्य वेदनाका नाश किया है अभिप्राय यह है कि मुनि सम्यग्ज्ञानरूपी जलप्रवाहसे अज्ञानाग्नि समूल शांत कर वेदना रहित हुए हैं.

पह सूत्रोंमें किया है यह वर्णन अचेलताकी ही सिद्धि करेगा.

जो वस्त्र धारण करेगा उसको जाडेसे, दंशमशकादिसे दुःख होता नहीं.

इन सूत्रोंसे अचेलताका ही निर्णय होता है. परिचत्तेसु वत्थेसु इत्यादि गाथाओंका अभिप्राय—मुनि मनमें विचार करते हैं' जब मैंने वस्त्रका त्याग किया है तो मैं फिर उसको नहीं ग्रहण करूंगा. जिसने वस्त्रका त्याग किया है वह सदा जिनरूपका धारक माना जाता है. जिसने वस्त्र धारण किया है वह सुखी होता है और वस्त्ररहित दुःखी होता है. इसलिये मैं वस्त्र धारण करूंगा ऐसा विचार भिक्षु मनमें न लावे निर्वस्त्र होनेसे मेरेको शीतसे दुःख होता है इसलिये मैं धूपका सेवन करूंगा ऐसी भावना भिक्षुकको मनमें नहीं करनी चाहिये और शीतादि परीषहोंको सह सहन करे. मेरे पास शीतनिवारण करनेवाला वस्त्र नहीं है इसलिये मैं अग्निका सेवन करूंगा ऐसा विचार भिक्षुकको नहीं करना चाहिये

उत्तराध्ययनमें ऐसा अभिप्राय लिखा है—

जो आचेलक्य धर्म है वही पार्श्वनाथस्वामीने कहा है. परंतु एक धर्म में ही अर्थात् मुनिधर्म में ही प्रवृत्त हुए मुनिओंमें दो तरह की—सचेल धर्म और अचेल धर्म ऐसी दो कल्पनायें उत्पन्न हुई हैं. अतः मेरे मनमें संशय उत्पन्न हुआ है. इस वचनसे भी चरमतीर्थकर महावीर स्वामी के धर्म में अचेलता सिद्ध होती है

दशवैकालिक ग्रंथमें ऐसा वचन है—

अभिप्राय—जो नग्न है, मुंड है अर्थात् जो केशलोच करता है, जिसके नख केश दीर्घ है, जिसने मैथुनका त्याग किया है ऐसे साधूको अलंकार की क्या जरूरत है.

इस प्रकार आचेलक्य कल्पका वर्णन हुआ.

उद्देशिक स्थितिकल्पका वर्णन—

मुनिके उद्देशसे किया हुआ आहार, वसतिका वगैरहको उद्देशिक कहते हैं. उसके आधाकर्मादि विकल्पसे सोला प्रकार हैं उसका त्याग करना यह द्वितीय स्थितिकल्प है.

कल्पनामक ग्रंथमें इसका ऐसा वर्णन है—

अर्थात्—श्री आदिनाथ तीर्थंकर और श्री महावीरस्वामी इनके तीर्थमें सोलह प्रकारके उद्देश दोषोंका परिहार करके आहारादिक ग्रहण करना चाहिए ऐसा कहा है यह दूसरा स्थितिकल्प है

सेज्जाधर कल्पका वर्णन—

सेज्जाधर शब्दके तीन अर्थ है—जो वसतीकाको बनाता है वह, बनाई हुई वसतिकाका संस्कार करने-
वाला, अथवा गिरी हुई वसतिकाको सुधारनेवाला, किंवा उसका एक भाग गिरगया हो तो उसको सुधारनेवाला
वह एक, जो बनवाता नहीं है और संस्कार भी नहीं करता है परन्तु यहां आप निवास करो ऐसा कहता है वह,
ऐसे तीनोंको शय्याधर कहते हैं. इनके आहारका, और इनके पिच्छिका, वगैरह उपकरणका त्याग करना यह
तीसरा कल्प हैं

यदि इन शय्याधरोंके घरमें मुनि आहार लेंगे तो धर्मफलके लोभसे ये शय्याधर मुनिओंको आहार देते
हैं ऐसी निंदा होगी. जो आहार देनेमें असमर्थ है, जो दरिद्री है, लोभी कृपण है वह मुनिओंको वसतिदान न
देवें उसने वसतिका दान किया तो भी इस मंदभाग्यनें मुनिको आश्रय दिया परंतु आहार नहीं दिया ऐसी लोग
निंदा करते हैं. जो वसतिका और आहार भी देता है उसके ऊपर मुनिका स्नेह भी होना संभवनीय है. क्योंकि
उसने मुनिपर बहुत उपकार किया है अतः उनके यहां मुनि आहार ग्रहण नहीं करते हैं.

राजाके यहां आहार नहीं लेना यह चौथा स्थितिकल्प है. इक्ष्वाकुवंश, हरिवंश इत्यादि कुलमें जो उत्पन्न
हुआ है, जो प्रजाका पालन करना, उनको दुष्टोंसे रक्षण करना इत्यादि उपयोंसे अनुरंजन करता है उसको राजा
कहते हैं. राजाके समान जो महाऋद्धीका धारक है उसको भी राजा कहते हैं, ऐसोंके यहां पिंड ग्रहण करना वह
राजपिंड है. इसके तीन भेद हैं—आहार, अनाहार और उपधि. अन्न, पान, खाद्य और स्वाद्यके पदार्थोंको आहार
कहते हैं. तृण, फलक, आसन वगैरह पदार्थोंको अनाहार कहते हैं पिंछी, वस्त्र, पात्र उनको उपधि कहते हैं.

राजपिंडका ग्रहण करनेमें क्या दोष है ? इस प्रश्नका उत्तर ऐसा है—आत्मसमुत्थ और परसमुत्थ ऐसे
दोषोंके दो भेद है. ये दोष मनुष्य और तिर्यंचोंके द्वारा होते हैं. तिर्यंचो के ग्राम्य और अरण्यवासी ऐसे दो भेद है
ये दोनो प्रकारके तिर्यंच दुष्ट और भद्र ऐसे दो प्रकार के हैं घोडा, हाथी, भैंसा, मेंढा, कुत्ता इनको ग्राम्य पशु
कहते हैं. ये पशु राजाके घरमें प्रायः होते हैं यदि ये दुष्ट स्वभावके होंगे तो उनसे मुनिओंको बाधा पोहोंचती हैं

यदि वे भद्र हो अर्थात् दुष्ट स्वभावके न हो तो वे स्वयं मुनिओंको देखकर भय से भागकर दुःखित होते हैं. स्वयं गिर पडते हैं अथवा धक्का देकर मुनिओंको मारते हैं. इधर उधर कूदते हैं

वाघ, सिंह वगैरह मांसभक्षी प्राणी, वानर वगैरह प्राणी राजा के घरमें बंधनसे यदि मुक्त होगये होंगे तो उनसे मुनिका घात होगा और वे यदि भद्र होंगे तो वे इधर उधर भागने पर भी मुनिको बाधा होने की संभावना है.

मनुष्योंसे भी राजाके घरमें मुनिओंको दुःख भोगने पडते हैं. उनका वर्णन-- राजाके घरमें तलवर, म्लेच्छ, दास, दासी वगैरह लोक रहते हैं. इन लोगोंसे राजगृह व्याप्त होनेसे वहा प्रवेश होने में कठिनता पडती है. यदि मुनिने राजाके घरमें प्रवेश किया तो वहां उन्मत्त दास वगरह लोक उनका उपहास करते हैं उनको निंद्य शब्द बोलते हैं. कोई उनको अंदर प्रवेश करने में मनाई करते हैं, कोई उनको उल्लंघते है. वहां अंत:पुरकी स्त्रियां यदि कामविकार से पीडित होगी अथवा पुत्रकी इच्छा उनको हो तो मुनिका जबरदस्तीसे उपभोगके लिये प्रवेश करवाती है.

कोइ व्यक्ति राजाके घरके सुवर्ण रत्नादिक चोर कर यहां मुनि आया था उसने चोरी की है ऐसा दोपारोपण करते हैं. यह राजा मुनिओंका भक्त है ऐसा समझकर दुष्ट लोक मुनि वेप धारण कर राजाके यहां प्रवेश करते हैं और वहां अनर्थ करते हैं. जिससे मुनिओंको बाधा पोहोंचनेकी बहुत संभावना रहती है. अर्थात् राजा रुष्ट होकर अविवेकी बनकर मुनिओंको दुःख देता है. अथवा अविवेकी दुष्ट लोक मुनिओंको दोप देते हैं उनको मारते हैं. ऐसे इतर व्यक्तिओंसे उत्पन्न हुए दोपोंका वर्णन किया है अब राजाके घरमें प्रवेश करनेसे मुनि स्वयं कोनसे दोप करते हैं इसका वर्णन करते हैं—

राजगृहमें जाकर मुनि आहार शुद्ध है या नहीं इसका शोध नहीं करेगा देखभाल न कर लाया हुआ आहार ग्रहण करता है. विकार उत्पन्न करनेवाले पदार्थ सेवन करनेसे इंगाल नामक दोप उत्पन्न होता है. अथात् ऐसे पदार्थ भक्षण करनेमें लंपट होजाता हैं दुर्दैवसे वहांकी रत्नादिक अमूल्य वस्तु चुरानेके भाव उत्पन्न होकर उसको उठा लेगा अपने योग्य स्त्रीको देखकर उसमें अनुरक्त होगा. राजाका वैभव, उसका अंतःपुर, वेश्या वगैरहको देखकर निदान करेगा. ऐसे दोपोंका संभव जहां होगा ऐसे राजाके घरमें आहारका त्याग करना चाहिये.

परंतु जहां ऐसे दोष होनेकी संभावना नहीं है वहां मुनिको आहार लेनेके लिये मनाई नहीं है. गत्यतर न हो अथवा श्रुतज्ञानका नाश होनेका प्रसंग हो तो उसका रक्षण करनेके लिये राजगृहमें आहार लेनेका निषेध नहीं है ग्लान मुनि अर्थात् बीमार मुनिके लिये राजपिंड यह दुर्लभ द्रव्य है. बीमारी, श्रुतज्ञानका रक्षण ऐसे प्रसगमें राजाके यहां आहार लेना निषिद्ध नहीं हैं.

५ चारित्र संपन्न मुनिका अपने गुरूका और अपनेसे बडे मुनिओंका विनय करना शुश्रूषा करना यह कर्तव्य है. इसको कृतिकर्म नामक स्थितिकल्प कहते हैं.

६ व्रतारोपण योग्यता नामक छठा स्थितिकल्प है—

जिसको जीवोका स्वरूप मालुम हुआ है ऐसे मुनीको नियमसे व्रत देना यह छठा स्थितिकल्प है.

जिसने पूर्ण निर्ग्रंथावस्था धारण की है उद्देशिकाहार और राजपिंडका त्याग किया है. जो गुरुभक्त और विनयी है वह व्रतारोपणके लिये योग्य है.

व्रत देने का क्रम इस प्रकार है—जब गुरु बैठते हैं और आर्यिकायें सम्मुख होकर बैठती है. ऐसे समयमें श्रावक और श्राविकाओंको व्रत दिये जाते हैं. व्रत ग्रहण करनेवाला मुनि भी गुरुके बायें तरफ बैठता हैं तब गुरु उसको व्रत देते हैं.

व्रतोंका स्वरूप जानकर पापोंसे विरक्त होना वह व्रत है, वृतिकरण, छादन, संवर, विरति ये सब शब्द व्रतके वाचक है. यही अभिप्राय ' णाऊण ' इस गाथामें कहा है.

पहिले तीर्थकर और अन्तिम तीर्थकर इन्होने रात्रिभोजन त्याग और पंच महाव्रतोंका उपदेश किया है. प्रमत्त योगसे प्राणी के प्राणोंका घात करना इसको हिंसा कहते हैं इस हिंसासे विरक्त होना यह प्रथम अहिंसा महाव्रत है. असत्य भाषणसे प्राणिओंको दुःख होता है ऐसा समझकर दयावान मुनि सत्य बोलते हैं. यह सत्य महाव्रत है. यह मेरा है ऐसा संकल्प जिसके ऊपर है ऐसी वस्तु लेने पर लोक उस वस्तुके विरहसे दुःखित होते हैं यह देखकर दयासे उनकी वस्तु लेनेका त्याग करना यह तीसरा अचौर्य महाव्रत है, सरसोंसे भरी हुई नलिकामें तपी हुई लोहशलाका घुसनेसे सब सरसों जलकर भस्म हो जाती हैं उसी तरह योनी में पुरुषेंद्रियका प्रवेश होने से वहांके सर्व सूक्ष्म जीव नष्ट होते हैं. यह मैथुन रागभाव को उत्पन्न करता है, यह कर्मबंधका

महान् कारण है ऐसा समझकर दयावान् मुनि उससे पूर्ण विरक्त होते हैं यह उनका चौथा ब्रह्मचर्य महाव्रत है.

परिग्रहसे छहों प्रकारके जीवोंको बाधा पोहोंचती है. यह ममत्वपरिणामक लिय कारण है. इसलिये सर्व परिग्रहोंका त्याग करना यह परिग्रहत्याग नामक पाचवा महाव्रत है.

इन व्रतोंका पालन करनेकेलिए रात्रिभोजनका त्याग करना यह छठा व्रत हैं अहिंसामहाव्रत सर्व जीवोंको विषय करता है. अर्थात् सर्व जीवोंपर दया करना यह अहिंसा महाव्रतका विषय है. अचार्यमहाव्रत और परिग्रह त्याग महाव्रत ये सर्व पदार्थविषयक है. अर्थात् बाह्य धन धान्यादिक पदार्थोंका त्याग करनपर इन व्रतोंकी प्राप्ति होती है और बचे हुए व्रत अर्थात् सत्यमहाव्रत और ब्रह्मचर्यव्रत ये दो व्रत द्रव्योंका एकदेश विषय करते हैं. यही अभिप्राय पढमम्मि सव्वजीवा इस गाथामें आचार्योंने दिखाया है.

ज्येष्ठ नामक सप्तम स्थितिकल्पका वर्णन—

७ जिसने पांच महाव्रत धारण किये हैं, और जो बहुत वर्ष की दीक्षित है ऐसी आर्यिकासे भी आज जिसने दीक्षा ली है ऐसा मुनि ज्येष्ठ माना जाता है. पुरुप सग्रह, उपकार और रक्षण करता है जगतमें पुरुपने ही धर्मकी स्थापना की है इसलिए उसको ज्येष्ठता मानी है इसवास्ते सर्व आर्यिकाओंका मुनिका विनय करना यह कर्तव्य है.

स्त्रिया पुरुपसे कनिष्ठ मानी गई हैं, वे अपना रक्षण स्वयं नहीं कर सकती. दूसरोंसे वे इच्छी जाती है अर्थात् पुरुप जव उसकी इच्छा करता है तव वे उसका प्रतीकार करनेमें असमर्थ होती हैं. उनमें स्वभावत' भय रहता है, कम जोरी रहती है. पुरुप ऐसा नहीं है अतः वह ज्येष्ठ है. यही अभिप्राय 'जेणिच्छी हु लघुसिगा इस सूत्रमें कहा है.

८ अचेलतादि कल्पमें रहते हुए मुनीको जो अतिचार लगते हैं उनके निवारणार्थ प्रतिक्रमण करना यह अष्टम स्थिति कल्प है.

नाम, स्थापना, द्रव्य, क्षेत्र, काल, और भाव ऐसे प्रतिक्रमणके छे भेद हैं अर्थात् नाम प्रतिक्रमण, स्थापनाप्रतिक्रमण, द्रव्य प्रतिक्रमण इत्यादि छह भेद हैं.

भट्टिणी, भट्टिदारिगा इत्यादि अयोग्य नामोच्चारण करनेपर उसका परिहार करना यह नाम प्रतिक्रमण है

असंयत, मिथ्यादृष्टि जीवोंके प्रतिबिंब अर्थात् प्रतिमाकी पूजा वगैरह करनेपर उससे परावृत्त होना यह स्थापना प्रतिक्रमण है.

द्रव्यके सचित्त, अचित्त और मिश्र ऐसे तीन भेद हैं इनका त्याग करना यह द्रव्यप्रतिक्रमण है. जहां त्रस स्थावर जीव बहुत हैं ऐसे क्षेत्रका त्याग करना अथवा जहां स्वाध्याय करनेमें, ध्यान करनेमें बाधायें उत्पन्न होती हैं ऐसे प्रदेशोंका त्याग करना वह क्षेत्र प्रतिक्रमण है

संध्याकालमें, स्वाध्यायकाल वगैरह कालोंमें आना जाना वगैरह क्रियाओंका त्याग करना यह काल प्रतिक्रमण है.

मिथ्यात्व, असंयम, कषाय और योग इनसे निवृत्त होना यह भाव प्रतिक्रमण है

श्री आदि तीर्थंकर और महावीर स्वामीने प्रतिक्रमण के साथ मुनिधर्मका उपदेश किया है अर्थात प्रतिक्रमण दररोज करना ही चाहिये ऐसा उन्होंने उपदेश दिया है. परंतु बीचके बावीस तीर्थकरोंने अपराध होनेपर प्रतिक्रमण करना चाहिये ऐसा उपदेश दिया है इस प्रतिक्रमणके दैवसिक, रात्रिक, ईर्यापथिक भिक्षाचर्या, पाक्षिक, चातुर्मासिक, सांवत्सरिक और उत्तमार्थ ऐसे सात भेद हैं. श्रीआदितीर्थंकर और महावीर तीर्थकरप्रणीत पांचवे धर्ममें और अन्य तीर्थंकर प्रणीत चौथे धर्ममें प्रतिक्रमण के कालभेद बताये हैं जब अतिचार लगते हैं तब प्रतिक्रमण करना चाहिये अर्थात् अपने आत्माका अवलोकन करना चाहिये.

मुनिको आहारमें, ईर्यापथमें, सर्व प्रकारके स्वप्न, जागृतावस्था इत्यादि समयमें जो दोष उत्पन्न होते हैं उनका प्रतिक्रमण करना चाहिये आदि भगवान् और महावीरके समयमें हुए मुनिओंको छोडकर बीचके बावीस तीर्थंकरके समयके मुनि जब अतिचार लगते थे तबही प्रतिक्रमण करते थे. अर्थात् आहार, दुःस्वप्न, ईर्यापथ इत्यादिक विषयमें जब दोष लगता था तब ही वे प्रतिक्रमण करते थे. अन्यसमयमें नहीं. आहार, ईर्यापथ अर्थात् वंदनादिकके लिये एक स्थानसे दूसरे स्थानको जाना दुःस्वप्न इत्यादिकके समयमें अपनी प्रवृत्ति सातिचार हो या निरतिचार हो दोनों समयमें भी आद्यन्त तीर्थंकरकालीन मुनि प्रतिक्रमण करते हैं. अथात् दोष

लगनेपर वा न लगनेपर प्रतिक्रमण करना ही चाहिये ऐसी आद्यंत तीर्थंकरोंकी आज्ञा है

मध्यम तीर्थंकरके शिष्योंकी बुद्धि दृढ थी उनका चित्त एकाग्र रहता था. उनका अपने कार्य पर लक्ष्य दृढ बना रहता था इसलिए जो कार्य वे करते थे उसकी गर्हा करते थे. परन्तु आद्यंत तीर्थंकरके शिष्य मोहयुक्त, चञ्चलचित्त होते थे अतः उनको अपराधोंका स्मरण नहीं रहता था इसवास्ते वे सबका प्रतिक्रमण करते हैं. इस विषयमें अंध घोडेका उदाहरण उपयुक्त है—

किसी राजाका घोडा अंधा होगया तब उसने वैद्यके पुत्रको औषध देने के लिए कहा. वैद्यपुत्रको औषधि मालुम नहीं थी वैद्य तो अन्य गावको चला गया था अतः उसके पुत्रने घोडे के नेत्रपर सर्व औषधियोंका प्रयोग किया. उससे घोडे के नेत्र अच्छे होगये इसी तरह साधु भी एक प्रतिक्रमण दंडकमें यदि स्थिर चित्त न होगा दुसरेमें यदि न हो तो तीसरेमें स्थिर होगा इसलिये सर्व दंडकोंका उच्चारण करना उसके लिये योग्य है. इसमें कोई विरोध नहीं है. सर्व भी दंडक कर्मक्षय करनेमें समर्थ होते हैं

मासैकवासितानामक नौवें स्थितिकल्पका वर्णन —

वसतादि छहो ऋतुओंमसे एकेक ऋतुमें एक मासपर्यंत एकत्र मुनि निवास करते हैं. और एक मास विहार करते हैं यह नौवा स्थितिकल्प है एकही स्थानमें बहु-चिरकाल रहनेसे उद्गमादि दोषोंका परिहार होता नहीं. वसतिकापर प्रेम उत्पन्न होता है. सुखमें लंपटपना उत्पन्न होता है आलस्य आता है, सुकुमारता की भावना उत्पन्न होती है. जिन श्रावकोंके यहा आहार पूर्वमें हुआ था वहाही पुनरपि आहार लेना पडता है ऐसे दोष उत्पन्न होते हैं इसलिये मुनि एकही स्थानमें चिरकाल तक रहते नहीं हैं.

पाद्य नामक स्थितिकल्पका वर्णन—

वर्षाकालके चार मासमें एकही स्थानमें रहना अर्थात् भ्रमणका त्याग करना यह पाद्य नामक दसवां स्थितिकल्प है. वर्षाकालमें जमनि स्थावर और त्रस जीवोंसे व्याप्त होती है. ऐसे समयमें मुनि यदि विहार करेंगे तो महा असंयम होगा. जलवृष्टिसे और थंड हवा बहनेसे आत्मविराधना होगी अर्थात् ऐसे समयमें विहार करनेसे मुनि अपने आचारसे च्युत हो जावेंगे वर्षाकालमें भूमि जलमय होनेसे कुवा, खड्डा इत्यादिकोंमे गिर जानेकी संभावना होती है. खूट, कंटकादिक पानीसे ढक जानेसे विहार करते समय उनसे बाधा होनेकी संभावना होती है.

विजयोदया—सेज्ज वसतिं । उवधिं उपकरण । संथारभत्तपाण च संस्तर भक्तपानं च । असुद्धं उद्गमादिदोपोपहतं । उवकप्पेज्ज उपकल्पयेत् । क चयणकप्पगदो ज्ञानाचारादिकादीपच्च्यवनमुपगत । पडिचरए वा प्रतिचारकान्वा योजयेत्। असंविग्गे असंविग्नान् एवमसंयमे कृते महान्कर्मबंधो भविष्यति ततोऽस्माकं महती संसृतिरनेकापन्मूलेति । भयरहितान् ॥

आचारहीनाश्रयणे दोषं गाथात्रयेणाह—

मूलारा चयणकप्पगदो ज्ञानदर्शनादिपु च्यवनमुपगतः । उवकप्पेज्ज योजयेत् । असुद्धं उद्गमादिदोपोपहतं । पडिचरए प्रतिचारकान् । असंविग्गे एवमसंयमे कृतेऽस्माकं महान्कर्मबंधो भविष्यति इति दीर्घसंसृतिभयरहितान् ॥

जो आचार्य आचारवान् नहीं है ऐसे आचार्य का आश्रय करनेसे क्षपककी हानि होती है इसका खुलासा—

अर्थ—जो ज्ञानाचारादिक पांच आचारोंसे थोडासा भ्रष्ट हुआ है ऐसा आचार्य क्षपकको वसतिका, पिच्छादिक उपकरण, तृणादिकोंका संस्तर, आहारके पदार्थ, पीनेके पदार्थ उद्गमादि दोप सहित देगा. अर्थात् वसति वगैरह पदार्थ दोपरहित है वा नहीं इसका विचार वह न करेगा अथवा क्षपककी शुश्रूपा करनेवाले मुनि संसारभयसे युक्त है वा नहीं इसका विचार न कर वैराग्यरहित मुनिओंको क्षपककी शुश्रूपा करनेके कार्यमें नियुक्त करेगा. हम यदि असंयममें प्रवृत्ति करेंगे तो हमको महान् कर्मबंध होगा और वह हमको दीर्घकालतक संसारमें भ्रमावेगा ऐसी भीति जिनके मनमें नहीं है उनको शुश्रूपा करनेके लिये नियुक्त करनेसे क्षपकका आत्महित होना अशक्य ही समझना चाहिये.

---

सल्लेहणं पयासेज्ज गंध मल्लं च समणुजाणिज्जा ॥
अप्पाउग्गं व कधं करिज्ज सइरं व जंपिज्ज ॥ ४२५ ॥

सल्लेखनायाः कुरुते प्रकाशनां कथामयोग्यां क्षपकस्य भाषते ॥
स्वैरं पुरस्तस्य करोति मंत्रणं गंधप्रसूनादिविधिं च मन्यते ॥ ४३८ ॥

विजयोदया—सल्लेहण पगासेज्ज सल्लेखना प्रकाशयेत् लोकस्य । गध माल्य वानुजानीयात् । गधमाल्यान-

यनमभ्युपगच्छेत् । अप्पाउग्गं व कहं कहेज्ज । अप्रायोग्यां वा कथा कथयेत् । क्षपकस्याशुभपरिणामविधायिनीं । सइर वा स्वैरं वा जपेज्ज जल्पेत् । आराधकस्याग्रत इद युक्त न वेत्यविचार्य वदेद्वा ॥

मूलारा—सल्लेहणं पयासेज्ज क्षपकस्य संन्यासविधिं लोकस्याग्रे प्रकटयेत् । समणुजाणेज्ज गंधादिकं सेवमानं क्षपकमनुमन्येत । अप्पाउग्गं अयोग्यं । कहं कथा । सइरं यथेष्टम् ॥

अर्थ—आचाररहित आचार्य क्षपककी सल्लेखना लोकमें प्रगट कर देगा. अथवा लोगोंको सुगंधित पदार्थ, और पुष्प लानेके लिए कहेगा क्षपकके परिणामोंको बिगाडने वाली कथायें कहेगा अथवा क्षपकके आगे योग्यायोग्यका विचार न कर चाहे जो बकने लगेगा. अभिप्राय यह है कि ऐसे आचार्यको क्षपकके कल्याणकी पर्वा नहीं रहती है.

---

ण करेज्ज सारणं वारणं च खवयस्स चयणकप्पगदो ॥
उद्देज्ज वा महल्लं खवयस्स वि किंचणारंभं ॥ ४२६ ॥

साररत्नत्रये प्रवर्तनं सारणं, दोषेभ्यो वारणं निवर्तनमिति यावत् ॥
सारणां वारणां नास्य कुरुते च्यवनस्थित' ॥
क्षपकस्य महारंभं कंचित्कारयते गणी ॥ ४३९ ॥

विजयोदया—ण करेज्ज न कुर्यात् । किं सारणं रत्नत्रये वृत्तिं । वारणं च निषेधं न कुर्यात् । तस्य प्रच्यवमानस्य । खवगस्स क्षपकस्य । क चयणकप्पगदो च्यवनकल्पगत । उद्देज्ज वा महल्ल आरंभ कारयेद्वा महान्तं आरंभं पट्टकशाला, पूजा, विमान वा । खवगस्स वि क्षपकस्यापि किंचन ॥

मूलारा—सारणं रत्नत्रये प्रवर्तन । वारणं रत्नत्रयात्प्रच्यवमानस्य निषेध । उद्वेज्ज कारयेत् । किंचणारंभ कमपि पट्टकशालापूजारथिकादिकं सावद्यव्यापारं ॥

अर्थ—भ्रष्ट आचार्य क्षपक रत्नत्रयमें प्रवृत्त होगा ऐसा उपदेश नहीं करता है. तथा यदि वह रत्नत्रयसे ने लगा तो उसमें स्थिर भी नहीं करता है. बडा आरंभ करावेगा अर्थात् पट्टकशाला, पूजा, विमान इत्या-

दि कार्य करनेमें लोगोंको प्रवृत्त करेगा. क्षपकके लिए भी ऐसा ही महारम्भका कार्य करेगा, इसलिए ऐसे आचार्य के सहवाससे क्षपकका हित होना शक्य नहीं है.

---

आयारत्थो पुण से दोसे सव्वे वि ते विवज्जेदि ॥

तम्हा आयारत्थो णिज्जवओ होदि आयरिओ ॥ ४२७ ॥

आचारस्थः पुनर्दोषान्यतः सर्वान्विमुंचति ॥

निर्यापकस्ततः सूरिराचारस्थोऽभिधीयते ॥ ४४० ॥

इति आचारी

विजयोदया—आयारत्थो पुण आचारस्थ पुन सूरि तान्सर्वान्वर्जयति दोषान् । तह्मा तस्मात् । गुणेषु प्रवर्तमानो दोषेभ्यो व्यावृत्तश्च । आयारत्थो आयरिओ णिज्जवओ होदि आचारस्य एवाचार्यो निर्यापको भवति नापर । व्याख्यातमाचारवत्वम् । आयारव ॥

निर्यापकत्वे सूरिमाचारवन्तं नियमयति—

मूलारा—स्पष्टम् ॥

अर्थ—आचारवत्व गुणको धारण करनेवाले आचार्य ऊपर लिखे हुए दोषोंका त्याग करते हैं इसलिए गुणोंमें प्रवृत्त होनेवाले दोषोंसे रहित ऐसे आचार्य निर्यापक होने लायक जानना चाहिए जो आचार्य आचारोंमें प्रवृत्त हैं वे हि निर्यापक समझना चाहिए आचारवत्व गुणका वर्णन समाप्त हुआ

---

आधारवत्वव्याख्यानायोत्तरप्रबंध —

चोद्दसदसणवपुव्वी महामदी सायरोव्व गंभीरो ॥

कप्पववहारधारी होदि हु आधारवं णाम ॥ ४२८ ॥

धीरोऽखिलांगपूर्वज्ञो य. कालव्यवहारवित् ॥

आधारी स महाप्रज्ञो गंभीरो मंदरस्थिर· ॥ ४४१ ॥

विजयोदया—चोद्दसदसणवपुव्वी चतुर्दशपूर्वी दशपूर्वी, नवपूर्वी वा । महामदी महामति । सायरोव्व गभीरो सागर इव गभीर । आधारव णाम कप्पववहारधारी वा कल्पव्यवहारज्ञो वा आधारवान् ज्ञानी । दुष्परिणामा एते मनोवाक्कायविकल्पा , शुभा वा पुण्यास्रवभूता । शुद्धा वा शुभाशुभकर्मसंवरहेतव , इति बोधयति । शुभेषु शुद्धेषु वा प्रवर्तयति श्रुतमनारतमुपदिशन्नतोऽसौ दर्शनस्य, चारित्रस्य, तपसश्च आधारवत्वात् । ज्ञानमाधार स्तद्वानाधारवान् श्रद्धानाधारवान् ।

आधारवत्वमष्टादशभिर्गाथाभिर्व्याचिख्यासुराधारवन्तं लक्षयति—

मूलारा — कप्पववहारधारी — अवधारितप्रायश्चित्तशास्त्रानुगततत्प्रयोगः । आधारवं दर्शनज्ञानचारित्रतपसा-मुत्पत्तिस्थितिवृद्धिरक्षाविष्ठानत्वाधारोऽत्र ज्ञान तद्वान् सूरिराधारवान् । नित्यश्रुतोपदेशेन पापास्रवणकारणाशुभपरिणामेभ्यो व्यावर्त्य क्षपकस्य पुण्यास्रवे, शुभयोगत्रये, संवरनिर्जराकारणे वा शुद्धोपयोगे प्रवर्तक इत्यर्थः ।

आधारवत्व गुणका सविस्तर वर्णन --

अर्थ --जो चौदापूर्व, दसपूर्व अथवा नउ पूर्वोंका ज्ञाता हे, जिसमें समुद्रतुल्य गंभीरता गुण है जो कल्प व्यवहारका ज्ञाता है अर्थात् जो प्रायश्चित्त शास्त्रका ज्ञाता है और उसमें बताये हुए प्रयोगोंका जिसने अनुसरण किया है. अर्थात् अपराधी मुनिओंको जिसने अनेकप्रकार प्रायश्चित्त देकर इस विषयमें विशेष ज्ञान प्राप्त कर लिया है ऐसे आचार्य आधारवत्व गुणके धारक माने जाते हैं. इस गुणके धारक आचार्य मनोवचन और शरीरके अशुभ परिणाम पापास्रवके कारण होते हैं, शुभ परिणामों से पुण्यकर्म आत्मामें उत्पन्न होता है और शुद्ध परिणामोंसे शुभाशुभ कर्मोंका संवर होता है ऐसा उपदेश कर शिष्योंको शुभ और शुद्ध परिणामोंमें प्रवृत्त करते हैं. हमेशा श्रुतका उपदेश करते हैं. इनका ज्ञान दर्शन, चारित्र और तपको आधार होता है इसलिए ये आधारवत्व गुणके धारक माने जाते हैं.

---

यस्तु ज्ञानवान्न भवति तदाश्रयणे दोषान्व्याचष्टे—

णासेज्ज अगीदत्थो चउरंगं तस्स लोगसारंगं ॥
णट्ठम्मि य चउरंगे ण उ सुलहं होइ चउरंगं ॥ ४२९ ॥

चतुरंगमगीतार्थो नाशयेल्लोकपूजितम् ॥
संसृतौ लप्स्यते भूयो नाशितं तच्च दुःखतः ॥ ४४२ ॥

विजयोदया—णासेज्ज अगीदत्थो नाशयेदगृहीतसूत्रार्थः । तस्स तस्य क्षपकस्य । चउरंगं चत्वारि ज्ञानदर्शनचारित्रतपांसि अंगानि यस्य मोक्षमार्गस्य तं चतुरंगं । लोकसारं निर्वाणं तस्यांगं उपकारकं । चतुरंगं नाम यदि नष्टं तथापि तच्चतुरंगं पुनर्लभ्यते इति शंकामिमां निरस्यति । णट्ठम्मि य चउरंगे नष्टे इह जन्मनि चतुरंगे मुक्तिमार्गे । ण उ सुलहं होदि चउरंगं । नैव सुखेन लभ्यते तच्चतुरंगं । विनाशितचतुरंगो मिथ्यात्वपरिणतः कुयोनिमुपगतः कथमिव लभते चतुरंगं इत्यभिप्रायः ॥

अत्राश्रयणे दोषमाह—

मूलारा—चउरंगं चत्वारि दर्शनज्ञानचारित्रतपांस्यंगानि यस्य मोक्षमार्गस्य तं । लोकसारंगं लोके यत्सारं व्यवहारेणेंद्रादिपदं निश्चयेन निर्वाणं तस्यांगं साधनं । यदि नाम नष्टं चतुरंगं तथापि पुनर्लभ्यते इत्यत्राह—नो इत्यादि विनाशितचतुरंगो मिथ्यात्वपरिणतः कुयोनिमुपगतः कथमिव लभते चतुरंगमित्यभिप्रायः ॥

जो आचार्य ज्ञानी नहीं है उनके आश्रयमे दोषोत्पत्ति होती है. इस विषयका विवेचन—

अर्थ—जिसको सिद्धांतसूत्रोंका ज्ञान नहीं है वह आचार्य क्षपकके चतुरंगका नाश करता है. अर्थात् यदि क्षपकने अज्ञ आचार्य का समाधिमरण के लिये आश्रय किया तो उसके सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, चारित्र और तपका नाश होता है. यह चतुरंग मोक्षमार्ग का हेतु है यह चतुरंग व्यवहारनयसे सारभूत अर्थात् श्रेष्ठ ऐसे इंद्रादि पदका कारण है तथा निश्चयनयसे लोकत्रयमें श्रेष्ठ ऐसे मोक्षका कारण है यह नष्ट होने पर पुनः प्राप्त होगा ऐसी शंका करना व्यर्थ है. क्योंकि जब यह नष्ट हो जायेगा तो वह मोक्षपद कैसे मिलेगा अर्थात् सम्यग्दर्शनादिकोंका नाश होनेपर इस आत्माको मिथ्यात्व अनेक कुयोनिओंमें दीर्घ कालतक घुमाता है. अतः इस चतुरंगकी पुनः प्राप्ति होना अतिशय कठिण है.

---

क्षपकस्य चतुरंगं कथमगृहीतार्थो नाशयतीत्यारेकायामित्थमसौ नाशयतीति दर्शयति—

संसारसायरम्मि य अणंतबहुतिव्वदुक्खसलिलम्मि ॥
संसरमाणो दुक्खेण लहदि जीवो मणुस्सत्तं ॥ ४३० ॥

तह चेव देसकुलजाइरूवमारोग्गमाउगं बुद्दी ॥
सवणं गहणं सद्धा य संजमो दुल्लहो लोए ॥ ४३१ ॥
एवमवि दुल्लहपरंपरेण लध्दूण सजम खवओ ॥
ण लहिज्ज सुदी संवेगकरी अबहुस्सुयसयासे ॥ ४३२ ॥
सम्मं सुदिमलहंतो दीहद्धं मुत्तिमुवगमित्ता वि ॥
परिवडइ मरणकाले अकदाधारस्स पासम्मि ॥ ४३३ ॥
सक्का वंसी छेत्तुं तत्तो उक्कढ्ढिओ पुणो दुक्खं ॥
इय संजमस्स वि मणो विसएसुक्काढ्ढिदुं दुक्खं ॥ ४३४ ॥
आहारमओ जीवो आहारेण य विराधिदो संतो ॥
अट्टदुहट्टो जीवो ण रमदि णाणे चरित्ते य ॥ ४३५ ॥
सुदिपाणयेण अणुसट्ठिभोयणेण य पुणो उवग्गाहिदो ॥
तण्हाछुहाकिलंतो वि होदि झाणे अवक्खित्तो ॥ ४३६ ॥
पढमेण व दोवेण व वाहिज्जंतस्स तस्स खवयस्स ॥
ण कुणदि उवदेसार्दि समाधिकरणं अगीदत्थो ॥ ४३७ ॥

संसारसागरे घोरे दुःखनक्रकुलाकुले ॥
दुःखतोऽटाट्यमानेन प्राप्यते जन्म मानुषम् ॥ ४४३ ॥
देशो जातिः कुलं रूपं कल्पता जीवितं मतिः ।
श्रवणं ग्रहणं श्रद्धा संयमो दुर्लभो भवेत् ॥ ४४४ ॥

बहुदुर्लभसंतत्या साधुर्लब्ध्वापि संयमम् ॥
लभते नाज्ञसांनिध्ये देशनां धृतिवर्द्धनीम् ॥ ४४५ ॥
प्रपाल्यापि चिरं वृत्तमश्रुताधारसन्निधौ ॥
अलब्धदेशनो मृत्युकाले प्रभ्रंशते ततः ॥ ४४६ ॥
दोषेभ्यो वार्यते दुःखं संन्यस्तः क्रियते सुखम् ॥
छिद्यते सुखतो वशः क्रुष्यते दुःखतस्ततः ॥ ४४७ ॥
अयमन्नमयो जीवस्त्याज्यमानस्त्वसौ कदा ॥
आर्तरौद्राकुलीभूतश्चतुरंगे न वर्तते ॥ ४४८ ॥

शिक्षान्नश्रुतिपानाभ्यां साधुराप्यायितः पुनः ॥
क्षुधातृष्णाभिभूतोऽपि शुद्धध्याने प्रवर्तते ॥ ४४९ ॥
क्षुधया तृष्णया साधोर्बाधितस्य ददाति न ॥
उपदेशमशास्त्रज्ञः समाधिजननक्षमम् ॥ ४५० ॥

विजयोदया--तस्स पढमेण क्षुधा । दोवेण व पिपासया वा । बाधिज्जतस्स बाध्यमानस्य तस्य । खवयस्स क्षपकस्य । कुणदि उवदेसादिं न करोत्युपदेशादिं । समाधिकरण समाधि क्रियते येनोपदेशादिना त । अगीदत्थो अगृहीतार्थ. ॥

एतदेव प्रबंधेन आभिधत्ते--

मूलारा--संसारसागरम्मि संसारो द्रव्यादिपंचप्रकारपरिवर्तन । सागर इव दुस्तरदु:खकरत्वात् । तत्र नारकादिशरीराणा ग्रहणमोक्षाणाभ्यामसकृद्वृत्तिर्द्रव्यसंसारः । चतुरशीतिलक्षसीमंतकादिनरकादिष्वतीते कालेऽनंता जन्ममरणयोर्वृत्तिर्भविष्यति साता भव्यानामनंता चाभव्याना क्षेत्रसंसार' । उत्सर्पिण्या' कस्याश्चिदवसर्पिण्याश्च प्रथम द्वितीयादिसमयेपु पर्यायेण जन्ममरणाभ्या वृत्ति. कालसंसारः । दशवर्पसहस्रजघन्यायुःप्रभृतिसमयोत्तरवृद्धिक्रमसमापितोत्कृष्टायु'स्थितिकपर्यायवृत्तिर्भवसंसारः । कपायाध्यवसायस्थानविवर्तवृत्तिर्भावसंसार' । बहुशारीरमानसागन्तु

स्वाभाविकभेदात्प्रभूतं संसरमाणो परिवर्तमान । दुक्खेण इत्यादि मनुजत्वनिर्वर्तककर्मकारणपरिणामाना दुर्लभत्वान्मनुष्य-क्षेत्रस्याल्पत्वाच्च दुर्लभत्वं मनुष्यत्वं । साधुमुखे परुषवचनमिव, सूर्यमंडले तम इव, चंडकोपे दयेव, लुब्धे सत्यवचनामिव, मानिनि परगुणस्तवनामिव, स्त्रियामार्जवमिव, खलेषु उपकारज्ञतेव, आप्ताभासमतेषु वस्तुतत्त्वावबोध इव । अतिदुर्लभत्वे दश दृष्टान्ता सूत्रेऽनुश्रूयन्ते ॥

चुल्लय पासं धण्णं जूवा रदणाणि सुमिण चक्कं वा ॥
कुम्मं जुग परमाणुं दस दिट्ठता मणुयलंभे ॥

एते चुल्लीभोजनादिकथासंप्रदाया दशापि प्राकृतटीकादिषु विस्तरेणोक्ताः प्रतिपत्तव्याः ॥

लब्धेऽपि कथं कथमपि मनुष्यत्वे तपोयोग्या देशादयो यथोत्तरं दुर्लभा इति ज्ञापयितुमाह—

मूलारा—तह चेव मनुजत्वमिव । देस तपोयोग्यो हि मगधादिजनपदः । जाई जातिः मातृवंशः कुल पितृवंशः । रूवं प्रशस्तसंस्थानसंहननाकारः । आरोग्गं नीरोगत्वं । आउगं दीर्घजीवित्वं । बुद्धी इहपरलोकान्वेषण-परा । सवणं हिताकर्णनं । गहण सद्गुरूपदिष्टार्थविज्ञानं । सद्धा सद्गुरूपदेशविज्ञातार्थरुचिः । संयमो धर्मे प्रयतन ॥

उक्तनीत्या मनुष्यत्वादिदुर्लभपरंपरया लब्धसंयमोऽपि अल्पश्रुतसूरिपार्श्वे संसारभयजननीं देशना नासादयती-त्युपदिशति—

*मूलारा* – सुदिं आगमवर्णनम् ॥

चिरप्रवर्तितसंयमोऽप्यल्पगुरुपार्श्वे म्रियमाणः संयमात्प्रच्यवते । मनोज्ञामनोज्ञविषयाणां सर्वत्र सदा सानिध्या-द्रागद्वेषमोहपरिणामकारणातरंगचारित्रमोहाख्यकर्मोदयसद्भावाच्चेति दर्शयति—

मूलारा—सम्मं प्रस्तुतकार्यानुगुण । दीहद्धं चिरकालं । मुत्तिं प्राणेंद्रियविषयासंयमत्यागं । उवगमित्ता वि प्राप्यापि । परिवडदि संयमात्प्रच्यवते । चारित्रं नाशयतीत्यर्थ । अकदाधारस्स अबहुश्रुतस्य ॥

संयतस्यापि मनो विषयेभ्यो व्यावर्तयितुं दुर्विदग्धगुरुणा न शक्यते इति दृष्टांतेन स्पष्टयति—

मूलारा —वंसी अल्पवंश । ततो गुल्मात् । उक्कड्ढिदुं अवकृष्टुं । पुणो पश्चात् । दुक्खं दुष्करं । न शक्तेत्यर्थ उक्कड्ढिदुं उत्कष्टु । एतदुक्तं भवति —रागद्वेषविजये यद्यपि प्रतिज्ञा कृता तथापि कृतशरीरसल्लेखनस्य क्षुधादिपरीषहैरुपद्रु तस्य मंदवीर्यस्य श्रुतज्ञानप्रणिधानमंतरेण अल्पश्रुतसूरिपार्श्वे रागद्वेषप्रवृत्तितश्चारित्राराधकता न स्यात् ॥

मूलारा—आहारमओ अन्नेन निर्वृत्त इव प्राणाना तन्मूलत्वात् । आहारेण भोजनत्यागेन। किलामिदो ग्लानिं गतः । विराहिदो इति पाठे भोजनेन वियोजित इत्यर्थः । अट्टदुहट्टो आर्तदुःखातुर· । अट्टदुअट्टो इति पाठे आर्तद्विकेन आर्तरौद्राभ्या ऋतः पीडित· ॥ उक्तं च—

अयमन्नमयो जीवस्त्याज्यमानोऽवसा कदा ॥
आर्तरौद्राकुलीभूतश्चतुरंगे प्रवर्तते ॥

बहुश्रुतसूरिणा पुनः श्रुतोपदेशशिक्षाविशेषाभ्या निराकृततृड्बुभुक्षाकाम· सद्ध्यानैकतानो भवतीत्युपदिशति—

मूलारा—उवग्गहिदो कृतोपकार· । अवक्खित्तो अव्याक्षिप्तः ॥

कथमगीतार्थेन गुरुणा क्षुदादिना बाध्यमानो न चिकित्स्यते इति तदाश्रयणं प्रत्याचष्टे—

मूलारा—पढमेण तृष्णापरीषहेण । दोच्चेण क्षुत्परीषहेण । उच्चाविज्जंतयस्स उत्कृष्टं पीड्यमानस्य उवदेमादिं श्रुतरहस्यनिरूपणव्रतधारणाधृत्यादिप्रतीकारं । समाधिकरणं धर्म्यशुक्लध्यानसाधनम् ॥

क्षपकके चतुरगका अज्ञ आचार्य कैसा नाश करता है? इस प्रश्नका उत्तर आचार्य इस प्रकार देते हैं—सनारसायरम्मि य इस गाथासे ४३७ नंबरकी पढमेण व दोनेण व इस गाथातकका अर्थ—

हिंदी अर्थ—यह संसारसमुद्र अनंत और तीव्र दु खरूपी पानीसे लबालब भरा है ऐसे ससारसमुद्रमें भ्रमण करनेवाले इस प्राणीको मनुष्यजन्म कष्टसे मिलता है.

मनुष्य जन्म मिलनेपर भी उत्तम देश, कुल, जाति, रूप, आरोग्य, दीर्घायुष्य, बुद्धि, शास्त्रश्रवण, ग्रहण श्रद्धा, और संयम इनकी प्राप्ति होना उत्तरोत्तर दुर्लभ है.

उत्तरोत्तर दुर्लभ वस्तुओंकी प्राप्ति होकर संयमकी भी प्राप्ति हो गई तो भी अल्पज्ञ आचार्यके समागमसे संसारभय उत्पन्न करनेवाला शास्त्रश्रवण प्राप्त नहीं होता है.

योग्य कार्यमें प्रवृत्ति करनेवाली स्मृति प्राप्त होनेपर भी और चिरकालतक प्राणिसंयम और इंद्रियसंयमका पालन करनेपर भी अल्पज्ञ आचार्यके आश्रयसे मरणकालमें क्षपक संयम छोड देता है, संयमसे भ्रष्ट होता है, सयमकी आराधना नहीं करता है.

वासके समुदायसे एक छोटे वासको छेद करके निकालना सुलभ है परंतु उसमेंसे उसको उखाडना जैसा बहुत कठिन है वैसा इस मनको पंचेन्द्रियोंके विषयोंसे निकालकर संयममें स्थापन करना बहुत कठिण है. राग-द्वेषोंका नाश करनेकी यद्यपि प्रतिज्ञा कीथी तथापि शरीरसल्लेखना जिसने की है, जो क्षुधादि परीषहोंसे पीडित है ऐसा अल्प शक्तीका धारक क्षपक श्रुतज्ञानमें एकाग्रता न होनेसे अज्ञ आचार्यके समीप रागद्वेषोंपर विजय नहीं पा सकता है. और चारित्राराधक नहीं होता है.

यह जीव आहारमय है, मानो अन्नसे ही उत्पन्न हुआ है, क्योंकि अन्न ही प्राणरक्षणका मूल कारण है. अन्नके त्यागसे यह आत्मा म्लान होता है, आर्तध्यानी होकर दुःखसे पीडित होता है. तब ज्ञान और चारित्रमें रममाण नहीं होता है.

श्रुतोपदेश और शिक्षाविशेषरूपी भोजनसे जिसने क्षुधा और प्यासका परिश्रम नष्ट किया है ऐसा वह क्षपक ध्यानमें एकाग्र होता है अर्थात् बहुश्रुतज्ञ आचार्यका आश्रय करनेसे क्षपकको श्रुतोपदेश और विशिष्ट उपदेश मिलनेसे क्षुधातृषाका परिश्रम नष्ट होता है और आत्मध्यानमें वह स्थिर होता है परंतु अल्पज्ञके आश्रयसे वह क्षुधादि परिषहोंका दुःख नहीं सहन कर सकनेसे आर्तध्यानी बनता है

अगीतार्थ आचार्य क्षुधा और तृषासे जब क्षपक पीडित होता है तब उसको उपदेशादिक नहीं करता है. अतः ऐसे आचार्यके आश्रयमे क्षपकको समाधि मरणका लाभ होता नहीं.

---

सो तेण विडज्झंतो पप्पं भावस्स भेदमप्पसुदो ॥
कलुणं कोलुणिय वा जायणकिविणत्तण कुणइ ॥ ४१८ ॥

ताभ्यां प्रपीडितो बाढं भिन्नभावस्तनुश्रुतः
रोदनं याचनं दैन्यं करुणं विदधाति सः ॥ ४५१ ॥

विजयोदया—सो तेण क्षपकस्तेन प्रथमेन द्वितीयेन वा । विडज्झतो विविधं दह्यमान । पप्पं भावस्स भेदमप्पसुदो प्राप्य शुभपरिणामस्य भेद अल्पश्रुत. । कलुण कोलुणिय च कुणदि यथा शृण्वता करुणा दीनता च भवति तथा करोति । जायण च कुणदि याचा वा करोति । किविणत्तण कुणदि दीनता वा करोति ॥

अकृततृष्णादिप्रतीकारोऽल्पशास्त्रज्ञ क्षपको विपरिणतिं प्राप्य गर्हणीयक्रियाः करोतीति गाथात्रयेणाह —

मूलारा—तेण तृष्णादिना । विडज्झतो । विविधमुपद्रूयमाणः । पप्पा प्राप्य । भावरस भेदं शुभपरिणामस्य विनाशं । कलुण रोदनं । कोलुणियं । परकरुणोत्पादनं किविणत्तं दैन्यम् । तथा—

अर्थ–वह क्षपक भूखसे अथवा प्याससे पीडित होकर शुभ परिणामोंको नष्ट कर देता है. वह अल्पज्ञ क्षपक सुननेवालों को दया उत्पन्न करनेवाला रुदन करता है याचना करने लगता है और दीनता व्यक्त करता है.

---

उकवेज्ज व सहसा वा पिएज्ज असमाहिपाणयं चावि ॥
गच्छेज्ज व मिच्छत्तं मरेज्ज असमाधिमरणेण ॥ ४३९ ॥

**पूत्कुर्यादसमाधानपानं पिवति पीडितः**
**मिथ्यात्वं क्षपको गच्छेद्विपद्येतासमाधिना ॥ ४५२ ॥**

विजयोदया—उकवेज्ज व सहसा पूत्कुर्याद्वा सहसा । पिएज्ज पिवेद्वा । असमाधिपाणगं चावि असमाधिपानकमुच्यते यत्स्वय स्थित्वा स्वहस्ताभ्या काले प्रायोग्यपानं ततोऽन्यदस्थित्वा अकाले च यत्पानं तदसमाधिपानकमुच्यते । गच्छेज्ज व मिच्छत्त मिथ्यात्व वा गच्छेत् । कष्टोऽयं धर्म किमनेन श्रमविधायिनेति निंदापरेण चेतसा । मरेज्ज असमाधिमरणेण असमाधिना चापि मृतिमुपेयात् ॥

मूलारा—उकवेज्ज पूत्कुर्यात् । असमाधिपाणयं यत्स्वय स्थित्वा स्वहस्ताभ्या काले प्रायोग्यपानं तत्समाधिपानकं ततोऽन्यदस्थित्वाऽकाले च पानं सूत्रानिंदितमित्यर्थः । गच्छेज्ज कष्टोऽयं धर्मः किमनेन श्रमविधायिनेति निंदापरेण चेतसा मिथ्यात्व प्रतिपद्येत । तथा—

अर्थ–वह क्षपक क्षुधादिकोंकी वेदनासे जोरसे चिल्लाने लगेगा स्वयं खडे होकर अपने दो हाथोमें योग्य कालमें पानयोग्य पदार्थ पीना उसको समाधि पान कहते हैं. और बेठकर अपने हाथोंसे अकालमें पान करना उसको असमाधिपान कहते हैं. अर्थात् क्षुधा तृषा पीडित होकर क्षपक सूत्रनिंदित आहार लेगा ऐसा यहां अभिप्राय समझना चाहिये. अथवा संयमसे भ्रष्ट होकर मिथ्यात्वावस्थाको प्राप्त होगा यह सल्लेखना धर्म अथवा मुनिधर्म बडा

कष्ट देनेवाला है इससे आत्माको केवल श्रम ही होते हैं. ऐसे धर्मसे क्या प्रयोजन हैं ऐसी वह क्षपक निंदा करते करते मरण करेगा और असमाधिसे मरणको प्राप्त होगा.

संथारपदोसं वा णिब्भच्छिज्जंतओ णिगच्छेज्जा ॥
कुव्वंते उड्डाहो णिच्छुभते विकिंते वा ॥ ४४० ॥

हित्वा निर्भर्त्स्यमानोऽसौ संस्तरं गन्तुमिच्छति ॥
पूत्कुर्वत्ययशस्तत्र त्याज्यमाने च जायते ॥ ४६३ ॥

विजयोदया--संथारपदोसं वा कुणदि संस्तरं वा दुष्यति । णिब्भच्छिज्जंतगो णिगच्छेज्ज रोदनं पूत्कारं वा कुर्वन्त यदि निर्भर्त्सयन्ति निर्यायात् । कुव्वते पूत्कुर्वति सति क्षपके । उड्डाहो अयशो धर्मस्य भवति । णिच्छुब्भंते बहिर्नि. सरणे । विकिंते वा पृथक्करणे वा । उड्डाहो होदि धर्मदूषणो भवति । एवमगृहीतार्थः प्रतिकारानभिज्ञो नाशयति क्षपकम् ॥

मूलारा--संथारपदोसं आचार्यप्रद्वेषं करोति कुणदीत्यध्याहारात् । णिगच्छेज्ज नि सरेद्बहिः कुव्वंतो उड्डाहो पूत्कुर्वति सति क्षपके अयशोऽधर्मश्च भवति । णिच्छुब्भिते बहिर्नि सरणे । विकित्ते पृथक्करणे । क्षपकस्य उड्डाहो भवतीति संबंधः । णिब्भच्छिज्जंतगो णिगच्छेज्ज कुव्वंतो उड्डहिमिति पाठे निर्भर्त्स्यमानको निर्गच्छत्कुर्वन्नकीर्तिमिति व्याख्येयम् णिब्भच्छुत्तो प्रवेश्यमानो घिकिंते हन्ति परं स्वं वेति च व्याख्येयम् ।

अर्थ--वह क्षपक संस्तरकी निंदा करेगा अथवा आचार्यकी निंदा करेगा. यदि वह क्षपक रोनेपर जोरसे चिल्लानेपर यदि उसकी निंदा की तो वह संघसे भाग जावेगा. जिससे धर्ममें अपयश होनेकी संभावना रहती है. ऐसे क्षपकको यदि संघसे पृथक् किया जावेगा तो धर्ममें दूषण लगता है. इतने विवेचनसे अल्पज्ञ आचार्य क्षपकका नाश कर देता है यह सिद्ध होता है

गृहीतार्थः पुनः किं करोतीति चेदाह--

गीदत्थो पुण खवयस्स कुणदि विधिणा समाधिकरणाणि ॥
कण्णाहुदीहिं उवढोइदो य पज्जलइ ज्झाणग्गी ॥ ४४१ ॥

समाधानविधिं तस्य विधत्ते शास्त्रपारगः ॥
दीप्यते दीपितः कर्णाहुतिभिर्ध्यानपावकः ॥ ४५४ ॥

विजयोदया—गृहीतार्थ. पुन । खवगस्स । क्षपकस्य कुणदि करोति । विधिणा क्रमेण । समाधिकरणाणि समाधानक्रिया. । कण्णाहुदीहिं कर्णाहुतिभि.। उवढोइदो उपगृहीत. । पज्जलदि प्रज्वलति । ज्झाणग्गि ध्यानाग्नि ॥

गीतार्थः पुनः क्षपक सान्त्वयितुं यतते इत्याह—

मूलारा—समाधिकरणाणि समाधानस्य साधनानि यथास्वं वाह्यान्याध्यात्मिकानि च । कण्णाहुदीहिं कर्णजप हव्यद्रव्यप्रक्षेपैः । उवधेप्पन्तो उपगृह्यमाणो दीप्यमान. ।

सूत्रार्थज्ञ आचार्य क्या करते हैं इस प्रश्नका उत्तर—

अर्थ—सूत्रार्थज्ञ आचार्य आगमानुसार क्षपककी समाधिमरणकी क्रिया करते हैं और उसका ध्यानरूपी अग्नि मधुर उपदेशरूपी आहुतिओंसे वृद्धिंगत करते हैं. अर्थात् क्षपकको क्षुधादि वेदना जब पीडित करती है तब मधुर हितकर उपदेश देकर आचार्य उसको आर्तध्यान न होने पावे ऐसा प्रयत्न करके धर्मध्यानमें लगाते हैं

---

खवयस्सिच्छासंपादणेण देहपडिकम्मकरणेण ॥
अण्णेहिं वा उवाएहिं सो समाहिं कुणइ तस्स ॥ ४४२ ॥
क्षपकेच्छाविधानेन शरीरप्रतिकर्मणा ॥
समाधिं कुरुते सम्यगुपायैरपरैरपि ॥ ४५५ ॥

विजयोदया—खवयस्सिच्छासंपादणेण समाधिं कुणदि क्षपकस्येच्छासपादेनन समाधिं करोति । यदिच्छत्यसौ तद्दत्वा समाधिं रत्नत्रये समवधान तस्य करोति इति यावत् । देहपडिकम्मकरणेण शरीरवाधाप्रतिकारक्रियया । अण्णेहिं वा उवाएहिं अन्यैर्वा सामवचनोपकरणदानचिरंतनक्षपकोपाख्यानादिभिरुपायै समाधिं करोति ॥

गीतार्थो यथासमाधिं विधत्ते तथा दर्शयति—

मूलारा—इच्छा संपादणेण यदिच्छत्यसौ योग्यं तद्दत्वा रत्नत्रयसमाहितं करोतीत्यर्थ. । देहपडिकम्मकरणेण शरीरवाधाप्रतीकारक्रियया ॥ तथा—

मात्रशरीराणां सम्मूर्च्छिमाना जन्मस्थानानि । तत्र भोगभूमिमन्तरद्वीपं च परिहृत्य कर्मभूमिपूत्पत्तिर्दुर्लभा । कर्मभूमिषु च बर्बरचिलातकपारसीकादिदेशपरिहारेण अगवगमगधादिदेशेषु उत्पत्तिः । लब्धेऽपि देशे चाडालादिकुलपरिहारेण तपो योग्ये कुले जातो । जातिर्मातृवंश । सुकुलं कथं दुर्लभ इति चेदत्रोच्यते । जातिं, कुलं, रूपं, ऐश्वर्यं, ज्ञानं, तपो, बलं वा प्राप्य अगर्वितत्वं । अन्येऽप्येतैर्गुणैरधिकाः स्वबुद्धयमनन, परानवज्ञाकरणं, गुणाधिकेषु नीचैर्वृत्तिः । परेण पृष्टस्यापि अन्यदोषाकथनं, आत्मगुणस्यास्तवनं, इत्येतैः परिणामैः उच्चैर्गोत्रं कर्म आगायते । तेन कुलेषु पूज्येषु जायते । जतुरयं पुनर्न तथा प्रवर्तते जडमतिः । किंत्वेतद्विपरीतेषु परिणामेषु वर्तमानो नीचैर्गोत्रमेव बध्नाति असकृत्तेन पूज्य कुलं दुर्लभं । उक्तं च—

जात्या मत्तो यः कुलाद्वापि रूपादैश्वर्याद्वा ज्ञानतो वा बलाद्वा ॥
प्राप्यार्थम्वा यस्तपो वा परेषु निंदायुक्तः स्तौति वात्मानमेव ॥ १ ॥
अन्यावज्ञानादरातिक्रमाणां कर्ता मानं योऽतिमात्रं बिभर्ति ॥
नीचैर्गोत्रं नाम कर्मैष बाल्याद्बध्नात्युग्रं निंदितं जन्मवासे ॥ २ ॥
यस्तु प्राप्याप्युत्तमत्वं कुलाद्यैरन्यान्बुद्ध्या मन्यमानो विशिष्टान् ॥
अन्यान्काश्चिन्नावजानाति धीरान्नीचैर्वृत्त्या युज्यते वाधिकेषु ॥ ३ ॥
पृष्टोऽप्यन्यैर्नान्यदोषान्ब्रवीति नात्मानं वा स्तौति निर्मुक्तमानः ॥
उच्चैर्गोत्रं नाम कर्मैष धीमान् बध्नातीष्टं जन्मवासे प्रजानाम् ॥ ४ ॥

इति ॥ नीरोगतापि दुर्लभा । असकृदसद्वेद्यकर्मबंधनात् । बंधाच्छेदात्ताडनान्मारणाद्दाहाद्रोधाच्चासद्वेद्यमेव बध्नाति । तथा चाभ्यधायि—

अन्येषां यो दु खमक्षोऽनुकंपां त्यक्त्वा तीव्रं तीव्रसंक्लेशयुक्तः ॥
बंधच्छेदैस्ताडनैर्मारणैश्च दाहै रोधैश्चापि नित्यं करोति ॥
सौख्यं कांक्षन्नात्मनो दुष्टचित्तो नीचो नीचं कर्म कुर्वन्सदैव ॥
पश्चात्तापं तापिना यः प्रयाति बध्नात्येषोऽसातवेद्यं सदैवम् ॥
रोगाभिभवान्नष्टबुद्धिचेष्टः कथमेव हितोद्योगं कुर्यात् ॥

तथा चाभाणि—

प्राप्नोत्युपात्तादिह जीवतोऽपि महाभयं रोगमहाशनिभ्यः ॥
यथाशनिः खान्निपतत्यबुद्धो रोगस्तथागत्य निहन्ति देहं ॥ १ ॥
बलायुषी रूपगुणाश्च तावद्यावन्न रोगः समुपैति देहं ॥

फलस्थं लग्नस्य हि जातु तन्तोस्तावन्न पात श्वसनो न यावत् ॥
तस्मिन्स्वदेहे परिबाधमाने श्रेय' प्रकर्तुं न सुखेन शक्यम् ॥
गृहे समंतात्त हि दह्यमाने शक्त प्रकर्तुं पुरुषोत्र किंचित् ॥

सदा परप्राणिघातोद्यतस्तदीयप्रियतमजीवितविनाशनात् प्रायेणाल्पायुरेव भवति । आयुश्छेदने बहूनि निमित्तानि । जलं, ज्वलन , मारुत , सर्पा, वृश्चिका , रोगा उच्छ्वासनिश्वासनिरोध , आहारालाभ , वेदनेत्येवमादीनि । ततो दीर्घमायुर्न सुलभं मनुजभवे । सामान्यवचनोऽप्यायु शब्द दीर्घं मनुजायुषि वर्तमानो गृहीतोऽन्यथायुर्मात्रस्य संसारिण. सुलभत्वात् । लब्धेष्वपि देशादिषु बुद्धिर्दुर्लभा । परलोकान्वेषणपरा बुद्धिरत्र बुद्धिशब्देनोच्यते न ज्ञानमात्रवाची । तद्धि सुलभ ज्ञानावरणेनावरुद्धबोधवीर्यस्य जलधरपटलावरुद्धमण्डलस्य छायामात्रमिव दिनपतेरविनिद्रं भवति ज्ञानम् । किंचिन्मिथ्यात्वोदयाद्विपर्यस्तमुदेति विज्ञान । नैवात्मा नाम कश्चित्कर्ता शुभाशुभयो कर्मणो' । नापि तत्फलानुभवनिरत', नापि परलोक. प्राप्य' कर्मवशवर्तिना कश्चिदिति । तथाप्यधायि—

लोको नायं नापरो नापि चात्मा धर्माधर्मा पुण्यपापे न चापि ॥
स्वर्गो दृष्ट केन केनाथवा ते घोरा दृष्टा नारकाणां निवासा ॥ १ ॥
बंध को वा कोऽथवा मोऽस्ति मोक्षो, मिथ्या सर्व यत्नेनेयं निरर्था ॥
प्राप्ता कामा सेवितव्या यथेष्टं दृष्ट त्यक्त्वा दूरगे कोऽभिलाष ॥

इति । तथा चान्ये—षोडशवार्षिका स्त्री विंशतिवार्षिक. पुमान् तयो परस्परं प्रेमपूर्वहावभावविभ्रमकटाक्षकिलकिंचितादिभावपूर्वक संयोग एव स्वर्ग नान्य ।

स्त्रीमुद्रा मकरध्वजस्य जयिनी सर्वार्थसंपत्करी ॥
एनां ये प्रविहाय याति कुधिय स्वर्गापवर्गेच्छया ॥
तद्रोषैर्विनिहत्य ते द्रुततर नग्नीकृता मुण्डिता ।
केचिद्रक्तपटीकृताश्च जटिला. कापालिकाश्चापरे ॥

तथान्यैरभिहितं—जलबुद्बुदवज्जीवा , परलोकिनोऽभावात्परलोकाभाव इति च । सत्यामपि बुद्धौ समीचीनज्ञानलोचनवता, सकलप्राणिभृद्गोचरकृपापरिरक्तचेतसा लाभसत्कारपुरस्कारादिनिरपेक्षेण, चतुर्गतिपरिभ्रमणप्रभवयातनासहस्रमवलोक्य प्राणभृता परमामनुकम्पामुपगतेन हा जनो विचेतन मिथ्यादर्शनाद्यशुभपरिणामकृदयकमिदमस्माभिरशुभगतिनिर्वर्तनप्रवणमपहातव्यमित्यजानानस्तत्रैवासक्तस्तत्रैव वर्तमानो दु स्वरत्नाकरमपारमुपविशत्यशरणो वराक'

१ फलस्य शाखागतवृंततन्तो', इत्यपि पाठ' क पुस्तके ।

१ 'तथा चान्ये' इदमारभ्य स्त्री मुद्रेति श्लोकावसानपर्यन्तो ग्रन्थः स्व पुस्तके नास्ति ।

इति कृतसकल्पेन यतिजनेन संसर्गो दुर्लभ. । कुत.? दर्शनमोहोदयाज्ज्ञानावरणोदयाच्च न यतिगुणान्वेत्ति श्रद्धत्ते वा जन' । तत एव न ढौकते यतीन्न वा सुगुणमविदुषस्तदुसर्पणमुपपद्यते । अपि च चारित्रमोहोदयादसयतोऽतितरा प्राणिनस्ततो हिंसादिकं स्वय करोति, कारयति अनुमोदते । हिंसादिषु वर्तमानेष्वेव रतिं बध्नाति । न हिंसादिपरिहारोद्यतेषु । विना रतिं कथ तै ससर्गस्तत्सेवा वा । सा हि—

ससारोच्छेदकरी प्रशमकरी ज्ञानवृद्धिवृद्धिकरी ॥
कीर्तिकरी पुण्यकरी ससेवा साधुवर्गस्य ॥
दर्शनमात्रमपि सता ससारोच्छेदने भवति बीज ॥
किं पुनरधिकारकृता ससेवा साधुवर्गस्य ॥
तत्सेवा यदि न स्यान्न स्याद् ज्ञानागमो विना ज्ञानात् ॥
हितकर्मप्रतिपत्तिर्न स्यान्न स्यात्ततो मोक्ष ॥
साधूपसेवन यदि पारपर्येण मोक्षमानयति ॥
हानि· श्रमश्च नृणा कौ साधून्सेवमानानाम् ॥
श्रेया कथ न यतयो विदुषा श्रेयोर्थिना मनुष्येण ॥
अक्षयमिह ये श्रेयो मुदाश्रितेभ्य· प्रयच्छन्ति ॥
इति सततमपोह्यमानमोहाविहपरलोकहितैषिणा नरेण ॥
जगदधिकतपोविभूतियुक्ता यतिवृषभा विनयेन सेवितव्या' ॥

यदृच्छया जातेऽपि यतिससर्गे न गुण' न चेद्धितं शृणुयात् । यथा न वर्षस्य पात एव गुणो नरस्य अपि तु भुविबीजवाप । तद्वच्छ्रवणं गुणो यतिसमीपगमनेन । तदेव श्रवण दुर्लभ कथयति । समीपमुपगतोऽपि निद्रायति ।

समीपस्थाना वचो यत्किंचित् शृणोति, न रोचते, वा तद्धर्ममाहात्म्यप्रकाशनं मोहोदयात् । न जानाति वा मतिमान्द्यादत एव तत्र नानुरागोऽस्य । अंतरेण चानुरागं कथ श्रोतुमुत्सहेत् । तथा चाभाणि—

साधूना शिवगतिमार्गदेशकाना सम्प्राप्तो निलयमपि प्रमादद्रोगात् ॥
आस्ते यो जनवचनानि तत्र शृण्वन् गत्वासौ ह्रदमपि पङ्क एव मग्न ।

सत्यपि श्रवणे ग्रहणं विज्ञानं तन्निरूपितस्यार्थस्य दुष्कर । सौक्ष्म्याज्जीवादिवस्तुतत्वस्य कदाचिदप्यश्रुतत्वात् । ज्ञानावरणक्षयोपशमप्रकर्षभावाच्च ज्ञाते धर्मतत्वे तत्र श्रद्धा दुर्लभा । सोऽय जिनप्रणीतो धर्म· अहिंसालक्षण, सत्याधिष्ठान, परद्रव्यापहरणपरिवर्जनात्मक, नवविधब्रह्मचर्यगुप्त, परित्यक्ताशेषमूर्छ, विनयमूल:, समीचीनज्ञानपुरःसर·, क्षमामार्दवार्जवसतोषगुणभूषण, नरकवर्तनीवज्रार्गलीभूत, तिर्यग्गतिलताकुठार, कठोराशनिर्दुःखाचलशिखराणां, मोहमहामहीरुहोत्पाटने पद्मानरिश्वा जरादवानलशिखामुखप्रशमनप्रसरो घनाघन, प्रवर्षक· प्रावृषेण्य, मरणहरिणवि-

शसनचटुलश्चंडपुंडरीक', क्रूररोगोरगाणां विनतासुतः, संपत्सुरापगाया हिमाचल', सेतुरगाधशोकपंकस्य, पिता सुभगतायाः, ऐश्वर्यरत्नानामाकर , कुयोनिवनविप्रनष्टाना पृथुलशिवपुरं, इति श्रद्धानं अतिदुर्लभ दर्शनमोहोदयात्। उपशमात् क्षयोपशमात्, क्षयाद्वा दर्शनमोहस्य जाते पि श्रद्धाने संयमो दूर्लभतर. प्रत्याख्यानावरणोदयात्। उक्त च—

दुर्ज्ञेयो भवति नरेण तत्त्वधर्मो ज्ञात्वापि प्रयतनमत्र कष्टमेव ॥
तज्ज्ञात्वा धृतिमुपलभ्य दृष्टतत्त्वः, सद्धर्मे क्षणमपि मा कृथाः प्रमादं ॥
भूत्वाय सुकरतरोऽपि पापकार्यात् धर्मोऽभूत्क्षणमपि दुष्करो मनुष्यै. ॥
आश्चर्यं किमपि न चात्र संति मूढा. स्यादेतद्ध्रुवमिह कर्मणां गुरुत्वं।
काकिण्यामपि गणयन्गुणं महान्त तद्धेतो श्रममतुलं करोति यत्नात् ॥

तत्त्वज्ञ सुरमनुजर्द्धिमोक्षमूले सद्धर्मे हृदयमपि स्थिरीकरोति ॥
यत्पापे भृशमहिते करोति चेष्टामालस्यं परमहिते च याति धर्मे ॥
युक्त तद्यदि न तथा भवेत्पृथिव्या संसारं ननु पुरुष. कथं लभेत ॥

एवमपि परपरेण दुर्लभपरपरया। लद्धूण वि लब्ध्वापि। सयमं सयम खवगो क्षपक । किं न लभेज्ज सुदिं न लभते श्रुतिं। सवेगकरीं ससारभयजननीं। अबहुस्सुदसकासे अबहुश्रुतस्य सूरे पार्श्वे तस्माच्छ्रुतवानाचार्य आश्रयणीय· इति प्रस्तुतेन सबध. ॥

सम्म सुदिमलभतो समीचीना श्रुतिमलभमान'। कदा मरणकाले। अबहुस्सुदसगासे अबहुश्रुतस्य पार्श्वे। दिग्घद्ध चिरं कालं। मुत्तिमुवगमित्तावि मुक्तिशब्देनात्र प्राणेन्द्रियविषयासंयमत्याग परिगृह्यते। तेनायमर्थ'। चिरप्रवर्तितसयमोऽपीति परिवडदि प्रच्यवते कुत ? सयमात्। संयमहानिकथनेन चारित्राराधनाया अभाव आख्यायते। संयमात्प्रच्यवते कथमितिचेत्–मनोज्ञानाममनोज्ञाना च विषयाणा सर्वत्र च सदा च सानिध्यात् अभ्यंतरकारणस्य कर्मणोऽपि रागद्वेषमोहपरिणामा प्रादुर्भवन्तीति दुर्निवारा इति वदन्ति। सक्क वसी छेत्तु अल्पवंश वंशीत्युच्यते। गाढावलग्नता हि तत्र संभवति शक्यते वशी'च्छेत्तु। तत्तो गुल्मात् उकढिदुं अवकृष्टु। पुणो पश्चात्। दुक्ख दुष्करं। इय एव। सजदस्स वि संयतस्यापि मन। विसएसु रूपादित। उकढिदु अपकष्टु। दुक्ख दुष्करं। रागद्वेषभ्यो व्यावर्तयितुं अशक्यं। एतदुक्त भवति –रागद्वेषविजये यदि नाम प्रतिज्ञा कृता तथापि कृतशरीरसल्लेखनस्य क्षुदादिपरीषहैरुपद्रुतस्य मंदवीर्यस्य न श्रुतज्ञानप्रणिधानं तच्चातरेण रागद्वेषप्रवृत्तेर्न चारित्राराधकता स्यात्। बहुश्रुत. पुन. यथास्य रागद्वेषौ न जायेते तथोपदिशति भोगनिर्वेजनीं शरीरनिर्वेजनीं कथामित्थ—

एकातदु खं निरयप्रतिष्ठा तिर्यक्षु देवेषु च मानुषेषु ॥
कश्चित्कदाचिन्नु कथंचिदेव सौख्यस्य मात्र शरीरिणा स्यात् ॥
एकेन जन्मस्वटताऽप्रमेयं शरीरिणा दु खमवाप्यते यत् ॥
अनंतभागोऽपि न तस्य हि स्यात् सर्वं सुखं सर्वशरीरसंस्थ ॥
तत्रैकजीव. सुखभागमेक भजेत्कियतं जननार्णवेऽस्मिन् ॥
चचूर्यमाण परतो वराको वनेऽतिभीतो हरिणो यथैक' ॥
भवेष्वनतेषु सुखे तथापि शरीरिणैकेन समापनीये ॥
एकप्रसूतौ यदवाप्यते तत्कियद्भवेत्तस्य विमृश्यमाणे ॥
अत्यल्पमप्यस्य तदस्तु तावत्तदु खराशौ पतितं तदीय ॥
स्यात्तद्रस स्वादुरस यथाबु प्राप्याबुदानां लवणार्णवाबु ॥

यच्चाप्यद सौख्यमितीष्यतेऽत्र पूर्वोत्थदु'खप्रतिकार एष ॥
विना हि दु खात्प्रथमप्रसूतात् न लक्ष्यते किंचन सौख्यमत्र ॥
प्रपीयते ह्यंबु तृषाप्रशान्त्यै क्षुधाशनायाशनमश्यते च ॥
वेश्माबुवातातपवारणाय गुह्यप्रतिच्छादनमंवर च ॥
शीतापनुत्प्रावरण च दृष्ट शय्या च निद्राश्रमनोदनाय ॥
यानानि चाध्वश्रमवारणार्थं स्नानं श्रमस्वेदमलापनुत्यै ॥
स्थान श्रमस्यौषधमासनं च दुर्गंधनाशाय च गंधसेवा ॥
वैरूप्यनाशाय च भूषणानि कलाभियोगोऽरतिबाधनाय ॥

तथेह सर्वं परिचिंत्यमानं भोगाभिधान सुरमानुषाणा ॥
दु.खप्रतीकारनिमित्तमेव भैषज्यसेवेव रुगर्दितस्य ॥
पित्तप्रकोपेन विदह्यमाने द्रव्याणि शीतानि निषेवमाण. ॥
मन्येत भोगा इति तानि योऽज्ञ' कुर्वीत सोऽन्नादिषु भोगसंज्ञाः ॥
यतश्च नैकान्तसुखप्रदानि द्रव्याणि तोयप्रभृतीनि लोके ॥
अतश्च दु.खप्रतिकारबुद्धिं तेषु प्रकुर्यान्न तु भोगसंज्ञा ॥
क्षुधाभिभूतस्य हि यत्सुखाय तदेव तृप्तस्य विषायतेऽन्नं ॥
उष्णार्दित. काङ्क्षति यानि चेह तान्येव विद्वेषकराणि शीते ॥

वर्ष आयुष्य आदि लेकर तीन सागरोपम आयुष्यतक उसही नरकमें उत्पन्न होता है तिसरे नरकमें एक समय अधिक तीन सागरोपम से प्रारंभकर दो तीन चार पांच इत्यादि समयोंसे बधता हुवा सात सागरोपम आयुष्यकी परिपूर्णता करता हुआ यह जीव बार बार तीसरे नरकमें ही उत्पन्न होता है. चौथे नरकमें समयाधिक सात सागर से लेकर द्वितीयादिक समयादिके क्रमसे दशसागरोपमकी समाप्ति होनेतक चतुर्थ नरकमें इस जीवने जन्म धारण किये हैं. पांचमें नरकमें एक समयाधिक दशसागरोपमायुष्यका आरंभ करके द्वितीयादि समयाधिकके क्रमानुसार सतरा सागरोपमायुष्यकी समाप्ति होनेतक पांचवे नरकमें इस जीवने जन्म धारण किया था. छट्ठे नरकमें समयाधिक सतरा सागरोपमायुष्यका आरंभ कर दुसरा, तिसरा वगैरे समय अधिक बढाता हुआ बावीस सागरोपमायुष्य तक असंख्यात जन्म जीवने धारण किये हैं सातवें नरकमें समयाधिक बावीस सागरोपम आयुष्य से उत्पन्न होकर समयाधिक क्रमसे तेहतीस सागरोपमायुष्यकी समाप्ति होनेतक इस जीवने असंख्यात जन्म धारण किये हैं. इस प्रकार आयुके विकल्पोंको धारण करते हुए इस जीवने भवसंसारमें भ्रमण किया है.

भावसंसारका स्वरूप सर्वजन सुखसे जान सकते हैं इसलिये यहा उसका वर्णन करनेकी आवश्यकता नहीं है.

इस प्रकार इस संसारसमुद्रमें नानाविध तीव्र दुःखरूपी पानी है शारीरिक, मानसिक, आगंतुक व स्वाभाविक ऐसे दुःखके अनेक भेद हैं. इस ससारमें भ्रमण करने वाले इस जीवको कष्टसे मनुष्यपना प्राप्त होता है. सर्व जगतमें मनुष्य उत्पन्न होनेका क्षेत्र अल्प है और तिर्यंच प्राणी सर्व जगतमें उत्पन्न होते हैं. मनुष्यपना जिससे उत्पन्न होता है ऐसे कर्मकी उत्पत्ति करनेवाले कारणभूत परिणामोंकी प्राप्ति होना कठिन है इसलिये मनुष्यत्व दुर्लभ है.

मनुष्यत्व प्राप्तिके परिणाम कोनसे है इस प्रश्नका उत्तर—

जीवोंके परिणाम मिथ्यात्व, असंयम और कषाय ऐसे तीन प्रकारके हैं वे परिणाम भी तीव्र, मध्यम और मंद है. कारणोंमें अर्थात् कर्मोंमें तीव्र, मध्यम और मंद स्वभाव रहता है अतः उनसे उत्पन्न होनेवाले परिणामोंमें भी तीव्र, मध्यम और मंदता आती है. कारणोंमें भेद होनेसे कार्यरूप परिणामोंमें भी विचित्रता आती है.

इन परिणामोंमें जो मध्यम हिंसादिपरिणाम हैं वे मनुष्यपना के उत्पादक है वालुकामें खींची हुई

रेखाके समान क्रोध परिणाम, लकडीके समान मानपरिणाम, गोमूत्राकारके समान मायापरिणाम और कीचडके रंगसमान लोभपरिणाम ऐसे परिणामोंसे मनुष्यपनाकी प्राप्ति होती है. जीवघात करनेपर हा मैने दुष्ट कार्य किया है, जैसे दुःख वा मरण हमको अप्रिय है, संपूर्ण प्राणिओंको भी वह अप्रिय है जगतमें अहिंसा ही श्रेष्ठ व कल्याण कारिणी है. परंतु हम हिंसादिकोंका त्याग करनेमें असमर्थ हैं झूट परदोषोंको कहना, दुसरोंके सद्गुण देखकर मनमें द्वेष करना, असत्यभाषण करना यह दुर्जनोंका आचार है. साधुओंको अयोग्य ऐसे निंद्य भाषण और खोटे कामोंमें हम हमेशा प्रवृत्त हैं. इसलिये हममें सज्जनपना कैसा रहेगा? ऐसा पश्चात्ताप करना दुसरोंका धन हरण करना यह शस्त्रप्रहार करनेसे भी अधिक दुःखदायक है. द्रव्यका विनाश होनेसे सर्व कुटुंबका ही नाश होता है इसलिये मैने दूसरोंका धन हरण किया यह अयोग्य कार्य किया है ऐसे परिणाम होना. हमने परस्त्री वगैरह का हरण किया यह बहुत अयोग्य कार्य हमसे हुआ. हमारी स्त्रीका किसीने हरण करने पर जैसा हमको अतिशय कष्ट होता है वैसा उनको भी होता है यह अनुभवसे प्रसिद्ध है. ऐसे परिणाम होना. गंगादि नदिया हमेशा अपना अनंत जल लेकर समुद्रमें प्रवेश करती हैं तथापि समुद्रकी तृप्ति होती ही नहीं. यह मनुष्यप्राणी भी धन मिलनेसे तृप्त नहीं होता है. इस तरहके परिणाम दुर्लभ है

सत्पुरुषके मुखमें कठोर वचन, सूर्यमंडलमें अंधकार, तीव्रक्रोधी मनुष्यमें दया, लोभी मनुष्यमें सत्यभाषण, अभिमानी मनुष्यमें परगुणोंका स्तवन, स्त्रीमें मायारहितपना, दुष्टोंमें कृतज्ञता, कपिल, बुद्ध वगैरह आप्ताभासोंके मतमें वस्तुके सत्यस्वरूपका ज्ञान ये जैसे दुर्लभ हैं. वैसा मनुष्यत्वकी प्राप्ति होना दुर्लभ है.

देश, कुल, रूप, आरोग्य, दीर्घायु, बुद्धि, शास्त्रश्रवण, ग्रहण, श्रद्धा, और संयम ये उत्तरोत्तर दुर्लभ हैं

[illegible] आचार्य उत्तम देशमें जन्म होना दुर्लभ है इस विषयका वर्णन करते हैं—

कर्मभूमिज, भोगभूमिज, अन्तर्द्वीपज और संमूर्च्छिम ऐसे मनुष्योंके चार भेद हैं.

[illegible] पांचभरत क्षेत्र, पांच ऐरावत क्षेत्र और पांच विदेह क्षेत्र ऐसी पंधरा कर्मभूमियां हैं पांच [illegible] क्षेत्र, पांच देवकुरु, पांच उत्तर कुरु, पाच रम्यक क्षेत्र और पांच हैरण्यवत क्षेत्र ऐसी तीस [illegible]

लवणसमुद्र और कालोदधि समुद्र के मध्यमें छानवें अन्तर्द्वीप हैं. चक्रवर्तीका सैन्य, मूतनेके, और हगनेके स्थान, वीर्य, नाकका मल, कफ, कानका मल, दांतोंका मल इनमें अंगुलका असंख्यात भाग प्रमाण शरीरके धारक सम्मूर्च्छन मनुष्य उत्पन्न होते हैं. भोगभूमि और अन्तर्द्वीपोंका छोड कर्मभूमिमें उत्पत्ति होना दुर्लभ है. कर्मभूमिमें भी बर्बर, चिलातक, पारसीक वगैरे देशोंको छोडकर अंगदेश, वंगदेश, मगध वगैरह देशोंमें उत्पत्ति होना दुर्लभ है उत्तम देशोंकी प्राप्ति होने पर भी चाडाल, धीवर, चमार, ढोर वगैरे नीच कुलोंको छोडकर तप करनेके लिये योग्य अर्थात् मुनिधर्म धारण के योग्य कुलमें, जातिमें, जन्म होना दुर्लभ है.

माताके वंशको जाति कहते है. उत्तम कुलकी प्राप्ति होना क्यों कठिन है उसका विवेचन—

उत्तम जाति, कुल, रूप, ऐश्वर्य, ज्ञान, तप, बल इनकी प्राप्ति होनेपर गर्व न करना अन्य लोक भी इन गुणोंसे मेरेसे भी अधिक हैं ऐसा समझकर गर्व रहित होना, दूसरोंकी अवज्ञा न करना, जो गुणोंमें श्रेष्ठ है उनके साथ नम्रताका व्यवहार करना, दूसरोंके पूछने पर भी अन्य दोषोंका कथन न करना, अपने गुणोंकी स्तुति न करना इत्यादि परिणामोंसे उच्च गोत्रकर्मका बंध होता है जिससे मनुष्य उच्च कुलमें उत्पन्न होता है.

परतु मुर्खबुद्धिका मनुष्य उपर्युक्त परिणामोंका स्वीकार नहीं करता है जो विपरीत परिणाम हैं. उनमें वह प्रवृत्ति करता है. जिससे उसको नीचगोत्रका बंध होता है. ऐसे विपरीत परिणाम होनेसे पूज्य-उच्चकुलकी प्राप्ति नहीं होती हैं. इसलिये उच्च कुल दुर्लभ है अन्य ग्रंथोंमें इस प्रकार वर्णन है—

जो पुरुष जाति, कुल, रूप, ऐश्वर्य, आज्ञा, शरीरबल अथवा तप इत्यादिकी प्राप्ति होनेसे उन्मत्त होकर दुसरों की निंदा करते हैं अथवा अपनी प्रशंसा करते हैं. दुसरोंकी अवज्ञा, अनादर और अशुभ नामकर्मका बंध कर लेते हैं जिससे इस संसारमें उनको नीच कुलादिकमें जन्म धारण कर प्रतिसमय निंदा, अपमान, वगैरह दुःख भोगने पडते हैं क्योंकि उसने पूर्वजन्ममें अत्यंत अभिमान धारण किया था.

परतु जो पुरुष कुल, जाति वगैरहकी उत्तमता प्राप्त करके भी दूसरोंको अपनेसे भी उन्होंने विशिष्ट समझता है, जो किसी का अपमान, अवज्ञा नहीं करता है, जो बुद्धिमान् को देखकर नम्र होता है, पूछने पर भी जो दूसरोंके दोषोंका वर्णन नहीं करता है. अपनेमें गुण रहते हुए भी गर्वरहित होकर उनका कथन करता नहीं वह पुण्यपुरुष उच्चगोत्र शुभनामकर्म इनका तीव्र बंधकर इस संसारमें सर्व लोकोंका प्यारा बनता है.

उच्च कुलादिक जैसे दुर्लभ है वैसी नीरोगता अर्थात् रोगरहितदेह प्राप्त होना भी दुर्लभ है.

प्राणिओंको बांधना, ताडना, मारना, जलाना अन्न पानी न देना इत्यादि कार्यसे असातावेदनीय कर्मका तीव्र बंध होता है. इस विषयमें ग्रथांतरमें ऐसा विवेचन आया है—

जो मूर्ख मनुष्य दयाका त्यागकर तीव्र संक्लेश परिणामी होकर अन्य प्राणीको बांधना, तोडना, पीटना प्राण लेना, खानेके और पीनेके पदार्थोंसे वंचित रखना ऐसे ही कार्य हमेशा करता है. ऐसे कार्यमें ही अपनेको सुखी मानकर जो नीच पुरुष ऐसे ही कार्य हमेशा करता है. ऐसे कार्य करते समय जिसके मनमें पश्चात्ताप होता नहीं उसको निरंतर असातावेदनीय कर्मका बंध होता है जिससे उसका देह हमेशा रोगपीडित ही रहता है. तब उसकी बुद्धि व क्रियाए नष्ट होती है वह पुरुष अपने हितका उद्योग कुछ भी नहीं कर सकता है.

इस विषयमें ग्रंथांतरमें ऐसे उल्लेख मिलते हैं—

वह प्राणी यद्यपि जीता है तो भी रोगरूपी महावज्रसे उसको सदा भयकी प्राप्ति होती है. जैसे आकाशसे अकस्मात् वज्रपात होता है वैसे अकस्मात् रोग आकर मनुष्यको पकडता है जिससे उसका देह नष्ट होजाता है.

जबतक देह रोगसे पीडित हुआ नहीं तबतक ही देहमें सामर्थ्य, आयुष्य, सौंदर्य रहते है. जबतक हवाका धक्का फलको नहीं लगता है तबतक वह डंटलसे संलग्न रहता है वैसेही देहमें रोगका अड्डा जम जानेपर उसके रूपादिक सब गुण वहांसे प्रयाण करते हैं जैसा अग्नि जब घरको चारो ओरसे लगनेपर समर्थ पुरुष भी उसमेंसे अपनी अमूल्य वस्तुओंका रक्षण नहीं कर सकता है वैसे रोगसे देह पीडित होनेपर अपना हित सुखसे करनेमें यह जीव असमर्थ होता है

जो प्राणी हमेशा परजीवोंका घात करके उनके प्रियजीवित का नाश करता हे वह प्रायः अल्पायुषी ही होता है. आयुष्यका नाश होनेके बहुत निमित्त हैं—

पानी, अग्नि, वायु, सर्प, विच्छु, रोग, श्वासोच्छ्वास का रुक जाना. आहार न मिलना, और वेदना इत्यादिकोंसे आयुका क्षय होता है. इसवास्ते मनुष्यजन्म प्राप्त होनेपर भी दीर्घायुष्य की प्राप्ति होना सुलभ नहीं है.

यद्यपि आयु शब्द सामान्यका वाचक है तथापि यहां दीर्घायुष्यका वाचक माना है अन्यथा आयुष्य मात्र तो संसारी जीवोंको सुलभ है ही.

देश, कुल, जाति, नीरोगता वगैरह की प्राप्ति होनेपर भी बुद्धिका लाभ होना बडा कठिण है. बुद्धिका अर्थ यहांपर परलोक की प्राप्ति करा देनेवाली बुद्धि ऐसा है. अर्थात् परलोकमें इस आत्माकी हित करनेवाली बुद्धि दुर्लभ है. सामान्य ज्ञान प्राप्त होना कुछ कठिन नहीं है. जैसे मेघपटलसे आच्छादित होनेपर सूर्यका प्रकाश भूतलपर नहीं आता है. वैसे ज्ञानावरणीय कर्मके उदयसे आत्माकी ज्ञानशक्ति आच्छादित होती है. मिथ्यात्व कर्मका उदय होनेसे ज्ञानमें विपरीतपना होता है. अर्थात् पदार्थका सच्चा स्वरूप जाननेमें असमर्थ होता है. उसका विपरीत स्वरूप समझ लेता है.

आत्मा नामक कोइ पदार्थ ही नहीं है. अतः वह शुभाशुभ कर्मका कर्ता है ऐसा मानना निर्मूल है शुभाशुभ कर्मसे सुख और दु खरूपी फल उत्पन्न होता है. और यह आत्मा उसका अनुभव लेनेमें लीन होता है. यह कहना या मानना नि:सार है. आत्मा पाप या पुण्य कर्मके वश होकर परलोककी प्राप्ति कर लेता है यह वचन भी मिथ्या है. इस विषयमें अन्यत्र ऐसा कहा है—परलोक नहीं है. आत्मा और पाप पुण्य नहीं है. धर्म और अधर्म नामकी चीज भी नहीं है. क्या किसीने स्वर्ग देखा है ? अथवा भयंकर दुःख देनेवाले नारकियोंके निवासस्थल भी देखे हैं ? कर्म बंध, और मोक्ष क्या चीज है ? अर्थात् कुछ भी नहीं है बध और मोक्ष न होने से तपश्चरणादिक करना व्यर्थ है. प्राप्त हुए सुंदर स्त्री वगैरह पुरुषोंका यथेच्छ सेवन करना चाहिए क्योंकि प्रत्यक्ष को छोडकर अप्रत्यक्ष चीजोंकी अभिलाषा करना बुद्धिमानका कर्तव्य नहीं है.

इस विषयमें कोई विद्वान ऐसा कहते हैं—सोलह वर्ष की स्त्री और वीस वर्षका जवान पुरुष इनका हाव भावपूर्वक कटाक्षपात, हास्यमिश्रित भाषण और रतिक्रीडा यही स्वर्ग हैं इससे और स्वर्ग नामकी चीज ही नहीं हैं

यह स्त्री मकरध्वजकी जयपताका है, इससे संपूर्ण पदार्थोंकी संपत्ति प्राप्त होती है. स्वर्ग और मोक्षकी इच्छासे जो दुर्बुद्धि लोक इस स्त्रीका त्याग कर वनमें प्रयाण करते हैं वे स्त्रीका त्याग करनेके अपराधसे दंडित कर दिये जाते हैं कितनोंका मुडन किया जाता है कोइयोंको रक्तवस्त्र पहराया जाता है, कोइ जटायुक्त और कोइ

कापालिक किये जाते हैं. अर्थात् हाथ में कपालपात्र लेकर भिक्षार्थ भ्रमण करने लगते हैं. अर्थात् स्त्रीका त्याग कर जो वनमें जाते हैं उनकी ऐसी दुर्दशा होती हैं. और जो उसकी आज्ञा शिरोधार्य समझकर प्रवृत्ति रखते हैं उनको यहां ही स्वर्ग और मोक्षका सुख मिलता है.

और भी इस विषयमें कोई विद्वान् ऐसा कहते हैं—

पानीका बबूला जैसा क्षणके बाद पूर्ण नष्ट होता है. जीव भी देहका नाश होनेपर विनष्ट होते हैं. परलोकको प्रयाण करनेवाला आत्माही नहीं है तो परलोककी सिद्धि कैसी होगी ? अर्थात् जीवनामक पदार्थ नहीं है. इस लिये परलोकका भी अभाव है. ऐसे और इसके सदृश और भी विचार बुद्धीमें दर्शनमोहनीय कर्मके उदयसे उत्पन्न होजाते हैं. जीवोंमें बुद्धि तो होती है. परंतु उसने कुमार्गका आश्रय लिया है. जीवोंको यथार्थ रत्नत्रयमार्ग दिखलाने वाले सद्गुरुओंका संसर्ग मिलना बडा ही कठिण हो रहा है.

यतिजन अर्थात् सद्गुरु यथार्थ ज्ञानरूपी नेत्रके धारक हैं. संपूर्ण प्राणिओंमें वे दया करते हैं वे लाभ की, सत्कारपुरस्कार की अपेक्षा नहीं करते हैं. चतुर्गतिओंमें संसारीजन हजारों यातनायें भोग रहे हैं यह देखकर उनके अंतःकरणसे दयाका प्रवाह बहता है. " अहो ये अज्ञजन मिथ्यादर्शनादि अशुभ परिणामोंसे अशुभगतिको उत्पन्न करनेवाले कर्मोंका बंध कर रहे हैं इन कर्मोंसे छूटनेका उपाय ये लोक जानते नहीं है. इससे ही ये दीन प्राणी अपार दुःखरूपी समुद्रमें प्रवेश कर दुःख भोग रहे हैं" ऐसा विचार सद्गुरु मनमें करते हैं. ऐसे सद्गुरुका संसर्ग होना दुर्लभ है.

दर्शनमोहनीय कर्म और ज्ञानावरणीय कर्मका उदय होनेसे लोक यतीके गुणोंको जानते नहीं और उनके ऊपर श्रद्धान भी करते नहीं. इसी लिये उनके पास वे जाते नहीं जबतक सद्गुणोंका स्वरूप नहीं जाना जाता है तबतक उसका स्वीकार करनेकी प्रवृत्ति लोकोंमें नहीं दीखती है. चारित्रमोहनीय कर्मके उदयसे प्राणीकी हिंसा लोक स्वयं करते हैं, करवाते हैं और अनुमोदन देते हैं. हिंसादिक कार्योंको करनेवाले लोकोंमें प्रीति रखते हैं. जो हिंसादि अकार्योंको नहीं करने देते हैं उनमें लोक प्रेम करते नहीं. जब मनमें अहिंसादिक गुणयुक्तोंपर प्रेमही नहीं तो उनमें संसर्ग और उनकी सेवा कैसी होगी ?

यह साधुसेवा संसारका नाश करती है, क्रोधादि अशुभपरिणामोंका उपशम करके ज्ञानको बढाती है साधुसेवासे पुण्य और यश बढते हैं.

सत्पुरुषोंका एक वार दर्शन भी हुआ तो वह भी संसारका नाश करनेमें कारण होता है. तो उनकी सेवा करनेकी योग्यता मिलनेपर यदि हमने उनकी सेवा की तो उससे हमारे ससारका नाश होनेमें क्या देर लगेगी ?

यदि सज्जनोंकी सेवा हम नहीं करेंगे तो हमको ज्ञानकी प्राप्ति नही होगी. ज्ञानके विना हमको हित करनेवाले देवपूजा, स्वाध्याय वगैरह कर्मोंका स्वरूप ज्ञात नहीं होता है. अतः मोक्षकी प्राप्ति होती नही.

साधुओंकी उपासना करनेसे यदि परम्परासे भी मोक्षकी प्राप्ति होती है तो साधुओंकी सेवा करनेवाले मनुष्योंकी क्या हानि और श्रम होगा ? अर्थात् मोक्षप्राप्ति के समान जगतमें दूसरा अनुपम लाभ है ही नही अतः मनुष्यने साधुओंकी सेवा श्रमकी परवा न कर करनी चाहिए.

मोक्षप्राप्तिके इच्छुक विद्वान लोग अवश्य साधूका आश्रय करें क्योंकि साधु पुरुष आश्रितजनोंको आनन्दसे अक्षय मोक्ष अर्पण करते हैं.

अभिमान और मोह दूरकर इह पर लोकमें हितको चाहनेवाले मनुष्य सतत सत्पुरुषकी विनयसे सेवा करें. क्योंकि, जगतमें सत्पुरुष तपरूपी वैभवसे युक्त होते हैं. अर्थात् महातपस्वी जनोंकी सेवा अवश्य करनी चाहिए.

दैवयोगसे मुनि सहवास प्राप्त भी हुआ परन्तु उनसे हमने हितका उपदेश नहीं सुना तो उनके सहवास का फायदा हमने नहीं लिया ऐसा ही समझना चाहिए. यदि हमने खेतमें बीज नहीं बोया और वृष्टि हुई तो उस वृष्टि से कुछ फायदा नहीं है वैसे सत्पुरुषका उपदेश हमने सुना नहीं तो उनका सहवास व्यर्थ ही हुआ ऐसा समझना चाहिए. यतीश्वरके समीप जाकर हम यदि उनका हितोपदेश सुनेंगे तो यतिसमागम सफल हुआ ऐसा समझना चाहिए. इसलिए हितोपदेश सुनना दुर्लभ है ऐसा आचार्य कहते हैं

सत्पुरुषोंका उपदेश सुननेके लिए जाकर भी कोई वहां सोते हैं. अथवा अपने पास बैठे हुए मनुष्यके साथ वार्तालाप करते हैं अथवा उनका वचन सुनते हैं सत्पुरुषके उपदेशके तरफ उनका लक्ष्य नहीं जाता. प्रगट किये धर्मके माहात्म्यपर मोहनीय कर्मके उदयसे उनकी अरुचि हो जाती है.

अथवा मति मंद होनेसे उनके उपदेशका रहस्य नहीं जाननेसे उनमें उसका प्रेम उत्पन्न नहीं होता है प्रेमके विना जनमें सुननेकी उत्कंठा नहीं होती है.

इस विषयमें आचार्य ऐसा कहते हैं—

मोक्षप्राप्तिके उपायका अर्थात् रत्नत्रयका उपदेश देनेवाले आचार्य के वसतिकामें जाकर भी जो प्रमादसे अन्य लोगोंकी वार्तें सुननेमें अपने चित्तको एकाग्र करता है वह मूर्ख मनुष्य सरोवरके पास जाकर भी कीचडमें फंसे हुए मनुष्य के समान समझना चाहिये.

यद्यपि सत्पुरुषके वचन सुनने पर भी उसका अभिप्राय ध्यानमें रखना दुर्लभ है. क्योंकि जीवादि वस्तुओंका स्वरूप सूक्ष्म होनेसे और वह पूर्वकालमें कभी सुननेमें नहीं आनेसे उसका अभिप्राय मनमें समझना कठिन है यद्यपि ज्ञानावरणीय कर्मका क्षयोपशम विशेष होनेसे बुद्धि जीवादिकोंका स्वरूप जानेंगी, धर्मका स्वरूप जानेगी तथापि जाने हुए जीवादिके स्वरूपमें और धर्मस्वरूपमें श्रद्धा उत्पन्न होना दुर्लभ है

यह श्रीजिनेश्वरका धर्म अहिंसात्मक है यह सत्यके आधार पर है अर्थात् सत्यपना इसकी नीव है. परधन हरण न करना यह इसका स्वरूप है. नउ प्रकारसे ब्रह्मचर्य द्वारा इसका संरक्षण किया जाता है. संपूर्ण परिग्रहोंपरसे ममत्व दूर करना यह इसका ध्येय है. विनय इसका मूल है. इस धर्मके आचरणसे मनुष्यको सम्यग्ज्ञानकी प्राप्ति होती है. क्षमा, मृदुपना अर्थात् अभिमानका त्याग, निष्कपटपना, संतोष इत्यादि गुण इस धर्मके अलंकार हैं. यह नरकका मार्ग बंद करनेके लिये वज्रार्गला के समान है. पशुगतिरूपीवेलीको काटनेके लिये यह जिनधर्म कुल्हाडीके समान है. दुःखरूपी पर्वतके शिखरोंको विध्वस्त करनेके लिये यह धर्म कठोर वज्रके समान है. मोहरूपी महावृक्षको समूल उपाडनेके लिये यह धर्म जोरदार हवाके समान है. वृद्धावस्थारूप वनकी अग्नीकी ज्वालायें बुझानेके लिये यह वर्षाकालीन वृष्टि करनेवाला मेघ है. मरणरूप हरिणका घात करनेके लिये यह धर्म वाघके तुल्य है. भयंकर रोगसर्पोंको यह गरुडके समान है. संपत्तिरूपी गंगानदीकी उत्पत्तिके लिये यह धर्म हिमपर्वत है अगाध शोकरूपी कीचडको यह सेतू है. यह जैनधर्म सौंदर्यका पिता है. ऐश्वर्यरूप रत्नोंकी यह खान है कुयोनिवनमें भ्रमण करनेवाले प्राणिओंको यह धर्म मुक्तिनगरको लेजानेवाला है. ऐसे जिनधर्मके ऊपर श्रद्धा होना अतिशय दुर्लभ है

दर्शनमोहनीय कर्मके उदयसे लोक इससे मुंह मोडते हैं. दर्शनमोहनीय कर्मका उपशम, क्षय अथवा क्षयोपशम जब होता है तब इस परमहितकारक धर्मपर प्राणी श्रद्धा करने लगते हैं. श्रद्धा न करनेपर भी संयम-चारित्रकी प्राप्ति होना अधिकही कठिन हैं क्योंकि प्रत्याख्यानावरणी कर्म जीवको चारित्रपालन करनेमें प्रतिबंध करता है. इस विषयमें पूर्वाचार्य ऐसा कहते हैं—

मनुष्यको सत्यधर्मका स्वरूप बडे कष्टसे मालुम होता है. ज्ञान होनेपर धर्ममें प्रवृत्ति करना उससे भी अधिक कठिन है जीवादिक तत्त्वोंका स्वरूप जिसने जाना है ऐसे मनुष्यको धर्मका स्वरूप जानकर उसमें स्थिर होना चाहिये और इस धर्मका आचरण करते समय प्रमादको छोड देना चाहिये एक क्षणपर्यंत भी उसका आश्रय नहीं करना चाहिये

पापकार्य करनेकी अपेक्षा धर्माचरण करना अधिक सुलभ हैं. परंतु एक क्षणपर्यंत भी धर्माचरण करना मनुष्यको कठिनसा दीखता है.

इसमें कोइ आश्चर्यकी बात नहीं है. पापकर्मके तीव्र उदयसे मनुष्य मूढ होते हैं. एक तुच्छ कवडीको भी महत्वकी चीज समझकर यह मूढ मानव उसकी प्राप्तिके लिये महान्परिश्रम करता हुआ देखा जाता है.

परंतु तत्त्वज्ञ मनुष्य देव और मनुष्यका ऐश्वर्य देनेमें समर्थ मोक्षका मूल ऐसे सद्धर्म में अपना हृदय स्थिर करता है.

मूढ मनुष्य अहित कार्यमें ही प्रयत्न करता है. और परमहितकर धर्ममें हमेशा आलसी रहता है. यह योग्यही है. यदि मनुष्य ऐसी प्रवृत्ति न करेगा तो उसका संसारमें भ्रमण कैसा होगा?

संयमकी–मुनिधर्मकी भी जो कि परंपरा दुर्लभ है प्राप्ति हुई तो भी अल्पज्ञ गुरुके समीप सल्लेखना धारण करनेवाले मुनिको संसारसे भय उत्पन्न करनेवाला धर्मोपदेश मिलना कठिन है. इस लिये बहुश्रुतज्ञ आचार्यका आश्रय करना ही योग्य है. ऐसा इतना विवेचन करनेका अभिप्राय है.

अल्पज्ञ आचार्यसे क्षपकको उत्तम–भवोद्धारक धर्मोपदेश नहीं मिलनेसें मरणकालमें वह संयमसे भ्रष्ट होता है- तात्पर्य यह है कि दीर्घ कालतक प्राणिसंयम और इंद्रियसंयमका पालन क्षपकने किया था परंतु मरण समयमें उससे वह भ्रष्ट होनेसे वह चारित्राराधानासे रहित हो जाता है. संयमसे भ्रष्ट वह क्यों होता है इस प्रश्नका

मरनेकी अवस्थामें वह दीन पुरुष अपना मुख उघाडकर, नेत्रोंकी टकटकी लगाता हुआ, रोनेसे जिसके नेत्रोंपर सूजन और लालपना आगया है ऐसा होता हुआ अपनी प्राणप्यारीको छोडकर चल बसता है.

स्फटिकमणिओंकी माला जैसा समीपके पदार्थका गुण ग्रहण करती है वैसे स्त्रियोंके शरीर समीपस्थ व्यक्तिके गुणोंका ग्रहण करता है. संध्याकालीन मेघोंकी पक्ति लालरंगमे मनोहर दीखती है परन्तु उनका यह रंग शीघ्र ही नष्ट होता है वैसे स्त्रियोंका प्रेम उत्पन्न होकर शीघ्रही विलयको प्राप्त होता है अर्थात् आज एक पुरुष पर उनका स्नेह जम जाता है तो कल वे दूसरोंपर प्रेम करेंगी स्त्रीकी प्राप्ति होना भी दुर्लभ होता है. स्त्री, वस्त्र, गंध, माला वगैरह पदार्थ मिलनेपर समर्थ लोक जबरदस्ती से हर लेते हैं इससे मन भय युक्त होता है. अर्थात् ये पदार्थ मेरे को प्राप्त हुए हैं परन्तु कोई इसको ले तो नहीं जायगा ऐसा भय मनमें उत्पन्न होता है. ऐसा भय होनेसे ये पदार्थ आत्माको सुखदायक होते नहीं इनकी प्राप्ति के लिए खेती वगैरह छह कर्म करने पडते हैं. इन षट्कर्मोंसे संपत्तिरूपी फल प्राप्त होगा ही ऐसा नियम नहीं है और इनमें परिश्रम बहुत करना पडता है. इनमें हिंसादिक पापक्रिया करनी पडती है और ये कर्म अन्तमें दुर्गति की प्राप्ति में कारण होते हैं ऐसा उपदेश देकर बहुश्रुतज्ञ आचार्य क्षपकको भोगोंसे विरक्त करते हैं.

शरीरका भी वास्तविक स्वरूप दिखाकर आचार्य विरक्त करते हैं—

यह शरीर अपवित्रताका निधान है अर्थात् इसके संपूर्ण अवयव अपवित्र पदार्थ मे ही बने हैं. यह शरीर आत्माके ऊपर लदा हुवा मानो बोझाही है. इसमें एक भी पदार्थ सारयुक्त नहीं है यह अनेक संकटोंमे घिरा रहता है. रोगरूपी धान्यकी उत्पत्तिका यह स्थान है अर्थात् इसमें अनेक रोग उत्पन्न होते हैं वृद्धावस्थारूपी पिशाचिनीका यह श्मशानगृह है. मान्यकुलमें पैदा हुआ, विशालकीर्तियुक्त, और गुणी ऐसा भी मनुष्य दरिद्री होनेपर इस शरीरका पोषण करनेके लिये नीच कर्म करता है, श्रीमानोंके आगे दौडता है. उनके संदेश एक स्थानमे दुसरोंको पोहोचाता है. और उनका उच्छिष्ट भोजन खाता है. इस विषयमें पूर्वाचार्य ऐसा कहते हैं —

इस शरीरके अंदर, बाहर और मध्यमें भी कुछ भी सारभूत वस्तु नहीं है. जिसको मन स्वीकार करेगा अर्थात् जब हम देहके स्वरूपका मनसे विचार करते हैं तो उसमें कोई सारभूत पदार्थ दीखता नहीं इसवास्ते सारज्ञ विद्वान् तुच्छजनोंने कामपूर्तिके लिये पसंद किये हुए इस देह की इच्छा नहीं करते हैं.

दर्शनमोहनीय कर्मके उदयसे लोक इससे मुंह मोडते हैं. दर्शनमोहनीय कर्मका उपशम, क्षय अथवा क्षयोपशम जब होता है तब इस परमहितकारक धर्मपर प्राणी श्रद्धा करने लगते हैं. श्रद्धा न करनेपर भी संयम-चारित्रकी प्राप्ति होना अधिकही कठिन हैं क्योंकि प्रत्याख्यानावरणी कर्म जीवको चारित्रपालन करनेमें प्रतिबंध करता है. इस विषयमें पूर्वाचार्य ऐसा कहते हैं--

मनुष्यको सत्यधर्मका स्वरूप बडे कष्टसे मालुम होता है. ज्ञान होनेपर धर्ममें प्रवृत्ति करना उससे भी अधिक कठिन है जीवादिक तत्त्वोंका स्वरूप जिसने जाना है ऐसे मनुष्यको धर्मका स्वरूप जानकर उसमें स्थिर होना चाहिये और इस धर्मका आचरण करते समय प्रमादको छोड देना चाहिये एक क्षणपर्यंत भी उसका आश्रय नहीं करना चाहिये

पापकार्य करनेकी अपेक्षा धर्माचरण करना अधिक सुलभ है. परंतु एक क्षणपर्यंत भी धर्माचरण करना मनुष्यको कठिनसा दीखता है.

इसमें कोइ आश्चर्यकी बात नहीं है. पापकर्मके तीव्र उदयसे मनुष्य मूढ होते हैं. एक तुच्छ कवडीको भी महत्वकी चीज समझकर यह मूढ मानव उसकी प्राप्तिके लिये महान्परिश्रम करता हुआ देखा जाता है.

परंतु तत्त्वज्ञ मनुष्य देव और मनुष्यका ऐश्वर्य देनेमे समर्थ मोक्षका मूल ऐसे सद्धर्म में अपना हृदय स्थिर करता है.

मूढ मनुष्य अहित कार्यमें ही प्रयत्न करता है. और परमहितकर धर्ममें हमेशा आलसी रहता है. यह योग्यही है. यदि मनुष्य ऐसी प्रवृत्ति न करेगा तो उसका संसारमें भ्रमण कैसा होगा ?

संयमकी-मुनिधर्मकी भी जो कि परंपरा दुर्लभ है प्राप्ति हुई तो भी अल्पज्ञ गुरुके समीप सल्लेखना धारण करनेवाले मुनिको संसारसे भय उत्पन्न करनेवाला धर्मोपदेश मिलना कठिन है. इस लिये बहुश्रुतज्ञ आचार्यका आश्रय करना ही योग्य है. ऐसा इतना विवेचन करनेका अभिप्राय है.

अल्पज्ञ आचार्यसे क्षपकको उत्तम-भवोद्धारक धर्मोपदेश नहीं मिलनेसें मरणकालमें वह संयमसे भ्रष्ट होता है. तात्पर्य यह है कि दीर्घ कालतक प्राणिसयम और इंद्रियसंयमका पालन क्षपकने किया था परंतु मरण समयमें उससे वह भ्रष्ट होनेसे वह चारित्राराधानासे रहित हो जाता है. संयमसे भ्रष्ट वह क्यों होता है इस प्रश्नका

उत्तर यह है—मनोज्ञ और अमनोज्ञ पदार्थ सर्वत्र और हमेशा रहते हैं और अन्तरंग कारण जो कर्म उसका उदय होनेसे दुर्निवार राग, द्वेष, और मोहकी उत्पत्ति होती है, जिससे वह चारित्र का त्याग कर बैठता है.

जैसे बांसके समुदायमेंसे छोटा बांस कुल्हाडीसे काट सकते हैं परन्तु वह उखाडकर निकालना अतिशय कठिन है. वैसे संयमीका मन जब विषयोंमें आसक्त होता है तो उसमे उसको निकालना दुःसाध्य होता है अर्थात् मनमें उत्पन्न हुए राग द्वेष नष्ट करना कठिण कार्य है. इस विवेचनका यह अभिप्राय है— रागद्वेषोंका पराजय करने की क्षपकने प्रतिज्ञा की थी तथापि शरीरसल्लेखना करनेपर जब वह भूक प्यास वगैरह परीषहोंसे पीडित होता है और उसको सहन करनेका सामर्थ्य कम होता है तब श्रुतज्ञानके प्रति मनकी एकाग्रता नष्ट होती है. श्रुतज्ञानमें एकाग्रता न होने से राग द्वेष उत्पन्न होते हैं और वह क्षपक चारित्राराधनासे च्युत होता है.

ऐसे समयमें यदि बहुश्रुत आचार्यका संगम प्राप्त होगा तो वे रागद्वेषोंकी उत्पत्ति न होगी ऐसा उपदेश देते हैं. शरीर और भोगोंमें वैराग्य उत्पन्न होगा ऐसी कथायें उसको कहते हैं और चारित्राराधनामें उसको स्थिर करते हैं.

भोग और शरीर में वैराग्य उत्पन्न करनेवाली कथा अर्थात् उपदेश इस प्रकार है—

नरकमें नारकिओंको दुःखही दुःख है. सुखका लेश भी वहां नहीं है. तिर्यंच प्राणी, देव और मनुष्य इनको किसी प्रदेशमें किसी कालमें और किसी प्रकारसे थोडासा सुख मिलता है

नाना कुयोनिमें भ्रमण करनेवाले इस जीवने जो अपरिमित दुःख प्राप्त किया है वह इतना अधिक है कि आजतक अनेक शरीर धारण कर इसने जितना सुख प्राप्त किया है उससे वह अनंत गुणित है अर्थात् जितना सुख इस जीवने आजतक भोगा है वह भोगे हुए दुःखका अनंतवा भाग भी होना कठिन है,

इस जन्मसागरमें यह एक जीव सुखके एक भागको कितने दिन भोगेगा. जैसे वनमें अतिशय भयाकुल हरिण दुःखोंसे व्याप्त होनेसे सुखका अति अल्पकाल में ही थोडासा अनुभव लेता है

जो सुख अनंतभवमें भ्रमण कर यह प्राणी प्राप्त करता है उसका एक भवमें यह प्राणी कितना हिस्सा प्राप्त कर लेगा यह विचारणीय है. जैसे मेघोंका पानी लवणसमुद्रके पानीसे मिलकर खारा बन जाता है वैसे इस जीवका अत्यल्प सुख दुःखराशीमें मिलकर दुःखरूप ही होजाता है.

इसी संसारमें जिसको लोक सुख यह नाम देते हैं, वास्तविक वह सुख है ही नहीं. वह केवल पूर्वकाल
में उत्पन्न हुए दुःखोंको दूर करनेका इलाज मात्र है. प्रथमतः जो दुःख उत्पन्न होता है उसके इलाजको ही सुख
कहते हैं. यदि प्रथम दुःख नहीं हुआ तो सुख की कल्पना भी उत्पन्न नहीं होगी.

तृष्णाका शमन करनेकेलिये मनुष्य पानी पीता है. और भूख की वेदना नष्ट करनेकेलिये भोजन करता है.

जल, हवा और सूर्यसंतापका निवारण करनेके लिये लोक घरका, गुह्यका आच्छादन करनेके लिये
वस्त्रका, और निद्राका श्रम दूर करनेकेलिये शय्याका आश्रय करते हुए देखे जाते हैं.

रस्तेका श्रम दूर करनेके लिये घोडा, गाडी वगैरह उपाय है. और श्रमसे उत्पन्न हुए स्वेदको हटानेका
जलस्नान करना यह उपाय है. अथवा एकस्थान में स्वस्थ बैठना यह श्रम दूर करनेका उपाय है दुर्गंधका नाश
करनेके लिये सुगंधि पदार्थोंका सेवन करना यह उपाय माना जाता है शरीरकी कुरूपता दूर करने के लिये अलंका-
रोंको धारण करना यह उपाय हैं. अरतिको हटानेकेलिये कलाओंका अभ्यास करना यह सर्व प्रतिकाररूप होनेसे
इसको ही लोक सुख समझते हैं. जैसे रोगसे पीडित मनुष्य रोगजन्य दुःखका प्रतिकार करनेकेलिये ओषध ग्रहण
करता है. देवोंके और मनुष्योंके भोग जिनको वे सुख रूप समझते हैं वे सब दुःखका प्रतिकार करनेमें केवल नि-
मित्तमात्र ही हैं पित्तप्रकोपसे जिसके सर्व अंगमें दाह हो रहा है वह मनुष्य शीतपदार्थोंका सेवन करता है
उनको यदि वह अज्ञानी भोग यह नाम देगा तो वह अन्नादिक पदार्थोंको भी भोग नाम देगा

इस जगतमें पानी वगैरह पदार्थ सर्वथा सुख ही देते हैं ऐसी कल्पना करना भी भूलसे खाली नहीं है.
इसालिये वे पदार्थ दुःखका प्रतीकार करनेवाले हैं इतना ही समझना चाहिये. उसमें भोगसंज्ञा करना योग्य नहीं
है. जो अन्न भूखसे पीडित मनुष्यको सुखका कारण होता है वही तृप्तमनुष्य को विषसमान हो जाता है. उष्ण-
तासे पीडित हुआ मनुष्य जिन चीजोंको चाहता है वे चीजें शीतकालमें दुःखदायक होती है. इस जीवको चक्रवर्ती
के सुखसे तृप्ति नहीं होती है चक्रवर्ती अपने चक्ररत्नके प्रभावसे देव मनुष्य और विद्याधरोंको जितते हैं. उनके
पास क्षयरहित नउ निधि रहते हैं. वे चौदह रत्नोंके स्वामी होकर दस प्रकार के भोगोंका अनुभव लेते हैं तो भी
उनसे उनका मन तृप्त होता नहीं.

देव भी देवांगनाओंसे प्राप्त होनेवाले विषयसुखसे तृप्त होते नहीं है देवोंका आयुष्य अनेक सागरोंका

रहता है. वे आमरण तरुण ही होते हैं. वे हमेशा देवांगनारूपी लतासमूहसे घिरे रहते हैं तो भी उनको इनसे उत्पन्न होनेवाले सुखसे तृप्त होती नहीं.

देवांगनारूपी लतावनकी आचार्य इस प्रकार निरूपणा करते हैं—

स्वाभाविक अर्थात् जन्मसे ही साथ उत्पन्न हुये ऐसे दिव्य अलंकार, पुष्पमाला, दिव्यवस्त्र, दिव्य ऐश्वर्य एतद्रूप स्कंधसे यह देवीलतावन सुंदर दीखता है. मन और नेत्रोंसे आल्हाद देनेवाले सौंदर्यपुष्पोंसे यह देवी-लतावन पुष्पित है.

इन लताओंको विलास रूपी मनोहरता आती है. सुकुमारतारूपी नवीन कोमल अंकुर इनकी शोभा बढाते हैं ये लतायें अपने शरीरके सुगंधसे दिगंगनाओंका मुख सुगंधित करती हैं. इनका अधरोष्ठपल्लव मुंगाके समान मनको लुब्ध बनाता है. ये लतायें कठिन, उन्नत अर्थात पुष्ट और गोल ऐसे स्तनरूपी फलोंसे कमनीय दीखती हैं मदनरूप दाक्षिण वायुके झकोरोंसे ये डुलती हैं, सुंदर बाहुरूपी सुंदर शाखाओंसे मनोहर दीखती हैं चमकीले सुवर्ण के कमरपट्टारूपी तटसे युक्त, कामजलसे भरा हुआ, ऐसे विशाल जघन रूपी सरोवरसे ये सोहती हैं. शब्द करनेवाले नूपुररूपी भ्रमरोंसे कलकल शब्द करने वाली ऐसी देवांगनारूप लताओंसे घिरे होते हुए भी देव तृप्त नही होते हैं. और भी अनेक भोग्य पदार्थोंसे उनका मन तृप्त होता नहीं, यदि देवोंके मन इतनी सुखसामग्री मिलनेपर भी अतृप्त ही रहता है, तो मनुष्यका मन कैसा तृप्त होगा.

तीव्रतर पुरुषवेदका जब उदय होता है तब वह अग्नीके समान मनुष्यके मनको जलाता है ऐसे समय स्त्रीसंभोगरूपी औषधसे भी उस मनकी जलन शांत नहीं होती है. स्त्रीसंभोगसे कामाग्नि अधिक ही प्रदीप्त होती है. रूप, तारुण्य, विलास, चतुरता, सौभाग्यादिकसे एकसे दूसरी अधिक, दूसरीसे तीसरी अधिक ऐसी उत्तरोत्तर अधिक २ सुदरी स्त्रियां नजरमें आ जानेसे उनके संगमकी मनमें अभिलाषा बढती है जिससे कामवेदना पुरुषको अधिक व्याकुल करती है.

कोइ स्त्रिया अपने पतिका त्याग करती हैं, अथवा मर जाती हैं अथवा बलवान पुरुष उनको हर कर-ले जाते हैं. अथवा स्वयं यमके पाससे जकडा हुआ इच्छा न होते हुए भी स्त्रीको छोडकर यममंदिरको जाता है.

मरनेकी अवस्थामें वह दीन पुरुष अपना मुख उघाडकर, नेत्रोंकी टकटकी लगाता हुआ, रोनेसे जिसके नेत्रोंपर सूजन और लालपना आगया है ऐसा होता हुआ अपनी प्राणप्यारीको छोडकर चल बसता है.

स्फटिकमणिओंकी माला जैसा समीपके पदार्थका गुण ग्रहण करती है वैसे स्त्रियोंके शरीर समीपस्थ व्यक्तिके गुणोंका ग्रहण करता है. संध्याकालीन मेघोंकी पंक्ति लालरंगसे मनोहर दीखती है परन्तु उनका यह रंग शीघ्र ही नष्ट होता है. वैसे स्त्रियोंका प्रेम उत्पन्न होकर शीघ्रही विलयको प्राप्त होता है अर्थात् आज एक पुरुष पर उनका स्नेह जम जाता है तो कल वे दूसरोंपर प्रेम करेगी स्त्रीकी प्राप्ति होना भी दुर्लभ होता है. स्त्री, वस्त्र, गंध, माला वगैरह पदार्थ मिलनेपर समर्थ लोक जबरदस्ती से हर लेते हैं इससे मन भय युक्त होता है. अर्थात् ये पदार्थ मेरे को प्राप्त हुए हैं परन्तु कोई इनको ले तो नहीं जायगा ऐसा भय मनमें उत्पन्न होता है. ऐसा भय होनेसे ये पदार्थ आत्माको सुखदायक होते नहीं इनकी प्राप्ति के लिए खेती वगैरह छह कर्म करने पडते हैं. इन षट्कर्मोंसे संपत्तिरूपी फल प्राप्त होगा ही ऐसा नियम नहीं है और इनमें परिश्रम बहुत करना पडता है. इनमें हिंसादिक पापक्रिया करनी पडती है और ये कर्म अन्तमें दुर्गति की प्राप्ति में कारण होते हैं ऐसा उपदेश देकर बहुश्रुतज्ञ आचार्य क्षपकको भोगोंसे विरक्त करते हैं.

शरीरका भी वास्तविक स्वरूप दिखाकर आचार्य विरक्त करते हैं—

यह शरीर अपवित्रताका निधान है अर्थात् इसके संपूर्ण अवयव अपवित्र पदार्थसे ही बने हैं. यह शरीर आत्माके ऊपर लदा हुवा मानो बोझाही है. इसमें एक भी पदार्थ सारयुक्त नहीं है यह अनेक संकटोंसे घिरा रहता है. रोगरूपी धान्यकी उत्पत्तिका यह स्थान है अर्थात् इसमें अनेक रोग उत्पन्न होते हैं वृद्धावस्थारूपी पिशाचिनीका यह श्मशानगृह है. मान्यकुलमें पैदा हुआ, विशालकीर्तियुक्त, और गुणी ऐसा भी मनुष्य दरिद्री होनेपर इस शरीरका पोषण करनेके लिये नीच कर्म करता है. श्रीमानोंके आगे दौडता है. उनके संदेश एक स्थानसे दूसरोंको पोहोचाता है. और उनका उच्छिष्ट भोजन खाता है. इस विषयमें पूर्वाचार्य ऐसा कहते हैं —

इस शरीरके अंदर, बाहर और मध्यमें भी कुछ भी सारभूत वस्तु नहीं है. जिसको मन स्वीकार करेगा अर्थात् जब हम देहके स्वरूपका मनसे विचार करते हैं तो उसमें कोई सारभूत पदार्थ दीखता नहीं इसवास्ते सारज्ञ विद्वान् तुच्छजनोंने कामपूर्तिके लिये पसंद किये हुए इस देह की इच्छा नहीं करते हैं.

इस देहमें वायुका प्रकोप होनेसे कोइ रोग उत्पन्न होते हैं कोइ पित्त और कफके प्रकोपसे उत्पन्न होते हैं. रोगोंके उत्पत्तिका अभ्यंतर कारण पाप है और बहिरंग कारण वातादिकोंका प्रकोप होना यह है. इन रोगोंसे यह देह पीडित होता है. दुःखोंको कारणभूत यह देह नाशवंत है ऐसा समझकर हे आत्मन् अर्थात् हे क्षपक! तूं अनेक प्रकारसे धर्मसाधन कर यह देह रक्त और वीर्यके सयोगसे उत्पन्न होता है. शिथिल हड्डिओंसे—हड्डिरूप खंबोंसे इस देहकी रचना हुई है स्नायुओंसे यह सर्व तरफसे जकडा हुआ है. शिराओंसे वेष्टित है. मांस, रक्तरूपी पानी और कीचडसे यह लिपा गया है इस देहमें रोगोंने निवास किया है. ऐसे शरीरको कोन स्पर्श करेगा.

इस तरह शरीरनिर्वेजनी कथा कह कर आचार्य क्षपकको चारित्रमें स्थिर करते हैं.

---

गीदत्थपादमूले होंति गुणा एवमादिया बहुगा ॥

ण य होइ सकिलेसो ण चावि उप्पज्जदि विवत्ती ॥ ४४७ ॥

विजयोदया—गीदत्थपादमूले गृहीतार्थस्य बहुश्रुतस्य पादमूले। होंति बहुगा गुणा गीदत्थो पुण खवगस्स इत्येवमादिसूत्रपचकनिर्दिष्ट' । ण य होइ सकिलेसो नैव भवति संक्लेश' । ण वा पि उप्पज्जइ विवत्ती न वोत्पद्यते विपद्रत्नत्रयस्य ।। तस्मादाधारवानाचार्य' उपाश्रयणीय' इत्युपसहार । इति आधारवं ॥

मूलारा—विवत्ती रत्नत्रयविनाशः। आधारवान् ॥

अर्थ—जो आचार्य सूत्रार्थज्ञ है उसके चरणके समीप जो क्षपक समाध्यर्थ रहेगा उसको उपर्युक्त गुणोंकी प्राप्ति होती हैं. उसको संक्लेश परिणाम नहीं होंगे और रत्नत्रयमें कुछ बाधा भी उपस्थित नहीं होगी इस लिये आधारगुणयुक्त आचार्यका आश्रय लेनाही क्षपकके लिये योग्य है. इस प्रकार आधारवत्व गुणका वर्णन हुआ

---

व्यवहारवत्वनिरूपणायोत्तरगाथा—

पंचविहं ववहारं जो जाणइ तच्चदो सवित्थारं ॥

बहुसो य दिठ्ठकयपठ्ठवणो ववहारवं होइ ॥ ४४८ ॥

जानाति व्यवहारं यः पंचभेदं सविस्तरम् ॥

दत्तालोकितशुद्धिश्च व्यवहारी स भण्यते ॥ ४६० ॥

विजयोदया—पंचविहं ववहारं पंचप्रकारं प्रायश्चित्तं । जो जाणदि तच्चदो सवित्थारं यो जानाति तत्त्वतः सविस्तरं । बहुसो य दिट्ठकदपट्ठवणो बहुशश्च दृष्टकृतप्रस्थापन । आचार्याणां प्रायश्चित्तदानं दृष्ट, स्वयं चान्येषां दत्तप्रायश्चित्त । ववहारव होदि व्यवहारवान् भवति । पूर्वार्द्धेन प्रायश्चित्तज्ञातता दर्शिता, कर्मदर्शनं कर्माभ्यासश्च प्रख्यापितः । अशास्त्रज्ञो यत्किंचिद्दादात्यात्मनोऽभिलषित । न तेन, शुद्ध्यति, शास्त्रज्ञोऽप्यदृष्टकर्मा, सुविषादमेति । ततो ज्ञान कर्मदर्शनं, कर्माभ्यास इति त्रयो गुणा यस्य स व्यवहारवानित्युच्यते ॥

व्यवहारवत्त्वं गाथासप्तकेन वक्तुकाम प्रथमं प्रायश्चित्तज्ञानकर्मदर्शनकर्माभ्यासलक्षणगुणत्रयवन्तं व्यवहारवन्तं निर्दिशति—

मूलारा—ववहारं प्रायश्चित्तं । दिट्ठकदपट्ठवणो दृष्टमाचार्यैः क्रियमाणमवधारितं । कृतमात्मना, स्वस्य परस्य वा प्रयुक्तं प्रस्थापनं प्रायश्चित्तदानं येन स दृष्टकृतप्रस्थापनः । अशास्त्रज्ञो हि यत्किंचन प्रायश्चित्तं ददाति न च तेन परः शुद्ध्यति । शास्त्रज्ञोऽप्यदृष्टकर्मा कर्मसु विषादमेति ॥

अर्थ—पांच प्रकारके प्रायश्चित्तोंको जो उनके स्वरूपसहित सविस्तर जानते हैं. जिन्होंने प्रायश्चित्त देते. हुए अन्य आचार्योंको देखा है और स्वयं भी जिन्होने दिया है ऐसे आचार्यको व्यवहारवान् आचार्य कहते हैं इस गाथाके पूर्वार्द्धमें आचार्यकी प्रायश्चित्तज्ञता कही है और उत्तरार्धमें प्रायश्चित्त देते हुए देखना, प्रायश्चित्त देनेका अभ्यास करना इन गुणोंका उल्लेख किया है प्रायश्चित्तशास्त्रका ज्ञान यदि न हो तो जो मनमें आया सो प्रायश्चित्त देगा अतः आचार्य प्रायश्चित्तज्ञ ही होना चाहिए. चाहे जो प्रायश्चित्त देनेसे अपराधकी शुद्धि नहीं होती है प्रायश्चित्तशास्त्रका जानकार होते हुए भी यदि प्रायश्चित्त देते हुए किसीको नहीं देखनेसे प्रायश्चित्त देते समय घबडाहट पैदा होती है. इसलिए, प्रायश्चित्तका ज्ञान, प्रायश्चित्तदानदर्शन और प्रायश्चित्त देने का अभ्यास ये तीन गुण जिसमें है ऐसे आचार्य को व्यवहारवान आचार्य कहते हैं

---

कः पंचविधो व्यवहारः, को वा विस्तर इत्याशंकायां तदुभयं निरूपयति—

आगमसुद आणाधारणा य जीदेहिं हुंति ववहारा ॥
एदेसिं सवित्थारा परूवणा सुत्तणिद्दिट्ठा ॥ ४४९ ॥

व्यवहारो मतो जीदश्रुतज्ञागमधारणा ॥
एतेषां सूत्रनिर्दिष्टा ज्ञेया विस्तरवर्णना ॥ ४६१ ॥

विजयोदया—आगमसुद आणाधारणा य जीदेहिं हुंति ववहारा आगम., श्रुतं, आज्ञा, धारणा जीद इति व्यवहाराः पच। एदेसिं एतेषा आगमादीना। परूवणा कीदृशी ? सवित्थारा विस्तारसहिता। सुत्तणिद्दिट्ठा सूत्रेषु चिरंतनेषु निर्दिष्टा । प्रायश्चित्तस्य सर्वजनानामग्रतोऽकथनीयत्वाच्छास्त्रांतरे च निर्दिष्टत्वादिह नोच्यते। उक्त च—

सव्वेण वि जिणवयणं सोदव्वं सद्धिदेण पुरिसेण ॥
छेदसुदस्स हु अत्थो ण होदि सव्वेण णादव्वो ॥ इति ॥

पंचविधत्वं व्याचष्टे—

मूलारा—आगम एकादशागोक्तं प्रायश्चित्तं। सुद चतुर्दशपूर्वोक्तं । आणा स्थानातरस्थितेन अन्याचार्येण स्थानातरस्थितेन अन्याचार्येणा लोचितस्य स्वगुरुदोपस्य ज्येष्ठशिष्यस्य हस्ते प्रेषितं। धारणा एकाकी जंघाबलपरिहीणः संजातदोपस्तत्रैव स्थितः पूर्वावधारितं प्रायश्चित्तं यत्करोति। जीदः द्वासप्ततिपुरुपजातस्वरूपमपेक्ष्य यदुक्तं साप्रतिकाचार्य शास्त्रोक्तं जीद इत्यन्ये। वित्थारा विस्तारात्। विस्तरमाश्रित्य। परूवणा निर्णयः। सुत्तणिद्दिट्ठा सूत्रेषु चिरतनेषु निरूपिता बोद्धव्या।

अत्र तु नोक्ता प्रायश्चित्तस्य सर्वजनानामग्रतोऽकथनीयत्वात् ॥ उक्तं च—

सव्वेण वि जिणवयणं सोदव्वं सद्धिदेण पुरिसेण ॥
छेदसुदस्स दु अत्थो ण होदि सव्वेण सोदव्वो ॥

पांच प्रकारके व्यवहार कोनसे और उनका विस्तार कोनसा है इस प्रश्नका उत्तर आचार्य कहते हैं—

अर्थ—आगम, श्रुत, आज्ञा, धारणा और जीद ऐसे प्रायश्चित्त के पांच भेद हैं इनका सविस्तर वर्णन प्राचीन आचार्योंने सूत्रग्रंथोंमें सविस्तर किया है प्रायश्चित्तका वर्णन सर्व लोगोंके सामने करना योग्य नहीं है. अन्य शास्त्रातरमें इसका खुलासा किया है अतः यहां हम उसका निरूपण नहीं करते हैं.

अन्यत्र प्रायश्चित्त के विषयमें ऐसा उल्लेख मिलता है—

श्रद्धावान सर्व पुरुप जिनवचन सुन सकते हैं. परन्तु प्रायश्चित्तशास्त्रका अर्थ सर्व लोगोंको जानने का अधिकार नहीं है.

व्यवहारवानसौ परालोचितापराधस्य कथं प्रायश्चित्तं ददातीत्याशंकायां प्रायश्चित्तदानक्रमनिरूपणाय गाथाद्वयम्—

दव्वं खेत्तं कालं भावं करणपरिणाममुच्छाहं ॥
संघदणं परियायं आगमपुरिसं च विण्णाय ॥ ४५० ॥
द्रव्यं क्षेत्रं परिज्ञाय कालं भावकृतोद्यमम् ॥
सम्यक्संहननमुत्साहं पर्यायं पुरुषं श्रुतम् ॥ ४६२ ॥

विजयोदया—दव्वं खेत्तं कालं भावं करणपरिणाममुच्छाहं द्रव्यमित्यादीना विज्ञायेत्यनेन संवध.। तत्र द्रव्यं त्रिविधं सचित्तमचित्तं मिश्रमिति। पृथिवी, आपस्तेजो वायु', प्रत्येककाय', अनंतकाया , त्रसाश्चेति सचित्तद्रव्यमित्युच्यते॥ तृणफलकादिकं जीवैरनुन्मिश्रं अचित्त। ससक्त उपकरण मिश्र। एव त्रिविधा द्रव्यप्रतिसेवना। वर्षासु क्रोशार्द्धगमनं अर्धयोजनं वा। ततोऽधिकक्षेत्रगमनं क्षेत्रप्रतिसेवना ॥ अथवा प्रतिपिद्धक्षेत्रगमनं, विरुद्धराज्यगमनं, छिन्नाध्वगमनं, ततो रक्षणीयागमनं। तस्यार्द्धो यद्‌ातिक्रात.। उन्मार्गेण वा गमनं। अत पुरप्रवेश । अननुज्ञातगृहभूमिगमनं। इत्यादिना क्षेत्रप्रतिसेवा॥ आवश्यककालादन्यस्मिन्काले आवश्यककरणं। वर्षावग्रहातिक्रम । इत्यादिका कालप्रतिसेवना॥ दर्प , प्रमाद', अनाभोग भय, प्रदोषः इत्यादिकेपु परिणामेपु प्रवृत्तिर्भावसेवा॥ एवमपराधनिदान ज्ञात्वा प्रायश्चित्तं प्रक्रतेर्द्रव्यादिक ज्ञात्वा रसवहुलं, धान्यवहुल, शाकवहुलं यवागूशाकमात्र वा पानकमेव वेत्याहारे द्रव्यपरिज्ञान ॥ प्रायश्चित्तमाचरत अनूपजागलसाधारणक्षेत्रपरिज्ञान । घर्मशीतसाधारणकालज्ञान । क्षमामार्दवार्जवसतोपकादिक भाव । क्रोधादिकं वा करणपरिणामं । प्रायश्चित्तक्रियाया परिणामं । सहवासार्थं। किमय प्रायश्चित्ते प्रवृत्त उत यशोर्थं, लाभार्थमुत कर्मनिर्जरार्थं इति ॥ उच्छाह उत्साह। सघदणं शरीरवल। परियायं प्रव्रज्याकालं। आगम। अल्प श्रुतमस्य वहु वेति। पुरिसं जातादरो भयातरग इत्येवमादिक विकल्प च ज्ञात्वा ॥

प्रायश्चित्तदानक्रमं गाथाद्वयेनाह—

मूलारा—दव्वं सचित्त पृथिवीकायिकादिकं। अचित्तं तृणफलकादिकं। मिश्रं संसक्तमुपकरणं । त्रिविधा द्रव्यप्रतिसेवना॥ खेत्तं वर्षासु साधूना क्रोशं द्विक्रोशं वा गमनं इष्टं । ततोऽधिकक्षेत्रगमनं क्षेत्रप्रतिसेवना । अथवा निषिद्धक्षेत्रं विरुद्धराज्यछिद्राद्युन्मार्गान्त पुराननुज्ञातगृहभूमिद्रोण्यादिगमनं क्षेत्रप्रतिसेवना । कालं आवश्यककालवर्षावग्रहाद्यतिक्रम' कालप्रतिसेवा। भाव दर्पप्रमादानाभोगभयाभिका भावप्रतिसेवा । एवं द्रव्यप्रतिसेवनादिद्वारेणापराधनिदानं विज्ञायेति संवंध' । करणपरिणामः। प्रायश्चित्तानुष्ठानपरिणतिं। किमयं सहसवासार्थं प्रायश्चित्ते प्रवृत्तं उत यशोऽर्थं किंवा

लाभार्थं उत कर्मनिर्जरार्थमिति विज्ञाय । उच्छाहं प्रायश्चित्तं प्रत्युद्योगं । संघदणं, शरीरबलं । परियाय प्रव्रज्याकाल परिमाणं । आगम अल्पं श्रुतमस्य बहु वेति । पुरिसं वैराग्यपरो न वेति च विज्ञाय ॥

दुसरोंने आलोचना कर कहे हुए अपराधोंका प्रायश्चित्त देनेका व्यवहारवान् आचार्यका क्रम दो गाथाओंसे आचार्य कहते हैं.

अर्थ—द्रव्यके सचित्तद्रव्य, अचित्त द्रव्य, और मिश्र द्रव्य ऐसे तीन भेद हैं. पृथिवी, पानी, अग्नि, हवा, प्रत्येक काय वनस्पति, अनंत काय वनस्पति और त्रसजीव इन जीवोंको सचित्त द्रव्य कहते हैं. तृणका संस्तर, फलक वगैरे पदार्थ अचित्त द्रव्य हैं जिसमें जीव उत्पन्न हुए हैं ऐसे उपकरणोंको मिश्र द्रव्य कहते हैं. ऐसे तीन प्रकारके द्रव्योंका सेवन करनेसे दोष लगते हैं.

वर्षाकालमें आधा कोस, आधायोजन मार्ग मुनि जा सकते हैं परंतु उससे अधिक वे गमन करें तो वह प्रायश्चित्तार्ह होता है यह क्षेत्र प्रतिसेवा है. जहां जाना निषिद्ध माना हैं ऐसे स्थानमें जाना, विरुद्धराज्यमें जाना, जहां रस्ता टूट गया है ऐसे प्रदेशमें गमन करना, यह क्षेत्रप्रतिसेवना है. उन्मार्ग से जाना, अंतःपुरमें प्रवेश करना, जहां प्रवेश करनेकी परवानगी नहीं है ऐसे गृहके जमीनमें प्रवेश करना यह क्षेत्रप्रतिसेवना है. ( ततो रक्षणीयागमनं, तस्मादर्द्धो यदातिक्रान्त ) इन पदोंका अर्थ लगता नहीं

सामायिक प्रतिक्रमणादिक छह आवश्यकोंका जो काल नियत है उसको उल्लंघकर अन्यकालमें सामायिकादिक करना. वर्षाकालयोगका उल्लंघन करना यह कालप्रतिसेवना है, दर्प, उन्मत्तता, असावधानता, साहस, भय इत्यादिरूप परिणामोंमें प्रवृत्त होना भावप्रतिसेवना कहते हैं. इस प्रकार अपराधके कारण पदार्थोंका स्वरूप जानकर प्रायश्चित्त देना चाहिये. प्रायश्चित्त देनेवालोंको आहारके पदार्थोंका भी ज्ञान होना आवश्यक है कोइ आहार रसबहुल रहता है. अर्थात् उसमें रस का प्राधान्य रहता है. कोई आहार धान्यप्रचुर रहता है. किसी आहारमें शाककी मुख्यता होती है और किसीमें लापसी और शाककी मुख्यता होती है. कोई आहार पेयपदार्थरूप पतला रहता है. ऐसे आहारके पदार्थोंका भी प्रायश्चित्तदाताको ज्ञान होना चाहिये.

प्रायश्चित्त करनेवालोंको और देनेवालोंको अनूप, जांगल और साधारण इन प्रदेशोंको ज्ञान होना चाहिये. जिस देशमें पानीकी विपुलता है उसको अनूपदेश कहते हैं. वन पर्वतादिक जिसमें है और कम वृष्टि होती हैं उस

देशको जांगल देश कहते हैं दोनो देशोंके लक्षण जिसमें है उसको साधारण देश कहते हैं. उष्णकाल, शीतकाल और साधारणकाल इसका भी ज्ञान होना आवश्यक है.

क्षमा, मार्दव, आर्जव, संतोषादि परिमाणोंको भाव कहते हैं. क्रोधादिक विकारोंको भी परिणाम कहते हैं प्रायश्चित्त क्रियामें परिणाम और सहवास इनका भी ज्ञान होना चाहिये. यह मुनि मेरा यश हो ऐसा अभिप्राय धारण कर प्रायश्चित्त लेनेमें प्रवृत्त हुआ है अथवा लाभके लिये किंवा कर्मनिर्जराके लिये प्रवृत्त हुआ है इत्यादि हेतु जानलेना भी आचार्य के लिये आवश्यक है प्रायश्चित्त लेनेवालेका उत्साह, शरीरसामर्थ्य, दीक्षाकाल, आगमज्ञान, अर्थात् यह आगमका अल्पज्ञाता है अथवा बहुज्ञाता है इत्यादिक वार्तोका ज्ञान कर लेना भी आवश्यक है.

---

मोत्तूण रागदोसे ववहारं पट्ठवेइ सो तस्स ॥
ववहारकरणकुसलो जिणवयणविसारदो धीरो ॥ ४५१ ॥

रागद्वेषावपाकृत्य व्यवहारविशारदः ॥
व्यवहारी ददात्यस्मै प्रायश्चित्तं विधानतः ॥ ४६३ ॥

विजयोदया—मोत्तूण त्यक्त्वा। रागदोसे रागं द्वेषं च मध्यस्थ' सन्निति यावत्। ववहारं पठ्ठवेदि सो तस्स प्रायश्चित्तं दादाति स सूरिस्तस्मै। ववहारकरणकुसलो प्रायश्चित्तदानकुशलः। जिणवयणविसारदो जिनप्रणीते आगमे निपुणः। धीरो धृतिमान् ॥

मूलारा—पठ्ठवेदि ददाति ॥

अर्थ—जिनप्रणीत आगममें निपुण, धैर्यवान्, प्रायश्चित्त शास्त्रके ज्ञाता ऐसे आचार्य राग और द्वेषभावना छोडकर अर्थात् मध्यस्थ भाव धारण कर अपराधी मुनिको प्रायश्चित्त देते हैं

---

अज्ञात्वा प्रायश्चित्तग्रंथं यो ददाति तस्य दोषं संकीर्तयत्युत्तरगाथा—

ववहारमयाणंतो ववहरणिज्ज च ववहरंतो खु ॥
उस्सीयदि भवपंके अयसं कम्मं च आदियदि ॥ ४५२ ॥

व्यवहारापरिच्छेदी व्यवहारं ददाति यः ॥
अवाप्यासौ यशो घोरं संसारमवगाहते ॥ ४६४ ॥

विजयोदया—ववहारं अयाणतो प्रायश्चित्तं ग्रंथतोऽर्थतश्च कर्मतश्चाविद्वान्। ववहरणिज्जं च व्यवन्हियते अतिचारविनाशार्थिनेति व्यवहरणीयमालोचनादिकं प्रायश्चित्तं इति नवधा। ववहरतो प्रयच्छन्। उस्सीयदि अवसीदति। क्व भवपंके। अजसं आदियदि अयश तुंडाचार्योऽयं यत्किंचन ददाति नाय पर शोधयति। ससारभीरुयतिजनं वृथैव क्लेश यति इति। कम्म च आदियदि वध्नाति कर्म दर्शनमोहनीयाख्यं उन्मार्गोपदेशात् सन्मार्गविनाशनाच्च। तस्मादज्ञो न दद्यात्प्रायश्चित्तमिति सूत्रार्थ. । आचार्याणामिय शिक्षा। वयमाचार्या यदस्माभिर्दत्तं तदिद कुर्वीति यत्किंचन न वक्तव्यम्। श्रुतरहस्या. प्रायश्चित्तदाने यतध्वमिति ॥

शास्त्रमज्ञात्वा प्रायश्चित्तं ददतो दोपमाह —

मूलारा —अजाणतो ग्रथतोऽर्थतः कर्मतश्चाविद्वान्। ववहरणिज्जं व्यवन्हियते अतिचारविनाशार्थिभिरनुष्ठी-यते इति व्यवहरणीयमालोचनादिप्रायश्चित्तम्। ववहरंतो प्रयच्छन्। उस्सीयदि अवसीदति खिद्यते। अजसं तुंडाचार्योऽयं यत्किंचन ददाति नायं परं शोधयति संसारभीरु यतिजनं वृथा क्लेशयतीत्यकीर्तिः। कम्मं दर्शनमोहनीयाख्यं कर्म बध्नाति उन्मार्गोपदेशनात्सन्मार्गविनाशनाच्च। आदियदि स्वीकरोति ॥

प्रायश्चित्तके ग्रंथको जानकर प्रायश्चित्त देना यह अयोग्य है ऐसा वर्णन—

अर्थ—ग्रथसे, अर्थसे और कर्मसे प्रायश्चित्त का स्वरूप जिसको मालूम नहीं है वह मुनि यदि आलोचनादिक नउ प्रकारका प्रायश्चित्त देने लगेगा तो वह संसारके कीचडमें फसेगा अर्थात् संसारमें भ्रमण करेगा और जगतमें उसकी अकीर्ति फैलेगी. यह तुंडाचार्य है अर्थात् चाहे जो प्रायश्चित्त मुखसे देता है कोनसा प्रायश्चित्त किस अपराधके लिये देना चाहिये इसका तो इसको कुछ भी ज्ञान यदि नहीं है तो यह मुनिओंको कैसा अपराधसे मुक्त करेगा. संसारभीरु मुनिओंको यह व्यर्थ ही क्लेश देता है. ऐसी लोकमें उसकी अकीर्ति फैलेगी मनमें जो प्रायश्चित्त देनेका विचार आया सो दिया ऐमा करनेसे जिनाज्ञाका उल्लंघन हो जाता है उन्मार्गका उपदेश करनेसे व सन्मार्गका नाश करनेसे उसको दर्शनमोहनीय कर्मका बंध होता है इसप्रकार अज्ञ मुनि प्रायश्चित्त देनेका प्रयत्न न करें ऐसा आचार्य के प्रति यह उपदेश है. अर्थात् हम आचार्य हैं हमने जो प्रायश्चित्त दिया है वह तुम करो ऐसा नहीं कहना चा-

हिए. जिन्होंने प्रायश्चित्तशास्त्रको जान लिया है ऐसे आचार्य प्रायश्चित्त देते समय सावधानी रखकर प्रायश्चित्त देवे जिससे अज्ञताका दोष नहीं लगेगा.

---

जह ण करेदि तिगिंच्छं वाधिस्स तिगिंच्छओ अणिम्मादो ॥
ववहारमयाणतो ण सोधिकामो विसुज्झेइ ॥ ४५३ ॥

व्यवहाराबुधः शक्तो न विशोधयितुं परम् ॥
किं चिकित्सामजानानो रोगग्रस्तं चिकित्सति ॥ ४६५ ॥

विजयोदया—यदि नाम मुखरा मुग्धनवशिष्यजनपरिवृतत्वमात्रेणोपजाताहंकारा मुर्खलोकेनादृता संति सूरयस्ते भवद्भि शुद्धयर्थं न ढौकनीया. इति शिक्षयति—जह ण करेदि तिगिंच्छिगो वैद्यो । अणिम्मादो अनिपुण. । तह्रा तथा। ववहारमजाणंतो प्रायश्चित्तमजानन्सूरि । सोधिकामो रत्नत्रयशुद्ध्यभिलाष। ण सोधेदि खु न शोधयत्येव ॥

ये नाम मुखरा मूर्खा बहुशिष्यपरिवृतत्वमात्रेण प्ररूढाहंकारा मूर्खलोकेनादृता संति सूरयस्ते भवद्भिः शुद्ध्यर्थं नोपाश्रयणीया इति शिक्षयति—

मूलारा – तिगिंछं प्रतिकारं । तिगिंछओ वैद्य । आणिस्सदो अनिष्णातः। अनिपुणः । खु सोधेदि शोधयत्येव ।

अर्थ—जो आचार्य मुखर हैं अर्थात् वाचाल हैं मूर्ख व नवीन शिष्योंसे वेष्टित होनेसे जिनको अभिमान उत्पन्न हुआ है मूर्ख लोगोंसे जो पूजनीय हो रहे हैं ऐसे आचार्यका आश्रय हे क्षपक! तुम अपराधशुद्धीके लिए कदाचित् भी न करो ऐसी शिक्षा इस गाथामें दृष्टांतपूर्वक कही है वह इस प्रकार—जैसे अज्ञ वैद्य रोगका स्वरूप जानता नहीं है अतः वह अनिपुण होनेसे रोगकी चिकित्सा नहीं कर सकता है. वैसे जो जो आचार्य प्रायश्चित्त ग्रंथके जानकार नहीं है वे यद्यपि रत्नत्रयकी निर्मल करनेकी इच्छा रखते हुए भी उसको निर्मल नहीं कर सकते हैं.

तह्मा णिव्विसिदव्वं ववहारवदो हु पादमूलम्मि ॥
तत्थ हु विज्जा चरणं समाधिसोधी य णियमेण ॥ ४५४ ॥

ततः समीपे व्यवहारवेदिनः स्थितिर्विधेया क्षपकेण धीमता ॥
सिसिक्षुणा बोधिसमाधिपादपौ मनीषितानेकफलप्रदायिनौ ॥ ४६६ ॥

इति व्यवहारी ।

विजयोदया—तम्हा णिव्विसिदव्व तस्मात्स्थातव्य । ववहारवदो खु व्यवहारवत. एव । पादमूलम्मि पादमूले । तत्थ खु तत्र व्यवहारवत्पादमूले । विज्जा विद्या ज्ञानं भवति । चरणं समाधि सोधी य चारित्र समाधिश्च शुद्धिश्च । णियमेण निश्चयेन भवति । ववहारव ॥

प्रकृतमुपसंहरति —

मूलारा—णिव्विसिदव्वं अवश्यं स्यातव्यं । व्यवहारवान् ॥

अर्थ—इसलिए क्षपकने प्रायश्चित्तज्ञ आचार्य के पासही निवास करना चाहिए. उनके पास रहनेसे ही ज्ञानप्राप्ति होती है, चारित्रप्राप्ति होती है और ध्यानसे एकाग्रता और आत्मशुद्धि निश्चयसे होती है इस प्रकार आचार्यके व्यवहारत्व गुणका वर्णन किया है.

---

पगुव्वी एतद्याचष्टे—

जो णिक्खवणपवेसे सेज्जासंथारउवधिसंभोगे ॥
ठाणणिसेज्जागासे अगदूण विकिंचणाहारे ॥ ४५५ ॥

प्रवेशे निर्गमे स्थाने संस्तरोपधिशोधने ॥
उद्वर्त्तने परावर्ते शय्यायामुपवेशने ॥ ४६७ ॥

विजयोदया—जो णिक्खवणपवेसे यो य सूरि क्षपकस्य वसतेर्निःक्रमणे प्रवेशे वा । सेज्जासंथारउवधिसभोगे वसते, संस्तरस्य, उपकरणस्य शोधने । ठाणणिसेज्जागासे स्थाने, निषद्यावकाशे, अगदूणविकिंचणाहारे शय्याया, शरीरमलाहरणे, भक्तपानढौकने च ॥

प्रकारकत्व गाथाचतुष्टयेन व्याचष्टे—

मूलारा—संभोगे शोधने । णिसेज्जोगासे उपवेशनावकाशे । अगदूणविकिंचणाहारे शय्याया शरीरमलापहरणे भक्तपानढौकने च ॥

अब आचार्य के प्रकुर्वित्व नामक गुणका वर्णन करते हैं—

अर्थ—क्षपक जब वसतिकामें प्रवेश करता है अथवा बाहर जाता है उस समयमें, वसतिका, संस्तर, और उपकरण इनके शोधन करनेके समय में, खडे रहना, बैठना, सोना, शरीरमल दूर करना, आहारपानी लाना इत्यादि कार्यमें जो आचार्य क्षपकके ऊपर अनुग्रह करता है उसको प्रकुर्वी कहते हैं. इत्यादिकार्यके करते समय आचार्य मनमें जुगुप्सा नहीं करते हैं.

---

अब्भुज्जदचरियाए उवकारमणुत्तरं वि कुव्वंतो ॥
सव्वादरसत्तीए वट्टइ परमाए भत्तीए ॥ ४५६ ॥

उत्थापने मलत्यागे सर्वत्र विधिकोविदः ॥
परिचर्याविधानाय शक्तितो भक्तितो रतः ॥ ४६८ ॥

विजयोदया—अब्भुज्जदचरियाए क्षपकस्य अभ्युद्यतचर्याया उपकारं अनुग्रहं हस्तावलंबनादिक । अणुत्तरं पकुव्वंतो उत्कृष्टं प्रकुर्वन् । सव्वादरसत्तीए सर्वादरशक्त्या। भत्तीए भक्त्या। परमाए उत्कृष्टया। वट्टदि वर्तते । स प्रकुर्वक सूरिर्भवति इति संबंध. ॥

मूलारा—अब्भुज्जदचरियाए पंडितमरणोपक्रमे । सव्वादर सर्वप्रयत्नेन ॥

अर्थ—उपर्युक्त कार्योंमें प्रकुर्वी गुणके धारक आचार्य हाथसे अवलंब देना वगैरह द्वारा क्षपकके ऊपर अनुग्रह करते हैं यह अनुग्रह भक्तिपूर्वक और उत्कृष्टतासे करते हैं

---

इय अप्पपरिस्समगणित्ता खवयस्स सव्वपडिचरणे ॥
वट्टंतो आयरिओ पकुव्वओ णाम सो होइ ॥ ४५७ ॥

आत्मश्रममनालोच्य क्षपकस्योपकारकः ॥
प्रकारको मत· सूरिः स सर्वादरसंयुतः ॥ ४६९ ॥

विजयोदया—इय एवं। अप्पपरिस्सम आत्मपरिश्रम। अगणित्ता अपरिगणय्य। खवयस्स आराधकस्य। सव्वपडिचरणे सर्वशुश्रूषायां। वट्टतो वर्तमान। आयरिओ आचार्य। पगुव्वो णाम प्रकुर्वको नाम। होदि स भवति। पकुव्वीगद॥

मूलारा—सव्वपडिचरणे सकलशुश्रूषायां। पकुव्वगो प्रकारकः॥

अर्थ—इस प्रकार क्षपककी सर्व प्रकारकी शुश्रूषा आचार्य करते हैं. उसमें बहुत परिश्रम पडने पर भी वे खिन्न नहीं होते हैं ऐसे आचार्य को प्रकुर्वी आचार्य कहते हैं. इस प्रकार प्रकुर्वी आचार्य का स्वरूप कहा है.

क्षपकशिक्षापरा गाथा—

खवओ किलामिदंगो पडिचरयगुणेण णिव्वुदिं लहइ॥
तह्मा णिव्विसिदव्वं खवएण पकुव्वयसयासे॥ ४५८॥

**निपीड्यमानः क्षपकः परीषहैः सुखासिकां याति सहायकौशलैः॥**
**यतस्ततस्तेन समाधिमिच्छता निषेवणीया गुरवः प्रकारकाः॥ ४७०॥**

**इति प्रकारकः।**

विजयोदया—खवगो क्षपक। किलामिदगो ग्लानशरीर। पडिचरयगुणेण शुश्रूषागुणेन, णिव्वुदिं लहदि सुखं लभते। खवगेण क्षपकेण। पकुव्वयस्यासे विनयकारिण समीपे। पगुव्वीगद॥

प्रकारकसमीपनिवासाय क्षपकं शिक्षयति—

मूलारा—गिलामिदंगो ग्लानशरीरः। पडिचरियगुणेण प्रतिचारकोपचारेण। णिव्वुदिं सुखं॥ प्रकारकः॥

आगे क्षपकको उपदेश देते हैं—

अर्थ—रोगसे ग्रसित क्षपकमुनि आचार्यके द्वारा की गई शुश्रूषासे सुखी होता है. अतः क्षपकको शुश्रूषा करनेवाले आचार्यके पास ही रहना श्रेयस्कर है. प्रकुर्वी गुणका वर्णन समाप्त हुआ

---

आयोपायविदसीत्येतद्व्याख्यानायोत्तरप्रबंध —

खवयस्स तीरपत्तस्स वि गुरुगा होंति रागदोसा हु ॥
तम्हा छुहादिएहिं य खवयस्स विसोत्तिया होइ ॥ ४५९ ॥

अस्ति तीरं गतस्यापि रागद्वेषोदयः परः ॥
परिणामश्च संक्लिष्टः क्षुत्तृष्णादिपरीषहैः ॥ ४७१ ॥

विजयोदया — खवगस्स क्षपकस्य । तीरपत्तस्स वि तीरं प्राप्तस्यापि। रागदोसा गुरुगा होंति रागद्वेषौ गुरू तीव्रौ भवत । तम्हा छुहादिएहिं य क्षुत्पिपासादिभि परीषहैश्च कारणभूते । खवगस्स क्षपकस्य विसोत्तिगा होइ अशुभपरिणामो जायते ॥

आयापायविदर्शित्वं पंचदशभिर्गाथाभिः कथयितुकामः प्रथमं गाथाचतुष्टयेन तल्लक्षणमाह—

मूलारा—गुरुगा तीव्रा । विसोत्तिगा अशुभपरिणतिः ।

आचार्य में आयोपाय दर्शन नाम का गुण होता है उसका निरूपण करनेके लिये आगेका प्रबंध—

अर्थ—क्षपकमुनि मोक्षप्राप्ति होनेके निकट समय को प्राप्त हुआ हो अथवा मनुष्यपर्यायका का नाश होने के समयको प्राप्त हुआ हो तो भी उसके अंतःकरणमें तीव्र रागद्वेष उत्पन्न होने की संभावना होती है, क्यों कि उस समयमें उसको क्षुदादि तीव्र परिषहोंसे अशुभ परिणाम उत्पन्न होते हैं.

---

थोणाइदूण पूव्वं तप्पडिवक्खं पुणो वि आवण्णो ॥
खवओ तं तह आलोचेदुं लज्जेज्ज गारविदो ॥ ४६० ॥

आलोचनां प्रतिज्ञाय पुनर्विप्रतिपद्यते ॥
लज्जते गौरवाकांक्षी स तां कर्तुमपास्तधीः ॥ ४७२ ॥

विजयोदया—थोणाइदूण पुव्व प्रव्रज्यादिक्रमेण तद्दिनपर्यवसान रत्नत्रयातिचारं निवेदयामीति पूर्वं प्रतिज्ञाय। तप्पडिवक्ख तस्यापराधप्रत्याख्यापनस्य प्रतिपक्षेण निवेदन । आवण्णो आपन्न प्राप्तः । खवगो त तह आलोचेउ लज्जेज्ज गारविगो क्षपकस्तमपराधं तथा त्वाचरितक्रमेण गदितुं जिन्हेति संभावनागुरु ॥

मूलारा—थोलाइदूण प्रव्रज्यादिवसादारभ्याद्य यावत्क्रमेण रत्नत्रयातिचारं निवेदयामीति प्रतिज्ञाय । तप्पडिवक्खं तस्य अपराधनिवेदनस्य प्रतिपक्षमनिवेदनं । तं आलोचयितुमुपक्रान्तं दोषम् । तध तथा आत्माचरितक्रमेण । गारविदो आत्मसंभावनापर. ।

अर्थ—मुनिदीक्षाके कालसे आजतक जितने रत्नत्रयमें अतिचार लगे हैं वे सब गुरुके सन्निध में कहूंगा ऐसी क्षपकने प्रथम प्रतिज्ञा की थी परंतु लज्जा अथवा गर्व इत्यादि कारणोंसे अपने अतिचारोंकी आलोचना करने में वह हिचकता है.

---

तो सो हीलणभीरू पूयाकामो ठवेणइत्तो य ॥
णिज्जूहणभीरू वि य खवओ विनदो वि णालोचे ॥४६१॥
तत' स्वस्थापनाकारी त्यागावज्ञानभीलुकः ॥
क्षपको गुणदोषौ नो पूजाकामो विचक्षति ॥ ४७२ ॥

विजयोदया—तो पश्चात् । सो क्षपक' । हीलणभीरू ज्ञातमदीयापराधा इमे मामवजानति इति अवज्ञाभीरु' । पूजाकामो य वदनाभ्युत्थान इत्यादिकाया पूजायामभिलापवान् । सापराध न पूजयतीति । ठवणइत्तो य आत्मान सुचरितत्वे स्थापयितुकामश्च । णिज्जूहणभीरू वि य मामिमे सापराधं त्यजतीति त्यागभीरुश्च । खवगो स्वापराध शरीर च क्षपयामीति प्रवृत्तोऽपि णालोचेज्ज दोप न कथयेद्गुरोर्दोपमात्मीय ॥

मूलारा—तो पश्चात् । हीलणभीरू ज्ञातमदपराधा इमे मामवज्ञास्यंतीत्यवज्ञाभीरुः । पूयाकामो वंदनाभ्युत्थानादिसत्कारसाकाक्ष. । सापराधं न पूजयंतीति कृतनिर्बंध' । ठवेणइत्तो आत्मान सुचरिततत्त्वे स्थापयितुकामः । ठवेदुमिच्छंतो इति पाठः आत्मान माहात्म्ये स्थापयितुमिच्छन्नित्यर्थः । णिज्जूहणभीरू इमे सदोपं मा त्यक्ष्यंतीति त्यागभीरुः । खवगो वि स्वापराधं शरीरं च क्षपयामीति प्रवृत्तोऽपि । ण आलोचे गुरोर्न कथयेत् ।

अर्थ—मेरे अपराध आचार्योंको ज्ञात होने पर वे मेरा तिरस्कार करेंगे ऐसी मनमें वह कल्पना कर बैठता है. अथवा मेरेको अन्य मुनि वंदन करे, आदर करे ऐसी उसको अभिलापा रहती है. यदि मेरे दोप इनको अवगत होंगे तो ये मेरी वदना और आदर नहीं करेंगे ऐसे अभिप्रायसे भी क्षपक अपने दोषोंका निवेदन

नहीं करता है मेरा आचरण निर्दोष है यह सिद्ध करना चाहता है इस हेतुसे भी वह दोषोंकी आलोचना करनेको तैयार होता नहीं. यदि मैं अपने अपराध इनको कहूंगा तो ये मेरा त्याग करेंगे ऐसी भी भावना क्षपकके मनमें स्थान कर बैठती है. अतः वह यद्यपि अपने अपराध और शरीरका त्याग करनेके लिये उद्युक्त हुआ है तो भी गुरुको अपने दोष कहता नहीं.

---

तस्स अवायोपायविदंसी खवयस्स ओघपण्णवओ ॥
आलोचेंतस्स अणुज्जगस्स दंसेइ गुणदोसे ॥ ४६२ ॥

आयापायविधिर्येन हेयोपादेयवेदिना
दिश्यते क्षपकस्यासावायापायदिगुच्यते ॥ ४७४ ॥
आयो रत्नत्रयस्य वृद्धिः । अपायो रत्नत्रयविनाशः ।
ततो वक्रमतेस्तस्य सामान्यालोचनाकृते ॥
आयापायदिशा वाच्यौ गुणदोषौ गणेशिना ॥ ४७५ ॥

विजयोदया—तस्स खवगस्स गुणदोसे दसेदिति पदसंबंध । तस्य अनालोचकस्य आलोचनाया गुणमितरत्र दोषं च दर्शयति । क· ? आयोपायविदसी आयोपायविदर्शी सूरि· । अपायो रत्नत्रयस्यविनाश· उपायो लाभ· । उपायशब्दोऽनर्थकः इति कृत्वा रत्नत्रयस्य आउ शुद्धिर्लाभ तदुभयदर्शी ओघपण्णवगो सामान्यं प्ररूपयन् यो न कथयति स्वापराध तस्यायं दोप इति । आलोचेंतस्स वि अपि शब्दोऽत्र लुप्तनिर्दिष्टो आलोचना कुर्वतोऽपि । अणुज्जगस्स मायावत· ॥

मूलारा—अपायो रत्नत्रयस्य विनाश· । उपायो लाभस्तौ विशेषेण दर्शयति । ओघपण्णवगो सामान्यं प्ररूपयन् । यो न कथयति स्वापराधं तस्याय दोषः इति प्रज्ञापक । आलोचेंतस्स आलोचना कुर्वतोऽपि । अणुज्जगस्स मायावतः । गुणदोसे आलोचनाया गुणान् अनालोचनाया च दोषः ॥

अर्थ—जो क्षपक उपर्युक्त कारणोंसे दोषोंकी आलोचना करनेमें भययुक्त होता है. उसको आयोपाय दर्शन गुणके धारक आचार्य आलोचना करनेमें गुण और आलोचना न करनेसे हानि कैसी होती है इसका निरू-

पण करते हैं. अर्थात् यदि आप आलोचना न करोगे तो आपके रत्नत्रयका नाश होगा और दोषोंका निवेदन करनेसे आपको रत्नत्रयकी प्राप्ति होगी और उसमें निर्मलताभी प्राप्त होगी इस प्रकार दोष और गुण बतानेवाले आचार्योंको आयोपायविदर्शी आचार्य कहते है. जो क्षपक विशिष्ट अपराधोंको निवेदन न कर सामान्य अपराधोंका निवेदन करता है. और जो अपराध निवेदन करता हुआ भी मनमें मायाभाव रखता है उसके भी रत्नत्रयका नाश होता है और निष्कपटभावसे अपने सर्व दोषोंकी आलोचना करता है उसको रत्नत्रयप्राप्ति और विशुद्धि की प्राप्ति होती है.

माया अर्थात् कपट दोषोंकी उत्पत्ति करती है और यथार्थ कथन अर्थात् दीक्षाकालसे आजतक उत्पन्न हुए दोषोंका सत्यकथन गुणोंका जनक है इसलिये स्वदोषोका आचार्यके समीप वर्णन करना चाहिये ऐसा आचार्य आगेकी गाथामें कहते हैं—

---

मायाया दोषयाथात्म्यकथन च गुण दर्शयति एव दोषप्रकटन कर्तव्यमित्याचष्टे—

दुक्खेण लहइ जीवो संसारमहण्णवम्मि सामण्णं ॥
तं संजमं खु अबुहो णासेइ ससल्लमरणेण ॥ ४६३ ॥

**दुःखतः संयमं लब्ध्वा शरीरी भवसागरे ॥**
**सशल्यमृत्युना सारं नाशयत्यपचेतनः ॥ ४७६ ॥**

विजयोदया—दुक्खेण लहइ जीवो क्लेशेन लभते जीव. । किं सामण्ण श्रामण्य चारित्रं संयमं । क्व संसार महण्णवम्मि चतुर्गतिपरिभ्रमणमहार्णवे दुष्पापपारतया ससारो महार्णव इव । खु शब्द णासेइ इत्यत परतो द्रष्टव्यः। त सयमं नाशयत्येयाबुध' ससल्लमरणेण । यद्यपि शल्यमनेकप्रकारं मिथ्यामायानिदानशल्यभेदेन तथापीह प्रकरणव शान्मायाशल्य गृह्यते, मायाशल्यसहितेन मरणेनेत्यर्थ । ननु समानताया प्रस्तुतत्वात् सामण्ण इत्यनेन तत् परित्यज्य कथमन्यदुपन्यस्त ' त सजममिति ' । अस्यायमभिप्राय. श्रमणशब्दस्य द्रव्येऽप्रवृत्तिनिमित्त यच्छ्रामण्य किं च तत्सयम । तथाहि सावद्यक्रियापरो नाय श्रमण इति लोको वदति। ततोऽयुक्तमेव भावशल्यमात्मन्यवस्थितमिव दोषमावहतीति दृष्टान्तमुखेन कथयति—

न केवलं प्रकारकः सन्सूरिः क्षपकस्य वाह्यमुपचारं तथा करोत्यपि त्वायापायविदर्शी सन्नाध्यात्मिकमपीत्थं दोषप्रकाशनयेति तामेव प्रबंधेनाह—

मूलारा--सामण्णं श्रामण्यं यतिधर्म । ससल्ल मायाशल्यसहितं प्रकरणवशात् ॥

अर्थ — इस संसारका दुसरा किनारा प्राप्त होना कठिन है इस लिये आचार्य महाराज इसको समुद्रकी उपमा देते हैं. चतुर्गतिओमें भ्रमण करना यही संसार है. इसमें भ्रमण करनेवाले जीवोंको संयमकी प्राप्ति होना अतिशय कठिन है. परतु दैवयोगसे ऐसे संयमकी प्राप्ति होनेपर भी मूर्ख मनुष्य शल्यसहित मरण प्राप्त कर संयमको नष्ट करता है. मायाशल्य, मिथ्यात्वशल्य और निदानशल्य ऐसे शल्यके तीन भेद हैं. तथापि यहां प्रकरणवश मायाशल्यका ग्रहण करना चाहिए. अर्थात् मूर्खजन मायाशल्यसे संयमका नाश कर मरण करते हैं. ऐसा यहां अभिप्राय समझना चाहिये. शंका–गाथाके द्वितीय चरणमें समानताका उल्लेख किया है परंतु तीसरे चरणमें उसका ग्रहण न कर 'संयम' शब्दका ग्रहण किया है अतः प्रस्तुत समानताका त्याग कर अन्यका ग्रहण करना योग्य नहीं है.

उत्तर--इसका अभिप्राय यह है कि श्रमण शब्दका अर्थ मुनि है मुनि इस अर्थमें श्रमण शब्दकी प्रवृत्ति होनेमें श्रामण्य शब्द अर्थात् समानता शब्द कारण है समानता अर्थात् श्रामण्य और संयम दोनो शब्द एकार्थ वाचक हैं इसीवास्ते संयमशब्दकाभी प्रयोग करना अनुचित नहीं है. ' सावद्यक्रियापरो नायं श्रमणः ' अर्थात् पापक्रिया करनेवाला मुनि नहीं कहा जाता है ऐसा लोक बोलते हैं इसलिये आत्मामें भावशल्य रहना अर्थात् कपटविचार रहना अयोग्य ही है.

---

जह णाम दव्वसल्ले अणुद्धुदे वेदणुद्दिदो होदि ॥
तह भिक्खू वि ससल्लो तिव्वदुहट्टो भयोव्विग्गो ॥ ४६४ ॥

द्रव्यशल्ये यथा दुःखं सर्वांगीणव्यथोदयः ॥
भावशल्ये तथा जन्तोर्विज्ञातव्यमनुद्धृते ॥ ४७७ ॥

विजयोदया — जह णाम यथा नाम । दव्वसल्ले शरकंटकादौ अणुद्धुदे अनुद्धृते अनिराकृते । वेदणुद्दिदो होदि वेदनार्तो भवति । तह तथा भिक्खु वि भिक्षुरपि। ससल्लो भावशल्यवान् । तिव्वदुहिट्टो तीव्रदुःखितो भवति । भयोव्विग्गो भयेन चलो भवति । एवमनुद्धृतशल्यो गमिष्यामि का गतिमिति भयमस्योपजायते । एवमर्थं दृष्टान्तेनाविरोधयति ॥

मूलारा—णाम स्फुटम् । दव्वसल्ले शरीरकंटकादौ । अणुद्धुदे अनुद्धृते । वेदणुद्धुदो दुःखार्त्त । ससल्लो माया-बाहुल्यवान् । भउव्विग्गो एवमनुद्धृतशल्यो गमिष्यामि का गतिमिति भयाकुलितचित्तः ॥

यह भावशल्य दोषोंको उत्पन्न करता है. इसको ही दृष्टान्तसे आचार्य स्पष्ट करते हैं—

अर्थ—जैसे द्रव्यशल्य–बाण, कांटा वगैरह शरीरमें घुसने पर मनुष्य दुःखी होता है वैसे भिक्षु भी यदि मनमें कपट मिथ्यात्व वगैरह भावशल्य धारण करेगा तो वह तीव्र दुःखसे पीडित होगा, और भयसे चंचल होगा. यदि मैं शल्यका त्याग नहीं करूंगा तो कौनसी गति मेरेको प्राप्त होगी ऐसा विचार मनमें आकर इस भिक्षुको भय उत्पन्न होता है.

---

कंटकसल्लेण जहा वेधाणी चम्मखीलणाली य ॥
रप्पइयजालगत्तागदो य पादो सडदि पच्छा ॥ ४६५ ॥

कंटकेऽनुद्धृते प्राप्तो यथा त्वक्कीलनालिकां ॥
पूतिवल्मीकरन्ध्राणि प्राप्यांघ्रि सटति स्फुटम् ॥ ४७८ ॥

विजयोदया—कंटकसल्लेण जहा कंटकाख्येन शल्येन कारणभूतेन यथा । वेधाणी चम्मखीलनाली य व्यधन-चर्मकीलनालिकाश्च भवन्ति । रप्पइयजालगत्तागदो य कुथितवल्मीकच्छिद्राणि प्राप्त. स पाद पतति पश्चाद्यथा ॥

एतदेव दृष्टान्तमुखेन समर्थयितुं गाथाद्वयेनाह—

मूलारा—वेधाणी व्यधापनी सुषिरमित्यर्थः । चम्मकील मांसाकुरः । णाली नाडी । एतास्तिस्रः प्रथम पादे भवन्ति । रप्पइदजालगत्तागदो कुथितवल्मीकच्छिद्राणि प्राप्तः ॥

दृष्टांतसे उपर्युक्त अभिप्रायका स्पष्टीकरण करते हैं

अर्थ—जैसे कांटा पावमें घुसनेसे प्रथम छिद्र पडता है अनंतर उसमें अंकुरके समान मांस बढता है तदनंतर वह कांटा नाडीतक घुसनेसे पांवका मांस बिघडने लगता है. जिससे उसमें बहुत छिद्र पडते हैं. इस प्रकार से वह पांव निरुपयोगी होता है.

एवं तु भावसल्लं लज्जागारवभएहिं पडिबद्धं ॥
अप्पं पि अणुद्धरियं वदसीलगुणे वि णासेइ ॥ ४६६ ॥
विविधं दोषमापन्नः संयमोऽनुद्धृते तथा ॥
भयगौरवलज्जाभिः भावशल्ये विनश्यति ॥ ४७९ ॥

विजयोदया—एवं तु एवमेव । भावसल्लं परिणामशल्यं । लज्जागारवभयेहिं पडिबद्धं स्वापराधनिगूहनं लज्जातो भवति । भयेन अपराधेऽकथिते कुप्यन्ति गुरवस्त्यजंति वा मा महद्धा प्रायश्चित्तं प्रयच्छन्तीति । सुतपा तपस्वयं सुसंयत इति महती प्रसिद्धि सा विनश्यतीति गौरवेण च प्रतिबद्धमायाशल्यं । अप्पं पि अल्पमपि शल्यं अणुद्धरियं अनुद्धृतं । वदसीलगुणे व्रतानि शीलानि गुणांश्च विनाशयति ॥

मूलारा—पडिबद्धं अत्यंतगर्हितं तन्मयाकृतं कथं प्रकाश्यते इति लज्जया प्रच्छादितं सत्, अयं तपस्वी सुसंयत इति वा, मा महद्धा प्रायश्चित्तं प्रयच्छन्ति इति भयेन वा प्रच्छादितं । अप्पंपि अल्पमपि ॥

अर्थ—इसी प्रकार भावशल्य भी जीवको दुःखदायक है. भय, गर्व और लज्जासे जब अपराध छिपाते हैं तब भावशल्य उत्पन्न होता है. जैसे लज्जासे अपराध छिपाते हैं वैसे भयसे भी अपराध छिपाते हैं. अपराध कहने पर गुरु मेरा त्याग करेंगे अथवा बडा प्रायश्चित्त देंगे ऐसे भयसे अपराधोका कथन करनेमें क्षपक अनाकानी करता है मैं बडा तपस्वी हूं ऐसी मेरी जगतमें कीर्ति है वह अपराध कथनसे नष्ट होगी ऐसे गर्वयुक्त विचारसे अपराध निवेदन नहीं करता है इस प्रकारसे मायाशल्य मनमें उत्पन्न होकर वह व्रत, शील, और गुणोंका नाश करता है.

---

तो भट्टबोधिलाभो अणंतकालं भवण्णए भीमे ॥
जम्मणमरणावत्ते जोणिसहस्साउलो भमदि ॥४६७॥
प्रभ्रष्टबोधिलाभोऽतश्चिरकालं भवार्णवे ॥
जन्ममृत्युजरावर्ते जीवो भ्रमति भीषणे ॥ ४८० ॥

अर्थ—क्षपकमुनि प्रत्याख्यान, प्रतिक्रमण वगैरह आवश्यक कर्तव्य प्रथम आचार्यके पास ही करे, आज्ञा ग्रहण करना उपदेश सुनना, तीन प्रकारके आहारका त्याग करना, (जल छोडकर) प्रायश्चित्त ग्रहण करना, प्रश्न करना, इत्यादिक कार्योंमें प्रथमाचार्य ही उनके लिये प्रमाण है यदि प्रथमाचार्य उपदेश देना, वगैरह कार्योंमें अशक्त हो तो उनके आज्ञानुसार दुसरे आचार्यके पास क्षपक प्रतिक्रमणादिक कर्तव्य कर सकता है.

---

तेल्लकसायादीहि य बहुसो गड्डसया दु घेत्तव्वा ॥
जिब्भाकण्णाण बलं होहिदि तुंडं च से विसदं ॥ ६८८ ॥

तेन तैलादिना कार्या गडूषा संत्यनेकशः ॥
जिह्वावदनकर्णादिनैर्मल्यं जायते ततः ॥ ७१५ ॥

**भवन्ति येषां गुणिनः सहाया विघ्नं विना ते ददते समाधिं ॥**
**समाधिदानोद्यतमानसैस्ते ग्राह्याःप्रयत्नेन ततो गणेन्द्राः ॥ ७१६ ॥**

**इति निर्यापकाः ।**

विजयोदया—तेल्लकसायादीहिं य तैलेन कपायादिभिश्च। बहुसो बहुशो। गड्डसया दु गंडूषा । घेत्तव्वा ग्राह्या । तत्र गुणं वदति-जिब्भाकण्णाण बलं जिह्वाया कर्णयोश्च शक्तिर्बलं वचने श्रवणे च। होहिदि भविष्यति। तुंडं च से विसद होदित्ति पदसंबंधः । तुंडवैशद्यं अपि क्षपकस्य भविष्यति। निर्यापकव्यावर्णना समाप्ता ॥

वाक्श्रवणपाटवमुखवैशद्यार्थं यथादोषं तैलादिगंडूषधारणं गुरुनियोगेन क्षपकस्य विधेयतयोपदिशति—

मूलारा—गंडूसया गंडूषा । घेत्तव्वा ग्राह्या. क्षपकेण । बलं । वचने श्रवणे च शक्तिः । तुंडं मुखं । निर्यापक. सूत्रत २७ अंकत ॥ ४० ॥

अर्थ—तेल और कषायले द्रव्योंके क्षपकको बहुतवार कुरले करने चाहिये. कुरले करनेसे जीभ और कानोंमें सामर्थ्य प्राप्त होता है अर्थात् कषायद्रव्यके कुरले करनेसे जीभके उपरका मल निकल जानेसे वह स्वच्छ होती है. बोलनेमें समर्थता प्राप्त होती है. कर्णमें तेल डालनेसे श्रवणशक्ति बढती है निर्यापकवर्णन समाप्त हुआ.

---

णिज्जावयपगासणा इत्येतद्वदति—

दव्वपयासमकिच्चा जइ कीरइ तस्स तिविहवोसरणं ॥
कह्मिवि भत्तविसेसंमि उस्सुगो होज्ज सो खवओ ॥ ६८९ ॥

अप्रकाश्य त्रिधाहारं त्याज्यते क्षपको यदि ॥
तदोत्सुकः स कुत्रापि विशिष्टे जायतेऽशने ॥ ७१७ ॥

विजयोदया – दव्वपयासमकिच्चा द्रव्यस्याहारस्य प्रकाशन त प्रति ढौकन अकृत्वा । जइ कीरइ यदि क्रियते । तस्स तस्य क्षपकस्य । तिविहवोसरणे त्रिविधाहारत्यागे । कह्मिवि कस्मिंश्चिदपि । भत्तविसेसम्मि भक्तविशेषे । उस्सुगो होज्ज सो खवओ उत्सुको भवेत्स क्षपकः । आहारोत्सुकस्य चित्तं व्याकुलयति ॥

अथैवं प्रियधर्मत्वादिगुणग्रामसमग्रनिर्यापकयतिगणपरिचर्यमाणस्य क्षपकस्य त्रिविधाहार परिजिहीर्षोराहारविशेषौत्सुक्यनिवृत्त्यर्थं विचित्राहारदर्शनलक्षणा चरमाहारप्रकाशना गाथासप्तकेन व्यावर्णयिष्यन्पूर्वं सयुक्तिकं तत्प्रयोगविधि गाथाद्वयेनाह—

मूलारा – दव्वपयासं द्रव्यस्य नानाविधाहारस्य प्रकाशं तं प्रति ढौकनं। उस्सुगो उत्सुकः सोत्कंठमभिलाषुकोऽनादिसंतत्या प्रवर्तमानत्वादाहारसंज्ञायाः ॥

अब आहारप्रकाशन प्रकरणका आचार्य वर्णन करते हैं—

अर्थ—क्षपकको आहार न दिखाकर ही यदि उससे तीन प्रकारके आहारोंका त्याग कराया जावेगा तो वह किसी आहारविशेषमें उत्सुक होगा. अर्थात् अमुक आहार मेरेको चाहिये ऐसी इच्छा उसके मनमें प्रादुर्भूत होगी जिससे उसका मन दुःखित होगा. यह आहारसंज्ञा जीवमें अनादिकालसे संलग्न हुई है इसवास्ते उसको आहार दिखाकर उपदेश देकर उससे विरक्त करना चाहिये.

---

तह्मा तिविहं वोसरिहिदित्ति उक्कस्सयाणि दव्वाणि ॥
सोसित्ता संविरलिय चरिमाहारं पायासेज्ज ॥ ६९० ॥

पासित्तु कोइ तादी तीरं पत्तस्सिमेहिं किं मेत्ति ॥
वेरग्गमणुप्पत्तो संवेगपरायणो होदि ॥ ६९१ ॥

ततः कृत्या मनोज्ञानामाहाराणां प्रकाशना ॥
सर्वथा कारयिष्यामि त्रिविधाहारमोचनम् ॥ ७१८ ॥
कश्चिद्दृष्ट्वा तदेतेन तीरं प्राप्तस्य किं मम ॥
इति वैराग्यमापन्नः संवेगमवगाहते ॥ ७१९ ॥

विजयोदया—पासित्तु दृष्ट्वा आहारमुपदर्शितं । कोइ कश्चित् । तादी यति । तीर पत्तस्स तीर प्राप्तस्य । इमेहिं अमीभिर्मनोज्ञैराहारैः । किं मेत्ति किं ममेति । वेरग्गमणुप्पत्तो भोगवैराग्यमनुप्राप्त उपगत । संवेगपरायणो होदि संसारभयात्त्यागे प्रधानो भवति ॥

मूलारा—वोसरिहित्ति प्रत्याख्यास्यतीति । सोसित्ता सर्वतोपस्येष्टत्वात्तत्समीपमानीय । संविरलिय भाजनेपु विरलं विरलं वृत्वा । संविरइय इति पाठे सम्यग्विरचय्येत्यर्थः । पयासेज्ज दर्शयेत्सूरि । एता टीकाकारो नेच्छति ॥

कश्चित्तानि दृष्ट्वा परं वैराग्यं प्राप्तो भवभयप्रधानो भवतीत्यनुशास्ति—

मूलारा—पासित्तु उपदर्शितमाहारं दृष्ट्वा । तादी मुनिः । तीरं मरणार्तं । इमेहिं एतैरुत्कृष्टभोज्यैः । किं मेत्ति कि प्रयोजनं ममेति । वेरग्गं भोगवैराग्यं । मनोज्ञविपयसेवा हि पौनःपुन्येन प्रवर्त्यमाना तत्राभिलापमनुबध्नाति ततश्च कर्म-वंधस्ततो भूयोऽपि भीमभवप्रवेश इति ।

अर्थ—इसलिये अच्छे अच्छे आहारके पदार्थ वर्तनोंमें पृथक पृथक् परोसकर उस क्षपकके समीप लाने चाहिये और उसको दिखाना चाहिये. ऐसे उत्कृष्ट आहारको देखकर कोई क्षपक मुनि मैं तो अब इस भवके दुसरे किनारे को प्राप्त हुआ हू, इन मनोहर आहारोंकी मेरेको कुछ आवश्यकता नहीं है ऐसा मनमें समझकर भोगसे विरक्त होता है और संसारसे भययुक्त होकर आहारका त्याग करनेमें ही उद्युक्त होता है.

---

आसादित्ता कोई तीरं पत्तस्सिमेहिं किं मेत्ति ॥
वेरग्गमणुप्पत्तो संवेगपरायणो होदि ॥ ६९२ ॥

देसं भोच्चा हा हा तीरं पत्तस्सिमेहिं किं मेत्ति ॥
वेरग्गमणुप्पत्तो संवेगपरायणो होदि ॥ ६९३ ॥
सव्वं भोच्चा धिद्धी तीर पत्तस्सिमेहिं किं मेत्ति ॥
वेरग्गमणुप्पत्तो सवेगपरायणो होइ ॥ ६९४ ॥

आस्वाद्य काश्चिदेतेन तीरं प्राप्तस्य कि मम ॥
इति वैराग्यमापन्न. संवेगमवगाहते ॥ ७२० ॥
अशित्वा कश्चिदंशेन तीरंप्राप्तस्याकिं मम ॥
इति वैराग्यमापन्न संवेगमवगाहते ॥ ७२१ ॥
वल्भित्वा सर्वमेतेन तीरं प्राप्तस्य किं मम ॥
इति वैराग्यमापन्नः संवेगमवगाहते ॥ ७२२ ॥

विजयोदया—मनोज्ञविषयसेवा हि पौन पुन्येन प्रवर्तमाना अभिलाष जनयति जतो । स चानुराग कर्म-पुद्गलादाने हेतु, ततो भोग भवाभोधिप्रवेशन भवभृतामिति स्पष्टार्थं गाथात्रयोत्तर । प्रकाशना समाप्ता पयासणा ॥

कोपि स्तोकं मुखे प्रक्षिप्य विरक्तः सन्संविग्नः स्यादित्याह—

मूलारा—स्पष्टं ।

कोऽपि आहारैकदेशं वल्भित्वा तथा स्यादित्याह—

मूलारा—हाहा । भुक्ताश्च विविधाहारा पीताश्च त्रिविधास्तना ॥
मातरो विविधा दृष्टा· पितरश्च भवार्णवे ॥ इति शोकविपादाविष्टः ॥

कोऽपि सर्वमाहार भुक्त्वा धिग्धिग्मामित्यात्मानं निंदित्वा तथा स्यादित्याह—

मूलारा—स्पष्टम् ।

अर्थ—कोई क्षपक मुनि नाना प्रकारके मनोज्ञ आहार की प्राप्ति होनेपर इनसे मेरा क्या प्रयोजन सिद्ध होगा ऐसा विचार करके उनका सेवन नहीं करता है. मैं तो अब मरणके अन्तिम समयको प्राप्त हो चुका हूं

अतः इससे मेरा कुछ प्रयोजन सिद्ध होगा नहीं इस विचारसे वैराग्यको प्राप्त होकर संवेगतत्पर होता है. कोई क्षपक उस आहारोंमें से थोडा आहार उठाकर अपने मुंहमें डाल कर तदनंतर हाय ! अब तो मैं अन्तिम समयको प्राप्त हुआ हूं इस आहारसे मेरा क्या मतलब है ऐसा विचार कर विरक्त और संसारभीत होता है. कोई क्षपक संपूर्ण आहारका भक्षण कर उसमें विरक्त होता है हाय मेरेको धिक्कार हो. मैं अन्तिम समयको प्राप्त हुआ हूं. ऐसे विचारसे विरक्त और भवभीत होता है. मनोज्ञ विषयोंका सेवन करते रहनेसे वारंवार अभिलाषा बढती ही जाती है यह अभिलाषा विषयोंपर अनुराग उत्पन्न करती है. अनुरागसे कर्मबंधन होता है और यह कर्मबंध संसारसमुद्रमें प्राणीको पटक देता है. इस प्रकारके विचारसे क्षपक आहारका त्याग करता है. प्रकाशन प्रकरण समाप्त हुआ.

---

हाणी इति सूत्रपद व्याचष्टे —

कोई तमादयित्ता मणुण्णरसवेदणाए संविद्धो ॥
तं चेवणुबंधेज्ज हु सव्वं देसं च गिद्धीए ॥ ६९५ ॥

वल्भित्वा सुंदराहारं रसास्वादनलालसः ॥
कश्चित्तमनुबध्नाति सर्वं देशं च गृद्धितः ॥ ७२३ ॥

इति प्रकाशनम् ।

विजयोदया — कोई कश्चित् । तं दर्शितमाहारं । आदयित्ता भुक्त्वा । मणुण्णरसवेदणाए मनोज्ञरसानुभवनेन । संविद्धो मूर्छित । तं चेवणुबंधेज्ज हु तमेवास्वादितं मनोज्ञाहारमनुबध्नीयात् । दर्शितमेकं वा गिद्धीए गृद्ध्या ॥

कश्चिद्धीनसत्त्वस्तं दर्शितमाहारं सर्वं भुक्त्वा तद्रसानुभवाविष्टस्तमेव सर्वं तदेकदेशं वा गृद्ध्या नित्यमभिलषेदित्याह—

मूलारा — आदइत्ता — भुक्त्वा । वेदणाए अनुभवेन संविद्धो सम्मूर्च्छितः ॥ एता श्री विजयाचार्य उत्तरसूत्रे व्याचष्ट । प्रकाशना । सूत्रं २८ । अंकतः ७ ॥

हानि नामक प्रकरणका विवेचन —

अर्थ—कोई क्षपक दिखाया हुआ आहार भक्षण कर उसके स्वादिष्ट रसमें लुब्ध होकर उस संपूर्ण आहारको वारंवार भक्षण करने की इच्छा रखता है अथवा उसमेंसे किसी एक पदार्थ को वारंवार खानेकी अभिलाषा करता है.

---

तत्थ अवाओवायं दसेदि विसेसदो उवदिसंतो ॥
उद्धरिदु मणोसल्लं सुहुमं सण्णिव्ववेमाणो ॥ ६९६ ॥

कुरुते देशनां सूरिरायापायविशारदः ॥
निराकर्तुं मनःशल्यं सूक्ष्मं निर्यापयन्नमुम् ॥ ७२४ ॥

विजयोदया—तत्थ तत्राहारासक्तौ जातायां । अवाओवायं इन्द्रियसंयमस्यापायं, असंयमस्य च ढौकनं । दसेदि दर्शयति । विसेसदो विशेषेण । उवदिसंतो उपदिशन् । उद्धरिदु उद्धर्तुं । मणोसल्लं मनःशल्यं । सुहुमं सूक्ष्मं । सण्णिव्ववेमाणो सम्यक् प्रशमयन् ॥

अर्थैवं मनोज्ञाहाररसगृद्ध्यनुबंधात्मकशल्योद्धरणपूर्विका क्षपकस्य हानिं गाथाचतुष्टयेन व्याचक्षाणः पूर्वं तादृक् शल्यार्तस्य तस्य निर्यापकाचार्येण प्रयोक्तव्यं प्रतिविधानमभिधत्ते—

मूलारा—तत्थ तस्यां मनोज्ञाहाररसासक्तौ क्षपकस्य जातायां । अपायोपाये अपायमिन्द्रियसंयमविनाशं, उपायं च तत्संयमढौकनं । विसेसदो उपदिशतो 'नाजितेन्द्रियस्य कापि कार्यसिद्धिरस्तीति'। "अंधात्नं महानंधो विषयांधीकृतेक्षण । चक्षुषांधो न जानाति विषयांधो न केनचित्" ॥ इत्येवं प्रायेण विशेषेणोपदेशं कुर्वन् । उद्धरिदु उद्धर्तुं उत्पाटयितुं । मणोसल्लं चित्तगतं भोजनगृद्धिलक्षणं घोरदुःखकारणं । सुहुमं सूक्ष्मं गुरुणापि तद्देशेऽलक्षणीयत्वात् । संणिव्ववेमाणो सम्यक् प्रीणयन्प्रशमोत्पादनेन शीतलयन्नित्यर्थः ॥

अर्थ—जब आहार में क्षपककी आसक्ति हो जाती है तब अभिलाषा रूपी सूक्ष्म मनःशल्यको निकालनेके लिये आचार्य जानताने उसको विशेष रीतीसे उपदेश करते हैं, उपदेशमें व आहारकी गृद्धीसे इंद्रियसंयमकी हानि होती है और असंयमकी वृद्धि होती है ऐसा विशदरीतीसे कहते हैं। जिसने इंद्रियोंको जीता नहीं है वह कुछ भी कार्य सिद्ध नहीं कर सकता है, विषयांध मनुष्य अधम भी अन्धा है. आंखोंसे अंधा पुरुष केवल पदार्थोंको

देख नहीं पाता परंतु विवेकसे वह रहित नहीं है परन्तु विषयांध हेय, उपादेय, कुछ भी जानता नहीं इस प्रकार का उपदेश करके उसकी आहारकी अभिलाषा हृदयसे निकालते हैं.

सोच्चा सल्लमणत्थं उद्धरदि असेसमप्पमाणेण ॥
वेरग्गमणुप्पत्तो संवेगपरायणो खवओ ॥ ६९७ ॥

कश्चिदुद्धरते शल्य क्षिप्रमाकर्ण्य देशनाम् ॥
करोति संसृतित्रस्त. सूरीणां वचसा न किम् ॥ ७२५ ॥

विजयोदया—सोच्चा श्रुत्वा वैराग्यकथा । सल्लं शल्यं, उद्धरदि उत्पाटयति । असेसं अशेषं । अप्पमादेण प्रमाद विना । वेरग्गमणुप्पत्तो वैराग्यमनुप्राप्त । संवेगपरायण संवेगपर । क्षपक शल्योद्धरणपरो भवति ॥

गुरूपदेशमाकर्ण्य झटिति प्रतिबुद्धः स क्षपको यद्विवक्ते तदभिधत्ते—

मूलारा—स्पष्टम् ।

अर्थ—इस प्रकार वैराग्य बढानेवाला उपदेश सुनकर क्षपक प्रमाद छोड देता है. और संपूर्ण अभिलाषा रूपी शल्यको हृदयसे निकालकर फेक देता है. वैराग्य युक्त होकर ससारसे भययुक्त होता है.

अणुसज्जमाणए पुण समाधिकामस्स सव्वमुवहरिय ॥
एक्केक्कं हावेंतो ठवेदि पोराणमाहारे ॥ ६९८ ॥

समाधानीयतो गृध्नोः संत्याज्य सकलं गणी ॥
एकैकं हापयन्नेवं प्रकृते दधते शनैः ॥ ७२६ ॥

विजयोदया—अणुसज्जमाणए पुण कृतेऽप्याहाराभिलापस्य दोषोपदर्शने । अणुसज्जमाणगे आहारे अनुरागवति क्षपके । समाधिकामस्स समाधिमरणमिच्छत । सव्वमुवहरिय सर्वमाहारमुपसंहृत्य । कथं एक्केक्कं हावेंतो एकैकं आहारं हापयन् सूरि । ठवेदि स्थापयति । क्षपकं । पोराणमाहारे प्राक्तने आहारे ॥

तदनुबंधिनं समाधिमरणार्थिनं एकैकहापनेन सर्वं गृद्धिकरमाहारं त्याजयित्वा सूरिः क्षपकं प्रकृताहारे स्थापयतीति उपदिशति—

मूलारा—अणुसज्जमाणगे दर्शितेप्याहारगृद्धिदोषे पुनराहारे रागवति क्षपके । समाधिकामस्स समाधिमरणार्थिन क्षपकस्य संबंधिनं । सर्वमाहारमेकैकं ह्रापयन्सूरिस्त्याजयित्वा । पोराणमाहारे प्राक्तने भोजने स्थापयति स्थितिं करोतीति संबंधः ॥

अर्थ—निर्यापकाचार्यके द्वारा आहाराभिलाषा के दोष बतानेपर भी क्षपक उस आहारमें यदि प्रेमयुक्त ही रहा तो समाधिमरणकी इच्छा रखनेवाले उस क्षपकके संपूर्ण आहारोंमेंसे एक एक आहारको घटाते हैं. अर्थात् क्षपकसे एकेक आहारका क्रमसे त्याग कराते हैं.

---

अणुपुव्वेण य ठविदो संवट्टेदूण सव्वमाहारं ॥
पाणयपरिक्कमेण दु पच्छा भावेदि अप्पाणं ॥ ६९९ ॥

क्रमेण वैराग्यविधौ नियुक्तो निरस्य सर्वं क्षपकस्ततोऽन्नं ॥
आराधनाध्यानविधानदक्षैः स पानकैर्भावयते श्रुतोक्तौ ॥ ७२७ ॥

इति हानिः।

विजयोदया—ठविदो स्थापित सूरिणा प्राक्तनाहारे क्षपक. पश्चार्तिक करोत्यत आह—सव्वमाहारं,अशनं खाद्यं, स्वाद्यं च । अणुक्रमेण क्रमेण । सवट्टेदूण उपसहृत्य । पाणगपरिक्कमेण दु पानकाख्येन परिकरेण । अप्पाण आत्मानं पच्छा भावेदि पश्चाद्भावयति । हानिर्व्याख्याता । हाणित्ति ॥

तथा प्राक्तनाहारे स्थापितोऽसौ किं करोतीत्यत्राह—

मूलारा—अणुपुव्वेण अनुक्रमेण । सवट्टेदूण त्यक्त्वा । सव्वं पानकवर्जं त्रिविधमाहार । पाणयपरिक्कमेण दु पानकाख्येन परिकरेणैव । पच्छा पश्चिमकाले । भावेदि चतुर्विधाहारत्यागयोग्यं स्वं करोति क्षपकः ॥ हानि' सूत्रतः २९ अंकतः ४० ॥

अर्थ—आचार्य उपर्युक्त क्रमसे मिष्टाहारका त्याग कराकर क्षपकको साधे भोजनमें स्थिर करते हैं. तब वह क्षपक भात वगैरे अशन और अपूप वगैरे खाद्य पदार्थोंको क्रमसे कम करता हुआ पानकाहार करनेमें अपनेको उद्युक्त करता है. इस प्रकार हानिनामक प्रकरण समाप्त हुआ

---

कतिप्रकारं पानकमित्यारेकायामाचष्टे—

सत्थं बहलं लेवडमलेवडं चससित्थयमसित्थं ॥
छव्विहपाणयमेयं पाणयपरिकम्मपाओग्गं ॥ ७०० ॥

लेपालेपघनस्वच्छसिक्थासिक्थविकल्पतः ॥
पानकर्मोचितं पानं षोढेदं कथितं जिनैः ॥ ७२८ ॥

विजयोदया--सत्थं स्वच्छ एकं पानकं उष्णोदकं सौवीरकं । तिंतिणीकाफलरसप्रभृतिकं च अन्यद्बहलं । दध्यादिकं लेवडं लेपसहितं । अलेवडं अलेपसहितं यन्न हस्ततलं विलिंपति । ससित्थगं सिक्थसहितं, असित्थगं सिक्थरहितं । छद्धा षोढा । पाणगभेदं एतत्पानकमेकं । परिकम्मपाओग्गं पानकाख्यपरिकर्मप्रायोग्यं ।

अथैवं कृताहारपरिहारोद्योगस्य क्षपकस्य तत्प्रत्याख्यानविधानं गाथादशकेनोपदेक्ष्यन्पूर्वं तद्योग्यानुपानविकल्पान्निर्दिशति—

मूलारा--सच्छं स्वच्छं उष्णोदकादिकं । बहलं काजिकद्राक्षापानकतिंतिडीकादिफलरसादिकं । लेवडं हस्ततललेपि दधिघोलादिकं । अलेवडं मंडमथितादिकं । ससिच्छगं पेयादिकं । असिच्छं मुद्गसूपादिकं । छद्धा षोढा ॥

पानकके कितने प्रकार हैं इस प्रश्नका उत्तर —

अर्थ-स्वच्छ यह एक पानकका प्रकार है. गरम पानी, वगैरहको स्वच्छ कहते हैं. बहल-कांजी, द्राक्षारस, इमलीका सार, वगैरह गाढ पानक. लेवड जो हाथको चिपकता है ऐसा पतला पदार्थ दही वगैरह. अलेवड-हाथको न चिपकनेवाला मांड ताक वगैरह. सिक्थसहित-जिसमें भातके सिक्थ रहते हैं ऐसा पानक अर्थात् मांड सिक्थग. भातके सिक्थ जिसमें नहीं है ऐसा माड असिक्थग ऐसा छह प्रकारका पानक आगममें कहा है

---

आयबिलेण सिंभं खीयदि पित्तं च उवसमं जादि ॥
वादस्स रक्खणट्ठं एत्थ पयत्तं खु कादव्वं ॥ ७०१ ॥

आचाम्लेन क्षयं याति श्लेष्मा पित्तं प्रशाम्यति ॥
परं समीररक्षार्थं प्रयत्नोऽस्य विधीयताम् ॥ ७२९ ॥

विजयोदया—आयम्बिलेण आचाम्लेन । सिंभ खीयदि श्लेष्मा क्षयमुपयाति । पित्त च पित्त च । उवसमं जादि उपशममुपयाति । वादस्स वातस्य । रक्खणट्ठ रक्षणार्थं । एत्थ अत्र । पयत्त खु कादव्व प्रयत्न' कर्तव्य. ॥

कफपित्तवातप्रतिकारोपायमाह—

मूलारा—सिंभो खीयदि श्लेष्मा क्षयमुपयाति । रक्खणत्थं प्रकोपनिवारणार्थं । एत्थ अत्यासन्नमृत्युके क्षपके । पयत्त प्रकृष्टो यत्न' । येन वात' कुपितः प्रशाम्यति येन वा न कुप्यति स आयुर्वेदानुसारेणोपक्रम. कर्तव्य एवात्राधीनत्वात्पित्तकफधातुमलादीनाम् ॥

अर्थ—आचाम्लसे कफ का क्षय होता हैं पित्तका उपशम होता है और वातका रक्षण होता है अर्थात् उसकाभी प्रकोप होता नहीं इसलिये आचाम्लमें प्रयत्न करना चाहिये. अर्थात् इतर पानकोंकी अपेक्षासे आचाम्ल पानक क्षपककी प्रकृति को अनुकूल होता है इसलिये क्षपक विशेपतासे इसको उपयोगमें लावे.

---

पानभावनोत्तरकालभाविन व्यापार दर्शयति—

तो पाणएण परिभाविदस्स उदरमलसोधणिच्छाए ॥
मधुरं पज्जेदव्वो मंडं व विरेयणं खवओ ॥ ७०२ ॥

ततोऽसौ भावितः पानैर्जाठरस्य विशुद्धये ॥
मलस्य मधुरं मंदं पायनीयो विरेचनम् ॥ ७३० ॥

विजयोदया—तो पश्चात् । पाणगेण पानेन । परिभाविदो भावित क्षपक । मधुरं पज्जेदव्वो मधुरं पाययितव्य' । किमर्थं ? उदरमलसोधणिच्छाए उदरगतमलनिरासाय ॥

पानकसंस्कारोत्तरमुपक्रमं गाथाद्वयेनाह—

मूलारा—पज्जेदव्वो पाययितव्यः ॥

पानभावनोत्तर क्या क्रिया करनी चाहिये इसका वर्णन—

अर्थ—पानक पदार्थका सेवन करनेवाले क्षपकको पेटके मलकी शुद्धि करनेके लिये मांडके समान मधुर रेचक औषध देना चाहिये

---

आणाहवत्तियादीहिं वा वि कादव्वमुदरसोधणयं ॥

वेदणमुप्पादेज्ज हु करिसं अत्थंतयं उदरे ॥ ७०३ ॥

अनुवासादिभिस्तस्य शोध्यो वा जाठरो मलः ॥

अनिरस्तो यतः पीडां महतीं विदधाति सः ॥ ७३१ ॥

विजयोदया—आणाहवत्तियादीहिं अनुवासनादिभिः कादव्व कर्तव्य। उदरसोधणय उदरस्थमलमुदरशब्दनोच्यते तस्य निराक्रिया उदरमलशोधना । किमर्थमेव प्रयासेन महता मल निराक्रियते इत्यत्राचष्टे । वेदणमुप्पादेज्ज खु वेदनामुत्पादयेदेव । उदरे करिस्सग पुरीष अत्थतग स्थित ॥

मूलारा—आणाह अनुवासनं । काजिकस्विन्नबिल्वपत्राद्युपनाहो वा । वत्ति वर्तिः । सैंधवादिमयी गुदप्रणेया आदिशब्देन यापनवस्त्यादिग्रहणं । करिसं पुरीषं । अत्थंतयं तिष्ठत् ॥

अर्थ—कांजीसे भिगे हुए बिल्व पत्रादिकोसे उदरको सेकना चाहिये तथा सैंधानमक वगैरह पदार्थोंकी वर्तिका बनाकर गुदद्वारमें उसका प्रवेश करना चाहिये ऐसा करनेसे सब उदरका मल निकलता है. ऐसा प्रयास क्यों करते हो इस प्रश्नका उत्तर ऐसा है कि, यदि उदरमें मल संचित होनेपर उसको न निकाला जाय तो वह वेदना उत्पन्न करता है.

---

एवं कृतोदरशोधनस्य क्षपकस्य योग्य व्यापारं निर्यापकसूरिसंपाद्यमादर्शयति—

जावज्जीवं सव्वाहारं तिविहं च वोसरिहिदित्ति ॥

णिज्जवओ आयरिओ संघस्स णिवेदणं कुज्जा ॥ ७०४ ॥

आराधकस्त्रिधाहारं यावज्जीवं विमोक्षति ॥

निवेद्यमिति संघस्य निर्यापकगणेशिना ॥ ७३२ ॥

विजयोदया—जावज्जीव जीवितावधिकं । सव्वाहारं सर्वाहारं । त्रिविधं अशनं, खाद्य, स्वाद्यं च । वोसरिहिदित्ति त्यजतीति । णिज्जवगो आयरिओ निर्यापक सूरि । संघस्स णिवेदणं कुज्जा सघं निवेदयेत् ॥

एवं विशोधितोदरस्य क्षपकस्य योग्यं सूरिप्रयोज्यक्रममुपदिशति—

मूलारा—तिविह अशनं, खाद्यं, स्वाद्यं च । वोसरिहिदिवि त्यक्ष्यति क्षपक इति ।

इस प्रकार क्षपकका उदर शोधनेपर क्षपकके द्वारा कोनसी क्रिया निर्यापक सूरि कराते हैं इसका विवेचन—

अर्थ—यह क्षपक अन्न अशन, खाद्य और स्वाद्य, ऐसे तीन प्रकारके आहारोंका आमरण त्याग करता है ऐसा निर्यापक आचार्य संपूर्ण संघको विदित करते हैं.

---

खामेदि तुह्म खवओत्ति कुंचओ तस्स चेव खवगस्स ॥
दावेदव्वो णेदूण सव्वसंघस्स वसधीसु ॥ ७०५ ॥

क्षपको वोऽखिलांस्त्रेधा निःशल्यीभूतमानसः ॥
क्षान्तः क्षमयते भक्ताः ! क्षमागुणविचक्षणः ॥ ७३३ ॥

विजयोदया—खामेदि क्षमा ग्राहयति । तुह्म युष्मान् । खवगोत्ति क्षपक इति । तस्स चेव खवगस्स तस्यैव क्षपकस्य । कुंचगो प्रतिलेखनं । दावेदव्वो दर्शयितव्यं । णेदूण नीत्वा । सव्वसंघस्स वसदीए सर्वसंघस्य वसतीषु ।

सूरिणा संघस्य निवेदनविधिमाह–

मूलारा—खामेदि क्षमा ग्राहयति । तुम्ह युष्मान् । कुंचगो प्रतिलेखनं । दावेदव्वो क्षमयति युष्मान्क्षपक इति भाषमाणेन ब्रह्मचार्यादिना सर्वसंघवसतिषु नीत्वा तत्प्रतिलेखनं सूरिणा दर्शयितव्यमित्यर्थः ॥

अर्थ—यह क्षपक आप सब लोगोंको क्षमा ग्रहण करनेकी प्रार्थना करता है इस अभिप्रायका भाषण सर्व संघमें जाकर आचार्य ब्रह्मचारीके हाथमें क्षपककी पिच्छी देकर कहते हैं और वह पिच्छिका सबको दिखाते हैं अर्थात् क्षपक सर्व मुनिओंके पास जा नहीं सकता है इसलिये उसकी पिच्छिका सबको दिखाकर क्षपक आप लोगोंसे क्षमा चाहता है ऐसा आचार्य कहते हैं.

---

तेन सत्रेन ज्ञातक्षपकाभिप्रायेण कर्तव्यमित्याचष्टे—

आराधणपत्तीयं खवयस्स व णिरुवसग्गपत्तीयं ॥
काओसग्गो संघेण होइ सव्वेण कादव्वो ॥ ७०६ ॥

आराधनास्य निर्विघ्ना सम्यक् संपद्यतामिति ॥
स याति सकलः संघस्तनूत्सर्गमसंभ्रमम् ॥ ७३४ ॥

मूलारा—तं पड्विधमपि । यथास्वं । से तस्य । ताहे तदा । प्रत्याख्यानं सूत्रतः । ३० । अंकतः । १० ।

कोनसा पानक उसको योग्य है ? इस प्रश्नका उत्तर—

अर्थ--पानक परिकर्म प्रकरणमें पानकके छह भेद बतलाये हैं. तीन प्रकारके आहारका त्याग कराने पर वह पानक उसको उस समय देना योग्य है. पच्चक्खाण प्रकरण समाप्त हुआ.

---

तो आयरियउवज्झायसिस्ससाधम्मिगे कुलगणे य ॥
जो होज्जकसाओ से तमहं तिविहेण खामेदि ॥ ७१० ॥

आचार्येऽध्यापके शिष्ये संघे साधर्मिके कुले ॥
योऽपराधो भवेत्त्रेधा सर्वं क्षमयते स तं ॥ ७३८ ॥

विजयोदया—तो प्रत्याख्यानोत्तरकाले । आयरियउवज्झायसिस्ससाधम्मिगे आचार्ये, उपाध्याये, शिष्ये, सध-र्मिणि, कुलगणे य कुले गणे च । जो होज्ज कसाओ यो भवेत्कपाय. क्रोधो, मानो, लाभो वा । तं सव्व णिरवसेसं तं सर्वं निरवशेप । तिविहेण त्रिविधेन । खामेदि क्षपयति निराकरोति ।

अथैवं प्रतिपन्नभक्तप्रत्याख्यानस्याराधकस्य समाधिमरणसिध्यर्थं चतुर्विधसंघक्षमापणविधिं गाथाचतुष्टयेन व्याचष्टे—

मूलारा--कुलं दीक्षागुरुपूर्वत्रिपुरुषसंतानः । कसाओ क्रोधादीनामन्यतम । खामेदि क्षमयति ॥

अर्थ—प्रत्याख्यानके अनंतर आचार्य, उपाध्याय, शिष्य, साधर्मिक मुनि, कुलमुनि, और गणमुनि इनके विपयमें जो हृदयमें कपाय होगा अर्थात् क्रोध, मान, माया और लोभ होगा उस सर्व कपायको क्षपक मन, वचन, काया विशुद्ध कर हृदयसे निकाल देता है.

---

अब्भहियजादहासो मत्थम्मि कदंजली कदपणामो ॥
खामेइ सव्वसंघं संवेगं संजणेमाणो ॥ ७११ ॥

मूर्धन्यस्तकरांभोजो रोमांचांचितविग्रह· ॥
त्रिधा क्षमयते सर्वं संवेगं जनयन्नसौ ॥ ७३९ ॥

विजयोदया—अब्भहिदजादहासो नितरामुपजातचित्तप्रसाद' । कर्तव्यं मुमुक्षुणा यत्तत्सकलं मयानुष्ठितं इति । मत्थम्मि कदजळी मस्तकन्यस्ताजलि' । कदंपणामो कृतप्रणाम । खामेदि क्षमा ग्रहयति । सव्वसंघ सर्वं श्रमणगण । संवेग सधर्मानुराग । सजणेमाणो सम्यगुत्पादयन् ॥

मूलारा—अभ्यधिक निरंतरं उपजातचित्तप्रसादो । यत्कर्तव्य मुमुक्षुणा तत्सर्वं मयानुष्ठितमिति । संवेगं धर्मानुरागं । संजणेमाणो सम्यगुत्पादयन् सवस्य ॥

अर्थ—मुमुक्षुका सर्व कर्तव्य मैंने किये हैं इस विचारसे जिसके हृदयमें प्रसन्नता उत्पन्न हुई है ऐसा वह क्षपक अपने मस्तकपर दो हाथ जोड सर्व संघको नमस्कार करता है और साधर्मिकोंमें अनुराग उत्पन्न करता हुआ क्षमा ग्रहण कराता है अर्थात् हाथ जोडनेसे उसने मेरे ऊपर आप सब लोग क्षमा करो ऐसा अभिप्राय सूचित किया.

---

मणवयणकायजोगेहिं पुरा कदकारिदे अणुमदे वा ॥
सव्वे अवराधपदे एस खमावेमि णिस्सल्लो ॥ ७१२ ॥

योऽपराधो मयाकारि मनसा वपुषा गिरा ॥
क्षमये तमहं सर्वं निःशल्यीभूतमानसः ॥ ७४० ॥

विजयोदया—मणवयणकायजोयेहिं मनोवाक्काययोगैः । पुरा पूर्वं । कदकारिदे अणुमदे वा कृतकारितानुमताश्च । सव्वे अवराधपदे सर्वानपराधविशेपान् । एस एप. । खमावेमि । क्षमा ग्राहयामि । णिस्सल्लो शल्यरहितोऽहमिति ॥

मूलारा—अवरावपदे अपराधविशेपान् ॥

अर्थ—मन, वचन और शरीरके द्वारा, तथा कृत, कारित और अनुमति के द्वारा जो जो अपराध मैंने किये हैं उनकी आप लोक मेरेको क्षमा करो मैं शल्य रहित हुआ हूं

---

अम्मापिदुसरिसो मे खमहु खु जगसीयलो जगाधारो ॥
अहमवि खमामि सुद्धो गुणसंघायस्स संघस्स ॥ ७१३ ॥

मम पितृजननीसदृशः शश्वत्त्रिभवनमहितः सुयशाः संघः ॥
प्रियहितजनकः परमां क्षांतिं रचयत कृतवानहमक्षान्तिम् ॥ ७४१ ॥
इति क्षमणा ।

विजयोदया—अम्मापिदुसरिसो मात्रा पित्रा च सदृशो । मे मम खमदु क्षमा करोतु। जगसीदलो जगतः सर्वप्राणिलोकस्य शीतलः। जगाधारो आसन्नभव्यलोकस्य आधारः । अहमवि खमामि परकृतमपराधं मनसि न करोमि। सुद्धो शुद्धः क्रोधादिकलंकविरहात्। गुणसघादस्स गुणसमुदायस्य। सघस्स सघस्य। खामणा ॥

मूलारा—अम्मा माता। खमदु क्षमा करोतु संघः। जगसीदलो सर्वप्राणिसुखावहः । जगाधारो आसन्नभव्यलोकाश्रयः। सुद्धो क्रोधादिकलंकनिर्मुक्तः। संघक्षमापणं सूत्रत ॥ ३१ ॥ अकृतः ॥ ४ ॥

अर्थ—यह संघ माता और पिताके समान हित करनेवाला है, जगतके संपूर्ण प्राणिओंको सुखदायक है. आसन्न भव्य लोकोंको यह आश्रय स्थान है क्रोधादि कलंकोंसे-दोषोंसे रहित है और गुणोंके समुदायसे परिपूर्ण है. इस सर्वसंघसे मैं क्षमाकी याचना करता हूं. यह संघ मेरेको क्षमा प्रदान करे. मैं भी दुसरेने किये हुए अपराध मनमें नहीं लाता हूं अर्थात् दूसरेके अपराधोंको भूल जाता हूं. खामणासूत्रका विवेचन समाप्त हुआ.

---

संघो गुणसंघाओ संघो य विमोचओ य कम्माणं ॥
दंसणणाणचरित्ते संघायंतो हवे संघो ॥ ७१४ ॥
इय खामिय वेरग्ग अणुत्तरं तवसमाधिमारूढो ॥
पप्फोडिंतो विहरदि बहुभवबाधाकरं कम्मं ॥ ७१५ ॥
वट्टंति अपरिदंता दिवा य रादो य सव्वपरियम्मे ॥
पडिचरया गणहरया कम्मरयं णिज्जरेमाणा ॥ ७१६ ॥
क्षपयित्वेति वैराग्यमेष स्पृशन्ननुत्तमम् ॥
तपःसमाधिमारूढश्चेष्टते क्षपयन्नघं ॥ ७४२ ॥

अप्रमत्ता गुणाधाराः कुर्वन्तः कर्मनिर्जराम् ॥
अनारतं प्रवर्तते व्यावृत्तौ परिचारकाः ॥ ७४३ ॥

विजयोदया—वट्टति वर्तन्ते । अपरिदता अपरिश्रान्ता । दिवा य रादो य दिने रात्रौ च । सव्वपरिकम्मे सर्वपरिचरणे । पडिचरगा निर्यापका. ।गणहरया गणान् धर्मस्थान् धारयन्तीति गणधरा । कम्मरयं कर्माख्यं रजः । णिज्जरेमाणा निर्जरयन्त. ॥ ।

अथैवं कृतक्षमणस्य क्षपकस्य सर्वत्र समाहितमनसो वहुभवकोटिसंचिताशुभकर्मनिर्जरालक्षणं क्षमणं गाथापंचकेन व्याचक्षाणः पूर्वं तदर्थसंग्रहगाथामुपन्यस्यति—

मूलारा—खामिय क्षमयित्वा सर्वसंघं । वेरग्गो निर्विण्णः । अणुत्तरं उत्कृष्टम् । पप्फोडिंतो निर्जरयन् । विहरदि प्रवर्तते ॥

तथा प्रयतमानस्य संन्यासिनो निर्यापका वैयावृत्त्ये सुतरा यतंते इत्याह—

मूलारा—अपरिदंता अपरिश्राताः । गुणधरया गुणान्स्वपरस्थान्धारयन्तः। कम्मरयं कर्म दुष्कृतं रज इव शरीरस्य सौरूप्यादिगुणानामिवात्मनः संज्ञानादीना प्रतिबंधकत्वात्कच्छूदद्रुप्रभृतीनामिव दुर्गतिविपदा संपादकत्वाच्च । णिज्जरेमाणा क्षपकस्यात्मनश्चैकदेशेन क्षपणा प्रापयन्तः ।

अर्थ—यह संघ गुणोंका समूह है. यह कर्मोंका नाश करके प्राणिओंको मुक्तिसुख देनेवाला है. दर्शन, ज्ञान और चारित्रको इकठा करनेवाला है अतः इसको संघ यह अन्वर्थक नाम प्राप्त हुआ है.

अर्थ— इस प्रकारसे सर्व संघको क्षमा करानेवाला, उत्कृष्ट वैराग्यकी सीमाको प्राप्त हुआ, तपमें एकाग्रताको प्राप्त हुआ ऐसा यह क्षपक अनेक भवमें दुःख देनेवाले कर्मका नाश करता हुआ रत्नत्रयमें विहार करता है.

अर्थ—गणको धर्ममें स्थिर करनेवाले आचार्य और परिचारक मुनि दिवस और रातमें सर्व कार्योंमें तत्पर होकर क्षपककी शुश्रूषा करते हैं. जिससे उनकी कर्मनिर्जरा होती है. यह कर्म रजके समान है.

---

जं बद्धमसंखेज्जाहिं रयं भवसदसहस्सकोडीहिं ॥
सम्मत्तुप्पत्तीए खवेइ तं एयसमयेण ॥ ७१७ ॥

यज्जन्मलक्षकोटीभिरसंख्याभी रजोऽर्जितम् ॥
तत्सम्यग्दर्शनोत्पादे क्षणेनैकेन हन्यते ॥ ७४४ ॥

विजयोदया—जं यत् । वद्ध रयं वद्धं रज. कर्म । यथा रजश्छादयति परस्य गुणं शरीरादे· कच्छूदद्रुप्रभृतिकं दोषमावहति । तद्वद्बोधादिगुणमवच्छादयति । संपादयति च विचित्रा विपद· तेन रज इव रज इत्युच्यते । भवसदसहस्स कोडीहिं भवशतसहस्रकोटिभि· । तद्रज· खवेंत्ति क्षपयति। केन? सम्मत्तुप्पत्तीए श्रद्धानोत्पत्त्या। एगसमयेण एकेनैव समयेन। तथा चोक्त—सम्यग्दृष्टिश्रावकविरतानतवियोजकदर्शनमोहक्षपकोपशमकोपशान्तमोहक्षपकक्षीणमोहजिना क्रमशोऽसंख्येयगुणनिर्जरा इति ॥

तत्कालोदीर्णस्य संन्यासिनस्तदुपासिना च श्रद्धानस्य माहात्म्यमभिष्टौति—

मूलारा—रयं पापं । खवेंति गालयति । क्षपकतत्परिचारका आविशेषेणैव वा भव्यजीवा सम्यक्त्वभूमिमनुप्राप्ताः । एयसमयेण अल्पकालेन ॥

अर्थ—रज–धूलि शरीरको आच्छादित कर विरूप वनाती है और खरूज, दद्रू वगैरह रोगको उत्पन्न करती हैं वैसा यह कर्मरज आत्माके ज्ञानदर्शनादि गुणोंको आच्छादित कर उसको दुर्गतिमें लोटता है अतएव इस बद्ध हुए कर्मरजकी आचार्य और परिचारक मुनि क्षपकशुश्रूषा कर निर्जीर्ण करते हैं, जब सम्यग्दर्शन जीवको प्राप्त होता है तब कोट्यवधि भवमें संचित हुए कर्मको भी एक समयमें निर्जीर्ण करते हैं. क्षपककी शुश्रूषा करनेसे सम्यग्दर्शनकी प्राप्ति होती है जिससे एक समयमें असंख्येय गुणी निर्जरा होती है तथा जो भव्य क्षपके दर्शनार्थ आते हैं उनको भी सम्यग्दर्शनका लाभ होनेसे उनके कर्मकी निर्जरा होती है. तत्वार्थाधिगम महाशास्त्रमें ' सम्यग्दृष्टिश्रावक इत्यादि ' सूत्रमें सम्यग्दृष्ट्यादि श्रावकोंको प्रतिसमय असंख्येय गुणित कर्म निर्जरा होती हैं ऐसा लिखा है.

---

एयसमएण विधुणादि उवउजुत्तो बहुभवज्जियं कम्मं ॥
अण्णयरम्मि य जोग्गे पच्चक्खाणे विसेसेण ॥ ७१८ ॥

धुनीते क्षणत· कर्म संचितं बहुभिर्भवै· ॥
व्यावृत्तोऽन्यतमे योगे प्रत्याख्याने विशेपत· ॥ ७४५ ॥

विजयोदया—एगसमेयेण विधुणादि अल्पेन कालेन निर्धुनाति। उवउत्तो परिणतः। क अण्णयरम्मि य यस्मिन्कस्मिंस्तपसि। किं? यहुभवज्जिय कम्म अनेकभवसंचितं कम्म कर्म। पच्चक्खाणे उवजुत्तो विसेसेण विधुणादि यावज्जीवं चतुर्विधाहारत्यागे परिणत' विशेषेण कर्माणि निरस्यति॥

तद्वत्तपोविधानादिपरिणामस्य महिमानं गाथाद्वयेन व्यावर्णयति—

मूलारा—टवजुत्तो परिणतः। अण्णदरम्मि य जोगे यत्र कचिदपि तपसि। पच्चक्खाणे यावज्जीवं चतुर्विधाहार-त्यागे। विसेसेण अतिशयेन॥

अर्थ—जिस किसी तपमें जब यह आत्मा एकाग्रताको प्राप्त होता है तब वह अल्पकालमें ही अनेक भवमें संपादित कर्मका नाश करता है. और जो जीव यावज्जीव चार प्रकारके आहारोंका त्याग करता है वह विशेष रीतीसे कर्मोंका नाश करता है.

---

एवं पडिक्कमणाए काउसग्गे य विणयसज्झाए॥
अणुपेहासु य जुत्तो संथारगओ धुणदि कम्मं॥ ७१९॥
प्रतिक्रान्तौ तनूत्सर्गे स्वाध्याये विनये रतः॥
अनुप्रेक्षासु कर्मेति धुनीते संस्तरास्थितः॥ ७४६॥

विजयोदया—एवं उक्तेन क्रमेण। पडिक्कमणगे प्रतिक्रमणे काउस्सगे य। कायोत्सर्गे च। विणयसज्झाए विनयस्वाध्यायचो'। अणुपेहासु, य जुत्तो अनुप्रेक्षासु च युक्त। संथारगदो सस्तरारूढः। कम्मं धुणदि कर्म क्षपयति। खवण गदं॥

मूलारा—जुत्तो समाहित.। धुणदि संस्तरारूढः सम्यक्त्वादियुक्तः पापं निरस्यति। विशेषेणेत्यनुवर्तनात्तप-रिचारकादयोऽपि इति व्याख्येयम्। क्षपणा सूत्रतः ३२। अंकतः ५॥

तादृक् संन्याससप्रार्चिषि रुचिरवरे भावहैयंगवीन—
व्यालीढाः प्राच्यजन्मार्जितकलिसमिधो यायजूकः स जुव्हत्॥
सान्द्रानंदामृताशाधरविबुधमहाभव्यसभोगिसेव्यः।
स्फूर्जत्सर्वज्ञमूर्तिः पिवतु मुहुरिमा सूरिशिक्षा सुधावत्॥

इत्याशाधरानुस्मृतग्रंथसंदर्भे मूलाराधनादर्पणे पदप्रमेयार्थप्रकाशीकरणप्रवणे उत्तमार्थमहोद्योगो नाम पंचम आश्वासः ॥

अर्थ--उक्त क्रमसे संस्तरारूढ जो क्षपक प्रतिक्रमण, कायोत्सर्ग, विनय, स्वाध्याय, अनुप्रेक्षा, इनमें एकाग्र होकर कर्मका क्षय करता है. खवण सूत्रका विवेचन समाप्त हुआ

---

इत उत्तरं अनुशासनं प्रक्रम्यते इति निगदति—

णिज्जवया आयरिया संथारत्थस्स दिंति अणुसिट्ठिं ॥
संवेगं णिव्वेगं जणंतयं कण्णजावं से ॥ ७२० ॥

अनशननिरते तनुभृति सकलं भवभयजनकं विगलति कलिलं ॥
अनुहिमकिरणे ह्युदयति तरणौ कमलविकसने घनमिव तमः ॥ ७४७ ॥

क्षमणम् ।

निर्यापको गणी शिक्षां संस्तरस्थाय यच्छति ॥
कुर्वन्संवेगनिर्वेदौ कर्णे जपमथानिशम् ॥ ७४८ ॥
अनुशिष्टिं न चेद्दत्ते क्षपकाय गणाग्रणीः ॥
त्यजेदाराधनादेवीं तदानीं सिद्धिसंफलीम् ॥ ७४९ ॥

विजयोदया—णिज्जवगा आइरिया निर्यापका सूरयः । अणुसिट्ठिं दिंति श्रुतज्ञानानुसारेण शिक्षां प्रयच्छंति । संथारत्थस्स संस्तरस्थस्य । संवेग संसारभीरुतां । णिव्वेगं वैराग्यं च । जणंतगं उत्पादयन्तं । कण्णजावं कर्णजाप । से तस्मै क्षपकाय ॥

श्रीमूलाराधनादर्पणे षष्ठोऽध्यायः ।

अथ वीरजिनं नत्वा श्रीनिर्यापकसूरिणा ।
संपाद्या क्षपकस्यानुशिष्टिः स्पष्टीकरिष्यते ॥ १ ॥
मिथ्यात्वं नितरां निरस्य सुमजन्सम्यक्त्वमाराध्य सद्—
भक्तिर्भावनमस्कृतावभिरतो ज्ञानोपयोगं सदा ॥

कुर्वन्पंचमहाव्रतावनपरः सर्वंकषायेन्द्रिय-
ग्रामं संस्तरमावसत्युभयथा धन्यस्तपस्युद्यतः ॥ २ ॥

अथैवं प्रतिपन्नसन्न्यासस्योत्तमार्थसाधनोद्यतस्य मुमुक्षोर्भिक्षोर्निर्यापकाचार्येण संपाद्या शिक्षा गाथाना सप्तसप्तत्यधिकाष्टशत्या व्यावर्णयिष्यन्नुपक्षेपमाह—

मूलारा—णिव्वेदं संसारशरीरभोगवैराग्यं । कण्णजावं कर्णसमीपोच्चार्यमाणवचनमयीं क्षपकाय अनुशिष्टिं वक्ष्यमाणग्रंथप्रतिपाद्या ददाति । कर्णजपं च कर्णजाह्योच्चार्यमाणपंचनमस्कारादिपरमाक्षररूप ददातीति । मत्यत्र शब्दस्य लुप्तनिर्दिष्टस्याश्रयणात् ॥ तदुक्तम्—

निर्यापको गणी शिक्षा संस्तरस्थाय यच्छति ॥
कुर्वन्संवेगनिर्वेदौ कर्णेजपपरोऽनिशम् ॥

अर्थ—निर्यापक आचार्य संस्तरस्थ-संस्तरारूढ क्षपकको श्रुतज्ञानके अनुसार उपदेश देते हैंऔर संवेग और निर्वेग उत्पन्न करने वाला कर्णजाप देते हैं

---

कोऽसौ कर्णजापो य ते प्रयच्छन्तीत्यत्राचष्टे—

णिस्सल्लो कदसुद्धी विज्जावच्चकरवसधिसंथारं ॥
उवधिं च सोधइत्ता सल्लेहण भो कुण इदाणिं ॥ ७२१ ॥

शोधयित्वोपधिं शय्यां वैयावृत्यकरानपि ॥
निःशल्यीभूय सर्वत्र साधो ! सल्लेखनां कुरु ॥ ७५० ॥

विजयोदया—णिस्सल्लो मिथ्यादर्शनं, माया, निदानं इति त्रीणि शल्यानि तेभ्यो निःक्रान्तः । तत्त्वश्रद्धानेन, ऋजुतया, भोगनिस्पृहतया वा कदसुद्धी कृता शुद्धिर्निर्मलता रत्नत्रये येन स कृतशुद्धिः । विज्जावच्चकरवसधिसंथारं विविधा आपत् विपत् इत्युच्यते । व्याधय, उपसर्गा, परीषहा, असंयमो, मिथ्याज्ञान इत्यादिभेदेन तस्यामापदि यत्प्रति विधानं तद्वैयावृत्त्यं तत्करोति य आत्मन स वैयावृत्त्यकरस्त । वसतिसथारं वसतिसंस्तरं । उपधिं पिंछादिकं च । सोधयित्ता विशोध्य । सल्लेहणं सल्लेखना । कुण कुरु । इदाणिं इदानीं । किं ? संयमासंयमविवेकज्ञा असंयम त्रिधा मनो-

वाक्कायैः परिहरन्ति न वेति परीक्ष्य अयोग्यवैयावृत्यकराणां त्यागः । योग्यानां चानुज्ञा । पूर्वापराह्णयोर्वसतेः, संस्तरस्योपकरणाना च शुद्धिं कुरुतेति आज्ञापयता तच्छुद्धिः कृता भवति ॥

तात्कालिकीं गुरुसंपाद्यामनुशिष्टिं प्रपंचयिष्यन्सामान्यविशेषाभ्यां गाथात्रयेण तामुद्दिशति । तत्र सामान्यतस्तावत्—

मूलारा—सोधइत्ता वैयावृत्यकरादिचतुष्कं संशोध्य सुपरीक्ष्यायोग्याना त्यागो, योग्याना चानुज्ञा, वैय्यावृत्यकराणा शोधना । शय्यादित्रयस्य च विधिवत्प्रतिलेखनम् । सल्लेहण सल्लेखना मिथ्यात्वादिगणस्य सम्यक्त्वादिभावनया निराकरणं । भोः क्षपकरान । इदाणिं संप्रति प्रत्यासन्ने मरणक्षणे । सुतरा प्रयत्नविधापनार्थमिदमुच्यते ।

अर्थ— मिथ्यादर्शन, माया, और निदान ऐसे तीन शल्य हैं. तत्त्वश्रद्धानसे मिथ्यादर्शनका, सरलपना—निष्कपटना, निष्कपटतासे मायाशल्यका और भोगनिःस्पृहतासे निदानशल्यका नाशकर जिसने रत्नत्रयमें निर्मलता प्राप्त कर ली है ऐसे हे क्षपक मुने ! तू जो वैयावृत्य करनेवाले, वसतिका, उपधि और संस्तरकी शुद्धि करके इस समय सल्लेखना करो. व्याधि-रोग, उपसर्ग, असंयम, मिथ्याज्ञान और परीषहोंको विपत्ति कहते हैं ऐसी विपत्ति आनेपर जो उसका प्रतिकार करना उसको वैयावृत्य कहते हैं. इस वैयावृत्य करनेवाले परिचारकोंको वैयावृत्यकर कहते हैं. वैयावृत्य करनेवाले मुनि संयम असंयमके ज्ञाता है या नहीं इसका विचार क्षपकको करना चाहिये. यदि वे अयोग्य हो तो उनका त्याग करना चाहिये. वे असंयम का मन, वचन और शरीरसे त्याग करते हैं वा नहीं इसकी परीक्षा करके अयोग्य हो तो त्याग करना चाहिये. और योग्य परिचारकोंको वैयावृत्य करनेके लिये आज्ञा देनी चाहिये दिनके पूर्वकालमें और अपराण्हकालमें वसति, संस्तर, और उपकरणोंकी तुम दररोज शुद्धि करो ऐसी परिचारकोंको आज्ञा देनी चाहिये. ऐसी आज्ञा देनेसे उसने उनकी शुद्धि की ऐसा सिद्ध होता है.

---

मिच्छत्तस्स य वमणं सम्मत्ते भावणा परा भत्ती ॥
भावणमोक्काररदिं णाणुवजुत्ता सदा कुणसु ॥ ७२२ ॥

मिथ्यात्ववमनं दृष्टिभावनां भक्तिमुत्तमाम् ॥
रतिं भावनमस्कारे ज्ञानाभ्यासे कुरूयमम् ॥ ७५१ ॥

विजयोदया – मिच्छत्तस्स य वमण मिथ्यात्वस्य वमन । सम्मत्ते भावणा तत्त्वश्रद्धाने असकृद्वृत्ति' । परा उत्कृष्टा भक्ति. । भावणमोक्काररदी नमस्कारो द्विविधः द्रव्यनमस्कारो भावनमस्कार' । नमस्तस्मै इत्यादि शब्दोच्चारणं, उत्तमागावनति., कृताजलिता च द्रव्यनमस्कार ॥ नमस्कर्तव्याना गुणानुरागो भावनमस्कारस्तत्र रति ॥ णाणुवयोग श्रुतज्ञानोपयोग च । सदा कुणसु कुर्विति ॥ सूत्रमिद ॥

तामेवानुशिष्टि विशेषेणोद्दिशति–

मूलारा—वमणं त्यागं । भावणा असकृद्वृत्तिं । भत्ती भक्तिं । प्रक्रमादर्हदादिष्वेव । भावणमोक्काररदी नमस्करणीयार्हदादिगुणानुरागलक्षणे भावप्रणामे आसक्तिं । णाणुवओगं श्रुतज्ञानपरिणतिं ॥

अर्थ—हे क्षपक ! तू सदा मिथ्यात्वका वमन कर, अर्थात् मिथ्यात्वका त्याग कर और सम्यग्दर्शनमें हमेशा प्रवृत्ति कर. अर्हदादि परमेष्ठिओंमें उत्कृष्ट भक्ति कर भावनमस्कारमें आसक्त होकर हमेशा ज्ञानोपयोगमें तत्पर हो. यह गाथार्थ हुआ.

गाथामें भावनमस्कार शब्द है. नमस्कारके भावनमस्कार और द्रव्यनमस्कार ऐसे दो भेद हैं. ' नमस्तस्मै जिनाय ' ' श्रीजिनेश्वरको नमस्कार हो ' ऐसा मुखसे कहना, मस्तक नम्र करना, हाथ जोडना यह द्रव्यनमस्कार है. जिनको नमस्कार करना योग्य है ऐसे व्यक्तिओंके गुणोंपर अनुराग करना यह भावनमस्कार है. इस भावनमस्कारमें उद्युक्त रहनेके लिये आचार्यने इस गाथामें क्षपकको प्रेरणा की है. तथा ज्ञानोपयोगमें अर्थात् श्रुतज्ञानमें परिणति कर ऐसा क्षपकको कहते हैं.

---

पंचमहव्वयरक्खा कोहचउक्कस्स णिग्गहं परमं ॥
दुद्दंतिंदियविजयं दुविहतवे उज्जमं कुणह ॥ ७२३ ॥
मुने ! महाव्रतं रक्ष कुरु कोपादिनिग्रहम् ॥
हृषीकनिर्जयं द्वेधा तपोमार्गे कुरूद्यमम् ॥ ७६२ ॥

विजयोदया—पंचमहव्वयरक्खा पचाना महाव्रताना रक्षां । कोहचउक्कस्स रोषचतुष्कस्य । णिग्गह निग्रह । परमं प्रकृष्टं । दुद्दंतिंदियविजय दुर्दांतेन्द्रियविजय । दुविधतवे द्विप्रकारे तपसि । उज्जमं उद्योग । कुणसु कुरु ॥

तथा—

मूलारा—कोधचउक्कस्स क्रोधमानमायालोभानां। दुद्दंतिंदियविजयं। सम्यग्दमितानां चक्षुरादीनां विशेषेण जयः स्ववशीकरणम्॥

अर्थ—हे मुने! तू पंच महाव्रतोंका रक्षण कर. क्रोध, मान, माया और लोभ इन चार कषायोंका नाश कर. दुःखसे जिनका दमन कर सकते हैं ऐसे आंख, कान वगैरह इंद्रियोंको विशेष प्रकारसे तू जीत ले. बाह्य और अभ्यंतर तपोंमें तूं तत्पर रह.

---

मिच्छत्तस्स य वमणं व्याचष्टे—

संसारमूलहेदुं मिच्छत्तं सव्वधा विवज्जेहि॥
बुद्धिं गुणण्णिदं पि हु मिच्छत्तं मोहिदं कुणदि॥ ७२४॥

भवद्रुममहामूलं मिथ्यात्वं मुंच सर्वथा॥
मोह्यते सगुणां बुद्धिं मद्येनेव मुने! लघु॥ ७१३॥

विजयोदया—संसारमूलहेदु संसारस्य मूलकारणं। मिच्छत्तं अश्रद्धानं। सव्वधा मनोवाक्काये। विवज्जेहि वर्जय। बुद्धिं गुणण्णिदं पि हु बुद्धिं। गुणण्णिदं पि गुणान्वितामपि। मिच्छत्तं मिथ्यात्वं मोहिदं मुग्धां। कुणदि करोति। अत्रेदं विचार्यते। कथं प्रथमता मिथ्यात्वस्य? न हीदं संभाव्यते। असंयमादिभ्यो मिथ्यात्वं प्रथममुपजातमिति कुतः? यथा मिथ्यात्वं स्वनिमित्तसंनिधानाद्भवति, एवमसंयमादयोऽपीति का तस्य प्रथमता? अथ तद्धेतुरेव दर्शनमोहः प्रथमं भवति। पश्चाच्चारित्रमोहादीनीत्येतदपि असत्। तदा कर्माष्टकसद्भावात्। एवं सामान्यतः सूत्रकारः 'मिथ्यादर्शनाविरतिप्रमादकषाययोगा बंधहेतवः' इति वचने मिथ्यात्वं बंधहेतुषु पूर्वमुपन्यस्तं बंधपुरःसरश्च संसारः, संसारमूलहेतुर्मिथ्यात्वं बुद्धिं अर्थयाथात्म्यपरिच्छेदगुणसमन्वितामपि मिथ्यात्वं विपरीतां करोति इत्याह। अन्ये तु वदंति। बुद्धीगुणण्णिया पि खु शुश्रूषाश्रवणग्रहणधारणादयो बुद्धेर्गुणास्तद्धेतुमपीति॥

मिथ्यात्ववमनविधिसूत्रं व्याकर्तुं दश गाथाः सूत्रयन्सर्वात्मना तत्त्यागं विधेयतयोपदिश्यापायभूयिष्ठतया समर्थयते॥

मूलारा—संसारमूलहेदुं संसारकारणकर्मबंधप्रधानकारणं। गुणण्णिदं पि गुणान्वितामपि। शुश्रूषाश्रवण-

ग्रहणधारणविज्ञानोहापोहतत्त्वाभिनिवेशलक्षणाष्टगुणयुक्तामपि । मोहिदं मुग्धा विपर्यासग्रहावेशेन यथात्र द्वस्तुपरिच्छेदप-रिभ्रष्टाम्। अत्रेयं गाथासूत्रे न श्रूयते।

मूलारा--एता विजयाचार्यो नेच्छति।

' मिथ्यात्वका वमन करो ' इस वाक्यका विशेष स्पष्टीकरण करते हैं—

अर्थ—संसार का मूलकारण मिथ्यात्व ही है. अर्थात् मिथ्याश्रद्धान ही संसारका मूल है इस मिथ्या त्वका हे क्षपक ! तू मन, वचन और कायसे सर्वथा त्याग कर. यह मिथ्यात्व गुणोंसे युक्त ऐसी बुद्धीको भी मुग्ध करता है.

यहा शंका—मिथ्यात्वको सर्व कर्मो में प्रथम आप कहते हैं वह योग्य नहीं है जैसे मिथ्यात्व अपने कारणोंसे उत्पन्न होता है वैसी असंयमादि कों की भी उत्पात्ति अपने २ कारणोंसे होती है अतः मिथ्यात्वका कारण दर्शनमोहनीय कर्म प्रथम उत्पन्न होता है अनतर चारित्र मोहादिकोंकी उत्पत्ति होती है ऐसा भी कहना असत् है. क्योंकि हमेशा आत्मामें आठो कर्मों का सद्भाव है.

उत्तर—सामान्यत' सूत्रकारने ' मिथ्यात्वाविरतिप्रमादकषाययोगा बंधहेतवः ' इस सूत्रमें मिथ्यात्व को प्रथम स्थान दिया है अर्थात् बंधके कारणोंमें मिथ्यात्वका प्रथम उल्लेख है. संसार बंधपूर्वक है और संसार का मूल कारण मिथ्यादर्शन है.

यह मिथ्यात्व बुद्धीको विपरीत करता है यहां कितनेक आचार्य ऐसा कहते हैं–शुश्रूपा–सुननेकी इच्छा शास्त्रश्रवण करना, श्रवणकर उसको हृदयमें धारण करना, कालांतरमें भी धारण किया हुआ नही भूलना इत्या-दिक बुद्धीके गुण हैं. मिथ्यात्व इनको भी विपरीत बनाता है. अर्थात् बुद्धि और उसके शुश्रूपादिकके कारण भी मिथ्यात्वके सहवाससे विपरीत होते हैं.

---

अतद्रूपवस्तुनि तद्रूपावभासिता कथं विज्ञानस्येत्याशंकाया विपर्यस्तमपि ज्ञानमुदेति तन्निमित्तसद्भावादित्याचष्टे--

परिहर तं मिच्छत्तं सम्मत्ताराहणाए दढचित्तो ॥
होदि णमोक्कारम्मि य णाणे वदभावणासु धिया ॥ ७२५ ॥

मयतण्हियाओ उदयन्ति मया मण्णंति जह सतण्हयगा ॥
सब्भूदंति असब्भूदं तध मण्णंति मोहेण ॥ ७२६ ॥

पिब सम्यक्त्वपीयूषं मिथ्यात्वाविषमुत्सृज ॥
निधेहि भक्तितश्चित्ते नमस्कारमनारतम् ॥ ७५४ ॥
मिथ्यात्वमोहिताः सत्यमसत्यं जानते जनाः ॥
कुरंगा इव तृष्णार्ताः सलिलं मृगतृष्णिकाम् ॥ ७५५ ॥

विजयोदया—मयतण्हिया मृगतृष्णिकाशब्देन आदित्यरश्मयो भौमेनोष्मणा संपृक्ता उच्यन्ते । ता अजलभूता । मया मण्णति उदगति । मृगा मन्यंते उदकमिति । यथा सतण्हगा तृष्णासंतप्तलोचना । तह य तथैव । मृगा इव नरा अपि । असब्भूद सब्भूदंति मण्णति मोहेण अतत्त्वमपि तत्वमित्यवगच्छन्ति दर्शनमोहेन हेतुना॥

स्वनिमित्तसन्निधानाज्ज्ञानस्य विपर्यासः स्यादिति दृष्टान्तेन समर्थयते—

मूलारा—मयतण्हिया मृगतृष्णाशब्देन भौमेनोष्मणा संपृक्ताः सूर्यरश्मय उच्यंते । उदयात्ति उदकमिति । सब्भूदंति सद्भूतमिति । मोहेण दर्शनमोहेन ॥

अर्थ—हे क्षपक मुने ! तू ऐसे मिथ्यात्वका त्यागकर और सम्यक्त्वकी आराधनामें अपनेको स्थिर कर पंच परमेष्ठिओंके नमस्कारसें, ज्ञानाराधनामें और व्रताभ्यासमें तू दृढ हो

जो वस्तु जिस स्वरूपका धारक नहीं है ज्ञान उसको अन्यरूपसे कैसा जानेगा ? इस शंकापर आचार्य उत्तर देते हैं--- ज्ञान विपरीतभी होता है क्योकि उसको विपरीत करनेके कारण मिलते हैं. इसका स्पष्टीकरण—

अर्थ—सूर्यके प्रचंड किरणोंसे जब जमीन अत्यंत गरम हो जाती है. तब उसकी उष्णता सूर्यके किरणोंसे मिश्र होकर पानीके समान दीखती हैं. प्याससे जिनकी आखें संतप्त हो रही हैं ऐसे हरिणोंको उस समय सूर्यके किरणोंमें जलका आभास होने लगता है. वैसा मिथ्यात्व कर्मके उदयसे इस जीवको असत्यपदार्थ भी सत्य भासने लगता है. अतत्त्वको मिथ्यात्वग्रस्त जीव तत्त्वरूप समझता है.

मिथ्यात्वजन्यमोहमाहात्म्यप्रख्यापनायाह—

मिच्छत्तमोहणादो धत्तूरयमोहणं वरं होदि ॥
वड्ढेदि जम्ममरणं दंसणमोहो दु ण दु इदरं ॥ ७२७ ॥

मिथ्यात्वमोहतो जंतोर्वरं कनकमोहनम ॥
दत्ते मृत्युसहस्राणि प्रथमं न परं पुनः ॥ ७२६ ॥

विजयोदया—मिच्छत्तमोहणादो मिथ्यात्वजन्यान्मोहात्। धत्तूरयमोहण उन्मत्तरससेवाजनितमोहनं। वरं होदि शोभन भवति। कथ? वड्ढेदि वर्धयति। जम्ममरणं जन्ममरणं च विचित्रासु योनिषु। किं दंसणमोहो दर्शनमोहजन्य' कलंकः। ण दु इदरं जम्ममरण वड्ढेदि नैव धत्तूरकमोहनं जन्ममरणपरंपरा आनयति कतिपयदिनभाविमोहसपादनोद्यत अनंतकालवर्तिवैपरीत्यजननक्षम मोहनं अतिशयेन निकृष्टमिति भाव'। ततो जन्ममरणप्रवाहभीरुणा भवता त्याज्यं मिथ्यात्वं इति।

मिथ्यात्वजन्यमोहमहिमानमादर्शयति—

मूलारा—वड्ढेदि वर्धयति ॥

मिथ्यात्वसे उत्पन्न हुए मोहके माहात्म्यका आचार्य कथन करते हैं—

अर्थ—मिथ्यादर्शनसे जो मोह परिणाम उत्पन्न होता है उसमे धत्तूरका सेवन करनेसे उत्पन्न हुआ मोह अर्थात् उन्मत्तपना अच्छा है ऐसा हम समझते हैं. क्यों कि दर्शनमोहनीयसे उत्पन्न हुआ मोह अनेक कुयोनीओंमें जन्म मरणोंकी वृद्धि करता है. परन्तु धत्तूर खानेसे उत्पन्न हुआ पागलपना जन्ममरणको नहीं बढाता है तथा वह थोडे दिनपर्यंतही जीवमें रह सकता है इसलिये अनंतकालतक पदार्थोंका विपरीत स्वरूप दिखानेवाला दर्शन मोह-जन्य मोहपरिणाम अत्यंत निकृष्ट है ऐसा समझना चाहिये. जन्म मरणके प्रवाहसे डरनेवाले हे क्षपक! तू ऐसे दुष्ट मिथ्यात्वका त्याग कर

---

ननु प्रागेव परित्यक्तं मिथ्यात्व तत्कथं इदानीं तत्त्यागोपदेश इत्याशंकायामाह—

जीवो अणादिकालं पयत्तमिच्छत्तभाविदो संतो ॥
ण रमिज्ज हु सम्मत्ते एत्थ पयत्तं खु कादव्वं ॥ ७२८ ॥

अनादिकालमिथ्यात्वभावितो न प्रवर्तते ॥
सम्यक्त्वेऽयं यतस्तेन प्रयत्नोऽत्र विधीयते ॥ ७८७ ॥

विजयोदया—जीवो अणादिकालं पयत्तमिच्छत्तभाविदो संतो जीवो ऽनादिकालप्रवृत्तमिथ्यात्वभावितः सन्। ण रमिज्ज खु नैव रमेत। सम्मत्ते सम्यक्त्वे एत्थ अत्र सम्यक्त्वे। पयत्तं प्रयत्न। कादव्वं खु कर्तव्य एव। अनंतकाले परिभावितं मिथ्यात्वं दुस्त्यजं तदेव दु:खत्याज्य। यथोरगश्चिरपरिचितं छिद्रं निवार्यमाणोऽपि बलात्प्रविशति इति कर्तव्यं सम्यक्त्वे दार्ढ्यं ॥

मूलारा—एत्थ अत्र सम्यक्त्वे। खु कादव्वं कर्तव्य एव प्रयत्नः। निवार्यमाणोऽपि जीवश्चिरभावित मिथ्यात्वमनुयात्युरग इव छिद्रमिति ॥

अर्थ—अनादिकालसे जीवमें मिथ्यात्व चला आया है इससे यह जीव सम्यक्त्वमें रममाण होता नहीं. इस मिथ्यात्वकाही स्वाद इसको अनादिकालसे आजतक आ रहा था इस लिये यह जीव सम्यक्त्वमें नही रमेगा. इस वास्ते सम्यक्त्वमें प्रयत्न करनेके लिये जीवको वारवार मिथ्यात्वका त्याग करनेका आचार्य उपदेश करते हैं अनंतकालसे मिथ्यात्त्वका अभ्यास होनेसे उसका त्याग करना वडाही कठिन है जैसे सर्प अपने चिरपरिचित बिलमें निवारण करने परभी प्रवेश करता है वैसे इस जीवको भी वारवार मिथ्यात्व का त्याग करनेके लिये और सम्यक्त्वमें दृढता लानेके लिये वारंवार मिथ्यात्वत्यागका उपदेश करना अयोग्य नहीं हैं

---

अग्गिविसकिण्हसप्पादियाणि दोसं ण तं करेज्जण्हू ॥
जं कुणदि महादोसं तिव्वं जीवस्स मिच्छत्तं ॥ ७२९ ॥

विजयोदया—अग्गिविसकिण्हसप्पादिगाणि अग्निर्विषं कृष्णसर्प इत्यादीनि। दोसं ण तं करेज्जण्हू दोषं तं न कुर्यु। ज कुणदि यं करोति। महादोस महात दोषं। जीवस्स जीवस्य। तिव्व तीव्र। किं ? मिच्छत्त मिथ्यात्वं अश्रद्धान ॥ अग्न्यादिभ्यो मिथ्यात्वस्य विशिष्टा दुष्टतामाचष्टे—

मूलारा—करेज्जण्हू कुर्युः। तदेव स्पष्टयति ॥

अर्थ—आग, विष और काला सर्प वगैरह पदार्थोंसे भी उतनी हानि होती नहीं. जितनी वडी हानि तीव्र मिथ्यात्वसे जीवोंकी होती हैं अर्थात् तत्त्वमें अश्रद्धान करनेसे संसारमें भ्रमण करना पडता है

---

अग्गिविसकिण्हसप्पादियाणि दोसं करंति एयभवे ॥
मिच्छत्तं पुण दोसं करेदि भवकोडिकोडीसु ॥ ७३० ॥

विपाग्निकृष्णसर्पाद्याः कुर्वन्त्येकत्र जन्मनि ॥
मिथ्यात्वमावहेद्दोपं भवानां कोटिकोटिषु ॥ ७५८ ॥

विजयोदया--अग्न्यादिभि क्रियमाणस्य अल्पता मिथ्यात्वेन संपाद्यस्य च महत्ता दर्शयत्युत्तरगाथया । अ-ग्न्यादीन्येकभवदु खदानि मिथ्यात्व पुनर्दोप करोति भवाना कोटीकोटीषु ॥

मूलारा---स्पष्टम् ॥

अर्थ—अग्नि, विप और काला सर्प वगैरह पदार्थोंसे जीवकी हानि एक ही भवमें हो सकती हैं परंतु मिथ्यात्वसे अनेक कोटिकोटिभवोंमें हानि होती है.

---

मिच्छत्तसल्लविद्धा तिव्वाओ वेदणाओ वेदंति ॥
विसलित्तकंडविद्धा जह पुरिसा णिप्पडीयारा ॥ ७३१ ॥

विद्धो मिथ्यात्वशल्येन तीव्रां प्राप्नोति वेदनाम् ॥
कांडेनेव विषाक्तेन कानने निःप्रतिक्रियः ॥ ७५९ ॥

विजयोदया—मिच्छत्तसल्लविद्धा मिथ्यात्वाख्येन शल्येन विद्धा । तिव्वाओ वेदणाओ तीव्रा वेदना । वेदंति अनुभवन्ति । विसलित्तकंडविद्धा विपलिप्तेन शरेण विद्धाः । जह यथा । पुरिसा पुरुषाः । णिप्पडीयारा निष्प्रतीकाराः ॥

मिथ्यात्वकृतमपकारं दर्शयति--

मूलारा--वेदन्ति अनुभवंति । णिप्पडीयारा प्रतीकाररहिताः । अचिकित्स्याः संत इत्यर्थः ॥

अर्थ--विपलिप्त बाण शरीरमें घुसनेपर उसका विप सर्व शरीरमें पसरकर मनुष्य प्राणरहित होता है. अर्थात् उस पुरुषपर कुछ इलाज हो नहीं सकता. वैसा मिथ्यात्वशल्यसे विद्ध हुए मनुष्य तीव्र वेदनाओंका अनुभव लेते हैं

---

अच्छीणि संघसिरिणो मिच्छत्तणिकाचणेण पडिदाइं ॥
कालगदो वि य संतो जादो सो दीहसंसारे ॥ ७३२ ॥

मिथ्यात्वोत्कर्षतः संघश्रीसंज्ञस्य विलोचने ॥
गलिते प्राप्तकालोऽपि यातोऽसौ दीर्घसंसृतिम् ॥ ७६० ॥

विजयोदया--अच्छीणि अक्षिणी। सघसिरिणो सघश्रीसज्ञितस्य। मिच्छत्तणिकाचणेण मिथ्यात्वप्रकर्षेण। पडिदाणि पतिते। इहैव जन्मनि। कालगदो वि य सतो मृत्यापि। जादो सो। जातोऽसौ। दीहससारे दीर्घससारे ॥

तदेवोपाख्यानेन दृढयति-

मूलारा—संघसिरिणो संघश्रीसंज्ञितस्यामात्यस्य। मिच्छत्तणिकाचणेण मिथ्यात्वप्रकर्षेण। कालगदो मृतः ॥

अर्थ-संघश्री नामक प्रधान की आखें तीव्र मिथ्यात्व से नष्ट हुई और मरणके अनंतर वह दीर्घ संसारी हुआ.

---

कडुगम्मि अणिव्वलिदम्मि दुद्धिए कडुगमेव जह खीरं ॥
होदि णिहिदं तु णिव्वलियम्मि य मधुरं सुगंध च ॥ ७३३ ॥

कटुकेऽलावुनि क्षीरं यथा नश्यत्यशोधिते ॥
शोधिते जायते हृद्यं मधुरं पुष्टिकारणम् ॥ ७६१ ॥

यदि नाम उपगतमिथ्यात्वोऽस्मि तथापि दुर्धरं चारित्रमनुष्ठितं मया तदस्मान्निस्तरणे समर्थमित्याशा न कर्तव्येति।

विजयोदया--कडुगम्मि दुद्धिए कटुकालाब्वा। अणिव्वलिदम्मि अशुद्धाया। णिहिद खीरं निक्षिप्तं क्षीरं। जहा कडुगमेव होदि यथा कटुकरसमेव भवति। एवकारेण माधुर्यव्यावृत्ति क्रियते। णिव्वलिदम्मि य शुद्धायामलाब्वा। णिहिदं निक्षिप्तं क्षीरं जह मधुरं होदि सुगधं च। यथा मधुर भवति सुरभि च ॥

मिथ्यात्वाविष्टोऽपि दुश्चरतपश्चारित्राद्याचरणादस्मान्निस्तारिष्यामीत्याशा निरसितुं दृष्टान्तपुरःसरं गाथाद्वयेनोत्तरमाह—

मूलारा—अणिम्मलिदम्मि अशोधिते। दुद्धिएणे तुंबके।

यद्यपि मैं मिथ्यात्वयुक्त हूं तो भी मैंने दुर्धर चारित्र का पालन किया है इसलिये यह दीर्घ संसारसे मेरा रक्षण करेगा ऐसी आशा नहीं करनी चाहिये ऐसा आशय दिखाते हैं—

अर्थ—गीरसहित कटुक तूंबीमें डाला हुआ दूध कडु होजाता है. अर्थात् उसका मधुरपना सब नष्ट होता है. परंतु शुद्ध अर्थात् गीररहित तूंबीमें रक्खा हुआ दूध कडु होता नहीं. वह मधुर और सुगंधित रहता है.

---

तह मिच्छत्तकडुगिदे जीवे तवणाणचरणविरियाणि ॥
णासंति वंतमिच्छत्तम्मि य सफलाणि जायंति ॥ ७३४ ॥

तपोज्ञानचरित्राणि समिथ्यात्वे तथांगिनि ॥
नश्यंति वांतमिथ्यात्वे जायन्ते फलवन्ति च ॥ ७६२ ॥
विविधदूषणकारि कुदर्शनं लघु विमुच्य कुमित्रमिवोत्तमाः ॥
सकलधर्मविधायि सुदर्शनं सुविभजंति सुमित्रमिवाशनम् ॥ ७६३ ॥

इति मिथ्यात्वापोहनम् ॥

विजयोदया—तह तथा। मिच्छत्तकडुगिदे मिथ्यात्वेन कटूकृते जीवे। तवणाणचरणविरियाणि तपो, ज्ञान,चारित्र वीर्यमित्येतानि णासंति नश्यन्ति। सम्यक्त्वरूपविनाशात्। समीचीनं, तपो,ज्ञानं, चरणं, वीर्यानिगूहनं च मुक्त्युपायो न तप प्रभृतिमात्र। सा च सम्यक्श्रद्धाबलेनैव नान्यथा। वंतमिच्छम्मि निरस्तमिथ्यात्वे जीवे सफलानि फलसमन्वितानि तपःप्रभृतीनि। जायन्ति जायन्ते। किं तपसः फल ? अभ्युदयसुख, निःश्रेयससुखं वा। मिच्छत्तस्स य वमणं इत्येतद्व्याख्यात। मिच्छत्त ॥

मूलारा—णासंति नश्यन्ति। सम्यक्त्वरूपविनाशात् ॥ वंतमिच्छत्तम्मि निरस्तमिथ्यात्वजीवे। सफलाणि अभ्युदयनिःश्रेयससुखकराणि। इति मिथ्यात्ववमनम् ॥

अर्थ—वैसे मिथ्यात्वसे विपरीत रुचि अर्थात् विपरीत श्रद्धानी बने हुये इस जीवमें तप, ज्ञान, चारित्र और वीर्य ये गुण नष्ट होते हैं अर्थात् मिथ्यात्वरहित तप, ज्ञान, चारित्र और वीर्य ये मुक्ती के उपाय हैं परंतु एकेक तपादिक मुक्तीके उपाय नहीं. जब सम्यग्दर्शनकी प्राप्ति होती है तब तपादिकमें सम्यक्पना आता है इसके अभावसे तपादिकोंमें सम्यक्पना आ नहीं सकता. मिथ्यात्वका त्याग जिसने किया है ऐसे जीवमें—सम्य-

ग्दृष्टिमें तपादिक सद्गुण सफल होते हैं इस तपश्चरणसे इहलोकका सुख और इंद्रपदकी प्राप्ति होती है और मोक्षसुखका भी लाभ होता है. 'मिच्छत्तस्स य वमणं' इस गाथासूत्रका यहां तक विवेचन किया.

---

सम्मत्तं भावणा इत्येतद्व्याचष्टे—

मा कासि तं पमादं सम्मत्ते सव्वदुक्खणासयरे ॥
सम्मत्त खु पदिट्ठा णाणचरणवीरियतवाणं ॥ ७३५ ॥
मा स्म कार्षीः प्रमादं त्वं सम्यक्त्वे भद्रवर्धके ॥
तपोज्ञानचरित्राणां सस्यानामिव पुष्करं ॥ ७६४ ॥

विजयोदया—मा कासि मा कार्षीः । त भवान् । पमाद प्रमाद् । सम्मेत्त सम्यक्त्वे । सव्वदु खणासणगे सर्वदु:खनिर्मूलनोद्यते । कथं सम्यक्त्व सर्वदु खनाशकारि ? ननु ज्ञानादीन्यपि सर्वदु खनिवृत्तिनिमित्तानि इत्यत आह—

सम्मत्त खु श्रद्धानमेव तत्त्वस्य । पदिट्ठा आधार । णाणचरणवीरियतवाण ज्ञानस्य, चरणस्य, वीर्याचारस्य, तपसश्च । ननु सर्वं एव परिणाम परिणामिद्रव्याधारो न परस्परमधिकरणता याति तत कथमुच्यते सम्यक्त्वमाधार इति । यथा परिणामिद्रव्यमंतरेण ज्ञानादीनामनवस्थितिरेव समीचीनता तेषा न दर्शन विनेति दर्शनस्याधारता ॥

सम्यक्त्वभावना गाथाष्टकेन व्याचक्षाण: क्षपक तदवधानपरायणं कर्तुमाह—

मूलारा—मा कासि मा कार्षीः । तं त्वं । पमादं अनवधानम् । पदिट्ठा प्रतिष्ठा आश्रय. । ज्ञानादीना जीवद्रव्य विनावस्थितिरिव सम्यक्त्वं विना समीचीनता न स्यादिति तस्य तदाधारतोच्यते ॥

'सम्मत्तभावणा' इस पदका स्पष्टीकरण करते हैं

अर्थ – यह सम्यग्दर्शन संपूर्ण दुःखों का नाश करता है इसलिये इसमें हे क्षपक तुम प्रमादी मत बनो. शंका—सम्यग्दर्शनसे सर्व दुःखोंका नाश कैसे होता है? उत्तर—यह सम्यग्दर्शन अर्थात् जीवादितत्वोंका श्रद्धान ज्ञान, चारित्र, वीर्य और तपका आधार है. इसलिये यह संपूर्ण दुःखो का नाश करता है ऐसा समझना चाहिये. शंका–परिणाम परिणामिद्रव्यके आधारसे रहते हैं इस वास्ते वे अन्योन्य आधार होते नहीं. अतः सम्यक्त्व परिणाम ज्ञानादि परिणामोंका आधार हैं ऐसा आप क्यों कहते हैं. उत्तर-जैसे परिणमनशील द्रव्यके विना–आत्मा

के विना ज्ञानादिक रहते नहीं वैसे ज्ञान, चारित्र, वीर्य और तप को सम्यक् पना–सम्यग्दर्शनके विना प्राप्त होता नहीं इस लिये सम्यदर्शनको आधार माना है

---

णगरस्स जह दुवारं मुहस्स चक्खू तरुस्स जह मूलं ॥
तह जाण सुसम्मत्तं णाणचरणवीरियतवाणं ॥ ७३६ ॥
सारं द्वारं पुरस्येव वक्रस्येव विलोचनम् ॥
मूलं महीरुहस्येव संज्ञानादेः सुदर्शनम् ॥ ७६५ ॥
यत्नानि नायकेनेव शरीराणीव जंतुना ॥
ज्ञानादीनि प्रवर्तंते सम्यक्त्वेन विना कुतः ॥ ७६६ ॥

विजयोदया—णगरस्स जह दुवारं नगरस्य द्वारमिव नगरप्रवेशनोपायो यथा द्वारं। तहा तथा सम्मत्तं सम्यक्त्व द्वार। णाणचरणवीरियतवाण ज्ञानादीना । एव हि ज्ञानादीन्यनुप्रविष्टो भवति जीवो यदि परिणतो भवेत्सम्यक्त्वे तदतरेण सम्यग्ज्ञानाद्यनुप्रवेशस्यासभवात् । न हि सातिशयमवध्यादि, यथाख्यात चारित्र, वहुतरनिर्जरानिमित्तं वा तपः प्रतिलभते जतु सम्यक्त्व विना। मुहस्स चक्खू जहा मुखस्य चक्षुर्यथा शोभाविधायि तथा ज्ञानादीना सम्यक्त्वं विधत्ते श्रद्धान। तरुस्स मूलं यथा तरोर्मूलं यथा स्थितिनिबंधनं, तथा सम्यक्त्वं ज्ञानादिस्थितिनिमित्तं ॥

ज्ञानादीनि प्रति सम्यक्त्वस्य प्रवेशशोभावहत्वस्थितिनिमित्तत्वानि दर्शयति—

मूलारा—दुवारं द्वारेण पौरजनो नगरमिव सम्यक्त्वेन ज्ञानादिपु प्रविशति जीव। न ह्यसौ सातिशयमवध्यादिज्ञानं यथाख्यातचारित्रं वहुतरनिर्जरानिमित्तं वा प्रतिलभते जन्तुः सम्यक्त्वं विना ॥

अर्थ—जैसे द्वार नगरमें प्रवेश करनेका उपाय है. वैसे सम्यग्दर्शन ज्ञान, चारित्र, वीर्य और तपका आत्मामें प्रवेश होनेके लिये द्वारके समान है. अर्थात् जब आत्मामें सम्यक्त्वकी उत्पत्ति होती है तब उसमें ज्ञानादिकोंका भी प्रवश होता है. सम्यक्त्वके विना सम्यग्ज्ञान, तप, चारित्रादिकोंकी प्राप्ति होती ही नहीं. सम्यग्दर्शनकी प्राप्ति न होनेसे जीवको विशिष्ट अवध्यादिक ज्ञान, यथाख्यातचारित्र, कर्मकी अतिशय निर्जरा करनेवाला तप प्राप्त होते ही नहीं. मुखको आखोंसे जैसा सौंदर्य प्राप्त होता है तथा ज्ञानादिकोंमें सम्यग्दर्शनसे सम्यक्पना प्राप्त होता है. जैसे झाडको मूलसे दृढता आती है वैसे ज्ञानादिकोंमें स्थिरता और दृढता सम्यग्दर्शनसे प्राप्त होती है.

---

भावाणुरागपेमाणुरागमज्जाणुरागरत्तो वा ॥
धम्माणुरागरत्तो य होहि जिणसासणे णिच्चं ॥ ७३७ ॥

दंसणभट्ठो भट्ठो दंसणभट्ठस्स णत्थि णिव्वाणं ॥
सिज्झन्ति चरियभट्ठा दंसणभट्ठा ण सिज्झंति ॥ ७३८ ॥

दंसणभट्ठो भट्ठो ण हु भट्ठो होइ चरणभट्ठो हु ॥
दंसणममुयत्तस्स हु परिवडणं णत्थि संसारे ॥ ७३९ ॥

भ्रष्टोऽस्ति दर्शनभ्रष्टो व्रतभ्रष्टोऽपि नो पुनः ॥
पतनं ह्यस्ति संसारे न दर्शनममुंचतः ॥ ७६७ ॥
ये धर्मभावमज्जादिप्रेमरागानुरंजिताः ॥
जैने संति मते तेषां न किंचिद्वस्तु दुर्लभम् ॥ ७६८ ॥

विजयोदया—दंसणभट्ठो भट्ठो दर्शनाद्भ्रष्टो भ्रष्टतमः। चरणभट्ठो वि चारित्रभ्रष्टोऽपि दर्शनादभ्रष्टः। ण हु न च। भट्ठो होदित्ति वाक्यशेषं कृत्वा संबंध। न तु तथा भ्रष्टो भवति चारित्रभ्रष्ट यथा दर्शनाद्भ्रष्टः। दंसणं श्रद्धानं। अमुयत्तस्स अत्यजत। चारित्राद्भ्रष्टस्यापि परिवडण ससारे णत्थि खु परिपतनं ससारे नास्त्येव। असयमनिमित्तार्जितपापसंहतेरस्त्येव ससार। किमुच्यते परिपतन नास्तीति? अयमभिप्राय — परि समतात्सर्वासु गतिषु चतसृषु संचरणं नास्तीति। स्वल्पत्वात्संसार सन्नपि नास्तीति व्यवह्रियते। तथा हि स्वल्पद्राविणोऽधन इत्युच्यते। दर्शनात्प्रभ्रष्टस्य अर्धपुद्गलपरिवर्तन भवत्यतिमहत्ससारमिति निकृष्टतमो दर्शनभ्रष्ट ॥ *

अर्थ—कितनेक लोक भावानुरागी रहते हैं जैसे जिनदत्त श्रेष्ठी. अर्थात् जो जिनेश्वरने वस्तुस्वरूप कहा है वह सत्य ही है ऐसा पक्का श्रद्धान करनेवाला मनुष्य तत्वका स्वरूप मालूम नही भी हो तो भी जिनेश्वरका कहा हुआ तत्वस्वरूप कभी झूठा होता ही नहीं ऐसी श्रद्धा करता है इसको भावानुराग कहते हैं. प्रेमयुक्त अनुरागका दृष्टान्त

* दंसणभट्ठो भट्ठो इस गाथासे लेकर अहिंसा, सत्य, अचौर्य महाव्रत इतने विषयोका वर्णन करनेवाली गाथाओंकी मूलाराधना पंजिका कारंजाकी मूलप्रतीमें नहीं है बीचके पत्र ही नष्ट होगये हैं अतः यहासे हमने विजयोदया ही जोड दी है

मणिचूल है. इसने अपने मित्रको—सगरचक्रवर्तीको बार बार समझाकर भोगादिकोंसे विरक्त किया था. जिसके ऊपर प्रेम है उसको बारबार समझाकर सन्मार्गमें लगाना यह प्रेमानुराग कहाता है मज्जानुराग यह पांडवोंमें था अर्थात् वे जन्मसे लेकर आपसमें अतिशय स्नेहयुक्त थे. वैसे हे क्षपक तूं धर्मानुरागसे जैनधर्ममें स्थिर रहकर उसको कदापि मत छोड.

अर्थ—जो पुरुष सम्यग्दर्शनसे भ्रष्ट हुआ है वह भ्रष्टही समझना चाहिये दर्शनभ्रष्ट जीवको मोक्षकी प्राप्ति होती नहीं. चारित्रभ्रष्ट जीव मुक्तिकी प्राप्ति कर सकते हैं परंतु दर्शनभ्रष्ट जीवको मुक्तिलाभ होता नहीं.

अर्थ—जो जीव दर्शनसे भ्रष्ट हुआ है उसको भ्रष्टतम कहना चाहिये. चारित्रभ्रष्ट जीव दर्शनसे भ्रष्ट नहीं माना जाता है. अर्थात् चारित्रभ्रष्ट जीवसे दर्शनभ्रष्ट जीव अतिशय भ्रष्ट है जो चारित्रसे भ्रष्ट हुआ है. परंतु सम्यग्दर्शन से च्युत नहीं हुआ है उसको संसारपतनकी भीति नहीं है. शंका—असंयमसे उत्पन्न हुए पापके भारसे जीवको संसारमें भ्रमण करना पडता ही है अत चारित्रभ्रष्ट जीवका संसारपतन नहीं है ऐसा आप क्यों कहते हो ? इस प्रश्नका उत्तर–चारित्रभ्रष्ट जीव चारो गतिओंमें भ्रमण करता नहीं. उसका संसार अल्प रहता है अतः उसको संसार नहीं है ऐसा कहा जाता है जैसे किसीके पास थोडासा धन है तो भी वह धनी कहलाता नहीं. परंतु दर्शनभ्रष्ट मनुष्यको अर्ध पुद्गलपरिवर्तन कालतक संसारमें भ्रमण करना पडता है इसलिये वह अत्यन्त निकृष्ट है.

---

एककस्य सम्यग्दर्शनस्य माहात्म्यं कथयति –

सुद्धे सम्मत्ते अविरदो वि अज्जेदि तित्थयरणामं ॥
जादो दु सेणिगो आगमेसिं अरुहो अविरदो वि ॥ ७४० ॥

श्रेणिको व्रतहीनोऽपि निर्मलीकृतदर्शनः ॥
आर्हंत्यपदमासाद्य सिद्धिसौधं गमिष्यति ॥ ७६९ ॥

विजयोदया—सुद्धे शुद्धे । सम्मत्ते सम्यक्त्वे । शंकाद्यतिचाराभावात् । अविरदो वि अप्रत्याख्यानावरणक्रोधमानमायालोभानामुदयात् हिंसादिनिवृत्तिपरिणामरहितोऽपि । तित्थयरणामकम्मं तीर्थकरत्वस्य कारणं कर्म अर्जयति । विनयसंपन्नतादिरपि तीर्थकरनामकर्मणो हेतुरेव तत. कोऽतिशयो दर्शनस्य इति चेत् दर्शने सत्येव तेषां तीर्थ-

करनामकर्मणः कारणता । नान्यस्येति मन्यते । जादो खु जात' खलु । सेणिगो श्रेणिकः । आगमेसिं भविष्यति काले । अरुहो अर्हन् । अविरदो वि असयतोऽपि सन् । ननु श्रेणिको भविष्यत्यर्हन् न त्वर्हत्त्वं तस्यातीतं तेन कथमुच्यते जात इति । भाविष्यदर्हत्त्वं न निष्पन्नं इति युक्तमुच्यते जात इति ॥

अकेला भी सम्यग्दर्शन माहात्म्ययुक्त होता है ऐसा विवेचन आचार्य करते हैं—

अर्थ—शंका, कांक्षा वगैरह अतिचारोंसे रहित अविरत सम्यग्दृष्टीको भी तीर्थकरनाम कर्मका बंध होता है. अप्रत्याख्यानावरणी कोध, मान, माया और लोभ इनका उदय होनेसे परिणामोंमें हिंसादिकोंसे विरक्तता उत्पन्न न होने पर भी केवल निरतिचार सम्यग्दर्शन धारण करनेवाले मनुष्यको तीर्थकर कर्मका बंध होता है. शंका — विनयसंपन्नता वगैरह अन्य कारणोंसे भी तीर्थकरत्वकी प्राप्ति होती है. सम्यग्दर्शनमें ही ऐसी क्या विशिष्टता है ? उत्तर—सम्यग्दर्शन होनेपर ही विनयसंपन्नतादिक तीर्थकर कर्म बंधके कारण होते हैं अन्यथा उनमें कारणता नहीं हैं. केवल सम्यग्दर्शनके साहायतासे ही श्रेणिक राजा भविष्यत्कालमें अरहंत हुआ है.

शंका—श्रेणिक भूपाल भविष्यकालमें अर्हत होनेवाला है उसको अर्हदावस्था प्राप्त होचुकी है ऐसा नहीं है अत वह अर्हत होगया ऐसा क्यों कहते हैं?

उत्तर—भविष्य कालीन अर्हतपना अभी निष्पन्न नहीं हुआ है इसलिये वह होगया ऐसा कहना योग्य है

---

कल्लाणपरंपरयं लहंति जीवा विसुद्धसम्मत्ता ॥
सम्मद्दंसणरयणं णग्घदि ससुरासुरो लोओ ॥ ७४१ ॥

अच्छिन्ना लभ्यते येन कल्याणानां परंपरा
मूल्यं सम्यक्त्वरत्नस्य न लोके तस्य विद्यते ॥ ७७० ॥

विजयोदया — कल्लाणपरपरयं कल्याणपरंपरां । इंद्रत्वं, सकलचक्रलांछनतां, अहमिंद्रत्वं, तीर्थकृत्त्वमित्यादिकं लभंते जीवाः । विसुद्धसम्मत्ता विशुद्धसम्यक्त्वा. । सम्मद्दंसणरयणं सम्यग्दर्शनरत्नं । णग्घदि ससुरासुरो लोओ सकलो लोको मूल्यतया दीयमानोऽपि न लभते सम्यक्त्वरत्नमित्यर्थः ॥

अर्थ—इस निर्मल सम्यग्दर्शनसे इंद्रपदवी, चक्रवर्तीपना, अहमिंद्रावस्था और तीर्थकरपद ऐसी कल्याण परंपरा उत्तरोत्तर जीवको मिलती है. यह सम्यक्त्व रत्न इतना मूल्यवान है कि देव और असुरोंसहित यह संपूर्ण

लोक भी प्रदान किया तो भी उसकी कीमतकी भरपायी होती नहीं है अर्थात् संपूर्ण त्रैलोक्य देनेपरभी सम्यक्त्वरत्न मिलता नहीं

---

सम्मत्तस्स य लंभे तेलोक्कस्स य हवेज्ज जो लंभो ॥
सम्मद्दसणलंभो वरं खु तेलोक्कलंभादो ॥ ७४२ ॥
लद्धूण वि तेलोक्कं परिवडदि हु परिमिदेण कालेण ॥
लद्धूण य सम्मत्तं अक्खयसोक्खं हवदि मोक्खं ॥ ७४३ ॥

सम्यक्त्वस्य च यो लाभस्त्रैलोकस्य च यस्तयो ॥
सम्यक्त्वस्य मतो लाभः प्रकृष्टः सारवेदिभिः ॥ ७७१ ॥
त्रैलोक्यमुपलभ्यापि ततः पतति निश्चितम् ॥
अक्षयां लभते लक्ष्मीमुपलभ्य सुदर्शनम् ॥ ७७२ ॥
ददाति सौख्य विधुनोति दुःखं भवं लुनीते नयते विमुक्तिं ॥
निहन्ति निंदां कुरुते सपर्या सम्यक्त्वरत्नं विदधाति किं न ॥ ७७३ ॥

इति सम्यक्त्वं ।

विजयोदया – स्पष्टार्थतया न व्याख्यायते गाथाद्वयम् । अननरसम्मत्ते भावणा इत्येतद्व्याख्यात ॥ सम्मत्तं ॥

अर्थ—एक सम्यग्दर्शनका लाभ और दूसरा त्रैलोक्यका लाभ इन दो लाभोंमें सम्यग्दर्शनका लाभही श्रेष्ठ है त्रैलोक्यका लाभ होनेपर भी वह थोडे कालके अनंतर नष्ट होता है परंतु सम्यग्दर्शनका लाभ जीवको अविनाशी सुख देनेवाले मोक्षकी प्राप्ति करा देता है. अतः सम्यग्दर्शनका लाभ त्रैलोक्यलाभसे भी श्रेष्ठ है सम्यक्त्वका वर्णन समाप्त हुआ.

---

परा भत्ती इत्येतद्व्याख्यानाय प्रबंध उत्तर –

अरहंतसिद्धचेदियपवयणआयरियसव्वसाहूसु ॥
तिव्वं करेहि भत्ती णिव्विदिगिंछेण भावेण ॥ ७४४ ॥

भक्तिमर्हत्सु सिद्धेषु चैत्येष्वाचार्यसाधुषु ॥
विधेहि परमां साधो ! निश्चयस्थितमानस ॥ ७७४ ॥

विजयोदया – अरहंतसिद्धचेदियपवयणआयरियसव्वसाहूसु अर्हत्सिद्धेषु तत्प्रतिबिंबेषु, प्रवचने, आचार्येषु सर्वसाधुषु च। तिव्वं भत्तिं करेहि तीव्रां भक्तिं कुर्विति। णिव्विदिगिंछेण विचिकित्सारहितेन। भावेन परिणामेन ॥

पराभत्ती इस पदका आचार्य स्पष्टीकरण करते हैं—

अर्थ--अरहंत, सिद्ध, और उनकी प्रतिमायें, आगम, आचार्य, उपाध्याय और सर्वसाधु इनके ऊपर हे क्षपक ! तुम मलिनपरिणामोंका त्याग कर तीव्र भक्ति करो.

---

जिनभक्तिमाहात्म्यं कथयति –

संवेगजणिदकरणा णिस्सल्ला मदरोव्व णिक्कंपा ॥
जस्स दढा जिणभत्ती तस्स भयं णत्थि संसारे ॥ ७४५ ॥

विजयोदया – संवेगजणिदकरणा संसारभीरुतया उत्पादितात्मलाभा। णिस्सल्ला मिथ्यात्वेन, मायया, निदानेन, च रहिता। मदरोव्व णिक्कंपा मंदर इव निश्चला। जस्स दढा जिणभत्ती यस्य दृढा जिनभक्तिः। तस्स संसारे भयं णत्थि तस्य संसारनिमित्तं भयं नास्ति ॥

जिनभक्तिका माहात्म्य दिखाते हैं--

अर्थ— संसारभयसे उत्पन्न हुई, मिथ्यात्व, माया और निदानसे रहित, मेरु पर्वतके समान निश्चल ऐसी जिनभक्ति जिसके अंतःकरणमें हैं उस पुरुषको संसारमें किसी से भी भय उत्पन्न नहीं होगा. अर्थात् जिन-भक्ति के प्रभावसे उसका संसार नष्ट होकर उसको शीघ्र मुक्तिलाभ होता है.

एया वि सा समत्था जिणभत्ती दुग्गइं णिवारेण ॥
पुण्णाणि य पूरेदुं आसिद्धिपरंपरसुहाणं ॥ ७४६ ॥

तह सिद्धचेदिए पवयणे य आइरियसव्वसाधूसु ॥
भत्ती होदि समत्था संसारुच्छेदणे तिव्वा ॥ ७४७ ॥

विज्जा वि भत्तिवंतस्स सिद्धिमुवयादि होदि सफला य ॥
किह पुण णिव्वुदिबीज सिज्झहिदि अभत्तिमंतस्स ॥ ७४८ ॥

जिनेंद्रभक्तिरेकापि निषेद्धुं दुर्गतिं क्षमा ॥
आसिद्धिलब्धि नो दातुं सारां सौख्यपरंपराम् ॥ ७७५ ॥
सिद्धचैत्यश्रुताचार्यसर्वसाधुगता परा ॥
विच्छिनत्ति भवं भक्तिः कुठारीव महीरुहम् ॥ ७७६ ॥
नेह सिध्यति विद्यापि सफला न हि जायते ॥
किं पुनर्निर्वृतेर्बीजं भक्तिहीनस्य सिध्यति ॥ ७७७ ॥

विजयोदया – विज्जा विद्यापि । भत्तिवतस्स भक्तिमत । सिद्धिमुवयादि सिद्धिमुपयाति । होदि सफला य फलवती च भवति । किध पुण कथ पुन । णिव्वुदिबीजं निर्वृतेर्बीज रत्नत्रयं ॥ सिज्झहिदि सेत्स्यति ॥ अभत्तिमंतस्स भक्तिरहितस्य ॥ क ? अर्हदादिषु ॥

अर्थ—अकेली जिनभक्ति ही दुर्गतिका नाश करने में समर्थ है. इससे विपुल पुण्यकी प्राप्ति होती है और मोक्षप्राप्ति होने तक इसमे इंद्रपद, चक्रवर्तीपद, अहमिंद्रपद और तीर्थंकरपदके सुखोंकी प्राप्ति होती है.

सिद्धपरमेष्टि, और उनकी प्रतिमा, आगम, आचार्य, सर्वसाधु, इनमें की हुई तीव्र भक्ति संसार का नाश करनेमें समर्थ होती है. जो भक्तिमान् है उसको इष्ट पदार्थोंकी दात्री विद्या सिद्ध होती है अर्थात् उससे इष्ट पदार्थ भक्तिमानको मिलते हैं. जो भक्तिहीन है अर्थात् जो अर्हदादिकोंमें भक्ति नहीं करेगा उसको मुक्तिका बीज जो रत्नत्रय वह कैसे प्राप्त हो सकेगा ?

---

तेसिं आराधणणायगाण ण करिज्ज जो णरो भत्तिं ॥
धत्तिं पि संजमंतो सालिं सो ऊसरे ववदि ॥ ७४९ ॥

भक्तिमाराधनेशानां योऽकुर्वाणस्तपस्यति ॥
स वपत्यूषरे शालीननालोच्य समं ध्रुवम् ॥ ७७८ ॥

विजयोदया—तेसिं आराधणणायगाण अर्हदादीना आराधनाया नायकानां। ण करिज्ज जो णरो भत्तिं यो नरो भक्तिं न करोति। स धात्तिं पि मजमतो नितरा सयमे उद्यतोऽपि शालीनूपरे देशे वपति । ऊपरे शालिवपनं अफलं यथा करोत्येवं दुश्चरं संयम चरत्स्य अर्हदादिषु भक्तिरहितो मिथ्यादृष्टि सन्निति भाव ॥

अर्थ--सम्यग्दर्शनादि चार आराधनाओंके नायक ऐसे अर्हदादिपरमेष्ठिओंमे जो पुरुष भक्ति नही करता है, वह चारित्रमें खूप तत्पर रहनेपर भी क्षार मृत्तिकामें शालिबीज बोनेवाले मनुष्य के समान है.

जैसे शालिबीज क्षारजमीनमे बोनेसे कुछ फायदा नहीं है वैसे मिथ्यादर्शनसहित होकर खूब तपश्चरण करनेसे भी मुक्तिफल की प्राप्ति होती नहीं.

---

बीएण विणा सस्सं इच्छदि सो वासमब्भएण विणा ॥
आराधणमिच्छन्तो आराधणभत्तिमकरंतो ॥ ७५० ॥

ते बजिेन विना सस्यं वारिदेन विना जलम् ॥
कांक्षन्ति ये विना भक्तिं कांक्षंत्याराधनां नराः ॥ ७७९ ॥

विजयोदया—बीजेण विणा सस्सं शस्यमिच्छति बीजेन विना। वासमब्भएण विणा वृष्टि अभ्रेण विना। कारणेन विना कार्यमिच्छतीति यावत्। आराधना रत्नत्रयसंसिद्धिं इच्छति। अकुर्वन्नाराधनाभक्तिं हेतुभूता ॥

अर्थ—आराधनारूप भक्ति न करके ही जो रत्नत्रयसिद्धिरूप फल चाहता है वह पुरुष बीजके विना धान्यप्राप्तिकी इच्छा रखता है अथवा मेघके विनाही जलवृष्टि की इच्छा करता है ऐसा समझना चाहिए.

---

विधिणा कदस्स सस्सस्स जहा णिप्पादयं हवदि वासं ॥
तह अरहादिगभत्ती णाणचरणदंसणतवाणं ॥ ७५१ ॥

विधिनोप्तस्य सस्यस्य वृष्टिर्निष्पादिका यथा ॥
तथैवाराधनाभक्तिश्चतुरंगस्य जायते ॥ ७८० ॥

विजयोदया—विधिणा कदस्स विधीयते जन्यते कार्यमनेनेति कारणसदोहो विधि'। तेन कारणकलापेन कृत स्योप्तस्य। सस्सस्स शल्यस्य। वास जह णिप्पादय हवदि वर्षं यथा फलनिष्पात्तिं करोति । तह तथैव । आराहगभत्ती

आराद्ध्यभत्ती आराधकेषु अर्हदादिषु भत्ती भक्ति' । णाणचरणदसणतवाणं ज्ञानस्य, दर्शनस्य, चारित्रस्य, तपसश्च निष्पादिका भवति ॥

अर्थ—धान्य उत्पन्न करनेके संपूर्ण कार्योंका आश्रय कर जमीनमें बीज बोनेके अनंतर जलवृष्टि होनेसे फल निष्पत्ति होती है वैसे अर्हदादि पूज्य पुरुषोंपर भक्ति करनेसे ज्ञान, दर्शन, चारित्र, और तपरूपी फल उत्पन्न होता है

---

भक्तिमाहात्म्य फलातिशयोपदर्शनेन कथयितुकामोऽथाख्यानमुपक्षिपति गाथायाम्—

वंदणभत्तीमित्तेण मिहिलाहिओ य पउमरहो ॥
देविंदपाडिहेरं पत्तो जादो गणधरो य ॥ ७५२ ॥

वंदनाभक्तिमात्रेण पद्मको मिथिलाधिपः ॥
देवेंद्रपूजितो भूत्वा बभूव गणनायक. ॥ ७८१ ॥
रोगमारिचौरवैरिभूपभूतपूर्वकाणि ॥
भक्तिराशु दुःखदा निहन्ति सेविताऽखिलानि ॥ ७८२ ॥
इति भक्तिः ।

विजयोदया—वदणभत्तीमित्तेण वंदनानुरागमात्रेण चैव। मिहिलाहिओ य पउमरहो मिथिलानगराधिपति पद्मरथो नाम। देविंदपाडिहेर पत्तो देवेंद्रकृता पूजा प्राप्तवान्। जादो गणधरो य गणधरश्च जात ॥ भत्ती ॥

विशिष्ट फलका प्रदर्शन करके भक्तिका माहात्म्य कहने की इच्छासे आचार्य उदाहरण देते हैं—

अर्थ—वंदना करनेकी तीव्र भक्तीसे मिथिला देशका राजा पद्मरथ देवेंद्रसे पूजातिशयको प्राप्त हुआ और वह वासुपूज्य तीर्थंकर का गणधर हुआ. भक्तीका वर्णन हुआ.

---

आराधणापुरस्सरमणण्णहिदओ विसुद्धलेस्साओ ॥
संसारस्स खयकरं मा मोचीओ णमोक्कारं ॥ ७५३ ॥

इस नमस्कार के नामनमस्कार, स्थापनानमस्कार, द्रव्यनमस्कार और भावनमस्कार ऐसे चार भेद हैं.

नामनमस्कार—जिस किसीका 'नमस्कार' ऐसा नाम रखना यह इस पदार्थका नाम हो इस हेतुसे जो जो पद प्रयोग किया जाता है उसको नामनमस्कार कहते हैं

स्थापनानमस्कार—नमस्कार करनेमें तत्पर होकर हाथ जोडकर मस्तकपर जिसने स्थापन किये हैं ऐसे जीवकी जैसी आकृति होती है वैसी आकारयुक्त जो मूर्ति स्थापी जाती है उसको स्थापनानमस्कार कहते हैं

द्रव्यनमस्कार—नमस्कारप्राभृत नामका ग्रंथ है जिसमें नय प्रमाण और निक्षेप वगैरहके द्वारा नमस्कारका निरूपण किया है इस ग्रंथका जिसको ज्ञान है परंतु इसमें निरूपण किये गये अर्थमें सांप्रतकालमें जिसका उपयोग नहीं है. अर्थात् सांप्रतकालमें जिसका अन्य पदार्थके तरफ चित्त गया है वह पुरुष 'द्रव्यनमस्कार' शब्दसे वाच्य है. वह पुरुष नमस्कारका यथार्थ स्वरूप प्रतिपादन करनेवाले श्रुतज्ञानका कारण होनेसे उसको आगम द्रव्यनमस्कार कहते हैं

नो आगम द्रव्यनमस्कारके ज्ञायक शरीर, भावि और तद्व्यतिरिक्त. ऐसे भेद हैं. नमस्कार प्राभृतके ज्ञाताका जो त्रिकालगोचर शरीर उसमें भी नमस्कार शब्दका प्रयोग करते हैं क्योंकि शरीरके विना नमस्कार शास्त्रका ज्ञान जीवको होता नहीं. इस लिये शरीर भी ज्ञानका कारण है. उसमें भी नमस्कार पदका प्रयोग करते हैं. त्रिकालगोचर शरीर में जो भूतशरीर नामक भेद है उसके च्युत, च्यावित और त्यक्त ऐसे तीन भेद हैं. आयुष्य पूर्ण गलने पर जो शरीर आत्मासे छूट जाता है उसको च्युत शरीर कहते हैं. उपसर्ग होनेपर जो शरीर छूट जाता है वह च्यावित कहा जाता है. आयुष्यका अभाव हुआ है ऐसा समझकर आत्माके द्वारा जो शरीर त्यागा जाता है उसको त्यक्त कहते हैं. इसके तीन भेद हैं. भक्तप्रत्याख्यान, प्रायोपगमन और इंगिनीमरण इन तीनो भेदोंमें से किसीका भी आश्रय कर योग्य विधीसे शरीरका त्याग होता है उसको त्यक्त कहते हैं.

भक्तप्रत्याख्यान—मुनिदीक्षा लेनेके अनंतर दीक्षा कालसे कषाय सल्लेखना और शरीरसल्लेखना करके निर्यापकाचार्यका आश्रय करनेके कालपर्यंत बीचके कालमें ज्ञान, दर्शन और चारित्रमें जो जो अतिचार हुए हैं उनकी आलोचना करके गुरुके दिये हुये प्रायश्चित्त का स्वीकार करना चाहिये. तदनंतर द्रव्यसल्लेखना और भावसल्लेखनाका आश्रय करके तीन प्रकारके आहारोंका त्याग कर रत्नत्रयकी आराधना करना इसको भक्तप्रत्या-

ख्यान कहते हैं. इंगिनीमरण और प्रायोपगमन मरण ऐसे दो भेदोंका लक्षण आचार्य आगे कहेंगे. इन मरणोंके द्वारा शरीरका त्याग करना उसको भी त्यक्त कहते हैं.

जीव जब था तब वह जैसा नमस्काररूप उपयोगको कारण था वैसा वह भी शरीर नमस्कारके प्रति उपयोग लगानेका कारण था अतः वही यह शरीर है ऐसा ज्ञान शरीरको देखनेसे होता है इसलिये भूतशरीरमें भी नमस्कारका प्रयोग कर सकते हैं. जिसमें भविष्यकालमें नमस्कारके प्रति उपयोग होगा वह भावि कहाताहे

नमस्कार विषयक ज्ञानके तरफ जिसका उपयोग लगा है उसको आगम भावनमस्कार कहते हैं. जिनको नमस्कार करना योग्य है ऐसे अर्हदादिक परमेष्ठिओं के गुणोंमें अनुरक्त होकर अपने दो हाथ जिसने कमलकलिकाकार किये हैं तथा जो नमस्कार कर रहा है उसको नो आगम भावनमस्कार कहते हैं.

इस नमस्कारका निर्देश, स्वामित्व, साधन, अधिकरण, स्थिति और विधान इसने अनुयोगों के द्वारा वर्णन करते हैं—

अर्हदादिकी गुणोंमें अनुरागी होकर जो आत्मा वचनसे स्तुति करता है और मस्तक नम्र करता है उसकी इस अवस्थाको नमस्कार स्वामी—सम्यग्दृष्टि इस नो आगम भाव नमस्कारका स्वामी है. इस नमस्कारके ये साधन हैं.— मति श्रुतज्ञावरण कर्मका क्षयोपशम, दर्शन मोहका उपशम क्षय और क्षयोपशम ये बाह्य साधन हैं आत्मा अन्तरंग साधन है. अर्थात् प्रत्यासन्नभव्य अन्तरंग साधन है अधिकरण—आत्मामें यह नमस्कार रहता है अत वह आधार है. इसकी स्थिति अन्तर्मुहूर्तकी है. अर्हदादि पंचपरमेष्ठिओंके अपेक्षासे इसके पांच प्रकार है. अथवा अर्हदादिकोंमें अनेक विकल्प हैं इस लिये भी नमस्कारके अनेक भेद होते हैं. अर्हन्तके सामान्य केवलि अर्हत्, गणधर केवलि अर्हत्, तीर्थकर केवलि अर्हत् ऐसे भेद हैं. सिद्धोंके भी गति सिद्ध, तीर्थसिद्ध, क्षेत्रसिद्ध, लिंग सिद्ध ऐसे अनेक भेद हैं इनकी अपेक्षासे नमस्कारके भी अनेक भेद होते हैं.

---

मणसा गुणपरिणामो वाचा गुणभासणं च पंचण्हं ॥
काएण संपणामो एस पयत्थो णमोक्कारो ॥ ७५४ ॥

विजयोदया—अत्र नमस्कारसूत्रेण ' णमो लोए सव्वसाधूणं ' इत्यत्र लोकग्रहण सर्वग्रहणं प्रत्येकमभिसंब-

ध्यते। णमो लोए सव्वेसिं अरहंताणं, णमो लोए सव्वेसिं सिद्धाणं, णमो लोए सव्वेसिं आइरियाणं, णमो लोए सव्वेसिं उवज्झायाणं " इति। अरहंताणमित्यादि बहुवचननिर्देशादेव सर्वेषामर्हदादीना ग्रहण सिद्धमतो न कर्तव्य सर्वशब्दोपादान इति चेत्। अर्द्धतृतीयद्वीपगतभरतेषु, ऐरावतेषु, विदेहेषु च ये अर्हंत, सिद्धा, आचार्या, उपाध्याया, साधवश्चातीता, वर्तमाना, भविष्यतश्च तेषां ग्रहणार्थं सर्वशब्द उपात्त । सादरविशेषख्यापनार्थं प्रत्येकं नमःशब्दोपादान।

अर्थ – नमस्कार इस पदका अर्थ इस प्रकार है. मनके द्वारा अर्हदादिकोंके गुणोंका स्मरण करना, वचनके द्वारा अर्हदादि पंच परमेष्ठिओंके गुणोंका वर्णन करना, शरीरसे पंच परमेष्ठिओंके चरणोंको नमस्कार करना यह नमस्कार शब्दका अर्थ है

णमो अरहंताणं इत्यादि नमस्कार सूत्रमें 'णमो लोए सव्व साहूणं' ऐसा अन्तिम वाक्य है. इसमें लोक शब्द और सर्व शब्द इन दो शब्दोंका संबंध प्रत्येकके साथ करना चाहिये. अर्थात् णमो लोए सव्वेसिं अरहंताणं, णमो लोए सव्वेसिं सिद्धाणं, णमो लोए सव्वेसिं आइरियाणं, णमो लोए सव्वेसि उवज्झायाणं।

शका—अरहंताणं, सिद्धाणं वगैरहमें बहु वचनका प्रयोग होनेसे ही सर्व अर्हदादिकोंका ग्रहण होता है अत: सर्व शब्दकी जरूरत नही हैं.

उत्तर—ढाई द्वीपमें पांच भरत, पांच ऐरावत और पांच विदेहों मे जितने अर्हन्त, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और साधु हैं, हो गये हैं. और होंगे उनका ग्रहण करनेके लिये यहा सर्व शब्दका प्रयोग किया है और आदर विशेषता दिखानेके लिये प्रत्येकके आगे नम शब्दका प्रयोग किया है

---

अरहंतणमोक्कारो एक्को वि हविज्ज जो मरणकाले ॥
सो जिणवयणे दिट्ठो संसारुच्छेदणसमत्थो ॥ ७५५ ॥

एकोप्यर्हन्नमस्कारो मृत्युकाले निषेवितः ॥
विध्वंसयति संसारं भास्वानिव तमश्चयम् ॥ ७८४ ॥

विजयोदया—अरहंतणमोक्कारो अर्हतां नमस्कार । जो मरणकाले भवेज्ज एक्को वि। यो मरणकाले भवेदेकोऽपि। सो स । जिणवयणे दिट्ठो जिनवचने दृष्ट:। ससारुच्छेदणसमत्थो ससारोच्छेदनसमर्थ. ॥

अर्थ—मरण समयमें अरहंतोंको एक भी यदि नमस्कार किया तो वह भी संसारका नाश करनेमें समर्थ है ऐसा जिनागममें कहा है

---

ननु सम्यक्त्वज्ञानचारित्रतपांसि संसारमुच्छिदति यद्यपि न स्यान्नमस्कार इत्याशंकायामाह—

जो भावणमोक्कारेण विणा सम्मत्तणाणचरणतवा ॥

ण हु ते होंति समत्था संसारुच्छेदणं कादुं ॥ ७५६

संसारं न विना शक्तं नमस्कारेण सूदितुं ॥

चतुरंगगुणोपेतं नायकेनेव विद्विषम् ॥ ७८५ ॥

विजयोदया—जो भावणमोक्कारेण विणा यो भावनमस्कारेण विना सम्यक्त्वं, ज्ञानं, चारित्रं, तपश्च। खु शब्द एवकारार्थ। ण हु ते संसारुच्छेदणं कादु समत्था होन्ति। न हि ते संसारोच्छेदनं कर्तुं समर्था भवति ॥

सम्यक्त्व, ज्ञान, चारित्र और तप संसारका नाश करते हैं इस लिये नमस्कार की क्या आवश्कता है? इस प्रश्नका उत्तर आचार्य देते हैं—

अर्थ—भावनमस्कारके विना सम्यक्त्व, ज्ञान, चारित्र और तप संसारका नाश करने में समर्थ नहीं होते हैं.

---

यद्येव सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्ग इति सूत्रेण विरुध्यते। नमस्कारमात्रमेव कर्मणाविनाशने उपाय इत्येकमुक्तिमार्गकथनादित्याशंकायामाह—

चदुरंगाए सेणाए णायगो जह पवत्तओ होदि ॥

तह भावणमोक्कारो मरणे तवणाणचरणाणं ॥ ७५७ ॥

विद्विषो नायकेनेव चतुरंगं बलीयसा ॥

संसारस्य विघाताय नमस्कारेण योज्यते ॥ ७८६ ॥

विजयोदया—चदुरंगाए सेणाए णायगो चतुरंगाया सेनाया नायको। जह पवत्तगो होज्ज यथा प्रवर्तको भवति। तह भावणमोक्कारो तथा भावनमस्कारः। मरणे मरणगोचरः। तवणाणचरणाणं तपोज्ञानचरणाना क्षायिक

सम्यक्त्वज्ञानदर्शनवीर्यगुणात्मका अर्हन्त इत्येवं श्रद्धानात्मको भावनमस्कार सम्यग्दर्शनात्मकत्वात् । समीचीनं तपो, ज्ञान, चारित्रं च प्रवर्तयति । न ह्याप्तगुणश्रद्धान विना शब्दश्रुतस्य प्रामाण्यमथ व्यवस्थापयितुमीश. । वक्तृप्रामाण्याद्विना न वचनप्रामाण्यसिद्धि' । न हीन्द्रियविषयज्ञानमयथार्थमिदमेतद्यथार्थमिति वा विवेक्तु शक्यते अस्मदादिना । अर्थयाथात्म्यवेदिनो वीतरागद्वेषस्य च यतो वचस्ततो यथार्थमेव विज्ञानं जनयति, नायथार्थमिति समीचीनज्ञानस्य सम्यग्ज्ञानपुरस्सरतया चरणं तपश्च समीचीनं सत्कर्मापनोदे निमित्तं नान्यथेति प्रवर्तकता भावनमस्कारस्य तत. प्रभावत्वाद्भावनमस्कारः संसारोच्छेदकारीति व्यपदिश्यते ॥

यदि आप भावनमस्कारसे ही संसारनाश होता है ऐसा कहते हो तो ' सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः ' इस सूत्रके साथ विरोध उत्पन्न होगा. क्यों कि नमस्कार ही केवल कर्मोंका नाश करनेमें उपाय है ऐसा आपका अभिप्राय है. सम्यग्दर्शनादिक तीनो मिलकर मोक्षका उपाय है और आपके मतसे केवल नमस्कार ही मोक्षोपाय है. इस शंकाका आचार्य उत्तर देते हैं—

अर्थ—गज, रथ, अश्व और पायदळ इस प्रकार चार सेनाओंका जैसे सेनापति प्रवर्तक माना जाता है. वैसे यह भावनमस्कार भी मरणसमय में तप, ज्ञान, चारित्रका प्रवर्तक है.

क्षायिक सम्यग्दर्शन, केवलज्ञान, केवलदर्शन और अनंतवीर्य ये अर्हतके गुण हैं ऐसी श्रद्धा करना यही भावनमस्कार है यह नमस्कार सम्यग्दर्शनात्मक ही है. इससे ही मुनिराजके ज्ञान, तप, और चारित्र, कर्मनिर्जरा करना, संवर करना इन कार्योंमें प्रवृत्त होते हैं आप्तगुणोंपर यदि श्रद्धा न होगी तो यह भावनमस्कार शब्दश्रुतका प्रामाण्य सिद्ध करनेमें समर्थ न होगा. वक्तामें यदि प्रमाणता न होगी तो उसके वचन प्रमाणभूत कैसे माने जायेंगे इंद्रियज्ञान से यह यथार्थ है और यह अयथार्थ है इसका निर्णय कर नहीं सकता. जिनके रागद्वेष नष्ट होगये हैं और जो पदार्थोंका सच्चा स्वरूप जानते हैं उनका वचन अर्थात् आगम प्रमाणभूत मानना चाहिये. उसको अप्रमाण समझना योग्य नहीं हैं सम्यग्दर्शनसे जो ज्ञान उत्पन्न होता है वह सम्यग्ज्ञान है. उसी तरह चारित्र और तप भी जब उत्कृष्ट-निर्दोष होते हैं तब कर्मनाश करनेमें निमित्त हो जाते हैं अन्यथा नहीं. इसलिए भावनमस्कार इनका प्रवर्तक है ऐसा समझना चाहिए. यह भावनमस्कार प्रभावसंपन्न होनेसे संसारका उच्छेद करता है ऐसा मानना अयोग्य नहीं है

---

आराधणापडायं गेण्हंतस्स हु करो णमोक्कारो ॥
मल्लस्स जयपडायं जह हत्थो घेत्तुकामस्स ॥ ७५८ ॥
नमस्कारेण गृह्णाति देवीमाराधनां यतिः ॥
पताकामिव हस्तेन मल्लो निश्चितमानसः ॥ ७८७ ॥

विजयोदया – आराधनापताकां ग्रहीतुकामस्य मल्लस्य भावनमस्कार एव करो जयपताका ग्रहीतुकामस्य हस्त इवेत्युत्तरगाथार्थः ॥

अर्थ—जो क्षपक आराधनारूप पताका ग्रहण करता है उसका भावनमस्कार ही हाथ है जैसे जयपताकाको मल्ल पुरुष अपने हाथसे ग्रहण करता है

---

अण्णाणी वि य गोवो आराधित्ता मदो णमोक्कारं ॥
चंपाए सेट्ठिकुले जादो पत्तो य सामण्णं ॥ ७५९ ॥
अज्ञानोऽपि मृतो गोपो नमस्कारपरायणः ॥
चम्पाश्रेष्ठिकुले भूत्वा प्रपेदे संयमं परम् ॥ ७८८ ॥
समस्तानि दुःखानि विच्छिद्य सद्यः। सुखानि प्रभूतानि साराणि दत्वा ॥
मुदा सेव्यमानं विधानेन मोक्षे। विधाधानि दत्ते नमस्कारमित्रम् ॥ ७८९ ॥
इति नमस्कारः ।

विजयोदया—अर्हद्गुणज्ञानरहितोऽपि गोपो द्रव्यनमस्कारमाराध्य मृतश्चंपापुरे श्रेष्ठिकुले जातः । श्रामण्यं च प्राप्तवान् इति च द्रव्यनमस्कारोऽप्येव विपुल फल प्रयच्छतीति भाव । नमस्कारो व्याख्यात । णमोकार ॥

अर्थ—सुभग नामक ग्वालाको अर्हतके ज्ञानादि गुणोंका स्वरूप मालूम नहीं था. उसने मरण समयमें अर्हतको द्रव्यनमस्कार किया था मरणके अनंतर वह चंपापुरनगरमें वृषभदत्तश्रेष्ठीका पुत्र हुआ. श्रमण अवस्थाको प्राप्त होकर मुक्त हुआ. द्रव्यनमस्कार भी ऐसा विपुल फल अर्पण करता है. नमस्कारका विवेचन हुआ.

---

णाणोवओगरहिदेण ण सक्को चित्तणिग्गहो काउं ॥
णाणं अंकुसभूदं मत्तस्स हु चित्तहत्थिस्स ॥ ७६० ॥

न शक्यते वशीकर्तुं विना ज्ञानेन मानसं ॥
अंकुशेन विना कुत्र क्रियते कुंजरो वशे ॥ ७९० ॥

विजयोदया—णाणुवओग इत्येतद्व्याख्यानायोत्तरः प्रबंध --णाणोवओगरहिदेण ज्ञानपरिणामरहितेन पुंसा। सक्को चित्तणिग्गहो काउ चित्तनिग्रहं कर्तुमशक्यः। कस्मात् ज्ञानमन्तरेण न शक्यश्चित्तनिग्रहः कर्तुमित्यारेकाया-ज्ञान निग्रहकरणे साधकतमं ततस्तदन्तरेण न भवति चित्तनिग्रहः इत्याचष्टे। णाणं अंकुसभूदं मत्तस्स हु चित्तहत्थिस्स ज्ञानमंकुशभूतं मत्तस्य चित्तहस्तिनः। इदमत्र चोद्यते-इह चित्तशब्देन किमुच्यते? अन्यत्र सचित्तशीतसंवृतइत्यादौ चित्तं चैतन्यमिति गृहीतं इहापि यदि तदेव तस्य निग्रहो नाम कः? अत्रोच्यते-विपर्ययज्ञानतया अशुभध्यानलेश्यातया वा परिणतिः प्राणभृतो यस्य तस्य निरोधो यथार्थज्ञानपरिणामेन क्रियते। परिणामो हि परिणामिनं निरुणद्धि, परिणामोऽस्मद्विरुद्धस्त्वया नादातव्य' इति। यथा मत्तो हस्ती न क्वचिद्व्यवतिष्ठते बंधनमर्दनादिकं विना तद्वच्चित्तहस्त्यपि यत्र कुत्र चनाशुभपरिणामे प्रवर्तते इति ॥

अर्थ—ज्ञानपरिणामसे रहित पुरुष अपने चित्तका निग्रह करनेमें समर्थ नहीं होता है अर्थात् ज्ञान मनको जीतनेमें साधकतम है उसके विना मन अन्य उपायसे नहीं जीता जा सकता है जैसे मत्तहाथीको अंकुश वश करता है वैसे उन्मत्त हुए इस चित्तरूप हाथीको वश करनेके लिये वह ज्ञान अंकुशके समान है.

प्रश्न—यहां चित्तशब्दसे क्या अभिप्राय समझना चाहिये. 'सचित्तशीतसंवृत' इत्यादि सूत्रमें चित्तशब्दका अर्थ चैतन्य ऐसा माना है क्या यहां भी वही अर्थ मानते हो ? तो— 'चैतन्यनिग्रह करना' इसका क्या अभिप्राय समझना चाहिये. ?

उत्तर—जो विपरीत ज्ञानरूप अथवा अशुभध्यानरूप वा अशुभलेश्यारूप परिणति जीवकी होती है उसका निरोधही आत्माके यथार्थ ज्ञानरूपपरिणतीमें युक्त होता है. परिणाम परिणामीका विरोध करता है जैसे हमारे विरुद्ध तुम अपने परिणाम धारण करना योग्य नहीं है जैसे मत्तहस्ती बंधन मर्दनादिकके विना कहां परभी स्थिर रहता नहीं है वैसा यह मनरूप हाथी भी जिस किसी अशुभ परिणामोंमें प्रवृत्त होता है.

---

विज्जा जहा पिसायं सुट्ठु पउत्ता करेदि पुरिसवसं ॥
णाणं हिदयपिसायं सुट्ठु पउत्ता करेदि पुरिसवसं ॥ ७६१ ॥
स्वभ्यस्तं कुरुते ज्ञानं नानानर्थपरं मनः ॥
पुरुषस्य वशे विद्या पिशाचमिव दुर्ग्रहम् ॥ ७९१ ॥

विजयोदया – विज्जा सुट्ठु पउत्ता जहा पिसायं पुरिसवस करेदि । विद्या सुष्ठु प्रयुक्ता सम्यगाराधिता यथा पिशाचं पुरुपस्य वश्यं करोति । तह णाणं सुट्ठुवजुत्तं वसं करेदि हिदयपिसाय च । तथा ज्ञानं सुष्ठु प्रयुक्त वशं करोति । किं ? हृदयपिशाच । चित्त पिशाचवदयोग्यकारितया ज्ञानं समीचीन असकृत्प्रवर्तमानं शुभे शुद्धे वा परिणामे प्रवर्तयति चेतनामिति यावत् ॥

अर्थ—पूर्ण विधीसे विद्याकी आराधना करनेपर पिशाच वश हो जाता है वैसे ज्ञानके तरफ पूर्ण उपयोग देनेसे यह हृदयरूपी पिशाच पुरुपके स्वाधीन होता है यह हृदय पिशाचके तुल्य अयोग्य कार्य करता है परंतु ज्ञानोपयोगसे पुरुप इस हृदयको शुभ अथवा शुद्ध परिणामोंमें प्रवर्ता सकते है. जैसे सम्यग्दृष्टि जीव विद्याराधन करके पिशाचको वश कर उससे धर्मप्रभावना के कार्य कराता है वैसे इस मनको भी हे क्षपक! तू ज्ञानाराधना कर शुद्ध परिणामोंमें तत्पर कर.

---

उवसमइ किण्हसप्पो जह मंतेण विधिणा पउत्तेण ॥
तह हिदयकिण्हसप्पो सुट्ठुवजुत्तेण णाणेण ॥ ७६२ ॥
ज्ञानेन शम्यते दुष्टं नित्याभ्यस्तेन मानसम् ॥
मंत्रेण शम्यते किं न सुप्रयुक्तेन पन्नगः ॥ ७९२ ॥

विजयोदया – उवसमदि किण्हसप्पो उपशाम्यति कृष्णसर्प. । जह यथा । मंतेण पजुत्तेण स्वाहाकाराता विद्या इति स्वाहाकारो मंत्रशब्देनोच्यते मंत्रेण सुष्ठु प्रयुक्तेन । तह तथैव । हिदयकिण्हसप्पो उवसमदि हृदयकृष्णसर्प उपशाम्यति । सुट्ठुवजुत्तेण णाणेण सुष्ठु प्रवृत्तेन ज्ञानपरिणामेन । अशुभनिग्रहहेतुता ज्ञानस्य आद्यया गाथयोक्ता । द्वितीयया चित्तस्य स्ववशकारित्वं ज्ञानभावनयोक्तं । अनया तु अशुभपरिणामप्रशांतिकारिता ज्ञानभावनया निरूप्यते ॥

अर्थ—योग्य विधीसे साध्य किया हुआ मंत्र प्रयोग करनेपर कृष्णसर्पको वश करता है. अर्थात् मंत्रके प्रभावसे क्रोधसे फूत्कार करनेवाला सर्प शांत होकर मांत्रिकके वश होता है. वैसे यह हृदय रूपी कृष्ण सर्प भी उत्तम प्रकारसे प्रयुक्त किये ज्ञानपरिणामके द्वारा वश किया जाता है. पहिली गाथासे ज्ञान अशुभ परिणामोंको निग्रह करनेमें कारण है यह दिखाया है. दुसरी गाथाके द्वारा चित्त स्ववश करनेका उपाय दिखाया है. अर्थात् ज्ञानभावसे चित्त वश होता है ऐसा कहा है. और प्रस्तुत गाथासे ज्ञानभावना-ज्ञानाभ्यास अशुभ परिणामोंकी प्रशांति करता है यह बताया है

---

आरण्णवो वि मत्तो हत्थी णियमिज्जदे वरत्ताए ॥
जह तह णियमिज्जदि सो णाणवरत्ताए मणहत्थी ॥ ७६३ ॥

नियम्यते मनोहस्ती मत्तो ज्ञानवरत्रया ॥
हस्ती वारण्यकः सद्यो भयदायी वरत्रया ॥ ७९३ ॥

विजयोदया—आरण्णवो वि मत्तो हत्थी अरण्यचारी मत्तो हस्ती। णियमिज्जदे वरत्ताए नियम्यते निरुध्यते वरत्रेण यथा । तथा मणहत्थी मनोहस्ती नियम्यते। णाणवरत्ताए ज्ञानवरत्रेण। प्राणिनामहितकारितया, दुर्निवारतया च मनो हस्तीवेति मनोहस्तीति भण्यते । ज्ञानमशुभप्रवाहं निरुणद्धि । इत्यनयोच्यते ।

अर्थ—अरण्यमें स्वच्छंदपनासे विहार करनेवाला मत्त हाथी जैसे मजबूत शृंखलासे बांधा जाता है वैसे यह मन प्राणिओंका अहित करता है और दुर्निवार है अतः यह हाथीके समान होनेसे इसको हाथी कह सकते हैं. यह मनरूपी हाथी ज्ञानरूपी शृंखलासे बांधा जाता है. अर्थात् ज्ञान अशुभसंकल्पोंके समूहको रोकता है. मनमें ज्ञानके प्रभाव से अशुभ संकल्प उत्पन्न नही होते हैं.

---

ज्ञानवरत्रया नियमितस्य मनोव्यापारं निरूपयत्युत्तरगाथा-

जह मक्कडओ खणमवि मज्झत्थो अत्थिदुं ण सक्केइ ॥
तह खणमवि मज्झत्थो विसएहिं विणा ण होइ मणो ॥ ७६४ ॥

मध्यस्थो न कपिः शक्यः क्षणमायासितुं यथा ॥
मनस्तथा भवेन्नैव मध्यस्थं विषयैर्विना ॥ ७९४ ॥

विजयोदया—मक्कडओ खणमवि मज्झत्थो अत्थिदुं ण जह्वा सक्केदि मर्कटकः क्षणमपि मध्यस्थो निर्विकार' सन् स्थातु न शक्नोति। तहा मणो विसएहिं विणा मज्झत्थो खणमवि ण होदि तथा मनो विषयै' शब्दादिनिमित्ता रागादय इह विषयशब्दवाच्या विषयकार्यत्वात्। ततोऽयमर्थः, अत्र रागद्वेषौ विना मध्यस्थं मनो न भवति। ज्ञानभावनायामसत्या रागद्वेषयोर्वृत्तिरेवं मनसो व्यापार इत्यर्थ. । एतया ज्ञान मनसो माध्यस्थं करोतीत्याख्यायते । यस्मान्मनसोऽमाध्यस्थ्यमस्ति सनिहितमनोज्ञामनोज्ञविषयरागद्वेषसहचारितया—

ज्ञानरूपी श्रृंखलासे न बंधे हुए मनकी चेष्टाओं का वर्णन—

अर्थ—वानर एकक्षण पर्यन्त भी स्थिर अर्थात् निर्विकार एकस्थानमें रहता नहीं. मन भी विषयों के विना स्थिर नहीं रहता है हमेशा विषयोंमें विचरता है अर्थात् हमेशा शब्द रस, स्पर्श वगैरे विषयोंका निमित्त पाकर यह रागद्वेषोंसे युक्त हुआ ही करता है. विषयोंसे निवृत्त होकर माध्यस्थ भावमें यह रममाण होता नहीं. सतत ज्ञानका अभ्याम न होनेसे इसकी रागद्वेषमें परिणाति हो रही है. परंतु ज्ञानका अभ्यास करनेसे माध्यस्थभाव मनमें उत्पन्न होता है. मनोज्ञ-इष्ट विषय और अमनोज्ञ अनिष्ट विषयके सहवाससे मनमें क्रमसे रागद्वेष उत्पन्न होते हैं. तब माध्यस्थ भावका लोप होता है.

---

तह्मा सो उड्डहणो मणमक्कडओ जिणोवएसेण ॥
रामेदव्वो णियदं तो सो दोसं ण काहिदि से ॥ ७६५ ॥

सदा रमयितव्योऽसौ जिनवाक्यवने ततः ॥
रागद्वेषादिकं दोषं करिष्यति ततो न सः ॥ ७९५ ॥

विजयोदया—तह्मा तस्मात्। सो मणक्कडओ मनोमर्कट.। उड्डहणो इतस्तत उल्लंघनपर। रामेदव्वो णियदं सर्वकालं रमयितव्य। क जिणोवदेसम्मि जिनागमे। तो ततो जिनागमरते.। सो मनोमर्कट । दोसं रागद्वेषादिक। ण काहिदि न करिष्यति। से तस्य ज्ञानाभ्यासकारिण ॥

अर्थ—तब यह मनोमर्कट इतस्ततः कूदने लगता है इस मनोमर्कटको जिनागमके अभ्यासमें दिनरात तत्पर करना चाहिये. जिससे यह रागद्वेपादिक विकारको छोड देगा.

यस्माज्ज्ञानाभ्यासे सति मनोमर्कटको दोषं अशुभपरिणामं न करोति—

तह्मा णाणुवओगो खवयस्स विसेसदो सदा भणिदो ॥
जह विंधणोवओगो चंदयवेज्झं करतस्स ॥ ७६६ ॥

ज्ञानाभ्यासस्ततो युक्त: क्षपकस्य विशेषतः ॥
विवेध्यं कुर्वतस्तस्य चंद्रकव्यधनं यथा ॥ ७९६ ॥

विजयोदया—तह्मा णाणुवओगो तस्माज्ज्ञानपरिणाम । खवगस्स विसेसदो सदा भाणिदो क्षपकस्य विशेषतः सदा निरूपित. । जध विंधणोवओगो यथा व्यधनाभ्यासो विशेषतो भणित. । कस्य ? चंदयवेज्झं करंतस्स चंद्रकवेधं कुर्वत. ।

ज्ञानाभ्याससे यह मनोमर्कट अशुभ परिणाम नहीं करेगा ऐसा कथन—

अर्थ—चंद्रक यंत्रका वेध करने की इच्छा रखनेवाला वीर पुरुष जैसे हमेशा लक्ष्यवेध करनेका अभ्यास करता है, वैसा मनोमर्कट वश करनेके लिये हमेशा क्षपक को ज्ञानाभ्यासकी आवश्यकता है.

---

णाणपदीओ पज्जलइ जस्स हियए विसुद्धलेस्सस्स ॥
जिणदिट्ठमोक्खमग्गे पणासणभयं ण तस्सत्थि ॥ ७६७ ॥

शुद्धलेश्यस्य यस्यान्ते दीप्यते ज्ञानदीपिका ॥
तस्य नाशभयं नास्ति मोक्षमार्गे जिनोदिते ॥ ७९७ ॥

विजयोदया—णाणपदीओ ध्यानप्रदीप' । पज्जलइ प्रज्वलति । यस्य विशुद्धलेश्यस्य हृदये । तस्य संसारावर्ते पतित्वा विनष्टोऽस्मीति विनाशभयं नास्ति । जिणदिट्ठमोक्खमग्गे जिनदृष्टे श्रुते रत्नत्रयवृत्तिरपि मोक्षमार्गशब्द इह श्रुतवृत्तिर्ग्राह्य ॥

अर्थ—विशुद्ध परिणामयुक्त ऐसे जिसे क्षपकके हृदयमें ज्ञानरूपी दीपक सतत प्रकाशमान रहता है उसको जिनेश्वरने कहे हुए आगम में नष्ट होनेका भय नही रहेगा. अर्थात् सतत ज्ञानाभ्यास करनेसे जीवादिक पदार्थोंका जैनशास्त्रमें जो नयोंके आधारसे अनेक अपेक्षाओं को लेकर स्वरूपवर्णन किया है उसका खूप खुलासा होगा परंतु जिसको ज्ञानाभ्यास नहीं है उसको जिनागमका रहस्य मालूम न होगा

ज्ञानप्रकाशमाहात्म्य कथयति—

णाणुज्जोवो जोवो णाणुज्जोवस्स णत्थि पडिघादो ॥
दीवेइ खेत्तमप्पं सूरो णाण जगमसेसं ॥ ७६८ ॥

ज्ञानोद्योतो महोद्योतो व्याघातो नास्य विद्यते ॥
क्षेत्रं द्योतयते सूर्यः स्वल्पं सर्वमसौ पुनः ॥ ७९८ ॥

विजयोदया—णाणुज्जोवो ज्ञानोद्योत एव द्योतोऽतिशयित । कस्तस्यातिशय इत्यत आह—णाणुज्जोवस्स णत्थि पडिघादो ज्ञानोद्यतस्य नास्ति प्रतिघात । दीवेदि प्रकाशयति । खेत्तमप्प स्वल्प क्षेत्र। क ? सूरो आदित्य । णाणं जगमसेसं ज्ञानं जगदशेष । दीवेदि प्रकाशयति । समस्तव्यापिज्ञानवदन्य प्रकाशो नास्तीत्यर्थ ॥

ज्ञानप्रकाशका महत्त्व आचार्य कहते हैं—

अर्थ—ज्ञानरूपी जो प्रकाश है वही उत्कृष्ट प्रकाश है. इसमें यह विशेषता है कि यह किसीके द्वारा नष्ट कर नहीं सकते हैं. हवा वगैरह पदार्थ दीपकका नाश करते हैं परंतु ज्ञानदीपका नाश करनेवाला जगमें कोइ भी पदार्थ नहीं है सूर्यका प्रकाश बहुत तीव्र है परंतु वह भी अल्पक्षेत्रको ही प्रकाशित करता है. परंतु यह ज्ञान-प्रदीप समस्त जगतको प्रकाशित करता है. समस्तको व्याप कर जाननेवाले ज्ञानके समान दुसरा प्रकाश जगमें नहीं है.

---

णाणं पयासओ सो वओ तवो संजमो य गुत्तियरो ॥
तिण्हपि समाओगे मोक्खो जिणसासणे दिठ्ठो ॥ ७६९ ॥

ज्ञानं प्रकाशकं वृत्तं गोपकं साधकं तपः ॥
त्रयाणां कथिता योगे निर्वृतिर्जिनशासने ॥ ७९९ ॥

विजयोदया—णाण पगासगं ज्ञानं प्रकाशयति । ससारं संसारकारणं, मुक्तिं मुक्तिकारणं च ॥ सो वओ तवो निर्जरानिमित्तं तपः । संजमो य गुत्तियरो सयमश्च गुप्तिकर. । तिण्हंपि त्रयाणामपि । समाओगे संयोगे मोक्खो मोक्षः। जिणसासणे दिट्ठो । जिनशासने दृष्ट. ॥

अर्थ—ज्ञान संसार और मुक्तिके कारणोंको प्रकाशित करता है. व्रत, निर्जराके कारणरूप तप, गुप्तिको

उत्पन्न करनेवाला संयम और इन तीनोंका संयोगरूप मोक्ष जिनका स्वरूप जैनागममें कहा है ज्ञान उन सबको जानता है.

---

णाणं करणविहूणं लिंगग्गहणं च दंसणविहूणं ॥
संजमहीणो य तवो जो कुणदि णिरत्थयं कुणदि ॥ ७७० ॥
णाणुज्जोएण विणा जो इच्छदि मोक्खमग्गमुवगंतुं ॥
गंतुं कडिल्लमिच्छदि अंधलओ अंधयारम्मि ॥ ७७१ ॥

करणेन विना ज्ञानं संयमेन विना तपः ॥
सम्यक्त्वेन विना लिंगं क्रियमाणमनर्थकम् ॥ ८०० ॥
ज्ञानोद्योतं विना योऽत्र मोक्षमार्गे प्रयास्यति ॥
प्रयास्यति वने दुर्गे सोऽन्धोऽन्धतमसे सति ॥ ८०१ ॥

विजयोदया—णाणुज्जोएण विणा ज्ञानोद्योतेन विना। जो इच्छदि यो वाछति । मोक्खमग्गमुवगतुं चारित्र तपश्च इह मोक्षमार्ग इत्युच्यते चारित्रं तपश्चोपगतु । गतु कडिल्लमिच्छदि गंतु दुर्गमिच्छति। क ? अंधलओ अंध । अधयारम्मि अधकारे तमसि। यथा वृक्षतृणगुल्मादिनिचिते प्रदेशे गमन अतिदुष्कर अप्रकाशे सति। तद्वद्धिंसादिपरिहारो जीवनिकायाकुले दुष्कर इति मन्यते ॥

अर्थ—चारित्रहीन ज्ञान, सम्यग्दर्शनरहित मुनिदीक्षा धारण करना, संयमरहित तप करना, ऐसे कार्य व्यर्थ हैं. अर्थात् इससे मोक्षकी प्राप्ति होती नहीं अर्थात् चारित्रसहित ज्ञान और प्राणिसंयम और इंद्रियसंयम सहित तप करना चाहिये. सम्यग्दर्शनसहित मुनिदीक्षा धारण करनी चाहिये तब मोक्षकी प्राप्ति होती है.

अर्थ—ज्ञानरूपी प्रकाश अर्थात् ज्ञानदीपकको त्याग कर मोक्षका उपायभूत ऐसा चारित्र और तपकी प्राप्ति करनेकी जो इच्छा करता है वह अंधकारमें वृक्ष तृणादिकोंसे व्याप्त ऐसे दुर्गमप्रदेशमें प्रवेश करने वाले अंधमनुष्यके समान समझना चाहिये. जैसे जीवोंसे भरे हुए प्रदेशोंमें हिंसादिकोंका परिहार करना कठिन है वैसे ज्ञानके विना मोक्षमार्गकी प्राप्ति कर लेना कठिन है.

---

जइदा खंडसिलोगेण जमो मरणा दु फेडिदो राया ॥
पत्तो य सुसामण्णं किं पुण जिणउत्तसुत्तेण ॥ ७७२ ॥

संयमं श्लोकखंडेन निवार्य मरणं यमः ॥
यदि नीतस्तदा किं न जिनसूत्रेण साध्यते ॥ ८०२ ॥

विजयोदया—जइदा खडसिलोगेण यदि तावत्खडेन श्लोकस्य। जमो राया मरणादो फेडिदो यमो राजा मरणादपसारित । पत्तो य सुसामण्ण प्राप्तश्च शोभनं श्रामण्य । किं पुण जिणउत्तसुत्तेण । किं पुनर्जिनोक्तसूत्रेण प्राप्यफले आश्चर्यं। वाच्यमत्राख्यानक च। तदुक्त भवति—

अक्षेना धेन जीवितार्थिना यत्कि चिदुक्त वचनं श्रुत्वा हास्यपरेण राज्ञा भाव्यमानं यद्यापत्सारणे निमित्तं विश्ववेदिना वचो भाव्यमानं किमभिलपितं न प्रापयति ।

अर्थ—यम नामक राजा श्लोकके खंडका स्वाध्याय करनेसे मरणकी आपत्तीसे मुक्त हुआ और उत्कृष्ट चारित्रको भी प्राप्त हुआ स्वयं बनाये श्लोकखंडमे भी वह आपत्तीसे मुक्त होकर उज्ज्वल चारित्रको प्राप्त हुआ तो जिनसूत्रके अध्ययनसे उत्कृष्ट फल अर्थात् मोक्ष क्यों न मिलेगा, (इस यमराजाकी कथा आराधनाकथाकोपमें देखो)

जैसे एक राजाने भीख मांगनेवाले एक अज्ञ अंधेका वचन सुनकर हसीसे कंठस्थ किया, उस वचन से उसके ऊपर आई हुई आपत्ति टली, एक अंधेका वचन भी आपत्ती दूर होनेमें निमित्त होगया तो विश्वके समस्त पदार्थ जाननेवाले जिन भगवान के वचनोंका अभ्यास करनेसे क्या अभिलपित पूर्ण न होगा ? अवश्य पूर्ण होगा

---

स्वल्पस्यापि श्रुतस्य भावना मरणकाले महाफलं ददातीत्येवं तत्कथयति—

दढसुप्पो सूलदहो पंचणमोक्कारमेत्त सुदणाणे ॥
उवजुत्तो कालगदो देवो जावो महद्धीओ ॥ ७७३ ॥

दृढसूर्पोऽथ शूलस्थो जातो देवो महर्द्धिकः ॥
नमस्कारश्रुताभ्यासं कुर्वाणो भक्तितो मृतः ॥ ८०३ ॥

विजयोदया—दढसुप्पो सूलदहो दृढसूर्पो नाम चौर शूलमारूढ । पंचणमोक्कारमेत्त सुदणाणे उवजुत्तो

कालगदो पंचनमस्कार एव श्रुतज्ञाने उपयुक्तः सन् कालगत । महड्ढिगो देवो जादो महार्द्धिको देवो जात ॥

स्वल्पश्रुतका अभ्यास भी मरणकालमें महाफल देनेवाला होता है इस का विवेचन--

अर्थ—शूलपर चढाया हुआ दृढशूर्प नामक चोर पंचनमस्कार मात्र श्रुतज्ञानमें चित्तकी एकाग्रता करके मरण को प्राप्त हुआ और स्वर्गमें महाऋद्धिशाली देव हुआ.

---

ण य तम्मि देसयाले सव्वो बारसविधो सुदक्खंधो ॥
सक्को अणुचिंतेदुं बलिणा वि समत्थचित्तेण ॥ ७७४ ॥

मृत्युकाले श्रुतस्कंधः समस्तो द्वादशांगकः ॥
बलिना शक्तिचित्तेन यतो ध्यातुं न शक्यते ॥ ८०४ ॥

विजयो—सव्वो बारसविधो वि सुदक्खंधो तम्मि देसयाले ण य सक्को अणुचिंतेदु बलिणा वि समत्थचित्तेण सर्वो द्वादशविधोऽपि श्रुतस्कंधस्तस्मिन्मरणे देशे काले च नैव शक्योऽनुस्मर्तुं नितरामपि समर्थचित्तेन । बहुश्रुतस्यापि न ध्यानालंबनं समस्तं किं तु किंचिदेव सूत्रं। तथा ह्युक्तं 'एकाग्रचिंतानिरोधो ध्यानमिति' ॥

अर्थ—मरणकालमें सर्व- बारा प्रकारका श्रुतस्कंधका चिंतन करना बलवान और समर्थ मनके पुरुष द्वारा भी शक्य नहीं है. बहुश्रुत विद्वान मुनि भी संपूर्ण श्रुतज्ञान को आपने ध्यानका विषय नहीं बना सकते हैं अर्थात् किसी भी कालमें और किसी भी क्षेत्रमें संपूर्ण श्रुतज्ञान ध्यानका विषय होता नहीं फिर मरण समयमें संपूर्ण श्रुतज्ञान ध्यानका कैसा विषय हो सकेगा ? श्रुतज्ञानका कोइ एक सूत्र ध्यानमें विचारा जा सकता है. इसी वास्ते ध्यानका लक्षण 'एकाग्रचिन्तानिरोधो ध्यानं' ऐसा कहा है.

---

एक्कम्मि वि जम्मि पदे संवेगं वीदरायमग्गम्मि ॥
गच्छदि णरो अभिक्खं तं मरणंते ण मोत्तव्वं ॥ ७७५ ॥

एकत्रापि पदे यत्र संवेगं जिनभाषिते ॥
संयतो भजते तन्न त्यजनीयं ततस्तदा ॥ ८०५ ॥

जिनपतिवचनं भवभयमथनं शशिकरधवलं कृतबुधकमलं ॥
धृतामिति हृदये हतमलनिचये वितरति कुशलं विदलति कलिलम् ८०६
इति ज्ञानम्.

विजयोदया—तेण एकम्मि वि जम्मि पदे यस्मिन्नेकस्मिन्नपि पदे युक्त'। संवेगं गच्छदि रत्नत्रये श्रद्धामुपैति। अभिक्खं पुन. पुन'। तं तत्पद। मरणते शरीराद्वियोगकाले। ण मोत्तव्वं न मोक्तव्यं। णाणुवओग इत्येतद्व्याख्यातं। णाणं गदं।

अर्थ— जिस एक पदका चिंतन करनेसे आत्मामें रत्नत्रयपर श्रद्धा उत्पन्न होगी वह पद वार वार चिंता जाना चाहिये. शरीरका वियोग होने तक उसका त्याग हे क्षपक 'तुम मत करो.' णाणुवओगा इस ' पद का विवेचन हुआ.

---

पचमहव्वदरक्खा इत्येतद्व्याचिख्यासुरहिंसाव्रतं पालयेति कथयति—

परिहर छज्जीवणिकायवधं मणवयणकायजोएहिं ॥
जावज्जीवं कदकारिदाणुमोदेहिं उवजुत्तो ॥ ७७६ ॥
यावज्जीवं विमुंचस्व यते ! षड्जीववहिंसनम् ॥
शरीरवचनस्वांतैः कृतकारितमोदितैः ॥ ८०७ ॥

विजयोदया—परिहर छज्जीवणिकायवहं षण्णां जीवनिकायाना वधं। मा कृथा मनोवाक्काययोगैः प्रत्येकं कृतकारितानुमतविकल्पै.। कालप्रमाणमाह-जावज्जीवं यावज्जीव। सर्वजीवविषयसर्वप्रकारहिंसापरिहाररूपत्वात्। सर्वस्मिन्नेव भवपर्यायकाले प्रवृत्तत्वादहिंसा व्रतस्य महत्ता निवेदिता। छज्जीवणिकाय इत्यत्र व्यक्तयो जीवनिकायानां परिगृहीता'। मणवयणकायजोगेहिं कदकारिदाणुमोदेहिं इत्यनेन हिंसाविकल्पा सगृहीता। जावज्जीवमित्यनेन निरवशेषमनुजजीवितकालग्रहण। उवजुत्तो समिदीसु इति शेप उपयुक्त. समितिपु समाहितचित्त.। इह वा सावज्जकिरियापरिहारे इति शेप.। सावद्यक्रियापरिहारप्रणिहितचित्त.।

पांच महाव्रतोंका रक्षण करना चाहिये इस पदका आचार्य व्याख्यान करना चाहते हैं. प्रथम हे क्षपक तू अहिंसा महाव्रतका रक्षण कर ऐसा उसको कहते हैं—

अर्थ—हे क्षपक तू ईर्यादिसमितिओं में एकाग्र चित्त होकर अर्थात् संपूर्ण पापक्रियाओंका त्याग करके आमरण मन, वचन, और काययोगसे तथा कृत, कारित और अनुमति ऐसे नउ प्रकारसे छह प्रकारके जीवसमुदायोंका वध करना छोड दे ऐसी प्रवृत्ति करनेसे तेरा अहिंसा महाव्रत पूर्ण निर्दोष पाला जायगा. सर्व जीवोंकी हिंसा प्राप्त हुए इस मनुष्यपर्यायमें सर्व प्रकारसे त्यागी जाती है इस लिये इसको अहिंसा महाव्रत कहते हैं. ' छज्जीव णिकाय ' इस पदसे जगतमें जीवोंके समुदाय अर्थात प्रकार कितने हैं यह दिखाया है. व " मणवयणकायजोगेहिं, कदकारिदाणुमोदेहिं " इन पदोंसे हिंसाके प्रकारोंका कथन किया है. अर्थात् हिंसा नऊ प्रकारसे होती है 'जावज्जीवं ' इस पदसे संपूर्ण मनुष्यायुष्यका ग्रहण किया है.

---

जह ते ण पियं दुक्खं तहेव तेंसिंपि जाण जीवाणं ॥
एवं णच्चा अप्पोवमिवो जीवेसु होदि सदा ॥ ७७७ ॥

**यथा न ते प्रियं दुःखं सर्वेषां देहिनां तथा ॥**
**इति ज्ञात्वा सदा रक्ष तान्स्वस्वमिव यत्नतः ॥ ८०८ ॥**

विजयोदया—जह ते ण पियं दु खं यथा तव न प्रियं दुःक्खं । तधेव तेंसिं पि जीवाणं दु'खं न पियत्ति तथैव तेषामपि जीवाना न दु.खं प्रियमिति । जाण जानीहि । एवं णच्चा एवं ज्ञात्वा । अप्पोवमिवो आत्मोपमानः । सदा होदि जीवेषु । परदु खाप्रियो भवेति यावत् ॥

अर्थ—हे क्षपक ! जैसे तुमको दुःख प्रिय नहीं हैं वैसे अन्य जीवोंको भी दुःख प्रिय नहीं हैं ऐसा समझ कर सर्व जीवोंमें तू आत्मोपम हो अर्थात परदु.ख देनेसे निवृत्त हो.

---

तण्हाछुहादिपरिदाविदो वि जीवाण घादणं किच्चा ॥
पडियारं कादुंजे मा तं चिंतेसु लभसु सदिं ॥ ७७८ ॥

**क्षुधा तृषणाभिभूतोऽपि विधाय प्राणिपीडनम् ॥**
**मा कार्षीरपकारं त्वं वपुर्वचनमानसैः ॥ ८०९ ॥**

विजयोदया – तण्हादुहादिपरिदाविदो वि तृषा, क्षुधा, रोगेण, शीतेन, आतपेन वाधितोऽपि सन् । जीवाणं वारण किच्चा जीवानामुपघातनं कृत्वा । पडिगारं कादुजे तृडादीनां प्रतिकार कर्तुं । तं मा चिंतेहि मा कार्षीश्चित्तं । लभसु सुदिं लभस्व स्मृतिं । पिबामि हिमशीतल जलं कर्पूरक्षोदवासितं । अगाध वा सरः सुरभितरोत्पलरजोवगुंठितं प्रविश्य महाधासिंधुर इव निमज्जनोन्मज्जने करोमि। ललाटे, शिरसि, पृथुले चोर स्थले करकप्रकरनिपातो यदि स्याद्भद्रं भवेत्। कल्हारसिकताधिकपल्लवशयनादिलाभे वा जीवामि इति वा । आतपति वा दिवानिशं तर्षं । अपसारिततीक्ष्णकरकरनिकुरुंबमिति व्यजनतालवृन्तसमुपनीतशीतमारुतपानेन श्रममशेषमपाकुर्वंतु भवन्त. । हिमानी पततु । वांतु मातरिश्वान इति वा । आज्यपक्वानपूपान्सुरभिघृतार्द्रान् भक्षयामीति । सम्यक् कथितं, क्षीरं शर्करामिश्रं सुखोष्ण पिबामीति च। धगधगायमान नाग्निर्मांद्य कुरुत । शीतेन स्फुटन्ति ममागानि इत्येवमादिका प्रतिक्रिया मनसि न कार्येत्यर्थः । असद्वेद्योदय स नो महानिति निपतति, को नु तस्य प्रतीकार ? तदुपशमकालभाविन एव बाह्यद्रव्यसंपाद्या. प्रतीकारा इति मनो निधेहि ॥

अर्थ—प्यास, भूख, रोग, शीत, उष्ण, इत्यादिकसे तुमको पीडा होने पर भी तुम जीवोंका घातकर प्यास वगैरहको मिटानेका प्रयत्न करनेका विचार कभी मनमें मत लाओ ऐसे दुःखके समय आगमके वचनोंका स्मरण करो और आगे कहा हुआ विचार मनमें मत लाओ.

कापूरका चूर्ण डालकर सुगंधित किया हुआ, बर्फके समान शीतल जल मैं पीऊं, अथवा सुगंधित कमलरजोंसे व्याप्त ऐसे अगाध सरोवरमें मत्त हाथी के समान प्रवेश कर निमज्जन करके स्नान करूं; ललाट, मस्तक, विशाल छाती इनके ऊपर ओलेका समुदाय पडेगा तो बहुत ही आल्हाद होगा. कमल, शीत वालुका, कोमल कोंपल, इनका किया हुआ बिछाना यदि मेरेको सोनेके लिये मिलेगा तो मैं जीऊंगा अन्यथा मेरे प्राण चले जायंगे ऐसा विचार मनमें नहीं करना चाहिये रातमें और दिनमें प्यास मेरेको सताती है इसवास्ते सूर्यके तीक्ष्ण किरणों को यहांसे दूर करो. पंखा वगैरहके द्वारा ठंडी हवा करो और मेरा संपूर्ण श्रम आप दूर करो. बर्फ वृष्टि होवो, वायु बहने दो. ऐसा विचार नहीं करना चाहिये. कढाईमें तले हुए, सुगंधित घृतसे गीले हुए अपूप मैं भक्षण करूंगा. अच्छी तरहसे पका हुआ, खांडमिश्रित सुखोष्ण दूध मैं पिऊंगा ऐसा विचार नहीं करे. धगधग करता हुआ रोगका अग्नि जल्दी तयार करो. मेरे सर्व अंग थंडीसे फूट रहे हैं इस प्रकार के इलाजके विचार क्षपकको मनमें करना योग्य नहीं है मेरे ऊपर असाता वेदनीय कर्मका बडा रोष हुआ है उसको क्या इलाज है. जब उसका उपशम होनेका समय आवेगा तब बाह्य पदार्थोंके द्वारा इलाज हो सकते हैं ऐसा मनमें विचार करना चाहिये.

रदिअरदिहरिसभयउस्सुगत्तदीणत्तणादिजुत्तो वि ॥
भोगपरिभोगहेदुं मा हि विचिंतेहि जीववहं ॥ ७७९ ॥

हर्षोत्सुकत्वदीनत्वरत्यरत्यादिसंयुतः ॥
त्वं भोगपरिभोगार्थं मा कार्षीर्जीवबाधनम् ॥ ८१० ॥

विजयोदया — रदिअरदिहरिसभयउस्सुगत्तदीणत्ताणादिजुत्तोऽवि । शब्दादिविषया प्रीती रतिः । अमनोज्ञविषयसन्निधाने या विमुखता सा अरति । हास्यकर्मोदयनिमित्त परिणामो हर्ष । भयं, उत्सुकता, दीनतेत्येवमादिभिर्युक्तोऽपि । भोगपरिभोगहेदु भोगोपभोगार्थं वा जीववधं मा कृथा मनसि ॥

अर्थ—स्पर्शादि विषयोंपर प्रेम होना वह रति है. अनिष्ट पदार्थों से संयोग होनेपर जो विमुखता होती है उसको अरति कहते हैं. हास्य कर्मके उदयसे उत्पन्न हुए परिणामोंको हर्ष कहते हैं. भय, उत्सुकता, दीनपना इत्यादिक परिणाम आत्मामें उत्पन्न होने परभी भोगोपभोगके लिये हे क्षपक! तूं जीववध करनेका विचार मनमें मत कर.

---

महुकरिसमज्जियमहुं व संजमो थोवथोवसंगलियं ॥
तेलोक्कसव्वसारं णो वा पूरेहि मा जहसु ॥ ७८० ॥

माक्षिकं मक्षिकाभिर्वा स्तोकस्तोकेन संचितं ॥
मा नीनशो जगत्सारं संयमं चेन्न पूरये ॥ ८११ ॥

विजयोदया—महुकरिसमज्जियमहु व मधुकरीभि समर्जित मध्विव । सजमं चारित्र । थोवथोवसंगलिद स्तोकस्तोकेनोपचित । तेलोक्कसव्वसार त्रैलोक्यस्य सर्वसार विष्टपत्रये यदतिशयवत् स्थान, मान, ऐश्वर्यं सुखं वा तस्य कारणत्वात् त्रैलोक्यसर्वसार । मा जहसु मा त्याक्षीः ॥

अर्थ—मधुमक्खियां जैसा थोडा थोडा मधु संचित करती है वैसा थोडा थोडा करके संचित किया हुआ यह संयम तु मत छोड क्योंकि त्रैलोक्यमें जो अतिशय उत्कृष्ट स्थान, मान, ऐश्वर्य और सुख है उसकी इससे प्राप्ति होती है. अतः ऐसे महान् संयम का हे क्षपक! तू त्याग मत कर.

---

दुक्खेण लभदि माणुस्सजादिमदिसवणदंसणचरित्तं ॥
दुक्खज्जियसामण्णं मा जहसु तणं व अगणंतो ॥ ७८१ ॥

नृत्वं जातिः कुलं रूपमिंद्रियं जीवितं बलम् ॥
श्रवणं ग्रहणं बोधिः संसारे संति दुर्लभाः ॥ ८१२ ॥

विजयोदया—दुक्खेण लभदि माणुस्सजादिमदिसवणदंसणचरित्तं दुःखेन लभते मनुष्यजन्म जंतुः । सूत्रे यद्यपि मणुस्सजादिशब्दः सामान्यवाच्युपात्तस्तथापि विशेषमवसाययति इति ग्राह्यं । मनुजा हि चतुःप्रकाराः—

कर्मभूमिसमुत्थाश्च भोगभूमिभवास्तथा ॥
अंतरद्वीपजाश्चैव तथा सम्मूर्च्छिमा इति ॥
असिर्मषि कृषि शिल्पं वाणिज्यं व्यवहारिता ॥
इति यत्र प्रवर्तते नृणामाजीवयोनयः ॥
प्रपाल्यसंयमं यत्र तपःकर्मपरा नराः ॥
सुरसगतिं वा सिद्धिं प्रयाति हतशत्रवः ॥
एता कर्मभुवो ज्ञेयाः पूर्वोक्ता दश पंच च ॥
यत्र संभूय पर्याप्तिं यांति ते कर्मभूमिजाः ॥
मद्यतूर्यावराहारपात्राभरणमाल्यदैः ॥
गृहदीपज्योतिषाख्यैस्तरुभिस्तत्र जीविकाः ॥
पुरग्रामादयो यत्र न निवेशा न चाधिपः ॥
न कुलं कर्म शिल्पानि न वर्णाश्रमसंस्थितिः ॥
यत्र नार्यो नराश्चैव मैथुनीभूय नीरुजः ॥
रमंते पूर्वपुण्यानां प्राप्नुवन्ति परं फलं ॥
यत्र प्रकृतिभद्रत्वात् दिवं यांति मृता अपि ॥
ता भोगभूमयश्चोक्तास्तत्र स्युर्भोगभूमिजाः ॥
अभाषका एकोरुका लांगूलिकविषाणिनः ॥
आदर्शमुखहस्त्यश्वविद्युदुल्कमुखा अपि ॥
हयकर्णगजकर्णाः कर्णप्रावरणास्तथा ॥
इत्येवमादयो ज्ञेया अंतरद्वीपजा नराः ॥

समुद्रद्वीपमध्यस्थाः कंदमूलफलाशिनः ॥
वेदयंते मनुष्यायुस्ते मृगोपमचेष्टिताः ॥
कर्मभूमिषु चक्रास्त्रहलभृद्धरिभूभुजा
स्कंधावारसमूहेषु प्रस्रवोच्चारभूमिषु ॥
शुक्रसिंघाणकश्लेष्मकर्णदंतमलेषु च
अत्यंताशुचिदेशेषु सद्य सम्मुर्च्छनेन ये ॥
भूत्वांगुलस्यासंख्येयभागमात्रशरीरकाः ॥
आशु नश्यन्त्यपर्याप्तास्ते स्युः सम्मुर्च्छना नरा ॥

एतेषु कर्मभूमिजमानवाना एव रत्नत्रयपरिणामयोग्यता नेतरेषा इति तदेव मनुजजन्म गृह्यते । लब्धेऽपि तस्मिन् ज्ञानावरणोदयाद्धिताहितपरीक्षायां समर्था बुद्धिर्न सुलभा । तया विना लब्धमपि मनुजजन्म विफलमेव । दृष्टि-रहितमिवायत लोचनं, द्रविणसंपद विना कुलीनत्वमिव, सुभगतामतरेण रूपमिव, यथार्थतारहित वचनमिव, सत्या-मपि मतौ यदि नाप्ताना वच श्रृणुयात् सापि विफलैव सरोजरहिता सरसीव। इहापि श्रवणं आप्तवचनगोचरमेव गृहीतं, श्रवणमपि श्रद्धानरहित सुलभमेव । इद यथा येन प्रतिपादितं तथैवेति श्रद्धानं दुर्लभ दर्शनमोहोदयात् । सत्यपि श्रद्धाने चारित्रमोहोदयात् ज्ञातेऽभिरुचिते मार्गे प्रवृत्तिर्दुर्लभा । एव दुरवज्जिदसामण्ण दु खार्जितश्रामण्यं । मा जहसु मा त्याक्षी । तण व अगणंतो तृणमिव अगणयन्

अर्थ—इस प्राणीको दुःखसे मनुष्य जन्मकी प्राप्ति होती है. उत्तम जाति, बुद्धि, मुनिपना, सम्यग्दर्शन, चारित्र ये अवस्थायें उत्तरोत्तर दुर्लभ होनेसे महाकष्टसे प्राप्त होती हैं. गाथामें यद्यपि मनुष्यत्व, जाति ये शब्द सामान्यवाची हैं तो भी उनसे विशिष्ट मनुष्यत्व, उच्च जाति ऐसा अर्थ ग्रहण करना चाहिये.

मनुष्यके चार प्रकार हैं. उनका वर्णन—

कर्मभूमिज, भोगभूमिज, अन्तर्द्वीपज और समूर्छिम ऐसे मनुष्यके चार भेद हैं. जहां असि—शस्त्र धारण करना, मषि—वही खाता लिखना, कृषि—खेती करना, पशुपालन करना, शिल्पकाम करना अर्थात् हस्तकौशल्य के काम करना, वाणिज्य—व्यापार करना और व्यवहारिता—न्यायदानका कार्य करना. ऐसे छह कार्योंसे जहां उप-जीविका करनी पडती है, जहां संयमका पालन कर मनुष्य तप करनेमें तत्पर होते हैं और जहां मनुष्योंको पुण्यसे स्वर्ग प्राप्ति होती है ओर कर्मका नाश करनेसे मोक्षकी प्राप्ति होती हैं ऐसे स्थानको कर्मभूमि कहते हैं. ये कर्मभूमि अढाइद्वीपमें पंधरा हैं अर्थात् पाच भरत, पांच ऐरावत और पांच विदेह.

जहां मद्यांग, तूर्यांग, वस्त्रांग, भोजनांग, पात्रांग, आभरणांग, माल्यांग गृहांग, दीपांग, और ज्योतिरंग ऐसें दश प्रकारके कल्पवृक्ष रहते हैं और इससे मनुष्योंकी उपजीविका चलती है ऐसें स्थानको भोगभूमि कहते हैं. भोगभूमिमें नगर, कुल, असिमष्यादि क्रिया, शिल्प, वर्णाश्रमकी पद्धति ये नहीं होती हैं. यहां मनुष्य और स्त्री पूर्वपुण्यसे पतिपत्नी होकर रममाण होते हैं. वे सदा नीरोगही रहते हैं और सुख भोगते हैं. यहां के लोक स्वभावसे ही मृदु परिणामी अर्थात् मंद कषायी होते हैं. इसलिये मरणोत्तर उनको स्वर्गकी प्राप्ति होती है. भोगभूमिमें रहने-वाले मनुष्योंको भोगभूमिज कहते हैं.

अन्तरद्वीपज मनुष्योंका वर्णन—ये मनुष्य, अभापक गूंगे, एक टांगवाले, पूंछवाले, सींगको धारण करनेवाले, ऐसे अनेक प्रकारके रहते हैं. यहांके कोई मनुष्य दर्पणके समान मुखवाले, हाथी, घोडा, इनके मुख समान मुखवाले, विजली और उल्का समान मुखवाले रहते हैं किसी २ मनुष्योंके कान हाथी और घोडोंके कान सरीखे रहते हैं. कितने मनुष्योंके कान इतने वडे होते हैं कि वे उसको ओढ सकते हैं. इन सव मनुष्योंको अन्त-र्द्वीपज मनुष्य कहते हैं. ये मनुष्य लवणोद और कालोद समुद्रके वीचमें ९६ अन्तर्द्वीप हैं उनमें रहते हैं. उनका आचरण पशुके समान रहता है वे मनुष्यायुका अनुभव लेते हैं.

कर्मभूमीमें चक्रवर्ती, वलभद्र वगैरह वडे राजाओंके सैन्योंमें, मलमूत्रोंका जहां क्षेपण करते हैं ऐसे स्थानोंपर, वीर्य, नाकका मल, कफ, कान और दांतोंका मल और अत्यंत अपवित्र प्रदेश इनमें जो तत्काल उत्पन्न होते हैं. जिनका शरीर अंगुलका असंख्यात भाग मात्र रहता है और जो जन्म लेनेके वाद शीघ्र नष्ट होते हैं और जो लब्ध्यपर्याप्तक होते हैं उनको सम्मूर्च्छन मनुष्य कहते हैं

इन मनुष्योंमें जो कर्मभूमिज मनुष्य हैं उनका ही रत्नत्रयपरिणाम की योग्यता हैं. इतरोंको नहीं हैं. इस वास्ते मनुज शब्दसे इनका ही ग्रहण समझना चाहिये.

रत्नत्रयकी योग्यताको धारण करनेवाला मनुष्यजन्म मिलने पर भी ज्ञानावरणकर्मके उदयसे हिताहित की परीक्षा करनेवाली वुद्धि प्राप्त होना सुलभ नहीं है. ऐसी वुद्धि यदि प्राप्त नहीं हुई तो यह मनुष्यजन्म प्राप्त होकर भी निष्फल ही हुआ समझना चाहिये. नेत्र वडे होकर भी उनसे पदार्थ दीखत नहीं है, अच्छे कुलमें जन्म होनेपर भी यदि सौंदर्य प्राप्त नहीं हुआ, वोलनेकी शक्ति प्राप्त होकर भी यदि असत्य वोलनेके तरफ ही प्रवृत्ति होने

लगी, तो नेत्र, उच्चकुल, सुभगता और वचनशक्ति सब प्राप्त होना विफल है. वैसे उत्तम बुद्धि प्राप्त होनेपर भी यदि मनुष्य आप्तका वचन नहीं सुनेगा तो वह बुद्धि भी कुछ कामकी नहीं है ऐसा समझना चाहिये जैसे कमलरहित सरोवर सुंदर नहीं दीखता है वैसी आप्तवचन न सुननेवाली बुद्धि भी शोभाहीन ही है ऐसा समझना चाहिये यहां श्रवण शब्द कुछ भी सुनना इस सामान्य अर्थ का वाचक नहीं है. परंतु आप्तके वचन सुनना यही श्रवण शब्दका अर्थ है. श्रवण भी श्रद्धान रहित सुलभ है. जैसे जिनेश्वरने कहा है वैसाही श्रद्धानगुणयुक्त श्रवण जगतमें दुर्लभ है. दर्शनमोहका उदय होनेसे यह श्रद्धान जीवको प्राप्त होना कठिन है. पदार्थ का स्वरूप जान लेनेपर भी और श्रद्धा करनेपर भी चारित्रमोहकर्मका उदय होनेपर रत्नत्रयात्मक मोक्षमार्गमें प्रवृत्ति करना बडा ही कठिन है इसलिये हे क्षपक ! तुमको यह दुर्लभ श्रामण्य–मुनिपनाभी प्राप्त हुआ है अतः इसको तृणके समान जानकर मत त्यागो.

---

जीवघातदोपमाहात्म्य गाथाद्वयेन कथयति—

तेलोक्कजीविदादो वरेहि एक्कदरमत्ति देवेहिं ॥
भाणिदो को तेलोक्कं वरिज्ज संजीविदं मुच्चा ॥७८२॥
देवैरेकं वृणीष्व त्वं त्रैलोक्यजीवितव्ययोः ॥
इत्युक्तो जीवितं मुक्त्वा त्रैलोक्यं वृणुतेऽत्र कः ॥ ८१३ ॥

विजयोदया- त्रैलोक्यजीवितयोरेक गृहाणेति देवैश्चोदित कस्त्रैलोक्य वृणीते । जीवस्य जीवित त्यक्त्वा, जीवनमेव ग्रहीतु वाछति । यस्मादेव त्रैलोक्यस्य मूल्यं जीवित सर्वप्राणिनस्तस्माज्जीवितघातो जीवस्य जीवादन्यत्रावृत्ते र्जीवस्येह वचनमनर्थकमिति चेन्न, उत्तरेण सवधात् । जीवस्य हंतुस्त्रैलोक्यघातसमो महान्दोषो भवतीति यावत् ॥

जीवघातसे उत्पन्न हुए दोष का महत्त्व आचार्य दो गाथाओंसे दिखाते हैं

अर्थ—त्रैलोक्य और जीवित इन दोनोंमेंसे तुम कोई एक ग्रहण कर सकते हो ऐसा देवोंके द्वारा कहाजानेपर मनुष्य जीवन को ही लेगा क्योंकि यह जीवन त्रैलोक्यकी कीमतका है. अर्थात् संपूर्ण जीवोंका जीवन त्रैलोक्यके बराबरीका है. इस वास्ते जीवका घात करना त्रिलोकका घात करनेके समान है तात्पर्य–जीवघात करना यह महान् दोष है.

---

जं एवं तेलोक्कं णग्घदि सव्वस्स जीविदं तह्मा ॥
जीविदघादो जीवस्स होदि तेलोक्कघादसमो ॥ ७८३ ॥

त्रैलोक्येन यतो मूल्यं जीवितव्यस्य जायते ॥
जीवजीवितघातोऽतस्त्रैलोक्यहननोपमः ॥ ८१४ ॥
प्राप्य दुर्लभसंतत्या श्रामण्यं सुखसाधकम् ॥
एकाग्रमानसो रक्ष निधानमिव सर्वदा ॥ ८१५ ॥

अर्थ—संपूर्ण जीवोंका जीवित क्योंकि त्रैलोक्यके कीमतकी बराबरीका है अतः जीवके जीवितका घात करना त्रैलोक्यघातके समान है.

---

अहिंसाव्रतमहत्त्वा निवेदयति—

णत्थि अणूदो अप्पं आयासादो अणूणयं णत्थि ॥
जह तह जाण महल्लं ण वयमहिंसासमं अत्थि ॥ ७८४ ॥

अल्पं यथाणुतो नास्ति महदाकाशतो यथा ॥
अहिंसाव्रततो नास्ति तथा परमुरुव्रतम् ॥ ८१६ ॥

विजयोदया—णत्थि अणूदो अप्पं नास्त्यणोरल्पं अन्यत्किंचिद्द्रव्यं । आयासादो अणूणयं णत्थि । आकाशाद्वा अन्यन्महन्नास्ति यथा तथान्यद्व्रतं अहिंसातो महन्नास्ति ॥

अर्थ—इस जगतमें अणु से छोटी दुसरी वस्तु नहीं हैं और आकाशसे भी वडी कोई चीज नहीं है इसी प्रकार अहिंसा व्रतसे दूसरा कोई वडा व्रत नहीं है.

---

जह पव्वदेसु मेरू उव्वाओ होइ सव्वलोयम्मि ॥
तह जाणसु उव्वायं सीलेसु वदेसु य अहिंसा ॥ ७८५ ॥

पर्वतेषु यथा मेरुश्चक्रवर्ती यथा नृषु ॥
जीवरक्षाव्रतं सारं सर्वस्मिन्नपि व्रते तथा ॥ ८१७ ॥

विजयोदया—जह पव्वदेसु सर्वस्मिल्लोके पर्वतेभ्यो मेरुर्यथोच्चैस्तथा अहिंसा शीलेषु व्रतेषु च उन्नततमेति जानीहि । व्रताना, शीलाना, गुणाना च अधिष्ठानमहिंसेति वदति ॥

अर्थ—जैसे सर्व जगतमें समस्त पर्वतोमें मेरुपर्वत बडा है वैसे यह अहिंसा व्रत संपूर्ण शील और समस्त व्रतोंमें बडा है

---

सव्वो वि जहायासे लोगो भूमीए सव्वदीउदधी ॥
तह जाण अहिंसाए वदगुणसीलाणि तिठ्ठंति ॥ ७८६ ॥

यथाऽकाशे स्थितो लोको धरण्यां द्वीपसागराः ॥
सर्वव्रतानि तिष्ठन्ति जीवत्राणव्रते तथा ॥ ८१८ ॥

विजयोदया—यथा सर्वलोक ऊर्द्ध्वाधस्तिर्यग्विकल्प आकाशाधिकरण । भूमौ च स्थिता. सर्वे द्वीपा उदधयश्च । तथैव जाण जानीहि । व्रतगुणशीलान्यहिंसाया तिष्ठन्ति इति ॥

यह अहिंसा व्रत, गुण और शील सर्वोको आधार है ऐसा कथन—

अर्थ—उर्ध्वलोक, अधोलोक और मध्य लोक ऐसे लोकके तीन भेद हैं परंतु यह लोक भी आकाशमें है. अर्थात् त्रैलोक्यका आधार आकाश है इस भूतलमें सर्व द्वीप और समुद्र आधेय होकर रहे हैं. वैसे व्रत गुण, और शील ये सब अहिंसाके आश्रयसे रहते हैं

---

कुव्वंतस्स वि जत्तं तुंबेण विणा ण ठंति जह अरया ॥
अरएहिं विणा य जहा णठ्ठं णेमी दु चक्कस्स ॥ ७८७ ॥

यथा तिष्ठंति चक्रस्य न तुंबेन विनारकाः ॥
एतैर्विना न तिष्ठन्ति यथा चक्रस्य नेमयः ॥ ८१९ ॥

विजयोदया—कुव्वंतस्स वि जत्तं यत्नं कुर्वतोऽपि । पिंडीमंतरेण यथा न तिष्ठन्त्यराणि । अरैर्विना नेम्यवस्थानं चक्रस्य यथा नास्ति ॥

तह जाण अहिंसाए विणा ण सीलाणि ठंति सव्वाणि ॥
तिस्सेव रक्खणट्ठं सीलाणि वदीव सस्सस्स ॥ ७८८ ॥

तथा शीलानि तिष्ठन्ति न विना जीवरक्षया ॥
तस्याः शीलानि रक्षार्थं सस्यादीनां यथा वृतिः ॥ ८२० ॥

विजयोदया—तह जाण तथैव जानीहि । अहिंसा विना सर्वाणि शीलानि न तिष्ठंति । अहिंसाया एव रक्षार्थं शीलानि वृत्तिरिव सस्यस्य ॥

अर्थ—कितनाभी प्रयत्न करो तुंबीके विना चक्रके आरे नहीं रह सकते हैं. वैसे अहिंसाके विना सर्व शीलोंका पालन करनेका कितना भी प्रयत्न करो उनका पालन नही किया जायगा. अर्थात् अहिंसाके विना शीलकी स्थिति नही है. जैसे धान्यके रक्षणार्थ वाढ लगाते हैं तथा अहिंसाके रक्षार्थही शीलव्रत हैं. कितना भी प्रयत्न करो आरे न होंगे तो नेमीकी स्थिति नही होती है वैसे अहिंसाके विना शील नहीं टिक सकते हैं.

---

अहिंसाव्रतमंतरेणेतरेषां नैष्फल्यमाचष्टे—

सीलं वदं गुणो वा णाणं णिस्संगदा सुहच्चाओ ॥
जीवे हिंसंतस्स हु सव्वे वि णिरत्थया होंति ॥ ७८९ ॥

व्रतं शीलं तपो दानं नैर्ग्रन्थ्यं नियमो गुणः ॥
सर्वे निरर्थकाः सन्ति कुर्वतो जीवहिंसनम् ॥ ८२१ ॥

विजयोदया—शीलादीनि हि संवरनिर्जरा चोद्दिश्यानुष्ठीयते । हिंसाया तु सत्या न स्तः फलभूते संवरनिर्जरे मुक्त्युपायभूते इति निष्फलता मन्यते ॥

अहिंसाके विना इन व्रतोंको निष्फलता प्राप्त होती है ऐसा कथन—

अर्थ—शील, व्रत, गुण, ज्ञान, निष्परिग्रहता, और विषयसुखका त्याग ये सर्व आचार जीवहिंसा

करनेवालेके विफल हो जाते हैं शीलादिक आचार कमकी निर्जरा, और संवरके उद्दश्यसे किये जाते हैं परंतु हिंसा करनेसे मुक्तीके उपायभूत संवर और निर्जरा व्यर्थ होते हैं.

सव्वेसिमासमाणं हिदयं गब्भो व सव्वसत्थाणं ॥
सव्वेसिं वदगुणाणं पिंडो सारो अहिंसा हु ॥ ७९० ॥
आश्रमाणां मतो गर्भः शास्त्राणां हृदयं परम् ॥
पिंडं नियमशीलानां समतानामहिंसनम् ॥ ८२२ ॥

विजयोदया—सव्वेसिमासमाणं सर्वेषामाश्रमाणा हृदय । शास्त्राणा गर्भ । सर्वेषा व्रताना गुणाना च पिंडभूत सारो भवत्यहिंसा ॥

अर्थ—यह अहिंसा सर्व आश्रमोंका हृदय है, सर्वशास्त्रोंका गर्भ है, और सर्व व्रतोंका निचोडा हुआ सार है-

जम्हा असच्चवयणादिएहिं दुक्खं परस्स होदित्ति ॥
तप्परिहारो तह्मा सव्वे वि गुणा अहिंसाए ॥ ७९१ ॥
असूनृतादिभिर्दुःखं जीवानां जायते यतः ॥
परिहारस्ततस्तेषा अहिंसाया गुणोऽखिलः ॥ ८२३ ॥

विजयोदया—जम्हा असच्चवयणादिगेहिं यस्मादसत्यवचनेन, अदत्तादानेन, मैथुनेन, परिग्रहेण च परस्य दुःख भवति । तस्मात्तेषा असत्यवचनादीना परिहार इति सर्वेपि अहिंसाया गुणा ॥

अर्थ—असत्य बोलनेसे, न दी हुई वस्तु लेनेसे, मैथुनसे और परिग्रहसे परको दुःख उत्पन्न होता है. परंतु अहिंसाके पालनेसे इन सब दोषोंका त्याग होता है. अतः सत्यवचनादिक अहिंसाके ही गुण हैं ऐसा समझना चाहिये

गोबंभणित्थिवधमेत्तिणियत्ति जदि हवे परमधम्मो ॥
परमो धम्मो किह सो ण होइ जा सव्वभूददया ॥ ७९२ ॥

गोस्त्रीब्राह्मणबालानां धर्मो यद्यस्त्यहिंसनम् ॥
न तदा परमो धर्मः सर्वजीवदया कथम् ॥ ८२४ ॥

विजयोदया-- गोबभणिच्छिवधमेत्तणियत्ति गवा, ब्राह्मणाना, स्त्रीणा च वधमात्रनिवृत्तिर्यदि भवेदुत्कृष्टो धर्मः परमो धर्म' कथं न भवति या सर्वजीवदया ॥

अर्थ—गोहत्या, ब्राह्मणहत्या, स्त्रीवध इनसे निवृत्त होना यदि, उत्कृष्ट धर्म समझा जाता है तो सर्व जीवोंपर दया करना यह उत्कृष्ट धर्म क्यों नहीं माना जायगा.

---

हिंसानिवृत्तिं उपायेन कारयति कृतापकारानपि बाधवान्स्नेहान्न मारयितुमीहते जनः । तत्परेयामसकृज्जन्मान्तरे पितृपुत्रादिभावमुपागताना अंग ! मारणमयुक्तं इति वदति--

सव्वे वि य संबंधा पत्ता सव्वेण सव्वजीवेहिं ॥
तो मारंतो जीवो संबंधी चेव मारेइ ॥ ७९३ ॥

सर्वैः सर्वे समं प्राप्ता संबंधा जंतुभिर्यतः ॥
संबंधिनो निहन्यंते ततस्तान्निघ्नता ध्रुवम् ॥ ८२५ ॥

विजयोदया-सव्वे वि य सर्वेऽपि च । संबधा संबधा. प्राप्ता. । सव्वेण सर्वेण जीवेन । सव्वजीवेहिं सर्वजीवै. । तो तस्मात् । जीवो मारणोद्यत. संबंधिन एव घातयति ॥

उपायसे हिंसाका निषेध लोक करते हैं अपने बंधुओंने अपराध किये होंगे तो भी उनको मारते नहीं तो अनेक पूर्व जन्मोंमे जो पिता, पुत्र इत्यादिक संबंध को प्राप्त हुए होंगे ऐसे प्राणिओंको मारना क्या योग्य है? नहीं इसका स्पष्टीकरण—

अर्थ—सर्व जीवोंका सर्व जीवोंके साथ पिता, पुत्र, माता इत्यादि रूप संबंध अनेक भवोंमें हुआ हैं. इसलिये मारनेके लिये उद्युक्त हुआ मनुष्य अपने संबधीको ही मारता है ऐसा समझना चाहिये. जगतमें संबंधिओंका घात करना अतिशय निंद्य माना जाता है.

---

तच्च संयधिहननं लोके अतिनिंदित ।

जीववहो अप्पवहो जीवदया होइ अप्पणो हु दया ॥
विसकंटओव्व हिंसा परिहरियव्वा तदो होदि ॥ ७९४ ॥

आत्मघातोऽङ्गिनां घातो दया तस्यात्मनो दया ॥
विषकांड इव त्याज्या हिंसातो दुःखभीरुणा ॥ ८२६ ॥

विजयोदया—जीववहो अप्पवहो जीवाना घात आत्मघात एव । जीवाना क्रियमाणा दया आत्मन एव कृता भवति । सकृदेकजीवघातनोद्यत स्वयमनेकेषु जन्मसु मार्यते । कृतैकजीवदयोऽपि स्वयमनेकेषु जन्मसु परे रक्ष्यते । इति विषलिप्तकटकवत् परिहार्या हिंसा दु खभीरुणा ॥

अर्थ—प्राणिओंका नाश करना यह अपना ही नाश करना है और प्राणिओंपर दया करना ही अपने ऊपर दया करना है जो एकजन्ममें प्राणीका घात करता है वह अनेक जन्मोंमें मारा जाता है और जिसने एकवार भी प्राणीके उपर दया की है वह अनेक जन्मोंमें इतर प्राणिओंसे रक्षा जाता है ऐसा विचार कर विषसे लिप्त हुए कटकसे जैसे लोक दूर होते हैं वैसे दु खभीरु मनुष्यको इस हिंसासे दूर रहना चाहिये

---

हिंसादोषमिहैव जन्मनि दर्शयति--

मारणसीलो कुणदि हु जीवाणं रक्खसुव्व उव्वेगं ॥
संबंधिणो वि ण य विस्संभं मारिंतए जंति ॥ ७९५ ॥

उद्वेगं कुरुते हिंस्रो जीवानां राक्षसो यथा ॥
संबंधिनोऽपि नो तस्य विश्वासं जातु कुर्वते ॥ ८२७ ॥

विजयोदया—मारणसीलो हु मारणशील' परहननोद्यत । राक्षस इव जीवानामुद्वेग करोति । संबंधिनोऽपि न विस्रम्भ उपयाति तस्मिन्वधके ॥

इसही जन्ममें हिंसासे हानि होती है इसका विवेचन करते हैं—

अर्थ—जो मनुष्य दुसरोंको मारनेमें उद्युक्त होता है वह राक्षसके समान प्राणिओंको भय उत्पन्न करता है उसके संबंधि मनुष्य भी उसके ऊपर विश्वास नहीं रखते हैं

---

वधबंधरोधधणहरणजादणाओ य वेरमिह चेव ॥
णिव्विसयमभोजित्तं जीवे मारंतगो लभदि ॥ ७९६ ॥

इह बंधं वधं रोधं यातनां देशघाटनम् ॥
हिंस्रो वैरमभोग्यत्वं लब्ध्वा गच्छति दुर्गतिम् ॥ ८२८ ॥

विजयोदया – वधं मारणं, बंध बंधनं, रोध उत्कोटकादिकं रोधनं, धनहरण, रिक्थोद्दालनं । यातनाश्च कद र्थनानि । वैरं विषयाद्घाटनं अभोज्यता च रोषाद्ब्राह्मणादिहननात् । मारंतगो हंता । लभदि लभते ॥

अर्थ—जो ब्राह्मणादिकोंका वध करता है वह मारना, बांधना, रोकना, धन हरण करना, और अनेक प्रकारसे पीडा देना, वैर करना, देशसे निकालना, जातिसे च्युत करना, इत्यादिक दुःखोंको प्राप्त होता है.

---

कुद्धो परं वधित्ता सयंपि कालेण मारइज्जंते ॥
हदघादयाण णत्थि विसेसो मुत्तूण तं कालं ॥ ७९७ ॥

यतो रुष्टः परं हत्वा कालेन म्रियते स्वयम् ॥
हतहंत्रोस्ततो नास्ति विशेषस्तं क्षणं विना ॥ ८२९ ॥

विजयोदया – कुद्धो परं वधित्ता क्रुद्धः सन्परं अन्यं वधित्वा । स्वयमपि गच्छता कालेन म्रियते । हतघातकयोर्नास्ति विशेषः । मुत्तूण तं काल मुक्त्वा त कालं । पूर्वमसौ मृतः पश्चात्स्वयमिति ॥

अर्थ—क्रुद्ध होकर जो मनुष्य दुसरोंको मारता है वह भी कुछ काल बीतनेके अनंतर मरणको प्राप्त होता है. इस वास्ते हत और घातकमें कुछ फरक नहीं है. हां फक्त कालका ही अंतर रहता है.

---

अप्पाउगरोगिदयाविरूवदाविगलदा अवलदा य ॥
दुम्मेहवण्णरसगंधदाय से होइ परलोए ॥ ७९८ ॥

अल्पायुर्दुर्बलो रोगी विरूपो विकलेन्द्रिय ॥
दुष्टगंधरसस्पर्शो जायतेऽमुत्र हिंसकः ॥ ८३० ॥

विजयोदया—अप्पाउगरोगिदयाविरूवदाविगलदा अवलदा य अल्पजीवितरोगिताविरूपता, विकलेंद्रियता दुर्वलता। दुम्मेधवण्णरसगधदा य दुर्मेधता, दुर्वर्णता, दूरसदुर्गंधता च। से तस्य। होदि भवति। परलोए जन्मान्तरे।

अर्थ—हिंसा करनेवाला मनुष्य परजन्ममें अल्पायुषी, रोगी, कुरूप, विकलेंद्रिय अर्थात् अंध, वहिरा, गूंगा, दुर्वल, मूर्ख, अशुभवर्ण, रस गंधवाला, होता है.

---

मारेदि एयमवि जो जीवं सो बहुसु जम्मकोडीसु ॥
अवसो मारिज्जंतो मरदि विधाणेहिं बहुएहिं ॥ ७९९ ॥

एकोऽपि हन्यते येन शरीरी भवकोटिषु ॥
म्रियते मार्यमाणोऽङ्गी विधानैर्विविधैरसौ ॥ ८३१ ॥

विजयोदया—मारेदि इति। एगमवि एकमपि। जो जीवं यो जीव। सो स'। बहुसु जम्मकोडीसु वह्वीषु जन्मकोटिषु। अवसो मरदि मारिज्जतो अवशो मार्यमाणो म्रियते। विधाणेहिं वहुगेहिं वहुभि. प्रकारैर्मार्यमाण. ॥

अर्थ—जो मनुष्य एक प्राणीको भी मारता है वह अनेक कोट्यवधि जन्मोंमें अवश अर्थात् परतंत्र हो-कर नाना प्रकारसे मारा जाकर मरणको प्राप्त होता है

---

जावइयाइं दुक्खाइं होंति लोयम्मि चदुगदिगदाइं ॥
सव्वाणि ताणि हिंसाफलाणि जीवस्स जाणाहि ॥ ८०० ॥

दुर्गतौ यानि दुःखानि दुःसहानि शरीरिणाम् ॥
हिंसाफलानि सर्वाणि कथ्यन्ते तानि सूरिभिः ॥ ८३२ ॥

विजयोदया—जावदियाइं यावन्ति। दुक्खाइं दु खानि। हुति भवंति। चदुग्गदिगदाइं गतिचतुष्टयगतानि। सव्वाणि ताणि हिंसाफलाणि सर्वाणि तानि हिंसाफलानि। जीवस्स जाणाहि जीवस्येति जानीहि ॥

अर्थ—इस जगतमें चार गतिओंमें जो जो दुःख जीवको प्राप्त होते हैं वे सर्व हिंसाके ही फल हैं ऐसा समझना चाहिये.

---

का हिंसा नाम यस्या इमे दोषा निरूप्यंते इत्याचष्टे—

हिंसादो अविरमणं वहपरिणामो य होइ हिंसा हु ॥
तम्हा पमत्तजोगे पाणव्ववरोवओ णिच्चं ॥ ८०१ ॥

हिंसातोऽविरतिर्हिंसा यदि वा वधचिंतनम् ॥
यत प्रमत्ततायोगस्ततःप्राणवियोजकः ॥ ८३३ ॥

विजयोदया—हिंसादो अविरमण हिंसातोऽविरतिर्हिंसेति सबंधनीयं। प्राणान् प्राणिनो व्यपरोपयामीति सकल्पकरण हिंसा इत्यर्थ.। वधपरिणामो वा हन्मीति एवं परिणामो वा हिंसा । तह्मा तस्मात्। पमत्तयोगो प्रमत्तता संवधः। पाणव्ववरोवओ प्राणानपनयति। णिच्च नित्य। विकथा, कपाय इत्येवमादय पंचदशपरिणामा आत्मनो भाव। प्राणाना परस्य च द्रव्यभाव प्राणाना वियोजका इति हिंसेत्युच्यते। तथा चोक्तम्—

रत्तो वा दुट्ठो वा मूढो वा जं पयुंजदि पओग ॥
हिंसा वि तत्थ जायदि तह्मा सो हिंसगो होइ ॥ ८०२ ॥

विजयोदया—रक्तो द्विष्टो मूढो वा सन्प्रयोग प्रारभते तस्मिन्हिंसा जायते। न प्राणिन प्राणाना वियोजनमात्रेण आत्मनि रागादीनामनुत्पादक. सोऽभिधीयते अहिंसक इति। यस्माद्रागाद्युत्पत्तिरेव ,हिंसा। न हि जीवातरगतदेशतया अन्यतमप्राणवियोगापेक्षा हिंसा, तदभावकृता वा अहिंसा, किंतु आत्मैव हिंसा आत्मा चैव अहिंसा। प्रमादपरिणत आत्मैव हिंसः अप्रमत्त एव च अहिंसा। उक्त च—

अत्ता चेव अहिंसा अत्ता हिंसत्ति णिच्छओ समये ॥
जो होदि अप्पमत्तो अहिंसगो हिंसगो इदरो ॥ ८०३ ॥

जीवपरिणामायत्तो वंधो जीवो मृतिमुपैतु नोपेयाद्वा। तथा चाभाणि—

अज्झवसिदो य बद्धो सत्तो दु मरेज्ज णो मरिज्जेत्थ ॥
एसो वंधसमासो जीवाणं णिच्छयणयस्स ॥ ८०४ ॥

जीवास्तदीयानि शरीराणि शरीरग्रहणस्थानयोनिसक्षित (?) वरावगो वेत्ति तत्संभवकालं तत्पीडापरिहारेच्छुरसकृत्तप क्रियाया लोभसत्काराद्यनपेक्ष्य प्रवृत्तो भवत्यहिंसक। उक्त च—

णाणी कम्मस्स खयत्थमुट्ठिदो णोट्ठिदो य हिंसाए ॥
अददि असढो हि यत्थं अप्पमत्तो अवधगो सो ॥ ८०५ ॥

शुभपरिणामसमन्वितस्याप्यात्मन स्वशरीरनिमित्तान्यप्राणिप्राणवियोगमात्रेण वध स्यान्न कस्यचिन्मुक्तिः स्यात्। योगिनामपि वायुकायिकवधनिमित्तवधसद्भावात्। अभाणि च–

जदि सुद्धस्स य बंधो होहिदि बाहिरगवत्थुजोगेण ॥
णत्थि दु अहिंसगो णाम होदि वायादिवधहेदु ॥ ८०६ ॥

तस्मान्निश्चयनयाश्रयेण प्राण्यंतरप्राणवियोगापेक्षा हिंसा ॥

जिसके दोप आप कहते हैं उस हिंसाका क्या स्वरूप है ? इस प्रश्नका उत्तर–

अर्थ—हिंसासे निरक्त न होना अथवा हिंसा करनेके परिणाम होना अर्थात् में प्राणिके प्राणोंका घात करूंगा ऐसा विचार रखना हिंसा है. प्रमत्तयोग प्राणों का नाश करता है विकथा, कपाय वगैरे पंधरा प्रकारके परिणामों को प्रमाद कहते हैं. इस प्रमादसे युक्त हुए प्राणीको प्रमत्त कहते हैं ऐसे प्रमत्तका जो योग अर्थात् मनवचन और शरीरका व्यापार उसको प्रमत्तयोग कहते हैं. इस प्रमत्तयोगसे अपने भावप्राणोंका और दुसरों के द्रव्य प्राण, और भाव प्राणोंका नाश होता है. इसलिये प्रमत्त योगको हिंसा कहते हैं.

अन्य आगमग्रंथमें हिंसाके विपयमें ऐसा लिखा है––

रागी, द्वेपी अथवा मूढ बनकर आत्मा जो कार्य करता है उससे हिंसा होती है प्राणीके प्राणोंका वियोग तो हुआ परंतु रागादिक विकारोंसे आत्मा यदि उस समय मलिन नहीं हुआ है तो उससे हिंसा नहीं हुई है ऐसा समझना चाहिये. वह अहिंसक ही रहा ऐसा समझना चाहिये. अन्य जीवके प्राणोंका वियोग होनेसेही हिंसा होती है ऐसा नहीं अथवा उनके प्राणोंका नाश न होनेसे अहिंसा होती है ऐसा भी नहीं समझना चाहिये. परंतु आत्माही हिंसा है और वही अहिंसा है ऐसा मानना चाहिये. अर्थात् प्रमाद परिणतआत्मा ही स्वयं हिंसा है और अप्रमत्त आत्माही अहिंसा है आगममें भी ऐसा कहा है—

आत्मा ही हिंसा है और आत्माही अहिंसा है ऐसा जिनागममें निश्चय किया हैं. अप्रमत्त अर्थात् प्रमाद रहित आत्मा को अहिंसक कहते हैं. और प्रमादसहित आत्माको हिंसक कहते हैं जीवके परिणामोंके अधीन बंध

होता है, जीव मरण करो अथवा न करे परिणामके वश हुआ आत्मा कर्मसे बद्ध होता है ऐसा निश्चय नयसे जीवके बंधका संक्षेप से स्वरूप कहा है.

जीव, उसके शरीर, शरीरकी उत्पत्ति जिसमें होती है ऐसी योनि इनके स्वरूप जान कर और उसके उत्पत्तिका काल जानकर पीडाका परिहार करनेवाला और लाभ, सत्कारादिकी अपेक्षा न करके तप करनेवाला जीव अहिंसक माना जाता है. आगममें इस विषयमें ऐसा विवेचन है—

ज्ञानी पुरुष कर्मक्षय करनेके लिये उद्युक्त होते हैं वे हिंसाके लिये उद्युक्त नही होते हैं. उनके मनमें शठ भाव–माया नहीं रहती हैं और वे अप्रमत्त रहते हैं इसलिये वे अंवधक–अहिंसक माने गये हैं.
जिसके शुभपरिणाम हैं ऐसे आत्माके शरीरसे यदि अन्य प्राणि के प्राणका वियोग हुआ और वियोग होने मात्रसे यदि बंध होगा तो किसी को भी मोक्षकी प्राप्ति न होगी. क्योंकि योगिओंको भी वायुकायिक जीवोंके वधके निमित्तसे कर्मबंध होता है ऐसा मानना पडेगा. इस विषयमें शास्त्रमें ऐसा लिखा है—

यदि रागद्वेषरहित आत्माको भी बाह्यवस्तुके संबंधसे बंध होगा तो जगतमें कोई भी अहिंसक नहीं है ऐसा मानना पडेगा अर्थात् शुद्ध मुनिको भी वायुकायिक जीवके वधके लिये हेतु समझना होगा. इसलिये निश्चय-नयके आश्रयसे दूसरे प्राणीके प्राणका वियोग होनेपर भी अहिंसामें बाधा आती नहीं है ऐसा समझना चाहिये.

---

गतिक्रियाभेदान्प्ररूपयति –

पादोसिय अधिकरणिय कायिय परिदावणादिवादाए ॥
एदे पंचपओगा किरियाओ होंति हिंसाओ ॥ ८०७ ॥
द्वैषिकी कायिकी प्राणघातिकी पारितापिकी ॥
क्रियाधिकरणी चेति पंच हिंसाप्रसाधिकाः ॥ ८३४ ॥

विजयोदया – पादोसियाधिकरणिय कायिय परिदावणादिवादाए पादोसिय शब्देनेष्टदारवित्तहरणादिनिमित्तः कोप' प्रद्वेप इत्युच्यते। प्रद्वेप एव प्राद्वेपिको यथा विनय एव वैनयिकमिति । हिंसाया उपकरणमधिकरणमित्युच्यते। हिंसोपकरणादानक्रिया आधिकरणिकी क्रिया। दुष्टस्य सत, कायेन वा चलनक्रिया कायिकी । परितापो दु'खं दु.खो-

त्पत्तिनिमित्ता क्रिया पारितापिकी क्रिया। आयुरिन्द्रियबलप्राणानां वियोगकारिणी प्राणातिपातिकी क्रिया । एदे पंच प-ओगा एते पंच प्रयोगाः । हिंसाकिरिआओ हिंसास्थधिन्य क्रिया ॥

हिंसासंबंधि क्रियाओंका वर्णन—

अर्थ—द्वेषसे क्रिया करना, अर्थात् इष्ट स्त्री व धनादिक पदार्थका किसीके द्वारा हरण किया जानेसे जो क्रोध उत्पन्न होता है उसको प्रद्वेष कहते हैं हिंसाके उपकरणोंको ग्रहण करना, अधिकरण क्रिया कहते हैं. दुष्ट होकर शरीरके द्वारा चलन होना कायिकी क्रिया है. परिताप–दुःख–दुःखोत्पत्तिके लिये जो क्रिया की जाती है उसको पारितापिकी क्रिया कहते हैं. आयु, इंद्रिय, बल और प्राण इनका घात करनेवाली क्रियाको प्राणातिपातिकी क्रिया कहते हैं. ऐसे पांच प्रकारके प्रयोगोंको हिंसा क्रिया कहते हैं.

---

तिहिं चदुहिं पंचहिं वा कमेण हिंसा समप्पदि दु ताहिं ॥
बंधो वि सया सरिसो जइ सरिसो काइयपदोसो ॥ ७०८ ॥

हिंसा त्रिभिश्चतुर्भिश्च पंचभिः साधयन्ति ताः ॥
क्रिया बंधः समानेन द्वैषिकी कायिकी क्रिये ॥ ८३५ ॥

विजयोदया – तिहिं चदुहिं पंचहिं वा त्रिभिर्मनोवाक्कायैः, चतुर्भिः क्रोधमानमायालोभैः, पंचभिः स्पर्शनादिभिरिन्द्रियैर्वा। कमेण हिंसा समप्पदि दु क्रमेण हिंसा समाप्तिमुपैति । तास्विमनसा प्रद्वेषो मनसा द्विषोऽस्मीति वचनं वाग्द्वेषः, कायेन मुखवैवर्ण्यादिकरणं कायद्वेषः । मनसा हिंसोपकरणादानं, वाचा शस्त्रं उपगृह्णामीति हस्तादिनाऽऽदानं इति. अधिकरणमपि त्रिविधं । मनसा उत्तिष्ठामीति चिंता, वचसा उत्तिष्ठामि इति, तनु नाऽऽगतेति उक्तिः । कायेन चलनं कायिकी । मनसा दुःखमुत्पादयामीति चिंता दुःखं भवतः करोमि इति उक्तिर्वाचा पारितापिकी क्रिया. हस्तादिताडनेन दुःखोत्पादनं कायेन पारितापिकी क्रिया । प्राणान्वियोजयामीति चिंता मनसा प्राणातिपातः, हन्मीति वचः वाक्प्राणातिपातः । कायव्यापारः कायिकप्राणातिपातः । क्रोधनिमित्ता कश्चिद्विद्वेषी, माननिमित्ता, मायानिमित्ता, लोभनिमित्ता, क्रोधादिना शस्त्रग्रहणं क्रोधादिनिमित्तः कायपरिस्पंदः । क्रोधादिनिमित्ता परपरितापकरणं, प्राणातिपातो वा क्रोधादिना भवति । स्पर्शनादीन्द्रियनिमित्तो वा प्रद्वेषः, इन्द्रियसुखार्थं वा फलपल्लवप्रसूनादिच्छेदननिमित्तसाधनोपादानं, तत्सुखार्थमेव विषयप्रत्यासत्तिमभिप्रेत्यायनं कायपरिस्पंदः । परस्य वा गाढालिंगननखक्षतादिना संतापकरणं, मांसार्थं वा प्राणिप्राणवियोजनमिति । किमेताभिर्हिंसाभिः सपायः कर्मबंधः समानः उत न्यूनाधिकभावो बंधस्येत्याशंकायामाचष्ट

वंधोऽपि कर्मवधोऽपि सियॉ सरिसो स्यात्सदृशः। कथ ? जदि सारिसो यदि सदृश। कायिकपदोसो कायिकी क्रिया प्रद्वेषश्च यदि सम स्यात्करणसामान्यात्कार्यस्यापि वधस्य सादृश्य, अन्यथा न सदृशता। तीव्रमध्यमंदरूपा परिणामा तीव्र, मध्य मद च वधमापादयन्ति। इति भाव.॥

अर्थ—मन, वचन और शरीर ऐसे तीन योग क्रोध, मान, माया और लोभ ये चार कषाय और स्पर्शनादिक पांच इंद्रियां इनके द्वारा क्रमसे हिंसा समाप्त होती है. मनसे द्वेष करना, मैं द्वेषयुक्त हुआ हूं ऐसा वचनसे कहना यह वाग्द्वेष है शरीरके द्वारा द्वेष करना अर्थात् मुख लाल होना, भोहें वक्र होना वगैरह कायद्वेष है.

मनके द्वारा हिंसाके उपकरण लेना, मैं शस्त्रग्रहण करता हूं ऐसा बोलना, हाथ पांव इत्यादिकसे ठोकना ऐसे अधिकरणके तीन भेद हैं. मनसे ऊठने का विचार करना, वचनसे मैं ठोकूंगा, ताडन करूंगा ऐसा बोलना, शरीरसे हिलना फिरना, यह सब कायिकी क्रिया है मैं दु.ख उत्पन्न करूंगा ऐसा मनसे विचार करना, मैं तुमको दु.खित करूंगा ऐसे वचनसे बोलना, हस्तादिकोंसे ताडन करना यह कायिकी क्रिया है. प्राणोंसे मैं प्राणीको अलग करूंगा ऐसा विचार करना, मैं मारूंगा ऐसा मुखसे बोलना वाक्प्राणातिपात है. शरीरसे मारनेकी क्रिया करना कायिकप्राणातिपात है. ये पांच क्रियायें कोई पुरुष क्रोधसे, कोई मानसे, मायासे और लोभसे करते है.

क्रोधादिकसे शस्त्र ग्रहण करना क्रोधादि निमित्त कायपरिस्पंद कहा जाता है. क्रोधादिकसे दूसरों को संताप उत्पन्न करना, क्रोधादिकसे प्राणवध करना, स्पर्शनादि इंद्रियोंके निमित्तसे भी द्वेष उत्पन्न होता है इंद्रियसुखके लिये फल, कोमल कोंपल, पुष्प वगैरहका छेदन करनेका साधन ग्रहण करना, इंद्रियसुखके लिये ही विषयका सान्निध्य पाकर शरीरकी बहुत हालचाल करना, दूसरोंको गाढ आलिंगन देना, नखोंसे क्षत करना, मांसादिकोंके लिये प्राणिओंको प्राणसे वियुक्त करना ये सब हिंसा क्रियायें हैं.

इस हिंसाक्रियासे उत्पन्न होनेवाला कर्मबंध समान होता है अथवा कम जादा होता है. इस शंका का उत्तर आचार्य ऐसा देते हैं—

कर्म बंध कथंचित् समान होता है अर्थात् शरीरके द्वारा होनेवाली क्रिया और प्रद्वेष यदि समान होगा तो उससे कर्मबंध भी समान होगा अन्यथा नहीं कारणोंमें सामान्यता यदि होगी तो कार्यमें अर्थात् कर्मबंधमें

भी समानता होगी और यदि कारणोंमें विशेषता होगी तो कार्यमें-बंधमें विशेपता होगी ही. तीव्र, मंद, और मध्यम रूप परिणाम उत्पन्न होनेपर तीव्र, मंद मध्यम प्रकारका बंध होगा ऐसा अभिप्राय समझना चाहिये

---

अधिकरणभेद निरूपयति—

वीस पल तिण्णि मोदय पण्णरह पला तहेव चत्तारि ॥
बारह पलिया पंच दु तोसिं पि समो हवे बंधो ॥ ८०९ ॥
जीवगदमजीवगदं समासदो होदि दुविहमधिकरण ॥
अठ्ठुत्तरसयभेदं पढमं विदियं चदुब्भेदं ॥ ८१० ॥

जीवाजीवविकल्पेन तत्राधिकरणं द्विधा ॥
ज्ञातमष्टोत्तरं पूर्वं द्वितीयं च चतुर्विधम् ॥ ८३६ ॥

विजयोदया—जीवगदमजीवगद इति जीवगत इति जीवपर्याय उच्यते । न हि जीवद्रव्यत्वमात्रमेव हिंसाया उपकरण भवति । किंतु जीवस्य पर्याय. आस्रवस्य । हिंसादेर्जीवपरिणामो युक्तोऽभ्यंतरकरण । अजीवगत पर्याय' द्रव्यार्थे हि अजीवद्रव्यत्वाख्य सदा सन्निहितकार्यं स्यात्कादाचित्कता कथमिव संपादयति । पर्यायस्तु स्वकारण सान्निध्यात्कदाचिदेवेति । यदा स्वय सन्निहितसहकारिकारणास्तदैव स्वकार्यं कुर्वन्ति । नान्यदेति युक्ता कादाचित्कता कार्यस्येति भाव । समासदो दुविधमधिकरण सेक्षपतो द्विविधमधिकरणं । अठ्ठुत्तरसयभेद अष्टोत्तरशतभेदं । पढमं जीवगदमधिकरण । विदिय द्वितीयं अजीवगतमधिकरणं चदुब्भेद चतुर्विकल्पं ॥

अधिकरण भेदोंका निरूपण करते हैं—

अर्थ—प्रादोपिक वगैरह हिंसाके पांच भेद ऊपर कहे हैं प्रत्येकके क्रोध, मान, माया और लोभके आश्रयसे पांच पांच भेद होते हैं. अर्थात् क्रोधादिकके आश्रयसे प्रादोषादिकके वीस भेद होते हैं. इन्द्रियोंकी अपेक्षासे इन प्रादोपिकादि पांच क्रियाओंके पंचवीस भेद होते हैं. और मन वचन, और शरीर की अपेक्षासे इन क्रियाओंके पधरा भेद होते हैं. इन सबोंका कर्मबंध समान होता है.

अर्थ—अधिकरणके जीवाधिकरण और अजीवाधिकरण ऐसे संक्षपसे दो भेद हैं जीवाधिकरण के एकसो

आठ भेद हैं और अजीवाधिकरणके चार भेद हैं. जीवाधिकरण अर्थात् केवल जीव द्रव्य आस्रवका आधार नहीं होता है किंतु पर्यायसहित जीवद्रव्य आस्रवका आधार होता है. जीवके परिणाम हिंसादिकोंके लिये कारण होते हैं और ये परिणाम अभ्यंतर कारण है. अजीवका पर्यायभी आस्रवका आधार हैं यदि द्रव्य ही आस्रवका आधार माना जावेगा तो द्रव्य तो हमेशा ही रहता है अतः उसका आस्रवरूप कार्य हमेशाही रहेगा, उसमे अनित्यता नहीं रहेगी. पर्याय अपने २ कारण मिलने पर उत्पन्न होते हैं. जब पर्यायों को सहकारि कारणोंका साहाय्य मिलता है तब वे आस्रवात्मक कार्य करते हैं अन्यथा करते नहीं. इस लिये कार्यमें कादाचित्कता अर्थात् अनित्यता आती है.

---

प्रथमस्य भेदान्निरूपयति—

सरंभसमारंभारंभं जोगेहिं तह कसाएहिं ॥
कदकारिदाणुमोदेहिं तहा गुणिदे पढमभेदा ॥ ८११ ॥
विधिना योगकोपादिसंरंभादिकृतादयः ॥
भिदा भवंति पूर्वस्य गुण्यमानाः परस्परम् ॥ ८३७ ॥

विजयोदया—सरंभसमारंभारंभयोगेहिं तह कसाएहिं प्राणव्यपरोपणादो प्रमादवत. प्रयत्न' सरंभ । सा ध्याया हिंसादिक्रियाया साधनाना समाहार समारभ । सचितहिंसाद्युपकरणस्य आद्य प्रक्रम आरभ । योगशब्देन मनोवाक्कायव्यापारा उच्यंते । एतै संरंभसमारंभारंभयोगै. । तधा कसाएहिं कषायैः कदकारिदाणुमोदेहिं कृतकारितानुमोदितै । तहा गुणिदा तथा गुणिता । पढमभेदा जीवाधिकरणभेदा । प्रयत्नपूर्वकत्वाच्चेतनावतो व्यापारस्यादौ संरंभस्य वचनं । अनुपायसाध्यसिद्धिर्न भवति प्रयत्नवतोऽपि तत साधनसमाहरण । प्रयत्नादनतरमिति समारंभो युक्त । साध्य पुन उपसाधनसहतौ सत्या प्रक्रमते क्रियामिति आरभ पश्चादुपन्यस्त. । स्वातंत्र्यविशिष्टेन आत्मना यत् क्रियते प्रक्रियते तत् कृतं । परस्य प्रयोगमपेक्ष्य सिद्धिमुपयाति यत्तत्कारित । स्वय न करोति न च कारयति, किं त्वभ्युपैति यत्तदनुमनन अभ्युपगमस्तत्र सरंभस्तावदुच्यते क्रोधनिमित्तं स्वतत्रस्य हिंसाविषय प्रयत्नावेश क्रोधकृतकायसंरंभ' । मानकृतकायसरभ , मायाकृतकायसरभ , लोभकृतकायसरभ । क्रोधकारितकायसंरंभ , मानकारितकायसंरंभ' मायाकारितकायसंरंभ , लोभकारितकायसरभ । क्रोधानुमतकायसरभ , मानानुमतकायसरभ', मायानुमतकायसरंभ , लोभानुमतकायसरभ । इति द्वादशधा सरंभ । क्रोधकृतकायसमारंभ , मानकृतकायसमारभ , मायाकृतकायसमारंभ , लोभकृतकायसमारभ । क्रोधकारितकायसमारंभ., मानकारितकायसमारंभ. । मायाकारितकायसमारंभ , लोभकारितकायसमारंभ

क्रोधानुमतकायसमारंभ , मानानुमतकायसमारंभ , मायानुमतकायसमारंभ., लोभानुमतकायसमारंभ' इति द्वादशधा-समारंभ. । क्रोधकृतकायारंभ', मानकृतकायारंभ , मायाकृतकायारंभ , लोभकृतकायारंभ । क्रोधकारितकायारंभः मानकारितकायारंभ , मायाकारितकायारंभ , लोभकारितकायारंभ । क्रोधानुमतकायारंभ , मानानुमतकायारंभ , मायानुमतकायारंभ. । लोभानुमतकायारंभ' । इति द्वादशधा आरंभः । एव एते संविदिता. कायारंभा. षट्त्रिंशत् । एते संपिंडिताः जीवाधिकरणास्रवभेदा अष्टोत्तरशतसंख्या भवन्ति ॥

अब प्रथम जीवाधि करणके भेद कहते हैं.

अर्थ—हिंसा, चोरी वगैरह पापकार्योंमें प्रमादी होकर प्रयत्न करना संरंभ कहाता है. हिंसादिक कार्य करनेके लिये शस्त्रादिकोंका संग्रह करना समारंभ कहाता है. और संचित किये शस्त्रादिकोंसे हिंसादिकार्य करना, शुरु करना उसको आरंभ बोलते है. योग शब्दसे मनोयोग, वचन और काययोगका ग्रहण करना चाहिये. संरंभ, समारंभ आरंभ, मनोयोग, वचन योग, और काय योग, कृत, कारित और अनुमोदन और कषाय इनके द्वारा हिंसादिक पाप प्रवृत्तियोंको गुणित करनेपर प्रथम जीवाधिकरणके भेद होते हैं. चैतन्यवान् आत्मा प्रयत्नपूर्वक व्यापार करता है अतः प्रथम संरंभ कहा है उपायके विना साध्य सिद्धि नहीं होती है इस लिये प्रयत्नके अनंतर उपायोंका—साधनोंका संग्रह करना इसको समारंभ कहते हैं. अत' संरंभके अनंतर समारंभ कहा गया है. कार्यकी शुरुआत साधनोंका संग्रह होनेके अनंतर होती हैं. इस लिये आरंभका उसके अनंतर उल्लेख किया है

स्वातन्त्र्य विशिष्ट आत्मा जो कार्य करता है वह कृत है. दूसरेके प्रयोगकी अपेक्षासे जो सिद्ध होता है उसको कारित कहते हैं. जो कार्य स्वयं करता ही नहीं और दुसरोंसे कराता नहीं परंतु स्वयं करने वालेको सम्मति देता है उसको अनुमोदन कहते हैं

क्रोधसे स्वयं हिंसाकार्यमें प्रयत्न करना उसको क्रोधकृतकाय संरंभ कहते हैं मान, माया और लोभसे स्वयं हिंसा कार्यमें शरीरके द्वारा जो प्रयत्न करना उसके मानकृत कायसंरंभ, मायाकृत काय संरंभ, और लोभकृत काय संरंभ ऐसे चार भेद हुए.

क्रोध, मान, माया और लोभके वश होकर हिंसा कार्यमें दूसरोंको शरीरके द्वारा जो प्रवृत्त करना उसको क्रमसे क्रोधकारित कायसंरंभ, मानकारित कायसंरंभ, मायाकारित कायसंरंभ और लोभकारितकाय संरंभ ऐसे चार भेद होते हैं.

क्रोधादिक चारोंसे हिंसादि कार्योंमें स्वय प्रवृत्त हुए मनुष्योंको शरीरके द्वारा जो अनुमति देना उसके भी चार भेद हैं. यथा क्रोधानुमतकायसरभ, मानानुमतकायसंरभ, मायानुमतकायसरंभ और लोभानुमतकायसरभ ऐसे चार भेद हैं सब मिलकर सरभके बारा भेद हुए

समारभके भी बारा भेद होते हैं, उनका क्रम—क्रोधकृत कायसमारंभ, मानकृत काय समारभ मायाकृत कायसमारभ और लोभ कृत काय समारभ, क्रोध कारितकायसमारंभ, मानकारितकाय समारंभ मायाकारितकायसमारंभ, और लोभ कारित काय समारंभ, क्रोधानुमत काय समारंभ, मानानुमत काय समारंभ, मायानुमतकायसमारभं और लोभानुमत, कायसमारभ

आरंभ के भी संरभ और समारंभ के समान बारा भेद होत हैं—

यथा—क्रोधकृतकायारभ, मानकृत कायारंभ, मायाकृत कायारंभ और लोभकृत कायारभ. क्रोधकारित कायारंभ, मानकारितकायारंभ, मायाकारित कायारंभ, लोभाकरित कायारंभ मायानुमत कायारभ ओर लोभानुममत कायारंभ मानानुमतकायारंभ, मायानुमत कायारभ और लोभानुमत कायारंभ इस प्रकार आरभके भी बारा भेद होते हैं इस प्रकार कायके आरभतक छत्तीस भेद होते हैं इसी प्रकार वचनके छत्तीस और मनके छत्तीस मिलकर एकसो आठ भेद जीवाधिकरणके होते हैं.

---

अजीवाधिकरणस्य चतुरो भेदानाचष्टे--

संरंभो संकप्पो परिदावकदो हवे समारभो ॥
आरंभो उद्दवओ सव्ववयाणं विसुद्धाणं ॥ ८१२ ॥
णिक्खेवो णिव्वत्ति तहा य संजोयणा णिसग्गो य ॥
कमसो चदु दुग दुग तिय भेदा होंतिं हु विदीयस्स ॥ ८१३ ॥

संरंभोऽकथि संकल्प· समारंभो वितापक· ॥
शुद्धबुद्धिभिरारंभः प्राणाना व्यपरोपकः ॥ ८३८

**निर्वर्तना सनिक्षेपा संयोगः सनिसर्गकः ॥**
**द्विचतुर्द्वित्रिभेदाः स्युर्द्वितीयस्य यथाक्रमम् ॥ ८३९ ॥**

विजयोदया--णिक्खेवो णिव्वत्ति तहा य संजोयणा णिसग्गो य निक्षेपश्चतु प्रकार'। निर्वर्तना द्विप्रकारा। सयोजना द्विप्रकारा। निसर्गस्त्रिविध इति सबध्यते ॥

अर्थ—हिंसादिक कार्योंका विचार करना सकल्प है. प्राणिओंको संताप उत्पन्न करना समारभ है और आरम सर्व निर्मल व्रतोंका नाश करनेवाला है

अर्थ—निक्षेप, निर्वृत्ति, संयोजना और निसर्ग ऐसे अजीवाधिकरणके चार प्रकार हैं निक्षेपके चार भेद, निर्वर्तनाके चार भेद, संयोगके दो भेद और निसर्गके तीन भेद हैं

---

निक्षेपस्य चतुरो विकल्पानाचष्टे—

सहसाणाभोगिय दुप्पमज्जिद अपच्चवेक्खणिक्खेवो ॥
देहो व दुप्पउत्तो तहोवकरणं च णिव्वत्ति ॥ ८१४ ॥
निर्वर्तनोपधिर्देहो दुःप्रयुक्तोऽभिधीयते
निक्षेपः सहसादृष्टदुर्दृष्टाप्रत्यवेक्षणौ ॥ ८४० ॥

विजयोदया—सहसाणाभोगियदुप्पमज्जिद अप्पच्चवेक्खणिक्खेवो सहसानिक्षेपाधिकरण, अनाभोगनिक्षेपाधिकरण, दु प्रमृष्टनिक्षेपाधिकरण, अप्रत्यवेक्षितनिक्षेपाधिकरण चेति । निक्षिप्यते इति निक्षेप । उपकरण पुस्तकादि, शरीर, शरीरमलानि वा सहसा शीघ्र निक्षिप्यमाणानि भयात् । कुतश्चित्कार्यांतरकरणप्रयुक्तेन वा त्वरितेन षड्जीवनिकायवाधाधिकरणता प्रतिपद्यते । असत्यामपि त्वराया जीवा.सन्ति न सतीति निरूपणामंतरेण निक्षिप्यमाणं तदेवोपकरणादिकं अनाभोगिनिक्षेपाधिकरणमुच्यते । दुष्प्रमृष्टमुपकरणादि निक्षिप्यमाण दुष्प्रमृष्टनिक्षेपाधिकरणं स्थाप्यमानाधिकरण वा दुष्प्रमृष्टनिक्षेपाधिकरण । प्रमार्जनोत्तरकाले जीवा सन्ति न सन्तीति अप्रत्यवेक्षितं यन्निक्षिप्यते तदप्रत्यवेक्षित निक्षेपाधिकरण । निर्वर्तनाभेदमाचष्टे—देहो य दुप्पजुत्तो दुःप्रयुक्त शरीरं हिंसोपकरणतया निर्वर्त्यते इति निर्वर्तनाधिकरण भवति । उपकरणानि च सच्छिद्राणि यानि जीवबाधानिमित्तानि निर्वर्त्यन्ते तान्यपि निर्वर्तनाधिकरणं । यस्मिन्सौवीरादिभाजने प्रविष्टानि म्रियन्ते ।

निक्षेपके चार भेदोंका वर्णन--

अर्थ—सहसा निक्षेपाधिकरण, अनाभोग निक्षेपाधिकरण, दुःप्रमृष्ट निक्षेपाधिकरण और अप्रत्यवेक्षितनिक्षेपाधिकरण ऐसे निक्षेपाधिकरणके चार भेद हैं

सहसानिक्षेपाधिकरण—पिंछी, कमंडलु वगैरह उपकरण, पुस्तकादिक शरीर और शरीरका मल इनको भयसे सहसा जलदी फेक देना, रखना किसी कार्यमें तत्पर होनेसे अथवा त्वरासे पिंछी कमंडल्वादिक पदार्थ जब जमीन पर रक्खे जाते हैं तब षट्काय जीवोंको बाधा देनेमें आधाररूप होते हैं अर्थात् इन पदार्थोंसे जीवको बाधा पहुंचती है.

त्वरा नहीं होनेपर भी जीव हैं वा नहीं हैं इसका विचार न करके, देख भाल किये विनाही उपकरणादिक जमीनपर रखना, फेकना उसको अनाभोग निक्षेपाधिकरण कहते हैं.

उपकरणादिक वस्तु विना साफसूफ किये ही जमीनपर रख देना अथवा जिसपर उपकरणादिक रक्खे जाते हैं उसको अर्थात् चौकी जमीन वगैरहको अच्छी तरह से साफ सूफ न करना इनको दुष्प्रमृष्टनिक्षेपाधिकरण कहते हैं

साफ सूफ करने पर जीव हैं अथवा नहीं हैं यह देखे विना उपकरणादिक रखना अप्रत्यवेक्षितनिक्षेपाधिकरण है

अब निर्वर्तनाधिकरणके भेद कहते हैं—

शरीरकी असावधानतापूर्वक प्रवृत्ति करना दुःप्रयुक्त कहा जाता है ऐसा दुःप्रयुक्त शरीर हिंसाका उपकरण बन जाता है इस वास्ते इसको देह निर्वर्तनाधिकरण कहते हैं. जीव बाधाको कारण ऐसे छिद्रसहित उपकरण बनाना इसको भी निर्वर्तनाधिकरण कहते हैं जैसे काजी वगैरह रक्खे हुए पात्रमें जन्तु प्रवेश कर मर जाते हैं.

---

संजोयणमुवकरणाणं च तहा पाणभोयणाणं च ॥
दुट्ठणिसिट्ठा मणवचिकाया भेदा णिसग्गस्स ॥ ८१५ ॥

आहारोपधिभेदेन द्विधा संयोजनं मतम् ॥
दु स्पृष्टाः स्वान्तवाक्काया निसर्गस्त्रिविधो मतः ॥ ८४१ ॥

विजयोदया—संजोजणमुवकरणाण उपकरणानां पिच्छादीनां अन्योन्येन संयोजना। शीतस्पर्शस्य पुस्तकस्य कमंडल्वादेर्वा आतपादितप्तेन पिच्छेन प्रमार्जनं इत्यादिकं। तहा तथा। पाणभोजणाणं च पानभोजनयोश्च पानेन पानं,

भोजनं भोजनेन, भोजनं पानेनेत्येवमादिकं संयोजनं यस्य सम्मूर्च्छन संभवति सा हिंसाधिकरणत्वेनात्रोपात्ता न सर्वा। दुट्ठणिसिट्ठा मणवचिकाया दुष्टुप्रवृत्ता मनोवाक्कायप्रभेदा निसर्गशब्देनोच्यंते ॥

अर्थ—पिच्छी, कमंडलु वगैरह उपकरणोंका संयोग करना जैसे ठंडस्पर्शवाले पुस्तकका धूपसे संतप्त कमंडलु और पिच्छीके साथ संयोग करना अथवा धूपसे तपी हुई पिच्छीसे कमडलु पुस्तकको स्वच्छ करना वगैरहको उपकरण संयोजन कहते हैं. जिनसे सम्मूर्च्छन जीवकी उत्पत्ति होगी ऐसे पेयपदार्थ दुसरे पेयपदार्थ के साथ संयुक्त करना अथवा भोज्य पदार्थके साथ संयुक्त करना, भोज्य पदार्थके साथ अथवा पेयपदार्थको संयुक्त करना, जिनसे जीवोंकी हिंसा होती ऐसा ही पेय और भोज्य पदार्थोंका संयोग निषिद्ध हैं इससे अन्य सयोग निषिद्ध नहीं है

मन वचन और शरीरके द्वारा दुष्ट प्रवृत्ति करना उसको निसर्ग कहते हैं

---

अहिंसारक्षणोपायमाचष्टे—

जं जीवणिकायवहेण विणा इंदियकयं सुहं णत्थि ॥
तम्हि सुहे णिस्संगो तम्हा सो रक्खदि अहिंसा ॥ ८१६ ॥

नास्तीन्द्रियसुखं किंचिज्जीवहिंसां विना यतः ॥
निरपेक्षस्ततस्तस्मिन्नहिंसां पाति पावनीम् ॥ ८२५ ॥

विजयोदया—जं जीवणिकायवहेण यस्माज्जीवनिकायघातं विना। इंदियसुहं इंद्रियसुखं नास्ति। स्त्रीवस्त्रगंधमाल्यादिसेवा विचित्रा जीवनिकायपीडाकारिणी आरंभेण महतोपार्जनीयत्वात्। तस्मिन्निंद्रियसुखे। णिस्संगो यस्स पात्यहिंसा नेंद्रियसुखार्थी। तस्मादिंद्रियसुखादरं मा कृथा इत्युपदिशति सूरिः।

अहिंसाके रक्षणका उपाय आचार्य बताते हैं—

अर्थ—जीवोंका वध किये विना इंद्रियसुखकी प्राप्ति होती ही नहीं स्त्रीसंभोग करना, वस्त्रधारण करना, पुष्पमाला गलेमें धारण करना इनसे इंद्रियसुख उत्पन्न होता है परंतु स्त्रीसंभोगादि कार्योंमें जीवहिंसा अवश्य होती है. स्त्री वगैरह पदार्थोंकी प्राप्ति करनेमें महान् आरंभ करना पडता है. इसवास्ते इंद्रिय सुखसे अहिंसाका रक्षण होता नहीं है क्षपक! तू इस इंद्रियसुखमें स्नेह मत कर जो इंद्रिय सुखमें इच्छा नहीं करता है वही अहिंसा का रक्षण करता है.

---

जीवो कसायबहुलो संतो जीवाण घायणं कुणइ ॥
सो जीववहं परिहरदु सया जो णिज्जियकसाओ ॥ ८१७ ॥

कषायकलुषो यस्माज्जीवानां कुरुते वधम् ॥
निःकषायो यतिस्तस्मादहिंसारक्षणक्षमः ॥ ८२६ ॥

विजयोदया—हिंसा कषायैः प्रवर्त्यते, ततोऽहिंसामिच्छता एते परिहर्तव्या इत्युत्तरसूत्रार्थम् ।

हिंसा कषायसे उत्पन्न होती है अहिंसाको चाहने वालोंको अपायोंका त्याग करना चाहिये ऐसा आगेके गाथामें लिखते हैं

अर्थ—जीव जब कषायके वश होता है तब वह जीवोंका मारता है, परंतु जिसने कषाय जीते हैं वही जीववधका परिहार करता है, अर्थात् अहिंसाका वही पालन करता है, प्रमाद अर्थात् कषाय हिंसामें जीवको प्रवृत्त करते हैं इसलिये अहिंसाव्रतको चाहनेवाले उनको दूरसे ही त्यागे

आदाणे णिक्खेवे वोसरणे ठाणगमणसयणेसु ॥
सव्वत्थ अप्पमत्तो दयावरो होदु हु अहिंसो ॥ ८१८ ॥
काएसु णिरारभे फासुगभोजिम्मि णाणहिदयम्मि ॥
मणवयणकायगुत्तिम्मि होइ सयला अहिंसा हु ॥ ८१९ ॥

शयनासननिक्षेपग्रहचंक्रमणादिषु ॥
सर्वत्राप्यप्रमत्तस्य जीवत्राणं व्रतं यतेः ॥ ८२७ ॥
विवेकनियताचारप्रासुकाहारसेविनि ॥
मनोवाक्कायगुप्तेऽस्ति दयाव्रतमखंडितम् ॥ ८२८ ॥

विजयोदया—प्रमादो हिंसाया प्रवर्तक स परित्यज्योऽहिंसाव्रतार्थिना इति गाथार्थ ॥

विजयोदया—परित्यक्तारम्भस्य प्रासुकभोजिनो ज्ञानभावनावहिते मनसि गुप्तित्रयोपेते संपूर्णा भवत्यहिंसा इति सूत्रार्थ ॥

अर्थ—वस्तु उठा लेना, रखना, छोडना, खडे होना, बैठना, शयन करना इत्यादि समस्त कार्य करते समय जिन्होंने प्रमादका त्याग किया है ऐसे श्रेष्ठ दयाके धारक साधुजनोंसे अहिंसा पूर्णतासे पाली जाती है

अर्थ—जिसने आरंभका त्याग किया है, जो प्रासुक आहार लेता है ज्ञानाभ्यास करनेमें जिसने अपने चित्तको स्थिर किया है, तीन गुप्तिओंका धारक ऐसे मुनिराजमें यह अहिंसा पूर्णताको प्राप्त होती है

---

आरंभे जीववहो अप्पासुगसेवणे य अणुमोदो ॥
आरंभादीसु मणो णाणरदीए विणा चरइ ॥ ८२० ॥

आरंभेऽङ्गिवधः जन्तुरप्रासुकनिषेवणे ॥
प्रवर्ततेऽनुमोदे च शश्वज्ज्ञानरतिं विना ॥ ८२० ॥

विजयोदया—पृथिव्यादिविषयो व्यापार आरंभ । तस्मिन्सति तदाश्रयप्राण्युपद्रव इति जीववधो भवति । उद्गमादिदोषोपहतस्य आहारस्य भोजने जीवनिकायवधानुमोदो भवति । ज्ञानरतिमन्तरेण आरंभे कषाये च मन प्रवर्तते ।

अर्थ—पृथिवी, जल, इत्यादिकके आश्रयसे आरंभ होता है अर्थात् जमीन खोदना, पानी सींचना, वृक्ष तोडना इत्यादि क्रियाओंको आरंभ कहते हैं ऐसा आरंभ करनेसे उनके आश्रयसे रहनेवाले जीवोंका घात होता है. उद्गमादिदोषसहित आहार लेनेसे, जीवनिकायके वधके लिये सम्मति दी है ऐसा समझा जाता है. और ज्ञानाभ्यासमें यदि प्रेम न हो तो मन आरंभ और कषायमें प्रवृत्त होता है

---

तम्हा इहपरलोए दुक्खाणि सदा अणिच्छमाणेण ॥
उवओगो कायव्वो जीवदयाए सदा मुणिणो ॥ ८२१ ॥

मुनिनानिच्छता लोके दुःखानि धृतये सदा ॥
उपयोगो विधातव्यो जीवत्राणव्रते पर ॥ ८३० ॥

विजयोदया—तम्हा तस्मात् । आरंभो भवता त्याज्य , प्रासुकभोजनं भोज्य, ज्ञाने अरतिश्च अपाकार्या इति क्षपकशिक्षा । अहिंसा जीवदया तस्याः फलमुपदर्शयति— तम्हा इत्यनया उभयलोकगतदुःखपरिहारमिच्छता दयाभावना कार्या इति कथयति ।

अर्थ—इस वास्ते हे क्षपक! यदि तुम इहपर लोकमें दुःखको नहीं चाहते हो तो हमेशा जीवदया करनेमें अपने चित्तको स्थिर करो. प्रासुक भोजन ग्रहण करनेमें यदि अरति उत्पन्न हुई हो तो उसको दूर करो

---

क्षपकस्य स्वल्पकालचर्यपि अहिंसाव्रतं करोत्यात्मनो महान्तमुपकारमित्याख्यान कथयति—

पाणो वि पाडिहेरं पत्तो छूढो वि सुंसुमारहदे ॥
एगेण एक्कदिवसक्कदेण हिंसावदगुणेण ॥ ८२२ ॥

अप्येकाहर्व्यापकेन प्रकृष्टः प्राप्तः पाणः प्रातिहार्यं सुरेभ्यः ॥
एकेनैव प्राणिरक्षाव्रतेन क्षिप्तः क्रूरोऽनेकनक्रौघमध्ये ॥ ८३१ ॥
परां सपर्यां ददती निरत्यये निवेशयन्ती बुधयाचिते पदे ॥
करोत्यहिंसा जननीव पालिता सुखानि सर्वाणि रजांसि धुन्वती ॥८३२॥

इति अहिंसा

विजयोदया —पाणो वि चंडालोऽपि पाडिहेरं प्रातिहार्यं पत्तो प्राप्त । सुसुमारहदे शिशुमाराकुले ह्रदे निक्षिप्तोऽपि । एक्केण हिंसावदगुणेण एकेनैव अहिंसाव्रताख्येन गुणेन । अप्पकालकदेन अल्पकालकृतेन ॥ अहिंसा ॥

स्वल्पकालतक पाला जाने पर भी यह अहिंसाव्रत प्राणीपर महान् उपकार करता है—

अर्थ—शिंशुमार ह्रदमें फेंके गये चांडालने अल्पकाल तकही अहिंसा व्रतका पालन किया था परंतु वह इस व्रतके माहात्म्यसे देवोंके द्वारा पूजा गया. इस प्रकार अहिंसा व्रतका वर्णन पूर्ण हुआ

---

द्वितीयव्रतनिरूपणाय उत्तरप्रबंध —

परिहर असतवयणं सव्वं पि चदुव्विधं पयत्तेण ॥
धत्तं पि संजमिंतो भासादोसेण लिप्पदि हु ॥ ८२३ ॥

मुंचासत्यं वचः साधो ! चतुर्भेदमपि त्रिधा ॥
संयमं विदधानोऽपि भाषादोषेण बाध्यते ॥ ८३३ ॥

विजयोदया—परिहर परित्यज । असंतवयणं असद् अशोभनं वचन । यत्कर्मनिबंधनं वचस्तदशोभनं । तथा चोक्तं—'असदभिधानमनृत' ननु वचनमात्मपरिणामो न भवति । द्रव्यांतर हि तत्पुद्गलाख्यं, आत्मपरिणामो हि त्याज्यो यो बधस्य बधस्थितेर्वा निमित्तभूतो मिथ्यात्वमसंयम कषायो योग इत्येवप्रकार. । तस्मादसद्वचनपरिहारोपदेशोऽनुपयोगी कस्मात्कृत इति अत्रोच्यते—असयमो हि त्रिप्रकारः कृतः कारितोऽनुमतश्च । इममस्मिन्नसंयमे प्रवर्तयामि अनेन वचनेन प्रवृत्त वानुजानामि । इत्यभिसधिमतरेण वास्य वचनस्याप्रवृत्तेस्तद्वचनकारणभूतोऽभिसधिरात्मपरिणामो भवति कर्मनिमित्तमिति परिहार्यस्तस्य परिहारे तत्कार्यं वचनमपि परिहृत भवति । न ह्यसति कारणे कार्यप्रतिपत्तिरित्यसद्वचनपरिहारोऽनेनन क्रमेणोपन्यस्त इति स्वयमसद्वचनैकदेशपरिहारेऽप्यपहृतमसद्वचनं भवति इत्याशंका परिहरति सव्वमिति चदुव्विधमिति तदीयभेदोपन्यास. । पयत्तेणेति । तत्र अप्रमत्ततामुपदिशति । चरंतं पि संजमंतो नितरामपि संयममाचरन्नपि । भासादोसेण भाषावचन तन्निमित्तत्वाद्वाग्योगाख्य आत्मपरिणामो भाषाशब्देनोच्यते । भाषादुष्टः भाषादोषः । वाग्योगेन दुष्टेन निमित्तेन जात यत्कर्म तेन। लिप्पदि लिप्यत एव सबध्यत एव आत्मा । एतेन कर्मबंधनिमित्ततादोषकथनेन असद्वचनपरिहारे दार्ढ्यं करोति क्षपकस्य ॥

दुसरे सत्यमहाव्रतका निरूपण करनेके लिये आचार्य प्रारंभ करते हैं.

अर्थ—असत्य भाषण का हे क्षपक! तू त्याग कर क्यों कि वह बंधन का कारण है तत्वार्थाधिगममें 'असदभिधानमनृतम्' इस सूत्रमें यही अभिप्राय कहा है.

शका—वचन अर्थात् बोलना यह आत्मपरिणाम नहीं है वह पुद्गल नामक द्रव्यका परिणमन है जो आत्मपरिणाम बध अथवा बधस्थितिका निमित्त है वही त्याज्य है. मिथ्यात्व, असयम, कषाय, योग ये आत्मपरिणाम कर्मबधके कारण होनेसे त्याज्य है इस लिये असत्य वचनका परिहार करना, त्याग करना कुछ उपयोगी नहीं है अतः उसका त्याग करनेका उपदेश क्यों किया?

उत्तर—असयमके कृत कारित और अनुमत ऐसे तीन प्रकार हैं. इस मनुष्यको इस असयममें मैं प्रवृत्त करूंगा अथवा वचनके द्वारा स्वयं असंयममें प्रवृत्त हुए इस मनुष्यको मैं अनुमोदन देऊंगा. इस प्रकारके सकल्पके विना वचनकी प्रवृत्ति होती नहीं. इसवास्ते ऐसे वचनका कारण आत्मपरिणाम है यह आत्मपरिणाम कर्मबंध होनेमें कारण है अतः त्याज्य है इसके त्यागसे इसका कार्यभूत वचन भी त्यागा जाता है यदि कारण न हो तो कार्यका ज्ञान कैसे हो सकेगा इस लिये असत्य वचनका त्याग इस क्रमसे आचार्यने दिखाया है.

असत्य वचनके–आचार्यने चार भेद किये हैं इन सब भेदोंका त्याग हे क्षपक! तूं प्रयत्नसे कर क्योंकि संयमका आचरण करता हुआ भी मुनि भाषादोषसे उत्पन्न हुए कर्मसे लिप्त होता है. अर्थात् दुष्ट वचन योगसे जो

कर्मास्रव आता है उससे वह लिप्त होता है, दुष्ट वचन कर्मबंधका निमित्त होता है इसलिये हे क्षपक तू उसका त्याग कर

---

प्रतिज्ञात चातुर्विध्यमाचष्टे—

पढम असंतवयणं सभूदत्थस्स होदि पडिसेहो ॥
णत्थि णरस्स अकाले मच्चुत्ति जधेवमादीयं ॥ ८२४ ॥

प्रथमं तद्वचोऽसत्यं यत् सतः प्रतिषेधनम् ॥
अकाले मरणं नास्ति नराणामिति यद्वचः ॥ ८३४ ॥

विजयोदया—पढम असतवयण चतुर्षु आद्यमसद्वचन संभूदत्थस्स होदि पडिसेहो सतोऽर्थस्य प्रतिषेधः । सतां सतो न वचन असद्वचनमित्येकोऽर्थ । तस्योदाहरणमाह—णत्थि णरस्स अकाले मच्चुत्ति एवमादिकं नास्त्यकाले मनुष्यस्य मृतिरिति एवमादिक वचन । आयुष स्थितिकाल काल इत्युच्यते । तस्मात्कालादन्यः कालोऽकाल । तस्मिन्न-काले । ननु न भोगभूमिनराणामनपवर्त्यमायुरत अकाले मरणं नास्त्येव अतो युक्तमुच्यते णत्थि णरस्स अकाले मच्चुत्ति । नरशब्दस्य सामान्यवाचित्वात्सर्वनराविषय अकालमरणाभावोऽयुक्त केषुचित्कर्मभूमिजेषु तस्य सतो निषेधादित्यभि-प्राय ।

अर्थ—चार असत्य वचनोंमें पहिला असत्य वचन इस प्रकार समझना चाहिये—अस्तित्वरूप पदार्थका निषेध करना यह प्रथम असत्य वचनका भेद है जैसे मनुष्यको अकालमें मृत्यु नहीं है, आयुष्यके स्थिति कालको यहां काल कहना चाहिये इस कालसे जो अन्य काल उसको अकाल कहते हैं. शंका—मनुष्यको अकालमें मृत्यु नहीं है यह कहना सत्यही है क्योंकि भोगभूमिके मनुष्योंका आयुष्य विष शस्त्रादिसे कम होता ही नहीं अतः उनको अकालमें मरण नहीं है यह कहना योग्यही है उत्तर—नर शब्द सामान्यवाची होनेसे संपूर्ण मनुष्योंका वाचक है इस लिये अकाल मरण नहीं है ऐसा कहना अयोग्य ही है कितने कर्मभूमीके मनुष्योंमें अकाल मृत्यु है उसका यहां निषेध किया है अत अकालमें मनुष्योंको मरण नहीं है यह कहना सत्पदार्थका—विद्यमान पदार्थका निषेध करनेवाला होनेसे अवश्य असत्यही है

---

अहवा सयंबुद्धीए पडिसेधो खेत्तकालभावेहि ॥
अविचारिय णत्थि इह घडोत्ति जह एवमादीयं ॥ ८२५ ॥

कलशोऽस्तीति यद्भूते द्रव्यादीनां चतुष्टयम् ॥
अपर्यालोच्य यत्प्रोक्तमभूतोद्भावकं जिनैः ॥ ८३६ ॥

विजयोदया —अथवा विवादबुद्धीए पडिसेधे खेत्तकालभावेहिं अविचारिय भावमिति शेष । स्वबुद्ध्या क्षेत्र कालभावैरभावमविचार्यमाण अत्र नास्ति इदानीं न विद्यते । शुक्लकृष्णरूपो न वेत्यनिरूप्य घटस्य भाव इत्थ अनेन-प्रकारेण णत्थि घडो जह एवमादीण नास्ति घट इत्येवमादिक । सतो घटस्य अविशेषेण असतवचनं असद्वचनमित्युदाहरणान्तरमिदं ।

अर्थ--अथवा द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव इन अपेक्षाओंसे विचार न कर यहां घडा नहीं है इत्यादि रूप वचन अपनी बुद्धीसे कह देना अभिप्राय यह है कि किसी अपेक्षासे घटकी सत्ता होने पर भी घट सर्वथा नहीं है ऐसा कहना यह भी असत्य वचन ही है जैसे काला घट नहीं हैं परंतु घरमें यदि श्वेतघट है तो घट है ही नही ऐसा कहना कैसा योग्य होगा? क्षेत्रकी अपेक्षासे एक क्षेत्रमें घट न होगा तो दूसरे क्षेत्रमें उसका सद्भाव होगा. परतु स्वक्षेत्र परक्षेत्रका विचार न करके एकदम घट है ही नहीं ऐसा कहना असत्य ही है वह अपने स्वरूपमें रहता है परंतु स्वस्वरूपकी अपेक्षासे भी नही हैं ऐसा कहना यह असत्य है भूतकालकी अपेक्षासे कोई घट न होनेपर वर्तमान कालकी अपेक्षासे भी उसकी सत्ता नहीं मानना यह कालकी अपेक्षासे निषेध करना है इत्यादिक पहिले असत्य के उदाहरण हैं

---

जं असभूदुब्भावणमेदं विदियं असंतवयणं तु ॥
अत्थि सुराणमकाले मच्चुत्ति जहेवमादीयं ॥ ८२६ ॥

द्वितीयं तद्वचोऽसत्यमभूतोद्भावनं मतम् ॥
अस्त्यकाले सुराणां च मृत्युरित्येवमादि यत् ॥ ८३७ ॥

विजयोदया—जं असभूदुब्भावणमेदं विदियं असंतवयणं तु। यदसदुद्भावनं द्वितीयं असद्वचस्तस्योदाहरणमुत्तरं। अत्थि सुराणमकाले मच्चुत्ति जहेवमादीयं। सुराणामकाले मृत्युरस्तीत्येवमादिकं यथा असदेव अकालमरणमनेनोच्यते इत्यसद्वचनम्॥

अर्थ—जो नहीं है उसको है कहना यह असत्य वचनका दूसरा भेद है जैसे 'देवोंको अकाल मृत्यु नहीं है ऐसा आगम कहता है परंतु देवों को अकाल मृत्यु है ऐसा कहना इत्यादि रूप असत्यका दूसरा प्रकार है

---

अहवा जं उब्भावेदि असंतं खेत्तकालभावेहिं ॥
अविधारिय अत्थि इह घडोत्ति जह एवमादीयं ॥ ८२७ ॥

विजयोदया—अथवा जं उब्भावेदि यद्वचनं उद्भावयति। असंतं घटं। कथमसंतं? खेत्तकालभावेहिं क्षेत्रांतरसंबधित्वेन सतं इहस्यं घटं कालांतरसंबधेन अतीते अनागते वा असंत भावान्तरसंबंधित्वेन कृष्णत्वादिना संतं। अविधारिय अविचार्य इत्थ सत् इत्थमसत् इति अस्ति घट इत्येवमदिकसर्वथास्तित्वमसद्भावयतीति असद्वचनं।

अर्थ—अथवा द्रव्य क्षेत्रकालांतरसे घट न होने पर भी विना विचारके सर्व द्रव्यक्षेत्रकालापेक्षया घट है ऐसा कहना यह दूसरा उदाहरण है जैसे एक कोठरीमें घट है परतु दूसरे कोठरीमें न होनेपर भी दूसरे कोठरीमें है ऐसा कहना सफेत घट है परंतु कालाभी है ऐसा कहना पर रूपसे घट नही रहता है परंतु उसके स्वरूपसे भी वह है ऐसा कहना. वर्तमानकालमेंही घट की सत्ता होनेपरभी भूतकालमें भी था ऐसा कहना यह सब असत्यके दूसरे प्रकारके उदाहरण है ।

---

तदियं असंतवयणं संतं जं कुणदि अण्णजादीगं ॥
अविचारित्ता गोणं अस्सोत्ति जहेवमादीयं ॥ ८२८ ॥
तृतीयं तद्वचोऽसत्यं यदनालोच्य भाषते ॥
पदार्थमन्यजातीयं गौर्वाजीत्येवमादिकम् ॥ ८३७ ॥

विजयोदया—तदिय असंतवयणं तृतीयमसद्वचन। संत जं कुणदि अण्णजादीगं सद्यत्करोति अन्यजातीयं। अविचारित्ता गोणं अस्सोत्ति जहेवमादीगा। अश्वमित्येवमादिकं। सतो बलीवर्दत्वात् अश्वत्वं असत्तस्य वचनं।

अर्थ—एक जातीके सत्पदार्थ को अन्य जातीका सत्पदार्थ कहना यह असत्यका तीसरा भेद है जैसे बैल है इसका विचार न कर यहा घोडा है ऐसा कहना यह कहना विपरीत सत् पदार्थका प्रतिपादन करनेसे असत्य है

---

चतुर्थमसद्वचनमाचष्टे—

जं वा गरहिदवयणं जं वा सावज्जसंजुदं वयणं ॥
ज वा अप्पियवयण असत्तवयण चउत्थं च ॥ ८२९ ॥

सावद्यं गर्हितं वाक्यमप्रियं च मनीषिभि· ॥
त्रिप्रकारमिति प्रोक्त तुरीयकमसूनृतम् ॥ ८३८ ॥

विजयोदया—जं वा गरहिदवयण यद्वा गर्हित वचन। ज वा सावज्जसजुद वयणं । यद्वा सावद्यसयुत वचनं। ज वा अप्पियवयण यद्वा अप्रियवचन। तत् चउत्थं चतुर्थ वयण असतवयण असद्वचन ॥

असत्यका चौथा प्रकार कहते हैं—

अर्थ—जो निंद्यवचन बोलना, जो पापयुक्त वचन बोलना और जो अप्रियवचन बोलना वह सब चौथे प्रकारका असत्य वचन है

---

तेषु वचनेषु गर्हितवचनमाचष्टे—

कक्कस्सवयण णिठ्ठुरवयण पेसुण्णहासवयणं च ॥
जं किंचि विप्पलावं गरहिदवयणं समासेण ॥ ८३० ॥

कर्कशं निष्ठुरं हास्यं परुषं पिशुनं वचः ॥
ईर्ष्यापरमसंबंधं गर्हितं सकलं मतम् ॥ ८३९ ॥

विजयोदया—कक्कसवयण कर्कशवचनं नाम सगर्ववचनमिति केचिद्वदन्त्यन्ये असत्यमिति। णिठ्ठुरवयण निष्ठुरवचन। पेसुण्णहासवयणं च परदोषसूचनपर वचन। पैशून्यवचनं हासावहं वचनं। ज किंचि विप्पलावं यत्किंचित्प्रलपन च मुखरतया। गरहिदवयण गर्हितवचन। समासेण सक्षेपेण ॥

अर्थ—कर्कशवचन-गर्वयुक्त भाषण को कर्कशवचन कहना चाहिये ऐसा कोई आचार्य कहते हैं कोई झूट वचनको कर्कशवचन कहते हैं निष्ठुर भाषण दूसरोंके दोष दिखानेवाला वचन, उपहासका वचन जो कुछ भी बड-बड करना अर्थात वाचाल होकर चाहे जैसा बोलना यह सब संक्षेपमे गर्हित वचन ही है.

---

सावद्यवचन निरूपयति—

जत्तो पाणवधादी दोसा जायंति सावज्जवयणं च ॥
अविचारित्ता थेणं थेणत्ति जहेवमादीय ॥ ८३१ ॥
प्राणिघातादयो दोषा प्रवर्तंते यतोऽखिलाः ॥
सावद्यं तद्वचो ज्ञेयं षड्विधारंभवर्णकम् ॥ ८४० ॥

विजयोदया—जत्तो पाणवधादी दोसा जायंतीति यस्माद्वचनाद्धेतो प्राणवधादयो दोषा जायंते । सावज्जवयणं त सावद्यं वचन तत् पृथिवीं खन । महिषीं पीतोदका पयसा प्रपूर्य प्रसूनानि उच्चिनु । इत्येवमादिकानि अविचारित्वा अविचार्य किमेव वक्तुं युक्त ममेति । अथवा दोषोऽनेन वचसा नवेति अपरीक्ष्य चौरं चौरोयमिति कथनं ।

अर्थ—जिस भाषणसे प्राणिहिंसा वगैरह दोष उत्पन्न होते हैं ऐसा भाषण बोलना उसको सावद्य वचन कहते हैं जैसे इस जमीनको खोदो, इस भैसने पानी पिया है अब इसको पानीसे धो डालो पुष्प तोडो इत्यादिक वचनोंको सावद्य भाषण कहते हैं मेरा बोलना योग्य है या नहीं इसका विचार न करके अथवा ऐसे भाषण सदोष हैं या निर्दोष हैं कुछ विचार न करके परीक्षाके विनाही कह देना यह सब सावद्य वचन है जैसे चोरको यह चोर है ऐसा कहना

परुस कडुय वयणं वेरं कलह च ज भयं कुणइ ॥
उत्तासण च हीलणमप्पियवयणं समासेण ॥ ८३२ ॥
हासभयलोहकोहप्पदोसादीहिं तु मे पयत्तेण ॥
एवं असंतवयणं परिहरिदव्वं विसेसेण ॥ ८३३ ॥

अवज्ञाकारणं वैरकलहत्रासवर्द्धकम् ॥
अश्रव्यं कटुकं ज्ञेयमप्रियं वचनं बुधैः ॥ ८४१ ॥
रागद्वेषमदक्रोधलोभमोहादिसंभवं ॥
वितथं वचनं हेयं सयतेन विशेषतः ॥ ८४२ ॥

विजयोदया—हासभय-हास्येन, भयेन, लोभेन, क्रोधेन, प्रदोषेणेत्येवमादिना कारणेन। एव असतवयण एतद-सद्वचनं त्वया पत्तेण प्रयत्नेन। परिहरिदव्व परिहर्तव्य। विसेसेण विशेषेण ॥

अर्थ—मर्मच्छेद करनेवाले भाषणको परुष कहते हैं जैसे तू अनेक दोषोंसे दुष्ट है मनको उद्विग्न करने-वाली भाषाको कटु भाषा कहते हैं जैसें तू निंद्य जातीमें पैदा हुआ है, तूं धर्म रहित पापी है, इत्यादि वेर उत्पन्न करनेवाला भाषण जैसे तू गधा है, तेरेको कुछ भी ज्ञान नहीं है तेरे समान मूर्ख इस संसारमें दूसरा कोई नही है इत्यादि जिससे कलह हो जाता है वह कलहकारि वचन कहते हैं मनको त्रास पोहोंचेगा क्लेश होगा वह वचन उत्रासनकर है दूसरोंकी अवज्ञा करनेवाले शब्द बोलना वह हीलन वचन है जैसे तुमको धिकार हो. इस तरह अप्रिय वचनका संक्षेपसे वर्णन किया. हास्य, भीति, लोभ, क्रोध, द्वेष इत्यादि कारणोंसे जो असत्य भाषण किया जाता है हे क्षपक! उसका तूं प्रयत्नसे विशेष त्याग कर

---

एवमसद्विवाद परिहार्यमुपविश्य सत्यवचनलक्षणमुक्तासद्वचनलक्षणतया दर्शयति—

तव्विवरीदं सव्वं कज्जे काले मिदं सविसए य ॥
भत्तादिकहारहियं भणाहि तं चेव सुयणाहि ॥ ८३४ ॥
विपरीतं तत सत्यं काले कार्ये मितं हितम् ॥
निर्भक्तादिकथं ब्रूहि तदेव वचन श्रृणु ॥ ८४३ ॥

विजयोदया—तव्विवरीद असद्वचन विपरीतं। सव्व सत्य भणाहि भण। कज्जे काय ज्ञानाचारत्वाद् शिक्षालक्षणे। असयमपरिहारे परस्य वा सन्मार्गस्थापनारूपे काले। आवश्यकादीना कालादन्य काल इत्यकालशब्दे-नोच्यते। अथवा कालशब्देन प्रस्ताव उच्यते। मिद परिमित वचन। सविसए य भवतो ज्ञानस्य विषये प्रवृत्तं वचनं। भणाहि भण। भत्तादिकथारहिदं भणाहि त चेव य सुणाहि भक्तचोरस्त्रीराजकथादिरहितं। त चेव य तथाभूतमेव

वचनं सुणाहि श्रुणु । भयमयोग्यं न ब्रवीति एतावता सत्यव्रतं पालितमिति आशा न कार्या । परेणोच्यमानमसद्वचनं शृण्वतो मनोऽशुभतया च कर्मबंधो महानिति भाव ।

असत्य भाषणका त्याग करनेके लिये ऊपर आचार्यने उपदेशकिया अब सत्यवचनका स्वरूप कहते हैं

अर्थ—असत्य भाषणके जितने प्रकार ऊपर कहे हैं उनके विरुद्ध जो जो भाषण है वह २ हे क्षपक! तुम बोलो ज्ञान, चारित्रादिकों का उपदेश देनेवाला, असंयमसे परावृत्त करनेवाला, अन्य साधुजनोंको सद्धर्ममें स्थिर करनेवाला ऐसा भाषण हे क्षपक! तुम बोलो. सामायिक, प्रतिक्रमण, वंदना, स्तुति वगैरह आवश्यकों के कालके सिवाय अन्य समयको यहां काल समझना चाहिये अर्थात् योग्य काल प्रसंगको जानकर प्रगट होनेवाला ऐसे भाषणको यहां सत्यभाषण कहते हैं ऐसा सत्य भाषण हे क्षपक! तू मितही बोल वह भाषण भक्तकथा, राजकथा चोर कथा वगैरह विकथाओंसे वर्जित होना चाहिये ऐसा भाषण तू बोल और अन्यका भी विकथावर्जित भाषण सुन यह वक्ता अयोग्य बोलता नहीं है एतावता इसने सत्यव्रत पाला है ऐसा तूं मत समझ दूसरेका असद्भाषण सुननेपरभी मनमें अशुभ संकल्प उत्पन्न होकर महान्‌कर्मबंध होता है ऐसा जानकर दूसरोंका असत्य भाषण हे क्षपक! तू मत सुन.

---

सत्यवचनगुण हृदयनिर्वाणं ख्यापयति गाथोत्तरा स्पष्टा—

जलचंदणससिमुत्ताचंदमणी तह णरस्स णिव्वाणं ॥
ण करंति कुणइ जह अत्थज्जुयं हिदमधुरमिदवयणं ॥ ८३५ ॥
नरस्य चदनं चद्रचद्रकातमणिर्जलम् ॥
न तथा कुरूते सौख्य वचनं मधुर यथा ॥ ८५४ ॥

सत्यवचनमें हृदयको सुख देनेका गुण है इसका विवेचन—

अर्थ—पानी, चंदन, चंद्र, मोती, और चंद्रकांतमणि ये पदार्थ लोगोंको उतना आनद उत्पन्न करनेमे असमर्थ हैं जितना आनद अर्थयुक्त, हितकर और मधुर भाषण उत्पन्न करता है अर्थात् पानी, चंदन और चंद्रादिकोंमे भी सत्यवचन जीवोंको अधिक आनद देता है

---

न सत्यमित्येतावतो वचन वक्तव्य, सत्यमेव सदेव वक्तव्यमेव नेति ब्रवीति—

अण्णस्स अप्पणो वा विधम्मिए विद्दवंतए कज्जे ॥
जं अ पुच्छिज्जंतो अण्णेहिं य पुच्छिओ जंप ॥ ८३६ ॥

स्वकीये परकीये वा धर्मकृत्ये विनश्यति ॥
त्वमपृष्टो वदान्यत्र पृष्ट एव सदा वद ॥ ८४५ ॥

विजयोदया—अण्णस्य अप्पणो वापि अन्यस्य आत्मनो वा धार्मिककार्य विनश्यति सति अपृष्टोऽपि ब्रूहि। अनतिपातिनि कार्ये पृष्ट एव वद नापृष्ट ॥

जो सत्य है वह बोलना चाहिए ऐसा नहीं परंतु सत्य होकर जो प्राणिओंका कल्याण करता है वह भाषण बोलना चाहिए यही अभिप्राय आगेकी गाथामें कहा है—

अर्थ—दूसरोंका अथवा अपना धार्मिक कार्य नष्ट होनेका प्रसंग आनेपर बिना पूछे हि बोलना चाहिये यदि कार्य विनाशका प्रसग न हो तो जब कोई पूछेगा तब बोलो. नहीं पूछेगा तो बोलना नहीं

---

सच्चं वदंति रिसओ रिसीहिं विहिदाउ सव्व विज्जाओ ॥
मिच्छस्स वि सिज्झंति य विज्जाओ सच्चवादिस्स ॥ ८३७ ॥

गदांति ऋषयः सत्यं यद्विद्या निखिलाः कृताः ॥
तन्म्लेच्छस्यापि सिध्यन्ति सर्वदा सत्यवादिनः ॥ ८४६ ॥

विजयोदया—सच्च वदंति रिसओ सत्यं वदति यतय । रिसीर्हि विहिदाओ यतिभिर्विहिता सर्वविद्या । मिच्छस्सवि म्लेच्छस्यपि सिज्झंति सिध्यन्ति । विज्जाओ विद्याः । सच्चवादिस्स सत्यवादिन ॥

अर्थ—ऋषिगण सत्यभाषण करते हैं ऋषियोंने सर्व विद्यायें उत्पन्न की हैं. जो सत्यवादी है ऐसे म्लेच्छ को भी विद्यायें सिद्ध होती हैं.

---

ण डहदि अग्गी सच्चेण णरं जलं च तं ण वुड्डेइ ॥
सच्चबलियं खु पुरिसं ण वहदि तिक्खा गिरिणदी वि ॥ ८३८ ॥

दह्यते न हुताशेन न निमज्जति वारिणि ॥
धन्य' सत्यबलोपेतो नरो नद्यापि नोह्यते ॥ ८४७ ॥

विजयोदया—ण डहदि अग्गी णरं न दहत्यग्नि सत्येन नरं । जल च तण वुड्डेदि जल च तन्न निमज्जयति । सच्चबलियं सत्यमेव बलं तद्यस्यास्ति तं न वहति नाकर्षयति । तिक्खा गिरिनदीवि तीव्रवेगा गिरिनद्यपि ॥

अर्थ—सत्यवादी को अग्नि जलाता नहीं पानी उसको डुबोनेमें असमर्थ होता है सत्यभाषण ही जिसका सामर्थ्य है ऐसे मनुष्य को बडे वेगसे पर्वतपरसे कूदनेवाली नदी भी नहीं वहा सकती है.

---

सच्चेण देवदावो णवंति पुरिसस्स ठंति य वसम्मि ॥
सच्चेण य गहगहिदं मोएइ करेंति रक्खं च ॥ ८३९ ॥

वश्या भवंति सत्येन देवता' प्रणमन्ति च ॥
विमोचयन्ति सत्येन ग्रहत' पांति च स्फुटम् ॥ ८४८ ॥

विजयोदया—सच्चेण देवदाओ णमति सत्येन देवता नमस्यति । पुरिसस्स ठंति य वसम्मि पुरुषस्य च वशे तिष्ठति । गहगहिदं सच्चेण मोएइ पिशाचग्रहण मोचयति सत्येन । करति सच्चेण रक्ख च कुर्वन्ति सत्येन ग्रहादिरक्षां ॥

अर्थ—सत्यके प्रभावसे देवतायें सत्यवादी को वदन करती हैं और उसके वश होती होती है सत्यके प्रभावसे पिशाच भाग जाता है और सत्यके प्रभावसे देवताये रक्षण करती हैं. अर्थात् सत्यवादीपर आये हुये संकट दूर करती हैं.

---

माया व होइ विस्सस्सणिज्ज पुज्जो गुरुव्व लोगस्स ॥
पुरिसो हु सच्चवादी होदि हु सणियल्लओव्व पिओ ॥ ८४० ॥

नरो मातेव विश्वास्यः पूज्यो गुरुरिवाखिले ॥
सत्यवादी प्रियो नित्यं स्वयंधुरिव जायते ॥ ८४९ ॥

विजयोदया—मादा व होदि विस्सस्सणिज्ज मातेव भवति विश्वसनीय । पुज्जो गुरुव्व लोगस्स पूज्यो गुरुवल्लोकस्य । क सच्चवादी पुरिसो सत्यवादी पुरुष. । पिओ होदि सणियल्लओव्व प्रियो भवति वधुरिव ॥

अर्थ—सत्यवादी के ऊपर लोक माताके समान विश्वास रखते हैं सत्यवादी लोक गुरूके समान पूज्य समझे जाते हैं सत्यवादी मनुष्य स्वजनके समान लोकोंको प्रिय होता है

---

सच्चं अवगददोसं वुत्तूण जणस्स मज्झयारम्मि ॥
पीदिं पावदि परमं जसं च जगविस्सुदं लहइ ॥ ८४१ ॥
भाषमाणो नरः सत्य लभते प्रीतिमुत्तमाम् ॥
बुधानंदकरीं कीर्तिं शशांककरसुंदराम् ॥ ८५० ॥

विजयोदया—सच्चं वुत्तूण सत्यवचनमुक्त्वा । कीदृग्भूतं? अवगददोस दोपरहित । क? जणस्स मज्झयारम्मि जनमध्ये । पीदि पावदि परमा प्रीतिं प्राप्नोति परा । जसं लभदि यशश्च लभते । जणविस्सुद जगति विश्रुत ॥

अर्थ—दोपरहित सत्यभाषण लोक समुदायमें बोलनेसे मनुष्य उत्कृष्ट आदरको प्राप्त होता है और जगतमें उसका यश प्रसिद्ध होता है.

---

सच्चम्मि तवो सच्चम्मि संजमो तह वसे सया वि गुणा ॥
सच्चं णिबंधणं हि य गुणाणमुदधीव मच्छाणं ॥ ८४२ ॥
गुणानामालय' सत्य मत्स्यानामिव नीरधिः ॥
प्रमाणमस्ति सत्येन वर्जितोऽपि गुणैः परैः ॥ ८५१ ॥

विजयोदया—सच्चम्मि तवो सच्चम्मि सजमो सत्याधारौ तप.सयमौ, शेपाश्च गुणा । सच्चं णिबंधणं गुणाणं सत्य गुणाना निबंधनं । सच्चं मच्छाण उदधीव सत्यं मत्स्यानामुदधिरिव ॥

अर्थ—सत्यके आश्रयसे तप और संयमकी वृद्धि होती है. इस सत्यका आधार पाकर ही सर्वगुण अपनी वृद्धि कर सकते हैं. समुद्र जैसे मच्छोंका आश्रयस्थान है वैसे संपूर्ण गुणोंको सत्य आश्रय स्थान है.

सच्चेण जगे होदि पमाणं अण्णो गुणो जदि वि से णत्थि ॥
अदिसंजदो य मोसे ण होदि पुरिसेसु तणलहुओ ॥ ८४३ ॥

संपद्यंते गुणाः सत्ये संयमो नियमस्तपः ॥
संयतोऽपि मृषावादी जायते तृणतो लघुः ॥ ८५२ ॥

विजयोदया—सच्चेण जगे होदि सत्येन जगति भवति । पमाणं प्रमाण । यद्यप्यन्यो गुणो नास्ति । अतीव संयतोऽपि सता मध्ये तृणवल्लघुर्भवति मृषावचनेनेति गाथार्थः ॥

अर्थ—पुरुषमें सत्यके सिवाय अन्य गुण न होनेपर भी सत्यगुणसे ही वह प्रमाण माना जाता है महान संयमी मुनि भी सत्पुरुषोंके समुदायमें असत्य वचन बोलनेसे तृणके समान तुच्छ होजाता है.

होदु सिहंडी व जडी मुंडो वा णग्गओ व चीवरधरो ॥
जदि भणदि अलियवयणं विलंबणा तस्स सा सव्वा ॥ ८४४ ॥

मुंडो जटी शिखी नग्नश्चीवरी जायतां नरः ॥
विडंबनाखिला सास्य वितथ यदि भाषते ॥ ८५३ ॥

विजयोदया— होदु सिहंडी भवतु नाम शिखावान् । जडी मुंडो वा । नग्नश्चीवरधरो वा यद्यलीकं वदति तस्य सा सर्वा विलंबना ॥

अर्थ—मनुष्य शिखा रखनेवाला हो, जटा धारण करनेवाला हो, मुंडन करनेवाला नग्न अथवा चीवरधारी, हो, यदि वह असत्य बोलता है तो यह सर्व उसकी विटंबनाहीं समझनी चाहिये

जह परमण्णस्स विसं विणासयं जह व जोव्वणस्स जरा ॥
तह जाण अहिंसादी गुणाण य विणासयमसच्चं ॥ ८४५ ॥

शीतवातातपादीनि कष्टानि सहते यत· ॥
क्रियतेऽनादरो देहे निःसंगेन ततः परं ॥ १२१० ॥

विजयोदया—जम्हा यस्मात् । णिग्गथो स्रो निष्परिग्रहोऽसौ । वादादवसीददसमसयाणं विविधां वाधां वातातपशीतदशमशकाना विविध दु ख ।सहदि विपद्यति सहते । तेण सहनेन । सदेहे स्वदेहे अणादरदा आदराभावः । शरीरे अकृतादरश्च जहात्यशेपं हिंसादिक, तपसि च स्वशक्त्यनिगूहनेन प्रयतते ॥

हिंसादिसकलासंयममूलं शरीरादर· सगं त्यजता त्यक्त· स्यादित्याह—

मूलारा—स्पष्टम् ॥

जिसने परिग्रहोंका त्याग किया है उसने देहका ममत्वही छोड दिया है ऐसा समझना चाहिये क्योंकि देहममत्व ही सर्व हिंसादिक असंयमका मूल कारण है इस विपयका विवेचन—

अर्थ—यह परिग्रहत्यागी वात, धूप, शीत, दशमशकादिपरिपहोंसे होनेवाले विविध दुःख सहता है इसलिये यह परिग्रहोंमें अनादरवान् हैं यह वात निर्णीत होती है. जव शरीरसे ममत्वभाव दूर होता है तव हिंसादिक सर्व पापोंका त्याग होता है और तपश्चरणमें अपनी शक्तिके अनुसार प्रवृत्ति होती हैं.

---

संगपरिमग्गणादी णिस्संगे णत्थि सव्वविक्खेवा ॥
ज्झाणज्झेणाणि तओ तस्स अविग्घेण वच्चंति ॥ ११७३ ॥

व्याक्षेपोऽस्ति यतस्तस्य न ग्रंथान्वेषणादिषु ॥
ध्यानाध्ययनयोर्विघ्नो निःसगस्य ततोऽस्ति नो ॥ १२११ ॥

विजयोदया—संगपरिमग्गणादी परिग्रहान्वेपणादि परिग्रहस्य स्वाभिलपितस्य अस्तित्वगवेपणे क्लेशनमस्तीति । तथा तत्स्वामिना कोऽस्य स्वामी? त्व च न क्वासौ अवतिष्ठते इति पुनर्याञ्चा? लाभे सतोपो, अलाभे दीनमनस्कता, तदानयन तत्संस्करणं, तद्रक्षणं इत्यादिकं आदिशब्देन गृह्यते । नि सगे सगरहिते णत्थि सव्वविक्खेवा । न सति सर्वे व्याक्षेपा । ज्झाणज्झेणाणि ध्यानं अध्ययनं च । तदो व्याक्षेपाभावात् चेतसि । तस्स अपरिग्रहस्य। अविग्घेण वच्चंति विघ्नमंतरेण वर्तेते । सर्वेषु तपस्सु प्रधानयोर्ध्यानस्वाध्याययोरुपायो अपरिग्रहता इत्याख्यातमनया गाथया ॥

सर्वतपसामुत्तंसयोः स्वाध्यायध्यानयोर्नैःसंग्यहेतुकत्वे युक्तिमाह—

मूलारा—सगपरिमग्गणादी परिग्रहान्वेषणमादिशब्देन च तत्स्वामिबोधतत्स्थानावस्थानगवेषणतत्प्रार्थनतल्लाभपरितोपतदलाभदैन्यतदानयनसस्करणरक्षणादीनि । विक्खेवा व्याक्षेपाश्चित्तव्यासगाः । अविग्घेण वच्चंति निरंतराय प्रवर्तंते ॥

अर्थ—जो परिग्रहोंसे विरक्त हुआ है. उसको परिग्रहोंको ढूढनेकी चिंता नही रहती है जिस परिग्रहको लोक चाहते हैं उसको ढूंढनेका प्रयत्न करते हैं किसके पास मेरी अभिलपित वस्तु मिलेगी ? क्या तेरे पास मेरी इष्ट वस्तु है ? ऐसा प्रश्न करते हैं. उस वस्तुका स्वामी कहां रहता है ? इसकी खोज वे करते हैं उसके पास जाकर याचना करते हैं इष्ट वस्तु मिलने पर मन आनंदित होता है परतु नहीं मिलनेपर दीनता उत्पन्न होती है. अभीष्ट चीजको लाकर उसको सुंदर बनाकर रक्षण करते हैं. परतु जो निष्परिग्रही हुए हैं ऐसे मनुष्य इन सर्व झंझटोंसे दूर होकर सुखी होते हैं. निष्परिग्रही मनुष्यों का मन अव्याकुल रहता है जिससे उनके ध्यानाध्ययन कार्य निर्विघ्न सिद्ध होते हैं सर्व तपोंमें ध्यान स्वाध्याय ये प्रधान हैं. यह निष्परिग्रहता उनकी प्राप्ति का उपाय है ऐसा अभिप्राय इस गाथासे व्यक्त होता है

---

गंथच्चाएण पुणो भावविसुद्धी वि दीविदा होइ ॥
ण हु संगघडिदबुद्धी संगे जहिदुं कुणदि बुद्धी ॥ ११७४ ॥
दर्शितास्ति मनःशुद्धिः संगत्यागेन तात्विकी ॥
सगासक्तमना जातु सगत्यागं करोति किम् ॥ १२१२ ॥

विजयोदया—संगच्चाएण पुणो सगत्यागेन पुन । भावविसुद्धी वि दीविदा होदि परिणामस्य विशुद्धिर्दीपिता दर्शिता भवति । ण हु संगघडिदबुद्धी नैव परिग्रहघटितबुद्धि । सगे जहिदुं कुणदि बुद्धी परिग्रहांस्त्यक्तुं करोति बुद्धिं ॥

भावविशुद्धेरपि नैःसंग्यं लिंगमित्याह—

मूलारा—दीविदा दर्शिता ॥

अर्थ—परिग्रहोंका त्याग करनेसे परिणाम निर्मल होते हैं और प्रतिदिन परिणामोंकी निर्मलता वढती ही रहती है परिग्रहोंमें जिसका मन लुब्ध हुआ है वह मनुष्य परिग्रहोंका त्याग करनेमें असमर्थ हो जाता है.

---

या च प्रक्रांता सल्लेखना कषायविषया सा च परिग्रहत्यागमूलेति कथयति—

णिस्संगो चेव सदा कसायसल्लेहणं कुणदि भिक्खू ॥
संगा हु उदीरंति कसाए अग्गीव कट्ठाणि ॥ ११७५ ॥

निःसंगे जायते व्यक्तं कषायाणां तनूकृतिः ॥
कषायो दीप्यते संगैरिंधनैरिव पावकः ॥१२१३॥

विजयोदया—णिस्संगो चेव निष्परिग्रहश्चैव सदा कषायपरिणामांस्तनूकरोति न सपरिग्रह । कथं इति तदाचष्टे—संगा खु उदीरेंति परिग्रहा उदीरयन्ति । कसाए कषायान् । अग्गीव अग्निरिव कट्ठाणि काष्ठानि ॥

किं च प्रक्रांतकषायसल्लेखनापि संगत्यागमूला वेत्यनुशास्ति—

मूलारा—उदीरेंति उद्भावयति । अग्गीव अग्निं यथा ॥

परिग्रहका त्याग करनेसे ही यति कषायसल्लेखना कर सकते हैं

अर्थ—जो परिग्रहका त्यागी है वही अपने कषाय परिणाम क्षीण कर सकता है परिग्रहवान् के कषाय कभी क्षीण होते ही नहीं. जैसे इन्धनोंकी प्राप्ति होनेसे अग्नि बढेगी ही कभी वह उपशांत न होगी वैसे परिग्रहोंसे कषाय उत्पन्न होते हैं नष्ट होते नहीं

---

सव्वत्थ होइ लहुगो रूवं विस्सासियं हवदि तस्स ॥
गुरुगो हि संगसत्तो संकिज्जइ चावि सव्वत्थ ॥ ११७६ ॥

लघुः सर्वत्र निःसंगो रूपं विश्वासकारणम् ॥
गुरुः सर्वत्र सग्रंथः शंकनीयश्च जायते ॥ १२१४ ॥

विजयोदया—सव्वत्थ होइ सर्वत्र भवति । गमने आगमने च लघुगो लघु । रूवं वेसासिग रूपं विश्वासकारि च भवति । तस्य निर्गमस्य । यत्र प्रावरणादिकप्रच्छादितशस्त्रोऽसाकमुपद्रव करोति धनं वा स्वेन चीवरादिना प्रच्छाद्य नयतीति शंका कुर्वन्ति परिग्रह दृष्ट्वा ।

निःसंगस्य लघुत्वविश्वास्यत्वे वक्ति—

मूलारा—सव्वत्थ गमनागमनादौ । लहुगो अभारिको भवति निःसंगः । वेसासियं विश्वासकारि ॥

अर्थ—जिसने परिग्रहोंका त्याग किया है वह सर्वत्र लघु होता है अर्थात् चिंतारहित होता है उसके स्वरूपको देखकरही लोग उसके ऊपर विश्वास करते हैं. परंतु जिसके पास वस्त्र प्रावरणादिक हैं उसके ऊपर लोक विश्वास नही करते हैं इसने अपने पास शस्त्र छिपाकर रक्खा होगा ऐसा समझते हैं तथा यह हमारा धन वस्त्रमें छिपाकर ले जायगा ऐसी शंका उनके मनमें उत्पन्न होती. अभिप्राय यह है कि परिग्रह अविश्वासका कारण है.

---

सव्वत्थ अप्पवसिओ णिस्संगो णिब्भओ य सव्वत्थ ॥
होदि य णिप्परियम्मो णिप्पडिकम्मो य सव्वत्थ ॥ ११७७ ॥

प्रतिबंधप्रतीकारप्रतिकर्मभयादयः ॥
निर्ग्रंथस्य न जायंते दोषाः संसारहेतवः ॥ १२१५ ॥

विजयो—सव्वत्थ अप्पवसिगो सर्वत्र ग्रामे, नगरे, अरण्ये च आत्मवशकः । णिस्संगो निष्परिग्रह । सव्वत्थ य णिब्भओ सर्वत्र निर्भयश्च । होदि य णिप्पडिकम्मो भवति च निर्व्यापार. कृष्यादिक्रियाप्रारंभरहित । णिप्पडिकम्मा य इदं पूर्वकृत इदं परत्रावशिष्ट कार्यमित्येतच्चास्य न विद्यते ॥

निःसगस्य स्वातंत्र्यनिर्भयत्वानारंभत्वनिश्चिंतत्वगुणसंपत्तिमाह—

मूलारा—णिप्परियम्मो परिकर्मभ्यः कृष्यादिव्यापारेभ्यो निष्क्रांतः । णिप्पडियम्मो इदं पूर्वं कृतं, इदं इदानीं करोमीदं च पुरस्तात्करिष्यामि इत्येवमादिक आत्मनि चिंतासंस्कारोऽत्र प्रतिकर्म तस्मान्निष्क्रान्तो निष्प्रतिकर्मा । अन्ये तु णिप्पडियम्मो यतिः । णिप्पडियम्मो निर्व्यापार इति व्याख्यान्ति ॥

अर्थ— निष्परिग्रही मनुष्य गांवमें, नगरमें, अरण्यमें, सर्व स्थानोंमें अपने स्वाधीनही रहता हैं. उसको कहां भी भय नहीं है उसको खेती, उद्योग, धंदा करने की चिंता नहीं रहती है यह कार्य आज मैने समाप्त किया है. अब यह अवशिष्ट कार्य कल या परसों करूंगा ऐसी चिंता उसको नहीं रहती है.

---

सुखार्थिनो महत्सुखं भवति संगपरित्यागेनेति वदति—

भारक्कंतो पुरिसो भारं ऊरुहिय णिव्वुदो होइ ॥
जह तह पयहिय गंथे णिस्संगो णिव्वुदो होइ ॥ ११७८ ॥

महाश्रमकरे भारे रभसाद्भारवानिव ॥
निरस्ते सकले ग्रंथे निर्वृतो जायते यतिः ॥ १२१६ ॥

विजयोदया—भारक्कतो पुरिसो भाराक्रातः पुरुष । भारं ऊरुहिय भारमवतार्य । णिव्वुदो होदि सुखी भवति । यथा तथा णिस्सगो णिव्वुदो होदि निष्परिग्रह सुखी भवति । गंथे पयहिय ग्रथान्परित्यज्य । बाधाभावलक्षण हि सुखं सर्वमेव । तथाहि—अशनादिना क्षुधादावपगते जात स्वास्थ्यमेव सुखमिति लोको मन्यते ॥

संगत्यागात्सुखित्वमाह—

मूलारा—ऊरुहिय अवतार्य । णिव्वुदो सुखी । सर्वमपि हि सासारिकं सुख बाधाभावलक्षणमेव । भोजनादिना क्षुदाद्यपनोदाज्जाते स्वास्थ्ये लोकस्य सुखव्यवहारोपलभात् । पजहिय परित्यज्य ग्रंथान्निःसगः सन् ॥

जिसको सुखकी इच्छा है उसको परिग्रहका त्याग करनेसे महासुख प्राप्त होता है ऐसा आचार्य कहते हैं—

अर्थ— जिसने अपने मस्तकपर बोझा धारण किया है उसको वह बोझा उतरनेपर सुख होता है वैसे ग्रंथका-परिग्रहोंका त्याग करनेसे मनुष्य सुखी होता है बाधाका अभाव होना ही सुख है जैसे अन्न खानेसे भूख मिटती है तब जो स्वास्थ्य प्राप्त होता है लोक उसकोही सुख कहते हैं.

---

यस्मादेवं परिग्रहग्रहणेऽतिबहवो जन्मद्वयभाविनो दोपाश्च—

तह्मा सव्वे संगे अणागए वट्ठमाणए तीदे ॥
तं सव्वत्थ णिवारहि करणकारावणुण्णाहिं ॥ ११७९ ॥
भवंतो भाविनो भूता ये भवन्ति परिग्रहाः ॥
जहाहि सर्वथा तांस्त्वं कृतकारितमोदितै. ॥ १२१७ ॥

विजयोदया—तह्मा तस्मात् । सव्वे सगे सर्वान्परिग्रहान् । अणागदे अनागतान् । वट्टमाणगे तीदे वर्तमानानतीताश्च भवान् । सव्वत्थ णिवारेहि सर्वथा निवारय । करणकारावणुण्णाहिं कृतकारिताभ्यामनुमोदनेन । कथं अतीतो भावी वा परिग्रहो बधकारणं येन निवार्यते? अयमभिप्राय· अतीतस्वस्वामिसंबंधेऽपि वस्तुनि ममेदं वस्त्वासीदिति तदनुस्मरणानुरागादिना अशुभपरिणामेन बंधो भवतीति मा कृथास्तदनुस्मरण अनुराग वा । एवं भविष्यति इत्थंभूतं मम द्रविणं इति ॥

यस्मादेवं परिग्रहग्रहणेऽतिबहवो जन्मद्वयभाविनो दोपा भवेयुः—

मूलारा—अणागदे भविष्यतीत्यर्थंभूत मम वाछितं वस्त्विति, भाविन्यपि वस्तुनि स्वस्वामिसंवधानुरागेणाशुभपरिणामेन पापवंधो भवतीति भाविनो ग्रंथान्निवारय त्वमिति क्षपकं नियुंक्ते। दीदे अतीतान् तत्तादृग्वस्तु ममासीदित्यतीतवस्तुन्यपि स्वस्वामिसवंधानुस्मरणानुरागादिरप्यशुभपरिणाम' पापवधाय प्रभवतीत्यतीतपरिग्रहनिवारणनियोग'। कारावणुण्णाहिं काराव कारापः कारापणं, अणुण्णा अनुज्ञा, अनुमतिः ॥

परिग्रहत्याग करनेसे सुख मिलता है और परिग्रह ग्रहण करनेसे इस भवमें और परभवमें दोष उत्पन्न होते हैं—

अर्थ— इसलिये हे क्षपक भविष्यकालीन, वर्तमानकाल संवंधी और भूतकाल संवंधी संपूर्ण परिग्रहोंका तूं त्याग कर· तथा कृत, कारित और अनुमोदनासे इनका तूं त्याग कर.

शंका– जो परिग्रह वीत चुका और जो आगे प्राप्त होनेवाला हे वह वधका कारण कैसे हो सकता हे? इस वास्ते उसका निरवाण करने की क्या आवश्यकता है?

उत्तर—जो परिग्रह नष्ट हो चुकनेसे उसमेंसे स्वस्वामिसंवंध नष्ट हुआ है तोभी यह परिग्रह वस्तु मेरी थी ऐसा स्मरण होकर उसमें ममत्व होता है. जिससे अशुभ परिणाम उत्पन्न होकर वध होता है. इसी प्रकार भविष्यत्कालीन परिग्रहमेंभी ममत्व होता है. भविष्यत्कालमें मेरेको अमुक चीज मिलेगी ऐसे सकल्प मनमें उत्पन्न होकर शुभाशुभ परिणामोंसे कर्मवध होता हे इसलिए त्रिकालसंवंधी संपूर्ण परिग्रहोंका तू त्याग कर ऐसा क्षपकको आचार्य उपदेश करते हैं.

---

जावंति केइ संगा विराधया तिविहकालसंभूदा ॥
तेहिं तिविहेण विरदो विमुत्तसंगो जह सरीरं ॥ ११८० ॥

यावन्तः केचन ग्रंथाः संभवन्ति विराधकाः ॥
निर्वृत्तः सर्वथा तेभ्यः शरीरं मुंच निःस्पृहः ॥ १२१८ ॥

विजयोदया—जावति केइ संगा यावन्तः केचन परिग्रहा·। विराधगा विनाशकाः। कस्य? रत्नत्रयस्य।

तिविधकालसंभूदा कालत्रयप्रवृत्ता । तेहिं तिविधेण विरदो विमुत्तसंगो तेभ्यो मनोवाक्कायैर्विरत. सन् विमुक्तसंगः । जह सरीरं त्यज शरीर ।

अथा रत्नत्रयविनाशका इत्यशेषान्ग्रंथान्निरस्य निःसंग· सन्नंग त्यजेति क्षपकमादिशति—

मूलारा—विराधया रत्नत्रयविनाशकाः । जह त्यज त्व ॥

अर्थ—जो त्रिकालसंबंधी परिग्रह रत्नत्रयके विनाशक हैं उनसे हे क्षपक तूं मन, वचन और कायसे वि-रक्त होकर अर्थात् निष्परिग्रह होकर इस शरीरका त्याग कर.

---

एवं कदकरणिज्जो तिकालतिविहेण चेव सव्वत्थ ॥
आसं तण्हं संगं छिंद ममत्तिं च मुच्छं च ॥ ११८१ ॥

इत्थं कृतक्रियो मुञ्च विषयं सार्वकालिकम् ॥
तृष्णामाशां त्रिधा संगं ममत्वं त्यज सर्वदा ॥ १२१९

विजयोदया—एव कदकरणिज्जो एव कृतकरणीय । यत्कर्तव्यमाराधना वाछता आहारशरीरत्यागादिकं । स एवभूत । तिकाले वि कालत्रयेऽपि । तिविधेण त्रिविधेन । सव्वत्थ सर्वत्र सर्वविषया सुखसाधनगोचरा । आस आशा । तण्ह तृष्णा । संग परिग्रहभूता । छिंद ममत्तिं ममेदमिति सकल्प छिंद्धि । मुच्छ मूर्च्छा मोहमिति यावत् ॥

इत्थं कृताराधनासिद्धयंगभूतसल्लेखनाहारशरीरत्यागादिकर्तव्यः सन्ननादिविभ्रमसंस्कारवशाद्विषयसुखेषु प्रादुर्भव-दाशादिपचकं निर्मूलयेति शिक्षासर्वस्वमाह —

मूलारा—सव्वत्थ सर्वेषु मनोज्ञस्पर्शनादिविषयेषु । आस आशा । चिरमेते ईदृशा विषया ममोदितोदिता भूयासुरित्याशंसा । तण्हं तृष्णा । इमे मनागपि मत्तो मा विच्छिद्यंता इति तीव्र प्रबधप्रवृत्त्यभिलाप । संग तन्मयीभावं । छिंद छिंद्धि त्वं । ममत्तिं ममेमे भोग्या अहमेषा भोक्तेति संकल्पं । मुच्छ मूर्च्छा मूढता निश्चेतनतां । अन्ये पुनरित्थमर्थं कथयंति–सर्वत्र शरीरादावाशा । दृढतरं शरीरमद्यापि मे भविष्यतीत्यादिबुद्धिः । तथा तृष्णा सर्वोपायेन रक्षणापेक्षा । तथा संगमासक्तिः । तथा ममता ममेदमिति प्रतिबंधं । तथा मूर्च्छामत्रैव तिष्ठामीति आसक्तिवृद्धिः । भोः क्षपकराज ! निवारयेति ॥

अर्थ—आराधना की सिद्धीके अंगभूत कर्तव्य जिसने किये है अर्थात् शरीरसल्लेखना जिसने की है ऐसे

हे क्षपक मुने ! तूं तीनों कालमें मनवचन कायसे सर्व परिग्रहोंकी आशा और तृष्णाका त्याग कर. संग, ममत्व ओर मूर्च्छाका त्याग कर. चिरकालतक मेरेको सुख देनेवाले विषय उत्तरोत्तर अधिक प्रमाणसे मिले ऐसी इच्छा रखना उसको आशा कहते हैं तृष्णा–ये सुखदायक पदार्थ कभी भी मेरेसे अलग न होवे ऐसी तीव्र अभिलाषाको तृष्णा कहते हैं. संग–परिग्रहोंमें अतिशय तन्मय होना. ममत्व–ये पदार्थ मेरे भोग्य हैं मैं इन का भोक्ता हूं ऐसा मनमें संकल्प करना. और मूर्च्छा अर्थात् मोहयुक्त बनना हे क्षपक तू आशा, तृष्णा, संग, मूर्च्छा वगैरह अशुभ भावोंको छोड दे

---

परिग्रहस्य त्यागजन्यसुखातिशयमिह जन्मनि प्राप्य निर्दिशत्युत्तरगाथा—

सव्वग्गंथविमुक्को सीदीभूदो पसण्णचित्तो य ॥
जं पावइ पीयिसुहं ण चक्कवट्टी वि तं लहइ ॥ ११८२ ॥

समस्तग्रथनिर्मुक्तः प्रसन्नो निर्वृताशयः ॥
यत्प्रीतिसुखमाप्नोति तत्कुतश्चक्रवर्तिनः ॥ १२२० ॥

विजयोदया—सव्वगथविमुक्को परित्यक्ताशेषवाह्याभ्यतरग्रथ । सीदीभूदो शीतीभूत । पसण्णचित्तो य प्रसन्नचित्त सन् । जं पावदि पीदिसुह यत्प्राप्नोति प्रीत्यात्मक सुखं । न चक्कवट्टी वि त लभदि चक्रवर्त्यपि तन्न लभेत ॥

बाह्याभ्यंतरपरिग्रहत्यागसमुद्भवं सुखातिशयमिह जन्मनि प्राप्यमुपदिशति—

मूलारा—सीदीभूदो मथेष्वितिकर्तव्यताचिंतात्व्याकुलत्वात्मकसंतापनिवर्तनाच्छैत्यं प्राप्तः । पीदिसुहं आनंदात्मकं सौख्यम् ॥

परिग्रहका त्याग करनेसे जो सुखातिशय इस जन्ममें प्राप्त होता है उसका आगेकी गाथामें उल्लेख करते हैं–

अर्थ—जिसने बाह्याभ्यतर परिग्रहोंका त्याग किया है वह शीतीभूत होता है अर्थात् परिग्रह रहनेपर उसकी रक्षा करनेकी चिंता उत्पन्न होती है व्याकुलता बढनेपर मन संतप्त होता है परिग्रहका त्याग करनेसे संतापका नाश होता है. जिससे मुनिराज शीतावस्थाको प्राप्त होते हैं. उनका अन्तःकरण प्रसन्न होता है. अतः ऐसी अवस्थामें जो सुख उनको प्राप्त होता है वैसा चक्रवर्तीको भी प्राप्त नही होता है

---

चक्रवर्तिसुखस्य स्वल्पताया कारणमाचष्टे—

रागविवागसतण्णादिगिद्धि अवतित्ति चक्कवट्टिसुहं ॥
णिस्संगणिव्वुइसुहस्स कहं अग्घइ अणंतभागं पि ॥ ११८३ ॥

गृध्याकांक्षाकारणं सेवते यच्चक्री सौख्यं रागपाक वितृप्ति ॥
सौख्यस्येद नास्तसंगस्य तुल्यं स्वस्थोऽस्वस्थैः सौख्यमाप्नोति कुत्र॥१२२१
दुःखानि नश्यंति शर्माणि पुष्यन्ति कर्माणि त्रुट्यन्ति चित्राणि संगे ॥
ऽगृहीते यतः संयतस्यापि हेयस्ततः सर्वदासौ पटिष्ठेन पुंसा ॥ १२२२ ॥

इति पंचमं व्रतम् ॥

विजयोदया—रागविवागसतण्हाइगिद्धि अवतित्ति चक्कवट्टिसुहं । रागो विपाक फलमस्येति रागविपाकरूपं विषयसुखमासेव्यमानं रंजयति विषयेष्विति रागो विपाक फल सुखस्येत्युच्यते । सह तृष्णया वर्तते इति सतृष्णं, अतिशयेन गार्द्धि काक्षा जनयति इति अतिगृद्धि । न विद्यते तृप्तिरस्मिन्नित्यवितृप्ति यदेवभूतं चक्रवर्तिसुख । णिस्संगणिव्वुदिसुखस्स नि.सगस्य यन्निर्वृतिसुख तस्यानन्तभागमपि न प्राप्नोति ॥

कुतश्चक्रिसुखं निःसगसुखादपकृष्यत इत्यारेका निराकरोति ॥

मूलारा—रागविवाग विषयसुखमासेव्यमान विषये पुरुषं रजयतीति रागो विपाकःफलमस्येति रागविपाक चक्रिसुख । सतण्हा प्रागुक्तलक्षणतृष्णानुबंधि । अदिगिद्धी अतिशयेन गृद्धिराकाक्षा लाभ्यमस्मिन्निति अतिगृद्धि । अवितित्ति नास्ति विशेषेण पुनराकाक्षा निवृत्तिलक्षणेन तृप्तिः सौहित्य, पुनर्नानुभवामि कदाचिदपीत्येवंविधपरिणतिरूपं यत्र तदवितृप्ति । यत इत्थंभूतं चक्रवर्तिसुखमत एतद्विलक्षणं निःसंगस्य यतेर्येन्निवृत्तौ सगत्यागे निर्द्वन्द्वताया सुखं मुक्तात्मनामेव शर्म तस्य भागंपि अनंताशमपि । कथमग्घेज्ज अर्घेत् प्राप्नुयात्तदिति संबंधः ॥ आर्किचन्यम् ॥

निष्परिग्रहतासे होनेवाले सुखसे चक्रवर्तीका सुख अल्प है यह बताते हैं—

अर्थ—विषयसुखका उपभोग लेने से वह इंदिय–विषयोंमें आसक्ति करता है. इस वास्ते चक्रवर्तिका सुख रागभाव को उत्पन्न करने वाला है यह तृष्णाको बढाता है, इस सुखमें अतिशय लंपटताप्राप्ति होती है बार बार भोगनेपर भी तृप्ति उत्पन्न होती ही नहीं इसलिए परिग्रहका त्याग करनेपर रागद्वेषरहित यतीश्वरको जो सुख

प्राप्त होता है चक्रवर्तीका सुख उसके अनंत भागकी भी बरोबरी नहीं कर सकता है इस तरह पांचों महाव्रतोंका वर्णन हुआ

---

महाव्रतसंज्ञा अन्वर्था अहिंसादीनामिति दर्शयति—
पंचमहव्वयं ॥

साधेंति जं महत्थं आयरिदाइं च जं महल्लेहिं ॥
जं च महल्लाइं सयं महव्वदाइ हवे ताइं ॥ ११८४ ॥

साधयन्ति महार्थं यन्महद्भिः सेवितानि यत् ॥
महान्ति यत्स्वयं सन्तो महाव्रतान्यतो विदुः ॥ १२२३ ॥

विजयोदया—साधेंति ज महत्थ साधयंति यस्मान्महाप्रयोजन असंयमनिमित्तप्रत्यग्रकर्मकदंबकनिवारण महत्प्रयोजनं संपादयतीति महाव्रतानि। आयरिदाइ च ज महल्लेहिं यस्मादाचरितानि महद्भि· तस्मान्महाव्रतानि इति निरुक्ति·। ज च यस्मान्महल्लाणि स्वय महाति ततो महाव्रतानि स्थूलसूक्ष्मभेदसकलाहिंसादिरूपतया वा महान्ति ॥

एवमहिंसादीनि व्रतानि पंचापि प्रपन्च्य साम्रत तद्रक्षारात्रिभोजननिवृत्यादिलक्षणं गाथा पचोत्तरशतेन व्याचिख्यासुः प्रथम तेपा महाव्रतसंज्ञाया अन्वर्थता समर्थयते—

मूलारा— साधेन्ति संपादयन्ति । महत्थं असंयमनिमित्तप्रत्यग्रकर्मकदंबकनिवारणलक्षण महाप्रयोजन । महल्लेहिं तीर्थंकरादिभिः । महल्लाणि स्थूलसूक्ष्मविकल्पसकलहिंसादिविरतिरूपतया महानि विपुलानि । हवे भवंति । ताइं अहिंसादीनि हिंसादिविरतिरूपाणि शुद्धचिद्रूपाणि नो आगमभावव्रतापेक्षया चारित्रमोहस्य क्षयोपशमादुपमात्क्षयाद्वा प्रवृत्ता जीवस्य हिंसादिपरिणामव्यावृत्तयो यावज्जीवं न हिनस्मि, नानृतं वदामि, नादत्तमाददे, न मैथुन करोमि, न परिग्रहं गृह्णामीत्येवभूता· परिणतय इति यावत् ॥

अहिंसादिक व्रतों की महाव्रत सज्ञा अन्वर्थक है ऐसा आचार्य कहते हैं—

अर्थ—अहिंसादिकों को महाव्रत संज्ञा अन्वर्थक है असंयममे उत्पन्न होनेवाले नवीन कर्मसमूह का निवारण करना यह महाकार्य इन अहिंसादिकों से होता है अतः इनको महाव्रत कहते हैं महापुरुषोंने इनका

आचरण किया था इस लिए भी इनको महाव्रत कहते हैं अथवा ये स्वयं महान् हैं अर्थात् स्थूल और सूक्ष्म दोनो प्रकारके पंच पातकोंका त्याग ही इनका स्वरूप है इसलिए भी इनको महाव्रत कहते हैं

---

तेसिं चेव वदाण रक्खट्ठं रादिभोयणणियत्ती ॥
अट्ठप्पवयणमादाओ भावणाओ य सव्वाओ ॥ ११८५ ॥

रक्षणाय मता तेषां निवृत्ती रात्रिभुक्तितः ॥
राद्धांतमातरश्चाष्टौ सर्वाश्चापि च भावनाः ॥ १२२४ ॥

विजयोदया—तेसिं चेव वदाण तेषामेवाहिंसादिव्रताना। रक्खट्ठं रक्षणार्थं। रादिभोयणणियत्ती रात्रिभोजनान्निवृत्ति। रात्रौ यदि भिक्षार्थं पर्यटति त्रसान्स्थावरांश्च हन्याद्दुरालोकत्वात्। न च दायकागमनमार्गं, तस्यान्नावस्थानदेश, आत्मनो वा उच्छिष्टस्य वा निपातदेश, दीयमान वाहार योग्य न वेति निरूपयितुमय कथ समर्थ ? दिवापि दु.परिहाराश्च जानाति स सूक्ष्मानय कथ परिहरेत् कडुच्छकादिक दायिकाया भाजन वा कथ शोधयति। पदविभागिका वा एषणासमित्यालोचना सम्यगपरीक्षितविषया कुर्वत कथ सत्यव्रतमवतिष्ठते ? सुप्तेन स्वामिभूतेनादत्तमप्याहारं गृह्णतोऽदत्तादान स्यात्। क्वचिद्भाजने दिवैव स्थापित, आत्मवासे भुंजानस्यापरिग्रहव्रतलोप स्यात् रात्रिभोजनात्तु व्यावृत्ते· सकलानि व्रतान्यवतिष्ठते सपूर्णानि। अट्ठपवयणमादाओ अष्टौ प्रवचनमातृकाश्च सद्व्रतपरिपालनाया। एव पञ्च समितय तिस्रो गुप्तयश्च प्रवचनमातृका। रत्नत्रयं प्रवचन तस्य मातर इवेमा। क उपमार्थ ? यथा माता पुत्राणा अपायपरिपालनोद्यता, एव गुप्तिसमितयोऽपि व्रतानि पालयन्ति। भावणाओ य सव्वाओ भावनाश्च सर्वा। वीर्यांतरायक्षयोपशमचारित्रमोहोपशमक्षयोपशमापेक्षेणात्मना भाव्यतेऽसकृत्प्रवर्त्यते इति भावना। अथ किमिदं व्रत नाम ? यावज्जीव न हिनस्मि, नानृत वदामि, नादत्तमाददे, न मिथुनकर्म करोमि, न परिग्रहमाददे। इत्येवंभूत आत्मपरिणाम उत्पन्न· कथचित्तथैव अवतिष्ठते उत विनश्यति वा ? । अवस्थानमनुभवविरुद्ध। जीवादिपरिज्ञाने तस्य श्रद्धाने वा प्रवृत्तस्य इत्थमुपयोगाभावात्। अथ विनश्यति ? परिणामान्तरोत्पत्तौ असति का रक्षा ? सतो ह्यपायपरिहारो रक्षा तत किमुच्यते व्रतानां रक्षायै रात्रिभोजनविरतिरिति। यदा न हिनस्मीत्युपयोगो न तदा नानृत वदामीत्येवमादय सति परिणाम। । किं पुन परिणामातरे वाच्यम्। अत्रोच्यते—

नामादिविकल्पेन चतुर्विधानि व्रतानि। तत्र नामव्रत कस्यचिद्व्रतमिति कृता संज्ञा। हिंसादिनिवृत्तिपरिणामवत आत्मन· शरीरस्य वधं प्रत्येकत्वात् आकार सामायिके परिणतस्य सद्भावस्थापनाद्व्रत। भाविव्रतत्त्वग्राहिज्ञानपरिणतिरात्मा आगमद्रव्यव्रतं। व्रतज्ञस्य शरीर त्रिकालगोचर, ज्ञायकशरीरव्रत। चारित्रमोहस्य क्षयात्क्षयोपशमाद्वा यस्मिन्नात्मनि भविष्यति विरतिपरिणामा· स भाविव्रतं। उपशमे क्षयोपशमे वावस्थित चारित्रमोहो नो आगमद्रव्यव्यतिरिक्त

कर्म व्रतं। न हिनसीत्यादिको ज्ञानोपयोगो भण्यते आगमभावव्रतमिति। नो आगमभावव्रतं नाम चारित्रमोहोपशमात् क्षयोपशमात् क्षयाद्वा प्रवृत्तो हिंसादिपरिणामाभाव अहिंसादिव्रतं। प्राणिना वियोजने प्राणानां, असदभिधाने, अदत्तादाने, मिथुनकर्मविशेषे, मूर्च्छाया वाऽपरिणतिरिति यावत्। तथा चोक्त—' हिंसानृतस्तेयाब्रह्मपरिग्रहेभ्यो विरतिर्व्रतमिति ' हिंसादय क्रियाविशेषा आत्मन परिणामास्तेभ्यो आत्मनो व्यावृत्तिर्हिंसादिष्वपरिणतिर्व्रतमिति सूत्रार्थ। हिंसादिव्यावृत्तत्वं नाम यद्रूपं जीवस्य व्रतसज्ञित तत्परिपाल्यते रात्रिभोजननिवृत्त्या प्रवचनमतृकाभिश्च। यस्मिन्नाऽसति तद्विनश्यति सति च न विनश्यति तत्तत्पालयति यथा दुर्गो राजान। सत्या रात्रिभोजननिवृत्तौ प्रवचनमातृकासु भावनासु वा सतीषु हिंसादिव्यावृत्तत्वं भवति। न तास्वसतीषु इति युक्तमुक्तं सूत्रकारेण ॥

कस्कस्तद्रक्षणार्थमुपाय इत्याह—

मूलारा—रक्खट्ठं अपायपरिहारलक्षण रक्षणनिमित्त। पवयणमादाओ प्रवचनमातर॰। प्रवचनस्य रत्नत्रयस्य मातर इव पुत्राणा मातर इव सम्यग्दर्शनादीना अपायनिवारणपरायणास्तिस्रो गुप्तय॰, पंचसमितयश्च। अथवा प्रवचनस्य मुनेश्चारित्रमात्रस्योत्पादनरक्षणविशोधनविधानात्तास्तथा व्यपदिश्यंते। तथा चावोचाम धर्मामृते-वृत्त ॥

अहिंसा पंचात्मव्रतमथ यतागं जनयितुं।
सुवृत्त त्रातु ता विमलयितुमंबाः श्रुतविदः।
विदुस्तिस्रो गुप्तीरपि च समितीः पच तदिमा।
श्रयन्त्विष्टायाष्टौ प्रवचनसवित्रीर्व्रतपरः ॥ १ ॥

भावणाओ वीर्यान्तरायचारित्रमोहक्षयोपशमाद्यपेक्षेणात्मना भाव्यंतेऽसकृत्प्रवर्त्यन्ते इति भावना असकृत्प्रवृत्तयः। अभ्याससंस्कारा इति यावत्। सव्वाओ निःशल्यताभावनासंग्रहार्थमिद। यस्मिन्नश्यति यद्विनश्यति सति च तिष्ठति तत्तत्परिपालयति। यथा दुर्गो राजानं। तिष्ठति च सति रात्रिभोजननिवृत्त्यादिपरिणामजाते जीवस्य हिंसादिव्यावृत्तं नाम नोआगमभावव्रतापरनामधेयं स्वरूप न असतीति तत्परिपालयन्ति रात्रिभोजननिवृत्त्यादय॰ शुद्धचित्परिणतय इति निर्णय॰। ननु च जीवान्न हिनस्मि, इत्यादि परिणामो व्रतमित्युच्यते। स किमुत्पन्न॰ सन्विनश्यत्युत तथैवावतिष्ठते। न तावदवतिष्ठते अनुभवविरोधाज्जीवादितत्त्वज्ञाने तच्छ्रद्धाने चाप्रवृत्तस्यात्मनस्तथोपयोगप्रतीते॰। अथ विनश्यति परिणामान्तरोत्पत्तावसावितीष्यते तर्हि तस्यासतो मृतपुत्रवत्का रक्षा। सतो ह्यपायपरिहारो रक्षा। ततस्तेसिं चेवेत्यादि सूत्र युक्तिवियुक्तमिव पश्याम॰। अत्रोच्यते—यावज्जीविकहिंसादिव्यावृत्तिरूपपरिणतस्य अवस्थातुरात्मन॰ कथचित्तथैवावस्थानस्य विवक्षितत्वान्नोक्तदोपोऽवकाश लभते इति ॥

अर्थ—इन अहिंसादि व्रतोंके रक्षणार्थ रात्रिभोजन त्यागका उपदेश आचार्योंने किया है यदि रात्रिमें भिक्षाके लिए मुनिपर्यटन करेंगे तो त्रस और स्थावर जीवोंका वध होगा क्योंकि वे रातमें नहीं दीखते हैं. आहार देने वालेका आगमन मार्ग, आहारके पदार्थ रखने का स्थान, स्वय जहां आहारके लिए खडे हुए हैं वह प्रदेश, जहां उच्छिष्ट अन्न गिरता है वह स्थान, दिया जाने वाला आहार ये सब योग्य हैं अथवा अयोग्य हैं इन का निरीक्षण रातमें करना शक्य नहीं है. दिनमें भी जीवोंका परिहार करना अशक्य है. फिर रात्रीमें उनका कैसा परिहार हो सकेगा पळी वगैरह अन्न परोसनेके साधन और अन्न रखनेके पात्र रातमें सोधना अशक्य है

जिसके विषयोंका सम्यक् निरीक्षण हुआ ही नहीं ऐसी पदविभागिका आलोचना अथवा एषणा समिति आलोचना करनेवाले मुनीके सत्यव्रतका कैसे रक्षण होगा. दानका स्वामी सोया होगा तो उसने नही दिया हुआ आहार ग्रहण करनेसे अचौर्य व्रत नही टिक सकता है किसी पात्रमें दिनमें स्थापन किया हुआ आहार वसतिकामें ले जाकर भोजन करनेसे अपरिग्रहव्रतका रक्षण कैसे होगा रात्रिभोजनका त्याग करनेसे सर्व व्रत पूर्ण होते हैं इन व्रतोंके रक्षणार्थ ही आठ प्रवचन माताओंका और सर्व भावनाओंका रक्षण करना चाहिये तीन गुप्ति और पाच समितिओंको प्रवचनमाता कहते हैं रत्नत्रयको प्रवचन कहते हैं इस रत्नत्रयकी ये गुप्ति और समिति माता के समान है जैसी माता पुत्रका अपाय से रक्षण करती है वैसे गुप्ति और समिति व्रतोंका रक्षण करती हैं. सर्व भावना भी व्रतोंका रक्षण करती हैं

वीर्यान्तराय कर्मका क्षयोपशम, चारित्रमोहका उपशम अथवा क्षयोपशम इनसे युक्त ऐसे आत्माके द्वारा जो वारवार पाली जाती हैं उनको भावना कहते हैं

व्रत किसको कहते हैं ? उत्तर–आमरण मैं हिंसा नहीं करूंगा, झूठ भाषण नहीं करूंगा, दूसरेने नहीं दी हुई वस्तु मैं ग्रहण नहीं करूंगा, मैथुन सेवन नहीं करूंगा और परिग्रहका स्वीकार नहीं करूंगा इस प्रकारका जो आत्मामें परिणाम उत्पन्न होता है उसको व्रत कहते हैं.

शंका—यह आत्माका परिणाम कथंचित् वैसा ही रहता है अथवा नष्ट होता है ? यदि यह परिणाम आत्मामें स्थिर रहता है ऐसा कहोगे तो यह कहना अनुभवविरुद्ध है क्यों कि जब आत्मा जीवादि पदार्थोंका स्वरूप जाननेमें उद्युक्त होता है अथवा श्रद्धान करनेमें अपने चित्तको लगाता है तब उपर्युक्त परिणाम आत्मामें

नहीं रहता है यदि यह व्रतरूप परिणाम दूसरे परिणाम उत्पन्न होनेपर नष्ट होता है ऐसा कहोगे तो वह असद्रूप ठहरा, असत्पदार्थका रक्षण कैसा कर सकते हैं? कोई पदार्थ सद्रूप होनेपर ही उसमें अपाय और परिहार हो सकते हैं अतः व्रतोंके रक्षणार्थ रात्रिभोजन त्यागका वर्णन करना व्यर्थ है

जब मैं प्राणीका घात नहीं करूंगा ऐसा परिणाम आत्मामें उत्पन्न होता है तब मैं असत्य नहीं बोलूंगा वगैरह परिणाम उत्पन्न नहीं हो सकते हैं. तब अन्य परिणामोंके विषयोंमें क्या कहना चाहिए

उपर्युक्त शंकाका उत्तर आचार्य इस प्रकार देते हैं—

नामादिक विकल्पोंमें व्रतके चार प्रकार होते हैं. किसीका व्रत ऐसा नाम रखना यह नामव्रत कहलाता है

स्थापना व्रत—हिंसा, असत्य, चोरी इत्यादि पापोंसे निवृत्तिरूप परिणाम जिसमें उत्पन्न हुए हैं ऐसा आत्मा और शरीर दोनो भी बंधकी अपेक्षासे एकरूप हुए हैं अत सामायिकमें परिणत हुए जीवके आकारमें व्रतोंकी स्थापना करके उसको स्थापना व्रत कह सकते हैं

आगम द्रव्यव्रत—भविष्यकालमें आत्मामें व्रतके स्वरूपको ग्रहण करनेवाला अर्थात् जाननेवाला ज्ञान-परिणाम व्रतके स्वरूप जाननेमें अनुपयुक्त है ऐसे ज्ञानपरिणत आत्माको आगम द्रव्यव्रत कहते है.

ज्ञायकशरीरव्रत—व्रतज्ञ आत्माका त्रिकालगोचर जो शरीर उसको ज्ञायकशरीरव्रत कहते हैं.

चारित्र मोह कर्मके क्षयसे, अथवा क्षयोपशमसे जिस आत्मामें विरक्तिरूप परिणाम उत्पन्न होगा वह आत्मा भावव्रत कहलाता है.

उपशममें अथवा क्षयोपशममें जो चारित्र मोहकर्म रहा है उसको नो आगम द्रव्य व्यतिरिक्तकर्म व्रत कहते हैं

मैं हिंसा नहीं करूंगा, झूठ नहीं बोलूंगा इत्यादिरूप जो ज्ञानोपयोग उसको आगमभावव्रत कहते हैं

चारित्र मोहनीय कर्मका उपशम, क्षय अथवा क्षयोपशम, होनेपर जो हिंसादि परिणामोंका अभाव होता है उसको अहिंसादि व्रत कहते हैं इसको नो आगमभावव्रत कहते हैं

प्राणिओंके प्राणोंका वियोग करनेमें प्रवृत्ति नहीं करना यह अहिंसाव्रत है झूठ बोलनेमें, नहीं दी हुई वस्तु ग्रहण करनेमें, मैथुनमें, और ममत्वमें आत्माकी परिणति नहीं होना इनको क्रमसे सत्यव्रत, अचौर्यव्रत,

ब्रह्मव्रत और परिग्रहत्यागव्रत कहते हैं. श्री उमास्वामी आचार्य 'हिंसानृतस्तेयाब्रह्मपरिग्रहेभ्यो विरतिर्व्रतं' ऐसा व्रतका कथन करनेवाला सूत्र कहते हैं ये हिंसादिक क्रियाविशेष आत्माके परिणाम है उनसे परावृत्त होना अर्थात् हिंसादिकोंमें परिणति न होना ही व्रत है ऐसा उपर्युक्त सूत्रका अभिप्राय है.

हिंसादिकोंसे परावृत्त होना इस प्रकारका जो आत्माका परिणाम है उसका रात्रिभोजन त्यागके द्वारा, प्रवचन माताके द्वारा रक्षण होता है अर्थात् रात्रिभोजन त्याग और समिति गुप्ति ये अहिंसादि व्रतोंका रक्षण करते हैं प्रवचन माता और रात्रिभोजन त्यागके अभावमे व्रत नष्ट होते हैं और इनके सद्भावमें व्रतोंका रक्षण होता है. जिसके अभावमें जिसका नाश होता है और जिसके सद्भावमें जो नष्ट नहीं होता है तो समझना चाहिए कि वह उसका रक्षण करता है. जैसे दुर्गके अभावमें राजाका नाश होता है और उसके सद्भावमें रक्षण होता है वैसे रात्रिभोजन त्याग, प्रवचनमाता व भावना इनके सद्भावमें हिंसादिकोंसे आत्मा परावृत्त होता है और इनके अभावमें परावृत्त नहीं होता है इसलिए इनको आचार्यने व्रतरक्षणार्थ माना है वह योग्य ही है.

---

तेसिं पंचण्हं पि य अहयाणमावज्जणं व संका वा ॥
आदविवत्ती य हवे रादीभत्तप्पसंगम्मि ॥ ११८६ ॥

**हिंसादीनां मुनेः प्राप्तिः पचानां सह शंकया ॥**
**विपत्तिर्जायते स्वस्य रात्रिभुक्तेस्तथा स्फुटम् ॥** १२२५ ॥

विजयोदया—तेसिं पच्चण्ह पि य अहयाणमावज्जण तेषा पचाना हिंसादीना प्राप्ति । सका वा शंका वा मम हिंसादय सवृत्ता न वेति । हवे भवेत् । रादीभत्तप्पसगम्मि रात्रावाहाराप्रसगे सति न केवल हिंसादिषु परिणति । विवत्ती य हविज्ज आत्मनश्च यते स्वस्यापि विपद्भवेत् । स्थाणुसर्पकटकादिभि ॥

रात्रिभोजने मुनेर्दोषानाह—

मूलारा—अण्हयाणं हिंसादीना । आवज्जणं प्राप्तिः । संका मम हिंसादय किं संवृत्ता न वेति शंका । आदवि-वत्ती आत्मविपत् । रात्रौ भिक्षार्थं पर्यटतो यतेः सर्पकंटकादिभिरुपसर्गश्च भवेत । पसंगम्मि प्रवृत्तौ सत्याम् । उक्त च—

प्राप्तिः शका च पचाना हिंसादीना यतेर्भवेत् ॥
रात्रिभोजनसद्भावे स्वविपत्तिश्च जायते ॥

अन्ये तु अण्हयाण व्रतानां । आवज्जणं सर्वथाविनाश इति व्याख्यांति । तथा चोक्तम्—

तेपा पचानामपि महाव्रताना विनाशने शंका ॥
आत्मविपत्तिश्च भवेद्विभावरीभक्तसंगेन ॥

रात्रिभोजनप्रवृत्तौ हिंसादय कथमिति चेदुच्यते । रात्रौ भिक्षार्थं पर्यटन्प्राणिनस्त्रसान्स्थावरांश्च हिनस्ति । तेपा तमस्यदृश्यत्वात् ॥ न च दायकागमनमार्गं, तस्य स्वस्य च अवस्थानदेशं, भोजनभाजनादिस्थापनस्थानं, उच्छिष्टस्य वा निपातदेशं, दीयमानं चाहारं, योग्यमयोग्य वेति निरूपयितुं पारयति ध्वातप्रतिवद्धदृष्टित्वात् ॥ प्रदीपेऽपि प्रबोधितेऽतिसूक्ष्मत्रसाना निरूपणा न स्यात्। पतंगादिघातप्रसगश्च स्यादिति रात्रौ भुंजानः कथमहिंसव्रतमनुपालयेत्। तथा रात्रौ भुक्त्वा पदविभागिकामेपणासमित्यालोचना सम्यगपरीक्षितविपयां कुर्वतः । कथमिव सत्यव्रतमवतिष्ठेत्। तथा सुप्तस्य स्वामिभूतस्याहारमन्येन दत्तं रात्रौ तद्बुद्ध्या गृह्णतोऽदत्तादानमपि कथ न स्यात्। तथा विद्विष्टगोत्रिणो वैरिणो वा निःशंकिता रात्रौ मार्गादौ ब्रह्मचर्यं नाशयन्ति । कामांधाः स्वैरिण्यो वा हठादभिसारयन्त्यः । तथा दिवानीत निजवसतौ, स्वपात्रे स्थापित आहार रात्रौ भुजान' सग्रथः किमिति न स्यात् । ततो महाव्रतसंपूर्णतामिच्छन्रात्रिभोजनविरमणं पष्टमणुव्रतमनुतिष्ठेदेव । अणुव्रतत्व चास्य दिवा भोजनस्यापि करणात्। यदाहु'—छट्ठे अणुव्वदे राइभोयणादो वेरमणमिति। तथा चावोचाम धर्मामृते ॥

पचैतानि महाफलानि महता मान्यानि विष्वग्विरत्यात्मानीति महाति नक्तमशनोज्झाणुव्रताप्राणि ये ॥
प्राणित्राणमुखप्रवृत्त्युपरमानुक्रान्तिपूर्णीभवत्साम्याः शुद्धदृशो व्रतानि सकलीकुर्वन्ति निर्वान्ति ते ॥

स्वामिनिर्देशद्वारेण गुप्तीः समितीश्च लक्षयति—

अण्हयदारोपरमणदरस्स गुत्तीओ होन्ति तिण्णेव ॥
चेट्ठिदुकामस्स पुणो समिदीओ पंच दिट्ठाओ ॥ ११८६ ॥

मूलारा—अण्हयदारोपरमणदरस्स आस्रवद्वारनिरोधासक्तस्य । चेट्ठिदुकामस्स गमनवचनादिक कर्तुं प्रवृत्तस्य । उक्तं च—

भवति गुप्तयस्तिस्रो योगनिग्रहलक्षणाः ॥

सम्यक्प्रवृत्तय· पच सता समितयो मताः ।

एता श्री विजयो नेच्छति ॥

अर्थ–रात्रिमें आहारप्रसग होनेपर हिंसादिक पांच पापोंकी उत्पत्ति होती है अथवा शंका उत्पन्न होती है अर्थात् रात्रिभोजन करनेसे हिंसादिक पाप उत्पन्न होते हैं या नहीं ऐसा संशय उत्पन्न होता है. रात्रिभोजन करनेसे हिंसादिक पाप ही उत्पन्न होते हैं ऐसा नहीं किंतु इससे यतिका नाश भी होता है. ठूठ, सर्प, कंटक इत्यादिकसे यतिका घात भी होगा. यति यदि रात्रिमें आहार करनेके लिए श्रावकके घर जायेंगे तो सर्पादिकोंसे उनके प्राण नष्ट होनेकी संभावना है.

---

प्रवचनमातृकाव्याख्यानायोत्तरप्रबधस्तत्र मनोगुप्तिं वाग्गुप्तिं व्याख्यातुमायातोत्तरगाथा—

जा रागादिणियत्ती मणस्स जाणाहि तं मणोगुत्तिं ॥
अलियादिणियत्ती वा मोणं वा होइ वचिगुत्ती ॥ ११८७ ॥

मनसो दोषविश्लेषो मनोगुप्तिरितीष्यते ॥
वाग्गुप्तिश्चाप्यलीकादेर्निवृत्तिर्मौनमेव च ॥ १२२६ ॥

विजयोदया—जा रागादिणियत्ती मणस्स जाणाहि त मणोगुत्ति । या रागाद्युपाश्या निवृत्तिर्मनसस्तां जानीहि मनोगुप्तिं । अत्रेद परीक्ष्यते । मनसो गुप्तिरिति यदुच्यते किं प्रवृत्तस्य मनसो गुप्तिरथाप्रवृत्तस्य ? प्रवृत्तं चेद् शुभ मन तस्य का रक्षा । अप्रवृत्त तथापि असतः का रक्षा ? सतोऽप्यपायपरिहारोपयुक्ततेत्युच्यते ? किं च मन शब्देन किमुच्यते द्रव्यमन उत भावमन ? द्रव्यवर्गणामनश्चेत् तस्य कोऽपायो नाम यस्य परिहारो रक्षा स्यात् ? किं च द्रव्यातरेण तेन रक्षितेनास्य जीवस्य फल य आत्मन· परिणामोऽशुभमावहति । ततोऽयुक्ता रक्षात्मन । अथ नो इंद्रियमतिज्ञानावरणक्षयोपशमसजात ज्ञान मन इति गृह्यते तस्य अपाय· क ? यदि विनाश स न परिहर्तु शक्यते यतोऽनुभवसिद्धो विनाश । अन्यथा एकस्मिन्नेव ज्ञाने प्रवृत्तिरात्मन स्यात् । ज्ञानानीह वीचय इवानारतमुत्पद्यते न चास्ति तदविनाशोपाय· । अपि च इंद्रियमतिरपि रागादिव्यावृत्तिरिष्टैव किमुच्यते रागादिणियत्ती मणस्स इति ॥

अत्र प्रतिविधीयते—नो इंद्रियमतिरिह मन शब्देनोच्यते । सा रागादिपरिणामैः सह एककालं आत्मनि प्रवर्तते । न हि विषयावग्रहादिज्ञानमंतरेणास्ति रागद्वेषयो प्रवृत्ति , अनुभवसिद्धैवास्ति नापरा युक्ति अनुगम्यते । वस्तुतत्वानुयायिना मानसेन ज्ञानेन सम रागद्वेषौ न वर्तेते इत्येतदप्यात्मसाक्षिकमेव। तेन मनसस्तत्वावग्राहिणो रागादिभिरसह

चारिता या सा मनोगुप्तिः । मनोग्रहणं ज्ञानोपलक्षणं तेन सर्वो बोधो निरस्तरागद्वेषकलंको मनोगुप्तिरन्यथा इंद्रियमतौ श्रुते, अवधौ, मनःपर्यये वा परिणममानस्य न मनोगुप्तिः स्यात् । इष्यते च । अथवा मनःशब्देन मनुते य आत्मा स एव भण्यते तस्य रागादिभ्यो या निवृत्तिः रागद्वेषरूपेण या अपरिणतिः सा मनोगुप्तिरित्युच्यते । अथैवं ब्रूषे सम्यग्योगनिग्रहो गुप्तिः दृष्टफलमनपेक्ष्य योगस्य वीर्यपरिणामस्य निग्रहो रागादिकार्यकरणनिरोधो मनोगुप्तिः । अलिगादिणियत्ती वा मोणं वा होइ वचिगुत्ती विपरीतार्थप्रतिपत्तिहेतुत्वात्परदुःखोत्पत्तिनिमित्तत्वाच्चाधर्माद्या व्यावृत्तिः सा वाग्गुप्तिः । ननु च वाचः पुद्गलत्वात् विपरीतार्थप्रतिपत्तिहेतुत्वादिभ्यो व्यावृत्तिहेतुर्वाचो धर्मो न चासौ संवरणे हेतुरनात्मपरिणामत्वात् । शब्दादिवत् । एवं तर्हि व्यलीकात्परुषादात्मप्रशंसापरात् परनिंदाप्रवृत्तात्परोपद्रवनिमित्ताच्च वचसो व्यावृत्तिरात्मनस्तथाभूतस्य वचसोऽप्रवर्तिका वाग्गुप्तिः । या वाचं प्रवर्तयन् अशुभं कर्म स्वीकरोत्यात्मा तस्या वाच इह ग्रहणं वाग्गुप्तिस्तेन वाग्विशेषस्यानुत्पादकता वाचः परिहारो वाग्गुप्तिः । मौनं वा सकलाया वाचो या परिहृतिः सा वाग्गुप्तिः । अयोग्यवचनेऽप्रवृत्तिः प्रेक्षापूर्वकारितया योग्यं तु वक्ति वा न वा ॥ भाषासमितिस्तु योग्यवचसः कर्तृता ततो महान्भेदो गुप्तिसमित्योः । मौनं वाग्गुप्तिरत्र स्फुटतरो वचोभेदः । योग्यस्य वचसः प्रवर्तकता । वाचः कस्याश्चित्तदनुत्पादकतेति॥

मनोगुप्तिं वाग्गुप्तिं च लक्षयति—

मूलारा—मणस्स नो इंद्रियज्ञानलक्षणस्य मनसस्तत्त्वावग्राहिणो । जा रागादिणियत्ती रागद्वेषादिभिरात्मपरिणामैरसहचरिता सा मनोगुप्तिः । मनसि हि चक्षुरादिकरणै रूपादिविषयान्भोग्याभोग्यरूपतया गृण्हति सत्यात्मनो रागद्वेषौ प्रवर्तेते । उपेक्षणीयरूपतया तु तैस्तान्स्वीकुर्वाणे तदप्रवृत्तिरेव तथा प्रतीतेः ॥

तदर्थानिंद्रियैर्गृह्णन्मुह्यति द्वेष्टि रज्यते ॥
ततो बद्धो भ्रमत्येव मोहव्यूहगतः पुमान् ॥
अविद्याभ्याससंस्कारैरवशं क्षिप्यते मनः ॥
तदेव ज्ञानसंस्कारैः स्वतस्तत्त्वेऽवतिष्ठते ॥

इत्याद्यागमसद्भावाच्च । मनोग्रहणं ज्ञानोपलक्षणं । तेन सर्वो बोधो । निरस्तरागादिकलंको मनोगुप्तिः स्यादन्यथा इंद्रियमतौ, श्रुतेऽवधौ मनःपर्यये वा परिणममानस्य न मनोगुप्तिः स्यात् । अथवा मनुते विचारयति हेयमुपादेयं च तत्व योऽसावात्मात्र मनःशब्देनोच्यते । तस्य रागादिरूपेण अपरिणतिर्मनोगुप्तिरिति ग्राह्यम् । एवं च सति सम्यग्योगनिग्रहो गुप्तिरित्यपि न विरुध्येत । दृष्टफलमनपेक्ष्य हि योगस्य वीर्यपरिणामस्य निग्रहो रागादिकार्यकरणनिरोधो जीवस्य नार्थांतरं तदव्यतिरेकात् ।

पुग्गलविवाइदेहोदयेण मणवयणकायजुत्तस्स ॥
जीवस्स जा हु सत्ती कम्मागमकारणं जोगो ॥

इति वचनाच्च योगशब्देनात्र वीर्यमुच्यते ॥ अलिगादिणियति विपरीतार्थप्रतिपत्तिहेतुत्वात्परदुःखोत्पत्तिनिमित्तत्वाच्चाधर्मांद्या वाचो व्यावृत्ति सा वाग्गुप्ति· तथाविधवाक्प्रवृत्तिनिमित्तवीर्यरूपेणापरिणतिरात्मन इत्यर्थ· । मोण सकलवाक्प्रवृत्तिनिमित्तवीर्यानिरोधो जीवस्य । अयोग्यवचो न वदत्येव, प्रेक्षापूर्वकारितया योग्यं तु वक्ति न वेति प्रथमा वाग्गुप्तिर्भाषासमितिस्तु योग्यवचस. कर्तृतेत्यनयोर्नाविशेष· शंक्यः । मौनपक्षे तु शकानवकाश एव ॥

प्रवचनमाताओंका व्याख्यान आचार्य सविस्तर करते हैं प्रथमतः मनोगुप्ति और वाग्गुप्तिका लक्षण कहते हैं—

अर्थ—रागद्वेपसे मन परावृत्त होना यह मनोगुप्तिका लक्षण है. असत्य भाषणादिकसे निवृत्त होना अथवा मौन धारण करना यह वचनगुप्तिका लक्षण है

शंका—प्रवृत्त हुये मनकी गुप्ति होती है अथवा रागद्वेपमें अप्रवृत्त मनकी गुप्ति होती है? यदि मन शुभ कार्यमें प्रवृत्त हुआ है तो उसका रक्षण करनेकी क्या आवश्यकता है. आर यदि किसी कार्यमें वह प्रवृत्त ही नहीं है और वह यदि असद्रूप है तो उसके रक्षणकी जरूरत ही क्या है? जो चीज स्वयं सद्रूप होगी तो उसमें अपाय होनेकी सभावना रहती है अत· उसको अपायसे बचाना योग्य होगा. असत्का न नाश होता है और न रक्षण होता है.

और भी हम आपको पूछते हैं कि, मन शब्दका आप क्या अर्थ करते हैं. मन शब्दका द्रव्यमन ऐसा अर्थ होता है या भावमन ऐसा अर्थ आप मानते हैं?

द्रव्य वर्गणासे बना हुआ जो उसको ही हम मन कहते हैं ऐसा यदि कहोगे तो उसका अपाय क्या चीज है जिससे तुम उसको बचना चाहते हैं? अथवा अन्य पदार्थ के द्वारा उसका रक्षण करनेसे भी कोनसी फलनिष्पत्ति होगी? क्या आत्माके परिणाम अशुभ फल उत्पन्न करेंगे? अर्थात् द्रव्यांतरके सहायसे आत्मामें अशुभ परिणाम उत्पन्न नहीं होते हैं इसवास्ते आत्माका अपायसे रक्षण करना व्यर्थ है

नो इंद्रियमतिज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशमसे जो मतिज्ञान उत्पन्न होता है उसको मन कहते हैं ऐसा यदि

आप कहते हैं तो उस मनका अपाय क्या चीज है ? नाश होना ही अपाय है ऐसा कहोगे तो इस नाशका परिहार करना शक्य ही नहीं है. क्योंकि प्रत्येक वस्तुका नाशपर्याय होता ही है. यदि मनका नाश नहीं होता है ऐसा मानोगे तो आत्माकी एक ही ज्ञानमें हमेशा प्रवृत्ति रहेगी परंतु समुद्रमें जैसे हमेशा अनेक लहरें उत्पन्न होती हैं वैसे आत्मामें हमेशा अनेक ज्ञान उत्पन्न होते हैं. उनका अविनाश होनेका अर्थात् वे स्थिर रहनेका जगतमें कोई उपाय नहीं है. इंद्रियसे उत्पन्न होनेवाला ज्ञान रागादिकोंसे युक्त ही रहता है अत एव रागादिकोंसे व्यावृत्त होना यह मनोगुप्तिका लक्षण है ऐसा समझना अयोग्य है

उपर्युक्त शकाका आचार्य उत्तर देते हैं:— नो इंद्रियमतिको हम मन कहते हैं अर्थात् नो इंद्रियावरण कर्मका क्षयोपशम होनेसे जो जो ज्ञान मनमें उत्पन्न होते हैं उसको हम मन कहते हैं. यह नो इंद्रियमति रागादि परिणामोंके साथ एक कालमें आत्मामें रहती हैं विषयोंमें जब अवग्रह, ईहादिज्ञान होते हैं तब रागद्वेषकी भी साथ प्रवृत्ति होती है. यह सबको अनुभवमें आता है इसकी सिद्धि करनेके लिये अन्य युक्तिकी आवश्यकता नहीं है. परंतु जब वस्तुके यथार्थ स्वरूपका मन विचार करता है तब मानसिक ज्ञानके साथ रागद्वेप नहीं रहते हैं यह भी अनुभव सिद्ध है जब मन वस्तुके यथार्थ स्वरूपको जानते समय रागद्वेपसे रहित होता है तब मनोगुप्ति आत्मा में है ऐसा समझा जाता है. अर्थात् जो जो ज्ञान रागद्वेपसे रहित होगा वह वह मनोगुप्ति ही है. ऐसा समझना अयोग्य न होगा मनोगुप्ति इस शब्दमें मन शब्द उपलक्षणात्मक है. अर्थात् रागद्वेपरूपी कलंकसे रहित सर्व प्रकारके ज्ञानोंको मनोगुप्ति कह सकते हैं अन्यथा इंद्रियज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, और मनःपर्ययज्ञानमें परिणत और राग द्वेपरहित आत्माको मनोगुप्तिका अभाव है ऐसा मानना पडेगा परतु उपर्युक्त रागद्वेपरहित ज्ञानपरिणत आत्मामें भी मनोगुप्ति है आगममें ऐसा माना है.

अथवा ' मनुते य आत्मा स एव मनो भण्यते ' अर्थात् जो आत्मा विचार करता है उनको मन कहना चाहिये. ऐसा आत्मा जब रागद्वेप परिणामसे परिणत होता नहीं तब उसको मनोगुप्ति कहनेमें हर्ज नही है.

अथवा ' सम्यग्योगनिग्रहो गुप्तिः ' यह गुप्तिका लक्षण है दृष्ट फल—कीर्ति, आदर इत्यादिक दृष्टफलकी अपेक्षाके विना वीर्यपरिणामरूप जो योग उसका निरोध करना अर्थात् रागादि कार्योंको योग कारण है उसका निरोध करनेसे मनोगुप्ति होती है तात्पर्य यह है कि मनोयोगसे जीवमें रागद्वेपादिक परिणाम उत्पन्न होते हैं.

कीर्ति, लोकादर, स्वर्गादिसुख वगैरहकी इच्छा धारण न करते हुए मनोयोगको केवल आत्मकल्याणकी भावनासे रोकना अर्थात् रागद्वेषादि कार्योंकी मनोयोगसे उत्पत्ति न होने देना इसको भी मनोगुप्ति कहते हैं

वाग्गुप्तीका स्वरूप—'अलियादिवचोगुत्ती, मोणं वा होइ वचिगुत्ती' जो विपरीत अर्थका ज्ञान करनेमें हेतु होगा, जो दूसरोंको दुःख उत्पन्न करनेमें निमित्त होगा जिससे अधर्म वृद्धि होगी ऐसे भाषणसे परावृत्त होना यह वचनगुप्ति है

शंका—वचन पुद्गलमय हैं और वे विपरीतार्थका ज्ञान करानेमें हेतु हैं किसी पदार्थसे आत्माको हटानेमें वचन समर्थ है. परतु कर्मका संवर करनेमें शब्द अर्थात् वचन समर्थ नहीं है. क्यों कि वे आत्माका परिणाम अर्थात् धर्म नहीं हैं. शब्दादिक आत्मधर्म नही हैं.

व्यलीक—असत्य, कठोर, आत्मप्रशसायुक्त, परनिंदा करनेवाला, जिससे परप्राणिओंको उपद्रव होत है ऐसे भाषणसे आत्मा परावृत्त होना यह वाग्गुप्ति है अर्थात् वाग्गुप्ति उपर्युक्त भाषणोंमें आत्माको प्रवृत्त नहीं करती है जिस भाषणमें प्रवृत्ति करनेवाला आत्मा अशुभ कर्मका स्वीकार करता है ऐसे भाषणसे परावृत्त होना वाग्गुप्ति है अर्थात् विशिष्ट वचनका आत्मा त्याग करता है उसीको वाग्गुप्ति कहना चाहिये. अथवा संपूर्ण प्रकारके वचनोंका त्याग करना अर्थात मौन धारण करना इसको भी वाग्गुप्ति कहते हैं जो आत्मा अयोग्य वचनमें प्रवृत्ति नहीं करता है परंतु विचारपूर्वक योग्य भाषण बोलता है अथवा नहीं भी यह उसकी वाग्गुप्ति है परतु योग्य भाषण बोलना यह भाषा समिति है इस प्रकार गुप्ति और समितिमें अंतर है मौन धारण करना यह वाग्गुप्ति है. योग्य भाषणमें प्रवृत्ति करना समिति है और गुप्तिमें किसी भाषाको अर्थात् वचनको उत्पन्न न करना यह गुप्ति है ऐसा इन दोनों में स्पष्ट भेद है

---

कायकिरियाणियत्ती काउस्सग्गो सरीरगे गुत्ती ॥
हिंसादिणियत्ती वा सरीरगुत्ती हवदि दिट्ठा ॥ ११८८ ॥

कायक्रियानिवृत्तिर्वा देहनिर्ममतापि वा ॥
हिंसादिभ्यो निवृत्तिर्वा वपुषो गुप्तिरिष्यते ॥ १२२८ ॥

विजयोदया—कायकिरियाणियत्ती कायस्यौदारिकादेः शरीरस्य या क्रिया तस्या निवृत्तिः सरीरगे गुत्ती शरीरविषया गुप्तिः कायगुप्तिरिति यावत्। आत्मनःस्थानशयनादीनां क्रियावत्त्वात् सा चात्मनः प्रवर्तकत्वात् कथमात्मना कार्यां क्रियास्यो व्यावृत्तिः। अथ मतं, कायस्य पर्याय क्रिया, कायाच्चार्थांतरमात्मा ततो द्रव्यान्तरपर्यायात् द्रव्यांतरं तत्परिणामशून्यं तथाऽपरिणतं व्यावृत्तं भवतीति कायक्रियानिवृत्तिरात्मनो भण्यते। सर्वेषामेवात्मनामित्थं कायगुप्तिः स्यात् न चेष्टेति।

अत्रोच्यते—कायस्य संबंधिनी क्रिया कायशब्देनोच्यते। तस्याः कारणभूतात्मनः क्रिया कायक्रिया तस्या निवृत्तिः। काउस्सग्गो कायोत्सर्गः शरीरस्याशुचितामसारतामापन्निमित्ततां चावेत्य तद्गतममतापरिहारः कायगुप्तिः। अन्यथा शरीरमायुःशृंखलावबद्धं त्यक्तुं न शक्यते इत्यसमर्थः कायोत्सर्गस्य। धातूनामनेकार्थत्वात् गुप्तिर्निवृत्तिवचन इहेति सूत्रकाराभिप्रायोऽन्यथा 'कायकिरियाणियत्ती सरीरगे गुत्ती' इति कथं ब्रूयात्। कायोत्सर्गग्रहणे निश्चलता भण्यते। यद्येवं कायकिरियाणिवत्ती इति न वक्तव्यं, कायोत्सर्गः कायगुप्तिरित्येतदेव वाच्यं इति चेत् न कायविषयममेदभावरहितत्वमपेक्ष्य कायोत्सर्गस्य प्रवृत्तेः। धावनगमनलंघनादिक्रियासु प्रवृत्तस्यापि कायगुप्तिः स्यात्र चेष्यते। अथ कायक्रियानिवृत्तिरित्येतावदुच्यते मूर्च्छापरिगतस्यापि अपरिस्पंदता विद्यते इति कायगुप्तिः स्यात्। तत उभयोपादानं व्यभिचारनिवृत्तये। कर्मादाननिमित्तसकलकायक्रियानिवृत्तिः कायगोचरममतात्यागपरा वा कायगुप्तिरिति सूत्रार्थः। हिंसादिणियत्ती वा सरीरगुत्ती हवदि दिट्ठा हिंसादिनिवृत्तिर्वा शरीरगुप्तिरिति दृष्टा जिनागमे, प्राणिप्राणवियोजनं, अदत्तादानं, मिथुनकर्म शरीरेण, परिग्रहादानमित्यादिका या विशिष्टा क्रिया सेह कायशब्देनोच्यते। कायिकोपकृतेर्गुप्तिर्व्यावृत्तिः कायगुप्तिरिति व्याख्यातं सूरिणा॥

कायगुप्तिं द्विधा लक्षयति —

मूलारा—कायकिरियाणियत्ती कायस्य औदारिकादिशरीरस्य संबंधिनी क्रिया परिणामः। उपकरणग्रहणनिक्षेपण गमनादिकर्मलक्षणा कायक्रिया। अत्र पुनः तत्कारणभूता जीवस्य क्रिया तच्छब्देन गृह्यते काये कारणोपचारात्। तेन कायक्रियायाः कारणभूतायाः क्रियायाः सकाशादात्मनो निवृत्तिर्व्यावृत्तिः कायक्रियानिवृत्तिरात्मनः कायपरिस्पंदनिमित्तस्वपरिस्पंदाप्रवर्तकेनेत्यर्थः॥

काउस्सग्गो शरीरस्याशुचितामसारतामपन्निमित्ततां च भावयतस्तद्गतममत्वपरिहारः। कर्मादाननिमित्तसकलकायक्रियानिवृत्तिः। कायगोचरममतात्यागपुरोगा कायगुप्तिरित्युभयं तल्लक्षणं। यदि हि कायक्रियानिवृत्तिरित्येवोच्यते तदा मूर्च्छावस्थायां कायपरिस्पंदाभावात्कायगुप्तिरनिष्टानुषज्येत। अथ कायोत्सर्गः कायगुप्तिरित्येवोच्येत तदापि कायविषयममेदंभावरहितस्य गमनादिक्रियाप्रवृत्तस्यापि कायगुप्तिरनिष्टा प्रसज्येत इति व्यभिचारनिवृत्त्यर्थमुभयोपादानं॥ सरीरगे

शरीरविषया । हिंसादिणियत्ती प्राणिप्राणव्यपरोपणादत्तग्रहणमिथुनकर्मविशेषकरणोपकरणादिपरिग्रहग्रहणादिकायक्रिया व्यावृत्तिः ॥ सरीरगुत्ति शरीरमत्र तत्क्रिया तेन शरीराच्छरीरक्रियायागुप्तिर्निवृत्तिः शरीरगुप्तिरिति स्थितम् ॥

अर्थ—औदारिकादि शरीर की जो क्रिया होती रहती है उससे निवृत्त होना यह कायगुप्तिका लक्षण है अथवा हिंसा, चोरी वगैरह पापक्रियासे परावृत्त होना इसको भी कायगुप्ति कहते हैं.

शंका—बैठना, खडे रहना, शयन करना वगैरहको क्रिया कहते हैं ये क्रिया आत्माके द्वारा होती हैं अतः आत्मा इन क्रियाओंका प्रवर्तक होनेसे वह इन क्रियाओंसे कैसे परावृत्त हो सकता है ? अब इसके ऊपर यदि आप ऐसा कहोगे आसनादिक क्रिया शरीरकी पर्यायें हैं आत्मा तो शरीरसे अन्य भिन्न वस्तु है अर्थात् शरीरकी क्रियासे आत्मामें कुछ परिणति होती नहीं इसवास्ते शरीरकी क्रियाका आत्मामें त्याग होनेसे आत्मा शरीरक्रियासे परावृत्त है ही अतः कायक्रियासे आत्मा निवृत्त होनेमे आत्माकी कायगुप्ति है ऐसा कह सकते हैं परंतु यह आपका कहना अनुचित है. ऐसा कायगुप्तिका स्वरूप माननेसे सपूर्ण आत्माओंमें कायगुप्ति मानना पडेगी

उत्तर—शरीरसंबंधिनी जो क्रिया होती है उसको 'काय' कहना चाहिये इस क्रियाको कारणभूत जो आत्माकी क्रिया होती है उसको कायक्रिया कहना चाहिये एसी क्रियासे निवृत्ति होना यह कायगुप्ति है

कायोत्सर्गको भी कायगुप्ति कहते हैं शरीर अपवित्र है, असार है, आपत्तिका कारण ह ऐसा विचार कर उस ममताका त्याग करना भी कायगुप्ति है अर्थात् शरीरपरसे ममत्वभावको हटाना भी कायगुप्ति है. शरीरका त्याग करना इसको कायगुप्ति नहीं कहना चाहिये क्यों कि शरीर आयुकी शृखलासे जकडा है उसका त्याग करना शक्य नहीं हैं अतः इसकी अपेक्षामे कायगुप्ति मानेंगे तो कायोत्सर्गका अभावही होगा.

धातुके अनेक अर्थ होते हैं इसलिये यहां गुप्ति शब्दका निवृत्ति ऐसा अर्थ लेना चाहिये ऐसा सूत्रकारका अभिप्राय है अन्यथा 'कायकिरियाणिवत्ती सरीरगे गुत्ती' एसा वचन सूत्रकार कभी न कहते

कायोत्सर्ग ग्रहणमें जो शरीर की निश्चलता होती है उसको कायगुप्ति कहते हैं ऐसा यदि कहोगे तो 'कायकिरियाणिवत्ती शरीरगे गुत्ती' ऐसा कहना व्यर्थ है 'कायोत्सर्गः कायगुप्तिः' इतनाही गुप्तीका लक्षण कहना योग्य था ऐसी शंका करना भी योग्य नहीं है. क्योंकि शरीर विषयक ममत्व रहितपनाकी अपेक्षासे कायोत्सर्गकी प्रवृत्ति होती है यदि इतनाही अर्थ कायगुप्तिका माना जायगा तो भागना, एकस्थानसे अन्य स्थानके

प्रति जाना, कूदना वगैरह क्रियाओंमें प्रवृत्त हुए प्राणिको भी कायगुप्ति है ऐसा मानना पडेगा परन्तु ऐसा माना नहीं जाता हैं.

यदि 'कायाक्रियानिवृत्तिः' अर्थात् शरीरकी क्रियाका त्याग करना कायगुप्ति है इतनाही लक्षण मानोगे तो मूर्च्छित होकर जो मनुष्य पडा है उसको भी कायगुप्ति है ऐसा मानना पडेगा इस वास्ते व्यभिचार निवृत्तिके लिए कायोत्सर्ग को कायगुप्ति मानना चाहिए और शरीर की क्रियानिवृत्ती को भी कायगुप्ति कहना चाहिए इस विवेचनका अभिप्राय इस प्रकार समझना चाहिए--कर्मग्रहण जिनसे होता है ऐसी सपूर्ण शरीर क्रियाओंका त्याग करना इसको कायगुप्ति कहते हैं तथा शरीरविषयक ममताका त्याग करना इसको भी कायगुप्ति कहते हैं. ऐसा इस गाथासूत्रका अभिप्राय है

हिंसादिकोंका त्याग करना भी कायगुप्ति है ऐसा जिनागममें कहा है प्राणिओंके प्राणोंका वध करना, न दी हुई चीज लेना अर्थात् चोरी करना, मैथुन क्रिया करना, शरीरसे परिग्रहोंका ग्रहण करना, इत्यादिक जो विशिष्ट क्रियायें उनका यहा काय शब्दसे सग्रह करना चाहिये. कायिक क्रियाओंसे आत्माका संरक्षण करना कायगुप्ति है ऐसा आचार्यमहाराजने व्याख्यान किया है.

---

छेत्तस्स वदी णयरस्स खाइया अहव होइ पायारो ॥
तह पावस्स णिरोहो ताओ गुत्तीओ साहुस्स ॥ ११८९ ॥

पुरस्य खातिका यद्वत्क्षेत्रस्य च यथा वृतिः ॥
तथा पापस्य संरोधे साधूनां गुप्तयो मताः ॥ १२२९ ॥

विजयोदया—छेत्तस्स वदी क्षेत्रस्य वृति । नगरस्य खातिका अथवा प्राकारो भवति नगरस्य । तथा पावस्स णिरोधो पापस्य निरोधोऽपाय । ताओ गुत्तीओ ता गुप्तय साधो ॥

गुप्तीना पापनिरोधोपायता द्रढयति—

मूलारा—पावस्स णिरोधो यथा क्षेत्रादेर्मृगचोराद्यपायहेतुनिरोधे वृत्याद्य उपायास्तथा पापनिवारणे मुने गुप्तय इत्यर्थः ।

अर्थ—खेतका संरक्षण उसके आममतात् जो बाड लगाई जाती है वह करती है नगरका सरक्षण खाई व तट करते हैं तथा ये तीन गुप्तियां साधुका पापसे रक्षण करती हैं पापोंका निरोध करनेमें अर्थात् सवर करनेमें ये उपाय हैं.

---

तह्मा तिविहेण तुमं मणवचिकायप्पओगजोगम्मि ॥
होहि सुसमाहिदमदी णिरंतरं ज्झाणसज्झाए ॥ ११९० ॥

तस्मान्मनोवच·कायप्रयोगेषु समाहितः ॥
भव त्वं सर्वदा जातस्वाध्यायध्यानसंगतिः ॥ १२३० ॥

विजयोदया—तह्मा तिविधेण मणवचिकायपओगजोगम्मि मनोवाक्कायविषयप्रकृष्टे योगे। तुमं त्य । सुसमाहिदमदी होहि सुष्ठु समाहितमतिर्भव। कथ? णिरंतर ज्झाणसज्झाए निरंतरप्रवृत्तध्यानस्वाध्याय. ध्यानस्वाध्यायावंतरेण गुप्तयो नावतिष्ठन्त इति भाव ॥

एव तिस्रोऽपि गुप्तीः प्ररूप्य तत्र क्षपकं सुसमाहितं कर्तुं क्षेममुपायमाह—

मूलारा—तम्हा यस्माद्गुप्तयः पापनिरोधोपायास्तस्मात्त्रिविधेऽपि मनोवाक्कायविषये प्रकृष्टे योगे व्यापारे सुसमाहितमतिर्भव त्वं। कथंभूतः सन्? णिरंतरं ज्झाणसज्झाए संतत ध्याने स्वाध्याये वा प्रवर्तमानः सन् । ध्यानस्वाध्यायाभ्या विना गुप्तयो नावतिष्ठन्ते इति भावः ॥ उक्तं च—

तस्मान्मनोवचःकायप्रयोगे सुसमाहितः ॥
भव त्वं सर्वदा जातस्वाध्यायध्यानसंगतिः ॥

अर्थ—ये तीनो गुप्तियां पापका संवर करनेमें कारण हैं इसलिये मन, वचन और शरीरकी प्रवृत्तिओंमें हे क्षपक! तुमको हमेशा सावधान रहना चाहिये. और हमेशा ध्यान और स्वाध्यायमें तत्पर रहना चाहिये. ध्यान और स्वाध्यायमें तत्पर रहनेसे गुप्तिओंका संरक्षण होता है जो ध्यान और स्वाध्यायमें अपनेको तत्पर नहीं करता है उस क्षपककी गुप्तियां स्थिर नहीं रह सकेगी

समितिव्याख्यानायोत्तरप्रबंधस्तत्रेर्यासमितिनिरूपणायोत्तरा गाथा—

मग्गुज्जोदुपओगालंबणसुद्धीहिं इरियदो मुणिणो ॥
सुत्ताणुवीचि भणिदा इरियासमिदी पवयणम्मि ॥ ११९१ ॥

मार्गोद्योतोपयोगानामालंबस्य च शुद्धिभिः ॥
गच्छतः सूत्रमार्गेण मतेर्यासमितिर्यतेः ॥ १२३१ ॥

विजयोदया—मग्गुज्जोदुपओगालंबणसुद्धीहि मार्गशुद्धि , उद्योतशुद्धिरुपयोगशुद्धिश्चालंबनशुद्धिरिति चतस्र शुद्धयस्ताभि करणभूताभि· । इरियदो गच्छत । मुणिणो मुने । सुत्ताणुवीचि सूत्रानुसारेण । भणिदा कथिता। इरियासमिदी ईर्यासमिति· । पवयणम्मि प्रवचने । तत्र मार्गस्य शुद्धिर्नाम अप्रचुरपिपीलिकादित्रसता, बीजांकुरतृणहरित-पलाशकर्दमादिरहितता ॥ स्फुटतरता व्यापिता च उद्योतशुद्धि । निशाकरनक्षत्रादीनामस्फुट· प्रकाश·, अव्यापी प्रदीपादिप्रकाश· । पादोद्धारनिक्षेपदेशजीवपरिहरणावहितचेतस्ता उपयोगशुद्धि । गुरुतीर्थयतिवदनादिकमपूर्वशास्त्रार्थ ग्रहण, सयतप्रयोग्यक्षेत्रमार्गणं, वैयावृत्यकरणं, अनियतावासस्वास्थ्यसपादने श्रमपराजयं, नानादेशभाषाशिक्षण, विनेयजनप्रतिबोधनं चेति प्रयोजनापेक्षया आलबनशुद्धि । किं तत् सूत्रानुसारिगमन, अद्रुतं, नातिविलवित,पुरो युगमात्र दर्शनप्रवृत्ति, अविकृष्टचरणन्यास, भयविस्मयावतरेण सलीलमनत्युत्क्षेप, परिहृतलघनधावनप्रविलंबितभुज, निर्विकार, अचपलमसभ्रान्तमनूर्ध्वतिर्यक्प्रेक्षण, हस्तमात्रपरिहृततरुणतृणपल्लव, अकृतपशुपक्षिमृगोद्वेजन, विरुद्धयोनिसंक्रमण-जातबाधाव्युदासाय कृतासकृत्प्रतिलेखन, अप्रतिसारितप्रतिमार्गयायिसघट्टनं । दुष्टधेनुबलीवर्दसारमेयादिपरिहृति चतुर, परिहृतबुसतुषमषीभस्मार्द्रगोमयतृणनिचयजलोपलफलक, दूरीकृतचोरीकलहं, अनारूढसक्रम निरूपयतो यतेरीर्यासमिति ॥

समितीर्व्याकरिष्यन्नादौ ईर्यासमितिं निर्दिशति—

मूलारा—मग्गुजोदुपयोगालवणसुद्धीहिं मार्गोद्योतोपयोगालंबनशुद्धिभिश्चतसृभि· करणभूताभिः। इरियदो गच्छत· । सुत्ताणुवीचि सूत्रस्यानुसारेण। तत्र मार्गस्य शुद्धिः पिपीलिकादित्रसाल्पत्वं, बीजांकुरतृणहरितपत्रजलकर्दमादिरहितत्व, स्फुटत-रत्व, व्यापित्व च । उद्योतशुद्धिः स्पष्टप्रसृतत्वं, रविकरप्रकाशस्य ॥ उपयोगशुद्धिः—पादोद्धारनिक्षेपदेशवर्तिप्राणिपरिहरण प्रणिधानपरायणत्वं । आलंबनशुद्धिर्गुरुतीर्थचैत्ययतिवदनादिकमपूर्वशास्त्रार्थग्रहणं, संयमयोग्यक्षेत्रमार्गणा, वैयावृत्यकरणं, अ-नियतावासस्वास्थ्यसंपादनं, श्रमजयो, नानादेशभाषाशिक्षणं, विनेयजनप्रतिबोधनमेवमादिमार्गाविरोधिप्रयोजनापेक्षा । सूत्रानुवीचिगमनं तु नातिद्रुतविलंबित, पुरो युगमात्रदर्शनप्रवृत्तिक, अदूरचरणन्यासं, निर्भयविस्मयमसलीलमनत्युत्क्षेपं,

परिहृतलघनधावनादिक्रियं, प्रविलंवितभुज निर्विकारमचपल, असंभ्रान्त, अनूर्ध्वतिर्यक्प्रेक्षणं, हस्तमात्रपरिहृततरुणतृण-पल्लव, अकृतपशुपक्षिमृगोद्वेजनं, विरुद्धयोनिसक्रमभाविजीववाधापरिहारायासकृत्प्रतिलेखन, वर्जितसम्मुखागच्छज्जनसघट्टनं, दुष्टधेनुवृषभसारमेयादिपरिहारचतुरं, परिहृतवुसतुषमसीभस्मार्द्रगोमयतृणनिचयजलोपलफलकं, दूरीकृतचोरीकलह, अनारूढसंक्रमं चेति ॥

सामितिका व्याख्यान आचार्य करते हैं प्रथमत' ईर्यासमितीका निरूपण करते है—

अर्थ—मार्गशुद्धि, उद्योतशुद्धि, उपयोगशुद्धि, ओर आलवनशुद्धि ऐसी चार शुद्धिओंका आश्रय करके गमन करनेवाले मुनिकी सूत्रानुसार ईर्यासमिति पाली जाती है ऐसा आगममें कहा है

मार्गकी शुद्धि—चींटी वगैरे त्रसजीव, तथा वीज, अकुर, तृण, हरे हरे पत्र, और कीचड वगैरहसे रहित जो मार्ग है वह शुद्धमार्ग माना जाता है

उद्योतशुद्धि–प्रकाशमें अर्थात् सूर्य प्रकाशमें अधिक स्पष्टपना, और व्यापकता होना उद्योतशुद्धि है चंद्र और नक्षत्रोंका प्रकाश, अस्पष्ट रहता हे. प्रदीपक वगरहका प्रकाश अव्यापक अर्थात् थोडीसी जगह घेरता है

उपयोगशुद्धि—पांव उठाकर जिस स्थानपर रखना हो उस स्थानपर जीव जंतु हैं या नहीं इसका विचार कर पाव रखना चाहिए यह उपरोग शुद्धि है

आलंवनशुद्धि–गुरुवंदना, तीर्थवंदना, चैत्यवदना और यतिवंदनादिकोंका कारण, तथा अपूर्व शास्त्रार्थका ग्रहण, सयमके योग्य क्षेत्रको ढूंढना, वैयावृत्त्य करना, अनियत स्थानमें रहना, स्वास्थ्यका सपादन करना, श्रमको दूर करना, अनेक देशोंकी भाषाओंका अध्ययन करना, भव्योंको उपदेश देना इत्यादि कार्योंकी अपेक्षासे एक स्थानसे दूसरे स्थानपर जाना इसको आलवनशुद्धि कहते हैं

आचार–शास्त्रमे वर्णन किये प्रकारसे गमन करना चाहिये अर्थात् वेगसे गमन नहीं करना, अतिशय मंद भी गमन नहीं करना चाहिये, आगे चार हाथ जमीन देखकर गमन करना चाहिये दूर अंतर पर पांव नहीं रखने चाहिये भीति और विस्मय का त्यागकर चलना चाहिये इधर उधर न देखकर गमन करना चाहिये कूदना, भागना ये क्रिया छोडकर और बाहु नीचे छोडकर जाना चाहिये निर्विकार, चपलता रहित, ऊपर तथा इधर उधर न देखकर, जाना चाहिये तृण, पल्लवादिकसे एक हाथ दूर रहकर गमन करना चाहिये पशु, पक्षी और मृगोंको

नहीं किया है वध करने पर भी क्षमा करनी चाहिए मेरा धर्म संकटको दूर करनेवाला और इच्छित सुख देने वाला है वह धर्म इसने नष्ट नहीं किया है इसने यह महान् उपकार मेरे ऊपर किया है ऐसा मानकर क्षमा ही करना योग्य है.

---

उपायांतरमपि रोषविजये निरूपयति—

रोसेण महाधम्मो णासिज्ज तणं च अग्गिणा सव्वो ॥
पावं च करिज्ज माहं बहुगंपि णरेण खमिदव्वं ॥ १४२३ ॥

**क्रोधो नाशयते धर्मं विभावसुरिवेन्धनम् ॥**
**पापं च कुरुते घोरमिति मत्वा विपद्यते ॥ १४८० ॥**

विजयोदया—रोसेण महाधम्मो दुरर्जनो दुर्लभतरो धर्मोऽनुयायी रोषेण मदीयो नश्यति ॥ अग्निना तृणमिव ।
तथा चाभ्यधायि—

अज्ञानकाष्ठजनितस्त्वपमानवातै ।
संधुक्षित परुषवाग्गुरुविस्फुलिंग. ।
हिंसाशिखोऽपि भृशमुत्थितवैरधूम ॥
क्रोधाग्निरुद्दहति धर्मवन नराणा ॥ इति ॥

पापं वा कुर्यान्ममाय कोपस्तदनेकदु.खवीजमिति चित्ते वा क्षमा कार्या ॥

उपायातरमपि रोषविजयेब्रवीति—

मूलारा—महं मम दुर्ज्ञातो दुर्लभो दुश्चरोऽनुगामी व मे धर्मो निःशेषोऽपि रोषेण नश्यतीति भावयेत् ।
तथा चोक्तम्—

अज्ञानकाष्ठजनितस्त्वपमानवातैः
संधुक्षितः परुषवागुरुविस्फुलिंगः ॥
हिंसाशिखो भृशसमुत्थितवैरधूमः ।
क्रोधोऽग्निरुद्दहति धर्मवनं नराणाम् ॥

मोहं मम रोपो भूरिपापं कुर्यात् तच्चानेकभवदुःखबीजं इति चिंतया क्षमा कार्या । अथवा पावं करेज्ज माहं पापं मा कुर्यां महारोषेणेति नियोज्यम् ॥

और भी उपाय कहते हैं—

अर्थ—जैसे अग्निसे सर्व तृण नष्ट होता है जलकर खाक होता है वैसे अतिशय दुर्लभ, परभवमें साथ आनेवाला, बडे कष्टसे प्राप्त किया गया सद्धर्म क्रोधसे नष्ट होता है

पूर्वाचार्य इस विषयमें ऐसा कहते हैं—

यह क्रोधरूप अग्नि अज्ञान रूपी इंधनसे उत्पन्न होता है, अपमानवायुसे भभक उठता है, कठोर वचनरूपी स्फुलिंगसे युक्त है, हिंसा रूपी ज्वालासे युक्त है और अतिशय प्रगट ऐसा वैरही इसका धूम है ऐसा यह क्रोधाग्नि मनुष्यके धर्म रूपी बगीचेका क्षणात् नाश करता है मैं यदि कोप करूंगा तो मेरेमें पाप होगा. पाप अनेक दुःखोंका बीज है. इस प्रकारका विचार कर मनमें क्षमा करना चाहिये.

---

उपायातरमपि वदति—

पुव्वकदमज्झपावं पत्तं परदुःखकरणजादं मे ॥
रिणमोक्खो मे जादो मे अज्जत्ति य होदि खमिदव्वं ॥ १४५४ ॥

परदु खक्रियोत्पन्नमुदीर्णं कल्मषं मम ॥
ऋणमोक्षोऽधुना प्राप्तो विज्ञायेति विपह्यतें ॥ १४८१ ॥

विजयोदया—पुव्वकदमज्झपावं पापागमद्वारमजानता अनेनापि प्रमादिना पूर्वं कृत यत्कर्म पापं परेषा दुःखकारणं तदद्य निर्वर्तितं । ऋणमोक्षोऽद्य मम जात इति चिंतयताऽपसारयितव्यो रोष ।

मूलारा—पुव्वकदं पापास्रवकारण जानताऽजानतापि वा प्रमादवता सता यत्पुरोपार्जितं तदिदं पापमयोदितममेति संबंधः ॥ ऋणमोक्खो ऋणमोचन । अज्जत्ति अद्येति । उक्तं च—

परदुःखक्रियोत्पन्नमुदीर्णं कल्मषं मम ॥
ऋणमोक्षोऽधुना प्राप्तो विज्ञायेति विपह्यते ॥

और भी उपाय बतलाते हैं.—

अर्थ—मैंने पूर्व जन्ममें दूसरोंको दुःख देकर पापबंध कर लिया था. पाप आनेका कारण नहीं जानते हुए इस प्रमादी मनुष्यने मेरा पाप अब उदयावस्थामें लाया है अतः मैं इस ऋणसे आज मुक्त हो रहा हूं ऐसा विचार कर दुःख देनेवालोंपर क्षमा धारण करनी चाहिये अर्थात् कोपको अपने मनसे हटाना चाहिये

---

पुव्वं सयमुवभुत्तं काले णाएण तेत्तियं दव्वं ॥
को धारणीओ धणियस्स दिंतओ दुक्खिओ होज्ज ॥ १४२५ ॥

अनुभुक्तं स्वयं यावत्काले न्यायेन तत्समम् ॥
अधमर्णस्य किं दुःखमुत्तमर्णाय यच्छतः ॥ १४८२ ॥

विजयोदया—पुव्व सयमुवभुत्तं पूर्वं स्वयमेव भुक्तं, अवधिकाले प्राप्ते। णायेण नीत्या। द्रव्य अधमर्ण उत्तमर्णाय प्रयच्छन् को दु ख करोति ॥

पूर्वजन्मविराद्धेन परेणोदीरितं तद्विराधनोपार्जितं पापमनुभवतो मे किं दुःखं स्यादधमर्णाय पूर्वमृणीकृत्य स्वयं भुक्तं द्रव्यं तावन्मात्रमेव यथा व्यवहारमवधिकाले प्राप्ते ददत इत्येवापकर्तरि दीप्यमानस्य कोपस्य निग्रहार्थमुपायातरमुपदिशति—

मूलारा — णाएण धर्माचारेण। धारणिओ ऋणिकः ॥

अर्थ—जैसे साहुकारसे द्रव्य लाकर उसका उपभोग लिया परंतु उसका धन मर्यादा काल आनेपरभी लौटाया नहीं परतु अब धन लौटानेका समय यदि प्राप्त हुवा है तो अवश्य साहुकारको उसका धन वापिस देना चाहिये उसका धन उसको देनेमें कोन दुःख करेगा वैसे इस मनुष्यको पूर्व जन्ममें दुःख देकर पापोपार्जन किया था अब यह मेरेको दुःख दे रहा है यह योग्य ही है इसने दिया हुवा दुःख मैं यदि शांत भावसे सहन करूंगा तो मेरा पापकर्म सब नष्ट हो जायगा मैं इस पाप ऋणसे रहित होकर सुखी होउंगा ऐसा विचार कर रोष नहीं करना चाहिये.

---

इह य परत्त य लोए दोसे बहुए य आवहदि कोधो ॥
इदि अप्पणो गणित्ता परिहरिदव्वो हवइ कोधो ॥ १४२६ ॥

निषेवितः कोपरिपुर्यतोऽङ्गिनां ददाति दुःखान्युभयत्र जन्मनि ॥
निकर्तनीयः शमखड्गधारया तपोवियोधैः स ततोऽन्यदुर्जयः ॥ १४८३ ॥
इति क्रोधनिर्जयः ।

विजयोदया—स्पष्टा ॥

मूलारा—स्पष्टम् । क्रोधानिर्जयः ॥

अर्थ—इस लोकमें और परलोकमें यह क्रोध अनेक दोषोंको उत्पन्न करता है ऐसा विचार कर क्रोधका परिहार-त्याग करना चाहिये.

---

उत्तरा गाथा-क्रोधजयोपायभूतान्परिणामानुपदर्श्य मानप्रतिपक्षपरिणामं निरूपयति—

को एत्थ मज्झ माणो बहुसो णीचत्तणं पि पत्तस्स ॥
उच्चत्ते य अणिच्चे उवट्ठिदे चावि णीचत्ते ॥ १४२७ ॥

नीचत्वे मम किं दुःखमुच्चत्वे को ऽत्र विस्मयः ॥
नीचत्वोच्चत्वयोर्नास्ति नित्यत्वं हि कदाचन ॥ १४८४ ॥

विजयोदया—को एत्थ मज्झ माणो कोऽत्रासकृत्प्राप्तेऽज्ञानादेकरत्नत्रयतत्त्वे गर्वो मम बहुशो ज्ञानकुलरूपतपो द्रविणप्रभुत्वैरुन्नततां प्राप्तस्य प्राप्तेऽप्युन्नतत्वे अनवस्थायिनि सति उपस्थिते चोत्तरकालनीचत्वे ॥
मानजयोपाय गाथाचतुष्केणोपदिशति—

मूलारा—एत्थ अत्र वर्तमाने ज्ञानादेरुन्नताद्य । अणिच्चे उच्चत्वे च दैववशात्प्राप्तेऽनवस्थायिनि सति । किं मम बहुवारान्नीचत्वमपि प्राप्तस्यापि अस्मिन्नुच्चत्वे प्राप्ते गर्व इति मार्दवं भावयेत् इति भावः ॥
उक्तं च—

नीचत्वे मम किं दुःखमुच्चत्वे कोऽत्र विस्मयः ।
नीचत्वोच्चत्वयोर्नास्ति नित्यत्वं हि कदाचन ॥

मानके प्रतिपक्ष भूत परिणामोंका वर्णन करते है—

अर्थ—मैं इस संसारमें अनतवार नीचावस्थामें उत्पन्न हुआ हूं. उच्चत्व और नीचत्व ये दो अवस्थायें नित्य नहीं हैं. कुछ काल रहकर नष्ट होती हैं ज्ञान, कुल, रूप, संपत्ति, प्रभुत्व ये अनेकवार इस जीवको प्राप्त हुए हैं ये प्राप्त होकर भी पुनरपि नष्ट हो चुके हैं और पुनः नीचत्व प्राप्त हुआ है अतः अभिमान करना फिजूल है

---

अधिगेसु बहुसु संतेसु ममादो एत्थ को महं माणो ॥
को विब्भओ वि बहुसो पत्ते पुव्वम्मि उच्चत्ते ॥ १४२८ ॥

परेषु विद्यमानेषु किं दुःखमधिकेषु मे ॥
योनिहीनेष्वहंकारः संसारे परिवर्तिनि ॥ १४८५ ॥

विजयोदया—स्पष्टा ॥

मूलारा—ममादो मत्सकाशात् । विब्भओ हर्षः ॥

अर्थ—कुल, रूप, संपत्ति इत्यादिक बातोंमें मेरेसेभी अधिक श्रेष्ठ लोक जगतमें हैं अतः इसमें मेरा अभिमान करना व्यर्थ है तथा ऐसा उच्चत्व मेरेको पूर्वकालमें अनेक वार प्राप्त हुआ था इसलिए इसमें आश्चर्य चकित होना भी मेरे लिए अयोग्य है

---

उत्तरगाथा—

जो अवमाणणकरणं दोसं परिहरइ णिच्चमाउत्तो ॥
सो णाम होदि माणी ण दु गुणचत्तेण माणेण ॥ १४२९ ॥

स मानी कुरुते दोषमपमानकरं न यः ॥
न कुर्वाणः पुनर्मानमपमानविवर्द्धकम् ॥ १४८६ ॥

विजयोदया—जो अवमाणणकरणं योऽवमानकरणं दोषं परिहरति नित्यमुपयुक्तः स मानी भवति । न तु भवति मानी गुणरिक्तेन मानेन ॥

अलौकिकमानित्वोपदर्शनद्वारेणाहंकारनिराकरण कारयितुमाह—

मूलारा—अवमाणणकरणं परिभवकरं स्वस्य परस्य वा। दोसं कुलतपोविद्यादिभिरात्मोत्कर्पसंभावन परप्रधर्पणं वा। आउत्तो सर्वत्र समाहितः। सो णाम स एव मानी भवति। तन्माहात्म्यस्य केनापि खंडयितुमशक्यत्वात्। गुणरित्तेण स्वपरपराभवकारणमानाख्यदोपदोपनित्यपरिहरणलक्षणगुणपरिहीनेन। माणेण स्तब्धत्वमात्रेण। तन्माहात्म्यखडनस्य येन केनापि कर्तुं शक्यत्वात॥ उक्तं च—

स मानी कुरुते दोपमपमानकर न यः॥
न कुर्वाणः पुनर्मानमपमानविवर्धकम॥

अर्थ—जो पुरुप अपमानका कारण ऐमे दोपका त्याग करता है और हमेशा दोपरहित प्रवृत्ति रखता है उसको ही मानी समझना योग्य है. गुणरहित होनेपर भी मान करनेसे कोई मानी नहीं माना जासकता है

---

इह य परत्तय लोए दोसे बहुगे य आवहदि माणो॥
इदि अप्पणो गणित्ता माणस्स विणिग्गहं कुज्जा॥ १४३० ॥
द्वितयलोकभयंकरमुत्तमो विविधदुःखशिलाततदुर्गमम्॥
प्रबलमार्दववज्रविघाततो नयति माननगं शतखंडनम्॥ १४८७ ॥
इति माननिर्जयः॥

विजयोदया—इह य परत्तय जन्मद्वये दोषान्बहूनावहति मानमिति विगणय्य माननिग्रह कुर्यात्साधुजन॥

मूलारा—स्पष्टम। माननिर्जयः॥

अर्थ—इस जन्ममें और परजन्ममे यह मानकपाय बहुत दोपोंको उत्पन्न करता हे. ऐसा जानकर सत्पुरुप मानका निग्रह करते हैं अर्थात् मानका त्याग करते हैं.

---

मायाप्रतिपक्षपरिणामस्वरूपं निगदति—

अदिगूहिदा वि दोसा जणेण कालंतरेण णज्जंति॥
मायाए पउत्ताए को इत्थ गुणो हवदि लद्धो॥ १४३१ ॥

दोपो निगुह्यमानोऽपि स्पष्टतां याति कालतः ॥
निक्षिप्तं हि जलेवर्चो न चिरं व्यवतिष्ठते ॥ १४८८ ॥

विजयोदया—अदिगूहिदा वि दोसा अतीव सवृता अपि दोपा जनेन ज्ञायते कालातरे मायया प्रयुक्तया को गुणो लब्ध इति चिंतया निह्नति ॥

मायाजयोपाय गाथापंचकेनाह——

मूलारा—अदिगूहिदा सुष्ठु गोपिताः। लद्धो येन वचना प्रयुज्यते इत्यार्जवभावनया माया निर्जयेदिति तात्पर्यम्॥

मायाका प्रतिपक्षी परिणामका स्वरूप आचार्य कहते हैं–

अर्थ–दोपोंको अतिशय छिपाने पर भी कालांतरसे कुछ काल व्यतीत होनेके बाद वे दोप लोकोंको मालूम पडते ही हैं. इसलिए मायाका प्रयोग करने पर भी क्या फायदा होता है ? ध्यानमें नहीं आता

---

पडिभोगम्मि असंते णियडिसहस्सेहिं गूहमाणस्स ॥
चंदग्गहोव्व दोसो खणेण सो पायडो होइ ॥ १४३२ ॥

जणपायडो वि दोसो दोसोत्ति ण घेप्पए सभागस्स ॥
जह समलत्ति ण घिप्पदि समलं पि जए तलायजलं ॥ १४३३ ॥

प्रकटोऽपि जनैर्दोषः सभाग्यस्य न गृह्यते ॥
समलं मलिनं केन गृह्यते सारसं जलम् ॥ १४८९ ॥
नीचेन छाद्यमानोऽपि स्पष्टतामेति निर्मलः ॥
राहुणा पिहितश्चंद्रो भूयः किं न प्रकाशते ॥ १४९० ॥

विजयोदया—जणपायडो वि दोसो लोकप्रकटोऽपि दोपो दोप इति न गृह्यते भाग्यवत. । यथा समलमिति सदृश । एतदुक्त भवति पुण्यवतोऽपि मायया न किंचित्साध्यं । प्रकटेऽपि दोपे यतोऽसौ जगति मान्य. । दोपविनिगूहनं हि मान्यताविनाशभयादिति भाव ॥

किं च कृतदोपाविर्भावतिरोभावौ भाग्यानुदयोदयाधीनौ न पुरुपाकारायत्तौ तत्किमर्थं राक्षसीवापायप्राया माया प्रतायते इति शिक्षयति——

मूलारा--पडिभोगम्मि पुण्ये । चंदग्गहो सोमग्रहणं । एता श्रीविजयो नेच्छति ॥

भाग्यशालिनो दोषमपि दोप इत्यगृहीत्वा लोको मानना करोति इति पुण्यवतो मायया न किंचित्साध्यं तथाप्यसौ प्रयुज्यमाना मान्यतामेव विनाशयेत् इति शिक्षयति—

मूलारा—स्पष्टम् ॥

अर्थ—उत्कृष्ट भाग्य यदि न होगा तो हजारो कपट करके दोषोंको छिपाने पर भी वे प्रगट होते ही हैं. जैसे चंद्रको राहू ग्रास लेता है यह बात छिपती नहीं सर्व जनप्रसिद्ध होती है. वैसे दोप छिपानेका कितना भी प्रयत्न करो परंतु यदि तुम पुण्यवान न होंगे तो तुह्मारे दोष लोगोंको मालूम होंगे ही.

अर्थ—जो भाग्यवान मनुष्य है उसका दोष सर्व जनोंको प्रत्यक्ष होनेपर भी लोक उसको दोष मानते नहीं हैं जिस तालावका पानी मलिन होनेपर भी उसके मलिनपनाके तर्फ जन लक्ष्य नहीं देते हैं. इससे यहां यह अभिप्राय समझना चाहिए— पुण्यवान् कपट करनेकी कुछ भी आवश्यकता नहीं है. क्योंकि दोष प्रगट होनेपर भी श्रीमान मान्य होते ही हैं मान्यताका नाश होगा इस भयसे दोषोंको छिपाते हैं परंतु जब मान्यताका नाश होनेका भय ही नहीं है तो कपट करनेकी क्या आवश्यकता है

---

अथ माया करोत्यर्थार्थे तथापि सानर्थिकेति वदति—

डंभसएहिं बहुगेहिं सुपउत्तेहिं अपडिभोगस्स ॥
हत्थं ण एदि अत्थो अण्णादो सपडिभोगादो ॥ १४३४ ॥

दंभेऽर्थः क्रियमाणेऽपि विपुण्यस्य न जायते॥
आयाति स्वयमेवासौ सुकृते विहिते सति ॥ १४९१ ॥

विजयोदया— डंभसदेहिं बहुगेहिं दंभशतैर्बहुभि सुप्रयुक्तैरपि अपुण्यस्य हस्तं नायात्यर्थ. । अन्यस्मात्पुण्यात् ॥
विपुण्यस्य मायाप्रयोगो धनसाधनायापि न स्यादिति बोधयति—

मूलारा—अपडिभोगस्स अपुण्यस्य । अण्णादो अन्यस्माद्वंचनाविपर्यीकृतात् । सपडिभोगादो सपुण्यात् ॥

धनके लिये माया करते हैं यह कहना भी व्यर्थ है ऐसा कहते हैं—

अर्थ—सैकडो कपट प्रयोग करने पर भी और बेमालूम कपट प्रयोग करने पर भी पुण्यवान मनुष्यसे भिन्न मनुष्यको अर्थात् पापी मनुष्यको धन प्राप्त नहीं होता है तात्पर्य—कपट करनेसे धन प्राप्ति होती नहीं वह पुण्यसे ही मिलता है.

---

इह य परत्तय लोए दोसे बहुए य आवहइ माया ॥
इदि अप्पणो गणित्ता परिहरिदव्वा हवइ माया ॥ १४३५ ॥
वितरति विपुला निकृतिधरित्री बहुविधमसुखं दुरितसवित्री ॥
इयमिति निहृता विपुलमनस्कै ऋजुगुणपविना विमलयशस्कैः ॥ १४९२ ॥
इति मायानिर्जयः ॥

विजयोदया—इह य परत्त य इहपरलोकयोर्बहून्दोषानावहति माया । इति आत्मनि निरूप्य परिहर्तव्य भवति माया ॥

मूलारा—स्पष्टम् । मायानिर्जयः ॥

अर्थ—इहपरभवमें मायासे अनेक दोष उत्पन्न होते हैं ऐसा जानकर मायाका त्याग करना चाहिये

---

लोभे कए वि अत्थो ण होइ पुरिसस्स अपडिभोगस्स ॥
अकएवि हवदि लोमे अत्थो पडिभोगवंतस्स ॥ १४३६ ॥
संपद्यते सपुण्यस्य स्वयमेत्यान्यतो धनम् ॥
हस्तप्राप्तमपि क्षिप्रं विपुण्यस्य पलायते ॥ १४९३ ॥

विजयोदया—लोभे कदे लोभे कृतेऽप्यर्थो न भवति पुरुषस्य अपुण्यस्य । अकृतेऽपि लोभे पुण्यवतः । ततः अर्थासक्तिरर्थलाभे मम न निमित्तमपि तु पुण्यमित्यनया चिंतया लोभो निराकार्यः ॥

लोभजयोपायं गाथात्रयेणाह—

मूलारा—पडिभोगवतस्स पुण्यवतः । अर्थासक्तिर्नार्थलाभनिमित्तमपि तु पुराकृतं पुण्यमित्यनया चिंतया शौचमनुबध्नन् लोभं निराकुर्यादितिभावः ॥

अर्थ—लोभ करनेपरभी पुण्यरहित मनुष्यको द्रव्य मिलता नहीं है और लोभ न करनेपर भी पुण्यवान को धनकी प्राप्ती होती है इसालिये धनप्राप्ति होती हैं इसालिये धनप्राप्ति होनेमें धनासक्ति कारण नहीं है परतु पुण्य ही कारण है ऐसा विचार कर लोभ का त्याग करना चाहिये.

---

अपि च अर्थप्राप्तये जन प्रयतते अर्था पुनरसकृत्प्राप्तास्त्यक्ताश्च तेषु को विस्मय इति मनःप्रणिधान कुरु लोभाविजयायेति वदति—

सव्वे वि जए अत्था परिगहिदा ते अणंतखुत्तो मे ॥
अत्थेसु इत्थ को मज्झ विंभओ गहिदविजडेसु ॥ १४३७ ॥

संसारेऽटाट्यमानेन प्राप्ता· सर्वे सहस्रश· ॥
विस्मयो लब्धमुक्तेषु कस्तेषु मम सांप्रतम् ॥ १४९४ ॥

विजयोदया—सव्वे वि जये अत्था सर्वेऽपि जगत्यर्थाः परिगृहीता मयानतवार ममार्थेष्वमीषु को विस्मयो गृहीतत्यक्तेषु ॥

उपायातरमाह—

मूलारा—स्पष्टम् । लोभनिर्जय. ॥

धन प्राप्त्यर्थ लोक यत्न करते हैं धन तो अनेक वार मिल गया था ओर नष्ट भी हुआ था इसालिये धनमें आश्चर्य करना फिजूल है लोभ विजयके लिये ही हे क्षपक तू मनको स्थिर कर ऐसा आचार्य उपदेश करते हैं—

अर्थ—इस त्रैलोक्यमें मैंने अनतवार धन प्राप्त किया है अत· अनतवार ग्रहण कर त्यागे हुए इस धनके विषयमें आश्चर्य चकित होना फिजूल है

---

इह य परत्तय लोए दोसे बहुए य आवहइ लोभो ॥
इदि अप्पणो गणित्ता णिज्जेदव्वो हवदि लोभो ॥ १४३८ ॥

लोकद्वये दुःखफलानि दत्ते गार्धक्यतोयेन विवर्द्धितोऽयम् ॥
संतोषशस्त्रेण निकर्तनीयः स लोभवृक्षो बहुलः क्षणेन ॥ १४९५ ॥

कपायचौरानतिदु'खकारिण' पवित्रचारित्रधनापहारिणः ॥
श्रृणाति यश्चारुचरित्रमार्गणैः करस्थितास्तस्य मनीपिताः श्रिय' ॥१४९६॥
इति लोभनिर्जयः ॥

विजयोदया—इंद्रियकसायत्तिगद ।

मूलारा—स्पष्टम् ॥ लोभनिर्जय' ॥

अर्थ—इहपरलोकमें यह लोभ अनेक दोषोंको उत्पन्न करता है ऐसा समझकर लोभकपायपर विजय प्राप्त करना चाहिये. इंद्रिय और कपायोंका वर्णन समाप्त हुआ

---

एवमिंद्रियकपायपरिणामनिरोधोपायभूतान्परिणामानुपदिश्य निद्राजयक्रम निरूपयति सुरि —

णिद्दं जिणाहि णिच्चं णिद्दा हु णरं अचेयणं कुणइ ॥
वट्टिज्ज हु पासुत्तो खवओ सव्वेसु दोसेसु ॥ १४३९ ॥
निद्रां जय नरं निद्रा विदधाति विचेतनम् ॥
सुप्तः प्रवर्तते योगी दोषेपु सकलेष्वपि ॥ १४९७ ॥

विजयोदया—णिद्द जिणाहि निद्रा जय । आजिता सा किमपकारं करोति इत्याशंक्य आह–णिद्दा हु णर अचेयणं कुणइ निद्रा नर अचेतनं करोति । चैतन्यरहितावस्थाभावात्किमुच्यते अचेतनं करोतीति । अत्रोच्यते–विवेकज्ञानरहिततत्वमेवात्राचेतनशब्देनोच्यते ! यत एव योग्यायोग्यविवेकज्ञानरहित अत एव । वट्टिज्ज हु वर्तते एव । पासुत्तो प्रकर्षेण सुप्त । खवगो क्षपक । सव्वेसु दोसेसु हिंसामैथुनपरिग्रहादिकेषु ॥

एवमिंद्रियकपायजयान्संवरहेतूनुपदिश्य तत्प्रकरणानुरोधात्प्रसक्तं निद्राजयोपाय सोपायं गाथादशकेनोपदिशति

मूलारा—जिणाहि जय त्वं । अचेयणं युक्तायुक्तविवेकविमुक्त । दोसेसु हिंसादिषु ॥

इंद्रिय कषाय परिणामोंका निरोध करनेमें उपायभूत परिणामोंका यहांतक आचार्यने विवेचन किया अब निद्राजयका क्रम कहते हैं —

अर्थ–हे क्षपक ! तू निद्राको जीत ले. निद्राको न जीतनेसे क्या हानि होती है इस शंकाका उत्तर ऐसा है-निद्रा मनुष्यको अचेतन करती है आत्मामें चैतन्यरहित अवस्थाका अभाव ही है अतः निद्रा अचेतन करती है. ऐसा क्यों

कहा है ? उत्तर—विवेकज्ञानका अभाव निद्राके समय होता है. अतः निद्रा मनुष्य को अचेतन करती है ऐसा कहा है योग्यायोग्यविवेकज्ञान न होनेसे आत्मा अचेतन होता है, ऐसा कह सकते हैं गाढ निद्रित हुआ मनुष्य हिंसा, मैथुन, परिग्रहादिक दोषोंमें प्रवृत्त होता है.

---

निद्रा कर्मोदयवशाद्भवति कथ मयापाकर्तव्या इत्यत्राह—

जदि अधिवाधिज्ज तुमं णिद्दा तो तं करेहि सज्झायं ॥
सुहुमत्थे वा चिंतेहि सुणव संवेगणिव्वेगं ॥ १४४० ॥

यदा प्रबाधते निद्रा स्वाध्यायं त्व तदाश्रय ॥
अर्थानणीयसो ध्यायन्कुरु संवेगनिर्विदौ ॥ ४९८ ॥

विजयोदया--जदि अधिवाधिज्ज तुम यद्यधिबाधेत भवत निद्रा। ततस्त्व कुरु स्वाध्याय। सुहुमत्थे वा चिंतेहि सूक्ष्मानर्थान् चिंतय। सुणव सवेगणिव्वेग शृणुष्व सवेजनीं निर्वेजनीं वा कथा ॥

दर्शनावरणोदयोद्रेकादाविशनी निद्रा कथं मया निरोद्धु शक्येत्यत्राह—

मूलारा—तुमं त्वं। सुण व शृणु वा। सवेगणिव्वेद सवेजनीं निर्वेजनीं वा कथाम् ॥

निद्रा कर्मके उदय म आती है अतः वह मेरेसे कैसी हटाई जा सकेगी इस प्रश्नका उत्तर आचार्य देते हैं—

अर्थ—यदि निद्रा तुझको सतावगी तो तू स्वाध्याय कर, सूक्ष्म पदार्थोंका विचार कर, सवेजनी और निर्वेजनी कथाओंका भी श्रवण कर ये निद्रा जीतनके उपाय हैं

---

प्रकारातर निद्राविजयहेतु निगदति—

पीदी भए य सोगे य तहा णिद्दा ण होइ मणुयाणं ॥
एदाण तुम तिण्णिवि जागरणत्थ णिसेवेहिं ॥ १४४१ ॥

निद्रा प्रीतौ भये शोके यतः पुंसो न जायते ॥
निर्जयाय ततस्तस्यास्त्वमिदं त्रितयं भज ॥ १४९९ ॥

विजयोदया—पीदी भए य सोगे प्रीत्यां भये शोके च सति निद्रा मनुष्याणा न भवति । तेन प्रीत्यादिसेवां कुरु त्व निद्राविजितये ॥

मूलारा—प्रीत्यादित्रये सति नोदेति ॥

निद्राविजयके लिए दूसरा उपाय.

अर्थ–प्रीति, भय और शोक इनमेंसे कोई भी विकार होनेपर निद्रा नहीं आती है. इसलिए निद्रा विजयार्थ तूं प्रीत्यादिकका सेवन कर.

---

प्रीतिभयशोकाना अशुभपरिणामत्वात्कर्मास्रवनिमित्तता । निद्राया वा अविशिष्टत्वात् कथ वा सवरार्थिनो निरूप्यते प्रीत्यादिक इत्याशकाया सवरहेतुभूततया तद्व्यपदेश प्रति नियनविषयमुपदर्शयति—

भयमागच्छसु संसारादो पीदिं च उत्तमट्ठम्मि ॥
सोगं च पुरादुच्चरिदादो णिद्दाविजयहेदुं ॥ १४९२ ॥

ज्ञानाद्याराधने प्रीतिं भयं संसारदु'खतः ॥
पापे प्रर्वाजिते शोकं निद्रां जेतु सदा कुरु ॥ १५०० ॥

वि...—भयमागच्छसु भयं प्रतिपद्यस्व । ससारादो ससारात् पचविधपरिवर्तनरूपात् । प्रीतिं रत्नत्रयाराधनायां । शोक उपेहि पूर्वकृतादुश्चरितात् । निद्रा विजेतु नरकादिगतिष्वसकृत्परिवर्तमानेन शारीरमागतुक, मानसिकं, स्वाभाविकं च दुःख चिरमनुभूत तत्पुनरप्यायास्यति इति मन प्रणिधेहि । सकलामापत्सहतिमुन्मूलयितु, अभ्युदयनिश्रेयससुखानि च प्रापयितु, असारशरीरभारमपनेतु, अनतावबोधदर्शनसाम्राज्यश्रियमाकष्टुं, कर्मविषविटपानुत्पाटयितुं क्षमामिमा, अनतेषु भवेषु अनवाप्तपूर्वा रत्नत्रयाराधनां कर्तु उद्यतोऽस्मीति प्रीतिर्भावनीया । हिंसानृतस्तेयाब्रह्मपरिग्रहेषु मिथ्यात्वकषायेष्वशुभमनोवाक्काययोगेषु च विचित्रकर्मार्जनमूलेषु चतुर्विधवधपर्यायनिमित्तेषु अनारत मदभाग्यः प्रवृत्तोऽस्मि हिताहितविचारणाविमुग्धबुद्धितया सन्मार्गस्योपदेष्टृणामनुपलभात्प्रवरज्ञानावरोधोदयात्तदुदीरितार्थानवबोधात् । अवगमे सत्यप्यश्रद्धाया, चारित्रमोहोदयात्सन्मार्गेऽप्रवृत्तेश्च दुःखाभोधौ निमग्नोऽस्मीत्युद्विग्नचित्ततया च निद्रा प्रयाति ॥

सवरार्थं निद्रा जिगीषता ।किं विषयं प्रीत्यादित्रय विधेयमित्यत्राह—

मूलारा—प्रतिपद्यस्व । नरकादिगतिषु असकृत्परिवर्तमानेन शारीरमागतुकं, मानसं, स्वाभाविकं च दुःखं मयानुभूतं तत्पुनरपीदमायातीति चेतः प्रणिधेहीत्यर्थः ॥

उत्तमठ्ठम्मि रत्नत्रयाराधनाया सर्वा विपदो निराकर्तुमभ्युदयनिःश्रेयससंपदः सपादयितुं, कर्मविपवृक्षमुन्मूलयितु, अनंतज्ञानादिचतुष्टयश्रियमाक्रष्टुं, असारशरीरभारमपसारयितुं च समर्थतमामिमामासंसारमप्राप्तचरीं रत्नत्रयाराधनां विधातुमुद्यतोऽस्मि, धन्योऽस्मि, कृतकृत्योऽस्मि, पुण्याहं ममेदमद्येति प्रीतिं भावयेदित्यर्थः। पुरा दुच्चरिदादो पूर्वाचरिते दुराचारे। हा कष्टमनादिकालं मिथ्यात्वासयमकपायाऽशुभयोगपरावर्तेषु चतुर्विधवधनिबंधनतया विविधचतुर्गतिदुःखप्रबधविधातृपु मंदभाग्य. कथमह प्रवृत्तः ? हिताहितमीमांसामूढतया सन्मार्गोपदेशकं गुरुं लब्ध्वापि प्रवलज्ञानावरणोदयवशात् तदुपदिष्टार्थतत्त्वस्यानवबोधेऽपि दुर्मथमिथ्यात्वविपाकेनाश्रद्धानेऽपि, दुर्वारचारित्रमोहोद्रेकेण श्रेयोमार्गाप्रवृत्तेश्च कथमहं दुरंतसंसारपारावारदुःखावर्तसहस्रेपु मुहुर्मुहुर्विवृत्तोऽस्मीत्युद्विग्नहृदयो भवेदित्यर्थः।

प्रीति, भय और शोक ये अशुभ परिणाम हैं अतः अशुभ कर्मका आगमन होनेमें ये हेतु हैं. निद्राके समान ये भी त्याज्य है तो भी संवरार्थीके लिए इन भयादिकोंका निरूपण आचार्य क्यों करते हैं ? इस शंकाका परिहार करनेके लिए प्रीत्यादिकके विपयोंका भी खुलासा करते हैं—

अर्थः—हे क्षपक ! तू पंच प्रकारके परिवर्तन रूप संसारसे भययुक्त हो, रत्नत्रयकी आराधना करने में तू प्रेम युक्त हो और पूर्वकृतपापोंकें विपयमे मनमें शोक कर. ऐसा करनेसे तू निद्रापर विजय पा सकेगा.

नरकादि गतिओमे अनेक वार उत्पन्न होकर अनेक प्रकारके शारीरिक, आगंतुक, मानसिक दुःखोंका तू अनुभव लिया है ये दुःख फिर भी मेरेको प्राप्त होंगे ऐसा विचार कर भययुक्त हो. और अपना मन ध्यानमें एकाग्र कर. यह रत्नत्रयाराधना सर्व संकटसमुदायका नाश करती है अभ्युदय और मोक्षसुख देती है. असार शरीरका भार इस रत्नत्रयाराधनासे दूर होता है इससे जीवको अनंत दर्शन और अनंतज्ञानकी प्राप्ति होती है यह कर्मरूप विपवृक्षको उखाडनेमें समर्थ है. इसकी अनंत भवोंमें कभी भी प्राप्ति नही हुई थी. मैं आज इसको प्राप्त करनेमे उद्युक्त हुआ हु. ऐसा विचार करके रत्नत्रयाराधनामें प्रीतिकी भावना भानी चाहिये.

हिंसा, असत्य भापण, चोरी, मैथुन सेवन और ब्रह्मचर्य ये पांच कुकार्य विचित्रकर्मकी उत्पत्ति करनेमें हेतु हैं मिथ्यात्व, कपाय, और अशुभ मनोवचन और काय इनसे नाना प्रकारके कर्मोंका जीवमें आगमन होता है. उपर्युक्त कारणोसे प्रकृति, स्थिति वगैरह चार प्रकारके कर्म वधकी उत्पत्ति होती है मंदभाग्यवान मैं ऐसे कार्यमें हमेशा प्रवृत्त हुआ था हिताहितविचार करनेवाली बुद्धिकी मेरेमें कमी थी सन्मार्गका उपदेशक न मिलनेसे,

तथा ज्ञानावरण कर्मका उदय होनेमे मेरेको हितज्ञान आजतक नहीं हुआ था अथवा उपदेशक मिलनेपर भी उसके उपदेशका अभिप्रायही मैं नहीं जान सका. कभी ज्ञान होनेपर भी मैंने उस उपदेशपर विश्वास नहीं किया. विश्वास करनेपर भी चारित्रमोहकर्मके वश होकर चारित्र नहीं पाला इसी कारणसे मैं संसारसमुद्रमें डूबा हू इस प्रकारके शोकविचारसे निद्रा नष्ट होती है

---

जागरणत्थं इच्चेवमादिंक कुण कमं सदा उत्तो ॥
झाणेण विणा वंझो कालो हु तुमे ण कायव्वो ॥ १४४३ ॥

**सदैवमुपयुक्तेन निद्रां निर्जयता त्वया ॥**
**न ध्यानेन विना स्थेयं पवित्रेण कदाचन ॥ १५०१ ॥**

विजयोदया—जागरणार्थं निद्रानिरासार्थं एवमादिकं कुरु क्रम सदोपयुक्तं । ध्यानेन विना वंध्य' कालो न कर्तव्यस्त्वया ॥

मूलारा—जागरणत्थ निद्रानिरासार्थं । वञ्झो निष्फल' । तत्तदुपायसिद्धौपधप्रयोगैर्निद्रामहाव्याधिं जितवतापि त्वया सद्ध्यानशून्येन क्षणमपि न स्थातव्यम् । तस्यैव कर्मसंवरणनिर्जरणकर्मणि धुरीणत्वात् इति भाव' ॥

*अर्थ—निद्रका नाश करने के लिये इस प्रकारका उपयुक्त क्रम तूं कर. और ध्यानके विना एक कालकला भी तुझको नष्ट करना योग्य नहीं है.*

---

संसाराडविणित्थरणमिच्छदो अणपणीय दोसाहिं ॥
सोदुं ण खमो अहिमणपणीय सोदुं व सघरम्मि ॥ १४४४ ॥

**न दोषाननपाकृत्य स्वप्तुं जन्मनि युज्यते ॥**
**अनर्थकारिणो रौद्रान्पन्नगानिव मंदिरे ॥ १५०२ ॥**

॥ विजयोदया—संसाराडविणित्थरण मिच्छदो संसाराटविनिस्तरणमिच्छन्ननपाकृत्य दोपान् न हि स्वप्तुं क्षम'। [illegible] स्वगृहमिव गृहे ॥

यावद्दोषा न निराकृतास्तावत्तवास्मिञ्जन्मनि स्वापः कर्तुं न युज्यते इति वक्रभणित्या निद्राविजयाय सज्जयति ॥

मूलारा—इच्छादो इच्छन्। वाछतो वा। अन्ये णिच्छिदो इति पठित्वा निश्चययुक्तो मुनिरित्यर्थमाहुः। अणवणीय स्वस्मादनिःसार्य। दोसाहिं रागादिसर्पं। सोदु स्वप्तुं। ण खमो न युक्तोऽसि त्वम्। ण ग्गममिति पाठे न युक्त तवेति योज्यम्॥ अहिं सर्पं॥ उक्तं च॥

न दोपाननपाकृत्य स्वप्तुं जन्मनि युज्यते ॥
अनर्थकारिणो रौद्रान्पन्नगानिव मंदिरे ॥

अर्थ—संसाररूप जंगलमेंसे निकलनेकी इच्छासे दोषोंको विना दूर किये ही सोना योग्य नहीं है. क्या सर्पको घरमेंसे बाहर निकाले विनाही घरमें सोना योग्य है ?

---

को णाम णिरुव्वेगो लोगे मरणादिअग्गिपज्जलिदे ॥
पज्जलिदम्मि व णाणी घरम्मि सोदुं अभिलसिज्ज ॥ १४६५ ॥
संसारे युज्यते स्वप्तुं कस्य दोषैः प्रदीपिते ॥
महातापकरैर्गेहे पावकैरिव भीषणे ॥ १५०३ ॥

विजयोदया—को णाम णिरुव्वेगो लोगे मरणादि अग्गिपज्जलिदे जातिजरामरणव्याधय', शोकामयानि, प्रार्थितालाभो, अभिमतवियोग इत्यादिनाग्निना प्रज्वलिते। णाणी सोदुमभिलसेज्ज ज्ञानी स्वप्तुमभिलषेत्। पज्जलिदम्मि घरम्मि व प्रज्वलिते गृह इव ॥

भंग्यन्तरेण निद्रा निराकारयति—

मूलारा—अणुव्विग्गो उद्वेगरहित'॥ मरणादि मृत्युव्याधिजराजन्मभयमानभंगशोकादि। णाणी तत्त्वज्ञ'।

अर्थ—इस जगतमें कोन निरुद्वेग है अर्थात् किसको भय है नही ? सभी मनुष्योंको जन्म, वृद्धावस्था, मरण, रोग, शोक, इच्छित वस्तुओंकी प्राप्ति न होना, इष्ट वस्तुओंका वियोग होना एतत्स्वरूप अग्नीसे सब पीडित हो रहे हैं ऐसा विचार कर ज्ञानी सोनेकी इच्छा करेगा क्या ? कोनसा ज्ञानी मनुष्य अग्निसे घर प्रज्वलित होने पर सोनेकी इच्छा करेगा ?

---

को णाम णिरुव्वेगो सुविज्ज दोसेसु अणुवसंतेसु ॥
गहिदाउहाण बहुयाण मज्झयारेव सत्तूणं ॥ १४४६ ॥

को दोपेष्वप्रशांतेपु निरुद्वेगोऽस्ति पंडितः ॥
द्विषत्स्विव समीपेपु विविधानर्थकारिपु ॥ १२०४ ॥

विजयोदया—को णाम णिरुव्वेगो को नाम निरुद्वेग स्वपेद्रागादिपु ससारप्रवर्द्धनेपु दोपेपु अनुपशांतेपु गृहीतायुधाना शत्रूणां बहूना मध्ये इव ॥

मूलारा—मज्झयारे मध्ये ॥

अर्थ—जैसे जिन्होने हार्थोंमे शास्त्रधारण किये हैं ऐसे शत्रुओंके बीचमें निर्भय होकर कौन स्थिर रह सकता है ? वैसे संसारको बढानेवाले रागादिक दोप शांत नहीं होनेपर कौन ज्ञानी पुरुष निर्भयतासे सोवेगा. अर्थात् रागादिक विकार शत्रुके समान इस जीवको कष्ट दे रहे हैं एसे प्रसगमें निद्राधीन होना क्या योग्य माना जायगा ?

---

णिद्दा तमस्स सरिसी अण्णो णत्थि हु तमो मणुस्साणं ॥
इदि णच्चा जिणसु तुमं णिद्दा ज्झाणस्स विग्घयरी ॥ १४४७ ॥

नास्ति निद्रातमस्तुल्यं पर लोके यतस्तमः ॥
सर्वव्यापारविध्वसि जयेदं सर्वदा तत ॥ १५०५ ॥

विजयोदया—णिद्दा निद्रा तमस्सदृशमन्यत्तमो नास्ति मनुजाना इति ज्ञात्वा निद्रा ध्यानस्य विघ्नकारिणीं जयेति ॥

मूलारा—णत्थि तिमिरातरस्य सद्ध्यानप्रतिबधाक्षमत्वात् ॥ उक्तं च—

नास्ति निद्रातमस्तुल्यं पर लोके यतस्तम ॥
सर्वव्यापारविध्वसि जयेदं सर्वदा ततः ॥

अर्थ - निद्रारूप अधकारके समान जगतमें अन्य अधकार है ही नहीं ऐसा समझकर ध्यानमें विघ्न डालनेवाली इस निद्राको तुम जीतो

कुण वा णिद्दामोक्खं णिद्दामोक्खस्स भणिदवेलाए ॥
जह वा होइ समाही खवणकिलिंतस्स तह कुणह ॥ १४४८ ॥

निद्राविमोक्षकाले त्व निद्रां मुंचाथवा यते !॥
यथा वा क्रान्तदेहस्य समाधानं तथा कुरु ॥ १५०६ ॥

विजयोदया—कुण वा णिद्दामोक्खं कुरु वा निद्रामोक्षं। निद्रामोक्षस्य कथिनाया वेलायां रात्रेस्तृतीये यामे इति यावत्। यथा वा समाधिर्भवति भवत उपवासपरिश्रातस्य तथा वा निद्रामोक्ष कुरु ॥ णिद्दत्तिगदं ॥

एवं निद्रानिरासमुत्सर्गेणोपदिश्य तदपवादमाह—

मूलारा—भणिदवेलाए रात्रितृतीयप्रहरे। खमणकिलिंतस्स उपवासस्वाध्यायादिना ग्लानिं गतस्य। उक्तं च—

निद्राविमोक्षकाले त्वं निद्रा मुंचाथवा यते ॥
यथा वा क्षातदेहस्य समाधानं तथा कुरु ॥

अर्थ–निद्राका त्याग करनेके समयमें अर्थात् रात्रीके तिसरे प्रहरमें हे क्षपक! तू निद्राका त्याग कर अथवा उपवाससे थके हुए तुझको जिस प्रकारसे समाधान रहेगा वैसा निद्राका त्याग कर. निद्राका प्रकरण समाप्त.

---

उक्तार्थोपसंहारं वक्ष्यमाण चाधिकार दर्शयत्युत्तरगाथा—

एस उवावो कम्मासवदारणिरोहणो हवे सव्वो ॥
पोराणयस्स कम्मस्स पुणो तवसा खओ होइ ॥ १४४९ ॥

कर्मास्रवनिरोधेऽयमुपायः कथितस्तव ॥
कल्मपस्य पुराणस्य तपसा निर्जरा पुनः ॥ १५०७ ॥
उदीयमानेन महोद्यमेन क्षत्रेण ? निद्रा तमसां सवित्री ॥
प्रशस्तकर्मव्यवधानशक्ता विजीयते भानुमतेव रात्रिः ॥ १५०८ ॥
इति निद्रानिर्जयः।

विजयोदया—एस उवाओ कर्मणामास्रवद्वारनिरोधे उवाओ उपायोऽयं सर्वोऽभिहित । पौराणस्य कर्मण-स्तपसा क्षयो भवति । संवरपूर्विका निर्जरा मुक्तये भवति न संवरहीनेति पूर्वं संवरोपन्यास ॥

एवं संवरपूर्वेव निर्जरा निर्वाणाय प्रभवतीति संवरोपायान्प्रपंच्य साम्प्रत निर्जरानिमित्ते तपसि गाथासप्तविं-शत्या क्षपकमुद्यमयति—

मूलारा—एस मिच्छत्तस्स य वमणमित्यादिसूत्रसमुदायनिर्दिष्टः ॥

उपर्युक्त अर्थका उपसंहार अथवा आगे कहा हुआ अधिकार उत्तर गाथासे कहते हैं—

अर्थ—जितना कर्तव्य पूर्वमें कहा है वह सर्व कर्मागमनका निरोध करनेका उपाय है तथा इस कर्तव्य-का पालन करनेसे पूर्वबद्ध कर्मका क्षय भी होता है तपसे पूर्व कर्मका क्षय होता है. संवरसहित निर्जरा कर्मका नाश कर मोक्ष प्राप्तिका भी कारण होती है संवरहीन निर्जरा मोक्षका कारण नहीं है यह दिखानेके लिये आचार्यने प्रथम संवरका गाथामें उल्लेख किया है

---

अब्भंतरबाहिरगे तवम्मि सत्ति सग अगूहतो ॥
उज्जमसु सुहे देहे अप्पडिबद्धो अणलसो तं ॥ १४५० ॥

यतस्वाभ्यतरे बाह्ये स्वां शक्तिमनिगूहयन् ॥
तपस्यनलसः स त्वं देहसौख्यपराङ्मुखः ॥ १५०९ ॥

विजयोदया—अब्भतरबाहिरगे अभ्यतरे बाह्ये च तपस्युद्योगं कुरु स्वां शक्तिं गूहमान । सुखे शरीरे चानासक्ति अनालस्य । न हि शरीरे सुखे वा आदरवास्तत्प्रतिपक्षभूते तपसि प्रयतते । न चालस प्रवर्तते तपसि। प्रत्यूहभावेन स्थित सुखे शरीरे च प्रतिबद्धत्वमलसत्वमावेदितमनेन ॥

द्विविधे तपसि तत्प्रत्यूहं परिहरन् स्वशक्त्या त्वमुद्यच्छेत्यनुशास्ति —

मूलारा—अप्पडिबद्धो सुखे देहे चानासक्तः । न हि शरीरे सुखे वा आदरवास्तत्प्रतिपक्षभूते तपसि प्रयतते न चालसः ।

अर्थ—हे क्षपक ! तू अभ्यतर तप और बाह्य तपमें अपनी शक्ति न छिपाता हुआ उद्यम-प्रयत्न कर. सुखमें और शरीरमें तू आसक्ति मत कर. आलस्यको जिसने छोडा है वह शरीरमें और सुखमें आसक्त न होकर

सुख और शरीरके प्रतिपक्षभूत तपमें सदा उद्योग करता है आलसी मनुष्य तपके विरुद्ध शरीर और सुखमें आसक्त होकर तपका त्याग करता है. अतः तू शरीर और सुखमें आसक्ति न करता हुआ तपमें उद्योग कर

---

सुहसीलदाए अलसत्तणेण देहपडिबद्धदाए य ॥
जो सत्तीए संतीए ण करिज्ज तवं स सत्तिसमं ॥ १४५१ ॥
आलस्यसुखशीलत्वे शरीरप्रतिबंधने ॥
विदधाति तपो भक्त्या स्वशक्तिसदृशं न यः ॥ १५१० ॥

विजयोदया—सुहसीलदाए सुखासक्ततया, अलसतया, देहप्रतिबद्धतया वा य. शक्तौ सत्यामपि तपो न करोति शक्तिसमं ॥

यथोक्तमनाचरतो दोषानुत्तरप्रबंधेनाह—

मूलारा—सत्तिसम यावच्छक्ति ॥

अर्थ—सुखस्वभावसे, आलस्यसे, और देहकी प्रीतीसे जो सामर्थ्य होनेपर भी शक्त्यनुसार तप नहीं करता है—

---

तस्स ण भावो सुद्धो तेण पउत्ता तदो हवदि माया ॥
ण य होइ धम्मसड्ढा तिव्वा सुहदेहपिक्खाए ॥ १४५२ ॥
तस्य शुद्धो न भावोऽस्ति माया तेन प्रकाशिता ॥
शरीरसौख्यसक्तस्य धर्मश्रद्धा न विद्यते ॥ १५११ ॥

विजयोदया—तस्स ण भावो तस्य परिणामो न शुद्धस्तस्मात्तेन शक्तिसमे तपस्यवर्तमानेन माया प्रयुक्ता भवति । यतस्ततो न भाव शुद्ध , धर्मे तीव्रा च श्रद्धा न भवति । केन ? सुहदेहपिक्खाए सुखे देहे च प्रेक्षया तत्र आसक्तया बुद्ध्या हेतुभूतया॥

मूलारा—जदो यस्मात्तेन शक्तिसमे तपसि अप्रवर्तमानेन स्वशक्तिप्रच्छादिना माया प्रयुज्यते, यस्माच्च सुख-

देहयोरासक्त्या तस्य धर्मे श्रद्धा तीव्रा नास्ति, यस्मात्तस्य लाभस्तमोऽनुराग· श्रद्धा नास्तीति संबंधः ॥ तदो इति पाठे तपः कर्तुं शक्तिर्मम नास्तीति प्रकाशनया तपोऽकरणादित्यर्थः ॥

अर्थ—उसका परिणाम निर्मल नहीं है ऐसा समझना चाहिये शक्तयनुसार तपमें प्रवृत्त न होनेसे वह मायावी है ऐसा सिद्ध होता है. मायासे भावमें-परिणाममें शुद्धता नहीं रहती है और धर्ममें तीव्र श्रद्धा उत्पन्न नहीं होनी है सुखमें और देहमें बुद्धि संलग्न होती है इससेभी परिणाममें निर्मलता नहीं रहती है और धर्ममें तीव्रश्रद्धा नहीं उत्पन्न होती है.

---

अप्पा य वंचिओ तेण होइ विरियं च गूहियं भवदि ॥
सुहसीलदाए जीवो बंधदि हु असादवेदणियं ॥ १४५३ ॥
वीर्यं निगूह्यते येन तेनात्मा वंच्यते स्वयम् ॥
सुखशीलतया तेन कर्मासातं च बध्यते ॥ १५१२ ॥

विजयोदया—अप्पा य वंचिओ आत्मा वंचितस्तेन । शक्त्यनुरूपे तपस्यनभ्युद्यतेन शक्तिश्च प्रच्छादिता भवति सुखासक्ततया जीवो बध्नात्यसातवेदनीय चानेकभवेषु दुःखावहं ॥

मूलारा— स्पष्टम् ॥

अर्थ—शक्त्यनुरूप तपमें जो प्रवृत्ति नहीं करता है उसने अपने आत्माको फसाया है और अपनी शक्ति भी छिपा दी है ऐसा मानना चाहिये. सुखासक्त होनेसे जीवको असाता वेदनीयका अनेक भवमें तीव्र दुःख देनेवाला तीव्र बंध होता है

---

आलस्यदोषमाचष्टे—

विरियंतरायमलसत्तणेण बंधदि चरित्तमोहं च ॥
देहपडिबद्धदाए साधू सपरिग्गहो होइ ॥ १४५४ ॥
वीर्यान्तरायचारित्रमोहावर्जयतेऽलसः ॥
शरीरप्रतिबंधेन जायते सपरिग्रहः ॥ १५१३ ॥

विजयोदया—विरियंतराय वीर्यांतरायमलसतया बध्नाति चारित्रमोहनीयं च । शरीरासक्त्या साधुः सपरिग्रहो भवति ॥

मूलारा—स्पष्टम् ॥

अर्थ—अलसी होनेसे वीर्यांतराय कर्मका बंध होता है, और चारित्र मोहनीय कर्म का भी बंध होता है शरीरमें आसक्ति होनेसे साधु परिग्रह का त्याग नहीं कर सकता है, वह परिग्रह धारक होता है

---

मायादोसा मायाए हुंति सव्वे वि पुव्वणिदिट्ठा ॥
धम्मम्मि णिप्पिवासस्स होइ सो दुल्लहो धम्मो ॥ १४५५ ॥

मायादोषाः पुरोदिष्टाः समस्ताः सन्ति मायया ॥
धर्मेऽपि निःप्रियाशस्य धर्मोऽस्य सुलभः कथम् ॥ १५१४ ॥

विजयोदया—मायादोसा मायादोषा सर्वेऽपि पूर्वनिर्दिष्टा । मायाया तपसि स्वशक्तिनिगूहनलक्षणाया भवति किं च धम्मम्मि धर्मे तपोलक्षणे । णिप्पिवासस्स अनादरस्य जन्मांतरे दुर्लभो भवति धर्मः ॥

मूलारा—मायाए तपसि स्वशक्तिनिगूहनेन । णिप्पिवासस्स निरादरस्य । दुल्लहो जन्मातरदुर्लभ तपः ॥

अर्थ—तपमें अपनी शक्ति छिपाना ही माया है, माया करने से होनेवाले दोषोंका पूर्वमें वर्णन कर चुके हैं जो तप धर्ममें अनादर करता है उसको अन्य जन्ममें धर्म दुर्लभ होता है

---

दोषांतरमपि निगदति—

पुव्वुत्ततवगुणाणं चुक्को जं तेण वंचिओ होइ ॥
विरियणिगूही बंधदि मायं विरियतरायं च ॥ १४५६ ॥

अकुर्वाणस्तपः सर्वैर्वंचितोऽस्ति तपोगुणैः ॥
मायावीर्यान्तरायौ च तीव्रौ बध्नाति कर्मणी ॥ १५१६ ॥

विजयोदया—पुव्वुत्ततवगुणाण पूर्वोक्तसवरनिर्जरा चेत्येवमादिभिस्तपःसाध्यैरुपकारैः । चुक्को च्युत । जं यस्मात् । तेण तेन तपःसाध्योपकारप्रच्युततया । वञ्चिदो होदि वञ्चितो भवति । विरियणिगूही बंधदि मायं संवरणपरो मायाकर्म, वीर्यांतराय च बध्नाति ॥

मूलारा—चुक्को च्युतः ॥ तेण तपसा साध्यसवरनिर्जराद्युपकारच्युतत्वेन ॥

और भी दोषोंका वर्णन करते हैं—

अर्थ—पूर्वमें तपश्चरणके संवर और निर्जरा गुणोंका वर्णन किया है. जो तपश्चरण नहीं करता है उसके कर्म का सवर और निर्जरा नहीं होगी. अर्थात् सवर और निर्जरासे वह पुरुष हमेशा वचित रहेगा जो अपनी शक्ति छिपाता है उसको मायाकपायका और वीर्यातराय कर्मका बंध होता है

---

तवमकरिंतस्सेदे दोसा अण्णे य होंति संतस्स ॥
होंति य गुणा अणेया सत्तीए तव करेंतस्स ॥ १४५७ ॥

अकुर्वतस्तपोऽन्येऽपि दोषाः सन्ति तपस्विनः ॥
कुर्वाणस्य पुनः शक्त्या जायन्ते विविधा गुणाः ॥ १५१६ ॥

विजयोदया—तवमकरेंतस्स तपस्यनुद्यतस्येमे दोषा अन्ये च भवतीति ज्ञातव्या । भवति चानेकगुणा शक्त्या तपसि वर्तमानस्य ॥

मूलारा—स्पष्टम् ॥

अर्थ—तपश्चरणमें उद्युक्त न होनेवाले पुरुषको ये दोष तो होते ही हैं परंतु अन्य भी दोष उत्पन्न होते हैं जो व्यक्ति तपश्चरणमें शक्त्यनुसार प्रवृत्त होते हैं उन में अनेक गुणोंकी उत्पत्ति होती है.

---

तपोगुणप्रख्यापनायोत्तरप्रबंधः—

इह य परत्त य लोए अदिसयपूयाओ लहइ सुतवेण ॥
आवज्जिज्जंति तहा देवा वि संइंदिया तवसा ॥ १४५८ ॥

लोकद्वये पराः पूजाः प्राप्यन्ते कुर्वता तपः ॥
आवर्ज्यन्तेऽखिला देवाः पुरंदरपुरःसरा ॥ १५१७ ॥

विजयोदया—इह जन्मनि परत्र च तपसा सम्यक् कृतेन अतिशयपूजा लभ्यते । आवर्ज्यंते च तपसा देवाः सेन्द्रकाः ॥

तपोमाहात्म्यमाह—

मूलारा—पूजादि आदिशब्देन वुध्याद्यतिशयर्द्धिकीर्त्यादि ॥ आवज्जिंति प्रणामं कार्यंते। अन्ये आकंपि इति पठित्वा अक्षोभमुपयातीत्यर्थमाहुः। सइंदिया सेन्द्राः ॥

तपगुणका निरूपण करने के लिए उत्तर प्रबंध—

अर्थ—इह लोकमें और परलोकमें निरतिचार तप करने से आत्मामें अतिशय-ऋद्धि प्राप्त होती है और सर्वत्र महादर भी होता है तप के माहात्म्यसे इंद्रादिक देव भी नम्र होते हैं.

---

अप्पो वि तवो बहुगं कल्लाणं फलइ सुप्पओगकदो ॥
जह अप्पं वडबीअं फलइ वडमणेयपारोहं ॥ १४५९ ॥

तपः फलति कल्याणं कृतमल्पमपि स्फुटम् ॥
बहुशाखोपशाखाढ्यं वटबीजं यथा वटम् ॥ १५१८ ॥

विजयोदया—अप्पोवि तओ अल्पमपि तपः महाकल्याणं फलति सुसयमनिष्पन्नं। सुष्ठु प्रयुज्यते प्रवर्त्यतेऽनेनेति च विग्रहे संयम सुप्रयोगशब्देनोच्यते। यथा अल्पमपि वटबीजं फलति वटमनेकप्ररोहं अल्पमपि पृथुलं फलदायि-तपः इत्येतदाख्यातमनया ॥

मूलारा—सुप्पओगकदो यथाशक्ति संयमेनाचरितम्। निदानासयमरहितमिति वा। फलदि जनयति। अणेयपारोहं अनेकप्ररोहम् ॥

अर्थ—अल्प तपश्चरणसे भी महा कल्याण होता है संयम की भी उत्तम-निर्दोष सिद्धि होती है जैसे सूक्ष्म वटबीज अनेक शाखाओंसे युक्त महान वटवृक्षको जन्म देता है. वैसे अल्प तप भी विपुल फल-स्वर्गादिक सुखको उत्पन्न करता है

---

सुट्ठु कदाण वि सस्सादीणं विग्घा हवंति अदिबहुगा ॥
सुट्ठु कदस्स तवस्स पुण णत्थि कोइ वि जए विग्घो ॥ १४६० ॥

विधिनोप्तस्य सस्यस्य विघ्ना· सन्ति सहस्रशः ॥
तपसो विहितस्यास्ति प्रत्यूहो न मनागपि ॥ २५१९ ॥

विजयोदया—सुट्ठु कदाण वि सम्यक् कृतानामपि शस्यादीना अतीव विघ्ना भवति। तपस पुनः सम्यक् कृतस्य जगति न कश्चिद् विघ्न' फलदाने। निर्विघ्नफलदायित्वं तपसो माहात्म्यं कथितं अनया ॥

मूलारा—सस्सादीणं धनधान्यादिनाम् ॥ स्वफल ददतो व्याघातः ॥

अर्थ—खेती बहुत परिश्रमसे करने पर भी उसका फल मिलने तक बहुत विघ्न उत्पन्न होते हैं परंतु निरतिचार तप पालनेपर कोई भी विघ्न उत्पन्न होता नहीं अर्थात् विघ्नके विना ही तपश्चरणसे स्वर्गादि फल मिलता है तप में निर्विघ्न फल देना गुण है ऐसा इस गाथासे सिद्ध होता है.

---

जणणमरणादिरोगादुरस्स सुतवो वरोसधं होदि ॥
रोगादुरस्स अदिविरियमोसध सुप्पउत्तं वा ॥ १४६१ ॥

मृत्युजन्मजरार्तस्य तपः सुखविधायकम् ॥
महारोगातुरस्येव भैषज्यं वीर्यसंयुतम् ॥ १५२० ॥

विजयोदया—जणणमरणादिरोगादुरस्स जन्ममरणाद्यापीडितस्य सुतपो वरौषधं भवति। रोगपीडितस्य सुप्रयुक्तमतिवीर्यमौषधमिव। जननमरणादीना विनाशकत्व तत्कारणकर्मविनाशादनेनाख्यायते ॥

मूलारा—वरोसध जननमरणादिरोगकारणकर्मापहारकत्वात् ॥

अर्थ—जन्म, मरण वगैरह रोगोंसे पीडित इस प्राणीसे उतम तप उत्कृष्ट औषधके समान हितकर है जैसे रोगसे पीडित मनुष्यका रोग उत्तम औषधीके सेवनसे नष्ट होता है वैसे तपसे जन्ममरणादि रोगोंका नाश होता है. तपसे जन्ममरणके कारणभूत कर्मका नाश होता है अत· कारणका नाश होनेसें कार्यकाभी नाश होगाही.

---

संसारमहाडाहेण डज्झमाणस्स होइ सीयधरं ॥
सुतवोदाहेण जहा सीयघरं डज्झमाणस्स ॥ १४६२ ॥

संसारस्याविषह्येन ग्रीष्मकस्येव भास्वतः ॥
तापेन तप्यमानस्य तपो धारागृहायते ॥ १५२१ ॥

विजयोदया—संसारमहाडाहेण संसारमहादाघेन दह्यमानस्य तपो भवति जलगृहं। यथा दह्यमानस्य सूर्यांशुभिर्धारागृहं। संसारिकदुःखनिर्मूलनकारिता तपसोऽनेन सूच्यते ॥

मूलारा—सीदघरं धारागृहम्। तीव्रग्रीष्मार्करश्मिक्रान्ततापस्येव संसारमहादुःखस्य निर्मूलकत्वात् ॥

अर्थ—जैसे सूर्यके प्रचंड किरणोंसे संतप्त मनुष्य का शरीरदाह धारागृहमे नष्ट होता है वैसे संसारके महादाहसे दग्ध होनेवाले भव्योंके लिये तप जलगृहके समान शांति देनेवाला है तपमें संसारिक दुःख निर्मूलन करना यह गुण है ऐसा यह गाथा कहती है.

---

णीयल्लओ व सुतवेण होइ लोगस्स सुप्पिओ पुरिसो ॥
मायाव होइ विस्सणिज्जो सुतवेण लोगस्स ॥ १४६३ ॥

विदधानस्तपो भक्त्या निरालस्यो विधानतः ॥
देशांतरमपि प्राप्त स बंधुरिव गृह्यते ॥ १५२२ ॥

विजयोदया—णीयल्लओ व बंधुरिव लोकस्य नितरां प्रियो भवति पुरुषः। शोभनेन तपसा सर्वजगत्प्रियता करोति तप इत्यनेन आख्यातं भवति। मादाव होइ विस्सणिज्जो मातेव विश्वसनीयो भवति लोकस्य। सर्वजगद्विश्वास्यत्वं तपःसपाद्यमनेन कथ्यते ॥

मूलारा—स्पष्टम् ॥

अर्थ—उत्तम तप करनेसे तपस्वी मुनि-पुरुष बंधुके समान सर्व लोगोंको अतिशय प्रिय होता है. उत्तम तपमें सर्व जगत्प्रियता प्राप्त होती है ऐसा इस गाथामे सिद्ध होता है. माताके समान तप करनेवाला सर्व लोगोंको विश्वसनीय होता है. तपका सर्व जगद्विश्वसनीयता गुण इस गाथामें कहा गया है

---

कल्लाणिड्ढिसुहाइं जावदियाइं हवे सुरणराणं ॥
जं परमणिव्वुदिसुहं व ताणि सुतवेण लब्भंति ॥ १४६४ ॥

मातेवास्ति सुविश्वास्यः पूज्यो गुरुरिवाखिलैः ॥
महानिधिरिव ग्राह्यः सर्वत्रैव तपोधनः ॥ १५२३ ॥
लभ्यंते नरदेवानां सर्वाः कल्याणसंपदः ॥
परमं सिद्धिसौख्यं च कुर्वता निर्मलं तपः १५२४

विजयोदया—कल्लाणिड्ढिसुहाइं कल्याणानि स्वर्गावतरणादीनि। ऋद्धयो विभूतयश्चक्रलाञ्छनानां अर्द्धचक्रवर्तिनां सुखानि च यानि देवाना मनुष्याणा च, यच्च परमनिर्वृतिसुखं तानि शोभनेन तपसा लभ्यते॥

मूलारा—कल्लाण स्वर्गावतरणादीनि ॥ इड्ढि चक्रवर्त्यादिविभूतयः ॥

अर्थ—स्वर्गसे चयकर माताके गर्भमें आना, मेरु पर्वतपर इंद्रके द्वारा अभिषेक किया जाना इत्यादिक कल्याणिकोंकी प्राप्ति तपसे होती है. अनेक ऋद्धि संपत्ति, सकल चक्रवर्ति और अर्द्धचक्रवर्तिके सुख भी इससे जीवको मिलते हैं. और मनुष्योंके जो सुख हैं वे मिलते हैं और मुक्तिसुख भी इससे मिलता है

---

कामदुहा वरधेणू णरस्स चिंतामणिव्व होइ तओ ॥
तिलओव्व णरस्स तओ माणस्स विहूसणं सुतओ ॥ १४६५ ॥
चिन्तामणिस्तपः पुंसो धेनुः कामदुघा तपः ॥
तिलकोऽस्ति तपो भव्यस्तपो मानविभूषणम् ॥ १५२५ ॥

विजयोदया—कामदुहा कामदुघा वरधेनुः, चिंतामणिश्च तप यदभिलषितं तस्य दानात्। तिलकाख्यालंकारो नरस्य शोभनं तप ,मानस्य विभूषण च। तपसा हि सर्वेण जगता मान्यस्य मान शोभते इति ॥

मूलारा—माणस्स विभूसण। तपसा हि सर्वजगन्मान्येन मानः शोभते ॥

अर्थ—तप इच्छित पदार्थ देता है अत वह कामधेनु और चिंतामणि रत्नके समान माना गया है. तिलक नामक अलंकार से जैसे मनुष्य सुंदर दीखता है वैसा सुदर तप मानका अलंकार है. तपसे मनुष्य जगन्मान्य होता है अतः उसका मान शोभने लगता है

---

होइ सुतवो य दीओ अण्णाणतमंधयारचारिस्स ॥

सव्वावत्थासु तओ वड्ढदि य पिदा व पुरिसस्स ॥ १४६६ ॥

अज्ञानातिमिरोच्छेदि जायते दीपकस्तपः ॥

पितेव सर्वावस्थासु करोति नृहितं तपः ॥ १५२६ ॥

विजयोदया—होइ सुतओ य दीओ सम्यक्तप' प्रदीपो भवति अज्ञानतमसि महति संचरतः। एतेन जगतोऽज्ञानाख्यं तमो विनाशयति तप इति सूचित ॥ सर्वावस्थासु हिते तपो वर्तते पितेव पुंस ॥

मूलारा—अण्णाणतमा प्रकृष्टमज्ञानं। तद्धि तपसा विनाश्यते तत्कारणकर्मक्षपणात् ॥

अर्थ—अज्ञानरूप अंधकारमें संचार करनेवाले इस जगतको उत्तम तप दीपकके समान है. अर्थात् अज्ञान नामका अंधकार तपसे नष्ट होता है ऐसा सूचित हुआ सपूर्ण अवस्था में तप पिता के समान हितकर ही है.

---

विसयमहापंकाउलगड्डाए संकमो तवो होइ ॥

होइ य णावा तरिदुं तवो कसायातिचवलणदिं ॥ १४६७॥

विभीमविषयांभोधेस्तपो निस्तारणे प्लवः

तप उत्तारकं ज्ञेयं विभीमविषयावटात् ॥ १५२७॥

विजयोदया—विसयमहापकाउलगड्डाए विषयो महापकाकुलगर्त इव दुस्तरत्वात्। तस्मिन् संक्रमो भवति। तदुत्तरणे हेतुर्भवति तप। तपो नौरुल्लघयितु कषायातिचपलनदीं ॥

मूलारा—गड्डाए गर्ते अवटे। लघुनद्यामित्यन्यः। संकमो सेतुबधः। अदिचवलणदिं महानदीं।

अर्थ—ये पचेंद्रियोंके विषय जिसमें अतिशय कीचड है ऐसे गड्ढोंके समान हैं. कीचड युक्त गड्ढोंमें फसा हुआ आदमी उसमें से निकलकर बाहर आना अतिशय कठिन कार्य है वैसे ही ये इंद्रियविषय भी हैं परतु तपके सामर्थ्यसे इन विषयरूप गड्ढोंसे मनुष्य निकल सकता है कषायरूपी अतिचपल नदी को उल्लंघनमें तप नौकाके समान है

---

फलिहो व दुग्गदीणं अणेयदुक्खावहाण होइ तवो ॥
आमिसतण्हाछेदणसमत्थमुदकं व होइ तवो ॥ १४६८ ॥
इंद्रियार्थमहातृष्णाच्छेदक सलिलं तपः ॥
दुर्गतीनामगम्यानां निषेधे परिघस्तपः ॥ १५२८ ॥

विजयोदया—फलिहो व दुग्गदीण दुर्गतीना परिघ इव। कीदृशा दुर्गतीना ? अनेकदु.खावहाना । किं च विषयतृष्णाच्छेदनसमर्थं च तप. उदकमिव तृष्णाच्छेदने ॥

मूलारा—फलिहो अर्गला। आमिसतण्हा विषयगृद्धिः । आहारगृद्धिरित्यन्यपक्षे तण्हा पिपासा ॥

अर्थ—अनेक दुःखोंको उत्पन्न करनेवाली दुर्गतिओंको तप अर्गलाके समान है अर्थात् तप करनेवाले मनुष्यको दुर्गतिका बंध होता नहीं है पानीसे जैसी प्यास उपशांत होती है वैसी तपसे तृष्णा—लोभ नष्ट होती है.

---

मणदेहदुक्खवित्तासिदाण सरणं गदी य होइ तवो ॥
होइ य तवो सुतित्थं सव्वासुहदोसमलहरणं ॥ १४६९ ॥
मनःकायासुखव्याघ्रत्रस्तानां शरणं तपः ॥
कल्मषाणामशेषाणां तीर्थं प्रक्षालने तपः ॥ १५२९ ॥

विजयोदया—मणदेहदुक्खवित्तासिदाण मानसाना शरीराणा दु खाना ये वित्रस्तास्तेषा शरण गतिश्च तप । भवति च तपस्तीर्थं सर्वाशुभदोषमलनिरासकारि ॥

मूलारा—वित्तासदाण वित्रस्तानाम् ॥ सरण त्राण । गदी आश्रयणीयं । सुतित्थ नद्यादिस्नानस्थानम । असुहदोस पापकर्मास्रवकारिणो रागादयः ॥

अर्थ—मानसिक और शारीरिक दुःखोंसे जो दु:खित हैं उनको तपही रक्षक है और उपाय है. यह तप सर्व अशुभ परिणामरूप मलको दूर करनेमें तीर्थके समान है.

---

संसारविसमदुग्गे तवो पणट्ठस्स देसओ होदि ॥
होइ तवो पच्छयणं भवकंतारम्मि दिग्घम्मि ॥ १४७० ॥

तपः संसारकांतारे नष्टानां देशकं यत॰ ॥
दीर्घे भवपथे जन्तोस्तपः संबलकायते ॥ १५३० ॥

विजयोदया—संसारविसमदुग्गे ससारो विपमदुर्ग इव दुरुत्तरणीयत्वात् । तस्मिन्प्रणष्टस्य दिङ्मूढस्य । तवो - देसगो होदि तप उपदेष्टा भवति । ससारविपमदुर्गमुत्तारयतीति । होदि तवो पच्छदणं भवति तप पथ्यदन भवकातारस्मि शवाटव्या । दिग्घम्मि दीर्घे ॥

मूलारा—विसमदुग्गे दुरुत्तरारण्ये । पणट्ठस्स दिङ्मूढस्य । देसओ मार्गदेशक॰ । पच्छदणं पथ्यदन शंबलं । कतारे दुर्गममार्गे ॥

अर्थ—जैसे महारण्यमें प्रवेश किया हुआ मनुष्य दिङ्मूढ होता है, उससे निकलना कठिन होता है. वैसा यह संसारभी महावन के समान दुरुत्तर है. यह तप उसको उपदेशक है अर्थात् संसारवनसे वह तप प्राणीको निकालता है यह तप इस दीर्घसंसारवनमें मार्गमें भक्षण करने योग्य कलेवाके समान है.

---

रक्खा भएसु सुतवो अब्भुदयाणं च आगरो सुतवो ॥
णिस्सेणी होइ तवो अक्खयसोक्खस्स मोक्खस्स ॥ १४७१ ॥

श्रेयसामाकरो ज्ञेयं भयेभ्यो रक्षकं तपः ॥
सोपानमारुरुक्षूणामबाध सिद्धिमंदिरम् ॥ १५३१ ॥

विजयोदया—रक्खा भएसु सुतवो भयेषु रक्षा सुतप । अभ्युदयाना वाकर. सुतप॰ । मोक्षस्य अक्षयसुखस्य निश्रयणी भवति तप ॥

मूलारा—स्पष्टम् ॥

अर्थ—यह तप भयमें जीवका रक्षण करता है यह सुतप अभ्युदय का आकर है अर्थात् स्वर्गादिसुखोंका उत्पत्तिस्थान है और अक्षय सुख जिसमें है ऐसे मोक्षके लिये यह तप नसेनीके समान है.

---

तं णत्थि जं ण लब्भइ तवसा सम्मं कएण पुरिसस्स ॥
अग्गीव तणं जलिओ कम्मतणं डहदि य तवग्गी ॥ १४७२ ॥

तन्नास्ति भुवने वस्तु तपसा यन्न लभ्यते ॥
तपसा दह्यते कर्म वह्निनेव तृणोत्करः ॥ १५३२ ॥

विजयोदया—तण्णत्थि तन्नास्ति यन्न लभ्यते तपसा सम्यक्कृतेन । तपोऽग्नि कर्मतृण दहति तृणमिवाग्नि. प्रज्वलित. ॥

मूलारा—पुरिसस्स पुरुषेण । अथवा पुरुषस्य कर्मतृणमिति संबध. ॥

अर्थ—निर्दोष तपसे जो प्राप्त न होगा ऐसा पदार्थ जगतमें है नहीं अर्थात् तपसे पुरुषको सर्व उत्तम पदार्थोंकी प्राप्ति होती हैं जैसे प्रज्वलित अग्नि तृणको जलाती है वैसे तपरूप अग्नि कर्मरूप तृणको जलाती है.

---

सम्मं कदस्स अपरिस्सवस्स ण फलं तवस्स वण्णेदुं ॥
कोई अत्थि समत्थो जस्स वि जिब्भासयसहस्सं ॥ १४७३ ॥

चिंतितं यच्छतो वस्तु सर्वं चिंतामणेरिव ॥
तपसः शक्यते वक्तुं न माहात्म्यं कथंचन ॥ १५३३ ॥

विजयोदया—सम्मं कदस्स सम्यक् कृतस्य निरास्रवस्य तपस फल वर्णयितु न कश्चित्समर्थोऽस्ति जिह्वा- शतसहस्र यद्यप्यस्ति ॥

मूलारा—सम्मं कदस्स निरास्रवस्य । अपरिस्सवस्स अखंडितस्य ॥

अर्थ—उत्तम प्रकारसे किया गया और कर्मास्रव रहित तपका फल वर्णन करनेमें जिसको हजार जिह्वा है ऐसा भी कोई शेषादि देव समर्थ नहीं है.

---

एवं णादूण तवं महागुणं संजमम्मि ठिच्चाणं ॥
तवसा भावेदव्वा अप्पा णिच्चं पि जुत्तेण ॥ १४७४ ॥

इति विलोक्य तपःफलमुत्तमं विमलवृत्तनिवेशितमानसः ॥
तपसि पूतमतिर्यतते यतिः कुतपसः स फले विगतादरः॥ १५३४ ॥

विजयोदया—एव णादूण एवं ज्ञात्वा तपो महोपकारि सयमे स्थित्वा तपसा भावयितव्य आत्मा नित्यमपि उपयुक्तेन ॥

उपसहारमाह—

मूलारा—ठिच्चाणं स्थित्वा । जुत्तेण उपयुक्तेन ॥

अर्थ—इस प्रकार तप महा उपकारक है ऐसा जानकर संयममें स्थिर होकर हमेशा उपयुक्त तपके द्वारा आत्माका अभ्यास करना चाहिए।

---

जह गहिदवेयणो वि य अदयाकज्जे णिउज्जदे भिच्चो ॥
तह चेव दमेयव्वो देहो मुणिणा तवगुणेसु ॥ १४७५ ॥

तपःक्रियायामनिश स्वविग्रहो नियोजनीयो यतिना हितैषिणा ॥
नियोज्यते किं न गृहीतवेतनो मनीषिते कर्मणि न स्वचेटकः ॥ १५३५ ॥

विजयोदया—जह गहिदवेयणो वि य यथा गृहीतवेतनोऽपि न दयाकार्ये नियुज्यते भृतकः । तथैव दमितव्यो देहो मुनिना तपोगुणेपु । उत्तरगूण ॥

मूलारा—गहिदवेदणो गृहीत वेतनं कर्ममूल्यं येन । अदयाए निर्दयं । भदगो भृतकः कर्मकर' । दमेदव्वो क्लेश्यः । तवगुणेसु तपोभेदेष्वनशनादिपु । तपस्युद्यमः ॥

अर्थ—जिसको वेतन दिया है ऐसे नोकरको हमेशा कार्यमें नियुक्त करना चाहिए उसके ऊपर दया नहीं करना चाहिए, वैसे यह देह मुनिके द्वारा तपोगुणमें हमेशा लगाना चाहिये

---

इच्चेव समणधम्मो कहिदो मे दसविहो सगुणदोसे ॥
एत्थ तुममप्पमत्तो होहि समण्णागदसदीओ ॥ १४७६ ॥

गुणैरशेषैः कलिते मनोरमैर्निरस्तदोषे कथिते तपोधनैः ॥
सदात्र धर्मे शिवसौख्यकारणे प्रमादमुक्तैः क्रियतां महादरः ॥ १५३६ ॥
इति तपस क्रमः।

विजयोदया—इच्चेव समणधम्मो इत्येव श्रमणधर्मं दशविधः सगुणदोष कथितो मया। एत्थ तुममप्पमत्तो होदि अध दशविधे धर्मे त्वमप्रमत्तो भव। समागतस्मृतिक इति गणिना स्वशिक्षापरिसमाप्तिरादर्शिता॥

अधुना सूरिः स्वशिक्षासमाप्तिमादर्शयन्नुपदिष्टार्थसारणद्रढिमनि सन्यासिनं प्रगुणयति—

मूलारा—इच्चेस इत्येपः। मे मया। दसविधो उत्तमक्षमादीना। यथास्थान पूर्वनिरूपणात्। तुमं त्व। समागदढसदीओ समागतदृढस्मृतिकः सम्मुखप्रबलस्मरणः। समण्णागदसदीओ इति पाठे समागतस्मृतिक इत्यर्थमाहुः॥

अर्थ—इस प्रकार मैंने दस प्रकारके धर्मका उनके गुण और दोषोंसहित वर्णन किया. इस दशविध धर्ममें हे क्षपक! तू हमेशा प्रमादरहित प्रवृत्ति कर जिसको स्मृति है ऐसे क्षपकको इस प्रकार उपदेश देकर उपदेशकी आचार्यने समाप्ति की है.

---

तो खवगवयणकमलं गणिरविणो तेहिं वयणरस्सीहिं ॥
चित्तप्पसायविमलं पफुल्लिदं पीदिमयरदं ॥ १४७७ ॥

क्षपकाननराजीवं ततो भाति विकाशितम् ॥
हतमोहतमस्कांडैः सूरिवाक्यमरीचिभिः ॥ १५३७ ॥

विजयोदया—तो खवगवदणकमल तत शिक्षानतर तस्य क्षपकस्य वदनकमल प्रफुलित सूरिधर्मरश्मेस्तैर्वचनरश्मिभि चित्तप्रसादविमल प्रीतिमकरंद ॥

अथ द्वादशगाथाभिश्चूलिकामाचष्टे तत्रादौ निर्यापकाचार्यसदुपदेशसंपादितं क्षपकस्य सभायाश्च धर्मरसास्वादनातिशयं गाथाद्वयेन व्यक्तानुभावेन ग्रंथकृत्कथयति—

मूलारा—तो शिक्षानंतर। तेहिं श्रुतानधारितैः। रस्सीहिं रश्मिभिः। विमलं विवर्णरहितं। पफुल्लिदं विकसितं॥

अर्थ—आचार्यरूप सूर्यके उपदेशरूप किरणोंसे क्षपकका मुखकमल प्रफुल्लित होता है. चित्त प्रसन्नतासे निर्मल होकर उसमेंसे प्रीतिरूपी मकरद वहने लगता है.

---

वयणकमलेहिं गणिअभिमुहेहिं सावत्थिदत्थिपत्तेहिं ॥

सोभदि ससभा सूरोदयम्मि फुल्लं व णलिणिवणं ॥ १४७८ ॥

सूरेर्भाति प्रभावेण तत्सदो मुखपंकजैः ॥

सरोवरमिवाकीर्णं पद्मैर्विकसितै रवेः ॥ १५३८ ॥

विजयोदया—वयणकमलेहिं वदनकमलै यतीना गणिनोऽभिमुखे विस्तृताक्षिपत्रै सा सभा शोभां वहति स्म । सूर्योदये पुष्पितनलिनवनमिव ॥

मूलारा—सोभदि शोभते स्म । सोहदि य इति पाठे तत्कालापेक्षया वर्तमानता । उक्तं च—

गुरु येन मुखांभोजैर्विस्तृताक्षिदलैःसता ॥

शोभति स्मोदय भानो॰ फुल्ल पद्मवनं यथा ॥

अर्थ—आचार्यके समक्षमें जिनके नेत्रकी पापनी विस्मित हुई है ऐसे यतिओंके मुखकमलोंसे वह मुनि सभा सूर्योदयमें प्रफुल्लित कमलवनके समान शोभा धारण करती है

---

गणिउवएसामयपाणएण पल्हादिदम्मि चित्तम्मि ॥

जाओ य णिव्वुदो सो पादूणय पाणयं तिसिओ ॥ १४७९ ॥

प्राप्योपदेशपीयूषं क्षपकोऽजनि निर्वृतः ॥

समस्तश्रमविध्वंसि तृषार्त इव पानकम् ॥ १५३९ ॥

विजयोदया—गणिउवएसामयपाणएण गणिन उपदेशामृतपानकेन प्रल्हादिते चित्ते जातोसौ सुष्ठु निर्वृतः तृषित. पानकं पीत्वेव ॥

गुरुपदेशकृता क्षपकस्य निर्वृतिं दृष्टातेन स्पष्टयति—

मूलारा—अमदपाणएण अमृतपानकेन ॥

अर्थ-जैसे पानकका माशन कर प्यासा हुआ मनुष्य आनंदित होता है वैसे निर्यापकाचर्यके उपदेशामृत पानकको पीकर अंतःकरण प्रसन्न होनेसे यह क्षपक खूब संतुष्ट होगया

---

तो सो खवओ तं अणुसट्ठिं सोऊण जादसंवेगो ॥
उट्ठित्ता आयरियं वंदइ विणएण पणदंगो ॥ १४८० ॥

ततोऽमुं शासनं श्रव्यं श्रुत्वा संविग्नमानसः ॥
उत्थाय वंदते सूरिं स नम्रीकृतविग्रहः ॥ १५४० ॥

विजयोदया—तो सो खवगो ततोऽसौ क्षपक तदनुशासन श्रुत्वा जातसंवेग उत्थाय आचार्यं वदते विनयेन प्रणताङ्ग ॥

तदनुशिष्टिश्रवणोत्पन्नधर्मतत्फलदर्शनानुरागेण क्षपकेण विधेया निर्यापकाचार्यसपर्याचर्यां दर्शयति—

मूलारा—त ता

अर्थ-आचार्यका उपदेश सुनकर जिसको धर्ममें अतिशय श्रद्धा हुई है ऐसा वह क्षपक नम्र होकर, ऊठकर आचार्यके चरणोंको विनयसे वदन करता है

---

भंते सम्म णाणं सिरसा य पडिच्छिदं मए एदं ॥
जं जह उत्तं तं तह काहेत्ति य सो तदो भणइ ॥ १४८१ ॥

तवेमां देशनां कृत्वा शेषामिव शिरस्यहम् ॥
यथोक्तमाचरिष्यामि पराजितपरीषहः ॥ १५४१ ॥

वियोदया—भत्ते सम्म णाण भगवन् सम्यग्ज्ञान पतच्छिरसा मया परिगृहीत । यद्यथोक्त भवद्भिस्तथा करिष्यामि इति वदति ॥

वंदनानतरकरणीयं क्षपकस्य गुरेरग्रे शासनस्वीकारपुरःसर तदर्थानुष्ठानप्रतिज्ञाक्रममाह—

मूलारा—भते भगवन् । अण आज्ञा । एदं इयं । काहेत्ति करिष्यामीति ॥

अर्थ—हे भगवन् ! आपने जो सम्यग्ज्ञानका उपदेश मेरेको दिया है.उसे मैं मस्तक नम्र कर ग्रहण करता हूं आपने जो जैसा कहा है वैसी ही मैं प्रवृत्ति करूंगा.

---

अप्पा णिच्छरदि जहा परमा तुट्ठी य हवदि जह तुज्झ ॥
जह तुज्झ य संघस्स य सफलो हु परिस्समो होइ ॥ १४८२ ॥

यथा मे निस्तरत्यात्मा तुष्टिरस्ति यथा तव ॥
संघस्य सर्वस्य यथा तवास्ति सफल' श्रमः ॥ १५४२ ॥

विजयोदया—अप्पा णिच्छरदि जहा अहं यथा निस्तीर्णो भवामि संसारात् । यथा युष्माक परमा तुष्टिर्भवति । भवता संघस्य चास्मदनुग्रहे प्रवृत्ताना श्रमस्य फल भवति ॥

मूलारा—अप्पा णित्थरदि अयं संसारार्णवान्निस्तीर्णो भवामीत्यर्थः । तुज्झं युष्माकम् ॥

अर्थ—इस ससारसे मैं जिससे उत्तीर्ण होउगा, जिससे आपको संतोष उत्पन्न होगा, मेरे उपर अनुग्रह करने में उद्युक्त हुए आपका और सघका परिश्रम जिससे सफल होगा ऐसे उपायका मैं अवलम्ब करूंगा.

---

जह अप्पणो गणस्य य संघस्स य विस्सुदा हवदि कित्ती ॥
संघस्स पसायेण य तहहं आराहइस्सामि ॥ १४८३ ॥

यथात्मनो गणस्यापि कीर्तिरस्ति प्रथीयसी ॥
अहमाराधयिष्यामि तथा संघप्रसादतः ॥ १५४३ ॥

विजयोदया—जह अप्पणो गणस्स यथा मम गणस्य सघस्य च कीर्तिर्विश्रुता भवति तथाहमाराधयिष्यामि सघस्य प्रसादेन ॥

मूलारा— अप्पणो ममेत्यर्थः ॥

अर्थ—मेरी गणकी, और सघकी जिस उपायसे कीर्ति प्रसिद्ध होगी, गणकी कृपासे मैं उस उपायका आश्रय कर रत्नत्रयाराधन करूगा

---

धीरपुरिसेहिं जं आयरियं जं च ण तरंति कापुरिसा ॥
मणसा वि विचिंतेदुं तमहं आराहणं काहं ॥ १४८४ ॥

याराधिता महाधीरैरधीरैर्मनसापि नो ॥
अस्ताघां साधयिष्यामि देवीमाराधनामहम् ॥ १५४४ ॥

विजयोदया—धीरपुरिसेहिं धीरै पुरुषैर्या आचरिता, या च शक्नुवन्ति कापुरुषा मनसापि न चिंतयितु तादृशीमाराधनामह करिष्यामि ॥

मूलारा—ण तरन्ति न शक्नुवंति । काहं करिष्यामि ॥

अर्थ—जिसका वीरपुरुषोंनेही आचरण किया है, धैर्यहीन पुरुष जिसको धारण करनेमें बिलकुल असमर्थ हैं ऐसी आराधानाका हे प्रभो ! मैं पालन करूंगा

---

एवं तुज्झं उवएसामिदमासादइत्तु को णाम ॥
बीहेज्ज छुहादीणं मरणस्स वि कायरो वि णरो ॥ १४८५ ॥

तवोपदेशपीयूपं पीत्वा को नाम पावनम् ॥
विभेतीह क्षुदादिभ्य· कातरोऽपि नर· प्रभो १५४५ ॥

विजयोदया—एव तुज्झ एय भवतामुपदेशामृतमास्वाद्य को नाम विभेति कातरोऽपि नरः क्षुधादीना मृत्योर्वा॥

मूलारा—असादइत्तु आस्वाद्य । अत्र महाघोरपरीपहेभ्यो मरणाद्वा न भीतिः करिष्यत इति प्रतिज्ञा गम्यते ॥

अर्थ—उपर्युक्त आपके उपदेशामृतका आस्वाद लेकर कोनसा भययुक्त पुरुपभी क्षुधादिकसे और मरणसे डरेगा ? अर्थात् भययुक्त पुरुप भी आपका उपदेश सुनकर निर्भय होता है और मृत्युसे भी निडर होकर आराधनाओंका आराधन करता है

---

कि जंपिएण बहुणा देवा वि सइंदिया मह विग्घं ॥
तुम्ह पादोवग्गहगुणेण कादुं ण तरिहंति ॥ १४८६ ॥

पलालैरिव निःसारैर्बहुभिर्भाषितैः किम् ॥
प्रत्यूहकरणे शक्तो न मे शक्रोऽपि निश्चितम् ॥ १५४६ ॥

विजयोदया—किं जपिएण बहुणा किं बहुना जल्पितेन देवा अपि शतमखप्रमुखा मम विघ्नं कर्तुं असमर्था भवत्पादोपग्रहणगुणेन ॥

आराधनानिर्वहणासौष्ठवकाष्ठामातिष्ठते—

मूलारा—सइंदिया शतमुखप्रमुखा. । पादावग्गाहणेण पादप्रसादानुग्रहेण । ण तरिहति न समर्था भविष्यंति ॥

अर्थ—अधिक बोलनेसे क्या मतलब है? इंद्रसहित देवभी आपके चरणानुग्रह होनेपर विघ्न करनेमें असमर्थ होते हैं

---

किं पुण छुहा व तण्हा परिस्समो वादियादि रोगो वा ॥
काहिंति ज्झाणविग्घं इंदियविसया कसाया वा ॥ १४८७ ॥

ध्यानविघ्न करिष्यंति किं क्षुदादिपरीषहाः ॥
कषायाक्षाद्विषो वा मे त्वत्प्रसादमुपेयुष ॥ १५४७ ॥

विजयोदया—किं पुण किं पुन कुर्वन्ति ध्यानस्य विघ्नं क्षुधा वा, तृषा वा, परिश्रमो वा, वातिकादिरोगो वा, इन्द्रियाणां विषया , कषाया वा ॥

मूलारा—वादियादि वातिकपैत्तिकश्लेष्मकादि । काहिंति मनागपि न करिष्यंति इत्यर्थः ॥

अर्थ—क्षुधा, प्यास, परिश्रम, वातादिकसे होनेवाले रोग, इंद्रियोंके विषय और कषाय ये सब मेरे ध्यानमें विघ्न कैसे कर सकेंगे? इंद्रादिक देव भी मेरी आराधनामें बाधा लानेमें असमर्थ हैं फिर ये क्षुद्र उपद्रव मेरा क्या नुकसान कर सकते हैं?

---

ठाणा चलेज्ज मेरू भूमी ओमच्छिया भविस्सिहिदि ॥
ण य हं गच्छमि विगदिं तुज्झ पायप्पसाएण ॥ १४८८ ॥

महामृष्टविशिष्टभोजनप्रियापलेहापि मनोहरान् रसान् ॥ ६ ॥ निषेवितुं रागवशेन कांक्षति यदृच्छया वा न निषेव्य रज्यति रसाननेकानमनोहरानपि न नेच्छति द्वेषवशेन सेवितुं ॥ ७ ॥ निषेव्य न द्वेष्टि यदृच्छयापि च भवेत्स जेता रसनेंद्रियस्य च । मनोज्ञशय्यासनकांतयोषिता, शुभाश्च यः स्पर्शविधीन् मनोहरान् ॥ ८ ॥ न सेवितु रागवशेन वाछति यदृच्छया वा न निषेव्य रज्यति । प्रमर्दनाच्छादनमार्जनानि वा विलेपनाभ्यंजनमार्जनानि च ॥ ९ ॥ शरीरसौख्याय न यश्च सेवते विवृद्धवैराग्ययुतो महायतिः । हिमोष्णभूशैलशिलातृणादिजानशोभनान् स्पर्शविधींश्च सर्वदा ॥ १० ॥ न नेच्छति द्वेष्टि न वाप्युपागतान् त्वगिंद्रियस्यैप भजेद्विजिष्णुतां, रणे रिपूणामिह निर्भयो जयेत् यथेंद्रियाणां जयमास्थितो यतिरिति ॥ ११ ॥ निद्रायाः प्रतिपक्षभूतोऽप्रमादः, अनशनमवमोदर्यं, रसपरित्याग, संसाराद्भीतिर्निद्रादोषचिंता रत्नत्रयेऽनुराग स्वदुश्चरिताना स्मरणेन शोक इत्येवमादिकः । स्नेहप्रमादप्रतिपक्षभावनोच्यते, बंधुताया अनवस्थितत्वभावना, तदर्थानेकारभपरिग्रहप्रवृत्तिचिंता, धर्मविघ्नता, दोषानुप्रेक्षणमित्यादिकं । एवंभूतेनाप्रमादफलकेन प्रवर्तता निरुध्यते । कीरदि फलगेण जहा क्रियते फलकेन यथा । णावाए जलासवणिरोधो नावं जलास्रवनिरोधः ॥

प्रमादास्रव सविस्तरं ब्रवीति—

मूलारा—पावपयोगा विकथादयः पंचदशप्रमादपरिणामाः । अप्पमादफलगेण अप्पमादो विकथादिप्रमादप्रतिपक्षभावना । सफलकमिव प्रमादसंपाद्यकर्मणां प्रतिभटप्रहाराणामिव प्रतिबंधकत्वात् । तत्र विकथाप्रतिपक्षाः सत्यासत्यमृषाभाषास्वाध्यायो ध्यानं च । कषायप्रत्यनीकाः क्षमादयस्तदुदयकारणविमुक्तदेशावस्थानं । तद्दोषापायावद्यभावना च । इंद्रियप्रतिपंथिनस्तत्त्वदर्शनभावना रागद्वेषनिमित्तेंद्रियविषयविविक्तदेशावस्थानंतद्विषयप्रभवरागद्वेषास्मरणं विषयोपलब्धौ तेऽवनादरश्च । निद्राविरोधिनो ऽनशनमवमोदर्यं रसपरित्यागः । संसाराद्भीतिः, सम्यक्त्वाद्याराधने प्रीतिः । स्वदुश्चरणस्मरणानुशोचनं, निद्रादोषानुचिंतनं च । स्नेहविपक्षा बंधुत्वस्यानवस्थितत्वभावनां तदर्थानेकारंभपरिग्रहप्रवृत्तिदोषचिंता धर्मप्रतिबंधकत्वदोषानुप्रेक्षणं च ॥

प्रमादका संवर किस प्रकारसे होता है इसका वर्णन करनेवाली गाथा—

अर्थ—विकथादिक पंधरा प्रमाद हैं इनके द्वारा जो आत्मामें अशुभ परिणाम होते हैं उनको पापप्रयोग कहते हैं. जैसे शत्रुके शस्त्रप्रहारको फलकेस [ ढालसे ] वीर पुरुष रोकते हैं वैसे कर्मोंका संवर चाहनेवाले पुरुष स्वाध्याय, ध्यान इत्यादिक ढालें हाथमें लेकर विकथादि प्रतिपक्षिओंके आघातका निवारण करते हैं. स्वाध्याय और ध्यानमें एकाग्रतारूपी अप्रमादसे-सावधानीसे विकथादि प्रमादका निरोध होनेसे प्रमादजनित कर्मका आस्रव आत्मामें आता नहीं. सत्यभाषा, असत्यमृषा भाषा, स्वाध्याय, ध्यान, एकाग्रता ये विकथा प्रमादके प्रतिपक्षी हैं

क्षमा, मार्दव, आर्जव, और संतोप ये कषाय नामक प्रमाद के शत्रु हैं ज्ञानका हमेशा अभ्यास करना, रागद्वेप उत्पन्न करनेवाले इंद्रियोंके विषयोंसे अलग होकर एकान्त प्रदेशमें रहना, ज्ञानसे मनको स्वस्वरूपमें एकाग्र करना, इद्रिय विषयोंसे उत्पन्न होनेवाले रागद्वेषोंका स्मरण न करना, विषयप्राप्ति होनेपर उनमें आदर न करना, ये सब कारण इद्रियप्रमादके शत्रु हैं इन विषयोंका वर्णन इस प्रकार हैं. १ रागभावसे युक्त होकर प्रमादरहितमुनि सुंदर स्त्रीके अंग नहीं देखते हैं. अथवा यदृच्छासे देखकर उनपर अनुरक्त नहीं होते हैं द्वेपके वश होकर वे अशुभरूप देखना चाहते नहीं है ऐसा नहीं. अर्थात् अशुभरूप देखनेपर उनके मनमें द्वेपभावना और सुंदररूप देखनेपर राग भावना उत्पन्न नहीं होती है यदृच्छासे अशुभरूप देखकर भी वे द्वेप नहीं करते हैं ऐसे मुनिओंने नेत्रेंद्रियोंको जीत लिया है ऐसा समझना. उत्तम गायन और वाद्यके मनोहर स्वर और उत्तम युवतिओंके–स्त्रियोंके कंठमेसे निकले हुये मधुर भाषण जो आदरसे सुननेकी इच्छा नहीं रखते हैं और यदृच्छासे सुन पडनेपर उनमें आसक्त नहीं होते हैं तथा अनेक अमनोहर–कर्कश शब्द सुननेपरभी जिनको क्रोध आता नहीं है वे मुनि कर्णको जीतनेवाले समझने चाहिये. ३ कालागुरु, कुष्ठ; केशर, तमालपत्र, कमल, चंपक वगैरहके मनोहर सुवासको जो आदरसे चाहते नही हैं यदृच्छासे ऐसे पदार्थोंका सुवास प्राप्त होनेपर जो उसमें आसक्त होते नहीं

तथा अशुभ गधका संबन्ध होनेपर जो उससे द्वेप नहीं रखते हैं अथवा शुभगधका सेवन करनेपर भी जो उसमें आसक्त नहीं होते हैं. वे मुनिराज घ्राणेंद्रियको जीतनेवाले समझने चाहिये जो अतिशय सुंदर और विशिष्ट मधुर भोजनोंके रसमें लोलुप नहीं होते हैं अथवा यदृच्छासे सेवन करके उसमें आसक्त नहीं होते हैं. अमनोहर रसोंकी सेवा करनेसे मनमें द्वेप भी उनको नहीं उत्पन्न होता हैं यदृच्छासे अमनोहर रस सेवन करनेका प्रसग आपडनेपर जिनको द्वेप उत्पन्न नहीं होता है वे रसनेन्द्रियजेता माने जाते हैं.

सुन्दर शय्या, सुंदर स्त्रिया, और शुभ स्पर्श ये मन हरण करते हैं. परतु मुनि रागवश होकर उनका सेवन करनेकी इच्छा नहीं रखते हैं यदृच्छासे सुन्दरस्पर्शोंका सेवन करनेसे अनुरक्त नहीं होते हैं मुनि मर्दन करना, वस्त्रसे अंगको ढकना, अंगको स्पर्श करना, विलेपन लगाना, आंखोंमें अंजन लगाना, ये कार्य नहीं करते हैं इन कृत्योंसे शरीरको सुख होता है परंतु वैराग्य युक्त मुनीश्वर इनसे विरक्त रहते हैं. शीतस्पर्श, उष्णस्पर्शसे युक्त ऐसी भूमि, पर्वत, शीला और तृण इत्यादिकोंके अमनोहर स्पर्शके विषयमें वे द्वेष नहीं करते हैं. जो, मुनि अच्छे

स्पर्शयुक्त पदार्थ की इच्छा नहीं करते हैं और अशुभ स्पर्शके पदार्थ प्राप्त होनेपर द्वेष भी नहीं करते हैं वे स्पर्शनेंद्रियजयी माने जाते हैं जैसे निर्भय वीर पुरुष युद्धमें शत्रुको जीतता है वैसे ये महामुनि निर्भय और वैराग्ययुक्त इंद्रियों को जीतते हैं

निद्राके प्रतिपक्षभूत अप्रमाद ये हैं—अनशन, अवमोदर्य, रसोंका त्याग करना, ससारसे भययुक्त रहना निद्राके दोषोंका विचार करना, रत्नत्रयमें प्रीति रखना, अपने दुष्कृत्योंका स्मरण कर शोक करना

स्नेह के प्रतिपक्षी—बंधुगण अस्थिर हैं, उनके लिये अनेक आरंभ परिग्रह करनेकी चिंता होती है जिससे नरकादि कुगतिकी प्राप्ति होती है धर्ममें बंधुगण विघ्न उपस्थित करते हैं इत्यादिक दोषोंका विचार करनेसे स्नेह प्रमादका नाश होता है

इस प्रकार अप्रमादरूपी ढाल हाथमें लेकर यति प्रमादरूपी शत्रुसे लडते हैं. जैसे नौकाका छिद्र बंद करनेसे जल नहीं आता है वैसे अप्रमाद प्रवृत्तिसे प्रमाद जनित आगमन बंद होता हैं.

---

गुत्तिपरिखाइगुत्तं संजमणयरं ण कम्मरिउसेणा ॥
बंधेइ सत्तुसेणा पुरं व परिखादिहिं सुगुत्तं ॥ १८४० ॥

कर्मभिः शक्यते भेत्तुं न चारित्रं कदाचन ॥
सम्यग्गुप्तिपरिक्षिप्तं विपक्षैरिव पत्तनम् ॥ १९१२

विजयोदया—गुत्तिपरिखाइगुत्तं गुप्तिपरिखाभिर्गुप्तं, संयमनगरं कर्मरिपुसेना न भंक्तुं शक्नोति । परिखादि-[illegible] शत्रुसेनेवेति । गुप्ते संवरताख्याता ॥

[illegible] संवरतामाख्याति—

[illegible] मनसि ।

[illegible] रक्षित नगरका शत्रुसेना नाश नहीं कर सकती वैसे गुप्तिरूपी [illegible] कर्मरूप शत्रु के द्वारा ध्वस्त नहीं किया जाता है

लवने सति । संवर[illegible]

समिदिदिढणावमारुहिय अप्पमत्तो भवोदधिं तरदि ॥
छज्जीवणिकायवधादिपावमगरेहिं अच्छित्तो ॥ १८४१ ॥

गुणबंधनमारुह्य संयतः समितिप्लवं ॥
हिंसादिमकराग्रस्तो जन्मांभोधिं विलंघते ॥ १९१३ ॥

विजयोदया—समिदिदिढनावमारुहिय समितिसंज्ञिता दृढनावमारुह्य । अप्पमत्तो अप्रमत्तो भवोदधिं तरति । षड्जीवनिकायवधादिपापमकरैरस्पृष्ट' ॥ एतेन समितं संवरताख्याता ॥

समितीना सवरत्वमाह—

मूलारा— अच्छिक्को अस्पृष्टः ॥

अर्थ—जो समितिरूपी दृढ नावमें आरोहण करता है वह अप्रमत्तमुनि षट्कायजीवोंका वध, असत्य भाषण इत्यादि पापरूप मगरोंसे पीडित नहीं होता है. और वह सुखसे संसारसमुद्रसे उत्तीर्ण होता हैं. समितीसे सवर होता है यह इस सूत्रसे सिद्ध हुआ

---

दारेव दारवालो हिदये सुप्पणिहिदा सदी जस्स ॥
दोसा धंसंति ण तं पुरं सुगुत्तं जहा सत्तू ॥ १८४२ ॥

द्वारपाल इव द्वारे यस्यास्ति हृदये स्मृतिः ॥
दूषयंति न तं दोषा गुप्तं पुरमिवारयः ॥ १९१४ ॥

विजयोदया—दारेव दारवालो द्वारे द्वारपाल इव । हृदये सम्यक्प्रणिहिता वस्तुतत्वाना स्मृतिर्यस्य त दोषा नाभिभवंति पुरं सुगुप्त शत्रव इव ॥

वस्तुतत्त्वस्मृते. संवरता वक्ति—

मूलारा—सदी वस्तुतत्त्वचिंतनम् ॥ धंसेंति ण नातिभवन्ति ।

अर्थ—जैसे सुरक्षित नगरका शत्रु विनाश नहीं कर सकते हैं वैसे जिसके हृदयमें दरवाजेपर द्वारपालके समान वस्तुतत्वोंकी एकाग्रस्मृति स्थिर रहती है दोष उसका पराभव नहीं करसकते हैं.

---

जो खु सदिविप्पहूणो सो दोसरिऊण गेज्झओ होइ ॥
अंधलगोव चरंतो अरीणमविदिज्जओ चेव ॥ १८४३ ॥

न यस्यास्ति स्मृतिश्चित्ते स दोषैर्ग्रस्यते स्फुटम् ॥
असहायोऽखिलैः क्षिप्रं विचक्षुरिव वैरिभिः ॥ १९१५ ॥

विजयोदया—जो खु सदिविप्पहूणो य स्मृतिहीन । सो दोसरिऊण गेज्झओ होइ असौ दोषरिपुभिर्ग्राह्यो भवति । अरीणा मध्ये असहायोऽन्ध शत्रुग्राह्यो यथा ॥

स्मृतिहीनस्यापायमाह—

मूलारा—गेज्झओ ग्राह्यः । अविदिज्जओ असहायः ।

अर्थ—जिसकी स्मृति वस्तुतत्त्वोंमें एकाग्र स्थिर नहीं है ऐसा यति दोषोंके आधीन होता हैं अंध मनुष्य जैसे शत्रुग्राह्य होता है वैसे तत्वज्ञानकी स्मृति जिसको नहीं है वह यति दोषोंसे पराभूत होता है.

---

अमुयंतो सम्मत्तं परीसहसमोगरे उदीरंतो ॥
णेव सदी मोत्तव्वा एत्थ दु आराधणा भणिया ॥ १८४४ ॥

ज्ञानदर्शनचरित्रसंपदं पूर्णतां नयति स व्रती स्फुटम् ॥
यो विमुंचति परीषहारिभिर्बाधितोऽपि न कदाचन स्मृतिम् ॥ १९१६ ॥

इति संवरानुप्रेक्षा.

विजयोदया—अमुयतो अमुचता । सम्मत्त रत्नत्रय परीसहसमोगरे, परीषहप्रकरे अभिभवत्यपि नैव स्मृतिर्मोक्तव्या अत्राराधना कथिता ॥ मचरः ॥

तीव्रदुःखकारणपरीषहव्यूहाभिभवेऽपि रत्नत्रयमत्यजता तत्त्वस्मृतिरनुसर्तव्येत्यनुशास्ति—

मूलारा—समत्त समस्त रत्नत्रयं समत्वं वा साम्यं ॥ एत्थ विनिपातोपनिपातेऽपि रत्नत्रये चेष्टते तेन स्मृत्यवलवने सति । सवरानुप्रेक्षा ॥

अर्थ—परीषहके समूहके द्वारा पीडा होनेपर भी रत्नत्रयको धारण करनेवाले यतिओंने स्मृतिका त्याग नहीं करना चाहिए अर्थात् तपके साथ रत्नत्रयकी आराधना करनी चाहिये संवरानुप्रेक्षा समाप्त

---

निर्जरानुप्रेक्षोच्यते—

इय सव्वासवसंवरसंवुडकम्मासवो भवित्तु मुणी ॥
कुव्वंति तवं विविहं सुत्तुत्तं णिज्जराहेदुं ॥ १८४५ ॥

यो मुनिर्यदि शुद्धात्मा सर्वथा कर्मसंवरम् ॥
करोति निर्जराकांक्षी सिद्ध्ये विविधं तपः ॥ १९१७ ॥

विजयोदया—इय एव । सव्वासवसवर उक्तै' सवरप्रकारैः । संवुडकम्मासवो भवित्तु मुणी संवृतकर्मास्रवो भूत्वा मुनि करोति विविध तप सूत्रोक्त निर्जराहेतु ॥

धर्म्यं ध्यापयितु द्वादशगाथाभिर्निर्जरामनुचितदिव्यन्नादौ संवृताना सूत्रोक्तविचित्रतपसा निर्जरा भावयति—

मूलारा—संवुड निरुद्धः । भवित्तु भूत्वा ॥

निर्जरानुप्रेक्षा का वर्णन—

अर्थ—इस प्रकारसे संवरके प्रकारोंसे जिसने कर्मोंके आस्रव का निरोध किया है ऐसा मुनि निर्जराका कारण ऐसा सूत्रोक्त तप करता है

---

तवसा विणा ण मोक्खो संवरमित्तेण होइ कम्मस्स ॥
उवभोगादीहिं विणा धण ण हु खीयदि सुगुत्तं ॥ १८४६ ॥

न कर्मनिर्जरा जन्तोर्जायते तपसा विना ।
साचित क्षीयते धान्यमुपयोग विना कुतः ॥ १९१८ ॥

विजयोदया—तवसा विणा तपसोंतरेण न कर्ममोक्षो भवति संवरमात्रेण । सुरक्षितमपि धनं नैव क्षीयते । उपभोगमंतरेण । तथा तस्मात् तपोनुष्ठातव्यं निर्जरार्थं । का सा निर्जरा नाम पूर्वकृतकर्मशातनं तु निर्जरा ॥

संवरणैव कर्मक्षय इति मत्वा तपस्यनुत्सहमानमुत्साहयति—

मूलरा—उवभोगादीहिं स्वयमुपभोगपात्रविनियोगादिभिः ॥

अर्थ–तप से ही केवल कर्मके संवरसे मोक्ष नहीं होता है. जिस धनका संरक्षण किया है वह धन उपभोग नहीं लिया तो समाप्त नहीं होगा इसलिए कर्मकी निर्जरा होनेके लिए तपश्चरण करना चाहिये.

---

पुव्वकदकम्मसडणं तु णिज्जरा सा पुणो हवे दुविहा ॥
पढमा विवागजादा विदिया अविवागजाया य ॥ १८४७ ॥

पूर्वस्य कर्मणः पुंसो निर्जरा द्विविधा मता ॥
आद्या विपाकजातात्र द्वितीया त्वविपाकजा ॥ १९१९ ॥

विजयोदया—पुव्वगदकम्मसडण पूर्वगतकर्मपुद्गलस्कंधावयवाना जीवप्रदेशेभ्योऽपगमनं निर्जरा। तथा चोक्तं। एकदेशकर्मसंक्षयलक्षणा निर्जरेति । निर्जरा द्विविधा द्रव्यनिर्जरा भावनिर्जरा चेति । द्रव्यनिर्जरा नाम गृहीतानामशनपानादिद्रव्याणा एकदेशापगमन वमनादि । भावनिर्जरा नाम कर्मत्वपर्यायविगम पुद्गलाना । सा पुनर्द्विविधा, आद्या विपाकजाता द्वितीयाऽविपाकजाता ॥

*निर्जरा द्विविकल्पा निर्दिशति—*

मूलारा—पुव्वकयकम्मसडणं प्राक्संचितकर्मपुद्गलस्कंधावयवाना' जीवप्रदेशेभ्योऽपगमनम् । विवागजादा स्वकालेन दत्तफलाना कर्मणां गलन विपाकजा निर्जरा । अविवागजादा उपक्रमेण दत्तफलाना कर्मणा गलनमविपाकजा । उक्तं च

जह कालेण तवेण य भुत्तरस कम्मपुग्गलं जेण ॥
भावेण सडदि णेया तस्सडणं चेदि णिज्जरा दुविहा ॥

अर्थ–पूर्व कर्मके स्कंधोंमेंसे थोडा थोडा कर्मका हिस्सा जीवके प्रदेशोंसे निकल जाना यह निर्जराका स्वरूप है आगममें इस निर्जराका लक्षण ऐसा किया है– 'एकदेशकर्मसंक्षयलक्षणा निर्जरा' अर्थात् कर्मके एक देशका क्षय होना यह निर्जराका लक्षण है. निर्जराके द्रव्यनिर्जरा और भावनिर्जरा ऐसे दो भेद हैं. भक्षण किए हुए अन्नपानादि पदार्थोंका एक देशका क्षय होना यह द्रव्यनिर्जरा है और वमन होना अथवा पूर्ण पचन होना यह

भावनिर्जरा है. पुद्गलका कर्मपर्याय नष्ट होना निर्जराका लक्षण है. इसके भी दो भेद हैं. विपाकजाता निर्जरा और अविपाकजाता निर्जरा.

---

अत्र दृष्टांतमाचष्टे द्विविधा निर्जरामवगमयितुं—

कालेण उवायेण य पच्चंति जहा वणप्फदिफलाइं ॥
तह कालेण तवेण य पच्चंति कदाणि कम्माणि ॥ १८४८ ॥

नानाविधानि कर्माणि गृहीतानि पुराभवे ॥
फलानीव विपच्यते कालेनोपक्रमेण च ॥ १९२० ॥

विजयोदया—कालेण उवाएण य यथा कालेनोपायेन च वनस्पतीनां फलानि पच्यते तथा कालेन तपसा पच्यंते कृतानि कर्माणि ॥

कर्मणा कालोपायाना पाक्यत्वं दृष्टान्तेन स्फुटयति—

मूलारा—उवाएण ऊष्मधूमादिप्रयोगेण ।

दृष्टांतके द्वारा इनका स्पष्टीकरण—

अर्थ—जैसे वृक्षोंके फल योग्य कालकी अपेक्षाकर अर्थात् योग्य काल प्राप्त होनेपर पक्व होते हैं अथवा उपायसे पक्वावस्था को प्राप्त होते हैं वैसे पूर्व कर्मभी योग्यकाल प्राप्त होनेसे तथा तपसे पक्व होते हैं.

---

तयोर्निर्जरयो का कस्य भवतीत्याशंकायामाचष्टे—

सव्वेसिं उदयसमागदस्स कम्मस्स णिज्जरा होइ ॥
कम्मस्स तवेण पुणो सव्वस्स वि णिज्जरा होइ ॥१८४९॥

कालेन निर्जरा नूनमुदीर्णस्यैव कर्मणः ॥
तपसा क्रियमाणेन कर्म निर्जीर्यतेऽखिलम् ॥ १९२१ ॥

विजयोदया—सव्वेसिमुदयसमागदस्स सर्वेषा समयपूर्वके तपसि वृत्तानां अवृत्ताना अथवा मिथ्यादृष्ट्यादीनां सम्यग्दृष्ट्यादीना वा उदयावलिकाप्रविष्टस्य दत्तस्य फलस्य कर्मणो निर्जरा भवति । एतेन विपाकनिर्जरा

स्वल्पेत्याख्यातं भवति। कथं न सर्वाणि कर्माणि भिन्नस्थितिकानि सहकारिकारणाना द्रव्यक्षेत्रादीनां युगपदसान्निध्या-दुदय सर्वस्य नोपव्रजंति, ततो यदुदयप्राप्त तदेवागच्छति नेतरदिति । तवेण पुणो तपसा पुन.। कम्मस्स सव्वस्स वि कर्मण सर्वस्यापि निर्जरा भवति ॥

सर्वसाधारण्या विपाकजनिर्जराया इतरानिर्जरायाः सुतरा विधेयता दर्शयितुं विशिष्टता भावयति—

मूलारा— उदयसमयागदस्स अनुभवसमयावलिकाप्रविष्टस्य दत्तस्वफलस्येत्यर्थः। णिज्जरा अपगमः। एवेन विपाकनिर्जरा स्वल्पेत्युक्तं भवति। सव्वस्स उदितस्यानुदितस्य ॥ उक्त च—

कालेन निर्जरा नूनमुदीर्णस्यैव कर्मणः ॥
तपसा क्रियमाणेन कर्म निर्जीर्यतेऽखिलं ॥
एतेन—नामुक्तं क्षीयते कर्म कल्पकोटिशतैरपि ॥
अवश्यमेव भोक्तव्यं कृतं कर्म शुभाशुभम् ॥

इत्येकातः शैवसिद्धान्तोक्तः प्रत्युक्तः ॥

इन दो निर्जराओंमें कोन किसकी होती है ? इस प्रश्नका उत्तर—

अर्थ—जो तपश्चरणमें प्रवृत्त हैं अथवा नहीं है ऐसे लोकोको अर्थात् मिथ्यादृष्टि वगैरह किंवा सम्यग्दृष्टी वगैरहको कर्म उदयपंक्तिमें प्रवेशकर अपना फल देकर नष्ट होता है यह विपाकनिर्जराका स्वरूप है यह विपाक निर्जरा अल्प होती है- क्योंकि सर्व कर्मोंकी भिन्न भिन्न स्थिति रहती है द्रव्य क्षेत्रादिक सहकारी कारण सबके एकदम नहीं मिलते हैं इसलिये कर्म एकसाथ उदयमें आकर फल देकर नष्ट नहीं होता है- जो उदयमें आता है वही फल देकर नष्ट होता है अन्य नहीं और तपश्चरणके द्वारा सर्व कर्मकी निर्जरा होती है

---

ण हु कम्मस्स अवेदिदफलस्स कस्सइ हवेज्ज परिमोक्खो ॥
होज्ज व तस्स विणासो तवग्गिणा डज्झमाणस्स ॥ १८५० ॥

अनिर्दिष्टफलं कर्म तपसा दह्यते परम् ॥
सस्यं हुताशनेनेव बहुभेदमुपार्जितम् ॥ १९२२ ॥

विजयोदया—कम्मस्स ण हु हवेज्ज परिमोक्खो अननुभूतफलस्य कर्मणो नैव कस्य चित् मोक्षो भवति इति ततः फलं प्रदायापयाति। एतेन विपाकनिर्जरोक्ता, होज्जव तस्स कम्मस्स विणासो भवेद्वा तस्य कर्मणो विनाशः तवग्गिणा डज्झमाणस्स तपोऽग्निना दह्यमानस्य एतेन कृतं कर्म तत्फलमदत्वा न निवर्तत इत्येतन्निरस्तं ।

उक्तमेवार्थं उत्सर्गापवादाभ्या दृढयति–

मूलारा—अवेदिदफलस्स अभुक्तफलस्य । एतेन स्वफल प्रदायापयाति कर्मेति विपाकनिर्जरा सामान्येनोक्ता । डज्झमाणस्स निर्बीजीक्रियमाणस्य । एतेन कृत कर्म यत्तत्फलमदत्वा न निवर्तते इत्येकान्तो निरस्तः ॥ उक्त च—

अनिर्दिष्टफलं कर्म तपसा दह्यते परं ॥
सस्यं हुताशनेनेव बहुभेदमुपार्जितम् ॥

अर्थ—जिस कर्मका फल जीवकेद्वारा नहीं भोगा गया है ऐसा कर्म नष्ट नहीं होता है अर्थात् कर्म अपना फल जीवको देकर ही चला जाता है इस विवेचनसे विपाक निर्जरा कही गयी परंतु तपोग्नीसे जो कर्म दग्ध होता है वह कर्म आत्माको फल न देकर ही नष्ट होता है इससे ' जो कर्म इस जीवने किया है वह फल जबतक नहीं देता है, तबतक नष्ट नही होता हैं. ऐसा एकान्त मत खडित होता है तात्पर्य यह है कि, विपाक-निर्जरा जिस कर्मकी होती है वह कर्म आत्माको फल देता है. अविपाक निर्जराका कर्म फल नहीं देता है

---

डहिऊण जहा अग्गी विद्धंसदि सुबहुगंपि तणरासी ॥
विद्धंसेदि तवग्गी तह कम्मतणं सुबहुगंपि ॥ १८५१ ॥

तपसादीयमानेन नाश्यते कर्मसंचयः ॥
आशुशुक्षणिना क्षिप्र दीप्तेनेव तृणोत्करः ॥ १९२३ ॥

विजयोदया—डहिऊण जहा अग्गी यथाग्निर्दग्ध्वा नाशयति महांतमपि तृणराशिं तथा तपोग्निः सुमहदपि कर्मतृणं विनाशयति ॥

तपसः कर्मशातनसामर्थ्यं समर्थयते—

मूलारा—स्पष्टम् । उक्तं च—

तत्कालमपि तद्ध्यानं ज्वलदेकाग्रमात्मनि ॥
उच्चै.कर्मोच्चयं भिंद्याद्वज्रं शैलमिव क्षणात् ॥

अर्थ—जैसे प्रज्वलित अग्नि बडी भारी तृण राशिको भी जलाकर भस्म कर डालती है वैसी तपरूपी अग्नि बहुत मोटाभी कर्मसमूह तृण के समान नष्ट कर देती है.

---

तपस कर्मविनाशनक्रममुपदर्शयत्युत्तरगाथा—

कम्मं विपरिणमिज्जइ सिणेहपरिसोसएण सुतवेण ॥
तो तं सिणेहमुक्कं कम्मं परिसडदि धूलिव्व ॥ १८५२ ॥

स्वयं पलायते कर्म तपसा विरसीकृतम् ॥
रजोऽवतिष्ठते कुत्र नीरसे स्फटिकेऽश्मनि ॥ १९२४ ॥

विजयोदया—कम्मं वि परिणमिज्जदि कर्माण्यपि अन्यथा भावं नीयते, केण सुतवेण ज्ञानदर्शनचरणसद्भाविना तपसा। सिणेहपरिसोसगेण कर्मपुद्गलगतस्नेहपरिणामविशोषणकारिणा। तो पश्चात्। स्नेहपरिणामविनाशोत्तरकाल। कम्म परिसडदि कर्म परितोऽपयाति, सिणेहमुक्क स्नेहमुक्त धूलीव। दृश्यते हि स्नेहाद्बंधमुपागताना तत्क्षते। परस्परतो वियोग यथा जलेनेव पिण्डतागताना सिकताना शुष्के जले वियोगमापद्यमानता ॥

तपसः कर्मविनाशनक्रम कथयति—

मूलारा—विपरिणमिज्जदि अन्यथाभावं नीयते जीवपरतत्रीकरणशक्ति त्याज्यते इत्यर्थः। अन्ये परिसोसिज्जदि इति पठंति। सिणहपरिसोसगेग कर्मपुद्गलगतस्नेहपरिणामविशोपणकारिणा। सुतवेण रत्नत्रयसहभाविना तपसा। धूलीव यथा जलाद्बंध गताना सिकताना जले शुष्के परस्परतोऽपगमनं। एवं कपायादिकृतस्नेहाज्जीवेन सहैकलोलीभावं गताना कर्मपुद्गलाना तपसा रूक्षत्व गमिताना ततोऽपगम इत्यर्थ ॥ उक्तं च—

स्वय पलायते कर्म तपसा विरसीकृतं ॥
रजोऽवतिष्ठेत कुत्र नीरसस्फटिकेऽश्मनि ॥

तपश्चरण के कर्म विनाशक्रमका स्वरूप कहते हैं—

अर्थ—तपश्चरणसे अर्थात् ज्ञान, दर्शन चारित्रके साथ रहनेवाले तपसे कर्ममें फरक किया जाता है. अर्थात् जीवको परतत्र करनेका स्वभाव कर्ममें रहता है तपके द्वारा उस स्वभावका नाश होता है. यह तपश्चरण कर्ममें जो स्नेहशक्ति थी उसको नष्ट करता है. जिससे कर्म आत्मासे संबंध छोडकर चला जाता है. जैसे स्नेहसे धूलि

एकत्र होती है परंतु स्नेहके हरनेसे धूली के कण विखर जाते हैं उनका बंधन नही रहता हैं पानीसे वालुका पिंड बनता है परंतु पानी सूख जानेपर वालुके कण अलग होते हैं. वैसी स्नेहशक्ति तपसे नष्ट होनेपर कर्म आत्मासे अलग होता है. अर्थात् पुद्गलका कर्मत्वपर्याय नष्ट होता है.

---

धादुगदं जह कणयं सुज्झइ धम्मंतमग्गिणा महदा ॥
सुज्झइ तवग्गिधंतो तह जीवो कम्मधादुगदो ॥ १८५३ ॥
**तपसा ध्मायमानोऽङ्गी क्षिप्रं शुद्ध्यति कर्मभिः ॥**
**पाषाणः पावकेनेव कानकः सकलैर्मलैः ॥ १९२५ ॥**

विजयोदया—धादुगदं यथा सुवर्णपाषाणगत कनकं महताग्निना दह्यमानं शुध्यति, मलात् पृथग्भवति तथा जीव कर्मधातुगतस्तपोऽग्निना दह्यमान' शुध्यति ॥

तपसा शुद्धस्वात्मनि दीप्यमानस्यात्मनः कर्मभ्यः पृथग्भावं भावयति—

मूलारा—धादुगदं सुवर्णपाषाणस्थं । सुज्झदि पृथग्भवति । धम्मंतं ताप्यमान । तवग्गिधतो तपोऽग्निनाध्मातः शुद्धस्वचिद्रूपे देदीप्यमानः कृतः ।

तपसा ध्मायमानोऽगी क्षिप्रं शुध्यति कर्मभिः ॥
पाषाणः पावकेनेव कानकः सकलैर्मलै· ॥

अर्थ-महान् अग्निसे दग्ध होनेपर जैसे सुवर्णपाषाणमेंसे सुवर्ण शुद्ध होता है अर्थात् मलसे अलग होता है वैसे कर्मरूपी धातुओंसे मिश्र हुआ यह जीवरूपी सुवर्ण तपरूपी अग्निसे जब दग्ध होता है तब वह निर्मल होता है

---

यद्येव तप एवानुष्ठातव्यं किं संवरेणेति शंका निराकरोति—

तवसा चेव ण मोक्खो संवरहीणस्स होइ जिणवयणे ॥
ण हु सोत्ते पविसंते किसिणं परिसुस्सदि तलायं ॥ १८५४ ॥
**मोक्षःसंवरहीनेन तपसा न जिनागमे ॥**
**रविणा शोष्यते नीरं प्रवेशे सति किं सरः ॥ १९२६ ॥**

विजयोदया—तवसा चेव ण मोक्खो तपसैव न सर्वकर्मापायो भवति, संवरहीनस्य जिनवचने। स्रोतसि प्रविशति न जलादिकं कृत्स्नं परिशुष्यति ॥

यद्येवं तर्हि तदेवानुष्ठेयं न संवर इत्यत्राह—

मूलारा—मोक्खो सर्वकर्मापगमः ॥ उक्तं च—

मोक्षः संवरहीनेन तपसा न जिनागमे ॥

रविणा शोष्यते नीरप्रवेशे सति किं सरः ॥

यदि तप से आत्मा शुद्ध होता है तो तप ही करना चाहिए संवरकी क्यों आवश्यकता है ? आचार्य इस शंका का उत्तर देते हैं—

अर्थ—जो मुनि संवररहित है केवल तपश्चरणसे ही उसके कर्मका नाश नहीं हो सकता है ऐसा जिन-वचनमें कहा है यदि जलप्रवाह आता ही रहेगा तो तालाव कब सूखेगा ? अर्थात् नहीं सूखता है.

---

एवं पिणद्धसंवरवम्मो सम्मत्तवाहणारूढो ॥

सुदणाणमहाधणुगो झाणादितवोमयसरेहिं ॥ १८५५ ॥

विजयोदया—एवं पिणद्धसंवरवम्मो एवं पिनद्धसंवरकवचः, सम्यक्त्ववाहनारूढः, श्रुतज्ञानचापधरः, ध्याना-दितपोमयशरैः ॥

चतुर्विधाराधनानिष्ठः संवरसहितया निर्जरया कर्मारिचमूं निःशेष्याक्षयामनंतज्ञानादिराज्यश्रियं प्राप्नोति इति गाथाद्वयेनोपसंहरति—

मूलारा—पिणद्धसंवरवम्मो बद्धास्रवनिरोधसन्नाहः ।

अर्थ—जिसने संवररूपी बकतर पहना है, जो सम्यग्दर्शनरूपी वाहनपर चढा है. जिसने सम्यग्ज्ञानरूपी धनुष्य हाथ में लेकर ध्यान और तपरूपी शर-बाण सम्यग्ज्ञानरूप धनुष्य के ऊपर जोड दिये हैं.

---

संजमरणभूमीए कम्मारिचमू पराजिणिय सव्वं ॥

पावदि संजमजोहो अणोवमं मोक्खरज्जसिरिं ॥ १८५६ ॥

दर्शनद्विपमधिष्ठितो बुधो लब्धबोधसचिवस्तपःशरैः ॥
कर्मशत्रुमपहत्य संवृतः सिद्धिसंपदमुपैति शाश्वतीम् ॥ १९२७ ॥
इति निर्जरा ।

विजयोदया—संजमरणभूमीए संयमयुद्धांगणे कर्मारिचमू सर्वामभिभूय प्राप्नोति संयतयोध. अनुपमां मोक्षराज्यश्रियं ॥ निर्जरा ॥

मूलारा—स्पष्टम् ॥ निर्जरानुप्रेक्षा ।

अर्थ—ऐसा मुनिरूपी वीर पुरुष संयमरणमें सपूर्ण कर्मसेनाका पराजय कर मुक्तिरूप राज्यलक्ष्मीकी प्राप्ति कर लेता है ।

---

धर्मगुणानुप्रेक्षणयोच्यते—

जीवो मोक्खपुरक्कडकल्लाणपरंपरस्स जो भागी ।
भावेणुववज्जदि सो धम्मं त तारिसमुदारं ॥ १८५७ ॥

मोक्षावसानकल्याणभाजनेन शरीरिणा ॥
आर्हतो भावनाधर्मो भावतः प्रतिपद्यते ॥ १९२८ ॥

विजयोदया—जीवो मोक्खपुरक्कडकल्लाणपरंपरस्स जो भागी, यो जीवःमोक्षावसानकल्याणपरंपराया भाजनभूत. । स धर्मं भावेन प्रतिपद्यते, त तादृशमुदारं सकलसुखसंपादनक्षमं महांतं धर्मं ॥

धर्म्यध्यानसिद्धये गाथानवकेन धर्ममाहिमानमनुचिंतयति—

मूलारा—मोक्खपुरक्कडकल्लाणपरपरस्स मोक्षेण पुरःसरता नीतानि यानि कल्याणानि सुदेवत्वसुमानुषत्व पक्षाभ्युदयसुखानि मोक्षसुखावसानसांसारिकसुखानीत्यर्थः ॥ तत्प्रबंधस्य भागी भजनयोग्य । भावेणुववज्जदि परमार्थेन प्रतिपद्यते । उदारं सकलसुखसंपादनसमर्थत्वान्महान्त ।

उक्त च—मोक्षावसानकल्याणभाजनेन शरीरिणा ॥
आर्हत· पावनो धर्मो भावतः प्रतिपद्यते ॥

अर्थ—मोक्षप्राप्ति तक जो जो कल्याणपरंपरा प्राप्त होती है वह सब धर्मकी सहायतासे ही होती है

अर्थात् धर्मसे अभ्युदय और मोक्ष सुखकी प्राप्ति होती है इस उदार, सर्व सुखोंकी प्राप्ति करा देनेमें समर्थ धर्म को भव्यजीव हृदयसे धारण करता है

---

धम्मेण होदि पुज्जो विस्ससणिज्जो पिओ जसंसी य ॥
सुहसज्झो य णराणं धम्मो मणणिव्वुदिकरो य ॥ १८५८ ॥

यशस्वी सुभगः पूज्यो विश्वास्यो धर्मतःप्रियः ॥
सुसाध्य' सोऽन्यकार्येभ्यो मनोनिर्वृतिकारकः ॥ १९२९ ॥

विजयोदया—धम्मेण होदि पुज्जो धर्मेण पूज्यो भवति। विश्वसनीय प्रियो यशस्वी च भवति, सुखेनैव साध्यो-नराणा धर्म. ॥ उक्तं च ॥ दृष्टे श्रुते च विदिते स्मृते च धर्मे फलागमो भवतीति मनसो निर्वृत्तिं च करोति ॥

मूलारा—जसंसी कीर्तिमान् । सुभसज्झो शुभपरिणाममात्रसाध्यः अथवा सुखेन साधयितुं शक्यः । ' दृष्टे श्रुते च विदिते स्मृते च धर्मे फलागमो भवति इति वचनात् ॥

अर्थ–इस धर्मके आचरणसे मनुष्य पूज्य, विश्वसनीय, प्रिय और यशस्वी होता है यह धर्म सुखसे भव्य जीव धारण कर सकते हैं. धर्म धारण करनेसे मनुष्योंका मन सतुष्ट होता है धर्मका फल देखनेसे, सुननेसे, जान लेनेसे और स्मरण करनेसे मन प्रसन्न होता है ऐसा शास्त्रोंमें कहा है

---

जावदियाइं कल्लाणाइं सग्गे य मणुअलोगे य ॥
आवहदि ताण सव्वाणि मोक्खं सोक्खं च वरधम्मो ॥ १८५९ ॥

धर्मः सर्वाणि सौख्यानि प्रदाय भुवनेऽङ्गिनम् ॥
निधत्ते शाश्वते स्थाने निर्बाधसुखसंकुले ॥ १९३० ॥

विजयोदया—जावदिगाइं कल्लाणाइं यावंति कल्याणानि स्वर्गे मनुष्यलोके च तानि सर्वाण्याकर्षति धर्मो मोक्षं सुखं च ॥

मूलारा—स्पष्टम् ॥

अर्थ—स्वर्गलोकमें और मनुष्यलोकमें जितने सुख प्राप्त होते हैं वे सब धर्मसे ही प्राप्त होते हैं मोक्ष सुखकी प्राप्ति भी धर्मसे ही होती है.

---

ते धण्णा जिणधम्मं जिणदिट्ठं सव्वदुक्खणासयरं ॥
पडिवण्णा दिढधिदिया विसुद्धमणसा णिरावेक्खा ॥ १८६० ॥

ते धन्या ये नरा धर्मं जैनं सर्वसुखाकरम् ॥
निरस्तनिखिलग्रथा. प्रपन्नाः शुद्धमानसाः ॥ १९३१ ॥

विजयोदया—ते धण्णा पुण्यवत । जिनदृष्टं धर्मं सर्वदुःखनाशकरं प्रतिपन्ना शुद्धेन मनसा दृढधृतिका, निर्व्याकुला. ॥

मूलारा—दढधिदिया अविचलधृतयः ।

अर्थ—जिन्होंने निर्मल मनसे निःस्पृह होकर धैर्य धारण कर सर्व दुःखोंका अन्त करनेवाला जिनेश्वर प्रतिपादित जिनधर्म धारण किया है वे पुरुष धन्य हैं.

---

विसयाडवीए उम्मग्गविहरिदा सुचिरमिंदियस्सेहिं ॥
जिणदिट्ठणिव्वुदिपहं धण्णा ओदरिय गच्छंति ॥ १८६१ ॥

ये च वीर्येंद्रियाश्वेभ्यो नीता विषयकानने ॥
धर्ममार्गं प्रपद्यन्ते ते धन्या नरपुंगवाः ॥ १९३२ ॥

विजयोदया—विसयाडवीए विषयाटव्या उन्मार्गविहारिण सुचिरमिंद्रियाश्वैर्बलान्नीता' संत' ते जिनदृष्ट निर्वृतिमार्गं गच्छंति धन्या इंद्रियाश्वेभ्योऽवरुह्य ॥

मूलारा—उम्मग्गविहरिदा इंद्रियाश्वैर्मिथ्यात्वादित्रय विशेषेण नीताः । ओदरिय इंद्रियाश्वेभ्योऽवरुह्य ॥

अर्थ—इंद्रियरूपी घोडे इस जीवको उन्मार्ग में दौडकर विषय रूपी जगलमें ले जाते हैं. ऐसी परिस्थितीमें जो इंद्रियरूपी अश्वोंसे नीचे उतरकर जिनेश्वरने देखे हुए मोक्षमार्गपर जाते हैं वे पुरुष जगमें धन्य समझने चाहिये.

---

रागेण य दोसेण य जगे रमंतम्मि वीदरागम्मि ॥

धम्मम्मि णिरासादम्मि रदी अदिदुल्लहा होइ ॥ १८६२ ॥

अहो द्वेषेण रागेण लोके क्रीडति सर्वदा ॥

वीतरागे निरास्वादे बोधिर्धर्मेऽतिदुर्लभा ॥ १९३३ ॥

विजयोदया—रागेण य दोसेण य जगे रमंतम्मि रागद्वेषाभ्यां सह जगति क्रीडति। वीतरागे धर्मे निरास्वादे रतिरतीव दुर्लभा भवति ॥ उक्तं च ॥ कुलं च रूपं च यशश्च कीर्तिर्धनं च विद्या च सुखं च लक्ष्मीः । आरोग्यमाज्ञेप्सितसंप्रयोगो द्वेष्यैर्वियोगोऽपि च दीर्घमायुः ॥ १ ॥ स्वर्गश्च मोक्षश्च मयोपदिष्टा भावा इमेऽन्ये च जगत्प्रशस्ताः । धर्मेण शक्या जगतीह लब्धुं, हिताय तं कर्तुमतोऽर्हसि त्वं ॥

जिनधर्मरतेरतिदुर्लभता भावयति—

मूलारा—रागेणेत्यादि बहिरात्मप्राणिगणो रागद्वेषाभ्यां सह क्रीडति ॥ एतेन संसर्गजा दोषगुणा भवंति इत्याश्रित्य कथमीदृशि लोके प्रवर्तमानानां रागाद्यप्रादुर्भावलक्षणाहिंसात्मनि निरास्वादे वा भावितपूर्वत्वादरुच्ये धर्मे रतिं कर्तुं शक्यते इति मन्यते ॥

अर्थ—राग और द्वेषके साथ यह जगत् रममाण हो रहा है इस लिये निरास्वाद वीतराग धर्ममें प्रेम होना अतीव कठिन है शास्त्रमें इस विषयमें ऐसा कहा है—कुल, रूप, यश, कीर्ति, धन विद्या, सुख, और संपत्ति, आरोग्य, आज्ञा, इच्छित पदार्थों की प्राप्ति, अनिष्ट पदार्थोंसे वियोग, दीर्घ आयुष्य, स्वर्ग मोक्ष इनका मैंने वर्णन किया है अतः हे भव्य जीव ! तू स्वहित के लिये धर्माचरण कर

---

सहलं माणुसजम्मं तस्स हवदि जस्स चरणमणवज्जं ॥

संसारदुक्खकारणकम्मागमदारसंरोधं ॥ १८६३ ॥

तदीयं सफलं जन्म तदीयं वृत्तमुज्ज्वलम् ॥

जन्ममृत्युजराकारिकर्मास्रवनिरोधकम् ॥ १९३४ ॥

विजयोदया—सहलं माणुसजम्मं तस्य मनुष्यस्य जन्म सफलं भवति यस्य चरणमनवद्यं। कीदृशं संसारदुःखसंपादनोद्यतकर्मागमद्वारनिरोधकारी । अनेन चारित्रमिह शब्दो धर्मत्वेनोच्यत इत्याख्यातं भवति ॥

इह धर्मश्चारित्रमित्याख्यातुमाह—

मूलारा—अणवज्जं निरतिचारम् ।

अर्थ—जिसका चारित्र निर्दोप है, संसारदुःखोंको करनेवाले कर्मका आनेका द्वाररूप जो अविरत्यादि परिणाम जिससे बंद पडता हैं ऐसा निर्दोष चारित्र जिसने धारण किया है उसी मनुष्यका जन्म सफल माना जाता है. उपर्युक्त चारित्रकोही यहां धर्म समझना चाहिये

---

जह जह णिव्वेदसमं वेरग्गदयादमा पवड्ढंति ॥
तह तह अब्भासयरं णिव्वाणं होइ पुरिसस्स ॥ १८६४ ॥

यथा यथा विवर्द्धते निर्वेदप्रशमादयः ॥
प्रयात्यासन्नतां पुंसः सिद्धिलक्ष्मीस्तथा तथा ॥ १९३५ ॥

विजयोदया—यथा यथा निर्वेद उपशमो दया चिन्तानिग्रहश्च प्रवर्तते तथा तथा समीपतरं भवति निर्वाण पुरुषस्य ॥

सद्धर्मैकसाध्यनिर्वाणाभ्यर्णतरत्वलिंगमाह—

मूलारा—अब्भासदरं समीपतरम् ॥

अर्थ— जैसे २ वैराग्य, रागद्वेषोंका प्रशम, दया, जितेंद्रियता ये गुण बढेंगे तैसे २ पुरुषके पास मोक्ष आता है

---

धर्मं स्तौति—

सम्मदंसणतुंबं दुवालसंगारय जिणिंदाणं ॥
वयणेमियं जगे जयइ धम्मचक्कं तवोधारं ॥ १८६५ ॥

द्वादशात्मकतपोरयांत्रितं तत्वबोधरुचिवृत्तनेमिकम् ॥
धर्मचक्रमनवद्यमार्हतं विष्टपे विजयतामनश्वरम् ॥ १९३६ ॥

॥ इति धर्मानुप्रेक्षा ॥

विजयोदया—सम्मद्दसणतुवं द्वादशांगारकं व्रतनेमिकं तपोधारं जिनेंद्राणां धर्मचक्र जगति जयति ॥ धम्मं ॥ धर्मं स्तोतुमाह—

मूलारा—तुंवं नाभिः । दुवालसगारयं मुन्याचारादीन्याचाराणि यस्य । वदनेमिय व्रतमेव नेमिर्धारा यस्य । तवोधारं तप एव धारा द्वितीया नेमिर्यस्य । धर्मानुप्रेक्षा ॥

धर्मकी स्तुति करते हैं.

अर्थ—धर्मरूप चक्रमें सम्यग्दर्शन रूप तुंबा है, इस धर्मचक्रको द्वादशांगज्ञान रूप आरे हैं, पांच महाव्रत नेमिके स्थानमें हैं. और तप धारा है ऐसा जिनेंद्रोंका यह धर्मचक्र जगतमें जयवान रहे.

---

वोधिदुर्लभानुप्रेक्षा कथ्यते—

दंसणसुदतवचरणमइयम्मि धम्मम्मि दुल्लहा बोही ॥
जीवस्स कम्मसत्तस्स संसरंतस्स संसारे ॥१८६६॥

धर्मे भवति सम्यक्त्वज्ञानवृत्ततपोमये ॥
दुर्लभा भ्रमतो वोधिः संसारे कर्मतोऽङ्गिनः ॥ १९३७ ॥

विजयोदया—दंसणसुदतवचरणमइयम्मि दर्शनश्रुततपश्चरणमये धर्मे दुर्लभा वोधिर्जीवस्य कर्मसक्तस्य संसारे संसरत ॥

धर्म्यालंवनत्वेन वोधिं गाथाष्टकेन भावयति—

मूलारा—वोधी दीक्षाभिमुखा वुद्धिः प्राप्तिर्वा वोधिशब्देनेहोच्यते । रत्नत्रयप्राप्तिः खलु वोधिः प्रसिद्धा । कम्मसत्तस्स कर्मभिस्तस्य कर्मणि वा कायादिव्यापारे सक्तस्य प्रयतस्य ॥

वोधिदुर्लभानुप्रेक्षाका वर्णन—

अर्थ—सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, तप और चारित्र एतत्स्वरूप धर्ममें वोधिकी प्राप्ति होना दुर्लभ है. यह जीव कर्मसे लिप्त है और संसारमें भ्रमण कर रहा है इसको वोधिप्राप्त होना कठिन है.

तस्या दुर्लभता प्रकटयत्युत्तरप्रबंधेन—

संसारम्मि अणंते जीवाणं दुल्लहं मणुस्सत्तं ॥
जुगसमिलासं जोगो जह लवणजले समुद्दम्मि ॥ १८६७ ॥
संसारे देहिनोऽनंते मानुष्यमतिदुर्लभं ॥
समिलायुगसांगत्यं पयोधाविव दुर्गमे ॥ १९३८ ॥

विजयोदया—संसारम्मि अणते अनतससारे । जीवाना मनुष्यत्वं दुर्लभं, पूर्वापरसमुद्रनिक्षिप्तयुगतत्संबंधिकाष्ठसंयोग इव ॥

कथ दुर्लभता बोधेरित्यत्राह—

मूलारा—लवणजले एतेन समुद्रांतरेभ्यः प्रस्तारसलिलेभ्यः सकाशाल्लवणोदसमुद्रस्य वेलाकुलेन वैशिष्ट्य लक्षयति । अत एव पूर्वादिदिग्विभागप्रक्षिप्तयूपसमिलयोरतिदुर्घटः संयोगः स्यात् ॥

बोधिकी दुर्लभताका आचार्य सविस्तर वर्णन करते हैं—

अर्थ-इस अनत ससारमें जीवको मनुष्यपनाका लाभ होना कठिन है जैसे पूर्वसमुद्र और अपरसमुद्रमें क्रमशः जुवा और उनकी लकडिया फेक देनेपर उनका पुनरपि सयोग होना अत्यत कठिन है वैसा नष्ट हुआ मनुष्य जन्म पुनःप्राप्त होना अतिशय कठिन है.

---

मनुजताया दुर्लभत्वे कारणमाह—

असुहपरिणामबहुलत्तण च लोगस्स अदिमहल्लत्तं ॥
जोणिबहुत्तं च कुणदि सुदुल्लहं माणुसं जोणी ॥ १८६८ ॥
प्राचुर्यं गर्ह्यभावानां महत्त्वं जगतोऽङ्गिनाम् ॥
विधत्ते योनिबाहुल्यं मानुष्य जन्मदुर्लभ ॥ १९३९ ॥

विजयोदया—असुहपरिणामबहुलत्तण च अशुभपरिणामाना मिथ्यात्वासयमकषायप्रमादाना परिणामाना बहुत्वं मनुजयोनिदुर्लभता करोति । मनुजरहितलोकस्यातिमहत्त्व च तत् दुर्लभता करोति । असख्येया हि द्वीपसमुद्र नारकावासा, स्वर्गपटलानि, इतरच्च लोकाकाशमतिमहत् । योनीनां बहुत्व चेतरासा निबधन तद्दुर्लभतायाः ॥

मानुपत्वसुदुर्लभत्वयोः कारणत्रयमाह—

मूलारा—असुभपरिणामवहुलत्तणं प्रचुरा मिथ्यात्वादय कुयोनिजन्मनिमित्तकर्महेतवः परिणामा इत्यर्थः ॥ लोगस्स अदिमहल्लत्त । मनुजरहितस्य लोकाकाशस्य विपुलत्व । जंबूद्वीपाद्यर्धतृतीयद्वीपेष्वेव हि मनुजाः संभवन्ति । जोणिवहुत्तं मनुष्ययोनिभ्यश्चतुर्दशलक्षसंख्याभ्योऽन्या योनयो बह्व्यः सप्ततिलक्षसंख्यात्वात् ॥

मनुष्यपना दुर्लभ क्यों है इसका उत्तर—

अर्थ–मिथ्यात्व, असंयम, कषाय, प्रमाद इनसे युक्त परिणाम–अशुभ परिणामोंसे ही यह जगत् भरा हुआ है इसमें मनुष्यजन्म प्राप्त होना कठिन है. मनुष्योंसे रहित लोकक्षेत्र वहुत ही विस्तीर्ण है और मनुष्य युक्त लोकक्षेत्र अत्यल्प है इससे हि मनुष्यपना दुर्लभ है यह बात सिद्ध होती है. असख्यात द्वीपसमुद्र मनुष्यविरहितही हैं. नरकभूमि, स्वर्गभूमि और इतर लोकाकाश ये सब मनुष्यविरहित हैं इतर योनिओंकी वहुलता होनेसे मनुष्ययोनीकी दुर्लभता सिद्ध होती है

---

अपरामपि दुर्लभतापरंपरा दर्शयत्युत्तरगाथा—

देसकुलरूवमारोग्गमाउगं बुद्धिसवणगहणाणि ॥
लद्धे वि माणुसत्ते ण हुंति सुलभाणि जीवस्स ॥ १८६९ ॥

देशो जातिः कुल रूपमायुर्नीरोगता मतिः ॥
श्रवणं ग्रहणं श्रद्धा नृत्वे सत्यपि दुर्लभम् ॥ १९४० ॥

विजयोदया—देसकुलरूवमारोग्गं देशकुलरूपमारोग्यं । आयुगमायुष्कं । बुद्धिसवणगहणाणि बुद्धिश्रवणग्रहणानि । लब्धेपि मनुष्यत्वे मनुष्यगतिनामकर्मोदयात्, जिनप्रणीतधर्मप्रगल्भमानववहुलो देशो दुर्लभः । अंतर्द्वीपानां शकयवन किरातवर्वरपारसीकसिंहलादिदेशाना धर्मज्ञमानवरहितानामतिवहुलत्वात् ॥ लब्धेपि देशे सुजनावासे ब्राह्मणक्षत्रियवैश्यादिकं कुल दुरधिगमनीय सत्कुलानामल्पत्वात् । असकृन्नीचैर्गोत्रबंधनात् । मिथ्यात्वोदयात् प्रायेण प्राणिनो गुणान् गुणिजन च निंदत्याक्रोशति, निर्गुणोऽपि कुलाभिमानमतिमहांतमुद्वहति, तेन नीचैर्गोत्रमुपचिनोति, गुणे गुणिजने चानुराग कुलाभिमानतिरस्करणं वा कदाचिदेव भवति इति शोभन कुल कदाचिदेव लभ्यते, चारित्रमोहोदयात् पड्जीवनिकायबाधाकरणे सततमुद्यतः तदीयरूपशोभोन्मूलनसंपादनेनोपार्जितेनाशुभरूपनामकर्मणा विरूपो वहुशो भवति । जीव-

दया कदाचिदेव करोति । प्रशस्तरूपनामकर्मलभ्यसौरूप्यमपि क्लेशेन लभ्यते । परजीवसंतापकरणे कृतोत्साहः सर्वदेवेति रोगी भवति वहुशः, परसंतापपरिहारं वैयावृत्यं च कदाचिदेव करोति इति नीरोगतापि कादाचित्का दुर्लभा। परेषां प्रायेणायुर्निहतीति स्वल्पायुरेवाय जनो जायते । कदाचिदेवाहिंसाव्रतपरिपालनाच्चिरंजीविता सदा न लभ्यते । समीचीन ज्ञानिजनदूषणात्तन्मात्सर्यात् तद्विघ्नकरणात्तदासादनाच्चक्षुरादींद्रियोपघातकरणाच्च मतिश्रुतज्ञानावरणे वराको वध्नातीति दुर्मेधा भवति । वहुपु जन्मशतसहस्रेषु मतिश्रुतज्ञानावरणक्षयोपशमात् शुभपरिणामोपनीतात् कदाचिदेव विवेककारिणी वुद्धिर्भवति, सत्यामपि वुद्धौ हिताहितविचारणक्षमं धर्मश्रवणमतिदुर्लभं, यतीनां विरागद्वेषाणा, समीचीनज्ञानप्रकाशनोन्मूलितदुर्भेद्यमोहाधताना, अशेषजीवनिकायदयाक्रियोद्यतानां असौलभ्यात्, तीव्रमिथ्यादर्शनोपनीतगुणिजनद्वेषेण मिथ्याज्ञानभवलाभदुर्विदग्धतया स्वगृहीततत्वपरवशतया आलस्येन वा यतीनां स्वपरोद्धरणप्रवीणतापरिज्ञानाच्च न ढौकते यतिजनमिति धर्मश्रवणस्य दुर्लभता । कदाचिदेव पापोपशमाद्यतिजनानुढौकनेपि नयपुरस्सरे संप्रश्ने प्रशस्तवागनुयायिनि गुरुजने चाभिमुखे सति श्रवण भवतीति दुर्लभता श्रवणस्य, किंच यतिजननिकेतनमुपगतोपि यदृच्छया निद्राति,स्वयं परेषा यत्किंचिदसारं वदति, मुग्धाना वा वचनं शृणोति न विनयेन ढौकत इति वा दुर्लभं श्रवण । श्रवणं श्रुतेपि धर्मे तत्परिज्ञानमतिदुर्लभं श्रुतज्ञानावरणोदयात् । दु.करत्व मन'प्रणिधानस्य कदाचिदप्यश्रुतपूर्वत्वात्, सूक्ष्मत्वाच्च जीवादितत्वस्य श्रुतज्ञान।धिकरणे क्षयोपशमे मन.प्रणिधानं वक्तुर्वचनसौष्ठवं चेति। सकलमिदमसुलभमिति धर्मज्ञान दुर्लभं । ज्ञातेपि धर्मे आस्ति धर्मो जीवपरिणामसम्यक्त्वज्ञानचरण.तपोदानपूजात्मकोऽभ्युदयनिश्रेयसफलदायी जिनैर्व्यावर्णितरूप इति श्रद्धानं न सुखेन लभ्यते, दर्शनमोहोदयात् । उपदेशकालकरणलब्धयश्च कदाचित्का इति ॥

मनुष्यत्वलाभेऽपि देशादीना यथोत्तर दुर्लभत्वमाह--

मूलारा--देसो जिनधर्मप्रगल्भमानववहुलो विपयो दुलभः । शकयवनादिदेशाना धर्मज्ञरहितानामतिवहुलत्वात् । कुल व्राह्मणक्षत्रियवैश्यवंशः । सुकुलानामल्पत्वादसकृन्नीचैर्गोत्रवंधनाच्च । मिथ्यात्वोदयाद्धि प्रायेण निर्गुणोऽपि कुलाभिमानमतिमहान्तं उद्वहन्गुणिनश्च निंदति । तेन नीचैर्गोत्रं वध्नाति गुणे गुणिनि चानुरागः कुलाभिमानतिरस्करणं वा । कदाचिदेव भवतीति शोभनं कुलं कदाचिदेव लभ्यते । रूप सौरूप्यं जीवो हि चारित्रमोहोदयात्पड्जीववाधाकरणनित्योद्योगात्तद्रूपशोभानिमीलनसपादिताशुभरूपनामकर्मविपाकेन वहुशो विरूपः स्यात् जीवदयां कदाचित्कचित्करोतीति शुभरूपनामकर्मनिर्मेयसौरूप्यमपि क्लेशेन लभते । आरोग्गं परजीवसतापनसततोत्साहवदसद्वेद्योदयाद्धि जीवो वहुशो रोगी भवति । परसंतापत्यागं गुणवद्वैयावृत्यं च कदाचिदेव करोतीत्यरोगतापि कादाचित्की । आयुगं चिरजीवितु जनो हि परेषा प्रायेणायु'सहरति इति वहुश'स्वल्पायुरेव जायते । कदाचित्कचिदेवाहिंसाव्रतं चरति इति दीर्घायुष्कतापि न सदातनी । वुद्धि अयं खल्वात्मा समीचीनज्ञानज्ञानिप्रदूपणनिन्हवादिकरणाच्चक्षुरादींद्रियोपघातसपादनाच्च वद्धयोर्मतिश्रुत

ज्ञानावरणयोरुदयाद्बहुशो मतिश्रुतज्ञानहीनो भवति । शुभपरिणामसंपाद्यं तदावरणक्षयोपशमविशेषं कदाचित्कचिदेव प्राप्नोतीति तत्त्वविवेकबुद्धिरप्यनेन वराकेण दुरवापा । सवण यतीना श्रुतज्ञानप्रदीपनिरस्तातस्तमसां विरागद्वेषाणां, करुणापरतंत्राणा, परहितप्रतिपादनैककार्याणा अतिदुर्लभत्वात्तीव्रमिथ्यात्वकृतगुणिजनद्वेषेण, मिथ्याज्ञानलवलाभदुर्विग्धतया, स्वगृहीततत्त्वपरवशतया, अलसतया, यतीना स्वपरोद्धरणप्रावीण्यापरिज्ञानाद्वा, प्रश्रयेण तदुपसर्पणाभावात्, कथंचित्पापोपशमात्तदुपसर्पणेऽपि विनयपुरःसरं संप्रश्नस्य कदाचिदेव संभवाच्च । मनुष्यत्वादिसप्तकप्राप्तावपि जीवस्य सद्धर्मश्रवण दुष्प्राप ॥ यतिजननिकेतने गतोऽपि यदृच्छया निद्रायति, स्वय वा परेषां यत्किंचिदसारं वदति, मुग्धाना वा वचन शृणोति, विनयेन वा ढौकते । इति दुर्लभा धर्मश्रुतिः । गहणाणि श्रुतेऽपि धर्मे तत्परिज्ञान अतिदुर्लभं । श्रुतज्ञानावरणोदयादात्मनः प्रणिधानस्य दुष्करत्वाज्जीवादितत्त्वस्य कदाचिदप्यश्रुतपूर्वत्वात्सूक्ष्मत्वाच्च । ज्ञातेऽपि धर्मेऽस्ति धर्मः सम्यक्त्वाद्यात्मकोऽभ्युदयनिःश्रेयसफलप्रदो जिनोक्त इति श्रद्धानमतिदुर्लभतमं कालादिलब्धीना सुदुर्घटत्वात् ॥

और भी वातोंकी दुर्लभता आगेकी गाथासे दिखाते हैं—

अर्थ—देश, कुल, रूप आरोग्य, आयुष्य, बुद्धि, श्रवण, ग्रहण, ये वातें मनुष्य जन्म मिलनेपर भी दुर्लभ हैं मनुष्यगति नामकर्मके उदयसे मनुष्यपना प्राप्त होता हैं तो भी जिनप्रणीत धर्मसे प्रगल्भ मानव जिनमें रहते हैं ऐसे देशमें जन्म होना बहुत दुर्लभ है अंतर्द्वीपोंमें जन्म होकर भी मनुष्यता मिलती है. शक, यवन, किरात, वर्वर, पारसीक, सिंहलादिक देश धर्मज्ञ मनुष्योंसे रहित है ऐसे ही देश बहुत हैं. जहां सज्जन रहते हैं ऐसा देश प्राप्त होनेपर ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्यादिक कुलोंकी प्राप्ति होना दुर्लभ है. क्योंकि उत्तम कुल दुनियामें अल्प हैं वारवार नीचगोत्रका वंध होता है प्रायः मिथ्यात्वका उदय होनेसे मनुष्य गुणोंकी और गुणिजनोंकी निंदा करने लगता है निर्गुण होनेपर भी अपने कुलका अतिशय अभिमान धारण करता है. ऐसे अभिमानसे यह जीव नीच गोत्रका सचय करता है. गुणमें और गुणिजनमे प्रेम होना, अपने कुलाभिमानका तिरस्कार होना यह वातें अत्यल्प पायी जाती है इसलिए उत्तम कुलकी प्राप्ति क्वचित् होती है

चारित्रमोहनीयके उदयसे यह आत्मा हमेशा षट्काय जीवोंका नाश करनेमें हमेशा उद्युक्त होता है. उन जीवोंकी रूपशोभाको बिगाडता है इससे अशुभ नाम कर्मका वंध होता है इस कर्मका उदय होनेपर यह जीव अनेक बार विरूप होता है.

जीवदया कभी कभी करता है. प्रशस्त रूप नाम कर्मके उदयसे सुंदर रूपकी प्राप्ति बहुत क्लेशसे प्राप्त होती है. परजीवोंको हमेशा सताप देनेमें ही तत्पर रहनेसे सर्वदा देहमें रोग उत्पन्न होता है. परसंतापको दूर करना, वैयावृत्य करना ये बातें कभी कभी करनेसे नीरोगताकी प्राप्ति होना दुर्लभ होगया है. प्रायः यह आत्मा दुसरोंकी आयुको नष्ट करता है इस लिये यह स्वल्पायु हो जाता है. कदाचित् अहिंसा व्रतका पालन करनेसे यह पुरुष कभी २ चिरजीवी होता है. इस लिये चिरजीविताभी दुर्लभ है

समीचीन ज्ञानको दूषण देना, उससे मत्सर करना, ज्ञानमें विघ्न करना, उसका नाश करना, चक्षुरादिक इंद्रियोंका नाश करना, इन कार्योंसे इसको मतिज्ञानावरणका और श्रुतज्ञानावरण कर्मका बंध होता है. जिसका उदय होनेसे यह जीव अतिमंदबुद्धि हो जाता है लक्षावधि जन्मोकी प्राप्ति होनेपर मति श्रुतज्ञानावरण कर्मका क्षयोपशम होनेके योग्य शुभपरिणाम जब होते है तब कदाचित् विवेकको उत्पन्न करनेवाली बुद्धि उत्पन्न होती हैं

बुद्धि उत्पन्न होने परभी हिताहितका विचार सुझानेवाला धर्मश्रवण प्राप्त होना अतिशय कठिन है रागद्वेपरहित, समीचीन ज्ञान प्रकाशके द्वारा दुर्भेद्य मोहांधकारको हटानेवाले, संपूर्ण प्राणिमात्रोंपर दया करनेमें उद्युक्त रहनेवाले मुनिराज दुर्लभ हैं इस लिये धर्मश्रवणका पाना दुर्लभ हो रहा है.

तीव्र मिथ्यात्वके उदयसे गुणिजनोंमें द्वेषभाव उत्पन्न होता है. मिथ्याज्ञानकी प्राप्ति होनेसे दुराग्रह बढता है, मैने जो पदार्थ स्वरूप जान लिया है वहीं सच्चा है ऐसी धारणा होनेसे, आलस्यसे यतिजन स्वपरोद्धारमें प्रवीण रहते हैं इसका परिज्ञान न होनेमे यह जीव यतिराजोंके पास जाता नहीं है. इससे धर्मश्रवणसे इसको वंचित रहना पडता है.

कदाचित् पापका उपशम होनेपर यतिजनके पास यह पुरुष जाता भी है वहां नयोंके अनुसार प्रश्न होता है, प्रशस्त भाषण बोलने वाले गुरुजन धर्मोपदेश देनेपर इसको धर्मश्रवणका लाभ होता है इससे धर्मश्रवण दुर्लभ है यह सिद्ध हुआ. यह जीव यतिके स्थानपर जाकर भी यथेच्छ सो जाता है. अथवा स्वतः दुसरोंके साथ निःसार भाषण करने लगता है मूर्खोंके भाषण सुनता है विनयका आश्रय नहीं करता है. इस लिये भी आचार्यजीने धर्मश्रवणकी दुर्लभता दिखाई है.

धर्म सुननेपर भी उसका ज्ञान होना दुर्लभ है. क्योंकि श्रुतज्ञानावरण कर्मके उदयसे उपदेशका अभिप्राय जाननेकी पात्रता नहीं रहती है कभी गुरूका उपदेश पूर्वमें नहीं सुना था, इसलिये मन एकाग्र नहीं होता है. जीवादिक तत्व सूक्ष्म हैं इसलिये भी मन एकाग्र नहीं होता है श्रुतज्ञानका आधारभूत क्षयोपशम प्राप्त होनेपर मन एकाग्र हो सकता है. वक्ताके वचनोंमें सुंदरता होनेसे भी मनमें एकाग्रता उत्पन्न होती है. संपूर्ण देश, कुल, आरोग्य दीर्घायु इत्यादिक उत्तरोत्तर दुर्लभ हैं ऐसा ज्ञान होना कठिन है.

धर्मका स्वरूप जानने पर भी सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र, तप, दान, पूजा एतत्स्वरूपी आत्मपरिणाम ही धर्म हैं यही धर्म अभ्युदय व मोक्षसुखको देता है ऐसी श्रद्धा होना कठिन है दर्शनमोहनीय का उदय होनेसे श्रद्धान नहीं होता है. उपदेश, काल, करणलब्धि ये बातें कभी कभी जीवोंको प्राप्त होती हैं सर्वदा नहीं है.

---

लद्धेसु वि तेसु पुणो बोधी जिणसासणम्मि ण हु सुलहा ॥
कुपधाकुलो य लोगो जं बलिया रागदोसा य ॥ १८७० ॥
देशादिष्वपि लब्धेषु दुर्लभा बोधिरंजसा ॥
कुपथाकुलिते लोके रागद्वेषवशीकृते ॥ १९४१ ॥

विजयोदया—लद्धेसु वि तेसु पुणो लब्धेष्वपि तेषु मनुजभवादिषु बोधिर्दीक्षाभिमुखा बुद्धिर्न सुलभा प्रबलत्वात्संयमघातिकर्मणः । कुमार्गाकुलत्वात् लोकस्य बहूनामाचरणमेव प्रमाणयन् यत्किंचनाचरति, बलवंतश्च रागद्वेषा ज्ञानश्रद्धानोपेतमपि न सन्मार्गे ढौकितुं ददति ॥

मूलारा—कुपधाकुलो लोको हि बहूनामेवाचरणं प्रमाणयन् यत्किंचनाचरति । दृष्टानुसारी च प्रायेण जनः स्वकार्ये मुह्यति । बलिया तत्त्वज्ञानश्रद्धानतोतिसदाचरणानुचरणप्रतिबंधकत्वात् ॥

अर्थ—मनुजभव वगैरहकी प्राप्ति होनेपर भी जिनधर्ममें दीक्षा धारण करनेकी बुद्धि उत्पन्न नहीं होती है. संयम धारण करनेकी बुद्धि प्राप्त होना बहुत कठिन है क्योंकि संयमघात करनेवाला कर्म प्रबल रहता है. लोक प्रायः बहुत लोगोंका आचरण देखकर वैसा स्वयं भी आचरण करते हैं अन्य जनोंका आचरण योग्य है

या नहीं इसका विचार ही नहीं करते हैं. लोग कुमार्गपर चलते हैं उस कुमार्गसे वे आकुल हो रहे हैं. उनको देखकर यह अज्ञ भी वैसा ही कुछ भी आचरण करता है. जीवमें रागद्वेष प्रबल हैं वे सन्मार्ग पर इसको चलने नहीं देते हैं. ज्ञान और श्रद्धानसे युक्त होनेपर भी यह जीव सन्मार्ग से पराङ्मुख होता है.

---

इय दुल्लहा पवोहीए जो पमाइज्ज कह वि लद्धाए ॥
सो उल्लट्टइ दुक्खेण रदणगिरिसिहरमारुहिय ॥ १८७१ ॥

इत्थ यो दुर्लभां बोधिं लब्ध्वा तत्र प्रमाद्यति ॥
रत्नपर्वतमारुह्य ततः पतति नष्टधीः ॥ १९४२ ॥

विजयोदया—इय दुल्लहा पवोहीए उक्तेन क्रमेण दुर्लभायां दीक्षाभिमुखायां बुद्धौ लब्धायामपि यः प्रमाद्यत्यसौ रत्नगिरिशिखरमारुह्य ततः पतति प्रमादी ॥

एवं दुर्लभां बोधिं लब्ध्वापि प्रमाद्यंतमनुशोचति—

मूलारा—उल्लटदि पतति । रयणगिरिसिहरं मेरुशृंगम् ॥

अर्थ– ऊपर कहे मुजब दीक्षाभिमुख बुद्धि दुर्लभ है. उसकी प्राप्ति होनेपर भी यदि कोई जीव प्रमादी बनेगा तो रत्नपर्वतके शिखरपर चढकर फिर उससे वह गिरता है ऐसा समझना चाहिये.

---

फिडिदा संती बोधी ण य सुलहा होइ संसरंतस्स ॥
पडिद समुद्दमज्झे रदणं व तमंधयारम्मि ॥ १८७२ ॥

नष्टा प्रमादतो बोधिः संसारे दुर्लभा भवेत् ॥
नष्टं तमसि सद्रत्नं पयोधौ लभ्यते कथम् ॥१ ९४३ ॥

विजयोदया—फिडिदा संती बोधिर्विनष्टा सती दीक्षाभिमुखा बुद्धि' पुनर्न सुलभा भवति संसरत' । अंधकारे समुद्रमध्ये पतितं रत्नमिव ।

उक्तार्थसमर्थनार्थमाह—

मूलारा—फिडिदा विनष्टा ॥

अर्थ—यह दीक्षाकी बुद्धि नष्ट होनेपर फिर मिलती नहीं है अंधकारमें समुद्रमें रत्न फेक देनेपर जैसे पुनः रत्न नहीं मिलता है, वैसे दीक्षासे बुद्धि हट जानेपर पुनः दीक्षा धारण करना दुर्लभ है

---

ते घण्णा जे जिणवर दिट्ठे धम्मम्मि होंति संबुद्धा ॥
जे य पवण्णा धम्म भावेण उवट्ठिदमदीया ॥ १८७३ ॥

**विपुलसुफलानां कल्पने कल्पवल्ली भवसरणतरूणां कल्पने या कुठारी ॥**
**भवति मनसि शुद्धा सा स्थिरा शुद्धबोधिः फलममलमलभि प्राणितव्यस्य तेन ॥१९४४॥**
**इति बोधिः ।**

विजयोदया—स्पष्टोत्तरा गाथा ॥ बोधित्ति ॥

जिनोक्तधर्मे सबुद्धान्भावेन परिणताश्च परिणौति—

मूलारा—स्पष्टम् ॥ बोध्यनुप्रेक्षा ॥

अर्थ—जो पुरुष जिनेश्वरने कहे हुए धर्ममें प्रबुद्ध होते हैं वे धन्य हैं, तथा जिन्होंने प्रबुद्ध होकर जैन धर्मका आचरण किया है-करते हैं अर्थात् हृदयसे जिन्होंने जैन धर्मको अपनाया है ऐसे महात्मा इस ससारमें धन्यताके पात्र हैं. अनुप्रेक्षाओंका वर्णन समाप्त हुआ

---

प्रस्तुतमर्थमुपसहरति—

इय आलंबणमणुपेहाओ धम्मस्स होंति ज्झाणस्स ॥
ज्झायंतो ण वि णस्सदि ज्झाणे आलंबणेहिं मुणी ॥ १८७४ ॥

द्वादशापीत्यनुप्रेक्षा धर्मध्यानावलंबनम् ॥
नालंबन विना चित्त स्थिरतां प्रतिपद्यते ॥ १९४५ ॥

विजयोदया—इय आलवणं एवमालंबन भवत्यनुप्रेक्षा धर्मध्यानस्य ध्याने प्रवृत्तो न विप्रणश्यति ध्याननिमित्तालंबनेभ्यो यति । यो हि यद्वस्तुस्वरूपे प्रणिहितचित्त सतत वस्तुयाथात्म्यात्प्रच्यवते तस्य विस्मरणात् ॥

एवं द्वादशाप्यनुप्रेक्षा निरूप्य प्रस्तुतेन योजयति ॥

मूलारा—ज्झाणे आलंबणेहिं ध्याननिमित्तालंबनान्याश्रित्य ध्यायन्न विनश्यति । ध्यानान्न प्रच्यवते इत्यर्थः ।

इसी विषयका उपसंहार–

अर्थ . धर्मध्यानमें जो प्रवृत्ति करता है उसको ये द्वादशानुप्रेक्षा आधाररूप है. अनुप्रेक्षाके बलपर ध्याता धर्मध्यानमें स्थिर रहता है. जो जिस वस्तुस्वरूपमें एकाग्रचित्त होता है वह विस्मरण होनेपर उससे चिगता है परतु बार बार उसको एकाग्रताके लिए आलबन मिल जावेगा तो वह नहीं चिगेगा

---

ध्यातुरालवनवाहुल्य दर्शयत्युत्तरागाथा—

आलंबणं च वायण पुच्छणपरिवट्टणाणुपेहाओ ॥
धम्मस्स तेण अविरुद्धाओ सव्वाणुपेहाओ ॥ १८७१ ॥
आलंबणेहिं भरिदो लोगो झाइदुमणस्स खवयस्स ॥
जं जं मणसा पेच्छदि तं तं आलंबणं हवइ ॥ १८७६ ॥
आलंबनैर्भृतो लोको ध्यातुकामस्य योगिनः ॥
यदेवालोकते सम्यक् तदेवालवनं मतम् ॥ १९४६ ॥

विजयोदया—धम्मस्स आलंबणेहिं भरिदो ध्यानस्यालवनै पूर्णो लोको ध्यातुकामस्य क्षपकस्य यद्यन्मनसा पश्यति तत्तदालवन भवति ॥

दिध्यासोरालंबनवाहुल्यमाह—

मूलारा—स्पष्टम् ॥

ध्याताको ध्यानके लिए अनेक आलंबनोंकी आवश्यकता है इस विषयका विवेचन—

अर्थ—वाचना, पृच्छना, परिवर्तना, अनुप्रेक्षा ये सब धर्मध्यानके आलंबन हैं. इनके आश्रयसे धर्मध्यान उन्नत दशाकी प्राप्ति कर लेता है. इस लिए पूर्वोक्त द्वादशानुप्रेक्षायें भी धर्मध्यानके अनुकूल ही हैं धर्मध्यान करनेकी इच्छा करनेवाले यतिराजको यह संपूर्ण लोक भी आलंबन है क्षपक जो जो चीज देखेगा वह २ ध्यानकी आलंबनभूत होगी.

---

धर्मध्यानं व्याख्याय ध्यानांतरं व्याख्यातुमुत्तरप्रबंधः—

इच्चेवमदिक्कंतो धम्मज्झाणं जदा हवइ खवओ ॥
सुक्कज्झाणं झायदि तत्तो सुविसुद्धलेस्साओ ॥ १८७७ ॥

धर्मध्यानमतिक्रांतो यदा भवति शुद्धधीः ॥
शुद्धलेश्यस्तदा ध्यानं शुक्कं ध्यायति सिद्धये ॥ १९४७ ॥

विजयोदया—इच्चेवमदिक्कंतो धर्मध्यानमेव व्यावर्णितरूपमतिक्रांतो यदा भवेत् क्षपकः शुक्लध्यानमसौ ध्याति सुविशुद्धलेश्यासमन्वितः ॥ परिणामश्रेण्या हि उत्तरोत्तरानुगुणतया स्थितः । क्रमेणैव प्रवर्तते न हि प्रथमे सोपाने स्थापितचरणः द्वितीयादिकं सोपानमारोढुं प्रभवति ॥ एवमप्रमत्तो धर्मध्याने प्रवृत्त एव शुक्लध्यानमर्हतीति सूत्रेणानेन ज्ञापितं ॥

एवं धर्मध्यानं व्याख्याय शुक्लं प्रबंधेन व्याचिख्यासुरप्रमत्तो धर्म्ये शुक्लमर्हतीति ज्ञापयति—

मूलारा—सुविशुद्धलेस्साओ परिणामश्रेण्या ह्युत्तरोऽनुगुणतया स्थितोपक्रमेणैव प्रवर्तमानो न हि प्रथमे सोपाने स्थापितपादो द्वितीयादिकं सोपानमारोढुं क्षमते—

धर्मध्यानके अनंतर शुक्ल ध्यानका सविस्तर आचार्य वर्णन करते हैं—

अर्थ—जिसका स्वरूप पूर्वमें वर्णित हुआ है ऐसे धर्मध्यान के अनंतर क्षपक शुक्लध्यानका चिंतन करता है तब विशुद्ध लेश्यायुक्त होता है अर्थात् उस ध्याताके परिणामोंमें क्रमसे अधिकाधिक निर्मलता आती है. जैसे जिसने प्रथम सोपान पर पैर रखा है वह दुसरे सोपानपर आरूढ नहीं हो सकता है अर्थात् प्रथम सोपानपर आरूढ होकर ही द्वितीय सोपानपर-सिडीपर अनंतर पैर रख सकता है वैसे यहां भी धर्मध्यान के

अनतर अप्रमत्त गुणस्थानवर्ती क्षपक शुक्लध्यानमे प्रवेश करता है विना धर्मध्यानके शुक्लध्यानका चिंतन ध्याता नहीं कर सकता है.

---

चतुर्विधशुक्लध्यानं नामतो दर्शयति गाथाद्वयम् ॥

ज्झाणं पुधत्तसवितक्कसवीचारं हवे पढमसुक्कं ॥

सवितक्केक्कत्तावीचारं ज्झाणं विदियसुक्कं ॥ १८७८ ॥

विजयोदया—ज्झाण पुधत्तसवितक्कसवीचार ध्यानं पृथक्त्वसवितर्कसवीचारं प्रथमशुक्लं भवति । सवितक्केक्कत्तावीचारं सवितर्कैकत्वावीचार द्वितीय शुक्लध्यान ॥

शुक्लध्यानस्य चतुरो भेदान्नामतो दर्शयितुं गाथाद्वयमाह—

मूलारा—पुधत्तसवित्तक्कसविचार पृथक्त्वस्य वितर्कं सविचार यत्र तत्पृथक्त्वसवितर्कसविचार । पृथक्त्ववितर्कवीचारमिति प्रथमशुक्लस्यान्वर्थं नामेत्यर्थः । उक्तं चार्षे—

पृथक्त्वेन वितर्कस्य वीचारो यत्र तद्विदुः ॥ सवितर्कसवीचारं पृथक्त्वादिपदाह्वय ॥

सवितक्केक्कत्तवीचार सवितर्कमेकत्वमवीचारं यत्र तत्सवितर्कैकत्वावीचारं एकत्ववितर्कावीचारमिति द्वितीयशुक्लस्यान्वर्थं नामेत्यर्थः ।

उक्तं चार्षे—एकत्वेन वितर्कस्य स्यायत्र विचरिष्णुता ॥ सवितर्कमवीचारमेकत्वादिपदाभिधम् ॥

सुहुमकिरियं खु तदियं सुक्कज्झाणं जिणेहिं पण्णत्तं ॥

वेंति चउत्थं सुक्कं जिणा समुच्छिण्णकिरियं तु ॥ १८७९ ॥

गद्य-पृथक्त्ववितर्कवीचारैकत्ववितर्कावीचारसूक्ष्मक्रियासमुच्छिन्नक्रियाणि त्र्येकयोगकाययोगायोगध्येयानि चत्वारि शुक्लानि यथार्थानि ॥१९४८॥

विजयोदया—सुहुमकिरियं तु तदियं तृतीय शुक्लध्यान जिनै प्रज्ञप्त सूक्ष्मक्रियमिति, वेंति चउत्थ सुक्कं ब्रुवते चतुर्थं शुक्ल जिना समुच्छिन्नक्रि॰ ॥

एव द्विभेदं शुक्लं निरूप्य द्विविधं परमशुक्लं निरूपयति—

मूलारा—सुहुमकिरियं सूक्ष्मा क्रिया कायव्यापारो यत्र तत्सूक्ष्मक्रियमन्वर्थनाम्ना तृतीयशुक्लं श्रुते प्रसिद्ध। समुच्छिन्नक्रियमित्यन्वर्थं चतुर्थं शुक्लमाख्यायते ॥

चार शुक्लध्यानोंके नाम दो गाथाओंसे कहते हैं—

अर्थ—पृथक् सवितर्क सवीचार नामक प्रथम शुक्लध्यान, सवितर्कैकत्ववीचार नामक दूसरा शुक्लध्यान, सूक्ष्मक्रिया नामक तीसरा शुक्लध्यान, समुच्छिन्न क्रिया नामक चौथा शुक्लध्यान ऐसे जिनेश्वरने शुक्लध्यानके चार भेद कहे हैं.

---

पृथक्त्वसवितर्कसवीचार व्याचष्टे गाथात्रयेण—

दव्वाइं अणेयाइं तीहिं वि जोगेहिं जेण ज्झायंति ॥
उवसंतमोहणिज्जा तेण पुधत्तंत्ति त भणिया ॥ १८८० ॥

वितर्को भण्यते तत्र श्रुतध्यानविचक्षणैः ॥
अर्थव्यजनयोगानां वीचारः संक्रमो बुधैः ॥ १९४९ ॥
तत्र द्रव्याणि सर्वाणि ध्यायता पूर्ववेदिना ॥
भेदेन प्रथमं शुक्लं शांतमोहेन लभ्यते ॥ १९५० ॥

विजयोदया—दव्वाइ अणेयाइ तीहिं वि जोएहिं जेण ज्झायति द्रव्याण्यनेकानि त्रिभिर्योगैः परावर्तमाना येन चिंतयत्युपशातमोहनीयास्तेन पृथक्त्वमिति प्रथमध्यानमुक्त, एतदर्थं कथयति—अन्यदन्यद्रव्यमवलब्य प्रवृत्तेनान्येनान्येन योगेन प्रवृत्तस्यात्मनो भवतीति पृथक्त्वव्यपदेशो ध्यानस्येति ॥

प्रथमशुक्लनाम गाथात्रयेण निर्विविक्षुः प्रथम तत्पृथक्त्वं व्यवस्थापयति—

मूलारा—अणेगाइ द्वित्र्यादीनि। तीहिं वि जोगेहिं त्रिभिरपि योगैर्मनोवाकायव्यापारैः परावर्तमानाः। उवसंत मोहणिज्जा उपशातमोहनीयकर्मणः। त्रियोगैरुपशातमोहैः प्रथमं शुक्लं साध्यते इत्यर्थः। पुधत्तंत्ति अन्यदन्यद्रव्यमवलंव्य प्रवृत्तेर्नान्येनान्येनयोगेन प्रवृत्तस्यात्मनो भवति इति पृथक्त्वमित्युक्तमित्यर्थः ॥

पहिले शुक्लध्यानका तीन गाथाओंसे आचार्य निरूपण करते हैं—

अर्थ—इस पृथक्त्व सवितर्क सविचारध्यानमें अनेक द्रव्य विषय होते हैं और इन विषयोंका विचार

चिन्तन करते समय मनोयोग वचन योग और काययोग इन योगोंका परिवर्तन होता हैं अर्थात् उपशांत मोहनीय मुनि कभी मनोयोगके आश्रयसे, कभी वचनयोगसे और कभी काययोगसे भिन्न भिन्न द्रव्योंका विचार करता है ध्यानमें विषयभिन्नता, योगभिन्नता और वचनभिन्नता रहती हैं. इस वास्ते इस ध्यानको पृथक्त्व सवितर्क सविचार ऐसा आचार्य कहते हैं.

---

जम्हा सुदं वितक्कं जम्हा पुव्वगदअत्थकुसलो य ॥
ज्झायदि ज्झाणं एदं सवितक्कं तेण तं ज्झाणं ॥ १८८१ ॥

विजयोदया—जम्हा सुदं वितक्क यस्मात् श्रुतं वितर्कं यस्मात् पूर्वगतार्थकुशलो ध्यानमेतत्प्रवर्तयति। तेन तत् ध्यानं सवितर्कं। चतुर्दशपूर्वाणा श्रुतत्वात्तदुपदिष्टोर्थं ॥ साहचर्यात् वितर्कशब्देनोच्यते । तेन वितर्केणार्थश्रुतेन ध्येयेन सह वर्तत इति श्रुतज्ञानमेवावलव्य सवितर्कमित्युच्यते अथवा वितर्कशब्द' श्रुत तद्धेतुत्वात्। श्रुतज्ञानं ध्यानसंज्ञितं सह कारणेन श्रुतेन वर्तत इति सवितर्कं ॥

सवितर्कमिति समर्थयते—

मूलारा—पुव्वगदअत्थकुसलो सकलसूत्रार्थे पटुः। सवितक्कं वितर्कोऽत्र श्रुतत्वाच्चतुर्दशपूर्वाणि तत्साहचर्याच्च तदुपदिष्टोऽर्थो वितर्कशब्देनेष्टः। सह वितर्केण चतुर्दशपूर्वोपदिष्टार्थश्रुतेन ध्येय वर्तते इति सवितर्कम् ॥ अथवा वितर्कः। शब्दश्रुतं तद्धेतु। प्राक्श्रुतज्ञानं ध्यानसंज्ञितं। सह वितर्केण कारणेन श्रुतेन वर्तते इति सवितर्कं ॥

अर्थ—इस ध्यानका स्वामी १४ पूर्वोके ज्ञाता मुनि होते हैं श्रुतज्ञानको वितर्क कहते हैं. अर्थात् चौदा पूर्वोका जो ज्ञान उसको श्रुतज्ञान कहना चाहिये. पूर्वोमें जो विषय कहा गया है उसकोभी ज्ञान के साहचर्यसे श्रुत कहते हैं जैसे यष्टिके साहचर्यसे पुरुषकोभी यष्टि कहते हैं. इस श्रुतविषयकोभी वितर्क कह सकते है. यह विषय ध्येय है. तात्पर्य-यह है कि श्रुतशब्द पूर्वज्ञानका व तद्गत विषयकाभी वाचक हैं ऐसा समझना चाहिये मह श्रुत ज्ञान इस ध्यानका कारण हैं इसलिये इसकोभी ध्यान कह सकते हैं

---

अत्थाण वंजणाण य जोगाण य संकमो हु वीचारो ॥
तस्स य भावेण तयं सुत्ते उत्तं सवीचारं ॥ १८८२ ॥

फलं स्यान्मोहनीयस्य प्रक्षयः प्रशमोऽपि वा ॥
प्रशान्तक्षीणमोहेषु श्रेण्योः शेषगुणेषु च ॥
यथाम्नायमिदं ध्यानमामनंति मनीषिणः ॥

भवति चात्र वृत्तम्—

द्रव्य भावमथातिसूक्ष्ममधियन्युक्त्या वितर्के स्फुरन् ॥
अर्थव्यजनमंगगीरपि पृथक्त्वेनापि संक्रामता ॥
कर्मांशाननवस्थितेन मनसापूर्णाभेकोत्साहवत् ।
कुठेन द्रुमिवाणुशः परशुना छिंदन्यतिर्मे गतिः ॥

विचार शब्दका स्पष्टीकरण—

अर्थ—इस ध्यानमें अर्थ के वाचक जो शब्द उनका विचार होता है अर्थात् सक्रमण होता है. वैसे योगोंके सक्रमणको योगसंक्रमण योगवीचार कहते हैं ऐसे विचारोंका सद्भाव होनेसे इस ध्यान को सवीचार कहते हैं जीव, धर्म, अधर्म आकाश, पुद्गल इत्यादि परिमित अनेक द्रव्योंका ज्ञान करानेवाला जो शब्दश्रुत वाक्य उस से यह ध्यान उत्पन्न होता है यह ध्यान एकत्व वितर्क ध्यानसे भिन्न है क्योंकि एकत्ववितर्क ध्यान एक द्रव्यका ही आलंबन लेकर उत्पन्न होता है. यह प्रथम ध्यान तीन योगोंके सहायसे उत्पन्न होता है और दुसरा शुक्लध्यान फक्त एक योगसे ही उत्पन्न होता है उपशांत मोहनीय मुनि इस ध्यानका स्वामी है और इतर ध्यानोंके स्वामी क्षीणकषाय मुनि हैं यह ध्यान सवितर्क है इसलिये अवितर्क युक्त जो तीसरा और चौथा ध्यान वह इस ध्यानसे भिन्न माना जाता है इस ध्यानका पृथक्त्व सवितर्क सवीचार ऐसा नाम हैं नामसे ही अन्य ध्यानों से यह विलक्षण हैं ऐसा मालुम पडता हैं

---

जेणेगमेव दव्वं जोगेणेगेण अण्णदरगेण ॥
खीणकसाओ ज्झायदि तेणेगत्तं तयं भणियं ॥ १८८३ ॥

ध्यायता पूर्वदक्षेण क्षीणमोहेन साधुना ॥
एकं द्रव्यमभेदेन द्वितीयं ध्यानमाप्यते ॥ १९५१ ॥

मार्गको जानता हुआ भी कोई अन्य पुरुषके साथ उस मार्गके समीप जाता है उसको जैसे मार्गपार्श्वस्थ कहते हैं वैसे अतिचाररहित संयममार्गका स्वरूप जानकर भी उसमें जो प्रवृत्ति नहीं करता हैं परंतु संयममार्गके पास ही वह रहता है यद्यपि वह एकांतरूपसे असंयमी नहीं है परंतु निरतिचार संयमका पालन नहीं करता है इसलिये उसको पार्श्वस्थ कहना चाहिये. वसतिका को बनवानेवाला, उसकी मरम्मत करनेवाला, और यहां आप ठहरो ऐसा कहकर मुनिओंको वसतिका देनेवाला इन तीनो को शय्याधर कहते हैं. इनके यहां आहार ग्रहण करना मुनिओंकेलिये निषिद्ध है परंतु इनके यहा जो हमेशा आहार ग्रहण करते हैं दाताकी आहार लेने के पूर्व और आहार लेनेके अनंतर प्रशंसा करते हैं. उत्पादन दोष, एषणा दोष सहित आहारको ग्रहण करते हैं. हमेशा एकही वसतिकामें रहते हैं एकही संस्तरमें हमेशा सोते हैं, एकही क्षेत्रमें रहते हैं. गृहस्थोंके घरमें अपनी बैठक लगाते हैं गृहस्थोपकरणोंसे अपनी शौचादि क्रिया करते हैं जिसकी शोधना अशक्य है अथवा जो सोधा नहीं गया है उसको ग्रहण करते हैं सूई, कैंची, नख छेदनका शस्त्र. सांडस ( जिसको चिमटा कहते है ) वस्तरा तीक्ष्ण बनानेका पत्थर, वस्तरा, कर्णमल निकालनेका साधन. इन वस्तुओंको ग्रहण करते हैं सीना, धोना, उसको झटकना, रंगाना इत्यादि कार्योंमें जो तत्पर रहते है ऐसे मुनिओंको पार्श्वस्थमुनि कहते हैं जो अपने पास क्षारचूर्ण सोहाग चूर्ण, नमक, घी वगैरह पदार्थ कारण न होने परभी रखते हैं उनको भी पार्श्वस्थ कहना चाहिये. जो रातमें यथेष्ट सोते हैं, अपनी इच्छाके अनुसार बिछानाभी बडा बनाते हैं, उपकरणोंका संग्रह करते हैं, उनको उपकरण बकुश कहते हैं.

जो दिनमें सोता है उसको देहबकुश कहते हैं ऐसे पार्श्वस्थके भेद हैं कारणके बिना पाव धोना अथवा तेल लगाना, गणके ऊपर उपजीविका करना, तीन अथवा पांच मुनिओंकी सेवा करना ? ऐसे जो कार्य करता है वह भी पार्श्वस्थ हैं.

जिसका आचरण कुत्सित है दोष युक्त है उस मुनिको कुत्सित कहते हैं यदि ऐसा कुशील मुनिका लक्षण किया जावेगा तो अवसन्नादिक मुनिओंको भी कुशील ही कहना होगा ? उत्तर– जिसका बुरा आचरण लोकमें प्रगट हुआ है उसको कुशील कहते हैं ऐसा अभिप्राय यहां समझना चाहिये

इस कुशील मुनिके अनेक प्रकार हैं कोई कौतुककुशील है- औषध, विलेपन और विद्याके प्रयोगसेही राजद्वारमें कौतुक दिखाना, लोकमें प्रियता संपादन करना.

भूतिकुशील—भूति शब्द यहां उपलक्षण है इसलिये भूतिका अर्थ इस प्रकार समझना चाहिये–अभिमंत्रित किये गये धूल, सफेत सरसों, पुष्प, फल, पानी इत्यादिकोंके द्वारा किसीका रक्षण करना, किसीको वश करना, ऐसे कार्य करने वालेको भूतिकुशील कहते हैं उपर्युक्त अभिप्राय 'भूदीय धूलियं वा' इस गाथामें भी व्यक्त किया है.

प्रसेनिका कुशीलका लक्षण इसप्रकार है अगुष्ठ प्रसेनिका, अक्षरप्रसेनिका, प्रदीपप्रसेनी, शशिप्रसेनी, और स्वप्नप्रसेनी इत्यादि विद्याओंसे जो लोकों का मन अनुरजित करता है उसको प्रसेनिकाकुशील कहते हैं

अप्रसेनिका कुशील—विद्याओसे और औषधोंसे असयतोंकी जो चिकित्सा करता है वह अप्रसेनिका कुशील है

अष्टांगनिमित्तको जानकर जो लोकोंको उनका उपदेश करता है वह निमित्त कुशील है

अपजी, जाति व कुल प्रकाशित करके जो भिक्षादिककी उत्पात्ति करता है उसको आजीवकुशील कहते हैं

किसीके द्वारा उपद्रव होनेपर दुसरोंको जो शरण जाता है अथवा अनाथशालामें प्रवेश कर अपनी चिकित्साको करवाता है उसको आजीवकुशील कहते हैं

विद्या मंत्रादिकोंके द्वारा परद्रव्यापहरण करके दंभ प्रदर्शन करनेवाला उसको कक्कुशील कहते हैं

इंद्रजालादिकोंके द्वारा जो जनोंको आश्चर्यचकित करता है वह कुहनाकुशील है

वृक्ष, छोटे छोटे पेड वगैरहोंको पुष्प और फलोंकी उत्पत्ति का उपाय बतलाता है गर्भस्थापनादिक कार्य जो करते हैं उसको सम्मूर्छनाकुशील कहते है

त्रस जातिके कीटादिक, वृक्ष, छोटे पेड इनके पुष्प फलादिकोंका जो नाश करते हैं, गर्भका जो नाश करते हैं जो शाप देते हैं उनको प्रपातनकुशील कहते हैं

इन सब कुशीलोंका आचार्यनें 'काओतिक भूति कम्मे' इस गाथामें नाम निर्देश किया हैं गाथामें आदि शब्द आया है इससे और भी कुशीलोके भेद होते हैं उनका स्वरूप इस प्रकार–जो क्षेत्र–जमीन, सुवर्ण, चतुष्पदप्राणी इन परिग्रहोंका स्वीकार करते हैं. हरित, कद, और कच्चे फल भक्षण करते हैं, कृत, कारित, और अनुमत ऐसी वसतिका, आहार उपाधि–इनका सेवन करते हैं, स्त्रियोंकी कथाओंमें प्रेम रखते हैं मैथुन सेवामें तत्पर होते हैं,

अविवेकी होते हैं, आस्रवके अधिकरणों में हमेशा उद्युक्त रहते हैं इनको भी कुशील कहते हैं जो धृष्ट, निर्लज्ज, प्रमत्त, और विकारयुक्त वेष धारण करते हैं. उनको भी कुशील कहते हैं

ससक्त मुनिका वर्णन—

ऐसे मुनि चारित्रप्रिय मुनिके सहवासमें जब रहते हैं तब चारित्रप्रिय ये भी बन जाते हैं जिनको चारित्रप्रिय नहीं है ऐसे मुनिके सहवासमें रहनेपर जो चरित्रको अप्रिय मानने लगते हैं नटके समान इनका आचरण रहता है ये संसक्त मुनि पंचेंद्रियों के विषयों में आसक्त होते हैं तीन प्रकारके गौरवोंमें–ऋद्धिगौरव, रसगौरव और सातगौरव इनमें आसक्त होते हैं. स्त्री के विषयमें इनके परिणाम सक्लेश युक्त होते हैं गृहस्थोंपर इनका अतिशय प्रेम रहता है अवसन्न मुनिससर्गसे ये अवसन्न बनते हैं पार्श्वस्थके ससर्गसे पार्श्वस्थ हो जाते हैं. कुशीलके संसर्ग से कुशील और स्वच्छदके संयोग होनेपर वैसे बनते हैं. अर्थात् नटवत् इनका आचरण हैं

यथाछंद मुनिका वर्णन– जो मुनि आगमके विरुद्ध आगमेन न कहा हुआ और स्वेच्छाकल्पित पदार्थोंका स्वरूप कहते हैं उनको यथाछंद मुनि कहते हैं.

वर्षाकालमें जो पानी गिरता है उसको धारण करना यह असंयम है. वस्तरा और कैंचीसे केश निकालना ही योग्य है. केशलोच करनेसे आत्मविराधना होती है. सचित्ततृणपुंजपर बैठनेसे भी भूमिशय्या मूलगुण पाला जाता हैं. तृणपर बैठनेसे भी जीवोंको बाधा नही होती है उद्देशादिक दोषसहित भोजन करना दोषास्पद नहीं हैं आहारके लिये सब ग्राममें घूमनेसे अनेक जीवोंका घात होता हैं. घरमें हि भोजन करना आच्छा है अर्थात् वसतिकामें ही भोजन करना अच्छा है हाथमें आहार लेकर भोजन करनेसे जीवोंको बाधा पोहोंचती है ऐसा वे उत्सूत्र कहते हैं इस कालमें यथोक्त आचरण करनेवाले मुनि कोई नहीं हैं ऐसा कथन करना इत्यादि प्रकारसे विरुद्ध भाषण करनेवाले मुनियोंके यथाछंद अर्थात् स्वछंदी मुनि कहते हैं

---

अविसुद्धभावदोसा कसायवसगा य मंदसंवेगा ॥
अच्चासादणसीला मायाबहुला णिदाणकदा ॥ १९५१ ॥

अशुद्धमनसो वश्याः कषायेन्द्रियविद्विषाम् ॥
पूज्यात्यासादनाशीला नीचा मायानिदानिनः ॥ २०३० ॥

विजयोदया—अविसुद्धभावदोसा भावा सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रपरिणामा', तेषां दोषा शंकादयः ते अविशुद्धा अनिराकृता येस्ते अविशुद्धभावदोषा' । कसायवसिगा कपायवशवर्तिन । मदसंवेगा' । अच्चासादणसीला गुणाना गुणिना चापमानकारिण । प्रचुरमायानिदानं गता ॥

कुतस्ते मृत्युकाले सन्मार्गात्प्रच्यवंते इत्यत्र गाथापट्कमाह—

मूलारा—अविसुद्धभावदोसा अनिराकृतरत्नत्रयातिचाराः । अच्चासादणसीला गुणाना गुणिना चावमानकारिणः ।

अर्थ—सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्रको आचार्य भाव कहते हैं. इनके शंकादिक दोप हैं. इन दोपोंको न हटानेसे सम्यग्दर्शनादिक निर्मल नहीं होते हैं अर्थात् अवसन्नादिक मुनिओंका रत्नत्रय निर्दोष नहीं रहता हैं वे कपायके वश हो जाते हैं उनमें धर्मप्रेम मद पाया जाता हे वे गुणोंका और गुणिजनों-का अपमान करते हैं उनमें माया और निदान ये दो शल्य प्रचुर पाये जाते हैं

---

सुहसादा किंमज्झा गुणसायी पावसुत्तपडिसेवी ॥
विसयासापडिबद्धा गारवगरुया पमाइल्ला ॥ १९५२ ॥

धर्मकार्यपराधीना' पापसूत्रपरायणाः ॥
संघकृत्ये ममानेन किं कृत्यमिति वादिनः ॥ २०३१ ॥
सर्वव्रतातिचारस्थाः सुखास्वादनलालसाः ॥
अनाराधितचारित्राः परचिंताकृतोद्यमा. ॥ २०३२ ॥

विजयोदया—सुखसादा सुखास्वादनपरा । किंमज्झा किं मह्यं केनचिदिति सर्वेपु संघकार्येष्वनादृता' । गुणसायी गुणेपु सम्यग्दर्शनादिपु शेरत इव निरुत्साहा । पावसुत्तपडिसेवी आत्मन' परेपा वा अशुभपरिणामस्य मिथ्यात्वासयमकपायाणा प्रवर्तकं शास्त्रं पापसूत्रं निमित्त, वैद्यक, कौटिल्य, स्त्रीपुरुपलक्षण, धातुवाद , काव्यनाटकानि, चौरशास्त्रं शस्त्रलक्षणं प्रहरणविद्याचित्रकलागाधर्वगधयुक्त्यादिक एतस्मिन् पापसूत्रे कृतादराभ्यासा , विसयासापडिबद्धा अभिमतविपयपरिप्राप्त्यर्था या आशा तस्या प्रतिबद्धा , तिगारवगुरुका गारवत्रयैर्गुरव. । पमाइल्ला विकथादिपञ्चदश प्रमादसहिता ॥

मूलारा–सुहसादा सुखास्वादनपराः । किंमज्झा किं मम केनचिदिति सर्वेपु संघकार्येष्वनादृताः । गुणसायी गुणेपु सम्यग्दर्शनादिपु शेरत इव । सम्यक्त्वादिनिरुत्साहा इत्यर्थः । पावसुत्तपडिसेवी स्वपरयोर्मिथ्यात्वादिनिवेदकनिमित्त कौटिल्यस्त्रीपुरुपलक्षणं, धातुवादकाव्यनाटकचौर्यशस्त्रचित्रगीतनृत्यवाद्यगंधयुक्त्यादिशास्त्रेपु कृतादराभ्यासाः । पमादिल्ला विकथादिप्रमादवतः ॥

अर्थ––इन मुनिओंका स्वभाव सुखिया बनता है इसलिये मेरा किसीसे कुछ भी संबंध नहीं है ऐसी कल्पना करके संघके कार्योंसे वे उदासीन रहते हैं सम्यग्दर्शनादि गुणोंमें वे निरुत्साह रहते हैं अर्थात् इनकी वृद्धि करनेकी उनको इच्छा नहीं होती. अपने अथवा अन्यजनोंके अशुभ परिणाम बनानेवाले अर्थात् जो मिथ्यात्व, असयम, कपायरूप परिणामोंकी उत्पत्ति करते हैं ऐसे शास्त्रोंका पाप कहते हैं. जेसे निमित्त, वैद्यक, कौटिल्य ( चाणक्यका अर्थशास्त्र ) स्त्रीपुरुपलक्षण, अर्थात् सामुद्रिक, धातुवाद, काव्य, नाटक चौरशास्त्र, शस्त्रलक्षण, शास्त्रविद्या, चित्रकला, गांधर्व, गधयुक्त्यादिक इन शास्त्रों को पापसूत्र कहते हैं ये पार्श्वस्थादि मुनि इन शास्त्रोंका आदरसे अभ्यास करते हैं इष्ट विपयकी प्राप्ति करानेवाली जो आशा है उससे ये बंध गये हैं तीन गारवसे ये सदा युक्त रहते हैं. विकथादिक पंदरह प्रमादोंसे ये पूर्ण रहते हैं.

---

समिदीसु य गुत्तीसु य अभाविदा सीलसंजमगुणेसु ॥
परतत्तीसु पसत्ता अणाहिदा भावसुद्धीए ॥ १९५३ ॥

विजयोदया—समिदीसु य समितिपु गुप्तिपु च संयमगुणेपु भावनारहिता परव्यापारेपु प्रवृत्ता भावशुद्धावनादृता ॥

मूलारा–परतत्तीसु परव्यापारचिंतासु अणाहिदा अनादृता अस्थिरा वा ।

अर्थ––समिति, गुप्ति, इनकी भावनाओंमें–अभ्याससे ये दूर रहते हैं. संयमके भेद जो उत्तरगुण शील वगैरह इनसे ये दूर रहते हैं दूसरोंके कार्योंकी चिंतामें लगे रहते हैं और आत्मकल्याणके कार्योंसे कोसों दूर रहते हैं इसलिए इनके रत्नत्रयमे निर्मलता नहीं रहती है

---

गंथाणियत्ततण्हा बहुमोहा सबलसेवणासेवी ॥

सद्दरसरूवगंधे फासेसु य मुच्छिदा घडिदा ॥ १९५४ ॥

इहलोकक्रियोद्युक्ताः परलोकक्रियालसाः ॥

मोहिनः शवलाः क्षुद्राः संक्लिष्टा दीनवृत्तयः ॥ २०३३ ॥

विजयोदया—गथाणियत्ततण्हा अतृप्तपरिग्रहतृष्णा, बहुमोहा, अज्ञानबहुला, शवलसेवनापरा, शब्दादिषु विषयेषु मूर्छिता, आस्रवबद्धिना॥

मूलारा—गथाणियत्ततण्हा अनिवृत्तपरिग्रहस्पृहा । बहुमोहा अज्ञानबहुलाः । सबलसेवणासेवी गृहस्थारंभसेविन । मुच्छिदा गृद्धिं गताः । घडिदा सबद्धाः ॥

अर्थ—परिग्रहमें इनकी अभिलाषा तृप्त होती नहीं बढती ही रहती है ये आज्ञानसे घिरे रहते हैं अर्थात् आत्मस्वरूप का ज्ञान इन को नहीं होता है गृहस्थोंके आरमादि कार्य ये करते रहते हैं. शब्द, रस, गंध, रूप, स्पर्श इन विषयोंमें वे अत्यासक्त होते हैं

---

परलोगणिप्पिवासा इहलोगे चेव जे सुपडिबद्धा ॥

सज्झायादीसु य जे अणुट्ठिदा संकिलिट्ठमदी ॥ १९५५ ॥

विजयोदया—परलोयणिप्पिवासा परलोकनिस्पृहा, ऐहिकेष्वेव कार्येषु प्रतिबद्धा, स्वाध्यायादिष्वनुद्यता, संक्लिष्टमतय. ॥

मूलारा—णिप्पिवासा निस्पृहाः । अणुट्ठिदा अनुद्यता ॥

अर्थ—ये परलोकके विषयमें निस्पृह होते हैं. परंतु ऐहिक कार्यों में ही इनका मन तत्पर रहता हे स्वाध्याय, आलोचनादिक कार्योंमें इनका मन लगता नहीं है, इनके बुद्धीमें सक्लेश परिणाम रहते हैं

---

सव्वेसु य मूलुत्तरगुणेसु तह ते सदा अइचरंता ॥

ण लहंति खवोवसमं चरित्तमोहस्स कम्मस्स ॥ १९५६ ॥

विजयोदया—मूलोत्तरगुणेषु सदा सातिचारा न लभते चारित्रमोहस्य क्षयोपशमं ॥

मूलारा–ते नित्यावसन्नादयः समाधिमरणोद्यताः । अदिचरंता अन्तर्वृत्या च हिर्वृत्त्या वा भंजंतः । अन्ये विचरंता इति पठित्वा सर्वस्मिन्मूलोत्तरगुणेऽप्रवर्तमाना इत्यर्थमाहुः ॥ णेत्यादि असयता एव ते भवन्तीत्यर्थः ॥

अर्थ—मूलगुण और उत्तरगुणोंमें हमेशा अतिचार युक्त ही रहते हैं अर्थात् इन गुणोंमें इनको हमेशा अतिचार लगते हैं. उनको चारित्र मोहनीय कर्मका क्षयोपशम नहीं रहता है अर्थात् वे असंयत ही होते हैं.

---

एवं मूढमदीया अवंतदोसा करेंति जे कालं ॥
ते देवदुब्भगत्त मायामोसेण पावंति ॥ १९५७ ॥

आलोचनामनाधाय ये म्रियंते कुवुद्धयः ॥
त्रिदिवे निंदिताचारा दुर्भगाः संति ते सुराः ॥ २०३४ ॥

विजयोदया—एवं मूढमदीया एवं मूढवुद्धयो अनपास्तदोषा ये कालं कुर्वंति ते देवदुर्भगतां प्राप्नुवंति मायया ॥

तद्गत्यंतरं प्राप्यं दर्शयन्ति—

मूलारा—अवंतदोसा अनिराकृतातिचाराः । देवाश्च ते दुर्भगाश्च देवदुर्भगास्तद्भावं । उक्तं च–
आलोचनामनाधाय ये म्रियंते कुवुद्धयः ॥ त्रिदिवे निंदिताचारा दुर्भगाः सन्ति ते सुरा ॥

अर्थ—इस प्रकार मूढमति ये अवसन्नादिक मुनि अपने दोषों को नहीं हटाते हुए अपना सर्व आयुष्य योंही व्यतीत करते हैं, जिससे मायाचारी इन मुनिओंको देव दुर्गतिकी प्राप्ति होती है.

---

किंमज्झ णिरुच्छाहा हवंति जे सव्वसंघकज्जेसु ॥
ते देवसमिदिवज्झा कप्पंते हुंति सुरमेच्छा ॥ १९५८ ॥

संघकृत्ये निरुत्साहाः किमनेन ममेति ये ॥
ते भवन्ति सुरा म्लेच्छा वाद्यवादिदिवौकसां ॥ २०३५ ॥

विजयोदया—किं मज्झणिरुच्छाहा किं महामिति ये सर्वसंघकार्येष्वनादृतास्ते देवसमितियाह्या' कल्पानामंते सुरम्लेच्छा भवति ॥

सघकार्यानादृताना देवदुर्गतिमाह—

मूलारा—कि मज्झ णिरुच्छाहा कि ममेत्यनादृताः ॥ समिदि समायां । कप्पते सौधर्मादिकल्पाना प्रत्यंते । सुरमेच्छा देवम्लेच्छाः कर्मचाडाला इत्यर्थः ॥

अर्थ—जो सघके कार्योंका अनादर करते हैं ऐसे मुनि सौधर्मादिक स्वर्गके अतमें सुरम्लेच्छ अर्थात् चांडालके समान देव होते हैं

---

कंदप्पभावणाए देवा कंदप्पिया मदा होंति ॥
खिब्भिसयभावणाए कालगदा होंति खिब्भिसया ॥ १९५९ ॥
अभिजोगभावणाए कालगदा आभिजोगिया हुंति ॥
तह आसुरीए जुत्ता हवंति देवा असुरकाया ॥ १९६० ॥
सम्मोहणाए कालं करित्तु दो दुंदुगा सुरा हुंति ॥
अण्णंपि देवदुग्गइ उवयंति विराधया मरणे ॥ १९६१ ॥

कंदर्पभावनाशीलाः कंदर्पाः संति नाकिनः ॥
निंद्याः किल्यिषिकाः संति मृताः किल्यिषभावनाः ॥ २०३६ ॥
अभियोग्यक्रियासक्ता आभियोग्याःसुरा मृताः ॥
आसुरीभावना. कृत्वा मृत्वा सन्त्यसुराः पुनः ॥ २०३७ ॥
संमोहभावनोद्युक्ता संमोहास्त्रिदशा मृताः ॥
विराधकै पराप्येवं प्राप्यते देवदुर्गतिः ॥ २०३८ ॥

विजयोदया—स्पष्टार्थमुत्तरगाथात्रयं ॥

कन्दर्पादिभावनामृताना तथाविधदेवभूयमभिधत्ते—

मूलारा—मदा मृताः ॥

मूलारा—असुरकाया असुराः ॥

मूलारा—कारित्तु कृत्वा । भाद्रपदमासकुक्कुराणामनुहरमाणाः । कामातुरतया शुनीनामिव देवीना अतिनिंद्य पुरोलुठनादिचेष्टाकारिण इत्यर्थः ॥ अण्णं च अपरमपि । उवयंति प्राप्नुवंति ॥

अर्थ—कंदर्प भावनाके वश होकर ये मुनि कंदर्प जाति के देव होते हैं किल्विषभावनाके वश होनेसे माणोत्तर किल्विष देवपर्यायकी माप्ति इनको होती हैं. आभियोग्य भावनासे जो मुनि मरण करते हैं वे स्वर्गमें आभियोग्य देव अर्थात् वाहनदेव होते हैं. आसुरीभावनासे प्राणत्याग करनेवाले मुनि असुर देव होते हैं सम्मोह भावनाके वश होकर मरण करनेवाले मुनि स्वर्गमें सम्मोह नामक देव होते हैं कामविकारके बाहुल्यसे ये देव देवीके साथ हमेशा कामसेवन करते हैं. मरणकालमें जो आराधानाकी विराधना करते हैं ऐसे मुनि अन्यभी देवदुर्गती में जन्ममें लेते हैं

---

इय जे विराधयित्ता मरणे असमाधिणा मरेज्जण्ह ॥
तं तेसि बालमरणं होइ फलं तस्स पुव्वुत्तं ॥ १९६२ ॥

इत्थं विराध्य ये जीवा म्रियंते-सयमादिकम् ॥
तेषां बालमृतिस्तस्याःफलं पूर्वत्र वर्णितम् ॥ २०३९ ॥

विजयोदया—इय जे विराधयित्ता एवं ये रत्नत्रयं विनाश्य मरणकाले असमाधिना मृतिमुपयांति तत्तेषा बालमरण भवति । तस्य बालमरणस्य फलं पूर्वमुक्तमेव ॥

रत्नत्रय विराध्य मृतानां कतमन्मरणं स्यादित्यत्राह—

मूलारा—मरेजण्ह म्रियेरन् ॥ तं असमाधिमरणं ॥

अर्थ—जो इम प्रकार रत्नत्रयका नाश कर मरणको प्राप्त होते हैं अर्थात् असमाधिसे मरण करते हैं. उनका यह मरण बालमरण है ऐसा आचार्य कहते हैं बालमरणके फलका वर्णन पूर्वमे आ चुका है

जे सम्मत्तं खवया विराधयित्ता पुणो मरेज्जण्ह ॥
ते भवणवासिजोदिसभोमेज्जा वा सुरा होंति ॥ १९६३ ॥

विराध्य ये विपद्यंते सम्यक्त्व नष्टबुद्धयः ।
ज्योतिर्भावनभौमेषु ते जायन्ते वितेजसः ॥ २०४० ॥

विजयोदया—जे सम्मत्त खवगा ये क्षपका. सम्यक्त्व विनाश्य म्रियते भवनवासिनो ज्योतिष्का व्यंतरा वा भवंति ॥

सम्यक्त्वविराधनामरणफलमाह—

मूलारा—भोमेज्जा व्यंतराः ॥

अर्थ—जो क्षपक सम्यक्त्वका नाश कर कर मरण को प्राप्त होते हैं उनकी भवनवासि, व्यंतर अथवा ज्योतिष्क देवों में उत्पत्ति होती हैं.

---

दंसणणाणविहूणा तदो चुदा दुक्खवेदणुम्मीए ॥
संसारमण्डलगदा भमंति भवसागरे मूढा ॥ १९६४ ॥

दर्शनज्ञानहीनास्ते प्रच्युता देवलोकतः ॥
संसारसागरे घोरे बंभ्रमन्ति निरन्तरम् । २०४१ ॥

विजयोदया—दसणणाणविहीणा सम्यग्दर्शनज्ञानहीनास्तत स्वर्गाच्च्युता दुःखवेदनोर्मिके भवसागरे मूढा भ्रमति, मंडल गता ॥

विराधनाधिगतदेवभावभ्रंशोदर्कदुर्जन्मपरंपरा ब्रवीति—

मूलारा—तदो चुदा तत्तद्देवभावभ्रष्टाः । दुक्खवेदणुम्मीए क्लेशानुभूतिवीचिके । मंडल आवर्त. ॥

अर्थ—सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान इन गुणों से रहित देव आयुष्य समाप्त होने पर स्वर्गसे भ्रष्ट होकर दुःखानुभवरूप तरंगमें से भरे हुए ससारसमुद्रमें अज्ञानसे अचेत होकर भ्रमण करते हैं

---

जो मिच्छत्तं गंतूण किण्हलेस्सादिपरिणदो मरदि ॥
तल्लेस्सो सो जायइ जल्लेस्सो कुणदि सो कालं ॥ १९६५ ॥

ये मृता मुक्तसम्यक्त्वाः कृष्णलेश्यादिभाविताः ॥
तथालेश्या भवाम्भोधौ ते भ्रमान्ति दुरुत्तरे ॥ २०४२ ॥
निवेशयंती भुवनाधिपत्ये मनीषितं कामदुघेव धेनुः ॥
आराधिता किं न ददाति पुंसामाराधना सिद्धिवधूवयस्या ॥ २०४३ ॥
इति फलम् ॥

विजयोदया—जो मिच्छत्तं गंतूण य कृष्णलेश्यादिपरिणतो मिथ्यात्वं गत्वा म्रियते तल्लेश्यो जायते, परत्र च यल्लेश्य. कालं कृतवान्। फलत्ति ॥

मिथ्यात्वपरिणतस्य मरणप्राप्यदुर्लेश्यापरिणामाना ससरणानुनधमभिधत्ते—

मूलारा—जायदि परत्र उत्पद्यते। उक्तं च—

ये मृता मुक्तसम्यक्त्वाःकृष्णलेश्यादिभाविताः ।
तथालेश्या भवाम्भोधौ ते भ्रमति दुरुत्तरे ॥

फल। सूत्रतः ३९ अंकतः ४१ ॥

अर्थ—जो मुनि कृष्ण लेश्या वगैरह लेश्याओंके वश होकर मिथ्यात्वी वन कर मरण करते हैं वे पर लोकमें भी उसी लेश्या के धारक होते हैं. तात्पर्य जिस लेश्या से मरण होता है परलोकमें भी वही लेश्या उस जीवकी रहती है इस प्रकार फल का वर्णन हुआ.

---

विजहणा निरूप्यते—

एवं कालगदस्स दु सरीरमंतोबहिज्ज वाहिं वा ॥
विज्जावच्चकरा तं सयं विकिंचंति जदणाए ॥ १९६६ ॥

एव कालगतस्यास्य बहिरंतनिवासिन॰ ।
त्यजंति यत्नतो गात्रं वैयावृत्त्यकराः स्वयम् ॥ २०४४ ॥

विजयोदया-एव कालगदस्य एव कालगतस्य शरीरमतर्बहिर्वाचस्थित वैयावृत्यकराः स्वयमेवापनयंति यत्नेन ॥

अथ लोकातरप्राप्तक्षपकशरीरस्य त्यजनविधि गाथाचतुस्त्रिंशता व्याचष्टे—

मूलारा—एवं यथोक्तसंन्यासविधिना । कालगदस्स मृतस्य क्षपकस्य । अंतो मध्ये नगरादेः स्थितस्य । बाहिं बहिः । तं निस्तरणातसम्यक्त्वाद्याराध्यानाधिगतपरमपवित्रभावं । विकिंचंति अपनयंति । जदणाए यत्नेन वक्ष्यमाणेन ॥

अर्थ—जो क्षपक लोकांतर को प्राप्त हुआ है अर्थात् मर गया है तब वैयावृत्य करने वाले मुनि उसका शरीर जो कि नगरादिमें अथवा बाहर वसतिकामें पडा रहता है उसे आगे कहे हुए प्रयत्नसे ले जाते हैं अभिप्राय यह है कि-पूर्वोक्त सन्यास विधीसे जो क्षपक सम्यक्त्वादिक चार आराधनाओंकी निस्तरण पर्यंत प्राप्तिकर पवित्र हुआ है वह नगरादिके बीचमें अथवा बाहर जब मरण करता है तब वैयावृत्य करने वाले मुनिगण उसके शवको बडे प्रयत्नसे स्वयमेव ले जाते हैं.

---

समणाणं ठिदिकप्पो वासावासे तहेव उडुबंधे ॥
पडिलिहिदव्वा णियमा णिसीहिया सव्वसाधूहिं ॥ १९६७ ॥

साधूनां स्थितिकल्पोऽयं वर्षासु ऋतुबंधयोः ॥
समस्तैःसाधुभिर्यत्नाद्यन्निरूप्या निषद्यका ॥ २१४५ ॥

विजयोदया—समणाणं ठिदिकप्पो श्रमणाना स्थितिकल्पो वर्षावासे ऋतुप्रारभे च नियमेन सर्वैः साधुभिर्निपीधिका नियमेन प्रतिलेखनीया ॥

स्वदेहेऽपि निरीहाः मुमुक्षवः कुतस्तच्छरीरत्यगाय स्वय यतंते इत्यारेकायामुत्तरयति—

मूलारा—ठिदिकप्पो एप स्थितिकल्पोऽत्त एव वचनान्मासपज्जाख्यस्थितिकल्पद्वयान्तर्गतत्वेन भवति । वासावासे वर्षासु चतुर्मास्यामेकत्र वासे प्रतिपद्यमाने चातुर्मासिकयोगप्रारंभ इत्यर्थः । उडुबंधे ऋतुप्रारभे । पडिलिहिदव्वा यदि विशेपः णिसीधिया आराधकशरीरस्थापनस्थानम् ॥ उक्त च —

साधुना स्थितिकल्पोऽयं वर्षावासानुबंधयोः ॥ समस्तैः साधुभिर्यत्नाद्यन्निरूप्या निषद्यका ॥

अन्ये तु वासे वासे इति पाठित्वा वर्षे वर्षे इत्यर्थं व्याचक्रुः । अपरे मासे मासे इति पाठं मत्वा एवशब्द विकल्पार्थमीपु' । तथा चोक्तम्—

श्रवणाना स्थितिकल्पो मासे मासे तथर्तुवर्षे वा ॥
प्रतिलेख्यैषा नियतं निषद्यका सर्वसंयमिभिः ॥

यस्मान्निषद्यादर्शनं काळनैयत्येन सूत्रे साधूनामवश्यकर्तव्यतयोपदिष्ट तस्मान्निषद्याविधानाय मुमुक्षुभिःस्वय प्रयतितव्यमिति भावः ॥

अर्थ—चातुर्मासिक योगको प्रारभकालमें तथा ऋतुप्रारभेंम जहां आराधकके शरीर का स्थापन किया है उस स्थानकी प्रति लेखना सर्व साधुओं को नियमसे करनी चाहिये अर्थात् उस स्थानका दर्शन करना चाहिये, पीछीसे उसको स्वच्छ करना चाहिये ऐसा यह मुनिओका स्थित कल्प है

---

तस्या लक्षणमाचष्टे—

एगंता सालोगा णादिविकिट्ठा ण चावि आसण्णा ॥
वित्थिण्णा विद्धत्ता णिसीहिया दूरमागाढा ॥ १९६८ ॥

निषद्या नातिदूरस्था विविक्ता प्रासुका घना ॥
कर्तव्यास्ति परागम्या बालवृद्धगणोचिता ॥ २०४६ ॥

विजयोदया—एगता सालोगा एकाता परै प्रायेणादृश्या नातिदूरा नात्यासन्ना विस्तीर्णा अविध्वस्ता दूरमवगाढा ॥

किं लक्षणैपा निषद्या स्यादित्यत्राह—

मूलारा—एगंता एकातप्रदेशस्था । सालोगा सप्रकाशा । णादिवियट्ठा नातिदूरा नगराद्यपेक्षया । ण वादियासण्णा नाप्यत्यासन्ना वित्थिण्णा विपुला । विद्धत्था प्रासुका । दूरमोगाढा अतिदृढा । उक्त च—

निषद्या नातिदूरस्था विविक्ता प्रासुका घना ।
कर्तव्यास्ति परागम्या बालवृद्धगणोचिता ॥

अन्ये एगंता सालोगा इति पठित्वा एकातपरै प्रायेणादृश्या इत्यर्थं प्रतिपन्नाः । एकातैरेकातवादिभिः न सम्यक् सुखेनालोक्यते दृश्यते इति व्युत्पत्तेः ॥ तदुक्तम्—

नातिदूरा न चासन्ना विदृध्वस्ता प्रायशः परैः ॥ अदृश्या तु तथा दूरमवगाढा निपद्यका ॥

अपरे तु दूरमोगाढा इत्यस्य निपद्यास्थानस्तंभापेक्षया बहुधःप्रवेशेत्यर्थमाहु· । टिप्पनके तु दूरे दूरे प्रच्छन्नेत्यर्थो व्याख्यायि ॥

निपीधिकाका लक्षण कहते हैं—

अर्थ—निपीधिका एकान्तप्रदेशमें अन्यजनो को दीख न पडेगी ऐसे प्रदेश मे हो प्रकाशसहित होनी चाहिये वह नगरादिकों से अतिदूर न हो न अति समीप भी हो वह टूटी हुई, विध्वस्त की गई ऐसी न हो, वह विस्तीर्ण प्रासुक और दृढ होनी चाहिये

अभिसुआ अमुसिरा अघसा उज्जोवा बहुसमा य असिणिद्धा ॥
णिज्जतुगा अहरिदा अविला य तहा अणाबाधा ॥ १९६९ ॥
जा अवरदक्खिणाए व दक्खिणाए व अध व अवराए ॥
वसधीदो वण्णिज्जदि णिसीधिया सा पसत्थत्ति ॥ १९७० ॥
वसतेनैंऋते भागे दक्षिणे पाश्चिमेऽपि वा ॥
निषद्यका स्थिता या सा प्रशस्ता परिकीर्तिता ॥ २०४७ ॥

विजयोदया—जा अवरदक्खिणाए अपरदक्षिणाशाया, दक्षिणस्या, अपरस्यां वा दिशि वसतित· निपीधिका प्रशस्ता ॥

तल्लक्षणशेपमाह—

मूलारा—अभिसुआ उद्देहकारहिता । असुसिरा अधःप्रवेशिच्छिद्ररहिता । अघसा पुप्पटिकारहिता । उज्जोआ सोद्योता । बहुसमा बहुसमाभूमिका । असिणिद्धा अनार्द्रा । अविला तिर्यग्विवररहिता । अणाबाधा बाधारहिता एता श्रीविजयो नेच्छति ॥

मूलारा---अवरदक्खिणाए नैर्ऋत्यदिशि । अवराण पश्चिमदिशि । वसधीदो क्षपकवसतेः सकाशात् । वण्णिज्जदि प्रतिपाद्यते पूर्वाचार्यैः ॥

अर्थ---वह निपिधिका चीटिओंमे रहित, छिद्रोंसे रहित होनी चाहिये घिसी हुई न होना चाहिये. प्रकाशसहित होवे समान भूमिके स्थानपर होवे. निर्जन्तुक बाधारहित होवे वह गीली तथा इधर उधर हिलने वाली नहीं होवे. वह निपीधिका क्षपककी वसतिकासे नैऋत्य दिशामें, दक्षिण दिशामें अथवा पश्चिम दिशामे होनी चाहिये. ऐसी इन दिशाओंमें निपिधिका की रचना करना पूर्व आचार्यो ने प्रशस्त माना है

---

सव्वसमाधी पढमाए दक्खिणाए दु भत्तगं सुलभं ॥
अवराए सुहविहारो होदि य उवधिस्स लाभो य ॥ १९७१ ॥

सर्वस्यापि समाधानं प्रथमायां तथान्यत ॥
आहारःसुलभोऽन्यस्यां भवेत्सुखविहारिता ॥ २०४८ ॥

विजयोदया---सव्वसमाधी पढमाए सर्वेषा समाधिर्भवति पढमाए अपरदक्षिणदिगवस्थितायां निषीधिकाया, दक्षिणदिगवस्थितायामाहार सुलभ पश्चिमाया सुखविहार. उपकरणलाभश्च ॥

पूर्वोक्तदिक्त्रयनिपद्याकरणे शुभफलविशेषान्प्रकाशयति---

मूलारा---सव्वसमाधी सर्वेषा संघातवर्तिश्रमणादीना समाधानं । भत्तग अन्नपान । सुहविहारो सुखप्रवर्तना । उवधिस्स पुस्तकाद्युपकरणस्य ॥

अर्थ---नैऋत्यदिशाकी निपिधिका सर्व संघके समाधिके लिये कारण हो जाती है अर्थात् इस दिशाकी निपिधिका संघका हित करनेवाली होती है दक्षिण दिशाकी निपिधिकासे आहार सुलभतासे संघको मिलता है. पश्चिमदिशामें निपिधिका होनेसे संघका सुखसे विहार होता रहेगा और उनको पुस्तकादिक उपकरणोंका लाभ होता रहेगा

---

जदि तेसिं वाघादो दट्ठव्वा पुव्वदक्खिणा होइ ॥
अवरुत्तरा य पुव्वा उदीचिपुव्वुत्तरा कमसो ॥ १९७२ ॥

तदभावेऽनलाशायां वायव्यायां हरेर्दिशि ॥
निषद्यकोत्तरस्यां वा मतेशानस्य वा दिशि ॥ २०४९ ॥

विजयोदया—जदि तासिं वाघादो यदि ता निषीधिका न लभ्यते, पूर्वदक्षिणनिषीधिका द्रष्टव्या, अपरोत्तरा वा पूर्वा वा उदीची वा पूर्वोत्तरा वा क्रमेण ॥

आग्नेयादिदिक्षु निषद्याविधाने यथोत्तरोत्कृष्टफलानि दर्शयन् गाथाद्वयेन निषेधं व्यनक्ति—

मूलारा—तासिं वाघादो प्रागुक्तनिषद्याना प्रतिबंध. । अपरदक्षिणादिदिक्षु निषीधिकाः कर्तुं न लभ्यंते इत्यर्थः ॥ दद्वव्वा निषद्यावधाने वक्ष्यमाणयथोत्तरोत्कृष्टाशुभफलप्रदतया निरूप्या भवन्ति । पुव्वदक्खिणा आग्नेयी दिक् । अवरुत्तरा वायवी दिक् । उदीचि उत्तरा । पुव्वुत्तरा ऐशानी दिक् ॥

अर्थ—यदि नैऋत्य, दक्षिण और पश्चिम दिशामें निषिधिका बनवाने में कुछ बाधा उपस्थित होगी तो आग्नेय दिशामें, वायव्य दिशामें, ऐशान्य दिशामें व उत्तर दिशामें इन दिशाओंमें से जिस दिशामें सुभीता हो वहां बनवानी चाहिये

---

एदासु फलं कमसो जाणेज्ज तुमंतुमा य कलहो य ॥
भेदो य गिलाणं पि य चरिमा पुण कड्ढदे अण्णं ॥ १९७३ ॥
क्रमेण फलमेतासु स्पर्द्धा राटिश्च जायते ॥
भेदश्चापि तथा व्याधिरन्यस्याप्यपकर्षणम् ॥ २०५० ॥

विजयोदया—एदासु एतासु निषीधिकासु । फलं क्रमशो विजानीयात् तुमंतुमा य पूर्वदक्षिणस्या स्पर्द्धा,अपरोत्तरस्या कलह पूर्वस्या भेद उदीच्या व्याधि , पूर्वोत्तरस्या अन्योन्येनापकृष्यते ॥

मूलारा—तुमंतुमा स्पर्द्धा अहमेवंभूतस्त्वमेवभूतोऽन्ये वा ईदृग्भूता इत्यादिसंघर्पः । कलहो राटिः । भेदो संघस्य परस्पर द्विधाभावः । गिलाण व्याधिः । चरिमा ईशानदिक् । कड्ढदे आकर्षति । पूर्वोत्तरदिग्निषद्याकरणैः परो मुनिर्म्रियते इत्यर्थः । एतेनेदमुपदिष्ट भवति । प्रागेव तथा क्षपकाय वसतिः कल्प्या यथा तन्निषद्या नैऋत्यादिदिक्ष्वन्यतमस्या कर्तुं शक्यते इति ॥

अर्थ—परतु इन दिशाओंकी निषीधिकाओंका फल इस प्रकार क्रमसे समझ लेना चाहिये पूर्व दक्षिण दिशामें स्पर्द्धा, अर्थात् मैं ऐसा हूं ऐसा तूं है, दूसरे इस प्रकारके हैं ऐसी स्पर्द्धा, उत्पन्न होगी पाश्चिमोत्तरदिशामें कलह होगा, पूर्व दिशामें संघमें फूट पडेगी, उत्तर दिशामें व्याधि उत्पन्न होगी, ईशान्य दिशामें संघमें परस्पर खीचतानी होगी पूर्वोत्तर दिशामे निषिधिका करनेसे प्रथमतः मुनिमरण होगा ऐसा इन दिशाओंका फल है

---

जं वेलं कालगदो भिक्खू तं वेलमेव णीहरणं ॥
जग्गणबंधणछेदणविधी अवेलाए कादव्वा ॥ १९७४ ॥

यदैव म्रियते काले त्यजनीयस्तदैव सः ॥
अवेलायां विधातव्या छेदबंधनजागराः ॥ २०५१ ॥

विजयोदया—जं वेलं कालगदो भिक्खू तं वेलमेव णीहरण यस्या वेलाया मृतो भिक्षु तस्यां वेलायामेवापनयनं कर्तव्यं, अवेलायां मृतश्चेत् जागरणं बंधन छेदन वा कर्तव्यं ॥

निष्कासनं तद्योग्यवेलाया मृतस्य कार्यमन्यदा जागरणादिकमित्युपदिशति—

मूलारा—जं वेलं यस्या वेलाया। तं वेलमेव तस्या वेलायामेव। णीहरण यथाकथंचित्तदेहापनयनं यतिभिः कर्तव्यम्। अवेलाए अवेलाया मृतस्य ॥

अर्थ—जिस समय भिक्षुका मरण हुआ होगा उसी वेलामें उसका प्रेत ले जाना चाहिये यदि अवेलामें मर जानेपर जागरण, बंधन, अथवा छेदन करना चाहिये.

---

के जागरणं कुर्वंतीत्याचष्टे—

बाले बुड्ढे सीसे तवस्सिभीरूगिलाणए दुहिदे ॥
आयरिए य विकिंचिय धीरा जग्गंति जिदणिद्दा ॥ १९७५ ॥

भीरुशैक्षगणिग्लानबालवृद्धतपस्विनः ॥
अपाकृत्यापारधीरा जितनिद्राः प्रजाग्रति ॥ २०५२ ॥

विजयोदया—बाले वुड्ढे बालवृद्धान्, शिक्षकान्, तपस्विन , भीरून्, व्याधितान्, दुःखितानाचार्यांश्च अपाकृत्य धीरा जितनिद्रा जागरण कुर्वंति ॥

मृतभिक्षुसमीपे जागरणादिकारणानि निर्दिशति—

मूलारा—गिलाणएं व्याधितान् । विकिंचिय मुक्त्वा—

अर्थ—बालमुनि, वृद्धमुनि, शिक्षकमुनि, तपस्वी मुनि, भययुक्त मुनि, रोगीमुनि, दुःखपीडित मुनि और आचार्य इनको वर्ज्यकर धीर, निद्राको जिन्होंने जीता है ऐसे मुनिओंको जागरण करना चाहिये

---

के बध्नतीत्याचष्टे—

गीदत्था कदकज्जा महाबलपरक्कमा महासत्ता ॥
बंधंति य छिंदंति य करचरणंगुट्ठयपदेसे ॥ १९७६ ॥

कृतकृत्या गृहीतार्था महाबलपराक्रमाः ॥
हस्तांगुष्ठादिदेशेषु बंध छेदं च कुर्वते ॥ २०५३ ॥

विजयोदया—गीदत्था गृहीतार्था कृतकरणा महाबलपराक्रमा महासत्वा बध्नंति छिंदंति च करचरणं अंगुष्ठप्रदेशं वा ॥

के कुत्र बंधच्छेदौ कुर्वन्तीत्यत्राह—

मूलारा—कदकरणा असकृत्कृतक्षपककृत्याः । करेत्यादि हस्तं, पादमंगुष्ठप्रदेशं वा ॥

अर्थ—जिन्होंने पदार्थका सत्य स्वरूप जाना है और क्षपकके कृत्य जिन्होंने अनेक वार किये हैं, जिनमें महाबल, पराक्रम और धैर्य हैं ऐसे मुनि क्षपकके हाथ और पाय तथा अगुठा इनका कुछ भाग बांधते हैं अथवा छेदते हैं

---

एवमकरणे को दोष इत्याशंकायां दोषमाचष्टे—

जदि वा एस ण कीरेज्ज विधी तो तत्थ देवदा कोई ॥
आदाय तं कलेवरमुट्ठिज्ज रमिज्ज बाधेज्ज ॥ १९७७ ॥

विधीयते न यद्येवं तदा काचन देवता ॥
कलेवर तदादाय विधत्ते भीषणक्रियां ॥ २०५४ ॥

विजयोदया—जदि वा एस यद्येष विधिर्न क्रियते कदाचिद्देवता क्रीडनशीला मृतकमादाय उत्तिष्ठत् प्रधावेद्रमेत वा बाधयेद्वा तद्दर्शनात् बालादीना चित्तसक्षोभ' पलायनं मरणं वा भवेत् ॥

उक्तविध्यविधाने दोषमाह—

मूलारा—वा अहो । ण कीरेज्ज न क्रियेत । तत्थ तस्मिन् स्थाने । देवदा कोई क्रीडनशीलो भूतः पिशाचो वा । तदुत्थानादिदर्शनाच्च बालादीना ।चित्तसंक्षोभः, पलायनं मरण वा भवेत् ।

अर्थ—यदि यह विधि न की जावेगी तो उस मृतकशरीरमें क्रीडा करनेका स्वभाववाला कोई भूत अथवा पिशाच प्रवेश करेगा उस प्रेतको लेकर वह ऊठेगा, भागेगा क्रीडा करेगा इस कार्यको देखकर बालमुनि, भीरुमुनि इनके मनमें क्षोभ उत्पन्न होकर ये भागेंगे अथवा मरण होगा इस लिये हाथपाय व अंगुठा बांधना चाहिये अथवा उनके कुछ प्रदेशोंका छेदन करना चाहिये

---

उयसयपडिदावण्णं उवसंगहिदं तु तत्थ उवकरणं ॥
सागारियं च दुविहं पडिहारियमपडिहारिं वा ॥ १९७८ ॥
जदि विक्खादा भत्तपइण्णा अज्जाव होज्ज कालगदो ॥
देउलसागारित्ति व सिवियाकरणं पि तो होज्ज ॥ १९७९ ॥

यस्योपकरणं किंचित्कृत्वा यांचां यदाहृतम् ॥
कृत्वा संबोधनं सर्वं तत्तस्यार्प्यं विधानतः ॥ २०५५ ॥
प्रसिद्धो यदि संन्यासे स्थानरक्षार्यिका यदि ॥
विपन्ना विधिना कार्या तदानीं शिविकोत्तमा ॥ २०५६ ॥

विजयोदया—जइ विक्खादा भत्तपदिण्णा यदि सर्वजनप्रकटा सल्लेखना आर्यिका वा भवेत् कालगतास्थानरक्षका गृहस्था वा तत्र शिविका कर्तव्या ॥

क्षपकोपचारार्थं उपकरणप्रकारान्प्रतिनिर्दिशति—

मूलारा—उयसयपडियावण्ण वसतिकाप्रतिबद्धं । तत्थ क्षपकनिमित्तं । सागारिय गृहस्थसंबंधि । पडिहारियं अत्यजनीयं । अप्पडिहारिं त्यजनीय एता श्रीविजयो नेच्छति ।

एवं यथोक्तसन्यासविधिमृतस्य संयतजनविधेय यथाकथंचिद्देहापनयनं विधाय सांप्रतं प्रसिद्धसन्यासविधीना आर्यिकादीना तद्विधिमभिधत्ते—

मूलारा—अज्जा अविशेपोक्तावपि स्थानरक्षार्यिका ग्राह्या । साहचर्यात् ॥ तथा चोक्तम्—

प्रसिद्धा यदि संन्यासे स्थानरक्षार्यिका यदि ॥ विपन्ना विधिना कार्या तदानीं शिविकोत्तमा ॥

देउल मठपतिः । सागारित्ति । सागार इति । एव प्रकारो गृहस्थः क्षुल्लको वा । तदुक्तम्—

भक्तत्यागः ख्यातो यद्यर्थो क्षुल्लकोऽथ सागारः ॥ कालगतो देवकुली शिविकाकरणं ततोयुक्तम् ॥

सर्वजनप्रकटभक्तप्रत्याख्यानेन मृताना आर्यिकादीना निष्काशनार्थं शिविकाया. कुटीविशेषस्य निर्माणं अपि शब्दाद्विमानमपीति केचित् ॥

अर्थ—क्षपक की शुश्रूषा करने के लिये जिन उपकरणोंका संग्रह किया जाता था उनका वर्णन—वसतिका सम्बन्धी उपकरण, कुछ उपकरण गृहस्थोंसे लाये जाते थे जैसे औषध, जलपात्र, थाली वगैरह कुछ उपकरण त्यागने योग्य रहते हैं और कुछ उपकरण त्यागने योग्य नहीं होते हैं जो त्याज्य नहीं है वे गृहस्थोंको वापिस दिये जाते हैं कुछ कपडा वगैरह उपकरण त्याज्य रहता है यदि सर्वजनोंको विदित ऐसी किसी आर्यिकाने अथवा क्षुल्लकने सल्लेखना धारण कर मरण किया होगा तो उत्तम पालखी अथवा विमानमें उसके शवको स्थापन कर ले जाना चाहिये संन्यास स्थानका रक्षण करनेवाली आर्यिका, गृहस्थ, मठपति, क्षुल्लक इनका मरण होनेपर शिविका अथवा विमानमें इनका शव आरोहण कर गृहस्थ ग्रामके बाहर ले जाते हैं.

---

तेण परं संठाविय संथारगदं च तत्थ बंधित्ता ॥
उट्ठेंतरक्खणट्ठं गामं तत्तो सिरं किच्चा ॥ १९८० ॥

संस्तरेण समं बद्ध्वा मृतकं विधिना दृढम् ॥
विधायोत्थानरक्षार्थं ग्रामस्य विमुखं शिरः ॥ २०५७ ॥

विजयोदया—तेन परं संस्थाप्य तेन मृतकेन संस्तरबधात्ततो मृतकबंधनं कृत्वा ग्रामाभिमुखं शिरः कृत्वा उत्थानरक्षणार्थं ॥

मृतकनिष्कासनविधानं गाथात्रयेणाह—

मूलारा—तेण परं शिविकानिष्पादनानंतरं। संठाविय शिविकाया प्रवेश्य। बंधित्ता संस्तरेण समं बद्ध्वेत्यर्थः। उट्ठेंतरक्खणट्ठं उत्तिष्ठतो मृतकस्य निवारणार्थं अन्यथा शिरसि कृते कदाचित्तदुत्तिष्ठेदिति भावः। गामं तत्तो ग्रामाभिमुखं ॥

अर्थ—शिविकाकी रचना करनेके अनंतर विछानेके साथ उस शवको बांधकर, शिविकामें उसको सुलाना चाहिये ग्रामके सन्मुख उसका मस्तक करना चाहिये. ग्रामके सन्मुख ही मस्तक करनेका कारण यह है कि कदाचित् वह उठेगा तो उसका मुख ग्रामके तरफ नहीं होगा और ग्रामके तरफ पैर करके शिविकामें स्थापन करनेसे वह उठनेपर ग्राममें प्रवेश करेगा इसलिये ग्रामके तरफ सिर करनेका विधान लिखा है.

---

**पुव्वाभोगिय मग्गेण आसु गच्छंति तं समादाय ॥**
**अट्ठिदमणियत्तंता य पिट्ठदो ते अणिब्भंता ॥ १९८१ ॥**

**क्षिप्रमादाय गच्छंति वीक्षितेनाध्वना पुरा ॥**
**निवर्तनमवस्थानं त्यक्त्वा पूर्वावलोकनम् ॥ २०५८ ॥**

विजयोदया—पुव्वाभोगियमग्गेण पूर्वालोकितेन मार्गेण आशु गच्छति तत्समादाय अस्थितं अनिवर्तमानाः पृष्ठत आलोकनं मुक्त्वा ॥

मूलारा—पूव्वाभोगिय प्राग्दृष्टः। अट्ठिद अविश्रान्त। अणियत्तंतो अव्यावुटंत पट्ठिदो पृष्ठतः। अणिब्भतो अनालोकमानाः।

उक्तं च—

सस्तरेण समं बद्ध्वा मृतकं विधिना दृढ ॥
विधायोत्थानरक्षार्थं ग्रामस्याभिमुखं शिरः ॥
क्षिप्रमादाय गच्छंति वीक्षितेनाध्वना पुरा ॥
निवर्तनमवस्थानं त्यक्त्वा पूर्वावलोकनम् ॥

अर्थ—पूर्वसे देखे हुए मार्गसे वह शव शीघ्र लेकर जाना चाहिये. रास्तेमें न खडे होना चाहिये न पीछे लोटकर देखना भी चाहिये

---

कुसमुट्ठिं घेत्तूण य पुरदो एगेण होइ गंतव्वं ॥
अट्ठिदअणियत्तंतेण पिट्ठदो लोयणं मुच्चा ॥ १९८२ ॥

पुरो गन्तव्यमेकेन गृहीतकुशमुष्टिना ॥
पूर्वावलोकनस्थाननिवर्तनाविवर्जिना ॥ २०५९ ॥

विजयोदया—कुसमुट्ठिं घेत्तूण कुशमुष्टिं गृहीत्वा पुरस्तादेकेन गतव्यं, अस्थित अनिवर्तमानेन अपृष्ठावलोकिना ।

मूलारा—कुसमुट्ठिं मुष्टिधृतदर्भान् । पुरदो अग्रे । मुच्चा त्यक्त्वा ॥

अर्थ— उस शवके आगे एक मनुष्य मुठ्ठिमें कुशदर्भ लेकर जावे. वह पीछे न देखे न मार्गमें ठहरे.

---

तेण कुसमुट्ठिधाराए अव्वोच्छिण्णाए समणिपादाए ॥
संथारो कादव्वो सव्वत्थ समो सार्गि तत्थ ॥ १९८३ ॥

कृत्यस्तत्र समस्तेन संस्तरः कुशधारया ॥
अच्छिन्नया सकृद्देशे वीक्षिते समपातया ॥ २०६० ॥

विजयोदया—तेण कुसमुट्ठिधाराए तेन पुरस्ताद्गतेन पूर्वनिरूपितनिपीधिकास्थोन कुशमुष्टिधारया अव्युच्छिन्नया समनिपातया सर्वत्र सम संस्तर. कार्य ॥

कुशमुष्टिकृत्यमाह—

मूलारा—तेण पुरोगतेन । धाराए धारया निक्षेपेण । अव्वोच्छिण्णाए निरतरया । समणिपादाए सदृशं पतंत्या । कादव्वो प्रस्तरितव्यः । सार्गि एकवारेण । तत्थ पूर्वनिरूपितनिपीधिकास्थाने ॥

अर्थ—जिसने निषीधिका स्थान पूर्वमें देखा है वह मनुष्य वहां जाकर दर्भमुष्टिकी समान धारासे सर्वत्र सम ऐसा सस्तर करना चाहिये.

---

जत्थ ण होज्ज तणाइं चुण्णेहिं वि तत्थ केसरेहिं वा ॥
संघरिदव्वा लेहा सव्वत्थ समा अव्वोच्छिण्णा ॥ १९८४ ॥

स चूर्णैः केशरैर्वापि कुशाभावे विधीयते ॥
समानःसर्वतोऽच्छिन्नो धीमता विधिना सकृत् ॥ २०६१ ॥

विजयोदया—जत्थ ण होज्ज तणाइं यत्र न लभ्यंते कुशतृणानि तत्र चूर्णैर्वा केसरैर्वा संस्तर॰ कार्य सर्व समोऽव्युच्छिन्न ॥

कुशालाभे संस्तरितमाह—

मूलारा—तणाइं कुशाः । चुण्णेहिं प्रासुकतंदुलमसूरादिपिष्टैः । केसरेहिं प्रासुकपद्मादिकिंजल्कैः । लेहा रेखा । सव्वत्थ मस्तकातात्प्रभृति पादात यावत् । समा हान्युत्कर्परहिता ॥

अर्थ—यदि दर्भ तृण नहीं मिला तो प्रासुक तंडुल, मसूरकी दाल इत्यादिकोंके चूर्णसे, कमलकेशर वगैरहसे मस्तकसे लेकर पांवतक समान, नहीं तुटी हुई रेखाए लिखनी चाहिये.

---

असमत्वे दोषमाचष्टे—

जदि विसमो संथारो उवरिं मज्झे व होज्ज हेट्ठा वा ॥
मरणं व गिलाणं वा गणिवसभजदीण णायव्वं ॥ १९८५ ॥
आदौ मध्येवसाने च विषमो यदि जायते ॥
आचार्यो वृषभ॰ साधुर्मृत्युं रोगमथाश्नुते ॥ २०६२ ॥

विजयोदया—जदि विसमो सथारो यदि विषम॰ संस्तर उपरिष्टात् मध्ये अधस्ताद्वा । उपरिवैषम्ये गणिनो मरणं व्याधिर्वा, मध्ये विषमश्चेत् वृषभस्य मरण व्याधिर्वा, अधस्ताद्विषमत्वे यतीना मरणं व्याधिर्वा ॥

संस्तररेपावैषम्ये दोषमाख्याति—

मूलारा—गिलाण व्याधि. । गणिवसभजदीण आचार्यैलाचार्यसामान्यमुनीना । तत्र शिरोदेशे संस्तरवैषम्ये गणिना मरणं व्याधिर्वा स्यात् । उदरदेशे तद्वैषम्ये एलाचार्यस्य मरण व्याधिर्वा स्यात् । पादाते तद्वैषम्ये तदितरसाधूना मरण व्याधिर्वा स्यात् इति टीकाकारौ व्याचक्रतु॰ । उक्तं च—

आदौ मध्येऽवसाने च विषमो यदि जायते ॥
आचार्यो वृषभ॰ साधुर्मृत्यु रोगमथाश्नुते ॥

टिप्पणके चैवममिप्रेतम् । उपरि वैपम्ये गणिनो मरण । मध्यवैपम्ये एलाचार्यस्य व्याधिः । अधो वैपम्ये यतीना व्याधिःस्यात् ॥

यदि असम रेखाए लिखी जाय तो दोप है इसका विवेचन--

अर्थ—ऊपर, मध्यमें अथवा नीचे रेखाओंमें यदि विपमता होगी तो वह आनिष्टसूचक है ऊपरकी रेखायें विपम होंगी तो गणीका-आचार्यका मरण अथवा व्याधि सूचित होता है मध्यकी रेखा विपम होनेपर एलाचार्यमरण अथवा व्याधि सूचित होता है और नीचेकी रेखा विपम होनेपर सामान्य यतीका मरण अथवा व्यधिकी सूचना मिलती है

---

जत्तो दिसाए गामो तत्तो सीसं करित्तु सोवधियं ॥
उट्ठंतरक्खणट्ठं वोसरिदव्वं सरीरं तं ॥ १९८६ ॥

ग्रामस्याभिमुखं कृत्वा शिरस्त्याज्य कलेवरम् ॥
उत्थानरक्षणं कर्तुं मस्तकं क्रियते तथा ॥ २०६३ ॥

विजयोदया—जत्तो दिसाए गामो यस्यां दिशि ग्राम तत शिर कृत्वा सपिच्छक शरीरं व्युत्स्रष्टव्यं, उत्थानरक्षणार्थं ग्रामादिकमभिमुखतया शिरोरचना ॥

तच्छरीरशिरःस्थापनदिश नियमयति–

मूलारा—जत्तो दिसाए यस्या दिशि । सोवधियं सपिंछकं शिरःस्थापयित्वा । ग्रामवैमुख्येन शिरसि स्थापिते कदाचिन्मृतकमुत्तिष्ठेदपीत्यभिग्राम शिर. क्रियते । उक्तं च––

तद्ग्रामस्य दिश केन कृत्वा मोपधिकं शिरः ॥ तदुत्थाननिपेधाय व्यत्स्रष्टव्यं कलेवरम् ॥

अन्ये तु दक्षिणहस्ते पिंछं स्थाप्यते इत्याहु । तथा चोक्तम्––

ग्रामपराङ्मुखवदनं संयमसाधनसमन्वितं कृत्वा ॥ उत्तिष्ठद्रक्षार्थं विसर्जनीयं वपुस्तस्य ॥

अर्थ—जिस दिशामें ग्राम होगा उस दिशामें मस्तक कर पिंछीके साथ उस शवको उस स्थान पर रखना चाहिये ग्रामके सम्मुख मस्तक करनेका अभिप्राय पूर्वमें लिख चुके हैं.

---

उपकरणस्थापनाया तत्र गुणमाचष्टे—

जो वि विराधिय दंसणमंते कालं करित्तु होज्ज सुरो ॥
सो वि विबुज्झदि दठ्ठूण सदेहं सोवाधिं सज्जो ॥ १९८७ ॥

विजयोदया—जो वि विराधिय योऽपि दर्शनं विनाश्याते कालगतस्सुरो भवेत् सोपि जानाति सोपकरणं स्वदेहं दृष्ट्वा प्रागहं संयत इति ॥

तत्र किमर्थं पिंछं स्थाप्यते इत्याह—

मूलारा—विबुज्झदि प्रागहं संयतोऽभूवं सम्यक्त्वविराधनानुगतमरणादीदृशीं गतिं प्राप्त इति वोधिं लभते । सज्जो सपिंछप्राक्तनस्वदेहदर्शनानंतरमेव ॥

' पिंछीकी स्थापना करनेका उद्देश वताते हैं—

अर्थ—जिसनें सम्यग्दर्शनकी विराधनासे मरण कर देवपर्याय पाया है वह भी पिंछीके साथ अपना देह देखकर मैं पूर्वभवमें मुनि था ऐसा जान सकेगा.

---

णत्ता भाए रिक्खे जदि कालगदो सिवं तु सव्वेसिं ॥
एको दु समे खेत्ते दिवड्ढखेत्ते मरंति दुवे ॥ १९८८ ॥
सदभिसभरणा अद्दा सादा असलेस्स जिट्ठ अवरवरा ॥
रोहिणिविसाहपुणव्वसु त्तिउत्तरा मज्झिमा सेसा ॥ १९८९ ॥
शांतिर्भवति सर्वेषामृक्षेल्पे क्षपके मृते ॥
मध्यमे मृत्युरेकस्य जायते महति द्वयोः ॥ २०६४ ॥

विजयोदया—णत्ता भागे रिक्खे अल्पनक्षत्रे यदि क्षपक कालं गत. सर्वेभ्य. शिव भवति, मध्यमनक्षत्रे यदि मृत. अन्येष्वेको मृतिमुपैति, महानक्षत्रे यदि मृतो द्वयोर्भवति मरणं ॥

जघन्यमध्यमोत्कृष्टनक्षत्रेषु क्षपकमरणे फलानि कथयति—

मूलारा—णत्ताभागे रिक्खे जघन्ये पंचदशमुहूर्तिके शतभिषग्भरण्यार्द्रास्वात्याश्लेषाज्येष्ठानां षण्णा मध्ये एकस्मिन्नक्षत्रे तदशे वा क्षपके मृते सर्वेषा क्षेम स्यात् ॥ समे खेत्ते मध्यमे त्रिंशन्मुहूर्तिके अश्विनीकृत्तिकामृगशिरःपुष्यमघा-

पूर्वाफाल्गुनीहस्तचित्रानुराधामूलपूर्वाषाढाश्रवणधनिष्ठापूर्वभाद्रपदारेवतीना मध्ये एकस्मिन्नक्षत्रे तदंशे वा मृते एकोऽन्योऽपि मुनिर्म्रियते । दिवड्ढखेत्ते उत्कृष्टे पंचचत्वारिंशन्मुहूर्तिके उत्तरफल्गुन्युत्तराषाढोत्तरभाद्रापुनर्वसुरोहिणीविशाखाना मध्ये एकस्मिन्नक्षत्रे तदंशे वा क्षपके मृते द्वावन्यावपि मुनी म्रियेते ॥ उक्त च—

शातिर्भवति सर्वेषामृक्षेऽल्पे क्षपके मृते ॥ मध्यमे मृत्युरेकस्य जायते महति द्वयो. ॥

अर्थ—अल्प नक्षत्रमें यदि क्षपकका मरण होगा तो वह सबको सुखदायक होगा मध्यनक्षत्रमें मरण होनेसे और एक मुनिका मरण होता है महानक्षत्रपर मरण होनेसे दो मुनिओंका मरण होता है

जो नक्षत्र पंधरा मुहूर्तके रहते हैं उनको जघन्यमुहूर्त कहते हैं शतभिषक्, भरणी, आर्द्रा, स्वाति, आश्लेषा, इन छह नक्षत्रोमेंसे किसी एक नक्षत्रपर अथवा उसके अंशपर यदि क्षपकका मरण होगा तो सर्व संघका क्षेम होता है तीस मुहूर्तके नक्षत्रोंको मध्यम नक्षत्र कहते हैं अश्विनी, कृत्तिका, मृगाशिर, पुष्य, मघा, पूर्वा फाल्गुनी, हस्त, चित्रा, अनुराधा ,पूर्वा, पूर्वाषाढा, श्रवण, धनिष्ठा, पूवभाद्रपदा, और रेवती इन पंधरा नक्षत्रोंपर अथवा उसके अंशोपर क्षपकका मरण होनेसे और एक मुनिका मरण होता है. उत्कृष्ट पंचेचालीस मुहूर्तके नक्षत्रोंको उत्कृष्ट नक्षत्र कहते हैं उत्तर फाल्गुनी, उत्तराषाढा, उत्तरभाद्रपदा, पुनर्वसु, रोहिणी इन छह मुहूर्तमेंसे किसी मुहूर्तपर अथवा उसके अंशपर क्षपकका मरण होनेसे और दो मुनिओंका मरण होता है

---

गणरक्खत्थ तह्मा तणमयपडिबिंबयं खु कादूण ॥
एक्कं तु समे खेत्ते दिवड्ढखेत्ते दुवे देज्ज ॥ १९९० ॥
महन्मध्यमनक्षत्रे मृते शांतिर्विधीयते ॥
यत्नतो गणरक्षार्थं जिनार्चाकरणादिभिः ॥ २०६५ ॥

विजयोदया—गणरक्खत्थ गणरक्षणार्थं तस्मात्तृणमय प्रतिबिंबक कृत्वा मध्यमनक्षत्रे एकं दद्यात् । उत्तमनक्षत्रे प्रतिबिंबद्वयं ॥

मध्यमोत्कृष्टनक्षत्रक्षपकमरणोत्पाते संघशातिविधानाभिधानार्थं गाथात्रयमाह—

मूलारा—तम्हा एकद्विमरणाद्धेतोः । दुवे द्वे तृणमयप्रतिबिंबके । देज्ज दद्यात्संघशात्यर्थी ।

अर्थ—गणके रक्षण हेतुमे मध्यमनक्षत्रमें तृणका एक प्रतिबिंब कर रखना चाहिये तथा उत्तम नक्षत्रपर दोन तृणके प्रतिबिंब करके अर्पण करना चाहिये

---

प्रतिबिंबदानमाचष्टे—

तट्ठाणसावणं चिय तिक्खुत्तो ठविय मडयपासम्मि ॥
विदियवियप्पिय भिक्खू कुज्जा तह विदियतदियाणं ॥ १९९१ ॥

विजयोदया—तट्ठाणसावणं मृतपार्श्वे तत्प्रतिबिंबं स्थाप्य त्रिकमुच्चैर्घोषयेत्, तस्मिन्स्थाने द्वितीयोर्पित इति एकार्पणेऽयं क्रम'। द्वयो प्रतिबिंबयोरर्पणे द्वितीयतृतीयौ दत्ताविति त्रि श्रावयेत् ॥

प्रतिबिंबदानविधानमाह—तट्ठाणसावय तत्स्थानश्रावक कुर्यात् । मृतकपार्श्वे तत्प्रतिबिंबं संस्थाप्य तस्य स्थानेऽय द्वितीयो मयार्पितः । स चिरं तिष्ठतु तपो वा करोत्विति त्रिरुच्चैर्घोषयेदित्यर्थः एष एकार्पणे क्रमः । उवणिदो समर्पितः । मृतकपार्श्वे एकं तत्प्रतिबिंबं स्थापयित्वा तस्यैकस्य स्थाने मया द्वितीयोऽयमर्पित. स चिरं तिष्ठतु तपो वा करोत्विति त्रीन्वारानुदीरयेदित्यर्थः । विदियतदियाण द्वितीयतृतीययोस्तत्स्थानश्रावण तथा कुर्यात् ॥ मृतकपार्श्वे द्वे तत्प्रतिबिंबे स्थापयित्वा तयोर्द्वयोःस्थाने द्वाविमौ मयार्पितौ तौ चिरं तिष्ठता तपो वा कुरुता इति त्रिरुच्चैरुच्चारयेत् इत्यर्थ । उक्तं च—

संस्थाप्य मृतकपार्श्वे त्रिस्तत्स्थाने समायमामुक्तः ॥ इत्यर्प्यते द्वितीयो विधिरयमन्यत्र च ज्ञेय' ॥

प्रतिबिंबार्थं तृणालाभे प्रकारांतरेण शांतिकर्मोपदिशति—

उक्तं च—

संस्थाप्य मृतकपार्श्वे त्रिस्तत्स्थाने समायमामुक्तः ॥
इत्यर्प्यते द्वितीयो विधिरयमन्यत्र च ज्ञेयः ॥

अर्थ—मृतकके पास प्रतिबिंब स्थापन कर उसे मुनीके स्थानमें मैंने यह यह दूसरा अर्पण किया है यह चिरकाल यहां रहे अथवा तप करे ऐसा जोरसे तीन वार उच्चारण करना चाहिये एकका अर्पण करनेमें यह क्रम कहा है मृतकके पास दोन तृणप्रतिबिंब स्थापन करके दोनोंके स्थानमें मैंने ये दो अर्पण किये हैं ये यहां चिरकाल रहे अथवा तप करे ऐसा जोरसे तीनवार बोलना चाहिये

---

असदि तणे चुण्णेहिं च केसरच्छारिट्टियादिचुण्णेहिं ॥
कादव्वोथ ककारो उवरिं हिट्ठा यकारो से ॥ १९९२ ॥

विजयोदया—असदि तणे प्रतिबिंबकरणार्थमसति तृणे चूर्णैः पुष्पकेसरैर्वा भस्मना इष्टकाचूर्णैर्वा उपरि ककारं लिखित्वा तस्याधस्तात् यकारं कुर्यात् काय इति लिखेदित्यर्थः ॥

प्रतिबिंबार्थं तृणालाभे प्रकारान्तरेण शांतिकर्मोपदिशति —

मूलारा—केसर पुष्पकेसरैः । छार भस्मना । इट्टियादिचुण्णेहिं इष्टकापाषाणादिचूर्णैः । संघशान्त्यर्थिना । अत्थ अत्र क्षपके स्थापयिष्यमाणे पूर्ववत्प्रासुकधान्यचूर्णादिना कं लिखित्वा तदुपरि क्षपकं स्थापयेत् इत्यर्थः । से तस्योपरि लिखितस्य ककारस्याधस्तकारो लिखितव्य इत्यर्थः । एतेन क्येति व्यंजनद्वय लेख्यमाम्नातम् । अर्हत्पूजादिना चात्र शान्तिरिष्यते । तदुक्तम्—

महन्मध्यमनक्षत्रमृते शांतिर्विधीयते । यत्नतो गणरक्षार्थं जिनार्चाकरणादिभिः ॥

अर्थ—प्रतिबिंब करनेके लिए यदि तृण नहीं होगा तो तंडुलचूर्ण, पुष्पके केसर, भस्म, अथवा ईटोंका चूर्ण इसमेंसे जो कुछ प्राप्त होगा उससे ऊपर ककार और उसके नीचे यकार लिखना चाहिये. अर्थात् 'काय' ऐसा शब्द लिखना चाहिये संघ शांतिके लिये ऐसा कार्य करना चाहिये (क्षपकको स्थापन करनेके पूर्वमें प्रासुक धान्य चूर्णादिकसे क लिखकर उसके ऊपर क्षपकको स्थापन करना चाहिये क कारके नीचे यकार भी लिखना चाहिये. अर्हन्तकी पूजा वगैरहसे भी शांति करते हैं ऐसा मूलाराधनामें उल्लेख है)

---

उवगहिदं उवकरणं हवेज्ज जं तत्थ पाडिहरियं तु ॥
पडिबोधित्ता सम्मं अप्पेदव्व तयं तेसिं ॥ १९९३ ॥

विजयोदया—उवगहिद उवकरणं मृतकशयने यद्गृहीतमुपकरणं वस्त्रकाष्ठादिकं गृहस्थयाचां कृत्वा तत्रोपकरेण यत्प्रतिनिर्वतनीयं वस्त्रादिकं तत्पाडिहारिकमित्युच्यते । तदर्पयितव्य तेषां गृहस्थानां सम्यक्प्रतिबोध्यम् ॥

मृतकनयने यद्गृहस्थेभ्यो याचित्वानीतमुपकरणं तत्प्रत्यर्पणविधिमाह—

मूलारा—तत्थ तस्मिन् वस्त्रकाष्ठादौ पडिहरियं प्रातिहारिकं व्याघोट्य समर्पणायोग्यं इत्यर्थः । सम्मं यथा विचिकित्सा तत्स्वामिना न भवति तथा तान्प्रतिबोध्य । तेसिं येभ्य प्रार्थ्यानीतं तेषां । उक्तं च—

यदुपात्तं तु वस्त्रादि नयनावसरे व्यसोः ॥ तत्स्वामिभ्यस्तदर्प्यं स्यात् कृत्वा सम्यक्प्रबोधनम् ॥

अर्थ—मृतकको निषीधिकाके पास ले जानेके समय जो कुछ वस्त्रकाष्ठादिक उपकरण गृहस्थोंसे याचना करके लाया गया था उसमें जो कुछ लौटकर देने योग्य होगा वह गृहस्थोंको समझाकर देना चाहिये

---

आराधणपत्तीयं काउसग्गं करेदि तो संघो ॥
अधिउत्ताए इच्छागारं खवयस्स वसधीए ॥ १९९४ ॥
संपद्यतां नोऽपि विघ्नांतरायमाराधनैषेति गणेन कार्यः ॥
वपुर्विसर्गः क्षपकाधिवासे पृच्छा च तस्मिन्नधिदेवतानाम् ॥ २०६६ ॥

विजयोदया—आराधणपत्तीय आराधनास्माकमित्येव यथा स्यादिति संघ कायोत्सर्गं करोति, क्षपकस्य वसतौ अधियुक्तदेवता प्रति इच्छाकार कार्य' युष्माकमिच्छया संघोऽत्रासितुमिच्छतीति ॥

आराधकवसत्या संघस्य तदनंतरकृत्यमनुशास्ति—

मूलारा—आराधणपत्तीयं आराधनार्थं । अस्माकमप्येवमाराधना भवत्विति । अविउत्ताए तदधिष्ठितदेवताना । इच्छाकारं युष्माकमिच्छया संघोऽत्रासितुमिच्छतीत्यधिकृतदेवता अनुमतिं कारयितुं उपरोधं च संघः करोतीति सम्बन्धः ।

अर्थ—चार आराधनाओंकी प्राप्ति हमको होवे ऐसी इच्छासे संघको एक कायोत्सर्ग करना चाहिये. क्षपकके वसतिकाकी जो अधिष्ठानदेवता होगी उसके प्रति यहां संघ बैठना चाहते हैं ऐसा इच्छाकार करना चाहिये

सगणत्थे कालगदे खमणमसज्झाइयं च तद्दिवसं ॥
सज्झाइ परगणत्थे भयणिज्जं खमणकरणपि ॥ १९९५ ॥
उपवासमनध्यायं कुर्वन्तु स्वगणस्थिताः ॥
अनध्याय मृतेऽन्यस्मिन्नुपवासो विकल्प्यते ॥ २०६७॥

विजयोदया—सगणत्थे कालगदे आत्मीयगणस्थे यतौ काल गते उपवासः कार्यः स्वाध्यायश्च न कर्तव्यस्तस्मिन् दिने । परगणस्थे काल गते पठति उपवासकरणमपि भाज्य । अन्ये तु पठति, ण उज्झाइ परगणत्थे न स्वाध्याय कर्तव्य परगणस्थे मृते उपवासकरणीयं भाज्यमिति तेषा व्याख्या ।

आत्मीयसमुदायस्थयतौ मृते तस्मिन्दिने संघेनोपवासोऽनध्ययनं च कार्यमन्यगणस्थे तु मृतेऽनध्ययनमवश्यं कार्यमुपवासस्तु विकल्प्य इत्युपदेष्टुमाह—

मूलारा—असज्झाइय अनध्ययनं संघेन कार्यं । ण ज्झादि न पठति संघ. ।

अर्थ—अपने गणका मुनि मरण को प्राप्त होनेपर उपवास करना चाहिये और उसदिन स्वाध्याय नहीं करना चाहिये परगणके मुनिका मृत्यु होनेपर स्वाध्याय नहीं करना चाहिये. उपवास करना विकल्प्य है अर्थात् उपवास करे अथवा न करे.

---

एवं पडिट्ठवित्ता पुणो वि तदियदिवसे उवेक्खंति ॥
संघस्स सुहविहारं तस्स गदी चेव णादुंजे ॥ १९९६ ॥

गत्वा सुखविहाराय संघस्य विधिकोविदैः ॥
द्वितीयेऽह्नि तृतीये वा द्रष्टव्यं तत्कलेवरम् ॥ २०६८ ॥

विजयोदया—एव पडिठ्ठवित्ता उक्तेन क्रमेण क्षपकशरीरं प्रतिष्ठाप्य पुनस्तृतीये दिवसे गत्वा पश्यंति, संघस्य सुखविहारं तस्य च गतिं ज्ञातु ॥

तृतीयदिनकृत्यमाह—

मूलारा—पडिठ्ठवित्ता क्षपकशरीर प्रमुच्य । उवेक्खंवति तत्र गत्वा पश्यति विधिना । सुहविहारं सुखाय देशांतरे गमन । चेव तद्राज्यसुभिक्षादिक चेत्येवमर्थोऽत्र च । णादुंजे ज्ञातु । केचित्पुणोवीत्यत्र अपिशब्दमनुक्तसमुच्चयार्थमभिप्रेत्य द्वितीयदिनेऽपीति प्रतिपन्नाः ॥ तदुक्तम्—

मत्वा सुखविहाराय संघस्य विधिकोविदैः । द्वितीयेऽह्नि तृतीये वा तद्द्रष्टव्यं कलेवरम् ॥

अर्थ—उपर्युक्त क्रमसे क्षपकके शरीरकी स्थापना कर पुनः तीसरे दिन वहां जाकर देखते हैं अर्थात् संघका सुखसे विहार होगा या नहीं और उसको कोनसी गति हुई है इसका परिज्ञान करनेकेलिये तिसरे दिन फिर वहां मुनि जाते हैं

जादिदिवसे संचिट्ठदि तमणालद्धं च अक्खदं मडयं ॥

तदिवरिसाणि सुभिक्खं खेमसिवं तम्हि रज्जम्मि ॥ १९९७ ॥

यावन्तो वासरा गात्रमिदं तिष्ठत्यविक्षतम् ॥

शिवं तावन्ति वर्षाणि तत्र राज्ये विनिश्चितम् ॥ २०६९ ॥

विजयोदया—जदि दिवसे यावतो दिवसा. शृगालवृकादिभिरस्पृष्टमक्षतं च तन्मृतकं तदिवरिसाणि तावंति वर्षाणि सुभिक्ष क्षेम शिव च तस्मिन्राज्ये ॥

तद्राज्यसुभिक्षादिकालेयत्तानिर्णयार्थं तावदाह—

मूलारा—जदि दिवसे यावंति दिनानि । अणालद्ध अस्पृष्टम् । शृगालादिभिरत्रोटितमित्यन्ये । अक्खदं क्षतवर्जितम् । अशटितमित्यन्ये । तदि तावंति । खेम क्षेमं लब्धपरिरक्षणं । सिवं सुखं । तम्मि क्षपकमरणविषयभूते ।

अर्थ—जितने दिनतक वृकादिक पशु पक्षियोंके द्वारा वह क्षपकशरीर स्पर्शित नहीं होगा और अक्षत रहेगा उतने वर्षतक उस राज्यमें क्षेम रहेगा ऐसा समझना चाहिये.

---

जं वा दिसमुवणीदं सरीरय खगचदुप्पदगणेहिं ॥

खेम सिवं सुभिक्खं विहरिज्जो तं दिसं संघो ॥ १९९८ ॥

आकृष्य नीयते यस्यां तदंगं श्वापदादिभिः ॥

विहर्तुं युज्यते तस्यां संघस्य ककुभि स्फुटम् ॥ २०७० ॥

विजयोदया—जं वा दिसमुवणीद या वा दिशमुपनीत शरीर पक्षिभिश्चतुष्पदैर्वा ता दिश संघो विहरेत् क्षेमादिक तत्र ज्ञात्वा ॥

संघविहरणोचितदिग्निर्णयार्थं तावदाह—

मूलारा—जं वा या च । खेममित्यादि क्षेमादिकं ज्ञात्वेत्यर्थः । उक्तं च—

उपनीत दिशं या वा मृतकं शकुनादिभिः ॥

ता दिशं विहरेत्संघो विज्ञाय कुशलादिकम् ॥

अर्थ—पक्षी अथवा चतुष्पद प्राणी जिस दिशामें उस क्षपकका शरीर ले गये होंगे उस दिशामें संघ विहार करे उस दिशाके तरफ क्षमादिक समझना चाहिये

---

जदि तस्स उत्तमंगं दिस्सदि दंता च उवरिगिरिसिहरे ॥
कम्ममलविप्पमुक्को सिद्धिं पत्तोत्ति णादव्वो ॥ १९९९ ॥
यदि तस्य शिरो दन्ता दृश्येरन्नगमूर्धनि ॥
तदा कर्ममलान्मुक्तो ज्ञेयः सिद्धिमसौ गतः ॥ २०७१ ॥

विजयोदया—जदि तस्स उत्तमंगं यदि तस्य शिरो दृश्यते दंता वा गिरिशिखरस्योपरि कर्ममलविप्रमुक्तः सिद्धिमसौ प्राप्त इति ज्ञातव्यः ॥

क्षपकगतिनिर्णयाय गाथाद्वयमाह—

मूलारा—उत्तमगं शिरः । सगतालुगेण स्वतालुना सह । श्रीविजयस्तु दिस्सदि दंता व उवरीति पाठं मन्यमानो ज्ञायते तथा चोक्तम्—

यदि तस्य शिरो दंता दृश्येरन्नगमूर्धनि ॥ तदा कर्ममलान्मुक्तो ज्ञेयः सिद्धिमसौ गतः ॥

कम्मेत्यादि अत्र कर्ममल मिथ्यात्वादिस्तोककर्माणि । सिद्धिं सर्वार्थसिद्धिमिति जयनंदिटिप्पणे व्याख्या । प्राकृत टीकाया तु कम्ममलविप्पमुक्को कम्ममलेण मेल्लिदो । सिद्धिं णिव्वाणं । पत्तोत्ति प्राप्त इति ।

अर्थ—क्षपकका मस्तक अथवा दतपंक्ति पर्वतके शिखरपर दीख पडेगी तो यह क्षपक कर्ममलसे अलग होकर मुक्त होगया है ऐसा समझना चाहिये

---

वेमाणिओ थलगदो समम्मि जो दिसि य वाणविंतरओ ॥
गड्डाए भवणवासी एस गदी से समासणे ॥ २००० ॥
वैमानिकःस्थलं यातो ज्योतिष्को व्यंतरःसमम् ॥
गर्तां च भावनस्तस्य गतिरेषा समासतः ॥ २०७२ ॥

इदं विधान जिननाथदेशितं ये कुर्वंते श्रद्दधते च भक्तितः ॥
आदाय कल्याणपरंपरामिमे प्रयांति निष्ठामपनीतकल्मषाम् ॥ २०७३ ॥
इति आराधकांगत्याग. ॥

विजयोदया—वेमाणिओ थलगदो वैमानिको देवो जात उत्तमभूमिस्थे उत्तमांगे, समभूमिदेशे यदि दृश्यते ज्योतिष्को व्यंतरो जात , गर्ते यदि दृश्यते भवनवासी देवो जात ,एषा गतिस्तस्य संक्षेपेण निरूपिता । विजहणात्ति सूत्रपद गत । विजहणा ॥

मूलारा—थलगदे उच्चप्रदेशस्थमस्तके दृश्यमाने विमानवासी देवो जात इति ज्ञातव्यम् । समम्मि समभूमिदेशस्थिते वाण वानोद्भव इति जयनंदी । अन्ये तु वाणवितरओ इत्यनेन व्यंतरमात्रमाहुः । तदुक्तम्—

वैमानिक स्थलगते ज्योतिष्को व्यंतरश्च समभागे ॥
गर्ते भावनदेवो गतिरेषा तस्य संक्षेपात् ॥

आराधकांगत्यागः । सूत्रतः ४० अंकत. ३७ ॥

अर्थ—क्षपकका मस्तक उच्च स्थलमें दीखेगा तो वह वैमानिक हुआ है ऐसा समझना चाहिये समभूमीमें यदि दीखेगा तो ज्योतिष्क अथवा व्यंतर हुआ है ऐसा समझना चाहिये गढ्ढेमें यदि दीखेगा तो भवनवासी हुआ है ऐसा मानना चाहिये. इस प्रकार क्षपकके गतिका संक्षपसे वर्णन किया है. विजहणा सूत्रपदका निरूपण समाप्त हुआ

---

आराधकस्तवनमुत्तर ते सूरा भगवंता—

ते सूरा भयवंता आहच्चइदूण संघमज्झम्मि ॥
आराधणापडायं चउप्पयारा हिदा जेहिं ॥ २००१ ॥
भगवंतोऽत्र ते शूराश्चतुर्द्धाराधनां मुदा ॥
संघमध्ये प्रतिज्ञाय निर्विघ्नां साधयन्ति ये ॥ २०७४ ॥

विजयोदया—ते सूरा भगवतः आहच्चइदूण प्रतिज्ञा कृत्वा संघमध्ये चतुष्प्रकाराधना पताका यैराघृहीता ॥

एव सवीचारभक्तप्रत्याख्यान प्रबंधेन व्याख्याय साप्रतमाराधकादीन्प्रबंधेन तुष्टुपुराराधकस्तवन गाथात्रयेण विधत्ते—

मूलारा—आहच्चइदूण प्रतिज्ञा कृत्वा । हिदा गृहीता ॥

अर्थ—वे क्षपक शूर और भगवान् अर्थात् पूज्य है जिन्होने सघमें प्रतिज्ञा कर आराधना पताका ग्रहण की थी

---

ते धण्णा ते णाणी लद्धो लाभो य तेहिं सव्वेहिं ॥
आराधणा भयवदी पडिवण्णा जेहिं संपुण्णा ॥ २००२ ॥
ते धन्या ज्ञानिनो धीरा लब्धनिःशेपचिंतिताः ॥
यैरेपाराधना देवी संपूर्णा स्ववशीकृता ॥ २०७५ ।

विजयोदया—ते धण्णा पुण्यवंत ते ज्ञानिन ते लब्धलाभा सर्वेभ्यो यैराराधना भगवती संपूर्णा प्रतिपन्ना ॥

मूलारा—स्पष्टम् ॥

अर्थ—वे आराधक पुण्यवत और ज्ञानी समझने चाहिये जिन्होंने उत्तम पुण्य देनेवाली भगवती आराधनाका स्वीकार किया था इन आराधकोनेही वास्तविक जो प्राप्त करने योग्य था वह प्राप्त किया है.

---

किं णाम तेहिं लोगे महाणुभावेहिं हुज्ज ण य पत्तं ।
आराधणा भगवदी सयला आराधिदा जेहिं ॥ २००३ ॥
किं न तैर्भुवने प्राप्तं वंदनीयं महोदयैः ॥
लीलयाराधना प्राप्ता यैरेषा सिद्धिसंफली ॥ २०७६ ॥

विजयोदया—किं णाम तेहिं लोगे किंनाम तेर्लोके महानुभागैरप्राप्त यैराराधिता सफला आराधना भगवती ॥

मूलारा—स्पष्टम् ॥

अर्थ—इन महाभागोने संपूर्ण भगवता आराधना की आराधना की है अतः इन्होने कोनसा अप्राप्त पदार्थ नहीं प्राप्त किया है ? अर्थात् सर्व लोकोत्तर पदार्थ उनको प्राप्त हुए हैं ऐसा समझना चाहिये

---

निर्यापकस्तवनमुत्तरं—

ते वि य महाणुभावा धण्णा जेहिं च तस्स खवयस्स ॥
सव्वादरसत्तीए उवविहिदाराधणा सयला ॥ २००४ ॥

धन्या महानुभावास्ते भाक्तितः क्षपकस्य यैः ॥
ढौकिताराधना पूर्णा कुर्वद्भिः परमादरम् ॥ २०७७ ॥

विजयोदया—ते वि य महाणुभावा तेपि च महाभागा धन्या यैस्तया तस्य क्षपकस्य सर्वादरेण शक्त्या च सकलाराधना उपविहिता ॥

आराधकसहायानभिष्टौति—

मूलारा—ते वि य क्षपकस्य महानुभावत्वधन्यत्वयोःकतमो विस्मयः कर्तव्य इत्यपि चेत्यनेन निरूप्यते । उवविहिदा सपादिता ॥

अर्थ—वे निर्यापक भी धन्य है महापुण्यवान हैं जिन्होंने वडे आदरसे और पूर्ण प्रयत्नसे क्षापकको सर्व आराधनाकी पूर्ण प्राप्ति होनेमें अच्छी सहायता दी है.

---

निर्यापकाना फलमाचष्टे—

जो उवविधेदि सव्वादरेण आराधणं खु अण्णस्स ।
संपज्जदि णिव्विग्घा सयला आराधणा तस्स ॥ २००५ ॥

परस्य ढौकिता येन धन्यस्याराधनाङ्गिनः ॥
निर्विघ्ना तस्य सा पूर्णा सुख सपद्यते मृतौ ॥ २०७८ ॥

विजयोदया—उवविधेदि यो ढौकयति सर्वादरेण अन्यस्याराधनां तस्य आराधना सकला निर्विघ्ना संपद्यते ॥

आराधकशुश्रूषाफलमादर्शयन्नुक्तमर्थं समर्थयते—

मूलारा—उवविधेदि ढौकयति ॥

निर्यापकोंको क्या फल मिलता है ? इस प्रश्नका उत्तर—

अर्थ—जो पूर्ण आदरभावसे अन्यों को संपूर्ण आराधनाओंकी प्राप्ति कर देते हैं उनको सर्व आराधनाओंकी निर्विघ्न प्राप्ति होती है

---

ये क्षपकप्रेक्षणाय याति तानपि स्तौति--

ते वि कदत्था धण्णा य हुंति जे पावकम्ममलहरणे ।
ण्हायंति खवयतित्थे सव्वादरभत्तिसंजुत्ता ॥ २००६ ॥

स्नांति क्षपकतीर्थे ये कर्मकर्दमसूदने ॥
पापपंकेन मुच्यन्ते धन्यास्तेऽपि शरीरिणः ॥ २०७९ ॥

विजयोदया—ते पि कदत्था तेपि कृतार्थाः धन्याश्च भवंति ये क्षपकतीर्थे पापकर्ममलापहरणे सर्वादराभियुक्ताः स्नाति ॥

क्षपकप्रेक्षणयात्रिकान्विकत्थते---

मूलारा---ते वि किं पुनर्निर्यापका इत्यपिशब्देनोच्यते । ण्हायन्ति स्नान्ति । क्षपकप्रेक्षणप्रार्चनादिताः स्वात्मानं शोधयन्तीत्यर्थः । खवयतित्थ क्षपकस्तीर्थं संसारसरिदुत्तारणनिमित्तत्वात् ॥

जो क्षपकके दर्शन करनेके लिये जाते हैं उनकी स्तुति—

अर्थ—जो पुरुष संपूर्ण पापरूपी मलहरण करनेमें समर्थ ऐसे क्षपकरूपी तीर्थ में अतिशय भक्तीसे स्नान करते हैं वे क्षपक वदना करनेवाले भव्यजीव कृतार्थ और धन्य हैं

---

क्षपकस्य तीर्थतां व्याचष्टे—

गिरिणदियादिपदेसा तित्थाणि तवोधणेहिं जदि उसिदा ।
तित्थं कधं ण हुज्जो तवगुणरासी सयं खवउ ॥ २००७ ॥

पर्वतादीनि तीर्थानि सेवितानि तपोधनैः ॥
जायंते यदि सत्तीर्थं कथ न क्षपकस्तदा ॥ २०८० ॥

रखनेवाले, उत्तमक्षमादिक दश प्रकारके धर्ममें स्वयं प्रवृत्त होकर गणको प्रवृत्त करनेवाले ऐसे अपने पूर्वाचार्यको मन वचन कायसे क्षमा मांगते हैं. क्षमणा प्रकरण समाप्त हुआ.

---

अनुशासननिरूपणार्थं उत्तरप्रबंधः—

संवेगजिणियहासो सुत्तत्थविसारदो सुदरहस्सो ॥
आदट्ठचिंतओ वि हु चिंतेदि गणं जिणाणाए ॥ २७९ ॥

स सूत्रार्थरहस्यज्ञः स्वार्थनिष्ठोऽपि यत्नतः ॥
संविग्नश्चिंतयत्येवं गणं धीरो जिनाज्ञया ॥ २७९ ॥

विजयोदया—संवेगजिणिदहासो संसारभीरुतया करणभूतया उत्पादितहासः । परिग्रहेऽस्मिंस्त्यक्ते अभ्यंतराश्च रागादय निमित्तापायादपयाति । तदपगमात्तन्मूलस्थितीनि कर्माणि प्रलयमुपव्रजंति । तेषु नष्टेष्वेव चतुर्गतिभ्रमणं नंक्ष्यति इति विजितहर्षः । सुतत्थाविसारदो सूत्रे जिनप्रणीते तदर्थे च विसारदो निपुण. । सुदरहस्सो श्रुतप्रायश्चित्तग्रंथ.। आदठ्ठचिंतओ वि हु आत्मप्रयोजनचिंतापरोऽपि । चिंतेदि गणं जिणाणाए जिनानामाज्ञया गणचिंता करोति ।

अथ परगणं प्रस्थातुमुद्यतेन गुरुणा गणस्य संपाद्यमनुशासनं गाथानामेकोत्तरशतेन निरूपयति तत्र तावदुपक्रममाह—

मूलारा—संवेगजाणिदहासो संसारभीरुतया करणभूतयोत्पाहितो हासो हर्षो येन । अस्मिन्वाह्यपरिग्रहे त्यक्ते निमित्तापायादंतरंगा रागादयोऽपगच्छन्ति, तदपगमात्तन्मूलस्थितीनि कर्माणि नश्यन्ति, तेषु च नष्टेष्वेव चतुर्गतिभ्रमणं नक्ष्यतीति संजातप्रमोद इत्यर्थः सुदरहस्सो श्रुतप्रायश्चित्तग्रन्थः । चिंतेदि इति कर्तव्यतानिरूपणेन अनुगृह्णाति ॥

उपदेशका निरूपण करनेके लिये उत्तरप्रबंध—

अर्थ—ससारसे भययुक्त होकर परिग्रहविपयक हर्षका जिन्होंनें त्याग किया है. जिनेश्वरने कहे हुये सूत्रोंमें अर्थात् आगममें और जीवादिक पदार्थोंमें जिन्होंनें निपुणता प्राप्त कर ली है अर्थात् जिनागम और जीवादिकपदार्थोंका जो ज्ञाता है, प्रायश्चित्त ग्रंथका जिन्होंने श्रवण किया है. ऐसे आचार्य आत्महितकी चिंतामें तत्पर होते हुये भी जिनाज्ञाकी अनुसार चतुर्विध संघकी चिन्ता करते हैं. ये आचार्य संसारसे भययुक्त होकर परिग्रहोंके

त्याग करते हैं. परिग्रहोंका त्याग होनेसे रागादिक विकार दूर होते हैं {कारण निमित्त नष्ट होनेसे उससे होनेवाला कार्य भी नष्ट होता है रागादिकोंका नाश होनेपर उनसे जिनका स्थितिबंध आत्मामें होता है ऐसे कर्म भी नष्ट होते हैं. कर्मोंका अभाव होनेपर चार गतिओंमें जीवका भ्रमण होना बंद पडता है. इसलिये संवेगयुक्त आचार्य परिग्रहविषयक हर्षका त्याग करते हैं.

---

णिद्धमहुरगभीरं गाहुगपल्हादणिज्जपत्थं च ॥
अणुसिट्ठिं देइ तहिं गणाहिवइणो गणस्स वि य ॥ २८० ॥
गंभीरां मधुरां स्निग्धां ग्राह्यामानंददायिनीं ॥
अनुशिष्टिं ददात्येवं स गणस्य गणेशिनः ॥ २८० ॥

विजयोदया—णिद्धं स्नेहसहिता । महुरं माधुर्यसमन्विता । गभीर सारार्थवत्तया गृहीतगाम्भीर्या । गाहुगं ग्राहिका सुखाववोधा । पल्हादणिज्जपच्छ च । चेत प्रल्हादविधायिनीं । पत्थ पथ्या हितां । अणुसिट्ठिं देइ अनुशिष्टिं ददाति । तहिं तस्मिन्पूर्वोक्ते देशे काले च । गणाहिवइणो गणस्स वि य गणाधिपतये गणाय च ॥

कीदृशीमनुशिष्टिं कस्मै स ददाति इत्यत्राह—

मूलारा—णिद्धमधुरगंभीरं स्नेहला, श्रोतृहृदयप्रिया, सारार्थवत्तया अस्पृष्टतला च । गाहुग ग्राहिका झटित्यर्थनिश्चायनसमर्था । ग्राह्यामित्यन्ये पठन्ति । पल्हादणिज्ज आनंदकरीं । पत्थं मार्गानुगामिनीं ॥ तहिं तस्मिन्पूर्वोक्ते सौम्यतिथ्यादियुक्तकाले शुभप्रदे च ॥

अर्थ—आचार्य गणत्याग करनेके पूर्व बालाचार्य और गणको जो उपदेश करते हैं उसका ग्रंथकार इस गाथासे वर्णन करनेका प्रारंभ करते हैं—आचार्यका उपदेश, स्नेहसहित, मधुरतासे भरा हुआ, सारयुक्त अर्थसे भरा हुआ और गंभीर रहता है. उसका अभिप्राय सुखसे जाना जाता है. वह मनको आनंदित करनेवाला और हितकर होता है. आचार्य उत्तम तिथि नक्षत्रादि समयमें और उत्तम स्थानमें गण और बालाचार्य को अमंत्रण देकर आगे कहा हुआ उपदेश देते हैं.

---

वड्ढंतओ विहारो दंसणणाणचरणेसु कायव्वो ॥
कप्पाकप्पठिदाणं सव्वेसिमणागदे मग्गे ॥ २८१ ॥

**रत्नत्रये विधातव्यं वर्द्धमानं प्रवर्तनम् ॥**
**कल्पाकल्पप्रवृत्तानां सर्वेषामागमिष्यति ॥ २८१ ॥**

विजयोदया—वड्ढतगो विहारो कायव्वो वर्धमानविहार' कार्य । क ? सव्वेसिं कप्पाकप्पट्ठियाण अणागदे मग्गे सर्वेषां प्रवृत्तिनिवृत्तिस्थिताना मुक्तिमार्गे। प्रमत्तसयतादिगुणस्थानापेक्षया विचित्रो यतिधर्म । दंसणवदसामायिकादिविकल्पेन प्रवृत्तिधर्मोपि विचित्ररूप । तस्य सकलस्योपादान सर्वेषामित्यनेन । कोऽसौ मार्ग इत्याशंकायामाह-सामान्येन दंसणणाणचरणेसु सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रेषु चतुर्विकल्पगणोद्देशेनायमुपदेश' ।

चतुर्विधगणमुद्दिश्योपदेशमाह—

मूलारा—विहारो अनुष्ठानं । कप्पाकप्पठिदाणं योग्यायोग्यवस्तुप्रवृत्तिनिवृत्तिनिष्ठिताना । युष्माकं युष्माभिः कर्तव्य इत्यर्थः । अणागदे मग्गे आगामिनि रत्नत्रये मार्गे इति समान्यस्य दर्शनेत्यादिना विशेषितत्वात् ॥ तथा चोक्तम्—

रत्नत्रये विधातव्यं वर्धमानं प्रवर्तनम् ॥
कल्पाकल्पप्रवृत्ताना सर्वेषामागमिष्यति ॥

अर्थ—प्रवृत्ति और निवृत्ति मार्गमें रहनेवाले मुनि और गृहस्थोंके आगामि रत्नत्रय मार्गमें हे मुनिगण! आप उत्तरोत्तर वृद्धिंगत होने वाली प्रवृत्ति करो. तथा दर्शनाराधना, ज्ञानाराधना, और चारित्राराधनामें वृद्धिंगत होनेवाली प्रवृत्ति करो.

प्रमत्त संयत्त, अप्रमत्त संयतादि गुणस्थानोंकी अपेक्षासे यतिधर्मके भी अनेक प्रकार होते हैं. और दर्शन, व्रत, सामायिक वगैरह विकल्पोंसे गृहस्थका प्रवृत्तिधर्म भी अनेक प्रकारका है. गाथामें ' सव्वेसिं ' ऐसा पद है इससे प्रवृत्ति निवृत्यात्मक और निकल्पसहित गृहस्थधर्म और मुनिधर्मका संग्रह होता है.

---

१ वड्ढंतगो इत्यत आरभ्य स्थिताना एतावत्पर्यंता वाक्यपंक्तिः कपुस्तके नास्ति ।

सूत्रे कथयति—

संखित्ता वि य पवहे जह वच्चइ वित्थरेण वड्ढंती ॥
उदधिं तेण वरणदी तह गुणसीलेहिं वड्ढाहि ॥ २८२ ॥

संक्षिप्तेहादितोऽम्भोधिं गच्छन्तीव महानदी ॥
विस्तरन्ती विधातव्या गुणशीलप्रवर्तना ॥ २८२ ॥

विजयोदया—संखित्ता वि य पवहे संक्षिप्तापि च प्रवाहे प्रवहत्यस्मादिति प्रवाहः उत्पत्तिस्थानं तत्र सङ्क्षिप्तापि सती वरनदी। जह वच्चइ यथा व्रजति। वित्थरेण पृथुलतया। वड्ढंती वर्द्धमाना। उदधिं तेण यावत्समुद्रं। तह गुणसीलेहिं वड्ढाहि तथा शीलगुणैस्त्वं वर्धस्व।

गणाधिपमनुशासितुं द्वादशगाथाः कथयति—

मूलारा—संखित्ता वि य कृशापि। पवहे प्रवहणारंभे वच्चदि व्रजति। उदधिं तेण। समुद्रं यावत्। वड्ढाहि वर्द्धस्व त्वं भो गणाधिपते!॥

बालाचार्यको आचार्यका उपदेश—

अर्थ—उत्कृष्ट नदी जहांसे उत्पन्न होती है वहां छोटी रहती है परंतु वह आगे गमन करते करते विस्तृत होकर समुद्रको प्राप्त होती है वैसे हे बालाचार्य! आप भी प्रारंभमें अल्प प्रमाणसे शील, व्रत, धारण कर उत्तरोत्तर शील और गुणोंसे बढनेका प्रयत्न करो.

---

मज्जाररसिदसरिसोवमं तुमं मा हु काहिसि विहारं ॥
मा णासेहिसि दोण्णि वि अप्पाणं चेव गच्छं च ॥ २८३ ॥

मा स्म कार्षीर्विहारं त्वं मार्जाररसितोपमम् ॥
मा नीनशो गणं स्वं च कदाचन कथंचन ॥ २८३ ॥

विजयोदया—मज्जाररसिदसरिसोवमं मार्जारस्य रसित रटन मार्जाररसित तेन सह सादृश्यं उपमा परि-

च्छेदो यस्य विहारस्य तन्मार्जाररसितसदृशोपमं विहार चरण । तुमं भवान् । मा हु काहिसि मा कार्या । मार्जाररसितं प्राङ्महत् क्रमेणापचीयते तद्वद्रत्नत्रयभावनातिशयवती प्राक् क्रमेण मदायमाना न कर्तव्येति यावत् । मा णासेहिसी दोण्णि वि अत्ताण चेव गच्छं च। आत्मनो गणस्य च मा विनाश कृथा । प्रथममेवातिदुर्धरचारित्रतपोभावनायां प्रवृत्तो भवान् गणं च तथा प्रवर्त्यमानो नश्यति।

मूलारा—मज्जाररसिदसरिसोवमं मार्जाररसितेन विडालवासितेन सदृशी उपमा परिच्छेदो यस्य। यथा मार्जाररसितं प्राङ् महद्भूय क्रमेण हीयमानं भवति, तथा रत्नत्रयाभावनात्वं संपद्यते माकार्षीरित्यर्थः (?)। मेत्यादि। प्रथममेव अतिदुर्धरचारित्रतपोभावनाया गण प्रवर्तयन् स्वयं प्रवृत्त. पश्चाद्दुश्चरया तत्र मंदायमानो मात्मानं गणं च नाशयिष्यसि इत्यर्थः।

अर्थ—जैसे मार्जारका शब्द प्रथम वडा और नंतर छोटा छोटा होता है वैसे प्रथम रत्नत्रयभावना अतिशययुक्त कर अनंतर उसमें उत्तरोत्तर मंद मंदता धारण करना आपके लिये योग्य नहीं होगा. ऐसे आचरणसे आपका, संघका और दोनोंका भी नाश होगा. प्रथम ही अतिशय दुर्धर तप और चारित्रमें प्रवृत्ति कर गणका और अपना भी नाश कर लेना योग्य नहीं है.

---

जो सघरं पि पलित्तं णेच्छदि विज्झाविदुमलसदोसेण ॥
किह सो सद्दहिदव्वो परघरदाहं पसामेदुं ॥ २८४ ॥
विध्यापयति यो वेश्म नात्मीयमलसत्वतः
परवेश्मशमे तत्र प्रतीतिः क्रियते कथम् ?॥ २८४ ॥

विजयोदया—जो सघरं पि यः स्वगृह अपि। दह्यमानमालस्यान्न वांछति विध्यापयितुं कथमसौ श्रद्धातव्य परकीयगृहदाहं प्रशमयितु उद्योगं करोतीति।

मया स्वयं मंदाचरणेनापि गणश्चरणे मंदायमानो रक्षिष्यते इति च मा मंस्थास्त्वं यतः—

मूलारा—पलिदं दह्यमानं। पसामेदुं प्रशमयितुमुद्योगं करिष्यति। इत्युपस्कृत्य व्याख्येयम्।

अर्थ—जो पुरुष आलसीपनसे अपने जलते हुये घरको शांत करनेका प्रयत्न नहीं करता है वह दुसरोंके जलते हुये घरको शांत करनेका प्रयत्न करेगा यह कहना कैसा श्रद्धानके लायक माना जायगा?

---

तस्माद्भवतैवं प्रवर्तितव्यमित्याचष्टे—

वज्जेहि चयणकप्पं सगपरपक्खे तहा विरोधं च ॥
वादं असमाहिकरं विसग्गिभूदे कसाए य ॥ २८५ ॥
मुंच च्यवनकल्पं त्वं विरोधं स्वान्यपक्षयोः ॥
असमाधिकरं वादं कषायानाग्निसन्निभान् ॥ २८५ ॥

विजयोदया—वज्जेहि चयणकप्प वर्जय अतिचारप्रकारं ज्ञानदर्शनचारित्रविषयं । अवाचनाकाले अस्वाध्यायकाले वा पठन । क्षेत्रशुद्धिं, द्रव्यशुद्धिं, भावशुद्धिं वा विना । निह्नव , ग्रथार्थयोरशुद्धि , अवहुमानं इत्यादिको ज्ञानातिचारः। शंकाकांक्षाविचिकित्सान्यदृष्टिप्रशंसासंस्तवाः सम्यग्दर्शनातिचाराः । समितिभावनारहितता चारित्रातिचाराः । एते च्यवनकल्पेनोच्यते । सगपरपक्खे तहा विरोहं च धर्मस्थेपु, मिथ्यादृष्टिपु च विरोधं वर्जयेत् । चेतःसमाधानविनाशकारणं वादश्च वर्जनीय. । वादे प्रवृत्तो यथात्मनो जयः पराजय' परस्य वा भवति तदेवान्वेषते न तत्त्वसमाधानवान् । विसग्गिभूदे कसाये य । कषाया हि क्रोधादय. स्वस्य परस्य च मृत्युं उपानयंति इति विषभूताः, हृदयं दहतीति दहनभूतास्ताश्च वर्जय ।

तथा चोक्तं—त्रिलोकमल्ला. कुलशीलशत्रवो ॥
मलानि दुर्मोर्ज्यतमानि चापि ते ॥
यशोहरा हानिकरास्तपस्विनाम् ॥
भवंति दौर्भाग्यकरा हि देहिनाम् ॥ १ ॥
न केवल ते परलोकलोपिनः, इम च लोकं क्रशयन्ति दारुणा. ॥
न धर्ममात्रस्य च विघ्नहेतवो , धनस्य कामस्य च ते विघातका. ॥ २ ॥

मूलारा — चयणकप्पं च्यवनकल्पं सम्यक्त्वाद्यतिचारप्रकारमित्यर्थ. । सगपरपक्खे धर्मस्थेपु मिथ्यादृष्टिपु च असमाहिकरं चेतःसमाधाननाशन । विसग्गिभूदे कसाये य वादे हि प्रवृत्तो यथात्मनो जयः पराजय परस्य वा भवति तथान्वेपते न तत्त्वसमाधानं । विसग्गिभूदे स्वस्य परस्य च मृत्युमुपानयंतीति विषतुल्यान्, हृदय दहन्तीति दहनसदृशान् यतः ।

इसलिये बालाचार्यकी प्रवृत्ति कैसी होनी चाहिये इसका वर्णन ग्रंथकार करते हैं—

अर्थ—हे बालाचार्य ! ज्ञान, दर्शन और चारित्रसंबंधी अतिचारोंका त्याग करो वाचना काल और स्वाध्यायकालको छोडकर अन्य काल में पठन करना, अथवा स्वाध्याय करते समय क्षेत्रशुद्धि, कालशुद्धि और भाव शुद्धि के विना स्वाध्याय करना, ग्रंथको और पढानेवाले गुरुको छिपाना, ग्रथ अशुद्ध पढना तथा अर्थका विवेचन अन्यथा करना, ज्ञान और ज्ञानवानोंका आदर न करना ये सम्यग्ज्ञानके अतिचार है.

शंका, कांक्षा, विचिकित्सा, अन्यदृष्टिप्रशंसा और संस्तव ये सम्यग्दर्शनके अतिचार है ( इनका खुलासा दर्शनविनयके प्रकरणमें आया है. ) समितीकी भावनाओंका अभाव होना यह चारित्रातिचार है. इन सब अतिचारोंको च्यवनकल्प कहते हैं. इनका तुम त्याग करो. स्वकपक्ष-जैनधर्मस्थ मुनिगण और परपक्ष मिथ्यादृष्टिजन इनमें विरोध भावका त्याग करो. मनके समाधानका नाश करनेवाले वादका भी त्याग करो. वादमें प्रवृत्त हुआ पुरुप अपना जय जिस उपाय से होगा और अन्यका पराजय जिसमे होगा उसीको ढूंडता है. परन्तु वस्तुके सत्यस्वरूपको बतलाकर समाधान करना नहीं चाहता है. हे बालाचार्य ! आप विप और अग्निके समान ऐसे क्रोधादिकपायोंका त्याग करो ये कपाय अपनेको और दुसरोंको मारते है इसलिए इनको विपसमान कहते हैं. अग्निके समान हृदय को जलाते हैं अतः इनको अग्नि कहते हैं. कपायके विषयमें पूर्वाचार्य ऐसा कहते हैं—

ये कपाय त्रैलोक्यमें मल्लके समान हैं, कुल और शीलके शत्रु हैं जिसको आत्मासे बडे कष्टसे दूर कर सकते हैं ऐसे मलस्वरूप हैं. ये कपाय तपस्वियोंका यश नष्ट करते हैं और तपका घात करते हैं. इन कपायोंसे प्राणिओंको दुर्भाग्य की प्राप्ति होती है.

इस कपायशत्रुसे परलोकका ही नाश होता होता है ऐसा मत समझो. ये भयंकर कपाय इह लोकका भी नाश करते हैं केवल ये कपाय धर्ममात्र का ही घात कर रह जाते हैं ऐसा नहीं, इनसे काम और अर्थका, भी नाश होता है.

---

णाणम्मि दंसणम्मि य चरणम्मि य तीसु समयसारेसु ॥
ण चाएदि जो ठवेदुं गणमप्पाणं गणधरो सो ॥ २८६ ॥

दर्शने चरणे ज्ञाने श्रुतसारेषु यस्त्रिषु ॥
निधातुं गणमात्मानमसमर्थो गणी न सः ॥ २८६ ॥

विजयोदया—णाणम्मि य। रत्नत्रये गणमात्मानं च यो न स्थापयितुं समर्थो नैवासौ गणधरः। ण चाएदि न समर्थः। बहवो मम वशवर्तिनः सन्ति एतावता भवतो गणित्वगर्वो माभूदिति भावः।

मूलारा—चाएदि शक्नोति।

अर्थ—सिद्धांतके सारभूत ऐसे सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और चारित्रमें जो अपनेको और गणको स्थापन करनेमें असमर्थ हैं वह मुनि गणधर पदके योग्य नहीं है. बहुत मुनि मेरे वश हे इस लिये में गणधर हूं, आचार्य हूं ऐसा गर्व तुम्हारे मनमें कभी भी उत्पन्न नहीं होना चाहिये.

---

कीदृक्तर्हि गणधरो भवतीति चेदेवभूत इत्याचष्टे—

णाणम्मि दंसणम्मि य चरणम्मि य तीसु समयसारेसु ॥
चाएदि जो ठवेदुं गणमप्पाणं गणधरो सो ॥ २८७ ॥

दर्शने चरणे ज्ञाने श्रुतसारेषु यस्त्रिषु ॥
निधातुं गणमात्मानं शक्तोऽसौ गदितो गणी ॥ २८७ ॥

विजयोदया—स्पष्टार्था गाथा ॥

मूलारा—स्पष्टम् ॥

अर्थ—सिद्धांतके सारभूत ऐसे सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्रमें जो अपने को और गणको स्थापन करनेमें समर्थ है वही गणधर हो सकता है.

---

पिंडं उवहिं सेज्जं अविसोहिय जो हु भुंजमाणो हु ॥
मूलट्ठाणं पत्तो मूलोत्ति य समणपेल्लो सो ॥ २८८ ॥

पिंडं उवहिं सेज्जं उग्गमउप्पादणेसणादीहिं ॥
चारित्तरक्खणट्ठं सोधिंतो होदि सुचरित्तो ॥ २८९ ॥

यः पिंडमुपधिं शय्यां दूषणैरुद्गमादिभिः ॥
गृह्णीते रहितां योगी संयतः स निगद्यते ॥ २८८ ॥

विजयोदया--पिंडं आहार, उवहिं उपकरण, सेज्जं वसतिं। सोधिंतो शोधयन्। उग्गमउप्पादणेसणादीहिं उद्गमोत्पादनैषणादिभिर्दोषैः। किमर्थं शोधयति? चारित्ररक्षणार्थं उद्गमादिदोषं परिहरति। सुसंयत इति लोके यशो मे भविष्यतीति वा, स्वसमयप्रकाशनेन लाभो ममेत्थ भवतीति वा चेतस्यकृत्वेति भाव। एवंभूत. सुचरित्रो भवतीति यति.॥

मूलारा—उवधिं पिंछाद्युपकरण। सोधिंतो शोधयन् उद्गमादिदोपरहिता· कुर्वन्।

अर्थ—आहार, पिंछी, कमंडलु वगैरे उपकरण और वसतिका इनका शोधन किए विना न करताहुआ जो मुनि इनका ग्रहण करता है वह मूलस्थान नामक दोप को प्राप्त होता है. अर्थात् वह मुनिपदसे भ्रष्ट होता है परंतु जो आहार, उपकरण और वसतिकाको उद्गम, उत्पादन और एषणादि दोषोंसे रहित जानकर चारित्ररक्षण के लिये ग्रहण करता है वह सुचरित्र माना जाता है.

---

एसा गणधरमेरा आयारत्थाण वण्णिया सुत्ते ॥
लोगसुहाणुरदाणं अप्पच्छंदो जहिच्छाए ॥ २९० ॥

समये गणिमर्यादा तेषामाचारचारिणाम् ॥
स्वच्छंदेन प्रवर्तंते लोकसौख्यानुसारिणा ॥ २८९ ॥

विजयोदया—एसा गणधरमेरा एषा गणधरमर्यादा। सुत्ते वण्णिदा सूत्रे निरूपिता। केषा? आयारत्थाणं आचारस्थाना। पंचविधे आचारे ये स्थितास्तेषां गणिना व्यवस्था सूत्रे वर्णिता। लोगसुहाणुरदाणं लोकानुवर्तिना सुखे प्रसूना च यथेच्छया। असंयतजनससर्ग· सुखादरश्च शास्त्रे निषिद्ध तत्र ये वर्त्तते स्वेच्छया तेषा अप्पच्छदो आत्मेच्छा एव केवला न तेषा गणधरमर्यादा सूत्रे व्यावर्णिता। अथवा लोकसुख नाम मृष्टाहारभोजन, यथाकामं मृदुशय्यासनं, मनोज्ञे वेश्मनि वसन च तत्र रताना विषयातुराणामित्यर्थ।

मूलारा — गणधरमेरा आचार्यमर्यादा गणिव्यवस्था इत्यर्थः । आयारत्थाणं आचारस्थाना गणिनामित्यर्थः । लोगसुहाणुरदाणं लोकानुवर्तिना सुखेप्सूना च । अथवा लोकसुखं नाम मृष्टाहारभोजनं, यथाकामं मृदुशयनासनं, सर्वर्तुरम्ये वेश्मनि वसनं च तत्र सक्ताना । लोगसुदीणिरदाणं लोकश्रुतिर्विटादिशास्त्रं । अप्पच्छंदो आत्मेच्छैव केवला न सूत्रोक्ता गणधरमर्यादा । जहेच्छाए यथेच्छया लोकसुखानुरतानामित्यनेन संबंध· ।

अर्थ—यह अच्छा संयत मुनि है ऐसा मेरा जगतमें यश फैले अथवा अपने मतका प्रकाशन करनेमें मेरेको लाभ होगा ऐसे भाव मनमें धारण न करके केवल चारित्र रक्षणार्थ ही निर्दोष आहारादिकोंको जो ग्रहण करता है वही सच्चरित्र मुनि समझना चाहिये.

ज्ञानाचारादिक पांच प्रकारके आचारोंमें जो स्थिर रहे हैं. अर्थात् पांच आचारोंका जो निर्दोष पालन करते हैं, उन आचार्योंकी जिनागममें उपर्युक्त मर्यादा कही है. परंतु जो लोकोंका अनुसरण करते हैं, और सुखकी इच्छा करते हैं उनका आचरण कुछ मर्यादास्वरूप माना नहीं जाता है. शास्त्रमें असंयमीलोकोंके साथ संसर्ग और सुखमें आदर करना ये बातें मुनिओंके लिये निषिद्ध मानी हैं. परंतु इनमें जो अनुरक्त हैं वे स्वेच्छासे प्रवर्तते हैं ऐसा समझना चाहिये. उनकी गणधरमर्यादा सूत्रमें उल्लिखित नहीं है अथवा लोकसुखका अर्थ यह भी होता है—यथेच्छ मिष्टाहारका भोजन करना, मृदुशय्यापर सोना, सुंदर घरमें निवास करना, ऐसे कार्यमें रत होना इसको लोकसुख कहते हैं. जो विषयासक्त मुनि हैं वे आचार्यत्वके योग्य नहीं हैं.

---

सीदावेइ विहारं सुहसीलगुणेहिं जो अबुद्धीओ ॥
सो णवरि लिंगधारी संजमसारेण णिस्सारो ॥ २९१ ॥

यः शिष्यानिवादतान् दोषाणामाश्रयाय दुष्टराजि तया विनीयाद्धि भूप-
तिरहितं हारं सुखमुज्झितः ॥ ?
हीनः संयमसारेण लिंगधारी स केवलम् ॥ २९० ॥

विजयोदया—सीदावेदि मंद करोति । विहारं चारित्रं रत्नत्रये प्रवृत्तिं । सुहसीलगुणेहिं सुखसमाधानाभ्यासे. ।

जो अवुद्धीओ यो वुद्धिरहितः। सो णवरि लिंगधारी स वृथालिंगी भवति, द्रव्यलिंगं धारयति। संजमसारेण णिस्सारो संयमाख्येन इंद्रियप्राणसयमविकल्पेन सारेण नि सार.। एतदुक्तं भवति---

उद्गमादिदोपदुष्टपिंडादिग्राहिणः संयमवैधुर्याल्लिंगधारणवैयर्थ्यं कथयति---

मूलारा---सीदावेदि शिथिलयति। विहारं चारित्रं। सुहसीलगुणेहिं यथेष्टपिण्डादिप्रयोगसुखप्रवृत्तसमाधानाभ्यासैः। अवुद्धिगो वुद्धिरहित। णवरि लिंगधारी वृथालिंगी न यतिर्न गणधर इति भावः। णिस्सारो दरिद्र ॥

अर्थ---यथेष्ट आहारादि सुखोंमें तल्लीन होकर जो अवुद्धि मुनि रत्नत्रयमें अपनी प्रवृत्ति शिथिल करता है वह द्रव्यलिंगधारी मुनि है ऐसा समझना चाहिये इंद्रियसंयम और प्राणिसयमसे वह निःसार है, इसका अभिप्राय यह है---

---

पिंडं उवधिं सेज्जामविसोधिय जो खु भुंजमाणो हु ॥
मूलट्ठाणं पत्तो बालोत्ति य णो समणबालो ॥ २९२ ॥

विजयोदया---य उद्गमादिदोपोपहतमाहारं, उपकरणं, वसतिं वा गृह्णाति तस्य नेन्द्रियसंयमः, नैव प्राणसंयम, ततोऽसौ केवलं नग्नः। न यतिर्न गणधर इति निगद्यते।

अर्थ-उद्गमादि दोषोंसे युक्त आहार, उपकरण, वसतिका इनका जो साधु ग्रहण करता है जिसको प्राणिसंयम और इंद्रिय संयम है ही नहीं वह साधु मूलस्थानको प्राप्त होता है वह अज्ञानी है, वह केवल नग्न है, वह यति भी नहीं है और न गणधर ही है.

---

कुलगामणयररज्जं पयहिय तेसु कुणइ दु ममत्तिं जो ॥
सो णवरि लिंगधारी संजमसारेण णिस्सारो ॥ २९३ ॥

ममत्वं कुरुते हित्वा यो राज्यं नगरं कुलम् ॥
तस्य संयमहीनस्य केवलं लिंगधारणम् ॥ २९१ ॥

विजयोदया—कुलगामणयररज्ज कुल, ग्राम, नगर, राज्यं च । पयहिय परित्यज्य । तेसु कुणदि ममत्तिं जो ग्रामादिषु पुनः य करोति ममता । मदीयं कुल, अस्मदीयो ग्रामः, नगर, राज्य चेति सोऽपि केवल नग्न । यो हि यत्र ममता करोति तस्य यदि शोभन जात तुष्यति अन्यथा द्वेष्टि, सक्लिश्यति वा । ततो रागद्वेषयोर्लाभे च वर्तमान मसंयतो भवतीति भावः ।

कुलादिममकारकारिणोऽपि—

मूलारा—पजहिय त्यक्त्वा । यो हि यत्र ममता करोति तस्य शोभने जाते तुष्यति अन्यथा द्वेष्टि, संक्लिश्यते वा । रागादिमानसंयतेष्वाद्रवाश्च कथं संयतः स्यादिति भावः ।

अर्थ—जो मुनि कुल, गांव, नगर और राज्यको छोडकर उनमें पुनः प्रेम करता है अर्थात् यह मेरा कुल है, यह मेरा ग्राम है, यह मेरा शहर है, मेरा राज्य है ऐसा संकल्प रखता है वह फक्त नग्न है. संयमसे रहित है. जो जिस पदार्थमें ममता करता है वह उसका शुभ होनेसे हर्षित होता है और अशुभ होनेसे द्वेष करता है अथवा संक्लेश परिणाम करता है इसलिये जो रागभाव, द्वेषभाव और लाभमें लीन होता है वह असंयत होता है ऐसा समझना चाहिये.

---

अपरिस्सावी सम्मं समपासी होहि सव्वकज्जेसु ॥
संरक्ख सचक्खुंपि व सबालउड्ढाउलं गच्छं ॥ २९४ ॥

त्वं कार्येष्वपरिस्रावी समदर्श्यखिलेष्वपि ॥
भूत्वा विधानतो रक्ष बालवृद्धकुलं गणम् ॥ २९२ ॥

विजयोदया—अपरिस्सावी गुरुरयमिति शका विहाय निगदितानामपराधाना प्रकटनं मा कृथाः । समपासी चेव होहि कज्जेसु कार्येषु सम्यक् समदर्श्येव च भव । सरक्ख सचक्खुपि व परिपालय स्वं नेत्र इव । किं सबालउड्ढाउलं गच्छं सबालैर्वृद्धैराकीर्णं गण ।

एवं संयमशैथिल्ये दोषानुद्भाव्य गणिनं गणरक्षाया नियुंक्ते—

मूलारा—अपरिस्सावी आलोचितदोषाप्रकाशको भव । समपासी समदर्शी । सचक्खुंपि निजनेत्रमिव सबालवुड्ढाउलं बालसहितैर्वृद्धैराकीर्णम् ।

अर्थ—हे बालाचार्य ! यह गुरु अपरिस्रावी है ऐसा समझकर शंकाको छोड कर यदि शिष्योंने अपने अपराध तुमको कहे तो उनको तुम प्रगट मत करो सब कार्योंमें समानदर्शी तुम होवो. और अपने नेत्रके समान बाल और वृद्धोंसहित सर्व गणका रक्षण करो.

---

णिवदिविहूणं खेत्तं णिवदी वा जत्थ दुट्ठओ होज्ज ॥
पव्वज्जा च ण लब्भदि संजमघादो व तं वज्जो ॥ २९५ ॥

**प्रव्रज्य संयमध्वंसि दूराजमपराजकम् ॥**
**न क्षेत्रमात्मनीनेन सेवनीयं कदाचन ॥ २९३ ॥**

विजयोदया—नृपतिर्वा यस्मिन्दुष्टो भवेत्तच्च क्षेत्रं परित्यज । पव्वज्जा च ण लब्भदि जत्थ प्रव्रज्या च न लभ्यते यत्र क्षेत्रे । शिष्या न जायते तच्च । संजमघादो व जत्थ संयमस्य चोपघातो यत्र क्षेत्रे त वज्जो तत् त्यजेति । गणिशिक्षा ॥ गणिसिक्खा ।

साधूनामसेव्यं क्षेत्रमनुशास्ति ।

मूलारा—पव्वज्जा व ण लब्भदि । प्रव्रज्या वा न लभ्यते । यत्र शिष्या न जायंते तदपि क्षेत्रं त्यज । अन्ये तु न लभ्यते दातुं कर्तुं ग्रहीतुं चेति व्याख्यान्ति ॥

अर्थ—जिस क्षेत्रमें राजा नहीं हैं अथवा दुष्ट राजा है उस क्षेत्रका तुम त्याग करो जहां प्रव्रज्या नहीं है अर्थात् शिष्य नहीं होगें अथवा जहां संयमका घात होगा उस क्षेत्रका तुम त्याग करो. गणिशिक्षा अर्थात् आचार्यको जिसमें उपदेश दिया है ऐसा गणिशिक्षा नामक प्रकरण समाप्त हुआ.

---

गण शिक्षयत्युत्तरप्रबंधेन—

कुणह अपमादमावासएसु संजमतवोवधाणेसु ॥
णिस्सारे माणुस्से दुल्लहबोहिं वियाणित्ता ॥ २९६ ॥

मावश्यके कुथा जातु प्रमादं (घृत्त) वर्धके ॥
विज्ञाय दुर्लभां बोधिं नि:सारे मानुषे भवे ॥ २९४ ॥

विजयोदया—कुणह अपमादमावासगेसु कुरुताप्रमादमावश्यकेषु । सजमतवोवधाणेसु सयमस्य, तपसश्चाश्रयेषु । अभ्यर्हित सयम इति पूर्वनिपात । सयम विना न तप शक्नोति कर्तु मुक्तिमिति सामायिकादौ प्रवर्तमानस्य सयमो भवति । असयम त्यजतीति, सावद्यक्रियानिवृत्तौ मत्या कर्माणि तपतीति तपो भवति । नान्यथेति तपसोऽप्याश्रय. । णिस्सारे माणुस्से साररहिते मानुष्ये अनित्यतया अशुचितया मनुजाना असार । तत्र दुर्लभा बोधिं दुर्लभा दीक्षाभिमुखां बुद्धिं । विजाणित्ता ज्ञात्वा ।

इतो गणं शिक्षयति—

मूलारा—कुणध कुरुत यूयं भो यतयः । अपमादं अवधानं । उवहाण उपधानं अवग्रहविशेष · । णिस्सारे अनित्यतया अशुचितया वा साररहिते । दुल्लमबोधि दुर्लभा दीक्षाभिमुखा बुद्धिम् ।

अर्थ—हे मुनि गण ! तुम सामायिकादि छह आवश्यकोंमें प्रमादका त्याग करो क्योंकि आवश्यक्रिया सयम ओर तपका आश्रयस्थान है. संयम और तप इन दोनोंमेंसे संयमको श्रेष्ठपना है इस लिये गाथामें संयम शब्द प्रथम और तप शब्द अनंतर है. संयमके विना केवल तप मुक्तिदायक नहीं है. जब मुनि सामायिकादि आवश्यकोंमें प्रवृत्त होता है तब उसको संयम प्राप्त होता है और असंयम का त्याग होता है. सावद्यक्रियाका त्याग होने पर तप कर्मोंको संतप्त करता है तभी उसकी तप यह संज्ञा प्राप्त होती है. अन्यथा नहीं. अत· आवश्यक क्रिया तपका भी आश्रय स्थान है. यह मनुजजन्म साररहित, अनित्य, अपवित्र है. ऐसे मनुष्यजन्ममें दीक्षा ग्रहण करनेके प्रति बुद्धि होना दुर्लभ है ऐसा जानकर षडावश्यकोंमें प्रमाद कभी भी तुम मत करो.

---

समिदा पंचसु समिदीसु सव्वदा जिणवयणमणुगदमदीया ॥
तिहिं गारवेहिं रहिदा होह तिगुत्ता य दंडेसु ॥ २९७ ॥

संज्ञागौरवरौद्रार्तध्यानकोपादिवर्जिता ॥
समिताः पंचभिर्गुप्तास्त्रिभिर्भवत सर्वदा ॥ २९५ ॥

विजयोदया—सम्यक्प्रवृत्ता' होह भवत। पंचसु समिदीसु पंचसु समितिषु। सव्वदा सर्वदा। जिणवयणमणुगदमदीगा जिनवचनमनुगतबुद्धय। तिहिं गारवेहिं रहिया गारवत्रयरहिता'। तिगुत्ता य गुप्तित्रयसमन्विता. भवत। दंडेसु अशुभमनोवाक्कायेषु।

मूलारा—समिदा सम्यक् प्रवृत्ता.। तिदंडेसु अशुभमनोवाक्कायव्यापारेषु।

अर्थ—हे मुनिगण 'तुम हमेशा पांच समितिओंमें तत्पर रहो. जिनेश्वरके वचन में अपनी बुद्धि लगाओ. अर्थात् जिनवचनके विरुद्ध अपनी बुद्धिको मत दौडाओ. तीन गारवसे रहित होकर तीन गुप्तिके धारक वनो. अशुभ मन वचन और शरीरकी प्रवृत्तिका त्याग करो

---

सण्णाउ कसाए वि य अट्टं रुद्दं च परिहरह णिच्चं ॥
दुट्ठाणि इंदियाणि य जुत्ता सव्वप्पणा जिणह । २९८ ॥
हृषीकदन्तिनो दुष्टान्विषयारण्यगामिनः ॥
जिनवाक्याङ्कुशेनाशु वशे कुरुत यत्नतः ॥ २९६ ॥

विजयोदया—सण्णाओ सञ्ज्ञा आहारादिविषया। कसाए वि कषायानपि। अट्टं रुद्दं च आर्तं रौद्रं च ध्यानं। परिहरत निराकुरुत। णिच्च नित्य। दुट्ठाइ इंदियाइ दुष्टानींद्रियाणि च। जुत्ता युक्ता ज्ञानेन तपसा च। सव्वप्पणा जिणह सर्वशक्त्या इन्द्रियजयं कुरुत।

मूलारा—जुत्ता ज्ञानेन तपसा च समाहिता :। सव्वप्पणा सर्वात्मना, सर्वशक्त्या।

अर्थ—हे मुनिगण! आहारादि चारों-संज्ञाए, चार कषाय, आर्तध्यान ओर रौद्रध्यान इनका तुम सदा त्याग करो. ज्ञान और तपसे दुष्ट इन्द्रियोंको अपने पूर्ण सामर्थ्यसे जीतो.

---

धण्णा हु ते मणुस्सा जे ते विसयाउलम्मि लोयम्मि ॥
विहरंति विगदसंगा णिराउला णाणचरणजुदा ॥ २९९ ॥

धन्यास्ते मानवा मन्ये ये लोके विषयाकुले ॥
विचरंति गतग्रथाश्चतुरगे निराकुलाः ॥ २९७ ॥

विजयोदया—धण्णा हु ते मणुस्सा धन्यास्ते मनुष्या । के ? जे विसयाउलम्मि लोयम्मि ये शब्दादिभिराकीर्णे जगति । विगदसगा नि सगा क्वचिदपि विषये स्पर्शादौ । णिराउला निराकुला । णाणचरणजुदा ज्ञानेन चारित्रेण च युता. । ज्ञानचारित्रयुताना प्रशसा तत्रादरजननसमर्था गणस्य ।

मूलारा—णिराउला निराकुलाः ।

अर्थ—स्पर्शादिक पाच इंद्रियविषयोंसे भरे हुए इस जगत में ज्ञान और चारित्रमे तत्पर होकर विषयों में अनासक्त रहकर निःसंग बनकर निर्व्याकुल होते हुए विहार करते हैं वे मनुष्य धन्य हैं.

---

सुस्सूसया गुरूण चेदियभत्ता य विणयजुत्ता य ॥
सज्झाए आउत्ता गुरुपवयणवच्छला होह ॥ ३०० ॥
विनीता गुरुशुश्रूपाकारिणश्चैत्यभक्तयः ॥
वत्सला भवत ध्याने स्वाध्यायोद्यतचेतसः ॥ २९८ ॥

विजयोदया—सुस्सूसगा गुरूण सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रैः गुणैर्गुरुतया गुरव इत्युच्यते आचार्योपाध्यायसाधव.। तेषा शुश्रूपाकारिणो भवत । शुश्रूषापरेण भाव्यं । लाभादिकमनपेक्ष्य तेषां गुणेष्वनुराग कृतो भवति । गुणानुरागाद्दर्शनशुद्धिस्तदीयरत्नत्रयानुमननं च भवति । सुकरो शुभाय पुण्यार्जने अनुमनन नाम । चेदियभत्ता य चेत्यानि जिनसिद्धप्रतिबिंबानि कृत्रिमाकृत्रिमाणि तेषु भक्ता. । यथा शत्रूणा मित्राणा वा प्रतिकृतिदर्शनाद्द्वेषो रागश्च जायते। यदि नाम उपकारोऽनुपकारो वा न कृतस्तया प्रतिकृत्या तत्कृतापकारस्योपकारस्य वा अनुसरणे निमित्ततास्ति तद्वज्जिनसिद्धगुणा अनंतज्ञानदर्शनसम्यक्त्ववीतरागत्वादयस्तत्र यद्यपि न सति, तथापि तद्गुणानुसरण सपादयन्ति सादृश्यात्तच्च गुणानुसरणं अनुरागात्मक ज्ञानदर्शने सन्निधापयति । ते च संवरनिर्जरे महत्यौ सपादयत । तस्माच्चैत्यभक्तिमुद्योगिनो कुरुत । विणयजुदा य विलय नयति कर्ममलमिति विनय.। ज्ञानदर्शनतपश्चारित्रविनया उपचारविनयश्चेति पचप्रकारे विनये युक्ता भवत॥ शास्त्रोक्तवाचनास्वाध्यायकालयोरध्ययनं श्रुतस्य श्रुतं प्रयच्छतश्च भक्तिपूर्वं कृत्वा, अवग्रहं परिगृह्य, बहुमानं कृत्वा, निह्नव निराकृत्य, अर्थव्यंजनतदुभयशुद्धिं संपाद्य एव भाव्यमानं श्रुतज्ञानं संवर निर्जरा च करोति। अन्यथा ज्ञानावरणस्य कारण भवेत् ।

शंकाकांक्षादिनिरासो दर्शनविनय'।—

स च प्रयत्नेन भवद्भिः सपाद्योऽन्यथा शंकादिपरिणामा मिथ्यात्वमानयंति। दर्शनमोहनीयस्य चास्रवा भवति। ततो मिथ्यादर्शननिमित्तकर्मवशादनंतसंसारपरिभ्रमण दु खमीरूणा भवना जायते। रूपरसगंधस्पर्शशब्देषु मनोज्ञामनोज्ञेषु सन्निहितेषु अनंतकालाभ्यासाद्रागोऽप्रीतिश्च जायते। तथा कपायाश्च वाह्यमाभ्यंतरं च निमित्तमाश्रित्य प्रादुर्भवन्ति। ते चोत्पद्यमानाश्चारित्र विनाशयन्ति। कर्मादाननिमित्तक्रियोपरमो हि चारित्रं। रागादयश्च कर्मादाननिमित्तक्रियास्तथा अशुमनोवाक्कायक्रियाश्च कर्मादाननिमित्ता। तथा षड्जीवनिकायवाधापरिहारमन्तरेण गमनं। मिथ्यात्वेऽसंयमे वा प्रवर्तक वचनं साक्षात्पारंपर्येण वा जीववाधाकरणं। भोजनं, अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितादाननिक्षेपौ शरीरमलोत्सर्गो जीवपीडाहेतुरेता कर्मपरिग्रहनिमित्ता. क्रिया'। आसां परिवर्जन चारित्रविनय। व्यावर्णिताशुभक्रियापरिवर्जनं विना चारित्र नाम किमारभवता तस्मादत्रोद्योग कुरुत॥ अनशनादितपोजनितक्लेशसहनं तपोविनय। सति सक्लेशे महानास्रवो भवेदल्पा निर्जरा। उपचारविनयाद्विनीत इति पूज्यते वुधैरन्यथा अविनीत इति निंद्यते। किं च उपचारविनयं मनोवाक्कायविकल्पं यो न करोति, स गुरून्मनसावजानाति, नाभ्युत्तिष्ठति, नानुगच्छति, नाजलिं करोति, न स्तौति, न विज्ञप्तिं करोति, गुरोरग्रत आसनमारोहति, याति पुरस्तेषां, निंदति, परुषं वदति, आक्रोशति वा स नीचैर्गोत्र वध्नाति। तेन श्वपाकचांडालादिकुलेषु गर्हितेषु, सारमेयग्रामसूकरादिषु वा जायते। न च रत्नत्रयं गुरुभ्यो लभते। विनीतं हि शिक्षयन्ति गुरव, प्रयत्नेन मानयंति च ततो विनयपरा भवत। अविनये दोष विनये च गुणं महांतमवबुध्य सज्झाए आजुत्ता होह। शोभनं अध्ययनं स्वाध्याय। जीवादितत्वपरिज्ञानं, तदुपायभूतश्च ग्रंथ तस्मिन्स्वाध्याये आजुत्ता आयुक्ता भवत। निद्रा, हास्य, क्रीडां, आलस्यं, लोकयात्रा च त्यक्त्वा॥ तथा चोक्त—"णिद्द ण वहु मण्णेज्ज हासं खेड विवज्जए॥ जोग्गं समणधम्मस्स जुंजे अणलसो सदा॥" इति॥ गुरुपवयणवच्छला होह गुरुप्रवचनवत्सला भवत॥

मूलारा—सुस्सूसगा उपासकाः। गुरूणं आचार्योपाध्यायसर्वसाधूना॥ आजुत्ता आसक्ता' निद्रादिकं त्यक्त्वा भवत यूयं। टक्तंच—णिद्द ण वहु मण्णेज्ज हासखेदं विवज्जए। जोग्गं समण धम्मस्स जुंजे अणलसो सदा॥

अर्थ—सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्र इन गुणोंसे जो वडे वन चुके हैं उनको गुरु कहते हैं. अर्थात् आचार्य, उपाध्याय, और साधु ये तीन परमेष्ठी गुरु कहे जाते हैं. हे मुनिगण! आप इन गुरुओंकी शुश्रूषा करो. लाभ कीर्ति, आदर इनकी अपेक्षा छोडकर हे मुनिगण आप शुश्रूषा करो. शुश्रूषासे गुणोंपर प्रेम होगा. गुणप्रेम करनेसे सम्यग्दर्शन निर्मल होता है. तथा गुरुओंकी शुश्रूषा करनेसे उनके रत्नत्रयके प्रति अपनी अनुमति है यह सिद्ध होता है अनुमतीसे परिश्रमके विना ही पुण्यकी प्राप्ति होती है.

हे मुनिगण आप अर्हन्त और सिद्धकी अकृत्रिम और कृत्रिम प्रतिमाओंपर भक्ति करो शत्रुओंकी अथवा

मित्रोंकी प्रतिमा या फोटो दीख पडनेपर द्वेष और प्रेम उत्पन्न होता है. यद्यपि उस फोटोने उपकार अथवा अनुपकार कुछ भी नहीं किया है परंतु वह शत्रुकृत अपकार और मित्रकृत उपकारका स्मरण होनेमें कारण है. जिनेश्वर और सिद्धोंके अनंतज्ञान, अनंतदर्शन, सम्यग्दर्शन, वीतरागतादिक गुण यद्यपि अर्हत्प्रतिमा और सिद्धप्रतिमामें नहीं हैं तथापि उन गुणोंका स्मरण होनेमें वें कारण होती हैं. क्योंकि अर्हत् और सिद्धोंका उन प्रतिमाओमें सादृश्य है. यह गुणस्मरण अनुरागस्वरूप होनेसे ज्ञान और श्रद्धान को उत्पन्न करता है और इनसे नवीन कर्मोंका अपरिमित संवर और पूर्वसे बंधे हुए कर्मोंकी महानिर्जरा होती है. इसलिये आत्मस्वरूपकी प्राप्ति होनेमें सहायक चैत्यभक्ति आप हमेशा करो. हे मुनिवृंद ! आप पाच प्रकारका विनय नित्य करो. 'विलयं नयति कर्ममल इति विनयः' जो कर्ममलका नाश करता है ऐसे कर्तव्यको विनय कहते हैं इस विनयके ज्ञानाविनय, दर्शनविनय चारित्रविनय तपो विनय और उपचारविनय ऐसे पांच भेद हैं. शास्त्रमें वाचना और स्वाध्याय का जो काल कहा हुआ है उसी काल में श्रुतका अध्ययन करो, श्रुतज्ञानको वतानेवाले गुरुकी भक्ति करो, कुछ नियम ग्रहण कर आदरसे पढो, गुरु और शास्त्रको छिपाकर स्वयं मैंने और मेरी बुद्धीसे सव श्रुतज्ञान धारण किया है ऐसा गर्व मनमें धारण करना छोड दो अर्थ शुद्धि, व्यंजनशुद्धि और उभयशुद्धिके साथ श्रुतज्ञानका अध्ययन करो. विनयपूर्वक अभ्यस्त हुआ श्रुतज्ञान कर्मोंका संवर और निर्जरा करता है. यदि विनय न होगा तो दोषसहित श्रुतज्ञान ज्ञानावरण कर्मका निमित्त होता है.

शंका, कांक्षा, विचिकित्सा इत्यादि दोषोंको जो हटाना वह दर्शन विनय है. इसकी आप प्राप्ति करनेमें प्रयत्न करो. नहीं तो शंकादिक परिणाम मिथ्यात्वको उत्पन्न करेंगे जिससे दर्शनमोहनीयके आस्रव आकर मिथ्यात्वी वनोगे. इस मिथ्या दर्शनके निमित्तसे वंधा हुआ कर्म दुःखभीरु ऐसे तुमको अनंत कालतक संसारमें भ्रमावेगा.

इष्ट और अनिष्ट ऐसे स्पर्श रस, गंध, रूप और शब्दोंमें अनंतकालतक जीवका अभ्यास होनेसे उनमें राग और द्वेष उत्पन्न होते हैं कषाय भी वाह्य कारण और अभ्यंतर कारणोंको पाकर उदयमें आ जाते हैं. उनके उदयसे चारित्रका घात होता है. कर्मका जिन्होंसे ग्रहण होता है ऐसी मानसिक, कायिक और वाचनिक क्रिया ओंका अभाव होनेसे चारित्र उत्पन्न होता है. राग, द्वेष, मोह वगैरह परिणामोंसे कर्म आत्मामें आता है. तथा मन, वचन और शरीरके अशुभ व्यापारोंसे आत्मामें नवीन कर्म आता है. पानी, हवा, अग्नि, पृथ्वी और वनस्पति ये पांच प्रकारके स्थावर जीव हैं. द्वीन्द्रियादिक जीवोंको त्रसजीव कहते हैं. इन छह काय जीवोंको वाधा हो इस

रीतीसे गमन करना, मिथ्यात्वमें और असंयममें जीवोंकी प्रवृत्ति जिससे होगी ऐसा वचन बोलना, साक्षात् अथवा परम्परासे जीवोंको बाधा देना. भोजन करना, कोईभी वस्तु विना देखे, विना पोंछे, जमीनपरसे लेना और रखना, जमीनकी देखभाल किये विना उसपर हगना, मूतना, वगैरे क्रिया करना. ये क्रियायें जीवपीडाका कारण हैं. इनका त्याग करनेसे चारित्र विनय होता है. अशुभ क्रियाओंका त्याग करना यह चारित्रका लक्षण है. परंतु जो आरंभ क्रिया करते हैं वे चारित्र धारण नहीं कर सकते हैं. इस लिये हे मुनिवृंद ! आप चारित्रमें नित्य उद्योग करो

अनशन, अवमोदर्य वगैरह तपोंसे उत्पन्न होनेवाले परिश्रमोंको सहन करना यह तपोविनय है. यदि तप करते समय आत्मामें संक्लेश परिणाम उत्पन्न होंगे तो कर्मोंका महान् आस्रव होगा और निर्जरा अल्प होगी उपचारविनय धारण करनेसे विद्वान लोक यह मुनि विनयशील है ऐसा समझकर पूजा करते हैं यदि उपचार विनय मुनिमें न हो तो वह निंदाका पात्र होता है. मानसिक उपचार विनय, वाचनिक उपचार विनय और कायिक उपचार विनय ऐसे उपचार विनयके भेद है. इन विनयोंको जो मुनि धारण नहीं करता है, गुरुओंकी मनसे अवहेलना करता है; गुरु आनेपर ऊठकर खडा होता नहीं, वे जानेपर उनके पीछे जाता नहीं, हात जोडता नहीं, उनकी स्तुति और विज्ञप्ति करता नहीं, गुरूके सम्मुख आसनपर चढकर बैठता है, उनके आगे जाता है, उनकी निंदा करता है और उनको कठोर शब्द बोलता है, गालि देता है उसको नीचगोत्रका बंध होता है. इस कर्मके उदयसे वह मातंग, चांडाल, धीवरादि निंद्य नीच कुलोंमें जन्म लेता है. कुत्ता, सूकर, वगैरह पशुओंमें वह उत्पन्न होता है. निंदा करनेवाले मुनिओं को गुरुसे रत्नत्रयका लाभ होता नहीं परंतु जो मुनि नम्रस्वभावका है गुरु उसको प्रयत्नसे पढाते हैं और उसका आदर करते हैं. इसलिये हे मुनिगण ! आप विनयमें नित्य तत्पर रहो. अविनय दोषसे भरा हुआ है और विनयमें बडे गुण निवास करते हैं ऐसा समझकर तुम स्वाध्यायमें अनुरक्त रहो. शोभन अध्ययनको स्वाध्याय कहते हैं. जीवादि तत्त्वोंका स्वरूप समझलेना और उसका वर्णन करनेवाले ग्रंथको पढना यह शोभन-उत्तम स्वाध्याय है. इसमें तुम हमेशा तत्पर रहो सोना, हसना, खेलना, आलस्य, लोक व्यवहार इन बातोंको छोडकर तुम स्वाध्याय करो. पूर्वाचार्य इस विषयमें ऐसा कहते हैं. 'मैं निद्रा को अच्छी नहीं मानता हूं. मैं हास्य और क्रीडा का त्याग करता हूं. मैं आलस्य छोडकर मुनिधर्मकी, योग्य क्रियाओंमें हमेशा

उद्युक्त रहो " हे मुनिवृंद ! तुम हमेशा त्रलोक्यमें महान् ऐसे सर्वज्ञ कथित आगममें प्रेम करो

---

दुस्सहपरीसहेहि य गामवचीकंटएहिं तिक्खेहिं ॥
अभिभूदा वि हु संता मा धम्मधुरं पमुंचेह ॥ ३०१ ॥
मा स्म धर्मधुरं त्याक्षुरभिभूता परीपहै. ॥
दुस्सहैः कंटकैस्तीक्ष्णैर्ग्रामेयकवचोमयै. ॥ २९९ ॥

विजयोदया—दुस्सहपरीसहेहिं य दु सहै परिपहैश्च । गामवचीकटएहिं तिक्खेहिं अक्रोशवचनकटके-स्तीक्ष्णैश्च । अभिभूदा वि य संता पराभूता अपि सत । मा धम्मधुर पमुच्चेह मा कृथा धर्मभारत्याग । ननु च 'दुस्सह-परीसहेहिं य अभिभूदा मा धम्मधुर पमुच्चेह ' इत्यनेनैव आक्रोशपरीपहसहन उपदिष्ट ? किमनेन 'गामवचीकटएहिं ' इत्यनेन ? । अयमभिप्राय. सूत्रकारस्य-सोढक्षुदादिवेदनोऽपि न सहतेऽनिष्ट वचस्ततोऽतिदुष्करमपि तत्सोढव्यं इति दर्शनाय पृथगुपादानम् ।

मूलारा—गामवचीकंटगेहिं ग्राम्याणामविविक्तजनाना वचनानि एव कंटकास्तैराक्रोशवचनैरित्यर्थः । सोढक्षुदादिवेदनोऽपि हि नानिष्टं वचनं सोढुं शक्नोति इति अतिदु सहत्वादाक्रोशवचनस्य पृथगुपादानं । अतिदु'सहमप्याक्रोशवचनं भवाद्भि. सोढव्यमित्युपदेशार्थं ।

अर्थ—दुःसह क्षुधादिक परीपहोंसे और ग्राम्यलोगोंके तीक्ष्ण गालिवचनों से पीडित होते हुए भी हे मुनिगण ! आप धर्मभारका त्याग कदापि न करे 'दुःसह परीपहोंसे पीडित हो कर आप धर्मभार का त्याग न करो' इन वचनोंसे हि आक्रोशपरिपह सहनका अन्तर्भाव होता है तो भी ग्राम्यतीक्ष्ण वचनोंको सहन करनेका उपदेश क्यों किया है ? इस प्रश्नका उत्तर ऐसा है- क्षुधादिवेदनायें सही भी जाती हैं परंतु अनिष्ट वचन सहा जाता नहीं. अतिदु'सह अनिष्ट वचन भी मुनिगण को सहना चाहिये यह दिखानेका आचार्यका अभिप्राय था इसलिये 'गामवचीकंटएहिं तिक्खेहि' ऐसा पृथक् वचन दिया है.

---

तप.सूद्योग सर्वप्रयत्नेन त्यक्तालस्यैर्भवद्भिः कर्तव्य इत्युपदिशति--

तित्थयरो चदुणाणी सुरमहिदो सिज्झिदव्वयधुवम्मि ॥
अणिगूहिदबलविरिओ तवोविधाणम्मि उज्जमदि ॥ ३०२ ॥

ध्रुवसिद्धिश्चतुर्ज्ञानस्तीर्थकृत्त्रिदशार्चित· ।
अनिगुह्य वलं वीर्यमुद्यतः कुरुते तप· ॥ ३०० ॥

विजयोदया—तित्थयरो तीर्थंकर तरति संसार येन भव्यास्तत्तीर्थं । कैश्चन तरंति श्रुतेन गणधरैर्वालवनभूतै-रिति श्रुतं गणधरा वा तीर्थमित्युच्यते । तदुभयकरणात्तीर्थंकर· । अथवा 'तिसु तिठ्ठदित्ति तित्थ' इति व्युत्पत्तौ तीर्थ-शब्देन मार्गो रत्नत्रयात्मक उच्यते तत्करणात्तीर्थंकरो भवति । चउणाणी मतिश्रुतावधिमन पर्ययज्ञानवान् । सुरमहिदो सुरैश्चतु प्रकारै पूजित स्वर्गावतरणजन्माभिषेकपरिनिष्क्रमणेषु । सिज्झिदव्वगधुवम्मि नियोगभाविन्यां सिद्धावपि। तथापि अणिगूहियवलविरिओ अनुपन्हुतबलवीर्य । तवोविहाणम्मि तप.समाधाने उज्जमदि उद्योग करोति ।

तपस्युद्योग· सर्वप्रयत्नेन कर्तव्यः इत्युपदेष्टु गाथाष्टाविंशतिं आचष्टे—

मूलारा—सिज्झदव्वयधुवम्मि अवश्यंभाविन्यामपि सिद्धौ सत्याम् ।

आलस्य छोडकर सर्व प्रयत्नसे तपश्चरणमें तुम उद्योग करो ऐसा आचार्य उपदेश करते हैं.

अर्थ—मति, श्रुति, अवधि और मनःपर्यय ऐसे चार ज्ञानोंके धारक; स्वर्गावतरण, जन्माभिषेक और दीक्षा-कल्याणादिकोंमें चतुर्णिकाय देवोंसे जो पूजे गये हैं, जिनको नियमसे मोक्षप्राप्ति होती है, ऐसे तीर्थंकर भी अपना बल और वीर्य नहीं छिपाते हैं और तपमें उद्युक्त होते ही है इसलिये तुमको भी तपमें उद्योग करना आवश्यक है. जिसका आश्रय लेकर भव्यजीव संसारसे तीरकर मुक्तिको प्राप्त होते हैं उसको तीर्थ कहते हैं. कितनेक भव्य जीव श्रुतसे अथवा गणधर की सहायतासे संसारसे उत्तीर्ण होते हैं. इसलिये श्रुत और गणधरको तीर्थ कहते हैं. श्रुत और गणधरको भी जो कारण हैं उनको तीर्थंकर कहते हैं. अथवा 'तिसु तिठ्ठदित्ति तित्थं' ऐसी भी तीर्थ शब्दकी व्युत्पत्ति है. रत्नत्रयात्मक मोक्षमार्गको तीर्थ कहते हैं उसको जो प्रचलित करते हैं उनको तीर्थंकर कहते हैं ऐसे तीर्थंकरभी यदि तप करते है तो अन्य मुनि भी क्यों न करें ?

किं पुण अवसेसाणं दुक्खक्खयकारणाय साहूणं ॥
होइ ण उज्जम्मिदव्वं सपच्चवायम्मि लोयम्मि ॥ ३०३ ॥
मुमुक्षूणां किमन्येषां दुःखक्षपणकांक्षिणाम् ॥
न कर्तव्यं तपो घोरं प्रत्यवायाकुले जने ॥ ३०१ ॥

विजयोदया--किं पुण अवसेसाण किं पुनर्न प्रयतितव्य अवशिष्टैः साधुभि । दुक्खक्खयकारणाय दुःख-विनाशननिमित्तं । सापाये लोके आयुप , शरीरस्य, वलस्य नीरोगतायाश्च विनाशे अविदितकाले सति, दावानलसमाने मृत्यावायाति, लोकवनमिद अशेप भस्मसात्कर्तु अद्य इत्यपि सुचिर निमिपमात्रेणापि मृत्युरेयाच्च मासमर्द्धमासमृतुक्रममयन सवत्सरं वा प्रति वचनाधिकारक' स्याद्यावन्नायाति मृत्युस्तावत्तपस्युद्योग कार्य । न हि मृत्योर्देशनियमोस्ति । स्थल एव प्रचारो यथा शकटादीना । समीरणपथ एव ज्योतिपा, सलिल एव मीनमकरादीना । कृतमस्य पुनरस्य मृत्यो स्थले, जले, वियति च विहृति । दहनस्य, सुवासूते-र्वा सुराधिपते., प्रभजनस्य, शीतोष्णस्य वा, हिमान्या वा अप्रवेशदेशा सति न तथा मृत्यो । यथा वा निदानमानं व्या-धीना पित्तानिलश्लेष्मरूप । अपमृत्यो पुनरखिलमेव निदान । वातस्य, कफस्य, शीतोष्णयोर्वर्पाहिमातपाना शक्यः प्रतीकारविधिर्न पुन ससारे मृत्यो । हिमोष्णवर्पादीना च कालो विदितोऽस्ति न तद्वदस्य । न वा हितमस्य किंचिद्विद्य-ते । यथा राहुवदनकुहरे प्रवेशो निशापते' । असत्यपि मृत्युपनिपाते जीवनोऽपि कुरोगाशनिभ्यो महद्भयं । यथा वियतो निपतत्यबुद्ध एवाशनि । आयुर्वलरूपादयश्च गुणास्तावदेव यावन्नोपैति रोगो देह । यद्वृन्तलग्नस्य फलस्य तावदपातो यावन्न श्वसनः । व्याधौ च वाध्यमाने देहे न सुखेन शक्यते श्रेय. कर्तु, यथा वेश्मनि दह्यमाने समन्तान्न प्रतीकार' । असत्सु वा रोगेपु रागशत्रु. सुहृन्मुखः शत्रुरिव प्रवृद्ध यदा नरस्य चित्त वाधते न तदा सोऽधिकार । पित्तोत्थो वैद्य-शुभप्रयोगै प्रशाम्येदपि, रागोदयस्य प्राण्यहितस्य हन्तु प्रशम सुदुर्लभः । यदैव च तस्य प्रशमोपलब्धि पूर्वकर्म प्रशान्तौ तदैव श्रेयस्कृतौ शक्ति पित्तोपशान्तौ कार्यचित्ते च । इत्थं मृत्युर्व्याधयो राग इत्येते प्रत्यवाया जगति, ताश्चे-तसि कृत्वा, यदा ते न संति तदोद्योगः कार्य ।

मूलारा—किं पुण पुनर्नान्यैःसाधुभिरुद्यमनीयमपि तु तपस्युद्यम कर्तव्य एव । सपच्चवायम्मि आयुःशरीर-वलादिविनाशेनातर्कितकालादिभाविना सहिते ।

अर्थ—अन्य मुनिको भी संसारदुःखोंका क्षय करनेके लिये क्या प्रयत्न नहीं करना चाहिये ? अर्थात् उनको भी तपमें उद्योग करना अवश्य प्राप्त है. इस जगत्में मनुष्यका आयु, शरीर, बल और आरोग्यका नाश कब

होगा यह समझमें नहीं आता है. मृत्यु दावानलके समान है. वह इस संपूर्ण जगत्रूपी वनको कब दग्ध करेगा यह हम नहीं समझ सकते हैं. मत्यु आज नहीं आवेगा, अथवा एकमास, अर्धमास, दो महिने, छहमास, एक वर्ष तक आवेगा नहीं ऐसा खात्रीसे वचन नहीं कह सकते हैं एक क्षणमें भी मृत्युका आगमन होगा. जबतक मृत्यु आता नहीं तवतक तपश्चर्याका उद्योग करना चाहिये. मृत्यु अमुक स्थानमें रहता है ऐसा उसका प्रदेश निश्चित नहीं है. गाडी-मोटर वगैरह स्थल परही गमन करते हैं. नक्षत्रसमूह आकाशमें ही भ्रमण करते हैं. मत्स्य, मगर वगैरह जलचर प्राणी पानीमें ही फिरते हैं. परंतु अत्यंत दुःख देनेवाला यह मृत्यु स्थलमें, जलमें, आकाशमें सर्वत्र भ्रमण करता है. अग्नि, चंद्र, सूर्य, इन्द्र, ठंडा अथवा उष्ण वायु, और बर्फ समुदाय इनका जहां प्रवेश नहीं है ऐसे प्रदेश बहुत है. परंतु मृत्युका सर्वत्र अप्रतिहत संचार है. वात, पित्त और कफ ये रोग उत्पन्न होनेके कारण हैं परंतु अपमृत्युके लिये सर्व पदार्थ कारण हो सकते हैं. वात, पित्त, कफ, शीत, उष्ण, जलवृष्टि, ठंडी, धूप इनका प्रतिकार करनेके पदार्थ हैं. परन्तु इस संसारमें मृत्यु का प्रतिकार करनेवाला कोई भी पदार्थ नहीं है. शीतकाल, वर्षाकाल और ग्रीष्मकाल इनका समय लोगोंको ज्ञात होता है. परन्तु मृत्युका आगमनसमय किसी को भी मालुम नहा रहता है. जब राहुके मुखमें चन्द्रका प्रवेश होता है तब उससे छुडाने वाला हितकर पदार्थ कोई नहीं है उसी तरह मृत्यु जब जीवको पकडता है तब उसको उससे बचानेवाला कोई नहीं है. मृत्युके बिना भी अन्य पदार्थोंसे प्राणिओंको भय उत्पन्न होता है. जैसे दुष्ट रोग, वज्रपात वगैरहसे भय उत्पन्न होता है. अशनिपात अचानक आकाशसे होता है. तद्वत् अचानक मृत्यु प्राणिको पकडता है आयु, बल, रूप वगैरह तबतक देहमें स्थिर रहते हैं जबतक रोगसे यह ग्रसित नहीं होता जबतक वायुका आगमन नहीं तबतक फल वृंतमें स्थिर रह सकता है वह गिरता नहीं है जब रोगसे शरीर पीडित होता है तब सुखसे आत्महित करना नहीं होता है. जैसे अग्नीसे घर चारों तरफसे जब घिर जाता है तब उपाय करना नितरां अशक्य है. शरीर में रोग नहीं हो तो भी जब मित्रके समान दीखनेवाला रागशत्रु इस मनुष्य के चित्तको पीडित करता है तब यह मनुष्य समता धारण करनेमें असमर्थ होता है. वैद्यके अच्छे प्रयोगोंसे प्राणीका पित्तप्रकोप शांत होगा परंतु प्राणीका अहित करनेवाला रागभाव शांत होना बडा ही कठिन है. पित्त शांत होनेपर जैसा प्राणी स्वकार्यमें चित्त लगाता है, तथा पूर्वकर्म शांत होनेपर रागभाव शांत होकर आत्मकल्याण करनेमें मनुष्य समर्थ होता है. इस प्रकार इस जगतमें ॥ र

और रोग ये तप करनेमें व्यत्यय लाते हैं. ऐसा मनमें विचार कर जब ये देहमें नहीं होंगे तब तपमें उद्योग करना चाहिये.

---

सत्तीए भत्तीए विज्जावच्चुज्जदा सदा होह ॥
आणाए णिज्जरेत्ति य सबालउड्ढाउले गच्छे ॥ ३०४ ॥
शक्तितो भक्तितः संघे वत्सलास्ते चतुर्विधे ॥
वैयावृत्यकराः शश्वज्जिनाज्ञानिर्जरार्थिनः ॥ ३०२ ॥

विजयोदया—सत्तीए भत्तीए शक्त्या भक्त्या च । विज्जावच्चुज्जदा वैयावृत्ये उद्यता सदा होह नित्य भवत । आणाए णिज्जरेत्तिय सर्वज्ञानामाज्ञा वैयावृत्त्य कर्तव्यमिति तदाज्ञया हेतुभूतया, वैयावृत्त्यं हि तप तपसा निर्जरा भवतीति च । सवालउड्ढाउले सह बालैर्वर्तमाना ये वृद्धास्तेराकीर्णे गणे ॥

मूलारा—आणाए वैयावृत्त्य कर्तव्यमिति जिनानामाज्ञया हेतुभूतया । णिज्जरेत्ति वैयावृत्त्यं निर्जराहेतुभूतत्वान्निर्जरा इति कृत्वा ॥

अर्थ—बालमुनि और वृद्ध मुनिओसे व्याप्त ऐसे मुनिसमुदायका वैयावृत्य करनेमें हे मुनिवृंद! तुम अपनी शक्तिसे और भक्तीसे सदा उद्यत बनो. वैयावृत्य करना यह मुनिओंका कर्तव्य है ऐसी जिनदेवकी आज्ञा है ऐसा समझकर और यह वैयावृत्य तप है तथा निर्जराका कारण है ऐसा समझकर उसके करनेमें तुम तत्पर रहो.

---

वैय्यावृत्त्य कर्तुमभ्युद्युक्तं प्रति इदमादर्शयति—

सेज्जागासणिसेज्जा उवधी पडिलेहणाउवग्गहिदे ॥
आहारोसहवायणविकिंचणुव्वत्तणादीसु ॥ ३०५ ॥
उपधीनां निषद्यायाः शय्यायाः प्रतिलेखनम् ॥
उपकारोऽन्नभैषज्यमलत्यागादिगोचरः ॥ ३०३

विजयोदया—सेज्जागासणिसेज्जा उवधी पडिलेहणा उवग्गहिदे। शय्यावकाशस्य, निषद्या स्थानस्य, उपकरणानां च प्रतिलेखना, उपग्रह उपकारः । किंविषयः ? आहारोसहवायणविकिंचणुव्वत्तणादीसु योग्यस्य आहारस्य औषधस्य वा दान स्वाध्यायस्योत्सारणं अशक्तस्य शरीरमलनिरास' । उवत्तणे पार्श्वात्पार्श्वान्तरस्योत्थापन ॥

वैय्यावृत्त्यप्रयोगविधिं गाथाद्वयेनाह—

मूलारा—सेज्जोगास शयनस्थानं । णिसेज्जा उपवेशनस्थानं । उवधी उपकरणानि । एषां प्रतिलेखना । उवग्गहिधे उपग्रहः उपकार इत्यर्थ· । स चाहारादिविषयो ग्राह्यः । आहारोसह योग्यस्याहारस्यौषधस्य च दानं । वायणा व्याख्यानं । विकिंचणं अशक्तस्य कायमलशोधनम् । उवत्तण पार्श्वात्पार्श्वान्तिरोत्थानम् ।

वैयावृत्य करनेके लिये उद्युक्त हुए मुनिओंको वैयावृत्यका प्रयोगविधि बतलाते हैं—

अर्थ—शयनस्थान, बैठनेका स्थान, उपकरण-पिंछी कमंडलु वगैरह इनका शोधन करना, आहार-योग्य निर्दोष आहार, निर्दोष औषध, देकर उपकार करना, स्वाध्याय करना अर्थात् व्याख्यान करना, अशक्त मुनिका मैला उठाना, उस मुनिको एक बाजुसे दूसरे बाजुपर उठाकर सुलाना· बैठाना वगैरह कार्य करना यह सब वैयावृत्यका विधि है.

---

अद्धाण तेण सावयरायणदीरोधगासिवे ऊमे ॥
वेज्जावच्चं उत्तं संगहणारक्खणोवेदं ॥ ३०६ ॥
मार्गे चोरापगाराजदुर्भिक्षमरकादिषु ॥
वैयावृत्यं विधातव्यं सरक्षासंग्रहं सदा ॥ ३०४ ॥

विजयोदया—अद्धाण तेण सावयरायणदीरोधगासिवे ऊमे अध्वना श्रमेण श्राताना पादादिमर्दन । स्तेनैरुपद्रूयमाणाना । तथा श्वापदै, दुष्टैर्वा भूमिपालैः, नदीरोधकै मार्या च तदुपद्रवनिरास· विद्यादिभिः । ऊमे दुर्भिक्षे सुभिक्षदेशानयन । वेज्जावच्च वुत्त वैयावृत्त्यमुक्तम् । सगहसारक्खणोवेदं सग्रहसरक्षणाभ्यामुपेत ।

मूलारा—अद्धाणं मार्गश्रमेण श्राताना पादादिमर्दन । तेण चौरोपद्रवनिरासः । एवमुत्तरत्राप्युपस्कार' । सावदरायणदीरोधकासिवे उपद्रव निराकार· । रोधक वंदीकारः । असिवे मरके तदुपद्रवविनाशो विद्यादिभिः । ऊभे दुर्भिक्षे सुभिक्षदेशनयनं । संगह मा भैष्टेत्यादि धैर्याधानपूर्वकः सम्यगंगीकारः । सारक्खणं संरक्षणं ।

अर्थ—जो मुनि रास्तेके श्रमसे थक गये उनकी पगचंपी करना, हस्तमर्दन, अंगमर्दन करना. जिन मुनिओंको चोरसे उपद्रव हुआ, दुष्ट पशुओंसे पीडा हुई हो, राजासे कष्ट पोहोंचा होगा, नदीके द्वारा कोई मुनि रुक गये, भारी रोगसे पीडित होगये तो उनका उपद्रव विद्यादिकोंसे नष्ट करना चाहिये. यदि कोई मुनि दुर्भिक्षपीडित हुए हो तो उनको सुभिक्ष देशमें लाकर उनकी पीडाका परिहार करना चाहिये. इन सब कार्योंको वैयावृत्य कहते हैं. ऐसे कार्य करनेसे मुनिओंका संग्रह होता है. और आप डरो मत ऐसा बोलकर उनमें धैर्य उत्पन्न कर उनका अंगीकार करना चाहिये.

---

वैयावृत्याकरणं निंदति—

अणिगूहिदबलविरिओ वेज्जावच्चं जिणोवदेसेण ॥
जदि ण करेदि समत्थो संतो सो होदि णिद्धम्मो ॥ ३०७ ॥

**समर्थो न विधत्ते यो वैयावृत्त्यं जिनाज्ञया ॥**
**अप्रच्छाद्यं बलं वीर्यमतो निर्धर्मकः सकः ॥ ३०९ ॥**

विजयोदया— अनिगूहितेत्यादिना-अनिगूढवीर्यो वैयावृत्त्य जिनोपदिष्टं क्रमेण न करोति । शक्तोऽपि सन् स निधर्मो भवति धर्मान्निष्क्रान्तो भवति इति सूत्रार्थः ।

वैयावृत्त्याकरणे दोषान्गाथाद्वयेनाह—

मूलारा—स्पष्टं ।

जो मुनि वैयावृत्य करता नहीं उसकी निंदा करते हैं—

अर्थ—जिसने अपना बल और वीर्य छिपाया नहीं है, और जो समर्थ है तो भी जिनेश्वरने कहे हुए क्रमसे जो वैयावृत्य करता नहीं है वह मुनि निर्धर्मा है अर्थात् धर्मसे भ्रष्ट हुआ है ऐसा समझना चाहिये. ऐसा इस सूत्रका अर्थ है.

---

दोषांतराणि व्याचष्टे---

तित्थयराणाकोधो सुदधम्मविराधणा अणायारो ॥
अप्पापरोपवयणं च तेण णिज्जूहिद होदि ॥ ३०८ ॥
आज्ञाकोपो जिनेंद्राणां श्रुतधर्मविराधना ॥
अनाचारः कृतस्तेन स्वपरागमवर्जनम् ॥ ३०६ ॥

विजयोदया—तित्थयराणाकोधो तीर्थंकराणामाज्ञाकोप । सुदधम्माविराहणा श्रुतोपदिष्टधर्मनाशनं। अणाचारो आचाराभाव वैयावृत्त्याख्ये तपसि अवृत्ते. । अप्पापरोपवयणं च तेण णिज्जूहिद होदि ॥ आत्मा साधुवर्ग प्रवचनं च त्यक्त भवति। तपस्यनुद्योगादात्मा त्यक्तो भवति, आपद्युपकाराकरणाद्यतिवर्ग , श्रुतोपदिष्टस्याकरणादागमश्च त्यक्त ॥

मूलारा–कोवो भंग. कृतो भवतीति शेपः। सुदधम्मविराहणा श्रुतोपदिष्टधर्मविनाशः । वैयावृत्याख्ये तपस्यप्रवृत्ते. । णिज्जूहिदं तपस्यनुद्योगादात्मा त्यक्त । आपद्युपकाराकरणाद्यतिवर्गः । श्रुतोपदिष्टस्याकरणादागमश्च ।

अन्य दोषोंका भी वर्णन करते हैं —

अर्थ -- वैयावृत्य करना चाहिये ऐसी अर्हत्परमेश्वरकी आज्ञा है परतु जो वैयावृत्य नही करता है उसने उनकी आज्ञाका भग किया है ऐसा समझना चाहिये. वैयावृत्य न करनेसे शास्त्रमें कहे हुए धर्मका नाश होता है. वैयावृत्य नहीं करनेसे मुनि मुनिधर्मका आचार पाल नही सकेंगे इसलिये धर्मविनाश होगा अनाचार होगा, क्योंकि, कोई भी वैयावृत्य नामक तपमें प्रवृत्त नही होंगे. वैयावृत्य न करनेसे अपना, साधुवर्गका और आगमका त्याग होगा. तपश्चरणमें उद्युक्त न होनेसे आत्माका त्याग हुवा, संकटमें उपकार न करनेसे यतिओंका त्याग होता है और शास्त्रोपदिष्ट वैयावृत्यका पालन न करनेसे आगमका त्याग होता है. वैयावृत्य न करनेसे ऐसे महादोष उत्पन्न होते हैं.

---

१ कपुस्तके ' वैयावृत्याख्ये तपसि ' इत आरभ्य अग्रेतनगाथाद्वयं तट्टीका च नोपलब्धा ।

गुणान्वैयावृत्त्यकरणे कथयति गाथाद्वयेन—

गुणपरिणामो सद्धा वच्छलं भत्तिपत्तलंभो य ॥
संधाणं तवपूया अव्वोच्छित्ती समाधी य ॥ ३०९ ॥

विजयोदया—गुणपरिणामो यतिगुणपरिणति । सद्धा श्रद्धा । वच्छलं वात्सल्य । भत्ती भक्ति । पत्तलभो य पात्रस्य लाभ । सधाण सधान । तव तप । अव्वुच्छित्ती य तित्थस्य अव्युच्छित्तिश्च तीर्थस्य । समाधी य समाधिश्च ।

वैयावृत्त्यकरणेऽष्टादशगुणान्गाथाद्वयेनोद्दिशति—

मूलारा—गुणपरिणामो वैयावृत्त्यकरस्य वाध्यमानसाधुगुणेषु वासना । क्रियमाणवैयावृत्त्यस्य च साधो. सम्यक्त्वादिगुणेषु प्रबंधेन प्रवृत्तिः । पत्तलंभो पात्रस्य लाभ । संधाण कुतश्चिद्विच्छिन्नाना दर्शनादीना आत्मनि पुन संयोजनं ।

वैयावृत्य करनेसे उत्पन्न होनेवाले गुणोंका वर्णन आचार्य दोन गाथाओंसे करते हैं—

अर्थ वैयावृत्य करनेसे इतने गुणोंकी प्राप्ति होती है—

१ गुणपरिणाम—मुनिगुणोंकी वैयावृत्य करनेवालेमें परिणति होती है. उपसर्गादिसे जिसको पीडा हुई है ऐसे मुनिके गुण मेरेको प्राप्त हो ऐसी इच्छा वैयावृत्य करनेवालेके मनमे उत्पन्न होना यह गुणपरिणति शब्दका अर्थ है २ श्रद्धा करना, ३ भक्ति ४ वात्सल्य ५ पात्रलंभ-पात्र की प्राप्ति होना ६, संधान किसी कारणसे विच्छिन्न हुए सम्यग्दर्शनादिकोंको आत्मामें जोड देना. ७ तप ८ पूजा ९ तीर्थाव्युच्छित्ति तीर्थकी परंपरा सतत रहना अर्थात् धर्मका नाश न होने देना. १० समाधि

---

आणा संजमसाखिल्लदा य दाणं च अविदिगिंछा य ॥
वेज्जावच्चस्स गुणा पभावणा कज्जपुण्णाणि ॥ ३१० ॥

गद्यम्—गुणपरिणामश्रद्धावात्सल्यभक्तिपात्रलाभसंधानतपःपूजातीर्थाविच्छित्तिसमाधि-जिनाज्ञासंयमसाहाय्यदानविचिकित्साप्रभावनासंघकार्याणि वैयावृत्त्यगुणा ॥ ३०७–३०८ ॥

विजयोदया—आणा संजमसाखिल्लदा य आज्ञा संयमसाहाय्यं च । दाणं च दानं च । सर्वज्ञोपदिष्टवैयावृत्यकरणादाज्ञा संपादिता । आज्ञासंपादनमाज्ञासंयमः । परस्य वैयावृत्यकृत उपकारः । रत्नत्रयस्य निरतिचारस्य दानं । संजमसाखिल्लदा य संयम साहाय्यमिति चार्थ. । अविदिगिंछा य अविचिकित्सा च । वेज्जावच्चस्स गुणा वैय्यावृत्यस्य गुणाः । पभावणा प्रभावना च । कज्जपुण्णाणि कार्यनिर्वहणानि च ॥

मूलारा--साखिल्लिदा साहाय्यं । दाणं निरतिचाररत्नत्रयस्य संपादनं ॥

अर्थ—आज्ञासंयम, साहाय्य, दान, निर्विचिकित्सा, प्रभावना, कार्य निर्वाहण ऐसे वैयावृत्यके अठारह गुण हैं. सर्वज्ञने वैयावृत्य करना यह मुनिओंका कर्तव्य है ऐसी आज्ञा दी है. उनकी आज्ञाका संपादन करना चाहिये अर्थात् मुनिओंके संयममें वैयावृत्य करके उपकार करना चाहिये. संयमसाखिल्लदा संयममें सहायता करना.

---

गुणपरिणामो इत्येतत्पदं व्याचष्टे—

मोहग्गिणादिमहदा घोरमहावेयणाए फुट्टंतो ॥
उज्झदि हु धगधगंतो ससुरासुरमाणुसो लोओ ॥ ३११ ॥
दह्यते सकलो लोको महता मोहवह्निना ॥
धग्धगित्येष कुर्वाणो महावेदनया स्फुटम् ॥ ३०९ ॥

विजयोदया—मोहग्गिणा अज्ञानाग्निना । अदिमहदा अतिमहता, सकलवस्तुविषयतया महदज्ञानं तेन उज्झदि दह्यते । घोरमहावेदणाए घोरया महत्या वेदनया । फुट्टंतो विशीर्यमाण. । धगधगंतो धगधगायमानः । ससुरासुरमाणुसो लोगो देवासुरमानुषै' सह वर्तमानो लोक. ॥

गुणपरिणामं गाथाचतुष्टयेन व्याचष्टे—

मोहग्गिणा ममेदमहमस्येत्यादिप्रत्ययलक्षणाज्ञानवह्निना । अदिमहदा सकलवस्तुविषयतया अतिविपुलेन । फुट्टन्तो विशीर्यमाणः । धगधगंतो धगधगायमान जाज्वल्यमान इत्यर्थः । लोगो वहिरात्मप्राणिगण. ।

गुणपरिणाम इस गुणका स्पष्टीकरण करते हैं—

अर्थ— यह जगत् मोहरूपी अग्नीसे अर्थात् अज्ञानरूपी अग्नीसे जल रहा हैं. इस अग्नीने संपूर्ण वस्तुयें

घेरली हैं इस के द्वारा सब जीव दग्ध हो रहे हैं. इससे होनेवाली घोर वेदनासे उनके अंग फुटने लगे हैं. और उनको बडा ही दाह हो रहा है. इस अग्नि में केवल मनुष्य और पशु ही दग्ध हो रहे हैं ऐसा नहीं समझना परंतु समस्त चतुर्णिकाय देव भी जल रहे हैं. तात्पर्य यह है कि जगतके समस्त जीव वस्तुओंका यथार्थ स्वरूप जाननेमें असमर्थ हैं. उनमें गाढ अज्ञान घुसा है.

---

एदम्मि णवरि मुणिणो णाणजलोवग्गहेण विज्झविदे ॥
डाहुम्मुक्का होंति हु दमेण णिव्वेदणा चेव ॥ ३१२ ॥

तत्र विध्यापिते सद्यो भूयसा ज्ञानपाथसा ॥
मग्ना दमपयोराशौ सुखायंते तपोधनाः ॥ ३१० ॥

विजयोदया—एदम्मि एतस्मिन्लोके दह्यमाने। णवरि पुनः मुणिणो णिव्वेदणा चेव होंति मुनय एव निर्वेदना भवन्ति। कथं ? णाणजलोवग्गहेण ज्ञानजलोपग्रहेण। विज्झविदे नष्टे मोहाग्नौ। डाहुम्मुक्का दाहोन्मुक्ताः। दमेण रागद्वेषप्रशमेन च। एतदुक्तं भवति—समीचीनज्ञानजलप्रवाहोन्मूलिताज्ञानवह्निप्रसरत्वं नाम यतीनां गुणः निर्वेदनत्वं चेति।

मूलारा—एदंमि एतस्मिन्लोके दह्यमाने। णवरि पुनः। णाणजलोवग्गहेण आत्मदेहादिभेदज्ञानसलिलप्रवाहेण विज्झविदे विध्यापिते। मोहमहाग्नाविति शेषः। अन्ये तु एदंमीत्यस्य मोहाग्नावित्यर्थमाहुः। दमेण रागद्वेषप्रशमेन। णिव्वेदणा चेव मुनय एव निर्वेदना भवन्तीत्यर्थः। एतदुक्तं भवति— समीचीनज्ञानजलप्रवाहप्रसरत्वं, विर्वेदनत्वं च यतीनां गुणो ज्ञानानंदमयत्वं इत्यर्थः।

अर्थ—यह सब जगत् अज्ञानाग्निसे जल रहा है परंतु मुनीश्वर ज्ञानमय जलके प्रवाहसे मोहरूपी अग्निको बुझाकर भ्रान्ति, संशय अनध्यवसायादि वेदनासे मुक्त हुए हैं. अर्थात् उनको देह और आत्मा भिन्न भिन्न है ऐसा ज्ञान हुआ है. देहही मैं हूं यह भ्रान्ति उनके हृदयसे नष्ट हो गई है. मुनिओने जितेन्द्रियता और रागद्वेषका उपशम इन उपयोंसे अज्ञानजन्य वेदनाका नाश किया है अभिप्राय यह है कि मुनि सम्यग्ज्ञानरूपी जलप्रवाहसे अज्ञानाग्नि समूल शांत कर वेदना रहित हुए हैं.

यह सूत्रोंमें किया है यह वर्णन अचेलताकी ही सिद्धि करेगा.

जो वस्त्र धारण करेगा उसको जाडेसे, दंशमशकादिसे दुःख होता नहीं.

इन सूत्रोंसे अचेलताका ही निर्णय होता है. परिचत्तेसु वत्थेसु इत्यादि गाथाओंका अभिप्राय—मुनि मनमें विचार करते हैं' जब मैंने वस्त्रका त्याग किया है तो मैं फिर उसको नहीं ग्रहण करूंगा. जिसने वस्त्रका त्याग किया है वह सदा जिनरूपका धारक माना जाता है. जिसने वस्त्र धारण किया है वह सुखी होता है और वस्त्ररहित दुःखी होता है. इसलिये मैं वस्त्र धारण करूंगा ऐसा विचार भिक्षु मनमें न लावे निर्वस्त्र होनेसे मेरेको शीतसे दुःख होता है इसलिये मैं धूपका सेवन करूंगा ऐसी भावना भिक्षुकको मनमें नहीं करनी चाहिये और शीतादि परीषहोंको वह सहन करे. मेरे पास शीतनिवारण करनेवाला वस्त्र नहीं है इसलिये मैं अग्निका सेवन करूंगा ऐसा विचार भिक्षुकको नहीं करना चाहिये

उत्तराध्ययनमें ऐसा अभिप्राय लिखा है—

जो आचेलक्य धर्म है वही पार्श्वनाथस्वामीने कहा है. परंतु एक धर्म में ही अर्थात् मुनिधर्म में ही प्रवृत्त हुए मुनिओंमें दो तरह की—सचेल धर्म और अचेल धर्म ऐसी दो कल्पनायें उत्पन्न हुई हैं. अतः मेरे मनमें संशय उत्पन्न हुआ है. इस वचनसे भी चरमतीर्थकर महावीर स्वामी के धर्म में अचेलता सिद्ध होती है

दशवैकालिक ग्रंथमें ऐसा वचन है—

अभिप्राय—जो नग्न है, मुंड है अर्थात् जो केशलोच करता है, जिसके नख केश दीर्घ है, जिसने मैथुनका त्याग किया है ऐसे साधूको अलंकार की क्या जरूरत है.

इस प्रकार आचेलक्य कल्पका वर्णन हुआ.

उद्देशिक स्थितिकल्पका वर्णन—

मुनिके उद्देशसे किया हुआ आहार, वसतिका वगैरहको उद्देशिक कहते हैं. उसके आधाकर्मादि विकल्पसे सोला प्रकार हैं उसका त्याग करना यह द्वितीय स्थितिकल्प है.

कल्पनामक ग्रंथमें इसका ऐसा वर्णन है—

अर्थात्—श्री आदिनाथ तीर्थंकर और श्री महावीरस्वामी इनके तीर्थमें सोलह प्रकारके उद्देश दोषोंका परिहार करके आहारादिक ग्रहण करना चाहिए ऐसा कहा है यह दूसरा स्थितिकल्प है

सेज्जाधर कल्पका वर्णन—

सेज्जाधर शब्दके तीन अर्थ है—जो वसतीकाको बनाता है वह, बनाई हुई वसतिकाका संस्कार करने-
वाला, अथवा गिरी हुई वसतिकाको सुधारनेवाला, किंवा उसका एक भाग गिरगया हो तो उसको सुधारनेवाला
वह एक, जो बनवाता नहीं है और संस्कार भी नहीं करता है परन्तु यहां आप निवास करो ऐसा कहता है वह,
ऐसे तीनोंको शय्याधर कहते हैं. इनके आहारका, और इनके पिच्छिका, वगैरह उपकरणका त्याग करना यह
तीसरा कल्प हैं

यदि इन शय्याधरोंके घरमें मुनि आहार लेंगे तो धर्मफलके लोभसे ये शय्याधर मुनिओंको आहार देते
हैं ऐसी निंदा होगी. जो आहार देनेमें असमर्थ है, जो दरिद्री है, लोभी कृपण है वह मुनिओंको वसतिदान न
देवें उसने वसतिका दान किया तो भी इस मंदभाग्यनें मुनिको आश्रय दिया परंतु आहार नहीं दिया ऐसी लोग
निंदा करते हैं. जो वसतिका और आहार भी देता है उसके ऊपर मुनिका स्नेह भी होना संभवनीय है. क्योंकि
उसने मुनिपर बहुत उपकार किया है अतः उनके यहां मुनि आहार ग्रहण नहीं करते हैं.

राजाके यहां आहार नहीं लेना यह चौथा स्थितिकल्प है. इक्ष्वाकुवंश, हरिवंश इत्यादि कुलमें जो उत्पन्न
हुआ है, जो प्रजाका पालन करना, उनको दुष्टोंसे रक्षण करना इत्यादि उपयोंसे अनुरंजन करता है उसको राजा
कहते हैं. राजाके समान जो महाऋद्धीका धारक है उसको भी राजा कहते हैं, ऐसोंके यहां पिंड ग्रहण करना वह
राजपिंड हैं. इसके तीन भेद हैं—आहार, अनाहार और उपधि. अन्न, पान, खाद्य और स्वाद्यके पदार्थोंको आहार
कहते हैं. तृण, फलक, आसन वगैरह पदार्थोंको अनाहार कहते हैं पिंछी, वस्त्र, पात्र उनको उपधि कहते हैं.

राजपिंडका ग्रहण करनेमें क्या दोष है ? इस प्रश्नका उत्तर ऐसा है—आत्मसमुत्थ और परसमुत्थ ऐसे
दोषोंके दो भेद है. ये दोष मनुष्य और तिर्यंचोंके द्वारा होते हैं. तिर्यंचो के ग्राम्य और अरण्यवासी ऐसे दो भेद है
ये दोनो प्रकारके तिर्यंच दुष्ट और भद्र ऐसे दो प्रकार के हैं घोडा, हाथी, भैंसा, मेढा, कुत्ता इनको ग्राम्य पशु
कहते हैं. ये पशु राजाके घरमें प्रायः होते हैं यदि ये दुष्ट स्वभावके होंगे तो उनसे मुनिओंको बाधा पोहोंचती हैं

यदि वे भद्र हो अर्थात् दुष्ट स्वभावके न हो तो वे स्वयं मुनिओंको देखकर भय से भागकर दुःखित होते हैं. स्वयं गिर पडते हैं अथवा धक्का देकर मुनिओंको मारते हैं. इधर उधर कूदते हैं

बाघ, सिंह वगैरह मांसभक्षी प्राणी, वानर वगैरह प्राणी राजा के घरमें बंधनसे यदि मुक्त होगये होंगे तो उनसे मुनिका घात होगा और वे यदि भद्र होंगे तो वे इधर उधर भागने पर भी मुनिको बाधा होने की संभावना है.

मनुष्योंसे भी राजाके घरमें मुनिओंको दुःख भोगने पडते हैं. उनका वर्णन-- राजाके घरमें तलवर, म्लेच्छ, दास, दासी वगैरह लोक रहते हैं. इन लोगोंसे राजगृह व्याप्त होनेसे वहा प्रवेश होने में कठिनता पडती है. यदि मुनिने राजाके घरमें प्रवेश किया तो वहां उन्मत्त दास वगैरह लोक उनका उपहास करते हैं उनको निंद्य शब्द बोलते हैं. कोई उनको अंदर प्रवेश करने में मनाई करते हैं, कोई उनको उल्लंघते है. वहां अंतःपुरकी स्त्रियां यदि कामविकार से पीडित होगी अथवा पुत्रकी इच्छा उनको हो तो मुनिका जबरदस्तीसे उपभोगके लिये प्रवेश करवाती है.

कोइ व्यक्ति राजाके घरके सुवर्ण रत्नादिक चोर कर यहां मुनि आया था उसने चोरी की है ऐसा दोषारोपण करते हैं. यह राजा मुनिओंका भक्त है ऐसा समझकर दुष्ट लोक मुनि वेष धारण कर राजाके यहां प्रवेश करते हैं और वहां अनर्थ करते हैं. जिससे मुनिओंको बाधा पोहोंचनेकी बहुत संभावना रहती है. अर्थात् राजा रुष्ट होकर अविवेकी बनकर मुनिओंको दुःख देता है. अथवा अविवेकी दुष्ट लोक मुनिओंको दोष देते हैं उनको मारते हैं. ऐसे इतर व्यक्तिओंसे उत्पन्न हुए दोषोंका वर्णन किया है अब राजाके घरमें प्रवेश करनेसे मुनि स्वयं कोनसे दोष करते हैं इसका वर्णन करते हैं—

राजगृहमें जाकर मुनि आहार शुद्ध है या नहीं इसका शोध नहीं करेगा देखभाल न कर लाया हुआ आहार ग्रहण करता है. विकार उत्पन्न करनेवाले पदार्थ सेवन करनेसे इंगाल नामक दोष उत्पन्न होता है. अथात् ऐसे पदार्थ भक्षण करनेमें लंपट होजाता हैं दुर्दैवसे वहांकी रत्नादिक अमूल्य वस्तु चुरानेके भाव उत्पन्न होकर उसको उठा लेगा अपने योग्य स्त्रीको देखकर उसमें अनुरक्त होगा. राजाका वैभव, उसका अंतःपुर, वेश्या वगैरहको देखकर निदान करेगा. ऐसे दोषोंका संभव जहां होगा ऐसे राजाके घरमें आहारका त्याग करना चाहिये.

परंतु जहां ऐसे दोष होनेकी संभावना नहीं है वहां मुनिको आहार लेनेके लिये मनाई नहीं है. गत्यतर न हो अथवा श्रुतज्ञानका नाश होनेका प्रसंग हो तो उसका रक्षण करनेके लिये राजगृहमें आहार लेनेका निषेध नहीं है ग्लान मुनि अर्थात् बीमार मुनिके लिये राजपिंड यह दुर्लभ द्रव्य है. बीमारी, श्रुतज्ञानका रक्षण ऐसे प्रसगमें राजाके यहां आहार लेना निषिद्ध नहीं हैं.

५ चारित्र संपन्न मुनिका अपने गुरूका और अपनेसे बडे मुनिओंका विनय करना शुश्रूषा करना यह कर्तव्य है. इसको कृतिकर्म नामक स्थितिकल्प कहते हैं.

६ व्रतारोपण योग्यता नामक छठा स्थितिकल्प है—

जिसको जीवोका स्वरूप मालुम हुआ है ऐसे मुनीको नियमसे व्रत देना यह छठा स्थितिकल्प है.

जिसने पूर्ण निर्ग्रंथावस्था धारण की है उद्देशिकाहार और राजपिंडका त्याग किया है. जो गुरुभक्त और विनयी है वह व्रतारोपणके लिये योग्य है.

व्रत देने का क्रम इस प्रकार है—जब गुरु बैठते हैं और आर्यिकायें सम्मुख होकर बैठती है. ऐसे समयमें श्रावक और श्राविकाओंको व्रत दिये जाते हैं. व्रत ग्रहण करनेवाला मुनि भी गुरुके बायें तरफ बैठता हैं तब गुरु उसको व्रत देते हैं.

व्रतोंका स्वरूप जानकर पापोंसे विरक्त होना वह व्रत है, वृतिकरण, छादन, संवर, विरति ये सब शब्द व्रतके वाचक है. यही अभिप्राय 'णाऊण' इस गाथामें कहा है.

पहिले तीर्थंकर और अन्तिम तीर्थंकर इन्होने रात्रिभोजन त्याग और पंच महाव्रतोंका उपदेश किया है. प्रमत्त योगसे प्राणी के प्राणोंका घात करना इसको हिंसा कहते हैं इस हिंसासे विरक्त होना यह प्रथम अहिंसा महाव्रत है. असत्य भाषणसे प्राणिओंको दुःख होता है ऐसा समझकर दयावान मुनि सत्य बोलते हैं. यह उनका सत्य महाव्रत है. यह मेरा है ऐसा संकल्प जिसके ऊपर है ऐसी वस्तु लेने पर लोक उस वस्तुके विरहसे दुःखित होते हैं यह देखकर दयासे उनकी वस्तु लेनेका त्याग करना यह तीसरा अचौर्य महाव्रत है, सरसोंसे भरी हुई नलिकामें तपी हुई लोहशलाका घुसनेसे सब सरसों जलकर भस्म हो जाती हैं उसी तरह योनी में पुरुषेंद्रियका प्रवेश होने से वहांके सर्व सूक्ष्म जीव नष्ट होते हैं. यह मैथुन रागभाव को उत्पन्न करता है, यह कर्मबंधका

महान् कारण है ऐसा समझकर दयावान् मुनि उससे पूर्ण विरक्त होते हैं यह उनका चौथा ब्रह्मचर्य महाव्रत है.

परिग्रहसे छहों प्रकारके जीवोंको बाधा पोहोंचती है. यह ममत्वपरिणामक लिय कारण है. इसलिये सर्व परिग्रहोंका त्याग करना यह परिग्रहत्याग नामक पाचवा महाव्रत है.

इन व्रतोंका पालन करनेकेलिए रात्रिभोजनका त्याग करना यह छठा व्रत हैं अहिंसामहाव्रत सर्व जीवोंको विषय करता है. अर्थात् सर्व जीवोंपर दया करना यह अहिंसा महाव्रतका विषय है. अचार्यमहाव्रत और परिग्रह त्याग महाव्रत ये सर्व पदार्थविषयक है. अर्थात् बाह्य धन धान्यादिक पदार्थोंका त्याग करनपर इन व्रतोंकी प्राप्ति होती है और बचे हुए व्रत अर्थात् सत्यमहाव्रत और ब्रह्मचर्यव्रत ये दो व्रत द्रव्योंका एकदेश विषय करते हैं. यही अभिप्राय पढमम्मि सव्वजीवा इस गाथामें आचार्योंने दिखाया है.

ज्येष्ठ नामक सप्तम स्थितिकल्पका वर्णन—

७ जिसने पांच महाव्रत धारण किये हैं, और जो बहुत वर्ष की दीक्षित है ऐसी आर्यिकासे भी आज जिसने दीक्षा ली है ऐसा मुनि ज्येष्ठ माना जाता है. पुरुष संग्रह, उपकार और रक्षण करता है जगतमें पुरुषने ही धर्मकी स्थापना की है इसलिए उसको ज्येष्ठता मानी है इसवास्ते सर्व आर्यिकाओंका मुनिका विनय करना यह कर्तव्य है.

स्त्रिया पुरुषसे कनिष्ठ मानी गई हैं, वे अपना रक्षण स्वयं नहीं कर सकती. दूसरोंसे वे इच्छी जाती है अर्थात् पुरुष जब उसकी इच्छा करता है तब वे उसका प्रतीकार करनेमें असमर्थ होती हैं. उनमें स्वभावत: भय रहता है, कम जोरी रहती है. पुरुष ऐसा नहीं है अतः वह ज्येष्ठ है. यही अभिप्राय 'जेणिच्छी हु लघुसिगा इस सूत्रमें कहा है.

८ अचेलतादि कल्पमें रहते हुए मुनीको जो अतिचार लगते हैं उनके निवारणार्थ प्रतिक्रमण करना यह अष्टम स्थिति कल्प है.

नाम, स्थापना, द्रव्य, क्षेत्र, काल, और भाव ऐसे प्रतिक्रमणके छे भेद हैं अर्थात् नाम प्रतिक्रमण, स्थापनाप्रतिक्रमण, द्रव्य प्रतिक्रमण इत्यादि छह भेद हैं.

भट्टिणी, भट्टिदारिगा इत्यादि अयोग्य नामोच्चारण करनेपर उसका परिहार करना यह नाम प्रतिक्रमण है

असंयत, मिथ्यादृष्टि जीवोंके प्रतिबिंब अर्थात् प्रतिमाकी पूजा वगैरह करनेपर उससे परावृत्त होना यह स्थापना प्रतिक्रमण है.

द्रव्यके सचित्त, अचित्त और मिश्र ऐसे तीन भेद हैं इनका त्याग करना यह द्रव्यप्रतिक्रमण है. जहां त्रस स्थावर जीव बहुत हैं ऐसे क्षेत्रका त्याग करना अथवा जहां स्वाध्याय करनेमें, ध्यान करनेमें बाधायें उत्पन्न होती हैं ऐसे प्रदेशोंका त्याग करना वह क्षेत्र प्रतिक्रमण है

संध्याकालमें, स्वाध्यायकाल वगैरह कालोंमें आना जाना वगैरह क्रियाओंका त्याग करना यह काल प्रतिक्रमण है.

मिथ्यात्व, असंयम, कषाय और योग इनसे निवृत्त होना यह भाव प्रतिक्रमण है

श्री आदि तीर्थंकर और महावीर स्वामीनें प्रतिक्रमण के साथ मुनिधर्मका उपदेश किया है अर्थात प्रतिक्रमण दररोज करना ही चाहिये ऐसा उन्होंने उपदेश दिया है. परंतु बीचके बावीस तीर्थकरोंने अपराध होनेपर प्रतिक्रमण करना चाहिये ऐसा उपदेश दिया है इस प्रतिक्रमणके दैवसिक, रात्रिक, ईर्यापथिक भिक्षाचर्या, पाक्षिक, चातुर्मासिक, सांवत्सरिक और उत्तमार्थ ऐसे सात भेद हैं. श्रीआदितीर्थंकर और महावीर तीर्थंकरप्रणीत पांचवे धर्ममें और अन्य तीर्थंकर प्रणीत चौथे धर्ममें प्रतिक्रमण के कालभेद बताये हैं जब अतिचार लगते हैं तब प्रतिक्रमण करना चाहिये अर्थात् अपने आत्माका अवलोकन करना चाहिये.

मुनिको आहारमें, ईर्यापथमें, सर्व प्रकारके स्वप्न, जागृतावस्था इत्यादि समयमें जो दोष उत्पन्न होते हैं उनका प्रतिक्रमण करना चाहिये आदि भगवान् और महावीरके समयमें हुए मुनिओंको छोडकर बीचके बावीस तीर्थंकरके समयके मुनि जब अतिचार लगते थे तबही प्रतिक्रमण करते थे. अर्थात् आहार, दुःस्वप्न, ईर्यापथ इत्यादिक विषयमें जब दोष लगता था तब ही वे प्रतिक्रमण करते थे. अन्यसमयमें नहीं. आहार, ईर्यापथ अर्थात् वंदनादिकके लिये एक स्थानसे दूसरे स्थानको जाना दुःस्वप्न इत्यादिकके समयमें अपनी प्रवृत्ति सातिचार हो या निरतिचार हो दोनों समयमें भी आद्यन्त तीर्थंकरकालीन मुनि प्रतिक्रमण करते हैं. अथात् दोष

लगनेपर वा न लगनेपर प्रतिक्रमण करना ही चाहिये ऐसी आद्यंत तीर्थंकरोंकी आज्ञा है

मध्यम तीर्थंकरके शिष्योंकी बुद्धि दृढ थी उनका चित्त एकाग्र रहता था. उनका अपने कार्य पर लक्ष्य दृढ बना रहता था इसलिए जो कार्य वे करते थे उसकी गर्हा करते थे. परन्तु आद्यंत तीर्थंकरके शिष्य मोहयुक्त, चचलचित्त होते थे अतः उनको अपराधोंका स्मरण नहीं रहता था इसवास्ते वे सबका प्रतिक्रमण करते हैं. इस विपयमें अंध घोडेका उदाहरण उपयुक्त है—

किसी राजाका घोडा अंधा होगया तब उसने वैद्यके पुत्रको औपध देने के लिए कहा. वैद्यपुत्रको औपधि मालुम नहीं थी वैद्य तो अन्य गावको चला गया था अतः उसके पुत्रने घोडे के नेत्रपर सर्व औपधियोंका प्रयोग किया. उससे घोडे के नेत्र अच्छे होगये इसी तरह साधु भी एक प्रतिक्रमण दंडकमें यदि स्थिर चित्त न होगा दुसरेमें यदि न हो तो तीसरेमें स्थिर होगा इसलिये सर्व दंडकोंका उच्चारण करना उसके लिये योग्य है. इसमें कोई विरोध नहीं है. सर्व भी दंडक कर्मक्षय करनेमें समर्थ होते हैं

मासैकवासितानामक नौवें स्थितिकल्पका वर्णन —

वसतादि छहो ऋतुओंमसे एकेक ऋतुमें एक मासपर्यंत एकत्र मुनि निवास करते हैं. और एक मास विहार करते हैं यह नौवा स्थितिकल्प है एकही स्थानमें बहु-चिरकाल रहनेसे उद्गमादि दोपोंका परिहार होता नहीं. वसतिकापर प्रेम उत्पन्न होता है. सुखमें लंपटपना उत्पन्न होता है आलस्य आता है, सुकुमारता की भावना उत्पन्न होती है. जिन श्रावकोंके यहा आहार पूर्वमें हुआ था वहाही पुनरपि आहार लेना पडता है ऐसे दोप उत्पन्न होते हैं इसलिये मुनि एकही स्थानमें चिरकाल तक रहते नहीं हैं.

पाद्य नामक स्थितिकल्पका वर्णन—

वर्षाकालके चार मासमें एकही स्थानमें रहना अर्थात् भ्रमणका त्याग करना यह पाद्य नामक दसवां स्थितिकल्प है. वर्षाकालमें जमनि स्थावर और त्रस जीवोंसे व्याप्त होती है. ऐसे समयमें मुनि यदि विहार करेंगे तो महा असंयम होगा. जलवृष्टिसे और थंड हवा बहनेसे आत्मविराधना होगी अर्थात् ऐसे समयमें विहार करनेसे मुनि अपने आचारसे च्युत हो जावेंगे वर्षाकालमें भूमि जलमय होनेसे कुवा, खड्डा इत्यादिकोंमे गिर जानेकी संभावना होती है. खूट, कंटकादिक पानीसे ढक जानेसे विहार करते समय उनसे बाधा होनेकी संभावना होती है.

विजयोदया—सेज्ज वसतिं । उवधिं उपकरण । सथारभत्तपाण च संस्तर भक्तपानं च । असुद्धं उद्गमादिदोपोपहतं । उवकप्पेज्ज उपकल्पयेत् । क चयणकप्पगदो ज्ञानाचारादिकादीपच्च्यवनमुपगत । पडिचरए वा प्रतिचारकान्वा योजयेत्। असंविग्गे असविग्नान् एवमसयमे कृते महान्कर्मबधो भविष्यति ततोऽस्माकं महती सस्रुतिरनेकापन्मूलेति । भयराहितान् ॥

आचारहीनाश्रयणे दोषं गाथात्रयेणाह—

मूलारा चयणकप्पगदो ज्ञानदर्शनादिषु च्यवनमुपगत· । उवकप्पेज्ज योजयेत् । असुद्धं उद्गमादिदोपोपहतं । पडिचरए प्रतिचारकान् । असंविग्गे एवमसंयमे कृतेऽस्माकं महान्कर्मबंधो भविष्यति इति दीर्घसस्रुतिभयरहितान् ॥

जो आचार्य आचारवान् नहीं है ऐसे आचार्य का आश्रय करनेसे क्षपककी हानि होती है इसका खुलासा—

अर्थ—जो ज्ञानाचारादिक पांच आचारोंसे थोडासा भ्रष्ट हुआ है ऐसा आचार्य क्षपकको वसतिका, पिच्छादिक उपकरण, तृणादिकोंका संस्तर, आहारके पदार्थ, पीनेके पदार्थ उद्गमादि दोप सहित देगा. अर्थात् वसति वगैरह पदार्थ दोपरहित है वा नहीं इसका विचार वह न करेगा अथवा क्षपककी शुश्रूपा करनेवाले मुनि संसारभयसे युक्त है वा नहीं इसका विचार न कर वैराग्यरहित मुनिओंको क्षपककी शुश्रूपा करनेके कार्यमें नियुक्त करेगा. हम यदि असंयममें प्रवृत्ति करेंगे तो हमको महान् कर्मबंध होगा और वह हमको दीर्घकालतक संसारमें भ्रमावेगा ऐसी भीति जिनके मनमें नहीं है उनको शुश्रूपा करनेके लिये नियुक्त करनेसे क्षपकका आत्महित होना अशक्य ही समझना चाहिये.

---

सल्लेहणं पयासेज्ज गंध मल्लं च समणुजाणिज्जा ॥
अप्पाउग्गं व कधं करिज्ज सइरं व जंपिज्ज ॥ ४२५ ॥

सल्लेखनायाः कुरुते प्रकाशनां कथामयोग्यां क्षपकस्य भाषते ॥
स्वैरं पुरस्तस्य करोति मंत्रणं गंधप्रसूनादिविधिं च मन्यते ॥ ४३८ ॥

विजयोदया—सल्लेहण पगासेज्ज सल्लेखना प्रकाशयेत् लोकस्य । गध माल्य वानुजानीयात् । गधमाल्यान-

यनमभ्युपगच्छेत् । अप्पाउग्गं व कहं कहेज्ज । अप्रायोग्यां वा कथा कथयेत् । क्षपकस्याशुभपरिणामविधायिनीं । सइर वा स्वैरं वा जपेज्ज जल्पेत् । आराधकस्याग्रत इद युक्त न वेत्यविचार्य वदेद्वा ॥

मूलारा—सल्लेहणं पयासेज्ज क्षपकस्य संन्यासविधिं लोकस्याग्रे प्रकटयेत् । समणुजाणेज्ज गंधादिकं सेवमानं क्षपकमनुमन्येत । अप्पाउग्गं अयोग्यं । कहं कथा । सइरं यथेष्टम् ॥

अर्थ—आचाररहित आचार्य क्षपककी सल्लेखना लोकमें प्रगट कर देगा. अथवा लोगोंको सुगंधित पदार्थ, और पुष्प लानेके लिए कहेगा क्षपकके परिणामोंको विगाडने वाली कथायें कहेगा अथवा क्षपकके आगे योग्यायोग्यका विचार न कर चाहे जो बकने लगेगा. अभिप्राय यह है कि ऐसे आचार्यको क्षपकके कल्याणकी पर्वा नहीं रहती है.

---

ण करेज्ज सारणं वारणं च खवयस्स चयणकप्पगदो ॥
उद्देज्ज वा महल्लं खवयस्स वि किंचणारंभं ॥ ४२६ ॥

साररत्नत्रये प्रवर्तनं सारणं, दोषेभ्यो वारणं निवर्तनमिति यावत् ॥
सारणां वारणां नास्य कुरुते च्यवनस्थित' ॥
क्षपकस्य महारंभं कंचित्कारयते गणी ॥ ४३९ ॥

विजयोदया—ण करेज्ज न कुर्यात् । किं सारणं रत्नत्रये वृत्ति । वारणं च निषेध न कुर्यात् । तस्य प्रच्यवमानस्य । खवगस्स क्षपकस्य । क चयणकप्पगदो च्यवनकल्पगत । उद्देज्ज वा महल्ल आरंभ कारयेद्वा महान्तं आरंभं पट्टकशाला, पूजा, विमान वा । खवगस्स वि क्षपकस्यापि किंचन ॥

मूलारा—सारणं रत्नत्रये प्रवर्तन । वारणं रत्नत्रयात्प्रच्यवमानस्य निषेध । उद्वेज्ज कारयेत् । किंचणारंभ कमपि पट्टकशालापूजारथिकादिकं सावद्यव्यापारं ॥

अर्थ—भ्रष्ट आचार्य क्षपक रत्नत्रयमें प्रवृत्त होगा ऐसा उपदेश नहीं करता है. तथा यदि वह रत्नत्रयसे ने लगा तो उसमें स्थिर भी नहीं करता है. बडा आरंभ करावेगा अर्थात् पट्टकशाला, पूजा, विमान इत्या-

दि कार्य करनेमें लोगोंको प्रवृत्त करेगा. क्षपकके लिए भी ऐसा ही महारम्भका कार्य करेगा, इसलिए ऐसे आचार्य के सहवाससे क्षपकका हित होना शक्य नहीं है.

---

आयारत्थो पुण से दोसे सव्वे वि ते विवज्जेदि ॥
तम्हा आयारत्थो णिज्जवओ होदि आयरिओ ॥ ४२७ ॥

आचारस्थः पुनर्दोषान्यतः सर्वान्विमुंचति ॥
निर्यापकस्ततः सूरिराचारस्थोऽभिधीयते ॥ ४४० ॥

इति आचारी

विजयोदया—आयारत्थो पुण आचारस्थ पुन सूरि तान्सर्वान्वर्जयति दोषान्। तह्मा तस्मात्। गुणेषु प्रवर्तमानो दोषेभ्यो व्यावृत्तश्च। आयारत्थो आयरिओ णिज्जवओ होदि आचारस्थ एवाचार्यो निर्यापको भवति नापर। व्याख्यातमाचारवत्वम्। आयारव ॥

निर्यापकत्वे सूरिमाचारवन्तं नियमयति—

मूलारा—स्पष्टम् ॥

अर्थ—आचारवत्व गुणको धारण करनेवाले आचार्य ऊपर लिखे हुए दोषोंका त्याग करते हैं इसलिए गुणोंमें प्रवृत्त होनेवाले दोषोंसे रहित ऐसे आचार्य निर्यापक होने लायक जानना चाहिए जो आचार्य आचारोंमें प्रवृत्त हैं वे हि निर्यापक समझना चाहिए आचारवत्व गुणका वर्णन समाप्त हुआ

---

आधारवत्वव्याख्यानायोत्तरप्रबंध —

चोद्दसदसणवपुव्वी महामदी सायरोव्व गंभीरो ॥
कप्पववहारधारी होदि हु आधारवं णाम ॥ ४२८ ॥

धीरोऽखिलांगपूर्वज्ञो य. कालव्यवहारवित् ॥
आधारी स महाप्रज्ञो गंभीरो मंदरस्थिर· ॥ ४४१ ॥

विजयोदया—चोद्दसदसणवपुव्वी चतुर्दशपूर्वी दशपूर्वी, नवपूर्वी वा । महामदी महामतिः । सायरोव्व गभीरो सागर इव गभीर । आधारव णाम कप्पववहारधारी वा कल्पव्यवहारज्ञो वा आधारवान् ज्ञानी । दुप्परिणामा एते मनोवाक्कायविकल्पा, शुभा वा पुण्यास्रवभूता । शुद्धा वा शुभाशुभकर्मसंवरहेतव, इति बोधयति । शुभेषु शुद्धेषु वा प्रवर्तयति श्रुतमनारतमुपदिशन्नतोऽसौ दर्शनस्य, चारित्रस्य, तपसश्च आधारवत्वात् । ज्ञानमाधार स्तद्वानाधारवान् श्रद्धानाधारवान् ।

आधारवत्वमष्टादशभिर्गाथाभिर्व्याचिख्यासुराधारवन्तं लक्षयति—

मूलारा—कप्पववहारधारी—अवधारितप्रायश्चित्तशास्त्रानुगततत्प्रयोगः । आधारवं दर्शनज्ञानचारित्रतपसा-मुत्पत्तिस्थितिवृद्धिरक्षाविष्ठानत्वाधारोऽत्र ज्ञान तद्वान् सूरिराधारवान् । नित्यश्रुतोपदेशेन पापास्रवणकारणाशुभपरिणामेभ्यो व्यावर्त्य क्षपकस्य पुण्यास्रवे, शुभयोगत्रये, संवरनिर्जराकारणे वा शुद्धोपयोगे प्रवर्तक इत्यर्थः ।

आधारवत्व गुणका सविस्तर वर्णन --

अर्थ --जो चौदापूर्व, दसपूर्व अथवा नउ पूर्वोंका ज्ञाता है, जिसमें समुद्रतुल्य गंभीरता गुण है जो कल्प व्यवहारका ज्ञाता है अर्थात् जो प्रायश्चित्त शास्त्रका ज्ञाता है और उसमें बताये हुए प्रयोगोंका जिसने अनुसरण किया है. अर्थात् अपराधी मुनिओंको जिसने अनेकवार प्रायश्चित्त देकर इस विषयमें विशेष ज्ञान प्राप्त कर लिया है ऐसे आचार्य आधारवत्व गुणके धारक माने जाते हैं. इस गुणके धारक आचार्य मनोवचन और शरीरके अशुभ परिणाम पापास्रवके कारण होते हैं, शुभ परिणामों से पुण्यकर्म आत्मामें उत्पन्न होता है और शुद्ध परिणामोंसे शुभाशुभ कर्मोंका संवर होता है ऐसा उपदेश कर शिष्योंको शुभ और शुद्ध परिणामोंमें प्रवृत्त करते हैं. हमेशा श्रुतका उपदेश करते हैं. इनका ज्ञान दर्शन, चारित्र और तपको आधार होता है इसलिए ये आधारवत्व गुणके धारक माने जाते हैं.

---

यस्तु ज्ञानवान्न भवति तदाश्रयणे दोषानाचष्टे—

णासेज्ज अगीदत्थो चउरंगं तस्स लोगसारंगं ॥
णट्ठम्मि य चउरंगे ण उ सुलहं होइ चउरंगं ॥ ४२९ ॥

चतुरंगमगीतार्थो नाशयेल्लोकपूजितम् ॥
संसृतौ लप्स्यते भूयो नाशितं तच्च दुःखतः ॥ ४४२ ॥

विजयोदया—णासेज्ज अगीदत्थो नाशयेदगृहीतसूत्रार्थ । तस्स तस्य क्षपकस्य । चउरंगं चत्वारि ज्ञानदर्शनचारित्रतपांसि अंगानि यस्य मोक्षमार्गस्य त चतुरंग । लोके यत्सार निर्वाण तस्याङ्गं उपकारकं । चतुरंग नाम यदि नष्टं तथापि तच्चतुरंग पुनर्लभ्यते इति शंकामिमां निरस्यति । णट्ठम्मि य चउरंगे नष्टे इह जन्मनि चतुरंगे मुक्तिमार्गे । ण उ सुलहं होदि चउरंग । नैव सुखेन लभ्यते तच्चतुरंग । विनाशितचतुरंगो मिथ्यात्वपरिणत कुयोनिमुपगत कथमिव लभते चतुरंग इत्यभिप्राय ॥

अज्ञाश्रयणे दोषमाह—

मूलारा—चउरंगं चत्वारि दर्शनज्ञानचारित्रतपांस्यंगानि यस्य मोक्षमार्गस्य तं । लोकसारंगं लोके यत्सारं व्यवहारेणेंद्रादिपदं निश्चयेन निर्वाणं तस्यांगं साधनं । यदि नाम नष्टं चतुरंग तथापि पुनर्लभ्येत इत्यत्राह—नो इत्यादि विनाशितचतुरंगो मिथ्यात्वपरिणत· कुयोनिमुपगत· कथमिव लभते चतुरंगमित्यभिप्रायः ॥

जो आचार्य ज्ञानी नहीं है उनके आश्रयमे दोषोत्पत्ति होती है. इस विषयका विवेचन—

अर्थ—जिसको सिद्धांतसूत्रोंका ज्ञान नहीं है वह आचार्य क्षपकके चतुरंगका नाश करता है. अर्थात् यदि क्षपकने अज्ञ आचार्य का समाधिमरण के लिये आश्रय किया तो उसके सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, चारित्र और तपका नाश होता है. यह चतुरंग मोक्षमार्ग का हेतु है यह चतुरंग व्यवहारनयसे सारभूत अर्थात् श्रेष्ठ ऐसे इंद्रादि पदका कारण है तथा निश्चयनयसे लोकत्रयमें श्रेष्ठ ऐसे मोक्षका कारण है यह नष्ट होने पर पुन· प्राप्त होगा ऐसी शंका करना व्यर्थ है. क्योंकि जब यह नष्ट हो जायेगा तो वह मोक्षपद कैसे मिलेगा अर्थात् सम्यग्दर्शनादिकोंका नाश होनेपर इस आत्माको मिथ्यात्व अनेक कुयोनिओंमें दीर्घ कालतक घुमाता है. अत· इस चतुरंगकी पुन· प्राप्ति होना अतिशय कठिण है.

---

क्षपकस्य चतुरंग कथमगृहीतार्थो नाशयतीत्यारेकायामित्थमसो नाशयतीति दर्शयति—

संसारसायरम्मि य अणंतबहुतिव्वदुक्खसलिलम्मि ॥
संसरमाणो दुक्खेण लहदि जीवो मणुसत्तं ॥ ४३० ॥

तह चेव देसकुलजाइरूवमारोग्गमाउगं बुद्धी ॥
सवणं गहणं सद्धा य संजमो दुल्लहो लोए ॥ ४३१ ॥
एवमवि दुल्लहपरंपरेण लध्दूण सजम खवओ ॥
ण लहिज्ज सुदी संवेगकरी अबहुस्सुयसयासे ॥ ४३२ ॥
सम्मं सुदिमलहंतो दीहद्धं मुत्तिमुवगमित्ता वि ॥
परिवडइ मरणकाले अकदाधारस्स पासम्मि ॥ ४३३ ॥
सक्का वंसी छेत्तुं तत्तो उक्कड्ढिओ पुणो दुक्खं ॥
इय संजमस्स वि मणो विसएसुक्काड्ढिदुं दुक्खं ॥ ४३४ ॥
आहारमओ जीवो आहारेण य विराधिदो संतो ॥
अट्टदुहट्टो जीवो ण रमदि णाणे चरित्ते य ॥ ४३५ ॥
सुदिपाणयेण अणुसट्ठिभोयणेण य पुणो उवग्गाहिदो ॥
तण्हाछुहाकिलंतो वि होदि झाणे अवक्खित्तो ॥ ४३६ ॥
पढमेण व दोवेण व वाहिज्जंतस्स तस्स खवयस्स ॥
ण कुणदि उवदेसादिं समाधिकरणं अगीदत्थो ॥ ४३७ ॥

संसारसागरे घोरे दुःखनक्रकुलाकुले ॥
दुःखतोऽटाट्यमानेन प्राप्यते जन्म मानुषम् ॥ ४४३ ॥
देशो जातिः कुलं रूपं कल्पता जीवितं मातिः ।
श्रवणं ग्रहणं श्रद्धा संयमो दुर्लभो भवेत् ॥ ४४४ ॥

बहुदुर्लभसंतत्या साधुर्लब्ध्वापि संयमम् ॥
लभते नाज्ञसांनिध्ये देशनां धृतिवर्द्धनीम् ॥ ४४५ ॥
प्रपाल्यापि चिरं वृत्तमश्रुताधारसन्निधौ ॥
अलब्धदेशनो मृत्युकाले प्रभ्रंशते ततः ॥ ४४६ ॥
दोषेभ्यो वार्यते दुःखं संन्यस्तः क्रियते सुखम् ॥
छिद्यते सुखतो वशः कृष्यते दुःखतस्ततः ॥ ४४७ ॥
अयमन्नमयो जीवस्त्याज्यमानस्त्वसौ कदा ॥
आर्तरौद्राकुलीभूतश्चतुरंगे न वर्तते ॥ ४४८ ॥

शिक्षान्नश्रुतिपानाभ्यां साधुराप्यायितः पुनः ॥
क्षुधातृष्णाभिभूतोऽपि शुद्धध्याने प्रवर्तते ॥ ४४९ ॥
क्षुधया तृष्णया साधोर्बाधितस्य ददाति न ॥
उपदेशमशास्त्रज्ञः समाधिजननक्षमम् ॥ ४५० ॥

विजयोदया--तस्स पढमेण क्षुधा । दोवेण व पिपासया वा । वाधिज्जतस्स वाध्यमानस्य तस्य । खवयस्स क्षपकस्य । कुणदि उवदेसादिं न करोत्युपदेशादिं । समाधिकरण समाधि क्रियते येनोपदेशादिना त । अगीदत्थो अगृहीतार्थ. ॥

एतदेव प्रवंधेन आभिधत्ते--

मूलारा--संसारसागरम्मि संसारो द्रव्यादिपंचप्रकारपरिवर्तन । सागर इव दुस्तरदु·खकरत्वात् । तत्र नारकादिशरीराणा ग्रहणमोक्षाणाभ्यामसकृद्वृत्तिर्द्रव्यसंसारः । चतुरशीतिलक्षसीमंतकादिनरकादिष्वतीते कालेऽनंता जन्ममरणयोर्वृत्तिर्भविष्यति साता भव्यानामनंता चाभव्याना क्षेत्रसंसार· । उत्सर्पिण्या· कस्याश्चिदवसर्पिण्याश्च प्रथम द्वितीयादिसमयेपु पर्यायेण जन्ममरणाभ्या वृत्ति. कालसंसारः । दशवर्पसहस्रजघन्यायुःप्रभृतिसमयोत्तरवृद्धिक्रमसमापितोत्कृष्टायु·स्थितिकपर्यायवृत्तिर्भवसंसारः । कपायाध्यवसायस्थानविवर्तवृत्तिर्भावसंसार· । बहुशारीरमानसागन्तु

स्वाभाविकभेदात्प्रभूतं संसरमाणो परिवर्तमान॰। दुक्खेण इत्यादि मनुजत्वनिर्वर्तककर्मकारणपरिणामाना दुर्लभत्वान्मनुष्य-क्षेत्रस्याल्पत्वाच्च दुर्लभत्वं मनुष्यत्वं। साधुमुखे परुषवचनमिव, सूर्यमंडले तम इव, चंडकोपे दयेव, लुब्धे सत्यवचनामिव, मानिनि परगुणस्तवनामिव, स्त्रियामार्जवमिव, खलेषु उपकारज्ञतेव, आप्ताभासमतेषु वस्तुतत्त्वाववोध इव। अतिदुर्लभत्वे दश दृष्टान्ताः सूत्रेऽनुश्रूयन्ते॥

चुल्लय पासं धण्णं जूवा रदणाणि सुमिण चक्कं वा॥
कुम्मं जुग परमाणुं दस दिट्ठता मणुयलंभे॥

एते चुल्लीभोजनादिकथासंप्रदाया दशापि प्राकृतटीकादिषु विस्तरेणोक्ताः प्रतिपत्तव्याः॥

लब्धेऽपि कथं कथमपि मनुष्यत्वे तपोयोग्या देशादयो यथोत्तरं दुर्लभा इति ज्ञापयितुमाह—

मूलारा—तह चेव मनुजत्वमिव। देस तपोयोग्यो हि मगधादिजनपदः। जाई जाति॰ मातृवंशः कुल पितृवंशः। रूवं प्रशस्तसंस्थानसंहननाकार॰। आरोग्गं नीरोगत्वं। आउगं दीर्घजीवित्वं। बुद्धी इहपरलोकान्वेषण-परा। सवणं हिताकर्णनं। गहण सद्गुरूपदिष्टार्थविज्ञानं। सद्धा सद्गुरूपदेशविज्ञातार्थरुचि॰। संयमो धर्मे प्रयतन॥

उक्तनीत्या मनुष्यत्वादिदुर्लभपरंपरया लब्धसंयमोऽपि अल्पश्रुतसूरिपार्श्वे संसारभयजननीं देशना नासादयती-त्युपदिशति—

मूलारा– सुदिं आगमवर्णनम्॥

चिरप्रवर्तितसंयमोऽप्यल्पगुरुपार्श्वे म्रियमाणः सयमात्प्रच्यवते। मनोज्ञामनोज्ञविषयाणा सर्वत्र सदा सानिध्या-द्रागद्वेपमोहपरिणामकारणातरंगचारित्रमोहाख्यकर्मोदयसद्भावाच्चेति दर्शयति—

मूलारा—सम्मं प्रस्तुतकार्यानुगुण। दीहद्धं चिरकालं। मुत्तिं प्राणेंद्रियविपयासंयमत्यागं। उवगमित्ता वि प्राप्यापि। परिवडदि संयमात्प्रच्यवते। चारित्रं नाशयतीत्यर्थ। अकदाधारस्स अबहुश्रुतस्य॥

संयतस्यापि मनो विपयेभ्यो व्यावर्तयितुं दुर्विदग्धगुरुणा न शक्यते इति दृष्टान्तेन स्पष्टयति—

मूलारा—वंसी अल्पवंश। ततो गुल्मात्। उक्कट्टिदुं अवकृष्टुं। पुणो पश्चात्। दुक्खं दुष्करं। न शक्तेत्यर्थ उक्कट्टिदुं उत्कृष्टु। एतदुक्तं भवति—रागद्वेपविजये यद्यपि प्रतिज्ञा कृता तथापि कृतशरीरसल्लेखनस्य क्षुधादिपरीषहैरुपद्रु तस्य मंदवीर्यस्य श्रुतज्ञानप्रणिधानमंतरेण अल्पश्रुतसूरिपार्श्वे रागद्वेपप्रवृत्तितश्चारित्राराधकता न स्यात्॥

मूलारा—आहारमओ अन्नेन निर्वृत्त इव प्राणाना तन्मूलत्वात् । आहारेण भोजनत्यागेन। किलामिदो ग्लानिं गतः । विराहिदो इति पाठे भोजनेन वियोजित इत्यर्थः । अट्टदुहट्टो आर्तदुःखातुर । अट्टदुअट्टो इति पाठे आर्तद्विकेन आर्तरौद्राभ्या ऋतः पीडित ॥ उक्तं च—

अयमन्नमयो जीवस्त्याज्यमानोऽवसा कदा ॥
आर्तरौद्राकुलीभूतश्चतुरंगे प्रवर्तते ॥

बहुश्रुतसूरिणा पुनः श्रुतोपदेशशिक्षाविशेषाभ्या निराकृततृड्बुभुक्षाकाम सद्ध्यानैकतानो भवतीत्युपदिशति—

मूलारा—उवग्गहिदो कृतोपकार । अवक्खित्तो अव्याक्षिप्तः ॥

कथमगीतार्थेन गुरुणा क्षुदादिना बाध्यमानो न चिकित्स्यते इति तदाश्रयणं प्रत्याचष्टे—

मूलारा—पढमेण तृष्णापरीषहेण । दोच्चेण क्षुत्परीषहेण । उव्वाविज्जंतयस्स उत्कृष्टं पीड्यमानस्य उवदेसादिं श्रुतरहस्यनिरूपणव्रतधारणाधृत्यादिप्रतीकारं । समाधिकरणं धर्म्यशुक्लध्यानसाधनम् ॥

क्षपकके चतुरंगका अज्ञ आचार्य कैसा नाश करता है? इस प्रश्नका उत्तर आचार्य इस प्रकार देते हैं—

ससारसायरम्मि य इस गाथासे ४३७ नंबरकी पढमेण व दोचेण व इस गाथातकका अर्थ—

हिंदी अर्थ—यह संसारसमुद्र अनंत और तीव्र दुःखरूपी पानीसे लबालब भरा है ऐसे ससारसमुद्रमें भ्रमण करनेवाले इस प्राणीको मनुष्यजन्म कष्टसे मिलता है.

मनुष्य जन्म मिलनेपर भी उत्तम देश, कुल, जाति, रूप, आरोग्य, दीर्घायुष्य, बुद्धि, शास्त्रश्रवण, ग्रहण श्रद्धा, और संयम इनकी प्राप्ति होना उत्तरोत्तर दुर्लभ है.

उत्तरोत्तर दुर्लभ वस्तुओंकी प्राप्ति होकर संयमकी भी प्राप्ति हो गई तो भी अल्पज्ञ आचार्यके समागमसे संसारभय उत्पन्न करनेवाला शास्त्रश्रवण प्राप्त नहीं होता है.

योग्य कार्यमें प्रवृत्ति करनेवाली स्मृति प्राप्त होनेपर भी और चिरकालतक प्राणिसंयम और इंद्रियसंयमका पालन करनेपर भी अल्पज्ञ आचार्यके आश्रयसे मरणकालमें क्षपक संयम छोड देता है, संयमसे भ्रष्ट होता है, संयमकी आराधना नहीं करता है.

वासके समुदायसे एक छोटे वासको छेद करके निकालना सुलभ है परंतु उसमेंसे उसको उखाडना जैसा बहुत कठिन है वैसा इस मनको पंचेन्द्रियोंके विषयोंसे निकालकर संयममें स्थापन करना बहुत कठिण है. रागद्वेषोंका नाश करनेकी यद्यपि प्रतिज्ञा कीथी तथापि शरीरसल्लेखना जिसने की है, जो क्षुधादि परीषहोंसे पीडित है ऐसा अल्प शक्तीका धारक क्षपक श्रुतज्ञानमें एकाग्रता न होनेसे अज्ञ आचार्यके समीप रागद्वेषोंपर विजय नहीं पा सकता है. और चारित्राराधक नहीं होता है.

यह जीव आहारमय है, मानो अन्नसे ही उत्पन्न हुआ है, क्योंकि अन्न ही प्राणरक्षणका मूल कारण है. अन्नके त्यागसे यह आत्मा म्लान होता है, आर्तध्यानी होकर दुःखसे पीडित होता है. तब ज्ञान और चारित्रमें रममाण नहीं होता है.

श्रुतोपदेश और शिक्षाविशेषरूपी भोजनसे जिसने क्षुधा और प्यासका परिश्रम नष्ट किया है ऐसा वह क्षपक ध्यानमें एकाग्र होता है अर्थात् बहुश्रुतज्ञ आचार्यका आश्रय करनेसे क्षपकको श्रुतोपदेश और विशिष्ट उपदेश मिलनेसे क्षुधातृषाका परिश्रम नष्ट होता है और आत्मध्यानमें वह स्थिर होता है परंतु अल्पज्ञके आश्रयसे वह क्षुधादि परिषहोंका दुःख नहीं सहन कर सकनेसे आर्तध्यानी बनता है

अगीतार्थ आचार्य क्षुधा और तृषासे जब क्षपक पीडित होता है तब उसको उपदेशादिक नहीं करता है. अतः ऐसे आचार्यके आश्रयमे क्षपकको समाधि मरणका लाभ होता नहीं.

---

सो तेण विडज्झंतो पप्पं भावस्स भेदमप्पसुदो ॥
कलुणं कोलुणिय वा जायणकिविणत्तण कुणइ ॥ ४१८ ॥

ताभ्यां प्रपीडितो बाढं भिन्नभावस्तनुश्रुतः
रोदनं याचनं दैन्यं करुणं विदधाति सः ॥ ४५१ ॥

विजयोदया—सो तेण क्षपकस्तेन प्रथमेन द्वितीयेन वा । विडज्झतो विविधं दह्यमान । पप्पं भावस्स भेदमप्पसुदो प्राप्य शुभपरिणामस्य भेद अल्पश्रुत. । कलुण कोलुणिय च कुणदि यथा शृण्वता करुणा दीनता च भवति तथा करोति । जायण च कुणदि याचा वा करोति । किविणत्तण कुणदि दीनता वा करोति ॥

अकृततृष्णादिप्रतीकारोऽल्पशास्त्रज्ञ क्षपको विपरिणतिं प्राप्य गर्हणीयक्रियाः करोतीति गाथात्रयेणाह —

मूलारा—तेण तृष्णादिना । विडज्झतो । विविधमुपद्रूयमाणः । पप्पा प्राप्य । भावस्स भेदं शुभपरिणामस्य विनाशं । कलुण रोदनं । कोलुणियं । परकरुणोत्पादनं किविणत्तं दैन्यम् । तथा—

अर्थ—वह क्षपक भूखसे अथवा प्याससे पीडित होकर शुभ परिणामोंको नष्ट कर देता है. वह अल्पज्ञ क्षपक सुननेवालों को दया उत्पन्न करनेवाला रुदन करता है याचना करने लगता है और दीनता व्यक्त करता है.

---

उकवेज्ज व सहसा वा पिएज्ज असमाहिपाणयं चावि ॥
गच्छेज्ज व मिच्छत्तं मरेज्ज असमाधिमरणेण ॥ ४३९ ॥

**पूत्कुर्यादसमाधानपानं पिवति पीडितः**
**मिथ्यात्वं क्षपको गच्छेद्विपद्येतासमाधिना ॥ ४५२ ॥**

विजयोदया—उकवेज्ज व सहसा पूत्कुर्याद्वा सहसा । पिएज्ज पिवेद्वा । असमाधिपाणगं चावि असमाधिपानकमुच्यते यत्स्वय स्थित्वा स्वहस्ताभ्या काले प्रायोग्यपानं ततोऽन्यदस्थित्वा अकाले च यत्पानं तदसमाधिपानकमुच्यते । गच्छेज्ज व मिच्छत्त मिथ्यात्व वा गच्छेत् । कष्टोऽयं धर्म किमनेन श्रमविधायिनेति निंदापरेण चेतसा । मरेज्ज असमाधिमरणेण असमाधिना चापि मृतिमुपेयात् ॥

मूलारा—उकवेज्ज पूत्कुर्यात् । असमाधिपाणयं यत्स्वय स्थित्वा स्वहस्ताभ्या काले प्रायोग्यपानं तत्समाधिपानकं ततोऽन्यदस्थित्वाऽकाले च पानं सूत्रानिंदितमित्यर्थः । गच्छेज्ज कष्टोऽयं धर्मः किमनेन श्रमविधायिनेति निंदापरेण चेतसा मिथ्यात्व प्रतिपद्येत । तथा—

अर्थ—वह क्षपक क्षुधादिकोंकी वेदनासे जोरसे चिल्लाने लगेगा स्वयं खडे होकर अपने दो हाथोमें योग्य कालमें पानयोग्य पदार्थ पीना उसको समाधि पान कहते हैं. और बेठकर अपने हाथोंसे अकालमें पान करना उसको असमाधिपान कहते हैं. अर्थात् क्षुधा तृषा पीडित होकर क्षपक सूत्रनिंदित आहार लेगा ऐसा यहां अभिप्राय समझना चाहिये. अथवा संयमसे भ्रष्ट होकर मिथ्यात्वावस्थाको प्राप्त होगा यह सल्लेखना धर्म अथवा मुनिधर्म बडा

कष्ट देनेवाला है इससे आत्माको केवल श्रम ही होते हैं. ऐसे धर्मसे क्या प्रयोजन हैं ऐसी वह क्षपक निंदा करते करते मरण करेगा और असमाधिसे मरणको प्राप्त होगा.

---

संथारपदोसं वा णिब्भच्छिज्जंतओ णिगच्छेज्जा ॥

कुव्वंते उड्डाहो णिच्चुब्भते विकिंते वा ॥ ४४० ॥

हित्वा निर्भर्त्स्यमानोऽसौ संस्तरं गन्तुमिच्छति ॥

पूत्कुर्वत्ययशस्तत्र त्याज्यमाने च जायते ॥ ४६३ ॥

विजयोदया--संथारपदोसं वा कुणदि सस्तर वा दुष्यति । णिब्भच्छिज्जंतगो णिगच्छेय्य रोदन पूत्कारं वा कुर्वन्त यदि निर्भर्त्सयन्ति निर्यायात् । कुव्वते पूत्कुर्वति सति क्षपके । उड्डाहो अयशो धर्मस्य भवति । णिच्चुब्भंते वहिर्नि. सरणे । विकिंते वा पृथक्करणे वा । उड्डाहो होदि धर्मदूषणो भवति । एवमगृहीतार्थ' प्रतिकारानभिज्ञो नाशयति क्षपकम् ॥

मूलारा—संथारपदोसं आचार्यप्रद्वेषं करोति कुणदीत्यत्राहारात् । णिगच्छेज्ज नि सरेद्वहिः कुव्वंतो उड्डाहो पूत्कुर्वति सति क्षपके अयशोऽधर्मश्च भवति । णिच्छुब्भिते वहिर्नि सरणे । विकिंते पृथक्करणे । क्षपकस्य उड्डाहो भवतीति संबंधः । णिब्भच्छिज्जंतगो णिगच्छेज्ज कुव्वंतो उड्डहिमिति पाठे निर्भर्त्स्यमानको निर्गच्छत्कुर्वन्नकीर्तिमिति व्याख्येयम् णिब्भच्छुत्तो प्रवेश्यमानो विकिंते हन्ति परं स्वं वेति च व्याख्येयम् ।

अर्थ—वह क्षपक संस्तरकी निंदा करेगा अथवा आचार्यकी निंदा करेगा. यदि वह क्षपक रोनेपर जोरसे चिल्लानेपर यदि उसकी निंदा की तो वह संघसे भाग जावेगा. जिससे धर्ममें अपयश होनेकी संभावना रहती है. ऐसे क्षपकको यदि संघसे पृथक् किया जावेगा तो धर्ममें दूषण लगता है. इतने विवेचनसे अल्पज्ञ आचार्य क्षपकका नाश कर देता है यह सिद्ध होता है

---

गृहीतार्थ' पुन' किं करोतीति चेदाह—

गीदत्थो पुण खवयस्स कुणदि विधिणा समाधिकरणाणि ॥

कण्णाहुदीहिं उवढोइदो य पज्जलइ ज्झाणग्गी ॥ ४४१ ॥

समाधानविधिं तस्य विधत्ते शास्त्रपारगः ॥
दीप्यते दीपितः कर्णाहुतिभिर्ध्यानपावकः ॥ ४५४ ॥

विजयोदया—गृहीतार्थ. पुन । खवगस्स । क्षपकस्य कुणदि करोति । विधिणा क्रमेण । समाधिकरणाणि समाधानक्रिया. । कण्णाहुदीहिं कर्णाहुतिभि.। उवढोइदो उपगृहीत. । पज्जलदि प्रज्वलति । ज्झाणग्गि ध्यानाग्नि ॥

गीतार्थः पुनः क्षपक सान्त्वयितुं यतते इत्याह—

मूलारा—समाधिकरणाणि समाधानस्य साधनानि यथास्वं वाह्यान्याध्यात्मिकानि च । कण्णाहुदीहिं कर्णजप हव्यद्रव्यप्रक्षेपैः । उवघेप्पन्तो उपगृह्यमाणो दीप्यमान. ।

सूत्रार्थज्ञ आचार्य क्या करते हैं इस प्रश्नका उत्तर—

अर्थ—सूत्रार्थज्ञ आचार्य आगमानुसार क्षपककी समाधिमरणकी क्रिया करते हैं और उसका ध्यानरूपी अग्नि मधुर उपदेशरूपी आहुतिओंसे वृद्धिंगत करते हैं. अर्थात् क्षपकको क्षुधादि वेदना जब पीडित करती है तब मधुर हितकर उपदेश देकर आचार्य उसको आर्तध्यान न होने पावे ऐसा प्रयत्न करके धर्मध्यानमें लगाते हैं

---

खवयस्सिच्छासंपादणेण देहपडिकम्मकरणेण ॥
अण्णेहिं वा उवाएहिं सो समाहिं कुणइ तस्स ॥ ४४२ ॥
क्षपकेच्छाविधानेन शरीरप्रतिकर्मणा ॥
समाधिं कुरुते सम्यगुपायैरपरैरपि ॥ ४५५ ॥

विजयोदया—खवयस्सिच्छासंपादणेण समाधिं कुणदि क्षपकस्येच्छासपादनेन समाधिं करोति । यदिच्छत्यसौ तद्दत्वा समाधिं रत्नत्रये समवधान तस्य करोति इति यावत् । देहपडिकम्मकरणेण शरीरवाधाप्रतिकारक्रियया । अण्णेहिं वा उवाएहिं अन्यैर्वा सामवचनोपकरणदानचिरंतनक्षपकोपाख्यानादिभिरुपायै समाधिं करोति ॥

गीतार्थो यथासमाधिं विधत्ते तथा दर्शयति—

मूलारा—इच्छा संपादणेण यदिच्छत्यसौ योग्यं तद्दत्वा रत्नत्रयसमाहितं करोतीत्यर्थ. । देहपडिकम्मकरणेण शरीरवाधाप्रतीकारक्रियया ॥ तथा—

मात्रशरीराणा सम्मूर्च्छिमाना जन्मस्थानानि। तत्र भोगभूमिमतरद्वीप च परिहृत्य कर्मभूमिपूत्पत्तिर्दुर्लभा। कर्मभूमिपु च बर्बरचिलातकपारसीकादिदेशपरिहारेण अगवगमगधादिदेशेपु उत्पत्ति। लब्धेऽपि देशे चाडालादिकुलपरिहारेण तपो योग्ये कुले जातो। जातिर्मातृवश। सुकुलं कथ दुर्लभ इति चेदत्रोच्यते। जातिं, कुलं, रूप, ऐश्वर्यं, ज्ञानं, तपो, बलं वा प्राप्य अगर्वितत्व। अन्येऽप्येतैर्गुणैरधिकाः स्वबुद्धयमनन, परानवज्ञाकरणं, गुणाधिकेपु नीचैर्वृत्ति। परेण पृष्टस्यापि अन्यदोपाकथन, आत्मगुणस्यास्तवन, इत्येते परिणामे उच्चैर्गोत्र कर्म आगाद्यते। तेन कुलेपु पूज्येपु जायते। जतुरयं पुनर्न तथा प्रवर्तते जडमति। किंत्वेतद्विपरीतेपु परिणामेपु वर्तमानो नीचैर्गोत्रमेव बध्नाति असकृत्तेन पूज्य कुलं दुर्लभं। उक्त च—

जात्या मत्तो य. कुलाद्वापि रूपादैश्वर्याद्वा ज्ञानतो वा बलाद्वा ॥
प्राप्यार्थम्वा यस्तपो वा परेपु निंदायुक्त. स्तौति वात्मानमेव ॥ १ ॥
अन्यावज्ञानादरातिक्रमाणा कर्ता मान योऽतिमात्रं बिभर्ति ॥
नीचैर्गोत्र नाम कर्मैप बाल्याद्बध्नात्युग्रं निंदित जन्मवासे ॥ २ ॥
यस्तु प्राप्याप्युत्तमत्त्व कुलाद्यैरन्यान्बुद्ध्या मन्यमानो विशिष्टान् ॥
अन्यान्काश्चिन्नावजानाति धीरान्नीचैर्वृत्या युज्यते वाधिकेपु ॥ ३ ॥
पृष्टोऽप्यन्यैर्नान्यदोपान्ब्रवीति नात्मान वा स्तौति निर्मुक्तमान ॥
उच्चैर्गोत्र नाम कर्मैप धीमान् बध्नातीष्टं जन्मवासे प्रजानाम् ॥ ४ ॥

इति ॥ नीरोगतापि दुर्लभा। असकृदसद्वेद्यकर्मबंधनात्। बंधाच्छेदात्ताडनान्मारणाद्दाहाद्रोधाच्चासद्वेद्यमेव बध्नाति। तथा चाभ्यधायि—

अन्येपा यो दु खमक्षोऽनुकपां त्यक्त्वा तीव्र तीव्रसक्लेशयुक्तः ॥
वंधच्छेदैस्ताडनैर्मारणैश्च दाहै रोधैश्चापि नित्यं करोति ॥
सौख्य कांक्षन्नात्मनो दुष्टचित्तो नीचो नीचं कर्म कुर्वन्सदैव ॥
पश्चात्तापं तापिना य प्रयाति बध्नात्येपोऽसातवेद्यं सदैवम् ॥

रोगाभिभवान्नष्टबुद्धिचेष्टः कथमेव हितोद्योग कुर्यात् ॥

तथा चाभाणि—

प्राप्नोत्युपात्तादिह जीवतोऽपि महाभय रोगमहाशनिभ्यः ॥
यथाशनि. खान्निपतत्यबुद्धो रोगस्तथागत्य निहन्ति देहं ॥ १ ॥
बलायुपी रूपगुणाश्च तावद्यावन्न रोग समुपैति देहं ॥

फलस्थं लग्नस्य हि जातु तन्तोस्तावन्न पातं श्वसनो न यावत् ॥
तस्मिन्स्वदेहे परिबाधमाने श्रेयः प्रकर्तुं न सुखेन शक्यम् ॥
गृहे समंताच्च हि दह्यमाने शक्तः प्रकर्तुं पुरुषोत्र किंचित् ॥

सदा परप्राणिघातोद्यतस्तदीयप्रियतमजीवितविनाशनात् प्रायेणाल्पायुरेव भवति । आयुश्छेदने बहूनि निमित्तानि । जलं, ज्वलनः, मारुतः, सर्पा, वृश्चिकाः, रोगा उच्छ्वासनिश्वासनिरोधः, आहारालाभः, वेदनेत्येवमादीनि । ततो दीर्घमायुर्न सुलभं मनुजभवे । सामान्यवचनोऽप्यायुःशब्दः दीर्घं मनुजायुषि वर्तमानो गृहीतोऽन्यथायुर्मात्रस्य संसारिणः सुलभत्वात् । लब्धेष्वपि देशादिषु बुद्धिर्दुर्लभा । परलोकान्वेषणपरा बुद्धिरत्र बुद्धिशब्देनोच्यते न ज्ञानमात्रवाची । तद्धि सुलभं ज्ञानावरणेनावरुद्धबोधवीर्यस्य जलधरपटलावरुद्धमंडलस्य छायामात्रमिव दिनपतेरविनेदकं भवति ज्ञानम् । किंचिन्मिथ्यात्वोदयाद्विपर्यस्तमुदेति विज्ञानं । नैवात्मा नाम कश्चित्कर्ता शुभाशुभयोः कर्मणोः । नापि तत्फलानुभवनिरतः, नापि परलोकः प्राप्यः कर्मवशवर्तिना कश्चिदिति । तथाप्यघायि—

लोको नायं नापरो नापि चात्मा धर्माधर्मौ पुण्यपापे न चापि ॥
स्वर्गो दृष्टः केन केनाथवा ते घोरा दृष्टा नारकाणां निवासा ॥ १ ॥
बंधः को वा कोऽथवा मोऽस्ति मोक्षो, मिथ्या सर्वं यत्रणेयं निरर्था ॥
प्राप्ता कामा सेवितव्या यथेष्टं दृष्टं त्यक्त्वा दूरगे कोऽभिलाषः ॥

इति । तथा चान्ये[१]—षोडशवार्षिका स्त्री विंशतिवार्षिकः पुमान् तयोः परस्परं प्रेमपूर्वहावभावविभ्रमकटाक्षकिलकिंचितादिभावपूर्वकः संयोग एव स्वर्गः नान्यः ।

स्त्रीमुद्रा मकरध्वजस्य जयिनी सर्वार्थसंपत्करी ॥
एनां ये प्रविहाय यांति कुधियः स्वर्गापवर्गेच्छया ॥
तद्वैर्विनिहत्य ते द्रुततरं नग्नीकृता मुंडिताः ।
केचिद्रक्तपटीकृताश्च जटिलाः कापालिकाश्चापरे ॥

तथान्यैरभिहितं—जलबुद्बुदवज्जीवाः, परलोकिनोऽभावात्परलोकाभाव इति च । सत्यामपि बुद्धौ समीचीनज्ञानलोचनवता, सकलप्राणिभृद्गोचरकृपापरिग्रहचेतसा लाभसत्कारपुरस्कारादिनिरपेक्षेण, चतुर्गतिपरिभ्रमणप्रभवयातनासहस्रमवलोक्य प्राणभृता परमामनुकंपामुपगतेन हा जनो विचेतनः मिथ्यादर्शनाद्यशुभपरिणामकृदकमिदमस्माभिरशुभगतिनिर्वर्तनप्रवणमपहातव्यमित्यजानानस्तत्रैवासक्तो वर्तमानो दुःखरत्नाकरमपारमुपविशत्यशरणो वराकः

---

१ फलस्य शाखागतवृंततन्तोः', इत्यपि पाठः क पुस्तके ।
१ 'तथा चान्ये' इदमारभ्य स्त्री मुद्रेति श्लोकावसानपर्यन्तो ग्रन्थः ख पुस्तके नास्ति ।

इति कृतसकल्पेन यतिजनेन संसर्गो दुर्लभः । कुतः? दर्शनमोहोदयाज्ज्ञानावरणोदयाच्च न यतिगुणान्वेत्ति श्रद्धत्ते वा जनः । तत एव न ढौकते यतीन्न वा सुगुणमविदुषस्तदुसर्पणमुपपद्यते । अपि च चारित्रमोहोदयादसयतोऽतितरा प्राणिनस्ततो हिंसादिकं स्वय करोति, कारयति अनुमोदते । हिंसादिषु वर्तमानेष्वेव रतिं वध्नाति । न हिंसादिपरिहारोद्यतेषु । विना रतिं कथ तै ससर्गस्तत्सेवा वा । सा हि—

ससारोच्छेदकरी प्रशमकरी ज्ञानवृद्धिवृद्धिकरी ॥
कीर्तिकरी पुण्यकरी ससेवा साधुवर्गस्य ॥
दर्शनमात्रमपि सता ससारोच्छेदने भवति बीज ॥
किं पुनराधिकारकृता ससेवा साधुवर्गस्य ॥
तत्सेवा यदि न स्यान्न स्याद् ज्ञानागमो विना ज्ञानात् ॥
हितकर्मप्रतिपत्तिर्न स्यान्न स्यात्ततो मोक्ष ॥
साधूपसेवन यदि पारपर्येण मोक्षमानयति ॥
हानिः श्रमश्च नृणा कौ साधून्सेवमानानाम् ॥
श्रेया कथ न यतयो विदुषा श्रेयोर्थिना मनुष्येण ॥
अक्षयमिह ये श्रेयो मुदाश्रितेभ्यः प्रयच्छन्ति ॥
इति सततमपोह्यमानमोहाविहपरलोकहितैषिणा नरेण ॥
जगदधिकतपोविभूतियुक्ता यतिवृषभा विनयेन सेवितव्याः ॥

यदृच्छया जातेऽपि यतिससर्गे न गुणः न चेद्धितं श्रृणुयात् । यथा न वर्षस्य पात एव गुणो नरस्य अपि तु भुविबीजवाप । तद्वच्छ्रवणं गुणो यतिसमीपगमनेन । तदेव श्रवण दुर्लभ कथयति । समीपमुपगतोऽपि निद्रायति । समीपस्थाना वचो यत्किंचित् श्रृणोति, न रोचते, वा तद्धर्ममाहात्म्यप्रकाशनं मोहोदयात् । न जानाति वा मतिमाद्यादत एव तत्र नानुरागोऽस्य । अंतरेण चानुरागं कथ श्रोतुमुत्सहेत् । तथा चाभाणि—

साधूना शिवगतिमार्गदेशकाना सप्राप्तो निलयमपि प्रमाददोषात् ॥
आस्ते यो जनवचनानि तत्र श्रृण्वन् गत्वासौ ह्रदमपि पङ्क एव मग्न ।

सत्यपि श्रवणे ग्रहणं विज्ञानं तन्निरूपितस्यार्थस्य दुष्कर । सौक्ष्म्याज्जीवादिवस्तुतत्वस्य कदाचिदप्यश्रुतत्वात् । ज्ञानावरणक्षयोपशमप्रकर्षभावाच्च ज्ञाते धर्मतत्वे तत्र श्रद्धा दुर्लभा । सोऽय जिनप्रणीतो धर्मः अहिंसालक्षण, सत्याधिष्ठान, परद्रव्यापहरणपरिवर्जनात्मक, नवविधब्रह्मचर्यगुप्त, परित्यक्ताशेषमूर्च्छ, विनयमूलः, समीचीनज्ञानपुरःसरः, क्षमामार्दवार्जवसतोषगुणभूषण, नरकवर्तनीवज्रार्गलीभूत, तिर्यग्गतिलताकुठार, कठोराशनिर्दुःखाचलशिखराणां, मोहमहामहीरुहोत्पाटने पद्रुमानरिश्वा जरादवानलशिखामुखप्रशमनमुखरो घनाघन, प्रवर्षकः प्रावृषेण्य, मरणहरिणवि-

शसनचटुलश्चंडपुंडरीक', क्रूररोगोरगाणां विनतासुतः, संपत्सुरापगाया हिमाचल', सेतुरगाधशोकपंकस्य, पिता सुभगतायाः, ऐश्वर्यरत्नानामाकर , कुयोनिवनविप्रनष्टाना पृथुलशिवपुरं, इति श्रद्धानं अतिदुर्लभ दर्शनमोहोदयात् । उपशमात् क्षयोपशमात्, क्षयाद्वा दर्शनमोहस्य जाते पि श्रद्धाने संयमो दूर्लभतर. प्रत्याख्यानावरणोदयात् । उक्त च—

दुर्ज्ञेयो भवति नरेण तत्त्वधर्मो ज्ञात्वापि प्रयतनमत्र कष्टमेव ॥
तज्ज्ञात्वा धृतिमुपलभ्य दृष्टतत्त्वः, सद्धर्मे क्षणमपि मा कृथाः प्रमादं ॥
भूत्वाय सुकरतरोऽपि पापकार्यात् धर्मोऽभूत्क्षणमपि दुष्करो मनुष्यै. ॥
आश्चर्यं किमपि न चात्र संति मूढा. स्यादेतद्ध्रुवमिह कर्मणां गुरुत्वं ।
काकिण्यामपि गणयन्गुणं महान्त तद्धेतो श्रममतुलं करोति यत्नात् ॥

तत्त्वज्ञ सुरमनुजर्द्धिमोक्षमूले सद्धर्मे हृदयमपि स्थिरीकरोति ॥
यत्पापे भृशमहिते करोति चेष्टामालस्यं परमहिते च याति धर्मे ॥
युक्त तद्यदि न तथा भवेत्पृथिव्या संसारं ननु पुरुष. कथं लभेत ॥

एवमपि परपरेण दुर्लभपरपरया । लद्धूण वि लब्ध्वापि । सयमं सयम खवगो क्षपक । किं न लभेज्ज सुदिं न लभते श्रुतिं । सवेगकरीं ससारभयजननीं । अवहुस्सुदसकासे अवहुश्रुतस्य सूरे पार्श्वे तस्माच्छ्रुतवानाचार्य आश्रयणीय· इति प्रस्तुतेन सवध. ॥

सम्म सुदिमलभतो समीचीना श्रुतिमलभमान' । कदा मरणकाले । अवहुस्सुदसगासे अवहुश्रुतस्य पार्श्वे । दिग्वद्ध चिरं कालं । मुत्तिमुवगमित्तावि मुक्तिशब्देनात्र प्राणेन्द्रियविपयासंयमत्याग परिगृह्यते । तेनायमर्थ' । चिरप्रवर्तितसयमोऽपीति परिवडदि प्रच्यवते कुत ? सयमात् । संयमहानिकथनेन चारित्राराधनाया अभाव आख्यायते । संयमात्प्रच्यवते कथमितिचेत्-मनोज्ञानाममनोज्ञाना च विपयाणा सर्वत्र च सदा च मानिध्यात् अभ्यंतरकारणस्य कर्मणोऽपि रागद्वेपमोहपरिणामा प्रादुर्भवन्तीति दुर्निवारा इति वदन्ति । सक्क वमी छेत्तु अल्पवंश वंशीत्युच्यते । गाढावलग्नता हि तत्र संभवति शक्यते वशी'च्छेत्तु । तत्तो गुल्मात् उकड्ढिदुं अवक्रष्टु । पुणो पश्चात् । दुक्ख दुष्करं । इय एव । सजदस्स वि संयतस्यापि मन । विमएसु रूपादित । उकड्ढिदु अपकष्टु । दुक्ख दुष्करं । रागद्वेपभ्यो व्यावर्तयितुं अशक्यं । एतदुक्त भवति —रागद्वेपविजये यदि नाम प्रतिज्ञा कृता तथापि कृतशरीरसल्लेखनस्य क्षुदादिपरीपहैरुपद्रुतस्य मंदवीर्यस्य न श्रुतज्ञानप्रणिधानं तच्चातरेण रागद्वेपप्रवृत्तेर्न चारित्राराधकता स्यात् । वहुश्रुत. पुन. यथास्य रागद्वेपौ न जायेते तथोपदिशति भोगनिर्वेजनीं शरीरनिर्वेजनीं कथामित्थ—

एकातदु खं निरयप्रतिष्ठा तिर्यक्षु देवेषु च मानुषेषु ॥
कश्चित्कदाचिन्नु कथंचिदेव सौख्यस्य सञ्जात्र शरीरिणा स्यात् ॥
एकेन जन्मस्वटताऽप्रमेयं शरीरिणा दु खमवाप्यते यत् ॥
अनंतभागोऽपि न तस्य हि स्यात् सर्वं सुखं सर्वशरीरसंस्थ ॥
तत्रैकजीव. सुखभागमेक भजेत्कियतं जननार्णवेऽस्मिन् ॥
चचूर्थमाण परतो वराको वनेऽतिभीतो हरिणो यथैक' ॥
भवेष्वनतेषु सुखे तथापि शरीरिणैकेन समापनीये ॥
एकप्रसूतौ यदवाप्यते तत्कियद्भवेत्तस्य विमृश्यमाणे ॥
अत्यल्पमप्यस्य तदस्तु तावत्तदु खराशौ पतितं तदीय ॥
स्यात्तद्रस स्वादुरस यथाबु प्राप्याबुदानां लवणार्णवाबु ॥

यश्चाप्यद सौख्यमितीष्यतेऽत्र पूर्वोत्थदु'खप्रतिकार एष ॥
विना हि दु खात्प्रथमप्रसूतात् न लक्ष्यते किंचन सौख्यमत्र ॥
प्रपीयते ह्यंबु तृपाप्रशान्त्यै क्षुधाशनायाशनमश्यते च ॥
वेश्माबुवातातपवारणाय गुह्यप्रतिच्छादनमबर च ॥
शीतापनुत्प्रावरण च दृष्ट शय्या च निद्राश्रमनोदनाय ॥
यानानि चाध्वश्रमवारणार्थं स्नानं श्रमस्वेदमलापनुत्यै ॥
स्थान श्रमस्यौषधमासनं च दुर्गंधनाशाय च गंधसेवा ॥
वैरूप्यनाशाय च भूपणानि कलाभियोगोऽरतिबाधनाय ॥

तथेह सर्वं परिचिंत्यमानं भोगाभिधान सुरमानुषाणा ॥
दु.खप्रतीकारनिमित्तमेव भैषज्यसेवेव रुगार्दितस्य ॥
पित्तप्रकोपेन विदह्यमाने द्रव्याणि शीतानि निषेवमाण. ॥
मन्येत भोगा इति तानि योऽज्ञ' कुर्वीत सोऽश्वादिषु भोगसंज्ञाः ॥
यतश्च नैकान्तसुखप्रदानि द्रव्याणि तोयप्रभृतीनि लोके ॥
अतश्च दु.खप्रतिकारबुद्धिं तेषु प्रकुर्यान्न तु भोगसंज्ञा ॥
क्षुधाभिभूतस्य हि यत्सुखाय तदेव तृप्तस्य विषायतेऽन्नं ॥
उष्णार्दित. काक्षति यानि चेह तान्येव विद्वेषकराणि शीते ॥

वर्ष आयुष्य आदि लेकर तीन सागरोपम आयुष्यतक उसही नरकमें उत्पन्न होता है तिसरे नरकमें एक समय अधिक तीन सागरोपम से प्रारंभकर दो तीन चार पांच इत्यादि समयोंसे बधता हुवा सात सागरोपम आयुष्यकी परिपूर्णता करता हुआ यह जीव बार बार तीसरे नरकमें ही उत्पन्न होता है. चौथे नरकमें समयाधिक सात सागर से लेकर द्वितीयादिक समयादिके क्रमसे दशसागरोपमकी समाप्ति होनेतक चतुर्थ नरकमें इस जीवने जन्म धारण किये हैं. पांचमें नरकमें एक समयाधिक दशसागरोपमायुष्यका आरंभ करके द्वितीयादि समयाधिकके क्रमानुसार सतरा सागरोपमायुष्यकी समाप्ति होनेतक पांचवे नरकमें इस जीवने जन्म धारण किया था. छट्ठे नरकमें समयाधिक सतरा सागरोपमायुष्यका प्रारंभ कर दुसरा, तिसरा वगैरे समय अधिक बढाता हुआ बावीस सागरोपमायुष्य तक असंख्यात जन्म जीवने धारण किये हैं सातवें नरकमें समयाधिक बावीस सागरोपम आयुष्य से उत्पन्न होकर समयाधिक क्रमसे तेहतीस सागरोपमायुष्यकी समाप्ति होनेतक इस जीवने असंख्यात जन्म धारण किये हैं. इस प्रकार आयुके विकल्पोंको धारण करते हुए इस जीवने भवसंसारमें भ्रमण किया है.

भावसंसारका स्वरूप सर्वजन सुखसे जान सकते हैं इसलिये यहा उसका वर्णन करनेकी आवश्यकता नहीं है.

इस प्रकार इस संसारसमुद्रमें नानाविध तीव्र दुःखरूपी पानी है शारीरिक, मानसिक, आगंतुक व स्वाभाविक ऐसे दुःखके अनेक भेद हैं. इस ससारमें भ्रमण करने वाले इस जीवको कष्टसे मनुष्यपना प्राप्त होता है. सर्व जगतमें मनुष्य उत्पन्न होनेका क्षेत्र अल्प है और तिर्यंच प्राणी सर्व जगतमें उत्पन्न होते हैं. मनुष्यपना जिससे उत्पन्न होता है ऐसे कर्मकी उत्पत्ति करनेवाले कारणभूत परिणामोंकी प्राप्ति होना कठिन है इसलिये मनुष्यत्व दुर्लभ है.

मनुष्यत्व प्राप्तिके परिणाम कोनसे है इस प्रश्नका उत्तर—

जीवोंके परिणाम मिथ्यात्व, असंयम और कषाय ऐसे तीन प्रकारके हैं वे परिणाम भी तीव्र, मध्यम और मंद है. कारणोंमें अर्थात् कर्मोंमें तीव्र, मध्यम और मंद स्वभाव रहता है अतः उनसे उत्पन्न होनेवाले परिणामोंमें भी तीव्र, मध्यम और मंदता आती है. कारणोंमें भेद होनेसे कार्यरूप परिणामोंमें भी विचित्रता आती है.

इन परिणामोंमें जो मध्यम हिंसादिपरिणाम हैं वे मनुष्यपना के उत्पादक है वालुकामें खींची हुई

रेखाके समान क्रोध परिणाम, लकडीके समान मानपरिणाम, गोमूत्राकारके समान मायापरिणाम और कीचडके रंगसमान लोभपरिणाम ऐसे परिणामोंसे मनुष्यपनाकी प्राप्ति होती है. जीवघात करनेपर हा मैंने दुष्ट कार्य किया है, जैसे दुःख वा मरण हमको अप्रिय है, संपूर्ण प्राणिओंको भी वह अप्रिय है जगतमें अहिंसा ही श्रेष्ठ व कल्याण कारिणी है. परंतु हम हिंसादिकोंका त्याग करनेमें असमर्थ हैं झूट परदोषोंको कहना, दुसरोंके सद्गुण देखकर मनमें द्वेष करना, असत्यभाषण करना यह दुर्जनोंका आचार है. साधुओंको अयोग्य ऐसे निंद्य भाषण और खोटे कामोंमें हम हमेशा प्रवृत्त हैं. इसलिये हममें सज्जनपना कैसा रहेगा? ऐसा पश्चात्ताप करना दुसरोंका धन हरण करना यह शस्त्रप्रहार करनेसे भी अधिक दुःखदायक है. द्रव्यका विनाश होनेसे सर्व कुटुंबका ही नाश होता है इसलिये मैंने दूसरोंका धन हरण किया यह अयोग्य कार्य किया है ऐसे परिणाम होना. हमने परस्त्री वगैरह का हरण किया यह बहुत अयोग्य कार्य हमसे हुआ. हमारी स्त्रीका किसीने हरण करने पर जैसा हमको अतिशय कष्ट होता है वैसा उनको भी होता है यह अनुभवसे प्रसिद्ध है. ऐसे परिणाम होना. गंगादि नदिया हमेशा अपना अनंत जल लेकर समुद्रमें प्रवेश करती हैं तथापि समुद्रकी तृप्ति होती ही नहीं. यह मनुष्यप्राणी भी धन मिलनेसे तृप्त नहीं होता है. इस तरहके परिणाम दुर्लभ है

सत्पुरुषके मुखमें कठोर वचन, सूर्यमंडलमें अंधकार, तीव्रक्रोधी मनुष्यमें दया, लोभी मनुष्यमें सत्यभाषण, अभिमानी मनुष्यमें परगुणोंका स्तवन, स्त्रीमें मायारहितपना, दुष्टोंमें कृतज्ञता, कपिल, बुद्ध वगैरह आप्ताभासोंके मतमें वस्तुके सत्यस्वरूपका ज्ञान ये जैसे दुर्लभ हैं. वैसा मनुष्यत्वकी प्राप्ति होना दुर्लभ है.

देश, कुल, रूप, आरोग्य, दीर्घायु, बुद्धि, शास्त्रश्रवण, ग्रहण, श्रद्धा, और संयम ये उत्तरोत्तर दुर्लभ हैं

गणी आचार्य उत्तम देशमें जन्म होना दुर्लभ है इस विषयका वर्णन करते हैं—

कर्मभूमिज, भोगभूमिज, अन्तर्द्वीपज और संमूर्च्छिम ऐसे मनुष्योंके चार भेद हैं.

[illegible] पांचभरत क्षेत्र, पांच ऐरावत क्षेत्र और पांच विदेह क्षेत्र ऐसी पंधरा कर्मभूमियां हैं पांच [illegible] क्षेत्र, पांच देवकुरु, पांच उत्तर कुरु, पाच रम्यक क्षेत्र और पांच हैरण्यवत क्षेत्र ऐसी तीस

लवणसमुद्र और कालोदधि समुद्र के मध्यमें छानवें अन्तर्द्वीप हैं. चक्रवर्तीका सैन्य, मूतनेके, और हगनेके स्थान, वीर्य, नाकका मल, कफ, कानका मल, दांतोंका मल इनमें अंगुलका असंख्यात भाग प्रमाण शरीरके धारक सम्मूर्च्छन मनुष्य उत्पन्न होते हैं. भोगभूमि और अन्तर्द्वीपोंको छोड कर्मभूमिमें उत्पत्ति होना दुर्लभ है. कर्मभूमिमें भी बर्बर, चिलातक, पारसीक वगैरे देशोंको छोडकर अंगदेश, बंगदेश, मगध वगैरह देशोंमें उत्पत्ति होना दुर्लभ है उत्तम देशोंकी प्राप्ति होने पर भी चांडाल, धीवर, चमार, ढोर वगैरे नीच कुलोंको छोडकर तप करनेके लिये योग्य अर्थात् मुनिधर्म धारण के योग्य कुलमें, जातिमें, जन्म होना दुर्लभ है.

माताके वंशको जाति कहते हैं. उत्तम कुलकी प्राप्ति होना क्यों कठिन है इसका विवेचन—

उत्तम जाति, कुल, रूप, ऐश्वर्य, ज्ञान, तप, बल इनकी प्राप्ति होनेपर गर्व न करना अन्य लोक भी इन गुणोंसे मेरेसे भी अधिक हैं ऐसा समझकर गर्व रहित होना, दूसरोंकी अवज्ञा न करना, जो गुणोंमें श्रेष्ठ है उनके साथ नम्रताका व्यवहार करना, दूसरोंके पूछने पर भी अन्य दोषोंका कथन न करना, अपने गुणोंकी स्तुति न करना इत्यादि परिणामोंसे उच्च गोत्रकर्मका बंध होता है जिससे मनुष्य उच्च कुलमें उत्पन्न होता है.

परंतु मूर्खबुद्धिका मनुष्य उपर्युक्त परिणामोंका स्वीकार नहीं करता है जो विपरीत परिणाम हैं. उनमें वह प्रवृत्ति करता है. जिससे उसको नीचगोत्रका बंध होता है. ऐसे विपरीत परिणाम होनेसे पूज्य-उच्चकुलकी प्राप्ति नहीं होती हैं. इसलिये उच्च कुल दुर्लभ है अन्य ग्रंथोंमें इस प्रकार वर्णन है—

जो पुरुष जाति, कुल, रूप, ऐश्वर्य, आज्ञा, शरीरबल अथवा तप इत्यादिकी प्राप्ति होनेसे उन्मत्त होकर दूसरों की निंदा करते हैं अथवा अपनी प्रशंसा करते हैं. दूसरोंकी अवज्ञा, अनादर और अशुभ नामकर्मका बंध कर लेते हैं जिससे इस संसारमें उनको नीच कुलादिकमें जन्म धारण कर प्रतिसमय निंदा, अपमान, वगैरह दुःख भोगने पडते हैं क्योंकि उसने पूर्वजन्ममें अत्यंत अभिमान धारण किया था.

परंतु जो पुरुष कुल, जाति वगैरहकी उत्तमता प्राप्त करके भी दूसरोंको अपनेसे भी उन्होंने विशिष्ट समझता है, जो किसी का अपमान, अवज्ञा नहीं करता है, जो बुद्धिमान् को देखकर नम्र होता है, पूछने पर भी जो दूसरोंके दोषोंका वर्णन नहीं करता है. अपनेमें गुण रहते हुए भी गर्वरहित होकर उनका कथन करता नहीं वह पुण्यपुरुष उच्चगोत्र शुभनामकर्म इनका तीव्र बंधकर इस संसारमें सर्व लोकोंका प्यारा बनता है.

उच्च कुलादिक जैसे दुर्लभ है वैसी नीरोगता अर्थात् रोगरहितदेह प्राप्त होना भी दुर्लभ है.

प्राणिओंको बाधना, ताडना, मारना, जलाना अन्न पानी न देना इत्यादि कार्यसे असातावेदनीय कर्मका तीव्र बंध होता है. इस विषयमें ग्रथांतरमें ऐसा विवेचन आया है—

जो मूर्ख मनुष्य दयाका त्यागकर तीव्र संक्लेश परिणामी होकर अन्य प्राणीको बांधना, तोडना, पीटना प्राण लेना, खानेके और पीनेके पदार्थोंसे वंचित रखना ऐसे ही कार्य हमेशा करता है. ऐसे कार्यमें ही अपनेको सुखी मानकर जो नीच पुरुष ऐसे ही कार्य हमेशा करता है. ऐसे कार्य करते समय जिसके मनमें पश्चात्ताप होता नहीं उसको निरंतर असातावेदनीय कर्मका बंध होता है जिससे उसका देह हमेशा रोगपीडित ही रहता है. तब उसकी बुद्धि व क्रियाए नष्ट होती है वह पुरुष अपने हितका उद्योग कुछ भी नहीं कर सकता है.

इस विषयमें ग्रंथांतरमें ऐसे उल्लेख मिलते हैं—

वह प्राणी यद्यपि जीता है तो भी रोगरूपी महावज्रसे उसको सदा भयकी प्राप्ति होती है. जैसे आका-शसे अकस्मात् वज्रपात होता है वैसे अकस्मात् रोग आकर मनुष्यको पकडता है जिससे उसका देह नष्ट होजाता है.

जबतक देह रोगसे पीडित हुआ नहीं तबतक ही देहमें सामर्थ्य, आयुष्य, सौंदर्य रहते है. जबतक हवा-का धक्का फलको नहीं लगता है तबतक वह डंटलसे संलग्न रहता है वैसेही देहमें रोगका अड्डा जम जानेपर उसके रूपादिक सब गुण वहांसे प्रयाण करते हैं जैसा अग्नि जब घरको चारो ओरसे लगनेपर समर्थ पुरुष भी उस-मेंसे अपनी अमूल्य वस्तुओंका रक्षण नहीं कर सकता है वैसे रोगसे देह पीडित होनेपर अपना हित सुखमे करनेमें यह जीव असमर्थ होता है

जो प्राणी हमेशा परजीवोंका घात करके उनके प्रियजीवित का नाश करता है वह प्राय' अल्पायुषी ही होता है. आयुष्यका नाश होनेके बहुत निमित्त हैं—

पानी, अग्नि, वायु, सर्प, विच्छु, रोग, श्वासोच्छ्वास का रुक जाना. आहार न मिलना, और वेदना इत्यादिकोंसे आयुका क्षय होता है. इसवास्ते मनुष्यजन्म प्राप्त होनेपर भी दीर्घायुष्य की प्राप्ति होना सुलभ नहीं है.

यद्यपि आयु शब्द सामान्यका वाचक है तथापि यहां दीर्घायुष्यका वाचक माना है अन्यथा आयुष्य मात्र तो संसारी जीवोंको सुलभ है ही.

देश, कुल, जाति, नीरोगता वगैरह की प्राप्ति होनेपर भी बुद्धिका लाभ होना बडा कठिण है. बुद्धिका अर्थ यहांपर परलोक की प्राप्ति करा देनेवाली बुद्धि ऐसा है. अर्थात् परलोकमें इस आत्माकी हित करनेवाली बुद्धि दुर्लभ है. सामान्य ज्ञान प्राप्त होना कुछ कठिन नहीं है. जैसे मेघपटलसे आच्छादित होनेपर सूर्यका प्रकाश भूतलपर नहीं आता है. वैसे ज्ञानावरणीय कर्मके उदयसे आत्माकी ज्ञानशक्ति आच्छादित होती है. मिथ्यात्व कर्मका उदय होनेसे ज्ञानमें विपरीतपना होता है. अर्थात् पदार्थका सच्चा स्वरूप जाननेमें असमर्थ होता है. उसका विपरीत स्वरूप समझ लेता है.

आत्मा नामक कोइ पदार्थ ही नहीं है. अतः वह शुभाशुभ कर्मका कर्ता है ऐसा मानना निर्मूल है शुभाशुभ कर्मसे सुख और दु खरूपी फल उत्पन्न होता है. और यह आत्मा उसका अनुभव लेनेमें लीन होता है. यह कहना या मानना निःसार है. आत्मा पाप या पुण्य कर्मके वश होकर परलोककी प्राप्ति कर लेता है यह वचन भी मिथ्या है. इस विषयमें अन्यत्र ऐसा कहा है—परलोक नहीं है. आत्मा और पाप पुण्य नहीं है. धर्म और अधर्म नामकी चीज भी नहीं है. क्या किसीने स्वर्ग देखा है ? अथवा भयंकर दुःख देनेवाले नारकियोंके निवासस्थल भी देखे हैं ? कर्म बंध, और मोक्ष क्या चीज है ? अर्थात् कुछ भी नहीं है बंध और मोक्ष न होने से तपश्चरणादिक करना व्यर्थ है. प्राप्त हुए सुंदर स्त्री वगैरह पुरुषोंका यथेच्छ सेवन करना चाहिए क्योंकि प्रत्यक्ष को छोडकर अप्रत्यक्ष चीजोंकी अभिलाषा करना बुद्धिमानका कर्तव्य नहीं है.

इस विषयमें कोई विद्वान ऐसा कहते हैं—सोलह वर्ष की स्त्री और वीस वर्षका जवान पुरुष इनका हाव भावपूर्वक कटाक्षपात, हास्यमिश्रित भाषण और रतिक्रीडा यही स्वर्ग हैं इससे और स्वर्ग नामकी चीज ही नहीं हैं

यह स्त्री मकरध्वजकी जयपताका है, इससे संपूर्ण पदार्थोंकी संपत्ति प्राप्त होती है. स्वर्ग और मोक्षकी इच्छासे जो दुर्बुद्धि लोक इस स्त्रीका त्याग कर वनमें प्रयाण करते हैं वे स्त्रीका त्याग करनेके अपराधसे दंडित कर दिये जाते हैं कितनोंका मुडन किया जाता है कोइयोंको रक्तवस्त्र पहराया जाता है, कोइ जटायुक्त और कोइ

कापालिक किये जाते हैं. अर्थात् हाथ में कपालपात्र लेकर भिक्षार्थ भ्रमण करने लगते हैं. अर्थात् स्त्रीका त्याग कर जो वनमें जाते हैं उनकी ऐसी दुर्दशा होती हैं. और जो उसकी आज्ञा शिरोधार्य समझकर प्रवृत्ति रखते हैं उनको यहां ही स्वर्ग और मोक्षका सुख मिलता है.

और भी इस विषयमें कोई विद्वान् ऐसा कहते हैं—

पानीका बबूला जैसा क्षणके बाद पूर्ण नष्ट होता है. जीव भी देहका नाश होनेपर विनष्ट होते हैं. परलोकको प्रयाण करनेवाला आत्माही नहीं है तो परलोककी सिद्धि कैसी होगी ? अर्थात् जीवनामक पदार्थ नहीं है. इस लिये परलोकका भी अभाव है. ऐसे और इसके सदृश और भी विचार बुद्धीमें दर्शनमोहनीय कर्मके उदयसे उत्पन्न होजाते हैं. जीवोंमें बुद्धि तो होती है. परंतु उसने कुमार्गका आश्रय लिया है. जीवोंको यथार्थ रत्नत्रयमार्ग दिखलाने वाले सद्गुरुओंका संसर्ग मिलना बडा ही कठिण हो रहा है.

यतिजन अर्थात् सद्गुरु यथार्थ ज्ञानरूपी नेत्रके धारक हैं. संपूर्ण प्राणिओंमें वे दया करते हैं वे लाभ की, सत्कारपुरस्कार की अपेक्षा नहीं करते हैं. चतुर्गतिओंमें संसारीजन हजारों यातनायें भोग रहे हैं यह देखकर उनके अंतःकरणसे दयाका प्रवाह बहता है. " अहो ये अज्ञजन मिथ्यादर्शनादि अशुभ परिणामोंसे अशुभगतिको उत्पन्न करनेवाले कर्मोंका बंध कर रहे हैं इन कर्मोंसे छूटनेका उपाय ये लोक जानते नहीं है. इससे ही ये दीन प्राणी अपार दुःखरूपी समुद्रमें प्रवेश कर दुःख भोग रहे हैं" ऐसा विचार सद्गुरु मनमें करते हैं. ऐसे सद्गुरुका संसर्ग होना दुर्लभ है.

दर्शनमोहनीय कर्म और ज्ञानावरणीय कर्मका उदय होनेसे लोक यतीके गुणोंको जानते नहीं और उनके ऊपर श्रद्धान भी करते नहीं. इसी लिये उनके पास वे जाते नहीं जबतक सद्गुणोंका स्वरूप नहीं जाना जाता है तबतक उसका स्वीकार करनेकी प्रवृत्ति लोकोंमें नहीं दीखती है. चारित्रमोहनीय कर्मके उदयसे प्राणीकी हिंसा लोक स्वयं करते हैं, करवाते हैं और अनुमोदन देते हैं. हिंसादिक कार्योंको करनेवाले लोकोंमें प्रीति रखते हैं. जो हिंसादि अकार्योंको नहीं करने देते हैं उनमें लोक प्रेम करते नहीं. जब मनमें अहिंसादिक गुणयुक्तोंपर प्रेमही नहीं तो उनमें संसर्ग और उनकी सेवा कैसी होगी ?

यह साधुसेवा संसारका नाश करती है, क्रोधादि अशुभपरिणामोंका उपशम करके ज्ञानको बढाती है साधुसेवासे पुण्य और यश बढते हैं.

सत्पुरुषोंका एक वार दर्शन भी हुआ तो वह भी संसारका नाश करनेमें कारण होता है. तो उनकी सेवा करनेकी योग्यता मिलनेपर यदि हमने उनकी सेवा की तो उससे हमारे ससारका नाश होनेमें क्या देर लगेगी ?

यदि सज्जनोंकी सेवा हम नहीं करेंगे तो हमको ज्ञानकी प्राप्ति नही होगी. ज्ञानके विना हमको हित करनेवाले देवपूजा, स्वाध्याय वगैरह कर्मोंका स्वरूप ज्ञात नहीं होता है. अतः मोक्षकी प्राप्ति होती नही.

साधुओंकी उपासना करनेसे यदि परम्परासे भी मोक्षकी प्राप्ति होती है तो साधुओंकी सेवा करनेवाले मनुष्योंकी क्या हानि और श्रम होगा ? अर्थात् मोक्षप्राप्ति के समान जगतमें दूसरा अनुपम लाभ है ही नही अतः मनुष्यने साधुओंकी सेवा श्रमकी परवा न कर करनी चाहिए.

मोक्षप्राप्तिके इच्छुक विद्वान लोग अवश्य साधूका आश्रय करें क्योंकि साधु पुरुष आश्रितजनोंको आनन्दसे अक्षय मोक्ष अर्पण करते हैं.

अभिमान और मोह दूरकर इह पर लोकमें हितको चाहनेवाले मनुष्य सतत सत्पुरुषकी विनयसे सेवा करें. क्योंकि, जगतमें सत्पुरुष तपरूपी वैभवसे युक्त होते हैं. अर्थात् महातपस्वी जनोंकी सेवा अवश्य करनी चाहिए.

दैवयोगसे मुनि सहवास प्राप्त भी हुआ परन्तु उनसे हमने हितका उपदेश नहीं सुना तो उनके सहवास का फायदा हमने नहीं लिया ऐसा ही समझना चाहिए. यदि हमने खेतमें बीज नहीं बोया और वृष्टि हुई तो उस वृष्टि से कुछ फायदा नहीं है वैसे सत्पुरुषका उपदेश हमने सुना नहीं तो उनका सहवास व्यर्थ ही हुआ ऐसा समझना चाहिए. यतीश्वरके समीप जाकर हम यदि उनका हितोपदेश सुनेंगे तो यतिसमागम सफल हुआ ऐसा समझना चाहिए. इसलिए हितोपदेश सुनना दुर्लभ है ऐसा आचार्य कहते हैं

सत्पुरुषोंका उपदेश सुननेके लिए जाकर भी कोई वहां सोते हैं. अथवा अपने पास बैठे हुए मनुष्यके साथ वार्तालाप करते हैं अथवा उनका वचन सुनते हैं सत्पुरुषके उपदेशके तरफ उनका लक्ष्य नहीं जाता. प्रगट किये धर्मके माहात्म्यपर मोहनीय कर्मके उदयसे उनकी अरुचि हो जाती है.

अथवा मति मंद होनेसे उनके उपदेशका रहस्य नहीं जाननेसे उनमें उसका प्रेम उत्पन्न नहीं होता है प्रेमके विना जनमें सुननेकी उत्कंठा नहीं होती है.

इस विषयमें आचार्य ऐसा कहते हैं—

मोक्षप्राप्तिके उपायका अर्थात् रत्नत्रयका उपदेश देनेवाले आचार्य के वसतिकामें जाकर भी जो प्रमादसे अन्य लोगोंकी वार्ते सुननेमें अपने चित्तको एकाग्र करता है वह मूर्ख मनुष्य सरोवरके पास जाकर भी कीचडमें फंसे हुए मनुष्य के समान समझना चाहिये.

यद्यपि सत्पुरुषके वचन सुनने पर भी उसका अभिप्राय ध्यानमें रखना दुर्लभ है. क्योंकि जीवादि वस्तुओंका स्वरूप सूक्ष्म होनेसे और वह पूर्वकालमें कभी सुननेमें नहीं आनेसे उसका अभिप्राय मनमें समझना कठिन है यद्यपि ज्ञानावरणीय कर्मका क्षयोपशम विशेष होनेसे बुद्धि जीवादिकोंका स्वरूप जानेगी, धर्मका स्वरूप जानेगी तथापि जाने हुए जीवादिके स्वरूपमें और धर्मस्वरूपमें श्रद्धा उत्पन्न होना दुर्लभ है

यह श्रीजिनेश्वरका धर्म अहिंसात्मक है यह सत्यके आधार पर है अर्थात् सत्यपना इसकी नींव है. परधन हरण न करना यह इसका स्वरूप है. नउ प्रकारसे ब्रह्मचर्य द्वारा इसका संरक्षण किया जाता है. संपूर्ण परिग्रहोंपरसे ममत्व दूर करना यह इसका ध्येय है. विनय इसका मूल है. इस धर्मके आचरणसे मनुष्यको सम्यग्ज्ञानकी प्राप्ति होती है. क्षमा, मृदुपना अर्थात् अभिमानका त्याग, निष्कपटपना, संतोष इत्यादि गुण इस धर्मके अलंकार हैं. यह नरकका मार्ग बंद करनेके लिये वज्रार्गला के समान है. पशुगतिरूपीवेलीको काटनेके लिये यह जिनधर्म कुल्हाडीके समान है. दुःखरूपी पर्वतके शिखरोंको विध्वस्त करनेके लिये यह धर्म कठोर वज्रके समान है. मोहरूपी महावृक्षको समूल उपाडनेके लिये यह धर्म जोरदार हवाके समान है. वृद्धावस्थारूप वनकी अग्नीकी ज्वालायें बुझानेके लिये यह वर्षाकालीन वृष्टि करनेवाला मेघ है. मरणरूप हरिणका घात करनेके लिये यह धर्म वाघके तुल्य है. भयंकर रोगसर्पोंको यह गरुडके समान है. संपत्तिरूपी गंगानदीकी उत्पत्तिके लिये यह धर्म हिमपर्वत है अगाध शोकरूपी कीचडको यह सेतू है. यह जैनधर्म सौंदर्यका पिता है. ऐश्वर्यरूप रत्नोंकी यह खान है कुयोनिवनमें भ्रमण करनेवाले प्राणिओंको यह धर्म मुक्तिनगरको लेजानेवाला है. ऐसे जिनधर्मके ऊपर श्रद्धा होना अतिशय दुर्लभ है

दर्शनमोहनीय कर्मके उदयसे लोक इससे मुंह मोडते हैं. दर्शनमोहनीय कर्मका उपशम, क्षय अथवा क्षयोपशम जब होता है तब इस परमहितकारक धर्मपर प्राणी श्रद्धा करने लगते हैं. श्रद्धा न करनेपर भी संयम-चारित्रकी प्राप्ति होना अधिकही कठिन हैं क्योंकि प्रत्याख्यानावरणी कर्म जीवको चारित्रपालन करनेमें प्रतिबंध करता है. इस विषयमें पूर्वाचार्य ऐसा कहते हैं—

मनुष्यको सत्यधर्मका स्वरूप बडे कष्टसे मालुम होता है. ज्ञान होनेपर धर्ममें प्रवृत्ति करना उससे भी अधिक कठिन है जीवादिक तत्त्वोंका स्वरूप जिसने जाना है ऐसे मनुष्यको धर्मका स्वरूप जानकर उसमें स्थिर होना चाहिये और इस धर्मका आचरण करते समय प्रमादको छोड देना चाहिये एक क्षणपर्यंत भी उसका आश्रय नहीं करना चाहिये

पापकार्य करनेकी अपेक्षा धर्माचरण करना अधिक सुलभ हैं. परंतु एक क्षणपर्यंत भी धर्माचरण करना मनुष्यको कठिनसा दीखता है.

इसमें कोइ आश्चर्यकी बात नहीं है. पापकर्मके तीव्र उदयसे मनुष्य मूढ होते हैं. एक तुच्छ कवडीको भी महत्वकी चीज समझकर यह मूढ मानव उसकी प्राप्तिके लिये महान्परिश्रम करता हुआ देखा जाता है.

परंतु तत्त्वज्ञ मनुष्य देव और मनुष्यका ऐश्वर्य देनेमें समर्थ मोक्षका मूल ऐसे सद्धर्म में अपना हृदय स्थिर करता है.

मूढ मनुष्य अहित कार्यमें ही प्रयत्न करता है. और परमहितकर धर्ममें हमेशा आलसी रहता है. यह योग्यही है. यदि मनुष्य ऐसी प्रवृत्ति न करेगा तो उसका संसारमें भ्रमण कैसा होगा?

संयमकी—मुनिधर्मकी भी जो कि परंपरा दुर्लभ है प्राप्ति हुई तो भी अल्पज्ञ गुरुके समीप सल्लेखना धारण करनेवाले मुनिको संसारसे भय उत्पन्न करनेवाला धर्मोपदेश मिलना कठिन है. इस लिये बहुश्रुतज्ञ आचार्यका आश्रय करना ही योग्य है. ऐसा इतना विवेचन करनेका अभिप्राय है.

अल्पज्ञ आचार्यसे क्षपकको उत्तम—भवोद्धारक धर्मोपदेश नहीं मिलनेसें मरणकालमें वह संयमसे भ्रष्ट होता है. तात्पर्य यह है कि दीर्घ कालतक प्राणिसंयम और इंद्रियसंयमका पालन क्षपकने किया था परंतु मरण समयमें उससे वह भ्रष्ट होनेसे वह चारित्राराधानासे रहित हो जाता है. संयमसे भ्रष्ट वह क्यों होता है इस प्रश्नका

मरनेकी अवस्थामें वह दीन पुरुष अपना मुख उघाडकर, नेत्रोंकी टकटकी लगाता हुआ, रोनेसे जिसके नेत्रोंपर सूजन और लालपना आगया है ऐसा होता हुआ अपनी प्राणप्यारीको छोडकर चल बसता है.

स्फटिकमणिओंकी माला जैसा समीपके पदार्थका गुण ग्रहण करती है वैसे स्त्रियोंके शरीर समीपस्थ व्यक्तिके गुणोंका ग्रहण करता है. संध्याकालीन मेघोंकी पंक्ति लालरंगमे मनोहर दीखती है परन्तु उनका यह रंग शीघ्र ही नष्ट होता है वैसे स्त्रियोंका प्रेम उत्पन्न होकर शीघ्रही विलयको प्राप्त होता है अर्थात् आज एक पुरुष पर उनका स्नेह जम जाता है तो कल वे दूसरोंपर प्रेम करेंगी स्त्रीकी प्राप्ति होना भी दुर्लभ होता है. स्त्री, वस्त्र, गंध, माला वगैरह पदार्थ मिलनेपर समर्थ लोक जबरदस्ती से हर लेते हैं इससे मन भय युक्त होता है. अर्थात् ये पदार्थ मेरे को प्राप्त हुए हैं परन्तु कोई इसको ले तो नहीं जायगा ऐसा भय मनमें उत्पन्न होता है. ऐसा भय होनेसे ये पदार्थ आत्माको सुखदायक होते नहीं इनकी प्राप्ति के लिए खेती वगैरह छह कर्म करने पडते हैं. इन षट्कर्मोंसे संपत्तिरूपी फल प्राप्त होगा ही ऐसा नियम नहीं है और इनमें परिश्रम बहुत करना पडता है. इनमें हिंसादिक पापक्रिया करनी पडती है और ये कर्म अन्तमें दुर्गति की प्राप्ति में कारण होते हैं ऐसा उपदेश देकर बहुश्रुतज्ञ आचार्य क्षपकको भोगोंसे विरक्त करते हैं.

शरीरका भी वास्तविक स्वरूप दिखाकर आचार्य विरक्त करते हैं—

यह शरीर अपवित्रताका निधान है अर्थात् इसके संपूर्ण अवयव अपवित्र पदार्थ मे ही बने हैं. यह शरीर आत्माके ऊपर लदा हुवा मानों बोझाही है. इसमें एक भी पदार्थ सारयुक्त नहीं है यह अनेक संकटोंमे घिरा रहता है. रोगरूपी धान्यकी उत्पत्तिका यह स्थान है अर्थात् इसमें अनेक रोग उत्पन्न होते हैं वृद्धावस्थारूपी पिशाचिनीका यह श्मशानगृह है. मान्यकुलमें पैदा हुआ, विशालकीर्तियुक्त, और गुणी ऐसा भी मनुष्य दरिद्री होनेपर इस शरीरका पोषण करनेके लिये नीच कर्म करता है, श्रीमानोंके आगे दौडता है. उनके संदेश एक स्थानमे दुसरोंको पोहोचाता है. और उनका उच्छिष्ट भोजन खाता है. इस विषयमें पूर्वाचार्य ऐसा कहते हैं —

इस शरीरके अंदर, बाहर और मध्यमें भी कुछ भी सारभूत वस्तु नहीं है. जिसको मन स्वीकार करेगा अर्थात् जब हम देहके स्वरूपका मनसे विचार करते हैं तो उसमें कोई सारभूत पदार्थ दीखता नहीं इसवास्ते सारज्ञ विद्वान् तुच्छजनोंने कामपूर्तिके लिये पसंद किये हुए इस देह की इच्छा नहीं करते हैं.

दर्शनमोहनीय कर्मके उदयसे लोक इससे मुंह मोडते हैं. दर्शनमोहनीय कर्मका उपशम, क्षय अथवा क्षयोपशम जब होता है तब इस परमहितकारक धर्मपर प्राणी श्रद्धा करने लगते हैं. श्रद्धा न करनेपर भी संयम-चारित्रकी प्राप्ति होना अधिकही कठिन हैं क्योंकि प्रत्याख्यानावरणी कर्म जीवको चारित्रपालन करनेमें प्रतिबंध करता है. इस विषयमें पूर्वाचार्य ऐसा कहते हैं--

मनुष्यको सत्यधर्मका स्वरूप बडे कष्टसे मालुम होता है. ज्ञान होनेपर धर्ममें प्रवृत्ति करना उससे भी अधिक कठिन है जीवादिक तत्त्वोंका स्वरूप जिसने जाना है ऐसे मनुष्यको धर्मका स्वरूप जानकर उसमें स्थिर होना चाहिये और इस धर्मका आचरण करते समय प्रमादको छोड देना चाहिये एक क्षणपर्यंत भी उसका आश्रय नहीं करना चाहिये

पापकार्य करनेकी अपेक्षा धर्माचरण करना अधिक सुलभ है. परंतु एक क्षणपर्यंत भी धर्माचरण करना मनुष्यको कठिनसा दीखता है.

इसमें कोइ आश्चर्यकी बात नहीं है. पापकर्मके तीव्र उदयसे मनुष्य मूढ होते हैं. एक तुच्छ कवडीको भी महत्वकी चीज समझकर यह मूढ मानव उसकी प्राप्तिके लिये महान्परिश्रम करता हुआ देखा जाता है.

परंतु तत्त्वज्ञ मनुष्य देव और मनुष्यका ऐश्वर्य देनेमे समर्थ मोक्षका मूल ऐसे सद्धर्म में अपना हृदय स्थिर करता है.

मूढ मनुष्य अहित कार्यमें ही प्रयत्न करता है. और परमहितकर धर्ममें हमेशा आलसी रहता है. यह योग्यही है. यदि मनुष्य ऐसी प्रवृत्ति न करेगा तो उसका संसारमें भ्रमण कैसा होगा ?

संयमकी–मुनिधर्मकी भी जो कि परंपरा दुर्लभ है प्राप्ति हुई तो भी अल्पज्ञ गुरुके समीप सल्लेखना धारण करनेवाले मुनिको संसारसे भय उत्पन्न करनेवाला धर्मोपदेश मिलना कठिन है. इस लिये बहुश्रुतज्ञ आचार्यका आश्रय करना ही योग्य है. ऐसा इतना विवेचन करनेका अभिप्राय है.

अल्पज्ञ आचार्यसे क्षपकको उत्तम–भवोद्धारक धर्मोपदेश नहीं मिलनेसें मरणकालमें वह संयमसे भ्रष्ट होता है. तात्पर्य यह है कि दीर्घ कालतक प्राणिसयम और इंद्रियसंयमका पालन क्षपकने किया था परंतु मरण समयमें उससे वह भ्रष्ट होनेसे वह चारित्राराधानासे रहित हो जाता है. संयमसे भ्रष्ट वह क्यों होता है इस प्रश्नका

उत्तर यह है—मनोज्ञ और अमनोज्ञ पदार्थ सर्वत्र और हमेशा रहते हैं और अन्तरंग कारण जो कर्म उसका उदय होनेसे दुर्निवार राग, द्वेप, और मोहकी उत्पत्ति होती है, जिससे वह चारित्र का त्याग कर वैठता है.

जैसे वांसके समुदायमेंसे छोटा वांस कुल्हाडीसे काट सकते हैं परन्तु वह उखाडकर निकालना अतिशय कठिन है. वैसे संयमीका मन जव विपयोंमें आसक्त होता है तो उसमें उसको निकालना दुःसाध्य होता है अर्थात् मनमें उत्पन्न हुए राग द्वेप नष्ट करना कठिण कार्य है. इस विवेचनका यह अभिप्राय है—रागद्वेपोंका पराजय करने की क्षपकने प्रतिज्ञा की थी तथापि शरीरसल्लेखना करनेपर जव वह भूक प्यास वगैरह परीपहोंसे पीडित होता है और उसको सहन करनेका सामर्थ्य कम होता है तव श्रुतज्ञानके प्रति मनकी एकाग्रता नष्ट होती है. श्रुतज्ञानमें एकाग्रता न होने से राग द्वेप उत्पन्न होते हैं और वह क्षपक चारित्राराधनासे च्युत होता है.

ऐसे समयमें यदि बहुश्रुत आचार्यका संगम प्राप्त होगा तो वे रागद्वेपोंकी उत्पत्ति न होगी ऐसा उपदेश देते हैं. शरीर और भोगोंमें वैराग्य उत्पन्न होगा ऐसी कथायें उसको कहते हैं और चारित्राराधनामें उसको स्थिर करते हैं.

भोग और शरीर में वैराग्य उत्पन्न करनेवाली कथा अर्थात् उपदेश इस प्रकार है—

नरकमें नारकिओंको दुःखही दुःख है. सुखका लेश भी वहां नहीं है. तिर्यंच प्राणी, देव और मनुष्य इनको किसी प्रदेशमें किसी कालमें और किसी प्रकारसे थोडासा सुख मिलता है

नाना कुयोनिमें भ्रमण करनेवाले इस जीवने जो अपरिमित दुःख प्राप्त किया है वह इतना अधिक है कि आजतक अनेक शरीर धारण कर इसने जितना सुख प्राप्त किया है उससे वह अनंत गुणित है अर्थात् जितना सुख इस जीवने आजतक भोगा है वह भोगे हुए दुःखका अनंतवा भाग भी होना कठिन है,

इस जन्मसागरमें यह एक जीव सुखके एक भागको कितने दिन भोगेगा. जैस वनमें अतिशय भयाकुल हरिण दुःखोंसे व्याप्त होनेसे सुखका अति अल्पकाल में ही थोडासा अनुभव लेता है

जो सुख अनंतभवमें भ्रमण कर यह प्राणी प्राप्त करता है उसका एक भवमें यह प्राणी कितना हिस्सा प्राप्त कर लेगा यह विचारणीय है. जैसे मेघोंका पानी लवणसमुद्रके पानीसे मिलकर खारा बन जाता है वैसे इस जीवका अत्यल्प सुख दुःखराशीमें मिलकर दुःखरूप ही होजाता है.

इसी संसारमें जिसको लोक सुख यह नाम देते हैं, वास्तविक वह सुख है ही नहीं. वह केवल पूर्वकाल
में उत्पन्न हुए दुःखोंको दूर करनेका इलाज मात्र है. प्रथमतः जो दुःख उत्पन्न होता है उसके इलाजको ही सुख
कहते हैं. यदि प्रथम दुःख नहीं हुआ तो सुख की कल्पना भी उत्पन्न नहीं होगी.

तृष्णाका शमन करनेकेलिये मनुष्य पानी पीता है. और भूख की वेदना नष्ट करनेकेलिये भोजन करता है.

जल, हवा और सूर्यसंतापका निवारण करनेके लिये लोक घरका, गुह्यका आच्छादन करनेके लिये
वस्त्रका, और निद्राका श्रम दूर करनेकेलिये शय्याका आश्रय करते हुए देखे जाते हैं.

रस्तेका श्रम दूर करनेके लिये घोडा, गाडी वगैरह उपाय है. और श्रमसे उत्पन्न हुए स्वेदको हटानेका
जलस्नान करना यह उपाय हैं. अथवा एकस्थान में स्वस्थ बैठना यह श्रम दूर करनेका उपाय है दुर्गंधका नाश
करनेके लिये सुगंधि पदार्थोंका सेवन करना यह उपाय माना जाता है शरीरकी कुरूपता दूर करने के लिये अलंका-
रोंको धारण करना यह उपाय हैं. अरतिको हटानेकेलिये कलाओंका अभ्यास करना यह सर्व प्रतिकाररूप होनेसे
इसको ही लोक सुख समझते हैं. जैसे रोगसे पीडित मनुष्य रोगजन्य दुःखका प्रतिकार करनेकेलिये ओषध ग्रहण
करता है. देवोंके और मनुष्योंके भोग जिनको वे सुख रूप समझते हैं वे सब दुःखका प्रतिकार करनेमें केवल नि-
मित्तमात्र ही हैं पित्तप्रकोपसे जिसके सर्व अंगमें दाह हो रहा है वह मनुष्य शीतपदार्थोंका सेवन करता है
उनको यदि वह अज्ञानी भोग यह नाम देगा तो वह अन्नादिक पदार्थोंको भी भोग नाम देगा

इस जगतमें पानी वगैरह पदार्थ सर्वथा सुख ही देते हैं ऐसी कल्पना करना भी भूलसे खाली नहीं है.
इसालिये वे पदार्थ दुःखका प्रतीकार करनेवाले हैं इतना ही समझना चाहिये. उसमें भोगसंज्ञा करना योग्य नहीं
हैं. जो अन्न भूखसे पीडित मनुष्यको सुखका कारण होता है वही तृप्तमनुष्य को विपसमान हो जाता हैं. उष्ण-
तासे पीडित हुआ मनुष्य जिन चीजोंको चाहता हैं वे चीजें शीतकालमें दुःखदायक होती है. इस जीवको चक्रवर्ती
के सुखसे तृप्ति नहीं होती है चक्रवर्ती अपने चक्ररत्नके प्रभावसे देव मनुष्य और विद्याधरोंको जीतते हैं. उनके
पास क्षयरहित नउ निधि रहते हैं. वे चौदह रत्नोंके स्वामी होकर दस प्रकार के भोगोंका अनुभव लेते हैं तो भी
उनसे उनका मन तृप्त होता नहीं.

देव भी देवांगनाओंसे प्राप्त होनेवाले विपयसुखसे तृप्त होते नहीं है देवोंका आयुष्य अनेक सागरोंका

रहता है. वे आमरण तरुण ही होते हैं. वे हमेशा देवांगनारूपी लतासमूहसे घिरे रहते हैं तो भी उनको इनसे उत्पन्न होनेवाले सुखसे तृप्त होती नहीं.

देवांगनारूपी लतावनकी आचार्य इस प्रकार निरूपणा करते हैं—

स्वाभाविक अर्थात् जन्मसे ही साथ उत्पन्न हुये ऐसे दिव्य अलंकार, पुष्पमाला, दिव्यवस्त्र, दिव्य ऐश्वर्य एतद्रूप स्कंधसे यह देवीलतावन सुंदर दीखता है. मन और नेत्रोंसे आल्हाद देनेवाले सौंदर्यपुष्पोंसे यह देवीलतावन पुष्पित है.

इन लताओंको विलास रूपी मनोहरता आती है. सुकुमारतारूपी नवीन कोमल अंकुर इनकी शोभा वढाते हैं ये लतायें अपने शरीरके सुगंधसे दिंगगनाओंका मुख सुगंधित करती हैं. इनका अधरोष्ठपल्लव मुंगाके समान मनको लुब्ध बनाता है. ये लतायें कठिन, उन्नत अर्थात पुष्ट और गोल ऐसे स्तनरूपी फलोंसे कमनीय दीखती हैं मदनरूप दाक्षिण वायुके झकोरोंसे ये डुलती हैं, सुंदर बाहुरूपी सुंदर शाखाओंसे मनोहर दीखती हैं चमकीले सुवर्ण के कमरपट्टारूपीं तटसे युक्त, कामजलसे भरा हुआ, ऐसे विशाल जघन रूपी सरोवरसे ये सोहती हैं. शब्द करनेवाले नूपुररूपी भ्रमरोंसे कलकल शब्द करने वाली ऐसी देवांगनारूप लताओंसे घिरे होते हुए भी देव तृप्त नही होते हैं. और भी अनेक भोग्य पदार्थोंसे उनका मन तृप्त होता नहीं, यदि देवोंके मन इतनी सुखसामग्री मिलनेपर भी अतृप्त ही रहता है, तो मनुष्यका मन कैसा तृप्त होगा.

तीव्रतर पुरुषवेदका जब उदय होता है तब वह अग्नीके समान मनुष्यके मनको जलाता है ऐसे समय स्त्रीसंभोगरूपी औषधसे भी उस मनकी जलन शांत नहीं होती है. स्त्रीसंभोगसे कामाग्नि अधिक ही प्रदीप्त होती है. रूप, तारुण्य, विलास, चतुरता, सौभाग्यादिकसे एकसे दूसरी अधिक, दूसरीसे तीसरी अधिक ऐसी उत्तरोत्तर अधिक २ सुदरी स्त्रियां नजरमें आ जानेसे उनके संगमकी मनमें अभिलाषा बढती है जिससे कामवेदना पुरुषको अधिक व्याकुल करती है.

कोइ स्त्रिया अपने पतिका त्याग करती हैं, अथवा मर जाती हैं अथवा बलवान पुरुष उनको हर कर-ले जाते हैं. अथवा स्वयं यमके पाससे जकडा हुआ इच्छा न होते हुए भी स्त्रीको छोडकर यममंदिरको जाता है.

मरनेकी अवस्थामें वह दीन पुरुष अपना मुख उघाडकर, नेत्रोंकी टकटकी लगाता हुआ, रोनेसे जिसके नेत्रोंपर सूजन और लालपना आगया है ऐसा होता हुआ अपनी प्राणप्यारीको छोडकर चल वसता है.

स्फटिकमणिओंकी माला जैसा समीपके पदार्थका गुण ग्रहण करती है वैसे स्त्रियोंके शरीर समीपस्थ व्यक्तिके गुणोंका ग्रहण करता है. संध्याकालीन मेघोंकी पंक्ति लालरंगसे मनोहर दीखती है परन्तु उनका यह रंग शीघ्र ही नष्ट होता है. वैसे स्त्रियोंका प्रेम उत्पन्न होकर शीघ्रही विलयको प्राप्त होता है अर्थात् आज एक पुरुष पर उनका स्नेह जम जाता है तो कल वे दूसरोंपर प्रेम करेंगी स्त्रीकी प्राप्ति होना भी दुर्लभ होता है. स्त्री, वस्त्र, गंध, माला वगैरह पदार्थ मिलनेपर समर्थ लोक जबरदस्ती से हर लेते हैं इससे मन भय युक्त होता है. अर्थात् ये पदार्थ मेरे को प्राप्त हुए हैं परन्तु कोई इनको ले तो नहीं जायगा ऐसा भय मनमें उत्पन्न होता है. ऐसा भय होनेसे ये पदार्थ आत्माको सुखदायक होते नहीं इनकी प्राप्ति के लिए खेती वगैरह छह कर्म करने पडते हैं. इन षट्कर्मोंसे संपत्तिरूपी फल प्राप्त होगा ही ऐसा नियम नहीं है और इनमें परिश्रम बहुत करना पडता है. इनमें हिंसादिक पापक्रिया करनी पडती है और ये कर्म अन्तमें दुर्गति की प्राप्ति में कारण होते हैं ऐसा उपदेश देकर बहुश्रुतज्ञ आचार्य क्षपकको भोगोंसे विरक्त करते हैं.

शरीरका भी वास्तविक स्वरूप दिखाकर आचार्य विरक्त करते हैं—

यह शरीर अपवित्रताका निधान है अर्थात् इसके संपूर्ण अवयव अपवित्र पदार्थसे ही बने हैं. यह शरीर आत्माके ऊपर लदा हुवा मानो बोझाही है. इसमें एक भी पदार्थ सारयुक्त नहीं है यह अनेक संकटोंसे घिरा रहता है. रोगरूपी धान्यकी उत्पत्तिका यह स्थान है अर्थात् इसमें अनेक रोग उत्पन्न होते हैं वृद्धावस्थारूपी पिशाचिनीका यह श्मशानगृह है. मान्यकुलमें पैदा हुआ, विशालकीर्तियुक्त, और गुणी ऐसा भी मनुष्य दरिद्री होनेपर इस शरीरका पोषण करनेके लिये नीच कर्म करता है. श्रीमानोंके आगे दौडता है. उनके संदेश एक स्थानसे दूसरोंको पोहोचाता है. और उनका उच्छिष्ट भोजन खाता है. इस विषयमें पूर्वाचार्य ऐसा कहते हैं—

इस शरीरके अंदर, बाहर और मध्यमें भी कुछ भी सारभूत वस्तु नहीं है. जिसको मन स्वीकार करेगा अर्थात् जब हम देहके स्वरूपका मनसे विचार करते हैं तो उसमें कोई सारभूत पदार्थ दीखता नहीं इसवास्ते सारज्ञ विद्वान् तुच्छजनोंने कामपूर्तिके लिये पसंद किये हुए इस देह की इच्छा नहीं करते हैं.

इस देहमें वायुका प्रकोप होनेसे कोइ रोग उत्पन्न होते हैं कोइ पित्त और कफके प्रकोपसे उत्पन्न होते हैं. रोगोंके उत्पत्तिका अभ्यंतर कारण पाप है और बहिरंग कारण वातादिकोंका प्रकोप होना यह है. इन रोगोंसे यह देह पीडित होता है. दुःखोंको कारणभूत यह देह नाशवंत है ऐसा समझकर हे आत्मन् अर्थात् हे क्षपक! तूं अनेक प्रकारसे धर्मसाधन कर यह देह रक्त और वीर्यके सयोगसे उत्पन्न होता है. शिथिल हड्डिओंसे—हड्डिरूप खंबोंसे इस देहकी रचना हुई है स्नायुओंसे यह सर्व तरफसे जकडा हुआ है. शिराओंसे वेष्टित है. मांस, रक्तरूपी पानी और कीचडसे यह लिपा गया है इस देहमें रोगोंने निवास किया है. ऐसे शरीरको कोन स्पर्श करेगा.

इस तरह शरीरनिर्वेजनी कथा कह कर आचार्य क्षपकको चारित्रमें स्थिर करते हैं.

---

गीदत्थपादमूले होंति गुणा एवमादिया बहुगा ॥
ण य होइ सकिलेसो ण चावि उप्पज्जदि विवत्ती ॥ ४४७ ॥

विजयोदया—गीदत्थपादमूले गृहीतार्थस्य बहुश्रुतस्य पादमूले । होंति बहुगा गुणा गीदत्थो पुण खवगस्स इत्येवमादिसूत्रपचकनिर्दिष्ट' । ण य होइ सकिलेसो नैव भवति संक्लेश' । ण वा पि उप्पज्जइ विवत्ती न वोत्पद्यते विपद्रत्नत्रयस्य ।। तस्मादाधारवानाचार्य' उपाश्रयणीय' इत्युपसहार । इति आधारवं ॥

मूलारा—विवत्ती रत्नत्रयविनाशः । आधारवान् ॥

अर्थ—जो आचार्य सूत्रार्थज्ञ है उसके चरणके समीप जो क्षपक समाध्यर्थ रहेगा उसको उपर्युक्त गुणोंकी प्राप्ति होती हैं. उसको संक्लेश परिणाम नहीं होंगे और रत्नत्रयमें कुछ बाधा भी उपस्थित नहीं होगी इस लिये आधारगुणयुक्त आचार्यका आश्रय लेनाही क्षपकके लिये योग्य है. इस प्रकार आधारवत्व गुणका वर्णन हुआ

---

व्यवहारवत्त्वनिरूपणायोत्तरगाथा—

पंचविहं ववहारं जो जाणइ तच्चदो सवित्थारं ॥
बहुसो य दिट्ठकयपट्ठवणो ववहारवं होइ ॥ ४४८ ॥

जानाति व्यवहारं यः पंचभेदं सविस्तरम् ॥
दत्तालोकितशुद्धिश्च व्यवहारी स भण्यते ॥ ४६० ॥

विजयोदया—पंचविहं ववहारं पंचप्रकारं प्रायश्चित्तं । जो जाणदि तच्चदो सवित्थारं यो जानाति तत्त्वत सविस्तरं । बहुसो य दिठ्ठकदपठ्ठवणो बहुशश्च दृष्टकृतप्रस्थापन । आचार्याणां प्रायश्चित्तदानं दृष्टं, स्वयं चान्येषां दत्त-प्रायश्चित्त । ववहारव होदि व्यवहारवान् भवति । पूर्वार्द्धेन प्रायश्चित्तज्ञातता दर्शिता, कर्मदर्शनं कर्माभ्यासश्च प्रख्यापितः । अशास्त्रज्ञो यत्किंचिद्दादात्यात्मनोऽभिलषित । न तेन, शुद्ध्यति, शास्त्रज्ञोऽप्यदृष्टकर्मा, सुविषादमेति । ततो ज्ञान कर्मदर्शनं, कर्माभ्यास इति त्रयो गुणा· यस्य स व्यवहारवानित्युच्यते ॥

व्यवहारवत्त्वं गाथासप्तकेन वक्तुकाम प्रथमं प्रायश्चित्तज्ञानकर्मदर्शनकर्माभ्यासलक्षणगुणत्रयवन्तं व्यवहार-वन्तं निर्दिशति—

मूलारा—ववहारं प्रायश्चित्तं । दिठ्ठकदपठ्ठवणो दृष्टमाचार्यैः क्रियमाणमवधारितं । कृतमात्मना, स्वस्य परस्य वा प्रयुक्तं प्रस्थापनं प्रायश्चित्तदानं येन स दृष्टकृतप्रस्थापनः । अशास्त्रज्ञो हि यत्किंचन प्रायश्चित्तं ददाति न च तेन परः शुद्ध्यति । शास्त्रज्ञोऽप्यदृष्टकर्मा कर्मसु विषादमेति ॥

अर्थ—पांच प्रकारके प्रायश्चित्तोंको जो उनके स्वरूपसहित सविस्तर जानते हैं. जिन्होंने प्रायश्चित्त देते. हुए अन्य आचार्योंको देखा है और स्वयं भी जिन्होंने दिया है ऐसे आचार्यको व्यवहारवान् आचार्य कहते हैं इस गाथाके पूर्वार्द्धमें आचार्यकी प्रायश्चित्तज्ञता कही है और उत्तरार्धमें प्रायश्चित्त देते हुए देखना, प्रायश्चित्त देनेका अभ्यास करना इन गुणोंका उल्लेख किया है प्रायश्चित्तशास्त्रका ज्ञान यदि न हो तो जो मनमें आया सो प्राय-श्चित्त देगा अतः आचार्य प्रायश्चित्तज्ञ ही होना चाहिए. चाहे जो प्रायश्चित्त देनेसे अपराधकी शुद्धि नहीं होती है प्रायश्चित्तशास्त्रका जानकार होते हुए भी यदि प्रायश्चित्त देते हुए किसीको नहीं देखनेसे प्रायश्चित्त देते समय घबडाहट पैदा होती है. इसलिए, प्रायश्चित्तका ज्ञान, प्रायश्चित्तदानदर्शन और प्रायश्चित्त देने का अभ्यास ये तीन गुण जिसमें है ऐसे आचार्य को व्यवहारवान आचार्य कहते हैं

---

क· पंचविधो व्यवहार', को वा विस्तर इत्याशंकायां तदुभयं निरूपयति—

आगमसुद आणाधारणा य जीदेहिं हुंति ववहारा ॥
एदेसिं सवित्थारा परूवणा सुत्तणिद्दिट्ठा ॥ ४४९ ॥

व्यवहारो मतो जीदश्रुतज्ञागमधारणा ॥
एतेषां सूत्रनिर्दिष्टा ज्ञेया विस्तरवर्णना ॥ ४६१ ॥

वियोदया—आगमसुद आणाधारणा य जीदेहिं हुंति ववहारा आगम., श्रुतं, आज्ञा, धारणा जीद इति व्यवहाराः पच। एदेसिं एतेषा आगमादीना। परूवणा कीदशी ? सवित्थारा विस्तारसहिता। सुत्तणिदिट्ठा सूत्रेषु चिरंतनेषु निर्दिष्टा । प्रायश्चित्तस्य सर्वजनानामग्रतोऽकथनीयत्वाच्छास्त्रातरे च निर्दिष्टत्वादिह नोच्यते। उक्त च—

सव्वेण वि जिणवयणं सोदव्वं सद्धिदेण पुरिसेण ॥
छेदसुदस्स हु अत्थो ण होदि सव्वेण णादव्वो ॥ इति ॥

पंचविधत्वं व्याचष्टे—

मूलारा—आगम एकादशागोक्तं प्रायश्चित्तं। सुद चतुर्दशपूर्वोक्तं। आणा स्थानातरस्थितेन अन्याचार्येण स्थानातरस्थितेन अन्याचार्येणा लोचितस्य स्वगुरुदोषस्य ज्येष्ठशिष्यस्य हस्ते प्रेषितं। धारणा एकाकी जंघावलपरिहीणः संजातदोषस्तत्रैव स्थितः पूर्वावधारितं प्रायश्चित्तं यत्करोति। जीदः ह्रासप्रतिपुरुषजातस्वरूपमपेक्ष्य यदुक्तं साम्प्रतिकाचार्य शास्त्रोक्तं जीद इत्यन्ये। वित्थारा विस्तारात्। विस्तरमाश्रित्य। परूवणा निर्णयः। सुत्तणिदिट्ठा सूत्रेषु चिरतनेषु निरूपिता बोद्धव्या।

अत्र तु नोक्ता प्रायश्चित्तस्य सर्वजनानामग्रतोऽकथनीयत्वात् ॥ उक्तं च—

सव्वेण वि जिणवयणं सोदव्वं सद्धिदेण पुरिसेण ॥
छेदसुदस्स दु अत्थो ण होदि सव्वेण सोदव्वो ॥

पांच प्रकारके व्यवहार कोनसे और उनका विस्तार कोनसा है इस प्रश्नका उत्तर आचार्य कहते हैं—

अर्थ—आगम, श्रुत, आज्ञा, धारणा और जीद ऐसे प्रायश्चित्त के पांच भेद हैं इनका सविस्तर वर्णन प्राचीन आचार्योंने सूत्रग्रंथोंमें सविस्तर किया है प्रायश्चित्तका वर्णन सर्व लोगोंके सामने करना योग्य नहीं है. अन्य शास्त्रातरमें इसका खुलासा किया है अतः यहां हम उसका निरूपण नहीं करते हैं.

अन्यत्र प्रायश्चित्त के विषयमें ऐसा उल्लेख मिलता है—

श्रद्धावान सर्व पुरुष जिनवचन सुन सकते हैं. परन्तु प्रायश्चित्तशास्त्रका अर्थ सर्व लोगोंको जानने का अधिकार नहीं है.

व्यवहारवानसौ परालोचितापराधस्य कथं प्रायश्चित्तं ददातीत्याशंकायां प्रायश्चित्तदानक्रमनिरूपणाय गाथाद्वयम्—

दव्वं खेत्तं कालं भावं करणपरिणाममुच्छाहं ॥
संघदणं परियायं आगमपुरिसं च विण्णाय ॥ ४५० ॥

द्रव्यं क्षेत्रं परिज्ञाय कालं भावकृतोद्यमम् ॥
सम्यक्संहननमुत्साहं पर्यायं पुरुषं श्रुतम् ॥ ४६२ ॥

विजयोदया—दव्वं खेत्तं कालं भावं करणपरिणाममुच्छाहं द्रव्यमित्यादीना विज्ञायेत्यनेन संवध.। तत्र द्रव्यं त्रिविधं सचित्तमचित्तं मिश्रमिति। पृथिवी, आपस्तेजो वायु', प्रत्येककाय', अनंतकाया , त्रसाश्चेति सचित्तद्रव्यमित्युच्यते॥ तृणफलकादिकं जीवैरनुन्मिश्रं अचित्त। ससक्त उपकरण मिश्र। एव त्रिविधा द्रव्यप्रतिसेवना। वर्षासु क्रोशार्द्धगमनं अर्धयोजनं वा। ततोऽधिकक्षेत्रगमनं क्षेत्रप्रतिसेवना ॥ अथवा प्रतिपिद्धक्षेत्रगमनं, विरुद्धराज्यगमनं, छिन्नाध्वगमनं, ततो रक्षणीया-गमनं। तस्यार्द्धो यदातिक्रात.। उन्मार्गेण वा गमनं। अत पुरप्रवेश। अननुज्ञातगृहभूमिगमनं। इत्यादिना क्षेत्रप्रतिसेवा॥ आवश्यककालादन्यस्मिन्काले आवश्यककरणं। वर्षावग्रहातिक्रम । इत्यादिका कालप्रतिसेवना॥ दर्प , प्रमाद', अनाभोग भय, प्रदोपः इत्यादिकेपु परिणामेपु प्रवृत्तिर्भावसेवा॥ एवमपराधनिदान ज्ञात्वा प्रायश्चित्तं प्रकृतेर्द्रव्यादिक ज्ञात्वा रसवहुलं, धान्यवहुल, शाकवहुलं यवागूशाकमात्र वा पानकमेव वेत्याहारे द्रव्यपरिज्ञान ॥ प्रायश्चित्तमाचरत अनूपजागलसाधार-णक्षेत्रपरिज्ञान । घर्मशीतसाधारणकालज्ञान । क्षमामार्दवार्जवसतोपकादिक भाव । क्रोधादिकं वा करणपरिणामं । प्रायश्चित्तक्रियाया परिणामं । सहवासार्थं। किमय प्रायश्चित्ते प्रवृत्त उत यशोर्थं, लाभार्थमुत कर्मनिर्जरार्थं इति ॥ उच्छाह उत्साह। सघदणं शरीरवल। परियायं प्रव्रज्याकालं। आगम। अल्प श्रुतमस्य वहु वेति। पुरिसं जातादरो भयात-रग इत्येवमादिक विकल्प च ज्ञात्वा ॥

प्रायश्चित्तदानक्रमं गाथाद्वयेनाह—

मूलारा— दव्वं सचित्त पृथिवीकायिकादिकं। अचित्तं तृणफलकादिकं। मिश्रं संसक्तमुपकरणं । त्रिविधा द्रव्यप्रतिसेवना॥ खेत्तं वर्षासु साधूना क्रोशं द्विक्रोशं वा गमनं इष्टं । ततोऽधिकक्षेत्रगमनं क्षेत्रप्रतिसेवना। अथवा निपि-द्धक्षेत्रं विरुद्धराज्यछिद्राद्युन्मार्गान्त पुराननुज्ञातगृहभूमिद्रोण्यादिगमनं क्षेत्रप्रतिसेवना । कालं आवश्यककालवर्षावग्रहा-द्यतिक्रम' कालप्रतिसेवा। भाव दर्पप्रमादानाभोगभयाभिका भावप्रतिसेवा । एवं द्रव्यप्रतिसेवनादिद्वारेणापराधनिदानं विज्ञायेति संवंध'। करणपरिणामः। प्रायश्चित्तानुष्ठानपरिणतिं। किमयं सहसवासार्थं प्रायश्चित्ते प्रवृत्तं उत यशोऽर्थं किंवा

लाभार्थं उत कर्मनिर्जरार्थमिति विज्ञाय। उच्छाहं प्रायश्चित्तं प्रत्युद्योगं। संघदणं, शरीरबलं। परियाय प्रव्रज्याकाल परिमाणं। आगम अल्पं श्रुतमस्य बहु वेति। पुरिसं वैराग्यपरो न वेति च विज्ञाय॥

दुसरोंने आलोचना कर कहे हुए अपराधोंका प्रायश्चित्त देनेका व्यवहारवान् आचार्यका क्रम दो गाथाओंसे आचार्य कहते हैं.

अर्थ—द्रव्यके सचित्तद्रव्य, अचित्त द्रव्य, और मिश्र द्रव्य ऐसे तीन भेद हैं. पृथिवी, पानी, अग्नि, हवा, प्रत्येक काय वनस्पति, अनंत काय वनस्पति और त्रसजीव इन जीवोंको सचित्त द्रव्य कहते हैं. तृणका संस्तर, फलक वगैरे पदार्थ अचित्त द्रव्य हैं जिसमें जीव उत्पन्न हुए हैं ऐसे उपकरणोंको मिश्र द्रव्य कहते हैं. ऐसे तीन प्रकारके द्रव्योंका सेवन करनेसे दोष लगते हैं.

वर्षाकालमें आधा कोस, आधायोजन मार्ग मुनि जा सकते हैं परतु उससे अधिक वे गमन करें तो वह प्रायश्चित्तार्ह होता है यह क्षेत्र प्रतिसेवा है. जहां जाना निषिद्ध माना हैं ऐसे स्थानमें जाना, विरुद्धराज्यमें जाना, जहां रस्ता टूट गया है ऐसे प्रदेशमें गमन करना, यह क्षेत्रप्रतिसेवना है. उन्मार्ग से जाना, अंतःपुरमें प्रवेश करना, जहां प्रवेश करनेकी परवानगी नहीं है ऐसे गृहके जमीनमें प्रवेश करना यह क्षेत्रप्रतिसेवना है. ( ततो रक्षणीयागमनं, तस्माद्धों यदातिक्रान्त ) इन पदोंका अर्थ लगता नहीं

सामायिक प्रतिक्रमणादिक छह आवश्यकोंका जो काल नियत है उसको उल्लंघकर अन्यकालमें सामायिकादिक करना. वर्षाकालयोगका उल्लंघन करना यह कालप्रतिसेवना है, दर्प, उन्मत्तता, असावधानता, साहस, भय इत्यादिरूप परिणामोंमें प्रवृत्त होना भावप्रतिसेवना कहते हैं. इस प्रकार अपराधके कारण पदार्थोंका स्वरूप जानकर प्रायश्चित्त देना चाहिये. प्रायश्चित्त देनेवालोंको आहारके पदार्थोंका भी ज्ञान होना आवश्यक है कोइ आहार रसबहुल रहता है. अर्थात् उसमें रस का प्राधान्य रहता है. कोई आहार धान्यप्रचुर रहता है. किसी आहारमें शाककी मुख्यता होती है और किसीमें लापसी और शाककी मुख्यता होती है. कोई आहार पेयपदार्थरूप पतला रहता है. ऐसे आहारके पदार्थोंका भी प्रायश्चित्तदाताको ज्ञान होना चाहिये.

प्रायश्चित्त करनेवालोंको और देनेवालोंको अनूप, जांगल और साधारण इन प्रदेशोंको ज्ञान होना चाहिये. जिस देशमें पानीकी विपुलता है उसको अनूपदेश कहते हैं. वन पर्वतादिक जिसमें है और कम वृष्टि होती हैं उस

देशको जांगल देश कहते हैं दोनो देशोंके लक्षण जिसमें है उसको साधारण देश कहते हैं. उष्णकाल, शीतकाल और साधारणकाल इसका भी ज्ञान होना आवश्यक है.

क्षमा, मार्दव, आर्जव, संतोषादि परिमाणोंको भाव कहते हैं. क्रोधादिक विकारोंको भी परिणाम कहते हैं प्रायश्चित्त क्रियामें परिणाम और सहवास इनका भी ज्ञान होना चाहिये. यह मुनि मेरा यश हो ऐसा अभिप्राय धारण कर प्रायश्चित्त लेनेमें प्रवृत्त हुआ है अथवा लाभके लिये किंवा कर्मनिर्जराके लिये प्रवृत्त हुआ है इत्यादि हेतु जानलेना भी आचार्य के लिये आवश्यक है प्रायश्चित्त लेनेवालेका उत्साह, शरीरसामर्थ्य, दीक्षाकाल, आगमज्ञान, अर्थात् यह आगमका अल्पज्ञाता है अथवा बहुज्ञाता है इत्यादिक वार्तोंका ज्ञान कर लेना भी आवश्यक है.

---

मोत्तूण रागदोसे ववहारं पट्ठवेइ सो तस्स ॥
ववहारकरणकुसलो जिणवयणविसारदो धीरो ॥ ४५१ ॥

रागद्वेषावपाकृत्य व्यवहारविशारदः ॥
व्यवहारी ददात्यस्मै प्रायश्चित्तं विधानतः ॥ ४६३ ॥

विजयोदया—मोत्तूण त्यक्त्वा। रागदोसे रागं द्वेषं च मध्यस्थ' साध्विति यावत्। ववहारं पट्ठवेदि सो तस्स प्रायश्चित्तं दादाति स सूरिस्तस्मै। ववहारकरणकुसलो प्रायश्चित्तदानकुशल.। जिणवयणविसारदो जिनप्रणीते आगमे निपुण.। धीरो धृतिमान् ॥

मूलारा—पट्ठवेदि ददाति ॥

अर्थ—जिनप्रणीत आगममें निपुण, धैर्यवान्, प्रायश्चित्त शास्त्रके ज्ञाता ऐसे आचार्य राग और द्वेषभावना छोडकर अर्थात् मध्यस्थ भाव धारण कर अपराधी मुनिको प्रायश्चित्त देते हैं

---

अज्ञात्वा प्रायश्चित्तग्रंथं यो ददाति तस्य दोषं संकीर्तयत्युत्तरगाथा—

ववहारमयाणंतो ववहरणिज्जं च ववहरंतो खु ॥
उस्सीयदि भवपंके अयसं कम्मं च आदियदि ॥ ४५२ ॥

व्यवहारापरिच्छेदी व्यवहारं ददाति यः ॥
अवाप्यासौ यशो घोरं संसारमवगाहते ॥ ४६४ ॥

विजयोदया—ववहारं अयाणतो प्रायश्चित्तं ग्रंथतोऽर्थतश्च कर्मतश्चाविद्वान्। ववहरणिज्जं च व्यवन्हियते अतिचारविनाशार्थिनेति व्यवहरणीयमालोचनादिकं प्रायश्चित्तं इति नवधा। ववहरतो प्रयच्छन्। उस्सीयदि अचसीदति। क भवपके। अजसं आदियदि अयश तुंडाचार्योऽयं यत्किंचन ददाति नाय पर शोधयति। ससारभीरुयतिजनं वृथैव क्लेश यति इति। कम्म च आदियदि वध्नाति कर्म दर्शनमोहनीयाख्यं उन्मार्गोपदेशात् सन्मार्गविनाशनाच्च। तस्मादज्ञो न दद्यात्प्रायश्चित्तमिति सूत्रार्थः। आचार्याणामिय शिक्षा। वयमाचार्यो यदस्माभिर्दत्तं तदिद कुर्वीति यत्किचन न वक्तव्यम्। श्रुतरहस्याः प्रायश्चित्तदाने यतध्वमिति ॥

शास्त्रमज्ञात्वा प्रायश्चित्तं ददतो दोपमाह —

मूलारा —अजाणतो ग्रथतोऽर्थतः कर्मतश्चाविद्वान्। ववहरणिज्जं व्यवन्हियते अतिचारविनाशार्थिभिरनुष्ठीयते इति व्यवहरणीयमालोचनादिप्रायश्चित्तम्। ववहरंतो प्रयच्छन्। उस्सीयदि अवसीदति खिद्यते। अजसं तुंडाचार्योऽयं यत्किंचन ददाति नायं परं शोधयति संसारभीरु यतिजनं वृथा क्लेशयतीत्यकीर्तिः। कम्मं दर्शनमोहनीयाख्यं कर्म बध्नाति उन्मार्गोपदेशनात्सन्मार्गविनाशनाच्च। आदियदि स्वीकरोति ॥

प्रायश्चित्तके ग्रंथको जानकर प्रायश्चित्त देना यह अयोग्य है ऐसा वर्णन—

अर्थ—ग्रथसे, अर्थसे और कर्मसे प्रायश्चित्त का स्वरूप जिसको माळूम नहीं है वह मुनि यदि आलोचनादिक नउ प्रकारका प्रायश्चित्त देने लगेगा तो वह संसारके कीचडमें फसेगा अर्थात् संसारमें भ्रमण करेगा और जगतमें उसकी अकीर्ति फैलेगी. यह तुंडाचार्य है अर्थात् चाहे जो प्रायश्चित्त मुखसे देता है कोनसा प्रायश्चित्त किस अपराधके लिये देना चाहिये इसका तो इसको कुछ भी ज्ञान यदि नहीं है तो यह मुनिओंको कैसा अपराधसे मुक्त करेगा. संसारभीरु मुनिओंको यह व्यर्थ ही क्लेश देता है. ऐसी लोकमें उसकी अकीर्ति फैलेगी मनमें जो प्रायश्चित्त देनेका विचार आया सो दिया ऐमा करनेसे जिनाज्ञाका उल्लंघन हो जाता है उन्मार्गका उपदेश करनेसे व सन्मार्गका नाश करनेसे उसको दर्शनमोहनीय कर्मका वंध होता है इसप्रकार अज्ञ मुनि प्रायश्चित्त देनेका प्रयत्न न करें ऐसा आचार्य के प्रति यह उपदेश है. अर्थात् हम आचार्य हैं हमने जो प्रायश्चित्त दिया है वह तुम करो ऐसा नहीं कहना चा-

हिए. जिन्होंने प्रायश्चित्तशास्त्रको जान लिया है ऐसे आचार्य प्रायश्चित्त देते समय सावधानी रखकर प्रायश्चित्त देवे जिससे अज्ञताका दोष नहीं लगेगा.

---

जह ण करेदि तिगिंच्छं वाधिस्स तिगिंच्छओ अणिम्मादो ॥
ववहारमयाणतो ण सोधिकामो विसुज्झेइ ॥ ४५३ ॥

व्यवहारावुधः शक्तो न विशोधयितुं परम् ॥
किं चिकित्सामजानानो रोगग्रस्तं चिकित्सति ॥ ४६५ ॥

विजयोदया—यदि नाम मुखरा मुग्धनवशिष्यजनपरिवृतत्वमात्रेणोपजाताहंकारा मुर्खलोकेनादृता संति सूरयस्ते भवद्भि शुद्धयर्थं न ढौकनीया. इति शिक्षयति—जह ण करेदि तिगिंच्छिगो वैद्यो । अणिम्मादो अनिपुण. । तह्मा तथा। ववहारमजाणंतो प्रायश्चित्तमजानन्सूरि ।सोधिकामो रत्नत्रयशुद्ध्यभिलाप'। ण सोधेदि खु न शोधयत्येव ॥

ये नाम मुखरा मूर्खा बहुशिष्यपरिवृतत्वमात्रेण प्ररूढाहंकारा मूर्खलोकेनादृता संति सूरयस्ते भवद्भिः शुद्ध्यर्थं नोपाश्रयणीया इति शिक्षयति—

मूलारा - तिगिंछं प्रतिकारं । तिगिंछओ वैद्य' । आणिस्सदो अनिष्णातः। अनिपुणः । खु सोधेदि शोधयत्येव।

अर्थ—जो आचार्य मुखर हैं अर्थात् वाचाल हैं मूर्ख व नवीन शिष्योंसे वेष्टित होनेसे जिनको अभिमान उत्पन्न हुआ है मूर्ख लोगोंसे जो पूजनीय हो रहे हैं ऐसे आचार्यका आश्रय हे क्षपक ! तुम अपराधशुद्धीके लिए कदाचित् भी न करो ऐसी शिक्षा इस गाथामें दृष्टांतपूर्वक कही है वह इस प्रकार—जैसे अज्ञ वैद्य रोगका स्वरूप जानता नहीं है अतः वह अनिपुण होनेसे रोगकी चिकित्सा नहीं कर सकता है. वैसे जो जो आचार्य प्रायश्चित्त ग्रंथके जानकार नहीं है वे यद्यपि रत्नत्रयकी निर्मल करनेकी इच्छा रखते हुए भी उसको निर्मल नहीं कर सकते हैं.

तह्मा णिव्विसिदव्वं ववहारवदो हु पादमूलम्मि ॥
तत्थ हु विज्जा चरणं समाधिसोधी य णियमेण ॥ ४५४ ॥

ततः समीपे व्यवहारवेदिनः स्थितिर्विधेया क्षपकेण धीमता ॥
सिसिक्षुणा बोधिसमाधिपादपौ मनीषितानेकफलप्रदायिनौ ॥ ४६६ ॥

इति व्यवहारी ।

विजयोदया--तम्हा णिव्विसिदव्व तस्मात्स्थातव्य । ववहारवदो खु व्यवहारवत. एव । पादमूलम्मि पादमूले । तत्थ खु तत्र व्यवहारवत्पादमूले । विज्जा विद्या ज्ञानं भवति । चरणं समाधि सोधी य चारित्र समाधिश्च शुद्धिश्च । णियमेण निश्चयेन भवति । ववहारव ॥

प्रकृतमुपसंहरति —

मूलारा—णिव्विसिदव्वं अवश्यं स्यातव्यं । व्यवहारवान् ॥

अर्थ—इसलिए क्षपकने प्रायश्चित्तज्ञ आचार्य के पासही निवास करना चाहिए. उनके पास रहनेसे ही ज्ञानप्राप्ति होती है, चारित्रप्राप्ति होती है और ध्यानसे एकाग्रता और आत्मशुद्धि निश्चयसे होती है इस प्रकार आचार्यके व्यवहारत्व गुणका वर्णन किया है.

---

पगुव्वी एतद्याचष्टे—

जो णिक्खवणपवेसे सेज्जासंथारउवधिसंभोगे ॥
ठाणणिसेज्जागासे अगदूण विकिंचणाहारे ॥ ४५५ ॥

प्रवेशे निर्गमे स्थाने संस्तरोपधिशोधने ॥
उद्वर्त्तने परावर्ते शय्यायामुपवेशने ॥ ४६७ ॥

विजयोदया—जो णिक्खवणपवेसे यो य सूरि क्षपकस्य वसतेर्नि:क्रमणे प्रवेशे वा । सेज्जासंथारउवधिसंभोगे वसते, संस्तरस्य, उपकरणस्य शोधने । ठाणणिसेज्जागासे स्थाने, निषद्यावकाशे, अगदूणविकिंचणाहारे शय्याया, शरीरमलाहरणे, भक्तपानढौकने च ॥

प्रकारकत्व गाथाचतुष्टयेन व्याचष्टे—

मूलारा—संभोगे शोधने । णिसेज्जोगासे उपवेशनावकाशे । अगदूणविकिंचणाहारे शय्याया शरीरमलापहरणे भक्तपानढौकने च ॥

अव आचार्य के प्रकुर्वित्व नामक गुणका वर्णन करते हैं—

अर्थ—क्षपक जव वसतिकामें प्रवेश करता है अथवा वाहर जाता है उस समयमें, वसतिका, संस्तर, और उपकरण इनके शोधन करनेके समय में, खडे रहना, वैठना, सोना, शरीरमल दूर करना, आहारपानी लाना इत्यादि कार्यमें जो आचार्य क्षपकके ऊपर अनुग्रह करता है उसको प्रकुर्वी कहते हैं. इत्यादिकार्यके करते समय आचार्य मनमें जुगुप्सा नहीं करते हैं.

---

अब्भुज्जदचरियाए उवकारमणुत्तरं वि कुव्वंतो ॥
सव्वादरसत्तीए वट्टइ परमाए भत्तीए ॥ ४५६ ॥

उत्थापने मलत्यागे सर्वत्र विधिकोविदः ॥
परिचर्याविधानाय शक्तितो भक्तितो रतः ॥ ४६८ ॥

विजयोदया—अब्भुज्जदचरियाए क्षपकस्य अभ्युद्यतचर्याया उपकारं अनुग्रहं हस्तावलंवनादिक । अणुत्तरं पकुव्वंतो उत्कृष्टं प्रकुर्वन् । सव्वादरसत्तीए सर्वादरशक्त्या। भत्तीए भक्त्या । परमाए उत्कृष्ट्या। वट्टदि वर्तते । स प्रकुर्वक सूरिर्भवति इति संवंध. ॥

मूलारा—अब्भुज्जदचरियाए पंडितमरणोपक्रमे । सव्वादर सर्वप्रयत्नेन ॥

अर्थ—उपर्युक्त कार्योंमें प्रकुर्वी गुणके धारक आचार्य हाथसे अवलंव देना वगैरह द्वारा क्षपकके ऊपर अनुग्रह करते हैं यह अनुग्रह भक्तिपूर्वक और उत्कृष्टतासे करते हैं

---

इय अप्पपरिस्सममगणित्ता खवयस्स सव्वपडिचरणे ॥
वट्टंतो आयरिओ पकुव्वओ णाम सो होइ ॥ ४५७ ॥

आत्मश्रममनालोच्य क्षपकस्योपकारकः ॥
प्रकारको मत· सूरिः स सर्वादरसंयुतः ॥ ४६९ ॥

विजयोदया—इय एवं। अप्पपरिस्सम आत्मपरिश्रम। अगणित्ता अपरिगणय्य। खवयस्स आराधकस्य। सव्वपडिचरणे सर्वशुश्रूपाया। वट्टतो वर्तमान। आयरिओ आचार्य। पगुव्वो णाम प्रकुर्वको नाम। होदि स भवति। पकुव्वीगद ॥

मूलारा—सव्वपडिचरणे सकलशुश्रूपाया। पकुव्वगो प्रकारकः ॥

अर्थ—इस प्रकार क्षपककी सर्व प्रकारकी शुश्रूपा आचार्य करते हैं. उसमें बहुत परिश्रम पडने पर भी वे खिन्न नहीं होते हैं ऐसे आचार्य को प्रकुर्वी आचार्य कहते हैं. इस प्रकार प्रकुर्वी आचार्य का स्वरूप कहा है.

क्षपकशिक्षापरा गाथा—

खवओ किलामिदंगो पडिचरयगुणेण णिव्वुदिं लहइ ॥
तह्मा णिव्विसिदव्वं खवएण पकुव्वयसयासे ॥ ४५८ ॥

**निपीड्यमानः क्षपकः परीपहैः सुखासिकां याति सहायकौशलैः ॥**
**यतस्ततस्तेन समाधिमिच्छता निषेवणीया गुरवः प्रकारकाः ॥ ४७० ॥**

**इति प्रकारकः।**

विजयोदया—खवगो क्षपक। किलामिदगो ग्लानशरीर। पडिचरयगुणेण शुश्रूपागुणेन, णिव्वुदिं लहदि सुख लभते। खवगेण क्षपकेण। पकुव्वयसयासे विनयकारिण समीपे। पगुव्वीगद ॥

प्रकारकसमीपनिवासाय क्षपकं शिक्षयति—

मूलारा—गिलामिदंगो ग्लानशरीरः। पडिचरियगुणेण प्रतिचारकोपचारेण। णिव्वुदिं सुखं ॥ प्रकारकः ॥

आगे क्षपकको उपदेश देते हैं—

अर्थ—रोगसे ग्रसित क्षपकमुनि आचार्यके द्वारा की गई शुश्रूपासे सुखी होता है. अतः क्षपकको शुश्रूपा करनेवाले आचार्यके पास ही रहना श्रेयस्कर है. प्रकुर्वी गुणका वर्णन समाप्त हुआ

आयोपायविदसीत्येतद्व्याख्यानायोत्तरप्रबंधः—

खवयस्स तीरपत्तस्स वि गुरुगा होंति रागदोसा हु ॥
तम्हा छुहादिएहिं य खवयस्स विसोत्तिया होइ ॥ ४५९ ॥

अस्ति तीरं गतस्यापि रागद्वेषोदयः परः ॥
परिणामश्च संक्लिष्टः क्षुत्तृष्णादिपरीषहैः ॥ ४७१ ॥

विजयोदया—खवगस्स क्षपकस्य। तीरपत्तस्स वि तीरं प्राप्तस्यापि। रागदोसा गुरुगा होंति रागद्वेषौ गुरू तीव्रौ भवत। तम्हा छुहादिएहिं य क्षुत्पिपासादिभि परीषहैश्च कारणभूते। खवगस्स क्षपकस्य विसोत्तिगा होइ अशुभपरिणामो जायते ॥

आयापायविदर्शित्वं पंचदशभिर्गाथाभिः कथयितुकामः प्रथमं गाथाचतुष्टयेन तल्लक्षणमाह—

मूलारा—गुरुगा तीव्रा। विसोत्तिगा अशुभपरिणतिः।

आचार्य में आयोपाय दर्शन नाम का गुण होता है उसका निरूपण करनेके लिये आगेका प्रबंध—

अर्थ—क्षपकमुनि मोक्षप्राप्ति होनेके निकट समय को प्राप्त हुआ हो अथवा मनुष्यपर्यायका का नाश होने के समयको प्राप्त हुआ हो तो भी उसके अंतःकरणमें तीव्र रागद्वेष उत्पन्न होने की संभावना होती है. क्यों कि उस समयमें उसको क्षुदादि तीव्र परिषहोंसे अशुभ परिणाम उत्पन्न होते हैं.

---

थोणाइदूण पुव्वं तप्पडिवक्खं पुणो वि आवण्णो ॥
खवओ तं तह आलोचेदुं लज्जेज्ज गारविदो ॥ ४६० ॥

आलोचनां प्रतिज्ञाय पुनर्विप्रतिपद्यते ॥
लज्जते गौरवाकांक्षी स तां कर्तुमपास्तधीः ॥ ४७२ ॥

विजयोदया—थोणाइदूण पुव्व प्रव्रज्यादिक्रमेण तद्दिनपर्यवसान रत्नत्रयातिचारं निवेदयामीति पूर्वं प्रतिज्ञाय। तप्पडिवक्ख तस्यापराधप्रत्याख्यापनस्य प्रतिपक्षेण निवेदन। आवण्णो आपन्न प्राप्तः। खवगो त तह आलोचेउ लज्जेज्ज गारविगो क्षपकस्तमपराधं तथा त्वाचरितक्रमेण गदिदुं जिन्हेति संभावनागुरु ॥

मूलारा — थोलाइदूण प्रव्रज्यादिवसादारभ्याद्य यावत्क्रमेण रत्नत्रयातिचारं निवेदयामीति प्रतिज्ञाय । तप्पडिवक्खं तस्य अपराधनिवेदनस्य प्रतिपक्षमनिवेदनं । तं आलोचयितुमुपक्रान्तं दोपम् । तध तथा आत्माचरितक्रमेण । गारविदो आत्मसंभावनापर. ।

अर्थ—मुनिदीक्षाके कालसे आजतक जितने रत्नत्रयमें अतिचार लगे हैं वे सब गुरुके सन्निध में कहूंगा ऐसी क्षपकने प्रथम प्रतिज्ञा की थी परंतु लज्जा अथवा गर्व इत्यादि कारणोंसे अपने अतिचारोंकी आलोचना करने में वह हिचकता है.

---

तो सो हीलणभीरू पूयाकामो ठवेणइत्तो य ॥
णिज्जूहणभीरू वि य खवओ विनदो वि णालोचे ॥४६१॥

तत' स्वस्थापनाकारी त्यागावज्ञानभीलुकः ॥
क्षपको गुणदोषौ नो पूजाकामो विवक्षति ॥ ४७२ ॥

विजयोदया—तो पश्चात् । सो क्षपक' । हीलणभीरू ज्ञातमदीयापराधा इमे मामवजानति इति अवज्ञाभीरु' । पूजाकामो य वदनाभ्युत्थान इत्यादिकाया पूजायामभिलापवान् । सापराध न पूजयतीति । ठवणइत्तो य आत्मान सुचरितत्वे स्थापयितुकामश्च । णिज्जूहणभीरू वि य मामिमे सापराधं त्यजतीति त्यागभीरुश्च । खवगो स्वापराध शरीर च क्षपयामीति प्रवृत्तोऽपि णालोचेज्ज दोप न कथयेद्गुरोर्दोपमात्मीय ॥

मूलारा—तो पश्चात् । हीलणभीरू ज्ञातमदपराधा इमे मामवज्ञास्यंतीत्यवज्ञाभीरुः । पूयाकामो वंदनाभ्युत्थानादिसत्कारसाकाक्ष. । सापराधं न पूजयंतीति कृतनिर्बंध' । ठवेणइत्तो आत्मान सुचरिततत्त्वे स्थापयितुकामः । ठवेदुमिच्छंतो इति पाठः आत्मान माहात्म्ये स्थापयितुमिच्छन्नित्यर्थः । णिज्जूहणभीरू इमे सदोपं मा त्यक्ष्यंतीति त्याग भीरुः । खवगो वि स्वापराधं शरीरं च क्षपयामीति प्रवृत्तोऽपि । ण आलोचे गुरोर्न कथयेत् ।

अर्थ—मेरे अपराध आचार्योंको ज्ञात होने पर वे मेरा तिरस्कार करेंगे ऐसी मनमें वह कल्पना कर बैठता है. अथवा मेरेको अन्य मुनि वंदन करे, आदर करे ऐसी उसको अभिलापा रहती है. यदि मेरे दोप इनको अवगत होंगे तो ये मेरी वदना और आदर नहीं करेंगे ऐसे अभिप्रायसे भी क्षपक अपने दोपोंका निवेदन

नहीं करता है मेरा आचरण निर्दोष है यह सिद्ध करना चाहता है इस हेतुसे भी वह दोषोंकी आलोचना करनेको तैयार होता नहीं. यदि मैं अपने अपराध इनको कहूंगा तो ये मेरा त्याग करेंगे ऐसी भी भावना क्षपकके मनमें स्थान कर बैठती है. अतः वह यद्यपि अपने अपराध और शरीरका त्याग करनेके लिये उद्युक्त हुआ है तो भी गुरुको अपने दोष कहता नहीं.

---

तस्स अवायोपायविदंसी खवयस्स ओघपण्णवओ ॥
आलोचेंतस्स अणुज्जगस्स दंसेइ गुणदोसे ॥ ४६२ ॥

आयापायविधिर्येन हेयोपादेयवेदिना
दिश्यते क्षपकस्यासावायापायदिगुच्यते ॥ ४७४ ॥
आयो रत्नत्रयस्य वृद्धिः । अपायो रत्नत्रयविनाशः ।
ततो वक्रमतेस्तस्य सामान्यालोचनाकृते ॥
आयापायदिशा वाच्यौ गुणदोषौ गणेशिना ॥ ४७५ ॥

विजयोदया—तस्स खवगस्स गुणदोसे दसेदिति पदसंबंध । तस्य अनालोचकस्य आलोचनाया गुणमितरत्र दोषं च दर्शयति । कः ? आयोपायविदसी आयोपायविदर्शी सूरिः । अपायो रत्नत्रयस्यविनाशः उपायो लाभः । उपायशब्दोऽनर्थकः इति कृत्वा रत्नत्रयस्य आउ शुद्धिर्लाभ तदुभयदर्शी ओघपण्णवगो सामान्यं प्ररूपयन् यो न कथयति स्वापराध तस्यायं दोष इति । आलोचेंतस्स वि अपि शब्दोऽत्र लुप्तनिर्दिष्टो आलोचना कुर्वतोऽपि । अणुज्जगस्स मायावतः ॥

मूलारा—अपायो रत्नत्रयस्य विनाशः । उपायो लाभस्तौ विशेषेण दर्शयति । ओघपण्णवगो सामान्यं प्ररूपयन् । यो न कथयति स्वापराधं तस्याय दोषः इति प्रज्ञापक । आलोचेंतस्स आलोचना कुर्वतोऽपि । अणुज्जगस्स मायावतः । गुणदोसे आलोचनाया गुणान् अनालोचनाया च दोषः ॥



अर्थ—जो क्षपक उपर्युक्त कारणोंसे दोषोंकी आलोचना करनेमें भययुक्त होता है. उसको आयोपाय दर्शन गुणके धारक आचार्य आलोचना करनेमें गुण और आलोचना न करनेसे हानि कैसी होती है इसका निरू-

पण करते हैं. अर्थात् यदि आप आलोचना न करोगे तो आपके रत्नत्रयका नाश होगा और दोषोंका निवेदन करनेसे आपको रत्नत्रयकी प्राप्ति होगी और उसमें निर्मलताभी प्राप्त होगी इस प्रकार दोष और गुण बतानेवाले आचार्योंको आयोपायविदर्शी आचार्य कहते हैं. जो क्षपक विशिष्ट अपराधोंको निवेदन न कर सामान्य अपराधोंका निवेदन करता है. और जो अपराध निवेदन करता हुआ भी मनमें मायाभाव रखता है उसके भी रत्नत्रयका नाश होता है और निष्कपटभावसे अपने सर्व दोषोंकी आलोचना करता है उसको रत्नत्रयप्राप्ति और विशुद्धि की प्राप्ति होती है.

माया अर्थात् कपट दोषोंकी उत्पत्ति करती है और यथार्थ कथन अर्थात् दीक्षाकालसे आजतक उत्पन्न हुए दोषोंका सत्यकथन गुणोंका जनक है इसलिये स्वदोषोका आचार्यके समीप वर्णन करना चाहिये ऐसा आचार्य आगेकी गाथामें कहते हैं—

---

मायाया दोषयाथात्म्यकथन च गुण दर्शयति एव दोषप्रकटन कर्तव्यमित्याचष्टे—

दुक्खेण लहइ जीवो संसारमहण्णवम्मि सामण्णं ॥
तं संजमं खु अबुहो णासेइ ससल्लमरणेण ॥ ४६३ ॥

**दुःखतः संयमं लब्ध्वा शरीरी भवसागरे ॥**
**सशल्यमृत्युना सारं नाशयत्यपचेतनः ॥ ४७६ ॥**

विजयोदया—दुक्खेण लहइ जीवो क्लेशेन लभते जीव. । किं सामण्ण श्रामण्य चारित्रं संयमं । क्व संसार महण्णवम्मि चतुर्गतिपरिभ्रमणमहार्णवे दुष्पापपारतया ससारो महार्णव इव । खु शब्द णासेइ इत्यत परतो द्रष्टव्यः। त सयमं नाशयत्ययावुध' ससल्लमरणेण । यद्यपि शल्यमनेकप्रकारं मिथ्यामायानिदानशल्यभेदेन तथापीह प्रकरणव शान्मायाशल्य गृह्यते, मायाशल्यसहितेन मरणेनेत्यर्थ । ननु समानतया प्रस्तुतत्वात् सामण्ण इत्यनेन तत् परित्यज्य कथमन्यदुपन्यस्त ' त सजममिति '। अस्यायमभिप्राय. श्रमणशव्दस्य द्रव्येऽप्रवृत्तिनिमित्त यच्छ्रामण्य किं च तत्सयम । तथाहि सावद्यक्रियापरो नाय श्रमण इति लोको वदति। ततोऽयुक्तमेव भावशल्यमात्मन्यवस्थितमिव दोषमावहतीति दृष्टान्तमुखेन कथयति—

न केवलं प्रकारकः सन्सूरिः क्षपकस्य वाह्यमुपचारं तथा करोत्यपि त्वायापायविदर्शी सन्नाध्यात्मिकमपीत्यं दोषप्रकाशनयेति तामेव प्रबंधेनाह—

मूलारा--सामण्णं श्रामण्यं यतिधर्म । ससल्ल मायाशल्यसहितं प्रकरणवशात् ॥

अर्थ — इस संसारका दुसरा किनारा प्राप्त होना कठिन है इस लिये आचार्य महाराज इसको समुद्रकी उपमा देते हैं. चतुर्गतिओमें भ्रमण करना यही संसार है. इसमें भ्रमण करनेवाले जीवोंको संयमकी प्राप्ति होना अतिशय कठिन है. परतु दैवयोगसे ऐसे संयमकी प्राप्ति होनेपर भी मूर्ख मनुष्य शल्यसहित मरण प्राप्त कर संयमको नष्ट करता है. मायाशल्य, मिथ्यात्वशल्य और निदानशल्य ऐसे शल्यके तीन भेद हैं. तथापि यहां प्रकरणवश मायाशल्यका ग्रहण करना चाहिए. अर्थात् मूर्खजन मायाशल्यसे संयमका नाश कर मरण करते हैं. ऐसा यहां अभिप्राय समझना चाहिये. शंका—गाथाके द्वितीय चरणमें समानताका उल्लेख किया है परंतु तीसरे चरणमें उसका ग्रहण न कर 'संयम' शब्दका ग्रहण किया है अतः प्रस्तुत समानताका त्याग कर अन्यका ग्रहण करना योग्य नहीं है.

उत्तर--इसका अभिप्राय यह है कि श्रमण शब्दका अर्थ मुनि है मुनि इस अर्थमें श्रमण शब्दकी प्रवृत्ति होनेमें श्रामण्य शब्द अर्थात् समानता शब्द कारण है समानता अर्थात् श्रामण्य और संयम दोनो शब्द एकार्थ वाचक हैं इसीवास्ते संयमशब्दकाभी प्रयोग करना अनुचित नहीं है. ' सावद्यक्रियापरो नायं श्रमणः ' अर्थात् पापक्रिया करनेवाला मुनि नहीं कहा जाता है ऐसा लोक बोलते हैं इसलिये आत्मामें भावशल्य रहना अर्थात् कपटविचार रहना अयोग्य ही है.

---

जह णाम दव्वसल्ले अणुद्धुदे वेदणुदिदो होदि ॥
तह भिक्खू वि ससल्लो तिव्वदुहट्टो भयोव्विग्गो ॥ ४६४ ॥

द्रव्यशल्ये यथा दुःखं सर्वांगीणव्यथोदयः ॥
भावशल्ये तथा जन्तोर्विज्ञातव्यमनुद्धृते ॥ ४७७ ॥

विजयोदया — जह णाम यथा नाम । दव्वसल्ले शरकंटकादौ अणुद्धुदे अनुद्धृते अनिराकृते । वेदणुद्दिदो होदि वेदनार्तो भवति । तह तथा भिक्खु वि भिक्षुरपि। ससल्लो भावशल्यवान् । तिव्वदुहिट्टो तीव्रदुःखितो भवति । भयोव्विग्गो भयेन चलो भवति । एवमनुद्धृतशल्यो गमिष्यामि का गतिमिति भयमस्योपजायते । एवमर्थं दृष्टान्तेनाविरोधयति ॥

मूलारा—णाम स्फुटम् । दव्वसल्ले शरीरकंटकादौ । अणुद्धुदे अनुद्धृते । वेदणुद्धुदो दुःखार्त्त । ससल्लो मायाबाहुल्यवान् । भउव्विग्गो एवमनुद्धृतशल्यो गमिष्यामि का गतिमिति भयाकुलितचित्तः ॥

यह भावशल्य दोषोंको उत्पन्न करता है. इसको ही दृष्टान्तसे आचार्य स्पष्ट करते हैं—

अर्थ—जैसे द्रव्यशल्य-बाण, कांटा वगैरह शरीरमें घुसने पर मनुष्य दुःखी होता है वैसे भिक्षु भी यदि मनमें कपट मिथ्यात्व वगैरह भावशल्य धारण करेगा तो वह तीव्र दुःखसे पीडित होगा, और भयसे चंचल होगा. यदि मैं शल्यका त्याग नहीं करूंगा तो कौनसी गति मेरेको प्राप्त होगी ऐसा विचार मनमें आकर इस भिक्षुको भय उत्पन्न होता है.

---

कंटकसल्लेण जहा वेधाणी चम्मखीलणाली य ॥
रप्पइयजालगत्तागदो य पादो सडदि पच्छा ॥ ४६५ ॥

कंटकेऽनुद्धृते प्राप्तो यथा त्वक्कीलनालिकां ॥
पूतिवल्मीकरन्ध्राणि प्राप्यांध्रि सटति स्फुटम् ॥ ४७८ ॥

विजयोदया—कंटकसल्लेण जहा कटकाख्येन शल्येन कारणभूतेन यथा । वेधाणी चम्मखीलनाली य व्यधनचर्मकीलनालिकाश्च भवन्ति । रप्पइयजालगत्तागदो य कुथितवल्मीकच्छिद्राणि प्राप्त. स पाद पतति पश्चाद्यथा ॥

एतदेव दृष्टान्तमुखेन समर्थयितुं गाथाद्वयेनाह—

मूलारा—वेधाणी व्यधापनी सुषिरमित्यर्थः । चम्मकील मांसाकुरः । णाली नाडी । एतास्तिस्रः प्रथम पादे भवन्ति । रप्पइदजालगत्तागदो कुथितवल्मीकच्छिद्राणि प्राप्तः ॥

दृष्टांतसे उपर्युक्त अभिप्रायका स्पष्टीकरण करते हैं

अर्थ—जैसे कांटा पावमें घुसनेसे प्रथम छिद्र पडता है अनंतर उसमें अंकुरके समान मांस बढता है तदनंतर वह कांटा नाडीतक घुसनेसे पांवका मांस बिघडने लगता है. जिससे उसमें बहुत छिद्र पडते हैं. इस प्रकार से वह पांव निरुपयोगी होता है.

एवं तु भावसल्लं लज्जागारवभएहिं पडिबद्धं ॥
अप्पं पि अणुद्धरियं वदसीलगुणे वि णासेइ ॥ ४६६ ॥

विविधं दोषमापन्नः संयमोऽनुद्धृते तथा ॥
भयगौरवलज्जाभिः भावशल्ये विनश्यति ॥ ४७९ ॥

विजयोदया—एवं तु एवमेव । भावसल्लं परिणामशल्यं । लज्जागारवभयेहिं पडिबद्धं स्वापराधनिगूहनं लज्जातो भवति । भयेन अपराधेऽकथिते कुप्यन्ति गुरवस्त्यजंति वा मा महद्वा प्रायश्चित्तं प्रयच्छन्तीति । सुतपा तपस्व्ययं सुसंयत इति महती प्रसिद्धि सा विनश्यतीति गौरवेण च प्रतिबद्धमायाशल्यं । अप्पं पि अल्पमपि शल्यं अणुद्धरियं अनुद्धृतं । वदसीलगुणे व्रतानि शीलानि गुणांश्च विनाशयति ॥

मूलारा—पडिबद्धं अत्यंतगर्हितं तन्मयाकृतं कथं प्रकाश्यते इति लज्जया प्रच्छादितं सत्, अयं तपस्वी सुसंयत इति वा, मा महद्वा प्रायश्चित्तं प्रयच्छन्ति इति भयेन वा प्रच्छादितं । अप्पंपि अल्पमपि ॥

अर्थ—इसी प्रकार भावशल्य भी जीवको दुःखदायक है. भय, गर्व और लज्जासे जब अपराध छिपाते हैं तब भावशल्य उत्पन्न होता है. जैसे लज्जासे अपराध छिपाते हैं वैसे भयसे भी अपराध छिपाते हैं. अपराध कहने पर गुरु मेरा त्याग करेंगे अथवा बडा प्रायश्चित्त देंगे ऐसे भयसे अपराधोका कथन करनेमें क्षपक अनाकानी करता है मैं बडा तपस्वी हूं ऐसी मेरी जगतमें कीर्ति है वह अपराध कथनसे नष्ट होगी ऐसे गर्वयुक्त विचारसे अपराध निवेदन नहीं करता है इस प्रकारसे मायाशल्य मनमें उत्पन्न होकर वह व्रत, शील, और गुणोंका नाश करता है.

---

तो भट्ठबोधिलाभो अणंतकालं भवण्णए भीमे ॥
जम्मणमरणावत्ते जोणिसहस्साउलो भमदि ॥४६७॥

प्रभ्रष्टबोधिलाभोऽतश्चिरकालं भवार्णवे ॥
जन्ममृत्युजरावर्ते जीवो भ्रमति भीषणे ॥ ४८० ॥

हैं समाधिके निमित्त इन संस्तरों की आवश्यकता रहती हैं. इन संस्तरोंके मस्तकका भाग पूर्व दिशा अथवा उत्तर दिशाके तरफ होना चाहिये. पूर्व दिशा अभ्युदयिक कार्योंमें प्रशस्त मानी जाती है और उत्तर दिशा विदेह क्षेत्रमें स्वयंप्रभादितीर्थंकर उत्पन्न हुए हैं उनकी भक्तीके उद्देश्यसे प्रशस्त मानी गयी है

---

भूमिसस्तरनिरूपणाय गाथा—

अघसे समे असुसिरे अहिसुयअविले य अप्पपाणे य ॥
असिणिद्धे घणगुत्ते उज्जोवे भूमिसंथारो ॥ ६४१ ॥

निस्निग्धत्वसुखस्पर्शः प्रासुको निर्बिलो घनः ॥
संस्तरः क्रियते क्षोणीप्रमाणरचितः समः ॥ ६६६ ॥

विजयोदया—अघसे अमृद्धी । समे अनिम्नोन्नता । असुसिरे असुषिरा अविला । अहिसुया उद्देहिकारहिता अप्पपाणे निर्जन्तुका । असिणिद्धे अनार्द्रा । घणगुत्ते घना गुप्ता । उज्जोवे उद्योतवती भूमि' । भूमिसथारो भूमिसंस्तर. । मृद्वी भूमिर्बाध्यते करचरणमर्दनेन। असमानेन तदात्मनो वाधा। सुषिरे विले वा प्रविष्टा निर्गतास्तत्रत्या' पीड्यन्ते। आर्द्रा चेदप्कायिकाना पीडा। अनुद्योते अपश्यत कथमसयमपरिहार । अन्ये तु सप्तम्यतता व्याचक्षते। अमृद्व्या अनिम्नोन्नतायामसुषिराया इति तदयुक्त। आधेयस्य संस्तरस्य अन्यस्याभावात्। अपि च पुढवी सिलामओ वा इति वचनेन पृथिवीरूपतया सस्तरस्योक्तेः।

भूमिं संस्तरीकर्तुं लक्षयति—

मूलारा—-अघसे अमृद्वी । समे अनिम्नोन्नता । असुसिरे अच्छिद्रा । अहिसुय उद्देहिकारहिता । अप्पपाणे निर्जंतुका ॥ अप्पमाणे क्षपकशरीरप्रमाणा ॥ असिणिद्धे । अनार्द्रा । घणा धना दृढा ॥ गुत्ते अप्रकटा। उज्जोवे उद्योतवती ॥ भूमि भूमिः । अदृश्यत्वाद्विशगुणोपेता क्षिति संस्तरो भवेत् '' अत्रार्थत्वात्प्रथमार्थे सप्तमीलिंगप्रत्ययश्च । उक्तं च ॥

निर्जंतुका घना गुप्ता समामृद्वी सुनिर्मला ॥
अनार्द्रा स्वप्रमाणा च सोद्योता संस्तरो धरा ॥

मृद्वी हि भूमिर्गात्रकरचरणमर्दनेन बाध्यते । असमायामात्मनो बाधा । सच्छिद्राया छिद्रप्रविष्टास्तत्रस्था वा निर्गताः प्राणिनः पीड्यन्ते । उद्देहिकासंभवयोग्याया संन्यासकालोद्भूतोदेहिकाभिः क्षपको दंदश्यते । सप्राणिकाया

प्राणिसंयमविराधना स्वप्रमाणाधिकाया व्यर्थः प्रतिलेखनादिक्रियासंगः । प्रमाणहीनाया गात्रसंकोचदुःखं । आर्द्रायां अप्कायिकजंतुपीडा । अनूढाया अगभारेण नमन्त्या तद्गतजंतुबाधा, शयितुं कष्टं च । प्रकटाया मिथ्यादृष्टिजनानुषंगः । अनुद्योताया दृष्टिप्रतिबंधाद्दुःशकोऽसंयमपरिहारः ॥

भूमिसंस्तरका निरूपण करनेवाली गाथा—

अर्थ—जो जमीन मृदु नहीं है वह संस्तरके लिये योग्य है. जमीन मृदु होगी तो वह हाथ और पायोंके मर्दनसे बाधित होगी. वह जमीन असुपिर होनी चाहिये. सुपिर—छिद्र होंगे, विल, होंगे तो उसमेंसे निकले हुए और प्रविष्ट हुये त्रसजीवोंको बाधा होगी. वह समा होनी चाहिये. वह ऊंची नीची होनेमे क्षपकको सोनेमें बाधा उत्पन्न होगी. यदि वह गीली होगी तो जलकायिक जीवोंको बाधा पहुंचेगी, इसलिये वह सूखीही होनी चाहिये. कृमिकीटकादिकसे रहित, प्राणिरहित, प्रकाशयुक्त, क्षपकके देहप्रमाणके अनुसार और गुप्त, सुरक्षित होनी चाहिये. यदि प्रकाशरहित हो तो असंयमका परिहार हो नहीं सकेगा. प्राणिओंसे युक्त होगी तो प्राणिसंयमका रक्षण क्षपक नहीं कर सकेगा कृमिकीटक सहित होगी तो कीटादिक जंतु क्षपकके देहको काट खायेंगे. वह शरीर-प्रमाणसे अधिक होनेपर प्रतिलेखनादिकका व्यासंग अधिक करना पडेगा. प्रमाणसे हीन होगी तो शरीरसंकोच करना पडेगा यदि दृढ न होगी तो क्षपकके अथवा शोधन करनेवाले के शरीर से दब जाने पर उसमें रहनेवाले जंतुओंको बाधा पोहोचेगी. यदि गुप्त न हो तो मिथ्यादृष्टि लोकोंका संसर्ग होगा. अतः मृदुत्वादिदोषोंसे वर्जित पृथिवी–जमीन संस्तररूप होगी. अन्यथा नहीं.

---

विद्धत्थो य अफुडिदो णिक्कंपो सव्वदो असंसत्तो ॥
समपट्ठो उज्जोवे सिलामओ होदि संथारो ॥ ६४२ ॥

विध्वस्तोऽस्फुटितोऽकंपः समपृष्ठो विजंतुकः ॥
उद्योते मसृणः कार्यः संस्तरोऽस्ति शिलामयः ॥ ६६७ ॥

विजयोदया— विद्धत्थो य विध्वस्त । दाहात्कुट्टनाद्घर्षणाद्वा । अफुडिदो अस्फुटित । णिक्कंपो निश्चल । सव्वदो समतात् । असंसत्तो जीवरहित । पाषाणमत्कुणादिरहित इति यावत् । समपट्ठो समपृष्ठ । उज्जोए उद्योते । सिलामओ होदि संथारो शिलामयो भवति संस्तर ॥

शिलासंस्तरमाह्–

मूलारा–विद्धत्थो विध्वस्तो दाहकुट्टनघर्षणादिभिः प्रासुकीभूत । अप्फुडिदो अस्फुटितः । णिक्कंपो निश्चलः । पापाणमत्कुणादिराहितः । समपट्ठो समतलः । उज्जोए सप्रकाशप्रदेशे वर्तमानः ।

शिलासंस्तरका विवेचन—

अर्थ– शिलामय संस्तर विध्वस्त अर्थात् अग्निज्वालासे दग्ध, टांकीके द्वारा उकीरा गया अथवा घिसा हुआ होना चाहिये. क्योंकि अग्न्यादिके द्वारा वह प्रासुक हो जाता है यह शिलामय संस्तर टूटा फूटा न हो, निश्चल हो, सर्वतः जीवोंसे रहित, मत्कुणादि जीवोंसे रहित, समतल, और प्रकाशयुक्त होना चाहिये

---

भूमिसमरुंदलहुओ अकुडिल एगंगि अप्पपाणो य ॥
अच्छिद्दो य अफुडिदो लण्हो वि य फलयसंथारो ॥ ६४३ ॥

लघुर्भूमिसमो रुंद्रो निःशब्दः स्वप्रमाणकः ॥
एकांगः संस्तरोऽछिद्रः श्लक्ष्णः काष्ठमयो मतः ॥ ६६८ ॥

विजयोदया—भूमिसमरुंदलहुओ भूम्यसमः, महान्, लघुः, । अकुडिल एगंगि अप्पपाणो य अचलः, एकशरीरः, निर्जन्तुकः । अच्छिद्दो य अच्छिद्रः । अफुडिदो अस्फुटितः । लण्हो मसृणः । फलगसंथारो फलकसंस्तरः ॥

फलकसंस्तरं व्याचष्टे—

मूलारा—भूमिसम [illegible] भूमिसमः । रुंद विस्तीर्णः । लहुओ उद्धर्तुं नेतुमानेतुं वा सुशकः । अकुक्कुचोकंग अकम्प्रो निश्चलः एकांग एकफलकः । अप्पपाणो [illegible] । लण्हो मसृणः ॥

फलकमय संस्तरका वर्णन—

अर्थ—चारों तरफसे जो भूमिके समान हुआ है, रुंद, और हलका, उठानेमें रखनेमें अनायासकारक, अचल, अखंड, निर्जन्तुक, छिद्ररहित, मृदु, ऐसा फलक संस्तर के लिये योग्य है

णिस्संधी य अपोल्लो णिरुवहदो समधिवास्सणिज्जंतु ।
सुहपडिलेहो मउओ तणसंथारो हवे चरिमो ॥ ६४४ ॥

कृत्यस्तृणमयोऽसंधिः संस्तरो निरुपद्रवः ॥
निःसम्मूर्च्छैरपाच्छिद्रो मृदुः सुप्रतिलेखनः ॥ ६६९ ॥

विजयोदया—णिस्संधी य ग्रंथिरहितः । अपोल्लो अच्छिद्रः । णिरुवहदो निरुपहत अचूर्णित: । समाधिवास्सणिज्जंतु । मृदुस्पर्शो निर्जन्तुकश्च । सुहपडिलेहो सुखेन प्रतिलेखनीयः सुखेन शोध्य इति यावत् । मउगो मृदु । तणसंथारो हवे चरिमो तृणसंस्तरो भवेदन्त्य ॥

तृणसंस्तरं व्याचष्टे—

मूलारा— णिस्संधी निर्ग्रन्थितृणविरचित: । निरंतरसमायततृणो वा । अपोल्लो अंतश्छिद्ररहिततृण । णिरुवहदो अचूर्णिततृण । समधिवास्स समधिवास्य सम्यगधिवस्तुं शक्यः खर्जूद्भवनायोग्यत्वात् । मउओ मृदु: ॥

तृणसंस्तरका वर्णन—

अर्थ—तृणसंस्तर गांठ रहित तृणसे बना हुआ, छिद्ररहित, न टुटे हुए तृणसे रचा गया, जिसपर सोनेसे अथवा बैठनेसे अगमें खुजली उत्पन्न न होगी ऐसे तृणसे बना हुआ, मृदुस्पर्शवाला, जंतुरहित, जो सुखसे शोधा जाता है ऐसा होना चाहिये

---

जुत्तो पमाणरइओ उभयकालपडिलेहणासुद्धो ॥
विधिविहिदो संथारो आरोहव्वो तिगुत्तेण ॥ ६४५ ॥

प्रमाणरचितो योग्यः कालद्वितयशोधन: ॥
आरोढव्यस्त्रिगुप्तेन संस्तरोऽयं समाधये ॥ ६७० ॥

विजयोदया—जुत्तो युक्तो योग्य । पमाणरइदो प्रमाणसमन्वित । नात्यल्पो नातिमहान् । उभयकालपडिलेहणासुद्धो सूर्योदयास्तमनकालद्वये प्रतिलेखनेन शुद्ध । विधिविहिदो सथारो शास्त्रनिर्दिष्टक्रमकृतसंस्तर: । आरोहव्वो आरोढव्य । केन तिगुत्तेण त्रिगुप्तेन कृताशुभमनोवाक्कायनिरोधेन ।

चतुर्विधस्यापि संस्तरस्य गुणव्यावर्णनमुखेन आरोह्यत्वमाह—

मूलारा—जुत्तो योग्य । पमाणरइदो नात्यल्पविपुल । उवधोकाल सूर्योदयास्तमनकालद्वये विधि शास्त्रक्रम ॥

अर्थ—चारों प्रकारके संस्तरोंमें ये गुण होने चाहिये योग्य, प्रमाणयुक्त, बहुत छोटा अथवा बहुत बडा जो नहीं है. सूर्योदयकाल में और सूर्यास्तकालमें शोधन करनेसे जो शुद्ध होता है शास्त्रोक्त जिसकी रचना हुई है, ऐसे सस्तरपर मन, वचन और कायको शुद्धकर क्षपकको आरोहण करना चाहिये

---

णिसिदित्ता अप्पाणं सव्वगुणसमण्णिदंमि णिज्जवए ॥
संथारम्मि णिसण्णो विहरदि सल्लेहणाविधिणा ॥ ६४६ ॥

**निर्यापके समर्प्य स्वं समस्तगुणशालिनि ॥**
**प्रवर्तते विधानेन क्षपकः संस्तरे स्थितः ॥ ६७१ ॥**
**तृणक्षोणिपाषाणकाष्ठप्रशस्ते स्थितः संस्तरे धर्ममार्गप्रवीणः ॥**
**धुनीते समस्तानि कर्माणि योगी रणे योधवर्गो बलानीव धीरः ॥६७२॥**

**इति संस्तरः ॥**

विजयोदया—णिसिदित्ता स्थापयित्वा । त्यक्त्वा अप्पाण आत्मानं। सव्वगुणसमण्णिदम्मि सर्वगुणसमन्विते णिज्जवगे निर्यापके । संथारम्मि सस्तरे । णिसण्णो निषण्णो । विहरदि चेष्टते । सल्लेहणा विहिणा सल्लेखना द्विप्रकारा वाह्याभ्यतरा चेति । द्रव्यसल्लेखना भावसल्लेखना च । आहारं परिहाय शरीरसल्लेखना करोति । सम्यग्दर्शनादिभावनया मिथ्यात्वादिपरिणामास्तनूकरोति । एवं वसतिर्संस्तरौ निरूपितौ ॥

किं कृत्वा संस्तरमारूढः किं करोतीत्याह—

मूलारा—णिसिदित्ता समर्प्य, सल्लेहणाविहिणा आहारपरिहापनेन शरीर, सम्यक्त्वादिभावनया मिथ्यात्वादींश्च तनूकरोतीत्यर्थ । संस्तरः सूत्रन २६ अंकत ७ ॥

अर्थ—क्षपक संपूर्ण गुणों से पूर्ण ऐसे निर्यापकाचार्य पर अपना सर्व भार सोपकर अर्थात् उसको ही शरण मानकर संस्तरपर अरोहण करता है और सल्लेखनाका विधिपूर्वक आचरण करनेकी शुरुआत करता है

सल्लेखनाके दो प्रकार हैं. बाह्य सल्लेखना और अभ्यंतर सल्लेखना अथवा द्रव्यसल्लेखना और भावस-

ल्लेखना आहारका त्याग करनेसे शरीर सल्लेखना होती है. सम्यग्दर्शनादिकी भावनासे मिथ्यात्वादिपरिणामों को क्षीण करना कषायसल्लेखना है इस प्रकार वसति और संस्तरका विवेचन समाप्त हुआ.

---

पियधम्मा दढधम्मा संवेगावज्जभीरुणो धीरा ॥
छंदण्हू पच्चइया पच्चक्खाणम्मि य विदण्हू ॥ ६४७ ॥

**स्थेयांसः प्रियधर्माणः संविग्नाः पापभीरवः ॥**
**ख्याताश्छंदानुगमनाः कल्पाकल्पविचक्षणाः ॥ ६७३ ॥**

विजयोदया—पियधम्मा प्रियो धर्मो येषां ते भवंति प्रियधर्माण । दढधम्मा धर्मे स्थिराः, संविग्गा संविग्नाः संसारभीरवः । वज्जभीरुणो पापभीरवो धीरा धृतिमंत' । छंदण्हू अभिप्रायज्ञा. । पच्चइगा प्रत्ययिताः । पच्चक्खाणम्मि य विदण्हू । प्रत्याख्यानक्रमज्ञा. । धर्मश्चारित्रं तेन प्रियचारित्रा यत । ततश्चारित्रे क्षपकमपि वर्तयितुमुत्सहन्ते तत्साह्यता च कतु । यद्यपि चारित्रेऽनुरागवत सम्यग्दृष्टितया तथापि चारित्रमोहोदयाददृढचारित्रा भवन्ति इति विशेषणमुपादत्ते दढचारित्रा इति । अदृढचारित्रा हि न असंयमं परिहरेयु. । कस्मादसयमं परिहरन्ति पापभीरवो यस्मात्। संविग्ना विचित्रव्यसननिधानभूतचतुर्गतिभ्रमणभयव्याकुलाः । धीरा इत्यनेन परीषहसहा इत्याख्यायते । परीषहै. पराजितो न संयम पालयतीति मन्यते । क्षपकेन अनुक्तमपि तदिंगितेनावगततत्प्रयोजना वैयावृत्त्ये वर्तन्ते । नानाभिप्रायज्ञा इति दर्शयितुं छंदण्हू इत्युक्त । प्रत्ययितव्या गुरुभिर्नामी असंयमं कुर्वंति क्षपके वैयावृत्त्योद्यता इति साकारानिराकारप्रत्याख्यानक्रमज्ञा ॥

अथ तथा कृतपरिकरस्याराधकस्य यथोक्तलक्षणाया वसतौ विधिविहितं संस्तरमारूढस्य अष्टाचत्वारिंशत समाधिसहायान्नियोक्तु चत्वारिंशतं गाथा सूत्रयन्नादौ तल्लक्षणख्यापनार्थं गाथाद्वयमाह—

मूलारा—धीरा परीषहसहाः । छंदण्हु अभिप्रायविद. । पच्चइदा अनेकवारान्पूरितप्रत्ययाः । धर्मो हि चारित्रं ततः स्वयमप्रियचारित्राः क्षपकमपि चारित्रे वर्तयितुं सहायता च कर्तुं नोत्सहन्ते इति प्रियधर्माण इत्युच्यते । सम्यग्दृष्टितया चारित्रानुरागिणोऽपि चारित्रमोहोदयादस्थिरचारित्राः संत कथं क्षपकस्य चारित्रसमाधानाय प्रयतंत इति दृढधर्माण इत्युच्यते । पापादविभ्यतो नासंयमं त्यजेयुरित्यवद्यभीरव इत्युच्यते । यथोक्तगुणा अप्यनुमाह्याभिप्रायमिंगितादिभि- ... इति छंदज्ञा इत्युच्यते । तादृशोप्यदृष्टपूर्वक्षपकोपचारा. साकारनिराकारप्रत्याख्यानक-

मानभिज्ञाश्च न गुरुभिस्तत्परिकर्मण्यधिक्रियन्ते इति प्रत्ययिता प्रत्याख्यानक्रमज्ञाश्चेत्युच्यते । एवमुत्तरसूत्रेऽपि पदसाफ-ल्यं चिंत्यम् ।

परिचारकोंका लक्षण दो गाथाओंसे आचार्य कहते हैं—

अर्थ—जिनका धर्मपर गाढ प्रेम है और जो स्वयं धर्म में स्थिर हैं संसारसे और पापसे जो हमेशा भययुक्त हैं. धैर्यवान और क्षपकके अभिप्रायको जाननेवाले, प्रत्याख्यानके ज्ञाता ऐसे परिचारक क्षपककी शुश्रूषा करने योग्य माने गये हैं. धर्म अर्थात् चारित्र. जो यति स्वयं चारित्रपर प्रेम करते हैं वे क्षपकको भी उसके पालनेमें उत्साहित करेंगे और उसको मदत करेंगे. सम्यग्दृष्टि होनेसे चारित्र में वे केवल प्रेम ही करते हैं और चारित्रमो-हनीय कर्मके उदयसे उनका चारित्र शिथिल होगा एसी शंकाका निरसन करनेके लिये 'दिढधम्मा' यह विशेषण है. अर्थात् परिचारक जैसे चारित्रपर प्रेम करते हैं वैसे वे उसमें दृढ भी रहते हैं. जिनका चारित्र दृढ होता नहीं वे असयमका त्याग करनेमें असमर्थ होते हैं. परिचारक गण पापसे भययुक्त हैं अतः वे असंयमका त्याग करते हैं. नाना प्रकार के दुःखोंका निधानभूत ऐसे चतुर्गतिके भ्रमण से वे व्याकुल होगये हैं इसलिये वे संसारभीरु बने हैं परिषहोंको वे सहन करते हैं. जो परीषहोंमे पराजित होते हैं वे संयम पालनेमें असमर्थ देखे जाते हैं. जो क्षपक के बिना कहे भी मनके अभिप्राय जानते हैं वे ही वैयावृत्य कर सकते हैं. परतु जिनमें अभिप्राय जाननेका सामर्थ्य नहीं है वे वैयावृत्य नहीं कर सकेंगे ऐसा अभिप्राय 'छंदण्हु' इस पदसे आचार्य ने व्यक्त किया है. जिनको साकार और निराकार प्रत्याख्यान का क्रम ज्ञात नहीं है और जिन्होंने पूर्वमें कभा क्षपकका वैयावृत्य किया नहीं है ऐसे मुनि अभिप्राय जाननेवाले हो तो भी उनको आचार्य परिचारकके कार्यमें नियुक्त नहीं करते हैं. इसलिये परिचारक प्रत्ययित अर्थात् अनेकवार क्षपक की सेवा जिन्होंने की है अर्थात् जो अनुभवी हैं ऐसे होने चाहिये.

---

कप्पाकप्पे कुसला समाधिकरणुज्जदा सुदरहस्सा ॥
गीदत्था भयवंता अडदालीस तु णिज्जवया ॥ ६४८ ॥

प्रत्याख्यानविदो धीराः समाधानक्रियोद्यता ॥
षट्ताडिताष्टसंख्याना ग्राह्या निर्यापकाः पराः ॥ ६७४ ॥

विजयोदया—कप्पाकप्पे कुसला योग्यमिदमयोग्यमिति भक्तपानपरीक्षाया कुशला । समाधिकरणुज्जदा क्षपकचित्तसमाधानकरणोद्यता. । सुदरहस्सा श्रुतप्रायश्चित्तग्रंथा. । गीदत्था गृहीतसूत्रार्थाः । भगवते भगवन्त स्वपरोद्धारणमाहात्म्यवन्त । अडदालीस तु अष्टचत्वारिंशत्संख्या । णिज्जवगा निर्यापका यतय ॥

मूलारा—कप्पाकप्पे योग्यायोग्यभक्तपानादिपरीक्षाया । भयवंता स्वपरोद्धरणमाहात्म्यवन्त ।

अर्थ—ये आहारपानादिक पदार्थ योग्य हैं इनका ज्ञान परिचारकोंको होना आवश्यक है यदि वे इस ज्ञानसे वंचित हो तो क्षपकको असंयममें भी प्रवृत्त करने लग जायेंगे, आयोग्य आहारमें भी प्रवृत्त करेंगे. क्षपकका चित्त समाधान करनेवाले, प्रायश्चित्त ग्रथको जाननेवाले आगमज्ञ, स्वयं ओर परका उद्धार करनेमें कुशल अर्थात् स्वपरोपकार करके उद्धार करते हैं ऐसी जिनकी जगमें कीर्ति फैली है. ऐसे परिचारक यति अडतालीस होते हैं

---

निर्यापका इममुपकारं कुर्वन्तीति कथनायोत्तरप्रबंध —

आमासणपरिमासणचंकमणासयण णिसीदणे ठाणे ॥
उव्वत्तणपरियत्तणपसारणा उंटणादीसु ॥ ६४९ ॥
आमर्शनपरामर्शगमस्थानशयादिषु ॥
उद्वर्तनपरावर्तप्रसाराकुंचनादिषु ॥ ६७५ ॥

विजयोदया— आमासणपरिमासणचंकमणसयणणिसीयणे ठाणे क्षपकस्य शरीरैकदेशस्य स्पर्शनं आमर्शन, समस्तशरीरस्य हस्तेन स्पर्शन परिमर्शन । चंकमणमितस्ततो गमन । णिसीदणे ठाणे निपद्यास्थानमित्येतेषु । उव्वत्तणपरियत्तणपसारणाउंटणादीसु । उद्वर्त्तने पार्श्वात्पार्श्वान्तरसंचरणे । हस्तपादादिप्रसारणे आकुंचनमित्यादिषु च ॥

निर्यापका क्षपकस्येममिममुपकारं कुर्वंतीत्युत्तरप्रबंधेन कथयिष्यन्नादौ तेषा तद्देहपरिचर्यायां चतुरो नियोक्तुं गाथाद्वयमाह—

मूलारा—आमासण–शरीरैकदेशस्पर्शनं । परिमासण सर्वगात्रस्पर्शनं । चंकमण इतस्ततो परिचरणं ॥

क्षपकके ऊपर उनके द्वारा किये जानेवाले उपकारका आचार्य वर्णन करते हैं —

अर्थ—शरीरके एक देशका स्पर्शन करना उसको आमर्शन कहते हैं. अर्थात् हाथ या पांव वगैरे अवयवोंकी वाधा दूर करनेके लिये हाथसे दाबना, पगचंपी करना, संपूर्ण अंगके स्पर्शनको परिमर्शन कहते हैं अर्थात्

संपूर्ण अंग अपने हाथसे खूब दाबना जिससे क्षपककी देहबाधा मिटेगी. क्षपकको हाथका आश्रय देकर इधर उधर चलते समय मदत करना इसको चंक्रमण कहते हैं. उसको संस्तरपर सुलाना, हाथ देकर बैठाना, खडा करना, उसको एकबगलसे दुसरे बगलपर सुलाना, हाथ पांव पसारना, संकुचित करना इत्यादिक उपकार परिचारक मुनि करते हैं

---

संजदकमेण खवयस्स देहकिरियासु णिच्चमाउत्ता ॥
चदुरो समाधिकामा ओलग्गंता पडिचरंति ॥ ६५० ॥

**देहकर्मसु चेष्टंते क्षपकस्य समाधिदाः ॥**
**चत्वारो यतयो भक्त्या परिचर्यापरायणाः ॥ ६७६ ॥**

विजयोदया— सजदकमेण प्रयत्नेनैव। खवगस्स क्षपकस्य। देहकिरियासु शरीरक्रियासु व्यावर्णितासु। णिच्चं प्रतिदिनं। आउत्ता आयुक्ता। चदुरो चत्वारो यतयः। समाधिकामा. क्षपकस्य समाधिकरणमभिलषन्त.। ओलग्गता उपासनां कुर्वन्त। पडिचरंति प्रतिचारका भवन्ति। ' चत्तारि जणा धम्म कहति विकथाओ वज्जित्ता ' इति पदसबंध चत्वारो धर्मं कथयन्ति विकथा' परित्यज्य ॥

मूलारा— संजदकमेण मुनिमार्गेण। आउत्ता मनोवाक्कायैः समाहिताः। समाधिकामा क्षपकस्य समाधिमिच्छन्तः। ओलग्गंता पर्युप्टिं कुर्वन्ति। पडिचरंति प्रतिचारका भवन्ति ॥

अर्थ—यह सब उपकार करते समय परिचारक सावधानी रखते हैं. अर्थात् असंयमकी उत्पत्ति न होगी और क्षपकको समाधान होगा ऐसा प्रयत्न करते हैं. उपर्युक्त कार्य करनेकेलिये हमेशा चार परिचारक मुनिओंकी निर्यापकाचार्य योजना करते हैं

---

कास्ता विकथा भवन्ति।

भत्तित्थिराजजणवदकंदप्पत्थणडणट्टियकहाओ ॥
वज्जित्ता विकहाओ अज्झप्पविराधणकरीओ ॥ ६५१ ॥

**स्त्रीराजमन्मथाहारद्रव्यदेशादिगोचराः ॥**
**विमुच्य विकथाः सर्वाः समाधाननिपूदनीः ॥ ६७७ ॥**

विजयोदया—भत्तित्थिरायजणवदकंदप्पत्थणडणट्टिगकहाओ । भत्तं भज्यते सेव्यते इति भक्तं चतुर्विधाहारः । भक्तस्य, स्त्रीणां, राज्ञां, जनपदाना रागोद्रेकात्प्रहाससम्मिश्रोऽशिष्टवाक्प्रयोग. कंदर्प. तस्य अर्थस्य, नटानां, नर्तिकानां च याः कथास्ताः । अज्झप्पविराधणकरीओ । अत्मानमधिवर्तते इत्याध्यात्मिकं । आत्मनस्तत्त्वनिश्चयनिरूपणं ध्यानं तस्य विराधणकरीओ विराधनाकारिणी ॥

चत्वारो विकथास्त्यक्त्वा धर्मं कथयंतीत्येतद्गाथात्रयेणाह——

मूलारा——भत्तित्थि भक्तकथा स्त्रीकथा च । कंदप्पत्थ कामकथा धनकथां च । णडणट्टिय नटनार्तिकाकथां । विकथाओ मार्गविरुद्धकथा । अज्झप्प शुभध्यानं ॥

चार मुनि विकथाओंका त्याग कर धर्मकथाका वर्णन करते हैं ऐसा आगे संबंध स्पष्ट करेंगे. प्रथम विकथाओंका स्वरूप कहते हैं——

अर्थ——चार प्रकारके आहारका वर्णन करना भक्तकथा है. स्त्रिओंका वर्णन करना स्त्रीकथा है. राजाओंकी कथा कहना राजकथा है और अनेक देशोंका वर्णन करना देशकथा है. कामविकारसे उन्मत्त होकर हास्य-मिश्र असभ्य वचन बोलना उसको कंदर्प कहते हैं बांसके ऊपर खेलनेवाले और नृत्य करनेवालोंका वर्णन करना ये सब कुकथायें हैं. ये आत्माके स्वस्वरूपके चिंतनमें बाधा उत्पन्न करती हैं. इस लिये इनका त्यागकर क्षपकको चार मुनि हमेशा धर्मका उपदेश देते हैं.

---

कथं तर्हि कथयंति—

अखलिदममिडिदमव्वाइद्धमणुच्चमविलंबिदममंदं ॥
कतममिच्छामेलिदमणत्थहीणं अपुणरुत्तं ॥ ६५२ ॥
अनाकुलमनुद्विग्नमत्याक्षेपमनुद्धतं ॥
अनर्थहीनमाश्लिष्टमाविचालितमद्रुतम् ॥ ६७८ ॥

विजयोदया—अखलिदं अस्खलितं अन्यथा शब्दोच्चारण शब्दस्खलना, विपरीतार्थनिरूपणा अर्थस्खलना । अमिडिदं अनाम्रेडितं । असमुग्ध । अव्वाइद्धं अव्याहत अप्रतिहतं प्रत्यक्षादिना । अणुच्चं नातिमहद्ध्वनिसमेत । अविलंबित नातिशनै । अमंद नात्यल्पघोषं । कन्तं श्रोत्रमनोहर । अमिच्छामेलिदं मिथ्यात्वेनानुन्मिश्रं । अणत्थहीणं अभिधेय-शून्य यन्न भवति । अपुणरुत्त उक्तस्य अविशेषेण भूयोऽभिधान पुनरुक्तं यथा तत्पौनरुक्तं न भवति ।

मूलारा—अखलिदं अस्खलितं। अन्यथा शब्दोच्चारणविपरीतार्थकथनरहितं। आमिलिदं असंदिग्धं। अव्वाइद्धं प्रत्यक्षपरोक्षप्रमाणाविरुद्धं। अणुच्च नात्युच्चैर्ध्वनि। आविलंवितं। अपुणरुत्तं उक्तस्यार्थस्य आविशेषेण भूयोऽभिधानरहितम्।

मुनि धर्मोपदेश किस प्रकार कहते हैं—

अर्थ—वे मुनि जब धर्मोपदेश देते हैं तब उनके मुखसे जिस अभिप्राय के शब्द निकलने चाहिये वे ही निकलते हैं विपरीत अर्थका कभी भी वे वर्णन नहीं करते हैं. एकही शब्द वे दो तीन दफे नहीं बोलते हैं. संशय उत्पन्न करने वाला भाषण वर्ज्य करके प्रत्यक्षपरोक्षादि प्रमाणसे आविरुद्ध वचन मुखसे निकालते हैं. उच्चस्वर और मंदस्वर का त्याग कर मध्यमस्वरसे वे भाषण करते हैं अतिशय सावकाश और अतिशीघ्रताको छोडकर मध्यम पद्धतिका अवलंबकर बोलते हैं. उनका भाषण, कर्णमनोहर, मिथ्यात्वसे अमिश्रित, निरर्थकतारहित रहता है. जो अर्थ एक दफे कहा है. उसको ही पुन कहना पुनरुक्तदोष कहा जाता है इस दोषसे रहित उन मुनिगणका भाषण रहता है.

---

णिद्धं मधुरं हिदयंगमं च पल्हादणिज्ज पत्थं च ॥
चत्तारि जणा धम्मं कहंति णिच्चं विचित्तकहा ॥ ६५३ ॥

प्रल्हादजनकं पथ्यं मधुरं हृदयंगमं ॥
धर्मं वदन्ति चत्वारो हृद्यचित्रकथोद्यताः ॥ ८७९ ॥

विजयोदया—णिद्धं प्रिय। मधुरं ललितपदवर्णरचन। हिदयगमं श्रोत्रहृदयानुप्रवेशि। पल्हादणिज्ज पत्थं च सुखदं पथ्यं च कहति कथयंति। णिच्चं अनुपरतं। विचित्तकहा नानाकथाकुशला ॥

मूलारा—णिद्धं प्रियं। मधुरं ललितवर्णपदरचनं। विचित्तकथा नानाकथाकुशलः ॥

अर्थ—प्रिय, सुंदरशब्दरचनायुक्त, कान और हृदयमें प्रवेश करने वाला सुखकर, हितप्रद ऐसा धर्मोपदेश अनेक कथाओंके साथ वे चार परिचारक मुनि कहते हैं

---

कीदृशी क्षपकस्य कथा भणितव्या इत्यत्राचष्टे—

खवयस्स कहेदव्वा दु सा कहा जं सुणित्तु सो खवओ ॥
जहिदविसोत्तिगभावं गच्छदि संवेगणिव्वेगं ॥ ६५४ ॥

क्षपकस्य कथा कथ्या सा यां श्रुत्वा विमुंचते ॥
सर्वथा विपरीणामं याति संवेगनिर्विदौ ॥ ६८० ॥

विजयोदया—खवगस्स क्षपकस्य । सा कहा सा कथा । कहेदव्वा कथयितव्या । सो खवगो असौ क्षपकः । जं या कथा । सुणित्तु श्रुत्वा । जहिदविसोत्तिगभावो त्यक्ताशुभपरिणाम । गच्छदि संवेगणिव्वेगं संसारभीरुता शरीरभोगनिर्वेद च प्रतिपद्यत ।

एवं सभा प्रति धर्मोपदेशविधिमभिधाय क्षपकं प्रति कथाविशेषकथनं नियमयति—

मूलारा—सुणित्तु श्रुत्वा । जहिद त्यक्त्वा । विसोत्तियभावं दुरध्यवसायं ॥

क्षपकको कोनसी कथा कहना योग्य है ? इस प्रश्नका उत्तर—

अर्थ—क्षपकको वह कथा सुनानी चाहिये कि जिसके सुननेसे उसके अन्तःकरणमें उत्पन्न हुए अशुभ परिणाम विनष्ट होकर वह ससारभीत और देहभोगसे विरक्त हो जावेगा.

---

आक्खेवणी य सवेगणी य णिव्वेयणी य खवयस्स ॥
पावोग्गा होंति कहा ण कहा विक्खेवणी जोग्गा ॥ ६५५ ॥

भवत्याक्षेपानिर्वेगानिर्वेदजानिकाः कथाः ॥
क्षपकस्योचितास्तिस्रो विक्षेपजनिका तु नो ॥ ६८१ ॥

विजयोदया—आक्षेपणी, विक्षेपणी, सवेजनी निर्वेजनी चेति चतस्र कथा. । तासा मध्ये का योग्या ? कावायोग्येत्यत्रोत्तर ब्रवीति । आक्खेवणी य इति आक्षेपणी, सवेजनी, निर्वेजनी च कथा क्षपकस्य श्रोतु, आख्यातु च योग्या । विक्षेपणी तु कथा न योग्या इति सूत्रार्थ. ।

मूलारा—विक्षेपणीवर्जनमाक्षेपण्यादिकथात्रयं क्षपकस्य श्राव्यतयोपदिशति ॥

अर्थ—आक्षेपणी, विक्षेपणी, संवेजनी और निर्वेजनी ऐसे कथा के चार भेद हैं. इन कथाओंमें आक्षेपणी, संवेजनी और निर्वेजनी कथायें क्षपकको सुनाना योग्य हैं. विक्षेपणी कथाका निरूपण करना हितकर न होगा.

---

तासा कथानां स्वरूपनिर्देशायोत्तरं गाथाद्वयं--

आक्खेवणी कहा सा विज्जाचरणमुवदिस्सदे जत्थ ॥
ससमयपरसमयगदा कथा दु विक्खेवणी णाम ॥ ६५६ ॥
कथा साक्षेपणी ब्रूते या विद्याचरणादिकम् ॥
विक्षेपणी कथा वक्ति परात्मसमयौ पुन ॥ ६८२ ॥

विजयोदया—आक्खेवणी कहा सा सा आक्षेपणी कथा भण्यते। जत्थ यस्या कथाया । विज्जाचरणमुवदिस्सदे ज्ञानं चारित्र चोपदिश्यते। एवंभूतानि मत्यादीनि ज्ञानानि सामायिकादीनि वा चारित्राण्येवस्वरूपाणि इति। ससमयपरसमयगदा कथा दु विक्खेवणी णाम।भ्या कथा स्वसमयं परसमय चाश्रित्य प्रवृत्ता सा विक्षेपणी भण्यते । सर्वथा नित्य, सर्वथा क्षणिक, एकमेवानेकमेव वा, सदेव, विज्ञानमात्र वा शून्यमेवेत्यादिक परसमयं पूर्वपक्षीकृत्य प्रत्यक्षानुमानेन आगमेन च विरोध प्रदर्श्य कथचिन्नित्य, कथचिदनित्य, कथचिदेक, कथंचिदनेकं, इत्यादिस्वसमयनिरूपणा च विक्षेपणी ॥

किंलक्षणा स्ताः कथा इत्यत्र गाथाद्वयमाह—

मूलारा—विज्जामित्यादि ज्ञानं। चरणं सामायिकादिचारित्रं । समयपरसमयगदा सर्वथा नित्यमेव सर्वथा क्षणिकमेवेत्यादिपरमतं पूर्वपक्षीकृत्य प्रत्यक्षादिना च प्रतिक्षिप्य कथंचिन्नित्यं कथंचित्क्षणिकं इत्यादि स्वमतं प्रतीत्यवष्टंभेन व्यवस्थापयतीत्यर्थः।

इन कथाओंका स्वरूप आचार्य दो गाथाओंसे कहते हैं—

अर्थ—जिसमें सम्यग्ज्ञान और चारित्रका निरूपण किया जाता है उस कथाको आक्षेपणी कहते हैं. अर्थात् मति, श्रुत, अवधि वगैरह पांच प्रकारके सम्यग्ज्ञानका स्वरूप, ओर सामायिक छेदोपस्थापना वगैरह पांच प्रकारके चारित्रका स्वरूप जिसमें कहा गया है उसको आक्षेपणी कथा कहते हैं. जिस कथामें जेनमतके सिद्धांतों का और परमतका निरूपण है उसको विक्षेपणी कथा कहते हैं इसका विशेष विवेचन—वस्तु सर्वथा-नित्य ही है,

सर्वथा अनित्य ही है, सर्वथा एक ही है, सर्वथा अनेकही है, सर्वथा सद्रूप ही है, सर्वथा विज्ञानरूप ही है, सर्वथा शून्य ही है, इत्यादि अन्यमतोंके सिद्धांतोंको पूर्वपक्षमें स्थापित कर उत्तरपक्षमें वे सिद्धांत प्रत्यक्ष, अनुमान और आगमसे विरुद्ध हैं ऐसा सिद्ध करके वस्तुका स्वरूप कथंचित् अनित्य, कथंचित् एक, कथंचित् अनेक, इत्यादिरूपसे जैनमतके द्वारा सिद्ध करना यह विक्षेपणी कथाका वस्तुस्वरूप है

---

संवेयणी पुण कहा णाणचरित्तं तववीरिय इड्ढिगदा ॥
णिव्वेयणी पुण कहा सरीरभोगे भवोघे य ॥ ६५७ ॥
संवेजनी कथा ब्रूते ज्ञानचारित्रवैभवा ॥
निर्वेदनी कथा वक्ति भोगांगादेरसारताम् ॥ ६८३ ॥

विजयोदया—संवेयणी पुण कहा संवेजनी पुनः कथा । णाणचरित्ततववीरिय इड्ढिगदा ज्ञानचारित्रतपोभावना जनितशक्तिसंपन्निरूपणपरा । णिव्वेजणी पुण कथा निर्वेजनी पुनः कथा सा। सरीरभोगे भवोघे य शरीरे, भोगे, भवसंततौ च पराङ्मुखताकारिणी शरीराण्यशुचीनि, रसादिसप्तधातुमयत्वात् । शुक्रशोणितबीजत्वात्, अशुच्याहारपरिवर्धितत्वात् अशुचिस्थाननिर्गतत्वात् च न केवलमशुच्यसारमपि । अनित्यकायस्वभावाः प्राणभृत' इति शरीरतत्त्वाश्रयणात् । तथा भोगा दुर्लभाः स्त्रीवस्त्रगंधमाल्यभोजनादयो लब्धा अपि कथंचिन्न तृप्तिं जनयन्ति । अलाभे तेषां, लब्धानां वा विनाशे शोको महानुदेति । देवमनुजभवावपि दुर्लभौ, दु खबहुलौ अल्पसुखौ इति निरूपणात् । तथा ॥

मूलारा—णाणेत्यादि–ज्ञानचारित्रतपोभावनाजनितशक्तिसंपन्निरूपणपरा । भवोघे भवसंततौ शरीरादित्रयस्य अशुचित्वादितत्त्वनिरूपणेन पराङ्मुखताकारिणी निर्वेदनीति व्याख्येयम ।

अर्थ—ज्ञान, चारित्र, तप इनका अभ्यास करनेसे आत्मामें कैसी २ अलौकिक शक्तियां प्रगट होती हैं इनका खुलासेवार वर्णन करनेवाली कथाको संवेजनी कथा कहते हैं. शरीर, भोग और जन्म परंपरामें विरक्ति उत्पन्न करनेवाली कथाका निर्वेजनी कथा ऐसा नाम है. इसका खुलासा—शरीर अपवित्र है क्योंकि यह रस, रक्त, मांस, शुक्र वगैरह सप्त धातुओंसे बना है रक्त और वीर्य इसके उपादान कारण हैं. अपवित्र आहारसे इसकी वृद्धि हुई है, अर्थात् माताने खाया हुआ और लालारससे अपवित्र–उच्छिष्ट बना आहार गर्भावस्थामें जीवके शरीरमें प्रविष्ट होता है तब यह शरीर बढता है. अशुचिस्थानसे—योनीसे यह निकला है इस लिये भी अपवित्र है. न केवल यह

अपवित्र ही है परंतु निःसार भी है. इस शरीरके आश्रयसे आत्माको भी अनित्यता प्राप्त हुई है. अर्थात् इस आत्माको वार वार जन्म मरण धारण करना पडा है वस्त्र, स्त्री, गंध, पुष्पमाला, भोजन वगैरह भोगपदार्थ दुर्लभ हैं इनकी प्राप्ति होनेपर आत्मा तृप्त होता नहीं इनका लाभ नहीं होनेसे अथवा लाभ होने पर भी यदि ये शीघ्र नष्ट हो गये तो महान् दुःख उत्पन्न होता है.

देवजन्मकी प्राप्ति होना व मनुष्यजन्म मिलना दोनों दुर्लभ हैं. ये बहुत दुःखोंसे भरे हैं. इनमें अल्प सुख की प्राप्ति होती हैं. इस प्रकारका वर्णन जिसमें किया जाता है वह कथा निर्वेजनी कथा कहाती है

---

विक्खेवणी अणुरदस्स आउगं जदि हवेज्ज पक्खीणं ॥
होज्ज असमाधिमरणं अप्पागमियस्स खवगस्स ॥ ६५८ ॥

विक्षेपणीरतस्यास्य जीवितं यदि गच्छति ॥
तदानीमसमाधानफला सा तस्य जायते ॥ ६८४ ॥

विजयोदया — विक्षेपण्या परसमयानिरूपणायां अनुरक्तस्य॥ आउगं आयुष्कं । जदि हवेज्ज यदि भवेत् । पक्खीणं प्रक्षीण । होज्ज भवेत् असमाधिमरणं । अप्पागमिगस्स खवगस्स अल्पश्रुतस्य क्षपकस्य यदेव पूर्वपक्षीकृतं दूषणाभिधानाय तेदव तत्त्वमित्यध्यवसायादसमीचीनज्ञानदर्शनस्य रत्नत्रयैकाग्न्य नास्तीति मन्यते ।

विक्षेपण्यामासक्तस्यायुःप्रक्षयेऽल्पश्रुतस्यासमाधिमरणमाह —

मूलारा — अप्पागमियस्स अल्पश्रुतस्य ॥

अर्थ — विक्षेपणी कथामें जो की स्वमतका प्रतिपादन कर परमतका खंडन करती है यदि क्षपक अनुरक्त हुआ है और ऐसी अवस्थामें यदि उसका आयुष्य विलीन होगा तो उसको असमाधिमरण होगा क्षपक अल्पश्रुत धारक हो तो पूर्वपक्षमें जो परमतका स्वरूप उत्तरपक्षसे दूषित करने के लिये कहा है वही वस्तुका सत्यस्वरूप है ऐसी श्रद्धान करेगा जिससे उसको रत्नत्रयाराधना न होगी.

---

वहुश्रुतस्य तद्युपयोगिनी विक्षेपणीतीमा शंकां निरस्यति—

आगमसाहप्पगओ विकहा विक्खेवणी अपाउग्गा ॥
अब्भुज्जदम्मि मरणे तस्स वि एदं अणायदणं ॥ ६५९ ॥

कथ्या वहुश्रुतस्यापि नासन्ने मरणे सति ॥
अनाचारं न कुर्वन्ति महांतो हि कदाचन ॥ ६८५ ॥

विजयोदया—आगममाहप्पगदो वि वहुश्रुतस्यापि। विक्खेवणी विक्षेपणी अपाउग्गा अप्रायोग्या। अब्भुज्जदंमि मरणे रत्नत्रयाराधनपरे मरणे। तस्स वि वहुश्रुतस्यापि एद एतत्। अणायदणं अनायतन अनाधार ॥

अनल्पश्रुतस्य विक्षेपणी कथोपयोगिनी भविष्यतीत्याशका निरस्यति—

मूलारा—अब्भुज्जदम्मि रत्नत्रयाराधनपरे। तस्स वि अल्पश्रुतस्य पुनः सुतरामपकारिकेत्ययमर्थः। अणायदणं अनाधार असमाधिमरणप्रणयनात् ॥

जो वहुश्रुत है उसके लिये विक्षपणी कथा उपयोगिनी होगी इस शकाका निरसन करते हैं—

अर्थ—यदि क्षपक आगमज्ञानी होगा तो भी यह विक्षपणी कथा रत्नत्रयाराधना जिसमें की जाती है ऐसे समाधिमरणके समयमें उसको अयोग्यही मानी है. क्यों कि यह विक्षपणी कथा समाधिमरण के लिये सहायक नहीं है. आधारभूत नहीं है.

---

अब्भुज्जदंमि मरणे संथारत्थस्स चरमवेलाए
तिविहं पि कहंति कहं तिदंडपरिमोडया तम्हा ॥ ६६० ॥

विक्षेपिणीं विमुच्यातः समाधानविधायिनः ॥
कथयन्ति कथास्तिस्रो निस्त्रिदंडत्रिगौरवाः ॥ ६८६ ॥

विजयोदया—अब्भुज्जदमि मरणे। निकटभूते मरणे। कस्य संथारत्थस्स चरिमवेलाए। सस्तरस्थस्य अतकाले। तिविहं विकहति कथ सवेजनीं, निर्वेजनीं आक्षेपणीं च कथा कथयन्ति। तिदडपरिमोडया अशुभमनोवाकाया दडशब्देनोच्यते। तद्भेदनकारिण सूरय। तम्हा तस्मात्। अनायतनत्वाद्विक्षेपिण्या ॥

प्रकृतोपसंहारमाह——

मूलारा — चरिमवेलाए प्रत्यासन्नमरणक्षणे । तिवंडपरिमोडया । अशुभमनोवाक्कायनिर्मूलका' साधवः ॥

अर्थ – संस्तरमें पडे हुए क्षपकका मरणकाल जब निकट आचुका है तो ऐसे समयमें अर्थात् अन्तसमय में अशुभ मनोविचार, अशुभ शरीर प्रवृत्ति और अशुभवचन इनका त्याग करनेवाले गणधरादि मुनि संवेजनी, निर्वेजनी और आक्षेपणी ऐसी तीन कथाओंकाही वर्णन करते हैं. विक्षेपणी कथा समाधिमरणके लिये आधाररूप नहीं है. इसलिये उसका निरूपण करते नहीं.

---

जुत्तस्स तवधुराए अब्भुज्जदमरणवेणुसीसंमि ॥

तह ते कहेंति धीरा जह सो आराहओ होदि ॥ ६६१ ॥

तपोभावनियुक्तस्य मृत्यासज्जतयेति तम् ॥

ते वदंति तथा तस्य भवत्याराधको यथा ॥ ६८७ ॥

विजयोदया—जुत्तस्स युक्तस्य । तवधुराए तपोभारेण । अब्भुज्जदमरणवेणुसीसम्मि समीपीभूतमरणवंशस्य शिरसि स्थितस्य क्षपकस्य । ते धीरा । तह तथा । कहेंति कथयन्ति । जध सो आराधगो होदि यथासावाराधको भवति रत्नत्रयस्य ॥

ते चत्वारो धर्मकथानियुक्ता यतयस्तथा कथयन्ति यथा रत्नत्रयमाराधयत्येवेत्यवस्थापयन्नाह—

मूलारा—अब्भुज्जदेत्यादि । समीपीभूतमरणवंशस्य शिरसि क्षपकस्य ॥

अर्थ – तपका भार जिसने धारण किया है, निकट प्राप्त हुए समाधिमरणरूपी वासके अग्रभागपर जो ठहरा है ऐसे क्षपकको चार मुनि ऐसाही उपदेश देते हैं कि जिसको सुनकर वह रत्नत्रयका आराधक होगा.

---

चत्तारि जणा भत्तं उवकप्पेंति अगिलाए पाओग्गं ॥

छंदियमवगददोसं अमाइणो लद्धिसंपण्णा ॥ ६६२ ॥

तस्यानयंति चत्वारो योग्यमाहारमश्रमाः ॥

निर्माना लब्धिसंपन्नास्तादिष्टं गतदूषणं ॥ ६८८ ॥

विजयोदया—चत्तारि जणा चत्वारो यतय.। भत्त अशन। पाउग्ग प्रायोग्यं उद्गमादिदोषानुपहतं। उवकप्पेंति आनयति। अगिलाए ग्लानिमतरेण। कियन्त कालमानयाम इति सक्लेश विना। छंदिय क्षपकेण इष्ट अशन पान वा। क्षुत्पिपासापरीषहप्रशातिकरणक्षममित्येतावता तेनेष्ट न तु लौल्यात्। अवगददोस वातपित्तश्लेष्मणामजनक। क आनयति? अमाइणो मायारहिता अयोग्यमिति ये नानयन्ति। लद्धिसंपण्णा मोहान्तरायक्षयोपशमाद्भिक्षालब्धिसमन्विता। अलब्धिमान्क्षपक क्लेशयति। मायावी अयोग्य योग्यमिति कल्पयेत्॥

चत्वारस्तदर्थ समुचितमशनं उपनयन्तीत्यनुशास्ति

मूलारा—उवकप्पेंति आनयंति। अगिलाए ग्लानिं विना कियंतं कालं आनयाम इति संक्लेश विना। छंदिय भक्तपानं क्षुत्पिपासादुःखमसमाधिकरं निराकरोतीत्येतावतैव क्षपकेणेष्ट। अवगददोसं वातपित्तश्लेष्मणामजनकं प्रशमकं च उद्गमादिरहितं वा। अमाइणो अयोग्यं योग्यमिदमिति प्रतारणरहिताः। लाभांतरायक्षयोपशमाद्भिक्षालब्धिसमन्विताः। तयैव क्षपकस्यासंक्लेशनात्॥

अर्थ – चार मुनि ग्लानिका त्यागकर उद्गमादिदोपरहित आहारके पदार्थ क्षपकके लिये लाते हैं. कितने दिनतक हमको लाना पडेगा ऐसा विचार वे मनमें नहीं करते हैं क्षपक जो पदार्थ चाहता है उनको वे लाते हैं. क्षपक भी जिनसे भूख और प्यास शांत होगी ऐसे ही पदाथ चाहता हैं लौल्यसे आहारकी इच्छा वह नहीं करता है क्षपकके वात, पित्त, और श्लेष्मको न बढानेवाले पदार्थ ही परिचारक मुनि लाते हैं. परिचारक मुनिओंके हृदयमें मायाभाव नहीं रहता है अतः वे अयोग्य आहारको योग्य बताते नहीं. मोहनीय कर्म और अन्तराय कर्मका क्षयोपशम जिनको प्राप्त हुआ हैं ऐसे ही परिचारक आहार लानेके कार्यमें आचार्यके द्वारा योजे जाते हैं. जिनको भिक्षालब्धि नहीं है ऐसे मुनि इस कार्यमें नियुक्त करनेसे क्षपकको क्लेश होगा.

---

चत्तारि जणा पाणयमुवकप्पंति अगिलाए पाओग्गं॥
छंदियमवगददोसं अमाइणो लद्धिसंपण्णा॥ ६६३॥

विजयोदया--चत्तारि जणा इति स्पष्टार्था गाथा--सूरिणा अनुज्ञातौ निवेदितात्मानौ द्वौ द्वौ पृथग्भक्त पृथग्पानं चानयत'॥

चत्वारः क्षपकाय पानमानयन्तीत्याह--

मूलारा—स्पष्टम् ॥

अर्थ—चार मुनि आचार्यके द्वारा नियुक्त होकर क्षपकके लिये योग्य पीनेके पदार्थ लाते हैं. ( बाकी संपूर्ण अभिप्राय ऊपरकी गाथाके समान ही समझना चाहिये )

---

चत्तारि जणा रक्खन्ति दवियमुवकप्पिय तय तेहिं ॥
अगिलाए अप्पमत्ता खवयस्स समाधिमिच्छंति ॥ ६६४ ॥

पान नयन्ति चत्वारो द्रव्यं तदुपकल्पितं ॥
अप्रमत्ता समाधानमिच्छन्तस्तस्य विश्रमा ॥ ६८९ ॥

विजयोदया—तेरानीत भक्त पान वा चत्वारो रक्षन्ति प्रमादरहिता त्रसा यथा न प्रविशन्ति, यथा वापरे न पातयन्ति ॥

चत्वारस्तद्भक्तपानं तरा रक्षन्तीत्याह—

मूलारा—रक्खंति यथा त्रसादयो न पतंति परे वा न पातयति इत्यर्थः। दवियं द्रव्यं। उवकप्पिय आनीतं। तयं भक्तपान वा।

अर्थ—उपर्युक्त मुनिओंके द्वारा लाये हुए आहारके और पानके पदार्थोंका चार मुनि प्रमाद छोडकर रक्षण करते हैं उन पदार्थोंमें त्रस जीवोंका प्रवेश न होगा और कोई गिरा न सकेंगे ऐसी संभाल वे करते हैं. क्यों कि क्षपकका जिस प्रकारसे चित्त रत्नत्रयमें एकाग्र रहेगा वैसा ही वे प्रयत्न करते हैं.

---

काइयमादी सव्वं चत्तारि पदिट्ठवन्ति खवयस्स ॥
पडिलेहंति य उवधोकाले सेज्जुवधिसंथारं ॥ ६६५ ॥

मलं क्षपान्ति चत्वारो वर्चःप्रस्रवणादिकम् ॥
शय्यासंस्तरकौ कालद्वये प्रतिलिखन्ति च ॥ ६९० ॥

विजयोदया—काइगमादी सव्वं पुरीषप्रभृतिकं मलं सर्वं। क्षपकस्य चत्वारः। पदिट्ठवंति प्रतिष्ठापयति। पडिलेहति य प्रतिलिखति च। उवधो काले उदयास्तमनकालवेलयोः। सेज्जुवधिसंथारं वसतिमुपकरणं, संस्तर च ॥

चत्वारस्तन्मलापनोदं तच्छय्यादिप्रतिलेखनं च कुर्वन्तीत्याह -

मूलारा—काइयमादि विण्मूत्रश्लेष्मखेलादिमलं । पडिट्ठवेंति बहिः क्षिपंति । पडिलेहंति शोधयन्ति । उवधो काले प्रातः सायं च ॥

अर्थ—चार मुनि क्षपकका मलमूत्र निकालनेका कार्य करते हैं तथा सूर्यके उदयकालमें और अस्तकालके समयमें वे वसतिका, उपकरण और संस्तर इनको शुद्ध करते हैं, स्वच्छ करते हैं.

---

खवगस्स घरदुवारं सारक्खंति जणा चत्तारि ॥
चत्तारि समोसरणदुवारं रक्खन्ति जदणाए ॥ ६६६ ॥

क्षपकावसथद्वारं चत्वारः पान्ति यत्नतः ॥
धर्मश्रुतिगृहद्वारं चत्वारः पालयन्ति ते ॥ ६९१ ॥

विजयोदया—खवगस्स क्षपकस्य । घरदुवार गृहद्वार । सारक्खंति पालयन्ति । जदणाए यत्नेन । चत्तारि चत्वार । असयतान् शिक्षकाश्च निषेद्धु द्वार पालयन्ति । चत्तारि चत्वार । समोसरणदुवार समवसरणद्वारं । जदणाए यत्नेन आरक्षति पालयन्ति ॥

चत्वारस्तद्गृहद्वारं चत्वारश्च धर्मश्रवणमंडपद्वार रक्षंतीत्याह—

मूलारा—सारक्खंति पालयंति । असंयतान् शिक्षकाश्च निषेद्धुं द्वारपालायंते । जदणाए यत्नेन । समोसरणदुवारं धर्मश्रुतिगृहद्वारं ॥

अर्थ— चार परिचारक मुनि क्षपककी वसतिकाके दरवाजेका प्रयत्नसे रक्षण करते हैं. अर्थात् असंयत और शिक्षकोंको वे अंदर आनेको मना करते हैं. और चार मुनि समोसरण के द्वारका प्रयत्नसे रक्षण करते हैं धर्मोपदेश देनेके मंडपके द्वारपर चार मुनि रक्षणके लिये बैठते हैं.

---

जिदणिद्दा तल्लिच्छा रादौ जग्गंति तह य चत्तारि ॥
चत्तारि गवेसति खु खेत्ते देसप्पवत्तीओ ॥ ६६७ ॥

निशि जाग्रति चत्वारो जितनिद्रा महोद्यमाः ॥
वार्तां मार्गन्ति चत्वारो यत्नाद्देशादिगोचराम् ॥ ६९२ ॥

विजयोदया—जितणिद्दा जितनिद्रा. । तल्लिच्छा निद्राजयलिप्सव । रादी रात्रौ । जग्गंति जागरं कुर्वन्ति । तह य तत्र क्षपकसकाशे । चत्तारि चत्वार । गवेसति खु परीक्षा कुर्वन्ति । खेत्ते क्षेत्रे स्वाध्युपिते । देशपवत्तीओ देशस्य क्षेमवार्ता ।

चत्वार क्षपकसमीपे रात्रौ जाग्रति चत्वारश्च स्वाध्युपितक्षेत्रे देशादिक्षेमाक्षेमवार्ता मृगयंते इत्याह—

मूलारा—तण्णिट्ठा क्षपकतत्परा । देसप्पवत्तीओ देशराज्यादिगोचराः शुभाशुभवार्ता ।

अर्थ—निद्राको जीतनेकी इच्छा रखनेवाले चार मुनि क्षपकके पास जागरण करते रहते हैं. और जहां क्षपक और संघ ठहरा है उस देशकी शुभाशुभ वार्ताका निरीक्षण करनेवाले चार मुनि आचार्योंके द्वारा नियुक्त किये जाते हैं.

---

वाहिं असद्दवडियं कहंति चउरो चदुव्विधकहाओ ॥
ससमयपरसमयविदू परिसाए सा समोसदाए खु ॥ ६६८ ॥

बहिर्वदन्ति चत्वारः स्वपरागमकोविदाः ॥
अनंतःशब्दपातं ते जनानां निखिलाः कथा ॥ ६९३ ॥

विजयोदया—वाहिं वहि: क्षपकावासात् । असद्दपडिग यावत् दूरे स्थिताना शब्दो न श्रूयते । तत्र स्थित्वा । चउरो चत्वार पर्यायेण । कथाओ चतुर्विधा कथा पूर्वं व्यावर्णिता । कीदृग्भूतास्ते कथका अत आह-ससमयपरसमयविदू स्वपरपक्षसिद्धातज्ञा । परिसाए परिषदे । समोसदाए द्राक् समागतायै ॥

चत्वारश्च चतस्रोऽपि कथा कथयन्ति क्षपककर्णापातितशब्दमित्याह—

मूलारा—वाहिं वहिः क्षपकावासाद्दूरे । असद्दवडिय यथा क्षपको न शृणोति । चदुविध आक्षेपणीप्रमुखाः । परिसाए परिषदि । समोसदाए समुपविष्टाया । आगतायामित्यन्ये ॥

अर्थ—क्षपककी वसतिके बाहर क्षपक न सुन सके इतने अंतरपर स्वधर्म और अन्यधर्मोंके सिद्धांतोंका

रहस्य जाननेवाले चार मुनि सभामंडपमें आये हुए श्रोताओंको एकके अनंतर दूसरा इस पद्धतीसे आक्षेपण्यादि-कथाओंका वर्णन करते हैं.

---

वादी चत्तारि जणा सीहाणुग तह अणेयसत्थविदू ॥
धम्मकहयाण रक्खाहेदुं विहरंति परिसाए ॥ ६६९ ॥
चत्वारो वादिनोऽक्षोभ्याः सर्वशास्त्रविशारदाः ॥
धर्मदेशनरक्षार्थं विचरन्ति समन्ततः ॥ ६९४ ॥

विजयोदया—वादी वादिन । चत्तारिजणा चत्वार । सीहाणुग सिंहसमाना । अणेगसत्थविदू अनेकशास्त्रज्ञा· धम्मकहयाण धर्म कथयता । रक्खाहेदु रक्षार्थ । विहरंति । इतस्ततो यान्ति । परिसाए परिषदि ।

चत्वारो वादिनो धर्मकथापराणा प्रवाद्याक्षेपनिराकरणाय समागमितस्ततो विचरंतीत्याह्—

मूलारा—महाणुभावा सिंहवत्परैरधृष्याः ।

अर्थ—अनेक शास्त्रोंके ज्ञाता, सिंहसमान ऐसे वाद करनेवाले चार मुनि धर्मकथा करनेवालोंका रक्षण करनेके लिये सभामें इधर उधर भ्रमण करते हैं.

---

एवं महाणुभावा पग्गहिदाए समाधिजदणाए ॥
त णिज्जवंति खवय अडयालीसं हि णिज्जवया ॥ ६७० ॥
एवमेकाग्रचेतस्काः कर्मनिर्जरणोद्यताः ॥
निर्यापका महाभागा· सर्वे निर्यापयन्ति तं ॥ ६९५ ॥

विजयोदया—एवं महाणुभावा, एवं माहात्म्यवंत । पग्गहिदाए प्रकृष्टया । समाधिजदणाए समाधौ क्षपकस्य प्रयत्नवृत्त्या । त णिज्जवंति खवय त निर्यापयन्ति क्षपकं । अडदालीस हि अष्टचत्वारिंशत्प्रमाणा· । णिज्जवगा निर्यापका· ॥

प्रस्तुतमुपसंहरति —

मूलारा—महाणुभावा महामाहात्म्या. । पग्गहिदाए प्रकृष्टया स्वीकृतया वा । समाधिजदणाए समाधौ यत्नवृत्त्या । णिज्जवेंति संसारार्णवान्निर्यातुं प्रयोजयंति ॥

अर्थ—इस प्रकार ये माहात्म्यवान् अडतालीस मुनि उत्कृष्ट प्रयत्नसे क्षपकको समाधि में एकाग्र करते हैं और संसारसमुद्रसे प्रयाण करनेवाले उस क्षपकको समाधिके कार्यमें अर्थात् रत्नत्रयमें प्रयुक्त करते हैं.

व्यावर्णितगुणा एव निर्यापका इति न ग्राह्य, किंतु भरतैरावतयोर्विचित्रकालस्य परावृत्ते कालानुसारेण प्राणिना गुणा. प्रवर्तते तेन यदा यथाभूता शोभनगुणाः संभवति तदा तथाभूता यतयो निर्यापकत्वेन ग्राह्या इति दर्शयति—

जो जारिसओ कालो भरदेरवदेसु होइ वासेसु ॥
ते तारिसया तदिया चोद्दालीसं पि णिज्जवया ॥ ६७१ ॥

कालानुसारतो ग्राह्याश्चत्वारिंशच्चतुर्युताः ॥
भरतैरावतक्षेत्रभाविनो मुनिपुंगवाः ॥ ६९६ ॥

विजयोदया—जो जारिसओ कालो इत्यादिना यो यादृक्कालो। भरदेरवदेसु वासेसु भरतैरावतेपु जनपदेपु। पंचभरता पचैरावतास्ते निर्यापकास्तारिसगा तादृग्भूता कालानुगुणा इति यावत्। तइया तस्मिन्काले ग्राह्या इत्यर्थ.।

सर्वत्र सर्वदा यथोक्तगुणगणना एव निर्यापकाः स्युरिति न ग्राह्यं। कालानुसारेण प्राणिनां गुणप्रवृत्तेः भरतैरावतक्षेत्रेपु विचित्रकालपरावृत्तिरतस्तत्र यदा यथाभूता यावंतश्च स्फुरद्गुणा यतय संभवंति तदा तथाभूतास्तावंतश्चेति निर्यापकत्वेन व्यवस्थाप्या इति दर्शयितुमाह—

मूलारा—भरदेरवदेसु पंचसु भरतेपु पंचसु ऐरावतेपु। वासेसु क्षेत्रेपु। तइया तदा तस्मिन्काले कालानुगुणा निर्यापका ग्राह्या इत्यर्थः ॥

जिनका गुणवर्णन ऊपर किया है ऐसे ही मुनि निर्यापक होते हैं ऐसा न समझना चाहिये. परंतु भरत और ऐरावत कालमें विचित्र कालका परावर्तन हुआ करता है इसलिये कालानुसार प्राणिओंके गुणोंमें भी जघन्य-मध्यमता और उत्कृष्टता आती है. जिससमय जैसे शोभन गुणोंका संभव रहता है उस समय वैसे गुणधारक मुनि निर्यापक परिचारक समझ कर ग्रहण करना चाहिये.

अर्थ - भरतक्षेत्रमें और ऐरावतक्षेत्रमें समस्तदेशोंमे जो जैसा काल प्रवर्तता है उसके अनुसार निर्यापक समझना चाहिये अर्थात् मध्यमकालके प्रारंभमें चवेचालीस निर्यापक होते हैं.

एवं चदुरो चदुरो परिहावेदव्वगा य जदणाए ॥
कालम्मि संकिलिट्ठंमि जाव चत्तारि साधेंति ॥ ६७२ ॥
णिज्जावया य दोण्णि वि होंति जहण्णेण कालसंसयणा ॥
एक्को णिज्जावयओ ण होइ कइया वि जिणसुत्ते ॥ ६७३ ॥

हेयाः क्रमेण चत्वारश्चत्वारस्तावदंजसा ॥
यावत्तिष्ठन्ति चत्वारः काले संक्लेशसंकुले ॥ ६९७ ॥
कालानुसारिणौ ग्राह्यौ द्वौ जघन्येन योगिनौ ॥
भरतैरावतक्षेत्रभवौ निर्यापकौ यती ॥ ६९८ ॥

विजयोदया —स्पष्टार्थोत्तरगाथाद्वयमिति न व्याख्यायते ॥

कालानुसारेणात्र निर्यापकाणा संख्याहानिक्रमं दर्शयति——

मूलारा—— परिहावेदव्वगा हानिं नेतव्या । जदणाए देशकालानुसारेण गुणेषु यत्नेन । संकिलिट्ठम्मि संक्लेशबहुले ॥

अर्थ —इस प्रकार देशकालानुसार गुणोंको यत्नसे देखकर इस संक्लेश परिणायुक्तकालमें चार चार निर्यापक कम कम करना चाहिये. वे तब तक कम करना जब वे चार रहेंगे अर्थात् क्षपकके समाधिमरण साधनेके लिये केवल देश, काल, गुणकी अपेक्षासे यदि चार ही निर्यापक हो तो भी समाधिमरणरूपकार्यकी समाप्ति होती है अतिशय संक्लिष्ट कालमें दो निर्यापक भी क्षपकके इस कार्यको साध सकते हैं. परंतु जिनागममें एक निर्यापकका किसी भी कालमें उल्लेख नहीं किया है.

---

जघन्यतो द्वौ निर्यापकौ इति किमर्थमुच्यते । एको जघन्यतो निर्यापक कस्मान्नोपन्यस्त इत्याशंकाया एकस्मिन्निर्यापके दोषमाचष्टे—

एगो जइ णिज्जवओ अप्पा चत्तो परोपवयणं च ॥
वसणमसमाधिमरणं उड्डाहो दुग्गदी चावि ॥ ६७४ ॥

आत्मा त्यक्तः परं शास्त्रं एको निर्यापको यदि ॥
असमाधेर्मृतिर्व्यक्तेयमसौ दुर्गतिः परा ॥ ६९९ ॥

विजयोदया—एको यदि निर्यापक । अप्पा चत्तो आत्मा त्यक्तो भवति निर्यापकेण, परः क्षपकस्त्यक्तो भवति। पवयण च प्रवचन च त्यक्त भवति। वसण व्यसन दुःख भवति। असमाधिमरणं समाधानमतरेण रत्नत्रये मृति स्यात्। उड्डाहो धर्मदूषणा भवति। दुग्गदी चावि दुर्गतिश्च भवति ॥

सर्वजघन्या निर्यापकसंख्या नियमयति

मूलारा—दुवे द्वौ।

एकस्मिन्निर्यापके दोषानाह—

मूलारा—अप्पा चत्तो निर्यापकेण आत्मा त्यक्तः। परो क्षपकः। वसणं दुःखं भवति। उड्डाहो धर्मदूषण।

जघन्यतासे एक निर्यापकका आगममें क्यों उल्लेख नहीं है. दो निर्यापकोंका क्यों उल्लेख किया है ऐसी शंका होनेपर आचार्य एक निर्यापक होनेमें उत्पन्न होनेवाले दोषोंका वर्णन करते हैं.

अर्थ—यदि एकही निर्यापक होय तो उसमें आत्मत्याग, क्षपकका त्याग और प्रवचनका भी त्याग होता है. एक निर्यापकमें दुःख उत्पन्न होता है और रत्नत्रयमें एकाग्रताके विना मरण हो जाता है. धर्मदूषण और दुर्गती भी होती हैं.

---

एव निर्यापकेणात्मा त्यक्तो भवति, एव क्षपक इत्येतत्कथयति—

खवगपडिजग्गणाए भिक्खग्गहणादिमकुणमाणेण ॥
अप्पा चत्तो तव्विवरीदो खवगो हवदि चत्तो ॥ ६७५ ॥

भिक्षाद्यविदधानेन क्षपकप्रतिकर्मणा ॥
अनारतं प्रसक्तेन स्वस्त्यक्तोऽन्यो विपर्यय ॥ ७०० ॥

विजयोदया—खवगपडिजग्गणाए क्षपकप्रतिजागरणया क्षपकप्रतियत्नेन । खवगपडिजग्गणाए इत्यनया गाथया अत्रैव पदघटना भिक्खग्गहणादिमंकुणमाणेण भिक्षाग्रहण, निद्रा, कायमलत्याग वा कुर्वता निर्यापकेण । अप्पा चत्तो आत्मा त्यक्तो भवति। अशनाग्रहणान्निद्राया अभावात् । कायमलाना वाऽनिराकरणान्महती निर्यापकस्य पीडा।

तद्विपरीदो यदि निर्यापको भिक्षा भ्रमति निद्रातिशयशरीरमलनिरासार्थं याति, खवगो चत्तो भवति क्षपक-स्त्यक्तो भवति ॥

कथ आत्मा त्यक्तः कथं वा क्षपक इत्यत्राह—

मूलारा—पडिजग्गणाए कार्यकरणे। भिक्खग्गहणादि भिक्षाग्रहणं कायमलत्यागं च। अकुणमाणेण अकुर्वता निर्यापकेण। चत्तो अशनाग्रहणान्निद्रानिवारणाद्विण्मूत्राद्यनुत्सर्जनाच्च महतीं पीडा प्रापित'। तद्विपरीदे भिक्षाभ्रमण-निद्राकरणकायशुद्ध्यर्थगमने। चत्तो त्यक्त. क्षपकस्तत्समाधानानुसंधानापलापात् ॥

एक निर्यापक से आत्माका और क्षपकका भी त्याग होता है इसका विवेचन —

अर्थ-क्षपकके कार्यमें हि यदि निर्यापक तत्पर रहेगा तो आहारग्रहण करना, शयन करना, और शरीरमलका त्याग करना इन कार्योंका त्याग करनेमे निर्यापकको आत्मत्याग करना पडेगा. अर्थात् आहारका ग्रहण न करनेसे, निद्राका अभाव होनेसे, ओर शरीरमलका विसर्जन करनेसे निर्यापकको वडो वेदना होगी जिससे उसका देह पडेगा यदि निर्यापक भिक्षाग्रहणादि कार्यमें ही लग जावेगा अर्थात् वह भिक्षाके लिये यदि भ्रमण करेगा, खूब सोवेगा, ओर शौचके लिए जावेगा तो क्षपकका त्याग होगा.

---

खवयस्स अप्पणो वा चाए चत्तो हु होइ जइधम्मो ॥
णाणस्स य वुच्छेदो पवयणचाओ कओ होदि ॥ ६७६ ॥

स्वस्यापरस्य वा त्यागे यतिधर्मो निराकृत' ॥
ततःप्रवचनत्यागो ज्ञानविच्छेदको मतः ॥ ७०१ ॥

विजयोदया—खवगस्स अप्पणो वा चाए क्षपकस्यात्मनो वा त्यागे। चत्तो खु होदि जइधम्मो त्यक्तो भवति यतिधर्म। यतेर्धर्मो वैयावृत्त्यकरण स परित्यक्तो भवति क्षपकमसहाय गमने। अगमने तु आवश्यकानि यतिधर्मेषु प्रधानानि त्यक्तानि भवति शक्तिवैकल्यात्। णाणस्स य वुच्छेदो ज्ञानस्यापि व्युच्छेदो भवति, निर्यापकेन सह मृति-मुपयाति। तदो तस्मात्पवयणचाओ होदि प्रवचनत्यागो भवति। प्रवचनशब्देनागम उच्यते। प्राज्ञा हि केचिदेव भवती-ति चेदेकका निर्यापका अनशनादिनातिखिन्ना मृतिमुपेयु क शास्त्राण्युपदिशेत् कश्च धारयेद्वेति प्रवचनत्याग ॥

स्वपरत्यागे प्रवचनत्यागमाह—

मूलारा--जादिधम्मो यतेर्धर्मो वैयावृत्यकरणं षडावश्यक च त्यक्तं शक्तिवैकल्यात्। णाणस्स य वोच्छेदो ज्ञानस्यापि व्युच्छेद स्यान्निर्यापकमरणात्। पवयणचाओ तदो ततो ज्ञानव्युच्छेदात् प्रवचनस्यागमस्य त्यागो विसर्जनं भवति भोजनाद्यकरणेनातिक्लिष्टस्य निर्यापकस्य मरणात्। प्रज्ञा हि केचिदेव स्युः ॥

अर्थ— क्षपकका अथवा अपना त्याग होनेपर यतिधर्मका ही त्याग हुआ, वैयावृत्य करना यतिका धर्म है आत्मत्याग अथवा क्षपकका त्याग होनेसे यतिधर्म भी नष्ट होता है. क्षपकको छोडकर यदि निर्यापक जावेगा अथवा नहीं जावेगा तो यति धर्ममें जो सामायिकादिक अवश्य कर्तव्य है उनका त्याग होगा. शक्ति कम होनेसे ज्ञानका भी नाश होगा निर्यापक और क्षपक दोनो भी मरेंगे तो आगमका त्याग होगा. प्रायः विद्वान एकाद ही होता है. इस वास्ते अहारादिकके कष्टसे खिन्न होकर निर्यापक मरणको प्राप्त होगा तो कौन शास्त्रोंका उपदेश करेगा और कौन शास्त्रको धारण करेगा? इसलिये एकही निर्यापक होनेसे प्रवचनत्याग होता है यह सिद्ध हुआ.

---

व्यसनं व्याचष्टे—

चायम्मि कीरमाणे वसणं खवयस्स अप्पणो चावि ॥
खवयस्स अप्पणो वा चायम्मि हवेज्ज असमाधि ॥ ६७७ ॥

क्षपकस्यात्मनो वास्ति त्यागतो व्यसनं परम् ॥
भवेत्ततोऽसमाधानं क्षपकस्यात्मनोऽपि वा ॥ ७०२ ॥

विजयोदया—चायम्मि कीरमाणे त्यागे क्रियमाणे। वसण खवगस्स क्षपकस्य दुःखं भवति, प्रतिकाराभावात्। अप्पणो व वसण निर्यापकस्य वा व्यसन भवति अशनादित्यागात। असमाधिमरण व्याचष्टे—चागम्मि त्यागे सति। खवगस्स असमाधि क्षपकस्य असमाधिमरण भवति। चित्तसमाधिं कुर्वत. समीपे अभावात्। अप्पणो वा निर्यापकस्य वा। हवेज्ज भवेत्। असमाधि अशनादित्यागजनितदुःखव्याकुलस्य ॥

स्वपरत्यागे दु समप्याह—

मूलारा— खवयस्स क्षपकस्य दुःखं स्यात्प्रतीकाराभावात्। अप्पणो अशनादित्यागात्। असमाधी क्षपकस्य असमाधिः। समाधिकराचार्यसंनिधानाभावादाचार्यस्य वा अशनादित्यागजनितदुःखसंक्लेशावेशात् ॥

व्यसन अर्थात् दुःखका वर्णन करते हैं—

अर्थ—निर्यापकने क्षपकको छोड देनेपर क्षपकको दुःख होता है. उस दुःखका क्षपक कुछ भी प्रतिकार नहीं कर सकता हैं और आहारादिकका त्याग होनेसे निर्यापकको दुःख होता है. क्षपकका त्याग करनेपर उसके अंतःकरणको रत्नत्रयमें एकाग्र करनेवाला कोई न होनेसे उसका असमाधिमरण होता है. और यदि क्षपकके पास हमेशा निर्यापक रहनेसे उसको आहारादिकोंका त्याग करना पडेगा जिससे निर्यापककी भी रत्नत्रयमें एकाग्रता होना असंभव होगी

---

सेवेज्ज वा अकप्पं कुज्जा वा जायणाइ उड्डाहं ॥
तण्हाछुधादिभग्गो खवओ सुण्णम्मि णिज्जवए ॥ ६७८ ॥
क्षुधादिपीडितः शून्ये सेवते याचते यतः ॥
क्षपकः किंचनाकल्पं दुर्मोचमयशस्ततः ॥ ७०३ ॥

विजयोदया—सेवेज्ज वा अकप्पं अयोग्यसेवां कुर्यात्। अस्थितभोजनादिकं पार्श्ववर्तिन्यसति। कुज्जा वा कुर्याद्वा। जायणाइ उड्डाह मिथ्यादृष्टीना गत्वा याचते क्षुधा वा तृषा वा अभिभूतोऽहं अशनं पानं वा देहीति। सुण्णम्मि णिज्जवगे असति निर्यापके ॥

निर्यापकाभावेऽकीर्ति वाक्ति–

मूलारा—अकप्पं अयोग्यमस्थितिभोजनादिकं। जायणादि याचनामन्नपानादिकप्रार्थनं मिथ्यादृष्टीन्प्रति। आदिशब्देन तत्प्रवेशादिकं। भग्गो पीडितः। सुण्णम्मि अविद्यमाने।

अर्थ—यदि एक निर्यापक आहारादिके वास्ते बाहर गया तो इधर क्षपक अयोग्य सेवन करेगा अर्थात् बैठकर भोजन करना वगैरह कार्य करेगा. किंवा मिथ्यादृष्टिके पास जाकर याचना करेगा. मैं भूखसे पीडित हुआ हूं अथवा प्याससे कष्टी हो रहा हूं मेरे को खानेके लिये या पीनेके लिये दो ऐसी याचना करेगा.

---

दुग्गदि एतद्व्याचष्टे—

असमाधिणा व कालं करिज्ज सो सुण्णगम्मि णिज्जवगे ॥
गच्छेज्ज तवो खवओ दुग्गदिमसमाधिकरणेण ॥ ६७९ ॥

यतोऽसमाधिना मृत्युं यांति निर्यापकं विना ॥
क्षपको दुर्गतिं भीमां दुःखदां लभते ततः ॥ ७०४ ॥

विजयोदया—असमाधिणा व असति निर्यापके समीपस्थे समाधिमतरेण काल कुर्यात् । त तस्तेन असमाधि-मरणेन । खवगो दुग्गदिं गच्छेज्ज क्षपको दुर्गतिं यायात् अशुभध्यानात् ॥

असति निर्यापके दुर्गतिगमनमाह—

मूलारा—स्पष्टम्

दुर्गतिका वर्णन—

अर्थ—निर्यापक समीप न होनेपर क्षपकका असमाधिसे मरण होगा, और ऐसे मरणसे अर्थात् अशुभ-ध्यानपूर्वक मरनेसे क्षपकको दुर्गति होगी

---

सल्लेहणं सुणित्ता जुत्ताचारेण णिज्जवेज्जंतं ॥
सव्वेहिं वि गंतव्वं जदीहिं इदरत्थ भयणिज्जं ॥ ६८० ॥

चतुर्विधस्य संघस्य कश्चन प्रेषयेत्ततः ॥
संन्याससूचकाचार्यो निर्यापकगणेशिना ॥ ७०५ ॥
श्रुत्वा सल्लेखनां सर्वैरागंतव्यं तपोधनैः ॥
कारितां शुद्धवृत्तेन भजनीयमतोऽन्यथा ॥ ७०६ ॥

विजयोदया—सल्लेहण सल्लेखना । सुणित्ता श्रुत्वा । जुत्ताचारेण युक्ताचारेण सूरिणा णिज्जवेज्जंतं प्रवर्त्यमाना। सर्वैरपि गंतव्यं यतिभिरितरत्र निर्यापके सूरौ मंदचारित्रे भाज्यं । यांति न वा यतय ।

सम्यगाचार्येण प्रवर्त्यमाने क्षपकस्य समाधिमरणोपक्रमे श्रुते सति सर्वयतीनां तदुपसर्पणं अन्यथा विकल्पं चाह—

मूलारा—जुत्ताचारेण सुविहिताचारेण सूरिणा। णिज्जवेज्जंतं। प्रवर्त्यमानं। इदरत्थ मंदचारित्रे सूरौ निर्यापके सति। भयणिज्जं गंतव्यं न वेत्यर्थः—

अर्थ—निरतिचार रत्नत्रयका पालन करनेवाले निर्यापकाचार्य के द्वारा क्षपकका सल्लेखनामरण होने वाला है यह सुनकर सर्व मुनिओंको क्षपकके पास जाना योग्य है. परंतु निर्यापकाचार्य मदचारित्रका धारक होगा तो यति चाहे तो जा सकते हैं. अन्यथा नहीं.

---

सल्लेहणाए मूलं जो वच्चइ तिव्वभत्तिरायेण ॥
भोत्तूण य देवसुहं सो पावइ उत्तमं ठाणं ॥ ६८१ ॥
एगम्मि भवग्गहणे समाधिमरणेण जो मदो जीवो ॥
ण हु सो हिंडदि बहुसो सत्तट्ठभवे पमोत्तूण ॥ ६८२ ॥
सोदूण उत्तमट्ठस्स साधणं तिव्वभत्तिसंजुत्तो ॥
जदि णोवयादि का उत्तमठ्ठमरणम्मि से भत्ती ॥ ६८३ ॥

एति सल्लेखनामूलं भक्तितो यो महामनाः ॥
स नित्यमश्नुते स्थानं भुक्त्वा भोगपरंपराः ॥ ७०७ ॥
एकत्र जन्मनि प्राणी म्रियते यः समाधिना ॥
अकल्मषः स निर्वाणं सप्ताष्टैर्लभते भवैः ॥ ७०८ ॥
यो नैति परया भक्त्या श्रुत्वोत्तमार्थसाधनम् ॥
उत्तमार्थमृतौ तस्य जंतोर्भक्तिः कुतस्तनी ॥ ७०९ ॥

विजयोदया—सोदूण श्रुत्वा उत्तमार्थसाधन। तीव्रभक्तिसंयुक्तो यदि न गच्छेत् । नेव तस्य उत्तमार्थमरणे भक्तिः ॥

अत्रेमे गाथे सूत्रेऽनुश्रूयेते—

मूलारा—एते श्री विजयाचार्यो नेच्छति।

समाधिमरणोपक्रममाकर्ण्यानुपसर्प्पतो दोषमाह—

मूलारा—स्पष्टम् ।

अर्थ—जो यति तीव्र भक्तिरागमे सल्लेखनाके स्थानकी वंदना करनेको जाते हैं उनको मरणोत्तर देवगतिका सौख्य मिलता है अनंतर उनको मोक्षकी प्राप्ति होती है. जो यति एकभवमे समाधिमरणसे मरण करता है वह अनेक भव धारण कर संसारमें भ्रमण नहीं करेगा उसको सात आठ भव धारण करनेके अनंतर अवश्य मोक्षकी प्राप्ति होगी.

अर्थ—समाधिमरणका साधन कोई मुनि कर रहा है ऐसा माल्म होनेपर अन्य अन्य संघके मुनि बडे आदर भावसे उसके दर्शन के लिये जावे यदि कोई नहीं जायेगा तो उसकी उत्तमार्थमरणमें भक्ति नहीं है ऐसा समझना चाहिये

---

उत्तमार्थमरणभक्त्यभावे दोषमाचष्टे—

जत्थ पुण उत्तमट्ठमरणम्मि भत्ती ण विज्जदे तस्स ॥
किह उत्तमट्ठमरणं संपज्जदि मरणकालम्मि ॥ ६८४ ॥

उत्तमार्थमृतौ यस्य भक्तिर्नास्ति शरीरिणः ॥
उत्तमार्थमृतिस्तस्य मृतौ संपद्यते कुतः ॥ ७१० ॥

विजयोदया—जस्स पुण यस्य पुन उत्तमार्थमरणे भक्तिर्न विद्यते तस्य मरणकाले कथमुत्तमार्थमरणं संपद्यते इति दोषः सूचित ॥

उत्तमार्थमरणे भक्त्यभावे दोषमाह—

मूलारा—स्पष्टम् ।

उत्तमार्थ मरणमें भक्ति न होनेसे क्या दोष होता है इनका वर्णन—

अर्थ—जिसकी उत्तमार्थमरणमें—समाधिमरणमें भक्ति नहीं है उसको मरणकालमें उत्तमार्थमरणकी प्राप्ति कैसी होगी अर्थात् वह आर्तादिक अशुभध्यानसे मरणको प्राप्त होगा. ऐसा अभिप्राय इस गाथासे सूचित होता है.

---

सद्दवदीणं पासं अल्लियदु असंवुडाण दादव्वं ॥
तेसिं असंवुडगिराहिं होज्ज खवयस्स असमाधी ॥ ६८५ ॥

तस्यासंवृतवाक्यानां न पार्श्वे देयमासितुं ॥
वचनैरसमाधानं तदीयैर्जायते यतः ॥ ७११ ॥

विजयोदया— असंवुडाण पासं सद्दवदीण अल्लियदु ण दादव्वं । असंवृताना क्षपकसमीपं ढौकनं न दातव्यं । यावद्देशस्थाना तेषां वचनं न श्रूयते ।

कस्मादसंवृतजनसमीपागमनं निषिध्यते इत्याचष्टे—तेसिं असंवुडगिराहिं होज्ज खवयस्स असमाधी । तेषामसंवृताभिर्वाग्भिर्भवेत्क्षपकस्य असमाधि । क्षीणो हि जनो यत्किंचिच्छ्रुत्वा कुप्यति संक्लेशमुपयाति वा ।

उत्तमार्थसाधकस्य समीपे वाचालानां गमनं निषेद्धुमाह—

मूलारा—सद्दवदीणं शब्दपतीनां शब्दव्रतिनां च कलकलकारिणामित्यर्थः । पासं समीपं अर्थात्क्षपकस्य । अल्लिइदु आश्रयितुं । असंवुडाण वाग्गुप्तिसमितिविकलानां । असंवुडगिराहिं उत्सूत्राभिर्वाग्भिः । असमाधी चित्तविक्षेपः । क्षीणो हि जनो यत्किंचिच्छ्रुत्वा कुप्यति संक्लिश्यते वा ।

अर्थ—जो वाग्गुप्ति अथवा भाषासमितीके पालक नहीं है. जो आगमसे विरुद्ध भाषण बोलते हैं अथवा जो ज्यादा कलकल करते हैं ऐसे लोकोंको क्षपकके पास नहीं जाने देना चाहिये क्यों कि उनका निरर्गल आगम विरुद्ध भाषण सुनकर क्षपकका चित्त रत्नत्रयमें स्थिर न होगा और क्षीण हुआ वह क्षपक कोपयुक्त संक्लेश परिणामयुक्त हो जावेगा अतः आगमविरुद्ध ज्यादा वाद करनेवाले को क्षपकके पास जाना निषिद्ध किया है. जहां तक शब्द सुननेमें आवेगा वहां तक उनका गमन निषिद्ध समझना चाहिये

---

भत्तादीणं भत्ती गीदत्थेहिं वि ण तत्थ कादव्वा ॥
आलोयणा वि हु पसत्थमेव कादव्विया तत्थ ॥ ६८६ ॥

गीतार्थैरपि नो कृत्या स्त्रीसक्तार्थादिका कथा ॥
आलोचनादिकं कार्यं तत्रातिमधुराक्षरम् ॥ ७१२ ॥

विजयोदया—भत्तादीणं तती भक्त्यादिकथा। गृहीतार्थैरपि यतिभिस्तत्र क्षपकसकाशे न कर्तव्येति। आलोयणा वि य आलोचनागोचराद्यतिचारविषया। तत्थ क्षपकसमीपे। पसत्थमेव कारव्वा यथासौ न शृणोति तथा कार्या। वहुसु युक्ताचारेसु सूरिषु सत्सु॥

गीतार्थाना क्षपकाते व्यवहार्यमाह—

मूलारा—तंत्ती कथा। आलोयणा गोचराद्यतिचारगोचरा। पसत्थमेव यथासौ न शृणोति तथा कथा कार्येत्यर्थः॥

अर्थ—आगमार्थको जाननेवाले मुनिओंको क्षपकके पास भोजनकथा, वगैरे कथाओंका वर्णन करना योग्य नहीं है. योग्य आचारोंको जाननेवाले आचार्योंके पासही सूक्ष्म अतिचारविषयक आलोचना करना हो तो वह भी प्रशस्त ही करनी चाहिये. अर्थात् वह क्षपक सुन न सके ऐसी आलोचना करनी चाहिये.

---

पच्चक्खाणपडिक्कमणुवदेसणिवोगतिविहवोसरणे॥
पट्ठवणापुच्छाए उवसंपण्णो पमाणं से॥ ६८७॥

प्रत्याख्यानोपदेशादौ सर्वत्रापि प्रयोजने॥
क्षपकेण विधातव्यं प्रमाणं सूरिराश्रितः॥ ७१८॥

विजयोदया—प्रत्याख्यान प्रतिक्रमणादिक। से तस्य सकाशे कर्तव्यमिति यावत। यदि शक्तोऽसौ, न चेत्तदनुज्ञातस्य समीपे॥

वहुष्वपि युक्ताचारेषु सत्सु सूरिषु क्षपकेण प्रत्याख्यानादिकं प्रथममुपाश्रितस्यैव सूरेः समीपे कर्तव्यमित्यनुशास्ति—

मूलारा—णिओग आज्ञादान। तिविहवोसरणे त्रिविधाहारत्यागे। पट्ठवणा प्रायश्चित्तं। आपुच्छा प्रश्नः। उवसंपण्णो निर्यापकत्वेनाश्रित.। पमाण प्रमाणमविसंवादो भवति। यद्यसावशक्तस्तदा तदनुज्ञया तादृगन्योऽपि प्रमाणमिति निर्णय।

युक्ताचारके ज्ञाता अनेक आचार्य हो तो भी जिसके पास क्षपकने प्रथम आलोचना की है उसके ही सन्निध प्रत्याख्यानादिक करने चाहिये ऐसा वर्णन—

मणिचूल है. इसने अपने मित्रको—सगरचक्रवर्तीको बार बार समझाकर भोगादिकोंसे विरक्त किया था. जिसके ऊपर प्रेम है उसको वारवार समझाकर सन्मार्गमें लगाना यह प्रेमानुराग कहाता है मज्जानुराग यह पांडवोंमें था अर्थात् वे जन्मसे लेकर आपसमें अतिशय स्नेहयुक्त थे. वैसे हे क्षपक तूं धर्मानुरागसे जैनधर्ममें स्थिर रहकर उसको कदापि मत छोड.

अर्थ—जो पुरुष सम्यग्दर्शनसे भ्रष्ट हुआ है वह भ्रष्टही समझना चाहिये दर्शनभ्रष्ट जीवको मोक्षकी प्राप्ति होती नहीं. चारित्रभ्रष्ट जीव मुक्तिकी प्राप्ति कर सकते हैं परंतु दर्शनभ्रष्ट जीवको मुक्तिलाभ होता नहीं.

अर्थ—जो जीव दर्शनसे भ्रष्ट हुआ है उसको भ्रष्टतम कहना चाहिये. चारित्रभ्रष्ट जीव दर्शनसे भ्रष्ट नहीं माना जाता है. अर्थात् चारित्रभ्रष्ट जीवसे दर्शनभ्रष्ट जीव अतिशय भ्रष्ट है जो चारित्रसे भ्रष्ट हुआ है. परंतु सम्यग्दर्शन से च्युत नहीं हुआ है उसको संसारपतनकी भीति नहीं है. शंका—असंयमसे उत्पन्न हुए पापके भारसे जीवको संसारमें भ्रमण करना पडता ही है अत चारित्रभ्रष्ट जीवका संसारपतन नहीं है ऐसा आप क्यों कहते हो ? इस प्रश्नका उत्तर—चारित्रभ्रष्ट जीव चारो गतिओंमें भ्रमण करता नहीं. उसका संसार अल्प रहता है अतः उसको संसार नहीं है ऐसा कहा जाता है जैसे किसीके पास थोडासा धन है तो भी वह धनी कहलाता नहीं. परंतु दर्शनभ्रष्ट मनुष्यको अर्ध पुद्गलपरिवर्तन कालतक संसारमें भ्रमण करना पडता है इसलिये वह अत्यन्त निकृष्ट है.

---

एककस्य सम्यग्दर्शनस्य माहात्म्यं कथयति –

सुद्धे सम्मत्ते अविरदो वि अज्जेदि तित्थयरणामं ॥
जादो दु सेणिगो आगमेसिं अरुहो अविरदो वि ॥ ७४० ॥

श्रेणिको व्रतहीनोऽपि निर्मलीकृतदर्शनः ॥
आर्हन्त्यपदमासाद्य सिद्धिसौधं गमिष्यति ॥ ७६९ ॥

विजयोदया—सुद्धे शुद्धे । सम्मत्ते सम्यक्त्वे । शंकाद्यतिचाराभावात् । अविरदो वि अप्रत्याख्यानावरणक्रोधमानमायालोभानामुदयात् हिंसादिनिवृत्तिपरिणामरहितोऽपि । तित्थयरणामकम्मं तीर्थकरत्वस्य कारणं कर्म अर्जयति । विनयसंपन्नतादिरपि तीर्थकरनामकर्मणो हेतुरेव तत. कोऽतिशयो दर्शनस्य इति चेत् दर्शने सत्येव तेषां तीर्थ-

करनामकर्मणः कारणता । नान्यस्येति मन्यते । जादो खु जात' खलु । सेणिगो श्रेणिकः । आगमेसिं भविष्यति काले । अरुहो अर्हन् । अविरदो वि असयतोऽपि सन् । ननु श्रेणिको भविष्यत्यर्हन् न त्वर्हत्त्वं तस्यातीतं तेन कथमुच्यते जात इति । भाविष्यदर्हत्त्वं न निष्पन्नं इति युक्तमुच्यते जात इति ॥

अकेला भी सम्यग्दर्शन माहात्म्ययुक्त होता है ऐसा विवेचन आचार्य करते हैं—

अर्थ—शंका, कांक्षा वगैरह अतिचारोंसे रहित अविरत सम्यग्दृष्टीको भी तीर्थकरनाम कर्मका बंध होता है. अप्रत्याख्यानावरणी कोध, मान, माया और लोभ इनका उदय होनेसे परिणामोंमें हिंसादिकोंसे विरक्तता उत्पन्न न होने पर भी केवल निरतिचार सम्यग्दर्शन धारण करनेवाले मनुष्यको तीर्थकर कर्मका बंध होता है. शंका — विनयसंपन्नता वगैरह अन्य कारणोंसे भी तीर्थकरत्वकी प्राप्ति होती है. सम्यग्दर्शनमें ही ऐसी क्या विशिष्टता है ? उत्तर—सम्यग्दर्शन होनेपर ही विनयसंपन्नतादिक तीर्थकर कर्म बंधके कारण होते हैं अन्यथा उनमें कारणता नहीं हैं. केवल सम्यग्दर्शनके साहायतासे ही श्रेणिक राजा भविष्यत्कालमें अरहंत हुआ है.

शंका—श्रेणिक भूपाल भविष्यकालमें अर्हत होनेवाला है उसको अर्हदावस्था प्राप्त होचुकी है ऐसा नहीं है अत वह अर्हत होगया ऐसा क्यों कहते हैं ?

उत्तर—भविष्य कालीन अर्हतपना अभी निष्पन्न नहीं हुआ है इसलिये वह होगया ऐसा कहना योग्य है

---

कल्लाणपरंपरयं लहंति जीवा विसुद्धसम्मत्ता ॥
सम्मद्दंसणरयणं णग्घदि ससुरासुरो लोओ ॥ ७४१ ॥
अच्छिन्ना लभ्यते येन कल्याणानां परंपरा
मूल्यं सम्यक्त्वरत्नस्य न लोके तस्य विद्यते ॥ ७७० ॥

विजयोदया — कल्लाणपरंपरयं कल्याणपरंपरां । इंद्रत्वं, सकलचक्रलांछनतां, अहमिंद्रत्वं, तीर्थकृत्त्वमित्यादिकं लभंते जीवाः । विसुद्धसम्मत्ता विशुद्धसम्यक्त्वा. । सम्मद्दंसणरयणं सम्यग्दर्शनरत्नं । णग्घदि ससुरासुरो लोओ सकलो लोको मूल्यतया दीयमानोऽपि न लभते सम्यक्त्वरत्नमित्यर्थः ॥

अर्थ—इस निर्मल सम्यग्दर्शनसे इंद्रपदवी, चक्रवर्तीपना, अहमिंद्रावस्था और तीर्थकरपद ऐसी कल्याण परंपरा उत्तरोत्तर जीवको मिलती है. यह सम्यक्त्व रत्न इतना मूल्यवान है कि देव और असुरोंसहित यह संपूर्ण

लोक भी प्रदान किया तो भी उसकी कीमतकी भरपायी होती नहीं है अर्थात् संपूर्ण त्रैलोक्य देनेपरभी सम्यक्त्वरत्न मिलता नहीं

सम्मत्तस्स य लंभे तेलोक्कस्स य हवेज्ज जो लंभो ॥
सम्मद्दसणलंभो वरं खु तेलोक्कलंभादो ॥ ७४२ ॥
लद्धूण वि तेलोक्कं परिवडदि हु परिमिदेण कालेण ॥
लद्धूण य सम्मत्तं अक्खयसोक्खं हवदि मोक्खं ॥ ७४३ ॥

सम्यक्त्वस्य च यो लाभस्त्रैलोकस्य च यस्तयो ॥
सम्यक्त्वस्य मतो लाभः प्रकृष्ट· सारवेदिभिः ॥ ७७१ ॥
त्रैलोक्यमुपलभ्यापि ततः पतति निश्चितम् ॥
अक्षयां लभते लक्ष्मीमुपलभ्य सुदर्शनम् ॥ ७७२ ॥
ददाति सौख्य विधुनोति दुःखं भवं लुनीते नयते विमुक्तिं ॥
निहन्ति निंदां कुरुते सपर्या सम्यक्त्वरत्नं विदधाति किं न ॥ ७७३ ॥

इति सम्यक्त्वं ।

विजयोदया–स्पष्टार्थतया न व्याख्यायते गाथाद्वयम् । अननरसम्मत्ते भावणा इत्येतद्व्याख्यात ॥ सम्मत्तं ॥

अर्थ—एक सम्यग्दर्शनका लाभ और दूसरा त्रैलोक्यका लाभ इन दो लाभोंमें सम्यग्दर्शनका लाभही श्रेष्ठ है त्रैलोक्यका लाभ होनेपर भी वह थोडे कालके अनंतर नष्ट होता है परंतु सम्यग्दर्शनका लाभ जीवको अविनाशी सुख देनेवाले मोक्षकी प्राप्ति करा देता है. अतः सम्यग्दर्शनका लाभ त्रैलोक्यलाभसे भी श्रेष्ठ है सम्यक्त्वका वर्णन समाप्त हुआ.

परा भत्ती इत्येतद्व्याख्यानाय प्रबंध उत्तर –

अरहंतसिद्धचेदियपवयणआयरियसव्वसाहूसु ॥
तिव्वं करेहि भत्ती णिव्विदिगिंछेण भावेण ॥ ७४४ ॥

भक्तिमर्हत्सु सिद्धेषु चैत्येष्वाचार्यसाधुषु ॥
विधेहि परमां साधो ! निश्चयस्थितमानस' ॥ ७७४ ॥

विजयोदया – अरहंतसिद्धचेदियपवयणआयरियसव्वसाहूसु अर्हत्सिद्धेषु तत्प्रतिबिंबेषु, प्रवचने, आचार्येषु सर्वसाधुषु च । तिव्वं भत्ति करेहि तीव्रां भक्ति कुर्विति । णिव्विदिगिंछेण विचिकित्सारहितेन । भावेन परिणामेन ॥

पराभत्ती इस पदका आचार्य स्पष्टीकरण करते हैं—

अर्थ--अरहंत, सिद्ध, और उनकी प्रतिमायें, आगम, आचार्य, उपाध्याय और सर्वसाधु इनके ऊपर हे क्षपक ? तुम मलिनपरिणामोंका त्याग कर तीव्र भक्ति करो.

---

जिनभक्तिमाहात्म्य कथयति –

संवेगजणिदकरणा णिस्सल्ला मदरोव्व णिक्कपा ॥
जस्स दढा जिणभत्ती तस्स भयं णत्थि संसारे ॥ ७४५ ॥

विजयोदया – संवेगजणिदकरणा संसारभीरुतया उत्पादितात्मलाभा । णिस्सल्ला मिथ्यात्वेन, मायया, निदानेन, च रहिता । मदरोव्व णिक्कप्पा मंदर इव निश्चला । जस्स दढा जिणभत्ती यस्य दृढा जिनभक्ति । तस्स संसारे भयं णत्थि तस्य संसारनिमित्तं भय नास्ति ॥

जिनभक्तिका माहात्म्य दिखाते हैं--

अर्थ— संसारभयसे उत्पन्न हुई, मिथ्यात्व, माया और निदानसे रहित, मेरु पर्वतके समान निश्चल ऐसी जिनभक्ति जिसके अंत'करणमें हैं उस पुरुषको संसारमें किसी से भी भय उत्पन्न नहीं होगा. अर्थात् जिनभक्ति के प्रभावसे उसका संसार नष्ट होकर उसको शीघ्र मुक्तिलाभ होता है.

एया वि सा समत्था जिणभत्ती दुग्गइं णिवारेण ॥
पुण्णाणि य पूरेदुं आसिद्धिपरंपरसुहाणं ॥ ७४६ ॥

तह सिद्धचेदिए पवयणे य आइरियसव्वसाधूसु ॥
भत्ती होदि समत्था संसारुच्छेदणे तिव्वा ॥ ७४७ ॥

विज्जा वि भत्तिवंतस्स सिद्धिमुवयादि होदि सफला य ॥
किह पुण णिव्वुदिबीज सिज्झहिदि अभत्तिमंतस्स ॥ ७४८ ॥

जिनेंद्रभक्तिरेकापि निषेद्धुं दुर्गतिं क्षमा ॥
आसिद्धिलब्धि नो दातुं सारां सौख्यपरंपराम् ॥ ७७५ ॥
सिद्धचैत्यश्रुताचार्यसर्वसाधुगता परा ॥
विच्छिनत्ति भवं भक्तिः कुठारीव महीरुहम् ॥ ७७६ ॥
नेह सिध्यति विद्यापि सफला न हि जायते ॥
किं पुनार्निर्वृतेर्बीजं भक्तिहीनस्य सिध्यति ॥ ७७७ ॥

विजयोदया – विज्जा विद्यापि । भत्तिवतस्स भक्तिमत । सिद्धिमुवयादि सिद्धिमुपयाति । होदि सफला य फलवती च भवति । किध पुण कथ पुन । णिव्वुदिवीजं निर्वृतेर्बीज रत्नत्रयं ॥ सिज्झहिदि सेत्स्यति ॥ अभत्तिमंतस्स भक्तिरहितस्य ॥ क ? अर्हदादिषु ॥

अर्थ—अकेली जिनभक्ति ही दुर्गतिका नाश करने में समर्थ है. इससे विपुल पुण्यकी प्राप्ति होती है और मोक्षप्राप्ति होने तक इसमें इंद्रपद, चक्रवर्तीपद, अहमिंद्रपद और तीर्थंकरपदके सुखोंकी प्राप्ति होती है.

सिद्धपरमेष्ठि, और उनकी प्रतिमा, आगम, आचार्य, सर्वसाधु, इनमें की हुई तीव्र भक्ति संसार का नाश करनेमें समर्थ होती है. जो भक्तिमान् है उसको इष्ट पदार्थोंकी दात्री विद्या सिद्ध होती है अर्थात् उससे इष्ट पदार्थ भक्तिमानको मिलते हैं. जो भक्तिहीन है अर्थात् जो अर्हदादिकोंमें भक्ति नहीं करेगा उसको मुक्तिका बीज जो रत्नत्रय वह कैसे प्राप्त हो सकेगा ?

---

तेसिं आराधणणायगाण ण करिज्ज जो णरो भत्तिं ॥
धत्तिं पि संजमंतो सालिं सो ऊसरे ववदि ॥ ७४९ ॥

भक्तिमाराधनेशानां योऽकुर्वाणस्तपस्यति ॥
स वपत्यूषरे शालीननालोच्य समं ध्रुवम् ॥ ७७८ ॥

विजयोदया—तेसिं आराधणणायगाण अर्हदादीना आराधनाया नायकानां। ण करिज्ज जो णरो भत्तिं यो नरो भक्तिं न करोति। स धात्तिं पि मजमतो नितरा सयमे उद्यतोऽपि शालीनूपरे देशे वपति । ऊपरे शालिवपनं अफलं यथा करोत्येवं दुश्चरं संयम चरतस्य अर्हदादिषु भक्तिरहितो मिथ्यादृष्टि सन्निति भाव ॥

अर्थ—सम्यग्दर्शनादि चार आराधनाओंके नायक ऐसे अर्हदादिपरमेष्ठिओंमे जो पुरुष भक्ति नहीं करता है, वह चारित्रमें खूप तत्पर रहनेपर भी क्षार मृत्तिकामें शालिबीज बोनेवाले मनुष्य के समान है.

जैसे शालिबीज क्षारजमीनमे बोनेसे कुछ फायदा नहीं है वैसे मिथ्यादर्शनसहित होकर खूब तपश्चरण करनेसे भी मुक्तिफल की प्राप्ति होती नहीं.

---

बीएण विणा सस्सं इच्छदि सो वासमब्भएण विणा ॥
आराधणमिच्छन्तो आराधणभत्तिमकरंतो ॥ ७५० ॥

ते बजिेन विना सस्यं वारिदेन विना जलम् ॥
कांक्षन्ति ये विना भक्तिं कांक्षत्याराधनां नराः ॥ ७७९ ॥

विजयोदया—बीजेण विणा सस्सं शस्यमिच्छति बीजेन विना। वासमब्भएण विणा वृष्टि अभ्रेण विना। कारणेन विना कार्यमिच्छतीति यावत्। आराधना रत्नत्रयसंसिद्धि इच्छति। अकुर्वन्नाराधनाभक्ति हेतुभूता ॥

अर्थ—आराधनारूप भक्ति न करके ही जो रत्नत्रयसिद्धिरूप फल चाहता हे वह पुरुष बीजके विना धान्यप्राप्तिकी इच्छा रखता हे अथवा मेघके विनाही जलवृष्टि की इच्छा करता है ऐसा समझना चाहिए.

---

विधिणा कदस्स सस्सस्स जहा णिप्पादयं हवदि वासं ॥
तह अरहादिगभत्ती णाणचरणदंसणतवाणं ॥ ७५१ ॥

विधिनोप्तस्य सस्यस्य वृष्टिर्निष्पादिका यथा ॥
तथैवाराधनाभक्तिश्चतुरंगस्य जायते ॥ ७८० ॥

विजयोदया—विधिणा कदस्स विधीयते जन्यते कार्यमनेनेति कारणसदोहो विधि'। तेन कारणकलापेन कृत स्योप्तस्य। सस्सस्स शस्यस्य। वास जह णिप्पादय हवदि वर्षं यथा फलनिष्पत्तिं करोति । तह तथैव । आरहगभत्ती

आराहयभत्ती आराधकेषु अर्हदादिषु भत्ती भक्तिः । णाणचरणदंसणतवाणं ज्ञानस्य, दर्शनस्य, चारित्रस्य, तपसश्च निष्पादिका भवति ॥

अर्थ—धान्य उत्पन्न करनेके संपूर्ण कार्योंका आश्रय कर जमीनमें बीज बोनेके अनंतर जलवृष्टि होनेसे फल निष्पत्ति होती है वैसे अर्हदादि पूज्य पुरुषोंपर भक्ति करनेसे ज्ञान, दर्शन, चारित्र, और तपरूपी फल उत्पन्न होता है

---

भक्तिमाहात्म्य फलातिशयोपदर्शनेन कथयितुकामोऽथाख्यानमुपक्षिपति गाथायाम्—

वंदणभत्तीमित्तेण मिहिलाहिओ य पउमरहो ॥
देविंदपाडिहेरं पत्तो जादो गणधरो य ॥ ७५२ ॥

वंदनाभक्तिमात्रेण पद्मको मिथिलाधिपः ॥
देवेंद्रपूजितो भूत्वा बभूव गणनायक. ॥ ७८१ ॥
रोगमारिचौरवैरिभूपभूतपूर्वकाणि ॥
भक्तिराशु दुःखदा निहन्ति सेविताऽखिलानि ॥ ७८२ ॥

इति भक्तिः ।

विजयोदया—वंदणभत्तीमित्तेण वंदनानुरागमात्रेण चैव। मिहिलाहिओ य पउमरहो मिथिलानगराधिपति पद्मरथो नाम। देविंदपाडिहेर पत्तो देवेंद्रकृता पूजा प्राप्तवान्। जादो गणधरो य गणधरश्च जात ॥ भत्ती ॥

विशिष्ट फलका प्रदर्शन करके भक्तिका माहात्म्य कहने की इच्छासे आचार्य उदाहरण देते हैं—

अर्थ—चंदना करनेकी तीव्र भक्तीसे मिथिला देशका राजा पद्मरथ देवेंद्रसे पूजातिशयको प्राप्त हुआ और वह वासुपूज्य तीर्थकर का गणधर हुआ. भक्तीका वर्णन हुआ.

---

आराधणापुरस्सरमणण्णहिदओ विसुद्धलेस्साओ ॥
संसारस्स खयकरं मा मोचीओ णमोक्कारं ॥ ७५३ ॥

इस नमस्कार के नामनमस्कार, स्थापनानमस्कार, द्रव्यनमस्कार और भावनमस्कार ऐसे चार भेद हैं.

नामनमस्कार—जिस किसीका 'नमस्कार' ऐसा नाम रखना यह इस पदार्थका नाम हो इस हेतुसे जो जो पद प्रयोग किया जाता है उसको नामनमस्कार कहते हैं

स्थापनानमस्कार—नमस्कार करनेमें तत्पर होकर हाथ जोडकर मस्तकपर जिसने स्थापन किये हैं ऐसे जीवकी जैसी आकृति होती है वैसी आकारयुक्त जो मूर्ति स्थापी जाती है उसको स्थापनानमस्कार कहते हैं

द्रव्यनमस्कार—नमस्कारप्राभृत नामका ग्रंथ है जिसमें नय प्रमाण और निक्षेप वगैरहके द्वारा नमस्कारका निरूपण किया है इस ग्रंथका जिसको ज्ञान है परंतु इसमें निरूपण किये गये अर्थमें सांप्रतकालमें जिसका उपयोग नहीं है. अर्थात् सांप्रतकालमें जिसका अन्य पदार्थके तरफ चित्त गया है वह पुरुष 'द्रव्यनमस्कार' शब्दसे वाच्य है. वह पुरुष नमस्कारका यथार्थ स्वरूप प्रतिपादन करनेवाले श्रुतज्ञानका कारण होनेसे उसको आगम द्रव्यनमस्कार कहते हैं

नो आगम द्रव्यनमस्कारके ज्ञायक शरीर, भावि और तद्व्यतिरिक्त. ऐसे भेद हैं. नमस्कार प्राभृतके ज्ञाताका जो त्रिकालगोचर शरीर उसमें भी नमस्कार शब्दका प्रयोग करते हैं क्योंकि शरीरके बिना नमस्कार शास्त्रका ज्ञान जीवको होता नहीं. इस लिये शरीर भी ज्ञानका कारण है. उसमें भी नमस्कार पदका प्रयोग करते हैं. त्रिकालगोचर शरीर में जो भूतशरीर नामक भेद है उसके च्युत, च्यावित और त्यक्त ऐसे तीन भेद हैं. आयुष्य पूर्ण गलने पर जो शरीर आत्मासे छूट जाता है उसको च्युत शरीर कहते हैं. उपसर्ग होनेपर जो शरीर छूट जाता है वह च्यावित कहा जाता है. आयुष्यका अभाव हुआ है ऐसा समझकर आत्माके द्वारा जो शरीर त्यागा जाता है उसको त्यक्त कहते हैं. इसके तीन भेद हैं. भक्तप्रत्याख्यान, प्रायोपगमन और इंगिनीमरण इन तीनो भेदोंमें से किसीका भी आश्रय कर योग्य विधीसे शरीरका त्याग होता है उसको त्यक्त कहते हैं.

भक्तप्रत्याख्यान—मुनिदीक्षा लेनेके अनंतर दीक्षा कालसे कषाय सल्लेखना और शरीरसल्लेखना करके निर्यापकाचार्यका आश्रय करनेके कालपर्यंत बीचके कालमें ज्ञान, दर्शन और चारित्रमें जो जो अतिचार हुए हैं उनकी आलोचना करके गुरुके दिये हुये प्रायश्चित्त का स्वीकार करना चाहिये. तदनंतर द्रव्यसल्लेखना और भावसल्लेखनाका आश्रय करके तीन प्रकारके आहारोंका त्याग कर रत्नत्रयकी आराधना करना इसको भक्तप्रत्या-

ख्यान कहते हैं. इंगिनीमरण और प्रायोपगमन मरण ऐसे दो भेदोंका लक्षण आचार्य आगे कहेंगे. इन मरणोंके द्वारा शरीरका त्याग करना उसको भी त्यक्त कहते हैं.

जीव जब था तब वह जैसा नमस्काररूप उपयोगको कारण था वैसा वह भी शरीर नमस्कारके प्रति उपयोग लगानेका कारण था अतः वही यह शरीर है ऐसा ज्ञान शरीरको देखनेसे होता है इसलिये भूतशरीरमें भी नमस्कारका प्रयोग कर सकते हैं. जिसमें भविष्यकालमें नमस्कारके प्रति उपयोग होगा वह भावि कहाताहे

नमस्कार विषयक ज्ञानके तरफ जिसका उपयोग लगा है उसको आगम भावनमस्कार कहते हैं. जिनको नमस्कार करना योग्य है ऐसे अर्हदादिक परमेष्ठिओं के गुणोंमें अनुरक्त होकर अपने दो हाथ जिसने कमलकलिकाकार किये हैं तथा जो नमस्कार कर रहा है उसको नो आगम भावनमस्कार कहते हैं.

इस नमस्कारका निर्देश, स्वामित्व, साधन, अधिकरण, स्थिति और विधान इसने अनुयोगों के द्वारा वर्णन करते हैं—

अर्हदादिकी गुणोंमे अनुरागी होकर जो आत्मा वचनसे स्तुति करता है और मस्तक नम्र करता है उसकी इस अवस्थाको नमस्कार स्वामी—सम्यग्दृष्टि इस नो आगम भाव नमस्कारका स्वामी है. इस नमस्कारके ये साधन हैं.— मति श्रुतज्ञावरण कर्मका क्षयोपशम, दर्शन मोहका उपशम क्षय और क्षयोपशम ये बाह्य साधन हैं आत्मा अन्तरंग साधन है. अर्थात् प्रत्यासन्नभव्य अन्तरंग साधन है अधिकरण—आत्मामें यह नमस्कार रहता है अत वह आधार है. इसकी स्थिति अन्तर्मुहूर्तकी है. अर्हदादि पंचपरमेष्ठिओंके अपेक्षासे इसके पांच प्रकार है. अथवा अर्हदादिकोंमें अनेक विकल्प हैं इस लिये भी नमस्कारके अनेक भेद होते हैं. अर्हन्तके सामान्य केवलि अर्हत्, गणधर केवलि अर्हत्, तीर्थंकर केवलि अर्हत् ऐसे भेद हैं. सिद्धोंके भी गति सिद्ध, तीर्थसिद्ध, क्षेत्रसिद्ध, लिंग सिद्ध ऐसे अनेक भेद हैं इनकी अपेक्षासे नमस्कारके भी अनेक भेद होते हैं.

---

मणसा गुणपरिणामो वाचा गुणभासणं च पंचण्हं ॥
काएण संपणामो एस पयत्थो णमोक्कारो ॥ ७५४ ॥

विजयोदया—अत्र नमस्कारसूत्रेण ' णमो लोए सव्वसाधूणं ' इत्यत्र लोकग्रहण सर्वग्रहणं प्रत्येकमभिसंब-

ध्यते। णमो लोए सव्वेसिं अरहंताण, णमो लोए सव्वेसिं सिद्धाण, णमो लोए सव्वेसिं आइरियाण, णमो लोए सव्वेसिं उवज्झायाण" इति। अरहंताणमित्यादि बहुवचननिर्देशादेव सर्वेषामर्हदादीना ग्रहण सिद्धमतो न कर्तव्य सर्वशब्दोपादान इति चेत्। अर्द्धतृतीयद्वीपगतभरतेषु, ऐरावतेषु, विदेहेषु च ये अर्हंत, सिद्धा, आचार्या, उपाध्याया, साधवश्चातीता, वर्तमाना, भविष्यतश्च तेषा ग्रहणार्थं सर्वशब्द उपात्त। सादरविशेषख्यापनार्थं प्रत्येक नम:शब्दोपादान।

अर्थ – नमस्कार इस पदका अर्थ इस प्रकार है. मनके द्वारा अर्हदादिकोंके गुणोंका स्मरण करना, वचनके द्वारा अर्हदादि पंच परमेष्ठिओंके गुणोंका वर्णन करना, शरीरसे पंच परमेष्ठिओंके चरणोंको नमस्कार करना यह नमस्कार शब्दका अर्थ है

णमो अरहंताणं इत्यादि नमस्कार सूत्रमें 'णमो लोए सव्व साहूणं' ऐसा अन्तिम वाक्य हैं. इसमें लोक शब्द और सर्व शब्द इन दो शब्दोंका संबंध प्रत्येकके साथ करना चाहिये. अर्थात् णमो लोए सव्वेसिं अरहंताणं, णमो लोए सव्वेसिं सिद्धाणं, णमो लोए सव्वेसिं आइरियाणं, णमो लोए सव्वेसि उवज्झायाणं।

शका—अरहंताणं, सिद्धाणं वगैरहमें बहु वचनका प्रयोग होनेसे ही सर्व अर्हदादिकोंका ग्रहण होता है अत: सर्व शब्दकी जरूरत नही हैं.

उत्तर—ढाई द्वीपमें पांच भरत, पांच ऐरावत और पांच विदेहों मे जितने अर्हन्त, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और साधु हैं, हो गये हैं. और होंगे उनका ग्रहण करनेके लिये यहा सर्व शब्दका प्रयोग किया है और आदर विशेषता दिखानेके लिये प्रत्येकके आगे नम शब्दका प्रयोग किया है

---

अरहंतणमोक्कारो एक्को वि हविज्ज जो मरणकाले ॥
सो जिणवयणे दिट्ठो संसारुच्छेदणसमत्थो ॥ ७५५ ॥

एकोप्यर्हन्नमस्कारो मृत्युकाले निषेवितः ॥
विध्वंसयति संसारं भास्वानिव तमश्चयम् ॥ ७८४ ॥

विजयोदया—अरहंतणमोक्कारो अर्हता नमस्कार। जो मरणकाले भवेज्ज एक्को वि। यो मरणकाले भवेदेकोऽपि। सो स। जिणवयणे दिट्ठो जिनवचने दृष्ट:। संसारुच्छेदणसमत्थो संसारोच्छेदनसमर्थ. ॥

अर्थ—मरण समयमें अरहंतोंको एक भी यदि नमस्कार किया तो वह भी संसारका नाश करनेमें समर्थ है ऐसा जिनागममें कहा है

---

ननु सम्यक्त्वज्ञानचारित्रतपांसि संसारमुच्छिंदति यद्यपि न स्यान्नमस्कार इत्याशंकायामाह—

जो भावणमोक्कारेण विणा सम्मत्तणाणचरणतवा ॥
ण हु ते होंति समत्था संसारुच्छेदणं कादुं ॥ ७५६

संसारं न विना शक्तं नमस्कारेण सूदितुं ॥
चतुरंगगुणोपेतं नायकेनेव विद्विषम् ॥ ७८५ ॥

विजयोदया—जो भावणमोक्कारेण विणा यो भावनमस्कारेण विना सम्यक्त्वं, ज्ञानं, चारित्रं, तपश्च। खु शब्द एवकारार्थः। ण हु ते संसारुच्छेदण कादु समत्था होन्ति। न हि ते संसारोच्छेदनं कर्तुं समर्था भवति ॥

सम्यक्त्व, ज्ञान, चारित्र और तप संसारका नाश करते हैं इस लिये नमस्कार की क्या आवश्यकता है? इस प्रश्नका उत्तर आचार्य देते हैं—

अर्थ—भावनमस्कारके विना सम्यक्त्व, ज्ञान, चारित्र और तप संसारका नाश करने में समर्थ नहीं होते हैं.

---

यद्येव सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्ग इति सूत्रेण विरुध्यते। नमस्कारमात्रमेव कर्मणाविनाशने उपाय इत्येकमुक्तिमार्गकथनादित्याशंकायामाह—

चदुरंगाए सेणाए णायगो जह पवत्तओ होदि ॥
तह भावणमोक्कारो मरणे तवणाणचरणाणं ॥ ७५७ ॥

विद्विषो नायकेनेव चतुरंगं बलीयसा ॥
संसारस्य विघाताय नमस्कारेण योज्यते ॥ ७८६ ॥

विजयोदया—चदुरंगाए सेणाए णायगो चतुरंगाया सेनाया नायको। जह पवत्तगो होज्ज यथा प्रवर्तको भवति। तह भावणमोक्कारो तथा भावनमस्कारः। मरणे मरणगोचरः। तवणाणचरणाणं तपोज्ञानचरणानां क्षायिक

सम्यक्त्वज्ञानदर्शनवीर्यगुणात्मका अर्हन्त इत्येवं श्रद्धानात्मको भावनमस्कार सम्यग्दर्शनात्मकत्वात् । समीचीनं तपो, ज्ञान, चारित्रं च प्रवर्तयति । न ह्याप्तगुणश्रद्धान विना शब्दश्रुतस्य प्रामाण्यमथ व्यवस्थापयितुमीश. । वक्तृप्रामाण्याद्विना न वचनप्रामाण्यसिद्धि' । न हीन्द्रियविषयज्ञानमयथार्थमिदमेतद्यथार्थमिति वा विवेक्तु शक्यते अस्मदादिना । अर्थयाथात्म्यवेदिनो वीतरागद्वेषस्य च यतो वचस्ततो यथार्थमेव विज्ञानं जनयति, नायथार्थमिति समीचीनज्ञानस्य सम्यग्ज्ञानपुरस्सरतया चरणं तपश्च समीचीनं सत्कर्मापनोदे निमित्तं नान्यथेति प्रवर्तकता भावनमस्कारस्य तत. प्रभावत्वाद्भावनमस्कारः संसारोच्छेदकारीति व्यपदिश्यते ॥

यदि आप भावनमस्कारसे ही संसारनाश होता है ऐसा कहते हो तो ' सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः ' इस सूत्रके साथ विरोध उत्पन्न होगा. क्यों कि नमस्कार ही केवल कर्मोंका नाश करनेमें उपाय है ऐसा आपका अभिप्राय है. सम्यग्दर्शनादिक तीनो मिलकर मोक्षका उपाय है और आपके मतसे केवल नमस्कार ही मोक्षोपाय है. इस शंकाका आचार्य उत्तर देते हैं—

अर्थ—गज, रथ, अश्व और पायदळ इस प्रकार चार सेनाओंका जैसे सेनापति प्रवर्तक माना जाता है. वैसे यह भावनमस्कार भी मरणसमय में तप, ज्ञान, चारित्रका प्रवर्तक है.

क्षायिक सम्यग्दर्शन, केवलज्ञान, केवलदर्शन और अनंतवीर्य ये अर्हतके गुण हैं ऐसी श्रद्धा करना यही भावनमस्कार है यह नमस्कार सम्यग्दर्शनात्मक ही है. इससे ही मुनिराजके ज्ञान, तप, और चारित्र, कर्मनिर्जरा करना, संवर करना इन कार्योंमें प्रवृत्त होते हैं आप्तगुणोंपर यदि श्रद्धा न होगी तो यह भावनमस्कार शब्दश्रुतका प्रामाण्य सिद्ध करनेमें समर्थ न होगा. वक्तामें यदि प्रमाणता न होगी तो उसके वचन प्रमाणभूत कैसे माने जायेंगे इंद्रियज्ञान से यह यथार्थ है और यह अयथार्थ है इसका निर्णय कर नहीं सकता. जिनके रागद्वेष नष्ट होगये हैं और जो पदार्थोंका सच्चा स्वरूप जानते हैं उनका वचन अर्थात् आगम प्रमाणभूत मानना चाहिये. उसको अप्रमाण समझना योग्य नहीं हैं सम्यग्दर्शनसे जो ज्ञान उत्पन्न होता है वह सम्यग्ज्ञान है. उसी तरह चारित्र और तप भी जब उत्कृष्ट-निर्दोष होते हैं तब कर्मनाश करनेमें निमित्त हो जाते हैं अन्यथा नहीं. इसलिए भावनमस्कार इनका प्रवर्तक है ऐसा समझना चाहिए. यह भावनमस्कार प्रभावसंपन्न होनेसे संसारका उच्छेद करता है ऐसा मानना अयोग्य नहीं है

---

आराधणापडायं गेण्हंतस्स हु करो णमोक्कारो ॥
मल्लस्स जयपडायं जह हत्थो घेत्तुकामस्स ॥ ७५८ ॥

नमस्कारेण गृह्णाति देवीमाराधनां यतिः ॥
पताकामिव हस्तेन मल्लो निश्चितमानसः ॥ ७८७ ॥

विजयोदया – आराधनापताकां ग्रहीतुकामस्य मल्लस्य भावनमस्कार एव करो जयपताका ग्रहीतुकामस्य हस्त इवेत्युत्तरगाथार्थः ॥

अर्थ—जो क्षपक आराधनारूप पताका ग्रहण करता है उसका भावनमस्कार ही हाथ है जैसे जयपताकाको मल्ल पुरुष अपने हाथसे ग्रहण करता है

---

अण्णाणी वि य गोवो आराधित्ता मदो णमोक्कारं ॥
चंपाए सेट्ठिकुले जादो पत्तो य सामण्णं ॥ ७५९ ॥

अज्ञानोऽपि मृतो गोपो नमस्कारपरायणः ॥
चम्पाश्रेष्ठिकुले भूत्वा प्रपेदे संयमं परम् ॥ ७८८ ॥

समस्तानि दुःखानि विच्छिद्य सद्यः॥ सुखानि प्रभूतानि साराणि दत्वा ॥
मुदा सेव्यमानं विधानेन मोक्षे। विधाधानि दत्ते नमस्कारमित्रम् ॥ ७८९ ॥

इति नमस्कारः।

विजयोदया—अर्हद्गुणज्ञानरहितोऽपि गोपो द्रव्यनमस्कारमाराध्य मृतश्चंपापुरे श्रेष्ठिकुले जातः। श्रामण्यं च प्राप्तवान् इति च द्रव्यनमस्कारोऽप्येव विपुलं फलं प्रयच्छतीति भावः। नमस्कारो व्याख्यातः। णमोकार॥

अर्थ—सुभग नामक ग्वालाको अर्हतके ज्ञानादि गुणोंका स्वरूप मालूम नहीं था. उसने मरण समयमें अर्हतको द्रव्यनमस्कार किया था मरणके अनंतर वह चंपापुरनगरमें वृषभदत्तश्रेष्ठीका पुत्र हुआ. श्रमण अवस्थाको प्राप्त होकर मुक्त हुआ. द्रव्यनमस्कार भी ऐसा विपुल फल अर्पण करता है. नमस्कारका विवेचन हुआ.

---

णाणोवओगरहिदेण ण सक्को चित्तणिग्गहो काउं ॥
णाणं अंकुसभूदं मत्तस्स हु चित्तहत्थिस्स ॥ ७६० ॥

न शक्यते वशीकर्तुं विना ज्ञानेन मानसं ॥
अंकुशेन विना कुत्र क्रियते कुंजरो वशे ॥ ७९० ॥

विजयोदया—णाणुवओग इत्येतद्व्याख्यानायोत्तर' प्रबंध --णाणोवओगरहिदेण ज्ञानपरिणामरहितेन पुंसा । सक्को चित्तणिग्गहो काउ चित्तनिग्रह' कर्तुमशक्य । कस्मात् ज्ञानमन्तरेण न शक्यश्चित्तनिग्रहः कर्तुमित्याशंकाया-ज्ञान निग्रहकरणे साधकतमं ततस्तदन्तरेण न भवति चित्तनिग्रह इत्याचष्टे। णाण अंकुसभूद मत्तस्स हु चित्तहत्थिस्स ज्ञानमंकुशभूत मत्तस्य चित्तहस्तिन । इदमत्र चोद्यते-इह चित्तशब्देन किमुच्यते ? अन्यत्र सचित्तशीतसंवृतइत्यादौ चित्त चैतन्य-मिति गृहीत इहापि यदि तदेव तस्य निग्रहो नाम क. ? अत्रोच्यते-विपर्ययज्ञानतया अशुभध्यानलेश्यातया वा परिणतिः प्राणभृतो यस्य तस्य निरोधो यथार्थज्ञानपरिणामेन क्रियते। परिणामो हि परिणामिन निरुणद्धि, परिणामोऽस्मद्विरुद्धस्त्व-या नादातव्य' इति । यथा मत्तो हस्ती न क्वचिद्व्यवतिष्ठते बंधनमर्दनादिकं विना तद्वच्चित्तहस्त्यपि यत्र क्वापि चनाशुभप-रिणामे प्रवर्तते इति ॥

अर्थ—ज्ञानपरिणामसे रहित पुरुष अपने चित्तका निग्रह करनेमें समर्थ नहीं होता है अर्थात् ज्ञान मनको जीतनेमें साधकतम है उसके विना मन अन्य उपायसे नहीं जीता जा सकता है जैसे मत्तहाथीको अंकुश वश करता है वैसे उन्मत्त हुए इस चित्तरूप हाथीको वश करनेके लिये वह ज्ञान अंकुशके समान है.

प्रश्न—यहां चित्तशब्दसे क्या अभिप्राय समझना चाहिये. 'सचित्तशीतसंवृत' इत्यादि सूत्रमें चित्तशब्दका अर्थ चैतन्य ऐसा माना है क्या यहां भी वही अर्थ मानते हो ? तो– 'चैतन्यनिग्रह करना' इसका क्या अभिप्राय समझना चाहिये. ?

उत्तर—जो विपरीत ज्ञानरूप अथवा अशुभध्यानरूप वा अशुभलेश्यारूप परिणति जीवकी होती है उसका निरोधही आत्माके यथार्थ ज्ञानरूपपरिणतीमें युक्त होता है. परिणाम परिणामीका विरोध करता है जैसे हमारे विरुद्ध तुम अपने परिणाम धारण करना योग्य नहीं है जैसे मत्तहस्ती बंधन मर्दनादिकके विना कहां परभी स्थिर रहता नहीं है वैसा यह मनरूप हाथी भी जिस किसी अशुभ परिणामोंमें प्रवृत्त होता है.

---

विज्जा जहा पिसायं सुट्ठु पउत्ता करेदि पुरिसवसं ॥
णाणं हिदयपिसायं सुट्ठु पउत्ता करेदि पुरिसवसं ॥ ७६१ ॥
स्वभ्यस्तं कुरुते ज्ञानं नानानर्थपरं मनः ॥
पुरुषस्य वशे विद्या पिशाचमिव दुर्ग्रहम् ॥ ७९१ ॥

विजयोदया — विज्जा सुट्ठु पउत्ता जहा पिसायं पुरिसवस करेदि । विद्या सुष्ठु प्रयुक्ता सम्यगाराधिता यथा पिशाचं पुरुपस्य वश्यं करोति । तह णाणं सुट्ठुवजुत्तं वसं करेदि हिदयपिसाय च । तथा ज्ञानं सुष्ठु प्रयुक्त वशं करोति । किं ? हृदयपिशाच । चित्त पिशाचवदयोग्यकारितया ज्ञानं समीचीन असकृत्प्रवर्तमानं शुभे शुद्धे वा परिणामे प्रवर्तयति चेतनामिति यावत् ॥

अर्थ—पूर्ण विधीसे विद्याकी आराधना करनेपर पिशाच वश हो जाता है वैसे ज्ञानके तरफ पूर्ण उपयोग देनेसे यह हृदयरूपी पिशाच पुरुपके स्वाधीन होता है यह हृदय पिशाचके तुल्य अयोग्य कार्य करता है परंतु ज्ञानोपयोगसे पुरुप इस हृदयको शुभ अथवा शुद्ध परिणामोंमें प्रवर्ता सकते है. जैसे सम्यग्दृष्टि जीव विद्याराधन करके पिशाचको वश कर उससे धर्मप्रभावना के कार्य कराता है वैसे इस मनको भी हे क्षपक! तू ज्ञानाराधना कर शुद्ध परिणामोंमें तत्पर कर.

---

उवसमइ किण्हसप्पो जह मंतेण विधिणा पउत्तेण ॥
तह हिदयकिण्हसप्पो सुट्ठुवजुत्तेण णाणेण ॥ ७६२ ॥
ज्ञानेन शम्यते दुष्टं नित्याभ्यस्तेन मानसम् ॥
मंत्रेण शम्यते किं न सुप्रयुक्तेन पन्नगः ॥ ७९२ ॥

विजयोदया — उवसमदि किण्हसप्पो उपशाम्यति कृष्णसर्प. । जह यथा । मंतेण पजुत्तेण स्वाहाकाराता विद्या इति स्वाहाकारो मंत्रशब्देनोच्यते मंत्रेण सुष्ठु प्रयुक्तेन । तह तथैव । हिदयकिण्हसप्पो उवसमदि हृदयकृष्णसर्प उपशाम्यति । सुट्ठुवजुत्तेण णाणेण सुष्ठु प्रवृत्तेन ज्ञानपरिणामेन । अशुभनिग्रहहेतुता ज्ञानस्य आद्यया गाथयोक्ता । द्वितीयया चित्तस्य स्ववशकारित्वं ज्ञानभावनयोक्तं । अनया तु अशुभपरिणामप्रशांतिकारिता ज्ञानभावनया निरूप्यते ॥

अर्थ—योग्य विधीसे साध्य किया हुआ मंत्र प्रयोग करनेपर कृष्णसर्पको वश करता है. अर्थात् मंत्रके प्रभावसे क्रोधसे फूत्कार करनेवाला सर्प शांत होकर मांत्रिकके वश होता है. वैसे यह हृदय रूपी कृष्ण सर्प भी उत्तम प्रकारसे प्रयुक्त किये ज्ञानपरिणामके द्वारा वश किया जाता है. पहिली गाथासे ज्ञान अशुभ परिणामोंको निग्रह करनेमें कारण है यह दिखाया है. दुसरी गाथाके द्वारा चित्त स्ववश करनेका उपाय दिखाया है. अर्थात् ज्ञानभावसे चित्त वश होता है ऐसा कहा है. और प्रस्तुत गाथासे ज्ञानभावना-ज्ञानाभ्यास अशुभ परिणामोंकी प्रशाति करता है यह वताया है

---

आरण्णवो वि मत्तो हत्थी णियमिज्जदे वरत्ताए ॥
जह तह णियमिज्जदि सो णाणवरत्ताए मणहत्थी ॥ ७६३ ॥

**नियम्यते मनोहस्ती मत्तो ज्ञानवरत्रया ॥**
**हस्ती वारण्यकः सद्यो भयदायी वरत्रया ॥ ७९३ ॥**

विजयोदया—आरण्णवो वि मत्तो हत्थी अरण्यचारी मत्तो हस्ती। णियमिज्जदे वरत्ताए नियम्यते निरुध्यते वरत्रेण यथा । तथा मणहत्थी मनोहस्ती नियम्यते। णाणवरत्ताए ज्ञानवरत्रेण। प्राणिनामहितकारितया, दुर्निवारतया च मनो हस्तीवेति मनोहस्तीति भण्यते । ज्ञानमशुभप्रवाहं निरुणद्धि । इत्यनयोच्यते ।

अर्थ—अरण्यमें स्वच्छंदपनासे विहार करनेवाला मत्त हाथी जैसे मजबूत शृंखलासे बांधा जाता है वैसे यह मन प्राणिओंका अहित करता है और दुर्निवार है अतः यह हाथीके समान होनेसे इसको हाथी कह सकते हैं. यह मनरूपी हाथी ज्ञानरूपी शृंखलासे बांधा जाता है. अर्थात् ज्ञान अशुभसंकल्पोंके समूहको रोकता है. मनमें ज्ञानके प्रभाव से अशुभ संकल्प उत्पन्न नही होते हैं.

---

ज्ञानवरत्रया नियमितस्य मनोव्यापारं निरूपयत्युत्तरगाथा-

जह मक्कडओ खणमवि मज्झत्थो अत्थिदुं ण सक्केइ ॥
तह खणमवि मज्झत्थो विसएहिं विणा ण होइ मणो ॥ ७६४ ॥

मध्यस्थो न कपिः शक्यः क्षणमायासितुं यथा ॥
मनस्तथा भवेन्नैव मध्यस्थं विषयैर्विना ॥ ७९४ ॥

विजयोदया—मक्कडओ खणमवि मज्झत्थो अत्थिदुं ण जह्वा सक्केदि मर्कटकः क्षणमपि मध्यस्थो निर्विकार' सन् स्थातु न शक्नोति। तहा मणो विसएहिं विणा मज्झत्थो खणमवि ण होदि तथा मनो विषयै' शब्दादिनिमित्ता रागादय इह विषयशब्दवाच्या विषयकार्यत्वात्। ततोऽयमर्थः, अत्र रागद्वेषौ विना मध्यस्थं मनो न भवति। ज्ञानभावनायामसत्या रागद्वेषयोर्वृत्तिरेवं मनसो व्यापार इत्यर्थ. । एतया ज्ञान मनसो माध्यस्थं करोतीत्याख्यायते । यस्मान्मनसोऽमाध्यस्थ्यमस्ति सनिहितमनोज्ञामनोज्ञविषयरागेद्वेषसहचारितया—

ज्ञानरूपी श्रृंखलासे न बंधे हुए मनकी चेष्टाओं का वर्णन—

अर्थ—वानर एकक्षण पर्यन्त भी स्थिर अर्थात् निर्विकार एकस्थानमें रहता नहीं. मन भी विषयों के विना स्थिर नहीं रहता है हमेशा विषयोंमें विचरता है अर्थात् हमेशा शब्द रस, स्पर्श वगैरे विषयोंका निमित्त पाकर यह रागद्वेषोंसे युक्त हुआ ही करता है. विषयोंसे निवृत्त होकर माध्यस्थ भावमें यह रममाण होता नहीं. सतत ज्ञानका अभ्याम न होनेसे इसकी रागद्वेषमें परिणाति हो रही है. परंतु ज्ञानका अभ्यास करनेसे माध्यस्थभाव मनमें उत्पन्न होता है. मनोज्ञ—इष्ट विषय और अमनोज्ञ अनिष्ट विषयके सहवाससे मनमें क्रमसे रागद्वेष उत्पन्न होते हैं. तब माध्यस्थ भावका लोप होता है.

---

तह्मा सो उड्डहणो मणमक्कडओ जिणोवएसेण ॥
रामेदव्वो णियदं तो सो दोसं ण काहिदि से ॥ ७९५ ॥

सदा रमयितव्योऽसौ जिनवाक्यवने ततः ॥
रागद्वेषादिकं दोषं करिष्यति ततो न सः ॥ ७९५ ॥

विजयोदया—तह्मा तस्मात्। सो मणक्कडओ मनोमर्कट.। उड्डहणो इतस्तत उल्लंघनपर। रामेदव्वो णियदं सर्वकालं रमयितव्य। क जिणोवदेसम्मि जिनागमे। तो ततो जिनागमरते.। सो मनोमर्कट। दोसं रागद्वेपादिक। ण काहिदि न करिष्यति। से तस्य ज्ञानाभ्यासकारिण ॥

अर्थ—तब यह मनोमर्कट इतस्ततः कूदने लगता है इस मनोमर्कटको जिनागमके अभ्यासमें दिनरात तत्पर करना चाहिये. जिससे यह रागद्वेपादिक विकारको छोड देगा.

यस्माज्ज्ञानाभ्यासे सति मनोमर्कटको दोषं अशुभपरिणामं न करोति—

तह्मा णाणुवओगो खवयस्स विसेसदो सदा भणिदो ॥
जह विंधणोवओगो चंदयवेज्झं करतस्स ॥ ७६६ ॥

ज्ञानाभ्यासस्ततो युक्तः क्षपकस्य विशेषतः ॥
विवेध्यं कुर्वतस्तस्य चंद्रकव्यधनं यथा ॥ ७९६ ॥

विजयोदया—तह्मा णाणुवओगो तस्माज्ज्ञानपरिणाम । खवगस्स विसेसदो सदा भणिदो क्षपकस्य विशेषतः सदा निरूपित. । जध विंधणोवओगो यथा व्यधनाभ्यासो विशेषतो भणित. । कस्य ? चंदयवेज्झं करंतस्स चंद्रकवेधं कुर्वत. ।

ज्ञानाभ्याससे यह मनोमर्कट अशुभ परिणाम नहीं करेगा ऐसा कथन—

अर्थ—चंद्रक यंत्रका वेध करने की इच्छा रखनेवाला वीर पुरुष जैसे हमेशा लक्ष्यवेध करनेका अभ्यास करता है, वैसा मनोमर्कट वश करनेके लिये हमेशा क्षपक को ज्ञानाभ्यासकी आवश्यकता है.

---

णाणपदीओ पज्जलइ जस्स हियए विसुद्धलेस्सस्स ॥
जिणदिट्ठमोक्खमग्गे पणासणभयं ण तस्सत्थि ॥ ७६७ ॥

शुद्धलेश्यस्य यस्यान्ते दीप्यते ज्ञानदीपिका ॥
तस्य नाशभयं नास्ति मोक्षमार्गे जिनोदिते ॥ ७९७ ॥

विजयोदया—णाणपदीओ ध्यानप्रदीपः । पज्जलइ प्रज्वलति । यस्य विशुद्धलेश्यस्य हृदये । तस्य संसारावर्ते पतित्वा विनष्टोऽस्मीति विनाशभयं नास्ति । जिणदिट्ठमोक्खमग्गे जिनदृष्टे श्रुते रत्नत्रयवृत्तिरपि मोक्षमार्गशब्द इह श्रुतवृत्तिर्ग्राह्य ॥

अर्थ—विशुद्ध परिणामयुक्त ऐसे जिसे क्षपकके हृदयमें ज्ञानरूपी दीपक सतत प्रकाशमान रहता है उसको जिनेश्वरने कहे हुए आगम में नष्ट होनेका भय नही रहेगा. अर्थात् सतत ज्ञानाभ्यास करनेसे जीवादिक पदार्थोंका जैनशास्त्रमें जो नयोंके आधारसे अनेक अपेक्षाओं को लेकर स्वरूपवर्णन किया है उसका खूप खुलासा होगा परंतु जिसको ज्ञानाभ्यास नहीं है उसको जिनागमका रहस्य मालूम न होगा

ज्ञानप्रकाशमाहात्म्य कथयति—

णाणुज्जोवो जोवो णाणुज्जोवस्स णत्थि पडिघादो ॥
दीवेइ खेत्तमप्पं सूरो णाण जगमसेसं ॥ ७६८ ॥

ज्ञानोद्योतो महोद्योतो व्याघातो नास्य विद्यते ॥
क्षेत्रं द्योतयते सूर्यः स्वल्पं सर्वमसौ पुनः ॥ ७९८ ॥

विजयोदया—णाणुज्जोवो ज्ञानोद्योत एव द्योतोऽतिशयित । कस्तस्यातिशय इत्यत आह—णाणुज्जोवस्स णत्थि पडिघादो ज्ञानोद्यतस्य नास्ति प्रतिघात । दीवेदि प्रकाशयति । खेत्तमप्प स्वल्प क्षेत्र। क ? सूरो आदित्य । णाणं जगमसेसं ज्ञानं जगदशेप । दीवेदि प्रकाशयति । समस्तव्यापिज्ञानवदन्य प्रकाशो नास्तीत्यर्थ ॥

ज्ञानप्रकाशका महत्त्व आचार्य कहते हैं—

अर्थ—ज्ञानरूपी जो प्रकाश है वही उत्कृष्ट प्रकाश है. इसमें यह विशेपता है कि यह किसीके द्वारा नष्ट कर नहीं सकते हैं. हवा वगैरह पदार्थ दीपकका नाश करते हैं परंतु ज्ञानदीपका नाश करनेवाला जगमें कोइ भी पदार्थ नहीं है सूर्यका प्रकाश बहुत तीव्र है परंतु वह भी अल्पक्षेत्रको ही प्रकाशित करता है. परंतु यह ज्ञान-प्रदीप समस्त जगतको प्रकाशित करता है. समस्तको व्याप कर जाननेवाले ज्ञानके समान दुसरा प्रकाश जगमें नहीं है.

---

णाणं पयासओ सो वओ तवो संजमो य गुत्तियरो ॥
तिण्हपि समाओगे मोक्खो जिणसासणे दिठ्ठो ॥ ७६९ ॥

ज्ञानं प्रकाशकं वृत्तं गोपकं साधकं तपः ॥
त्रयाणां कथिता योगे निर्वृतिर्जिनशासने ॥ ७९९ ॥

विजयोदया—णाण पगासगं ज्ञानं प्रकाशयति । ससारं संसारकारणं, मुक्तिं मुक्तिकारणं च ॥ सो वओ तवो निर्जरानिमित्तं तपः । संजमो य गुत्तियरो सयमश्च गुप्तिकर. । तिण्हंपि त्रयाणामपि । समाओगे संयोगे मोक्खो मोक्षः। जिणसासणे दिट्ठो । जिनशासने दृष्ट. ॥

अर्थ—ज्ञान संसार और मुक्तिके कारणोंको प्रकाशित करता है. व्रत, निर्जराके कारणरूप तप, गुप्तिको

उत्पन्न करनेवाला संयम और इन तीनोंका संयोगरूप मोक्ष जिनका स्वरूप जैनागममें कहा है ज्ञान उन सबको जानता है.

---

णाणं करणविहूणं लिंगग्गहणं च दंसणविहूणं ॥
संजमहीणो य तवो जो कुणदि णिरत्थयं कुणदि ॥ ७७० ॥
णाणुज्जोएण विणा जो इच्छदि मोक्खमग्गमुवगंतुं ॥
गंतुं कडिल्लमिच्छदि अंधलओ अंधयारम्मि ॥ ७७१ ॥

करणेन विना ज्ञानं संयमेन विना तपः ॥
सम्यक्त्वेन विना लिंगं क्रियमाणमनर्थकम् ॥ ८०० ॥
ज्ञानोद्योतं विना योऽत्र मोक्षमार्गे प्रयास्यति ॥
प्रयास्यति वने दुर्गे सोऽन्धोऽन्धतमसे साति ॥ ८०१ ॥

विजयोदया–णाणुज्जोएण विणा ज्ञानोद्योतेन विना । जो इच्छदि यो वाछति । मोक्खमग्गमुवगतुं चारित्र तपश्च इह मोक्षमार्ग इत्युच्यते चारित्रं तपश्चोपगतु । गतु कडिल्लमिच्छदि गंतु दुर्गमिच्छति । क' ? अंधलओ अंध । अधयारम्मि अधकारे तमसि । यथा वृक्षतृणगुल्मादिनिचिते प्रदेशे गमन अतिदुष्कर अप्रकाशे सति । तद्वद्धिंसादिपरिहारो जीवनिकायाकुले दुष्कर इति मन्यते ॥

अर्थ—चारित्रहीन ज्ञान, सम्यग्दर्शनरहित मुनिदीक्षा धारण करना, संयमरहित तप करना, ऐसे कार्य व्यर्थ हैं. अर्थात् इससे मोक्षकी प्राप्ति होती नहीं अर्थात् चारित्रसहित ज्ञान और प्राणिसंयम और इंद्रियसंयम सहित तप करना चाहिये. सम्यग्दर्शनसहित मुनिदीक्षा धारण करनी चाहिये तब मोक्षकी प्राप्ति होती है.

अर्थ—ज्ञानरूपी प्रकाश अर्थात् ज्ञानदीपकको त्याग कर मोक्षका उपायभूत ऐसा चारित्र और तपकी प्राप्ति करनेकी जो इच्छा करता है वह अंधकारमें वृक्ष तृणादिकोंसे व्याप्त ऐसे दुर्गमप्रदेशमें प्रवेश करने वाले अंधमनुष्यके समान समझना चाहिये. जैसे जीवोंसे भरे हुए प्रदेशोंमें हिंसादिकोंका परिहार करना कठिन है वैसे ज्ञानके विना मोक्षमार्गकी प्राप्ति कर लेना कठिन है.

---

जइदा खंडसिलोगेण जमो मरणा दु फेडिदो राया ॥
पत्तो य सुसामण्णं किं पुण जिणउत्तसुत्तेण ॥ ७७२ ॥

संयमं श्लोकखंडेन निवार्य मरणं यमः ॥
यदि नीतस्तदा किं न जिनसूत्रेण साध्यते ॥ ८०२ ॥

विजयोदया—जइदा खडसिलोगेण यदि तावत्खडेन श्लोकस्य। जमो राया मरणादो फेडिदो यमो राजा मरणादपसारित । पत्तो य सुसामण्ण प्राप्तश्च शोभनं श्रामण्य । किं पुण जिणउत्तसुत्तेण । किं पुनर्जिनोक्तसूत्रेण प्राप्यफले आश्चर्यं । वाच्यमत्राख्यानक च । तदुक्त भवति—

अक्षेना धेन जीवितार्थिना यत्कि चिदुक्त वचनं श्रुत्वा हास्यपरेण राज्ञा भाव्यमानं यद्यापत्सारणे निमित्तं विश्ववेदिना वचो भाव्यमानं किमभिलपितं न प्रापयति ।

अर्थ—यम नामक राजा श्लोकके खंडका स्वाध्याय करनेसे मरणकी आपत्तीसे मुक्त हुआ और उत्कृष्ट चारित्रको भी प्राप्त हुआ स्वयं बनाये श्लोकखंडमे भी वह आपत्तीसे मुक्त होकर उज्ज्वल चारित्रको प्राप्त हुआ तो जिनसूत्रके अध्ययनसे उत्कृष्ट फल अर्थात् मोक्ष क्यों न मिलेगा. (इस यमराजाकी कथा आराधनाकथाकोषमें देखो)

जैसे एक राजाने भीख मांगनेवाले एक अज्ञ अंधेका वचन सुनकर हसीसे कंठस्थ किया. उस वचन से उसके ऊपर आई हुई आपत्ति टली. एक अंधेका वचन भी आपत्ती दूर होनेमें निमित्त होगया तो विश्वके समस्त पदार्थ जाननेवाले जिन भगवान के वचनोंका अभ्यास करनेसे क्या अभिलपित पूर्ण न होगा ? अवश्य पूर्ण होगा

---

स्वल्पस्यापि श्रुतस्य भावना मरणकाले महाफलं ददातीत्येवं तत्कथयति—

दढसुप्पो सूलदहो पंचणमोक्कारमेत्त सुदणाणे ॥
उवजुत्तो कालगदो देवो जावो महड्ढीओ ॥ ७७३ ॥

दृढसूर्पोऽथ शूलस्थो जातो देवो महर्द्धिकः ॥
नमस्कारश्रुताभ्यासं कुर्वाणो भक्तितो मृतः ॥ ८०३ ॥

विजयोदया—दढसुप्पो सूलदहो दृढसूर्पो नाम चौर शूलमारूढ । पंचणमोक्कारमेत्त सुदणाणे उवजुत्तो

कालगदो पंचनमस्कार एव श्रुतज्ञाने उपयुक्तः सन् कालगत । महड्ढिगो देवो जादो महार्द्धिको देवो जात ॥

स्वल्पश्रुतका अभ्यास भी मरणकालमें महाफल देनेवाला होता है इस का विवेचन--

अर्थ—शूलपर चढाया हुआ दृढशूर्प नामक चोर पंचनमस्कार मात्र श्रुतज्ञानमें चित्तकी एकाग्रता करके मरण को प्राप्त हुआ और स्वर्गमें महाऋद्धिशाली देव हुआ.

---

ण य तम्मि देसयाले सव्वो बारसविधो सुदक्खंधो ॥
सक्को अणुचिंतेदुं बलिणा वि समत्थचित्तेण ॥ ७७४ ॥

मृत्युकाले श्रुतस्कंधः समस्तो द्वादशांगकः ॥
बलिना शक्तिचित्तेन यतो ध्यातुं न शक्यते ॥ ८०४ ॥

विजयो—सव्वो बारसविधो वि सुदक्खंधो तम्मि देसयाले ण य सक्को अणुचिंतेदु बलिणा वि समत्थचित्तेण सर्वो द्वादशविधोऽपि श्रुतस्कंधस्तस्मिन्मरणे देशे काले च नैव शक्योऽनुस्मर्तुं नितरामपि समर्थचित्तेन । बहुश्रुतस्यापि न ध्यानालंबन समस्तं किं तु किंचिदेव सूत्र। तथा ह्युक्त 'एकाग्रचिंतानिरोधो ध्यानमिति' ॥

अर्थ – मरणकालमें सर्व- बारा प्रकारका श्रुतस्कंधका चिंतन करना बलवान और समर्थ मनके पुरुष द्वारा भी शक्य नहीं है. बहुश्रुत विद्वान मुनि भी संपूर्ण श्रुतज्ञान को आपने ध्यानका विषय नहीं बना सकते हैं अर्थात् किसी भी कालमें और किसी भी क्षेत्रमें संपूर्ण श्रुतज्ञान ध्यानका विषय होता नहीं फिर मरण समयमें संपूर्ण श्रुतज्ञान ध्यानका कैसा विषय हो सकेगा ? श्रुतज्ञानका कोइ एक सूत्र ध्यानमें विचारा जा सकता है. इसी वास्ते ध्यानका लक्षण ' एकाग्रचिन्तानिरोधो ध्यानं ' ऐसा कहा है.

---

एक्कम्मि वि जम्मि पदे संवेगं वीदरायमग्गम्मि ॥
गच्छदि णरो अभिक्खं तं मरणंते ण मोत्तव्वं ॥ ७७५ ॥

एकत्रापि पदे यत्र संवेगं जिनभाषिते ॥
संयतो भजते तत्र त्यजनीयं ततस्तदा ॥ ८०५ ॥

जिनपतिवचनं भवभयमथनं शशिकरधवलं कृतवुधकमलं ॥
धृतामिति हृदये हतमलनिचये वितरति कुशलं विदलति कलिलम् ८०६
इति ज्ञानम्.

विजयोदया—तेण् एकम्मि वि जम्मि पदे यस्मिन्नेकस्मिन्नपि पदे युक्त'। संवेगं गच्छदि रत्नत्रये श्रद्धामुपैति। अभिक्खं पुन. पुन'। तं तत्पद। मरणते शरीराद्वियोगकाले। ण मोत्तव्वं न मोक्तव्यं। णाणुवओग इत्येतद्व्याख्यातं। णाणं गदं।

अर्थ— जिस एक पदका चिंतन करनेसे आत्मामें रत्नत्रयपर श्रद्धा उत्पन्न होगी वह पद वार वार चिंता जाना चाहिये. शरीरका वियोग होने तक उसका त्याग हे क्षपक ' तुम मत करो.' णाणुवओगा इस ' पद का विवेचन हुआ.

---

पचमहव्वदरक्खा इत्येतद्व्याचिख्यासुरहिंसाव्रतं पालयेति कथयति—

परिहर छज्जीवणिकायवधं मणवयणकायजोएहिं ॥
जावज्जीवं कदकारिदाणुमोदेहिं उवजुत्तो ॥ ७७६ ॥
यावज्जीवं विमुंचस्व यते ! षड्जीवहिंसनम् ॥
शरीरवचनस्वांतैः कृतकारितमोदितैः ॥ ८०७ ॥

विजयोदया—परिहर छज्जीवणिकायवहं षण्णां जीवनिकायाना वधं। मा कृथा मनोवाक्काययोगैः प्रत्येकं कृतकारितानुमतविकल्पै.। कालप्रमाणमाह-जावज्जीवं यावज्जीव। सर्वजीवविषयसर्वप्रकारहिंसापरिहाररूपत्वात्। सर्वस्मिन्नेव भवपर्यायकाले प्रवृत्तत्वादहिंसा व्रतस्य महत्ता निवेदिता। छज्जीवणिकाय इत्यत्र व्यक्तयो जीवनिकायानां परिगृहीता'। मणवयणकायजोगेहिं कदकारिदाणुमोदेहिं इत्यनेन हिंसाविकल्पा सगृहीता। जावज्जीवमित्यनेन निरवशेषमनुजजीवितकालग्रहण। उवजुत्तो समिदीसु इति शेप उपयुक्त. समितिपु समाहितचित्त.। इह वा सावज्जकिरियापरिहारे इति शेप.। सावद्यक्रियापरिहारप्रणिहितचित्त.।

पांच महाव्रतोंका रक्षण करना चाहिये इस पदका आचार्य व्याख्यान करना चाहते हैं. प्रथम हे क्षपक तू अहिंसा महाव्रतका रक्षण कर ऐसा उसको कहते हैं—

अर्थ—हे क्षपक तू ईर्यादिसमितिओं में एकाग्र चित्त होकर अर्थात् संपूर्ण पापक्रियाओंका त्याग करके आमरण मन, वचन, और काययोगसे तथा कृत, कारित और अनुमति ऐसे नउ प्रकारसे छह प्रकारके जीवसमुदायोंका वध करना छोड दे ऐसी प्रवृत्ति करनेसे तेरा अहिंसा महाव्रत पूर्ण निर्दोष पाला जायगा. सर्व जीवोंकी हिंसा प्राप्त हुए इस मनुष्यपर्यायमें सर्व प्रकारसे त्यागी जाती है इस लिये इसको अहिंसा महाव्रत कहते हैं. ' छज्जीवणिकाय ' इस पदसे जगतमें जीवोंके समुदाय अर्थात प्रकार कितने हैं यह दिखाया है. व " मणवयणकायजोगेहिं, कदकारिदाणुमोदेहिं " इन पदोंसे हिंसाके प्रकारोंका कथन किया है. अर्थात् हिंसा नऊ प्रकारसे होती है 'जावज्जीवं' इस पदसे संपूर्ण मनुष्यायुष्यका ग्रहण किया है.

---

जह ते ण पियं दुक्खं तहेव तेसिंपि जाण जीवाणं ॥
एवं णच्चा अप्पोवमिवो जीवेसु होदि सदा ॥ ७७७ ॥

**यथा न ते प्रियं दुःखं सर्वेषां देहिनां तथा ॥**
**इति ज्ञात्वा सदा रक्ष तान्स्वस्वमिव यत्नतः ॥ ८०८ ॥**

विजयोदया—जह ते ण पियं दु खं यथा तव न प्रियं दुःक्खं । तथेव तेसिं पि जीवाणं दु'खं न पियत्ति तथैव तेषामपि जीवाना न दु.खं प्रियमिति । जाण जानीहि । एवं णच्चा एवं ज्ञात्वा । अप्पोवमिवो आत्मोपमानः । सदा होदि जीवेषु । परदु खाप्रियो भवेति यावत् ॥

अर्थ—हे क्षपक ! जैसे तुमको दुःख प्रिय नहीं हैं वैसे अन्य जीवोंको भी दुःख प्रिय नहीं हैं ऐसा समझ कर सर्व जीवोंमें तू आत्मोपम हो अर्थात परदु.ख देनेसे निवृत्त हो.

---

तण्हाछुहादिपरिदाविदो वि जीवाण घादणं किच्चा ॥
पडियारं कादुंजे मा तं चिंतेसु लभसु सदिं ॥ ७७८ ॥

**क्षुधा तृष्णाभिभूतोऽपि विधाय प्राणिपीडनम् ॥**
**मा कार्षीरपकारं त्वं वपुर्वचनमानसैः ॥ ८०९ ॥**

विजयोदया—तण्हाछुहादिपरिदाविदो वि तृषा, क्षुधा, रोगेण, शीतेन, आतपेन वाधितोऽपि सन् । जीवाणं वारण किंचा जीवानामुपघातनं कृत्वा । पडिगारं कादुजे तृडादीनां प्रतिकार कर्तुं । तं मा चिंतेहि मा कार्षीश्चित्तं । लभसु सुदिं लभस्व स्मृतिं । पिबामि हिमशीतल जलं कर्पूरक्षोदवासितं । अगाध वा सरः ,सुरभितरोत्पलरजोवगुंठितं प्रविश्य महाधासिंधुर इव निमज्जनोन्मज्जने करोमि। ललाटे, शिरसि, पृथुले चोर स्थले करकप्रकरनिपातो यदि स्याद्भद्रं भवेत्। कल्हारसिकताधिकपल्लवशयनादिलाभे वा जीवामि इति वा । आतपति वा दिवानिशं तर्प । अपसारिततीक्ष्णकरकरनि-कुरुयमिति व्यजनतालवृन्तसमुपनीतशीतमारुतपानेन श्रममशेषमपाकुर्वंतु भवन्त. । हिमानी पततु । वांतु मातरिश्वान इति वा । आज्यपक्वानपूपान्सुरभिघृतार्द्रान् भक्षयामीति । सम्यक् कथितं, क्षीरं शर्करामिश्रं सुखोष्ण पिबामीति च । धगधगायमान जाठिग्मग्निं कुरुत । शीतेन स्फुटन्ति ममागानि इत्येवमादिका प्रतिक्रिया मनसि न कार्येत्यर्थ' । असद्वेद्योदय स नो महानिति निपतति, को नु तस्य प्रतीकार ? तदुपशमकालभाविन एव बाह्यद्रव्यसंपाद्या. प्रतीकारा इति मनो निधेहि ॥

अर्थ—प्यास, भूख, रोग, शीत, उष्ण, इत्यादिकसे तुमको पीडा होने पर भी तुम जीवोंका घातकर प्यास वगैरहको मिटानेका प्रयत्न करनेका विचार कभी मनमें मत लाओ ऐसे दुःखके समय आगमके वचनोंका स्मरण करो और आगे कहा हुआ विचार मनमें मत लाओ.

कापूरका चूर्ण डालकर सुगंधित किया हुआ, वर्फके समान शीतल जल मैं पीऊं, अथवा सुगंधित कमलरजोंमे व्याप्त ऐसे अगाध सरोवरमें मत्त हाथी के समान प्रवेश कर निमज्जन करके स्नान करूं; ललाट, मस्तक, विशाल छाती इनके ऊपर ओलेका समुदाय पडेगा तो बहुत ही आल्हाद होगा. कमल, शीत वालुका, कोमल कोंपल, इनका किया हुआ विछाना यदि मेरेको सोनेके लिये मिलेगा तो मैं जीऊंगा अन्यथा मेरे प्राण चले जायंगे ऐसा विचार मनमें नहीं करना चाहिये रातमें और दिनमें प्यास मेरेको सताती है इसवास्ते सूर्यके तीक्ष्ण किरणों को यहांसे दूर करो. पंखा वगैरहके द्वारा ठंडी हवा करो और मेरा संपूर्ण श्रम आप दूर करो. वर्फ वृष्टि होवो, वायु वहने दो. ऐसा विचार नहीं करना चाहिये. कढाईमें तले हुए, सुगंधित घृतसे गीले हुए अपूप मैं भक्षण करूंगा. अच्छी तरहसे पका हुआ, खांडमिश्रित सुखोष्ण दूध मै पिऊंगा ऐसा विचार नहीं करे. धगधग करता हुआ सेगका अग्नि जल्दी तयार करो. मेरे सर्व अंग थंडीसे फूट रहे हैं इस प्रकार के इलाजके विचार क्षपकको मनमें करना योग्य नहीं हैं मेरे ऊपर असाता वेदनीय कर्मका बडा रोष हुआ है उसको क्या इलाज है. जब उसका उपशम होनेका समय आवेगा तब बाह्य पदार्थोंके द्वारा इलाज हो सकते हैं ऐसा मनमें विचार करना चाहिये.

रदिअरदिहरिसभयउस्सुगत्तदीणत्तणादिजुत्तो वि ॥

भोगपरिभोगहेदुं मा हि विचिंतेहि जीववहं ॥ ७७९ ॥

हर्षोत्सुकत्वदीनत्वरत्यरत्यादिसंयुतः ॥

त्वं भोगपरिभोगार्थं मा कार्षीर्जीवबाधनम् ॥ ८१० ॥

विजयोदया – रदिअरदिहरिसभयउस्सुगत्तदीणत्ताणादिजुत्तोऽवि । शब्दादिविषया प्रीती रतिः । अमनोज्ञविषयसन्निधाने या विमुखता सा अरति । हास्यकर्मोदयनिमित्त परिणामो हर्ष ।भयं, उत्सुकता, दीनतेत्येवमादिभिर्युक्तोऽपि । भोगपरिभोगहेदु भोगोपभोगार्थं वा जीववधं मा कृथा मनसि ॥

अर्थ—स्पर्शादि विषयोंपर प्रेम होना वह रति है. अनिष्ट पदार्थों से संयोग होनेपर जो विमुखता होती है उसको अरति कहते हैं. हास्य कर्मके उदयसे उत्पन्न हुए परिणामोंको हर्ष कहते हैं. भय, उत्सुकता, दीनपना इत्यादिक परिणाम आत्मामें उत्पन्न होने परभी भोगोपभोगके लिये हे क्षपक ! तूं जीववध करनेका विचार मनमें मत कर.

---

महुकरिसमज्जियमहुं व संजमो थोवथोवसंगलियं ॥

तेलोक्कसव्वसारं णो वा पूरेहि मा जहसु ॥ ७८० ॥

माक्षिकं मक्षिकाभिर्वा स्तोकस्तोकेन संचितं ॥

मा नीनशो जगत्सारं संयमं चेन्न पूरये ॥ ८११ ॥

विजयोदया—महुकरिसमज्जियमहु व मधुकरीभि समर्जित मध्विव । सजमं चारित्र । थोवथोवसंगलिद स्तोकस्तोकेनोपचित । तेलोक्कसव्वसार त्रैलोक्यस्य सर्वसार विग्रपत्रये यदतिशयवत् स्थान, मान, ऐश्वर्य सुखं वा तस्य कारणत्वात् त्रैलोक्यसर्वसार । मा जहसु मा त्याक्षी ॥

अर्थ—मधुमक्खियां जैसा थोडा थोडा मधु संचित करती है वैसा थोडा थोडा करके संचित किया हुआ यह संयम तू मत छोड क्योंकि त्रैलोक्यमें जो अतिशय उत्कृष्ट स्थान, मान, ऐश्वर्य और सुख है उसकी इससे प्राप्ति होती है. अतः ऐसे महान् संयम का हे क्षपक ! तू त्याग मत कर.

---

दुक्खेण लभदि माणुस्सजादिमदिसवणदंसणचरित्तं ॥
दुक्खज्जियसामण्णं मा जहसु तणं व अगणंतो ॥ ७८१ ॥

नृत्वं जातिः कुलं रूपमिंद्रियं जीवितं बलम् ॥
श्रवणं ग्रहणं बोधिः संसारे संति दुर्लभाः ॥ ८१२ ॥

विजयोदया—दुक्खेण लभदि माणुस्सजादिमदिसवणदंसणचरित्तं दुःखेन लभते मनुष्यजन्म जंतु । सूत्रे यद्यपि मणुस्सजादिशब्द. सामान्यवाच्युपात्तस्तथापि विशेषमवसाययति इति ग्राह्य । मनुजा हि चतु प्रकारा.—

कर्मभूमिसमुत्थाश्च भोगभूमिभवास्तथा ॥
अंतरद्वीपजाश्चैव तथा सम्मूर्छिमा इति ॥
असिर्मषि कृषि शिल्पं वाणिज्यं व्यवहारिता ॥
इति यत्र प्रवर्तते नृणामाजीवयोनय ॥
प्रप.त्यसयमं यत्र तप कमपरा नरा ॥
सुरसगतिं वा सिद्धिं प्रयाति हतशत्रव. ॥
एता कर्मभुवो ज्ञेया. पूर्वोक्ता दश पंच च ॥
यत्र संभूय पर्याप्तिं यांति ते कर्मभूमिजा. ॥
मद्यतूर्यावराहारपात्राभरणमाल्यदै. ॥
गृहदीपज्योतिपाख्यैस्तरुभिस्तत्र जीविकाः ॥
पुरग्रामादयो यत्र न निवेशा न चाधिप ॥
न कुलं कर्म शिल्पानि न वर्णाश्रमसंस्थिति ॥
यत्र नार्यो नराश्चैव मैथुनीभूय नीरुजः ॥
रमंते पूर्वपुण्याना प्राप्नुवन्ति परं फलं ॥
यत्र प्रकृतिभद्रत्वात् दिव याति मृता अपि ॥
ता भोगभूमयश्चोक्तास्तत्र स्युर्भोगभूमिजाः ॥
अभापका एकोरुका लागूंलिकविपाणिन. ॥
आदर्शमुखहस्त्यश्वविद्युदुल्कमुखा अपि ॥
हयकर्णगजकर्णाः कर्णप्रावरणास्तथा ॥
इत्येवमादयो ज्ञेया अंतरद्वीपजा नराः ॥

समुद्रद्वीपमध्यस्था. कंदमूलफलाशिन ॥
वेदयते मनुष्यायुस्ते मृगोपमचेष्टिताः ॥
कर्मभूमिषु चक्रास्त्रहलभृद्धरिभूभुजा
स्कंधावारसमूहेषु प्रस्रवोच्चारभूमिषु ॥
शुक्रसिंघाणकश्लेष्मकर्णदंतमलेषु च
अत्यंताशुचिदेशेषु सद्य सम्मुर्च्छनेन ये ॥
भूत्वागुलस्यासंख्येयभागमात्रशरीरका. ॥
आशु नश्यन्त्यपर्याप्तास्ते स्युः सम्मुर्च्छना नरा ॥

एतेषु कर्मभूमिजमानवाना एव रत्नत्रयपरिणामयोग्यता नेतरेषा इति तदेव मनुजजन्म गृह्यते । लब्धेऽपि तस्मिन् ज्ञानावरणोदयाद्धिताहितपरीक्षायां समर्था बुद्धिर्न सुलभा । तया विना लब्धमपि मनुजजन्म विफलमेव । दृष्टिरहितमिवायत लोचनं, द्रविणसंपद विना कुलीनत्वमिव, सुभगतामतरेण रूपमिव, यथार्थतारहित वचनमिव, सत्यामपि मतौ यदि नाप्ताना वच शृणुयात् सापि विफलैव सरोजरहिता सरसीव । इहापि श्रवणं आप्तवचनगोचरमेव गृहीतं, श्रवणमपि श्रद्धानरहित सुलभमेव । इद यथा येन प्रतिपादितं तथैवेति श्रद्धानं दुर्लभ दर्शनमोहोदयात् । सत्यपि श्रद्धाने चारित्रमोहोदयात् ज्ञातेऽभिरुचिते मार्गे प्रवृत्तिर्दुर्लभा । एव दुरवज्जिदसामण्ण दु खार्जितश्रामण्यं । मा जहसु मा त्याक्षी । तण व अगणंतो तृणमिव अगणयन्

अर्थ—इस प्राणीको दुःखसे मनुष्य जन्मकी प्राप्ति होती है. उत्तम जाति, बुद्धि, मुनिपना, सम्यग्दर्शन, चारित्र ये अवस्थायें उत्तरोत्तर दुर्लभ होनेसे महाकष्टसे प्राप्त होती हैं. गाथामें यद्यपि मनुष्यत्व, जाति ये शब्द सामान्यवाची हैं तो भी उनसे विशिष्ट मनुष्यत्व, उच्च जाति ऐसा अर्थ ग्रहण करना चाहिये.

मनुष्यके चार प्रकार हैं. उनका वर्णन—

कर्मभूमिज, भोगभूमिज, अन्तर्द्वीपज और समूर्छिम ऐसे मनुष्यके चार भेद हैं. जहां असि—शस्त्र धारण करना, मषि—वही खाता लिखना, कृषि—खेती करना, पशुपालन करना, शिल्पकाम करना अर्थात् हस्तकौशल्य के काम करना, वाणिज्य—व्यापार करना और व्यवहारिता—न्यायदानका कार्य करना. ऐसे छह कार्योंसे जहां उपजीविका करनी पडती है, जहां संयमका पालन कर मनुष्य तप करनेमें तत्पर होते हैं और जहां मनुष्योंको पुण्यसे स्वर्ग प्राप्ति होती है ओर कर्मका नाश करनेसे मोक्षकी प्राप्ति होती हैं ऐसे स्थानको कर्मभूमि कहते हैं. ये कर्मभूमि अढाइद्वीपमें पंधरा हैं अर्थात् पाच भरत, पांच ऐरावत और पांच विदेह.

जहां मद्यांग, तूर्यांग, वस्त्रांग, भोजनांग, पात्रांग, आभरणांग, माल्यांग गृहांग, दीपांग, और ज्योतिरंग ऐसें दश प्रकारके कल्पवृक्ष रहते हैं और इससे मनुष्योंकी उपजीविका चलती है ऐसें स्थानको भोगभूमि कहते हैं. भोगभूमिमें नगर, कुल, असिमष्यादि क्रिया, शिल्प, वर्णाश्रमकी पद्धति ये नहीं होती हैं. यहां मनुष्य और स्त्री पूर्वपुण्यसे पतिपत्नी होकर रममाण होते हैं. वे सदा नीरोगही रहते हैं और सुख भोगते हैं. यहां के लोक स्वभावसे ही मृदु परिणामी अर्थात् मंद कषायी होते हैं. इसलिये मरणोत्तर उनको स्वर्गकी प्राप्ति होती है. भोगभूमिमें रहनेवाले मनुष्योंको भोगभूमिज कहते हैं.

अन्तरद्वीपज मनुष्योंका वर्णन—ये मनुष्य, अभाषक गूंगे, एक टांगवाले, पूंछवाले, सींगको धारण करनेवाले, ऐसे अनेक प्रकारके रहते हैं. यहांके कोई मनुष्य दर्पणके समान मुखवाले, हाथी, घोडा, इनके मुख समान मुखवाले, विजली और उल्का समान मुखवाले रहते हैं किसी २ मनुष्योंके कान हाथी और घोडोंके कान सरीखे रहते हैं. कितने मनुष्योंके कान इतने वडे होते हैं कि वे उसको ओढ सकते हैं. इन सव मनुष्योंको अन्तर्द्वीपज मनुष्य कहते हैं. ये मनुष्य लवणोद और कालोद समुद्रके वीचमें ९६ अन्तर्द्वीप हैं उनमें रहते हैं. उनका आचरण पशुके समान रहता है वे मनुष्यायुका अनुभव लेते हैं.

कर्मभूमीमें चक्रवर्ती, वलभद्र वगैरह वडे राजाओंके सैन्योंमें, मलमूत्रोंका जहां क्षेपण करते हैं ऐसे स्थानोंपर, वीर्य, नाकका मल, कफ, कान और दांतोंका मल और अत्यंत अपवित्र प्रदेश इनमें जो तत्काल उत्पन्न होते हैं. जिनका शरीर अंगुलका असंख्यात भाग मात्र रहता है और जो जन्म लेनेके वाद शीघ्र नष्ट होते हैं और जो लब्ध्यपर्याप्तक होते हैं उनको सम्मूर्च्छन मनुष्य कहते हैं

इन मनुष्योंमें जो कर्मभूमिज मनुष्य हैं उनका ही रत्नत्रयपरिणाम की योग्यता हैं. इतरोंको नहीं हैं. इस वास्ते मनुज शब्दसे इनका ही ग्रहण समझना चाहिये.

रत्नत्रयकी योग्यताको धारण करनेवाला मनुष्यजन्म मिलने पर भी ज्ञानावरणकर्मके उदयसे हिताहित की परीक्षा करनेवाली वुद्धि प्राप्त होना सुलभ नहीं है. ऐसी वुद्धि यदि प्राप्त नहीं हुई तो यह मनुष्यजन्म प्राप्त होकर भी निष्फल ही हुआ समझना चाहिये. नेत्र वडे होकर भी उनसे पदार्थ दीखत नहीं है, अच्छे कुलमें जन्म होनेपर भी यदि सौंदर्य प्राप्त नहीं हुआ, वोलनेकी शक्ति प्राप्त होकर भी यदि असत्य वोलनेके तरफ ही प्रवृत्ति होने

लगी, तो नेत्र, उच्चकुल, सुभगता और वचनशक्ति सब प्राप्त होना विफल है. वैसे उत्तम बुद्धि प्राप्त होनेपर भी यदि मनुष्य आप्तका वचन नही सुनेगा तो वह बुद्धि भी कुछ कामकी नहीं है ऐसा समझना चाहिये जैसे कमलरहित सरोवर सुंदर नहीं दीखता है वैसी आप्तवचन न सुननेवाली बुद्धि भी शोभाहीन ही है ऐसा समझना चाहिये यहां श्रवण शब्द कुछ भी सुनना इस सामान्य अर्थ का वाचक नहीं है. परंतु आप्तके वचन सुनना यही श्रवण शब्दका अर्थ है. श्रवण भी श्रद्धान रहित सुलभ है. जैसे जिनेश्वरने कहा है वैसाही श्रद्धानगुणयुक्त श्रवण जगतमें दुर्लभ है. दर्शनमोहका उदय होनेसे यह श्रद्धान जीवको प्राप्त होना कठिन है. पदार्थ का स्वरूप जान लेनेपर भी और श्रद्धा करनेपर भी चारित्रमोहकर्मका उदय होनेपर रत्नत्रयात्मक मोक्षमार्गमें प्रवृत्ति करना बडा ही कठिन है इसलिये हे क्षपक! तुमको यह दुर्लभ श्रामण्य–मुनिपनाभी प्राप्त हुआ है अतः इसको तृणके समान जानकर मत त्यागो.

---

जीवघातदोषमाहात्म्य गाथाद्वयेन कथयति—

तेलोक्कजीविदादो वरेहि एक्कदरमत्ति देवेहिं ॥
भणिदो को तेलोक्कं वरिज्ज संजीविदं मुच्चा ॥७८२॥

देवैरेकं वृणीष्व त्वं त्रैलोक्यजीवितव्ययोः ॥
इत्युक्तो जीवितं मुक्त्वा त्रैलोक्यं वृणुतेऽत्र कः ॥ ८१३ ॥

विजयोदया- त्रैलोक्यजीवितयोरेक गृहाणेति देवैश्चोदित कस्त्रैलोक्य वृणीते। जीवस्य जीवित त्यक्त्वा, जीवनमेव ग्रहीतु वाछति। यस्मादेव त्रैलोक्यस्य मूल्यं जीवित सर्वप्राणिनस्तस्माज्जीवितघातो जीवस्य जीवादन्यत्रावृत्ते र्जीवस्येह वचनमनर्थकमिति चेन्न, उत्तरेण सवधात्। जीवस्य हंतुस्त्रैलोक्यघातसमो महान्दोषो भवतीति यावत् ॥

जीवघातसे उत्पन्न हुए दोष का महत्त्व आचार्य दो गाथाओंसे दिखाते हैं

अर्थ—त्रैलोक्य और जीवित इन दोनोंमेंसे तुम कोई एक ग्रहण कर सकते हो ऐसा देवोंके द्वारा कहा-जानेपर मनुष्य जीवन को ही लेगा क्योंकि यह जीवन त्रैलोक्यकी कीमतका है. अर्थात् संपूर्ण जीवोंका जीवन त्रैलोक्यके बराबरीका है. इस वास्ते जीवका घात करना त्रिलोकका घात करनेके समान है तात्पर्य–जीवघात करना यह महान् दोष है.

---

जं एवं तेलोक्कं णग्घदि सव्वस्स जीविदं तह्मा ॥
जीविदघादो जीवस्स होदि तेलोक्कघादसमो ॥ ७८३ ॥

त्रैलोक्येन यतो मूल्यं जीवितव्यस्य जायते ॥
जीवजीवितघातोऽतस्त्रैलोक्यहननोपमः ॥ ८१४ ॥
प्राप्य दुर्लभसंतत्या श्रामण्यं सुखसाधकम् ॥
एकाग्रमानसो रक्ष निधानमिव सर्वदा ॥ ८१५ ॥

अर्थ—संपूर्ण जीवोंका जीवित क्योंकि त्रैलोक्यके कीमतकी बराबरीका है अतः जीवके जीवितका घात करना त्रैलोक्यघातके समान है.

---

अहिंसाव्रतमहत्ता निवेदयति—

णत्थि अणूदो अप्पं आयासादो अणूणयं णत्थि ॥
जह तह जाण महल्लं ण वयमहिंसासमं अत्थि ॥ ७८४ ॥

अल्पं यथाणुतो नास्ति महदाकाशतो यथा ॥
अहिंसाव्रततो नास्ति तथा परमुरुव्रतम् ॥ ८१६ ॥

विजयोदया—णत्थि अणूदो अप्पं नास्त्यणोरल्पं अन्यत्किंचिद्द्रव्यं । आयासादो अणूणयं णत्थि । आकाशाद्वा अन्यन्महन्नास्ति यथा तथान्यद्व्रतं अहिंसातो महन्नास्ति ॥

अर्थ—इस जगतमें अणु से छोटी दुसरी वस्तु नहीं हैं और आकाशसे भी बडी कोई चीज नहीं है इसी प्रकार अहिंसा व्रतसे दूसरा कोई बडा व्रत नहीं है.

---

जह पव्वदेसु मेरू उव्वाओ होइ सव्वलोयम्मि ॥
तह जाणसु उव्वायं सीलेसु वदेसु य अहिंसा ॥ ७८५ ॥

पर्वतेषु यथा मेरुश्चक्रवर्ती यथा नृषु ॥
जीवरक्षाव्रतं सारं सर्वस्मिन्नपि व्रते तथा ॥ ८१७ ॥

विजयोदया—जह पव्वदेसु सर्वस्मिल्लोके पर्वतेभ्यो मेरुर्यथोच्चैस्तथा अहिंसा शीलेषु व्रतेषु च उन्नततमेति जानीहि। व्रताना, शीलाना, गुणाना च अधिष्ठानमहिंसेति वदति ॥

अर्थ—जैसे सर्व जगतमें समस्त पर्वतोमें मेरुपर्वत बडा है वैसे यह अहिंसा व्रत संपूर्ण शील और समस्त व्रतोंमें बडा है

---

सव्वो वि जहायासे लोगो भूमीए सव्वदीउदधी ॥
तह जाण अहिंसाए वदगुणसीलाणि तिठ्ठंति ॥ ७८६ ॥

यथाऽकाशे स्थितो लोको धरण्यां द्वीपसागराः ॥
सर्वव्रतानि तिष्ठन्ति जीवत्राणव्रते तथा ॥ ८१८ ॥

विजयोदया—यथा सर्वलोक ऊर्ध्वाधस्तिर्यग्विकल्प आकाशाधिकरण । भूमौ च स्थिता· सर्वे द्वीपा उदधयश्च । तथैव जाण जानीहि । व्रतगुणशीलान्यहिंसाया तिष्ठन्ति इति ॥

यह अहिंसा व्रत, गुण और शील सर्वोको आधार है ऐसा कथन—

अर्थ—उर्ध्वलोक, अधोलोक और मध्य लोक ऐसे लोकके तीन भेद हैं परंतु यह लोक भी आकाशमें है. अर्थात् त्रैलोक्यका आधार आकाश है इस भूतलमें सर्व द्वीप और समुद्र आधेय होकर रहे हैं. वैसे व्रत गुण, और शील ये सब अहिंसाके आश्रयसे रहते हैं

---

कुव्वंतस्स वि जत्तं तुंबेण विणा ण ठंति जह अरया ॥
अरएहिं विणा य जहा णठ्ठं णेमी दु चक्कस्स ॥ ७८७ ॥

यथा तिष्ठंति चक्रस्य न तुंबेन विनारकाः ॥
एतैर्विना न तिष्ठन्ति यथा चक्रस्य नेमयः ॥ ८१९ ॥

प्युपायेन सग्रंथस्यात्मनः कर्मोच्छेदः कर्तुं शक्यते इति भावः ॥

बाह्य मल जबतक दूर न किया जावेगा तबतक ज्ञान, दर्शन, सम्यक्त्व, चारित्र, वीर्य और अव्याबाधत्व वगैरे आत्मगुणोंको ढकनेवाला अतरंगमल दूर करना अशक्य है इसका दृष्टांत द्वारा स्पष्टीकरण करते हैं—

अर्थ—ऊपरका छिलका निकाले विना चावलका अंतरंग मल नष्ट नहीं होता है. वैसे बाह्यपरिग्रह रूप मल जिसके आत्मामें उत्पन्न हुआ है ऐसे आत्माका कर्ममल नष्ट होना शक्य नहीं है. ऐसा इस गाथाका अभिप्राय है.

प्रश्न—परिग्रहसहित जीवको मोक्षकी प्राप्ति क्यों होती नहीं ? जीवद्रव्य और अजीवद्रव्य ये बाह्य परिग्रह हैं और ये दो द्रव्य हमेशा रहते ही हैं इसलिये यह आत्मा सर्वकाल कर्मबंधसे बद्ध ही रहेगा और सर्वकाल बद्ध होनेसे उसको मुक्ति का अभाव ही होगा.

उत्तर—जीव और अजीवका संबंध रहना परिग्रह नहीं कहलाता है, परंतु लोभादिक परिणाम कर्मका संबंध होनेमें निमित्त होते हैं जब आत्मा लोभादिपरिणामोंसे युक्त होता है तब बाह्य परिग्रहका ग्रहण होता है इसलिये जो मनुष्य बाह्य परिग्रहको ग्रहण करता है वह मनमें लोभादिक परिणामोंके विना ग्रहण नहीं करता है. अर्थात् लोभादिक विकार जब आत्मामें उत्पन्न होते हैं तब आत्मा बाह्य परिग्रहका स्वीकार करता है

---

अतो यो बाह्यमुपादत्तेऽभ्यतरपरिणाममंतरेण नैवादत्ते इति वदति—

रागो लोभो मोहो सण्णाओ गारवाणि य उदिण्णा ॥
तो तइया घेत्तु जे गंथे बुद्धी णरो कुणइ ॥ ११२१ ॥
उदीयते यदा लोभो रागः संज्ञा च गारव ॥
शरीरी कुरुते बुद्धिं तदादातुं परिग्रहम् ॥ ११५८ ॥

विजयोदया—रागो लोभो मोहो ममेद भावो राग , द्रव्यगतगुणासक्तिर्लोभ , परिग्रहेच्छा मोहो । ममेदं भाव संज्ञा । किंचित् मम भवति शोभनमिति इच्छानुगत ज्ञान । तीव्रोऽभिलापो य परिग्रहगत. स गौरवशब्देनोच्यते । एते यदोदिता परिणामास्तदा ग्रंथान्बाह्यान् ग्रहीतु मन. करोति नान्यथा । तस्माद्यो बाह्य गृह्णाति परिग्रह स नियोगतो लोभाद्यशुभपरिणामवानेवेति कर्मणा बंधको भवति । ततस्त्याज्या. परिग्रहा ॥

एतदेवाह—

मूलारा—लोभो ममेदं भावः । रागो ममकारक्रोडीक्रियमाणद्रव्यगतासक्तिः । सण्णा सञ्ज्ञा उपकरणदर्शनोपयोगाज्जायमाना परिग्रहेच्छा यदि किंचिन्मम भवति शोभन इति इच्छानुगत तथा ज्ञानमित्यर्थः । गारवा: परिग्रहगतास्तीव्राभिलापा । उदिण्णाणि उदितानि । ते तान् बाह्यानित्यर्थः । उक्त च—

लोभरागौ तथा सञ्ज्ञागौरवे व्यक्तिता गते ॥
यदा तदा बहिर्ग्रंथान्ग्रहीतुं कुरुते मतिं ॥

तस्माद्यो बाह्यं गृह्णाति परिग्रहं स नियोगतो लोभाद्यशुभपरिणामवानेवेति कर्मणा बधको भवति । ततस्त्याज्या एव बाह्याः परिग्रहाः । कर्मबंधनिबंधनमूर्च्छानिमित्तत्वात् । तथा चोक्तम्—

मूर्च्छालक्षणकरणात्सुघटा व्याप्तिः परिग्रहत्वस्य ॥
सग्रंथो मूर्च्छावान्विनापि किल शेषसंगेभ्य ॥
यद्येव भवति तदा परिग्रहो न खलु कोऽपि बहिरंगः ॥
भवति नितरा यतोऽसौ धत्ते मूर्च्छानिमित्तत्वम् ॥
एवमतिव्याप्तिः स्यात्परिग्रहस्येति चेद्भवेन्नैवम् ॥
यस्मादकषायाणा कर्मग्रहणे न मूर्च्छास्ति ॥

इसी अभिप्रायका आगेकी गाथा खुलासा करती है—

अर्थ—रागभाव, लोभ, और मोह जब मनमें उत्पन्न होते हैं तब इस आत्मामें बाह्य परिग्रह ग्रहण करनेकी बुद्धि उत्पन्न होती है अन्यथा नहीं यह मेरा है ऐसा भाव मनमें उत्पन्न होना उसको राग कहते हैं. पदार्थोंके गुणोंमें असक्ति होना ही लोभ कहलाता है. परिग्रहमें इच्छा उत्पन्न होना मोह कहा जाता है. ये पदार्थ मेरे हैं और अच्छे हैं ऐसा अभिप्राय रहना संज्ञा है परिग्रहोंमें तीव्र अभिलाप उत्पन्न होना गौरव कहलाता है ये परिणाम जब आत्मामें उत्पन्न होते हैं तब यह आत्मा परिग्रहमें अपना मन लगाता है उपर्युक्त परिणाम जब आत्मामें उत्पन्न नहीं होते हैं तब परिग्रहका ग्रहण करनेमें वह उद्युक्त नहीं होता है. इसलिए जो बाह्य परिग्रह ग्रहण करता है वह नियमसे लोभादिक अशुभ परिणामोंसे घिरा हुआ है ऐसा समझना चाहिये अतः उसको कर्मबंध

होता है जिसका मन कर्मबंधसे भयभीत है वह परिग्रहका त्याग करे ? यह परिग्रहका त्याग मनमें आया तब किया अन्यथा नहीं किया ऐसी स्वेच्छाचारप्रवृत्ति योग्य नहीं है. निश्चयसे परिग्रहका त्याग करना चाहिये.

---

स च परिग्रहत्यागो न स्वमनीषिकाचर्चितोऽपि तु निश्चयेन कर्तव्यतयोपदिष्ट इत्याचष्टे—

चेलादिसव्वसंगच्चाओ पढमो हु होदि ठिदिकप्पो ॥
इहपरलोइयदोसे सव्वे आवहदि संगो हु ॥ ११२२ ॥

ग्रंथो लोकद्वये दोषं विदधाति यतेस्तत' ॥
स्थितिकल्पो मत' पूर्वं चेलादिग्रंथमोचन' ॥ ११५९ ॥

विजयोदया—चेलादिसव्वसंगच्चागो इति दशविधा हि स्थितिकल्पा निरूपिता अचेलतादय । तत्र आचेलक्य नाम चेलमात्रत्यागो न भवति । किंतु चेलादिसर्वसंगत्याग प्रथम स्थितिकल्पो दशानामाद्य । इहपरलोगिगदोसे ऐहिकामुष्मिकाश्च दोषानावहति परिग्रहो, यस्मात्तस्माज्जन्मद्वयगतदोषपरिहारेणादरवता सकल परिग्रहस्त्याज्य । इति भाव ॥

स च बाह्यपरिग्रहत्यागो न स्वमनीषिकाचर्चितोऽपि तु निश्चयेन कर्तव्यतयोपदिष्ट इत्याचष्टे—

मूलारा—पढमो प्रागुक्तानामाचेलक्यादिस्थितिकल्पाना दशानामाद्यः । हि नियमेन । इहपरलोइयदोसे ऐहिकानामुष्मिकाश्च दोषानपकारकधर्मान् । हु यस्मात् । तस्माज्जन्मद्वयगतदोषपरिहारे आदरवता सकलः परिग्रहस्त्याज्य इति भाव' ॥

आगममें परिग्रहका त्याग करनेका उपदेश किया है वह इस प्रकार—

अर्थ—आचेलक्क, उद्देसिग वगैरह दश प्रकारका स्थितिकल्प पूर्वमें कहा है आचेलक्य नामक कल्पमें वस्त्रकाही त्याग करनेका उपदेश दिया है ऐसा नहीं किंतु वस्त्रादि सर्व परिग्रहका त्याग अचेलक्य शब्दका अर्थ है 'आचेलक्य कल्प' दस कल्पोंमें प्रथम गिना है परिग्रहसे इहलोकसंबंधी और परलोकसंबंधी दोष उत्पन्न होते हैं परिग्रहसे यह मेरा है, यह मेरा है ऐसा संकल्प जिस चीजमें होता है उसका संरक्षण करना, संस्कार करना इत्यादिक कार्य करने पडते है रक्षणादिक करते समय हिंसा होती है उसके लिये झूठ बोलता है चोरीभी करता है. मैथुनकार्यमें प्रवृत्ति करता है. इस परिग्रहसे अशुभ परिणाम होते हैं नरकादि दुर्गतिका बंध होता है और

उसका फल नरकादिगतिओंमें विविध दुःखरूप प्राप्त होता है, इहलोक और परलोकके दोषोंका परिहार हो ऐसी अभिलाषा जिनके मनमें उत्पन्न हुई है वे संपूर्ण परिग्रहोंका त्याग करे ऐसा इस विवेचनका अभिप्राय है

---

श्रुतं चेलपरित्यागमेव सूचयति आचेलक्कमिति न इतरत्यागमित्याशंकायामाचष्टे—

देसामासियसुत्तं आचेलक्कंति तं खु ठिदिकप्पे ॥
लुत्तोत्थ आदिसद्दो जह तालपलंबसुत्तम्मि ॥ ११२३ ॥

उद्देशामर्शकं सूत्रमाचेलक्यमिति स्थितम् ॥
लुप्तोऽथवादिशब्दोऽत्र तालप्रालम्बसूत्रवत् ॥ ११६० ॥

विजयोदया—देसामासिगसुत्तं परिग्रहैकदेशामर्शकारिसूत्रं आचेलक्कंति आचेलक्यमिति। तं खु तत्। ठिदिकप्पे स्थितिकल्पे वाच्ये प्रवृत्त सूत्र नियोगतो मुमुक्षूणा यत्कर्तव्यतया स्थितं तत्स्थितमुच्यते स्थितिकल्प । स्थितप्रकार. । एतदुक्तं भवति-चेलग्रहण परिग्रहोपलक्षण, तेन सकलग्रंथत्याग आचेलक्यशब्दस्यार्थ इति । तालपलंबं ण कप्पदिति सूत्रे तालशब्दो न तरुविशेषवचन किंतु वनस्पत्येकदेशस्तरुविशेष उपलक्षणाय वनस्पतीना गृहीत। तथा चोक्तं कल्पे—

हरिततणोसहिगुच्छा गुम्मा वल्लीलदा य रुक्खा य ॥
एव वणप्फदीओ तालोद्देसेण आदिट्ठा ॥
इति। तालेदि दलेदित्तिव तलेव जादेत्ति उस्सिदो वात्ति ॥
तालादिणो तरुत्तियवणप्फदीण हवदि णाम ॥

प्रलंबं द्विविधं मूलप्रलव, अग्रप्रलव च। कदमूलफलाख्य, भूम्यनुप्रवेशिकंदमूलप्रलव, अकुरप्रवालफलपत्राणि अग्रप्रलवानि। तालस्य प्रलवं तालप्रलव वनस्पतेरकुरादिक च लभ्यते इति यथा सूत्रार्थस्तथेहापीति मन्यते। अथवा लुप्तोथ आदिशब्दो लुप्तोथ सूत्रे आदिशब्द । अचेलादित्वमिति प्राप्ते। यथा तालपलंबसुत्तम्मि यथा तालप्रलवसूत्रे। तालादीति शब्दप्रयोगमकृत्वा तालपलवमित्युक्त । तथाचोक्त सिद्धात।दिति निश्चयेनैव सूत्रकारेण देशामर्शकसूत्र ह्येतत्कृत। आदिशब्दलोपोऽत्र तालप्रलवसूत्रे न तु देशामर्शक भवतीति ॥

ननु च आचेलक्कुद्देसिय इत्यादि सूत्रे वस्त्रमात्रत्याग एव ज्ञायते श्रुतत्वान्न पुनरितरस्त्यागस्तत्कथमुच्यते "चेलादि सव्वसंगच्चाओ पढमो हु होदि ठिदिकप्पो" इत्यत्राह —

मूलारा—देसामासिय इत्यादिस्थितिकल्पे वाच्ये तत्प्रथमतयोपादिष्टमाचेलक्यमिति सूत्र देशामर्शकं। वाह्य-

परिग्रहैकदेशस्य चेलस्य परामर्शकं बाह्यपरिग्रहाणामुपलक्षणाय उपात्तं । यथा तालपलंब ण कप्पदित्ति सूत्रे तालशब्दो वनस्पत्येकदेशस्य तरुविशेषस्य परामर्शको वनस्पतीनां उपलक्षणाय गृहीतः । तथा चोक्तं कल्पे—हरिदतणोसधिगुच्छागुम्मा वल्ली लदा य रुक्खा य ॥ एवं वणप्फदीओ तालादेसेण आदिट्ठा ॥

तालेदि दलेदित्तिय तलेव जादोत्ति उस्सिदो वत्ति ॥
तालादिणो तन्तिय वणप्फदीणं हवदि णामं ॥

तालस्य प्रलंब तालप्रलंबं । प्रलंबं च द्विविधं मूलप्रलंबं, अग्रप्रलंबं च । तत्र मूलप्रलंबं भूम्यनुप्रवेशि कंद मूलांकुरादिकं । ततो अन्यदग्र प्रलंब अंकुरप्रवालपत्रपुष्पफलादिकं । वनस्पतिस्कंधादिकमनुमोक्तु निर्ग्रथानामार्याणां च न युज्यते इति । यथा । तालपलंबं ण कप्पदित्ति इत्यत्र सूत्रेऽर्थस्तथा सकलोऽपि बाह्यः परिग्रहो मुमुक्षुणा ग्रहीतुं न युज्यते इत्याचेलक्केति सूत्रेऽर्थ इति तात्पर्यं । अथवा लुप्तोऽत्र आदिशब्दो लुप्तोऽत्रादिशब्दः । अत्र आचेलक्केति सूत्रे ताल प्रलंब सूत्रवदादिशब्दो लुप्तो बोद्धव्यः । यथा तालादीति शब्दप्रयोगमकृत्वा तालप्रलंबमित्युक्त । तथा आचेलादिकत्वमिति शब्दप्रयोगमकृत्वा आचेलक्यमित्युक्त इत्याशयः । अन्ये त्वेवं प्रतिपन्ना. देशो मूर्च्छालक्षणस्य अंतरंगबहिरंगभेदभिन्नस्य परिग्रहस्यैकदेशो बाह्यः परिग्रहः तत्परामर्शकमाचेलक्यमिति सूत्रं कर्तव्यतयावधारितं । शेष समान । तथा चोक्तं—

तद्देशामर्शक सूत्रमाचेलक्यमिति स्थितम ॥
लुप्तोऽथवादिशब्दोऽत्र तालप्रलंबसूत्रवत् ॥

आचेलक्य शब्दका अर्थ वस्त्रमात्रका त्याग ही है ऐसा आगमका अभिप्राय है इतर परिग्रहका त्याग करना चाहिए ऐसा आगम कहता नहीं है. इस शंकाका उत्तर आचार्य कहते हैं—

अर्थ—दस प्रकारके स्थिति कल्पोंमें से आचेलक्य नामक पहिला स्थितिकल्प है आचेलक्य शब्द परिग्रहके एक देशका विचार दिखानेवाला सूत्र है. मुनिओंके स्थिति का—कर्तव्य कर्मका प्रतिपादन करनेवाला यह सूत्र है. इसलिए इसको स्थितिकल्प कहते हैं. आचेलक्य अर्थात् नग्नता धारण करना मुनिका कर्तव्य ही है इसलिए इसको स्थितिकल्प कहते हैं इसका अभिप्राय यह है— चेल शब्द परिग्रहका उपलक्षण है अतः चेल शब्दका अर्थ वस्त्र ही न समझकर उसके साथ अन्य परिग्रहोंका भी ग्रहण करना चाहिये अर्थात् आचेलक्य शब्दका अर्थ वस्त्रका त्याग इतनाही नही है किंतु वस्त्रत्यागके साथ अन्य संपूर्ण परिग्रहका त्याग माना जाता है. इसके लिये

आचार्यने तालपलंबका उदाहरण दिया है. तालपलंब इस सामासिक शब्दमें जो ताल शब्द है उसका अर्थ ताडका वृक्ष इतनाही लोक नहीं समझते हैं किंतु वनस्पतिका एकदेशरूप जो ताडका वृक्ष वह वनस्पतिओंका उपलक्षण रूप समझकर उनसे सम्पूर्ण वनस्पतिओंका ग्रहण करते हैं.

कल्पनामक ग्रंथमें इस विषयमें ऐसा कहा है—

'हरिद तणोसधि' इति— हरित तृण, फलकी पकदशा होने तकही टिकनेवाली वनस्पतिको ओषधि कहते हैं. गुच्छ गुल्म—छोटे छोटे पोधे, वेली, कोमल वृक्ष, वगैरह वनस्पतिओं का ताल शब्दसे संग्रह होता इसलिये ताल शब्दसे संपूर्ण वनस्पतिका जैसा संग्रह माना जाता है वैसा 'आचेलक्य' शब्दसे सपूर्ण परिग्रहोका त्याग यह अर्थ उपलक्षणसे ग्रहण किया जाता है

'तालप्रलंब' इस शब्दमें जो प्रलंब शब्द कहते हैं उसका स्पष्टी करण ऐसा है— प्रलंबके मूलप्रलंब, अग्रप्रलंब ऐसे दो भेद हैं कंद मूल और अंकुर जो भूमीमें प्रविष्ट हुये हैं उनको मूलप्रलंब कहते हैं. अंकुर, कोमल पत्ते, फल, और कठोर पत्ते इनको अग्रप्रलंब कहते हैं. अर्थात् तालप्रलंब इस शब्द का अर्थ उपलक्षणसे वनस्पतिओंके अंकुरादिक ऐसा होता है. तालप्रलंब शब्दसे जैसे संपूर्ण वनस्पतिओंके अंकुरादिकोंका ग्रहण हो जाता है वैसे प्रस्तुत विषयमें भी आचेलक्य शब्दका सपूर्ण परिग्रह—त्याग यह अर्थ अभीष्ट है.

अथवा यहा आदि शब्दका लोप हुआ है ऐसा समझना चाहिये. अर्थात् अचेल शब्दके आगेके आदि शब्दका लोप हुआ है. 'अचेलादित्व' के एवजमें अचेल शब्दका प्रयोग कर आदि शब्दका लोप किया गया है तालपलंब इस सूत्रमें 'तालादि' ऐसा शब्दप्रयोग न करके तालपलंब ऐसा कहा है. सिद्धांतके आधारसे आचेलक्य सूत्र को आचार्यने देशामर्शक सूत्र कहा है परतु यहां आदि शब्द लुप्त हुआ है ऐसा जन मानते हैं. तब यह सूत्र देशामर्शक नहीं है ऐसा समझना चाहिये.

---

ण य होदि संजदो वत्थमित्तचागेण सेससंगेहिं ॥
तह्मा आचेलक्कं चाओ सव्वेसि होइ संगाणं ॥ ११२४ ॥

चेलमात्रपरित्यागी शेषसंगी न संयतः ॥
यतो मतमचेलत्वं सर्वं ग्रंथोज्झनं ततः ॥ ११६१ ॥

विजयोदया—ण य होदि सजदो नैव सयतो भवति इति । वस्त्रमात्रत्यागेन शेषपरिग्रहसमन्वित' । वस्त्रादन्य- शेष' इत्युच्यते । आचेलक्कमित्यत्र चेलत्यागमात्रमेव यदि निर्दिष्टं स्याच्चेलादन्यपरिग्रह गृह्णन् सयत' स न भवति यस्मात्तस्मादाचेलक्यं नाम सर्वसगपरित्यागोऽत्र मतव्य इति युक्तिरुपन्यस्ता चेलशब्दस्य परिग्रहोपलक्षणताया । किंच महाव्रतोपदेशप्रवृत्तानि च सूत्राणि ज्ञापकानि । सर्वसंगपरित्याग आचेलक्कमित्यत्र निर्दिष्ट इत्यस्य ॥

चेलशब्दस्य सकलवाह्यपरिग्रहोपलक्षणताया युक्तिमुपन्यस्यति—

मूलारा—सेससंगेहिं वस्त्रवर्जपरिग्रहै' समन्वितो मुमुक्षुर्वस्त्रमात्रत्यागेन संयतो नैव भवति । समस्तद्रव्योपरतो हि सयत इत्युच्यते स कथं वस्त्रमात्र त्यजन् तत्वतो व्यपदिश्यते । तस्मादाचेलक्यं सर्वसगपरित्यागः । आचेलक्येत्यत्र सूत्रे निर्दिष्ट इत्यस्यार्थस्य ॥

अर्थ—वस्त्रमात्रका त्याग करने पर भी यदि अन्य परिग्रहों से पुरुप युक्त है तो उसको सयत मुनि नहीं कहना चाहिये अर्थात् वस्त्रके साथ संपूर्ण परिग्रहत्याग जिसने किया वही मुनि माना जाता है इसलिये "आचेलक्यका" अर्थ संपूर्ण परिग्रहोंका त्याग ऐसा ही होता है. आचेलक्य शब्दका वस्त्रत्याग इतनाही अर्थ माना जाय तो वस्त्र छोडकर अन्य सब परिग्रहोंका स्वीकार करनेवाला व्यक्ति मुनि माना जायगा—इसलिये संपूर्ण परिग्रहोंका त्याग ही आचेलक्य शब्दका अर्थ है ऐसा उपलक्षणसे समझना चाहिये महाव्रतोंका उपदेश देनेवाले सूत्रोंसे भी 'आचेलक्य' शब्दका अर्थ सर्वसगत्याग है ऐसा सिद्ध होता है. यदि वस्त्रका ही त्याग किया और बाकी परिग्रहोंका त्याग नहीं किया तो अहिंसादि व्रतसमुदाय मुनिओंमें नहीं रह सकेगा

---

कथ यदि चेलमात्रमेव त्याज्य स्यान्नेतर अहिंसादिव्रतानि न स्यु इत्येतद्व्याचष्टे उत्तरगाथाया—

संगणिमित्तं मारेइ अलियवयणं च भणइ तेणिक्कं ॥
भजदि अपरिमिदमिच्छं सेवदि मेहुणमवि य जीवो ॥ ११२५ ॥

परिग्रहार्थं प्राणिहन्ति देहिनो वदत्यसत्यं विदधाति मोषणं ॥
निषेवते स्त्रीं श्रयते परिग्रहं न लुब्धबुद्धिः पुरुषः करोति किम् ॥ ११६२ ॥

विजयोदया—सगणिमित्तं मारेदि परिग्रहनिमित्तं प्राणिनो हिनस्ति पट्कर्मप्रवृत्तेः। अथ द्रव्यं परकीयं ग्रहीतुकामस्तं हिनस्ति, भणत्यलीकं करोति स्तैन्यं, भजते अपरिमितामिच्छा, मैथुने च प्रवर्तते। सत्येवमहिंसादिव्रतानि न स्यु.। परिग्रहस्य च त्यागे तिष्ठति निश्चलान्यहिंसादीनि ॥

कथं यदि चेलमात्रमेव त्याज्यं स्यान्नान्यत्तदा अहिंसादिव्रतानि न स्युरिति ॥ एतद्व्याख्यातुमाह—

मूलारा—मारेदि हिनस्ति प्राणिनः पट्कर्मसु प्रवृत्तेः। परद्रव्य वा ग्रहीतुकामस्त हिनस्ति। अपरिमिच्छं अपरिमितामिच्छा। निरवधितृष्णामित्यर्थः। एवंच सति कथमहिंसादिव्रतानि स्युः। समग्रग्रंथपरित्यागनुतानि निश्चलानि तिष्ठत्येव क्षोभनिमित्ताभावात् ॥

यही अभिप्राय आगेकी गाथामें आचार्य कहते हैं—

अर्थ—परिग्रहके निमित्तसे यह जीव आसि, मपि, कृषि आदि छह कर्म करता है जिससे जीवोंकी हिंसा होती है दूसरेका धन हरण करनेकी इच्छासे उसका घात करता है असत्य भाषण बोलता है चोरी करता है मनमें अमयाद इच्छा धारण करता है तथा मैथुनमें प्रवृत्त होता है परिग्रहके वश होनेसे ऐसे पापोंको यह जीव करता है तब उसके अहिंसादिक व्रत कैसे हो सकते है जब परिग्रहोंका त्याग होता है तब ही अहिंसादिक व्रत निश्चल हो जाते हैं

---

अपि चाशुभपरिणामसंवरणमंतरेण प्रत्यग्रकर्मोपचय कथं निवार्यते। प्रत्यग्रकर्मोपचयेन कर्मणा सैवानंतकाला संसृतिरित्येतच्चेतसि कृत्वा परिग्रहग्रहणभाविनोऽशुभान्परिणामानाचष्टे—

सण्णागारवपेसुण्णकलहफरुसाणि णिट्ठुरविवादा ॥
संगणिमित्तं ईसासूयासल्लाणि जायंति ॥ ११२६ ॥

संज्ञागौरवपैशुन्यविवादकलहादयः ॥
दोपा ग्रंथेन जन्यते दुर्नयेनेव सर्वदा ॥ ११६३॥

विजयोदया—सण्णागारवपेसुण्ण परिग्रहसंज्ञा तत्सन्निधेर्गौरवं च जायते सपरिग्रहस्य। पिशुनयति सूचयति परदोपानिति पिशुनस्तस्य कर्म पैशुन्य। परिग्रहवानात्मनैव स्वधनपरिपालनेच्छु. परस्य दोपान्प्रकाश्य तदीयं धनं

हारयति, कलहं वा करोति। धनार्थं परुष वचो वदति विवाद वा कुर्यात्, ईर्ष्यासूयाशल्यानि च जायते। अयमेतस्मै प्रयच्छति न मह्य इति संकल्प ईर्ष्या। परस्य धनवत्तासहनमसूया॥

परिग्रहग्राहिणोऽनंतसंसृतिसवित्रीमशुभपरिणामप्रवृत्तिमनर्थपरंपरा च व्याकर्तुमुत्तरप्रबंधमाह—

मूलारा—सण्णा परिग्रहसंज्ञा। गारव ऋद्धिगौरवं। सपरिग्रहस्य च जायेते। पेसुण्ण परदोपसूचनं। अथमहावि-ष्टो हि स्वधनरक्षार्थं परस्य दोपान्प्रकाश्य तद्धन नृपादिना हारयति। कलहं वा करोति धनार्थं। परुष वा वचो वक्ति, निष्ठुरं विवादं वा करोति। ईसा ईर्ष्या। अयमेतस्म प्रयच्छति न मह्यमिति संकल्प। असूया परसंपत्तासहनम्।

यदि अशुभपरिणामोंका संवर न होगा अर्थात् अशुभपरिणाम यदी नहीं रोके जायेंगे तो नवीन कर्मोंका आगमन नहीं रुक सकता है नवीन कर्मोंका आगमन होनेसे फिर संसार अनंतकालतक रहेगा ही परिग्रहके सद्भावमें अशुभ परिणाम होते हैं ओर संसार दीर्घकालका होता है ऐसा निवेचन आगेके गाथामें आचार्य करते हैं—

अर्थ—परिग्रहसंज्ञाका उदय होनेसे आत्मामें परिग्रहके प्रति अभिलाषा उत्पन्न होती है. तदनंतर मैं बडा ऐश्वर्यशाली हू ऐसा आभिमान उत्पन्न होता है. परिग्रहसे मनमें दुष्टपना उत्पन्न होता है अपने धनका संरक्षण करनेमें वह सावध रहता है और दूसरेके असावधनतादिक दोप देखकर उसका धन दूसरोंसे हरण कराता है. कलह करता है धनके लिये कठोर भापण करता है. तथा विवाद करता है. इस परिग्रहसे ईर्ष्या, असूया और कपट ये दोप उत्पन्न होते हैं यह पुरुप इसको धन देता है मेरेको धन नहीं देता है ऐसा भाव उसके मनमें उत्पन्न होता है. यह ईर्ष्या दोप है दूसरोंका धनिकपना सहन न होना असूया दोप है परधन हरण करनेके लिये उसको ठगना मायाशल्य कहते हैं.

---

कोधो माणो माया लोभो हास रइ अरदि भयसोगा॥
संगाणिमित्तं जायइ दुगुंच्छ तह रादिभत्तं च ॥ ११२७ ॥

क्रोध लोभं भय मायां विद्रूपमरति रतिम्॥
द्रविणार्थी निशाभुक्तिं विदधाति विचेतनः॥ ११६४॥

विजयोदया—तहा कोधो माणो क्रोध, परिग्रहस्तस्य परिणामोऽदाने जायते। धन्योऽहमिति गर्वितो भवति।

परो धन दृष्ट्वा गृह्णातीति तन्निगूहनकरणान्माया च भवति । काकणिलाभे कार्पापणं वांछति । तल्लब्ध्या कर्पापणसहस्रादिकमिति लोभस्य हेतुर्द्रव्यलाभ । निर्द्रविणं लोको हसतीति हासस्यापि कारण । द्रव्यमात्मीय पश्यत तत्रानुरागो रति । तद्विनाशे अरति. । तदन्ये हरति इति भय । शोको वा । जुगुप्सते वा विरूप । परिग्रहपरिपालनार्थं रात्रावपि भुक्ते । मदीय भोजन परे दृष्ट्वार्थिनो भवति इति मन्यमान. ॥

मूलारा—क्रोधो ग्रंथे परेण गृह्यमाणे जायते । माणो धनाढ्योऽहमिति गर्वः । माया परो धनं दृष्टं गृण्हाति इति तन्निगूहनकरणाद्वंचना । लोभो काकण्यादिलाभे कार्पापणादिक काक्षतीति । द्रव्यलाभाल्लोभः प्रवर्तते । हस्स हास्य धनिनो निर्धनं दृष्ट्वा हसतः स्यात् । रदि स्वधनं पश्यतस्तत्रानुरागः । अरदि धनविनाशे क्वचिदपि चित्तस्यानवस्थानं । भय धनमन्ये हरन्तीति भीतिः । सोगा शोको धनविच्छेदे मनस्तापः । दुगुंछ विरूपके परिग्रहे जुगुप्सा । धनार्थत्वाद् गुणिनामपि राजादिछंदानुवृत्या निंदनं । रादिभत्तं मदीयं भोजनं दिवा परे हरंतीति तद्रक्षार्थं नक्तंभुक्तिः । स्वाम्यादिछंदानुवृत्त्या वा द्रव्यलाभाय रात्रौ भुक्ति· ।

अर्थ—परिग्रहवान् मनुष्यको धन देते समय क्रोध आता है. परिग्रह पास होनेसे मैं धन्य हूं ऐसा अभिमान उत्पन्न होता है. मेरा धन देखकर अन्य पुरुष हरण करेगा इस विचारसे उसको छिपाता है. यह माया दोप है. काकणिका का लाभ होनेपर कार्पापणका लाभ होनेको इच्छा करता है वह भी मिलनेपर हजारो कार्पापणकी प्राप्ति मेरे को कब होगी ऐसा विचार उसके मनमें उत्पन्न होता है अतः द्रव्यका लाभ होना लोभका हेतु है. जो दरिद्री है उसको देखकर लोक हसते हैं अतः यह धन हास्यका हेतु है अपने धनको वारंवार देखकर परिग्रहवान उसमें रति–आसक्ति करता है उसका विनाश होनेपर वह दु·खी होता है. मेराधन दुसरे हरण करेंगे ऐसी भावना उत्पन्न होकर भय उत्पन्न होता है अथवा शोक भी उत्पन्न होता है परिग्रहका रक्षण करनेके लिए वह रातमें भी भोजन करता है. क्योंकि मैं यदि दिनमें भोजन करूंगा तो याचक लोग मांगेंगे ऐसी उसकी समझ रहती है.

---

गंथो भयं णराणं सहोदरा एयरत्थजा जं ते ॥
अण्णोण्णं मारेदुं अत्थणिमित्त मदिमकासी ॥ ११२८ ॥

ग्रंथो महाभयं नृणामेकरथ्ये सहोदरौ ॥
ग्रंथार्थं हिंसितुं बुद्धिं यतोऽकार्ष्टां परस्परम् ॥ ११६५ ॥

विजयोदया—ग्रथो भय नराणा। ननु भयसज्ञस्य कर्मण उदयादुपजात परिणाम आत्मनो भय न वास्तु क्षेत्रादिको ग्रथ तथाभूतस्तत किमुच्यते ग्रथो भयमिति, भयहेतुत्वाद्भयमिति न दोप । सहोदरा एकोदरे प्रसवा अपि संत एयरत्थजा एकरथ्यनगरे जाता । ज यस्मात् । ते अण्णोण्ण मारेदु अन्योन्य हन्तु । अत्थणिमित्त वसुनिमित्तं मदिमकासी बुद्धिं कृतवत ॥

ग्रथस्य भयहेतुत्वमर्थाख्यानेन ख्यापयति—

मूलारा—भयं भयहेतु । सहोदरा एकोदरप्रभवा अपि सन्तः । एयरत्थया एकरथ्ये नगरे जाताः । जं यस्मात् ते प्रसिद्धाः । मदिमकासी मतिमकार्षुः । चित्त कृतवन्त इत्यर्थः । अत्रान्ये द्वित्वमिच्छन्ति—

अर्थ—परिग्रहसे मनुष्यमें भय विकार उत्पन्न होता है. शंका—भयनामक कर्मके उदयसे जो परिणाम उत्पन्न होता है उसको भय कहते हैं वास्तु क्षेत्रादिक परिग्रह भयरूप नहीं हैं इस लिये परिग्रहको आप भय क्यों कहते हो ?

उत्तर—भयके लिये परिग्रह कारण है इस वास्ते उसको हम भय कहते हैं एक माताके उदरसे उत्पन्न हुए भाई भी एकरथ्या नामक ग्राममें अन्योन्यको मारनेके लिये उद्यत हुये थे यह विचार करके बुद्धिमान लोक परिग्रहमें अभिलाषा नहीं रखते हैं.

---

अत्थणिमित्तमदिभयं जादं चोराणमेक्कमेक्केहिं ॥
मज्जे मंसे य विसं संजोइय मारिया जं ते॥ ११२९ ॥

तस्कराणां भयं जातमन्योन्यद्रविणार्थिनाम् ॥
मद्ये मांसे विषं घोरं यतः संयोज्य मारिताः ॥ ११६६ ॥

विजयोदया—अत्थणिमित्त अदिभयं जाद अतीव भयं जात । चोराण एक्कमेक्केहिं ॥ चौराणामन्योन्यैः सह । मज्जे मंसे य विसं सजोइय मद्ये मासे च विप सयोज्य । मारिदा जं ते यस्मात्ते मारिता ॥

आख्यानातरेण तदेवाह—

मूलारा—एकमेकेहिं अन्योन्यै कर्तृभिर्मारिताः । अन्योन्यतोऽतिभयं जातमित्यन्ये । सजोइय संयोज्य ॥

अर्थ— इस धनके निमित्तसे चार चोरोंको महाभय उत्पन्न हुआ था अर्थात् इन्होंने मद्य मांसमें परस्प-रोंको मालुम न पडेगा इस प्रकारसे विष मिलाया था जिससे मद्य मांसका भक्षण करके वे लोग मरणको प्राप्त हुए

---

संगो महाभयं जं विहेडिदो सावगेण संतेण ॥
पुत्तेण चेव अत्थे हिदम्मि णिहिदिल्लए साहुं ॥ ११३० ॥

संगो महाभयं यस्माच्छ्रावकेण कदर्थितः ॥
निहितेऽपहृते द्रव्ये तनूजने तपोधनः ॥ ११६७ ॥

विजयोदया—संगो महाभयं परिग्रहो महद्भयं । जं यस्मात् । विहेडिदो बाधितः । सावगेण संतेण श्रावकेण सता । पुत्तेण चेव पुत्रेणैव । णिहिदिल्लगे अत्थे हिदंहि साहु निक्षिप्तेऽर्थे हृते साधुं ॥

पुनरप्याख्यानमाह—

मूलारा—विहेडिदो कदर्थितः । पुत्तेण श्रावकस्यैव । णिहिदल्लगे गर्तानिक्षिप्ते ॥

अर्थ—एक श्रावकके पुत्रने अपने पिताका जमीन में गाडा हुआ धन हरण कर अन्य स्थानमे रखा था जब उसको अपना गाडा हुआ धन नहीं प्राप्त हुआ तब उसके मनमें मेरा धन मुनिने लिया होगा ऐसा संशय उत्पन्न हुआ क्योंकि मुनिको उसने चातुर्मासमें अपने घरमें ही रहनेके लिये आवास दियाथा जब मुनि चातुर्मास समाप्त होनेपर विहार करने लगे तब इस श्रावकने अनेक प्रकारकी कथायें कहकर बाधा दी है ये कथायें श्रेणिक पुराणमें हैं.

---

दूओ बंभण विग्घो लोओ हत्थी य तह य रायसुयं ॥
पहियणरो वि य राया सुवण्णयाररस अक्खाणं ॥ ११३१ ॥
वण्णरणउलो विज्जो वसहो तावस तहेव चूदवणं ॥
रक्खसिवण्णीडुडुदुह मेदज्ज मुणिस्स अक्खाणं ॥ ११३२ ॥

सीदुण्हादववादं वरिसं तण्हा छुहासमं पंथं ॥
दुस्सेज्जं दुज्झत्तं सहइ वहइ भारमवि गुरुयं ॥ ११३३ ॥
गावइ णच्चइ धावइ कसइ ववइ लवदि तह मलेइ णरो ॥
तुण्णदि विणादि जायदि कुलम्मि जादो वि गंथत्थी ॥ ११३४ ॥

वर्षं वातं क्षुधं तृष्णां तापं शीतं श्रमं क्रमं ॥
दुर्भुक्तं सहतेऽर्थार्थी भारं वहति पुष्कलं ॥ ११६८ ॥
कृषति दीव्यति सीव्यति खिद्यते वपति पश्यति त्रस्यति याचते ॥
धमति धावति वल्गति सेवते रुदति ताम्यति नृत्यति गायते ॥ ११६९।
पठति जल्पति लुठति लुंपते हरति रुष्यति नश्यति लिख्यति ॥
रजति कस्यति दहति सिंचति मुह्यति वंदते ॥ ११७० ॥
श्वसिति रोदिति माद्यति लज्जते हसति तृष्यति दृप्यति नृत्यति ॥
तुदति गृध्यति रज्यति सज्जते द्रविणलुब्धमनाः कुरुते न किम् ॥ ११७१

विजयोदया—गायदि गायति, नृत्यति, धावति, कृषति, वपति, कणिशच्छेदं करोति, मर्दनं करोति, सीव्यति, वयति, याचते कुले जातोऽपि परिग्रहार्थं ॥

इतोऽर्थाय यद्दुष्करनिंद्यकृच्छ्रादिकर्म करोति तदाह —

मूलारा—सीदुण्हादववादं शीतोष्णातपवात । ग्रंथार्थी सहते इति संबधः । एता संस्कृतटीकाकारो नेच्छति ।

मूलारा—कसदि कृषति । जायदि याचते ॥

अर्थ—दूत, ब्राह्मण, व्याघ्र, लोक, हाथी, राजपुत्र, पथिक, राजा, और सोनार इनकी कथायें तथावानर, नौला, वैद्य, बैल, तपस्वी, चूतवन, सर्प ऐसी सोला कथाओंका वर्णन श्रेणिक, पुराणमें आया है श्रावकने मुनिराजको आठ कथा धन उन्होनेही ग्रहण किया है ऐसे अभिप्रायसे कही थी अनंतर मुनिराजनेभी तेरा धन मैने नही ग्रहण किया है इस अभिप्रायको पुष्ट करनेके लिये कही थी इसके अनंतर श्रावक पुत्रने पिताका धनकलश लाकर दिया तब उसका संदेह दूर हो गया यह मनुष्य परिग्रहार्थ गाता, है, नाचता है, इधर उधर दौडता है, खेत हाल

से नांगरता है, उसमें बीज बोता है, धान्य पकनेपर, उसको काटता है, मलता है इतने कार्य परिग्रहका संग्रह करने के लिये करता है, इस परिग्रहके निमित्त ही मनुष्य कपडे सीता हैं, बुनता है, और याचना करता है, कुलीन होकर भी ऐसे ऐसे कार्य करता है

---

सेवइ णियादि रक्खइ गोमहिसमजावियं हयं हत्थिं ॥
ववहरदि कुणदि सिप्पं अहो य रत्ती य गयणिद्दो ॥ ११३५ ॥
आउधवासस्स उरं देइ रणमुहम्मि गंथलोभादो ॥
मगरादिभीमसावदबहुलं अदिगच्छदि समुद्दं ॥ ११३६ ॥

क्रीणाति वयते वस्त्रं गोमहिष्यादि रक्षति ॥
अर्थार्थी लोहकाष्ठास्थिस्वर्णकर्म करोति ना ॥ ११७२ ॥
रुधिरकर्दमदुर्गममाहवं निशितशस्त्रविदारितकुंजरं ॥
हरिपुरस्सरजंतुविभीषणं भ्रमति वित्तमना गहनं वनम् ॥ ११७३ ॥
विपुलवीचिविगाढनभस्तलं मकरपूर्वकवार्चरसंकुलम् ॥
जलनिधिं द्रविणार्जनलालसो विशति जीवितनिस्पृहमानसः ॥ ११७४ ॥

विजयोदया—आउधवासस्स उरं देइ आयुधवर्षस्य उरो ददाति। रणमुहे रणमुखे। गंथलोहादो ग्रथलोभात् मकरादिभीमश्वापद बहुल प्रविशति समुद्र ॥

मूलारा—णियादि निर्वेति ।निंदिणइ इति लोके। ववहरदि-क्रयविक्रयादिकं करोति। सिप्प लेपादिहस्तविज्ञानं। एता श्रीविजयो नेच्छति।

मूलारा—आउधवासस्स आयुधवर्षस्य। शस्त्रपातस्येत्यर्थः। सावद श्वापदाः। अतिक्रूरत्वख्यापनार्थं मकरादयोऽप्येवमुक्ताः। अदिगच्छदि प्रविशति।

अर्थ– यह मनुष्य प्राणी सेवा करता है, गौ, महिष, बकरी, भेडे, हाथी, घोडा वगैरह प्राणिओंका रक्षण

करता है व्यापार करता है, शिल्पकार्य करता है. परिग्रहोंकी प्राप्ति हो इस लिये निद्राका भी त्याग कर इन कार्योंमें रात दिन तत्पर होता है परिग्रहके लोभमे यह मनुष्य सग्राममें–युद्धमें शस्त्रोंकी वृष्टि अपने छातीपर होने देता है. अर्थात् युद्धमें हजारो बाणोंकी वर्षा होनेसे उत्पन्न हुये अघातोंको सह लेता है जिसमें मगर–क्रूर जलजंतु विचरते हैं ऐसे भयानक समुद्रमें भी यह प्रवेश करता है

---

जदि सो तत्थ मरिज्जो गंथो भोगा य कस्स ते होज्ज ॥
महिलाविहिंसणिज्जो लूसिददेहो व सो होज्ज ॥ ११३७ ॥

निधनमृच्छति तत्र यदेकको भवति कस्य तदा धनमर्जितम् ॥
विविधविघ्नविनाशितविग्रहो जनतयाखिलयापि जुगुप्सते ॥ ११७५ ॥
लुनीते धुनीते पुनीते कृणीते न दत्ते न भुंक्ते न शेते न विंत्ते ॥
सदाचारवृत्तेर्बहिर्भूतचित्तो धनार्थी विधेयं विधत्ते निकृष्टम् ॥ ११७६ ॥

विजयोदया—जदि सो तत्थ मरिज्जो यद्यसौ रणमुखे मृतिमियात् । ग्रथा भोगाश्च ते तावत्कस्य भवेयु.। वनिताभिर्निंद्यः विनष्टकरचरणाद्यवयवो भवेद्यद्यपि न मृत ॥

मूलारा—तत्थ रणमुखादौ । गथा अर्थाः । महिलाविहिंसणिज्जो स्त्रीणां निंद्य । लूसिददेहो खडखडीकृतशरीर. सन् । यद्यपि न मृतस्तथापि दुर्भगो भवेदिति भावः ॥

अर्थ– यदि यह प्राणी रणमें कालके गालमें चला गया तो सब परिग्रह और भोग पदार्थ किसके होंगे ? यदि युद्धमें वह नहीं मरा और हाथ, पाय वगैरह अंग टूटनेपर ऐसे मनुष्य की उसकी स्त्रिया निंदा करती हैं

---

गंथणिमित्तमदीदिय गुहाओ भीमाओ तह य अडवीओ ॥
गंथणिमित्तं कम्मं कुणइ अकादव्वयंपि णरो ॥ ११३८ ॥

गिरिकंदरदुर्गाणि भीषणानि विगाहते ॥
अकृत्यमपि वित्तार्थं कुरुते कर्म मूढधीः ॥ ११७७ ॥

विजयोदया—गथणिमित्तमदीदिय ग्रंथनिमित्त प्रविशति गुहां । तथा भीमाश्चाटवीः। ग्रंथनिमित्तं कर्म अकर्तव्यमपि करोति नरः ॥

मूलारा—अदीदि प्रविशति ।

अर्थ—इस परिग्रहमें लुब्ध होकर उसके लिये भयंकर गुहाओंमें प्रवेश करता है इस परिग्रहके लिये अकर्तव्य भी कर बैठता है.

---

सूरो तिक्खो मुक्खो वि होइ वसिओ जणस्स सधणस्स ॥
माणी वि सहइ गंथणिमित्तं बहुयं पि अवमाणं ॥ ११३९ ॥

जायते धनिनो वश्यः कुलीनोऽपि महानपि ॥
अपमान धनाकांक्षी सहते मानवानपि ॥ ११७८ ॥

विजयोदया—सूरो तिक्खो मुक्खो वि शूरस्तीक्ष्णो मूर्खश्च वशवर्ती भवति जनस्य सधनस्य । अभिमानवानपि सहते ग्रंथनिमित्तं अपि परिभवं ।

मूलारा—तिक्खो असहनः । मुक्खो मुख्यः । वसिओ वशवर्ती । अवमाणं परिभवं ॥

अर्थ— शूर, तीक्ष्ण, और मूर्ख सब मनुष्य धनवानके वश हो जाते हैं. अभिमानी मनुष्य भी इस धनके लिये घोर अपमान दुःख सहता है

---

गंथणिमित्तं घोरं परितावं पाविदूण कंपिल्ले ॥
लल्लक्कं संपत्तो णिरयं पिण्णागगंधो खु ॥ ११४० ॥

कांपिल्यनगरेऽर्थार्थं परितापं दुरुत्तारं ॥
प्राप्य पिण्याकगंधो ऽगाल्लल्लकं नरकं कुधीः ॥ ११७९ ॥

विजयोदया—अत्थणिमित्तं वस्तुनिमित्तं महत् दुःखं प्राप्य । कांपिल्ये कंपिल्लनगरे । लल्लकं लल्लकनामधेयं संप्राप्तो नरकं पिण्याकगंधसंज्ञः ॥

पुनराख्यानमाह—

मूलारा—कंपिल्ले कापिल्यनगरे । लल्लकं लल्लकसंज्ञक । तमःप्रभाख्याया पष्ठनरकभूमौ तृतीयप्रस्तार । उक्तं च-हिमवद्दललल्लकास्त्रयःपष्ठयामपींद्रकाः । पिण्णागगंधो पिण्याकगंधसंज्ञः ।

अर्थ— इस धनके निमित्त पिण्याकगंध नामक मनुष्य नरकमें-लल्लक नरक बिलमें जन्म लेकर तीव्रतम दुःख भोगने लगा

---

एवं चेट्ठंतस्स वि संसइदो चेव गंथलाहो दु ॥
ण य संचीयदि गंथो सुइरेणवि मंदभागस्स ॥ ११४१ ॥

कुर्वतोऽपि परां चेष्टामर्थलाभो न निश्चितं ॥
संचीयते विपुण्यस्य नार्थो लब्धोऽपि जातुचित् ॥ ११८० ॥

विजयोदया—एवं चेट्ठंतस्स वि एव चेष्टमानस्यापि संशयित एव ग्रंथलाभ । न च संचयमुपयाति ग्रंथ । सुचिरेणापि मंदभाग्यस्य ॥

तत्तादृक्कर्मपरस्यापि पुण्याल्पत्वे धनालाभमाह—

मूलारा—संसइदो अनिश्चित ॥

अर्थ— ऊपर कहा हुआ प्रयत्न करने पर भी परिग्रहलाभ अर्थात् धनप्राप्ति होगी ही ऐसा निश्चय नहीं है. जिसका भाग्य फूटा है उसको दीर्घ कालसे प्रयत्न करने पर भी धनप्राप्ति होती नहीं है.

---

जदि वि कहंचि वि गंथा संचीएज्जण्ह तह वि से णत्थि ॥
तित्ती गंथेहिं सदा लोभो लाभेण वड्ढदि खु ॥ ११४२ ॥

नार्थै संचीयमानेऽपि पुरुषो जातु तृप्यति ॥
अपथ्येन यथा व्याधिर्लोभो लाभेन वर्द्धते ॥ ११८१ ॥

विजयोदया—जदि वि यद्यपि कथंचित्केनचित् प्रकारेण ग्रंथा संचयमुपेयु । तथापि तस्य तृप्तिर्नास्ति ग्रंथैः । सदा लोभो लाभेन वर्द्धते ॥

अर्थोपचये तृप्त्यभावमाह—

मूलारा—कथचि केनापि प्रकारेण । सचीएजण्ह संचयमुपेयुः । लाभादु धनप्राप्तेः ॥

अर्थ—यद्यपि किसी प्रकारसे किसी उपायसे परिग्रहका सग्रह हुआ तथापि यह आत्मा उसके प्राप्तिसे तृप्त होता नहीं. क्योंकि सदा लाभ होनेपर परिग्रहोंसे लोभ वढताही रहता है

---

जध इंधणेहिं अग्गी लवणसमुद्दो णदीसहस्सेहिं ॥

तह जीवस्स ण तित्ती अत्थि तिलोगे वि लद्धम्मि ॥ ११४३ ॥

**नदीजलैरिवाम्भोधिरिंधनैरिव पावकः ॥**

**लोकैस्त्रिभिरपि प्राप्तैर्न जीवो जातु तृप्यति ॥ ११८२ ॥**

विजयोदया—जध इंधणेहिं इंधनैर्यथाग्नि, यथा वा समुद्रो नदीसहस्रै । तथा परिग्रहैर्न तृप्यति जीवस्त्रैलोक्ये लब्धेऽपि ॥

मूलारा—स्पष्टम् ।

अर्थ—जैसे लकडीओंसे अग्निकी तृप्ति होती नहीं. हजारो नदिओंके जल मिलनेपर भी लवणसमुद्रकी प्यास नहीं बुझती है वैसे त्रैलोक्य की प्राप्ति होनेपर भी इस परिग्रहोंके द्वारा जीव तृप्त होता नहीं है.

---

पडहत्थस्स ण तित्ती आसी य महाधणस्स लुद्धस्स ॥

संगेसु मुच्छिदमदी जादो सो दीहसंसारी ॥ ११४४ ॥

**महाधनसमृद्धोऽपि पटहस्ताभिधो वणिक् ॥**

**जातस्तृप्तिमनासाद्य लुब्धधीर्दीर्घसंसृतिः ॥ ११८३ ॥**

विजयोदया—पडहत्थस्स पटहस्तनामधेयस्य वणिज न तृप्तिरासीत्तथा महाधन्यस्य लुब्धस्य । परिग्रह मूर्च्छितमतिरसौ जातो दीर्घससार ॥

अथ लाभेनातृप्तौ सत्या दोपमाख्यानेन स्फुटयति—

मूलारा—फडहत्थस्स स्फटहस्तनाम्नो वणिजः । आसी जात' ॥

अर्थ—पटहस्त नामक वैश्य बडा धनिक और अतीव लोभी था इस परिग्रहसे उसकी तृप्ति हुई नहीं इन परिग्रहोंमें लुब्ध होकर ही उसने प्राण छोडे और दीर्घ संसारी हुआ

---

तित्तीए असतीए हाहाभूदस्स घण्णचित्तस्स ॥
किं तत्थ होज्ज सुक्खं सदा वि पंपाए गहिदस्स ॥ ११४५ ॥

हाहाभूतस्य जीवस्य किं सुखं तृप्तितो विना ॥
आशया ग्रस्यमानस्य पिशाच्येव निरंतरम् ॥ ११८४ ॥

विजयोदया—तित्तीए असंतीए तृप्तायसत्या । हाहाभूदस्य लपटचित्तस्य किं तत्र सुखं भवेत् । आशया गृहीतस्य ॥

तृप्तावसत्यामिहैव दुःखमाह—

मूलारा— हाहाभूदस्य संतोपरहितस्य लपटमनसः । तत्थ ग्रंथे लब्धेऽपि । पपाए आशया ॥

अर्थ—यदि परिग्रहोंकी प्राप्ति होनेसे भी मनुष्य तृप्त नहीं हुआ और उसमें ही लुब्ध हुआ तो आशाका दास बना हुआ वह मनुष्य क्या सुखी होगा ? नहीं कभी भी सुखी नही होगा.

---

हम्मदि मारिज्जदि वा बज्झदि रुभदि य अणवराधे वि ॥
आमिसहेदुं घण्णो खज्जदि पक्खीहिं जह पक्खी ॥ ११४६ ॥

हन्यते ताड्यते बध्यते रुध्यते मानवो वित्तयुक्तोऽपराध विना ॥
पाक्षिभिः किं न पक्षी गृहीतामिषः खाद्यते लुप्यते दोषहीनः परैः ११८५

विजयोदया—हम्मदि आहन्यते । मारिज्जदि मार्यते, बध्यते रुध्यते वानपराधोऽपि । आमिषनिमित्त लपट खाद्यते यथा पक्षिभि. पक्षी गृहीताहार. ॥ .

मूलारा— हम्मदि ताड्यते । घण्णो लुब्धः । पक्खी गृहीताहारः पक्षी । यथा मांसार्थं परैः पक्षिभिः खाद्यते तथा धनार्थं परैर्धनी ताडनादिक प्राप्यते इति संबंधः ॥

अर्थ—जिसके मुहमें मांस है ऐसा पक्षी मांसाभिलाषी इतर पक्षिओंके द्वारा खाया जाता है. वैसे परिग्रहवान् धनाढ्य मनुष्य इतर परिग्रहको चाहनेवाले लोगोंके द्वारा पीटा जाता है मारा जाता है, उसको किसी कोठडीमें वंद कर देते हैं किसीका अपराध नही करनेपर भी उसको लोक परिग्रहाभिलाषी वनकर दुःख देते हैं

---

मादुपिदुपुत्तदारेसु वि पुरिसो ण उवयाइ वीसंभं ॥

गंथणिमित्तं जग्गइ कंक्खंतो सव्वरत्तीए ॥ ११४७ ॥

प्रियासवित्रीपितृदेहजादौ सदापि विश्वासमनादधानः ॥

न त्रायमाण' सकलां त्रियामां प्रयाति निद्रां धनलुब्धबुद्धिः ॥ ११८६ ॥

विजयोदया—मादुपिदुपुत्तदारेसु वि विश्वसनीयेष्वपि मात्रादिपु विश्रंभ नोपयाति । जागर्ति सर्वरात्री प्रलपन् ॥

मूलारा– स्पष्टम् ।

अर्थ—यह मनुष्य परिग्रहोंका अभिलाषी होकर सर्व रात्रिमें वडवडता हुआ जागता है माता, पिता, लडका, पत्नी इन विश्वसनीय लोगोंपर भी विश्वास नहीं रखता है.

---

सव्व पि संकमाणो गामे–णयरे घरे व रण्णे वा ॥

आधारमग्गणपरो अणप्पवसिओ सदा होइ ॥ ११४८ ॥

अरण्ये नगरे ग्रामे गृहे सर्वत्र शंकितः ॥

आधारान्वेषणाकांक्षी स्ववशो जायते कदा ॥ ११८७ ॥

विजयोदया—सव्वं पि संकमाणो सर्वमपि शंकमान ग्रामे, नगरे, गृहे, अरण्ये वा, आधारान्वेषणपरोऽनात्मवश सदा भवति ॥

मूलारा—सव्वंपि साधुमसाधुम्वा । संकमाणो धनापहारवत्वेन कल्पयन् । आधाररक्षायुक्तस्थान । अणप्पवसिगो परवशः ॥

अर्थ—सर्व मनुष्योंपर उसका विश्वास नहीं रहता है. इसलिए वह परिग्रहवान मनुष्य गांवमें, शहरमें, घरमे, अरण्यमें, अपने परिग्रहका जहां रक्षण होगा ऐसा स्थान ढूंढनेकी फिक्रमें रहता है वह अपनी आत्माको वश करनेमें असमर्थ होता है.

---

गंथपडियाए लुद्धो वीराचरियं विचित्तमावसध ॥
णेच्छदि बहुजणमज्झे वसदि य सागारिगावसए ॥ ११४९ ॥

धीरैराचरित स्थानं विविक्त धनलालस· ॥
विहाय भूरिलोकानां मध्ये गेहीव तिष्ठति ॥ ११८८ ॥

विजयोदया—गथपाडेगाए लुद्धो ग्रथनिमित्त लुब्धोपि धीरैर्वाचरित विविक्तमावसथ नेच्छति । बहुजनमध्ये वसति । गृहस्थाना वेश्मनि ॥

मूलारा—गंथपडियाए ग्रंथनिमित्तं धनं रक्षितुमित्यर्थः । यदि वा गंथपडियायलुद्धो ग्रंथविशेपलुब्ध. साधु । वीराचरिद महामुनिवेशित । आवसध वसतिं । सागारिगावसए गृहस्थोपाश्रये ।

अर्थ—वह कृपण मनुष्य परिग्रहमें लुब्ध होकर धीर पुरुप जहापर रहते हैं ऐसे एकांत स्थानमें रहना पसंद नहीं करता है वह जहा बहुत लोक रहते हैं ऐसे गृहस्थोंके घरमें रहता है.

---

सोदूण किंचिसद्दं सग्गंथो होइ उट्ठिदो सहसा ॥
सव्वत्तो पिच्छंत्तो परिमसदि पलादि मुज्झदि य ॥ ११५० ॥

शब्दं कंचिदसौ श्रुत्वा सहसोत्थाय धावति ॥
सर्वत· प्रेक्षते द्रव्यं परामृशति मुह्यति ॥ ११८९ ॥

विजयोदया—सोदूण किंचि सद्द श्रुत्वा कचन शब्द परिग्रहवान्सहसोत्थित. सर्वा दिश· प्रेक्षमाण परामृशति स्व द्रव्य, पलायते, मुह्यति वा ॥

मूलारा—सोदूण किंचि सद्दं श्रुत्वा कचन शब्द सव्वत्तो सर्वा दिशः । परिमसदि परामृशति । स्व धनं ॥

अर्थ—परिग्रहवान् मनुष्यके कुछ शब्द सुन लेनेपर भयमे चकित होता है. उठकर खडा होता है. चारो

दिशाओंका अवलोकन करता है अपने द्रव्यको ढूंढता है भीतिसे भाग जाता है अथवा मूर्छित होकर गिर पडता है.

---

तेणभएणारोहइ तरुं गिरिं उप्पहेण व पलादि ॥
पविसदि य हदं दुग्ग जीवाण वहं करेमाणो ॥ ११५१ ॥

आरोहति नगं वृक्षमुत्पथेन पलायते ॥
निघ्नंस्तनुमतो भीतो ह्रदं विशति दुस्तरम् ॥ ११९० ॥

विजयोदया—तेणभएण स्तेनभयेन आरोहदि आरोहति तरु गिरिं वा । व्यध्वो भवति। प्रविशति वा ह्रद । दुर्गं वा स्थान जीवाना घातनं कुर्वन् ॥

मूलारा—तेणभएण चोरभीत्या । हद ह्रदं नदं । करेमाणो कुर्वन् ॥

अर्थ—मेरा परिग्रह चोर लेगा इस डरके मारे वह झाडपर अथवा पर्वतपर चढकर छिपकर बैठता है. अथवा मार्ग छोडकर अमार्गसे दौडने लगता है. सरोवरमें प्रवेश करता है. अथवा जीवोंका घात करता हुआ दुर्गम स्थानमें प्रवेश करता है

---

तह वि य चोरा चारभडा वा गच्छं हरेज्ज अवसस्स ॥
गेण्हिज्ज दाइया वा रायाणो वा विलुंपिज्ज ॥ ११५२ ॥

अवशस्य नरस्यार्थो हठतो बलिभिः परैः ॥
दायादैस्तस्करैर्भूपैस्त्रायमाणोऽपि लुप्यते ॥ ११९१ ॥

विजयोदया—तथापि पलायनधावनादिक कुर्वतो द्रव्य हरति चोरा वा चारभटा वा । परवशस्य दायादा वा गृह्णन्ति राजानो वा विलुंपति ॥

मूलारा—तध वि पलायनं कुर्वतोऽपि । चारभडा सुभटपुरुषाः । दाइया दायादाः । विलुंपेज्ज उद्दालयेयुः ॥

अर्थ—भागनेवाला अथवा दौडनेवाला उस मनुष्यके पीछे चोर जाकर उसको पकडते हैं. उससे धन छीन

लेते हैं पराधीन होनेपर नातीदार लोक, उसका धन लेते हैं अथवा राजा उसका धन हर लेता है.

संगणिमित्तं कुद्धो कलहं रोलं करिंज्ज वेरं वा ॥
पहणेज्ज व मारेज्ज व मारेजेज्ज व य हम्मेज्जा ॥ ११५३॥

कलिं कलकल वैरं कुरुते नाथते परं ॥
म्रियते मार्यते लोकैर्हस्यते चार्थलंपट ॥ ११९२ ॥

विजयोदया—सगणिमित्त कुद्धो रुष्ट परिग्रहनिमित्त कलह वैरं वा करोति हंति, ताडयति, । पर स्वयं प्राणान्वियोजयति वा। परेण वा ताड्यते मार्यते परेण ॥

मूलारा— पहणेज्ज ताडयेत्परं । मारेज्जो मारयेत्परं । मारेज्जेज्ज मार्यते परैः । हम्मेज्ज ताड्यते परैः ॥

अर्थ—परिग्रहके निमित्तसे क्रोधी हुआ यह मनुष्य दूसरोंके साथ तटा करता है वैर करता है दूसरोंको मारता है, पीटता है. दूसरोंके प्राण लेता है, अथवा दूसरोंके द्वारा यह मारा जाता है, पीटा जाता है

अहवा होइ विणासो गंथस्स जलग्गिमूसायादीहिं ॥
णट्ठे गंथे य पुणो तिव्वं पुरिसो लहदि दुक्खं ॥ ११५४ ॥

कृशानुमूषिकांभोभिः संचितोऽर्थो विनाश्यते ॥
तत्र नष्टे पुनर्गाढं दह्यते शोकवह्निना ॥ ११९३ ॥

विजयोदया—अथवा होज्ज विणासो अथवा ग्रंथस्य विनाशो भवेत् । अग्निजलमूषकादिभि. नष्टे पुनर्ग्रंथे तीव्रं दुःखं लभते मनुष्यः ॥

मूलारा— स्पष्टम्—

अर्थ—अथवा उसके परिग्रहका नाश अग्नि, जल, चूहे वगैरहसे होता है. परिग्रह नष्ट होनेपर फिर वह पुरुष दुःखी होता है

उम्मत्तो होइ णरो णट्ठे गंथे गहोवसिट्ठो वा ॥

घट्टदि मरुप्पवादादिएहिं बहुधा णरो मरिदुं ॥ ११५७ ॥

**उन्मत्तो वधिरो मूको द्रव्ये नष्टे प्रजायते ।**

**चेष्टते पुरुषो मर्तुं गिरिप्रपतनादिभिः ॥ ११९६ ॥**

विजयोदया—उम्मत्तो होइ णरो उन्मत्तो भवति नर । नष्टे परिग्रहे ग्रहगृहीत इव चेष्टते मरुत्प्रतापादिभिर्मर्तुं ॥

मूलारा—गहोवसिट्ठो वा भूताविष्ट इव । घत्तदि चेष्टते । मरुप्पव्वादादिएहिं भृगुपातादिभि ॥

अर्थ—परिग्रहका नाश होनेपर यह जीव उन्मत्त होता है. पिशाच ग्रस्त मनुष्यके समान चेष्टा करता है. और पर्वत, अग्नि, पानी इत्यादिकसे मरनेकी इच्छा करता है

---

चेलादीया संगा संसज्जंति विविहेहिं जंतूहिं ॥

आगंतुगा वि जंतू हवंति गथेसु सण्णिहिदा ॥ ११५८ ॥

**चेलादयोऽखिला ग्रंथाः संसजंति समंततः ॥**

**सति सन्निहिताश्चित्रास्तस्मिन्नागंतुकास्तथा ॥ ११९७ ॥**

विजयोदया—चेलादिगा चेलादिसगाश्चेलप्रावरणादय परिग्रहा । संसज्जति सन्मूर्च्छनामुपयति । विविहेहिं जतूहिं नानाप्रकारैर्जंतुभि । आगतुगा वि आगतुकाश्च जतव । गथेसु सण्णिहिदा भवति ग्रंथेपु सन्निहिता भवन्ति । यूकापिपीलिका मत्कुणादय । धान्येपु कीटकादय । गुडापूपादिपु रसजीवा । तेपामादाने ॥

मूलारा—संसिज्जंति संमूर्च्छन्ति । वस्त्रशय्यादयो यूकामत्कुणादिभिः धान्यानि कीटकादिभिः । गुडापूपादीनि च रसजप्राणिभिः ॥

अर्थ—ओढनेके वस्त्र प्राव.णादिक परिग्रहोंमें नाना प्रकारके सम्मूर्च्छन जीव उत्पन्न होते हैं. जूं, चिंटी, मत्कुण वगैरह आगतुक प्राणी भी आकर परिग्रहोंमें ठहरते हैं. धान्यमें कीडे उत्पन्न होते हैं, गुडके बनाये अपूपादिक खाद्य पदार्थोंमें रससे सूक्ष्म जंतु उत्पन्न होते हैं. इस प्रकार परिग्रह जतुओंका उत्पत्ति स्थान होता है.

---

आदाणे णिक्खेवे सरेमणे चावि तेसि गंथाणं ॥

उक्कस्सणे वेक्कसणे फालणपप्फोडणे चेव ॥ ११५९ ॥

विजयोदया—आदाने, निक्षेपे, सस्करणे, वहिर्नयने, वधने, मोचने, तेषां ग्रंथाना पाटने विधूनने च ॥

मूलारा—सरेमणे संस्करणे । उक्कस्सणे वहिर्नयने । वेकसणे वधमोचने । फालणे पाटने पप्फोडणेऽवधूनने ॥

अर्थ—पदार्थ ग्रहण करना, जमीन पर रखना, उसको सोधना, बाहर लेजाना, बांधना, खोलना, फोडना,, झटकना इत्यादि क्रिया करते समय प्राणिओंको बाधा पोहोचती है.

---

छेदणबंधणवेढणआदावणधोव्वणादिकिरियासु ॥

संघट्टणपरिदावणहणणादी होदि जीवाणं ॥ ११६० ॥

बंधने छोटने छेदने भेदने पाटने धूनने चालने शोषणे ॥

वेष्टने क्षालने स्वीकृतौ क्षेपणेऽर्थस्य पीडा परा जायते देहिनाम् ॥११९८॥

विजयोदया—छेदण छेदने, बंधने, वेष्टने, शोषणे प्रक्षालने च । सम्मर्दने परितापनहननादिक भवति जीवानां ॥

मूलारा—आदावण शोषणे । धोव्वणादि प्रक्षालनक्रयविक्रयादिक । संघट्टण सम्मर्दनं । परिदावण पीडनं उद्दावण मारणं ॥

अर्थ—छेदन करना, बांधना, वेष्टन करना, सुखाना, धोना, इत्यादिक कार्य करते समय जवोंको मर्दन संतापन और घात उत्पन्न होता है.

---

जदि वि विविंचदि जंतू दोसा ते चेव हुंति से लग्गा ॥

होदि य विकिंचणे वि हु तज्जोणिविओजणा णियय ॥ ११६१ ॥

तेभ्यो निरसने तेषां ध्रुवा योनिवियोजना ॥

दोषा मर्द्दनसंघट्टवितापमरणादयः ॥ ११९९ ॥

विजयोदया—जदि वि विविंचदि यद्यपि निराक्रियते जीवास्त एव संघट्टादयो दोषा भवति । भवति च पृथक्करणे तेषां तद्योनिवियोजना निश्चयेन ।

मूलारा—जदिवि यद्यपि । विकिंचदि स्फेटयति । ते चेव सघट्टनादय' । से सग्रंथस्य यतेः । लग्गा अनुपक्ताः । तज्जोणिविजोयणा तेपा जन्तूनामुत्पत्तिस्थानवियोग. ॥

अर्थ—यद्यपि जीवोंको अलग करने पर भी संघर्षणादिक दोष परिग्रहवानके होते ही हैं जब जीवोंको पृथक् किया जाता है तब उनको अपने उत्पत्तिस्थानका वियोग होता है

---

एवमचित्तपरिग्रहगतदोपमभिधाय सचित्तपरिग्रहदोषमाचष्टे—

सच्चित्ता पुण गंथा वधंति जीवे सयं च दुक्खंति ॥
पाव च तण्णिमितं परिगिण्हंतस्स से होई ॥ ११६२ ॥
सचित्ता अंगिनो घ्नन्ति स्वयं संसक्तमानसाः ॥
ग्रहीतुर्जायते पापं तन्निमित्तामसंशयम् ॥ १२०० ॥

विजयोदया—साचित्ता पुण गथा नध्नति जीवे परिग्रहा दासीदासगोमहिष्यादयो घ्नति । जीवान्स्वय च दु खिता भवन्ति । कर्मणि नियुज्यमाना कृष्यादिके पाप च स्वपरिगृहीतजीवकृतामयमनिमित्त तस्य भवति ॥

एवमचित्तग्रथगतान्दोपान्प्रकाश्य सचित्तग्रंथगतान्दोपानाह—

मूलारा—दुक्खति कृष्यादिकर्मणि नियुज्यमाना दु खिता भवन्ति । तण्णिमित्तं परिगृहीतजीवकृतासंयमत-दुःखोत्पादनहेतुक ।

अर्थ–जो सचित्त परिग्रह है अर्थात् दास दासी, गो महिष वगैर सजीव परिग्रह हैं वे जीवोंका घात करते हैं और खेती वगैरह कर्मोंमें नियुक्त करनेपर दु'खी होते हैं जिनका परिग्रहवानने स्वीकार किया है ऐसे दास दा-स्यादिक असंयमरूप प्रवृत्तिकर जो पाप उत्पन्न करते हैं उसका संबंध परिग्रहवानके साथ होता है. अर्थात् स्वामी की प्रेरणासे वे असयमरूप कार्य करनेसे स्वामी पापसे बद्ध होता है

---

इंदियमय सरीर गंथं गेण्हदि य देहसुक्खत्थ ॥
इंदियसुहाभिलासो गंथग्गहणेण तो सिद्धो ॥ ११६३ ॥

देहस्याक्षमयत्वेन देहसौख्याय गृण्हतः ॥
अक्षसौख्याभिलाषोऽस्ति सकलस्य परिग्रहः ॥ १२०१ ॥

विजयोदया—इंद्रियसुखाभिलाष कर्मबंधनिमित्तो मुमुक्षुणा त्याज्य'। स परिग्रहग्रहणे वलादापततीति व्याचष्टे-इंद्रियमयं सरीर स्पर्शनादिपंचेन्द्रियाधारत्वात्। परिग्रहं च चेलप्रावरणादिक इंद्रियसुखार्थमेव गृण्हाति । वातातपाद्यनभिमतस्पर्शनिषेधाय आत्मशरीरे वस्त्रालकारादिभिरलकृते पराभिलापमुत्पाद्य तदगासंगजनितप्रीत्यर्थितया अभिमतमापादयति । सेवनाद्यर्थं च तत् इंद्रियसुखाभिलापो ग्रथ गृह्णत सिध्यति । स्वाध्यायध्यानाख्ययोस्तपसो विघ्नकारी परिग्रहस्तदुभय चातरेण न सवरनिर्जरे ॥

इंद्रियसुखाभिलाष कर्मबंधननिबंधनत्वान्मुमुक्षुभिस्त्याज्य एव । स च परिग्रहग्रहणेन वलात्सिध्यति इति व्याचष्टे—

मूलारा—इंद्रियमयं स्पर्शनादीन्द्रियाधारत्वात्। गंथे चेलप्रावरणादिकान्। देहमोक्खत्थं वातातपाद्यनिषेधादिना शरीरस्य स्वास्थ्यमुत्पादयितुं सिद्धो निश्चितः ॥

अर्थ—इंद्रियसुखोंमें अभिलाषा करनेसे कर्मबंध होता है अत' मुमुक्षु इंद्रियसुखकी अभिलाषा नहीं करते हैं. जिन्होंने परिग्रहोंका स्वीकार किया है उनको नियमसे कर्मबंध होता है. इस विषयका स्पष्टीकरण—शरीर पंचेंद्रियोंका आधार है अत उसको इंद्रियमय कहते हैं जीव स्पर्शनादि इंद्रियसुखके लिए वस्त्रादिपरिग्रहका स्वीकार करता है हवा, धूप वगैरहका अनिष्ट स्पर्श शरीरको न होवे इस हेतुसे वस्त्रादिकोंका जीव स्वीकार करता है. जब जीव अपना शरीर वस्त्रादिकोंसे अलंकृत करता है तब अपनेमें दूसरोंकी अभिलाषा उत्पन्न करके उसके शरीरके सहवासकी प्रीति उत्पन्न करके अपना इष्ट साध्य करता है दूसरेके शरीरसुखकी प्राप्ति करनेके लिए अपने शरीरको अलकारादिसे सजाता है अत' ग्रंथ–परिग्रह धारण करनेका मूल कारण इंद्रियसुखकी अभिलाषा है यह सिद्ध होता है इस परिग्रहसे स्वाध्याय और ध्यानकी सिद्धि होती नहीं स्वाध्याय और ध्यान के विना कर्मके संवर और निर्जराके अभावमें संपूर्ण कर्मोंका नाश कैसा होगा ?

तयोरभावे कुतो निरवशेषकर्मापायो भवतीति कथयति—

गंथस्स गहणरक्खणसारवणाणि णियदं करेमाणो ॥
विक्खित्तमणो ज्झाणं उवेदि कह मुक्कसज्झाओ ॥ ११६४ ॥

रक्षणस्थापनादीनि कुर्वाणोऽर्थस्य सर्वदा ॥
निरस्ताध्ययनो ध्यानं व्याक्षिप्तः कुरुते कथम् ॥ १२०२ ॥

विजयोदया—गथस्स गहणरक्खण परिग्रहादान, तद्रक्षणं, तत्संस्कारं च नित्यं कुर्वन् । व्याक्षिप्तचित्तः कथं शुभध्यान कुर्यात् विमुक्तस्वाध्याय. । एतदुक्त भवति—व्याक्षिप्तचित्तस्य न स्वध्याय असति तस्मिन्वस्तुयाथात्म्याविदुषः ध्येयैकनिष्ठ ध्यान कथमिव वर्तते ॥

परिग्रहात्स्वाध्यायध्यानविनाशस्ततश्च सवरनिर्जराविरहात्कुतो मोक्षो भवेदित्यनुशास्ति—

मूलारा—विक्खित्तमणो व्याकुलचित्त' । मुक्कमज्झाओ त्यक्तश्रुतभावनाक. । ग्रंथग्रहणादिना चित्तस्य विक्षेपे सति स्वाध्यायासभवात् । वस्तुयाथात्म्यमजानतः कथमिव ध्येयैकनिष्ठं ध्यानमुपतिष्ठत इति भावः ॥

यही अभिप्राय आगेकी गाथामें आचार्य कहते हैं—

अर्थ—परिग्रहका स्वीकार करना, रक्षण करना, उनमें संस्कार करना इसी कार्यमें जिसका चित्त लगा है ऐसे मनुष्यकी धर्मध्यानमें प्रवृत्ति नहीं होती है इस परिग्रहके जालमें पडे हुए मनुष्य स्वाध्याय भी नहीं कर सकते हैं चित्तकी एकाग्रता होनेपर स्वाध्याय सिद्ध होता है. परतु चित्तका लय परिग्रह में ही होनेसे स्वाध्यायसे मनुष्य विमुख होता है स्वाध्यायमे वस्तुओंका यथार्थ स्वरूप जब मालूम होता है तब चित्तकी एकाग्रतासे धर्म ध्यानकी सिद्धि होती है स्वाध्यायविमुख और परिग्रहासक्त लोकोंको यथार्थ वस्तुस्वरूप मालूम न पडनेसे शुभ ध्यानकी सिद्धि होती नहीं है

---

परभवव्याप्य दोषं परिग्रहमुखायातमुपदर्शयति—

गंथेसु घडिदहिदओ होइ दरिद्दो भवेसु बहुगेसु ॥
होदि कुणतो णिच्चं कम्मं आहारहेदुम्मि ॥ ११६५ ॥

अर्थप्रसक्तचित्तोऽस्ति निःस्वो बहुषु जन्मसु ॥
ग्रासार्थमपि कर्माणि निंद्यानि कुरुते सदा ॥ १२०३ ॥

विजयोदया—गथेसु घडिदहिदओ ग्रथासक्तचित्त बहुषु भवेषु दरिद्रो भवति । आहारमात्रमुद्दिश्य नीचकर्मकारी भविष्यति । शिबिकोद्वहन, उपानह्रेचन, पुरीषमूत्राद्यपनयन इत्यादिक नीचं कर्म ॥

संगव्यासंगमुखोपस्थितं भवान्तरप्राप्य दोषमाख्याति—

मूलारा—धडिदहिदओ आसक्तचित्तः। णीचं कम्म शिविकोद्वहनादिकं कुर्वन्वर्ततेऽपि। आहारहेदु आहारमात्रमुद्दिश्य ॥

परिग्रहसे उत्पन्न हुआ दोष अनेक भवमें जीवके साथ रहकर दुःख उत्पन्न करता है इस अभिप्रायका वर्णन—

अर्थ—जिसका मन परिग्रहासक्त हुआ है ऐसा मनुष्य अनेक भवोंमे दरिद्री होता है. आहारकी अभिलाषा करके वह नीच कार्य करनेके लिए भी उतारु होता है अर्थात् पालखी उठाकर अन्य स्थानमें ले जाना, श्रीमान पुरुषोंके जूते उठाना, विष्ठा, मूत वगैरह अपवित्र पदार्थ निकालना इत्यादिक नीच कार्य करता है

---

विविहाओ जायणाओ पावदि परभवगदो वि धणहेदुं ॥
लुद्धो पंपागहिदो हाहाभूदो किलिस्सदि य ॥ ११६६ ॥

लभते यातनाश्चित्रा ग्रंथहेतून्भवान्तरे ॥
संक्लिश्यत्याशया ग्रस्तो हाहाभूतोऽर्थलुब्धधीः ॥ १२०४ ॥

विजयोदया—विविहाओ जायणाओ पाउणदि विविधा यातना प्राप्स्यति। परभवगतोपि धननिमित्त लुब्धः आशया प्रकृष्टया गृहीतो हा मम क्लेशशत कुर्वतोपि मम धन न भवति, जातं वा नष्टमिति कृतहाहाकार क्लिश्यति।

मूलारा—हाहा—मम क्लेशशत कुर्वतोऽपि धनं न सपद्यते। सपन्न वा विनश्यति इति कृतहाहाकार ॥

अर्थ—परिग्रहासक्त मनुष्य अन्य जन्ममें भी धनके लिए अनेक आपत्तिओंको प्राप्त होता है उसकी आशा अत्यत बढती ही जाती है. सेकडो प्रयत्न करने पर भी मेरे धनकी वृद्धि होती नहीं अथवा धनकी वृद्धि होकर भी वह नष्ट होता है ऐसे विचार कर वह महान् दुःखी होता है.

---

एदेसिं दोसाणं मुंचइ गंथजहणेण सव्वेसिं ॥
तव्विवरीया य गुणा लभदि य गंथस्स जहणेण ॥ ११६७ ॥

अमीभिरखिलैर्दोषैर्ग्रंथत्यागी विमुच्यते ॥
भूरिभिस्तद्विपक्षैश्च निलयीक्रियते गुणैः ॥ १२०५ ॥

विजयोदया—एदेसिं दोसाण मुंचइ पूर्वोक्तान्परिग्रहग्रहणगतान्दोषान्दोपास्त्यजेदिति दोषप्रतिपक्षभूतान्गुणानपि लभते ॥

ग्रंथत्यागिनो दोषविच्छेदं गुणप्रतिलंभं चोपदिशति—

मूलारा—मुंचदि पूर्वोक्तान्दोषास्त्यजति। द्वितीयार्थेऽत्र षष्ठी ॥

अर्थ—परिग्रहका त्याग करनेसे पूर्वोक्त सर्व दोषोंका त्याग हो जाता है. और इन दोषोंके प्रतिपक्षी औदार्य, निस्पृहता वगैरह गुणोंकी प्राप्ति होती है

---

गंथच्चाओ इंदियणिवारणे अंकुसो व हत्थिस्स ॥
णयरस्स खाइया वि य इंदियगुत्ती असंगत्तं ॥ ११६८ ॥
अंकुशो गतसंगत्वं विषयेभनिवारणम् ॥
इंद्रियाणां परा गुप्तिः पुरीणामिव खातिका ॥ १२०६ ॥

विजयोदया—गथच्चाओ ग्रंथत्यागः इंद्रियनिवारणे इत्ययमिंद्रियशब्द उपयोगेंद्रियविषय सप्तमी च निमित्तलक्षणा। तेनायमर्थ -इंद्रियज्ञानस्य रागद्वेषमूलस्य निवारणे निमित्तभूतोऽकुश इव हस्तिनो निवारणे उत्पथयानात्। नगरस्स खादिगा वि य नगरस्य खातिका इव। असंगत्त निष्परिग्रहता। इंदियगुत्ती इंद्रियगुप्तिरिंद्रियरक्षा रागोत्पत्तिनिमित्तेंद्रियज्ञानरक्षा ॥

नैर्ग्रंथस्येन्द्रियजयोपायत्वमाह—

मूलारा—इंदियणिवारणे इंद्रियज्ञानस्य रागद्वेषमूलस्य निरोधने निमित्तभूतः। सप्तम्या निमित्तार्थे विधानात्। अंकुसो व उत्पथगमननिवारणे इति शेषः। खादिगा वि य खातिका यथा निवारणोपायः। इंदियगुत्ति रागद्वेषोत्पत्तिनिमित्तेंद्रियज्ञाननिवारणोपायः ॥

अर्थ—जैसे कुमार्गमें प्रवृत्त हुए हाथीको अंकुश निवारण कर योग्य मार्गपर लाता है. खंदक अर्थात् खाईसे जैसे नगरका रक्षण होता है वैसे परिग्रहका त्याग करनेसे रागद्वेष जिसके मूल कारण हैं ऐसे इंद्रिय ज्ञानकी

निवृत्ति होती है अर्थात् परिग्रहका त्याग करनेसे रागद्वेष नष्ट होते हैं; जिससे इंद्रियां अयोग्य कार्यमें प्रवृत्त होती नहीं.

सप्पबहुलम्मि रण्णे अमंतविज्जोसहो जहा पुरिसो ॥
होइ दढमप्पमत्तो तह णिग्गंथो वि विसएसु ॥ ११६९ ॥

विषयेभ्यो दुरंतेभ्यस्त्रस्यति ग्रंथवर्जितः ॥
अल्पमंत्रौषधो मर्त्यः सर्पेभ्य इव सर्वदा ॥ १२०७ ॥

विजयोदया—सप्पबहुलम्मि सर्पबहुले रण्णे अरण्ये । अमतविज्जोसहो मत्रेण, विद्यया औपधेन च रहित पुमान् । दढमप्पमत्तो होदि नितरां अप्रमत्तो भवति । तथा निर्ग्रंथोऽपि क्षायिकश्रद्धानकेवलज्ञानयथाख्यातचारित्रमंत्र-विद्यौपधिरहितो विपयारण्ये रागादिसर्पबहुले सावधानोऽपि भवेत् ॥

निःसगत्वस्याप्रमत्तताहेतुत्वमाह —

मूलारा—रण्णे अरण्ये । विसएसु इंद्रियार्थेपु रागद्वेपलक्षणप्रमादरहितः । बाह्यद्रव्य हि मनसा स्वीकृतं राग-द्वेपप्रवृत्तिं करिष्यतो मोहनीयकर्मणः सहकारिकारणमिति तत्त्यागे सा न स्यात् । तदभावे च नापूर्वकर्मबंध इति नैर्ग्रंथ्य-मेव प्रथमो मोक्षोपाय इति भावः ॥

अर्थ–जिसको सर्पविप दूर करनेकी विद्या, मंत्र और औपधिका ज्ञान नहीं है ऐसा मनुष्य जिसमें सर्पों-का बहुत प्रचार है ऐसे अरण्यमे कारणवश प्राप्त होनेपर बहुत सावधान रहकर सर्पोंसे अपना बचाव करता है. वैसे क्षायिक सम्यग्दर्शन, केवलज्ञान, यथाख्यातचारित्र, एतत्स्वरूपी मंत्र, विद्या और औपधिरहित निर्ग्रंथ मुनि रागद्वेपादि सर्पोंसे भरे हुए पचेंद्रिय विपयरूपी अरण्यमें सावधान रहते हैं अभिप्राय यह है कि, परिग्रहका त्याग करनेसे रागद्वेप नष्ट होते हैं और विपयाभिलापाका अभाव होता है

रागो हवे मणुण्णे विसए दोसो य होइ अमणुण्णे ॥
गंथच्चाएण पुणो रागद्दोसा हवे चत्ता ॥ ११७० ॥

**रागो मनोहरे ग्रंथे द्वेषश्चास्त्यमनोहरे ॥**
**रागद्वेषपरित्यागो ग्रंथत्यागे प्रजायते ॥ १२०८ ॥**

विजयोदया—रागद्वेषयो कर्मणा मूलयोर्निमित्त परिग्रह, परिग्रहत्यागे रागद्वेषौ एव त्यक्तौ भवत । बाह्यद्रव्यं मनसा स्वीकृत रागद्वेषयोर्वीज, तस्मिन्नसति सहकारिकारणे न च कर्ममात्राद्रागद्वेषवृत्तिर्यथा सत्यपि मृत्पिंडे दंडाद्यनतरकारणवैकल्ये न घटोत्पत्तिर्यथेति मन्यते ॥

एतदेवाह—

मूलारा—मणुण्णे इष्टेर्थे मनसा स्वीकृते मनि ॥

अर्थ—इष्ट विषयोंमें रागभाव उत्पन्न होता है और अनिष्ट विषयोंमें द्वेष उत्पन्न होता है. परंतु परिग्रह का त्याग करनेसे राग और द्वेष दोनों भी नष्ट होते हैं रागद्वेष कर्मबंध होनेमें मूल कारण हैं रागद्वेषमे ही कर्मबंध होता है परंतु परिग्रहका त्याग करनेसे रागद्वेषोंका त्याग होता है मनमें विचार कर जब जीव बाह्य द्रव्यका अर्थात् बाह्य परिग्रहका स्वीकार करता है तब रागद्वेष उत्पन्न होते हैं यदि सहकारिकारण न होगा तो केवल कर्ममात्र से रागद्वेष उत्पन्न होते नहीं यद्यपि मृत्पिंडमे घट उत्पन्न होता है तथापि दंडादिक कारण नहीं होंगे तो घटकी उत्पत्ति नहीं होती है.

---

कर्मणां निर्जरणोपाय परीषहसहन । तथा चोक्त पूर्वोपात्तकर्मनिर्जरार्थं परिषोढव्या. परीषहा सोढा भवन्ति ग्रथचेलप्रावरणादिक त्यजतेति व्याचष्टे—

सीदुण्हदंसमसयादियाण दिण्णो परीसहाण उरो
सीदादिणिवारणए गंथे णियमं जहतेण ॥ ११७१ ॥

शीतादयोऽखिलाः सम्यग्विषह्यंते परीषहा. ॥
शीतादिवारक संगं योगिना त्यजता सदा ॥ १२०९ ॥

विजयोदया—सीदुण्हदंसमसयादियाण ननु च दु खोपनिपाते सक्लेशरहितता परीषहजय । न तु शीतोष्णादयो नहि ते आत्मपरिणामा. अनात्मपरिणामाश्च बधसवरनिर्जरादीनामुपायो न भवन्ति । योऽनात्मपरिणामो नासौ निर्जराहेतु यथा पुद्गलगतरूपादय । अनात्मपरिणामाश्च शीतादय. क्षुत्पिपासादयो दु खहेतव । ननु दु खं तत्

किमुच्यते क्षुत्पिपासादयः परीषहा इति नैव दोषः । क्षुदादिजन्यदुःखविषयत्वात् क्षुदादिशब्दाना । तेन क्षुत्पिपासाशीतोष्णदंशमशकनाग्न्यादीना परीषहवाचो युक्तिर्नविरुध्यते । शीतोष्णदंशमशकवारिणाम शीतोष्णदंशमशकादीना । परित्यक्तानि उरोदत्त्वा परीषहाणा उरो दत्तं । [illegible] शीतादिनिवारणं शीतादीना निराकरणं । [illegible] त्यजता ॥

चेलादिग्रन्थं त्यजता दृ कृतनिराकरणोपायः परीषहजयं कुर्यादित्याह—

मूलारा—परीसहाण शीतादिजन्यदुःखाना । [illegible] । शीतादिदुःखेऽपि निःसंक्लेश मनः [illegible] । णिवारणं निवारकान ॥

परिषह सहन करनेसे कर्म की निर्जरा होती है। पूर्वभवमें जीवने जो असंयम किया है उसकी निर्जरा करनेकेलिए परिषह सहन करना चाहिए ऐसा आगममें कहा है अथवा अर्थात् वस्त्रप्रावरणादिकोंका त्याग करने वाले मुनि परिषह सहन करते हैं इसका विवेचन—

अर्थ—दुःख आनेपर भी संक्लेश परिणाम न होना ही परिषह जय है. परंतु शीत, उष्ण, भूख, प्यास वगैरहको परीषह जय नहीं कहते हैं क्यों कि ये आत्मपरिणाम नहीं हैं. ये बंध, संवर, निर्जरा और मोक्षके उपाय होते नहीं जो जो आत्मपरिणाम नहीं है व निर्जराके हेतु नहीं है जैसे पुद्गलके रूपादिक गुण. शीत उष्णता वगैरह आत्माके परिणाम नहीं, क्षुधा, प्यास वगैरहभी आत्माके परिणाम नहीं हैं ये सब दुःखके कारण हैं ये स्वयं दुःख नहीं है इसवास्ते उनको परिषह कहना योग्य नहीं है

उत्तर—आपका कहना योग्य है क्षुदादिकोंसे उत्पन्न होनेवाला दुःख क्षुदादिशब्दोंका विषय है इस वास्ते क्षुधा, पिपासा शीत, उष्ण, दंशमशक, नाग्न्य इत्यादिकोंको परीषह कहना अनुचित नहीं है

इस गाथाका अभिप्राय यह है कि, शीत उष्ण इत्यादिकोंको मिटाने वाला वस्त्रादि परिग्रह जिसने नियमसे छोड दिया है उसने शीत, उष्ण, दंशमशक वगैरह परीषहोंको छाती आगे करके शूर पुरुषके समान जीत लिया है ऐसा समझना चाहिये

---

देहे आदरः सर्वस्य हिंसादेः संयमस्य मूलं परित्यक्तो भवति परिग्रहं त्यजतेत्याचष्टे—

जम्हा णिग्गंथो सो वादादवसीददंसमसयाणं ॥
सहदि य विविधा बाधा तेण सदेहे अणादरदा ॥ ११७२ ॥

शीतवातातपादीनि कष्टानि सहते यत ॥
क्रियतेऽनादरो देहे निःसंगेन ततः परं ॥ १२१० ॥

विजयोदया—जम्हा यस्मात् । णिग्गथो सो निष्परिग्रहोऽसौ । वादादवसीददसमसयाणं विविधां बाधां वातातपशीतदशमशकाना विविध दुःख ।सहदि विपद्यति सहते । तेण सहनेन । सदेहे स्वदेहे अणादरदा आदराभावः। शरीरे अकृतादरश्च जहात्यशेषं हिंसादिक, तपसि च स्वशक्त्यनिगूहनेन प्रयतते ॥

हिंसादिसकलासंयममूलं शरीरादरं सगं त्यजता त्यक्तं स्यादित्याह—

मूलारा—स्पष्टम् ॥

जिसने परिग्रहोंका त्याग किया है उसने देहका ममत्वही छोड दिया है ऐसा समझना चाहिये क्योंकि देहममत्व ही सर्व हिंसादिक असंयमका मूल कारण है इस विषयका विवेचन—

अर्थ—यह परिग्रहत्यागी वात, धूप, शीत, दशमशकादिपरिषहोंसे होनेवाले विविध दुःख सहता है इसलिये यह परिग्रहोंमें अनादरवान् है यह बात निर्णीत होती है. जब शरीरसे ममत्वभाव दूर होता है तब हिंसादिक सर्व पापोंका त्याग होता है और तपश्चरणमें अपनी शक्तिके अनुसार प्रवृत्ति होती है.

---

संगपरिमग्गणादी णिस्संगे णत्थि सव्वविक्खेवा ॥
ज्झाणज्झेणाणि तओ तस्स अविग्घेण वच्चंति ॥ ११७३ ॥

व्याक्षेपोऽस्ति यतस्तस्य न ग्रंथान्वेषणादिषु ॥
ध्यानाध्ययनयोर्विघ्नो निःसगस्य ततोऽस्ति नो ॥ १२११ ॥

विजयोदया—संगपरिमग्गणादी परिग्रहान्वेषणादि परिग्रहस्य स्वाभिलषितस्य अस्तित्वगवेषणे क्लेशनमस्तीति । तथा तत्स्वामिना कोऽस्य स्वामी? त्व च न कासौ अवतिष्ठते इति पुनर्याञ्चा? लाभे सतोषो, अलाभे दीनमनस्कता,तदानयन तत्संस्करणं, तद्रक्षणं इत्यादिकं आदिशब्देन गृह्यते । नि सगे सगरहिते णत्थि सव्वविक्खेवा । न सति सर्वे व्याक्षेपा । ज्झाणज्झेणाणि ध्यानं अध्ययनं च । तदो व्याक्षेपाभावात् चेतसि । तस्स अपरिग्रहस्य। अविग्घेण वच्चंति विघ्नमंतरेण वर्तेते । सर्वेषु तपस्सु प्रधानयोर्ध्यानस्वाध्याययोरुपायो अपरिग्रहता इत्याख्यातमनया गाथया ॥

सर्वतपसामुत्तंसयोः स्वाध्यायध्यानयोर्नैःसंग्यहेतुकत्वे युक्तिमाह—

मूलारा—सगपरिमग्गणादी परिग्रहान्वेपणमादिशब्देन च तत्स्वामिवोधतत्स्थानावस्थानगवेपणतत्प्रार्थनतल्लाभपरितोपतदलाभदैन्यतदानयनसस्करणरक्षणादीनि। विक्खेवा व्याक्षेपाश्चित्तव्यासगाः। अविग्घेण वच्चंति निरंतराय प्रवर्तंते ॥

अर्थ—जो परिग्रहोंसे विरक्त हुआ है. उसको परिग्रहोंको ढूढनेकी चिंता नही रहती है जिस परिग्रहको लोक चाहते हैं उसको ढूंढनेका प्रयत्न करते हैं किसके पास मेरी अभिलपित वस्तु मिलेगी? क्या तेरे पास मेरी इष्ट वस्तु है? ऐसा प्रश्न करते हैं. उस वस्तुका स्वामी कहां रहता है? इसकी खोज वे करते हैं उसके पास जाकर याचना करते हैं इष्ट वस्तु मिलने पर मन आनंदित होता है परतु नहीं मिलनेपर दीनता उत्पन्न होती है. अभीष्ट चीजको लाकर उसको सुंदर बनाकर रक्षण करते हैं. परतु जो निष्परिग्रही हुए हैं ऐसे मनुष्य इन सर्व झंझटोंसे दूर होकर सुखी होते हैं. निष्परिग्रही मनुष्यों का मन अव्याकुल रहता है जिससे उनके ध्यानाध्ययन कार्य निर्विघ्न सिद्ध होते हैं सर्व तपोंमें ध्यान स्वाध्याय ये प्रधान हैं. यह निष्परिग्रहता उनकी प्राप्ति का उपाय हैं ऐसा अभिप्राय इस गाथासे व्यक्त होता है

---

गंथच्चाएण पुणो भावविसुद्धी वि दीविदा होइ ॥
ण हु संगघडिदबुद्धी संगे जहिदुं कुणदि बुद्धी ॥ ११७४ ॥
दर्शितास्ति मनःशुद्धिः संगत्यागेन तात्विकी ॥
सगासक्तमना जातु सगत्यागं करोति किम् ॥ १२१२ ॥

विजयोदया—संगच्चाएण पुणो सगत्यागेन पुन । भावविसुद्धी वि दीविदा होदि परिणामस्य विशुद्धिर्दीपिता दर्शिता भवति। ण हु संगघडिदबुद्धी नैव परिग्रहघटितबुद्धि । सगे जहिदुं कुणदि बुद्धी परिग्रहांस्त्यक्तुं करोति बुद्धिं ॥

भावविशुद्धेरपि नैःसंग्यं लिंगमित्याह—

मूलारा—दीविदा दर्शिता ॥

अर्थ—परिग्रहोंका त्याग करनेसे परिणाम निर्मल होते हैं और प्रतिदिन परिणामोंकी निर्मलता वढती ही रहती है परिग्रहोंमें जिसका मन लुब्ध हुआ है वह मनुष्य परिग्रहोंका त्याग करनेमें असमर्थ हो जाता है.

---

या च प्रक्रांता सल्लेखना कषायविषया सा च परिग्रहत्यागमूलेति कथयति—

णिस्संगो चेव सदा कसायसल्लेहणं कुणदि भिक्खू ॥
संगा हु उदीरंति कसाए अग्गीव कट्ठाणि ॥ ११७५ ॥

निःसंगे जायते व्यक्तं कषायाणां तनूकृतिः ॥
कषायो दीप्यते संगैरिंधनैरिव पावकः ॥१२१३॥

विजयोदया—णिस्संगो चेव निष्परिग्रहश्चैव सदा कषायपरिणामांस्तनूकरोति न सपरिग्रह' । कथं इति तत्राचष्टे—संगा खु उदीरंति परिग्रहा उदीरयन्ति । कसाए कषायान् । अग्गीव अग्निरिव कट्ठाणि काष्ठानि ॥

किं च प्रक्रांतकषायसल्लेखनापि संगत्यागमूला वेत्यनुशास्ति—

मूलारा—उदीरेंति उद्भावयति । अग्गीव अग्निं यथा ॥

परिग्रहका त्याग करनेसे ही यति कषायसल्लेखना कर सकते हैं

अर्थ—जो परिग्रहका त्यागी है वही अपने कषाय परिणाम क्षीण कर सकता है परिग्रहवान् के कषाय कभी क्षीण होते ही नहीं. जैसे इन्धनोंकी प्राप्ति होनेसे अग्नि बढेगी ही कभी वह उपशांत न होगी वैसे परिग्रहोंसे कषाय उत्पन्न होते हैं नष्ट होते नहीं

---

सव्वत्थ होइ लहुगो रूवं विस्सासियं हवदि तस्स ॥
गुरुगो हि संगसत्तो संकिज्जइ चावि सव्वत्थ ॥ ११७६ ॥

लघु' सर्वत्र निःसंगो रूपं विश्वासकारणम् ॥
गुरुः सर्वत्र सग्रंथः शंकनीयश्च जायते ॥ १२१४ ॥

विजयोदया—सव्वत्थ होइ सर्वत्र भवति । गमने आगमने च लघुगो लघु । रूवं वेसासिग रूपं विश्वासकारि च भवति । तस्य निर्ग्रंथस्य । यस्मात्प्रावरणादिकप्रच्छादितशस्त्रोऽसावुपद्रवं करोति धनं वा स्वेन चीवरादिना प्रच्छाद्य नयतीति शंका कुर्वन्ति परिग्रहं दृष्ट्वा ।

निःसंगस्य लघुत्वविश्वास्यत्वे वक्ति—

मूलारा—सव्वत्थ गमनागमनादौ । लहुगो अभारिको भवति निःसंगः । वेसासियं विश्वासकारि ॥

अर्थ—जिसने परिग्रहोंका त्याग किया है वह सर्वत्र लघु होता है अर्थात् चिंतारहित होता है उसके स्वरूपको देखकरही लोग उसके ऊपर विश्वास करते हैं. परंतु जिसके पास वस्त्र प्रावरणादिक हैं उसके ऊपर लोक विश्वास नही करते हैं इसने अपने पास शस्त्र छिपाकर रक्खा होगा ऐसा समझते हैं तथा यह हमारा धन वस्त्रमें छिपाकर ले जायगा ऐसी शंका उनके मनमें उत्पन्न होती. अभिप्राय यह है कि परिग्रह अविश्वासका कारण है.

---

सव्वत्थ अप्पवसिओ णिस्संगो णिब्भओ य सव्वत्थ ॥

होदि य णिप्परियम्मो णिप्पडिकम्मो य सव्वत्थ ॥ ११७७ ॥

प्रतिबंधप्रतीकारप्रतिकर्मभयादयः ॥

निर्ग्रंथस्य न जायंते दोषाः संसारहेतवः ॥ १२१५ ॥

विजयो—सव्वत्थ अप्पवसिगो सर्वत्र ग्रामे, नगरे, अरण्ये च आत्मवशकः । णिस्संगो निष्परिग्रह । सव्वत्थ य णिब्भओ सर्वत्र निर्भयश्च । होदि य णिप्पडिकम्मो भवति च निर्व्यापार. कृष्यादिक्रियाप्रारंभरहित । णिप्पडिकम्मा य इदं पूर्वकृत इदं परत्रावशिष्ट कार्यमित्येतच्चास्य न विद्यते ॥

निःसगस्य स्वातंत्र्यनिर्भयत्वानारंभत्वनिश्चिंतत्वगुणसंपत्तिमाह—

मूलारा—णिप्परियम्मो परिकर्मभ्यः कृष्यादिव्यापारेभ्यो निष्क्रातः । णिप्पडियम्मो इदं पूर्वं कृतं, इदं इदानीं करोमीदं च पुरस्तात्करिष्यामि इत्येवमादिक आत्मनि चितासंस्कारोऽत्र प्रतिकर्म तस्मान्निष्क्रान्तो निष्प्रतिकर्मा । अन्ये तु णिप्पडियम्मो यतिः । णिप्पडियम्मो निर्व्यापार इति व्याख्यान्ति ॥

अर्थ— निष्परिग्रही मनुष्य गांवमें, नगरमें, अरण्यमें, सर्व स्थानोंमें अपने स्वाधीनही रहता हैं. उसको कहां भी भय नहीं है उसको खेती, उद्योग, धदा करने की चिंता नहीं रहती है यह कार्य आज मैने समाप्त किया है. अब यह अवशिष्ट कार्य कल या परसों करूगा ऐसी चिंता उसको नहीं रहती है.

---

सुखार्थिनो महत्सुखं भवति सगपरित्यागेनेति वदति—

भारक्कंतो पुरिसो भारं ऊरुहिय णिव्वुदो होइ ॥

जह तह पयहिय गंथे णिस्संगो णिव्वुदो होइ ॥ ११७८ ॥

महाश्रमकरे भारे रभसाद्भारवानिव ॥
निरस्ते सकले ग्रंथे निर्वृतो जायते यतिः ॥ १२१६ ॥

विजयोदया—भारक्कतो पुरिसो भाराक्रातः पुरुष । भारं ऊरुहिय भारमवतार्य । णिव्वुदो होदि सुखी भवति । यथा तथा णिस्सगो णिव्वुदो होदि निष्परिग्रह सुखी भवति । गंथे पयहिय ग्रथान्परित्यज्य । वाधाभावलक्षण हि सुखं सर्वमेव । तथाहि—अशनादिना क्षुधादावपगते जात स्वास्थ्यमेव सुखमिति लोको मन्यते ॥

संगत्यागात्सुखित्वमाह—

मूलारा—ऊरुहिय अवतार्य । णिव्वुदो सुखी । सर्वमपि हि सासारिकं सुख वाधाभावलक्षणमेव । भोजनादिना क्षुदाद्यपनोदाज्जाते स्वास्थ्ये लोकस्य सुखव्यवहारोपलभात् । पजहिय परित्यज्य ग्रंथान्निःसगः सन् ॥

जिसको सुखकी इच्छा है उसको परिग्रहका त्याग करनेसे महासुख प्राप्त होता है ऐसा आचार्य कहते हैं—

अर्थ— जिसनें अपने मस्तकपर वोझा धारण किया है उसको वह वोझा उतरनेपर सुख होता है वैसे ग्रंथका-परिग्रहोंका त्याग करनेसे मनुष्य सुखी होता है वाधाका अभाव होना ही सुख है जेसे अन्न खानेसे भूख मिटती है तब जो स्वास्थ्य प्राप्त होता है लोक उसकोही सुख कहते हैं.

---

यस्मादेवं परिग्रहग्रहणेऽतिवहवो जन्मद्वयभाविनो दोपाश्च—

तह्मा सव्वे संगे अणागए वट्टमाणए तीदे ॥
तं सव्वत्थ णिवारहि करणकारावणुण्णाहिं ॥ ११७९ ॥

भवंतो भाविनो भूता ये भवन्ति परिग्रहाः ॥
जहाहि सर्वथा तांस्त्वं कृतकारितमोदितैः ॥ १२१७ ॥

विजयोदया—तह्मा तस्मात् । सव्वे सगे सर्वान्परिग्रहान् । अणागदे अनागतान् । वट्टमाणगे तीदे वर्तमानानतीताश्च भवान् । सव्वत्थ णिवारेहि सर्वथा निवारय । करणकारावणुण्णाहिं कृतकारिताभ्यामनुमोदनेन । कथं अतीतो भावी वा परिग्रहो वधकारणं येन निवार्यते? अयमभिप्राय: अतीतस्वस्वामिसंवधेऽपि वस्तुनि ममेदं वस्त्वासीदिति तदनुस्मरणानुरागादिना अशुभपरिणामेन वंधो भवतीति मा कृथास्तदनुस्मरण अनुराग वा । एवं भविष्यति इत्थंभूतं मम द्रविणं इति ॥

यस्मादेवं परिग्रहग्रहणेऽतिवहवो जन्मद्वयभाविनो दोपा भवेयुः—

मूलारा—अणागदे भविष्यतीत्यंभूत मम वाछितं वस्त्विति, भाविन्यपि वस्तुनि स्वस्वामिसंवधानुरागेणाशुभपरिणामेन पापवंधो भवतीति भाविनो ग्रंथान्निवारय त्वमिति क्षपकं नियुंक्ते। दीदे अतीतान् तत्तादृग्वस्तु ममासीदित्यतीतवस्तुन्यपि स्वस्वामिसवंधानुस्मरणानुरागादिरप्यशुभपरिणाम' पापवधाय प्रभवतीत्यतीतपरिग्रहनिवारणनियोग' । कारावणुण्णाहिं काराव कारापः कारापणं, अणुण्णा अनुज्ञा, अनुमतिः ॥

परिग्रहत्याग करनेसे सुख मिलता है और परिग्रह ग्रहण करनेसे इस भवमें और परभवमें दोष उत्पन्न होते हैं—

अर्थ— इसलिये हे क्षपक भविष्यकालीन, वर्तमानकाल संवंधी और भूतकाल संवंधी संपूर्ण परिग्रहोंका तूं त्याग कर. तथा कृत, कारित और अनुमोदनासे इनका तूं त्याग कर.

शंका– जो परिग्रह वीत चुका और जो आगे प्राप्त होनेवाला है वह बंधका कारण कैसे हो सकता है? इस वास्ते उसका निरवाण करने की क्या आवश्यकता है?

उत्तर—जो परिग्रह नष्ट हो चुकनेसे उसमेंसे स्वस्वामिसंवंध नष्ट हुआ है तोभी यह परिग्रह वस्तु मेरी थी ऐसा स्मरण होकर उसमें ममत्व होता है. जिससे अशुभ परिणाम उत्पन्न होकर बंध होता है. इसी प्रकार भविष्यत्कालीन परिग्रहमेंभी ममत्व होता है. भविष्यत्कालमें मेरेको अमुक चीज मिलेगी ऐसे सकल्प मनमें उत्पन्न होकर शुभाशुभ परिणामोंसे कर्मबंध होता है इसलिए त्रिकालसंवंधी संपूर्ण परिग्रहोंका तू त्याग कर ऐसा क्षपकको आचार्य उपदेश करते हैं.

---

जावंति केइ संगा विराधया तिविहकालसंभूदा ॥
तेहिं तिविहेण विरदो विमुत्तसंगो जह सरीरं ॥ ११८० ॥

यावन्तः केचन ग्रंथाः संभवन्ति विराधकाः ॥
निर्वृत्तः सर्वथा तेभ्यः शरीरं मुंच निःस्पृहः ॥ १२१८ ॥

विजयोदया—जावंति केइ संगा यावन्तः केचन परिग्रहाः । विराधगा विनाशकाः । कस्य ? रत्नत्रयस्य ।

तिविधकालसंभूदा कालत्रयप्रवृत्ता । तेहिं तिविधेण विरदो विमुत्तसंगो तेभ्यो मनोवाक्कायैर्विरत. सन् विमुक्तसंगः । जह सरीरं त्यज शरीर ।

अथा रत्नत्रयविनाशका इत्यशेषान्ग्रंथान्निरस्य निःसंग· सन्नंग त्यजेति क्षपकमादिशति—

मूलारा—विराधया रत्नत्रयविनाशकाः । जह त्यज त्व ॥

अर्थ—जो त्रिकालसंबंधी परिग्रह रत्नत्रयके विनाशक हैं उनसे हे क्षपक तूं मन, वचन और कायसे वि-रक्त होकर अर्थात् निष्परिग्रह होकर इस शरीरका त्याग कर.

---

एवं कदकरणिज्जो तिकालतिविहेण चेव सव्वत्थ ॥
आसं तण्हं संगं छिंद ममत्तिं च मुच्छं च ॥ ११८१ ॥

इत्थं कृतक्रियो मुञ्च विषयं सार्वकालिकम् ॥
तृष्णामाशां त्रिधा सगं ममत्वं त्यज सर्वदा ॥ १२१९

विजयोदया—एव कदकरणिज्जो एव कृतकरणीय । यत्कर्तव्यमाराधना वाछता आहारशरीरत्यागादिकं । स एवभूत । तिकाले वि कालत्रयेऽपि । तिविधेण त्रिविधेन । सव्वत्थ सर्वत्र सर्वविपया सुखसाधनगोचरा । आस आशा । तण्ह तृष्णा । सग परिग्रहभूता । छिंद ममत्तिं ममेदमिति सकल्प छिंद्धि । मुच्छ मूर्च्छां मोहमिति यावत् ॥

इत्थं कृताराधनासिद्ध्यगभूतसल्लेखनाहारशरीरत्यागादिकर्तव्यः सन्ननादिविभ्रमसंस्कारवशाद्विपयसुखेपु प्रादुर्भवदाशादिपचकं निर्मूलयेति शिक्षासर्वस्वमाह —

मूलारा—सव्वत्थ सर्वेपु मनोज्ञस्पर्शनादिविपयेपु । आस आशा । चिरमेते ईदृशा विपया ममोदितोदिता भूयासुरित्याशंसा । तण्हं तृष्णा । इमे मनागपि मत्तो मा विच्छिद्यंता इति तीव्र प्रवधप्रवृत्त्यभिलाप । संग तन्मयीभावं । छिंद छिंद्धि त्वं । ममत्तिं ममेमे भोग्या अहमेपा भोक्तेति संकल्पं । मुच्छ मूर्च्छां मूढता निश्चेतनतां । अन्ये पुनरित्थमर्थं कथयंति–सर्वत्र शरीरादावाशा । दृढतरं शरीरमद्यापि मे भविष्यतीत्यादिबुर्द्धि । तथा तृष्णा सर्वोपायेन रक्षणापेक्षा । तथा संगमासक्ति । तथा ममता ममेदमिति प्रतिवंधं । तथा मूर्च्छामत्रैव तिष्ठामीति आसक्तिवृद्धि । भोः क्षपकराज ! निवारयेति ॥

अर्थ—आराधना की सिद्धीके अंगभूत कर्तव्य जिसने किये है अर्थात् शरीरसल्लेखना जिसने की है ऐसे

हे क्षपक मुने! तूं तीनों कालमें मनवचन कायसे सर्व परिग्रहोंकी आशा और तृष्णाका त्याग कर. मंग, ममत्व और मूर्च्छाका त्याग कर. चिरकालतक मेरेको सुख देनेवाले विषय उत्तरोत्तर अधिक प्रमाणसे मिले ऐसी इच्छा रखना उसको आशा कहते हैं तृष्णा–ये सुखदायक पदार्थ कभी भी मेरेसे अलग न होवे ऐसी तीव्र आभिलापाको तृष्णा कहते हैं. संग–परिग्रहोंमें आतिशय तन्मय होना. ममत्व–ये पदार्थ मेरे भोग्य हैं मैं इन का भोक्ता हूं ऐसा मनमें संकल्प करना. और मूर्च्छा अर्थात् मोहयुक्त बनना हे क्षपक तू आशा, तृष्णा, संग, मूर्च्छा वगैरह अशुभ भावोंको छोड दे

---

परिग्रहस्य त्यागजन्यसुखातिशयमिह जन्मनि प्राप्य निर्दिशत्युत्तरगाथा—

सव्वग्गंथविमुक्को सीदीभूदो पसण्णचित्तो य ॥
जं पावइ पीयिसुहं ण चक्कवट्टी वि तं लहइ ॥ ११८२ ॥

समस्तग्रथनिर्मुक्तः प्रसन्नो निर्वृताशयः ॥
यत्प्रीतिसुखमाप्नोति तत्कुतश्चक्रवर्तिनः ॥ १२२० ॥

विजयोदया—सव्वगंथविमुक्को परित्यक्ताशेषबाह्याभ्यतरग्रंथ । सीदीभूदो शीतीभूत । पसण्णचित्तो य प्रसन्नचित्त सन्। जं पावदि पीदिसुहं यत्प्राप्नोति प्रीत्यात्मक सुखं । न चक्कवट्टी वि त लभदि चक्रवर्त्यपि तन्न लभेत ॥

बाह्याभ्यंतरपरिग्रहत्यागसमुद्भवं सुखातिशयमिह जन्मनि प्राप्यमुपदिशति—

मूलारा—सीदीभूदो प्रथेष्वितिकर्तव्यताचिंताव्याकुलत्वात्मकसंतापनिवर्तनाच्छैत्यं प्राप्तः । पीदिसुहं आनंदात्मकं सौख्यम् ॥

परिग्रहका त्याग करनेसे जो सुखातिशय इस जन्ममें प्राप्त होता है उसका आगेकी गाथामें उल्लेख करते है–

अर्थ—जिसने बाह्याभ्यतर परिग्रहोंका त्याग किया है वह शीतीभूत होता है अर्थात् परिग्रह रहनेपर उसकी रक्षा करनेकी चिंता उत्पन्न होती, है व्याकुलता बढनेपर मन सतप्त होता है परिग्रहका त्याग करनेसे संतापका नाश होता है. जिससे मुनिराज शीतावस्थाको प्राप्त होते हैं. उनका अन्तःकरण प्रसन्न होता है. अत ऐसी अवस्थामें जो सुख उनको प्राप्त होता है वैसा चक्रवर्तीको भी प्राप्त नही होता है

---

चक्रवर्तिसुखस्य स्वल्पताया कारणमाचष्टे—

राग विवागसतण्हादिगिद्धि अवतित्ति चक्कवट्टिसुहं ॥
णिस्संगणिव्वुइसुहस्स कहं अग्घइ अणंतभागं पि ॥ ११८३ ॥

गृध्याकांक्षाकारणं सेवते यच्चक्री सौख्यं रागपाक वितृप्ति ॥
सौख्यस्येद नास्तसंगस्य तुल्यं स्वस्थोऽस्वस्थैः सौख्यमाप्नोति कुत्र॥१२२१
दुःखानि नश्यंति शर्माणि पुष्यन्ति कर्माणि त्रुट्यन्ति चित्राणि संगे ॥
ऽगृहीते यतः संयतस्यापि हेयस्ततः सर्वदासौ पटिष्ठेन पुंसा ॥ १२२२ ॥

इति पंचमं व्रतम् ॥

विजयोदया—रागविवागसतण्हाइगिद्धि अवतित्ति चक्कवट्टिसुह । रागो विपाक फलमस्येति रागविपाकरूपं विषयसुखमासेव्यमानं रंजयति विषयेष्विति रागो विपाक फल सुखस्येत्युच्यते । सह तृष्णया वर्तते इति सतृष्णं, अतिशयेन गार्द्धं काक्षा जनयति इति अतिगृद्धि । न विद्यते तृप्तिरस्मिन्नित्यवितृप्ति यदेवभूतं चक्रवर्तिसुख । णिस्संगणिव्वुदिसुखस्स नि.सगस्य यन्निर्वृतिसुख तस्यानन्तभागमपि न प्राप्नोति ॥

कुतश्चक्रिसुखं निःसगसुखादपकृष्यत इत्यारेका निराकरोति ॥

मूलारा—रागविवाग विषयसुखमासेव्यमान विषये पुरुषं रजयतीति रागो विपाकःफलमस्येति रागविपाक चक्रिसुख । सतण्हा प्रागुक्तलक्षणतृष्णानुबंधि । अदिगिद्धी अतिशयेन गृद्धिराकाक्षा लाभ्यमस्मिन्निति अतिगृद्धि । अवितित्ति नास्ति विशेषेण पुनराकाक्षा निवृत्तिलक्षणेन तृप्तिः सौहित्य, पुनर्नानुभवामि कदाचिदपीत्येवंविधपरिणतिरूपं यत्र तदवितृप्ति । यत इत्थंभूतं चक्रवर्तिसुखमत एतद्विलक्षणं निःसंगस्य यतेर्येन्निवृत्तौ सगत्यागे निर्द्वन्द्वताया सुखं मुक्तात्मनामेव शर्म तस्य भागंपि अनंताशमपि । कथमग्घेज्ज अर्घेत् प्राप्नुयात्तदिति संबंधः ॥ आर्किचन्यम् ॥

निष्परिग्रहतासे होनेवाले सुखसे चक्रवर्तीका सुख अल्प है यह बताते हैं—

अर्थ—विषयसुखका उपभोग लेने से वह इंदिय-विषयोंमें आसक्ति करता है. इस वास्ते चक्रवर्तिका सुख रागभाव को उत्पन्न करने वाला है यह तृष्णाको बढाता है, इस सुखमें अतिशय लंपटताप्राप्ति होती है बार बार भोगनेपर भी तृप्ति उत्पन्न होती ही नहीं इसालिए परिग्रहका त्याग करनेपर रागद्वेषरहित यतीश्वरको जो सुख

प्राप्त होता है चक्रवर्तीका सुख उसके अनंत भागकी भी बरोबरी नहीं कर सकता है इस तरह पांचों महा व्रतोंका वर्णन हुआ

---

महाव्रतसंज्ञा अन्वर्था अहिंसादीनामिति दर्शयति—
पंचमहव्वयं ॥

साधेंति जं महत्थं आयरिदाइं च जं महल्लेहिं ॥
जं च महल्लाइं सयं महव्वदाइ हवे ताइं ॥ ११८४ ॥

साधयन्ति महार्थं यन्महद्भिः सेवितानि यत् ॥
महान्ति यत्स्वयं सन्तो महाव्रतान्यतो विदुः ॥ १२२३ ॥

विजयोदया—सार्धेति ज महत्थ साधयंति यस्मान्महाप्रयोजन असंयमनिमित्तप्रत्यग्रकर्मकर्दंबकनिवारण महत्प्रयोजनं संपादयतीति महाव्रतानि । आयरिदाइ च ज महल्लेहिं यस्मादाचरितानि महद्भि· तस्मान्महाव्रतानि इति निरुक्ति· । ज च यस्मान्महल्लाणि स्वय महाति ततो महाव्रतानि स्थूलसूक्ष्मभेदसकलाहिंसादिरूपतया वा महान्ति ॥

एवमहिंसादीनि व्रतानि पंचापि प्रपन्च्य साम्रत तद्रक्षारात्रिभोजननिवृत्यादिलक्षणं गाथा पचोत्तरशतेन व्याचिख्यासुः प्रथम तेपा महाव्रतसंज्ञाया अन्वर्थता समर्थयते—

मूलारा— सावेन्ति संपादयन्ति । महत्थं असंयमनिमित्तप्रत्यग्रकर्मकर्दंबकनिवारणलक्षण महाप्रयोजन । महल्लेहिं तीर्थंकरादिभिः । महल्लाणि स्थूलसूक्ष्मविकल्पसकलहिंसादिविरतिरूपतया महानि विपुलानि । हवे भवंति । ताइं अहिंसादीनि हिंसादिविरतिरूपाणि शुद्धचिद्रूपाणि नो आगमभावव्रतापेक्षया चारित्रमोहस्य क्षयोपशमादुपमात्क्षयाद्वा प्रवृत्ता जीवस्य हिंसादिपरिणामव्यावृत्तयो यावज्जीवं न हिनस्मि, नानृतं वदामि, नादत्तमाददे, न मैथुन करोमि, न परिग्रहं गृह्णामीत्येवभूता· परिणतय इति यावत् ॥

अहिंसादिक व्रतों की महाव्रत सज्ञा अन्वर्थक है ऐसा आचार्य कहते हैं—

अर्थ—अहिंसादिकों को महाव्रत संज्ञा अन्वर्थक हे असंयममे उत्पन्न होनेवाले नवीन कर्मसमूह का निवारण करना यह महाकार्य इन अहिंसादिकों से होता है अतः इनको महाव्रत कहते हैं महापुरुषोंने इनका

आचरण किया था इस लिए भी इनको महाव्रत कहते हैं अथवा ये स्वयं महान् हैं अर्थात् स्थूल और सूक्ष्म दोनो प्रकारके पंच पातकोंका त्याग ही इनका स्वरूप है इसलिए भी इनको महाव्रत कहते हैं

---

तेसिं चेव व्रदाण रक्खट्ठं रादिभोयणणियत्ती ॥
अट्ठप्पवयणमादाओ भावणाओ य सव्वाओ ॥ ११८५ ॥

**रक्षणाय मता तेषां निवृत्ती रात्रिभुक्तितः ॥**
**राद्धांतमातरश्चाष्टौ सर्वाश्चापि च भावनाः ॥ १२२४ ॥**

विजयोदया—तेसिं चेव वदाण तेषामेवाहिंसादिव्रताना । रक्खट्ठ रक्षणार्थं । रादिभोयणणियत्ती रात्रिभोजनान्निवृत्ति । रात्रौ यदि भिक्षार्थं पर्यटति त्रसान्स्थावरांश्च हन्याद्दुरालोकत्वात् । न च दायकागमनमार्गं, तस्यान्नावस्थानदेश, आत्मनो वा उच्छिष्टस्य वा निपातदेश, दीयमान वाहार योग्य न वेति निरूपयितुमय कथ समर्थ ? दिवापि दु.परिहारान्न जानाति स सूक्ष्मानय कथ परिहरेत् कडुच्छकादिक दायिकाया भाजन वा कथ शोधयति । पदविभागिका वा एषणासमित्यालोचना सम्यगपरीक्षितविषया कुर्वत कथ सत्यव्रतमवतिष्ठते ? सुप्तेन स्वामिभूतेनादत्तमप्याहारं गृह्णतोऽदत्तादान स्यात् । क्वचिद्भाजने दिवैव स्थापित, आत्मवासे भुजानस्यापरिग्रहव्रतलोप स्यात् रात्रिभोजनात्तु व्यावृत्ते· सकलानि व्रतान्यवतिष्ठते सपूर्णानि । अट्ठप्पवयणमादाओ अष्टौ प्रवचनमातृकाश्च सद्व्रतपरिपालनाया । एव पञ्च समितय तिस्रो गुप्तयश्च प्रवचनमातृका । रत्नत्रयं प्रवचन तस्य मातर इवेमा । क उपमार्थ ? यथा माता पुत्राणा अपायपरिपालनोद्यता, एव गुप्तिसमितयोऽपि व्रतानि पालयन्ति । भावणाओ य सव्वाओ भावनाश्च सर्वा । वीर्यांतरायक्षयोपशमचारित्रमोहोपशमक्षयोपशमापेक्षेणात्मना भाव्यतेऽसकृत्प्रवर्त्यते इति भावना । अथ किमिदं व्रत नाम ? यावज्जीव न हिनस्मि, नानृत वदामि, नादत्तमाददे, न मिथुनकर्म करोमि, न परिग्रहमाददे । इत्येवंभूत आत्मपरिणाम उत्पन्न· कथचित्तथैव अवतिष्ठते उत विनश्यति वा ? । अवस्थानमनुभवविरुद्ध । जीवादिपरिज्ञाने तस्य श्रद्धाने वा प्रवृत्तस्य इत्थमुपयोगाभावात् । अथ विनश्यति ? परिणामान्तरोत्पत्तौ असति का रक्षा ? सतो ह्यपायपरिहारो रक्षा तत किमुच्यते व्रतानां रक्षायै रात्रिभोजनविरतिरिति । यदा न हिनसीत्युपयोगो न तदा नानृत वदामीत्येवमादय सति परिणाम। । किं पुन परिणामातरे वाच्यम् । अत्रोच्यते—

नामादिविकल्पेन चतुर्विधानि व्रतानि। तत्र नामव्रत कस्यचिद्व्रतमिति कृता संज्ञा । हिंसादिनिवृत्तिपरिणामवत आत्मन· शरीरस्य वधं प्रत्येकत्वात् आकार सामायिके परिणतस्य सद्भावस्थापनाव्रत । भाविव्रतत्वग्राहिज्ञानपरिणतिरात्मा आगमद्रव्यव्रतं । व्रतज्ञस्य शरीर त्रिकालगोचर, ज्ञायकशरीरव्रत । चारित्रमोहस्य क्षयात्क्षयोपशमाद्वा यस्मिन्नात्मनि भविष्यति विरतिपरिणामा· स भाविव्रतं । उपशमे क्षयोपशमे वावस्थित चारित्रमोहो नो आगमद्रव्यव्यतिरिक्त

कर्म व्रतं । न हिनसीत्यादिको ज्ञानोपयोगो भण्यते आगमभावव्रतमिति । नो आगमभावव्रतं नाम चारित्रमोहोपशमात् क्षयोपशमात् क्षयाद्वा प्रवृत्तो हिंसादिपरिणामाभाव अहिंसादिव्रतं । प्राणिना वियोजने प्राणानां, असदभिधाने, अदत्ता दाने, मिथुनकर्मविशेष, मूर्च्छाया वाऽपरिणतिरिति यावत् । तथा चोक्त—' हिंसानृतस्तेयाब्रह्मपरिग्रहेभ्यो विरतिर्व्रत-मिति ' हिंसादय क्रियाविशेषा आत्मन परिणामास्तेभ्यो आत्मनो व्यावृत्तिर्हिंसादिष्वपरिणतिर्व्रतमिति सूत्रार्थ । हिंसादिव्यावृत्तत्वं नाम यद्रूपं जीवस्य व्रतसज्ञित तत्परिपाल्यते रात्रिभोजननिवृत्त्या प्रवचनमतृकाभिश्च । यस्मि-न्वाऽसति तद्विनश्यति सति च न विनश्यति तत्तत्पालयति यथा दुर्गो राजान । सत्या रात्रिभोजननिवृत्तौ प्रवचनमातृ-कासु भावनासु वा सतीषु हिंसादिव्यावृत्तत्वं भवति । न तास्वसतीषु इति युक्तमुक्तं सूत्रकारेण ॥

कस्कस्तद्रक्षणार्थमुपाय इत्याह—

मूलारा—रक्खट्ठं अपायपरिहारलक्षण रक्षणनिमित्त । पवयणमादाओ प्रवचनमातर । प्रवचनस्य रत्नत्र-यस्य मातर इव पुत्राणा मातर इव सम्यग्दर्शनादीना अपायनिवारणपरायणास्तिस्रो गुप्तय, पंचसमितयश्च ।अथवा प्रव-चनस्य मुनेश्चारित्रमात्रस्योत्पादनरक्षणविशोधनविधानात्तास्तथा व्यपदिश्यंते । तथा चावोचाम धर्मामृते-वृत्त ॥

अहिंसा पंचात्मव्रतमथ यतागं जनयितुं ।
सुवृत्त त्रातु ता विमलयितुमंवाः श्रुतविदः ।
विदुस्तिस्रो गुप्तीरपि च समितीः पच तदिमा ।
श्रयन्त्विष्टायाष्टौ प्रवचनसवित्रीर्व्रतपरः ॥ १ ॥

भावणाओ वीर्यान्तरायचारित्रमोहक्षयोपशमाद्यपेक्षेणात्मना भाव्यंतेऽसकृत्प्रवर्त्यन्ते इति भावना असकृत्प्र-वृत्तयः । अभ्याससंस्कारा इति यावत् । सव्वाओ निःशल्यताभावनासंग्रहार्थमिद । यस्मिन्नश्यति यद्विनश्यति सति च तिष्ठति तत्तत्परिपालयति । यथा दुर्गो राजानं । तिष्ठति च सति रात्रिभोजननिवृत्त्यादिपरिणामजाते जीवस्य हिंसादिव्या-वृत्तं नाम नोआगमभावव्रतापरनामधेयं स्वरूप न असतीति तत्परिपालयन्ति रात्रिभोजननिवृत्त्यादय शुद्धचित्परिणतय इति निर्णय । ननु च जीवान्न हिनस्मि, इत्यादि परिणामो व्रतमित्युच्यते । स किमुत्पन्न सन्विनश्यत्युत तथैवावति-ष्ठते । न तावदवतिष्ठते अनुभवविरोधाज्जीवादितत्त्वज्ञाने तच्छ्रद्धाने चाप्रवृत्तस्यात्मनस्तथोपयोगप्रतीते । अथ विनश्यति परिणामान्तरोत्पत्तावसावितीष्यते तर्हि तस्यासतो मृतपुत्रवत्का रक्षा । सतो ह्यपायपरिहारो रक्षा । ततस्तेसिं चेवेत्यादि सूत्र युक्तिवियुक्तमिव पश्याम । अत्रोच्यते—यावज्जीविकहिंसादिव्यावृत्तिरूपपरिणतस्य अवस्थातुरात्मन कथचित्तथैवा-वस्थानस्य विवक्षितत्वान्नोक्तदोषोऽवकाश लभते इति ॥

अर्थ—इन अहिंसादि व्रतोंके रक्षणार्थ रात्रिभोजन त्यागका उपदेश आचार्योंने किया है यदि रात्रिमें भिक्षाके लिए मुनिपर्यटन करेंगे तो त्रस और स्थावर जीवोंका वध होगा क्योंकि वे रातमें नहीं दीखते हैं. आहार देने वालेका आगमन मार्ग, आहारके पदार्थ रखने का स्थान, स्वय जहां आहारके लिए खडे हुए हैं वह प्रदेश, जहां उच्छिष्ट अन्न गिरता है वह स्थान, दिया जाने वाला आहार ये सब योग्य है अथवा अयोग्य हैं इन का निरीक्षण रातमें करना शक्य नहीं है. दिनमें भी जीवोंका परिहार करना अशक्य है. फिर रात्रीमें उनका कैसा परिहार हो सकेगा पळी वगैरह अन्न परोसनेके साधन और अन्न रखनेके पात्र रातमें सोधना अशक्य है

जिसके विषयोंका सम्यक् निरीक्षण हुआ ही नहीं ऐसी पदविभागिका आलोचना अथवा एषणा समिति आलोचना करनेवाले मुनीके सत्यव्रतका कैसे रक्षण होगा. दानका स्वामी सोया होगा तो उसने नही दिया हुआ आहार ग्रहण करनेसे अचौर्य व्रत नही टिक सकता है किसी पात्रमें दिनमें स्थापन किया हुआ आहार वसतिकामें ले जाकर भोजन करनेसे अपरिग्रहव्रतका रक्षण कैसे होगा रात्रिभोजनका त्याग करनेसे सर्व व्रत पूर्ण होते हैं इन व्रतोंके रक्षणार्थ ही आठ प्रवचन माताओंका और सर्व भावनाओंका रक्षण करना चाहिये तीन गुप्ति और पाच समितिओंको प्रवचनमाता कहते हैं रत्नत्रयको प्रवचन कहते हैं इस रत्नत्रयकी ये गुप्ति और समिति माता के समान है जैसी माता पुत्रका अपाय से रक्षण करती है वैसे गुप्ति और समिति व्रतोंका रक्षण करती हैं. सर्व भावना भी व्रतोंका रक्षण करती हैं

वीर्यान्तराय कर्मका क्षयोपशम, चारित्रमोहका उपशम अथवा क्षयोपशम इनसे युक्त ऐसे आत्माके द्वारा जो वारवार पाली जाती हैं उनको भावना कहते हैं

व्रत किसको कहते हैं ? उत्तर—आमरण मैं हिंसा नहीं करूंगा, झूठ भाषण नहीं करूंगा, दूसरेने नहीं दी हुई वस्तु मैं ग्रहण नहीं करूंगा, मैथुन सेवन नहीं करूंगा और परिग्रहका स्वीकार नहीं करूंगा इस प्रकारका जो आत्मामें परिणाम उत्पन्न होता है उसको व्रत कहते हैं.

शंका—यह आत्माका परिणाम कथंचित् वैसा ही रहता है अथवा नष्ट होता है ? यदि यह परिणाम आत्मामें स्थिर रहता है ऐसा कहोगे तो यह कहना अनुभवविरुद्ध है क्यों कि जब आत्मा जीवादि पदार्थोंका स्वरूप जाननेमें उद्युक्त होता है अथवा श्रद्धान करनेमें अपने चित्तको लगाता है तब उपर्युक्त परिणाम आत्मामें

नहीं रहता है यदि यह व्रतरूप परिणाम दूसरे परिणाम उत्पन्न होनेपर नष्ट होता है ऐसा कहोगे तो वह असद्रूप ठहरा, असत्पदार्थका रक्षण कैसा कर सकते हैं? कोई पदार्थ सद्रूप होनेपर ही उसमें अपाय और परिहार हो सकते हैं अतः व्रतोंके रक्षणार्थ रात्रिभोजन त्यागका वर्णन करना व्यर्थ है

जब मैं प्राणीका घात नहीं करूंगा ऐसा परिणाम आत्मामें उत्पन्न होता है तब मैं असत्य नहीं बोलूंगा वगैरह परिणाम उत्पन्न नहीं हो सकते हैं. तब अन्य परिणामोंके विषयोंमें क्या कहना चाहिए

उपर्युक्त शंकाका उत्तर आचार्य इस प्रकार देते हैं-

नामादिक विकल्पोंसे व्रतके चार प्रकार होते हैं. किसीका व्रत ऐसा नाम रखना यह नामव्रत कहलाता है

स्थापना व्रत-हिंसा, असत्य, चोरी इत्यादि पापोंसे निवृत्तिरूप परिणाम जिसमें उत्पन्न हुए हैं ऐसा आत्मा और शरीर दोनो भी बंधकी अपेक्षासे एकरूप हुए हैं अत सामायिकमें परिणत हुए जीवके आकारमें व्रतोंकी स्थापना करके उसको स्थापना व्रत कह सकते हैं

आगम द्रव्यव्रत—भविष्यकालमें आत्मामें व्रतके स्वरूपको ग्रहण करनेवाला अर्थात् जाननेवाला ज्ञान-परिणाम व्रतके स्वरूप जाननेमें अनुपयुक्त है ऐसे ज्ञानपरिणत आत्माको आगम द्रव्यव्रत कहते हैं.

ज्ञायकशरीरव्रत—व्रतज्ञ आत्माका त्रिकालगोचर जो शरीर उसको ज्ञायकशरीरव्रत कहते हैं.

चारित्र मोह कर्मके क्षयसे, अथवा क्षयोपशमसे जिस आत्मामें विरक्तिरूप परिणाम उत्पन्न होगा वह आत्मा भावव्रत कहलाता है.

उपशममें अथवा क्षयोपशममें जो चारित्र मोहकर्म रहा है उसको नो आगम द्रव्य व्यतिरिक्तकर्म व्रत कहते हैं

मैं हिंसा नहीं करूंगा, झूठ नहीं बोलूंगा इत्यादिरूप जो ज्ञानोपयोग उसको आगमभावव्रत कहते हैं

चारित्र मोहनीय कर्मका उपशम, क्षय अथवा क्षयोपशम, होनेपर जो हिंसादि परिणामोंका अभाव होता है उसको अहिंसादि व्रत कहते हैं इसको नो आगमभावव्रत कहते हैं

प्राणिओंके प्राणोंका वियोग करनेमें प्रवृत्ति नहीं करना यह अहिंसाव्रत है झूठ बोलनेमें, नहीं दी हुई वस्तु ग्रहण करनेमें, मैथुनमें, और ममत्वमें आत्माकी परिणति नहीं होना इनको क्रमसे सत्यव्रत, अचौर्यव्रत,

ब्रह्मवृत और परिग्रहत्यागव्रत कहते हैं. श्री उमास्वामी आचार्य 'हिंसानृतस्तेयाब्रह्मपरिग्रहेभ्यो विरतिर्व्रतं' ऐसा व्रतका कथन करनेवाला सूत्र कहते हैं ये हिंसादिक क्रियाविशेष आत्माके परिणाम है उनसे परावृत्त होना अर्थात् हिंसादिकोंमें परिणति न होना ही व्रत है ऐसा उपर्युक्त सूत्रका अभिप्राय है.

हिंसादिकोंसे परावृत्त होना इस प्रकारका जो आत्माका परिणाम है उसका रात्रिभोजन त्यागके द्वारा, प्रवचन माताके द्वारा रक्षण होता है अर्थात् रात्रिभोजन त्याग और समिति गुप्ति ये अहिंसादि व्रतोंका रक्षण करते हैं प्रवचन माता और रात्रिभोजन त्यागके अभावमें व्रत नष्ट होते हैं और इनके सद्भावमें व्रतोंका रक्षण होता है. जिसके अभावमें जिसका नाश होता है और जिसके सद्भावमें जो नष्ट नहीं होता है तो समझना चाहिए कि वह उसका रक्षण करता है. जैसे दुर्गके अभावमें राजाका नाश होता है और उसके सद्भावमें रक्षण होता है वैसे रात्रिभोजन त्याग, प्रवचनमाता व भावना इनके सद्भावमें हिंसादिकोंसे आत्मा परावृत्त होता है और इनके अभावमें परावृत्त नहीं होता है इसलिए इनको आचार्यने व्रतरक्षणार्थ माना है वह योग्य ही है.

---

तेसिं पंचण्हं पि य अहयाणमावज्जणं व संका वा ॥
आदविवत्ती य हवे रादीभत्तप्पसंगम्मि ॥ ११८६ ॥

**हिंसादीनां मुनेः प्राप्तिः पचानां सह शंकया ॥**
**विपत्तिर्जायते स्वस्य रात्रिभुक्तेस्तथा स्फुटम्** ॥ १२२५ ॥

विजयोदया—तेसिं पचण्ह पि य अह्याणमावज्जण तेपा पचाना हिंसादीना प्राप्ति । सका वा शंका वा मम हिंसादय सवृत्ता न वेति । हवे,भवेत् । रादीभत्तप्पसगम्मि रात्रावाहाराप्रसगे सति न केवल हिंसादिषु परिणति । विवत्ती य हविज्ज आत्मनश्च यते स्वस्यापि विपद्भवेत् । स्थाणुसर्पकटकादिभि ॥

रात्रिभोजने मुनेर्दोषानाह—

मूलारा—अण्हयाणं हिंसादीना । आवज्जणं प्राप्तिः । संका मम हिंसादय' किं संवृत्ता न वेति शंका । आदवि-वत्ती आत्मविपत् । रात्रौ भिक्षार्थं पर्यटतो यतेः सर्पकंटकादिभिरुपसर्गश्च भवेत । पसंगम्मि प्रवृत्तौ सत्याम् । उक्त च—

प्राप्तिः शका च पचाना हिंसादीना यतेर्भवेत् ॥
रात्रिभोजनसद्भावे स्वविपत्तिश्च जायते ॥

अन्ये तु अण्हयाण व्रतानां । आवज्जणं सर्वथाविनाश इति व्याख्यांति । तथा चोक्तम्—

तेपा पचानामपि महाव्रताना विनाशने शंका ॥
आत्मविपत्तिश्च भवेद्विभावरीभक्तसंगेन ॥

रात्रिभोजनप्रवृत्तौ हिंसादय कथमिति चेदुच्यते । रात्रौ भिक्षार्थं पर्यटन्प्राणिनस्त्रसान्स्थावरांश्च हिनस्ति । तेपा तमस्यदृश्यत्वात् ॥ न च दायकागमनमार्गं, तस्य स्वस्य च अवस्थानदेशं, भोजनभाजनादिस्थापनस्थानं, उच्छिष्टस्य वा निपातदेशं, दीयमानं चाहारं, योग्यमयोग्य वेति निरूपयितुं पारयति ध्वातप्रतिवद्धदृष्टित्वात् ॥ प्रदीपेऽपि प्रबोधितेऽतिसूक्ष्मत्रसाना निरूपणा न स्यात्। पतंगादिघातप्रसगश्च स्यादिति रात्रौ भुंजानः कथमहिंसव्रतमनुपालयेत्। तथा रात्रौ भुक्त्वा पदविभागिकामेपणासमित्यालोचना सम्यगपरीक्षितविपयां कुर्वतः । कथमिव सत्यव्रतमवतिष्ठेत्। तथा सुप्तस्य स्वामिभूतस्याहारमन्येन दत्तं रात्रौ तद्बुद्ध्या गृह्णतोऽदत्तादानमपि कथ न स्यात्। तथा विद्विष्टगोत्रिणो वैरिणो वा निःशंकिता रात्रौ मार्गादौ ब्रह्मचर्यं नाशयन्ति । कामांधाः स्वैरिण्यो वा हठादभिसारयन्त्यः । तथा दिवानीत निजवसतौ, स्वपात्रे स्थापित आहार रात्रौ भुजान' समथः किमिति न स्यात् । ततो महाव्रतसंपूर्णतामिच्छन्रात्रिभोजनविरमणं पष्टमणुव्रतमनुतिष्ठेदेव । अणुव्रतत्व चास्य दिवा भोजनस्यापि करणात्। यदाहु'—छट्ठे अणुव्वदे राइभोयणादो वेरमणमिति। तथा चावोचाम धर्मामृते ॥

पचैतानि महाफलानि महता मान्यानि विष्वग्विरत्यात्मानीति महाति नक्तमशनोज्झाणुव्रताग्राणि ये ॥
प्राणित्राणमुखप्रवृत्त्युपरमानुक्रान्तिपूर्णीभवत्साम्याः शुद्धदृशो व्रतानि सकलीकुर्वन्ति निर्वान्ति ते ॥

स्वामिनिर्देशद्वारेण गुप्तीः समितीश्च लक्षयति—

अण्हयदारोपरमणदरस्स गुत्तीओ होन्ति तिण्णेव ॥
चेट्ठिदुकामस्स पुणो समिदीओ पंच दिट्ठाओ ॥ ११८६ ॥

मूलारा—अण्हयदारोपरमणदरस्स आस्रवद्वारनिरोधासक्तस्य । चेट्ठिदुकामस्स गमनवचनादिकं कर्तुं प्रवृत्तस्य । उक्तं च—

भवति गुप्तयस्तिस्रो योगनिग्रहलक्षणाः ॥

सम्यक्प्रवृत्तय॰ पच सता समितयो मताः ।

एता श्री विजयो नेच्छति ॥

अर्थ–रात्रिमें आहारप्रसग होनेपर हिंसादिक पांच पापोंकी उत्पत्ति होती है अथवा शंका उत्पन्न होती है अर्थात् रात्रिभोजन करनेसे हिंसादिक पाप उत्पन्न होते हैं या नहीं ऐसा संशय उत्पन्न होता है. रात्रिभोजन करनेसे हिंसादिक पाप ही उत्पन्न होते हैं ऐमा नहीं किंतु इससे यतका नाश भी होता है. ठूठ, सर्प, कंटक इत्यादिकसे यतिका घात भी होगा. यति यदि रात्रिमें आहार करनेके लिए श्रावकके घर जायेंगे तो सर्पादिकोंसे उनके प्राण नष्ट होनेकी संभावना है.

---

प्रवचनमातृकाव्याख्यानायोत्तरप्रबधस्तत्र मनोगुप्तिं वाग्गुप्तिं व्याख्यातुमायातोत्तरगाथा—

जा रागादिणियत्ती मणस्स जाणाहि तं मणोगुत्तिं ॥
अलियादिणियत्ती वा मोणं वा होइ वचिगुत्ती ॥ ११८७ ॥

मनसो दोषविश्लेषो मनोगुप्तिरितीष्यते ॥
वाग्गुप्तिश्चाप्यलीकादेर्निवृत्तिर्मौनमेव च ॥ १२२६ ॥

विजयोदया—जा रागादिणियत्ती मणस्स जाणाहि त मणोगुत्ति । या रागाद्युपाख्या निवृत्तिर्मनसस्तां जानीहि मनोगुप्तिं । अत्रेद परीक्ष्यते । मनसो गुप्तिरिति यदुच्यते किं प्रवृत्तस्य मनसो गुप्तिरथाप्रवृत्तस्य ? प्रवृत्तं चेद् शुभ मन तस्य का रक्षा । अप्रवृत्त तथापि असतः का रक्षा ? सतोऽप्यपायपरिहारोपयुक्ततेत्युच्यते ? किं च मन शब्देन किमुच्यते द्रव्यमन उत भावमन ? द्रव्यवर्गणामनश्चेत् तस्य कोऽपायो नाम यस्य परिहारो रक्षा स्यात् ? किं च द्रव्यातरेण तेन रक्षितेनास्य जीवस्य फल य आत्मन॰ परिणामोऽशुभमावहति । ततोऽयुक्ता रक्षात्मन । अथ नो इंद्रियमतिज्ञानावरणक्षयोपशमसजात ज्ञान मन इति गृह्यते तस्य अपाय॰ क ? यदि विनाश स न परिहर्तुं शक्यते यतोऽनुभवसिद्धो विनाश । अन्यथा एकस्मिन्नेव ज्ञाने प्रवृत्तिरात्मन स्यात् । ज्ञानानीह वीचय इवानारतमुत्पद्यते न चास्ति तदविनाशोपाय॰ । अपि च इंद्रियमतिरपि रागादिव्यावृत्तिरिष्टैव किमुच्यते रागादिणियत्ती मणस्स इति ॥

अत्र प्रतिविधीयते—नो इंद्रियमतिरिह मन शब्देनोच्यते । सा रागादिपरिणामैः सह एककालं आत्मनि प्रवर्तते । न हि विषयावग्रहादिज्ञानमंतरेणास्ति रागद्वेषयो प्रवृत्ति , अनुभवसिद्धैवास्ति नापरा युक्ति अनुगम्यते । वस्तुतत्वानुयायिना मानसेन ज्ञानेन सम रागद्वेषौ न वर्तेते इत्येतदप्यात्मसाक्षिकमेव। तेन मनसस्तत्त्वावग्राहिणो रागादिभिरसह

चारिता या सा मनोगुप्तिः । मनोग्रहणं ज्ञानोपलक्षणं तेन सर्वो बोधो निरस्तरागद्वेषकलंको मनोगुप्तिरन्यथा इंद्रियमतौ श्रुते, अवधौ, मनःपर्यये वा परिणममानस्य न मनोगुप्तिः स्यात् । इष्यते च । अथवा मनःशद्वेन मनुते य आत्मा स एव भण्यते तस्य रागादिभ्यो या निवृत्तिः रागद्वेषरूपेण या अपरिणतिः सा मनोगुप्तिरित्युच्यते । अथैवं ब्रूषे सम्यग्योगनिग्रहो गुप्तिः दृष्टफलमनपेक्ष्य योगस्य वीर्यपरिणामस्य निग्रहो रागादिकार्यकरणनिरोधो मनोगुप्तिः । अलिगादिणियत्ती वा मोणं वा होइ वचिगुत्ती विपरीतार्थप्रतिपत्तिहेतुत्वात्परदुःखोत्पत्तिनिमित्तत्वाच्चाधर्मोद्या व्यावृत्तिः सा वाग्गुप्तिः । ननु च वाचः पुद्गलत्वात् विपरीतार्थप्रतिपत्तिहेतुत्वादिभ्यो व्यावृत्तिहेतुर्वाचो धर्मो न चासौ संवरणे हेतुरनात्मपरिणामत्वात् । शद्वादिवत् । एवं तर्हि व्यलीकात्परुषादात्मप्रशंसापरात् परनिंदाप्रवृत्तात्परोपद्रवनिमित्ताच्च वचसो व्यावृत्तिरात्मनस्तथाभूतस्य वचसोऽप्रवर्तिका वाग्गुप्तिः । या वाचं प्रवर्तयन् अशुभं कर्म स्वीकरोत्यात्मा तस्या वाच इह ग्रहणं वाग्गुप्तिस्तेन वाग्विशेषस्यानुत्पादकता वाचः परिहारो वाग्गुप्तिः । मौनं वा सकलाया वाचो या परिहृतिः सा वाग्गुप्तिः । अयोग्यवचनेऽप्रवृत्तिः प्रेक्षापूर्वकारितया योग्यं तु वक्ति वा न वा ॥ भाषासमितिस्तु योग्यवचसः कर्तृता ततो महान्भेदो गुप्तिसमित्योः । मौनं वाग्गुप्तिरत्र स्फुटतरो वचोभेदः । योग्यस्य वचसः प्रवर्तकता । वाचः कस्याश्चित्तदनुत्पादकतेति॥

मनोगुप्तिं वाग्गुप्तिं च लक्षयति—

मूलारा—मणस्स नो इंद्रियज्ञानलक्षणस्य मनसस्तत्त्वावग्राहिणो । जा रागादिणियत्ती रागद्वेषादिभिरात्मपरिणामैरसहचरिता सा मनोगुप्तिः । मनसि हि चक्षुरादिकरणै रूपादिविषयान्भोग्याभोग्यरूपतया गृण्हति सत्यात्मनो रागद्वेषौ प्रवर्तेते । उपेक्षणीयरूपतया तु तैस्तान्स्वीकुर्वाणे तदप्रवृत्तिरेव तथा प्रतीतेः ॥

तदर्थानिंद्रियैर्गृह्णन्मुह्यति द्वेष्टि रज्यते ॥
ततो बद्धो भ्रमत्येव मोहव्यूहगतः पुमान् ॥
अविद्याभ्याससंस्कारैरवशं क्षिप्यते मनः ॥
तदेव ज्ञानसंस्कारैः स्वतस्तत्त्वेऽवतिष्ठते ॥

इत्याद्यागमसद्भावाच्च । मनोग्रहणं ज्ञानोपलक्षणं । तेन सर्वो बोधो । निरस्तरागादिकलंको मनोगुप्तिः स्यादन्यथा इंद्रियमतौ, श्रुतेऽवधौ मनःपर्यये वा परिणममानस्य न मनोगुप्तिः स्यात् । अथवा मनुते विचारयति हेयमुपादेयं च तत्व योऽसावात्मात्र मनःशब्देनोच्यते । तस्य रागादिरूपेण अपरिणतिर्मनोगुप्तिरिति ग्राह्यम् । एवं च सति सम्यग्योगनिग्रहो गुप्तिरित्यपि न विरुध्येत । दृष्टफलमनपेक्ष्य हि योगस्य वीर्यपरिणामस्य निग्रहो रागादिकार्यकरणनिरोधो जीवस्य नार्थांतरं तदव्यतिरेकात् ।

पुग्गलविवाइदेहोदयेण मणवयणकायजुत्तस्स ॥

जीवस्स जा हु सत्ती कम्मागमकारणं जोगो ॥

इति वचनाश्च योगशब्देनात्र वीर्यमुच्यते ॥ अलिगादिणियति विपरीतार्थप्रतिपत्तिहेतुत्वात्परदुःखोत्पत्तिनिमित्तत्वाच्चाधर्माद्या वाचो व्यावृत्ति सा वाग्गुप्ति· तथाविधवाक्प्रवृत्तिनिमित्तवीर्यरूपेणापरिणतिरात्मन इत्यर्थ· । मोण सकलवाक्प्रवृत्तिनिमित्तवीर्यानिरोधो जीवस्य । अयोग्यवचो न वदत्येव, प्रेक्षापूर्वकारितया योग्यं तु वक्ति न वेति प्रथमा वाग्गुप्तिर्भाषासमितिस्तु योग्यवचस. कर्तृतेत्यनयोर्नाविशेप· शंक्यः । मौनपक्षे तु शकानवकाश एव ॥

प्रवचनमाताओंका व्याख्यान आचार्य सविस्तर करते हैं प्रथमतः मनोगुप्ति और वाग्गुप्तिका लक्षण कहते हैं—

अर्थ—रागद्वेपसे मन परावृत्त होना यह मनोगुप्तिका लक्षण है. असत्य भापणादिकसे निवृत्त होना अथवा मौन धारण करना यह वचनगुप्तिका लक्षण है

शंका—प्रवृत्त हुये मनकी गुप्ति होती है अथवा रागद्वेपमें अप्रवृत्त मनकी गुप्ति होती है ? यदि मन शुभ कार्यमें प्रवृत्त हुआ है तो उसका रक्षण करनेकी क्या आवश्यकता है. आर यदि किसी कार्यमें वह प्रवृत्त ही नहीं है और वह यदि असद्रूप है तो उसके रक्षणकी जरूरत ही क्या है ? जो चीज स्वयं सद्रूप होगी तो उसमें अपाय होनेकी सभावना रहती है अत· उसको अपायसे बचाना योग्य होगा. असत्का न नाश होता है और न रक्षण होता है.

और भी हम आपको पूछते हैं कि, मन शब्दका आप क्या अर्थ करते हैं. मन शब्दका द्रव्यमन ऐसा अर्थ होता है या भावमन ऐसा अर्थ आप मानते हैं ?

द्रव्य वर्गणासे बना हुआ जो उसको ही हम मन कहते हैं ऐसा यदि कहोगे तो उसका अपाय क्या चीज है जिससे तुम उसको बचना चाहते हैं ? अथवा अन्य पदार्थ के द्वारा उसका रक्षण करनेसे भी कोनसी फलनिष्पत्ति होगी ? क्या आत्माके परिणाम अशुभ फल उत्पन्न करेंगे ? अर्थात् द्रव्यांतरके सहायसे आत्मामें अशुभ परिणाम उत्पन्न नहीं होते हैं इसवास्ते आत्माका अपायसे रक्षण करना व्यर्थ है

नो इंद्रियमतिज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशमसे जो मतिज्ञान उत्पन्न होता है उसको मन कहते हैं ऐसा यदि

आप कहते हैं तो उस मनका अपाय क्या चीज है? नाश होना ही अपाय है ऐसा कहोगे तो इस नाशका परिहार करना शक्य ही नहीं है. क्योंकि प्रत्येक वस्तुका नाशपर्याय होता ही है. यदि मनका नाश नहीं होता है ऐसा मानोगे तो आत्माकी एक ही ज्ञानमें हमेशा प्रवृत्ति रहेगी परंतु समुद्रमें जैसे हमेशा अनेक लहरें उत्पन्न होती हैं वैसे आत्मामें हमेशा अनेक ज्ञान उत्पन्न होते हैं. उनका अविनाश होनेका अर्थात् वे स्थिर रहनेका जगतमें कोई उपाय नहीं है. इंद्रियसे उत्पन्न होनेवाला ज्ञान रागादिकोंसे युक्त ही रहता है अत एव रागादिकोंसे व्यावृत्त होना यह मनोगुप्तिका लक्षण है ऐसा समझना अयोग्य है

उपर्युक्त शंकाका आचार्य उत्तर देते हैं:— नो इंद्रियमतिको हम मन कहते हैं अर्थात् नो इंद्रियावरण कर्मका क्षयोपशम होनेसे जो जो ज्ञान मनमें उत्पन्न होते हैं उसको हम मन कहते हैं. यह नो इंद्रियमति रागादि परिणामोंके साथ एक कालमें आत्मामें रहती हैं विषयोंमें जब अवग्रह, ईहादिज्ञान होते हैं तब रागद्वेषकी भी साथ प्रवृत्ति होती है. यह सबको अनुभवमें आता है इसकी सिद्धि करनेके लिये अन्य युक्तिकी आवश्यकता नहीं है. परंतु जब वस्तुके यथार्थ स्वरूपका मन विचार करता है तब मानसिक ज्ञानके साथ रागद्वेष नहीं रहते हैं यह भी अनुभव सिद्ध है जब मन वस्तुके यथार्थ स्वरूपको जानते समय रागद्वेषसे रहित होता है तब मनोगुप्ति आत्मा में है ऐसा समझा जाता है. अर्थात् जो जो ज्ञान रागद्वेषसे रहित होगा वह वह मनोगुप्ति ही है. ऐसा समझना अयोग्य न होगा मनोगुप्ति इस शब्दमें मन शब्द उपलक्षणात्मक है. अर्थात् रागद्वेषरूपी कलंकसे रहित सर्व प्रकारके ज्ञानोंको मनोगुप्ति कह सकते हैं अन्यथा इंद्रियज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, और मनःपर्ययज्ञानमें परिणत और रागद्वेषरहित आत्माको मनोगुप्तिका अभाव है ऐसा मानना पडेगा परतु उपर्युक्त रागद्वेपरहित ज्ञानपरिणत आत्मामें भी मनोगुप्ति है आगममें ऐसा माना है.

अथवा 'मनुते य आत्मा स एव मनो भण्यते' अर्थात् जो आत्मा विचार करता है उनको मन कहना चाहिये. ऐसा आत्मा जब रागद्वेष परिणामसे परिणत होता नहीं तब उसको मनोगुप्ति कहनेमें हर्ज नही है.

अथवा 'सम्यग्योगनिग्रहो गुप्तिः' यह गुप्तिका लक्षण है दृष्ट फल—कीर्ति, आदर इत्यादिक दृष्टफलकी अपेक्षाके विना वीर्यपरिणामरूप जो योग उसका निरोध करना अर्थात् रागादि कार्योंको योग कारण है उसका निरोध करनेसे मनोगुप्ति होती है तात्पर्य यह है कि मनोयोगसे जीवमें रागद्वेषादिक परिणाम उत्पन्न होते हैं.

कीर्ति, लोकादर, स्वर्गादिसुख वगैरहकी इच्छा धारण न करते हुए मनोयोगको केवल आत्मकल्याणकी भावनासे रोकना अर्थात् रागद्वेषादि कार्योंकी मनोयोगसे उत्पत्ति न होने देना इसको भी मनोगुप्ति कहते हैं

वाग्गुप्तीका स्वरूप—'अलियादिवचोगुत्ती, मोणं वा होइ वचिगुत्ती' जो विपरीत अर्थका ज्ञान करनेमें हेतु होगा, जो दूसरोंको दुःख उत्पन्न करनेमें निमित्त होगा जिससे अधर्म वृद्धि होगी ऐसे भाषणसे परावृत्त होना यह वचनगुप्ति है

शंका—वचन पुद्गलमय हैं और वे विपरीतार्थका ज्ञान करानेमें हेतु हैं किसी पदार्थसे आत्माको हटानेमें वचन समर्थ है. परतु कर्मका संवर करनेमें शब्द अर्थात् वचन समर्थ नहीं है. क्यों कि वे आत्माका परिणाम अर्थात् धर्म नहीं हैं. शब्दादिक आत्मधर्म नही हैं.

व्यलीक—असत्य, कठोर, आत्मप्रशसायुक्त, परनिंदा करनेवाला, जिससे परप्राणिओंको उपद्रव होत है ऐसे भाषणसे आत्मा परावृत्त होना यह वाग्गुप्ति है अर्थात् वाग्गुप्ति उपर्युक्त भाषणोंमें आत्माको प्रवृत्त नहीं करती है जिस भाषणमें प्रवृत्ति करनेवाला आत्मा अशुभ कर्मका स्वीकार करता है ऐसे भाषणसे परावृत्त होना वाग्गुप्ति है अर्थात् विशिष्ट वचनका आत्मा त्याग करता है उसीको वाग्गुप्ति कहना चाहिये. अथवा संपूर्ण प्रकारके वचनोंका त्याग करना अर्थात मौन धारण करना इसको भी वाग्गुप्ति कहते हैं जो आत्मा अयोग्य वचनमें प्रवृत्ति नहीं करता है परंतु विचारपूर्वक योग्य भाषण बोलता हैं अथवा नहीं भी यह उसकी वाग्गुप्ति है परतु योग्य भाषण बोलना यह भाषा समिति है इस प्रकार गुप्ति और समितिमें अंतर है मौन धारण करना यह वाग्गुप्ति है. योग्य भाषणमें प्रवृत्ति करना समिति है और गुप्तिमें किसी भाषाको अर्थात् वचनको उत्पन्न न करना यह गुप्ति है ऐसा इन दोनों में स्पष्ट भेद है

---

कायकिरियाणियत्ती काउस्सग्गो सरीरगे गुत्ती ॥
हिंसादिणियत्ती वा सरीरगुत्ती हवदि दिट्ठा ॥ ११८८ ॥

कायक्रियानिवृत्तिर्वा देहनिर्ममतापि वा ॥
हिंसादिभ्यो निवृत्तिर्वा वपुषो गुप्तिरिष्यते ॥ १२२८ ॥

विजयोदया—कायकिरियाणियत्ती कायस्यौदारिकादेः शरीरस्य या क्रिया तस्या निवृत्तिः सरीरगे गुत्ती शरीरविषया गुप्तिः कायगुप्तिरिति यावत्। आसनस्थानशयनादीनां क्रियाणां सा चात्मनः प्रवर्तकत्वात् कथमात्मना कार्या क्रियाभ्यो व्यावृत्तिः। अथ मतं, कायस्य पर्याय क्रिया, कायाच्चार्थान्तरमात्मा ततो द्रव्यान्तरपर्यायात् द्रव्यान्तरं तत्परिणामशून्यं तथाऽपरिणतं व्यावृत्तं भवतीति कायक्रियानिवृत्तिरात्मनो भण्यते। सर्वेषामेवात्मनामित्थं कायगुप्तिः स्यात् न चेष्टेति।

अत्रोच्यते—कायस्य संबंधिनी क्रिया कायशब्देनोच्यते। तस्याः कारणभूतात्मनः क्रिया कायक्रिया तस्या निवृत्तिः। काउस्सग्गो कायोत्सर्गः शरीरस्याशुचितामसारतामापन्निमित्ततां चावेत्य तद्गतममतापरिहारः कायगुप्तिः। अन्यथा शरीरमायुःशृङ्खलाबद्धं त्यक्तुं न शक्यते इत्यसमर्थ कायोत्सर्गस्य। धातूनामनेकार्थत्वात् गुप्तिर्निवृत्तिवचन इहेति सूत्रकाराभिप्रायोऽन्यथा 'कायकिरियाणियत्ती सरीरगे गुत्ती' इति कथं ब्रूयात्। कायोत्सर्गग्रहणे निश्चलता भण्यते। यद्येवं कायकिरियाणिवत्ती इति न वक्तव्यं, कायोत्सर्गः कायगुप्तिरित्येतदेव वाच्यं इति चेत् न कायविषय ममेदंभावरहितत्वमपेक्ष्य कायोत्सर्गस्य प्रवृत्तेः। धावनगमनलङ्घनादिक्रियासु प्रवृत्तस्यापि कायगुप्तिः स्यान्न चेष्यते। अथ कायक्रियानिवृत्तिरित्येतावदुच्यते मूर्च्छापरिगतस्यापि अपरिस्पन्दता विद्यते इति कायगुप्तिः स्यात्। तत उभयोपादानं व्यभिचारनिवृत्तये। कर्मादाननिमित्तसकलकायक्रियानिवृत्तिः कायगोचरममतात्यागपरा वा कायगुप्तिरिति सूत्रार्थः। हिंसादिणियत्ती वा सरीरगुत्ती हवदि दिट्ठा हिंसादिनिवृत्तिर्वा शरीरगुप्तिरिति दृष्टा जिनागमे, प्राणिप्राणवियोजनं, अदत्तादानं, मिथुनकर्म शरीरेण, परिग्रहादानमित्यादिका या विशिष्टा क्रिया सेह कायशब्देनोच्यते। कायिकोपक्रतेर्गुप्तिर्व्यावृत्तिः कायगुप्तिरिति व्याख्यातं सूरिणा॥

कायगुप्तिं द्विधा लक्षयति —

मूलारा—कायकिरियाणियत्ती कायस्य औदारिकादिशरीरस्य संबंधिनी क्रिया परिणामः। उपकरणग्रहणनिक्षेपण गमनादिकर्मलक्षणा कायक्रिया। अत्र पुनः तत्कारणभूता जीवस्य क्रिया तच्छब्देन गृह्यते काये कारणोपचारात्। तेन कायक्रियायाः कारणभूतायाः क्रियायाः सकाशादात्मनो निवृत्तिर्व्यावृत्तिः कायक्रियानिवृत्तिरात्मनः कायपरिस्पंदनिमित्तस्वपरिस्पंदाप्रवर्तकत्वेनेत्यर्थः॥

काउस्सग्गो शरीरस्याशुचितामसारतामापन्निमित्ततां च भावयतस्तद्गतममत्वपरिहारः। कर्मादाननिमित्तसकलकायक्रियानिवृत्तिः। कायगोचरममतात्यागपुरोगा कायगुप्तिरित्युभयं तल्लक्षणं। यदि हि कायक्रियानिवृत्तिरित्येवोच्यते तदा मूर्च्छावस्थायां कायपरिस्पदाभावात्कायगुप्तिरनिष्टानुषज्येत। अथ कायोत्सर्गः कायगुप्तिरित्येवोच्येत तदापि कायविषयममेदंभावरहितस्य गमनादिक्रियाप्रवृत्तस्यापि कायगुप्तिरनिष्टा प्रसज्येत इति व्यभिचारनिवृत्त्यर्थमुभयोपादानं॥ सरीरगे

शरीरविषया । हिंसादिणियत्ती प्राणिप्राणव्यपरोपणादत्तग्रहणमिथुनकर्मविशेषकरणोपकरणादिपरिग्रहग्रहणादिकायक्रिया व्यावृत्तिः ॥ सरीरगुत्ति शरीरमत्र तक्रिया तेन शरीराच्छरीरक्रियायागुप्तिर्निवृत्तिः शरीरगुप्तिरिति स्थितम् ॥

अर्थ—औदारिकादि शरीर की जो क्रिया होती रहती है उससे निवृत्त होना यह कायगुप्तिका लक्षण है अथवा हिंसा, चोरी वगैरह पापक्रियासे परावृत्त होना इसको भी कायगुप्ति कहते हैं.

शंका—बैठना, खडे रहना, शयन करना वगैरहको क्रिया कहते हैं ये क्रिया आत्माके द्वारा होती हैं अतः आत्मा इन क्रियाओंका प्रवर्तक होनेसे वह इन क्रियाओंसे कैसे परावृत्त हो सकता है ? अब इसके ऊपर यदि आप ऐसा कहोगे आसनादिक क्रिया शरीरकी पर्यायें हैं आत्मा तो शरीरसे अन्य भिन्न वस्तु है अर्थात् शरीरकी क्रियासे आत्मामें कुछ परिणति होती नहीं इसवास्ते शरीरकी क्रियाका आत्मामें त्याग होनेसे आत्मा शरीरक्रियासे परावृत्त है ही अतः कायक्रियासे आत्मा निवृत्त होनेमें आत्माकी कायगुप्ति है ऐसा कह सकते हैं परंतु यह आपका कहना अनुचित है. ऐसा कायगुप्तिका स्वरूप माननेसे सपूर्ण आत्माओंमें कायगुप्ति मानना पडेगी

उत्तर—शरीरसंबंधिनी जो क्रिया होती है उसको ' काय ' कहना चाहिये इस क्रियाको कारणभूत जो आत्माकी क्रिया होती है उसको कायक्रिया कहना चाहिये एसी क्रियासे निवृत्ति होना यह कायगुप्ति है

कायोत्सर्गको भी कायगुप्ति कहते हैं शरीर अपवित्र है, असार है, आपत्तिका कारण ह ऐसा विचार कर उस ममताका त्याग करना भी कायगुप्ति है अर्थात् शरीरपरसे ममत्वभावको हटाना भी कायगुप्ति है. शरीरका त्याग करना इसको कायगुप्ति नहीं कहना चाहिये क्यों कि शरीर आयुकी शृखलासे जकडा है उसका त्याग करना शक्य नहीं हैं अतः इसकी अपेक्षामे कायगुप्ति मानेंगे तो कायोत्सर्गका अभावही होगा.

धातूके अनेक अर्थ होते हैं इसलिये यहां गुप्ति शब्दका निवृत्ति ऐसा अर्थ लेना चाहिये ऐसा सूत्रकारका अभिप्राय है अन्यथा ' कायकिरियाणिवत्ती सरीरगे गुत्ती ' एसा वचन सूत्रकार कभी न कहते

कायोत्सर्ग ग्रहणमें जो शरीर की निश्चलता होती है उसको कायगुप्ति कहते हैं ऐसा यदि कहोगे तो ' कायकिरियाणिवत्ती शरीरगे गुत्ती ' ऐसा कहना व्यर्थ है ' कायोत्सर्गः कायगुप्तिः ' इतनाही गुप्तीका लक्षण कहना योग्य था ऐसी शंका करना भी योग्य नहीं है. क्योंकि शरीर विषयक ममत्व रहितपनाकी अपेक्षासे कायोत्सर्गकी प्रवृत्ति होती है यदि इतनाही अर्थ कायगुप्तिका माना जायगा तो भागना, एकस्थानसे अन्य स्थानके

प्रति जाना. कूदना वगैरह क्रियाओंमें प्रवृत्त हुए प्राणिको भी कायगुप्ति है ऐसा मानना पडेगा परन्तु ऐसा माना नहीं जाता हैं.

यदि ' कायाक्रियानिवृत्तिः ' अर्थात् शरीरकी क्रियाका त्याग करना कायगुप्ति है इतनाही लक्षण मानोगे तो मूर्च्छित होकर जो मनुष्य पडा है उसको भी कायगुप्ति है ऐसा मानना पडेगा इस वास्ते व्यभिचार निवृत्तिके लिए कायोत्सर्ग को कायगुप्ति मानना चाहिए और शरीर की क्रियानिवृत्ती को भी कायगुप्ति कहना चाहिए इस विवेचनका अभिप्राय इस प्रकार समझना चाहिए--कर्मग्रहण जिनसे होता है ऐसी सपूर्ण शरीर क्रियाओंका त्याग करना इसको कायगुप्ति कहते हैं तथा शरीरविषयक ममताका त्याग करना इसको भी काय-गुप्ति कहते हैं. ऐसा इस गाथासूत्रका अभिप्राय है

हिंसादिकोंका त्याग करना भी कायगुप्ति है ऐसा जिनागममें कहा है प्राणिओंके प्राणोंका वध करना, न दी हुई चीज लेना अर्थात् चोरी करना, मैथुन क्रिया करना, शरीरसे परिग्रहोंका ग्रहण करना, इत्यादिक जो विशिष्ट क्रियायें उनका यहा काय शब्दसे सग्रह करना चाहिये. कायिक क्रियाओंसे आत्माका संरक्षण करना कायगुप्ति है ऐसा आचार्यमहाराजने व्याख्यान किया है.

---

छेत्तस्स वदी णयरस्स खाइया अहव होइ पायारो ॥
तह पावस्स णिरोहो ताओ गुत्तीओ साहुस्स ॥ ११८९ ॥
पुरस्य खातिका यद्वत्क्षेत्रस्य च यथा वृतिः ॥
तथा पापस्य संरोधे साधूनां गुप्तयो मता ॥ १२२९ ॥

विजयोदया—छेत्तस्स वदी क्षेत्रस्य वृति । नगरस्य खातिका अथवा प्राकारो भवति नगरस्य। तथा पावस्स णिरोधो पापस्य निरोधोऽपाय । ताओ गुत्तीओ ता गुप्तय साधो ॥

गुप्तीना पापनिरोधोपायता द्रढयति—

मूलारा—पावस्स णिरोधो यथा क्षेत्रादेर्मृगचोराद्यपायहेतुनिरोधे वृत्याद्य उपायास्तथा पापनिवारणे मुने गुप्तय इत्यर्थः।

अर्थ—खेतका संरक्षण उसके आममतात् जो बाड लगाई जाती है वह करती है नगरका सरक्षण खाई व तट करते हैं तथा ये तीन गुप्तियां साधुका पापसे रक्षण करती है पापोंका निरोध करनेमें अर्थात् सवर करनेमें ये उपाय हैं.

---

तह्मा तिविहेण तुमं मणवचिकायप्पओगजोगम्मि ॥
होहि सुसमाहिदमदी णिरंतरं ज्झाणसज्झाए ॥ ११९० ॥
तस्मान्मनोवच·कायप्रयोगेषु समाहितः ॥
भव त्वं सर्वदा जातस्वाध्यायध्यानसंगतिः ॥ १२३० ॥

विजयोदया—तह्मा तिविधेण मणवचिकायपओगजोगम्मि मनोवाक्कायविषयप्रकृष्टे योगे । तुमं त्व । सुसमाहिदमदी होहि सुष्टु समाहितमतिर्भव । कथ ? णिरंतर ज्झाणसज्झाए निरंतरप्रवृत्तध्यानस्वाध्याय. ध्यानस्वाध्यायावंतरेण गुप्तयो नावतिष्ठन्त इति भाव ॥

एव तिस्रोऽपि गुप्तीः प्ररूप्य तत्र क्षपकं सुसमाहितं कर्तुं क्षेममुपायमाह—

मूलारा—तम्हा यस्माद्गुप्तयः पापनिरोधोपायास्तस्मात्त्रिविधेऽपि मनोवाक्कायविषये प्रकृष्टे योगे व्यापारे सुसमाहितमतिर्भव त्वं । कथंभूतः सन् ? णिरंतरं ज्झाणसज्झाए संतत ध्याने स्वाध्याये वा प्रवर्तमानः सन् । ध्यानस्वाध्यायाभ्या विना गुप्तयो नावतिष्ठन्ते इति भावः ॥ उक्तं च—

तस्मान्मनोवचःकायप्रयोगे सुसमाहितः ॥
भव त्वं सर्वदा जातस्वाध्यायध्यानसंगतिः ॥

अर्थ—ये तीनो गुप्तियां पापका संवर करनेमें कारण हैं इसलिये मन, वचन और शरीरकी प्रवृत्तिओंमें हे क्षपक ! तुमको हमेशा सावधान रहना चाहिये. और हमेशा ध्यान और स्वाध्यायमें तत्पर रहना चाहिये. ध्यान और स्वाध्यायमें तत्पर रहनेसे गुप्तिओंका संरक्षण होता है जो ध्यान और स्वाध्यायमें अपनेको तत्पर नहीं करता है उस क्षपककी गुप्तियां स्थिर नहीं रह सकेगी

समितिव्याख्यानायोत्तरप्रबंधस्तत्रेर्यासमितिनिरूपणायोत्तरा गाथा—

मग्गुज्जोदुपओगालंबणसुद्धीहिं इरियदो मुणिणो ॥
सुत्ताणुवीचि भणिदा इरियासमिदी पवयणम्मि ॥ ११९१ ॥
मार्गोद्योतोपयोगानामालंबस्य च शुद्धिभिः ॥
गच्छतः सूत्रमार्गेण मतेर्यासमितिर्यतेः ॥ १२३१ ॥

विजयोदया—मग्गुज्जोदुपओगालंबणसुद्धीहि मार्गशुद्धि , उद्योतशुद्धिरुपयोगशुद्धिश्चालंबनशुद्धिरिति चतस्र शुद्धयस्ताभि करणभूताभि । इरियदो गच्छत । मुणिणो मुने । सुत्ताणुवीचि सूत्रानुसारेण । भणिदा कथिता । ईरियासमिदी ईर्यासमिति । पवयणम्मि प्रवचने । तत्र मार्गस्य शुद्धिर्नाम अप्रचुरपिपीलिकादित्रसता, बीजांकुरतृणहरितपलाशकर्दमादिरहितता ॥ स्फुटतरता व्यापिता च उद्योतशुद्धि । निशाकरनक्षत्रादीनामस्फुट प्रकाश, अव्यापी प्रदीपादिप्रकाश । पादोद्धारनिक्षेपदेशजीवपरिहरणावहितचेतस्ता उपयोगशुद्धि । गुरुतीर्थयतिवंदनादिकमपूर्वशास्त्रार्थ ग्रहण, सयतप्रयोग्यक्षेत्रमार्गणं, वैयावृत्यकरणं, अनियतावासस्वास्थ्यसंपादने श्रमपराजयं, नानादेशभाषाशिक्षण, विनेयजनप्रतिबोधनं चेति प्रयोजनापेक्षया आलंबनशुद्धि । किं तत् सूत्रानुसारिगमन, अद्रुतं, नातिविलंबित,पुरो युगमात्र दर्शनप्रवृत्ति, अविकृष्टचरणन्यास, भयविस्मयावतरेण सलीलमनत्युत्क्षेप, परिहृतलघनधावनप्राविलंबितभुज, निर्विकार, अचपलमसभ्रान्तमनूर्ध्वतिर्यक्प्रेक्षण, हस्तमात्रपरिहृततरुणतृणपल्लव, अकृतपशुपक्षिमृगोद्वेजन, विरुद्धयोनिसंक्रमणजातबाधाव्युदासाय कृतासकृत्प्रतिलेखन, अप्रतिसारितप्रतिमार्गयायिसंघट्टनं । दुष्टधेनुवलीवर्दसारमेयादिपरिहृति चतुर, परिहृतबुसतुषमषीभस्मार्द्रगोमयतृणनिचयजलोपलफलक, दूरीकृतचोरीकलहं, अनारूढसक्रम निरूपयतो यतेरीर्यासमिति ॥

समितीर्व्याकरिष्यन्नादौ ईर्यासमितिं निर्दिशति—

मूलारा—मग्गुजोदुपयोगालंबणसुद्धीहिं मार्गोद्योतोपयोगालंबनशुद्धिभिश्चतसृभि करणभूताभिः । इरियदो गच्छत । सुत्ताणुवीचि सूत्रस्यानुसारेण । तत्र मार्गस्य शुद्धिः पिपीलिकादित्रसाल्पत्वं, बीजांकुरतृणहरितपत्रजलकर्दमादिरहितत्व, स्फुटतरत्व, व्यापित्व च । उद्योतशुद्धिः स्पष्टप्रसृतत्वं, रविकरप्रकाशस्य ॥ उपयोगशुद्धिः—पादोद्धारनिक्षेपदेशवर्तिप्राणिपरिहरण प्रणिधानपरायणत्वं । आलंबनशुद्धिर्गुरुतीर्थचैत्ययतिवंदनादिकमपूर्वशास्त्रार्थग्रहणं, संयमयोग्यक्षेत्रमार्गणा, वैयावृत्यकरणं, अनियतावासस्वास्थ्यसंपादनं, श्रमजयो, नानादेशभाषाशिक्षणं, विनेयजनप्रतिबोधनमेवमादिमार्गाविरोधिप्रयोजनापेक्षा । सूत्रानुवीचिगमनं तु नातिद्रुतविलंबित, पुरो युगमात्रदर्शनप्रवृत्तिक, अदूरचरणन्यासं, निर्भयविस्मयमसलीलमनत्युत्क्षेपं,

परिहृतलघनधावनादिक्रियं, प्रविलंबितभुज निर्विकारमचपल, असंभ्रान्त, अनूर्ध्वतिर्यक्प्रेक्षणं, हस्तमात्रपरिहृततरुणतृण-पल्लव, अकृतपशुपक्षिमृगोद्वेजनं, विरुद्धयोनिसक्रमभाविजीववाधापरिहारायासकृत्प्रतिलेखन, वर्जितसम्मुखागच्छज्जनसघट्टनं, दुष्टधेनुवृषभसारमेयादिपरिहारचतुरं, परिहृतवुसतुपमसीभस्मार्द्रगोमयतृणनिचयजलोपलफलकं, दूरीकृतचोरीकलह, अनारूढसंक्रमं चेति ।।

समितिका व्याख्यान आचार्य करते हैं प्रथमत' ईर्यासमितीका निरूपण करते हैं—

अर्थ—मार्गशुद्धि, उद्योतशुद्धि, उपयोगशुद्धि, और आलबनशुद्धि ऐसी चार शुद्धिओंका आश्रय करके गमन करनेवाले मुनिकी सूत्रानुसार ईर्यासमिति पाली जाती है ऐसा आगममें कहा है

मार्गकी शुद्धि—चींटी वगैरे त्रसजीव, तथा बीज, अकुर, तृण, हरे हरे पत्र, और कीचड वगैरहसे रहित जो मार्ग है वह शुद्धमार्ग माना जाता है

उद्योतशुद्धि–प्रकाशमें अर्थात् सूर्य प्रकाशमें अधिक स्पष्टपना, और व्यापकता होना उद्योतशुद्धि है चंद्र और नक्षत्रोंका प्रकाश, अस्पष्ट रहता है. प्रदीपक वगरहका प्रकाश अव्यापक अर्थात् थोडीसी जगह घेरता है

उपयोगशुद्धि—पांव उठाकर जिस स्थानपर रखना हो उस स्थानपर जीव जंतु हैं या नहीं इसका विचार कर पाव रखना चाहिए यह उपयोग शुद्धि है

आलंबनशुद्धि–गुरुवंदना, तीर्थवंदना, चैत्यवदना और यतिवंदनादिकोंका कारण, तथा अपूर्व शास्त्रार्थका ग्रहण, सयमके योग्य क्षेत्रको ढूंढना, वैयावृत्त्य करना, अनियत स्थानमें रहना, स्वास्थ्यका सपादन करना, श्रमको दूर करना, अनेक देशोंकी भाषाओंका अध्ययन करना, भव्योंको उपदेश देना इत्यादि कार्योंकी अपेक्षासे एक स्थानसे दूसरे स्थानपर जाना इसको आलबनशुद्धि कहते हैं

आचार–शास्त्रमे वर्णन किये प्रकारसे गमन करना चाहिये अर्थात् वेगसे गमन नहीं करना, अतिशय मंद भी गमन नहीं करना चाहिये, आगे चार हाथ जमीन देखकर गमन करना चाहिये दूर अंतर पर पांव नहीं रखने चाहिये भीति और विस्मय का त्यागकर चलना चाहिये इधर उधर न देखकर गमन करना चाहिये कूदना, भागना ये क्रिया छोडकर और बाहु नीचे छोडकर जाना चाहिये निर्विकार, चपलता रहित, ऊपर तथा इधर उधर न देखकर, जाना चाहिये तृण, पल्लवादिकसे एक हाथ दूर रहकर गमन करना चाहिये पशु, पक्षी और मृगोंको

या कामक्रोधलोभप्रभृतिबहुविधग्राहनक्रावकीर्णा ॥
संसारापारसिंधोर्भवमरणजरावर्तगर्तादुपेत्य ॥
गच्छन्त्युत्तीर्य सिद्धिं सपदि भवभृतः शाश्वतानंतसौख्यम् ॥
भव्यैराराधनानौर्गुणगणकलिता नित्यमारुह्यतां सा ॥ २२५२ ॥

१३ यह संसारसमुद्र काम, क्रोध, लोभ, वगैरह नाना प्रकारके ग्राह और नक्रोंसे भरा हुआ है. इसमें जन्म, मरण और जरारूपी भोवेरें हैं ऐसे संसार समुद्रमें पडा हुआ प्राणी सद्गुणोंसे बनी हुई आराधनाका आश्रय लेकर उससे उत्तीर्ण होता है तथा नित्य अनंत सुख देनेवाले मोक्षको प्राप्त कर लेता है

या मैत्रीख्यातिकांतिद्युतिमतिसुगतिश्रीविनीत्यादिकांताम् ॥
सयोज्योपार्जनीयामवहितमतिभिर्मुक्तिकांतां युनक्ति ॥
मुक्ताहाराभिरामा मम मदशमनी सम्यगाराधनाली ॥
भूयान्नेदीयसी सा विमलितमनसां साधयन्तीप्सितानि ॥ २२५३ ॥

१४ आराधनाकी सेवा करनेसे वह सेवकोंको मैत्री, ख्याति, कांति, शोभा, बुद्धि, सुगति, संपत्ति, नम्रता इत्यादि स्त्रियोंके साथ संयुक्त करती है. और अन्तमें अवश्य प्राप्ति करनेके योग्य ऐसी मुक्ति भी देती है यह आराधना मोतिओंकी मालाके समान सुंदर है. मेरे मदको नष्ट करके निर्मल चित्तवाले पुरुषोंको इष्ट पदार्थ समर्पण करती हुई मेरे सान्निध हमेशा रहनेकी कृपा करें

स्वांतस्था या दुरापा नियमितकरणा सृष्टसर्वोपकारा ॥
माता सर्वाश्रमाणां भवमथनपराऽनंगसंगापहारा ॥
सत्या चित्तापहारी बुधहितजननी ध्वस्तदोषाकरश्रीः ॥
दद्यादाराधना सा सकलगुणवती नीरजा वः सुखानि ॥ २२५४ ॥

१५ यह आराधना दुर्लभ है जब प्राणिओंके मनमें यह मुकाम करती है तब उसको जितेन्द्रिय बनाती है सर्व प्रकारके उपकार करती है ब्रह्मचर्यादि चारो आश्रमोंकी यह माता है. संसारका नाश करके, कामविकारको दूर भगाती है. सत्यही इसका स्वरूप होनेसे चिन्मय आत्माके संसारतापको दूर करती है विद्वानोंका

हित करती है संपूर्ण दोषोंको हटाती है और चद्रकी शोभाको नष्ट करती है अर्थात् चद्रकी शोभा भी इसके सामने फीकी मालूम पडती है सकलगुणसंपन्ना पापरहित यह आराधना हम लोगोंको सदा सुखी करे

उद्यदुःखागदुर्गं गुरुदुरितदवं दग्धुमग्नीयमाना ॥
हर्तुं मोहान्धकारं कवलितनिखिलं तिग्मरश्मीयमाना ॥
निःशेषं वस्तु दातुं भवभृदभिमतं कामधेनूयमाना ॥
निर्बाधा या विधत्ताममितगतिसुखं शीघ्रमाराधना वः ॥ २२५५ ॥

१६ जो अत्युच्च दुःखरूपी पर्वतोंसे घिरा हुआ है ऐसे पापरूपी बडे वनको भस्म करनेमें यह आराधना अग्निके समान है. मोहरूपी अंधकारको नष्ट करनेके लिये यह सूर्यके तुल्य है संपूर्ण इच्छित वस्तु देनेमें यह कामधेनूकी बराबरी करती है ऐसी यह आराधना निर्बाध अनंत ज्ञान जिसमें भरा हुआ है ऐसा सुख तुम लोगोंको प्रदान करे.

श्वभ्रभूमिज्वलद्वह्नेर्याऽविच्छिन्नजलोद्गतिः ॥
अद्य नः शरणं सास्तु रत्नत्रयविशुद्धिता ॥ २२५६ ॥

१७ नरकभूमिमें प्रज्वालित अग्निको शांत करनेके लिये यह आराधना अविच्छिन्न मेघाक समान है ऐसी रत्नत्रयसे निर्मलरूप आराधना हमको प्राप्त हो

यैषा कुद्दालिका शाता तिर्यग्दुःखांकुरोद्धृतौ ॥
अद्य नः शरणं सास्तु रत्नत्रयविशुद्धिता ॥ २२५७ ॥

१८ तिर्यग्गतिके दुःखरूपी तृणांकुरको उखाडनेके लिये जो कुद्दालकतुल्य है. ऐसी यह आराधना हमारा रक्षण करें

मर्त्यचिंतितलाभाय यैषा कल्पद्रुमायते ॥
अद्य नः शरणं सास्तु रत्नत्रयविशुद्धिता ॥ २२५८ ॥

१९ मनुष्योंको चिंतित पदार्थ देनेके लिये जो कल्पवृक्षके तुल्य मानी गई है ऐसी रत्नत्रयसे विशुद्ध हुई यह आराधना हमारा रक्षण करे

दूतिका हूतये येयं महर्द्धिकसुरश्रियः ॥
अद्य नः शरणं सास्तु रत्नत्रयविशुद्धिता ॥ २२५९ ॥

२० महाऋद्धिशाली देवोंकी लक्ष्मीको बुलानेके लिये जो दूतीके समान है ऐसी यह रत्नत्रयसे निर्मल बनी हुई आराधना हमारा रक्षण करे

मुक्तिदाने क्षमा यास्ति विरतिर्भवसंततेः ॥
अद्य नः शरणं सास्तु रत्नत्रयाविशुद्धिता ॥ २२६० ॥

२१ जो मुक्तिप्रदान करनेमें समर्थ है, जो भवपरंपराका नाश करती है ऐसी यह रत्नत्रयनिर्मल आराधना हमारा संरक्षण करे

एषैव परमो धर्म एषैव परम तपः ॥
एषैवार्हद्वचो वाच्यमेषैव ध्यानसंगतिः ॥ २२६१ ॥
एषैव परमो लाभ एषैव परमं मतम् ॥
एषैव परम तत्वमेषैव परमा गतिः ॥ २२६२ ॥
एतस्या दुर्लभं ब्रूहि त्रिलोके कतमत्सुखम् ॥
अतः शरणमेषैका भवतान्मे भवे भवे ॥ २२६३ ॥

२२–२३ यह आराधनाही उत्कृष्ट धर्म है, उत्कृष्ट तप है, जिनेश्वरने अपनी दिव्यध्वनीसे इसकाही वर्णन किया है. इसकोही ध्यान की प्राप्ति होनेमें कारण मानना चाहिये जगतमें आराधनाकी प्राप्ति होना ही परम लाभ है यही उत्तम मत है. यही उत्तम तत्व है और यही हमारी परम संरक्षिका है. इसकी जिसको प्राप्ति हुई है उसको जगतमें कोनसा सुख परम दुर्लभ है ? इसलिये प्रत्येक भवमें मैं इसका ही आश्रय ग्रहण करूंगा.

या सर्वज्ञहिमाचलादपसृता शीलप्रवाहात्मिका ॥
या सर्वर्द्धिसमर्थितैर्गणधरैराराधिता निर्मला ॥
या [illegible]णां निर्वापणी स्वर्धुनी ॥
[illegible] शुभदा भूयात्सदाराधना ॥ २२६४ ॥

२४ सर्वज्ञ जिनेश्वर रूपी हिंमाचलसे इस आराधनारूपी गंगा नदीकी उत्पत्ति हुई है यह शीलरूपी प्रवाहसे युक्त है, सर्व ऋद्धि के धारक गणधरों से यह मानी गई है यह निर्मल है दुर्वार संसार के असुख से पीडित पुरुषोंको आनंदित करनेवाली, ऐसी यह आराधना गंगा पापनाश करनेके लिए कारण होवे. और हमारा हमेशा कल्याण करें

या सज्ज्ञानसमृद्धिनालकलिता सम्यक्त्वसत्कर्णिका ॥
या चारित्रपलाशसंचयाचिता द्वेधा तपोभासुरा ॥
या भव्योत्तमषट्पदैः परिवृता नैःसग्यपद्माकुला ॥
सा वोऽस्याद्भवतापमुज्ज्वलगुणैराराधना पद्मिनी ॥ २२६५ ॥

२५ सम्यग्ज्ञानकी उन्नति होना ही जिसका नालदण्ड है सम्यक्त्वरूपी कर्णिका से जो युक्त है, तेरह प्रकारका चारित्र ही जिसके पत्र हैं दो प्रकार के तप से जो प्रफुल्लित है, जो भव्य पुरुषरूपी उत्तम भ्रमरोंसे वेष्टित हुई है, और निष्परिग्रहता रूप कमलसे जो सुन्दर दीखती है ऐसी यह आराधनारूप पद्मिनी—कमलिनी अपने उज्ज्वल गुणों से आराधक ऐसे तुम लोगों का भवसंताप दूर करे.

या सर्वास्त्रवरोधिनी कलिमलं दूर निरस्यांगजम् ॥
सैद्ध चारुपद नयेद्गुणवतो भव्यात्मनो वांछितम् ॥
चक्रेशादिसुखं सुरैरभिनुतं संयोज्य संन्यस्यतां ॥
सा वः स्यान्मुनिहंससेवितरसा देवापगाराधना ॥ २२६६ ॥

२६ यह आराधनारूप गंगा नदी संपूर्ण आस्रवोंको रोकती हैं, शरीर में उत्पन्न हुए रागद्वेषादिक मल नष्ट कर गुणवान् भव्य जीवको इष्ट सुन्दर ऐसा सिद्धपद अर्पण करती है सल्लेखना मरणका जिन्होंने आश्रय लिया है ऐसे सत्पुरुषोंको देवोंके द्वारा वन्दनीय ऐसा चक्रवर्त्यादिकोंका सुख देती है. मुनिहंस जिसके रसका पान करते हैं ऐसी आराधना रूप गंगा आपको प्राप्त होवे

या शीलोज्ज्वलपुष्पगंधसुभगा सद्ध्यानसत्पल्लवा ॥
भास्वद्दर्शनसंभवा वरतपःपत्रोचयेनाचिता ॥

सम्यग्वृत्तलसन्महाफलवती भव्यालिझंकारिता ॥
सा वो मानसभूतले प्रसरतादाराधनावल्लरी ॥ २२६७ ॥

२७ यह आराधना लता शीलरूपी उज्ज्वल पुष्पगंध से सुरम्य दीखती है, धर्मध्यान और शुक्लध्यान रूपी पल्लवोंसे युक्त हैं, निर्मल सम्यग्दर्शनरूपी बीजसे इसकी उत्पत्ति हुई है, उत्कृष्ट तपरूपी पत्तों से भर गयी है; सम्यक्चारित्र रूपी महाफल इसको उत्पन्न हुए हैं भव्य पुरुषरूपी भ्रमर इस के ऊपर गुंजारव कर रहे हैं. ऐसी यह आराधनारूप वल्ली तुह्मारे मनोभूमी में खूब प्रसारको प्राप्त होवें

या श्रीमच्छ्रुतशीलनीरकलिता निर्वाणदानक्षमा ॥
या ऽपुण्यांबुधितारिणी शुचितया रंगत्तरंगाकुला ॥
या निर्धूय कलेवराणि महतः संस्थापयेत्सत्सुखे ॥
सा वो मंगलमातनोतु नितरामाराधनास्वर्धुनी ॥ २२६८ ॥

२८ यह आराधना रूप गंगा नदी श्रुतज्ञान और शीलरूप पानी से भरी रहती है निर्वाणमोक्ष देनेमें समर्थ है पुण्यसमुद्रको प्राप्त होती है. दोपरहित है शुक्ल ध्यानरूपी तरंगोंसे युक्त है सत्पुरुषोंके शरीरका नाश करके जो उनको उत्कृष्ट मोक्ष सुख देती है ऐसी यह आराधनागंगा तुम लोकोंका पूर्ण कल्याण करें.

या मोहासुरसंगलब्धविजया सर्वार्थसंपादनी ॥
शूराणामसमाधिनाशनधिया कार्तित्रयाणां सताम् ॥ (?)
या दुर्वारमहोपसर्गमथनी सिद्धिप्रियाणां सती ॥
सा वः पातु भवाटवीं प्रतिगतानाराधनाम्बिका ॥२२६९॥

२९ यह आराधनारूप अंबिका देवी मोहासुरका पराजय करके विजयी हुई है. इसकी भक्ति करनेवाले पुरुषोंको सर्व इष्ट पदार्थोंकी प्राप्ति होती है यह देवी परीषहसहिष्णु शूर मुनिओंका दुःख नष्ट कर समाधिकी प्राप्ति कर देती है मुनिओंके उपसर्ग कष्ट नष्ट करके सिद्धिकी प्राप्ति कर देती है. ऐसी यह आराधना देवता संसार वनमें भटकनेवाले हम लोगोंका रक्षण करें.

या शुद्ध्यष्टकचारुमौक्तिकफलैर्मध्यस्थदिङ्नायकैः ॥
भास्वद्बोधविचित्रसूत्ररचितैश्चारित्रसंलक्षणैः ॥

श्रीमद्युतिसमुज्ज्वलैर्विरचिता दोषोग्ररोगापहा ॥
सा वास्तिष्ठतु वक्षसीह सुतरामाराधनाकंठिका ॥ २२७० ॥

३० यह आराधना कठके मुक्ताहार तुल्य है इसमें षोडशकारण भावनारूप मोती पिरोये गये हैं. बीच बीचमें दशलक्षण रूप नायकरत्नोंकी रचना की गयी है उज्वल सम्यग्ज्ञानरूपी सूतके द्वारा यह आराधनारूप मुक्ताहार रचा गया है. चारित्र और गुप्ति एतत्स्वरूपी मौक्तिक भी इसमें हैं. ऐसी यह आराधना कंठी आप लोगोंके वक्षस्थलपर हमेशा रहे.

या निःशेषपरिग्रहेभदलने दुर्वारसिंहायते ॥
या कुज्ञानतमोघटाविघटने चंडांशुरोचीयते ॥
या चिंतामणिरेव चिंतितफलैः संयोजयंती जनान् ॥
सा वः श्रीवसुनंदियोगिमहिता पायात्सदाराधना ॥ २२७१ ॥

३१ यह आराधना सर्व परिग्रहरूपी हाथिओंका घात करनेके कार्य में सिंह समान है अज्ञानांधकारका समूह नष्ट करनेके लिये सूर्यकांतिके समान है. चिन्तितफलोंके देनेके लिये वह सब जनोंको चिन्तामणि रत्नतुल्य है श्रीवसुनंदि आचार्यसे पूजित ऐसी यह आराधना आप लोगोंका नित्य रक्षण करे.

या ससारमहोदधेः प्रतरणी नौरेव भव्यात्मनाम् ॥
या दुःखज्वलनावलीढवपुषां निर्वापणी स्वधुनी ॥
या चिंतामणिरेव चिंतितफलैः संयोजयन्ती जनान् ॥
सा निःश्रेयसहेतुरस्तु भवतामारधना देवता ॥ २२७२ ॥

३२ भव्य जीवोंको संसारसमुद्र तरनेके लिये यह आराधना नौकाके समान है. दुःखरूपी अग्नीसे जलनेवाले लोगोंको शांतिसुख देनेवाली स्वर्गगाके समान है. जो चिंतित इष्टफलोंसे लोकोंको संयुक्त कर देती है वह आराधना तुम लोगोंको मोक्ष देनेमें हेतु बने.

या पुण्यास्रवमूर्तिरेकपदवी स्वर्गालयारोहिणाम् ॥
या मार्गत्रयवर्तिनीति विदिता निर्धूतनानारजाः ॥

यस्याः सद्गुरुपर्वतः प्रभव इत्याहुः पुरावेदिनः ॥
सा वः पापमलानि गालयतु खल्वाराधनास्वर्धुनी ॥ २२७३ ॥

३३ पुण्यास्रवकी मानो मूर्ति ऐसी यह आराधना गंगा स्वर्गारोहण करनेवालोंको मार्गस्वरूप होवे रत्नत्रयरूप होनेसे लोग इसको त्रिमार्गगंगा कहते हैं इसकी सेवासे नानाप्रकारके पातक नष्ट होते हैं सद्गुरुरूपी पर्वतसे इस आराधनागंगाका जन्म हुआ है ऐसे प्राचीन आचार्य कहते हैं अतः पापमलसे रहित यह गंगानदी तुह्मारे अन्तःकरणमें वास करे

या सर्वज्ञहिमाचलात्प्रगलिता पुण्यांबुपूर्णा शुचिः ॥
या सज्ज्ञानचरित्रलोचनधरैर्मूर्ध्ना गणीन्द्रैर्धृता ॥
या कर्मानलघर्मपीडितमुनींद्रैभावगाहक्षमा ॥
सा वो मंगलमातनोतु भगवत्याराधनास्वर्धुनी ॥ २२७४ ॥

३४ यह आराधनागंगा सर्वज्ञ जिनेश्वररूपी हिमालयसे उत्पन्न हुई है, पुण्यरूपी जलसे भरी है और पवित्र है सम्यग्ज्ञान और चारित्ररूप लोचन–आंखे धारण करनेवाले गणधरोंने जिसको अपने मस्तकपर धारण किया है कर्मरूपी अग्निसे पीडित मुनीश्वररूपी हाथी जिसमें अवगाहन करते हैं ऐसी यह आराधना स्वर्गनदी तुह्मारा मंगल करे,

या पुण्यांबुधिपूरणी कलिमलप्रक्षालनैकोद्यमा ॥
या निर्धूय कलेवराणि विमलीकर्तुं क्षमाराधकान् ॥
यामासाद्य मुनीभयूथपतयो निर्वान्त्यपंकात्मिकाम् ॥
सा वोऽन्तर्मलदाहमाशु निहतादाराधनास्वर्धुनी ॥ २२७५ ॥

३५ यह नदी पुण्यसमुद्रको पूर्ण करती है पापमल धोनेके कार्यमें यही समर्थ है यही मुनिओंके शरीरका नाश करके उनको निर्मल बनाती है, पापरूपी कीचडसे रहित ऐसी इस नदीको प्राप्त करके मुनिरूपी हाथीके नायक प्रमोदयुक्त होते हैं ऐसी यह आराधनानदी हमारी आत्माके अन्तःस्थित कर्ममलके दाहका नाश करे

या संसारमहाविषापहरणे सन्मंत्रविद्यायते ॥
या कर्मोद्धृतताटवीप्रदहने दावानलोर्वीयते ॥

या दुर्मोहतमोघटाविघटने चंडांशुरोचीयते ॥
सा वः पापमलानि हंतु रुचिरा रत्नत्रयाराधना ॥ २२७६ ॥

३६ जो ससाररूपी तीव्र विपका हरण करनेमें उत्तम विद्याके समान हैं, जो कर्मरूपी वल्लीका वन जलानेमें दावाग्नीके समान है, जो मिथ्यामोहांधकार को नष्ट करनेमें सूर्यकान्तीके समान आचरण करती है ऐसी यह मनोहर रत्नत्रयाराधना हमारे पापमलोंका नाश करे

धर्मारामहातरोः फलवती या पुण्यसन्मंजरी ॥
मुक्तिश्रीललनाभिसारणपटुर्मृष्टाक्षरा शंफली ॥
स्वर्गाग्रप्रविभासिसौधशिखरारोहैकनिःश्रेणिका ॥
सा वः पातु पवित्रमूर्तिरमला रत्नत्रयाराधना ॥ ॥ २२७७ ॥

३७ यह आराधना धर्मरूपी बगीचे के बडे वृक्षको फलयुक्त उत्तम मजरी है यह आराधना मुक्तिरूपी सुदरी को अभिसरण करने लिये प्रवृत्त करनेवाली स्पष्ट और मधुर बोलनेवाली दासी है स्वर्गके अग्रभागपर शोभनेवाले मोक्षरूप प्रासादके उपरके भागपर आरोहण करनेके लिये यह आराधना नसैनीके समान है ऐसी यह पवित्र और निर्दोप आराधना तुह्मारा सरक्षण करे

या सद्दृष्टिरुचिप्रभास्वरतनुः संज्ञाननेत्रोज्ज्वला ॥
सच्चारित्रविभूषणा शुचितपःशीलौघमाल्यांवरा ॥
मुक्तिश्रीवरकामिनीप्रियसखी पुष्पेषुविद्वेषिणी ॥
सा धीरैरभिवंदिता मम हृदि स्तान्नित्यमाराधना ॥ २२७८ ॥

३८ यह आराधना सम्यग्दर्शनरूपी कांतिसे सुंदर दीखती है पवित्र तप और शीलसमुदायरूपी पुष्पमाला और वस्त्र धारण करनेवाली है. मुक्तिलक्ष्मीरूपी सुंदर स्त्रीकी यह प्रियसखी है यह मदनका द्वेप करती है. विद्वान पुरुपोने जिसको वंदन कियाहै ऐसी यह आराधना मेरे हृदयमें नित्य वसती करे

या शुद्ध्यष्टकयुक्तदर्शनदलं ज्ञानोल्लसत्कर्णिकम् ॥
चारित्रोज्ज्वलदीर्घनालममलं शीलोल्लसत्केसरम् ॥

मुक्तिश्रीललनानिवासकमलं धत्ते गुणैर्निर्मितम् ॥
सा मे हृत्सरसि स्फुट विकसतादाराधनापद्मिनी ॥ २२७९ ॥

३९ शुद्धयष्टकोंके साथ रहनेवाला सम्यग्दर्शन ही जिसके दल हैं, अर्थात् निःशंकितादिक आठ अंग ही इस कमलके दल हैं ज्ञानही जिसकी उज्ज्वल कर्णिका है, चारित्रही जिसका उज्ज्वल और दीर्घनाल-दंड है, निर्मल शील समुदायही जिसका केसर है. जो मुक्तिरूपी लक्ष्मीका निवास स्थान है ऐसे कमलको धारण करने वाली, गुणोंसे उत्पन्न हुई ऐसी यहा आराधनारूप कमालिनी मेरे हृदयरूप सरोवरमें हमेशा विकास युक्त रहे

इसप्रकार श्री अमितगत्याचार्यविरचित आराधनास्तव समाप्त हुआ

---

## नक्षत्रगुणान्वर्णयिष्यामि ।

१ तं जधा । अस्सिणीणक्खत्ते जइ संथार गिण्हदि तो सादिणक्खत्ते रत्ते कालं करेदि ॥

२ भरणिणक्खत्ते जदि संथारं गेण्हदि तो रेवदिणक्खत्ते पच्चूसे मरदि ॥

३ किंतिगणक्खत्ते जदि संथारं गेण्हदि उत्तरफागुणिणक्खत्ते मज्झण्हे मरइ ॥

४ रोहिणीणक्खत्ते जदि संथारं गेण्हदि तो सवणणक्खत्ते अद्धरत्ते मरदि ॥

५ मियसिरणक्खत्ते जदि संथारं गेण्हदि तो पुव्वफगुणणक्खत्ते मरदि ॥

६ अद्दाणक्खत्ते जदि संथार गेण्हदि तो उत्तरदिवसे मरदि । जदि ण मरेदि तदा तम्मि पुरोगदे णक्खत्ते मरिस्सदि ॥

७ पुनर्वसुणक्खत्ते जदि संथारं गेण्हदि तदा अस्सणिणक्खत्ते अवरण्हे मरदि ॥

८ पुस्सणक्खत्ते जदि संथार गेण्हदि तो मियसिरणक्खत्ते मरदि ॥

९ असलिसणक्खत्ते जदि संथारं गेण्हदि तो चित्तणक्खत्ते मरदि ॥

१० मघणक्खत्ते जदि संथारं गेण्हदि तो तद्दिवसे मरदि यदि ण मरदि तदा तम्मि पुरोगदे णक्खत्ते मरदि ॥

११ पुव्वफग्गुणिणक्खत्ते यदि तो घणिट्ठाणक्खत्ते दिवसे मरदि ॥

१२ उत्तरफग्गुणिणक्खत्ते यदि तो मूलणक्खत्ते पदोसे मरदि ॥
१३ हत्थणक्खत्ते यदि तो भरणिणक्खत्ते दिवसे मरदि ॥
१४ चित्ताणक्खत्तेण यदि तो मियसिरणक्खत्ते अड्ढरत्ते मरदि ॥
१५ सादिणक्खत्ते यदि तो रेवदिणक्खत्ते पभादे मरदि ॥
१६ विसाहणक्खत्ते जदि तो असिलेसाणक्खत्ते मरदि ॥
१७ असिलेसाणक्खत्ते जदि तो पुव्वभद्दणक्खत्ते दिवसे मरदि ॥
१८ मूलणक्खत्ते जदि तो जेट्ठणक्खत्ते पभादवेलाए मरदि ॥
१९ पुव्वासाढणक्खत्ते जदि तो मियसिरणक्खत्ते पदोसवेलाए मरदि ॥
२० उत्तरासाढणक्खत्ते जदि तो तद्दिवसे चेव अहवा भद्दपदणक्खत्ते अवरण्हे मरदि ॥
२१ सवणणक्खत्ते जदि तो उत्तरभद्दणक्खत्तेण तद्दिवसे कालं करेदि ॥
२२ धणिट्ठाणक्खत्ते यदि तो तद्दिवसे कालं करेदि, यदि तद्दिवसे कालं ण करेदि तो पुण तद्दिवसे चेव आगदे मरदि ॥
२३ सदभिसणक्खत्तेण यदि गिण्हदि जेट्ठाणक्खत्तेण अत्थवणवेलाए मरदि ॥
२४ पुव्वभद्दपदणक्खत्तेण जदि तो पुण्णवसुणक्खत्ते रत्तिं मरदि ॥
२५ उत्तरभद्दपदे जदि तो दिवसे वहमाणे वा पुण रादो वा मरदि ॥
२६ रेवतिणक्खत्ते जदि तो मघणक्खत्ते मरदि ॥

इति मरणकंडिका णक्खत्तगणनया सम्मत्ता ॥

## नक्षत्रगुणोंका वर्णन—

१ यदि अश्विनी नक्षत्रके समय क्षपकने संस्तर ग्रहण किया होगा तो स्वाति नक्षत्रके समय रातमें उसको समाधिमरण प्राप्त होता है

२ यदि भरणि नक्षत्रके समय क्षपकने समाधि मरणके लिये संस्तरका–बिछानेका आश्रय किया होगा तो रेवती नक्षत्रके समय दिनके प्रारभ समयमें उसको समाधिमरण प्राप्त होगा.

३ कृत्तिका नक्षत्रके समयपर यदि मुनि विछानेपर शयन करेंगे तो उत्तर फाल्गुनी नक्षत्रपर मध्यान्ह कालमें उनका मरण होगा.

४ रोहिणी नक्षत्रपर संस्तर ग्रहण करनेवाले मुनिओंको श्रवण नक्षत्रमें आधी रातके समय मरण प्राप्त होगा.

५ मृगशिर नक्षत्रपर सल्लेखनाका आश्रय करनेसे पूर्व फाल्गुनि नक्षत्रपर मुनिका देहान्त होगा

६ आर्द्रा नक्षत्रमें यदि संस्तर ग्रहण किया जायगा तो उत्तरा नक्षत्रके दिन मरण होगा यदि न होगा तो आगेके नक्षत्रमें उसकी मृत्यु होगी

७ पुनर्वसुनक्षत्र पर त्रिछाना ग्रहण करने से अश्विनी नक्षत्रपर अपराह्णकालमें मरण होगा

८ पुष्यनक्षत्रपर शय्या ग्रहण करनेसे मृगशिर नक्षत्रपर मरण होता है

९ आश्लेषानक्षत्रके समय शय्याका स्वीकार करनेसे चित्रानक्षत्रपर मरण होता है.

१० मघानक्षत्रके समय शय्याका स्वीकार करनेसे उसी नक्षत्रके दिनमें मरण होता है यदि न होगा तो आगेके नक्षत्रमें होता है.

११ पूर्वफाल्गुनिनक्षत्रमें यदि संन्यास ग्रहण करनेके लिये शय्याका स्वीकार किया होगा तो धनिष्ठानक्षत्रके समय दिनमें मरण होगा

१२ उत्तर फाल्गुन नक्षत्रमें यदि शय्या ग्रहण की होगी तो मूलनक्षत्रपर सायंकाल में मरण होगा

१३ हस्तनक्षत्रपर यदि संन्यास ग्रहण किया जायगा तो भरणी नक्षत्रपर दिनमें मरण होगा.

१४ चित्रानक्षत्रमें यदि संन्यास ग्रहण किया हो तो मृगशिर नक्षत्रपर आधीरातमें मरण होगा

१५ स्वातीनक्षत्र पर शय्याग्रहण करनेसे रेवतिनक्षत्रके समय प्रभात कालमें मरण होगा.

१६ विशाखा नक्षत्रपर शय्या धारण करनेसे आश्लेषा नक्षत्रपर मरण होता है

१७ आश्लेषा नक्षत्रपर शय्या ग्रहण करनेसे पूर्वभाद्रनक्षत्रमें दिनमें मरण होगा

१८ मूलनक्षत्रपर शय्या ग्रहण करनेसे ज्येष्ठानक्षत्रपर प्रभात कालमें मरण होता है.

१९ पूर्वाषाढानक्षत्रमें शय्या ग्रहण करनेसे मृगशिर नक्षत्रपर रातके प्रारंभके समय मरण होता है



२० उत्तराषाढा नक्षत्रपर संन्यास ग्रहण करनेसे उसी दिनमें अथवा भाद्रपदा नक्षत्रमें अपराण्ह कालमें मरण होता है

२१ श्रवणनक्षत्रमें यदि शय्या ग्रहण की जाय तो उत्तरभाद्रपदनक्षत्रमें दिनमें काल होगा

२२ धनिष्ठा नक्षत्रपर शय्याग्रहण करनेसे उसी नक्षत्रके दिनमें मरण होगा यदि न होगा तो आगेके उसी नक्षत्रके दिनमें मरण होगा

२३ शतभिषज्नक्षत्रपर संन्यास ग्रहण करनेवाले मुनीका ज्येष्ठानक्षत्रपर सूर्यास्त समयमें मरण होता है.

२४ पूर्वभाद्रपदनक्षत्रमें यदि शय्या ग्रहण की जाय तो पुनर्वसुनक्षत्रपर रातमें मरणकाल होगा.

२५ उत्तर भाद्रपदनक्षत्रमें संस्तर ग्रहण करनेपर उस दिनमें अथवा रातमें मरण होगा

२६ रेवती नक्षत्रपर संस्तरग्रहण करनेवाले क्षपकका मृगनक्षत्रपर मरण होता है

नक्षत्रगणनाके अनुसार यह मरणकंडिका समाप्त हुई है

---

शुभं भवतु पाठकानुवादकप्रकाशकमुद्रकाणामित्याशासे ॥

॥ समाप्तोऽयं ग्रंथः ॥

श्रीविजयोदयामूलाराधनासहिता हिंदीभाषोपेता

भगवती आराधना समाप्ता ।